उपर्युक्त उद्धरण में वाचस्पति मिश्र का आशय यह है कि माहेश्वरमत में ईश्वर जगत् का केवल निमित्त कारण है, उपादान कारण नहीं। निमित्त और उपादान कारण में भेद स्वीकार करने के कारण न्याय और वैशेषिक दर्शन के समान यह माहेश्वर दर्शन भी द्वैतभाव को पुष्ट करता है अतः यहाँ द्वैतमत के प्रतिपादक पाशुपततन्त्र का ही खण्डन है, द्वैताद्वैत प्रतिपादक नकुलीशतन्त्र का नहीं।

पाशुपत दर्शन और सिद्धान्त शैवदर्शन में मुख्य भेद यह है कि पाशुपत दर्शन दस आगमों पर आश्रित है और सिद्धान्त शैव दर्शन १८ आगमों पर। द्वैत पाशुपतदर्शन के दस आगम हैं— (१) कामज, (२) योगज, (३) चिन्त्य, (४) मौकुट, (५) अंशुवत्, (६) दीप्त, (७) कारण, (८) अजित, (९) सूक्ष्म, (१०) सहस्र। सिद्धान्त शैव दर्शन के १८ आगम हैं— (१) विजय, (२) निश्वास, (३) मद्गीत, (४) पारमेश्वर, (५) मुखबिम्ब, (६) सिद्ध, (७) सन्तान, (८) नारसिंह, (९) चन्द्रांशु, (१०) वीरभद्र, (११) आग्नेय, (१२) स्वायम्भुव, (१३) विसर, (१४) रौरव, (१५) विमल, (१६) किरण, (१७) ललित, (१८) सौरभेय।

इन अट्ठारह आगमों को अभिनवगुप्त ने द्वैताद्वैत प्रतिपादक तन्त्र के रूप में उपन्यस्त किया है। उन्हीं को सिद्धान्त शैव दार्शनिकों ने द्वैत-प्रतिपादक तन्त्र के रूप में स्वीकार किया है। पाशुपत और सिद्धान्त शैव दर्शन के ये आगम ही मूल हैं। परवर्ती तान्त्रिक विद्वानों ने अपने अभिमत तन्त्र के प्रतिपादन में आगम की व्याख्यायें की हैं और अपने ग्रन्थों में इन्हीं तत्त्वों का सप्रमाण निरूपण किया है। उनमें प्रसिद्ध ग्रन्थकार आचार्य निम्न हैं—

१. **सद्योज्योति**-द्वैत शैवागम टीकाकारों में सद्योज्योति प्राचीन आचार्य हैं। अभिनवगुप्त ने तन्त्रालोक में सद्योज्योति को द्वैत-सिद्धान्त प्रतिपादक आचार्य के रूप में निर्दिष्ट किया है अतः इनका समय नवम शताब्दी माना जाता है। इनके द्वारा रचित ग्रन्थों के नाम हैं- रौरवागमटीका, स्वायम्भुवागमटीका, तत्त्वत्रयनिर्णय, भोगकारिका, मोक्षकारिका, तत्त्वसंग्रह और परमोक्षनिरासकारिका। द्वैत शैवदर्शन में 'सिद्धान्त' शब्द का प्रथम प्रयोग सद्योज्योति ने ही किया है। मोक्षकारिका में उन्होंने स्पष्ट कहा है—

**रुरुसिद्धान्तसंसिद्धौ भोगमोक्षौ ससाधनौ।**
**वच्मि साधकबोधाय लेशतो युक्तिसंस्कृतौ।।**

२. **बृहस्पति-शंकरनन्दन-देववल**-तन्त्रालोक के टीकाकार जयरथ ने इन तीनों आचार्यों का नामनिर्देश अपनी टीका में किया है। अभिनवगुप्त ने भी शंकरनन्दन का उल्लेख किया है।

३. **काश्मीरी आचार्य**-द्वैतशैवसिद्धान्त-प्रतिपादक आचार्यों में रामकण्ठ प्रथम, श्रीकण्ठ, रामकण्ठ द्वितीय प्रमुख हैं। रामकण्ठ द्वितीय ने बहुत से आगमों पर टीकायें लिखी हैं, जिनमें 'मतङ्गागमटीका' अब प्रकाशित रूप में उपलब्ध है।

४. **राजा भोज**- प्रसिद्ध धारानरेश भोज ने 'तत्त्वप्रकाशिका' नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ लिखा है, जिसमें द्वैत शैवतत्त्व का निरूपण है।

५. **अघोर शिवाचार्य**-ये दक्षिण भारत में चोल देश के कुण्डिनपुर नामक गाँव के निवासी थे। इन्होंने बहुत से ग्रन्थों की रचना करके शैवतत्त्व का विशद प्रतिपादन किया है। पद्धतिग्रन्थ की रचना-समाप्ति ११५८ ई. में हुई अतः अघोर शिवाचार्य का आविर्भाव काल द्वादश शताब्दी का उत्तरार्ध माना जाता है। अघोरशिवाचार्य रचित द्वैत शैवतत्त्व प्रतिपादिक प्रसिद्ध टीका-ग्रन्थ हैं—

(१) तत्त्वप्रकाशिका टीका, (२) तत्त्वसंग्रह टीका, (३) तत्त्वत्रय टीका, (४) भोगकारिका टीका, (५) नादकारिका टीका, (६) रत्नत्रय टीका तथा (७) मृगेन्द्रागमवृत्ति टीका। इस प्रकार यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि नवम शताब्दी से लेकर द्वादश शताब्दी तक द्वैत सिद्धान्त शैवमत का प्रचार गुजरात, चोल, मध्यप्रदेश और काश्मीर में था।

'संस्कृत वाङ्मय का बृहत् इतिहास' के इस तन्त्रागम खण्ड में बारह आलेख हैं जिनमें आगमदर्शन के विविध सम्प्रदायों का गवेषणात्मक पर्यालोचन है। इस खण्ड के सम्पादक **पं. व्रजवल्लभ द्विवेदी** आगम शास्त्र के मर्मज्ञ मनीषी हैं। इनके वैदुष्यपूर्ण सम्पादकत्व में यह खण्ड यथासमय प्रकाशित हो सका, एतदर्थ मैं श्री द्विवेदी को हृदय से साधुवाद देता हूँ। इस खण्ड के विद्वान् लेखकों का भी आभारी हूँ, जिनका सहयोग ग्रन्थ की पूर्णता में उपयोगी सिद्ध हुआ है।

उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान की निदेशक **श्रीमती अलका श्रीवास्तवा** विशेष बधाई की पात्र हैं, जिनके सफल निदेशकत्व में संस्कृत वाङ्मय का यह एकादश पुष्प जिज्ञासु पाठकों के समक्ष प्रस्तुत है। इस सन्दर्भ में संस्कृत संस्थान के पूर्व निदेशक **श्री मधुकर द्विवेदी** के प्रति कृतज्ञता-ज्ञापन करना मेरा कर्तव्य है, जिन्होंने संस्कृत वाङ्मय के इतिहास-प्रकाशन का मार्ग प्रशस्त किया है। संस्कृत संस्थान के सहायक निदेशक **डॉ. चन्द्रकान्त द्विवेदी** के प्रति भी मेरी हार्दिक शुभ कामनायें हैं, जिनकी सतत सक्रियता प्रकाशन कार्य में उपादेय है।

सुरभारती-सेवा के प्रति समर्पित अपने प्रिय शिष्य **डॉ. रमाकान्त झा** को मैं हृदय से आशीर्वाद देता हूँ, जिनका संस्थान से प्रकाश्यमान संस्कृतवाङ्मय-इतिहास के सम्पादन-प्रकाशन में सक्रिय सहयोग विशेष महत्त्व रखता है। अन्त में मैं शिवम् आर्ट्स प्रेस के व्यवस्थापक **द्विवेदी बन्धुओं** के प्रति भी अपना आभार व्यक्त करता हूँ, जिन्होंने प्रस्तुत ग्रन्थ के मुद्रण में अपना अपेक्षित सहयोग प्रदान किया है।

मुझे पूर्ण विश्वास है कि संस्कृत वाङ्मय-इतिहास का यह एकादश सुमन आगमदर्शन के जिज्ञासु पाठकवृन्द को अपने सौरभ से सुरभित कर सकेगा। इति शम्

जन्माष्टमी
वि.सं. २०५३

**बलदेव उपाध्याय**
विद्या विलास
रवीन्द्रपुरी, वाराणसी

# सम्पादकीयम्

साम्प्रतं तन्त्रागमशास्त्रस्य विभिन्नानां शाखानामितिहासं वर्णयन्तो नैके ग्रन्थाः समुपलभ्यन्ते। डॉ. आर.जी. भाण्डारकर-डॉ. ओटोश्राडर-डॉ. सुरेन्द्रनाथ दासगुप्त-म.म. भारतरत्न - पी.वी. काणे-प्रो. जे. गोण्डा-डॉ. कान्तिचन्द्रपाण्डेयसदृशैर्महद्भिर्विद्वद्भिः प्राच्यैः पाश्चात्यैश्चात्र स्वीयविचारकुसुमाञ्जलयः समुपाहृता इति जानन्त्येव तन्त्रागमशास्त्ररुचयो मनीषिणः। तदेतादृशानां विदुषां तन्त्रागमशास्त्रस्य च संक्षिप्ततमः परिचयो वन्दनीयचरणैः पद्मविभूषणादिविरुदालङ्कृतैः श्रीमद्भिः पण्डितगोपीनाथकविराजमहोदयैरित्थं समुपस्थापित आसीत्—

आगमशास्त्रमिति तन्त्रशास्त्रमिति वा नाम्ना प्रथितं वर्तते भारतीयं विशालं वाङ्मयम्, साम्प्रतमपि प्रायो विद्वद्गोष्ठीषु नातिसत्कृतम्। रहस्याम्नायपदेन प्रख्यापितं तत्। शैवानां वैष्णवानां च तदीयं वाङ्मयमागमपदेन, शाक्तानां बौद्धानां जैनानां च तन्त्रपदेन प्रायोऽभिधीयते। तिष्ठत्स्वपि साधकवर्येषु तत्र तत्र साधनानिरतेषु लुप्तप्रायमेवासीच्छास्त्रं पठनपाठन-विधिषु सर्वथा बहिष्कृतम्। विस्मृतप्राया एवासन्नत्रत्या विशिष्टा ग्रन्था अपि। काश्मीरमहाराज-श्रीप्रतापसिंहदेवप्रतिष्ठापितया काश्मीरग्रन्थमालया, दक्षिणभारतीयसंस्थाभिर्नैकाभिः, पाण्डिचेरी-स्थफ्रेंचशोधसंस्थानेन, तिरुपतिस्थवेङ्कटेश्वरशोधसंस्थानेन, बड़ोदानगरस्थगायकवाड़शोधसंस्थानेन, कलिकातास्थितयाऽऽगमानुसन्धानसमित्या च काश्मीरशैवागमस्य, सिद्धान्त-वीरशैवागमयोः, पाञ्चरात्रवैखानसवैष्णवागमयोः, बौद्धानां शाक्तानां च तन्त्राणां विशिष्टा ग्रन्थाः प्राकाश्यन्त। कलिकाता-उच्चन्यायालयस्य विचारपतिना मनीषिणा सर-जान-वुडरफमहानुभावेन शिवचन्द्रविद्यार्णवस्य शिष्येण 'आर्थर एवेलन' इति कल्पितेन नाम्ना विशिष्टान् तन्त्रग्रन्थान् प्रकाश्य आङ्ग्लभाषया व्याख्याय च पुनः प्रतिष्ठामापादितमेतच्छास्त्रम्। डॉ. विनयतोषभट्टाचार्य-डॉ. प्रबोधचन्द्रबागची-डॉ. कान्तिचन्द्रपाण्डेय-डॉ. चिन्ताहरण-चक्रवर्ति-डॉ. गोविन्दगोपाल-मुखोपाध्याय-डॉ. उपेन्द्रनाथदासप्रभृतयो भारतीयाः, प्राध्यापक सिलवांलेबी-डॉ. ओटोश्राडर-प्रा. वर्नेट-डॉ. टुच्ची-डॉ. न्योली -डॉ. गुन्थरप्रभृतयो वैदेशिकाश्च विद्वांसः प्रायतन् प्रवृत्ताश्च सन्ति शास्त्रस्यास्य गौरववर्धनाय। तदेतच्छाखाप्रशाखासहितं विशालं वाङ्मयं तन्त्रागमपदाभिधेयमिति।

सर्वमेतत् क्रोडीकृत्य साम्प्रतमयमुत्तरप्रदेशसंस्कृतसंस्थानेन प्रकाशनाय संकल्पितस्य "संस्कृत साहित्य का बृहत् इतिहास" इत्याख्यस्याष्टादशखण्डात्मकस्य ग्रन्थस्य तन्त्रागमाख्यः खण्डो विदुषां पुरतः समुपस्थाप्यते। अत्र द्वौ निबन्धौ वैखानस-पाञ्चरात्रसंज्ञाभ्यां प्रसिद्धयोर्वैष्णवागमयोः, पञ्च पाशुपत-द्विविधसिद्धान्तागम-काश्मीरप्रत्यभिज्ञा- वीरशैवसंज्ञाभिः प्रसिद्धानां शैवागमतन्त्रशास्त्राणाम्, द्वौ बौद्ध-जैनतन्त्रसंबद्धौ, द्वौ शाक्ततन्त्र(क्रम-कौल)-स्मार्ततन्त्रसंबद्धौ, एकश्च निबन्धः पुराणगतयोगतन्त्रसंबद्ध इत्याहत्य द्वादश निबन्धा अत्र समावेशिताः सन्ति।

इदमत्रावधेयम्—सर्वानेतान् विषयान् तन्त्रागमशास्त्रचसंबद्धानवलम्ब्य वाराणस्यामेव सारनाथक्षेत्रेऽखिलभारतीया "भारतीय तन्त्रशास्त्र" इति विषयिणी कार्यशाला सप्तदिवसीया समायोजिता केन्द्रीय-उच्चतिब्बतीशिक्षासंस्थानेन साम्प्रतं मान्यविश्वविद्यालयपदवीमापन्नेन संचालितेन दुर्लभबौद्धग्रन्थशोधयोजनाविभागेन। तस्याः कार्यशालाया विवरणं प्रायः सप्तशतपृष्ठात्मकं साम्प्रतं मुद्रितमुपलभ्यते प्रत्येकं निबन्धेषु विद्वद्विचारविमर्शप्रश्न-प्रतिवचनसमुपस्थापनपुरस्सरम्। कार्यशालाविवरणे प्राधान्येन दीक्षा-अभिषेक-मन्त्र-मुद्रा-न्यास-पीठादिविषयाणां स्वरूपं याथातथ्येन तुलनात्मिकया पद्धत्या च समुपस्थापितम्, प्रस्तुतेऽस्मिन्नितिहासखण्डे च प्रामुख्येन इतिहासविषयकाः प्रश्नाः समाहिता इति तन्त्रागम-शास्त्रस्य सर्वाङ्गपूर्णं परिचयं प्राप्तुकामैस्तस्याः कार्यशालाया विवरणमप्यवश्यमेवावलोकनीयम्।

"पाञ्चरात्रं भागवतं तथा वैखानसाभिधम्" इति भास्कररायकृतनित्याषोडशिकार्णव-सेतुबन्धधृतवचनात् त्रिविधा वैष्णवागमाः सन्तीति ज्ञायते। महाकविना बाणेन स्वकीये हर्षचरिते पाञ्चरात्रा भागवताश्च पार्थक्येन वर्णिताः, हर्षशीर्षपञ्चरात्रे च भागवतसंहितानामानि सूच्यन्ते। न ताः साम्प्रतमुपलभ्यन्ते। श्रीमद्भागवतादिवैष्णवपुराणेषु भक्तिसाहित्ये च तासां समावेशः समजायतेति संभावयामो वयम्। त्रिविधा एते वैष्णवागमाः परवर्तिनाम् 'आलवार' इत्याख्यया प्रसिद्धानां वैष्णवभक्तानाम्, अथ च रामानुज-मध्व-निम्बार्क-चैतन्यसदृशानां वैष्णवाचार्याणां प्रेरणास्रोतांसीति मन्तव्यम्। त्रिरत्ननाम्ना प्रसिद्धासु पाञ्चरात्रसंहितासु, नारायणीयोपाख्याने, नारदपञ्चरात्र-अगस्त्यसंहिता-ब्रह्मसंहिता-हर्षशीर्षपञ्चरात्रादिषु च वासुदेवो नारायणो रामः कृष्णो वा परतत्त्वत्वेन वर्ण्यते। अग्निपुराणेऽपि पञ्चविंशतिपाञ्चरात्रसंहितानामानि समुपन्यस्तानि। पुराणान्युपपुराणानि च वैदिकवाङ्मयवत् तन्त्रागमवाङ्मयमपि गाढं बाढं प्रमाणयन्तीति साधितमस्माभिः "पुराणानां नूनमागममूलकत्वम्"[1] इति शीर्षके निबन्धे।

पाञ्चरात्र-पाशुपतमतयोः प्राचीनताविषये नानाग्रन्थेषु प्रमाणवचांसि संगृहीतानि सन्ति। अनयोरुपलब्धे साहित्ये पाशुपतवाङ्मयं प्राचीनतरमिति वक्तुं शक्यते। श्रीकण्ठप्रवर्तित-पाशुपतमतवद् वैखानसागमा अपि वैदिकवाङ्मस्य समधिकं प्रामाण्यमुररीकुर्वन्तीति निगमागमयोर्मध्यस्थानीयावेतौ सिद्धान्ताविति स्वाभाविकी मनीषा प्रवर्तते। अभिनवगुप्तेन श्रीकण्ठप्रवर्तितो लकुलीशप्रवर्तितश्चेति द्विविधः शिवागमो वर्ण्यते। आधुनिकाः केचन इतिहासविदो लकुलीशपाशुपतमततो भिन्नस्य प्राचीनस्य श्रीकण्ठप्रवर्तितस्य पाशुपतशास्त्रस्य सत्तां न स्वीकुर्वन्ति। ते तत्र 'लकुलीश' इति विशेषणं किमर्थं प्रदीयते? इति प्रष्टव्याः। अपि च, "द्विप्रवाहमिदं शास्त्रम्" इति वदन्नभिनवगुप्तपादाचार्यः स्पष्टमेव तयोः स्वतन्त्रां स्थितिं प्रमाणयति।

ब्रह्मसूत्रभाष्यकारैष्टीकाकारैश्च चतुर्विधाः शैवा वर्णिताः। वामनपुराणादिषु वर्णविभागेन तेषां व्यवस्था दृश्यते। प्रतिशाखं तस्य तस्य सम्प्रदायस्य प्रवर्तकौ द्वौ द्वौ तत्राचार्यौ निर्दिष्टौ। डॉ. कान्तिचन्द्रपाण्डेयमहोदयेन शैवागमानामेषां दश भेदा वर्णिता इति तद्विरचिते 'शैवदर्शनबिन्दु'

---

१. द्रष्टव्यम्—निगमागमीयं संस्कृतिदर्शनम्, पृ. १०७-११८ (शैवभारती-शोधप्रतिष्ठानम्, जंगमवाडी मठ, वाराणसी, सन् १९९५)।

इत्याख्ये संस्कृतभाषामये ग्रन्थे द्रष्टुं शक्यन्ते। भगवतः शिवस्य पञ्चब्रह्माभिधैः पञ्चवक्त्रैः सिद्धान्त-गारुड-भैरव-भूत-वामाख्यानि पञ्च स्रोतांसि प्रसृतानीति च जानन्त्येव विद्वांसः।

एतेषु दशाष्टादशधा भिन्नाः सिद्धान्तागमा द्वैतदृष्ट्याऽद्वैतदृष्ट्या चेति द्विविधया पद्धत्याऽनुशील्यन्ते। कश्मीरमध्यदेशादिषु प्रसृतः सिद्धान्तशैवागमो द्वैतवादमथ च दक्षिणभारते साम्प्रतमधीतिविषयोऽद्वैतवादमनुसरति। त्रिलोचनशिवाचार्य-अघोरशिवाचार्यसदृशाः प्राचीना दाक्षिणात्या आचार्यास्तु द्वैतवादमेव मानयन्त आसन्। एवं च मेयकण्डदेवसंकलितशिवज्ञान-बोधाख्यशास्त्रतः परं दक्षिणे भारते सिद्धान्तशास्त्रमद्वैतोन्मुखं समजायतेति वक्तुं शक्यत इति सिद्धान्तशैवदर्शनं दक्षिणभारतीयमिति स्थापनाऽर्धसत्यरूपैव। कालामुखादिसम्प्रदायानां चर्चा हिन्दीभाषामये सम्पादकीये कृतैवेति नात्र पुनश्चर्च्यते।

राजस्थाने उदयपुरनगरं निकषा 'एकलिंगजी' इत्याख्ये मन्दिरे पञ्चमुखः पशुपतिः पाशुपतपद्धत्या समाराध्यते। मेवाड़राज्यसंस्थापकस्य 'बप्पा रावल' इति नामधेयस्य भूपतेरध्यात्मगुरुणा श्रीमता हारीतराशिना संस्थापितमिदं मन्दिरं नेपालराजधान्यां 'काठमाण्डू' इत्याख्यायां स्थितस्य पशुपतिनाथमन्दिरस्य सादृश्यं धारयति। अत्र पूर्वस्यां दिशि लकुलीशस्य मूर्ती राजते। साम्प्रतमत्रत्यं पूजाविधानं नाथयोगिपरम्परया प्रवर्तते। सर्वमेतदस्मदीये पाशुपतादिमतसंबद्धे निबन्धे एकलिङ्गमाहात्म्यपरिचयावसरे विस्तरेण निरूपितमिति तत्रैव द्रष्टुं शक्यते।

"सर्वमेवमयः कायः" इति सिद्धान्तो लकुलीशेन प्रवर्तित इति तन्त्रालोककारोऽभिनव-गुप्तो भणति। एवं च पिण्डब्रह्माण्डयोरैक्यमत्र स्थाप्यते। अयमेव सिद्धान्तो नाथयोगिभिरपि स्वीक्रियते। एवं च लाकुल-मौसुल-वैमल-कारुकादिभेदभिन्नानां पाशुपतयोगिनामेव परम्परायां कौलयोगो नाथयोगश्च, यो हि बौद्धेषु तन्त्रेषु सेकयोग इति, हठयोग इति च नाम्ना प्रथितो वर्तते, किं प्रसृतिं लेभे? इति प्रश्नो हठादवतरति। अस्य प्रश्नस्य समाधानं गर्भीकरोति कौलमतप्रवृत्तिम्। भास्कररायप्रभृतयो वैदिकतान्त्रिकाः सौत्रामणीयागे, "न काञ्चन परिहरेत्" इत्युपनिषद्वाक्ये च; बौद्धाश्च महापण्डितराहुलसांकृत्यायन-पण्डित-शान्तिभिक्षुशास्त्रिप्रभृतयो नीलपटदर्शनादिषु; अन्ये च मोहेंजोदड़ो-हडप्पा-सभ्यतायामृग्वेदादिषु 'शिश्नदेवाः' इतीदृशैः शब्दैः संकेतितायां कौलमतस्य बीजानि प्रसुप्तानीति वर्णयन्ति। प्रसृते च कौलमते पूजोपादानेषु समाजव्यवस्थायां च महान् व्युत्क्रमः समजायत। "चित्तनदी नाम उभयतोवाहिनी—वहति पापाय वहति पुण्याय च" इति पातञ्जलयोगसूत्रव्यासभाष्यवचनमत्र चरितार्थीभवति। प्रसङ्गेऽस्मिन् केचन गुह्यसमाजसदृशानां बौद्धतन्त्राणां प्राचीनतां साधयन्ति, तन्न विचारचारु इति सप्रमाणं साधितमत्रैव।

वैदिकस्तान्त्रिको मिश्र इति त्रिविधो मखो वर्ण्यते पुराणेषु स्मार्तेषु तन्त्रेषु च। वैदिकी तान्त्रिकी चेति द्विविधा श्रुतिः कुल्लूकभट्टेन मनुस्मृतिव्याख्यात्रा हारीतवचनप्रामाण्येन निर्दिष्टा। एवं च वेदानामेव प्रामाण्यमिति प्राचीनः सिद्धान्तोऽत्र शिथिलीभूत इव दृश्यते। ब्रह्मसूत्रीये तर्क-पादे सांख्य-योगौ, न्याय-वैशेषिकौ, जैन-बौद्धौ, पाशुपतपाञ्चपरात्रौ चेति संमिल्याष्टौ

सिद्धान्ता वेदबहिर्भूता इति सप्रमाणं साध्यते श्रीमद्भिः शङ्कराचार्यप्रभृतिभिः प्राचीनैराचार्यैः। महाभारतीये नारायणीयोपाख्याने च कृतान्तपञ्चकस्य प्रामाण्यमप्रतिहतमूरीक्रियते। एतद्विपरीतं तान्त्रिकग्रन्थेषु वेदशास्त्रस्य पशुशास्त्रत्वमुद्घोष्य तस्यावरत्वं प्रसाद्ध्यते। प्रपञ्चसार-शारदा-तिलकादिग्रन्थेषु च तत्र समन्वयः स्थाप्यत इति त्रिविधेयं प्रवृत्तिरेव वैदिक-तान्त्रिक-मिश्रमखप्रवर्तयित्रीति वक्तुं शक्यते। भास्कररायप्रभृतिभिस्तु सर्वमेतद् वैदिकवाङ्मयमूलकमेवेति स्थाप्यते। भगवच्छङ्कराचार्यतः प्रवृत्ता तन्त्रागमानां वैदिकीकरणप्रक्रियाऽत्र पूर्णतामेति। वस्तुतस्तु पातञ्जलयोगापेक्षया कौलयोगस्य नाथयोगस्य च, तदनुकारमेव बौद्धानां सेकयोगस्य हठयोगस्य च प्रक्रियायां वर्तते महदन्तरम्। तन्त्रागमशास्त्रवद् योगशास्त्रमपि बहुशाखं प्रवर्तत इत्यन्या कथा नात्र विस्तरभयादुपस्थापयितुं शक्यते।

स्मार्ततन्त्राणां प्रवृत्तिर्मनुस्मृतितः समजायतेति केचन वदन्ति। न तत्र कञ्चन प्रमाणमुपलभामहे। तत्त्वसागरसंहिता-मायावामनसंहिता-वायुपुराणादिषु सामान्यतः, विशेषतश्च विष्णुधर्मोत्तरपुराणे तस्य बीजानि पिहितानीति वक्तुं शक्यते। प्रपञ्चसारतः प्राचीनानां तदेतेषां ग्रन्थानां प्रवृत्तिः कदा समभूदिति साम्प्रतमपि गवेषणाया विषयः। नेत्रतन्त्र-स्पन्दप्रदीपिका-संवित्प्रकाशसदृशेषु ग्रन्थेषु सर्वागमप्रामाण्योपपादकानि वचनानि वर्तन्ते, सर्वागमप्रामाण्यसदृशाश्च ग्रन्था विरचिताः। सैषा परम्परा साम्प्रतं गवेषणापदवीमानेतव्या, तयैव च पद्धत्या साम्प्रतिकेषु परस्परविरुद्धेषु मतवादेषु समन्वयः स्थापनीयः।

भारतीयशास्त्राणां निगमागमविभागः श्रूयते। अत्र चतुर्दशविद्यास्थानान्यष्टादशविद्यास्थानानि च नानाशास्त्रेषु वर्ण्यन्ते। तेषां च विस्तरेण परिचयो वेदान्तशास्त्रनिष्णातेन मधुसूदनसरस्वत्या स्वीये प्रस्थानभेदाख्ये लघुग्रन्थे प्रदत्तः। परयूथ्यविभागोऽयमिति कृत्वा बौद्धतन्त्रेषु पञ्चविद्यास्थानानि सूच्यन्ते—

लक्षणं हेतुविद्या च तथैवाध्यात्मिकी पुनः।
चिकित्साशिल्पविद्ये द्वे विद्यास्थानानि पञ्च तु॥
(वसन्ततिलकटीका, पृ. ७२)

शैवागमग्रन्थेषु च लौकिक-वैदिक-आध्यात्मिक-आतिमार्गिक-मान्त्रिकभेदेन पञ्चधा भिन्नानि शास्त्राणि पुनः पञ्चधा विभज्यन्ते। एतेषु प्रत्येकं पञ्चधा विभक्तेषु सत्सु पञ्चविंशतिभेदात्मकं भारतीयं वाङ्मयमिति शतरत्नसंग्रहे शिवाचार्य उमापतिः प्राह। सिद्धान्तदीपिकायां सर्वमेतद्विवृतमिति च तेन सूचितम्। तदेतस्य ग्रन्थस्य मातृकाः साम्प्रतमुपलब्धा इति, अशुद्धिभूयिष्ठं तस्य संस्करणं संजातमिति, प्राचीने काल एव तमिलभाषायामस्यानुवादः समजायतेति च ज्ञात्वा सोऽयं ग्रन्थोऽस्माभिरेव सम्पाद्य टिप्पणीप्रस्तावनादिभिश्च संयोज्य काशीजंगमवाड़ी-मठस्थितशैवभारतीशोधप्रतिष्ठान-शोधग्रन्थमालायां नवमपुष्पत्वेन प्रकाशपदवीमानीतः सहैव मधुसूदनसरस्वतीकृतप्रस्थानभेदेनेति तत्रत्यायां प्रस्तावनायां निगमागमशास्त्राणां विस्तरेण परिचयः

प्राप्तुं शक्यते। अत्रैव आतिमार्गिको विभागोऽपि वैशद्येन विभावित इति तत्रत्यायां प्रस्तावनायां टिप्पणीषु च सावधानमवलोकनीयम्।

वैष्णव-शैव-शाक्त-बौद्ध-जैन-सौर-गाणपत्य-स्मार्तादिभेदभिन्नानां तन्त्रागमशाखानां वाङ्मयस्य परिचायका नैके ग्रन्थाः साम्प्रतं लिखिताः समुपलभ्यन्ते। तेषु केषाञ्चन संक्षिप्तः परिचयोऽस्मदीये पाशुपत-कालामुख-कापालिकमतसंबद्धे निबन्धे, अथवा सम्पादकीये वक्तव्ये, प्रधानसम्पादकीयपुरोवाचि च; विस्तरश्चात्रत्येषु निबन्धेषु द्रष्टुं शक्यत इति नात्र पुनः पिष्टपेषणमावश्यकम्।

पाश्चात्त्या विद्वांस आगमशास्त्रस्य तन्त्रशास्त्रस्य च भिन्नतां निर्धार्य तथैव ग्रन्थान् निबध्नन्ति। नायं विभागः प्रामाणिकः, नापि च भारतीयां परम्परामनुवर्तत इति तत्र तत्र साधितमेवास्माभिः। तन्त्रागमविषयकभाषासाहित्यस्य न कापि चर्चा ग्रन्थस्थेषु निबन्धेषु विद्यत इति सापि सम्पादकीये वक्तव्ये द्रष्टव्या। एवमेवात्र समावेशितानां निबन्धानां निबन्धकानां च परिचयः समालोचनं च प्रधानसम्पादकीये पुरोवाचि सम्पादकीये वक्तव्ये च हिन्दीभाषामये कृतमिति नात्र पुनश्चर्च्यते।

डॉ. आर. जी. भाण्डारकरमहोदयैः शाक्तः सम्प्रदायः प्रायोऽसामग्र्येण विवेचितः। न केवलमत्रैव, अन्यत्रापि शाक्तमतस्य विवेचनं प्रायः परवर्तिनि काले प्रादुर्भूतान् ग्रन्थानाधृत्यैव कृतमिति प्रतीयते। शिवदृष्टिकारेण सोमानन्देन तृतीयाह्निकारम्भे शक्तिपारम्यपक्षः प्रतिक्षिप्तः। तदेतन्मतं पूर्वपक्षरूपेणोपस्थापयता तद्वृत्तिकारेण भट्टोत्पलेन भट्टप्रद्युम्नरचितस्य[1] तत्त्वगर्भस्तोत्रस्यैष श्लोक उपस्थापितः—

**यस्या निरुपधिज्योतीरूपायाः शिवसंज्ञया।**
**व्यपदेशः परां तां त्वामम्बां नित्यमुपास्महे।।**

तदेतस्याः शाक्ताया अद्वयदृष्टेस्तदीयप्राचीनवाङ्मयस्य च स्वरूपमभिनवगुप्तकृते तन्त्रालोके जयरथकृतायां तट्टीकायां च स्थाने स्थानेऽवलोकयितुं शक्यते। प्रत्यभिज्ञादर्शनं शैव्याः शाक्तायाश्च दृष्टेः समन्वयमुखेनैव प्रादुर्भूतमिति वक्तुं पार्येत।

शाक्तोपासनाविधिस्तदीयं वाङ्मयं च कदा प्रवृत्तिं लेभे ? इत्येनं प्रश्नं नैव साधुतया समादधत्यैतिहासिकाः। इदमवधेयमत्र यदधुनैव मथुरानगरस्थे पुरातत्त्वसंग्रहालये प्रायः २३०० वर्षप्राचीना मनसादेव्याः प्रतिमा संगृहीता। उदयपुरनगरस्थे पुरातत्त्वसंग्रहालये संरक्षितस्य

---

१. "भट्टप्रद्युम्नेन तत्त्वगर्भे" (शि. वृ., पृ. १६) इति भट्टोत्पलोक्त्यैव ज्ञायते श्लोकोऽयं भट्टप्रद्युम्नरचितस्य तत्त्वगर्भस्येति। एष श्लोकोऽन्ये च केचन श्लोकास्तत्त्वगर्भस्था रामकण्ठकृतस्पन्दकारिकावृत्तौ (पृ. १२८-१३३) दृश्यन्ते।

४६० ई. वर्षे समुत्कीर्णस्य पूर्वमुदयपुरमण्डलान्तर्गते 'छोटी सादड़ी'-स्थानसमीपवर्तिनि गिरौ भ्रमराम्बा[1](भँवर माता)मन्दिरस्य गर्भगृहे स्थापितस्य [2]शिलाशासनस्य वर्तते ऽयमाद्यः श्लोकः—

देवी जयत्यसुरदारणतीक्ष्णशूला
प्रोद्गीर्णरत्नमुकुटांशुचलप्रवाहा।
सिंहोग्रयुक्तरथमास्थितचण्डवेगा
भ्रूभङ्गदृष्टिविनिपातनिविष्टरोषा।।

चतुर्विधभेदानां शैवानां तन्त्राणां पूर्वमुल्लेखः कृतः। इतो भिन्नान्यपि पूर्वादिस्रोतोभेदेन, आम्नायभेदेन, पीठविद्यादिभेदेन, कुल-क्रम-मत-त्रिकादिभेदेन, द्वैत-द्वैताद्वैत-अद्वैतभेदेन च समवस्थितानां शैवानां शक्तानां च तन्त्रागमानां वर्तते विस्तृतं वाङ्मयम्। [3]तन्त्रालोकविवेकधृतश्रीकण्ठीसंहितायाम्, [4]नित्याषोडशिकार्णवे च परस्परं भिन्नानां प्राचीनानां चतुष्षष्टितन्त्राणां नामावली वर्तते। अपरा च नामावली वर्तते [5]सर्वोल्लासतन्त्रे तोडलतन्त्रानुसारिणी। एताभ्यो विलक्षणा च दृश्यते विष्णुक्रान्ता-रथक्रान्ता-अश्वक्रान्ताविभागेषु विभक्तानां चतुष्षष्टितन्त्राणां त्रिविधा नामावली महासिद्धसारतन्त्रस्था[6]। विशालतमे ऽस्मिन् वाङ्मये समुपलब्धानां मातृकाणां परिचायको ग्रन्थः प्राय ८०० पृष्ठात्मकः "तान्त्रिक साहित्य" इत्याख्यः श्रीमद्गोपीनाथ-कविराजमहोदयैः संगृहीत उत्तरप्रदेशप्रशासनस्य सूचनाप्रकाशनविभागान्तर्गतया हिन्दीसमित्या प्रकाशितो जिज्ञासुभिरवश्यं द्रष्टव्यः।

वैष्णवानामालवाराणामाचार्याणां च परम्परायां प्रादुर्भूता रामानुजाचार्या यामुनाचार्य-प्रदर्शितदिशा वैष्णवागमानां वेदानुवर्तित्वं प्रथयाम्बभूवुः। एषां प्रधानः शिष्यः कूरेशस्तु द्रविड़भाषामयं भक्तिसाहित्यं बहु मेने। फलतः परवर्तिनि काले द्रविड़संस्कृतभाषाश्रितेषु वैष्णवसिद्धान्तेषु भेदः कश्चनाष्टादशविधः संजातः। वेदान्तदेशिको लोकाचार्यश्चानयोः प्रातिनिध्यं कुर्वाते। संस्कृतभाषाया वर्णाश्रमधर्मस्य च समर्थको वर्गः 'बड़कलै'-नाम्ना, द्रविड़भाषाया वैष्णवानामाचाराणां समर्थकश्च 'टैंगलै'-नाम्ना ख्यातिमाप। अस्यामुत्तरस्यां परम्परायामेवोत्तरे भारते रामानन्दः प्रादुर्बभूव।

१. भगवत्यां दुर्गासप्तशत्यां वर्णिता भ्रामरी देवी तदत्र भ्रमराम्बापदेनोक्ता।
२. शिलाशासनमिदम् "एपिग्राफिया इण्डिका"-पत्रिकायां ३० तमे वर्षीये चतुर्थेऽङ्के १२०-१२७ पृष्ठेषु सविवरणं प्रकाशितमवलोकनीयम्।
३. तन्त्रालोकविवेके प्रथमे भागे ४१-४३ पृष्ठेषु।
४. प्रथमे पटले १४-२२ श्लोका द्रष्टव्याः।
५. द्वितीयोल्लासे, पृ. ५-६; श्लोका इमे मुद्रिते तोडलतन्त्रे, दृष्टासु सरस्वतीभवनमातृकासु च नोपलभ्यन्ते।
६. तन्त्राभिधानभूमिका (पृ.२-४) द्रष्टव्या। सर्वानेतान् ग्रन्थानाधारीकृत्य निर्मिता शैवानां शक्तानां च तन्त्रागमग्रन्थानां विस्तृता नामावली लुप्तागमसंग्रहीये द्वितीये भागेऽस्मदीये संस्कृतभाषामये उपोद्घाते (पृ. ८६-१११) द्रष्टव्या।

रामानन्देन[1] वैष्णवमताब्जभास्करेऽष्टादशविध एष मतभेदः संक्षेपेण व्याख्यातः। एतद्विषयकाः केचन [2]स्वतन्त्रा ग्रन्था अप्यवलोक्यन्ते।

रामानुजशिष्यस्य कूरेशस्य रामभक्तिपरम्परा पाञ्चरात्रागमस्याऽगस्त्यसंहितामाश्रित्य प्रावर्तत। पाञ्चरात्रागमीयाश्चतुर्विधाः संहिताः साम्प्रतमुपलभ्यन्ते, यत्र वासुदेवस्य, नारायणस्य, रामस्य, कृष्णस्य च भगवतः समाराधनं भवति। तत्र रामानन्दो रामपरम्परामाश्रयति। रामानन्दस्य ग्रन्थेषु तान्त्रिककर्मकाण्डस्य बाहुल्यं केचनाप्रासङ्गिकं मन्वते। अयं च पाञ्चरात्रागमस्यैव तदानीन्तनस्य प्रभाव इत्यवगन्तव्यम्। परवर्तिनि काले प्रादुर्भूते तान्त्रिके वाङ्मये दार्शनिकसिद्धान्तानां योगविधीनां चापेक्षयाऽस्य बाह्यक्रियाकाण्डस्य विस्तार एव स हेतुर्येन वैदिककर्मकाण्डमिव तान्त्रिकं कर्मकाण्डमपि हेयमिवोपेक्षितमिव संजातम्।

तदेतस्मिन् तन्त्रागमीये वाङ्मयेऽत्युन्नतास्वाध्यात्मिकीषु भूमिकासु स्थितानां स्थितप्रज्ञानां महामानवानां सममेव पशुप्रायाणामुच्छृङ्खलानामज्ञानां च मनुष्याणामाध्यात्मिकविकासाय योग्यतानुरूपो रुच्यनुसारी पन्थाः समुपलभ्येत। [3]महार्थमञ्जरीकारमहेश्वरानन्दप्रभृतिभिर्योगिभिर्जात्यादिदुराग्रहा आगमवचनप्रामाण्येन पाशत्वेनाभिमताः, भगवत्पादानां शङ्कराचार्याणां ब्रह्माद्वैतवादतोऽप्यत्युत्कृष्टमागमीयं तान्त्रिकं च दर्शनमिति च सप्रमाणं साधितम्। अस्मिन् हि दर्शने जगदेतन्न मिथ्या, ब्रह्म च नानिर्वचनीयया मायया, अपि तु कर्तुमकर्तुमन्यथाकर्तुं समर्थया स्वाभिन्नया स्वस्वरूपया शक्त्या समुपेतमित्यङ्गीक्रियते।

उपासनाविधौ कर्म-योग-ज्ञानापेक्षया भक्तेर्गरीयस्त्वख्यापनं नाम तन्त्रागमशास्त्रस्य विशिष्टः सिद्धान्तः। आलवार-अलियार-सिद्ध-नाथ-सन्त-गुरु-सूफीप्रभृतीनां प्रेरणादायकं तदेतद् वाङ्मयमेव रामानन्द-कबीर-रविदास-नानक-प्रभृतीन् भक्तजनान् प्रादुर्भावयामास। तस्यामेव परम्परायां नरसी-मेहता जनिं लेभे, यस्य हि "वैष्णव जन तो तेने कहिये" इति वचनेनानुप्राणितो 'गाँधी' महात्मा संजातः। एवं च रामानन्द-कबीरप्रभृतीनामुपदेशाः स्वप्रतिभाप्रसूता इति वदन्तस्तत्पुरोभाविना वाङ्मयेन तन्त्रागमीयेनापरिचिता इत्येव मन्तव्यम्। दशमशताब्दीतः परमाविर्भूतं प्रादेशिकभाषासु रचितं वा सम्पूर्णं वाङ्मयं नानापुराणनिगमागममूलकम्, "गुरुतः शास्त्रतः स्वतः" इति त्रिप्रत्ययप्रसूतं चेत्येव परमार्थतः सत्यमित्येवोक्त्वा विरम्यते॥

विद्वद्वशंवदः

**व्रजवल्लभद्विवेदः**

---

१. ग्रन्थेऽस्मिन् अष्टादशश्लोकेषु (श्लो. ९३-११०) स्वपक्षीया अष्टादशवादा विवृताः सन्ति।

२. अष्टादशभेदविचार-अष्टादशवादप्रभृतीनां ग्रन्थानां मातृका अड्यारपुस्तकालयादिषु संरक्षिताः सन्ति। तदयमष्टादशवादानां संग्राहकः श्लोकः—

भेदः स्वामिकृपाफलान्यगतिषु श्रीव्याप्त्युपायत्वयो-
स्तद्वात्सल्यदयानिरुक्तिवचसोर्न्यासे च तत्कर्तरि।
धर्मत्यागविरोधयोः स्वविहिते न्यासाङ्गहेतुत्वयोः
प्रायश्चित्तविधौ तदीयभजनेऽणुव्याप्तिकैवल्ययोः॥

३. महार्थमञ्जरीपरिमलीयं वाराणसीसंस्करणं (पृ. १३०, १४५) द्रष्टव्यम्।

# सम्पादकीय वक्तव्य

तब उत्तरप्रदेश संस्कृत अकादमी, अब संस्कृत संस्थान ने सन् १९८९ में संस्कृत वाङ्मय के बृहत् इतिहास के प्रकाशन की एक योजना बनाई थी। उस समय अकादमी के अध्यक्ष वाराणसी के सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के पूर्व कुलपति पण्डित करुणापति त्रिपाठी थे। प्रथम निश्चय के अनुसार सोलह और बाद के संशोधित रूप में अठारह खण्डों में यह इतिहास लिखा जाना था और प्रत्येक खण्ड के लिये एक-एक सम्पादक नियुक्त कर दिया गया था। योजना के अनुसार प्रत्येक खण्ड का आकार ५०० से ७०० पृष्ठों के बीच का निर्धारित किया गया था। यह एक सुविचारित योजना थी। बाद में पूरे इतिहास में एकरूपता लाने के लिये प्रधान सम्पादक के पद पर स्वनामधन्य पद्मभूषण पण्डित बलदेव उपाध्याय जी को प्रतिष्ठित किया गया। प्रत्येक खण्ड की पृष्ठ-संख्या रायल आकार के ७५० पृष्ठों की निर्धारित कर दी गई और सम्पादकीय वक्तव्य के लिये २५ पृष्ठ हिन्दी और २५ पृष्ठ संस्कृत के निर्धारित किये गये।

अन्य विद्वानों के सहयोग से प्रत्येक खण्ड को तैयार करना था। सम्पादकीय वक्तव्य के अतिरिक्त प्रत्येक सम्पादक २०० पृष्ठ तक की सामग्री स्वयं लिख सकता था। शेष सामग्री के लिये अन्य विद्वानों का सहयोग अपेक्षित था। मुझे जब इस बृहत् इतिहास के तन्त्रागम संबन्धी खण्ड को तैयार करने के लिये कहा गया, तो उस समय सारनाथ स्थित केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान में कार्यरत दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना की तरफ से भारतीय तन्त्रशास्त्र पर एक अखिल भारतीय गोष्ठी (कार्यशाला) आयोजित करने का उपक्रम चल रहा था। बृहत् इतिहास के तन्त्रागम खण्ड के लिये मैंने ग्यारह विद्वानों का चयन किया था। मैंने मात्र सम्पादकीय वक्तव्य लिखने की जिम्मेदारी अपने ऊपर ली थी। योजना के अनुसार प्रत्येक निबन्ध के लिये ६० पृष्ठ निर्धारित किये जा सकते थे, जो कि विषय की दृष्टि से कम पड़ते थे। इसके लिये एक उपाय सोचा गया कि सारनाथ में सम्पन्न होने वाली कार्यशाला में उन्हीं विद्वानों को बुलाया जाय, जिनको इतिहास खण्ड के लिये लिखना है। यह भी सोचा गया कि इतिहास खण्ड में तान्त्रिक वाङ्मय के परिचय को और कार्यशाला में चुने हुए विषयों को प्रधानता दी जाय।

संस्थान के अधिकारियों ने इस सुझाव को मान लिया और एक कमेटी बनाकर कार्यशाला के लिये कुछ चुने हुए विषय निर्धारित किये गये, जिनकी तन्त्रशास्त्र की प्रत्येक शाखा में संक्षेप अथवा विस्तार से चर्चा है। ये विषय थे— दीक्षा, अभिषेक, मन्त्र, मातृका, मुद्रा, पीठ, न्यास, बाह्य और आन्तर पूजा, षडंगयोग, कुण्डलिनी (चण्डाली) योग, वज्रदेह

और प्राणापान व्यापार। विषय का विभाजन हो जाने से ५०-६० पृष्ठ के भीतर इतिहास खण्ड का प्रत्येक निबन्ध तैयार हो जाना चाहिये था, किन्तु हमें ११० पृष्ठ तक के निबन्ध मिले और यह भी देखने को मिला कि दो अलग-अलग निबन्धों में कुछ पृष्ठों को एक ही सामग्री से विभूषित कर दिया गया है। कोई आध्यात्मिक पृष्ठभूमि न रहते हुए भी इस विषय में पाश्चात्त्य विद्वान् अधिक ईमानदार हैं और हम "यस्यागमः केवलजीविकायै तं ज्ञानपण्यं वणिजं वदन्ति" इस उक्ति को विस्मृत कर देते हैं।

कुछ निबन्ध अवश्य ही अपनी निर्धारित सीमा के भीतर ही लिखे गये थे, किन्तु प्रस्तुत खण्ड इसके लिये निर्धारित पृष्ठसंख्या से अधिक न बढने पावे, इसके लिये कुछ निबन्धों का संक्षेप अपेक्षित था। सबसे पहले इतिहास खण्ड से उस सामग्री को हटा दिया गया, जिसका कि समावेश कार्यशाला वाले निबन्धों में हो चुका था। दूसरा संक्षेप उन लम्बी टिप्पणियों को हटा कर किया गया, जिनका कि मूल निबन्ध में हिन्दी अनुवाद के रूप में समावेश हो चुका था। ऐसे स्थलों पर केवल संबद्ध ग्रन्थ का स्थलनिर्देश मात्र रख दिया गया। एक दो निबन्धों में संबद्ध ग्रन्थों अथवा विषयों का परिचय अतिविस्तार से दिया गया था, इनको भी संक्षिप्त कर दिया गया। प्रधान सम्पादक जी के निर्देश के अनुसार कुछ अन्य स्थलों को भी संक्षिप्त कर दिया गया है। खण्ड की पृष्ठसंख्या को बढते देख कर भी विषय के सातत्य को बनाये रखने के लिये आवश्यक कटौती न करने का ही यह परिणाम है कि प्रधान सम्पादकीय और सम्पादकीय वक्तव्यों की पृष्ठसंख्या मात्र ५२ कर दी गयी है।

इस इतिहास खण्ड के सुबुद्ध पाठकों से हमारा निवेदन है कि वे इस खण्ड के साथ सारनाथ में सम्पन्न हुई कार्यशाला के विवरण को भी अवश्य पढें। वहाँ सम्पन्न हुए विचार-विमर्श में तन्त्रागम संबन्धी अनेक प्रश्न उठे हैं और उनका समाधान भी प्रस्तुत किया गया है। भारतीय तन्त्रशास्त्र और योगशास्त्र पर दो अलग-अलग ग्रन्थ लिखने का हमारा विचार था। उसकी बहुत कुछ आवश्यकता इन दोनों ग्रन्थों से पूरी हो गई है। पूरे आगम-तन्त्रशास्त्र और योगशास्त्र पर एक दर्शन-संस्कृति प्रधान विहंगम दृष्टि डालने की हमारी इच्छा है। इच्छा, ज्ञान और क्रिया-शक्ति सम्पन्न भगवान् शिव का यदि अनुग्रह रहा, तो "शैव धर्म-दर्शन" ग्रन्थ के माध्यम से इसका ताना-बाना बुनना है।

निबन्धों और निबन्धकारों के विषय में और उनसे संबद्ध आधुनिक ग्रन्थों के विषय में प्रधान सम्पादक जी के वक्तव्य में बहुत कुछ आ चुका है। साठ पृष्ठ की सीमित परिधि में इनमें से किसी भी शाखा का सर्वांगपूर्ण परिचय नहीं दिया जा सकता था। इनमें से प्रत्येक शाखा के लिये अलग-अलग ग्रन्थों की अपेक्षा है और इस अपेक्षा की पूर्ति भविष्य में अवश्य होगी, ऐसी हमें आशा है। इस पुण्य कार्य में कुछ सहयोग इस खण्ड से मिल सके, तो हम अपने परिश्रम को सार्थक मानेंगे। इस पूर्वपीठिका के साथ अब हमें यहाँ कुछ कड़ियाँ जोड़ देनी हैं।

## आगम-तन्त्रशास्त्र का विहगावलोकन

प्रायः सभी इतिहास-ग्रन्थों में पांचरात्र आगम के बाद वैखानस आगम का परिचय दिया गया है। किन्तु प्रस्तुत ग्रन्थ में वैखानस आगम को पहला स्थान दिया गया है। यह इसलिये कि आगम की यह शाखा निगम और आगम की शृंखला को जोड़ने वाली पहली कड़ी है और वैदिक वर्णाश्रमव्यवस्था के अन्तर्गत तृतीय वानप्रस्थ आश्रम से इसका गहरा संबन्ध है। प्रो. जे. गोण्डा[1] का कहना है कि पांचरात्र मत के अनुयायियों के समान वैखानस मत में तमिल भाषा का प्रयोग नहीं किया गया है। ये केवल संस्कृत भाषा का ही उपयोग करते हैं। स्त्री और शूद्रों को भी यहां वह स्थान नहीं मिला, जो कि पांचरात्र मत में तमिल आलवारों के माध्यम से उनको प्राप्त हुआ। अत्रि, मरीचि, भृगु और काश्यप के सूत्रों को वे ३-४ शताब्दी की रचना मानते हैं, जब कि त्रिरत्न के नाम से प्रसिद्ध सात्वत, पौष्कर और जयाख्य संहिताओं का काल इसके बाद का माना जाता है।

वैष्णव आगमों के वैखानस, पांचरात्र और भागवत[2] नामक तीन भेद माने जाते हैं। [3]महाकवि बाण के हर्षचरित में पांचरात्रों और भागवतों की अलग-अलग चर्चा है। [4]हयशीर्ष पांचरात्र में पांचरात्र संहिताओं के साथ भागवत संहिताओं का भी उल्लेख है। इनकी चर्चा प्रधान सम्पादकीय वक्तव्य में आ चुकी है, किन्तु इनमें से आज कोई भी उपलब्ध नहीं है। इसकी उपलब्धि के अभाव में पांचरात्रों और भागवतों के सिद्धान्तों की विभाजक-रेखा का पता लगा पाना कठिन है। लगता है अब भागवत मत का समावेश पूरी तरह से भक्ति-सम्प्रदाय अथवा श्रीमद्भागवत पुराण में हो गया है। अन्य वैष्णव पुराणों का सूक्ष्म पर्यवेक्षण भी इसके लिये अपेक्षित हो सकता है। यह कार्य संभवतः अभी तक नहीं हो सका है।

ये त्रिविध वैष्णव संहिताएं ही परवर्ती आलवारों और आचार्यों की प्रेरणास्रोत रही हैं तथा रामानुज, मध्व, निम्बार्क, चैतन्य आदि सभी वैष्णव दार्शनिकों के विचारों की उर्वरा भूमि हैं। वासुदेव और नारायण ही नहीं, कृष्ण और राम का भी इनमें परतत्त्व के रूप में वर्णन हुआ है। नारदपंचरात्र, अगस्त्यसंहिता, ब्रह्मसंहिता, हयशीर्षपंचरात्र जैसी संहिताओं का प्रादुर्भाव दक्षिण भारत में न होकर बंगाल और उड़ीसा में हुआ है। अग्निपुराण के वैष्णव तन्त्र संबन्धी अध्याय आनुपूर्वी से हयशीर्षपंचरात्र के आदि काण्ड से उद्धृत हैं। अन्य वैष्णव[5] पुराणों में भी पांचरात्र संहिताओं के नाम मिलते हैं। पांचरात्र संहिताओं की

---

१. मिडीवल रिलीजियस लिटरेचर इन संस्कृत, पृ. १४२

२. "पाञ्चरात्रं भागवतं तथा वैखानसाभिधम्" (नित्याषोडशिकार्णव, सेतुबन्धटीका, पृ. ५)।

३. निर्णयसागर प्रेस, बम्बई संस्करण, पृ. २३६-२३७

४. राजशाही संस्करण, २.३-६ द्रष्टव्य। यहाँ २५ पांचरात्र संहिताओं के साथ, जिनकी नामावली अग्निपुराण (३६.२-५) में भी है, भागवत संहिताओं के नाम भी मिलते हैं।

५. "वाशिष्ठं नारदीयं च कापिलं गौतमीयकम्। परं सनत्कुमारीयं पञ्चरात्रं च पञ्चकम्।।" (ब्रह्मवैवर्त, १३०.२४)।

पृष्ठभूमि में वैष्णव पुराणों और विष्णुधर्मोत्तर जैसे उपपुराणों का भी अनुशीलन अभी तक नहीं हो पाया है। कहा जा सकता है कि पूरे भारतवर्ष में फैले विभिन्न वैष्णव मतों के नियामक तत्त्व इन्हीं त्रिविध संहिताओं से लिये गये हैं और वैष्णव सन्तों की परम्परा पर इनकी प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप से अमिट छाप है।

पांचरात्र मत की अपेक्षा पाशुपत मत अधिक प्राचीन है। लकुलीश के पाशुपतसूत्र उपर्युक्त वैष्णव संहिताओं से पहले सत्ता में आ चुके थे[१]। अभिनवगुप्त ने श्रीकण्ठ और लकुलीश को शैवागमों की दो भिन्न-भिन्न परम्पराओं का प्रवर्तक माना है[२]। महाभारत नारायणीयोपाख्यान में श्रीकण्ठ को पाशुपत मत का आद्य प्रवर्तक बताया गया है[३]। शिवदृष्टिकार सोमानन्द श्रीकण्ठ को अद्वैत शैवमत परम्परा का आद्य प्रवर्तक मानते हैं और [४]अभिनवगुप्त का कहना है कि श्रीकण्ठनाथ की आज्ञा से ही त्र्यम्बक, आमर्दक और श्रीनाथ ने क्रमशः अद्वैत, द्वैत और द्वैताद्वैत आगमों का प्रचार किया। शिवदृष्टि और तन्त्रालोक में निर्दिष्ट श्रीकण्ठ पाशुपत मत के प्रवर्तक न होकर शैवागमों और भैरवागमों के प्रवर्तक हैं, जबकि महाभारत के श्रीकण्ठ पाशुपत मत के। कुछ पाश्चात्त्य विद्वान् इनकी सत्ता को ही स्वीकार नहीं करते। पुराणों में योगाचार्यों और उनके शिष्यों की लम्बी परम्पराएं मिलती हैं। कुछ पाश्चात्त्य विद्वानों के कह देने से हम अपनी मान्य परम्पराओं को कपोलकल्पित नहीं मान सकते। जब तक कोई स्पष्ट विपरीत प्रमाण न मिल जाय, तब तक परम्परा को अमान्य करने का कोई प्रश्न ही नहीं है। श्रीकण्ठ-प्रवर्तित पाशुपत मत के स्वरूप को समझने के लिये ईसापूर्व विकसित पूरे भारतीय वाङ्मय का और इस पूरी प्राचीन परम्परा का प्रतिनिधित्व करने वाले पुराण-उपपुराण और आगम-तन्त्र वाङ्मय का गहन अनुशीलन करना पड़ेगा। तभी हम उस प्राचीन पाशुपत मत के स्वरूप को समझने में समर्थ हो सकेंगे।

ब्रह्मसूत्र के विविध भाष्यों और टीका-उपटीका ग्रन्थों में तथा वामनपुराण आदि में भी चतुर्विध शैवों का उल्लेख मिलता है। लगता है तब तक सिद्धान्तशैव दर्शन पूर्ण रूप से प्रतिष्ठित हो चुका था। वामनपुराण की उक्ति से यह स्पष्ट हो जाता है कि ब्राह्मण सिद्धान्त-शैव पद्धति से, क्षत्रिय पाशुपत, वैश्य कालामुख और शूद्र कापालिक पद्धति से शिव की आराधना के लिये अधिकृत थे। इस उच्च स्थिति तक आने के लिये सिद्धान्तशैवों को

---

१. "द्वावाप्तौ तत्र च श्रीमच्छ्रीकण्ठलकुलेश्वरौ। द्विप्रवाहमिदं शास्त्रम्" (तन्त्रालोक, ३७.१४-१५)।

२. "उमापतिर्भूतपतिः श्रीकण्ठो ब्रह्मणः सुतः। उक्तवानिदमव्यग्रो ज्ञानं पाशुपतं महत्।।" (शान्तिपर्व, ३४६.६७)।

३. "कैलासाद्रौ भ्रमन् देवो मूर्त्या श्रीकण्ठरूपया। अनुग्रहायावतीर्णश्चोदयामास भूतले।।" (७.१०६) यहाँ श्रीकण्ठ को भगवान् शिव का अवतार बताया गया है।

४. तदा श्रीकण्ठनाथाज्ञावशात् सिद्धा अवातरन्।
त्र्यम्बकामर्दकाभिख्यश्रीनाथा अद्वये द्वये।।
द्वयाद्वये च निपुणाः क्रमेण शिवशासने। (तन्त्रा. ३६.११-१२)।

लम्बा रास्ता तय करना पड़ा होगा। सिद्धान्तशैव और पाशुपत दोनों ही मतों के प्रवर्तक श्रीकण्ठ हैं, किन्तु इन दोनों ही मतों के स्वरूप में भिन्नता ही अधिक नजर आती है। संभव है लकुलीश मत के कारण पाशुपत मत को द्वितीय स्थान पर आना पड़ा हो। दक्षिण भारत में तमिल भाषा के माध्यम से विकसित शैवधर्म के साथ इसके घात-प्रतिघात का सूक्ष्म पर्यवेक्षण अपेक्षित है। शैवागमों के संबन्ध में दक्षिण भारत में दो प्रकार की विचारधाराएं विकसित हुई हैं। एक के अनुसार प्राचीन तमिल विचारधारा का आगमों के रूप में संस्कृतीकरण हुआ, अर्थात् शैवागमों का प्रादुर्भाव दक्षिण में हुआ। दूसरी विचारधारा के अनुसार उत्तर भारत (मध्यदेश) में इनका प्रादुर्भाव हुआ और बाद में विभिन्न शैव मठों के माध्यम से दक्षिण में जाकर इसने तमिल वाङ्मय को प्रभावित किया। इनमें से कोई एक मत ही मान्य हो सकता है। इस बात का निर्णय संस्कृत भाषा में उपलब्ध आगमों का और तमिल भाषा में निबद्ध शैव मत का सही काल निर्धारित हो जाने के साथ इनके गंभीर एवं निष्पक्ष तुलनात्मक अनुशीलन पर निर्भर है। भाषा और प्रादेशिकता के मोह से ऊपर उठ कर ही यह कार्य किया जा सकता है।

कालामुख और कापालिक मत का कोई ग्रन्थ आज उपलब्ध नहीं है। अन्य ग्रन्थों में इनका जो विवरण दिया गया है, वह शत-प्रतिशत सही हो, ऐसा नहीं माना जा सकता। पूर्वपक्ष के उपस्थापन में भारतीय दार्शनिकों ने ईमानदारी दिखाई है, इसमें सन्देह नहीं है। इस बात को पूरी तरह से हम मान लें, यह भी संभव नहीं है। दोनों ही तरह के उदाहरण खोजे जा सकते हैं। कालामुख सम्प्रदाय के उद्भव और विकास की स्थली कर्णाटक मानी जाती है। जैन धर्म का भी यहाँ पर्याप्त प्रभाव रहा है और वीरशैव धर्म का भी विकास यहीं हुआ है। ऐसी परिस्थिति में "सुरापात्रस्थापन" आदि के रूप में कालामुख सम्प्रदाय का जो स्वरूप उपस्थापित किया गया है, उस पर परस्परविरोधी मतवादों का आग्रह भी प्रेरणास्रोत के रूप में कार्य कर रहा हो, ऐसा माना जा सकता है। यह भी हो सकता है कि कालामुख और जैनमत के घात-प्रतिघात से वीरशैव मत का वर्तमान स्वरूप प्रस्फुटित हुआ हो।

उपलब्ध प्रमाणों के आधार पर यह सिद्ध हो जाता है कि कापालिक मत का प्रभाव ई. प्रथम-द्वितीय शताब्दी में अवश्य दिखाई देने लगा था। लकुलीश पाशुपत मत की प्रवृत्ति का काल भी इसी के आसपास माना जाता है। लाकुल के साथ मौसुल, वैमल और कारुक नामक चार प्रकार के पाशुपतों का उल्लेख शास्त्रों में मिलता है। मोहेंजोदड़ो-हडप्पा के उत्खनन में हमें अनेक ऊर्ध्वमेढ्र मुद्राएं मिली हैं। "एनल्स आफ भाण्डारकर इंस्टीट्यूट, पूना"[1] नामक शोधपत्रिका के किसी अंक में इनका सचित्र वर्णन मिलता है। नेत्रतन्त्र (१३.१०-११) में वर्णित विश्वरूप के ध्यान में भी उनको ऊर्ध्वमेढ्र बताया गया है।

---

१. देखिये—भाग ३६, अंक ३-४, पृ. २८६-३६४, सन् १९५८

काठमाण्डू (नेपाल) में गुह्येश्वरी देवी और पशुपतिनाथ के मन्दिरों के बीच की पहाड़ी पर स्थित मन्दिर में विश्वरूप की मूर्ति का स्वरूप उसी ध्यान पर आधारित लगता है। इसी परम्परा में कालामुख और कापालिक मतों का विकास हुआ हो, यह संभव हो सकता है। लकुलीश की राजस्थान आदि में उपलब्ध मूर्तियों का इस प्रसंग में पर्यवेक्षण अपेक्षित है। कौल मत के बीज हमें यहाँ भी खोजने होंगे।

भास्करराय जैसे वैदिक-तान्त्रिक विद्वान् सौत्रामणी याग और "न काञ्चन परिहरेत् तद् व्रतम्" (छान्दोग्य. २.१३.२) इस उपनिषद् वाक्य में इसके बीज खोजते हैं। महापण्डित राहुल सांकृत्यायन, पण्डित [1]शान्तिभिक्षु शास्त्री आदि बौद्ध विद्वान् "नीलपट दर्शन" में इसके मूल उपादानों को देखते हैं। शिश्नदेवों का उल्लेख ऋग्वेद (७.२१.५;६६.३३.१३१) में भी मिलता है। इस पूरी परम्परा की पृष्ठभूमि में ही मत्स्येन्द्रनाथ सकलकुलशास्त्रावतारक के रूप में प्रसिद्ध हुए। मत्स्येन्द्रनाथ ने इस ज्ञान को छः राजपुत्रों में वितरित किया और आनन्द, आवलि, बोधि, प्रभु, पाद और योगी[2] —इन पदों से इनको अलंकृत किया, अर्थात् दीक्षा के समय दिये जाने वाले नाम के अन्त में अपनी-अपनी परम्परा के अनुसार आनन्द, योगी आदि को जोड़ने की परम्परा प्रचलित की। आज हम देखते हैं कि आनन्द, योगी आदि को जोड़ने की परम्परा शैव-शाक्त तन्त्रों के उपासकों में तथा बोधि, प्रभु, पाद आदि को जोड़ने की बौद्ध तान्त्रिकों में रही है। चौरासी सिद्धों में प्रथम मत्स्येन्द्र मीननाथ के नाम से भी जाने जाते हैं और नेपाल के बौद्धों में आज भी रक्त और श्वेत मत्स्येन्द्र की यात्रा प्रचलित है। बौद्ध सिद्ध कृष्णपाद आदि कापालिक के रूप में प्रसिद्ध हैं और कापालिक मत में प्रचलित छः[3] मुद्राएं बौद्ध तन्त्रों में भी उसी रूप में मान्य हैं। यज्ञोपवीत को हटाकर पंचमुद्राधर देवी-देवताओं की भी आराधना वहां वर्णित है।

इस कौल मत की प्रवृत्ति के साथ ही आराधना के क्षेत्र में क्रान्तिकारी परिवर्तन हुआ। पूजा के बाह्य और आन्तर उपादानों के अतिरिक्त एक तीसरा प्रकार भी प्रचलित हुआ[4]। अभिनवगुप्त कहते हैं कि आचार्य लकुलीश आदि के अनुसार इस मनुष्य-शरीर में सभी देवता निवास करते हैं। इस मत के अनुयायियों का कहना है कि मन्त्र के बल से जब हम पाषाण, मृत्तिका, पट आदि निर्जीव पदार्थों में इष्टदेव की प्रतिष्ठा कर सकते हैं, तो इस सजीव मनुष्यदेह में उसकी प्रतिष्ठा कर उसकी उपासना क्यों नहीं कर सकते? कापालिक

---

१. दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोधयोजना, सारनाथ से प्रकाशित गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह का उपोद्घात (पृ. १४ की टि.) देखिये।

२. "आनन्दावलिबोधिप्रभुपादान्ताऽथ योगिशब्दान्ताः। एता ओवल्ल्यः स्युः" (तन्त्रा. २६.३६)।

३. "कर्णिका रुचकं चैव कुण्डलं च शिखामणिः। भस्म यज्ञोपवीतं च मुद्राषट्कं प्रचक्षते।।" आगम-प्रामाण्य, (गायकवाड़ सिरीज, बड़ौदा) पृ. ६२-६३ तथा साधनमाला (गायकवाड़) पृ. २५६,४५४ इत्यादि तथा पंचमुद्रा के लिये पृ. ५०४ देखिये।

४. "सर्वदेवमयः कायः सर्वप्राणिष्विति स्फुटम्। श्रीमद्भिर्लकुलेशाद्यैरप्येतत् सुनिरूपितम्।।" (तन्त्रा. १५.६०४)।

पद्धति के अनुसार यह पूजा प्रथमतः स्वदेह से निर्गत द्रव्यों से की जाती थी। इनके साथ ओष्ठ्यान्त्यत्रितय (तीन मकार) अथवा पंच मकारों का समावेश कब हुआ, यह अब भी शोध का विषय है।

कुछ विद्वान् इनकी आध्यात्मिक व्याख्या करने का प्रयत्न करते हैं, किन्तु इस संबन्ध में हम शक्तिसंगमतन्त्र के चतुर्थ छिन्नमस्ता खण्ड के उपोद्घात (पृ. ८७-८६) में पर्याप्त लिख चुके हैं। बौद्ध तन्त्रों में सेकयोग और हठयोग की प्रक्रिया वर्णित है। हम सेकयोग को सिद्ध-परम्परा और हठयोग को नाथ-परम्परा से जोड़ सकते हैं। "जाग मछिन्दर गोरख आया" इस उक्ति में हम उक्त दोनों योगों की प्रतिध्वनि सुन सकते हैं। इसके आधार पर मत्स्येन्द्र और गोरक्ष को गुरु-शिष्य के रूप में स्थापित करने और इनको समसामयिक मानने की परम्परा चल पड़ी है। [1]कई स्थलों पर हम इसका प्रतिवाद कर चुके हैं। चौरासी सिद्धों और नव नाथों की परम्परा का हमें समुचित समाधान खोजना होगा। त्रिपुरा तन्त्रों में नव नाथों के भिन्न ही नाम मिलते हैं। परवर्ती परम्परा के अनुसार गुरु प्रत्येक शिष्य को आनन्दनाथान्त नाम देता है, जैसे कि भासुरानन्दनाथ आदि। यह भी ध्यान देने की बात है कि सिद्धों और नाथों की नामावली में भी पहला नाम मत्स्येन्द्रनाथ का ही आता है।

बौद्ध तन्त्र-ग्रन्थों में वर्णित हठयोग का भी लक्ष्य "मरणं बिन्दुपातेन" ही है। इसको "असिधाराव्रत" कहा गया है। यह ध्यान देने की बात है कि सेकयोग के प्रसंग में ऐसे वाक्य देखने को नहीं मिलते। "यत्र यत्र मनस्तुष्टिः" विज्ञानभैरव के इस (७८ वें) श्लोक की व्याख्या में शिवोपाध्याय ने सेकयोग का वर्णन इस प्रकार किया है— "मनसो धारणमपीत्थं कामादिक्षोभं प्रशमय्य नितम्बिनीसुन्दरकायमन्दिरे चिदानन्दात्मकः शिवोऽहमस्मि, न पुनः केवलकामपरतन्त्रतया, ममैवेयं भङ्गिरिति यथाशक्ति.....रेतःसिञ्चनपर्यन्त-क्षोभविधानेनात्मानं गर्ते पातयेत्" (पृ.६३)। सहज, स्वाभाविक रूप से मानस क्षोभ पर विजय प्राप्त कर लेना ही, बिन्दु की स्थिरता ही, सेकयोग का मुख्य प्रयोजन है। इन दोनों ही योगों को आजकल "सेक्सुअल योग" नाम दे दिया गया है। क्या यह सही है ?

एकपत्नीव्रत का पालन करने वाला गृहस्थ स्मृति-ग्रन्थों मे ब्रह्मचारी माना गया है। उसी तरह आगम-तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों में "ओष्ठ्यान्त्यत्रितयासेवी" को भी ब्रह्मचारी ही कहा जाता है। बिन्दु की स्थिरता अथवा ऊर्ध्वरेतस्त्व की प्राप्ति इस योग का लक्ष्य है, किन्तु आजकल इसकी जो स्थिति है, तदनुसार हमें "प्रक्षालनाद्धि पङ्कस्य दूरादस्पर्शनं वरम्" इस नीतिवाक्य की याद आ जाती है। इस प्रवृत्ति से तभी बचा जा सकता है, जब कि "यदहरेव विरजेत्, तदहरेव प्रव्रजेत्" इस उक्ति को कलिवर्ज्यप्रकरण में डालने का हम मन बना सकें। अस्तु.

---

१. नित्याषोडशिकार्णव (सं. सं. वि. वि., वाराणसी) उपोद्घात, पृ. ११६-११७ की टिप्पणी तथा "आगम और तन्त्रशास्त्र" (परिमल पब्लिकेशन्स, दिल्ली), पृ. ६१-६५ द्रष्टव्य।

उदयपुर के पास स्थित एकलिंग जी के मन्दिर में पंचमुख शिव की आराधना पाशुपत पद्धति से होती है। मेवाड़ राज्य के संस्थापक बप्पा रावल के आध्यात्मिक गुरु हारीत राशि के आचार्यत्व में इस मन्दिर-मूर्ति की स्थापना हुई थी। नेपाल के पशुपतिनाथ के समान शिव की यह मूर्ति भी पंचमुखी है। शिव की पूर्व दिशा में लकुलीश की मूर्ति भी यहां विद्यमान है। ऐसा कहा जाता है कि आजकल यहां की परम्परा पाशुपत मत से अपना संबन्ध छोड़ चुकी है और अब नाथ मत से जुड़ गई है। लकुलीश और उनके पूर्ववर्ती आचार्य विश्वरूप के ध्यान की चर्चा ऊपर आ चुकी है। कायपूजा की भी अभी चर्चा आई है। जो कुछ ब्रह्माण्ड में है, वह सब मनुष्य के शरीर में भी है, लकुलीश की परम्परा के पाशुपतों के साथ यह सिद्धान्त नाथ योगियों को भी मान्य है। हमें इस विषय का अभी गहन अनुशीलन करना पड़ेगा कि सिद्धों और नाथों की परम्परा के विकास में, सेकयोग और हठयोग की विभिन्न पद्धतियों के स्वरूप के निर्धारण में लाकुल, मौसुल, वैमल और कारुक भेद से भिन्न पाशुपतों का कितना कुछ अवदान है ? क्या कुण्डलिनी योग की साधना इन दोनों ही पद्धतियों से हो सकती है ? क्या सहजयोग की साधना सेक (कौलिक) पद्धति से और हठयोग की साधना नाथ पद्धति से की जा सकती है ? इन प्रश्नों के समाधान के लिये हमें अनेक कड़ियों की खोज करनी होगी, उनको आपस में मिलाना होगा। तभी हम इस बात का खुलासा कर सकेंगे कि क्या कापालिक परम्परा और लकुलीश की परम्परा से ही सेकयोग (सिद्ध) और हठयोग (नाथ) की परम्पराएं विकसित हुई ? और क्या कर्णाटक के कालामुख सम्प्रदाय के विकास में भी इसका कुछ अवदान है?

जैसा कि हम देखते हैं, आगम परम्परा का विकास बौद्धों और जैनों के जैसे निगम (वेद)-परम्परा के विरोध में नहीं हुआ, किन्तु आगे चलकर इसको वैदिक परम्परा से श्रेष्ठ स्थापित करने का प्रयास हुआ और दूसरी तरफ जैनों और बौद्धों के साथ ही सांख्य-योग, पांचरात्र-पाशुपत आदि सभी मतों को अवैदिक, अत एव अग्राह्य बताया गया। पूर्वमीमांसा में स्मृति, पुराण आदि का प्रामाण्य तभी माना गया है, जबकि वे वेदानुमोदित हों। पूरा पुराण वाङ्मय और स्मृति वाङ्मय वेदों का प्रामाण्य सर्वोपरि मानता है। इसी परम्परा में ब्रह्मसूत्र के तर्कपाद पर भाष्य लिखते हुए आचार्य शंकर ने वेदों की सर्वश्रेष्ठता स्थापित कर दी। इसका प्रभाव यह हुआ कि शंकरपरवर्ती वैष्णव और शैव आचार्यों ने अपने अपने मतों को वेदानुवर्ती सिद्ध करने के लिये अथक प्रयास किया। इसी बीच एक समन्वयवादिनी दृष्टि विकसित हुई। उसको हम विविध पुराणों में और प्रपंचसार, शारदातिलक जैसे आगम-ग्रन्थों में देखते हैं। जैनों और बौद्धों को छोड़कर उस समय प्रचलित सभी मतों पर इस दृष्टि का सीधा प्रभाव पड़ा और यह स्मार्त परम्परा के नाम से प्रचलित हुई। यों जैन और बौद्ध मत भी आगम-तन्त्रशास्त्र की लम्बी परम्परा से प्रभावित हुए बिना नहीं रह सके थे। सारनाथ में सम्पन्न हुई कार्यशाला के विवरण में इसकी स्पष्ट झलक मिल जाती है।

कुछ लोग मनुस्मृति में स्मार्त परम्परा के बीज देखते हैं, किन्तु इस तरह का कोई वचन वहां उपलब्ध नहीं है। वायु, विष्णुधर्मोत्तर आदि पुराणों में यह दृष्टि देखने को मिलती है। उक्त दोनों ग्रन्थ छठी-सातवीं शताब्दी में अवश्य विद्यमान थे, ऐसा माना जाता है। विष्णुधर्मोत्तर की गणना उपपुराणों में होती है। हम मान सकते हैं कि इस दृष्टि का विकास पौराणिक परम्परा में हुआ होगा। हमें यह भी देखना होगा कि क्या पुराणों की परम्परा पर वैदिक वाङ्मय का और उपपुराणों की परम्परा पर आगमिक वाङ्मय का अधिक स्पष्ट प्रभाव है? प्रपंचसार और शारदातिलक में प्रतिपादित दृष्टि का मूल उत्स कितना पीछे जाता है, इसकी भी खोज हमें करनी होगी। प्रपंचसार आचार्य शंकर की कृति के रूप में प्रसिद्ध है। टीकाकार[1] पद्मपाद का कहना है कि इस ग्रन्थ की रचना समस्त आगमों के सारसंग्रह रूप प्रपंचागम के सार को संगृहीत कर की गई है। इस पंक्ति की व्याख्या करते हुए प्रयोगक्रमदीपिकाकार[2] कहते हैं कि समस्त आगमों में स(त)त्त्वसागर संहिता आदि परिगृहीत होती हैं। प्रपंचागम में उनका सार संगृहीत है और इसके भी सार को संगृहीत कर प्रपंचसार की रचना हुई है। ईशानशिवगुरुदेवपद्धति भी इसी परम्परा का ग्रन्थ है। वहां तत्त्वसागर संहिता आदि ऐसे अनेक ग्रन्थ उद्धृत हैं, जो कि स्मार्त[3] परम्परा के प्रतीत होते हैं। इस पद्धति-ग्रन्थ में उद्धृत ग्रन्थों में से, जिनकी मातृकाएं उपलब्ध हैं, उनके प्रकाशन के बाद ही अथवा किसी साहसी परिश्रमी व्यक्ति के द्वारा इन सब मातृकाओं के आलोडन के बाद ही इस स्मार्त तन्त्र-परम्परा के मूल उत्स तक पहुँचा जा सकता है। दुःख की बात है कि विश्वविद्यालयों और शोध संस्थानों के अधिकारीगण विद्वानों को इस और प्रवृत्त न कर उनको तान्त्रिक रहस्यवाद में ही उलझाये रखना चाहते हैं।

दस महाविद्याओं का उल्लेख शिवपुराण (५.५०.२८-२६) में पाया जाता है, किन्तु प्रसिद्ध अरब यात्री अलबेरुनी से यह पुराण बहुत प्राचीन सिद्ध नहीं हो सकेगा। इसमें शिवसूत्र, शिवसूत्रवार्त्तिक, विरूपाक्षपंचाशिका, परापंचाशिका, शिवमहिम्नस्तव आदि ग्रन्थ उद्धृत हैं। हाँ, इसकी अन्तिम वायवीय संहिता अधिक प्राचीन मानी जा सकती है। प्राचीन उद्धरणों में इसका स्वतन्त्र उल्लेख मिलता है, शिवपुराण के अंग के रूप में नहीं। बौद्ध तन्त्र सेकोद्देशटीका (पृ. २३) में मूल तन्त्र को उद्धृत कर तारा से लेकर धर्मधातु पर्यन्त दस विद्याओं का उल्लेख किया गया है। सकल और निष्कल (समयिमत और कौलमत)

---

१. "समस्तागमसारसंग्रहप्रपञ्चागमसारसंग्रहरूपं ग्रन्थं चिकीर्षुः" (कलकत्ता संस्करण), भा. १, पृ. १ द्रष्टव्य।

२. "समस्तागमाः स(त)त्त्वसागरसंहितादयः, तेषां संग्रहः प्रपञ्चागमः, तस्यापि सारसंग्रहरूपमिति प्रपञ्चसार एवाभिप्रेतः" (भा. २, पृ. ३८२)।

३. इधर डॉ. वी. एस. पाठक का "स्मार्त रिजीजियस ट्रेडीशन" नामक ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है। वह हमारे इस अध्ययन में सहायक नहीं हो पाता। इनके अन्य ग्रन्थ "शैव कल्ट इन नार्दर्न इण्डिया" का परिचय हम अपने "पाशुपत------ " निबन्ध में दे चुके हैं।

पद्धति से तारा की उपासना शक्तिसंगमतन्त्र में निर्दिष्ट है। इन दस महाविद्याओं में काली, तारा और त्रिपुरा की उपासना से संबद्ध विशाल साहित्य[1] उपलब्ध है।

शाक्त तन्त्रों के साथ इस तरह के स्मार्त[2] तन्त्रों का परिचय देने का सर्वप्रथम सराहनीय प्रयत्न हालैण्ड के आगम-तन्त्रशास्त्र के प्रसिद्ध विद्वान् डॉ. तून गान्द्रियान ने किया है। इनका प्रथम शोधप्रबन्ध तो वैखानस आगम पर था, किन्तु अब इन्होंने अपना जीवन कुब्जिकामत जैसे प्राचीन शाक्त तन्त्रों के उद्धार के लिये समर्पित कर दिया है। कुब्जिका का दस महाविद्याओं में समावेश नहीं है, किन्तु शाक्त मत में कुब्जिका से संबद्ध साहित्य प्राचीनतम माना जाता है। कुलालिकाम्नाय के नाम से भी यह मत प्रसिद्ध है। कहा जाता है कि [3]धर्मकीर्ति ने इसको उद्धृत किया है। नेपाल में इसकी उपासना अब भी प्रचलित है। हालैण्ड का उच्छेख्ट नगर प्रसिद्ध भारतविद्याविद् प्रो. जे. गोण्डा की कर्मस्थली रहा है। यहां एक शोध संस्थान स्थापित हुआ था, उसमें कुब्जिका संबन्धी लगभग सौ ग्रन्थों के हस्तलेख संगृहीत हैं। आगम-तन्त्रशास्त्र की प्रसिद्ध विदुषी डॉ. संयुक्ता गुप्ता (गोम्ब्रिच) यहीं कार्य करती थीं। इस संस्था की आर्थिक स्थिति को देखकर इसको बचाने के लिये इन्होंने अपनी पहली बलि दी। बाद में इन दोनों विद्वानों के अन्तरंग सहयोगी षट्साहस्रसंहिता (कुब्जिकामत) के प्रथम पांच अध्यायों के सम्पादक डॉ. जान ए. सोत्रामन स्वर्गस्थ हो गये। इन बलिदानों के बाद भी यह संस्था बच न सकी। भारत का यह अनुभव रहा है कि आर्थिक तंगी का पहला आक्रमण शिक्षा के क्षेत्र में होता है। अब यूरोप में भी यह सब होने लगा है। "संसर्गजा दोषगुणा भवन्ति"। अभी हाल में वहां से अंग्रेजी अनुवाद और विविध यन्त्रों के चित्रों के साथ "कुब्जिका उपनिषद्" छपा है। इसके पहले वहां से समग्र सार्धत्रिसाहस्रिका कुब्जिकामत भी रोमन लिपि में प्रकाशित हो चुका था। यह प्रसन्नता की बात है कि कुब्जिका उपनिषद् का प्रकाशन देवनागरी लिपि में हुआ। क्या आगे भी यह परम्परा वहां चल सकेगी? यों कम्प्यूटर के युग ने इसको सुलभ कर दिया है।

## आगम-तन्त्रशास्त्र पर आधुनिक साहित्य

हमने अपने "पाशुपत, कालामुख और कापालिक मत" शीर्षक निबन्ध में आधुनिक विद्वानों के द्वारा लिखे गये अनेक ग्रन्थों का उल्लेख किया है। उनमें से भाण्डारकर के "वैष्णविज्म....." ग्रन्थ में उक्त मतों के अतिरिक्त चतुर्विध शैव सम्प्रदाय में एक सिद्धान्त-शैव मत के उभयविध स्वरूपों पर भी विचार किया गया है। काश्मीरशैव और वीरशैव (लिंगायत) सिद्धान्तों की भी चर्चा की गई है और अन्त में द्रविड़ देश में विकसित शैव धर्म के स्वरूप पर विचार किया गया है। प्रत्यभिज्ञादर्शन संबन्धी निबन्ध के लेखक डॉ.

१. त्रिपुरा संबन्धी साहित्य का परिचय हमने अपने नि. षो. और लु. सं. के उपोद्घातों में दिया है। ज्ञानदीपविमर्शिनी नामक त्रिपुरा-पद्धति ग्रन्थ के उपोद्घात में भी इनकी चर्चा की जायगी।

२. इनके ग्रन्थ का परिचय अभी आगे पृ. १३-१५ पर दिया जा रहा है।

३. डॉ. राघवन् ने इस विषय की कहीं चर्चा की है।

बलजिन्नाथ पण्डित ने इस विषय पर हिन्दी में "काश्मीर शैव दर्शन" नामक ग्रन्थ लिखा है। वहां उन्होंने अतिप्राचीन शैव धर्म, वेदों में, इतिहास-पुराणों में शैवधर्म, शैवधर्म का व्यापक प्रभाव, आगमों का आविर्भाव, वेदान्त और प्रत्यभिज्ञादर्शन की तुलना जैसे महत्त्वपूर्ण विषयों पर भी प्रकाश डाला है।

बंगाली विद्वानों के द्वारा लिखे गये तन्त्रसंबन्धी ग्रन्थों में इस विषय के उद्भट विद्वान् डॉ. चिन्ताहरण चक्रवर्ती द्वारा लिखे गये ग्रन्थ "तन्त्राज : स्टडीज ऑन देयर रिलीजन एण्ड लिटरेचर" का महत्त्वपूर्ण स्थान है। स्वयं बंगाली होने पर भी इन्होंने बंगाल में विकसित तन्त्रों के काल-निर्धारण आदि में एक इतिहासज्ञ के लिये आवश्यक पूर्ण निष्पक्ष दृष्टि का अनुसरण किया है। अनेक पाश्चात्त्य विद्वानों में भी यह निष्पक्षता देखने को नहीं मिलती। वे अपने पूर्वाग्रहों को मिलाकर इतिहास को अविश्वसनीय बना डालते हैं। आश्चर्य तब होता है, जब कि अनेक भारतीय लेखक भी "गतानुगतिको लोकः" इस आभाणक में प्रदर्शित 'लोक' के समान इनका अन्धानुकरण करते हैं। डॉ. चक्रवर्ती ने अपने ग्रन्थ में तन्त्र के भेदोपभेदों की चर्चा कर शैव, शाक्त और वैष्णव तन्त्रों का परिचय देते हुए तान्त्रिक साहित्य का और तन्त्र-संबन्धी साहित्य के विशिष्ट लेखकों का भी परिचय दिया है। तिब्बती इतिहासकार तारानाथ ने अपने ग्रन्थ में अनेक बौद्ध तन्त्रों के विषय में यह जानकारी दी है कि अमुक-अमुक तन्त्रों का सर्वप्रथम प्रचार अमुक-अमुक आचार्य के द्वारा किया गया। इस तरह की सूचनाएं यहां विद्वान् लेखक ने वैष्णव आदि तन्त्रों के लिये भी दी है। "परमानन्दमतसंग्रह" नामक एक छोटा सा ग्रन्थ भी यहां प्रकाशित हुआ है।

डॉ. प्रबोधचन्द्र बागची इस विषय के माने-जाने विद्वान् हैं। इन्होंने अपना पूरा जीवन इस विषय को समर्पित कर दिया। बौद्ध और कौल तन्त्रों पर इन्होंने विशेष रूप से महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। इन्होंने अपने ग्रन्थ "स्टडीज इन दी तन्त्राज" नामक ग्रन्थ में निःश्वासतत्त्वसंहिता, ब्रह्मयामल, जयद्रथयामल, पिंगलामत आदि प्राचीन तन्त्रों का तथा कम्बुज शिलालेखों के आधार पर कम्बोडिया में प्रचारित चार प्राचीन तन्त्र-ग्रन्थों का भी विश्लेषण किया है। वे तन्त्रों का आस्तिक-नास्तिक विभाग कर नास्तिक तन्त्रों पर विदेशी प्रभाव की खोज करते हैं। इस विषय में हम अपने तन्त्रयात्रा, आगम और तन्त्रशास्त्र आदि ग्रन्थों में पर्याप्त लिख चुके हैं। अपने ग्रन्थ के अन्त में इन्होंने ब्रह्मयामल आदि के महत्त्वपूर्ण अंशों का संग्रह भी किया है।

शान्तिनिकेतन में कार्यरत विद्वान् उपेन्द्रनाथदास ने बंग भाषा में तन्त्रशास्त्र का इतिहास लिखा था। लिपि की अनभिज्ञता के कारण हम उसके विषय में कुछ भी कहने में असमर्थ हैं। यों श्रद्धेय श्री श्री गोपीनाथ कविराज जी की जीवितावस्था में यह ग्रन्थ प्रकाशित हो चुका था। इस ग्रन्थ के वे प्रशंसक थे।

अभी इधर कलकत्ता से तन्त्रशास्त्र संबन्धी दो और ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं। इनमें से पहले "हिस्ट्री आफ दी तान्त्रिक रिलीजन" के लेखक श्री नरेन्द्रनाथ भट्टाचार्य और दूसरे

ग्रन्थ "ए ब्रीफ हिस्ट्री आफ तन्त्र लिटरेचर" के लेखक श्री एस.सी. बनर्जी हैं। पहला ग्रन्थ सन् १९८७ में और दूसरा सन् १९८८ में छपा। पहले ग्रन्थ का दृष्टिकोण कुछ व्यापक लगता है, जबकि दूसरा ग्रन्थ तन्त्रशास्त्र की परिभाषा और परिधि को कुछ संकीर्ण कर देता है। यह लेखक का दोष नहीं है, म.म. भारतरत्न पी.वी. काणे ने भी तन्त्रशास्त्र को इसी दृष्टिकोण से देखा है। इस विषय की भी समालोचना[1] हम कर चुके हैं।

आतिमार्गिक शास्त्र के विषय में दोनों ही ग्रन्थों में लिखा गया है कि कापालिक, कालामुख तथा मत्तमयूर ये तीनों इसकी शाखाएं हैं। मत्तमयूर शाखा का उल्लेख शिलाशासनों में सिद्धान्तशैवों के प्रसंग में आता है। इसलिये इस विषय को हम परीक्षा के बाद ही ग्रहण कर सकते हैं। शैव तन्त्रों में सारे भारतीय वाङ्मय के पांच बड़े विभाग किये गये हैं—लौकिक, वैदिक, आध्यात्मिक, आतिमार्गिक और मान्त्रिक। इनमें से प्रत्येक के पुनः पाँच-पाँच भेद किये गये हैं। उनमें से पंचविध मान्त्रिक विभाग का परिचय उमापति शिवाचार्य ने शतरत्नसंग्रह (पृ. ८-९) में दिया है और शेष विभागों के लिये लिखा है कि इनका विवरण सर्वात्मशंभु की सिद्धान्तदीपिका में देखना चाहिये। यह ग्रन्थ अभी प्रकाशित नहीं हुआ है। किन्तु पांडिचेरी के फ्रेंच शोध संस्थान की सहायता से इसकी अब तक तीन मातृकाओं की प्रतिलिपियां हमें मिल गई हैं। वहां आतिमार्गिक विभाग में मत्तमयूर शाखा की गणना नहीं की गई हैं।

ऊपर सूचित दोनों ग्रन्थों में अन्य भी अनेक समानताएं देखने को मिलती हैं। जैसे कि दोनों ही ग्रन्थों में पारिभाषिक शब्दों की अंग्रेजी अनुवाद के साथ विस्तृत सूची दी गई है और तन्त्रशास्त्र एवं उससे संबद्ध आधुनिक भाषाओं में निबद्ध ग्रन्थों की भी नामावली दी गई है। यह सूची श्री एस.सी. बनर्जी की पुस्तक में अधिक विस्तृत है। तन्त्रशास्त्र के क्रमिक विकास को समझने में इनसे हमें कोई सहायता नहीं मिल पाती। हां, सचेत पाठकों के लिये तन्त्रशास्त्र संबन्धी अनेक सूचनाएं इन दोनों ग्रन्थों से मिल सकती हैं।

अब दो चार महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ हमारे सामने बचते हैं। आगमशास्त्र और तन्त्रशास्त्र को अलग-अलग मानकर इनकी रचना की गई है। आगमशास्त्र संबन्धी "मिडीवल रिलीजियस लिटरेचर इन संस्कृत" नामक ग्रन्थ के लेखक हालैण्ड के प्रसिद्ध विद्वान् डॉ. जे. गोण्डा हैं और तन्त्रशास्त्र संबन्धी ग्रन्थ "हिन्दू तान्त्रिक एण्ड शाक्त लिटरेचर" के लेखक हालैण्ड के ही डॉ. तून गान्द्रियान हैं। बंगला भाषा में लिखे गये ग्रन्थों का परिचय इसी ग्रन्थ के अन्त में डॉ. संयुक्ता गुप्ता (गोम्ब्रिच) ने दिया है। बंगला तन्त्र-ग्रन्थों का परिचय गुजराती तन्त्र-ग्रन्थ की याद दिलाता है। इनका परिचय गुजराती लेखक श्री नर्मदाशंकर देवशंकर मेहता ने अपने ग्रन्थ "शाक्त सम्प्रदाय" में दिया है। इस ग्रन्थ

---

१. "आगम और तन्त्रशास्त्र", पृ. ३-५ देखिये।

से पता चलता है कि वैष्णव और शैव धर्मों के विषय में भी गुजराती में अलग से ग्रन्थ लिखे गये थे, किन्तु प्रयत्न करने पर भी वे ग्रन्थ अभी तक हमें मिल न सके।

डॉ. जे. गोण्डा ने सन् १९७७ में प्रकाशित अपने ग्रन्थ में सर्वप्रथम आगमशास्त्र पर एक संक्षिप्त भूमिका लिखी है और बाद में वैष्णव मत और भक्ति सम्प्रदाय की संक्षिप्त चर्चा के साथ पांचरात्र संहिताओं के विविध आयामों की परीक्षा की है। इसके बाद वैखानस मत की चर्चा कर शैवमत पर संक्षिप्त विचार प्रस्तुत करते हुए शैवागम साहित्य के साथ अन्य आगमों का भी परिचय यहां दिया गया है। आगे १३वें अध्याय में पाशुपतों, नाथ-योगियों, दत्तात्रेय सम्प्रदाय और वीरशैवों के साहित्य की समीक्षा की गई है। १४वें अध्याय में स्तोत्र साहित्य का और पन्द्रहवें अन्तिम अध्याय में गीता, माहात्म्य और अन्य धार्मिक साहित्य का परिचय दिया गया है।

इस प्रस्तावना का आकार हम बढ़ा नहीं सकते। इसलिये इतना ही कहना पर्याप्त है कि इस ग्रन्थ में प्रस्तुत इतिहास खण्ड के प्रारंभिक सात निबन्धों की सामग्री समाविष्ट है, जो कि वैष्णवागम और शैवागम के अन्तर्गत आती है। इस ग्रन्थ की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि संबद्ध विषय पर निबद्ध महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों और निबन्धों की भी सूचना टिप्पणियों के माध्यम से यहाँ दे दी गई है, जो कि एक शोधार्थी के लिये बहुत लाभदायक सिद्ध हो सकती है। जैसे कि गणकारिका के कर्ता हरदत्त की ८७६ ई. में हुई मृत्यु की सूचना भविष्योत्तर पुराण में मिलती (पृ.२२०) है। गणकारिका की रत्नटीका का और सभाष्य पाशुपतसूत्र का अंग्रेजी अनुवाद के साथ संस्करण हार्वर्ड विश्वविद्यालय में हो रहा है (पृ.२२१)। हमारी "आगममीमांसा" के प्रकाशकीय वक्तव्य में इस बात पर आश्चर्य प्रकट किया गया था कि बिना टिप्पणी का इसमें मुश्किल से ही कोई पृष्ठ दिखाई देता है। इन टिप्पणियों का क्या महत्त्व है, इसकी जानकारी डॉ. जे. गोण्डा जैसे समर्पित जीवन वाले विद्वानों के ग्रन्थों से ही हमें मिल सकती है।

सन् १९८१ में प्रकाशित तन्त्रशास्त्र संबन्धी ग्रन्थ के प्रथम खण्ड में ११ अध्याय हैं। पहले अध्याय में तन्त्रशास्त्र के विशिष्ट स्वरूप पर और दूसरे अध्याय में तन्त्र की प्राचीन परम्परा पर विचार किया गया है।

इन दोनों अध्यायों के निष्कर्षों से प्रायः हम सहमत हैं, किन्तु गुह्यसमाजतन्त्र उतना प्राचीन नहीं है, जितना कि उसको बताया जाता है। इस सम्बन्ध में हमने अपने विचार [1]अन्यत्र प्रकट किये हैं। जापानी विद्वानों ने भी उक्त प्राचीन तिथि से अपनी असहमति प्रकट की है। स्वयं लेखक ने भी यह सूचित किया ही है (पृ. २० टि.)।

---

१. "भारतीय तन्त्रशास्त्र" विषय पर तिब्बती संस्थान, सारनाथ, वाराणसी में सम्पन्न हुई कार्यशाला का विवरण देखिये।

तृतीय अध्याय में श्रीकुल (त्रिपुरा सम्प्रदाय) के तन्त्रों का परिचय दिया गया है। त्रिपुरा सम्प्रदाय के लिये श्रीकुल शब्द के प्रयोग पर कुछ विद्वान् आपत्ति उठाते हैं, किन्तु उसको बहुत महत्त्व नहीं दिया जा सकता। सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी से सटीक परमानन्दतन्त्र, त्रिपुरार्णव और सटीक उत्तरषट्क का प्रकाशन हुआ है। इनमें से उत्तरषट्क नित्याषोडशिकार्णव से प्राचीन ग्रन्थ हो सकता है। मुद्रित त्रिपुरार्णव, त्रिपुरासारसमुच्चय आदि प्राचीन ग्रन्थों में उद्धृत त्रिपुरार्णव से भिन्न है। परमानन्दतन्त्र भी परवर्ती प्रादुर्भाव है। इन तीन तन्त्र-ग्रन्थों के अतिरिक्त यहां से त्रिपुरा-उपासना संबन्धी पद्धति-ग्रन्थ भी प्रकाशित हुए हैं या हो रहे हैं। शंकरानन्दनाथ का सुन्दरीमहोदय डॉ. रुद्रदेव त्रिपाठी द्वारा संपादित अभी प्रकाशित हुआ है। दूसरा पद्धति-ग्रन्थ "ज्ञानदीपविमर्शिनी" है। नि.षो. की अर्थरत्नावली टीका के रचयिता विद्यानन्द की यह कृति है। इसमें बाह्य वरिवस्या के साथ आन्तर वरिवस्या का प्रत्येक प्रकरण में निरूपण किया गया है। अतिरात्र यज्वाकृत श्रीपदार्थदीपिका का भी प्रकाशन शीघ्र होने वाला है। इस ग्रन्थ के सम्पादक प्रो. बटुकनाथ शास्त्री खिस्ते और डॉ. शीतलाप्रसाद उपाध्याय हैं।

चौथे अध्याय में कालीकुल के तन्त्रों के अतिरिक्त अन्य देवियों और महाविद्याओं से संबद्ध तन्त्रों का और पांचवें अध्याय में कुछ शैव तन्त्रों एवं अन्य रहस्यवादी तन्त्रों का वर्णन है। अगले अध्याय में वैष्णव, वीरशैव, सूर्य, स्कन्द और जैन सम्प्रदाय की बहुत संक्षेप में चर्चा हुई है। सातवें अध्याय में मारण-मोहन आदि षट्कर्मों और जादू-टोना, इन्द्रजाल आदि से संबद्ध कल्प, डामर, उड्डीश आदि नामों से प्रसिद्ध तन्त्रसाहित्य का वर्णन है। दस महाविद्याओं से संबद्ध साहित्य का यहां विस्तार से निरूपण नहीं किया गया। इसी तरह से सूर्य, स्कन्द, गणपति आदि से संबद्ध साहित्य पर भी इतिहास-ग्रन्थों में बहुत कम लिखा गया है। शक्तिसंगमतन्त्र (२.१.१५-२१) ने यामल, डामर, तन्त्र, अर्णव, चूडामणि, चिन्तामणि, कल्पतरु, कल्प, कामधेनु, पारिजात, अमृत, दर्पण, सोपान, संहिता, उपसंहिता, मूलावतार, उपपुराण, रहस्य, बृहद्रहस्य, उज्जालक, हृदय, कौमुदी, चन्द्रिका, पातंजल, सारस्वत, उपतन्त्र, बृहत्तन्त्र नामक भेदों में विभक्त तान्त्रिक साहित्य का प्रमाण पचास महाभार बताया है। इस ग्रन्थ के चतुर्थ खण्ड का संस्कृत उपोद्घात (पृ. २२-२८) देखिये।

आठवें अध्याय में मन्त्रशास्त्र के विषयों को संक्षेप में प्रस्तुत करने वाले प्रपंचसार, शारदातिलक जैसे ग्रन्थों का विवरण है। प्रपंचसार का नाम शंकराचार्य से जुड़ा है। लेखक का कहना है कि उनका काल जो ७८८-८२० ई. निर्धारित किया है, वह एक शताब्दी पूर्व भी जा सकता है (पृ. १३१)। स्मार्त तन्त्रों के प्रसंग में हमने जो ऊपर टिप्पणी की है, उस पर अभी शोध कार्य नहीं के बराबर हुआ है। इस साहित्य की संक्षिप्त सूचना हमने "निगमागमीयं संस्कृतिदर्शनम्" नामक ग्रन्थ में प्रकाशित "आचार्यशङ्करीयः प्रपञ्चसारः" (पृ. १८२-१९९) शीर्षक निबन्ध में दी है। नौवें अध्याय में तन्त्रशास्त्र से संबद्ध निबन्ध-ग्रन्थों का विवरण है। दसवें अध्याय में दीक्षा आदि विविध विषयों की मीमांसा करने वाले ग्रन्थों का परिचय है और अन्तिम ११वें अध्याय में अभिनवगुप्त के तन्त्रालोक, तन्त्रसार

आदि ग्रन्थों का, त्रिपुरा की आन्तर वरिवस्या से संबद्ध ग्रन्थों का और भास्करराय आदि के ग्रन्थों का विवरण है। अन्त में यहाँ काशी के काशीनाथ भट्ट के ग्रन्थों की भी संक्षिप्त चर्चा है। काशी के भास्करराय की परम्परा के प्रसिद्ध विद्वान् प्रो. बटुकनाथ शास्त्री जी का ग्रन्थ "भास्करराय भारती दीक्षित : व्यक्तित्व एवं कृतित्व" नामक ग्रन्थ सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी से अभी (सन् १९९३) निकला है। काशीनाथ भट्ट और उनके ग्रन्थों का परिचय प्रो. चिन्ताहरण चक्रवर्ती ने "काशीनाथ भट्ट एण्ड हिज वर्क्स" (जर्नल एशियाटिक कलकत्ता, लेटर्स, भा. ४, अं. ३, सन् १९३८) में दिया है। इनके अन्य भी अनेक ग्रन्थों का विवरण हमने एकत्र किया है, किन्तु अभी तक उस सामग्री का उपयोग हो नहीं पाया है।

## भाषा साहित्य

इस ग्रन्थ के दूसरे खण्ड में आधुनिक भारतीय भाषाओं में लिखित तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों का परिचय देते हुए विदुषी लेखिका डा. संयुक्ता गुप्ता (गोम्ब्रिच) ने पहले अध्याय की अपनी भूमिका में विभिन्न भारतीय भाषाओं में लिखे गये तन्त्रों की पृष्ठभूमि पर प्रकाश डाला है। सर्वप्रथम यहाँ अपभ्रंश भाषा में लिखी गयी चर्यागीतियों और दोहों का संक्षिप्त परिचय दिया है। दूसरे अध्याय में बंगला भाषा में लिखे गये ग्रन्थों का तथा तीसरे में हिन्दी तथा उससे संबद्ध भाषाओं में निबद्ध तन्त्रशास्त्र संबन्धी ग्रन्थों का विवरण है।

उक्त दोनों ग्रन्थों के प्रकाशित होने के बीच में सन् १९७९ में हालैण्ड से ही "हिन्दु तान्त्रिज्म" शीर्षक एक और ग्रन्थ प्रकाशित हुआ था। तीन विद्वानों ने मिलकर इसको लिखा था। इनमें से दो के नाम ऊपर आ चुके हैं। तीसरे विद्वान् हैं—डॉ. डी.जे. होन्स। इस ग्रन्थ के पहले खण्ड में डॉ. तून गान्द्रियान ने तन्त्रशास्त्र के इतिहास और दर्शन पर प्रकाश डाला है। डॉ. डी.जे. होन्स ने दीक्षा आदि तन्त्रशास्त्रीय विषयों पर, शब्द और अर्थ के साथ मन्त्र के स्वरूप पर और तान्त्रिक उपासना-पद्धति पर प्रकाश डाला है। अन्तिम तृतीय खण्ड में डॉ. संयुक्ता गुप्ता ने बाह्य द्रव्यों और आन्तर योगपद्धति से संपन्न होने वाली बाह्य और आन्तर पूजा का वर्णन किया है।

इस ग्रन्थ के तो सारे विवरण इस इतिहास खण्ड में और सारनाथ में सम्पन्न हुई कार्यशाला के विवरण में आ जाते हैं, किन्तु इसके पूर्व के ग्रन्थ में वर्णित सभी विषयों का समावेश यहाँ नहीं हो पाया है। स्थान के अभाव में अब हम भी इससे अधिक कुछ कहने की स्थिति में नहीं हैं। श्रद्धेयचरण श्री गोपीनाथ कविराज जी के द्वारा निबद्ध और लखनऊ की हिन्दी समिति के द्वारा प्रकाशित ग्रन्थ "तान्त्रिक साहित्य" से इनका तथा अन्य भी तन्त्रशास्त्र संबन्धी ग्रन्थों का और उनकी मातृकाओं का परिचय प्राप्त किया जा सकता है।

ऊपर हमने श्री नर्मदाशंकर देवशंकर मेहता के सन् १९३२ में प्रकाशित ग्रन्थ— "शाक्त सम्प्रदाय : तेना सिद्धान्तों, गुजरात मां तेनो प्रचार अने गुजराती साहित्य ऊपर तेनी

असर" शीर्षक ग्रन्थ की चर्चा की है। इस ग्रन्थ में १६ प्रकरण और दो परिशिष्ट हैं। प्रारम्भ में विस्तृत विषयसूची के साथ शाक्त सम्प्रदाय के ग्रन्थों और ग्रन्थकारों की सूची भी दी गयी है। प्रारम्भ के छः प्रकरणों में वैदिक धर्म में व्याप्त शक्तिवाद, ब्राह्मण और आरण्यक में शक्तिवाद, उपनिषद् और वेदांग साहित्य में शक्तिवाद, सूत्रसाहित्य में शक्तिवाद, आगम अथवा तन्त्रशास्त्र में अभिव्यक्त शक्तिवाद, निबन्ध साहित्य और पौराणिक साहित्य में निर्दिष्ट शक्तिवाद का परिचय दिया गया है। सातवें प्रकरण में शाक्त सिद्धान्त विचार, आठवें में शाक्त अधिकारी और पंच मकार, नवें में शाक्तों की विद्या और मन्त्र के भेद और दसवें में शाक्तपूजन के प्रकारों पर विचार कर आगे के प्रकरण में शाक्त सम्प्रदाय से संबद्ध गुजरात के इतिहास पर, १२वें में शाक्त सम्प्रदाय से सम्बद्ध गुजराती साहित्य पर और १३वें में शक्ति की उपासना के त्रिविध भावों पर प्रकाश डाला गया है। १४वें प्रकरण में शाक्त सम्प्रदाय और बौद्ध धर्म, १५वें में शाक्त सम्प्रदाय और जैन धर्म पर विचार कर अन्तिम १६वें प्रकरण में शिव-शक्ति के सामरस्य के फल का निरूपण किया गया है। अन्तिम दो परिशिष्टों में कादि-हादि मत के अनुसार श्रीविद्या और श्रीयन्त्र के स्वरूप का विवरण है।

ऊपर अभी बंगीय, हिन्दी और गुजराती भाषाओं में विकसित तान्त्रिक साहित्य की सूचना दो ग्रन्थों के आधार पर दी गई है। इसी पद्धति पर अपभ्रंश भाषाओं और उनसे उद्भूत विभिन्न भारतीय भाषाओं में निबद्ध तान्त्रिक साहित्य पर ग्रन्थ लिखे गये हों, तो उनसे हम परिचित नहीं है। यदि यह कार्य अभी तक न हुआ हो, तो अब होना चाहिये। तभी हम निगमागम शास्त्र की सारी कड़ियों को जोड़ पाने में समर्थ होंगे और तभी भारतीय धर्म और संस्कृति पर किये गये और किये जा रहे संकीर्णता, साम्प्रदायिकता जैसे आक्षेपों का समाधान हो सकेगा। आधुनिक सुधारवादी आन्दोलनों में आगम-तन्त्रशास्त्र पर बिना उसको समझे निराधार आक्षेप थोपे गये हैं। जिन समस्याओं का समाधान इन शास्त्रों के माध्यम से एक हजार वर्ष पहले ही हो चुका था, उनको झुटला कर नये सिरे से विदेशी दृष्टि के आधार पर उनका समाधान खोजने की मृगतृष्णा में हम भटक रहे हैं। इस व्यामोह से मुक्त होकर पुनः हमें इन शास्त्रों की यथोचित प्रतिष्ठा करनी है। आज तो हम वैदिक और तान्त्रिक दोनों दृष्टियों की विकृतियों से चिपके हुए हैं।

## निबन्धों का संक्षिप्त पर्यवेक्षण

इन आधुनिक ग्रन्थों के साथ अब इस खण्ड में समाविष्ट निबन्धों का भी संक्षिप्त पर्यवेक्षण कर लेना उचित होगा। यहाँ संगृहीत सभी विषयों में से कुछ का हमारा परिचय बहुत गहन नहीं है। ऐसे विषयों को छोड़कर ही हम यहाँ कुछ लिखना चाहेंगे। एक दो सामान्य बातों की ओर पहले हम प्रबुद्ध पाठकों का ध्यान आकृष्ट करना चाहते हैं।

आधुनिक लेखन-पद्धति में यह मान लिया गया है कि यदि हम किसी वचन को उद्धृत करते हैं, तो उसका स्थान-निर्देश अवश्य करें, किन्तु ऐसा हो नहीं पाता। हम जहाँ से इन वचनों को उद्धृत करते हैं, वे वचन प्रायः उन ग्रन्थों से लिये रहते हैं, जहाँ कि उनका

स्थान निर्दिष्ट नहीं है। ऐसी स्थिति में हमें मूल ग्रन्थ को देखकर यह वचन उद्धृत किया गया है, इस लोभ का संवरण कर उस ग्रन्थ का नाम अंकित करना चाहिये, जहाँ से उन उद्धरणों को लिया गया हो। अनेक प्राचीन निबन्धकारों ने इस विषय में पूरी ईमानदारी बरती है। वे किसी वचन को प्रमाण के रूप में उद्धृत करते समय स्पष्ट निर्देश करते हैं कि यह वचन अमुक ग्रन्थ में अमुक ग्रन्थ के नाम से अथवा बिना नाम के उद्धृत है।

भाष्य-व्याख्या-टीका ग्रन्थों में अपने-अपने मत को श्रुति-स्मृति-पुराण संमत सिद्ध करने के लिये जो वचन उद्धृत किये जाते हैं, उनमें से कुछ वचन मूल ग्रन्थ में नहीं मिलते अथवा वे किसी दूसरे प्रसंग को सूचित करते हैं। यहाँ दो तरह की स्थितियाँ बनती हैं। पहली यह कि उन मूल ग्रन्थों के ही दक्षिण और उत्तर के भेद से अलग-अलग संस्करण हो गये हैं। रामायण, महाभारत, स्कन्दपुराण, कूर्मपुराण आदि में यह देखा जा सकता है। कभी-कभी यह देखने को मिलता है कि इनमें भी वे वचन उपलब्ध नहीं हैं। यहाँ दूसरी स्थिति बनती है। स्पष्ट है कि ऐसे स्थलों पर अपने मत की पुष्टि के लिये वचन अमुक प्रामाणिक ग्रन्थ के नाम से प्रचलित कर दिये गये। इनकी तह तक तभी पहुँचा जा सकता है, जबकि उद्धृत वचनों का स्थान-निर्देश करने का प्रयत्न किया जाय। इससे तीन लाभ होते हैं—एक तो मूल स्थान पर वचन मिल जाने पर उसके सही पाठ का निर्धारण किया जा सकता है, दूसरे वह उद्धरण मूल ग्रन्थ में किस प्रसंग में आया है,[1] इसका पता चल जाता है और तीसरे इन दोनों ग्रन्थों अथवा ग्रन्थकारों का कालनिर्णय की दृष्टि से पूर्वापरभाव भी निश्चित हो जाता है।

एक अन्य विशेष बात की ओर निर्देश कर देना भी जरूरी है कि विभिन्न आगमों के ग्रन्थ देवनागरी लिपि में मुद्रित न होकर तमिल, तेलुगु, ग्रन्थ, कन्नड़, बंगला आदि लिपियों में छपे हैं। आजकल विदेशों में रोमन लिपि में ये ग्रन्थ मुद्रित हो रहे हैं। अपने-अपने सम्प्रदाय की गोपनीयता अथवा छपाई की सुविधा इनका कारण हो सकती है। इस दृष्टि से हम देखें तो वैखानस आगमों का प्रकाशन तेलुगु लिपि में, पांचरात्र और सिद्धान्त शैवागमों का तमिल अथवा ग्रन्थ लिपि में, वीरशैव सम्प्रदाय के ग्रन्थों का कन्नड़ लिपि में और बंगाल में विकसित तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों का बंगला लिपि में अधिसंख्य प्रकाशन हुआ है।

ब्रह्मसूत्र पर वैखानस मत संबन्धी लक्ष्मीविशिष्टाद्वैत भाष्य का प्रकाशन हुआ है, इसकी सूचना हमें यहाँ समाविष्ट प्रथम निबन्ध (पृ. ८-९) से मिलती है। उत्तर भारत में इस भाष्य का प्रचार नहीं है और जहाँ तक हमारा ज्ञान है, किसी भी इतिहास ग्रन्थ में

१. नेत्रतन्त्र की व्याख्या (१.२९) में क्षेमराज इच्छा आदि तीन शक्तियों के समर्थन में महाभारत (द्रोण. २०२.१३०) का एक श्लोक उद्धृत करते हैं। उससे ऐसा प्रतीत होता है कि महाभारत में इच्छा आदि तीन शक्तियों का वर्णन है। वस्तुतः यहाँ भारत के इस श्लोक में आकाश, जल और पृथिवी की अधिष्ठात्री देवियों का उल्लेख है, जो कि वेदान्त की त्रिवृत्करण प्रक्रिया के अधिक अनुरूप है।

इसका उल्लेख अभी तक नहीं हुआ है। यहीं (पृ. ४३) शब्दमूर्तिधर भगवान् विष्णु का वर्णन किया गया है। यह पूरा प्रसंग विष्णुपुराण (१. २२. ७६, ८३-८५) में भी इसी रूप में मिलता है। चार भूतों से चार अन्तःकरणों की उत्पत्ति की चर्चा यहाँ (पृ. ४६) की गयी है। यह एक विचारणीय विषय है। यों शिवदृष्टि, तन्त्रालोक आदि ग्रन्थों में पाशुपत पद्धति के अनुसार पाँच तन्मात्राओं से ही पाँच-पाँच के विभाग से ३५ तत्त्वों की उत्पत्ति मानी गई है, किन्तु उस तरह का प्रसंग यहाँ देखने को नहीं मिलता। यजुर्वेद का अरुण-केतुक प्रसंग भी अवलोकनार्थ है। यहाँ प्रथम पृष्ठ पर ही २६ यागों का उल्लेख है। शैवागमों, पुराणों और गौतम स्मृति आदि में हम देखते हैं कि ४८ संस्कारों में इनकी गणना की गई है। इनका परिचय "पुराणगत योग एवं तन्त्र" शीर्षक यहाँ संगृहीत अन्तिम निबन्ध से प्राप्त किया जा सकता है।

"सांख्यं योगः पाञ्चरात्रं वेदाः पाशुपतं तथा" कृतान्तपंचक का सूचक यह वचन महाभारत, पुराण आदि में तथा धर्मशास्त्र के निबन्ध-ग्रन्थों में भी उपलब्ध है। पांचरात्र और पाशुपत मत पर ही नहीं, समस्त आगमों पर और जैन-बौद्ध दृष्टियों पर भी सांख्य, योग और उपनिषद् दर्शन की स्पष्ट छाप है, यह हमें मानना ही पड़ेगा। वैखानस और पांचरात्र मत संबन्धी दार्शनिक विचारों को देखने पर ऐसा प्रतीत होता है कि इनमें और अन्ततः शैवागमों में सांख्य की तत्त्वप्रक्रिया का और योगशास्त्र की सेश्वर दृष्टि का सतत विकास हुआ है। यह एक गंभीर और मनोरंजक शोध का विषय है, किन्तु अभी तक यह कार्य हो नहीं पाया है।

एक विशेष बात की ओर हम प्रबुद्ध पाठकों का ध्यान आकृष्ट करना चाहते हैं कि केवल वैदिक उपनिषद् दर्शन का ही नहीं, वैदिक कर्मकाण्ड का भी शैव और वैष्णव आगमों के साथ बौद्ध तन्त्रों पर भी सीधा प्रभाव देखने को मिलता है। भूमिसंस्कार, अग्निसंस्कार, घृतसंस्कार आदि की सारी प्रक्रिया सर्वत्र वैदिक पद्धति का अनुसरण करती है। वैष्णव आगमों में तो अनेक श्रुतिवचन भी उद्धृत हैं। इनका संकलन कर स्थान-निर्देश यदि किया जाय, तो उनमें उद्धृत वैदिक वचनों की एक लम्बी सूची बनेगी और इससे आगमवचनों और श्रुतिवचनों की तुलनात्मक परीक्षा भी सम्भव हो सकेगी।

पांचरात्र आगम की [1]पारमेश्वर और ईश्वर संहिताओं में अनेक प्रकरण एक दूसरे से पूरी आनुपूर्वी से मिलते हैं। इसी तरह हम देखते हैं कि हरिवंश और ब्रह्मपुराण[2] के भी अनेकों अध्याय आनुपूर्वी से एक सरीखे हैं। पूरे आगम साहित्य और पुराण साहित्य का इस दृष्टि से अध्ययन होना चाहिये। हमारा सोचना है कि प्रतिष्ठा, प्रासादनिर्माण आदि से

१. पारमेश्वरसंहिता के सातवें अध्याय की ईश्वरसंहिता के पाँचवें अध्याय से तथा आगे भी इसी तरह तुलना कीजिये।
२. ब्रह्मपुराण के प्रथम १६ अध्यायों की हरिवंश के प्रथम पर्व के ३६ अध्यायों से तुलना कीजिये।

संबद्ध अनेक अध्याय आनुपूर्वी से सर्वत्र समान रूप से मिल सकते हैं। "पुराणगत योग एवं तन्त्र" शीर्षक निबन्ध में अग्निपुराण और हयशीर्ष पांचरात्र की तथा लीलावती आगम की आनुपूर्वी का उल्लेख विदुषी लेखिका ने किया है। पांचरात्र संहिताओं में और बौद्ध तन्त्रों में मण्डलनिर्माण की विधि की विस्तार से चर्चा है। इनका भी तुलनात्मक अध्ययन अपेक्षित है। हरिवंश विष्णुपर्व (५०.६७) में हमें पाँच वस्तुओं से बने गन्धचूर्णों का उल्लेख मिलता है। हम समझते हैं कि यह विषय मण्डलनिर्माण से सम्बद्ध है। कुछ पुराणों और आगमों में भी वैष्णव संहिताओं के नाम अथवा उनके उद्धरण मिलते हैं। निबन्ध-ग्रन्थ एवं टीका-ग्रन्थों में तत्त्वसागरसंहिता के उद्धरण मिलते हैं। यह ग्रन्थ वैष्णव आगमों से संबद्ध है या प्रपंचसार के समान सभी मतों का संग्राहक है, इसकी परीक्षा अभी अपेक्षित है। यों कुछ विद्वान् प्रपंचसार को भी वैष्णव तन्त्र मानते हैं, किन्तु ऐसा है नहीं। जयाख्या और मायावामनसंहिता नेत्रतन्त्र की टीका (१३.१०) में उद्धृत हैं। इनका तथा अन्य वैष्णव आगमों का परिचय हमने लुप्तागमसंग्रह के द्वितीय भाग के एवं सात्वतसंहिता के उपोद्घातों में दिया है।

पाशुपत, कालामुख और कापालिक सम्प्रदायों से संबद्ध निबन्ध हमारा स्वयं का लिखा हुआ है। इसकी समीक्षा का भार हम पाठकों के ऊपर डालना चाहते हैं। यों शिवानन्द के योगशास्त्र सरीखे संग्रह-ग्रन्थों में पाशुपत योगसंबन्धी अनेक वचन उपलब्ध होते हैं। शैव पुराणों में प्रसंगवश पाशुपत योग का उल्लेख हुआ है। इसकी संक्षिप्त सूचना "पुराणगत योग एवं तन्त्र" शीर्षक निबन्ध से हमें मिलती है। प्रसंगवश यहाँ इतना अवश्य समझ लेना चाहिये कि श्रीकण्ठ-प्रवर्तित पाशुपत मत अथवा सिद्धान्तशैवों की धारा से भी कापालिकों का कोई प्रत्यक्ष या परोक्ष संबन्ध नहीं स्थापित किया जा सकता, जैसा कि कुछ लोग प्रयत्न करते हैं।

सिद्धान्तशैवों के हमने दो विभाग कर दिये हैं— उत्तर भारत में विकसित द्वैतवादी संस्कृत साहित्य और दक्षिण भारत में तमिल और संस्कृत भाषा के माध्यम से विकसित अद्वैतोन्मुख साहित्य। इन दोनों पर यहाँ दो स्वतन्त्र निबन्ध हैं। हमने अपनी आगममीमांसा (पृ. ३४-३५) में और लुप्तागमसंग्रह के द्वितीय भाग के उपोद्घात (पृ. १२) में द्वैतवादी संस्कृत साहित्य का संक्षिप्त परिचय दिया था। उस पूरी सामग्री का यहाँ विस्तार से समावेश यथोचित पद्धति से कर दिया गया है। साथ ही उत्तर भारत में विकसित विभिन्न शैव मठों और शैवाचार्यों का भी यहाँ सर्वांगपूर्ण परिचय दिया गया है। पाण्डिचेरी के फ्रेंच शोध संस्थान से शैवागमप्रधान हस्तलेखों का विवरणात्मक परिचय तीन भागों में प्रकाशित हुआ है। इससे सिद्धान्तशैवागम सम्बन्धी अन्य मुद्रित ग्रन्थों और विशेषकर हस्तलेखों का परिचय मिलता है।

द्वितीय निबन्ध प्रधानतः दक्षिण भारतीय सिद्धान्तशैव धारा से सम्बद्ध है। डॉ. एस. एन. दासगुप्त के ग्रन्थ में सिद्धान्तशैवों की इन दोनों धाराओं का परिचय त्रुटिपूर्ण और

अस्तव्यस्त है। इसका प्रभाव अन्यत्र भी पड़ा है। डॉ. आर.जी. भाण्डारकर आदि के ग्रन्थों में भी इनका संतोषजनक विस्तार नहीं है। इस सम्बन्ध में दक्षिण भारत से अंग्रेजी में अवश्य कुछ अच्छे ग्रन्थ निकले हैं। उनके आधार पर विदुषी लेखिका डॉ. रमा घोष का हिन्दी भाषा के माध्यम से पूरे वाङ्मय का यह परिचय अतीव महत्त्वपूर्ण बन पड़ा है। शिवज्ञानसिद्धि तथा अन्यत्र भी उद्धृत आगम-ग्रन्थों के कुछ नाम अशुद्ध लगते हैं। हमने अभी बताया है कि दक्षिण भारत का सिद्धान्तशैव दर्शन, जैसा कि कहा जाता है, शनैः शनैः अद्वैतोन्मुख होता गया, किन्तु उत्तर भारत से गये त्रिलोचन शिवाचार्य ने सिद्धान्तसारावली में, उनकी परम्परा के अघोर शिवाचार्य ने अपने सभी व्याख्या-ग्रन्थों में तथा परवर्ती काल के पौष्करागम के भाष्यकार उमापति शिवाचार्य ने शतरत्नसंग्रह में कश्मीरी द्वैतवादी दार्शनिकों की परम्परा का ही अनुसरण किया है। शिवज्ञानबोध के नाम से प्रसिद्ध रौरवागम के कुछ श्लोकों को आधार बनाकर मेयकण्डदेव ने अद्वैतोन्मुख दृष्टि को प्रवृत्त किया, ऐसा माना जाता है, किन्तु इस विषय के प्रसिद्ध विद्वान् पं. एन.आर. भट्ट[1] का कहना है कि ये श्लोक रौरवागम में अभी तक उपलब्ध नहीं हुए हैं। लेखिका ने निबन्ध के अन्त में तत्त्वरूप, तत्त्वदर्शन और तत्त्वशुद्धिः, आत्मरूप, आत्मदर्शन और आत्मशुद्धि तथा शिवरूप, शिवदर्शन, शिवयोग और शिवभोग नामक ज्ञान के दस स्तरों का निरूपण किया है। यह प्रकरण विशेष रूप से अवधेय है, क्योंकि इस तरह का विवरण द्वैतवादी सिद्धान्तशैव ग्रन्थों में नहीं मिलता। बौद्ध तन्त्रों में भिन्न प्रकार के दस तत्त्वों का निरूपण मिलता है। उनका सम्बन्ध आध्यात्मिक प्रक्रिया से न होकर तान्त्रिक कर्मकाण्ड से है। पण्डित क्षितिगर्भ रचित दशतत्त्वसंग्रह में उनका विवरण मिलता है। उनके नाम हैं—रक्षा, चक्र(मण्डल), चक्र(मण्डलदेवता), जाप, सेक, हठ, बलि, प्रत्यंगिरा, पुट और घात।

काश्मीर शैवदर्शन सम्बन्धी निबन्ध अपने में परिपूर्ण है। सिद्धातन्त्र सिद्धयोगीश्वरी मत (तन्त्र) से अभिन्न प्रतीत होता है। इसकी मातृका उपलब्ध है। वहाँ सिद्धातन्त्र के उद्धरणों की खोज होनी चाहिये। अभिनवगुप्त ने कुल, क्रम, मत और त्रिक सिद्धान्तों का अलग-अलग उल्लेख किया है, किन्तु आज इन सबका त्रिक सिद्धान्त में ही समावेश कर लिया गया है, ऐसा हम मान सकते हैं। यों मताचार या मतसिद्धान्त का सम्बन्ध पश्चिमाम्नाय-पूजित कुब्जिका भगवती से मानना चाहिये। आज यह सम्प्रदाय लुप्त सा हो गया है। डॉ. कपिला वात्स्यायन द्वारा कश्मीर से लाई गई ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृति की मातृका की चर्चा यहाँ की गई है, किन्तु उस संस्था से सम्पर्क करने पर हमें इस प्रकार की कोई भी सूचना देने में वहाँ के अधिकारी असमर्थ रहे हैं। उत्पल वैष्णव और दिवाकरवत्स भट्ट भास्कर ये दोनों अभिनवगुप्त के पूर्ववर्ती आचार्य हैं। आमर्दक, श्रीनाथ और त्र्यम्बक को

१. फ्रेंच शोध संस्थान, पाण्डिचेरी से प्रकाशित रौरवागम द्वितीय भाग का संस्कृत उपोद्घात (पृ. २०-२१) देखिये।

अभिनवगुप्त ने द्वैत, द्वैताद्वैत और अद्वैत मतों का आचार्य माना है। इन सभी मठों की स्थिति मध्यदेश में मानी गई है। प्रथम नाम अमर्दक है या आमर्दक, यह भी अभी विचारणीय विषय है। चिद्गगनचन्द्रिका की एक टीका दक्षिण भारत से भी निकली है। चिद्गगनचन्द्रिका के रचयिता कालिदास न होकर, श्रीवत्स हैं। विद्वान् लेखक ने "कालिदासपदवीं तवाश्रितः" (श्लो. ३०६) में कालि! को संबोधन पद माना है, किन्तु कालिदास पद का प्रयोग यहाँ ग्रन्थ के प्रारम्भ (श्लोक ३१) और अन्त (श्लोक ३०५) में भी हुआ है। धर्माचार्य की पंचस्तवी कालिदास के नाम से उद्धृत है, वैसे ही स्वयं श्रीवत्स अथवा क्रम-सम्प्रदाय का कोई आचार्य इस नाम से प्रसिद्ध हो सकता है। विद्वान् लेखक ने हमें यहाँ एक महत्त्वपूर्ण सूचना दी है कि प्रत्यभिज्ञादर्शन के प्रवर्तक आचार्य उत्पल भट्ट मूलतः [1]लाट (गुजरात) देश के निवासी थे।

प्रस्तुत निबन्ध में इस विषय के वर्तमान काल के विद्वान् आचार्य अमृतवाग्भव जी की तो विस्तृत चर्चा आई है, किन्तु इनके साथ महामहोपाध्याय आचार्य रामेश्वर झा का नाम छूट-सा गया है। इन्होंने पूर्णताप्रत्यभिज्ञा नामक महनीय ग्रन्थ की रचना की है। नाम के अनुरूप इससे प्रत्यभिज्ञादर्शन को पूर्णता प्राप्त हुई है और साधक इसकी सहायता से अपनी शिवभावरूपी पूर्णता को अनायास पहचान सकता है। पूर्णताप्रत्यभिज्ञा के लेखक ने भट्ट उत्पल की शिवस्तोत्रावली की पद्धति पर कुछ भावपूर्ण स्तोत्रों और मुक्तक श्लोकों की रचना की है। इन पंक्तियों के लेखक के प्रयास से उनमें से कुछ काशी के संस्कृत साप्ताहिक "गाण्डीवम्" में छपे थे। उनका विपुल साहित्य अभी भी उपेक्षित पड़ा है। भट्ट उत्पल की शिवस्तोत्रावली को विश्वावर्त ने वर्तमान स्वरूप दिया था। आदरणीय रामेश्वर झा की शिष्य-मण्डली से हमारा निवेदन है कि उनमें से कोई इस शुभ कार्य को सुचारु रूप से सम्पन्न करे।

वीरशैव सम्बन्धी निबन्ध में इस मत के प्रवर्तक आचार्यों की परम्परा पर, इस मत के धार्मिक और दार्शनिक साहित्य एवं दृष्टि पर तो प्रकाश डाला ही गया है, साथ ही यहाँ इस मत की प्रवृत्ति के विषय में आधुनिक विचारकों के दृष्टिकोण की सप्रमाण समीक्षा की गयी है। शिव और जीव का लिंग और अंग के रूप में निरूपण, षट्स्थल सिद्धान्त, अष्टावरण, पंचाचार— ये वीरशैव दर्शन और धर्म के प्रमुख सिद्धान्त हैं। वीरशैव मत का कालामुख और जैन सम्प्रदाय के साथ तुलनात्मक समीक्षण होना अभी बाकी है। भुवनों की संख्या, मतवादों की संख्या, जीव के लिये पुद्गल शब्द का प्रयोग आदि ऐसे विषय हैं, जिनके कारण सिद्धान्त शैवागमों की भी जैन आगमों के साथ तुलनात्मक समीक्षा अपेक्षित होगी।

कुल और क्रम संबन्धी निबन्ध भी अपने में परिपूर्ण हैं। कापालिक और कौल तन्त्रों की व्याप्ति शैव और शाक्त ही नहीं, बौद्ध तन्त्रों तक फैली हुई है। रामभक्ति में भी रसिक

---

१. "लाट इत्यादिना। पूर्वं शुद्धवेशजन्मनो द्वितीये वागीश्वरीगर्भजन्मनि कृते पूर्वं द्विजत्वं भवतीति" (ई. प्र. वि. वि., भा. ३, पृ. ४०४) इस उद्धरण से यह अभिप्राय निकलता है। अभी इसकी विशेष परीक्षा अपेक्षित है।

सम्प्रदाय का प्रादुर्भाव हुआ है। श्रीकृष्ण के लोकमंगलकारी स्वरूप की अपेक्षा रासलीला वाला स्वरूप अधिक लोकप्रिय है। इस दृष्टि से अभी कुल-कौल सम्प्रदाय का सम्पूर्ण परिशीलन नहीं हो पाया है। इसके लिये हमें इनके ऐतिहासिक विकास की, उसमें सिमटे हुए क्रम, मत, त्रिक और बौद्ध अनुत्तर तन्त्रों के स्वरूप की तथा भगवान् राम और श्रीकृष्ण से सम्बद्ध पांचरात्र संहिताओं की सूक्ष्म परीक्षा करनी होगी। कौल और मत तन्त्रों में पिण्ड, पद, रूप और रूपातीत पद प्रयुक्त हैं। जैन योगशास्त्र में भी चार ध्यानों के रूप में इनका वर्णन मिलता है। इसकी भी परीक्षा अपेक्षित है।

दस महाविद्या तथा स्मार्त तन्त्र संबन्धी निबन्ध के लेखक महाकालसंहिता के सम्पादक डॉ. किशोरनाथ झा हैं। शक्तिसंगमतन्त्र (१.१०.१४ इत्यादि) में महाकालसंहिता उद्धृत है। इन दोनों ग्रन्थों में अनेक समानताएँ हैं। अक्षोभ्य, तारा, दस महाविद्या, विप्र[१] के लिये मद्यनिषेध, विविध रात्रियों का वर्णन, स्त्रीदीक्षा का महत्त्व आदि विषय शक्तिसंगमतन्त्र में वर्णित हैं। स्पष्ट है कि इन पर स्मार्त धर्म का गहरा प्रभाव है। इन दोनों ही महनीय ग्रन्थों में अन्य अनेक ग्रन्थ उद्धृत हैं। उनके आधार पर हम [२]ईशानशिवगुरुदेवपद्धति के परवर्ती स्मार्त तन्त्र-साहित्य की रूपरेखा खड़ी कर सकते हैं। तन्त्रालोक की काली की उपासना बंगाल में प्रचलित उपासना से भिन्न है। मालिनीमत या मालिनीविजयोत्तर त्रिक मत का प्रसिद्ध आधार ग्रन्थ है। प्रस्तुत निबन्ध में उद्धृत मालिनीविजयोत्तर उससे भिन्न है। हम कह सकते हैं कि इस पूरे निबन्ध का आधार वे तन्त्र-ग्रन्थ हैं, जिनका प्रादुर्भाव बंगाल में १४वीं शताब्दी के बाद में हुआ, जिनका वर्णन डॉ. चिन्ताहरण चक्रवर्ती आदि ने किया है। "यदन्नः पुरुषो भवति तदन्नास्तस्य देवताः" (३.१०३.३०) यह वचन मूलतः वाल्मीकि रामायण का है।

दस महाविद्याओं का उल्लेख शिवपुराण (५.५०.२८-२६) में ही नहीं, देवीभागवत (१०.१३.३१०) में भी है। इनमें काली, तारा और त्रिपुरा प्रधान विद्याएँ हैं। इनका विपुल साहित्य उपलब्ध है। काठियावाड़ (गुजरात) में गोंडल नामक स्थान में भुवनेश्वरी पीठ स्थित है। यहाँ भुवनेश्वरी संबन्धी विपुल साहित्य संगृहीत है। आचार्य पृथ्वीधर भुवनेश्वरी देवी के प्रसिद्ध उपासक थे। राजस्थान पुरातत्त्व मन्दिर, जोधपुर से प्रकाशित श्रीभुवनेश्वरी महास्तोत्र इन्हीं की महनीय कृति है। इसमें भुवनेश्वरी पंचांग, पृथ्वीधराचार्यपद्धति, क्रमचन्द्रिका आदि ग्रन्थ भी समाविष्ट हैं। संमोहन तन्त्र के विषय में डॉ. प्रबोधचन्द्र बागची के मत की

---

१. "विप्राः क्षोणिभुजो विशस्तदितरे क्षीराज्यमध्वासवैः" लघुस्तव के इस १४वें श्लोक में चार वर्णों के लिये क्रमशः चार प्रकार के द्रव्यों से भगवती की पूजा का विधान है।

२. शक्तिसंगमतन्त्र के चतुर्थ खण्ड के उपोद्घात (पृ. २०-२१) में प्राचीन और अर्वाचीन तन्त्रों की आधार-सामग्री का उल्लेख किया गया है। स्मार्त तन्त्रों के इस प्रकार के विभाग के लिये ईशानशिवगुरुदेवपद्धति को आधारभूत ग्रन्थ माना जा सकता है। इस ग्रन्थ में उद्धृत सामग्री का परिचय हमने "निगमागमीयं संस्कृतिदर्शनम्" (जंगमवाडी, वाराणसी) में प्रकाशित "आचार्यशङ्करीयः प्रपञ्चसारः" शीर्षक निबन्ध में दिया है।

समालोचना हम कर चुके हैं[1]। वास्तव में यह शक्तिसंगमतन्त्र के चतुर्थ छिन्नमस्ता खण्ड का ही दूसरा नाम है। कम्बुज शिलालेख में स्मृत संमोहतन्त्र इससे भिन्न है। तन्त्र-साहित्य में पारानन्द एक अलग सम्प्रदाय है। पारानन्दसूत्र (तन्त्र) का प्रकाशन बड़ोदा (गुजरात) से सन् १९३१ में हुआ है और यह हम बता चुके हैं कि डॉ. चिन्ताहरण चक्रवर्ती के ग्रन्थ के अन्त में परमानन्दमतसंग्रह नामक एक लघु ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है। बड़ोदा से ही सन् १९३७ में प्रकाशित हंसमिट्टु विरचित हंसविलास भी इसी सम्प्रदाय का ग्रन्थ लगता है। वाराणसी से प्रकाशित सटीक परमानन्दतन्त्र त्रिपुरा सम्प्रदाय से संबद्ध है। प्रेमनिधि पन्त तन्त्रशास्त्र के प्रसिद्ध पर्वतीय विद्वान् हुए हैं। इन्होंने तन्त्रशास्त्र पर अनेक ग्रन्थ लिखे हैं। इनकी तृतीय विदुषी पत्नी प्रेममंजरी ने इनके अधूरे व्याख्या ग्रन्थों को पूरा किया था। षडंग योग का सुस्पष्ट विवरण कुछ उपनिषदों और बौद्ध, वैष्णव, शैव, शाक्त तन्त्रों में भी मिलता है। इसकी संक्षिप्त सूचना हमारे नित्याषोडशिकार्णव के उपोद्घात (पृ. ११७-११२) से मिल सकती है। स्मार्त साहित्य के विशेष परिचय के लिये प्रबुद्ध पाठकों को ऊपर विवृत डॉ. तून गान्द्रियान का ग्रन्थ देखना चाहिये।

बौद्ध तन्त्र संबन्धी निबन्ध में बताया गया है कि स्थविरवाद, महायान और मन्त्रयान का भी उपदेश भगवान् बुद्ध ने ही किया। यहाँ मन्त्रनय के अन्तर्गत क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर तन्त्रों का वर्णन किया गया है और नागार्जुन, आर्यदेव एवं असंग को बौद्ध तन्त्रों का प्रारंभिक आचार्य कहा गया है। आगे यहाँ चीन, जापान, श्रीलंका और तिब्बत में बौद्ध तन्त्रों के विस्तार की चर्चा कर तन्त्रशास्त्र को वर्गीकृत करते हुए मुख्य-मुख्य तन्त्र-ग्रन्थों का परिचय दिया गया है और अन्त में बौद्ध तन्त्रों की विशेषताओं पर प्रकाश डालते हुए अभिषेक, षडंगयोग, मण्डल, चक्र, मुद्रा, पीठोपपीठ आदि का स्वरूप प्रदर्शित है। आधुनिक विचारक स्थविरवाद, महायान और मन्त्रयान का विकास कालक्रम से मानते हैं। वे दार्शनिक नागार्जुन और आर्यदेव को तान्त्रिक नागार्जुन और आर्यदेव से भिन्न मानते हैं। असंग की कुछ उक्तियों के आधार पर उनकी बौद्ध तन्त्रों के प्रवर्तक आचार्यों में गणना की जाती है। इस विषय की भी समालोचना हम अन्यत्र[2] कर चुके हैं। क्रिया, चर्या आदि चतुर्विध पाद-विभाग शैव और वैष्णव आगमों में भी मिलता है। यहाँ स्वतन्त्र तन्त्रों के रूप में उनका परिगणन किया गया है। इस विषय पर भी अभी अधिक अनुसन्धान अपेक्षित है। हमें इस विषय पर भी विचार करना होगा कि क्या बौद्ध तन्त्रों की प्रवृत्ति कौल तन्त्रों के साथ छठी शताब्दी के आसपास हुई?

जैन तन्त्र सम्बन्धी निबन्ध लगता है अधिक व्यापक हो गया है, क्योंकि इसमें जैन तन्त्र के उद्गम-स्रोत एवं प्रवाह का परिचय देते हुए देवी-देवता, मन्त्र, यन्त्र आदि के वर्णन के साथ जैन कला साहित्य, जैन योग और आध्यात्मिक दर्शन का भी समावेश हुआ है। अनुष्ठानों की विविधता के प्रसंग में भी ऐसी सामग्री दी गई है, जिसकी कि व्याप्ति केवल

१. "तन्त्रयात्रा" (रत्ना पब्लिकेशंस, वाराणसी) में प्रकाशित "संमोहनतन्त्रं शक्तिसंगमतन्त्रादभिन्नम्" शीर्षक निबन्ध (पृ. १०६-१११) देखिये।

२. ऊपर की पृ. ४१ की टिप्पणी देखिये।

तन्त्रशास्त्र तक ही सीमित नहीं है। इस प्रसंग में जैन विद्वानों से सम्पर्क होने पर हमें ऐसा प्रतीत हुआ कि तन्त्रशास्त्र को वे उसकी रहस्यात्मक गतिविधियों तक ही सीमित कर देते हैं और इसीलिये उनका कहना है कि जैन साहित्य में तन्त्रशास्त्र का कोई स्थान नहीं है। इस भ्रम का निराकरण तो सारनाथ में सम्पन्न हुई तन्त्रविषयक कार्यशाला से बहुत कुछ हो चुका है, किन्तु जैन तन्त्रशास्त्र में अभी अपेक्षित अनुसन्धान नहीं हो सका है। प्रस्तुत निबन्ध और सारनाथ की कार्यशाला में पढ़े गये निबन्ध एवं उन पर हुआ विचार-विमर्श इस ओर पथप्रदर्शन कर सकते हैं। मध्यप्रदेश के दमोह से एक जैन विद्वान् का हमारे पास पत्र आया था कि उन्होंने इस क्षेत्र में कुछ कार्य किया है, किन्तु उनका निबन्ध हमें प्राप्त न हो सका। यों अहमदाबाद से सन् १९४४ में प्रकाशित भैरवपद्मावती कल्प की विस्तृत अंग्रेजी भूमिका से इस विषय की अच्छी जानकारी मिलती है।

इस खण्ड का अन्तिम निबन्ध पुराणगत योग एवं तन्त्र से संबद्ध है। विदुषी लेखिका ने १७ पुराणों से अपनी सामग्री संकलित की है। महापुराणों में वायुपुराण और शिवपुराण तथा श्रीमद्भागवत और देवीभागवत के सम्बन्ध में वैमत्य है। यों वायुपुराण और श्रीमद्भागवत का ही उनमें समावेश मान्य है, किन्तु शिवपुराण और देवीभावगत की सामग्री का भी यहाँ समावेश किया गया है। स्कन्दपुराण, पद्मपुराण और भविष्यपुराण की सामग्री का यहाँ समावेश नहीं हुआ है। इसी तरह से प्रस्तुत अनुशीलन को पूरा करने के लिये यहाँ रामायण और महाभारत का भी समावेश अपेक्षित है। निबन्ध की विशेषता यह है कि यहाँ पुराणों को केवल वेदार्थ के ही नहीं, आगम और तन्त्रशास्त्र के उपबृंहक के रूप में भी प्रस्तुत किया गया है और कूर्मपुराणगत ईश्वरगीता के अनुशीलन के प्रसंग में ज्ञानकर्मसमुच्चयवाद, भक्ति-प्रपत्ति, शक्तितत्त्व और शैवागमसंमत पति, पशु, पाश नामक तत्त्वों का भी विवेचन किया गया है। पुराणों की दृष्टि से तन्त्रशास्त्र के प्रामाण्य पर भी विचार हुआ है। अन्त में मत्स्यपुराण और देवीभावगत के आधार पर शाक्त पीठ संबन्धी दो तालिकाएँ प्रस्तुत की गई हैं। उपपुराणों पर अभी तक डॉ. आर.सी. हाजरा के सिवाय अन्य किसी विद्वान् ने विशेष कार्य नहीं किया। पुराणों की अपेक्षा उपपुराणों पर आगम-तन्त्रशास्त्र का अधिक गहरा प्रभाव है। शिवधर्म, शिवधर्मोत्तर जैसे ग्रन्थों की उपपुराणों के साथ उपागमों में भी गणना होती है।

इस विश्लेषण के साथ ही हम अपने सम्पादकीय वक्तव्य को पूरा करते हैं। कहने को तो बहुत सी बाते हैं, किन्तु हमारे लिये निर्धारित सीमा से हम आगे बढ़ना नहीं चाहते। पूर्णता केवल परब्रह्म में है। अन्य सब कुछ निरन्तर गतिशील है। इतिहास में तो यह गतिशीलता बनी ही रहती है। उसी के लिये हमने यहाँ कुछ सुझाव रखे हैं। उस पर भविष्य में कार्य हो सकता है। इस सम्बन्ध में सुविज्ञ पाठकों के सुझावों का स्वागत है। "गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः" प्रमादवश आगत त्रुटियों के लिये पाठकगण क्षमा करेंगे।

जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी
गुरुपूर्णिमा, संवत् २०५३

विद्वद्वशंवद
**व्रजवल्लभ द्विवेदी**

1297

# संस्कृत वाङ्मय का बृहद् इतिहास

## तन्त्रागम-खण्ड

### विषय-सूची

## विषय एवं लेखक संकेत

| विषय | लेखक |
|---|---|
| १. वैखानस सम्प्रदाय : सामान्य परिचय | डॉ॰ राघव प्रसाद चौधरी<br>श्रीरणवीर केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ<br>३०४-ए शास्त्री नगर, जम्मू। |
| २. पाञ्चरात्र-परम्परा और साहित्य | डॉ॰ अशोक कुमार कालिया<br>रीडर संस्कृत विभाग, लखनऊ<br>विश्वविद्यालय, लखनऊ। |
| ३. पाशुपत, कालामुख व कापालिक मत | प्रो. व्रजवल्लभ द्विवेदी<br>एम.एम.३, विकास प्राधिकरण कालोनी<br>द्वितीय चरण, दौलतपुर,<br>पाण्डेयपुर, वाराणसी। |
| ४. द्वैतवादी सिद्धान्त शैवागम | डॉ॰ शीतलाप्रसाद उपाध्याय<br>आगम अध्यापक, सम्पूर्णानन्द संस्कृत<br>विश्वविद्यालय, वाराणसी। |
| ५. दक्षिण भारत का शैव सिद्धान्त | डॉ॰ रमा घोष<br>दर्शन विभागाध्यक्ष, आर्य महिला<br>महाविद्यालय चेतगंज, वाराणसी। |
| ६. काश्मीर शैव दर्शन | डॉ॰ बलजिन्नाथ पण्डित<br>५१, आदर्श नगर पी. ओ.,<br>वनतालाब, जम्मू-१८११२३। |
| ७. वीरशैव धर्म-दर्शन | डॉ॰ चन्द्रशेखर शिवाचार्य<br>डी. ३५/७७, जंगम वाणीमठ श्री क्षेत्र<br>काशी, वाराणसी-२२१००१। |
| ८. कौल और क्रम मत | डॉ॰ नवजीवन रस्तोगी<br>विभागाध्यक्ष, संस्कृत विभाग लखनऊ<br>विश्वविद्यालय, लखनऊ। |
| ९. दश महाविद्या एवं स्मार्ततन्त्र-परम्परा | डॉ॰ किशोरनाथ झा<br>गंगानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ<br>इलाहाबाद। |

१०. बौद्ध तन्त्रागम का इतिहास

डॉ• बनारसी लाल
दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षण संस्थान सारनाथ, वाराणसी।

११. जैन तन्त्र और साहित्य-सम्पदा

डॉ रुद्रदेव त्रिपाठी
बृजमोहन बिड़ला शोध केन्द्र विक्रम कीर्तिमन्दिर, विक्रम विश्वविद्यालय, उज्जैन।

१२. पुराणगत योग एवं तन्त्र

डॉ करुणा सुधीर त्रिवेदी,
द्वारा-अरुणाप्रसाद बी• त्रिवेदी
श्री खोडियार माता का माढ़ सिद्धपुर, गुजरात-३८४१५१।

# वैखानस सम्प्रदाय : सामान्य परिचय

वैष्णव देवालय के अर्चकों की एक जाति-विशेष या सम्प्रदाय का नाम वैखानस है। इस सम्प्रदाय के लोग स्वयं ऐसा मानते हैं कि इनका जन्म देवालयों में अर्चक के रूप में कार्य सम्पादन के लिए हुआ है। इनकी सामान्य मान्यता है कि इनके लिए अर्चन के अलावा अन्य कोई कर्तव्य नहीं है। इनका अस्तित्व तथा व्यक्तित्व विष्णु-पूजा के लिए सर्वथा समर्पित है। आज भी व्यवहार में कुछ अपवादों को छोड़कर अधिकांश वैखानस वैष्णव अपनी जीविका पूर्ण रूप से देवालय अर्चन के द्वारा ही चलाते हैं। इनके सारे संस्कार तथा आध्यात्मिक एवं गृह-सम्बद्ध विविध क्रियाकलाप वैखानस-सूत्रों तथा शास्त्रों के अनुसार सम्पादित होते हैं। वैखानस वैष्णव देवालय आराधन के साथ-साथ श्रौत प्रक्रिया के अनुसार जीवन के सारे आध्यात्मिक क्रियाकलापों को सम्पादित करते हैं। इनके जीवन में अठारह संस्कार विहित हैं। परिस्थिति की अनुकूलता के अनुरूप २६ यागों के सम्पादन का विधान है। ये याग हैं — पाँच महायाग, सात पाक यज्ञ, सात हविष् याग तथा सात सोम याग[1]। वैखानस वैष्णव वैदिक मार्ग को सर्वोपरि मानते हैं, अतः वे अपने को शुद्ध रूप से वैदिक कहते हैं। ये अपने सभी अनुष्ठानों (दैनिक अथवा नैमित्तिक) में प्रमुख रूप से वैदिक मन्त्रों का प्रयोग करते हैं।

श्रीनिवास मखी (१०५० ई. ११०७ ई. के करीब) ने दशविधहेतुनिरूपण में वैखानस धर्म-ग्रन्थों तथा परम्पराओं के आधार पर वैखानसों की जिन विशेषताओं तथा स्वरूप का वर्णन किया है, उससे इस सम्प्रदाय के विषय में जो प्रकाश पड़ता है, उसमें अधोलिखित तथ्य हमारे समक्ष आते हैं —

१. अखिलजगत्कारणभूतेन विखनसा प्रणीतत्वात् अर्थात्, यह धर्म-ग्रन्थ सम्पूर्ण विश्व के स्रष्टा विखनस् के अनुसार निर्मित है।
२. सर्वसूत्राणामादिमत्त्वात्, अर्थात् वैखानसों के धर्मग्रन्थ सर्वप्रथम रचित सूत्र हैं जो कृष्णयजुर्वेद की तैत्तिरीय शाखा से सम्बद्ध हैं।
३. प्रधानादिकर्मसु श्रुतिमार्गानुसारित्वात्, वैखानस शास्त्र कर्मों में वैदिक परम्परा का अनुसरण करते हैं। अर्थात् सभी क्रिया तथा अनुष्ठानों में, यहाँ तक कि आचमन में भी वैदिक मन्त्रों के प्रयोग का विधान करते हैं।
४. समन्त्रकसर्वक्रियात्वात्, सभी क्रियाएँ तथा अनुष्ठान निश्चित रूप से वैदिक मन्त्रों के साथ सम्पादित होते हैं।
५. निषेकादिसंस्कारत्वात्, जन्म से मरण तक के सभी संस्कार वैदिक मन्त्रों के साथ ही सम्पादित होते हैं।

---

१. शैवागामों में तथा अन्यत्र भी गर्भाधान आदि ४८ संस्कारों का निरूपण मिलता है। उनमें पांच महायज्ञों के अतिरिक्त सात पाकसंस्था, सात हविःसंस्था और सात सोमसंस्थाओं का भी समावेश है।

६. अष्टादशशरीरसंस्कारात्मकत्वात्, वैखानस धर्म ग्रन्थ मानसिक तथा शारीरिक शुद्धि अठारह संस्कारों के द्वारा सम्पादित करते हैं।

७. साङ्गक्रियाकलापत्वात्, वैखानस कल्पसूत्र पूर्णरूपेण सभी क्रियाकलापों का वर्णन करते हैं। ये किसी दूसरे सूत्र की सहायता की अपेक्षा नहीं करते।

८. मन्वाद्यैः स्वीकृतित्वात्, मनु आदि स्मृतिकारों के द्वारा भी वैखानस शास्त्र (कल्पसूत्र) स्वीकृत रहा है।

९. अखिलजगदेककारणभूतश्रीनारायणैकपरत्वात्, ये वैखानस संसार के मुख्य कारण विष्णु की पूजा के प्रति समर्पित परिवार हैं।

१०. तत्सूत्रोक्तधर्मानुष्ठानवतामेव भगवत्प्रियतमत्वोपपत्तेश्च, विष्णु ने स्वयं कहा है कि वैखानस मेरे अत्यन्त प्रिय हैं। वराहपुराण में भगवान् विष्णु ने कहा है—

**अश्वत्थः कपिला गावस्तुलसी विखना मुनिः।**
**चत्वारो मत्प्रिया राजन् तेषां वैखानसो वरः।।**

सामान्य परिचयक्रम में जगत्स्रष्टा ब्रह्मा को विखनस् कहा गया है। पर विशेष अर्थ में स्वयं विष्णु का ही विखनस् होना निर्दिष्ट है। विखनस् के अनुयायी वैखानस कहे गये हैं। इस तरह वैखानस विखनस् की सन्तति माने गये हैं। इनका धार्मिक ग्रन्थ वैखानस शास्त्र तथा वैखानस सूत्र है। इस सम्प्रदाय के सदस्य इसी शास्त्र तथा सूत्र का अनुसरण करते हैं। आनन्दसंहिता के अनुसार मुनि विखनस् ने, जो ब्रह्मा थे, वैखानस सूत्रों का प्रणयन किया। यह वैखानस सूत्र यजुर्वेद की एक शाखा के अनुसार बनाया गया था—

**आदिकाले तु भगवान् ब्रह्मा तु विखना मुनिः।**

क्रियाधिकार के अनुसार विखनस् विष्णु है—

**विखना वै विष्णुः प्रोक्तः तज्जा वैखानसाः स्मृताः।।**
**विष्णुवंशजो विखना मुनीनां प्रथमो मुनिः।**
**तेनोपदिष्टं यत् सूत्रं तत्सूत्रेषूत्तमं स्मृतम्।।**

कहा गया है कि विष्णु के पुत्र जगत्स्त्रष्टा ब्रह्मा प्रथम ऋषि थे। उन्हें ही विखनस् के नाम से पुकारा गया था। मन का खनन कर धार्मिक ज्ञान का प्रवर्तन करने के कारण इस ऋषि का नाम विखनस् हुआ।

महाभारत शान्तिपर्व में प्रजापति ब्रह्मा को ही विखनस् कहा गया है। वह एक ऋषि थे। उन्होंने हृदय का खनन (चिन्तन) किया और उसी के बल पर उन्होंने सम्पूर्ण शास्त्रों की संरचना की—

**विशेषेणाखनद् यस्माद् भावनामुनिसृष्टये।**
**तस्माद् विखनसो नाम स आसीदण्डजप्रियः।।**
**स्रष्टुं स तु समुद्युक्तो ब्रह्मयोनिमयः प्रभुः।**
**खनित्वा चात्मनात्मानं धर्मादिगुणसंयुतम्।।**
**ध्यानमाविश्य योगेन ह्यासीद् विखनसो मुनिः।**

वेदवेदान्त तत्त्वमीमांसा का खनन करने के पश्चात् हरि ने यह वैखानसशास्त्र-ज्ञान प्राप्त किया। इसीलिये इसकी अन्वर्थ संज्ञा विखनस् हुई—

**वेदान्ततत्त्वमीमांसाखननं कृतवान् हरिः।**
**नाम्ना विखनसं चक्रे तत्पदान्वर्थयोगतः।।**

वेद के अर्थ का खनन तथा उसके विषय में प्रथमतः विचार करने के कारण विखनस् को प्रथम ऋषि के रूप में स्वीकारा गया। "खननाद्विखना मुनिः", "खननं तत्त्वमीमांसेत्याहुः", "निगमार्थानां खननादिति नः श्रुतम्"।

वेद के छिपे हुए अर्थों के खोदने और उसे मनुष्य के लिए उपलब्ध कराने के कारण विष्णु को विखनस् कहा गया और उनकी सन्ततियों ने उस ज्ञान का प्रचार तथा प्रसार किया, अतः उन्हें वैखानस कहा गया—

**अन्तर्हितानां खननाद् वेदानां तु विशेषतः।।**
**स विभुः प्रोच्यते सर्वैर्विखना ब्रह्मवादिभिः।**
**वैखानसश्च भगवान् प्रोच्यते स पितामहः।।**

नृसिंहपुराण के अनुसार हमें दो ब्रह्माओं का परिचय प्राप्त होता है। एक ब्रह्मा विष्णु के मस्तिष्क से उत्पन्न हुए और उनका एक ही सिर था। उस ब्रह्मा को अग्रज कहा गया है। उन्होंने सूत्रों का प्रणयन किया। दूसरे ब्रह्मा विष्णु के नाभि-कमल से चतुर्मुखरूप में उत्पन्न हुए। इन्ही चतुर्मुख ब्रह्मा ने संसार की सृष्टि की। कहा गया है कि छः अवतारों के बाद प्रथम ब्रह्मा ही द्वितीय ब्रह्मा के रूप में आये। उसी प्रथम ब्रह्मा से ऋषि भृगु, मरीचि, अत्रि तथा कश्यप ने वैष्णव सम्प्रदाय का ज्ञान प्राप्त किया।

यजुर्वेद के 'अरुण केतुक' प्रसंग में "आपो वा इदम् आसन्" कथनक्रम में ऋषियों के अनेक समूहों का निर्देश किया गया है। उसी समूह में अन्यतम वैखानस ऋषि का निर्देश देखते हैं। यहाँ कहा गया है कि ये सभी सृष्टि के तुरंत बाद ही उत्पन्न हुए थे। वैखानस शब्द की व्युत्पत्ति का आधार वैखानसों का सर्वथा सौम्य होना कहा है। कहा गया है कि 'विखन' शब्द वस्तुतः 'विनख' का वर्णव्यत्यय के बाद का परिवर्तित स्वरूप है। जिस तरह कश्यप शब्द के विषय में कहा गया है। कश्यप का मूल 'पश्यक' अर्थात् द्रष्टा था। वर्णव्यत्यय के पश्चात् 'कश्यप' रूप हुआ। 'विखन' शब्द में ख के साथ दो निषेधार्थक प्रत्यय

हैं। 'ख' का अर्थ इन्द्रिय होता है। 'न-ख' अर्थ होगा-जिसके पास इन्द्रिय न हो। विगत नख, विनख का अर्थ ऐसा व्यक्ति जिसके पास इन्द्रियां हों, अर्थात् सौम्येन्द्रियों वाला व्यक्ति। इस तरह विखनस् का अर्थ सौम्य इन्द्रिय युक्त व्यक्ति होगा। कहा भी है— "न विद्यन्ते खानि इन्द्रियाणि येषां ते न खाः। न नखा अनखाः। नञ्द्वयेन सौम्येन्द्रियत्वं फलितम्" इति। महाभारत ने वैखानस ऋषियों को अत्यन्त शान्त, भावितात्मा तथा सात्त्विकाहारी बताया है—

एते वैखानसानां तु ऋषीणां भावितात्मनाम्।
वंशकर्तार उच्यन्ते सात्त्विकाहारभोजिनाम्।।

वैखानस ग्रन्थों के अनुसार इस सम्प्रदाय के लोगों के द्वारा अनुष्ठित आराधना तथा पूजा को सौम्य कहा गया है। जबकि पांचरात्राराधन को आग्नेय कहा गया है। इस तरह उपर्युक्त प्रकरण को देखने के बाद वैखानस के मूल शब्द विखनस् के अधोलिखित अर्थ हो सकते हैं— १. भगवान् विष्णु, २. विष्णु के नाभिकमल से उत्पन्न स्रष्टा ब्रह्मा, ३. विष्णु का मानसपुत्र, जिसे विष्णु ने स्वयं पूजा का निर्देश किया था, ४. वैखानस मत तथा सम्प्रदाय का प्रचारक ऋषिविशेष, ५. अलौकिक ऋषि, जिन्होंने वैखानस सूत्रों का प्रणयन किया, तथा ६. वानप्रस्थ आश्रमी। प्रायः यही कारण है कि वैखानस सम्प्रदाय के लोग उक्त सभी पक्षों से सम्बद्ध रहे हैं। मुख्य रूप से वैखानस सूत्र का अनुसरण करने के कारण ये वैखानस अन्य सम्प्रदायों से भिन्न हैं। ये सूत्र पूर्णरूप से विष्णु के प्रति समर्पण की भावना रखते हैं। मूलतः ये सूत्र विष्णु के द्वारा विखनस् मुनि को समुपदिष्ट थे। कहा है—

विखनोमुनये पूर्वं सूत्रं भगवतेरितम्।
तस्माद् भगवतः सूत्रं लोके वैखानसं स्मृतम्।।

वैखानस सम्प्रदाय में विखनस् को आज भी व्यावहारिक रूप में भगवान् की तरह माना जाता है। इस सम्प्रदाय के लोग दैनिक भगवदाराधन के क्रम में ऋषि विखनस् की भी आराधना करते हैं। इन्हें विष्णु का रूप मानते हैं। श्री भगवदर्चाप्रकरण-अनुक्रमणिका के तीसरे काण्ड में श्री नृसिंह वाजपेयी ने विखनस् के स्वरूप का वर्णन करते हुए विखनस् को तपोनिष्ठ कहा है। यहाँ विखनस् को ब्रह्मदर्शी, विष्णुपूजा-विशारद, चतुर्भुज, कच्छप पर आसीन, हाथ में कमण्डलु धारण किया हुआ तथा अक्षमाला से सुशोभित बताया है। विखनस् का स्थान देवालय के गर्भगृह में ध्रुव बेर के दक्षिण भाग में होना कहा है। विखनस् के आराधन के लिये यहाँ मन्त्रों का भी निर्देश देखते हैं। एक स्थान में विखनस् की स्तुति करते हुए इन्हें विष्णु तथा लक्ष्मी का पुत्र कहा है—

नारायणः पिता यस्य यस्य माता हरिप्रिया।
भृग्वादिमुनयः शिष्यास्तस्मै विखनसे नमः।।

विखनस् (ब्रह्म) ने किस प्रकार विष्णु से वैखानस-सूत्र प्राप्त किये, इस विषय में अत्रि ने अधोलिखित बातें कही हैं— सृष्टि के प्रारम्भ में विष्णु ने ब्रह्मा को वैदिक मार्ग से पूजा करने की विधि का अध्यापन किया। वह अध्यापित विषय सहस्र कोटि श्लोक रूप में अत्यन्त विस्तृत था। परन्तु वह विस्तृत भगवत् पूजनविधि-शास्त्र कालक्रम से समाप्त हो गया। तब ब्रह्मा गेरुआ वस्त्र धारण कर, जटीरूप में नैमिषारण्य गये और वहाँ कठोर तपस्या में लीन हो गये। ब्रह्मा ने अनेक वर्षों तक विष्णु का ध्यान किया और तपस्या के बल पर अर्चनविधिप्रतिपादक आगमशास्त्र प्राप्त किया। ब्रह्मा के द्वारा प्राप्त शास्त्र वहीं शास्त्र था, जो कि प्राचीन काल में विस्तारपूर्वक विष्णु के द्वारा अध्यापित था। (अपश्यदथ विष्णूक्तमागमं विस्तरात्तदा)। उसके बाद वह ब्रह्मा विखनस् के नाम से प्रसिद्ध हुए। वह एक महान् ऋषि के नाम से भी जाने गये। उन्होंने उस अत्यन्त विस्तृत शास्त्र का संक्षेप किया, जो शाणोल्लिखित रत्न की तरह था। विखनस् ने इस संक्षिप्त शास्त्र को मरीचि, अत्रि आदि अपने शिष्यों को पढ़ाया। ये शिष्यगण भी उच्चकोटि के ऋषि थे। यह संक्षिप्त शास्त्र डेढ़ कोटि श्लोक परिमित था। कहा है—

**धाता विखनसो नाम मरीच्यादींस्तु तान् मुनीन्।**
**अबोधयदिदं शास्त्रं सार्धकोटिप्रमाणतः।।**

पूर्वोक्त ऋषियों में मरीचि, अत्रि, भृगु तथा कश्यप ये चार प्रमुख थे। इन्हें विखनस् की सन्तति कहा गया है। ये वैखानस ऋषि के रूप में भी जाने जाते हैं।

भृगु के प्रकीर्णाधिकार के अनुसार सृष्टि से पहले ब्रह्मा शयन के लिये गये थे। जगने के बाद उन्होंने संसार की रचना की इच्छा की। परन्तु तन्द्रा के कारण ब्रह्मा वेदों को भूल गये थे। सृष्टि के लिये वेद अत्यन्त आवश्यक थे। बिना वेदों के ही ब्रह्मा ने सृष्टि के लिये प्रयास किया, परन्तु वह व्यर्थ ही सिद्ध हुआ। ब्रह्मा ने वेदों को स्मृति-पथ पर लाने का भी बहुत प्रयास किया, पर वह भी संभव नहीं हुआ। अतः दुःखी तथा असहाय ब्रह्मा लम्बे समय तक विचार करते रहे और अन्ततः उन्होंने हृदय में भगवान् विष्णु का ध्यान किया तथा उनकी विधिवत् आराधना की। उपहार में ब्रह्मा ने विष्णु से वेदों की याचना की। विष्णु की आराधना के बाद ब्रह्मा का मस्तिष्क बिल्कुल साफ हो गया। ब्रह्मा के हृदय की व्याकुलता समाप्त हो गई। अब ब्रह्मा सभी शाखाओं के साथ वेदों का स्मरण करने में समर्थ थे। ब्रह्मा ने इस प्रसंग में भी एक तरह से हृदय का मन्थन (खनन) कर वेदों को प्राप्त किया, अतः इनका नाम विखनस् या वैखानस हुआ (अ. ३०.१६.७६)। उसके बाद ही ब्रह्मा सम्पूर्ण विश्व की रचना करने में समर्थ हुए। विश्वसृष्टि के पश्चात् ब्रह्मा ने दक्ष, भृगु, मरीचि आदि दस ऋषिओं को वैदिक ज्ञान प्रदान किया। यही ज्ञान-उपदेश वैखानस धर्मग्रन्थ या शास्त्र का आधार था। यह ज्ञानोपदेश ब्रह्मा के मानसपुत्रों के लिये भी उपदिष्ट हुआ था, इसीलिये उन्हें वैखानस कहा गया। इन ऋषियों ने मनुष्यों के कल्याण के हेतु श्रौत-सूत्र, गृह्य-सूत्र तथा धर्म-सूत्रों का प्रणयन किया। जिन ऋषियों ने सर्वप्रथम उन उपदेशों को सुना

और व्यवहार में अनुसरण किया वे प्रथम वैखानस कहलाये। वैखानस अत्यन्त पावन शास्त्र कहा गया है। अत्यन्त सात पावनों में यह अन्यतम है—

अग्निर्वैखानसं शास्त्रं विष्णुर्वेदाश्च शाश्वताः।
गायत्री वैष्णवा विप्राः सप्तैते बहु पावनाः।। (३०.७६)

भृगु ने क्रियाधिकार के ३६वें अध्याय में वैखानस-विधि से अर्चन-व्यवस्था का विस्तार से विचार किया है। कहा गया है कि कल्प के आदि में विष्णु क्षीरसागर में योगनिद्रा से ग्रस्त थे। ब्रह्मा विष्णु के नाभिकमल से उत्पन्न हुए थे। ब्रह्मा चतुर्मुख थे। उत्पत्ति के पश्चात् ब्रह्मा ने विष्णु के विषय में चिन्तन किया। विष्णु ने ब्रह्मा को सम्पूर्ण सृष्टि तथा जन्तुओं के निर्माण का निर्देश किया। विष्णु ने सृष्टि में सहायता के हेतु ब्रह्मा को वैदिक ज्ञान भी प्रदान किया। उसकी सहायता से ब्रह्मा ने सारे संसार की रचना की। उन्होंने वैदिक ऋचाओं से विष्णु की पूजा की। ब्रह्मा ने अपने को परम सामर्थ्यशाली समझा और अनावश्यक मद से ग्रस्त हो गये। विष्णु ने उस मद से ब्रह्मा को मुक्त कराने के लिये मधु तथा कैटभ दो दैत्यों को उत्पन्न किया। इन दो दैत्यों ने ब्रह्मा का अपमान किया, साथ-साथ ब्रह्मा से वैदिक ज्ञान भी छीन लिया। छीना हुआ ज्ञान समुद्र की गहराई में छुपा दिया गया। ब्रह्मा अपनी शक्ति की समाप्ति देख अत्यन्त खिन्न हुए। साथ-साथ विष्णु आराधना के लिये वैदिक मन्त्रों की अनुपलब्धि से आश्चर्यान्वित भी हुए। ब्रह्मा ने विष्णु से सम्पर्क किया और विष्णु ने ब्रह्मा को द्वादशाक्षर या अष्टाक्षर मन्त्र से पांच दिनों तक पूजा करने की सलाह दी। यही पूजा की पंचरत्न-विधि कही गई। बाद में प्रसन्न होकर विष्णु ने एक विशाल मत्स्य का रूप धारण किया और गहरे समुद्र में जाकर मधु तथा कैटभ का वध किया। वेद को समुद्रतल से ऊपर लाकर ब्रह्मा को दिया। पुनः वेद प्राप्त कर ब्रह्मा अत्यन्त प्रसन्न हुए और वैदिक मन्त्रों से पुनः विष्णु की पूजा करने लगे। यह वैदिक विधि वैखानस-विधि थी।

ब्रह्मा का मस्तिष्क पुनः विकृत हुआ और उसे रास्ते पर लाने के लिये विष्णु ने सोमक नामक राक्षस को उत्पन्न किया। उसने ब्रह्मा पर आक्रमण किया और उनसे वेद ले लिया। परेशान ब्रह्मा पुनः विष्णु के सम्पर्क में आये और विष्णु से पूछा कि वेद के बिना किस प्रकार उनकी (विष्णु की) पूजा की जाय? इस बार विष्णु ने बताया कि बिना किसी मन्त्र के ही वे विष्णु की आराधना करें। पूजा की यह प्रक्रिया तान्त्रिक प्रक्रिया कही गई। इस प्रक्रिया को आग्नेय कहा गया है। विष्णु ने इस बार एक भयंकर वराह का रूप धारण किया और राक्षस सोमक की हत्या की। वेदों को लाकर ब्रह्मा को दिया। प्रसन्नचित्त ब्रह्मा पुनः वैदिक मार्ग से विष्णु की आराधना में प्रवृत्त हुए। इस तरह वैखानस प्रक्रिया से भगवदाराधन का क्रम अस्तित्व में आया। कहा है—

पूजयामास विधिवत् पुनर्वेदोदिताध्वना।
यद्वेदमन्त्रैः क्रियते तद्वैखानसमीरितम्।।

आनन्दसंहिता के अनुसार विखनस् एक ऋषि थे। उन्होंने तोताद्रि में अनेक वर्षों तक भयंकर तपस्या की थी। उसके पश्चात् विखनस् हिमालय के बदरी क्षेत्र को चले गये। बदरी क्षेत्र में विखनस् विष्णु के अवतार नर तथा नारायण से मिले। वहाँ उन्होंने अपनी पत्नी योगमाया के साथ एक आश्रम की स्थापना की और कुछ समय के लिये व्यवस्थित हो गये। नर तथा नारायण ने विखनस् को मानव के समक्ष वैदिक मार्ग से मूर्तिपूजा को प्रस्तुत करने का उपदेश किया। उसके अनुसार विखनस् ने घूम-घूम कर मूर्तिपूजा के विषय में ज्ञान-प्रसार प्रारंभ किया। कहा गया है कि इस क्रम में विखनस् ने न केवल अपने चार शिष्यों—ऋषि अत्रि, भृगु, मरीचि तथा कश्यप को ही नैमिषारण्य में वैखानस शास्त्र तथा सम्प्रदाय का उपदेश किया, अपितु अन्य पाँच ऋषियों को भी उसका उपदेश किया। ये पाँच ऋषि थे वशिष्ठ, अंगिरस्, पुलह, पुलस्त्य तथा क्रतु।

यह प्रसंग न केवल वैदिक मन्त्रों तथा वैखानस शास्त्र एवं वैखानस देवार्चन के पारस्परिक सम्बन्धों पर ही प्रकाश डालता है, अपितु यह उस परम्परागत जाति-विशेष की ओर भी इंगित करता है, जो ब्रह्मा की सन्तति थे और वैदिक मन्त्रों के द्वारा विष्णु की आराधना में संलग्न थे। हमने देखा है कि विष्णु ने स्वयं ही ब्रह्मा के लिये वेदों को उपलब्ध कराया, जो कि गहन अन्धकारमय जल में छुपे थे। इस तरह वैदिक ज्ञान का उद्धार स्वयं विष्णु ने किया, यह सिद्ध होता है। इसीलिये यह माना जाता है कि वस्तुतः विष्णु ही विखनस् थे। जिन लोगों ने विष्णु रूप विखनस् के द्वारा उद्धृत वेद के महत्त्व को स्वीकार किया, वे सभी वैखानस हैं। ऊपर निर्दिष्ट प्रसंग से यह भी प्रतीत होता है कि वैखानसों के पूर्वज ऋषि थे और वे विष्णु के स्वरूप के थे। उन्हें ऋषियों में प्रथम माना गया है। उन्होंने विष्णु के उपदेशों को सूत्र के रूप में उपस्थित किया, जो वैखानस सम्प्रदाय का आधार है।

प्रकीर्णाधिकार आदि कुछ ग्रन्थों ने पाञ्चरात्र तथा वैखानस आगम के अर्चन में स्पष्ट रूप से भेद का निर्देश किया है। इनके अनुसार वैखानसागम शुद्ध रूप में वैदिक परम्परा का अनुसरण करता है, जबकि पाञ्चरात्र तान्त्रिक विचार-धारा का अनुगामी है। यह सम्प्रदाय गुरु तथा उसके द्वारा दी गई बाह्य दीक्षा को अधिक महत्त्व देता है। कहते हैं कि तान्त्रिक प्रक्रिया के अनुसार की जाने वाली पूजा-अर्चा लौकिक फल देने वाली होती है, जबकि वैखानस प्रक्रिया के अनुसार की जाने वाली पूजा सौम्य होती है और ऐहिक एवं आमुष्मिक फल देती है।

वैखानस अपने को देवलकों से पृथक् मानते हैं। अपनी आजीविका चलाने के लिये वेतन लेकर जो वैष्णव आलय में पूजा करता है, उसे देवलक कहते हैं। देवलकों को सामाजिक दृष्टि से गर्हित कहते हुए वैखानसों ने उनकी निन्दा की है। वैखानस ग्रन्थों के अनुसार वैखानस अर्चकों को चाहे वे गृहार्चा में संलग्न हों या आलयार्चा में, उन्हें निश्चित रूप से साम्प्रदायिक तथा आध्यात्मिक शास्त्राध्ययन में संलग्न रहना चाहिए। उन्हें चरित्रवान्, सत्यभाषी, ईमानदार, बुद्धिमान् तथा यौगिक प्रक्रिया का जानकार होना चाहिए।

वैखानस को केवल भक्तिमूलक अर्चन ही स्वीकार करना चाहिये। अन्य किसी भी कारण से अर्चन करना स्वीकार नहीं करना चाहिये। क्रियाधिकार का कहना है—

अध्यात्मगुणसंयुक्तो विप्रः स्वाध्यायसंयुतः।
वृत्तवान् सत्यवादी च ज्ञानशीलश्च योगवित्।।
गृहस्थो ब्रह्मचारी वा भक्त्या वार्चनमारभेत्।।
(क्र. अ. ६.२३-२४)

वैखानसों के आचार का सामान्य वर्णन करते हुए कहा गया है कि इन्हें सुबह में अर्चन तथा उससे सम्बद्ध क्रियाकलाप में कालयापन करना चाहिये। भोजनादि से निवृत्त होकर अपराह्ण में वेदवेदांग तथा सम्प्रदाय सम्बद्ध ग्रन्थों के स्वाध्याय में काल व्यतीत करना चाहिये। आचारविहीन वैखानस वैष्णवों की सारी क्रिया निष्फल होती है, अतः इन्हें सदाचारी तथा नैष्ठिक होना चाहिए।

## सम्प्रदाय की वर्तमान स्थिति

हमने देखा है कि वैखानस वैष्णवों की एक शाखा-विशेष है। इस सम्प्रदाय से सम्बद्ध लोग आंध्रप्रदेश, कर्णाटक तथा तमिलनाडु प्रदेशों के गाँवों तथा शहरों में फैले हुए हैं। इस तरह वैखानस-वैष्णव मुख्यरूप से दक्षिण भारत में फैले रहते हुए भी केरल तथा कर्णाटक के पश्चिम समुद्रतट पर नहीं मिलते। सामान्यतः वैखानस वैष्णव सम्प्रदाय के लोग कृष्णयजुर्वेद की तैत्तिरीय शाखा से सम्बन्ध रखने वाले ब्राह्मण हैं। इस सम्प्रदाय के लोग उक्त तीन प्रदेशों में बसे रहने के बावजूद परस्पर समान रीतिरिवाजों तथा परम्पराओं से बंधे हुए हैं।

यह सम्प्रदाय निःसन्देह एक प्राचीन सम्प्रदाय है और पूर्ण रूप से वैदिक परम्परा से सम्बद्ध है। यद्यपि वर्तमान काल में वैखानसों को श्रीवैष्णवों के अन्तर्गत ही समझा जाता है, फिर भी वैखानस वैष्णवों ने श्रीवैष्णवों से अलग अपनी कुछ खास विशेषताओं तथा पहचानों को सुरक्षित रखा हुआ है। यह विशेषता तथा पहचान वैखनसों को श्रीवैष्णवों से अलग करने के प्रबल हेतु हैं। इन दोनों में परस्पर भेद के मुख्य कारण हैं— इनके परम्परागत रीति-रिवाज, व्यवहार तथा कुछ दार्शनिक सिद्धान्त। अर्थात् वैखानस वैष्णवों के पारम्परिक रीति-रिवाज तथा व्यवहार श्रीवैष्णवों से भिन्न हैं। ये वैखानस वैष्णव आचार्य रामानुज को अथवा प्राचीन आलवारों को अपनी गुरु-परम्परा में नहीं मानते। अतः वैखानस लोग मन्दिरों में उनकी पूजा भी नहीं करते। ये पूजा के समय श्रीवैष्णवों की तरह तमिल प्रबन्धों का पाठ भी नहीं करते। वैखानस वैष्णव आचार्य श्रीनिवास मखी ने (१०५८ ई.-१९०७ वि.), जिनकी चर्चा पहले भी हुई है, ब्रह्मसूत्र पर 'लक्ष्मीविशिष्टाद्वैत' भाष्य भी लिखा है। यह भाष्य मुख्यरूप से वैखानस वैष्णव सिद्धान्त के आधार पर लिखा गया है।

यद्यपि इसमें विशिष्टाद्वैत शब्द का प्रयोग हुआ है, तथापि दार्शनिक तथा धार्मिक उभय दृष्टि से यह भाष्य आचार्य रामानुज के श्रीभाष्य के सिद्धान्तों से भिन्न है। श्रीनिवास मखी ने भाष्य के नाम की व्याख्या करते हुए कहा है— "लक्ष्मीविशिष्टनारायणोऽद्वैतं यत्र मते तल्लक्ष्मीविशिष्टाद्वैतम्"।

वैखानस वैष्णव सिद्धान्त के अनुसार केवल समर्पण एवं भक्ति ही महत्त्वपूर्ण नहीं है, अपितु भक्तिपूर्वक समूर्त-अर्चन सर्वोपरि साधना या आराधना है। इस सम्प्रदाय के अनुसार ब्रह्मविद्या की उपासना की अपेक्षा भक्तिपूर्वक किया गया मूर्ति-आराधन उत्तम है, अर्थात् वैखानस वैष्णव सिद्धान्त के अनुसार ब्रह्मज्ञान से अधिक मूर्तिपूजा का महत्त्व स्वीकारा गया है। यह श्रीनिवास मखी की मान्यता है।

वस्तुतः वैखानस वैष्णव सम्प्रदाय नाथमुनि (८२४-९२४ ई.=८८१-९८१ वि.), यामुनाचार्य (१०३८ ई.=१०९५ वि.) तथा रामानुजाचार्य (१०१७-११३७ ई. =१०७४-११९४ वि.) से भी, जिन्होंने विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त की स्थापना तथा व्याख्या की थी, प्राचीन प्रमुख स्वतन्त्र धार्मिक सम्प्रदाय माना गया है। इस सम्प्रदाय के अनुसार अर्चन प्रायः उन देवालयों में सम्पादित होता था, जहां आलवारों ने वैष्णव आन्दोलन चलाये थे। कहते हैं कि नाथमुनि ने भी उसी वैष्णव आन्दोलन को स्वीकारा तथा आगे बढ़ाया था। आलवारों के तमिल भक्तिगीतों में भी मूर्तिपूजा को अत्यन्त सराहा गया है और उत्तम कहा गया है। इस क्रम से यह मानना कि वैखानस वैष्णवों ने विष्णु की मूर्तिपूजा की परम्परा का प्रारंभ किया था, युक्त ही होगा। विष्णु निश्चित रूप से एक वैदिक देवता हैं। इसलिये यह आश्चर्यजनक नहीं है कि प्राचीन तीर्थस्थलों, जैसे— तिरुमला-तिरुपति, महाबलिपुरम्, श्रीकाकुलम्, अमरावती, वेदाद्रि, धर्मावरम्, चोल सिंहापुरम्, विजयनगरम्, तिरुचिलापल्ली, रामनाथपुरम्, पीठापुरम्, काकीनाडा, विनुकोण्डा, खाद्रि, उत्तरमेरुर, तांजाबूर, तिरुकुरुनगुडी, मदुराई, दर्भशयनम्, कोण्डाविकु, नेल्लुर, तिरुमसाई, सेंजि, वेल्लूर, वेंकटगिरि तथा कारवेठीनगर के विष्णु-मन्दिरों में आज भी वैखानसागम ग्रन्थों के अनुसार भगवदर्चनादि सम्पादित होते हैं। यहाँ यह भी द्रष्टव्य है कि कुछ मन्दिर जो आचार्य रामानुज तथा आलवारों से सम्बद्ध रहे हैं, उनमें भी वैखानस सम्प्रदाय से सम्बद्ध वैष्णव लोग अर्चक के पद पर कार्यरत हैं। ऐसे देवालयों में भी पेरम्बूदूर, पूनामलई, वानमामलई, अलहारकोइल तथा तिरुवालि-तिरुनगरी आदि के मन्दिरों को देखा जा सकता है। यह इसलिये आश्चर्यजनक है, क्योंकि रामानुजाचार्य पाञ्चरात्रागम के पक्षधर थे।

सर्वविदित स्पष्ट तथ्य यह है कि वैखानस वैष्णव-मन्दिरों में पूजा के प्रसंग में शुद्धरूप से वैदिक मन्त्रों का प्रयोग होता है। वैखानस वैष्णव आलय-आराधन के क्रम में तमिल प्रबन्धों का प्रयोग या गायन नहीं करते। वैखानस वैष्णव वैदिक अनुष्ठानों से लगाव रखते हैं और वे अग्नि-आराधना पर भी जोर देते हैं। इस सम्प्रदाय में गृहार्चा तथा आलयार्चा उभयत्र अग्नि-आराधन का विधान है, जैसाकि तैत्तिरीय ब्राह्मण ग्रन्थों में विहित है। कहा गया है कि ऋषि विखनस् ने न केवल गृहस्थों के धार्मिक कर्तव्यों तथा उत्तरदायित्वों का

वर्णन करते हुए अपने कल्पसूत्र की रचना की, बल्कि उन्होंने चार प्रमुख शिष्यों (मरीचि, अत्रि, भृगु तथा कश्यप) को दैविक सूत्रों का भी उपदेश किया, जिनमें मुख्यरूप से मूर्तिपूजा का विधान कहा गया है। इन दैविक सूत्रों में वैखानस वैष्णवों के लिये गृह तथा देवालय में उभयत्र वैदिक अनुष्ठानों तथा मूर्तिपूजा का समान रूप से विधान किया गया है। उनके अनुसार गृह तथा देवालय में दोनों जगह अग्नि-आराधन के साथ-साथ मूर्तिपूजा एक दूसरे के पूरक हैं।

शैव तथा पाञ्चरात्रागमिकों के मत में ऐसी बात नहीं है। इनके अनुसार आगमिक प्रक्रिया वैदिक प्रक्रिया की व्यावहारिकता की शिथिलता के बाद समय की आवश्यक मांग थी। आगम शब्द का प्रयोग निगम से जो वेद का पर्यायवाचक शब्द है, अलग भेद प्रदर्शनार्थ किया जाता रहा है। सामान्य रूप से हम देखते हैं कि वैखानस वैष्णव ग्रन्थ अपने साथ आगम शब्द का प्रयोग नहीं करते। वे इन ग्रन्थों को भगवच्छास्त्र के नाम से उल्लिखित करते हैं। कुछ लोगों की मान्यता है कि आधुनिक काल में पाञ्चरात्रागम तथा शैवागम आदि से भिन्नता दर्शाने के लिये ही वैखानस के साथ आगम शब्द प्रयुक्त होने लगा है, वस्तुतः यह शास्त्र अपने को आगम न कहकर भगवच्छास्त्र कहता रहा है।

वैखानस वैष्णव सम्प्रदाय का वैदिकत्व प्राचीन स्मृतिकारों को भी मान्य था। बौधायन का कहना है— "शास्त्रपरिग्रहः सर्वेषां वैखानसानाम्" (बौधायन धर्मसूत्र. ३.३.१७)। वैखानसों के मत में मूर्तिपूजा वैदिक-आराधन (अग्नि-आराधन) का विकल्प नहीं था, अपितु उनके मत में मूर्तिपूजा अपने आपमें वैदिक-आराधन ही था। इसीलिये सूत्र कहता है— "तस्मादग्नौ नित्यहोमान्ते विष्णुनित्यार्चा गृहे देवायतने भक्त्या भगवन्तं नारायणमर्चयेत्"। इसीलिये श्रीमद्भागवत ने भी तीन प्रकार के यज्ञों का निर्देश करते हुए कहा है— "त्रिविधो मख उच्यते" (११.२७.७)। अर्थात् यज्ञ तीन तरह के हैं। १. वैदिक २. तान्त्रिक तथा ३. मिश्र। 'वैदिक' शब्द की व्याख्या करते हुए श्रीमद्भागवत के सुबोधिनी-व्याख्याकार वल्लभ ने कहा है- वैदिक अर्थात् वैखानस। तान्त्रिक से प्रायः पांचरात्र तथा मिश्र से नामकीर्तन आदि कहा गया होगा। श्रीमद्भागवत में अन्यत्र भी आराधना के दो मार्गों 'वैदिक' तथा 'तान्त्रिक' का निर्देश किया गया है। व्याख्याकार वीरराघव के अनुसार "उभाभ्याम्, अर्थाद् वेदपाञ्चरात्राभ्याम्" इस कथन से भी वैखानस सम्प्रदाय का वैदिकत्व स्पष्ट है। विष्णुपुराणस्थ श्लोक—

**यज्वभिर्यज्ञपुरुषो वासुदेवश्च सात्वतैः।**
**वेदान्तवेदिभिर्विष्णुः प्रोच्यते यो नतोऽस्मि तम्॥**

की व्याख्या के क्रम में श्रीनिवास मखी ने 'वेदान्तवेदिन्' का अर्थ 'वैखानस' कहा है। मखी ने 'वेदविद्' अर्थात् वैखानस के भी दो भेदों का निर्देश किया है। एक अमूर्त आराधक, अर्थात् केवल वैदिक याग सम्पादक वैखानस तथा दूसरे वैसे वैखानस जो समूर्ताराधन में विश्वास रखने वाले थे। अर्थात् वैखानसों का एक सम्प्रदाय केवल वेदविहित श्रौत-याग में

विश्वास रखता था और उसी का अनुष्ठान करता था, जबकि वैखानसों का एक ऐसा भी समूह था, जो विष्णुमूर्ति की आराधना में संलग्न था।

## साकार और निराकार आराधन

भृगु ने खिलाधिकार में साकार तथा निराकार के रूप में दो प्रकार के आराधनों का निर्देश किया है। इन दोनों में साकार-आराधन होने के कारण प्रतिमा या मूर्ति आराधन को श्रेष्ठ कहा गया है। इस प्रसंग में आराधन के लिये स्थण्डिल, जल, सूर्यमण्डल तथा आराधक का स्वयं हृदयस्थल आधार के रूप में स्वीकृत हुए हैं। सभी आराधनों में मूर्ति-आराधन को श्रेष्ठ इसलिये कहा गया है, क्योंकि इसमें भक्ति का योग होता है। साथ-साथ अग्नि में होम आदि का भी विधांन होता है। खिलाधिकार में भृगु का कहना है—

साकारं च निराकारं भवत्याराधनं द्विधा।
प्रतिमाराधनं श्रेष्ठं साकारमभिधीयते।।
स्थण्डिले सलिले वापि हृदये सूर्यमण्डले।
आराधनं निराकारं तयोः साकारमुत्तमम्।।
संसाराश्रमनिष्ठानां पुरुषाणां विजानताम्।
इह चामुत्र च हितं यथेष्टफलदायकम्।।
सकलं सर्वसम्पूर्णं साकारमभिधीयते।
चक्षुषोः प्रीतिजननं मनसो हृदयस्य च।।
यथोपयोगशक्यत्वात् कर्तुं पूजां सुमादिभिः।
अभीक्ष्णदर्शनौचित्यात् सौलभ्येन विशेषतः।।
विशेषभक्तिहेतुत्वात् प्रतिमाराधनं वरम्।

(अ. २० श्लो. १६-२३)

समूर्ताराधन सामान्य जनों के लिये भी अति अनुकूल है, जब कि अमूर्ताराधन, अर्थात् श्रौत यागादिरूप आराधन सामान्य जनों के लिये अत्यन्त कठिन ही नहीं, असंभव भी कहा गया है। अमूर्ताराधन क्रम में आराधनार्थ मन को स्थिर करने के लिये किसी भी आधार के न होने से वह अत्यन्त कठिन कहा गया है। यही कारण है कि वैखानस लोग अमूर्त आराधन की अपेक्षा समूर्ताराधन की ओर अधिक उन्मुख हुए। ये वैखानस वैदिक श्रौत-सूत्रों की अपेक्षा इस मूर्ति-आराधन को अवश्य ही अधिक महत्त्व देते हैं। यद्यपि इनकी भावना वैदिक यज्ञ से आलयाराधन की ओर स्थानान्तरित होकर समूर्ताराधन में प्रवृत्त हुई है, फिर भी इन्होंने वैदिक याज्ञिक प्रक्रिया से सर्वथा संबन्धविच्छेद नहीं किया। इस सम्प्रदाय के अनुसार मूर्ति-आराधन को भी यज्ञ ही समझा जाता है। यज्ञ शब्द का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ भी इसके अनुरूप है। यजन का अर्थ संगति, देवपूजन कहा गया है।

वैखानस आचार्यों के मत में अनेक प्रकार के यज्ञों में मूर्त्याराधनात्मक यज्ञ का संस्थापन यजमान के अभाव में भी प्रवर्तित होते रहने के कारण अन्य यज्ञों से पृथक् तथा उत्तम कहा गया है। यज्ञाधिकार कहता है —

तदर्चनं द्विधा प्रोक्तममूर्तं च समूर्तकम्।
अग्नौ हुतममूर्तं स्यात् समूर्तं बेरपूजनम्।।
अमूर्तं यजमानस्य ह्यभावे च विनश्यति।
अच्छिन्नं शाश्वतं नित्यं प्रतिमाराधनं वरम्।।

(अ. १., श्लो. १०-११)

कहते हैं कि अग्निष्टोमादि वैदिक यज्ञ केवल यजमान अथवा उसकी सन्तति को स्वर्ग-आदि फल देते हैं, परन्तु देवालय में समूर्त-अर्चन अथवा आराधन के हेतु किया गया मूर्तिस्थापन स्थापक, अर्चक तथा मन्दिर में पूजाहेतु जाने वाले सभी लोगों के लिये फलदायक होता है। सामान्यतः वैदिक यज्ञों का अलग-अलग फलकीर्तन किया गया है, जो केवल यज्ञ करने वाले यजमान को ही प्राप्त होता है, दूसरों को उसका लाभ नहीं होता। परन्तु आलय में मूर्ति आराधन सभी भक्ताराधकों के लिये सर्वकामप्रद कहा गया है। प्रकीर्णाधिकार कहता है —

स्थापितां प्रतिमां विष्णोः सम्यक् सम्पूज्य मानवः।
यं यं कामयते कामं तं तमाप्नोत्यसंशयम्।।
यथा हि ज्वलनो वह्निस्तमोहानिं तदर्थिनाम्।
शीतहानिं तदन्येषां स्वेदं स्वेदाभिलाषिणाम्।।
करोति क्षुधितानां च भोज्यं पाकक्रिया शिखी।
तथैव कामान् भूतेशः स ददाति यथेप्सितम्।।
कल्पद्रुमादिव हरेर्यदिष्टं तदवाप्यते।

(अ. ३५, श्लो. २३-२६)

## वैदिक एवं वैखानस-आराधना की तुलना

वैखानस आगम में निर्दिष्ट विषयों को देखने से वैदिक याग तथा मूर्तिपूजा के क्रम में वर्णित प्रक्रिया में सामान्यतः अत्यन्त साम्य दिखता है। जैसे— वैदिक याग के लिये गार्हपत्य, आहवनीय तथा दक्षिणाग्नि इन तीन अग्नियों का निर्देश किया गया है, उसी के समान वैखानसों के द्वारा विहित मूर्ति आराधन के लिये ध्रुव—बेर, कौतुक—बेर तथा उत्सव-बेर का विधान किया गया प्रतीत होता है। 'गार्हपत्य' अग्नि एक विशेष स्थान पर स्थापित रहती है। उसे सब तरह से सर्वदा सुरक्षित रखने का प्रयत्न किया जाता है। यह अग्नि अचल होती है। वैखानस वैष्णव देवालय में गार्हपत्य-अग्नि का प्रतीक 'ध्रुव-बेर'

गर्भगृह में आराधनार्थ स्थापित होता है। यह मूर्ति अचल होती है, इसे दूसरी जगह नहीं ले जाया जाता। 'आहवनीय अग्नि' का, जो गार्हपत्य अग्नि से लिया गया होता है और एक स्थान से दूसरे स्थान पर हवन के लिये ले जाने के लिये अनुमत होता है, प्रतिनिधि कौतुक— बेर है। इस आगम के अनुसार कौतुक-बेर में शक्ति का आवाहन मूल-बेर से किया जाता है और यह बेर नित्यार्चन के लिये प्रयोग में लाया जाता है। यह मूल-बेर की तरह अचल नहीं होता। तीसरी अग्नि दक्षिणाग्नि का प्रतिनिधित्व उत्सव-बेर करता है। इस बेर में उत्सव तथा किसी भी विशिष्ट अवसर पर पूजा-अर्चा का विधान है। इस प्रकार वैदिक अग्नि-आराधन तथा समूर्ताराधन की समानता को देखने से स्पष्ट प्रतीत होता है कि वैदिक अमूर्ताराधन का स्थानान्तरण आगमिक समूर्ताराधन के रूप में हुआ है। वैखानस आगम में वैदिक प्रक्रिया का स्पष्ट अनुकरण किया गया प्रतीत होता है।

विचारकों की मान्यता है कि उपर्युक्त क्रम से वैदिक यज्ञ-प्रक्रिया के आधार पर मूर्ति-आराधन या देवालयार्चा का स्वरूप स्थिर हुआ। मूर्ति-आराधन का प्राचीन वैदिक यज्ञ या श्रौत आराधन के अनुरूप होने के कारण भी यज्ञ कहा जाना स्वीकृत हुआ है। इस प्रसंग में प्राचीन श्रौत-यज्ञ के विस्तार के अनुरूप आलय मूर्ति-आराधन की समानता स्पष्ट देखी जा सकती है। जैसे श्रौतकर्म में गृहस्थों के लिये विहित दैनिक 'अग्निहोत्र परिचर्या' के स्थान में आलय में प्रतिदिन नैत्यिक आराधन का विधान वैखानस आगम ग्रन्थों में विस्तार से विहित है। श्रौतयाग के 'दर्शपौर्णमास' तथा 'आग्रयण' की तरह समूर्ताराधन-क्रम में क्रमशः 'पञ्चपर्वार्चन' तथा 'चातुर्मास्यार्चन' का विधान देखते हैं। श्रौत-प्रक्रिया में 'सोमयाग' अनेक दिनों तक चलने वाला यज्ञ अत्यन्त धूमधाम से सम्पन्न किया जाता था, उसी तरह देवालय में मूर्ति आराधन-क्रम में 'कालोत्सव' या 'ब्रह्मोत्सव' नौ दिनों तक अत्यन्त उत्साहपूर्वक धूमधाम से सम्पन्न किया जाता है। इसी तरह श्रौत-प्रक्रिया की 'पञ्चाग्नि' के अनुरूप इस आगमिक मूर्ति-आराधन में 'पंचबेरों' का विधान स्पष्ट दिखता है। जिस प्रकार पञ्चाग्नि के अन्तर्गत १. सभ्याग्नि, २. आहवनीयाग्नि ३. अन्वाहार्याग्नि, ४. गार्हपत्याग्नि तथा ५. आवसथ्याग्नि का निर्देश किया गया है, उसी प्रकार वैखानसों ने आराधन क्रम में— १. विष्णु, २. पुरुष, ३. सत्य, ४. अच्युत तथा ५. अनिरुद्ध इन पाँच देवों का विधान कहा है। इन्हें पञ्चमूर्ति कहते हैं। साथ ही आराधनार्थ पञ्चबेर— १. ध्रुव, २. कौतुक, ३. स्नपन, ४. उत्सव तथा ५. बलि बेरों का निर्देश भी सर्वत्र वैखानसागम ग्रन्थों में दृष्टिगोचर होता है। इसके अलावा यहाँ वैखानस सम्प्रदाय से सम्बद्ध ग्रन्थों में श्रौत-प्रक्रिया में प्रयुक्त अनेक विशिष्ट शब्दों को भी उसी रूप में स्वीकार किया गया है। जैसे दीक्षा, ऋत्विक्, हविष्, त्रिसवन (त्रिकाल-अर्चन), परिक्रमा या प्रदक्षिणा, अवभृथ (स्नान-विशेष) आदि शब्द वैखानस आगमिक प्रक्रिया में हुबहू उसी तरह प्रयुक्त हैं, जैसे श्रौत-प्रक्रिया में। इस तरह यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि श्रौत प्रक्रिया का अमूर्ताराधन क्रम ही वैखानस सम्प्रदाय में समूर्ताराधन के रूप में प्रवर्तित तथा व्यवहृत है। ये सब बातें वैखानसागम के वैदिकत्व में प्रबल प्रमाण हैं।

## ऐतिहासिक पर्यवेक्षण

वैखानस सम्प्रदाय के उपर्युक्त स्वरूप को देखने के बाद इसके ऐतिहासिक पक्ष पर कुछ विचार करना प्रासंगिक होगा। प्राचीन ग्रन्थों में उपलब्ध साक्ष्यों के आधार पर यह सम्प्रदाय एक अतिप्राचीन सम्प्रदाय प्रतीत होता है। वैखानस ऋषियों का निर्देश ऋग्वेद (८.७०.३ तथा ६.६६), शुक्लयजुर्वेद (८.३८), सामब्राह्मण (ताण्ड्य १४.४.७ तथा १४.८.२८) एवं तैत्तिरीयसंहिता (७.१.४.३) में देखते हैं। यहाँ इनके सिद्धान्त-निर्देश के साथ-साथ इनकी जीवन-प्रणाली के विषय में भी प्रकाश डाला गया है। सामविधान ब्राह्मण में वैखानसों को ऋषि कहा गया है। सायणाचार्य ने 'वेदार्थप्रकाश' तथा भरत स्वामी ने 'पदार्थमात्रवृत्ति' टीका में "वैखानसाः शतसंख्याका मन्त्रदृश ऋषयः" (सामविधानब्राह्मण १ प्रपा. अनुवाक १-७) ऐसा अर्थ किया है। ताण्ड्य ब्राह्मण में 'वैखानस साम' यह नाम किस प्रकार हुआ, यह बताया गया है। यहाँ 'वैखानसाः' ऐसा बहुवचन निर्देश देखते हैं। व्याख्याकारों ने वैखानस का अर्थ विखनस् का पुत्र कहा है। यहाँ कहा गया है कि वैखानस इन्द्र के अत्यन्त प्रिय थे। एक बार दुष्ट असुरों ने उन ऋषियों को मार डाला। देवताओं ने इन्द्र से पूछा—वैखानस कहाँ है? इन्द्र ने देवताओं को वैखानसों के अन्वेषण का आदेश दिया। बहुत खोजने तथा प्रयास के बाद भी देवता-समूह वैखानस को खोजने में सफल नहीं हुए। बाद में इन्द्र ने स्वयं ही वैखानस का अन्वेषण करते हुए उसके छिन्न-भिन्न शरीर को प्राप्त किया। फिर एक साम-विशेष से वैखानस के छिन्न-भिन्न शरीर को जोड़ा और उसमें प्राण डाला। उसके बाद वैखानस ऋषि लोग पहले की तरह जीवित हो गये। उसी समय से उस साम का नाम 'वैखानस साम' हो गया। इस प्रसंग से स्पष्ट प्रतीत होता है कि विखनस् से उत्पन्न ये वैखानस ऋषियों में समादृत थे। इस ब्राह्मण में अन्य दो स्थलों में भी वैखानस शब्द का प्रयोग सामविशेष के अर्थ में प्रयुक्त है (१४.६.२६, तथा १०.११.१०)।

उपनिषदों में भी वैखानस की चर्चा हुई है। सीतोपनिषद् में वैखानस का अर्थ 'मतविशेष' कहा गया है। इस उपनिषद् में वेदादि की संख्या आदि प्रतिपादित कर बाद में कहा गया है—

**वैखानसमतं तस्मिन्नादौ प्रत्यक्षदर्शनम्।**
**स्मर्यते मुनिभिर्नित्यं वैखानसमतः परम्।।**

इस श्लोक की व्याख्या करते हुए उपनिषद्ब्रह्ममुनि ने कहा है— "सूत्राण्यपि चतुर्वेदार्थरूपाणीत्याह—वैखानसमिति। यद्वैखानसमुनिना सूत्रितं तत् प्रत्यक्षदर्शनम्, चतुर्वेदार्थसारस्य सूत्रितत्वात्। सर्वे मुनयः सर्वं वैखानससूत्रजातं लब्ध्वा ततः परं तैर्मुनिभिर्नित्यं सूत्रजातं स्मृतिजातं च स्मर्यते क्रियते कृतमित्यर्थः" (सीतोपनिषद् २६)। इस उपनिषदत्प्रसंग से वैखानससूत्र तथा उस मत का सर्वापेक्षया अत्युत्कृष्टत्व तथा प्रथमोद्भवत्व सिद्ध होता है। इस उपनिषद् के अनुसार अन्य सभी सूत्र-स्मृति आदि वैखानससूत्र के अनुगामी हैं। सीतोपनिषत् में ही एक स्थान पर वैखानस का विष्णु रूप होना कहा है—

वैखानस-ऋषेः पूर्वं विष्णोर्वाणी समुद्भवेत्।
त्रयीरूपेण संकल्प्य इत्थं देही विजृम्भते।।
संख्यारूपेण संकल्प्य वैखानस-ऋषेः पुरा।
उदितो मादृशः पूर्वं तादृशं शृणु मेऽखिलम्।
शश्वद् ब्रह्ममयं रूपं क्रियाशक्तिरुदाहृता।।

इसकी व्याख्या करते हुए उपनिषद्योगी का कहना है— "पुरा हरिमुखोदितनाद एव कृत्स्नवेदशास्त्राकृतिर्भूत्वा ततो ब्रह्मभावमेत्य ब्रह्मैव भवतीत्याह—वैखानस इति। स्वानन्यभावमापन्ने वैखानसहृदये प्रत्यगभिन्नब्रह्मभावम् ऋषति गच्छतीति वैखानस ऋषिर्विष्णुः, तस्य विष्णोः..." (सीतोपनिषद् ३१-३३) इत्यादि। इस कथन से वैखानस का विष्णु होना स्पष्ट ही स्वीकृत है। परन्तु सीतोपनिषत् की प्राचीनता तथा प्रामाणिकता अवश्य विचारणीय है।

नारदपरिव्राजकोपनिषद् के अनुसार वैखानस ब्रह्मचर्य आदि चार आश्रमों में अन्यतम आश्रम के रूप में स्वीकृत है (३.२.३३)। आथर्वणीय आश्रमोपनिषत् में आश्रमों के विभागप्रदर्शन-क्रम में वैखानसों का चार आश्रमों में एक आश्रम होना निर्दिष्ट है। यहाँ वैखानस वानप्रस्थ का पर्यायवाची माना गया है। (आश्रमोपनिषत्, ३)।

बोधायन धर्मसूत्र में चार आश्रमों का परिगणन किया गया है। उनमें अन्यतम आश्रम वानप्रस्थ-आश्रम के विवरण के प्रसंग में बोधायन का कहना है कि वैखानस वन में फल-मूलभोजी तपःशील सवनों में जलस्पर्श करते हुए श्रामणकाग्नि आधानपूर्वक होम करने वाला, अग्राम्यभोजी, देव-पितृ-भूत-मनुष्य-ऋषि पूजक, सर्वातिथि, प्रतिषिद्ध भोज्य पदार्थ को भी ग्रहण करने वाला, फाल से जोती हुई जमीन से उत्पन्न अन्न को खाने वाला, ग्रामप्रवेश न करने वाला, जटा धारण करने वाला, चीर तथा अजिन वस्त्रधारी होता है। बोधायन धर्म सूत्र में अत्यन्त विस्तार से वैखानसों के भेद तथा उपभेदों का इस प्रकार निर्देश है—




(बोधायन धर्मसूत्र १.११.४.१६)

गौतम धर्मसूत्र के अनुसार भी चार आश्रमों में अन्तिम आश्रम वैखानस आश्रम है। हरदत्त ने मिताक्षरा में लिखा है- "वैखानसो वानप्रस्थः, वैखानसप्रोक्तेन मार्गेण वर्तत इति"। अन्य स्थलों में वैखानस को तृतीय आश्रम तथा भिक्षु को चतुर्थ आश्रम कहा है। वैखानसों के कृत्यनिरूपण के क्रम में गौतम ने सूत्र लिखा हैं — "वैखानसो वने मूलफलाशी तपश्शीलः" (३.३५)। पुनः कहा है— "श्रामणकेनाग्निमाधाय" (३.२६)। यहाँ श्रामणक पद वैखानस शास्त्र का पर्यायवाची शब्द कहा गया है। हरदत्त ने मिताक्षरा वृत्ति में लिखा है— श्रामणकं नाम वैखानसं शास्त्रम्। गौतम ने अत्यन्त विस्तार के साथ इस आश्रम के कृत्य आदि का वर्णन किया है। इस प्रसंग को देखने से स्पष्ट प्रतीत होता है कि वैखानस किसी प्राचीन ऋषि का नाम था। उस ऋषि के द्वारा विरचित शास्त्र के अनुसार वैखानस सम्प्रदाय के लोगों के आचार-विचार प्रवर्तित होते थे।

मनु ने अपनी स्मृति में वैखानसों की चर्चा की है। यहाँ वैखानस को प्रतिष्ठित स्मृतिकारों की श्रेणियों में गिनाया गया है। इन्हें आश्रमवासी कहा है और इनके विशिष्ट दर्शन का भी निर्देश किया गया है। मनुस्मृति के व्याख्याकार कुल्लूक भट्ट के अनुसार वैखानसों का अपना एक आदर्श सिद्धान्त था— "वैखानसो वानप्रस्थः, तद्धर्मप्रतिपादकशास्त्रदर्शनं स्थितः" (मनुस्मृति, ६.२१)। ऐसा प्रतीत होता है कि वैखानसों की श्रामणाग्नि याज्ञिक प्रक्रिया संभवतः मूर्तिपूजा से संबद्ध तत्त्वों से युक्त थी। यह विशिष्ट तत्त्व वैखानसों को बालखिल्य तथा वातरसन वानप्रस्थों से अलग करता है।

उपर्युक्त धर्मसूत्र तथा स्मृति-सन्दर्भों के अनुशीलन से स्पष्ट होता है कि वैखानस एक आश्रम विशेष था। इस आश्रम के सदस्यों के लिये वैखानसोक्त शास्त्र के अनुसार आचार का विधान था। इससे यह तो स्पष्ट है कि यह वैखानस सम्प्रदाय धर्म-सूत्र तथा स्मृति-ग्रन्थों के प्रणयन काल से पूर्व भी प्रतिष्ठित था।

आदिकाव्य वाल्मीकिरामायण के किष्किन्धाकाण्ड में तीन स्थानों में हम वैखानस का उल्लेख देखते हैं। इन स्थलों के अनुशीलन से स्पष्ट है कि वैखानस वन में निवास करने वाले तपःशील ऋषियों का नाम था। (वा. रा. कि. काण्ड ४०, २८, ४३, ३१, ३३)। श्रीमद्भागवत महापुराण में भी वैखानस की चर्चा देखते हैं। यहाँ वैखानस ऋषि-विशेष के रूप में ही निर्दिष्ट है (३.११.४३, ४.२३.४)। अनुशासनपर्व के एक स्थल में विविध ऋषियों की उत्पत्ति का वर्णन किया गया है। यहाँ कहा गया है कि भगवान् शिव के यज्ञ में आई देवांगनाओं को देखकर ब्रह्मा का वीर्य स्खलित हो गया। ब्रह्मा ने स्वयं ही उस वीर्य का अग्नि में होम किया। उससे चर तथा अचर जगत् की उत्पत्ति हुई। उसी होम के भस्म से भृगु आदि ऋषियों का प्रादुर्भाव हुआ। उनमें एक ऋषि वैखानस भी थे। इस प्रसंग के अनुसार वैखानस जन्मजात ऋषि है, न कि चार आश्रमों में अन्यतम आश्रमविशेष। महाभारत के वनपर्व (६.१६, ११४-१५), (४५.८) और शान्तिपर्व (२०.६, २६.६) में भी वैखानसों की चर्चा हुई है। इन स्थलों में सामान्यतः वैखानस को ऋषि के रूप में ही निर्दिष्ट किया गया है। विष्णुपुराण (३.१०.१५, ४.३.१) के, मत्स्यपुराण (२४.५०.५, ६०.३६-३७) के तथा ब्रह्माण्डपुराण (१.२.२७, एवं २.३२.३५) के स्थलों में भी वैखानसों का उल्लेख है। इन पौराणिक स्थलों में वैखानस चार आश्रमों में अन्यतम तृतीय आश्रम का बोधक है। एक वर्णन के अनुसार वैखानसों का सपत्नीक होना भी देखते हैं।

उपर्युक्त वर्णन से वैखानसों के स्वरूप का जो परिचय सुलभ होता है, इसके आधार पर अनुमान किया जा सकता है कि यह वैखानस सम्प्रदाय अत्यन्त प्राचीन है। कालक्रम से इसका स्वरूप परिवर्तित होता रहा है। वैखानसों का वर्तमान स्वरूप जो हमारे समक्ष है, वह किस प्रकार हुआ, इस विषय पर विचार करने पर हम अनुमान कर सकते हैं कि वन में तृतीय आश्रम के रूप में सपत्नीक निवास करने वाले वैखानस वानप्रस्थ किसी न किसी रूप में समूर्ताराधन में अवश्य संलग्न थे। यह समूर्ताराधना तपश्चर्या के साथ-साथ

चलती रही होगी। समय की गति के साथ आश्रम-व्यवस्था में शिथिलता तथा परिवर्तन के कारण प्राचीन काल से चली आ रही वैखानसों की धार्मिक अनुष्ठान-प्रक्रिया में परिवर्तन हुआ होगा और उत्तर काल में देवालय मूर्ति-आराधन तथा गृह-मूर्ति-आराधन के रूप में उस परम्परा को प्रवर्तित किया जाने लगा होगा और वहीं प्राचीन वैखानस-परम्परा का परिवर्तित स्वरूप हमारे समक्ष वर्तमान वैखानस सम्प्रदाय के रूप में विद्यमान है। इस विचार के आधार पर यह कहना असंगत नहीं होगा कि वैखानस सम्प्रदाय अत्यन्त प्राचीन सम्प्रदाय है और कालक्रम से इसका स्वरूप परिवर्तित होता रहा है।

## वैखानस तथा पांचरात्रागम का साम्य-वैषम्य

वैखानस तथा पांचरात्र इन दोनों आगमों का संबन्ध वैष्णव सम्प्रदाय से है। इन दोनों आगमों में मुख्यरूप में वैष्णव-देवताओं के आराधन की सम्पूर्ण प्रक्रिया तथा वैष्णवों के आचार सम्बद्ध विषय विस्तृत रूप से प्रतिपादित हुए हैं। इन दोनों आगमों के ग्रन्थों के प्रास्ताविक प्रारंभिक भाग के अवलोकन से इनके उद्देश्य भी सामान्यतः समान प्रतीत होते हैं। वैखानस-आगम समूर्त अर्चन के माध्यम से वैष्णवों के लिये भुक्ति तथा मुक्ति का मार्ग प्रशस्त करता है। ठीक उसी तरह पांचरात्रागम भी समूर्त अर्चन के द्वारा भक्तों को ऐहिक तथा आमुष्मिक उभयविध अभीष्ट लाभ प्रदान करता है। उभयत्र आगमों में समूर्त आराधन के साथ-साथ अग्नि में हवन का विधान भी समान रूप से देखते हैं। सामान्यतः उभयत्र साम्य दृष्टिगोचर होते हुए भी आन्तरिक दृष्टि से अनेक भेद हैं। प्रस्तुत प्रकरण में हम वैखानस तथा पांचरात्र वैष्णवागम के परस्पर समानता तथा असमानता वाले स्थलों के संक्षिप्त विवेचन का प्रयास करेंगे।

वैखानस तथा पांचरात्र दोनों आगम-शास्त्र ग्रन्थों के अवतरण तथा प्रवक्ताओं के क्रम में भेद है। वैखानस-आगम के मुख्य प्रवक्ता तथा प्रवर्तक भगवान् विखनस् कहे गये हैं। विखनस् के प्रवचन को उपदेश के रूप में वसिष्ठ, अंगिरस्, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, मरीचि, अत्रि, भृगु तथा कश्यप ऋषियों ने ग्रहण किया और आगे चलकर इन ऋषियों ने विस्तृत वैखानस शास्त्र का प्रवचन पूर्वक विस्तार किया। ईश्वरसंहिता ने पांचरात्रागम वाङ्मय को दिव्य तथा मुनिभाषित रूप में दो प्रकार का बताया है। इसके अनुसार भगवान् वासुदेव ने मूलवेदानुसार सात्वत, पौष्कर तथा जयाख्य इन तीन दिव्य शास्त्रों का उपदेश संकर्षण को दिया। बाद में संकर्षण ने लोक में इन दिव्य शास्त्रों का प्रवर्तन किया। मोक्ष का एक मात्र उपाय होने के कारण यह शास्त्र ऐकान्तिक शास्त्र के नाम से जाना गया। शाण्डिल्य ने महती तपस्या के पश्चात् द्वापरयुग के अन्त तथा कलियुग के आदि में भगवान् संकर्षण से एकायन शास्त्र प्राप्त किया। पुनः शाण्डिल्य ने सुमन्तु, जैमिनि, भृगु, औपगायन तथा मौंजायन ऋषियों को यह शास्त्र पढ़ाया। यही शास्त्र मुनिभाषित शास्त्र कहा गया है। पांचरात्रागम वाङ्मय को अन्यान्य आधार पर भी कुछ भागों में बांटा गया है। आकार, परिमाण तथा विस्तार की दृष्टि से पांचरात्रागम वैखानस आगम से अत्यन्त विस्तृत तथा विपुल कलेवरयुक्त है।

वैखानस आगम को वैदिक तथा पांचरात्रागम को तान्त्रिक कहा गया है। आनन्दसंहिता कहती है— "वैखानसं पाञ्चरात्रं वैदिकं तान्त्रिकं क्रमात्" (५.१३)। इन दोनों को क्रमशः सौम्य तथा आग्नेय भी कहा गया है। खिलाधिकार के ४१ वें अध्याय में लिखा है—

**विष्णोस्तन्त्रं द्विधा प्रोक्तं सौम्यमाग्नेयमित्यपि।**
**सौम्यं वैखानसं प्रोक्तमाग्नेयं पाञ्चरात्रकम्।**
**सौम्याग्नेये तथा प्रोक्ते शास्त्रे वैदिकतान्त्रिके।। १-२।।**

इस प्रसंग में वैखानस तथा पांचरात्रागम ग्रन्थों के आलोचन से वैखानस आगम का पूर्ण वैदिकत्व तथा पांचरात्रागम का अंशतः वैदिकत्व होना स्पष्ट प्रतीत होता है। पांचरात्र में तान्त्रिक तत्त्व भी सहज उपलब्ध होते हैं। इसीलिए पांचरात्र को मिश्र कहा गया है। आनन्दसंहिता कहती है—

**निगमस्तान्त्रिको मिश्रस्त्रिविधः प्रोक्त आगमः।**
**निगमः विखनःप्रोक्तो मिश्रो भागवतः स्मृतः।। ८.२३।**

वैखानस तथा पांचरात्रागमों की विविध क्रियाओं में अनेक अवसरों पर मन्त्रों के प्रयोग का निर्देश हुआ है। अच्छी तरह अवलोकन के बाद हम देखते हैं कि वैखानसागम-प्रक्रिया में अर्चा आदि विविध व्यावहारिक अवसरों पर केवल वैदिक मन्त्रों अथवा यथावसर अष्टाक्षरादि वैष्णव मन्त्रों का ही प्रयोग किया गया है। परन्तु पांचरात्रागमिक प्रक्रिया में तत्तदवसरों पर वैदिक मन्त्रों के प्रयोग के साथ-साथ अनेक आगमिक तथा तान्त्रिक मन्त्रों का भी प्रयोग किया गया है। पांचरात्रागम के अनेक ग्रन्थों ने मन्त्रों की आधारभूत मातृकाओं तथा उसके आधार पर विविध मन्त्रोद्धार की प्रक्रिया का विस्तार से वर्णन किया है। नारदीयसंहिता के ग्यारहवें अध्याय में नमः, स्वाहा, स्वधा, वौषट्, हुं तथा फट् इन छः जातियों का निर्देश किया गया है। इन जातियों के साथ प्रयुक्त मन्त्र पृथक्-पृथक् प्रयोजनों के साधक कहे गए हैं। इस संहिता के अनुसार विसर्जनीयान्त मन्त्र-प्रयोग सर्वशत्रुविनाशक होता है। मारण तथा उच्चाटन के लिये हुंकारान्त तथा फडन्त मन्त्रप्रयोग निर्दिष्ट हैं। वौषडन्त प्रयोग वधकारक कहे गए हैं। नमः तथा प्रणवान्त मन्त्र शान्ति, भोग एवं सुखप्रदायक होते हैं। अनुस्वार तथा मकारान्त मन्त्र विषनाशक होते हैं। हुंफट् तारयुक्त मन्त्र यक्ष तथा राक्षसों के नाशक कहे गये हैं। हुंकारादि फडन्त मन्त्र वश्य कर्म में पूजित होते हैं। हुंकारान्त फडन्तमन्त्र को राजमारणसाधक कहा गया है। हुंकारादि हुंकारान्त मन्त्र परचक्रनिवारक होते हैं। फडादि फडन्त मन्त्र देववशीकारण में प्रयुक्त होते हैं। प्रणवादि प्रणवान्त मन्त्र सर्वकर्मसाधक कहे गये हैं (सनत्कुमार सं. ब्रह्म. ११.६.१४)। इन मन्त्रों को सामान्यतः तान्त्रिक मन्त्र के रूप में स्वीकार किया जा सकता है।

पांचरात्रागम के अनुसार मन्त्र सामान्यतः तीन तरह के होते हैं— १. सौम्य, २. आग्नेय तथा ३. सौम्याग्नेय। इन तीनों का वर्णन सनत्कुमारसंहिता के शिवरात्र प्रकरण के द्वितीय अध्याय में देखा जा सकता है। यहाँ मन्त्रों के सौम्यीकरण तथा आग्नेयीकरण की प्रक्रिया भी निर्दिष्ट है। कहा गया है कि आग्नेय मन्त्र यदि नमस्कारान्त हो, तो वह सौम्य मन्त्र हो जाता है। सौम्य मन्त्र के अन्त में यदि फट्कार हुंकार या स्वाहाकार का प्रयोग होता है, तो वह सौम्य मन्त्र आग्नेय मन्त्र हो जाता है। सनत्कुमारसंहिता ने बीज मन्त्र तथा अंग मन्त्रों का भी स्पष्ट वर्णन किया है।

इस तरह हम देखते हैं कि मन्त्रों का जैसा विस्तृत विवेचन पांचरात्रागम ग्रन्थों में है, वैसा वैखानसागम में नहीं है। वैखानसागम में जहाँ वैदिक मन्त्रों के साथ-साथ अष्टाक्षर, द्वादशाक्षर आदि मन्त्रों का प्रयोग किया है, वहाँ पांचरात्रागम संप्रदाय में वैदिक मन्त्रों के साथ सौम्य, आग्नेय तथा सौम्याग्नेय मन्त्र का भी, जिसे हम आगमिक मन्त्र कह सकते हैं, प्रयोग किया गया है। पांचरात्र प्रक्रिया में इन मन्त्रों के आगे हुंफट् आदि से युक्त तान्त्रिक मन्त्रों का प्रयोग भी बहुत दृष्टिगोचर होता है। वैखानसागम ग्रन्थों में हुंफट् आदि से युक्त तान्त्रिक मन्त्रों का प्रयोग कहीं भी नहीं देखा जाता। इस तरह मन्त्र की दृष्टि से वैखानस तथा पांचरात्रागमों में सामान्यतः साम्य नहीं कहा जा सकता। इस दृष्टि से विचार करने पर दोनों आगमों में स्पष्ट भेद परिलक्षित होता है। इस भेद के आधार पर वैखानसागम को वैदिक तथा पांचरात्रागम को तान्त्रिक कहना युक्तियुक्त ही होगा।

वैखानसागम ग्रन्थों में मुद्राओं का विवेचन या वर्णन हम नहीं देखते, जब कि पांचरात्रागम ग्रन्थों में मुद्रा एक प्रमुख विषय के रूप में स्वीकृत है। पांचरात्रागम के अनेक ग्रन्थों में इसका विस्तृत विवेचन देखा जा सकता है। "पाञ्चरात्रागम" नामक ग्रन्थ के पृष्ठ ३४९ से ३६५ तक इन मुद्राओं के नाम संदर्भ-ग्रन्थों के नामोल्लेखपूर्वक देखे जा सकते हैं। इस ग्रन्थ में पाञ्चरात्रिक मुद्राओं से सम्बद्ध एक स्वतन्त्र अध्याय में पाञ्चरात्रिक मुद्रा से सम्बद्ध सभी विषयों का विशिष्ट विवेचन किया गया है। इस प्रकार पांचरात्रिक तथा वैखानस सम्प्रदायों के व्यावहारिक पक्ष में यह भेद स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है कि पांचरात्र सम्प्रदाय से सम्बद्ध वैष्णव भगवदाराधनादि प्रसंग में तत्तदवसरों पर मुद्राओं का प्रदर्शन कर भगवदाराधन सम्बद्ध विविध क्रियाकलापों को पूर्ण करते हैं, जबकि वैखानस सम्प्रदाय से सम्बद्ध वैष्णव मुद्रासम्बद्ध ऐसा कुछ भी व्यवहार नहीं करते। अर्थात् वास्तविकता यह है कि पाञ्चरात्रिक आराधना-प्रक्रिया में मुद्रा एक आवश्यक तथा अपरिहार्य विषय है, जबकि वैखानस वैष्णवों की आराधना-प्रक्रिया में मुद्रा की कहीं कोई चर्चा भी नहीं है। इस प्रकार इन दोनों वैष्णव आगमों में यह भी एक महत्त्वपूर्ण भेद कहा जा सकता है।

वैखानस तथा पाञ्चरात्रागम के व्यावहारिक पक्षों की तुलना के क्रम में दोनों सम्प्रदायों की दीक्षा-प्रक्रिया एक महत्त्वपूर्ण विषय के रूप में हमारे समक्ष आती है। अनेक भारतीय सम्प्रदायों में दीक्षा एक महत्त्वपूर्ण संस्कार है। दीक्षा की प्रक्रिया वैखानस तथा पाञ्चरात्र दोनों ही वैष्णव आगमों में विहित है। परन्तु वैखानस वैष्णवों की दीक्षा-प्रक्रिया तथा पाञ्चरात्र

वैष्णवों की दीक्षा-प्रक्रिया में बहुत अन्तर है। वैखानस वैष्णवों के लिये गर्भ-दीक्षा का विधान किया गया है। परन्तु पाञ्चरात्रागम सम्प्रदाय में इससे सर्वथा भिन्न प्रकार की दीक्षा-प्रक्रिया का वर्णन है। इन दोनों सम्प्रदायों की दीक्षा में महान् भेद है। वैखानस वाङ्मय में वर्णित दीक्षा-प्रक्रिया अन्य सभी सम्प्रदायों की दीक्षा-प्रक्रिया से सर्वथा भिन्न तथा विलक्षण है। वैखानस-वैष्णव अन्य सम्प्रदायों की तरह गुरु से दीक्षा ग्रहण नहीं करता, अपितु उसकी दीक्षा साक्षात् विष्णु से ही होती है। ये वैष्णव गर्भ में ही दीक्षित होते हैं और गर्भ वैष्णव कहे जाते हैं। अतः जन्म के बाद में दीक्षा ग्रहण की आवश्यकता नहीं होती। वैखानस-आगम से सम्बद्ध वैष्णवों के लिये एक विशिष्ट संस्कार का विधान किया गया है। इस संस्कार को गर्भचक्र संस्कार की संज्ञा दी गई है। इस संस्कार को 'विष्णुबलि' के नाम से भी जाना जाता है। वैष्णव जब माता के गर्भ में अवस्थित रहता है, तभी आठवें मास में यह संस्कार सम्पन्न होता है। इस का उल्लेख वैखानसस्मार्तसूत्र (३.१३.११५) तथा क्रियाधिकार (३६.४२) में स्पष्ट देखा जा सकता है। इस संस्कार का उद्देश्य गर्भस्थ शिशु की रक्षा तथा उसे परम वैष्णव बनाना है। यह संस्कार सीमन्तोन्नयन संस्कार के साथ सम्पादित होता है। इस संस्कार के क्रम में हवन आदि के पश्चात् गर्भवती महिला को याज्ञिक पायस पान कराया जाता है। पान करने से पूर्व ही पायस में विष्णु-चक्र को डुबोया जाता है। इस सम्प्रदाय की मान्यता के अनुसार इस संस्कार के प्रसंग में भगवान् विष्णु स्वयं ही गर्भस्थ शिशु की बाँह पर शंख-चक्र की छाप लगाते हैं। इस तरह शिशु वैष्णव रूप में उत्पन्न होता है। गर्भदीक्षा सम्पन्न वैखानस वैष्णव जन्मना अर्चक के अधिकार से सम्पन्न होता है।

परन्तु पांचरात्रिक वैष्णवों की दीक्षा वैखानसीय दीक्षा की तरह नहीं होती। इनकी दीक्षा-प्रक्रिया का गर्भ से कोई सम्बन्ध नहीं होता। पांचरात्रागम ग्रन्थों में किये गये वर्णन के अनुसार पांचरात्रिक दीक्षा-प्रक्रिया वैदिक श्रौत सम्बद्ध दीक्षा का अनुकरण जैसी प्रतीत होती है। इस सम्प्रदाय का अपना प्रभाव तो इस पांचरात्रिक दीक्षा पर है ही। सर्वविदित तथ्य है कि वैदिक याग अनुष्ठान से पूर्व यजमान को अपरिहार्य रूप से दीक्षित किया जाता है। उसी तरह पांचरात्रिक वैष्णवों के लिये भी दीक्षा-ग्रहण के पश्चात् ही समूर्तार्चन, अर्थात् आलयादि अर्चन एवं वैष्णव कर्म में अधिकार मिलता है। जिस प्रकार श्रौत दीक्षा विविध क्रियाकलापों के अनुष्ठान का समुच्चय है, उसी तरह पांचरात्र वैष्णव दीक्षा भी अनेक क्रियाकलापों का समूह है। दीक्षा को वस्तुतः गुरु में व्यवस्थित होना कहा गया है। कहा गया है कि पुण्योदय के पश्चात् ही दीक्षाग्रहण की इच्छा उदित होती है। पापियों को दीक्षालाभ की इच्छा नहीं होती। श्रौत दीक्षा की तरह ही पांचरात्रिक दीक्षा की भी प्रमुख विशेषता निम्नलिखितरूप में कही जा सकती है—१. धार्मिक आनन्दातिरेक की उपलब्धि, २. देवत्वापादन, ३. गूढ संस्कारक्रम-जन्मान्तरापादन, ४. परिशोधन, ५. शक्तिसंपात के द्वारा शक्तिसंपादन। गौतमीय तन्त्र के अनुसार— "ददाति दिव्यभावं च क्षिणुयात् पापसन्ततिम्" यह दीक्षा का प्रयोजन है। अर्थात् दीक्षा पापों से मुक्त कराकर जीव को निर्वाण देती है।

पाद्मसंहिता (चर्यापाद.२.२७-२८) के अनुसार पाशबद्ध पशुओं को बन्धनमुक्त कराने का साधन दीक्षा है। अतः दीक्षा के बिना हम मुक्ति की कल्पना नहीं कर सकते। दीक्षाक्रम में तत्त्वहोमादि द्वारा शुद्ध-देह शिष्य निर्वाणाख्य पद को प्राप्त करता है। इस प्रसंग में पशुपाशबन्धविमुक्त वैष्णव पुनः पशुत्व, अर्थात् संसारबन्धन में नहीं बंधता। दीक्षा के द्वारा वैष्णव में देवत्वापादन होता है, अर्थात् दीक्षाप्राप्ति के पश्चात् दीक्षित वैष्णव वासुदेव के समान हो जाता है। यह कार्य दीक्षाप्रक्रिया में गुरु के द्वारा शिष्य के ऊपर विष्णुहस्त प्रदान के द्वारा सम्पादित होता है। शिष्य की भौतिक शुद्धता के सम्पादनार्थ उसका दहन, आप्यायन, सृष्टि तथा संहृति भी की जाती है। इसका मुख्य प्रयोजन दैहिक तथा आत्मिक शुचित्व संपादन ही है। नारदीयसंहिता (८.३४४) में कहा है— "जीवन्मुक्तः स विज्ञेयो विष्णुहस्ते समर्पिते"। अर्थात् गुरु के द्वारा विष्णुहस्त प्रदान के पश्चात् वैष्णव जीवन्मुक्त हो जाता है। जयाख्यसंहिता ने प्रमुख तथा अवान्तर रूप में अनेक प्रकार के दीक्षा-भेदों का निर्देश किया है— (१६.५४-६१)। दीक्षा के क्रम में पांचरात्रागम-ग्रन्थों में दीक्षार्थ आवश्यक तत्त्व-मण्डल के निर्देश-प्रसंग में मण्डल-कल्पन तथा मण्डलार्चनविधि का भी स्पष्ट वर्णन किया है। प्रायः सभी पांचरात्रिक संहिता-ग्रन्थों में यह विषय वर्णित है, पर पौष्करसंहिता में इस विषय का अत्यन्त विस्तार से वर्णन मिलता है। पांचरात्रिक दीक्षा में शिष्य के शोधन हेतु षडध्वशोधन की प्रक्रिया का भी विस्तार से निर्देश किया गया है। अत्यन्त संक्षेप में कहा जा सकता है कि पांचरात्र वैष्णवों की दीक्षा वैष्णवों को देवत्वापादन, जीवन्मुक्तता तथा वैष्णवकर्म-सम्पादन का अधिकार प्रदान करती है। पर इसकी प्रक्रिया मूलतः श्रौत दीक्षा प्रक्रिया से प्रभावित तथा वैखानस वैष्णव सम्प्रदाय की दीक्षा-प्रक्रिया से सर्वथा भिन्न है। यह दीक्षा-संस्कार भी अन्यान्य कई विषयों की तरह पांचरात्र तथा वैखानस वैष्णवागम में परस्पर भेद का एक प्रमुख उदाहरण कहा जा सकता है।

विविध भारतीय दर्शनों के परम पुरुषार्थ मोक्ष की तरह वैखानस तथा पांचरात्र उभय वैष्णवागमों ने भी अपने ढंग से मोक्षस्वरूप आदि का वर्णन किया है। आगे की पंक्तियों में हम इन दोनों आगमों में वर्णित मोक्ष के स्वरूपादि के विवेचन का प्रयास कर दोनों की तुलना करेंगे।

वैखानसागम ग्रन्थ 'विमानार्चनकल्प' में मरीचि ने "संसारबन्धनवासनामुक्तिर्मोक्षः" के रूप में संसारबन्धन की वासना से मुक्ति को मोक्ष कहा है। यह मोक्ष समाराधन के अनुरूप चार प्रकार का कहा गया है। अर्थात् मरीचि के अनुसार मोक्ष के स्वरूप में तारतम्य है। मुक्त जीव अपनी समाराधना के अनुरूप १. सालोक्य, २. सामीप्य, ३. सारूप्य तथा ४. सायुज्य रूप मोक्ष में से किसी एक को प्राप्त करता है। इन चारों में क्रमशः सालोल्य में आमोद, सामीप्य में प्रमोद, सारूप्य में सम्मोद तथा सायुज्य में वैकुण्ठ की प्राप्ति होती है। इन्हीं स्थानविशेषों की प्राप्ति वैखानस संमत मोक्ष है। यह मोक्ष नारायण की आराधना से ही संभव है। समाराधन चार तरह से होता है— १. जप, २. हुत, ३. अर्चना तथा

४. ध्यान। वैखानसों के अनुसार इन चारों में अर्चना-समाराधन सर्वार्थसाधक कहा गया है। वैखानस-आगम के अनुसार संक्षेप में यही मोक्ष का स्वरूप है।

वैखानस सम्प्रदाय संमत मोक्ष के स्वरूप को देखने के बाद अब हम संक्षेप में पांचरात्रागम सम्मत मोक्ष के विषय में विचार करेंगे। पांचरात्र आगमग्रन्थ अहिर्बुध्न्यसंहिता तथा लक्ष्मीतन्त्र ने अप्राकृत देशविशेषप्राप्तिपूर्वक परिपूर्ण ब्रह्मानन्दानुभव को मोक्ष कहा है। पांचरात्रागम के इस प्रसंग में जयाख्यसंहिता कहती है कि अनादि वासनायुक्त जीव के सभी कर्मों की निवृत्ति से स्वाभाविक ज्ञान का विकासलाभ होने के बाद ब्रह्म की समापत्ति ही मोक्ष है। यह मोक्ष अपुनर्भव रूप है (४.५१-५२)। पांचरात्रागम के अनेक ग्रन्थों में परोक्षरूप से मोक्ष तथा उसकी प्राप्ति के उपाय का निर्देश देखा जा सकता है। इन ग्रन्थों में लक्ष्मीतन्त्र (अ. ७ तथा १७), अहिर्बुध्न्यसंहिता का छठा अध्याय, विष्णुतन्त्र (१.१०१-११४ २.१०५), विष्णुतिलकसंहिता (२.११७), पाद्मसंहिता (ज्ञानपाद ४.५; ५. ३-६;), परमसंहिता (१.६३) आदि द्रष्टव्य हैं। कुछ सामान्य भेद के साथ सर्वत्र भक्ति के द्वारा परमात्मज्ञान को मोक्ष कहा गया है। ज्ञान के पश्चात् माया की निवृत्ति होना निर्दिष्ट है। इस प्रक्रिया में भगवत्कृपा को कारण माना गया है। लक्ष्मीतन्त्रवर्णित मोक्षप्रक्रिया इस प्रकार है— लक्ष्मी की अनुग्रहात्मिका शक्ति के द्वारा क्लेशरहित जीव परब्रह्म को प्राप्त करता है। तिरोधान शक्ति से तिरोहित अविद्या से समाविद्ध संसार-सागर के मध्य सहयोग तथा विय्रोगजन्य क्लेशों से दुःखी जीव करुणा के कारण श्री के द्वारा देखे जाते हैं। उस समीक्षण के बल पर जीव पाप से निवृत्त तथा दुःख से वर्जित हो जाते हैं। इसे अनुग्रह कहा जाता है। इसके पश्चात् स्वच्छ अन्तःकरण वाला जीव कर्मसाम्य को प्राप्त कर शुद्धकर्माश्रित वेदान्तज्ञानसम्पन्न सात्वत ज्ञान से लक्ष्मीनारायणात्मक परब्रह्म को प्राप्त करता है। इसी ग्रन्थ में आगे कहा गया है कि शुद्धविद्या के सम्बन्ध से संकोच का त्याग करता हुआ जीव बन्धमुक्त हो जाता है। इससे यह प्रतीत होता है कि लक्ष्मीतन्त्र के अनुसार शुद्धविद्या ही मोक्ष का कारण है। अविद्या पर्यन्त देवीस्वरूप ही संकोच है। जब यह जीव शुद्धविद्या के संयोग से संकोच का त्याग करता है और प्रद्योदित होता है, तब सर्वतोभावेन मुक्तबन्ध हो जाता है। इस तरह ज्ञानक्रिया -संयोग से जीव सर्ववित् तथा सर्वकृत् (कृतकृत्य) हो जाता है (लक्ष्मीतन्त्र अ. १३)।

अहिर्बुध्न्यसंहिता ने मोक्ष के उपाय के रूप में सांख्य तथा योग में अशक्त पुरुष के लिये सर्वत्यागरूप न्यासयोग को मोक्ष का उपाय कहा है। यही न्यासयोग प्रपत्ति, प्रपदन, शरणागति आदि पदों से अभिहित है। भगवान् में सर्वसमर्पणभाव ही शरणागति कही गई है। मोक्षोपाय कर्म, सांख्य तथा योग का विस्तृत वर्णन लक्ष्मीतन्त्र के पन्द्रहवें तथा सोलहवें अध्यायों में द्रष्टव्य है। विस्तारभय के कारण इसकी चर्चा यहाँ संभव नहीं है।

पांचरात्र ग्रन्थों के अनुशीलन से ज्ञात होता है कि भगवदाराधन कर्मसहकृत लक्ष्मीनारायणात्मक ज्ञानरूप ब्रह्मज्ञान ही मोक्ष है। जहाँ तक वैखानसों के मोक्ष का प्रश्न है, वह पांचरात्रिकों के मोक्ष के समान नहीं है। तत्तल्लोकों की प्राप्ति को विमानार्चनकल्प ने

मोक्ष कहा है, यह हम ऊपर देख चुके हैं। यहाँ संसारबन्धनवासना से मुक्ति-स्वरूप मोक्ष उभयत्र आगम में प्रायः समान ही है। साथ-साथ भगवदाराधन का मोक्ष में हेतु होना भी दोनों सम्प्रदायों में समान है। पांचरात्र ग्रन्थों में सालोक्य आदि का निर्देश प्रायः दृष्टिगोचर नहीं होता। साथ ही पांचरात्रागम में आमोद, प्रमोद, सम्मोद तथा वैकुण्ठ का निर्देश भी नहीं देखते। पांचरात्रागम में मोक्ष विषय का जिस विस्तार से हमने ऊपर विवेचन देखा है, उसकी तुलना में वैखानसागम में वर्णित मोक्ष विषय अत्यन्त संक्षिप्त है। इस तरह मोक्ष के स्वरूप में दोनों आगमों के अनुरूप सर्वथा साम्य नहीं कहा जा सकता। सामान्यतः दोनों आगमों में इस विषय में सामान्य साम्य के साथ भेद भी स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है। पांचरात्रागम के अनेक ग्रन्थों ने इस विषय का विशद विवेचन किया है, जब कि वैखानस आगम के मात्र एक ग्रन्थ विमानार्चनकल्प में ही मोक्ष का अत्यन्त संक्षिप्त वर्णन दृष्टिगोचर होता है।

वैखानस तथा पांचरात्र दोनों ही वैष्णवागमों में योग की चर्चा है। वैखानस आगम में केवल एक ग्रन्थ विमानार्चनकल्प के पांच पटलों में योग का वर्णन देखते हैं, जबकि पांचरात्रागम के अनेक ग्रन्थों में अत्यन्त विस्तार के साथ यह विषय वर्णित है। पांचरात्रागम की पाद्मसंहिता में पाँच अध्यायों को योगपाद के रूप में, चार पादों में अन्यतम पाद की तरह स्वीकार कर विस्तार से योग विषय का प्रतिपादन किया है। नारदीयसंहिता ने पंचकालप्रक्रिया के अन्तर्गत अभिगमन, उपादान, इज्या, स्वाध्याय तथा योग कालों के अन्तर्गत पाँच कालों में से एक योग काल के रूप में योगविषय को स्वीकार कर इस विषय का सामान्य विस्तार से वर्णन किया है। नारदीयसंहिता कहती है— "यदा भागवतश्रेष्ठो योगं योगी च योगवित्। स योगकालो विज्ञेयः.....।" अर्थात् पांचरात्रिक वैष्णवों के आचारनिरूपण क्रम को पाँच भागों में विभक्त काल के अन्तिम काल को योग काल कहा है। इसके बाद नारदीयसंहिता ने अन्य पांचरात्रागम ग्रन्थों की तरह योग के सामान्य स्वरूप का तथा अवान्तर भेदों का वर्णन किया है। पाद्मसंहिता के अनुसार योगयुक्त को निःश्रेयस प्राप्त होता है, अर्थात् योग का प्रयोजन निःश्रेयस की प्राप्ति है। (यो. पा. १.१)। श्रीप्रश्नसंहिता ने सर्वातीत निरंजनरूप परब्रह्म की उपलब्धि का साधक योग को कहा है। मोक्षकामी के लिये योग का विशद तथा सम्यक् ज्ञान अपेक्षित है। विष्णुतिलकसंहिता ने व्याकुल मन की विषयों से निवृत्ति को योग कहा है। यह योगसूत्र के योगलक्षण के समीप कहा जा सकता है। "योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः" (१.२) कहते हुए भगवान् पतंजलि ने भी विषयों से निवृत्त कर चित्त को एक स्थान में स्थिर करने को ही योग की संज्ञा दी है। इस प्रसंग में वैखानसों के योगलक्षण को देखकर ऐसा प्रतीत होता है कि योग के अर्थ के विषय में वैखानसों का मत पाद्म तथा श्रीप्रश्नसंहिता के समीप ही है। विमानार्चनकल्प कहता है— "जीवात्मपरमात्मनोर्योगो योग इत्यामनन्ति"। अर्थात् जीवात्मा तथा परमात्मा का योग ही योग है। इस तरह योग के द्वारा जीव परमात्मा को प्राप्त करता है। यही परमात्मोपलब्धि मोक्ष है। ऊपर निर्दिष्ट पाद्म तथा श्रीप्रश्नसंहिता भी योग से निःश्रेयस की प्राप्ति का निर्देश करती हैं। इस तरह पांचरात्रागम तथा वैखानस-आगम के मत में योग के लक्षण तथा

उद्देश्य में बहुत भेद नहीं कहा जा सकता। कुछ अवान्तर भेदों के निर्देश के बाद भी पांचरात्र तथा वैखानस आगम प्रधान रूप से अष्टांग योग को ही स्वीकार करते हैं। नारदीयसंहिता ने यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान तथा समाधि के रूप में योग के आठ अंगों का निर्देश किया है। विमानार्चनकल्प में भी ये ही आठ अंग निर्दिष्ट हैं। पुनः यम, नियम आदि के भेद भी सामान्यतः दोनों वैष्णवागमों में समान ही कहे जा सकते हैं।

ध्यान के विषय में पांचरात्र तथा वैखानसागम मतों में भेद दृष्टिगोचर होता है। वैखानस मत में ध्यान निष्कल तथा सकल रूप में दो तरह के कहे गए हैं। पर पांचरात्र मत में वैसा नहीं है। यहाँ सकल वासुदेव स्वरूप का ध्यान विहित है। वैखानसों ने निष्कल ध्यान को अत्यन्त कठिन कहा है। इसके अन्तर्गत परमात्मा को सर्वव्यापी मान कर उसका ध्यान कहा है। सकल ध्यान निर्गुण तथा सगुण भेद से दो प्रकार का होता है। इन दोनों का यहाँ विस्तार से वर्णन किया गया है। सगुण ध्यान के चार प्रकारों का वर्णन मरीचि ने विमानार्चनकल्प में किया है। यहाँ अन्त में नारायणमूर्ति का ध्यान विहित है। पांचरात्रागम ग्रन्थों में ऐसे ध्यानभेदों का निर्देश हम नहीं देखते।

समाधि का स्वरूप प्रायः पांचरात्र तथा वैखानस दोनों में समान है। पाद्म-संहिता कहती है—

**जीवात्मनः परस्यापि यदैक्यमुभयोरपि।**
**समाधिः स तु विज्ञेयः साध्वर्थानां प्रसाधकः।। (यो. पा. ५.१७)।**

मरीचि ने विमानार्चनकल्प में कहा है— "जीवात्मपरमात्मनोः समावस्था समाधिः" (पटल. १००)। इस तरह इन दोनों संप्रदायों के अनुसार जीवात्मा तथा परमात्मा का ऐक्य ही उभयत्र समाधि है। उपर्युक्त सन्दर्भ को देखने से स्पष्ट है कि योग के विषय में अत्यन्त सामान्य अन्तर होते हुए भी महान् साम्य है।

उपर्युक्त विषयों के अलावा इन दोनों वैष्णव संप्रदायों के व्यावहारिक पक्ष में परस्पर वैषम्य है। जैसे कि पांचरात्र सम्प्रदाय सम्बद्ध वैष्णव श्रीरामानुजाचार्य तथा आलवारों को गुरुपरम्परा में मानते हैं और मन्दिरों में उनकी पूजा-आराधना करते हैं। जब कि वैखानस सम्प्रदाय से सम्बद्ध वैष्णव श्रीरामानुजाचार्य तथा प्राचीन आलवारों को उस प्रकार नहीं मानते तथा पांचरात्रिकों की तरह उनकी पूजा तथा आराधना भी नहीं करते। पांचरात्रिक वैष्णव मन्दिरों में पूजा के अवसर पर तमिल प्रबन्धों का भी पारायण करते हैं, परन्तु वैखानस वैष्णव सम्प्रदाय से सम्बद्ध आराधक भगवदाराधन-क्रम में तमिल प्रबन्धों का पाठ नहीं करते। पांचरात्र संप्रदाय से सम्बद्ध वैष्णव प्रधानतया श्रीभाष्य को प्रमुख आकर ग्रन्थ मानकर उसका अनुवर्तन करते हैं। परन्तु वैखानस सम्प्रदाय से सम्बद्ध वैष्णव श्रीभाष्य को प्रमुखता न देकर लक्ष्मी-विशिष्टाद्वैतभाष्य का अनुसरण करते हैं। व्यावहारिक रूप में यह

एक महत्त्वपूर्ण भिन्नता कही जा सकती है, दोनों वैष्णव सम्प्रदायों में। व्यावहारिक दृष्टि से पांचरात्रिक वैष्णवों की संख्या तथा प्रसार वैखानसों की अपेक्षा अधिक है।

पांचरात्र आगम ने वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न तथा अनिरुद्ध को चतुर्व्यूह कहा है। वैखानस आगम में पांच मूर्तियों की चर्चा की गई है। ये पांच मूर्तियां इस तरह कही गई है— "विष्णु-पुरुष-सत्य-अच्युत-अनिरुद्धाः पुरुषोत्तमस्य पञ्च मूर्तयः"।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि पांचरात्र तथा वैखानस ये दोनों वैष्णव-सम्प्रदाय होते हुए भी दोनों सर्वथा नाम से ही भिन्न नहीं हैं, अपितु अनेक अर्थों में परस्पर भिन्न हैं। इस विषय के विस्तृत विवेचन के लिये यहाँ अवसर न रहने के कारण संक्षेप में कुछ विषयों का ही तुलनात्मक विवेचन किया गया है।

## वैखानस आगम-साहित्य

यद्यपि संस्कृत साहित्य के इतिहास-ग्रन्थों में वैष्णवागम, विशेष रूप से वैखानसागम की विस्तारपूर्वक चर्चा नहीं हुई है, फिर भी वैखानस वैष्णवागम का प्रकाशित तथा अप्रकाशित साहित्य हमें उपलब्ध होता है। वस्तुतः क्रिया-दर्शन प्रधान इस वैष्णवागम के विषय भारतीय वैष्णव जनों के दैनन्दिन क्रियाकलापों के साथ प्रवहमान हैं। सामान्यतः इस वैष्णवागम का सम्पूर्ण साहित्य आज व्यवस्थित रूप में उपलब्ध नहीं है, फिर भी इस आगम के उपलब्ध ग्रन्थों में अनेक स्थलों पर इसके विपुल साहित्य की चर्चा देखने में आती है। यह बात पांचरात्र तथा वैखानस उभय वैष्णवागमों के सम्बन्ध में समान है। वैखानसागम के साहित्य की चर्चा के प्रसंग में इस आगम के विविध ग्रन्थों में उपलब्ध वैखानसागम ग्रन्थों की सूचियों की विवेचना के आधार पर कुछ ठोस तथ्य हमारे समक्ष आते हैं और अनायास ही इस आगम-साहित्य की विपुलता का ज्ञान होता है। यह साहित्य कहीं भी एकत्र उपलब्ध नहीं है। फिर भी देश तथा विदेश के पुस्तकालयों तथा वैयक्तिक मातृका-संग्रहों में वैखानस-आगम से सम्बद्ध कुछ साहित्य उपलब्ध है। इस आगमिक साहित्य का बहुत बड़ा अंश इस सम्प्रदाय से सम्बद्ध आलय-अर्चकों के पास आज भी सुरक्षित है। वे इसे अत्यन्त गोपनीय तथा पवित्र मानकर न तो सामान्य जनों के लिये प्रकाशित करना चाहते हैं और न किसी को देना चाहते हैं। फिर भी भारत तथा विदेश में इस आगम-साहित्य के कुछ ग्रन्थों का प्रकाशन हुआ है, पर यह प्रकाशन यथेष्ट नहीं कहा जा सकता। इस दिशा में अभी भी अन्वेषण तथा प्रकाशन के प्रयास की आवश्यकता है। विशेष रूप से उपलब्ध ग्रन्थों तथा मातृकाओं के आधार पर इस साहित्य के ग्रन्थों के समालोचनात्मक संस्करण के प्रकाशन की नितान्त आवश्यकता है।

प्रकृत संदर्भ में वैखानसागम के विविध ग्रन्थों में रचयिताओं के अनुरूप ग्रन्थों की संख्या, परिमाण, उनके उपलब्ध अंश, उनके मुद्रित तथा अमुद्रित ग्रन्थों के विवेचन के साथ वर्तमान स्थिति तथा केवल नाममात्र से चर्चित ग्रन्थों की स्थिति, इन सभी विषयों पर विचार

करना आवश्यक है। अतः इस विषय पर विचार किया जायगा। सामान्य रूप से यह विचार इस आगम के ग्रन्थों में उपलब्ध इस साहित्य की चर्चा के आधार पर होगा।

वैखानस-आगम के ग्रन्थ गद्य तथा पद्य उभय रूप में उपलब्ध हैं। जैसे 'विमानार्चनकल्प' तथा ''कश्यपज्ञानकाण्ड'' ये दोनों ग्रन्थ गद्यरूप में लिखे गये हैं। वैखानस-आगम के अन्य उपलब्ध ग्रन्थ, जैसे 'समूर्तार्चनाधिकरणम्', 'क्रियाधिकार' आदि ग्रन्थ पद्यरूप में लिखे गये हैं।

वैखानस-आगम में वर्णित विषयों को देखकर कहा जा सकता है कि जीवन से सम्बद्ध धार्मिक तथा आध्यात्मिक विषयों का वर्णन ही इस आगम का मुख्य प्रतिपाद्य है। पौष्करसंहिता के अनुसार आगम का लक्षण इसके परिमाण के आधार पर निर्दिष्ट है। संहिता कहती है—

**लक्षाधिकैस्तु बहुभिः सहस्रैस्तु शतान्वितैः।**
**सार्धकोटित्रयान्तं च तच्च तन्त्राख्यमागमम्।।**

अर्थात् आगम एक लाख 'ग्रन्थ' से कम नहीं होना चाहिये। एक 'ग्रन्थ' से ३२ अक्षरों से युक्त अनुष्टुप् छन्द का बोध होता है। आगम एक करोड़ पचास लाख 'ग्रन्थ' से अधिक नहीं होता। सामान्यतः इस परिमाण को दृष्टिगत रखकर ही वैखानस आगम के अनेक ग्रन्थों ने इस आगम-साहित्य के विस्तार का वर्णन किया है।

जैसा कि ''वैखानस सम्प्रदाय-सामान्य परिचय'' के विवेचन क्रम में हमने देखा है, विखनस् ने जो स्वयं भगवान् विष्णु के अवतार हुए हैं, अपने अनेक शिष्यों में से प्रमुख चार शिष्यों—भृगु, कश्यप, अत्रि तथा मरीचि को इस वैखानस शास्त्र एवं सिद्धान्त का उपदेश किया था। इन्हीं चार ऋषियों ने विखनस् से गृहीत सिद्धान्तों के आधार पर वैखानसागम ग्रन्थों का प्रणयन किया। इस क्रम में सामान्य रूप से अत्रि ने तन्त्रात्मक, भृगु ने अधिकारात्मक, कश्यप ने काण्डात्मक तथा मरीचि ने संहितात्मक वैखानसागम ग्रन्थों का प्रणयन किया। एक स्थान में वैखानस-आगम-ग्रन्थ प्रणेताओं में अंगिरस् का नाम भी निर्दिष्ट है। उनके द्वारा प्रणीत ग्रन्थों के नाम भी निर्दिष्ट हैं। परन्तु उनका एक भी ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है। यह अंगिरस् कदाचित् मरीचि का नामान्तर हो, ऐसा संदर्भ परिशीलन से अनुमान किया जा सकता है।

वैखानसागम ग्रन्थों में चार स्थानों से तत्तद् ऋषियों के द्वारा विरचित वैखानसागम ग्रन्थों की सूची दी गई है। जैसे— प्रथम 'विमानार्चनकल्प' में (पटल-१०१), द्वितीय 'आनन्दसंहिता' में (अ. १६ श्लो. ४०-४८)। ये दोनों सूचियां मरीचि के द्वारा विरचित ग्रन्थों में हैं। अतः इनको मरीचि की सूची कहा जा सकता है। वैखानसागम ग्रन्थों की तीसरी सूची भृगु विरचित 'यज्ञाधिकार' में उपलब्ध है। (यज्ञाधिकार अ. ५१, श्लो. १३-२६)। चौथी सूची अत्रि विनिर्मित 'समूर्तार्चनाधिकरणम्' में निर्दिष्ट है। परन्तु यह सूची अत्रि के

द्वारा विरचित समूर्तार्चनाधिकरण के परिशिष्ट भाग में प्रदर्शित है। (अनुबन्ध-'क', अध्याय-४, श्लोक-२६-३४)।

सर्वप्रथम हम यहाँ मरीचि के द्वारा निर्दिष्ट 'विमानार्चनकल्प' की प्रथम सूची के अनुशीलन का प्रयास करेंगे।

क. इस सूची के अनुसार अत्रि ने ८८ सहस्र 'ग्रन्थात्मक तन्त्रान्त' चार ग्रन्थों की रचना की। ये हैं— १. पूर्वतन्त्र, २. आत्रेयतन्त्र, ३. विष्णुतन्त्र तथा ४. उत्तरतन्त्र। यहाँ ८८ सहस्र 'ग्रन्थ' से ८८ सहस्र अनुष्टुप् श्लोक का अर्थ समझना चाहिये।

ख. मरीचि की इस सूची के अनुसार भृगु निर्मित ग्रन्थों का विवरण अधोलिखित है। इसके अनुसार भृगु ने १३ ग्रन्थों की रचना की। जिनमें दो तन्त्रान्त तथा ग्यारह अधिकारान्त ग्रन्थ हैं। सब मिलाकर १३ ग्रन्थों में भृगु ने ८८ सहस्र श्लोकों का निर्माण किया। इन १३ ग्रन्थों के नाम निम्नलिखित है— १. खिलतन्त्र, २. पुरातन्त्र, ३. वासाधिकार, ४. चित्राधिकार, ५. मानाधिकार, ६. क्रियाधिकार, ७. अर्चाधिकार, ८. यज्ञाधिकार, ९. वर्णाधिकार, १०. प्रकीर्णाधिकार, ११. प्रतिगृह्याधिकार, १२. निरुक्ताधिकार तथा १३. खिलाधिकार।

ग. इस सूची के अनुसार काश्यप ने एक लाख चौरासी हजार ग्रन्थ प्रमाण काण्डान्त तीन ग्रन्थों की रचना की। उनके नाम हैं— १. सत्यकाण्ड, २. तर्ककाण्ड तथा ३. ज्ञानकाण्ड।

घ. इस सूची में मरीचि ने अपने द्वारा विरचित ग्रन्थों का भी निर्देश किया है। इसके अनुसार मरीचि ने एक लाख चौरासी हजार 'ग्रन्थात्मक' संहितान्त आठ ग्रन्थों की रचना की। इनके नाम हैं— १. जयसंहिता, २. आनन्दसंहिता, ३. संज्ञानसंहिता, ४. वीरसंहिता, ५. विजयसंहिता, ६. विजितसंहिता, ७. विमलसंहिता तथा ८. ज्ञान-संहिता। इस प्रकार मरीचि ने अपने 'विमानार्चनकल्प' में दी गई सूची में उपर्युक्त चार ऋषियों के द्वारा विरचित कुल २८ ग्रन्थों का निर्देश किया है।

मरीचि की दूसरी वैखानसागम ग्रन्थों की सूची उनके द्वारा विरचित दूसरे ग्रन्थ 'आनन्दसंहिता' में उपलब्ध है। इस सूची में भी मरीचि ने चार ऋषियों द्वारा रचे गये ग्रन्थों का विवरण दिया है। इसके अनुसार मरीचि के द्वारा विरचित ग्रन्थ अधोलिखित हैं—

क. १. जयसंहिता, २. आनन्दसंहिता, ३. संज्ञानसंहिता, ४. वीरसंहिता, ५. विजयसंहिता, ६. विजितसंहिता, ७. विमलसंहिता तथा ८. कल्पसंहिता। इन आठ संहिता-ग्रन्थों में 'ग्रन्थ' संख्या एक लाख चौरासी हजार होना कहा गया है।

ख. इस सूची के अनुसार भृगु ने कुल दस ग्रन्थों की रचना की। इनकी 'ग्रन्थ-संख्या' चौंसठ हजार कही गई है। इनके नाम अधोलिखित हैं—१. खिल, २. खिलाधिकार, ३. पुराधिकरणम्, ४. वासाधिकरणम्, ५. अर्चनाधिकरणम्, ६. मानाधिकरणम्,

७. क्रियाधिकार, ८. निरुक्ताधिकार, ६. प्रकीर्णाधिकार तथा १०. यज्ञाधिकार।

ग. मरीचि की इस दूसरी सूची के अनुसार अत्रि ने चार तन्त्रान्त ग्रन्थों की रचना की थी। इन चारों ग्रन्थों में अठासी सहस्र 'ग्रन्थ' थे। इनके नाम अधोलिखित हैं—
१. पूर्वतन्त्र, २. विष्णुतन्त्र, ३. उत्तरतन्त्र तथा ४. महातन्त्र।

घ. इस सूची में कश्यप द्वारा निर्मित चौंसठ सहस्र 'ग्रन्थ' युक्त काण्डान्त तीन ग्रन्थों का निर्देश किया गया है। ये ग्रन्थ हैं—१. सत्यकाण्ड, २. कर्मकाण्ड तथा ३. ज्ञानकाण्ड।
इस तरह मरीचि ने अपनी 'आनन्दसंहिता' में दी गई सूची में उपर्युक्त चार ऋषियों द्वारा विरचित कुल २५ ग्रन्थों का निर्देश किया है।

वैखानस आगम ग्रन्थों की तीसरी सूची अत्रि के 'समूर्तार्चनाधिकरण' में उपलब्ध है। इस सूची में भी उपर्युक्त चारों ऋषियों के द्वारा विरचित वैखानसागम ग्रन्थों का उल्लेख देखते हैं। इस सूची में निर्दिष्ट विवरण अधोलिखित है—

क. इस सूची के अनुसार अत्रि ने तन्त्रान्त ८८ सहस्र 'ग्रन्थ' प्रमाण चार ग्रन्थों की रचना की थी। वे हैं— १. पाद्मतन्त्र, २. उत्तर तन्त्र, ३. विष्णुतन्त्र, तथा ४. आत्रेयतन्त्र।

ख. इस सूची में अंगिरस् विरचित सात ग्रन्थों का उल्लेख किया गया है। इनकी 'ग्रन्थ' संख्या आदि का उल्लेख यहाँ नहीं दिखता। अंगिरस् विरचित ग्रन्थों के नाम अधोलिखित हैं— १. अनन्तसंहिता, २. परसंहिता, ३. ज्ञानसंहिता, ४. जयसंहिता, ५. वीरसंहिता, ६. सत्यसंहिता तथा ७. ज्ञानसंहिता।

ग. अत्रि की इस सूची में काश्यप के द्वारा विरचित पाँच ग्रन्थों का उल्लेख देखते हैं। ये सभी काण्डान्त हैं और इनकी 'ग्रन्थ' संख्या सोलह हजार कही गई है। ये ग्रन्थ हैं— १. सन्तानकाण्ड, २. काश्यपकाण्ड, ३. सत्यकाण्ड, ४. तर्ककाण्ड तथा ५. ज्ञानकाण्ड।

घ. अत्रि की इस सूची में भृगु के द्वारा विरचित आठ ग्रन्थों का निर्देश किया गया है। इनकी 'ग्रन्थ' संख्या चौंसठ हजार कही गई है। इन आठ ग्रन्थों के नाम अधोलिखित हैं— १. खिल, २. खिलाधिकार, ३. पुरातन्त्र, ४. वासाधिकार, ५. चित्राधिकार, ६. क्रियाधिकार, ७. मानाधिकार तथा ८. प्रतिगृह्याधिकार। इस तरह अत्रि विरचित समूर्तार्चनाधिकरण में निर्दिष्ट वैखानसागम ग्रन्थों की कुल संख्या २४ देखते हैं। इस सूची के सम्यक् अवलोकन से कुछ ऐसा प्रतीत होता है कि यहाँ प्रकृत सन्दर्भ से सम्बद्ध कुछ ग्रन्थ-भाग ग्रन्थपात के कारण उपलब्ध नहीं है। यहाँ भृगु के ग्रन्थों का नामोल्लेखपूर्वक परिगणन तो किया गया है, पर भृगु का नामोल्लेख नहीं हुआ है। इस सूची में एक अन्य विचित्र बात यह है कि मरीचि की जगह अंगिरस् का नाम निर्देश किया गया है।

वैखानस आगम ग्रन्थों की चौथी सूची भृगु विरचित यज्ञाधिकार में उपलब्ध है। इस सूची में भृगु विरचित ग्यारह ग्रन्थों का उल्लेख किया गया है। उन ग्रन्थों का क्रम निम्नलिखित है—

क. १. खिल, २. क्रियाधिकार, ३. वासाधिकार, ४. मानाधिकार, ५. निरुक्ताधिकार, ६. प्रकीर्णाधिकार, ७. अर्चनाधिकार, ८. यज्ञाधिकार, ९. वर्णाधिकार, १०. पुरातन्त्र तथा ११. उत्तरतन्त्र।

ख. इस सूची में मरीचि विरचित ग्यारह ग्रन्थ कहे गये हैं।

ग. यहाँ अत्रि विरचित ग्रन्थों की संख्या भी ग्यारह कही गई है।

घ. इस सूची के अनुसार काश्यप ने पाँच ग्रन्थों की रचना की थी।

उपर्युक्त ऋषियों के द्वारा विरचित ग्रन्थों में 'ग्रन्थों' की कुल संख्या का भी इस सूची में पृथक्-पृथक् निर्देश किया गया है। इसके अनुसार १. मरीचि ने एक लाख 'ग्रन्थों' की रचना की, २. भृगु के 'ग्रन्थों' की संख्या आधा लाख बताई गयी है। ३. अत्रि के 'ग्रन्थों' की संख्या पच्चीस हजार कही गई है। ४. कश्यप विरचित 'ग्रन्थों' की संख्या बारह हजार पाँच सौ निर्दिष्ट है।

उपर्युक्त सामान्य परिगणनात्मक निर्देश के पश्चात् भृगु ने अपने यज्ञाधिकार की सूची में प्रत्येक ऋषि के ग्रन्थों का नामनिर्देशपूर्वक परिगणन किया है। इस क्रम में प्रत्येक ग्रन्थ की 'ग्रन्थ' संख्या का भी साथ-साथ उल्लेख किया है। भृगुप्रोक्त ग्रन्थों में १. खिल, २. पुरातन्त्र, ३. मानाधिकार, तथा ४. अर्चाधिकरण इन चार ग्रन्थों में प्रत्येक में छः हजार 'ग्रन्थ' हैं। इसके बाद ५. वर्णाधिकार, ६. निरुक्ताधिकरण तथा ७. प्रकीर्णाधिकरण इन तीन ग्रन्थों में से प्रत्येक की 'ग्रन्थ' संख्या दो-दो हजार है। ८. यज्ञाधिकार में तीन हजार 'ग्रन्थ' कहे गये हैं। इस ग्रन्थ की अध्याय संख्या इक्यावन है। ९. वासाधिकार के इक्यावन अध्यायों में चौंसठ हजार 'ग्रन्थ' होना कहा गया है। १०. क्रियाधिकरण की 'ग्रन्थ' संख्या नौ हजार कही गई है।

यज्ञाधिकार में भृगुनिर्मित ग्रन्थों के प्रथम निर्दिष्ट क्रम तथा द्वितीय निर्दिष्ट क्रम में ग्रन्थों की संख्या के विषय में समानता नहीं है, बल्कि दोनों क्रमों में परस्पर विरोध है। जैसे प्रथम क्रम में भृगु के द्वारा विरचित ग्यारह ग्रन्थों का निर्देश देखते हैं, जबकि द्वितीय क्रम में, जहाँ भृगु के 'ग्रन्थों' का परिमाण बताया गया है, केवल दस ग्रन्थों का ही नामोल्लेख देखते हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि पहले क्रम में जो उत्तर तन्त्र नामक ग्रन्थ है, वह भृगु की पृथक् कोई रचना न होकर उसकी सभी रचनाओं की सारभूत-संकलनात्मक एक रचना है। अर्थात् उत्तरतन्त्र भृगु की पृथक् स्वतन्त्र रचना नहीं है। इसीलिये दूसरे क्रम में इसे अलग से नहीं गिनाया या दिखाया गया।

भृगु की पुस्तक यज्ञाधिकार में निर्दिष्ट सूची में मरीचि-विरचित ग्रन्थों के विवेचन क्रम में भृगु ने पहले तो केवल यह कहा है कि मरीचि ने ग्यारह ग्रन्थों की रचना की। पुनः नामोल्लेखपूर्वक अधोलिखित मरीचि के ग्रन्थों का निर्देश देखते हैं— १. खिलतन्त्र,

२. क्रियाधिकार, ३. पुरातन्त्र, ४. अर्चनातन्त्र, ५. वासाधिकार, ६. मानाधिकार, ७. यज्ञाधिकार, ८. प्रकीर्णाधिकार, ९. निरुक्ताधिकार तथा १०. वर्णाधिकार। अर्थात् यहाँ नामोल्लेखपूर्वक मात्र ये ग्रन्थ ही मरीचि विरचित निर्दिष्ट हैं। इनमें प्रत्येक ग्रन्थ का परिमाण आठ हजार 'ग्रन्थ' कहा गया है। अतः इसके अनुसार कहा जा सकता है कि भृगु के अनुसार मरीचि ने दस पुस्तकों में ८०००० (अस्सी हजार) 'ग्रन्थों' की रचना की।

भृगु ने अपनी इस सूची में अत्रि-निर्मित ग्रन्थों की संख्या ग्यारह बताई है। पुनः उनका विवरण देते हुये केवल चार ग्रन्थों का ही नामनिर्देश किया है। इसके अनुसार अत्रि ने १. वासाधिकार, २. यज्ञाधिकार, ३. खिलाधिकार, तथा ४. अर्चाधिकार इन चार ग्रन्थों की रचना की। इनमें प्रथम तीन ग्रन्थों में प्रत्येक की 'ग्रन्थ' संख्या पाँच-पाँच हजार कही गई है। अन्तिम अर्चाधिकार की 'ग्रन्थ' संख्या चार हजार बताई गई है।

भृगु ने कश्यप की पुस्तकों की संख्या पाँच बताते हुए उनका विवरण अधोलिखित रूप में दिया है। इसके अनुसार कश्यप ने १. अर्चाधिकरण, २. वासाधिकरण, ३. खिल, ४. क्रियाधिकरण तथा ५. उत्तरकल्प की रचना की। इनमें प्रथम तीन ग्रन्थों की 'ग्रन्थ' संख्या दो-दो हजार कही गई है। अर्थात् तीनों में छः हजार 'ग्रन्थ' हैं। चतुर्थ पुस्तक 'क्रियाधिकरण' में दो हजार पाँच सौ 'ग्रन्थ' हैं। पाँचवीं पुस्तक उत्तरकल्प में चार हजार 'ग्रन्थ' होना कहा गया है।

ऊपर हमने वैखानसागम ग्रन्थों में उपलब्ध चार ग्रन्थ-सूचियों को उनके निर्माता तथा ग्रन्थनामनिर्देश पूर्वक दिये गये विवरण को देखा। अब इन चार सूचियों के आधार पर एक-एक ऋषि के द्वारा विरचित ग्रन्थों का विश्लेषण पूर्वक वैखानस आगम के उपलब्ध तथा अनुपलब्ध साहित्य सम्पदा के विषय में विचार करने का प्रयास करेंगे।

सर्वप्रथम मरीचि विरचित ग्रन्थों का विवेचन करते हुए हम देखते हैं कि मरीचि ने स्वयं स्वविरचित ग्रन्थों की दो सूचियाँ दी हैं। ये दोनों ग्रन्थ क्रमशः विमानार्चनकल्प तथा आनन्दसंहिता हैं। इन दोनों सूचियों में मरीचि ने स्वनिर्मित आठ ग्रन्थों का उल्लेख किया है। इन दोनों में सात ग्रन्थ समान दीखते हैं। केवल एक ग्रन्थ के विषय में समानता नहीं है। जैसे कि विमानार्चनकल्प ने 'ज्ञानसंहिता' का उल्लेख किया है, जबकि आनन्दसंहिता ने 'कल्पसंहिता' का निर्देश किया है। इस प्रकार दोनों सूचियों में मरीचि निर्मित ग्रन्थों के विषय में बहुत बड़ा अन्तर नहीं देखते।

जैसा कि हमने ऊपर देखा है, अत्रि ने अपने समूर्तार्चनाधिकरण की सूची में मरीचि का वैखानस आगम के ग्रन्थकार के रूप में निर्देश नहीं किया है। अत्रि ने यहाँ ग्रन्थकर्ता के रूप में अंगिरस् का नामोल्लेख किया है। यहाँ अंगिरस् के द्वारा विरचित ग्रन्थों की सूची में कुछ वे ही ग्रन्थ हैं, जो विमानार्चनकल्प तथा आनन्दसंहिता की सूचियों में मरीचि के द्वारा विरचित बताये गये हैं। जैसे— १. वीरसंहिता, २. जयसंहिता तथा ३. ज्ञानसंहिता। ये तीन ग्रन्थ मरीचि तथा अत्रि की सूचियों में समान रूप से उल्लिखित हैं। इनके अतिरिक्त मरीचि

की सूची में निर्दिष्ट आनन्दसंहिता ही कदाचित् अत्रि की सूची में 'अनन्तसंहिता' हो। प्रतिलिपिकारों की असावधानी से ऐसा होना अस्वाभाविक नहीं है। ऐसा भी कहा जा सकता है कि अत्रि के द्वारा निर्दिष्ट अंगिरा कदाचित् मरीचि का ही नामान्तर हो। ऐसी कल्पना इसलिये युक्तियुक्त कही जा सकती है कि अंगिरस् का कहीं भी वैखानस शास्त्रकर्ता के रूप में उल्लेख नहीं है। केवल अत्रि ने ही अंगिरस् का वैखानस शास्त्रकार के रूप में निर्देश किया है। जहाँ तक मरीचि के वैखानस शास्त्रकर्तृत्व का प्रश्न है, यह अनेक स्थलों में अनेक आचार्यों के द्वारा स्वीकृत है। इसलिये अत्रि के द्वारा निर्दिष्ट अंगिरस् मरीचि ही हैं, यह कहना अयुक्त नहीं होगा।

भृगु के यज्ञाधिकार में निर्दिष्ट सूची में मरीचि के द्वारा विरचित ग्यारह ग्रन्थों का उल्लेख किया गया है। इन ग्यारह ग्रन्थों में केवल 'विमानार्चनकल्प' ही मरीचि की सूची के समान है। अन्य दस ग्रन्थ मरीचि की सूची में निर्दिष्ट ग्रन्थों से भिन्न ही हैं। इन दस ग्रन्थों को मरीचि ने रचा, यह अन्यत्र कहीं भी नहीं कहा गया है।

इस प्रकार चारों सूचियों में निर्दिष्ट मरीचि के ग्रन्थों के विवेचन के पश्चात् मरीचि विरचित तेईस ग्रन्थों का संकेत मिलता है। परन्तु वर्तमान काल में केवल 'विमानार्चनकल्प' (सम्पादकद्वय- ब. र. च. भट्टाचार्य, सेतुमाधवाचार्य, चेन्नपुरी, मद्रास, सन् १९२६ देवनागरी लिपि) तथा 'आनन्दसंहिता' (ईगापालयम्- १९२४ तेलगु लिपि) ये दो ग्रन्थ ही हमारे समक्ष उपलब्ध हैं। विमानार्चनकल्प का अच्छा संस्करण भी प्रकाशित हुआ है। आनन्दसंहिता की एक मातृका मद्रास ओरियण्टल मैन्युस्क्रिप्ट लाइब्रेरी में उपलब्ध है। इस ग्रन्थ की एक दूसरी मातृका लाहौर विश्वविद्यालय (पाकिस्तान) में थी, ऐसा कैटलागस् कैटलागरम् के द्वारा ज्ञात होता है।

'विमानार्चनकल्प' १०१ पटलों में गद्यमय भाषा में लिखित वैखानस आगम का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। यह ग्रन्थ पूर्ण है। इस पुस्तक में इस आगम से सम्बद्ध प्रायः सभी विषय प्रतिपादित हैं। जिसमें ज्ञान (दर्शन), क्रिया (मूर्तिकला, वास्तुकला आदि से सम्बद्ध विषय), चर्या (पूजा, उत्सव, स्नपन आदि से सम्बद्ध विषय) तथा योग से सम्बद्ध विषयों की विस्तार से चर्चा की गई है। इस ग्रन्थ का संस्करण सामान्यतः ठीक है, फिर भी उपलब्ध मातृकाओं के आधार पर इसका समालोचनात्मक संस्करण प्रकाशित होना अपेक्षित है। 'आनन्दसंहिता' मरीचि की उपलब्ध दूसरी रचना २० अध्यायों तथा प्रायः ७८५२ श्लोकों में तेलगु लिपि में प्रकाशित हुई थी।

मरीचि विरचित एक ग्रन्थ 'आदिसंहिता' की मातृका उपलब्ध है। अभी तक उसका प्रकाशन नहीं हो सका है। इस संहिता में वैखानसागम सम्बद्ध विषयों की अपेक्षा कुछ पौराणिक विषय ही अधिक हैं। यह ग्रन्थ अत्यन्त संक्षिप्त, अर्थात् दस अध्यायों में विरचित हैं। लेखक ने १९६६-६७ ई. के आसपास इस मातृका को तिरुपति क्षेत्र में श्री आर. पार्थसारथि भट्टाचार्य के पास देखा था।

भृगु विरचित ग्रन्थों के विचार-प्रसंग में हम देखते हैं कि मरीचि ने अपनी दोनों सूचियों में, अर्थात् विमानार्चनकल्प तथा आनन्दसंहिता में क्रमशः भृगु विरचित तेरह तथा दस ग्रन्थों का निर्देश किया है। दोनों में निर्दिष्ट दस ग्रन्थ समान हैं। इस तरह मरीचि के अनुसार भृगु विरचित तेरह ग्रन्थ कहे जा सकते हैं।

अत्रि ने समूर्तार्चनाधिकरण में निर्दिष्ट अपनी सूची में भृगु के नाम-निर्देश के बिना ही उसके द्वारा विरचित आठ ग्रन्थों का नामोल्लेख किया है। यहाँ निर्दिष्ट भृगु के आठों ग्रन्थ विमानार्चनकल्प में उल्लिखित भृगु के ग्रन्थों के समान हैं। अत्रि की सूची में एक ग्रन्थ 'प्रतिग्रहाधिकार' नाम से उल्लिखित है। इसके विषय में ऐसा प्रतीत होता है कि विमानार्चन—कल्प में निर्दिष्ट 'प्रतिगृह्याधिकार' का ही लेखन अनवधानता के कारण अत्रि की सूची में 'प्रतिग्रहाधिकार' नामोल्लेख हो गया होगा।

भृगु ने स्वयं 'यज्ञाधिकार' में स्वविरचित ग्यारह ग्रन्थों का उल्लेख किया है। यहाँ निर्दिष्ट भृगु के सभी ग्रन्थ मरीचि के 'विमानार्चनकल्प' की सूची के समान हैं। मरीचि ने अपनी सूची में केवल भृगुप्रोक्त सर्वसंहितासारभूत 'उत्तरतन्त्र' का उल्लेख नहीं किया है। ऐसा प्रतीत होता है कि भृगु के अनुसार भी 'उत्तरतन्त्र' कोई अपूर्व स्वतन्त्र रचना नहीं है, अपितु इनके सभी ग्रन्थों का सारभूत एक संकलनात्मक ग्रन्थ है। यही कारण है कि अन्यत्र और कहीं भी उत्तरतन्त्र का उल्लेख प्राप्त नहीं होता।

इस तरह चारों सूचियों के विवेचन के पश्चात् हम देखते हैं कि भृगुविरचित सम्पूर्ण ग्रन्थों की संख्या चौदह होती है। इसके अन्तर्गत 'उत्तरतन्त्र' भी परिगणित है। इन भृगुविरचित ग्रन्थों में चार ग्रन्थ मुद्रित एवं प्रकाशित हैं। तीन मातृका रूप में उपलब्ध हैं। इन मातृकाओं में दो प्रायः पूर्ण तथा एक अपूर्ण हैं। इनमें बहुशः ग्रन्थपात दृष्टिगोचर होता है। इन ग्रन्थों के अलावा अन्य चार ग्रन्थों के कुछ-कुछ अंश अलग-अलग उपलब्ध हैं। जैसे— मुद्रित तथा प्रकाशित ग्रन्थ १. क्रियाधिकार तथा २. खिलाधिकार क्रमशः १९५३ तथा १९६३ ई. में देवनागरी लिपि में तिरुमलै-तिरुपति देवस्थानम्, तिरुपति (आंध्रप्रदेश) द्वारा प्रकाशित हैं। ३. 'प्रकीर्णाधिकार' शैलेन्द्रनाथ एण्ड सन्स, मद्रास, हिन्दू रत्नाकर और गोपालकृष्ण मुद्रणालय, मैलापुर, मद्रास से १९२९ ई. में प्रकाशित है। इसकी लिपि तेलगु है। ४. 'यज्ञाधिकार' का मुद्रण तथा प्रकाशन १९३१ ई. तेलुगु लिपि में डॉ. डी. रंगाचार्य द्वारा हिन्दू रत्नाकर प्रेस मद्रास से हुआ था।

भृगु के १. अर्चनाधिकार, २. वासाधिकार तथा ३. निरुक्ताधिकार की मातृकाएं स्वर्गीय श्री आर. पार्थसारथी भट्टाचार्य के पास तिरुमलै (तिरुपति) में उपलब्ध थीं। १. मानाधिकार, २. चित्राधिकार, ३. वर्णाधिकार तथा ४. पुरातन्त्र की मातृकाएं आंशिक रूप में यत्र तत्र उपलब्ध हैं। इस तरह पूर्ण तथा अंशतः उपलब्ध भृगु के कुल ग्रन्थों की संख्या ग्यारह हुई। अवशिष्ट तीन ग्रन्थ अब तक अनुपलब्ध हैं। भृगु के उपलब्ध ग्रन्थ प्रायः

पद्यात्मक हैं। वर्णाधिकार का कुछ अंश गद्यरूप में उपलब्ध है। विषय विवेचन की दृष्टि से सामान्यतः इन ग्रन्थों में भी विमानार्चनकल्प के समान ही विषय प्रतिपादित हैं।

अत्रि विरचित ग्रन्थों के विषय में विचार करने पर हम पाते हैं कि मरीचि ने अपनी दोनों सूचियों, अर्थात् विमानार्चनकल्प तथा आनन्दसंहिता में अत्रि के चार ग्रन्थों का निर्देश किया है। दोनों सूचियों में निर्दिष्ट ग्रन्थ सामान्यतः समान हैं। क्रम में पूर्वापरभाव तथा सामान्य रूप से नामभेद अवश्य दृष्टिगोचर होता है। जैसे— आनन्दसंहिता में निर्दिष्ट 'महातन्त्रविमानार्चनकल्प' आत्रेय तन्त्र के नाम से उल्लिखित हैं। अत्रि की स्वयं की सूची में समूर्तार्चनाधिकरण में स्वविरचित चार ग्रन्थों का उल्लेख है। इन चार ग्रन्थों में दो ग्रन्थ मरीचि की सूची के समान हैं। दो अन्य ग्रन्थ मरीचि के ग्रन्थों की अपेक्षा भिन्न हैं। अत्रि के ग्रन्थों की सबसे विस्तृत सूची भृगु के यज्ञाधिकार में देखने को मिलती है। इस सूची के अनुसार अत्रि विरचित छः ग्रन्थ थे। इन छः ग्रन्थों में से केवल उत्तरतन्त्राख्य समूर्तार्चनाधिकरण ही पूर्व निर्दिष्ट सूचियों में दृष्टिगोचर होता है। अन्य पाँचों ग्रन्थ पूर्वोक्त सूची में निर्दिष्ट ग्रन्थों की अपेक्षा भिन्न हैं। इस प्रकार अनुशीलन करने पर अत्रि के कुल ग्यारह ग्रन्थों का उल्लेख हमें प्राप्त होता है। परन्तु वर्तमान में हमारे समक्ष अत्रि का केवल एक ग्रन्थ 'समूर्तार्चनाधिकरण' (तिरुमलै-तिरुपति देवस्थानम्, तिरुपति द्वारा १९४३ ई. में देवनागरी लिपि में मुद्रित तथा प्रकाशित) उपलब्ध है। अत्रि के निरुक्ताधिकरण का कुछ अंश उपलब्ध है। इनके अलावा अत्रि के अवशिष्ट अन्य नौ ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हैं।

कश्यप विरचित ग्रन्थों के विचार-प्रसंग में हम देखते हैं कि मरीचि ने अपने विमानार्चनकल्प की सूची में कश्यप विरचित तीन ग्रन्थों का उल्लेख किया है। इसी तरह मरीचि ने अपनी दूसरी रचना आनन्दसंहिता में भी कश्यप द्वारा विरचित तीन ग्रन्थों का नामोल्लेखपूर्वक निर्देश किया है। मरीचि की इन दोनों सूचियों में संख्या की दृष्टि से कश्यप-ग्रन्थों की समानता होते हुए भी नाम की दृष्टि से साम्य नहीं है। जैसे कि विमानार्चनकल्प की सूची में 'तर्ककाण्ड' का उल्लेख है, जबकि आनन्दसंहिता की सूची में तर्ककाण्ड के बजाय कर्मकाण्ड का निर्देश देखते हैं। इस प्रकार विचार करने पर हम देखते हैं कि मरीचि के अनुसार कश्यप के द्वारा चार ग्रन्थों की रचना की गई थी। भृगु ने अपने ग्रन्थ यज्ञाधिकार की सूची में कश्यप विरचित पांच ग्रन्थों का उल्लेख किया है। भृगु की सूची में कश्यप विरचित सारे ग्रन्थ पूर्वोक्त सूचियों से भिन्न हैं। अत्रि की समूर्तार्चनाधिकरण की सूची में कश्यप विरचित पाँच ग्रन्थों का उल्लेख किया है। भृगु की सूची में कश्यप विरचित सारे ग्रन्थ पूर्वोक्त सूचियों से भिन्न हैं। अत्रि की समूर्तार्चनाधिकरण की सूची के अनुसार कश्यप के द्वारा पांच ग्रन्थ रचे गये थे। इन पांच ग्रन्थों में तीन पूर्व सूचियों में भी निर्दिष्ट हैं। दो ग्रन्थ पूर्व ग्रन्थों की अपेक्षा भिन्न हैं। सब मिलाकर कश्यप के ग्रन्थों की संख्या ग्यारह होती है। इन ग्यारह ग्रन्थों में केवल एक पुस्तक 'ज्ञानकाण्ड' ही मुद्रित तथा प्रकाशित है (सं. आर. पार्थसारथी भट्टाचार्य, प्रकाशक-तिरुमला तिरुपति देवस्थानम्,

तिरुपति-१६६०)। इस पुस्तक का एक अत्यन्त ही उच्चकोटि का समालोचनात्मक संस्करण अंग्रेजी अनुवाद के साथ नीदरलैंड के निवासी भारतीय विद्या के विद्वान् श्री टी. गान्द्रियान ने ३४१ पृष्ठों में 'कश्यपाज् बुक आफ विज्डम" के नाम से १६६५ ई. में हालैण्ड से प्रकाशित कराया था। यह संस्करण वस्तुतः एक आदर्श संस्करण कहा जा सकता है। इसके अनुरूप वैखानस आगम के अन्य ग्रन्थों के संस्करणों की आवश्यकता है। यह ग्रन्थ गद्यमय एक सौ साठ अध्यायों में लिखा गया है। इसमें वैखानस आगम के अधिकांश विषय अत्यन्त संक्षेप में लिखे गये हैं। कश्यप के अन्य अवशिष्ट ग्रन्थ अनुपलब्ध हैं।

पहले कहा गया है कि वैखानस आगम के कुछ ग्रन्थों के केवल कुछ अंश ही उपलब्ध है। ये अंश 'भृगुसंहिता' नामक मातृका (१. मद्रास गवर्नमेंट ओरियंटल मैन्युस्क्रिप्ट, लाइब्रेरी, मद्रास, सं. आर. १३१४ तथा २. श्री वेंकटेश्वर ओरियंटल इंस्टीट्यूट, तिरुपति, मातृका सं. ७१६६ । तथा ॥) में उपलब्ध हैं। इस ग्रन्थ को देखने से ऐसा प्रतीत होता है कि यह ग्रन्थ भृगु विरचित ग्रन्थों के विषयों का एक संकलन है। इसके आलोचन से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि इस संकलनात्मक भृगुसंहिता में उपलब्ध भृगु के ग्रन्थों के अलावा कुछ अधिक विषय भी उपलब्ध हैं। जैसे कि भृगु के उपलंब्ध 'निरुक्ताधिकार' की मातृका में मात्र छत्तीस अध्याय उपलब्ध हैं, परन्तु भृगु की इस संकलनात्मक मातृका रूप 'भृगुसंहिता' में 'कृतिकादीपोत्सवविधिः' विषय उनतीस श्लोकों में वर्णित है। इसके अन्त में लिखा है— "इति निरुक्ताधिकारे मासोत्सवविधौ कृत्तिकामासोत्सवविधिर्नाम अष्टचत्वारिंशोऽध्यायः" (म. ग. ओ. म. लाईब्रेरी मद्रास, आर. १३१४, पृ. १०७)। इस प्रमाण से यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि उपलब्ध निरुक्ताधिकार अपूर्ण है। इसी तरह वर्णाधिकारस्थ कुछ अंश (बारह पंक्तियां) भी इस 'भृगुसंहिता' में उपलब्ध हैं। यहाँ अन्त में लिखा है— "इति श्रीमद्वैखानसे वैदिके भार्गवसंहितायां वर्णाधिकारे चलनप्रतिष्ठाविधिर्नाम अष्टाविंशोऽध्यायः" (पूर्वोक्त मातृका, पृ. सं. १२-१३)। इस संग्रहात्मक ग्रन्थ में 'पुरातन्त्र' के तैंतालीस श्लोक उपलब्ध हैं। अन्त में निर्देश है— "इति श्रीवैखानसे भृगुप्रोक्तायां संहितायां पुरातन्त्रे दीपदण्डप्रतिष्ठाविधिर्नाम षट्पञ्चाशदध्यायः" (पूर्वोक्त मातृका, पृ. सं. १६-२०)। इस संहिता के सत्रहवें अध्याय का भी कुछ अंश इस संग्रह में संगृहीत है। इस संकलनात्मक 'भृगुसंहिता' में 'मानाधिकार' का एक अंश उद्धृत करते हुए पुष्पिका में लिखा है— "इति वैखानसे उत्तरतन्त्रे भृगुप्रोक्तायां मानाधिकारे प्रतिष्ठाद्रव्यप्रमाणविधिर्नाम षण्णवत्यध्यायः"। यह अध्याय एक सौ अठाइस श्लोकों का है। (द्रष्टव्य—श्री वें. ओ. रि. इंस्टीट्यूट तिरुपति, मा. सं. ४५३७)। भृगु के चित्राधिकार का भी एक अंश इस संग्रहात्मक ग्रन्थ में उपलब्ध है। (श्री वे. ओ. रि. इंस्टीट्यूट, तिरुपति मा. सं. १७६६ )। भृगु के सर्वसंहितासारभूत 'उत्तरतन्त्र' का भी कुछ अंश इस संग्रह में प्राप्त है (पूर्वोक्त मातृका, पृ. सं. ५०४-५१०)। इस मातृका में 'निद्राबिम्बलक्षण', 'हनुमत्प्रतिष्ठा' इत्यादि विषय भी उल्लिखित हैं। इस संग्रह में अन्य भी कुछ विषय संगृहीत हैं, पर ये विषय कहाँ से लिये गये हैं, इसका स्पष्ट निर्देश नहीं है।

इस प्रकार पूर्व निर्दिष्ट चार सूचियों में उल्लिखित वैखानसागम संहिताओं की समीक्षा के बाद हम देखते हैं कि वैखानस आगम के कुल साठ ग्रन्थों की रचना का उल्लेख मिलता है। इनमें पूर्ण या अपूर्ण रूप में उपलब्ध ग्रन्थों की संख्या सत्रह है। इन सत्रह ग्रन्थों में आठ मुद्रित तथा दो अमुद्रित ग्रन्थ प्रायः पूर्ण हैं। अवशिष्ट सात अमुद्रित ग्रन्थों के केवल कुछ अंश उपलब्ध हैं। अन्य सभी वैखानसागम ग्रन्थ अनुपलब्ध हैं। उनके अन्वेषण की आवश्यकता है। उपलब्ध ग्रन्थों के समालोचनात्मक संस्करण के साथ-साथ इस शास्त्र से सम्बद्ध विषयों का गवेषणात्मक, तुलनात्मक तथा आलोचनात्मक अनुशीलन नितान्त अपेक्षित है।

## टीका, व्याख्यान एवं पद्धति ग्रन्थ

वैखानस वैष्णव सम्प्रदाय से सम्बद्ध साहित्य की चर्चा के प्रसंग में उपर्युक्त मरीचि आदि चार ऋषियों के द्वारा विरचित ग्रन्थों के अतिरिक्त इस सम्प्रदाय से सम्बद्ध कुछ अन्य ग्रन्थों की चर्चा भी अनिवार्य है। इनकी चर्चा के बिना इस प्रकरण को पूर्ण नहीं कहा जा सकता। इसके अन्तर्गत वैखानस वैष्णव सम्प्रदाय के मन्दिरों में सम्पादित होने वाले विविध अर्चना आदि अनुष्ठानों को सुविधापूर्वक सम्पन्न करने के लिए तत्तत् पद्धतियों की चर्चा के साथ सम्प्रदाय से सम्बद्ध कुछ पुस्तकों की टीका तथा व्याख्यात्मक उपलब्ध रचनाओं की चर्चा भी अपेक्षित है। आगे इसी तरह की वैखानस वैष्णव सम्प्रदाय से सम्बद्ध रचनाओं की चर्चा का प्रयास होगा।

हमने पहले देखा है कि आगमिक प्रक्रिया सामान्यतः श्रौत प्रक्रिया के अनुकरण की तरह प्रवृत्त तथा व्यवहार में विद्यमान है। श्रौत प्रक्रिया में श्रौत यागों का विधान श्रौतसूत्रों के द्वारा प्रवर्तित होता है। सनातन धर्मानुयायी गृहस्थों के सारे संस्कार, गर्भाधान से और्ध्वदेहिक कर्म तक गृह्यसूत्रों के द्वारा नियन्त्रित तथा प्रवर्तित होते हैं। परन्तु व्यवहार में गृह्यसूत्रों के आधार पर विरचित विविध पद्धतियों के अनुसार उपनयन, विवाहादि संस्कार सम्पादित कराये जाते हैं। जैसा कि पूर्व में कहा गया है, वैखानस सम्प्रदाय से सम्बद्ध लोगों के विविध संस्कारों तथा गृहार्चा या आलयार्चा का मार्गनिर्देश 'वैखानस गृह्यसूत्र' में किया गया है। तन्मूलक वैखानसागम ग्रन्थों में वैखानसों के आचार-विचार तथा व्यवहार का निरूपण किया गया है। अतः यह स्वाभाविक है कि वैखानस-सम्प्रदायस्थ वैष्णवों के द्वारा सम्पादित होने वाले गृहार्चा तथा आलयार्चा के लिये भी इन वैखानसागम ग्रन्थों पर आधारित विविध पद्धति-ग्रन्थों की रचना हुई है। ये पद्धतियां भी इस आगम साहित्य की अंग हैं। इन पद्धतियों की संख्या निश्चित रूप से अधिक हो सकती है, परन्तु ऐसी रचनायें सार्वजनिक रूप से प्रकाश में न होकर वैखानस सम्प्रदाय सम्बद्ध आलयों के पास अभी भी सुरक्षित हो सकती हैं। यही कारण है कि वैखानसागमाधृत बहुसंख्यक पद्धतियां हमें उपलब्ध नहीं हैं। फिर भी जो उपलब्ध हैं, उनका निर्देश निम्नलिखित रूप में किया जा रहा है।

पद्धतियों के रचयिताओं में श्रीनृसिंह वाजपेययाजी का नाम प्रमुख कहा जा सकता है। इनकी रचनाओं का विवरण इस प्रकार है—

१. **प्रतिष्ठाविधिदर्पण**-इसके प्रथम भाग में श्रीनृसिंह वाजपेययाजी ने आलयार्चा विषयों का विस्तार से स्पष्ट वर्णन किया है। इसका प्रकाशन १९४८ ई. में मद्रास से तेलुगु लिपि में हुआ था। इस पुस्तक का सम्पादन स्वर्गीय श्री आर. पार्थसारथी भट्टाचार्य ने किया था। इस पुस्तक में मुख्य रूप से आलयनिर्माण, आलयभेद, आलय की प्रतिष्ठा, प्रतिमाप्रतिष्ठा, दैनन्दिन अर्चनाविधि, नित्यार्चन के लिये अपेक्षित विविध उपादान द्रव्य, पूजा तथा प्रतिष्ठा आदि के अवसर में प्रयुक्त होने वाले वैदिक मन्त्रों के प्रयोग की प्रक्रिया का विस्तार से स्पष्ट वर्णन किया गया है। इस ग्रन्थ में आगे उत्सवादि विविध नैमित्तिक अर्चन तथा आराधन की प्रक्रिया के साथ-साथ तत्तत् अवसरों पर अपेक्षित विविध प्रायश्चित्त विधियों की प्रक्रिया वर्णित है।

२. **भगवदर्चा-प्रकरण**-इसकी रचना भी श्रीनृसिंह वाजपेययाजी ने की है। इस ग्रन्थ में भगवान् के नित्यार्चन मात्र से सम्बद्ध विषयों का विस्तार से वर्णन किया गया है।

३. **ब्रह्मोत्सवानुक्रमणिका**-इस पद्धति रूप ग्रन्थ का प्रणयन श्री वाजपेययाजी ने ही किया था। इस ग्रन्थ में याजी ने आलयस्थ देवता के ब्रह्मोत्सव की प्रक्रिया का विधिवत् सांगोपांग वर्णन किया है। इसमें अंकुरार्पण आदि उत्सवांग अच्छी तरह वर्णित हैं। कहा जाता है कि श्री याजी ने इसी प्रकार संप्रोक्षण तथा प्रायश्चित्त से सम्बद्ध पद्धतियों की भी रचना की थी।

४. **अर्चनानवनीत**-श्री केशवाचार्य ने वैखानसागम ग्रन्थों के आधार पर भगवदर्चन में सहायक पद्धति ग्रन्थ 'अर्चनानवनीत' की रचना की थी। इस पद्धति ग्रन्थ में भगवदाराधन के हर पक्ष से सम्बद्ध विषयों का स्पष्ट तथा विस्तृत वर्णन किया गया है। इस ग्रन्थ में भी अर्चनादि क्रम में प्रयुक्त होने वाले वैदिक मन्त्रों तथा सम्प्रदाय सम्बद्ध मन्त्रों के वर्णन के साथ-साथ अर्चना के लिए उपयोगी उपादान द्रव्यों का विवरण भी दिया गया है।

५. **प्रयोगवृत्ति**-श्री सुन्दरराज ने वैखानससूत्र को आधार मानकर 'प्रयोगवृत्ति' नामक प्रयोगात्मक ग्रन्थ की रचना की। इस ग्रन्थ में व्यावहारिक प्रयोगों को लिखने का प्रयास हुआ है।

इन उपर्युक्त पद्धति रूप ग्रन्थों के अलावा वैखानस सम्प्रदाय से सम्बद्ध व्याख्यात्मक ग्रन्थ भी उपलब्ध हैं।

हमने पूर्व के पृष्ठों में श्री निवास मखी का उल्लेख देखा है। श्री निवास मखी वैखानस सम्प्रदाय के विद्वान् चिन्तक तथा विचारक रचनाकार थे। इन्होंने इस सम्प्रदाय से सम्बद्ध अनेक ग्रन्थों का प्रणयन किया। इनके अधिकतर ग्रन्थ व्याख्यारूप में उपलब्ध हैं। श्री मखी

अत्यन्त प्रसिद्ध वैखानस वैष्णव क्षेत्र तिरुमला के प्रसिद्ध वेंकटेश्वर भगवान् के मन्दिर के समाहित अर्चक थे। इनकी रचनायें हैं—

६. **वैखानसगृह्यसूत्र तात्पर्यचिन्तामणि-व्याख्या**-श्रीनिवास मखी ने वैखानस-गृह्यसूत्र पर व्याख्यात्मक ग्रन्थ 'तात्पर्यचिन्तामणि' की रचना की। इस ग्रन्थ में वैखानस सम्प्रदाय से सम्बद्ध लोगों के आचार-विचार तथा संस्कारों से सम्बद्ध विषयों को बड़ी स्पष्टता से लिखा गया है। इस पुस्तक का सम्पादन श्री आर. पार्थसारथी भट्टाचार्य ने किया था और १९६७ ई. में तिरुमला-तिरुपति देवस्थानम्, तिरुपति से इसका प्रकाशन हुआ था। यह पुस्तक दो भागों में प्रकाशित है। इस प्रसंग में यह द्रष्टव्य है कि वैखानससूत्र को आधार मानकर अनेक टीकाएं लिखी गई हैं। इनमें श्रीसंजीव याजी, श्रीवरदराज सूरी, श्रीभास्कर भट्ट तथा श्रीकोदण्डराम याजी की टीकाओं की सूचना है। इनका प्रकाशित रूप हमारे समक्ष आना है। जहाँ तक इन रचनाओं तथा रचनाकारों के काल का प्रश्न है, इस दिशा में अभी भी प्रकाश की अपेक्षा है। इस विषय में हम अभी अन्धकार में ही हैं।

७. **वैखानसमहिमामजरी**-यह ग्रन्थ वैखानस कल्पसूत्र की व्याख्या है। इसकी रचना श्रीनिवास मखी ने की थी। इस ग्रन्थ में प्रधान रूप से वैखानस कल्पसूत्र की महिमा तथा महत्त्व का वर्णन किया गया है। श्रीनिवास मखी की रचनाएं हिन्दू रत्नाकर प्रेस, मद्रास से तेलुगु लिपि में १९१३ ई. से पूर्व प्रकाशित हुई थी।

८. **आनन्दसंहिताटीका**-हमने पहले मरीचि के द्वारा विरचित आनन्दसंहिता का उल्लेख देखा है। श्री भट्टार पार्थसारथी आचार्य ने उक्त आनन्दसंहिता पर टीका लिखी थी। मूल ग्रन्थ के साथ इस टीका का प्रकाशन १९२४ ई. में ईगापलेम (आंध्र प्रदेश) से हुआ था।

९. **बादरायणसूत्रवृत्ति**-श्री केशवाचार्य ने बादरायण के ब्रह्मसूत्र की वृत्ति लिखी थी। यह वृत्ति ब्रह्मसूत्र के वैखानस सम्प्रदाय सम्मत लक्ष्मीविशिष्टाद्वैतभाष्य के सिद्धान्त के अनुरूप लिखी गई थी।

१०. **कश्यपाज् बुक आफ विज्डम**-इस पुस्तक के लेखक नीदरलैंड के श्री टी. गान्द्रियान हैं। सामान्य रूप से यह पुस्तक कश्यप के द्वारा विरचित 'ज्ञानकाण्ड' का अंग्रेजी अनुवाद है। परन्तु यह अनुवाद सर्वथा असामान्य तथा अन्य अनुवादों से भिन्न है। अनुवादक ने सभी विशेष स्थलों पर विषय से सम्बद्ध विविध ग्रन्थों के उद्धरणों को उपस्थापित कर ग्रन्थ की विशिष्ट व्याख्या कर दी है। वस्तुतः श्री गान्द्रियान का यह व्याख्यात्मक अनुवाद एक श्लाघ्य, अतः सब तरह से अनुकरणीय सारस्वत अनुष्ठान है।

यहाँ संक्षेप में वैखानस आगम से सम्बद्ध साहित्यिकी सम्पदा की चर्चा की गई। परन्तु इस आगम से सम्बद्ध पद्धतिपरक ग्रन्थों की संख्या अधिक हो सकती है। यह पद्धत्यात्मक साहित्य मुख्य रूप से वैखानस सम्प्रदाय के अर्चकों के निजी संग्रहों में यत्र तत्र देवालयों में उपलब्ध हो सकता है। ये ग्रन्थ उनके व्यावहारिक उपयोग में सहायक होते हैं। अतः आवश्यकता इस बात की है कि योजनाबद्ध रूप से वैखानस वैष्णवों से सम्पर्क स्थापित किया जाय तथा इस साहित्य के संकलन तथा प्रकाशन का प्रयत्न किया जाय।

## वैखानसागम संमत दर्शन

वैखानस वैष्णव सम्प्रदाय मुख्यरूप से क्रियाप्रधान धार्मिक परम्परा से सम्बद्ध रहा है। इस सम्प्रदाय का अपना अत्यन्त पृथक् स्वतन्त्र विस्तृत एवं विशिष्ट दार्शनिक दृष्टिकोण एकत्र हमें उपलब्ध नहीं होता। फिर भी उस आगम के विवेचन से इसके कुछ दार्शनिक विचार हमारे समक्ष अवश्य आते हैं। इस दृष्टि से विचार करने पर हम देखते हैं कि इस सम्प्रदाय का सम्बन्ध धर्म तथा दर्शन दोनों से रहा है। यह विषय स्मृतिकारों को भी अनुमत था। मनुस्मृति के यशस्वी टीकाकार कुल्लूक भट्ट ने वैखानसों के धर्म तथा दर्शन दोनों की चर्चा की है। उन्होंने कहा है— "वैखानसो वानप्रस्थो तद्धर्मप्रतिपादकशास्त्रदर्शने स्थितः" (मनुस्मृति ६.२१)।

श्रीनिवास मखी ने शारीरकसूत्र के वेदान्तिक प्रस्थान की व्याख्या में वैदिक तत्त्वों के साथ वैखानस की सम्बद्धता तथा मूर्तिपूजा की मान्यता रूप वैखानस दर्शन का निर्देश किया है। मखी के द्वारा विरचित लक्ष्मीविशिष्टाद्वैतभाष्य तथा कुछ अन्य वैखानसागम ग्रन्थों के आधार पर वैखानस आगम दर्शन के विषय में विचार किया गया है। विमानार्चनकल्प के अन्त में इस विषय को कुछ विस्तार से देखा जा सकता है। इसके अतिरिक्त कुछ अन्य वैखानसागम ग्रन्थों में भी इस सम्प्रदाय से सम्बद्ध दार्शनिक एवं तात्त्विक विषयों पर प्रसंगानुसार यत्र-तत्र विचार किया गया है। इन सबके परिप्रेक्ष में वैखानस आगमस्थ तात्त्विक, अर्थात् दार्शनिक विषयों के विवेचन का यहाँ प्रयास होगा।

**परब्रह्म नारायण (विष्णु वासुदेव)**–मरीचि के विमानार्चनकल्प के पचासीवें पटल के प्रारंभ में वर्णित विषय को देखने से पष्ट होता है कि भगवान् विखनस् ने चरित, (चर्या) क्रिया, ज्ञान तथा योगयुक्त पूजा-मार्गों में क्रिया तथा चरित (चर्या) को विस्तार से प्रतिपादित किया था। अन्य दो ज्ञान तथा योग का वर्णन संक्षेप से किया था। तदनुरूप मरीचि ने भी ज्ञान तथा योग का जो वस्तुतः दर्शनप्रधान विषय हैं, वर्णन संक्षेप से ही किया है। ऋषियों ने उस भगवत्तत्त्व ज्ञानयोग को मरीचि से सुनने की इच्छा की और मरीचि से उसे प्रतिपादित करने को कहा। मरीचि ने "तत्त्वोपदेशविधिं वक्ष्ये" यह कहते हुए वैखानस आगम शास्त्र के दार्शनिक विषयों का उपदेश किया है। मरीचि ने कहा है- "तस्य भावस्तत्त्वम्"। यहाँ तस्य से तात्पर्य परब्रह्म से है। वह परब्रह्म नारायण है। श्रुति कहती

है— "तत्त्वं नारायणः परः"। उस नारायण को जानना ही ज्ञान है। उसको जानने वाला ब्रह्मविद् कहलाता है। इसलिये परमात्मा ज्ञातव्य है। जीवात्मा ज्ञाता है। श्रुतियां ज्ञानमय हैं। ऐसा ब्रह्मविदों का मानना है। इस प्रकरण में हम नारायण ब्रह्म के स्वरूप, सृष्टि-क्रम, जीव तथा मोक्ष आदि कुछ प्रधान दार्शनिक विषयों का वैखानस अनुमत स्वरूप देखने का प्रयास करेंगे।

वैखानस आगम में विष्णु वासुदेव को ही परम तत्त्व (ब्रह्म) स्वरूप में अंगीकार किया गया है। विमानार्चनकल्प ने परमात्मा विष्णु को सर्वाधार, सनातन, अप्रमेय, अचिन्त्य, निर्गुण तथा निष्कल कहा है। वह परमात्मा तिल में तेल, पुष्प में गन्ध, फल में रस तथा काष्ठ में अग्नि की तरह सर्वव्यापक कहा गया है। विमानार्चनकल्प ने ही एक दूसरे स्थल पर परमात्मतत्त्व को सकल, शाश्वत तथा अशरीरी होते हुए भी सर्वभूतस्थित, अतिसूक्ष्म, अनिर्देश्य, अतिमात्र, अतीन्द्रिय, अव्यय, प्रकृतिमूल, अनादिनिधन, अखिल जगत् सृष्टिस्थितिलयकारण, अप्रमेय तथा सत्तामात्र कहा है।

**समूर्त एवं अमूर्त परम तत्त्व**-इस आगम ने ब्रह्म के मूर्त तथा अमूर्त ये दो तत्त्व कहे हैं। सभी भूतों में क्षर तथा अक्षर ये दो तत्त्व अवस्थित हैं। अक्षर तत्त्व ब्रह्मस्वरूप तथा क्षरतत्त्व सम्पूर्ण जगत् है। भगवदाराधन-प्रसंग में इन दोनों तत्त्वों का वर्णन दृष्टिगोचर होता है। विमानार्चनकल्प तथा खिलाधिकार का कहना है कि जिस तरह सर्वत्र अवस्थित वह्नि अरणि में मन्थन के बाद ही प्रकट होती है, उसी तरह जगत् में सर्वत्र व्याप्त विष्णु (परमात्मा) ध्यानरूप मन्थन से कुम्भ अथवा भक्तों के हृदय में सन्निहित होता है। खिलाधिकार के अनुसार परमात्मा निःसंग, चित्स्वभाव, अयोनिज, निरौपम्य, निगूढ़ात्मा, काष्ठ में अग्नि की तरह वर्तमान, एक, व्यापी, सुविशुद्ध, निर्गुण, प्रकृति से परे, जन्म तथा वृद्धि आदि से रहित, आत्मस्वरूप, सर्वग तथा अव्यय स्वरूप है। ये सभी रूप परमात्मा के अमूर्त रूप हैं। क्रियाधिकारस्थ वर्णन के अनुसार हृदयस्थपद्मकोशप्रतीकाश विश्वायतन में अग्नि- शिखा के मध्य ध्यान के द्वारा परमात्मा के सूक्ष्म अव्यय रूप को देखा जा सकता है। वह परमात्मा निवात दीर्घार्चि की तरह, आकाश में विद्युल्लेखा की तरह विराजमान है। वही ईश्वर आत्मज्योति अक्षर तथा पुरुष नाम से अभिहित है। यह शुद्धात्मक ब्रह्म अक्षर कहा गया है। यही विष्णु निर्मल, निर्गुण, नित्य, अक्षर, सर्वकारणभूत, निष्कल, सकल तथा तेजोभासुरभासित कहा गया है।

आनन्दसंहिता ने हरि, अर्थात् नारायण को देवताओं का परमदेव, पति, परमेश्वर, विश्वात्मेश्वर, शाश्वत शिव, अच्युत, परब्रह्म परमात्मा तथा पर अव्यय बताया है। वह एक ही पुरुष ब्रह्मा, शिव, इन्द्र, अक्षर तथा परम स्वराट् कहा गया है। यह परमात्म तत्त्व अणु से भी अणु तथा महत् से भी महान् है और गुहा में अवस्थित है। वह तत्त्व हरि, देव, जगत्स्रष्टा, अखिलपाता, सर्वहर्ता, त्रिगुणाश्रय, नित्यनिर्गुण, अतीन्द्रिय है। यह विष्णु वेदमूर्ति, लोकमूर्ति, तथा भूतमूर्ति के रूप में त्रयीमय तथा तेजोमूर्ति, पुण्यमूर्ति, यजुर्मूर्ति, चिन्मय,

आनन्दमूर्ति, सन्मूर्ति, अमूर्तिमान्, विश्वचक्षु, विश्वमुख, विश्वात्मा, विश्ववेत्ता, विश्वगर्भ, अजर, अमर, विश्वेन्द्रियगुणाभास एवं विश्वेन्द्रियविवर्जित कहा गया है। उस परमात्मतत्त्व में सब है, उसी से सब निर्गत है, अतः वह सर्वमय तथा सर्वग है। यही परमात्मतत्त्व परं धाम, परं ज्योति, गुणातीत, गुहाशय, ज्ञानज्ञेयज्ञातृहीन, विज्ञानबहुल, अक्षर, जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्त्यादि में, तुरीयावस्था में अवस्थित, अन्तःप्रज्ञ, बहिःप्रज्ञ तथा प्रज्ञाप्रज्ञ के रूप में निर्दिष्ट है। वैखानस भासरूप ब्रह्म हृदयाकाश गोचर हृदयपद्माग्निशिखामध्य ज्वलनयुक्त कनकप्रभा के समान निवात परिसर में दीपार्चि की तरह तथा आकाश में विद्युल्लेखा की तरह ज्ञानज्ञेय सुसंवेद्य कहा गया है। वह परमात्मतत्त्व सत्य, एकाक्षर, सदसदुपकारक आकारमय, नित्य-अनन्त परम निष्कल रूप में वर्णित है। यह अनन्तानन्द चैतन्य तेजःस्वरूप अरूप की तरह रहता है। ब्रह्म क्षीर में घी, अरणि में अग्नि की तरह जगत् में रहता है। ज्ञानदीप प्रकाशक सबका आधारभूत ब्रह्म पुराण पुरुषोत्तम नाम से अभिहित है। यह विष्णु सर्वेश्वर श्रीमान् सभी कारणों का कारणभूत कहा गया है।

प्रायः सभी वैखानस आगम ग्रन्थों में वैष्णवों के परम आराध्य परमतत्त्व स्वरूप नारायण विष्णु उपर्युक्त नामस्वरूपादि से उसी रूप में वर्णित हैं। संक्षेप में उपर्युक्त विष्णुतत्त्व के ऊपर विचार तथा विश्लेषण के पश्चात् हम इस तथ्यपूर्ण निर्णय पर पहुँचते हैं कि वैखानस आगम का वासुदेवाख्य परमतत्त्व विष्णु औपनिषदिक ब्रह्मतत्त्व के समान प्रतीत होता है। कठोपनिषद् वर्णित ब्रह्मतत्व के साथ इसकी तुलना की जा सकती है। इस आगम के कुछ ग्रन्थों में वर्णित परमतत्त्व पुरुषसूक्त आदि वैदिक सूक्तों में निर्दिष्ट परमतत्त्व के समान दिखता है। जैसे— "विश्वतश्चक्षुः, विश्वतोमुखम्" आदि।

विमानार्चनकल्प ने मूर्त तथा अमूर्त रूप में परमतत्त्व को दो तरह का बताते हुए इसी आधार पर भगवदाराधन को भी दो तरह का बताया है। यागकर्म में अग्नि में हवन रूप आराधन, अर्थात् अर्चन को अमूर्ताराधन तथा मन्दिर आदि में प्रतिमा में सम्पादित किये जाने वाले आराधन या अर्चन को समूर्तार्चन कहा गया है। हमने अब तक परमतत्त्व, अर्थात् परमात्मा के जिन रूपों का वर्णन देखा है, वे अमूर्त परमात्मतत्त्व के रूप में स्वीकृत किये जाने चाहिये। वैखानस-आगम ग्रन्थों में अनेक स्थलों पर वासुदेवात्मक परमतत्त्व को समूर्त रूप में भी स्वीकारा गया है। आगे की पंक्तियों में उसी मूर्त तत्त्व के विषय में विचार किया जायगा।

खिलाधिकार के सत्रहवें अध्याय में भगवत्प्रतिष्ठा विषय का प्रतिपादन करते हुए विमानार्चनकल्प की तरह अमूर्त तथा समूर्त दो तरह के परमतत्त्व का निर्देश किया गया है। यहाँ कहा गया है कि जिस तरह एक विशुद्ध स्फटिक मणि सोपाधिक उपरागवश विविध रूप में दृष्टिगोचर होता है, उसी तरह से सनातन एकमात्र विष्णु ही प्रादुर्भाव (मत्स्य, कूर्म) आदि विविध रूपों को धारण कर अनेक रूपों में प्रकट होते हैं। जिस तरह अग्नि इन्धन से प्रज्वलित होकर विशाल रूप में प्रकाशित होकर सबके समक्ष प्रकट होता है, उसी तरह

सर्वग विष्णु ध्यानरूप इन्धन के द्वारा आकाश या अन्य रूपों को स्वीकार करता है, अर्थात् निर्गुण विष्णु ही कुछ लोगों के मत में सगुण के रूप में कल्पित होता है। विमानार्चनकल्प भी ध्येयत्व संकल्प निर्देश पूर्वक परमात्मतत्त्व के सगुण रूप को प्रतिपादित करता है। कहा गया है कि जिस तरह भेदरहित एक ही वायु वेणु-रन्ध्र के भेद के कारण षड्ज आदि स्वरों के रूप में अनेक तरह का हो जाता है, उसी तरह एक ही व्यापी ब्रह्म अनेकविध देवताओं के रूप में प्रतीत होने लगता है। जिस तरह आकाश में पक्षियों का, जल में जलचरों का पदचिह्न दृष्टिपथ में नहीं आता, उसी तरह सर्वत्र स्थित ब्रह्म भी सबमें नहीं देखा जा सकता, केवल तत्त्वविद् ज्ञानी ही उसे जान पाते हैं। जिस तरह एक ही आकाश को लोग नील, पीत आदि अनेक वर्णों का समझते हैं, उसी तरह भ्रान्त-चित्त जन ब्रह्म को अनेक तरह का मानते तथा वर्णन करते हैं। वस्तुतः यही क्रम सगुण तथा साकार नारायण ब्रह्म के अनेक तरह का मानने तथा ध्यान करने में कारण है। खिलाधिकार के अनुसार ब्रह्म में ही यह सम्पूर्ण जगत् ओतप्रोत है। इस तरह वैखानस आगम का मानना है कि ब्रह्म को चराचरात्मक जगत् के रूप में मूर्त रूप में स्वीकार किया जाना चाहिये। कहा गया है कि क्षर तथा अक्षर रूप विष्णु सम्पूर्ण जगत् का पोषण करता है।

**नारायण के चार रूप**-नारायण के पुरुष, सत्य, अच्युत तथा अनिरुद्ध इन चार रूपों के भेद का कारण बताते हुए कहा गया है कि परमात्मा जब सम्पूर्ण गुणों से युक्त होता है, तब वह पुरुष, तीन पादगुणों से युक्त होने पर सत्य, दो पाद अर्थात् अर्धांश गुणों से युक्त होने पर अच्युत तथा एक पादांश गुणों से युक्त होने पर अनिरुद्ध रूप में जाना जाता है। वस्तुतः गुणों के तारतम्य के बिना परमात्मा नारायण एक ही है। यह चार भेद ठीक उसी तरह के हैं, जिस तरह ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्रों का तथा भूर्भुवः स्वः तथा महः लोकों का भेद होता है। ये भेद भी वास्तव में गुणों के आधार पर ही होते हैं। इसका अन्य उदाहरण बताते हुए कहा गया है कि जिस प्रकार एक ही अग्नि आहवनीय, अन्वाहार्य, गार्हपत्य तथा आवसथ्य चार कुण्डों के भिन्न होने के कारण चार प्रकार का होता है। उसी प्रकार एक ही पुरुष के पुरुष, सत्य, अच्युत तथा अनिरुद्ध ये चार भेद यथाक्रम कान्ति, पुष्टि, सुख तथा इष्टार्थ दायक हैं। ये चार श्रौतप्रिय श्रुतिग्राह्य वैदिकों के लिये वरदायक, ब्रह्मप्रिय परब्रह्म, ब्रह्मण्यप्रिय, ब्रह्मण्याराधित परब्रह्मप्राप्ति के लिये प्रशस्त कहे गये हैं।

आनन्दसंहिता के अनुसार यद्यपि स्थावर तथा जंगम रूप यह सम्पूर्ण जगत् विष्णुमय है, फिर भी इस जगत् में उस विष्णु के अनेक रूप दृष्टिगोचर होते हैं। ये अनेक रूप उस परमात्मा विष्णु ने अर्चावतार के रूप में भक्तों के पाप विनाश के लिये स्वीकार किये हैं।

**आभूषण एवं अस्त्र**-कुछ अन्य तात्त्विक विषयों की चर्चा के प्रसंग में हरि, अर्थात् विष्णु के द्वारा धारण किये गये आभूषणों एवं अस्त्रों के साथ नारायण के स्वरूप का वर्णन द्रष्टव्य है। इस क्रम में कौस्तुभ मणि को जगत् से निर्लेप, अगुण, अमल, सुरूप आत्मरूप

कहा है। संस्थानवर श्रीवत्स को प्रधानरूप तथा गदा को बुद्धितत्त्वरूप बताया गया है। भूतों तथा इन्द्रियों को क्रमशः भगवान् का शंख तथा शार्ङ्ग कहा गया है। अत्यन्त त्वरित गतिशील वायु तथा मन को विष्णु के हाथ में स्थित चक्र का स्वरूप बताया गया है। सर्वभूत कारणरूप पांच तत्त्वों को भगवान् की पंचवर्णात्मक वैजयन्ती माला कहा गया है। पाँच ज्ञानेन्द्रियों तथा पाँच कर्मेन्द्रियों को विष्णु का सिर कहा गया है। भगवान् की अतिनिर्मल असि विद्यामय ज्ञानरूप में स्वीकृत है। रूपवर्जित भगवान् का भूषण-संस्थान अविद्या रूप में स्वीकार किया गया है। उसकी माया मानवों के श्रेयस् के लिये निर्दिष्ट है।

**शब्दमूर्ति विष्णु**-कला, काष्ठा, निमेष, दिन, ऋतु, अयन तथा हायन ये सब कालरूप विष्णु के ही स्वरूप हैं। देव, मनुष्य तथा पशु आदि भूत पदार्थ भगवान् के मूर्तिधर रूप हैं। ऋग्, यजुष्, साम तथा अथर्ववेद, इतिहास, पुराण, उपवेद, वेदान्त सभी वेदांग, मनु आदि की स्मृतियां, अशेष शास्त्र अनुवाक आदि, सभी काव्यालाप आदि, अखिल गीतिका आदि शब्द मूर्तिधर भगवान् विष्णु के शरीर हैं[1]। इस तरह परमतत्त्व नारायण कालस्वरूप, लोकमूर्तिधर, शब्दमूर्तिधर आदि के रूप में स्वीकृत हैं, अर्थात् जगत् में विद्यमान सभी मूर्त 'पदार्थ' उस परमतत्त्व नारायण ब्रह्म के शरीररूप हैं। देहशुद्धि आदि के क्रम में गुरु उपर्युक्त विषयों की अपने में भावना करता हुआ स्वयं को नारायणरूप अनुभव करता है।

इस प्रकरण के अनुशीलन से स्पष्ट प्रतीत होता है कि जागतिक सभी पदार्थ विष्णु के अन्दर ही समाहित हैं, ऐसा वैखानस आगम का मन्तव्य है। इस विषय के विवेचन से कहा जा सकता है कि वैखानस आगम में स्वीकृत नारायण, अर्थात् वासुदेव विष्णु परमार्थतः निर्गुण तथा सगुण उभयविध स्वीकृत है, अर्थात् सकल, सगुण नारायण अद्वैत वेदान्त-सम्प्रदाय के द्वारा स्वीकृत ब्रह्म की तरह निष्कल तथा निर्गुण भी है।

**परमतत्त्व का ध्यान**-खिलाधिकार में परमतत्त्व के विविध रूपों के ध्यान के वर्णन के प्रसंग में भगवान् के अस्त्र के रूप में माया तथा अविद्या का भी उल्लेख हम देखते हैं। इससे स्पष्ट प्रतीत होता है कि वैखानस सम्प्रदाय के आचार्यों ने माया तथा अविद्या को भी स्वीकार किया है, परन्तु वहां इन दोनों के स्वरूप का स्पष्ट वर्णन दृष्टिगोचर नहीं होता।

विष्णु नारायण निर्गुण तथा निर्विकारी रहते हुए किस तरह सगुण होता है? पुनः सर्वव्यापी ब्रह्म का किस तरह एक स्थल में आवाहन होता है? ये प्रश्न सामान्य रूप में उपस्थित होते हैं। इनके उत्तर में कहा गया है कि मन्त्रों के द्वारा आवाहित परमात्मा प्रतिमा में, स्थण्डिल में, कूर्च में तथा कुम्भ में स्थित होता है। इन स्थलों में स्थित नारायण भक्तों पर अनुग्रह करता है और उनकी पूजा स्वीकार करता है। इनमें पूर्वोक्त व्यवहार सिद्ध अरणि में मन्थन के द्वारा अग्नि प्रकट होने वाला उदाहरण प्रस्तुत किया गया है। इस क्रम में [2]सर्वव्यापी वायु का व्यजन के द्वारा प्रकट होने वाला उदाहरण प्रस्तुत करते हुए

---

१. विष्णुपुराण (१.२२.७६, ८३-८५) से तुलनीय।
२. सात्वतसंहिता (२५.१२१) से तुलनीय।

कहा गया है कि सर्वव्यापी नारायण ब्रह्म भी आवाहन के बाद भक्तों के हृदय-प्रदेश तथा प्रतिमा आदि में प्रत्यक्ष उपस्थित होता है। इससे पूर्वोक्त संदेहास्पद प्रश्नों का अवसर समाप्त हो जाता है।

इस तरह वैखानस आगम-ग्रन्थों में उपलब्ध साक्ष्य के आधार पर नारायण ब्रह्म का जो स्वरूप दृष्टिगोचर होता है, वह अद्वैत वेदान्त-सम्प्रदाय के द्वारा स्वीकृत सर्वथा निर्गुण निष्कल शुद्ध एक तथा चित्स्वरूप ब्रह्म के समान नहीं है, वैखानसों का नारायण ब्रह्म रामानुजाचार्य द्वारा स्वीकृत तथा व्यवस्थित रूप से प्रचारित विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में प्रतिपादित चिदचिद्विशिष्ट अद्वैत रूप ब्रह्म की तरह भी नहीं है। नारायण ब्रह्म इन दोनों से विलक्षण तथा अलग ही प्रतीत होता है। प्रतिष्ठा तथा अर्चा आदि व्यावहारिक क्रिया-कलाप के सम्पादन-सौकर्य के लिये वैखानस आगम नारायण ब्रह्म को सगुण तथा सकल रूप में स्वीकार करता है। अन्यथा आलय अर्चा-प्रक्रिया की प्रवृत्ति में महती बाधा हो सकती थी। परन्तु परमार्थतः इनके मत में नारायण निष्कल तथा निर्गुण है।

**विष्णु की विभूतियां**-विष्णु की प्रधान विभूति श्री है। वह नित्या, आद्यन्तरहिता, अव्यक्तरूपिणी, प्रमाणसाधारणभूता, विष्णु के संकल्प के अनुरूप नित्यानन्दमयी, मूलप्रकृतिस्वरूपा शक्ति है। उससे भिन्न प्रकृत्यंशभूता पौष्णी, उससे भिन्न स्त्रियां तदात्मिका माया प्रकृति तथा मायी विष्णु है। [1]प्रकृति तथा पुरुष ये दोनों अनादि हैं। इन्हीं दोनों से लोकप्रवृत्ति होती है। सभी विकार गुण प्रकृति से उत्पन्न होते हैं। कार्य-कारण-कर्तृत्व में प्रकृति को हेतु कहा गया है। पुरुष सुख-दुःखों के भोक्तृत्व में हेतु है। प्रकृतिस्थ पुरुष प्रकृतिज गुणों का भोक्ता होता है।

प्रकृति दो तरह की है— चेतन तथा अचेतन। अचेतन प्रकृति के अन्तर्गत पंचभूत, मन, बुद्धि एवं अहंकार ये आठ आते हैं। चेतन प्रकृति जीवभूत है। उसी तरह प्रकृति के साथ संश्लिष्ट पुरुष, प्रकृतिस्थ जीवात्मा क्षेत्रज्ञ बहुत हैं। इन्हें भी नित्य कहा गया है और अनादि अविद्या संचित पुण्य-पाप के फल को भोगने के लिये बहुविध देहों में प्रवेश कर उन-उन रूपों में शुभ-अशुभ कर्म करते हुए तदनुरूप फल के अनुसार पुनः पुनः देह-धारण करते रहते हैं।

इस प्रकार सारांश रूप में कह सकते हैं कि वैखानस आगम ने विष्णु या नारायण को सर्वापेक्षया परमतत्त्व स्वीकार कर, उसको सकल तथा निष्कल कहते हुए विष्णु की विभूति श्री को मूलप्रकृति रूप शक्ति कहा है। तदनन्तर चेतन तथा अचेतन रूप में प्रकृति के भी दो रूप कहे गये हैं। पंचभूत आदि आठ तत्त्वों को अचेतन प्रकृति तथा पुरुष एवं जीवात्मा को चेतन प्रकृति के अन्तर्गत माना है। मरीचि ने इस प्रसंग में इनकी उत्पत्ति का कारण भी बताया है। इन प्राथमिक तत्त्वों के वर्णन के बाद मरीचि ने वैखानस आगम सम्मत सृष्टि-प्रक्रिया का भी वर्णन किया है।

---

१. प्रपंचसार (१.२१) से तुलनीय।

**सृष्टिप्रक्रिया**-तदनुसार परमात्मा नारायण से हिरण्यमय अण्ड की उत्पत्ति होती है। उस अण्ड के अन्तर्गत विद्यमान सभी अण्डों के ऊपर सनातन अचिन्त्य देवों से भी अनभिलक्ष्य नित्य शुद्धबुद्धमुक्तस्वभाव पुरुषों के द्वारा अनुभूयमान वैष्णवाण्ड की स्थिति वर्णित है। उसमें चार तरह के विष्णुलोक कहे गये हैं— १. आमोद, २. संमोद, ३. प्रमोद तथा ४. वैकुण्ठ। ये चार यथाक्रम एक-एक के ऊपर हैं। उस स्वर्णमय प्राकारयुक्त गोपुर -तोरण शत-सहस्र सरिताओं से प्रभासमान दिव्यलोक में सहस्र सूर्यों के समान हेममय द्वादशतल विमान वाला, नित्यज्ञान-क्रिया-ऐश्वर्य से सम्पन्न ब्रह्मादि देवऋषि तथा नित्य परिजनों से युक्त मन्दिर है। उस मन्दिर (व्योमानिल) में परमात्मा स्वसंकल्प से देवी तथा भूषण आयुधों से सुशोभित विष्णु आमोद में, महाविष्णु प्रमोद में, सदाविष्णु संमोद में तथा सर्वव्यापी नारायण वैकुण्ठ में आसीन होते हैं। यह सृष्टि-क्रम शुद्ध सृष्टि-क्रम कहा जा सकता है। यद्यपि मरीचि ने अथवा अन्य किसी भी वैखानसागम ग्रन्थकार ने शुद्ध तथा अशुद्ध सृष्टि की बात नहीं कही है, फिर भी उपर्युक्त सृष्टि के स्वरूप से यह सामान्य सृष्टि का स्वरूप परिलक्षित नहीं होता। पांचरात्रागम ग्रन्थों के पर्यालोचन से उक्त दो तरह की सृष्टि स्पष्ट प्रतीत होती है। उसी के आधार पर यहाँ भी दो तरह की सृष्टि की कल्पना करना असंगत नहीं होगा, क्योंकि विमानार्चनकल्प के आगे के वर्णन से शुद्धेतर सृष्टि का अनुमान सहज संभव है। इस ग्रन्थ के अठासीवें पटल में देहोत्पत्ति वर्णन से पूर्व सामान्य सृष्टि की चर्चा की गई है। सतासीवें पटल में उपर्युक्त वैष्णवाण्ड आदि के वर्णन के पश्चात् कहा गया है कि सभी जीवों की सृष्टि की इच्छा से भूतों का सर्जन किया गया। आत्मा से आकाश उत्पन्न हुआ और उससे भी आगे औपनिषदिक प्रक्रिया से भूतों तक की सृष्टि वर्णित है। यहाँ कहा गया है कि एक समय प्रलयकाल में अनन्तशायी नारायण के नाभिकमल में उद्भूत भगवदंश चतुर्मुख ब्रह्मा सम्पूर्ण जगत् का सर्जन करते हैं। इसके बाद विमानार्चनकल्प में देहोत्पत्ति-प्रक्रिया का विस्तार से वर्णन किया गया है। इस प्रसंग में वैखानस आगम सम्मत अनेक दार्शनिक विषय वर्णित हैं। अतः उसका वर्णन अप्रासंगिक नहीं होगा।

कहा गया है कि औषधियों से अन्न उत्पन्न होता है। अन्न मूत्र-पुरीष तथा पुरुष-शुक्र एवं स्त्री-शोणित (रज) के रूप में तीन तरह से परिणत होता है। शुक्र तथा शोणित क्षीर में घृत की तरह सर्वव्यापिनी माया शक्ति होती है। पुरुष के बीजमूल में संचित शुक्र तथा स्त्री के कुचमूल में संचित शोणित संयोगकाल में दैवयोग से वायु के द्वारा गर्भालय में प्रवेश करता है। गर्भालयस्थ शुक्र तथा शोणित एक रात में कलिल रूप में, दो रात में बुद्बुद रूप में, तीसरी रात में मांसल रूप में, चौथी रात में पेशलरूप में, पाँचवीं रात में घन रूप में, छठीं रात में व्यूहरूप में, सातवीं रात में बद्ध रूप में, आठवीं रात में सुकुमाररूप में, नवीं रात में यावनरूप में और दसवीं रात में वयस रूप में परिवर्तित, अर्थात् विकसित होते हैं। अर्धमास में अण्डाकृति, महीने में शरीराकृति, दो महीने में शिर-बाहु-प्रदेशाकृति, तीसरे महीने में जठर तथा कटिप्रदेशाकृति, चौथे महीने में पाणिपादद्वयाकृति, पाँचवें मास में

रोमाकृति, षष्ठ मास में अस्थिसंघाताकृति तथा सप्तम मास में जीवप्रकाशस्वरूप विकसित होते हुए आठवें मास में देह का निर्माण होता है तथा नवें मास में उसका प्रचलन होता है। तदनन्तर वह जन्म लेता है। शरीर में स्नायु, मज्जा तथा अस्थि रेतोमय, त्वक्, रक्त तथा मांस शोणितमय कहे गये हैं। षट्कोश विकृत त्वक्, रक्त, मांस मेद, अस्थि, मज्जा, शुक्र ये क्रम से अन्तर्भूत, अर्थात् एकांशीभूत सात धातु हैं। यह गात्र सप्तधातुमय कहा गया है। शुक्र के आधिक्य से पुरुष, शोणित की अधिकता से स्त्री तथा दोनों की तुल्य मात्रा रहने से नपुंसक की उत्पत्ति होती है। स्त्री या पुरुष दोनों में से एक के अनुसार वर्ण होता है।

**पचीस तत्त्व**-शरीर में पृथिवी आदि महाभूतों के समवाय का वर्णन अधोलिखित रूप में किया गया है— शरीरस्थ कठिन भाग पृथिवी, द्रव भाग अंभस् तथा उष्ण भाग तेजस् हैं। संचरणशील अनिल है। छिद्ररूप श्रोत्रादि ज्ञानेन्द्रियां आकाश हैं। इस क्रम में श्रोत्र से आकाश, वायु से स्पर्श, अग्नि से चक्षु, अप् से जिह्वा तथा पृथिवी से घ्राण का संबन्ध कहा गया है। इसी तरह इन्द्रियों के यथाक्रम से शब्द, स्पर्श, रूप, रस तथा गन्ध विषय कहे गये हैं। वाक्, पाणि, पाद, पायु, उपस्थ ये पाँच महाभूतों में उत्पन्न कर्मेन्द्रियां हैं। वचन, आदान, गमन, विसर्ग तथा आनन्द ये पाँच क्रमशः कर्मेन्द्रियों के विषय हैं। पृथिवी आदि चार महाभूतों से क्रमशः मन, बुद्धि, अहंकार तथा चित्त ये चार अन्तःकरण उत्पन्न होते हैं। मन आदि चारों के क्रमशः संकल्प-विकल्प, अध्यवसाय, अनात्मा में आत्मबोध तथा अनुभूतार्थ स्मरण विषय हैं। मन का स्थान गले के अन्दर, बुद्धि का वदन में, अहंकार का हृदय में तथा चित्त का स्थान नाभि में कहा गया है।

अस्थि, चर्म, रोम, नाड़ी तथा मांस पृथिवी के अंश हैं। मूत्र, श्लेष्मा, रक्त, शुक्र, मेद तथा स्वेद अप् के अंश हैं। क्षुत्, तृष्णा, निद्रा, आलस्य, मोह तथा मैथुन अग्नि के अंश हैं। प्रचरण, विलेखन, उन्मीलन तथा मीलन ये वायु के अंश हैं। काम, क्रोध, लोभ, मोह तथा भय ये आकाश के अंश हैं। शब्द, स्पर्श, रूप, रस तथा गन्ध ये पाँच पृथिवी के गुण कहे गये हैं। शब्द, स्पर्श, रूप तथा रस ये चार गुण अप् के हैं। शब्द, स्पर्श तथा रूप ये तीन गुण अग्नि के कहे गये हैं। शब्द तथा स्पर्श वे दो गुण वायु के तथा केवल एक शब्द गुण आकाश का कहा गया है।

सात्त्विक, राजस तथा तामस ये तीन गुण कहे गये हैं। अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, कल्पना, अक्रोध, शुश्रूषा, शौच, संतोष, आस्तिक्य तथा आर्जव ये सात्त्विक के लक्षण हैं। अहंकर्ता, अहंवक्ता, अहंभोक्ता इत्यादि अभिमान गुण राजस के लक्षण हैं। निद्रा, आलस्य, मोह, मैथुन तथा स्तेय कर्म तामस के लक्षण कहे गये हैं। सात्त्विक का स्थान ऊर्ध्व, राजस का स्थान मध्य तथा तामस का स्थान अधः कहा गया है। सम्यक् ज्ञान को सात्त्विक, धर्म-ज्ञान राजस तथा तिमिरान्ध तामस बताया गया है।

जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति तथा तुरीय ये चार अवस्थाएं हैं। पाँच ज्ञानेन्द्रियां, पाँच कर्मेन्द्रियां तथा अन्तःकरणचतुष्टय के साथ चतुर्दश करणों से युक्त अवस्था को जाग्रदवस्था

कहते हैं। अन्तःकरणचतुष्टय युक्त स्वप्नावस्था तथा चित्तमात्र एक करण युक्त सुषुप्ति अवस्था कही गई है। परमात्मा तथा जीवात्मा के मध्य जीवात्मा को क्षेत्रज्ञ कहा गया है। वह जीवात्मा क्षेत्रज्ञ पुरुष पञ्चमहाभूत देहेन्द्रियभूत गुणों तथा करण-चतुष्टय इन सबके साथ पञ्चविंशात्मक होता है। इसलिये देह भी पञ्चविंशात्मक माना गया है। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि वैखानस आगम सिद्धान्त के अनुसार पंचविंशति तत्त्व स्वीकृत हैं और ये ही तत्त्व सामान्य सृष्टि के आधारभूत कारण हैं। परन्तु यह विषय अत्यन्त स्पष्ट रूप से वर्णित नहीं है, फिर भी सामान्य रूप से वैखानस संमत सृष्टि-प्रक्रिया उपर्युक्त ही है।

**देहोत्पत्ति**-विमानार्चनकल्प ने उपर्युक्त विविध तत्त्वों की सृष्टि के साथ देह की सृष्टि-प्रक्रिया का वर्णन कर "अथातो देहलक्षणं वक्ष्ये" इस प्रतिज्ञा के साथ देह के अन्दर विद्यमान तत्तत् अंगों का वर्णन किया है और साथ ही उससे सम्बद्ध कुछ ऐसे विषयों का भी निर्देश किया है, जिसका सम्बन्ध अष्टांग योग के छठे अंग ध्यान से हो सकता है। इस प्रसंग में वर्णित होने के कारण उन विषयों का विवेचन यहाँ अप्रासंगिक नहीं होगा। अतः अब यहाँ देहलक्षणकथन-क्रम में देह का मान, प्राण का मान, गुदा, देह मध्य, वहाँ के देव, नाभिस्थान, नाभिस्थ द्वादशार चक्र, कुण्डलिनी शक्ति, हृदयस्थ सूर्यमण्डल, नासाग्रस्थ चन्द्रमण्डल उनमें स्थित मूर्ति, मुक्तिद्वार, हृत्पद्मस्थ भगवद्ध्यानविधि आदि विषयों का विवेचन करने का प्रयास होगा।

मरीचि के अनुसार व्यक्ति का देह उसकी अंगुली से छियानवें अंगुल प्रमाण का होता है। उससे बारह अंगुल अधिक प्रमाण वाला प्राण प्राणायाम के द्वारा समान होता है। शरीर में गुदा से दो अंगुल ऊपर देहमध्य कहा गया है। देहमध्य में हेम की आभा से युक्त त्रिकोण वह्निमण्डल होता है। उसके बीच बिन्दुनाद के साथ रेफबीज जलता है। उसके मध्य मण्डल पुरुष यज्ञमूर्ति का स्थान है। वह यज्ञमूर्ति पिंगलाभ, द्विशीर्ष, चतुःशृंग, षण्णेत्र तथा सप्तहस्त है। उसके दक्षिण हाथों में अभय मुद्रा, स्रक्, शक्ति, खड्ग तथा वाम हाथों में वरद, रूप, स्रुक् तथा खेटक का होना निर्दिष्ट है। यह यज्ञ-मूर्ति त्रिपाद पीताम्बरधारी श्रीवत्सांककिरीटकेयूरहारादि सर्वाभरण भूषित है। इस मूर्ति के वाम तथा दक्षिण भाग में क्रमशः स्वधा तथा स्वाहा का स्थान वर्णित है। इसके अलावा यह मूर्ति सभी देवताओं से परिवृत होती है।

रेफबीज से नौ अंगुल ऊपर कन्द का स्थान निर्दिष्ट है। यह चतुरंगुलोत्सेधायाम युक्त त्वगादि सप्त धातु विभूषित अण्डाकृति होता है। कन्द मध्य नाभि में द्वादशारयुक्त चक्र होता है। उस चक्र में पुण्य तथा पाप से प्रचोदित तन्तुपंजरमध्यस्थ लूतिका (मकड़ी) की तरह प्राणारूढ़ जीव प्रवर्तित होता है।

नाभि से ऊपर उसके तिर्यक् भाग में नीचे से ऊपर की ओर जाती हुई अष्ट-प्रकृतिक अष्टधा कुटिला नागरूपा विद्याद्युन्मुख ऊर्ध्व द्वार को अवरुद्ध कर कन्द के पार्श्वभाग में स्थित कुण्डली के रूप की तरह सर्पफणामणिमण्डलश्री से युक्त कुण्डलिनी शक्ति अपने फण से ब्रह्मरुद्राख्य सुषुम्ना नाड़ीरन्ध्र को छिपाकर स्थित है।

नाभि से वितस्ति मात्र ऊपर हृदय कहा गया है। उसमें सभी प्रतिष्ठित हैं। हृदय में अर्कबिम्ब है। उसमें सकारबीजान्वित सहस्रज्वालायुक्त ज्योति जलती है। उसके मध्य मण्डलमूर्ति विष्णुमूर्ति तरुणादित्य प्रकाश की तरह हेममय हिरण्यश्मश्रु, केशनखयुक्त, पीताम्बरधारी, श्रीवत्सांक, चतुर्भुजशंखचक्रधर, अभय तथा कटि अवलम्बित हस्त, रक्तास्यनेत्रपाणिपाद, सौम्यसुप्रसन्नमुख, किरीटकेयूरहार कटिप्रलम्बयज्ञोपवीतादि सर्वाभरण भूषित, सृष्टि, स्थिति और अन्त के कारण दोनों देवियों तथा पार्षदों के साथ स्थित हैं।

हृदय से ऊपर नासाग्र में शुद्ध स्फटिक के प्रकाश के समान चन्द्रबिम्ब में ऋकारबीजान्वित अमृतस्रावयुक्त श्वेत प्रकाश के मध्य मण्डलपुरुष नारायणमूर्ति का ध्यान कहा गया है। नारायणमूर्ति का स्वरूप शुद्ध स्फटिक की तरह प्रकाशमान पीताम्बरधारी श्रीवत्सांक चतुर्भुज शंखचक्रधारी अभय तथा कट्यवलम्बित हस्त पद्मोदरदलाभनेत्र रक्तास्यपाणिपाद किरीटकेयूरहारादि सर्वाभरण भूषित है। स्मेरमुख परिषद् तथा दोनों देवियों के साथ नारायण की मूर्ति ध्यानयोग्य है।

नासाग्र स्थित चन्द्रबिम्ब के ऊपर मूर्धा में सुषुम्ना के आगे मुक्ति द्वार कहा गया है। उसमें अधोमुख ऊर्ध्वमूल रूप में शिरःपद्म की स्थिति बताई गयी है। इस पद्म में सोलह दल हैं। पद्म के मध्य में सहस्र अमृतधाराओं से आप्लावित मण्डलपुरुष वासुदेव का ध्यान विहित है।

उसके बाद कन्द से उठा हुआ द्वादशांगुलप्रमाण, सुज्ञाननालवाला, अणिमा, महिमा, लघिमा, गरिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व तथा वशित्व इन आठ दलों से युक्त, प्रकृत्यात्मक कर्णिका से उपेत, विद्यारूप केसर से संयुक्त, अधोमुख हृदयकमल है। यह हृदय-कमल प्राणायाम के द्वारा विकसित होकर ऊर्ध्वमुख होता है। उसके अन्दर कर्णिका के मध्य जलता हुआ विश्वतोमुख विश्वार्चि नाम वाला महाग्नि आपादतल मस्तक सारे शरीर को संतप्त करता है। उसके बीच पीताभ नीवारशूक की तरह पतली वह्निशिखा के मध्य प्रज्वलित ज्योतीरूप, स्वसंकल्प से तप्त, जाम्बूनद प्रभा वाला पीताम्बरधारी पद्माक्ष रक्तास्यपाणिपाद, चतुर्भुज, शङ्खचक्रधारी उभयकट्यवलम्बित हस्तश्रीवत्सांक सुप्रसन्न शुचिस्मित सर्वाभरणभूषित परमात्मा विद्यमान है। परमात्मा के दक्षिण तथा वाम भाग में श्री तथा भूमि (विभूति-माया) तथा परिषद् देवों की स्थिति का ध्यान विहित है। कहा गया है कि जिज्ञासु व्यक्ति उक्त स्वरूप विष्णु को ध्यानयोग-ज्ञानचक्षु के द्वारा देखने का प्रयास करता है।

वैखानस वैष्णव उपर्युक्त क्रम से विश्वव्यापी तेजोभासुर विष्णु को ध्यानमथन के द्वारा आविर्भूत कर भक्ति के द्वारा विष्णु के सकल रूप का संकल्प कर आवाहन पूर्वक अर्चन सम्पादित करता है। इन वैष्णवों के अनुसार यह कार्य श्रुतिसंमत कहा गया है। इसलिये द्विजों के द्वारा प्रतिदिन विष्णु का ही अर्चन किया जाना चाहिये।

ऊपर वैखानस आगम संमत परमतत्त्व, सृष्टि-प्रक्रिया तथा उसके कारणभूत तत्त्व, शरीरोत्पत्ति का वर्णन किया गया। इस वर्णन के पश्चात् इस आगम के मत में निरूपित जीवतत्त्व तथा मोक्ष का स्वरूप देखने का प्रयास होगा।

**जीव का स्वरूप**-मरीचि ने जीव के स्वरूप का निर्देश करते हुए निम्न बातें कही हैं। यहाँ जीवात्मा शब्द का व्यवहार किया गया है। जीवात्मा अंजन की आभा वाला, नित्य शुद्ध बुद्ध निर्विकार तथा अणु प्रमाण कहा गया है। इस आगम के मत में जीवात्मा सर्वग है। यह देह में प्रविष्ट होकर शुभाशुभ कर्म सम्पादित करता है। मरीचि ने इसी क्रम में वैखानस आगम संमत कर्म एवं उसके फल का भी वर्णन किया है। कर्म दो तरह के कहे गये हैं— १. ऐहिक तथा २. आमुष्मिक। ऐहिक कर्म के अन्तर्गत भोजन, आच्छादन, स्थानगमन, आसन, शयन आदि का समावेश कहा गया है। आमुष्मिक के अन्तर्गत अहिंसा, दान, धर्म, परोपकार तथा भगवदाराधनादि पाप-पुण्य सम्बद्ध सभी कर्म आते हैं। जीव भाग्यवश देहावसान के पश्चात् स्वकर्मानुरूप परलोक प्राप्त कर तत्तत् कर्मों का फल भोगने के अनन्तर फल के क्षीण होने पर उन लोकों से निवृत्त होकर आकाश में प्रवेश करता है। आकाश में प्रविष्ट जीव वायु होकर अग्नि में प्रवेश करता है। धूम बनकर अग्नि से अप् में, अप् रूप अभ्र में प्रविष्ट होता है। अभ्र रूप जीव वर्षा के रूप में पृथिवी पर आता है। यहाँ भूमि से औषधियों एवं वनस्पतियों में प्रवेश करता है। औषधियों से अन्न में प्रविष्ट होकर अन्न से शुक्र तथा शोणित के रूप में परिणत होता है। इसकी चर्चा पहले की जा चुकी है। शुक्र तथा शोणित रूप को प्राप्त जीव स्वविषयक योनि में प्रवेश कर प्रतिदिन उत्तरोत्तर वृद्धि को प्राप्त करता है। इस तरह क्षेत्र तथा क्षेत्रज्ञों के परस्पर सम्बन्ध से अनन्त संसार स्थावरजंगम, नर, मृग, पशु-पक्षी, जरायुज, अण्डज, स्वेदज, तथा उद्भिज्ज भेद से जीव अनेक होते हैं। गर्भस्थ जीव देह धारण कर जन्म प्राप्त करता है। तत्पश्चात् मायामय पाशबद्ध होकर भगवान् की माया से विमोहित होकर काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मात्सर्य, हिंसा आदि में प्रवृत्त होता है। पुनः योनिद्वार से निष्क्रमण कर पाप योनियों को प्राप्त करता है। फिर स्वर्गनरक-फल जनक कर्मों में प्रवृत्त होता है और आगे उसके अनुरूप जन्मलाभ करता है। वैखानसों के अनुसार इस जन्ममरण रूप आगमन तथा गमन प्रयुक्त कष्ट से छुटकारा पाने के लिये केवल सगुण नारायण की उपासना ही मार्ग है। मुक्ति-प्रक्रिया का निर्देश करते हुए कहा गया है कि भक्तवत्सल होने के कारण नारायण अपने उपासकों को अनुग्रहपूर्वक स्वमाया से मुक्त करता है। मायामुक्त आत्मा सम्यक् ज्ञान में प्रवेश करता है। उसके बाद आश्रम-धर्मयुक्त जीव भगवदाराधन में संलग्न होता है। नारायण के आराधन में तत्पर संसारार्णवनिमग्न जीवात्मा परमात्मा नारायण का दर्शन करता है। नारायण जीवात्मा को अपुनरावृत्ति प्रदान कर प्रसादित करता है। अपुनरावृत्त प्रसादित जीव कृतकृत्य हो जाता है।

**चतुर्विध मोक्षपद**-मरीचि ने मोक्ष का स्वरूप बताते हुए कहा है कि संसारबन्ध-वासना से मुक्ति ही मोक्ष है। समाराधन-विशेष के अनुरूप चार प्रकार के पदों के रूप में मोक्ष प्राप्त होता है। वे चार पद हैं— १. सालोक्य, २. सामीप्य, ३. सारूप्य तथा

४. सायुज्य। सालोक्य में आमोद की प्राप्ति, सामीप्य में प्रमोद की प्राप्ति, सारूप्य में संमोद की प्राप्ति तथा सायुज्य में वैकुण्ठ की प्राप्ति होती है। इन सबकी प्राप्ति ही वैखानस संमत मोक्ष है और वह नारायण की आराधना के बिना संभव नहीं है।

**चतुर्विध समाराधन**-जहाँ तक नारायण के समाराधन का प्रश्न है, उस पर विचार करते हुए कहा गया है कि समाराधन के क्रम में भगवत्समाश्रयण चार तरह से होता है— १. जप, २. हुत, ३. अर्चना, तथा ४. ध्यान। भगवद्ध्यान पूर्वक सावित्री, वैष्णवी ऋचा अथवा अष्टाक्षर मन्त्र का अभ्यास जप समाराधन कहा गया है। अग्निहोत्र आदि होम में जो हवन होता है, वह हुत-आराधन के नाम से जाना जाता है। गृह अथवा देवालय में वैदिक मार्गानुरूप प्रतिमादि में जो आराधन किया जाता है, वह अर्चनाराधन कहा जाता है। निष्कल तथा सकल विभाग को समझ कर अष्टांग योगमार्ग से जीवात्मा के द्वारा परमात्मा के चिन्तन को ध्यान कहते हैं। इन चार आराधनों में वैखानसंमत अर्चनाराधन सर्वार्थसाधक माना गया है।

वैखानस आगम ग्रन्थों में वर्णित विषयों के आधार पर उपर्युक्त दर्शन सम्बद्ध विषय हमारे समक्ष आते हैं। वैखानस आगम साहित्य के प्रत्येक ग्रन्थ में वर्णित दार्शनिक विषयों का तलस्पर्शी अन्वेषण तथा वर्णन अभी भी अपेक्षित है।

## वैखानसागम का क्रियासम्बद्ध विषय

वैखानस आगम ग्रन्थों में देवालयनिर्माण, मूर्तिकल्पन तथा भगवदाराधन के क्रम में उपयोगार्ह विविध पात्रादि कल्पन की प्रक्रिया का विस्तार से वर्णन किया गया है। इस वर्णनप्रसंग में वास्तुशास्त्र तथा शिल्पशास्त्रीय अपेक्षित तकनीकी विषय भी अत्यन्त बारीकी से निर्दिष्ट हैं। आलय तथा मूर्तिकल्पन से सम्बद्ध प्रायः समस्त विषय यथास्थान वर्णित हैं। इन विषयों को कुछ वैष्णव आगम ग्रन्थों ने क्रियासम्बद्ध विषय के रूप में स्वीकार किया है। अतः यहाँ हमने भी इन विषयों को क्रियासम्बद्ध विषय कहना उपयुक्त समझा है।

**देवालय कल्पन**-क्रियासम्बद्ध विषयों के अन्तर्गत मुख्य रूप से देवालयकल्पन के लिये अपेक्षित भूमिसंचय, उसका शोधन, प्रथमेष्टका (नींव की ईंट) के वर्णन से आरंभ कर विमानमसूरक (गुम्बद के ऊपर स्थित सूक्ष्म कलश) तक, आलय में संलग्न एक-एक ईंट आदि के कल्पन तथा व्यवस्थापन-क्रम से आलय (मन्दिर) निर्माण की सम्पूर्ण प्रक्रिया का वर्णन, जो उत्कृष्ट वास्तुशास्त्रीय विषय है, उपलब्ध है। आलयकल्पनप्रक्रिया-वर्णन के क्रम में वैखानस आगम ग्रन्थों ने ग्राम-विन्यास का भी बहुत स्पष्ट तथा अच्छा वर्णन किया है। इसके अन्तर्गत नगर, ग्राम, पट्टन तथा अग्रहार आदि के लक्षण कहे गये हैं। जैसे विमानार्चनकल्प के तीसरे पटल में ग्रामादि वास्तु-भेद का वर्णन किया है। वहाँ वास्तु के नौ भेद कहे गये हैं। वे हैं— १. ग्राम, २. अग्रहार, ३. नगर, ४. पत्तन, ५. खर्वट, ६. कुटिक, ७. सेनामुख, ८. राजधानी तथा ९. शिबिका। इनके लक्षणों का भी निर्देश किया

गया है। जैसे— भृत्यों के साथ विप्रों के आवास को ग्राम तथा मुख्य रूप से विप्रों के आवास को अग्रहार कहा गया है। अनेक जनसंबाधित अनेक शिल्पी क्रेता-विक्रेताओं से अधिष्ठित सर्वदेवतासंयुक्त स्थान को नगर कहते हैं। द्वीपान्तर्गत द्रव्य क्रयविक्रय करने वालों से अधिष्ठित स्थान को पत्तन कहा जाता है। नगर तथा पत्तन इन दोनों के मिले रूप को खर्वट कहा गया है। सपरिवारक एक ग्रामणीक कुटिक होता है। सभी वर्णों से समाकीर्ण राजा के गृह से समायुक्त स्थान सेनामुख के नाम से जाना जाता है। चतुरंग समाकीर्ण नृप तथा उसके भृत्यों से युक्त स्थान को राजधानी कहा गया है। नृप तथा सेनापति के निवेश को शिबिर कहते हैं। इस तरह के लक्षण अन्य वैखानस आगम-ग्रन्थों में भी वर्णित हैं।

विमानार्चनकल्प तथा अन्य वैखानस आगम ग्रन्थों में ग्राम आदि के विन्यास के वर्णन के प्रसंग में उनके स्वरूप तथा विविध भेदों का निर्देश देखते हैं। जैसे— दण्डक, करिदण्डक, नील, अनिलेश, अनलपुच्छ, स्वस्तिक, नन्द्यावर्त, पद्मवीथिक, अनलवीथिक, प्रकीर्णक तथा उत्कीर्णक आदि अनेक ग्राम-स्वरूपों का स्पष्ट निर्देश इन ग्रन्थों में दृष्टिगोचर होता है। ग्रामादि में देवालय, विद्यालय, औषधालय तथा राजप्रासाद आदि के निर्माण के लिये निर्धारित स्थान आदि का भी स्पष्ट तथा विस्तार से वर्णन किया गया है। वैखानस आगम ग्रन्थों में अनेक प्रकार के विमानों (आलय) के लक्षणों का निर्देश करते हुए उनके स्वरूप का भी उल्लेख किया गया है। जैसे खिलाधिकार के छठे अध्याय में नलीनक, प्रलीनक, श्रियःस्थान, स्वस्तिक, नन्द्यावर्त, श्रीवृत्त, पर्वताकृतिक, महापद्म, नन्दीविशाल, दिशाश्र, पूर्वरङ्ग विशाल, एकपाद, गणिकाशाला, कुबेरच्छन्द, वापी, प्रकृति, तोय, उत्पलपत्र, सिंहच्छन्द, सोमच्छन्द, मेनाकार, शालीकरण, कर्णिकाकार, श्रियोलंकार, कुंभाकृति, गोधामुख, पिच्छावतंसक, चतुःस्फुट, हस्त्याकार, नागच्छन्द, वृषभच्छन्द तथा कूटाकार विमानों के लक्षण का वर्णन किया गया है।

अधिगृहीत भूमि में देवालयकल्पन से पूर्व उस भूमि का कर्षण तथा शोधन किया जाता है। भूमिकर्षण के बाद अंकुरार्पण का विधान है। कर्षण भी प्रथम तथा द्वितीय क्रम से दो बार विहित है। इसके द्वारा मुख्य रूप से भूमि का संशोधन करना उद्देश्य होता है। इस तरह कर्षण तथा अंकुरार्पण के द्वारा संशोधित भूमि आलयनिर्माण के लिये तैयार होती है। इस प्रक्रिया का अत्यन्त ही विस्तार के साथ वर्णन किया गया है। इसके अन्तर्गत गाय के द्वारा अंकुरार्पण क्रम में बोये हुए पौधों का चराया जाना भी कहा है। इस प्रक्रिया में विविध मन्त्रों का तत्तत्स्थान में प्रयोग निर्दिष्ट है। शुद्ध संशोधित भूमि में वास्तुदेव की पूजा आदि के लिये वास्तुपद कल्पन तथा निर्धारित पदों में तत्तत् देवताओं का अर्चन-स्थान आदि का विस्तार से वर्णन किया गया है। वास्तुदेव की पूजा आलय-निर्माण का अत्यन्त आवश्यक अंग है। वास्तुदेवपूजित भूमि में प्रथमेष्टका न्यास के साथ आलय-निर्माण आरंभ होता है। इसकी प्रक्रिया भी अत्यन्त विस्तृत है। इष्टका न्यास के बाद गर्भ-प्रक्षेपण का अवसर आता है। इसे गर्भन्यास के नाम से भी जाना जाता है। गर्भन्यास के लिये सामान्य रूप में

अधोलिखित स्थान कहे गये हैं— भूमि, पट्टिका, मस्तक, कूटकोष्ठान्तर, प्राकार, गोपुर तथा पाकालय या स्नपनालय।

मरीचि ने विमानार्चनकल्प में नागर, वेसर तथा द्राविड़ भेद से सामान्यतः तीन तरह के देवालयों का स्वरूप बताया है। नागर के स्वरूप का वर्णन करते हुए कहा है कि इसे आरंभ से स्तूपिकान्त चतुरस्र होना चाहिये। वेसर देवालय वृत्तस्वरूप या प्रस्तरान्त समचतुरस्र और उसके ऊपर वृत्त ग्रीवा वाला होता है। मरीचि ने द्राविड़ आलय का स्वरूप स्पष्ट नहीं बताया। खिलाधिकार में उपर्युक्त तीन विमानों की चर्चा नहीं देखते। वैखानस आगम ग्रन्थों में आलय के आरंभ से अन्त तक के विविध अंगों का स्वरूप-कथनपूर्वक लक्षण बताया गया है। मरीचि ने विमानार्चनकल्प के आठवें पटल में आठ प्रकार के अधिष्ठानों का पृथक्-पृथक् स्वरूप बताया है। इस क्रम में शान्तिक, पौष्टिक, जयद, अद्भुत, सार्वकामिक आदि एकतल विमान का विस्तार से वर्णन किया गया है। मरीचि ने गर्भगृह, मुखमण्डप, कवाट, प्रस्तर, ग्रीवा, शिखर, नासिका तथा स्थूपी आदि विमानांगों का विस्तार से स्वरूप बताया है। विमानार्चनकल्प के दसवें पटल में द्वितल आदि अष्टतलान्त विविध तलों वाले देवालयों के स्वरूप का वर्णन किया है। आगे के पटल में विमानार्चनकल्प ने प्राकार, गोपुर, परिवारालय तथा परिवार देवताओं के स्थान आदि विषयों का स्पष्ट वर्णन किया है।

देवालयकल्पन से पूर्व बालालय अथवा तरुणालय-निर्माण की व्यवस्था अनेक वैखानस आगम-ग्रन्थों में देखते हैं। मरीचि ने विमानार्चनकल्प के चतुर्थ तथा पंचम पटलों में इस विषय का वर्णन किया है। बालालय से तात्पर्य एक ऐसे अस्थायी देवालय कल्पन से है, जो कि स्थायी देवालय-कल्पन होने तक भगवान् की पूजा-अर्चा चलाने के लिये निर्मित होता है। यजमान यदि अशक्त हो और बालालय बनाने का उसमें सामर्थ्य न हो, तो बिना बालालय के भी देवालय का निर्माण अनुमत है। मरीचि ने बालालय निर्माण के लिये देश, स्थान, प्रमाण, उपादान द्रव्य आदि विषयों का विवेचन किया है। इस प्रसंग में बालालय में अर्चनार्थ बालवेर-कल्पन से सम्बद्ध सारे विषय भी विस्तार के साथ निर्दिष्ट हैं।

देवालय-निर्माण की प्रक्रिया के साथ-साथ आलय के प्रथम, द्वितीय आदि आवरण के विधान के वर्णन को भी यहां देखा जा सकता है। इस क्रम में देवालय के अन्तर्गत बनाये जाने वाले मण्डपों की निर्माण-प्रक्रिया का भी निर्देश किया गया है। ये मण्डप तीन प्रकार के कहे गये हैं। जिनमें श्रीवत्स मण्डप को उत्तम, स्वस्तिक मण्डप को मध्यम तथा पद्मक मण्डप को अधम कहा गया है। भृगु ने इन मण्डपों का लक्षण भी स्पष्ट रूप में बताया है।

**प्रतिमानिर्माण**-क्रियासम्बद्ध विषयों के अन्तर्गत प्रतिमा (बेर) निर्माण आदि प्रक्रियाओं का अत्यन्त विस्तार के साथ वर्णन किया गया है। इस क्रम में प्रतिमाओं के विविध भेद, विविध उपादान द्रव्य, उनके निर्माण की विधि आदि शिल्पशास्त्रीय विषयों का विस्तार से

वर्णन मिलता है। यद्यपि मुख्य रूप से यह विषय शिल्पशास्त्र से सम्बन्ध रखता है, फिर भी समूर्ताराधनपरक वैखानस आगम में मूर्ति का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है, अतः मूर्तिकला से सम्बद्ध सारे विषयों का यहां विस्तार से प्रतिपादन किया गया है।

सामान्यतः अवस्थिति के आधार पर प्रतिमा तीन प्रकार की कही गई है— १. आसीन, २. स्थानक तथा ३. शयान। आसीन मूर्ति वह मूर्ति होती है, जो विविध आसनों में बैठी हुई निर्मित होती है। स्थानक से तात्पर्य ऐसी मूर्तियों से है, जो खड़े रूप में कल्पित होती है। शयान प्रतिमा सर्वत्र शयन, अर्थात् लेटी हुई निर्मित होती है। खिलाधिकार ने बारहवें अध्याय में इनकी चर्चा की है। यहां स्थानक, आसीन तथा शयान का लक्षण निर्देश करते हुए इनके अवान्तर भेदों का भी वर्णन किया गया है। स्थानक के भेदों को बताते हुए योगस्थानक, भोगस्थानक तथा वीरस्थानक के रूप में स्थानकों के तीन प्रकार वर्णित हैं। उसी प्रकार आसीन का भी योगासीन, भोगासीन तथा वीरासीन के रूप में तीन तरह का स्वरूप बताया गया है। शयन बेर भी योग, भोग तथा वीर के आधार पर तीन प्रकार का होता है।

आराधन-क्रम के अनुसार भी प्रतिमाओं के अनेक भेद वर्णित हैं। जैसे— १. ध्रुवबेर, २. कौतुकबेर, ३. बलिबेर ४. उत्सवबेर तथा ५. स्नपनबेर। ध्रुवबेर वह प्रतिमा होती है, जो स्थायी रूप से एक ही स्थान पर स्थापित होती है। उसमें भगवच्छक्तिप्रतिष्ठा के पश्चात् सामान्य रूप से आवाहन तथा विसर्जन का अवसर नहीं आता। उसकी स्थापना गर्भगृह के मध्य ब्रह्मस्थान में होती है। कौतुकबेर में नित्याराधन की प्रक्रिया सम्पादित होती है। बलिबेर का उपयोग भगवदाराधन के पश्चात् बलिप्रदान के लिये किया जाता है। यहां बलि से पशु आदि की हिंसारूप बलि नहीं समझना चाहिये। यहां अन्न को ही बलि मानकर बलिप्रक्रिया सम्पादित होती है। उत्सवबेर का उपयोग नित्य तथा नैमित्तक उत्सवों के अवसर पर किया जाता है। उत्सव के क्रम में उत्सवबेर में विशिष्ट आराधन तथा वीधि-भ्रमण आदि के प्रसंग में उसका उपयोग होता है। स्नपनबेर का उपयोग उत्सव तथा अन्य विशिष्ट अवसरों में भगवत्-स्नपन के लिये किया जाता है। यद्यपि यह विषय अत्यन्त विस्तारपूर्वक वर्णित है, फिर भी इन बेरों के संक्षेप में ये ही उपयोग बताये गये हैं।

प्रतिमाओं के भेद-क्रम में चित्र, चित्रार्ध तथा चित्राभास के रूप में तीन तरह के ध्रुवबेर कहे गये हैं। इन तीनों को क्रमशः उत्तम, मध्यम तथा अधम कहा गया है। विमानार्चनकल्प, समूर्तार्चनाधिकरण तथा काश्यप-ज्ञानकाण्ड में यह विषय अत्यन्त स्पष्ट रूप में प्रतिपादित है। यहां हमें इन तीनों के स्पष्ट लक्षण आदि मिलते हैं। सर्वावयवपूर्ण मानोन्मानप्रमाणलक्षणयुक्त बेर चित्रबेर कहा गया है। जिस बेर का सर्वांग आधा दृष्टिगोचर हो, वह अर्थ चित्रबेर कहा जाता है। पट, कुड्य आदि पर लिखा गया चित्राभास के नाम से पुकारा जाता है। चित्राभास भी चल तथा अचल भेद से दो प्रकार का कहा गया है। भित्ति पर लिखा गया चित्राभास अचल तथा पटादि पर लिखा गया चित्राभास चल कहा गया है।

**तालमान और अंगुलमान**-वैखानस आगम के ग्रन्थों में बेर से सम्बद्ध मान का भी विस्तार से वर्णन किया गया है। इसके अन्तर्गत दस, नौ, अष्ट, सप्त, षट्, चतुः, त्रि तालों के पृथक्-पृथक् वर्णन मिलते हैं। तालमान के अलावा अंगुलमान आदि प्राचीन भारतीय मानों का स्पष्ट वर्णन दृष्टिगोचर होता है। प्रतिमानिर्माण के क्रम में इन मानों का उपयोग अत्यन्त आवश्यक होता है। इसी के आधार पर प्रतिमा के एक-एक अंग का मान निर्धारित कर मनोहारी प्रतिमा का निर्माण संभव हो पाता है। इसके अभाव में आकर्षक शास्त्रसंमत प्रतिमा-कल्पन सर्वथा असंभव है। अतः इस आगम के प्रतिपाद्य विषयों में मान का विशेष महत्त्व कहा गया है।

**उपादान द्रव्य**-विविध वैखानस आगम-ग्रन्थों में प्रतिमा-निर्माण के लिये अपेक्षित आवश्यक उपादान द्रव्यों का अतिविस्तार से वर्णन किया गया है। प्रकीर्णाधिकार में—

**शैलजं रत्नजं चैव धातुजं दारवं तथा ।**
**मृण्मयं स्यात् तथैवेति पञ्चधा बेरमुच्यते ॥**

कहते हुए प्रतिमोपादान द्रव्य के रूप में शिला, रत्न, धातु, दारु तथा मृत् ये पांच उपादान द्रव्य बताये गये हैं। पुनः शिला के चार, रत्न के सात, धातु के आठ, दारु के सोलह तथा मृत् के दो आन्तरिक भेद कहे गये हैं। शिलाएं वारुणी, माहेन्द्री, आग्नेयी तथा वायवी भेद से चार प्रकार की कही गई हैं। लिंग के आधार पर पुंलिंग, स्त्रीलिंग तथा नपुंसक रूप में शिला के तीन भेद कहे गये है। विमानार्चनकल्प ने गिरिजा, भूमिजा तथा वारिजा के रूप में पुनः शिला के तीन भेद बताये हैं। इन विविध भेदों के साथ प्रतिमा-निर्माण के लिये कुछ ग्राह्य तथा कुछ वर्ज्य शिलायें बताई गई हैं। उपर्युक्त विविध शिलाओं के लक्षण आदि का वर्णन भी हम वैखानस आगम ग्रन्थों में देखते हैं। सात रत्नों के अन्तर्गत माणिक्य, प्रवाल, वैडूर्य, स्फटिक, मरतक, पुष्पराग तथा नील का परिगणन किया गया है। आठ धातुओं के अन्तर्गत आने वाले द्रव्य हैं— हेम, रूप्य, ताम्र, कांस्य, आरकूट, आयस, सीस तथा त्रपु। इन उपादान द्रव्यों में एक-एक के द्वारा निर्मित प्रतिमा का पृथक्-पृथक् फल बताया गया है। सोलह प्रकार की दारुओं में देवदारु, शमीवृक्ष, पिप्पल, चन्दन, असन, खदिर, बकुल, शंखिवातन, मयूर, पद्म, डुण्डूक, कर्णिकार, निम्ब, कांजनिक, प्लक्ष तथा उदुम्बर का परिगणन किया गया है। मृत् पक्व तथा अपक्व के भेद से दो प्रकार की कही गई है। इस प्रसंग में बेर-विशेष के लिये ग्राह्य उपादान द्रव्य-विशेष का भी निर्धारण किया गया है। जैसे प्रकीर्णाधिकार के अनुसार रत्नों के द्वारा केवल कौतुक बेरों का ही निर्माण विहित है। ध्रुवबेर के लिये ताम्र, शिला तथा दारु को ग्राह्य उपादान द्रव्य कहा गया है। पक्षान्तर में मृत् के द्वारा भी ध्रुवबेर का निर्माण विहित है।

**प्रतिमानिर्माण की विधि**-उपर्युक्त विषयों के अलावा वैखानस आगम ग्रन्थों में प्रतिमाओं के निर्माण की विधियां भी वर्णित हैं। इसके अन्तर्गत मधूच्छिष्ट-क्रिया तथा

प्रलम्बफलक आदि विधियों का विस्तार से निर्देश देखा जा सकता है। विषय-बिस्तार-भय के कारण इन विषयों का यहाँ पूर्ण विवरण देना संभव नहीं है।

मूर्तिनिर्माण-क्रम में देव-प्रतिमाओं की कल्पन-प्रक्रिया के साथ तत्तद् देवियों के स्वरूप तथा उनकी प्रतिमाओं के निर्माण की प्रक्रिया का भी यथास्थान स्पष्ट तथा विस्तृत वर्णन किया गया है। देवियों के रूपादि देवों के अनुरूप पृथक्-पृथक् कहे गये हैं। वैखानस आगम ग्रन्थों में ध्रुवकौतुक आदि बेरों के पीठों के स्वरूप आदि के साथ उनके निर्माण की प्रक्रिया का वर्णन भी किया गया है। साथ ही प्रतिमाओं के प्रभामण्डल-निर्माण की विधि को भी स्पष्ट रूप से बताया गया है।

**अर्चनोपयोगी पात्र आदि**-प्रतिमा-निर्माण से सम्बद्ध विषयों का विस्तारपूर्वक वर्णन करने के पश्चात् विमानार्चनकल्प ने भगवदर्चनोपयोगी पात्र आदि के निर्माण की प्रक्रिया का विस्तार पूर्वक निर्देश किया है। इन पात्रों में मुख्य रूप से आवाहनपात्र, पाद्य-आचमनोदकपात्र, पुष्पपात्र, गन्धपात्र, धूपपात्र, दीपपात्र, घण्टापात्र, महाघण्टापात्र, अर्घ्यपात्र, हविष्पात्र, पानीयपात्र, ताम्बूलपात्र, दर्वी, त्रिपादिका, पादोदकपात्र, आचमनपात्र, गण्डिका, सहस्रधारापात्र, शंखनिधि, पद्मनिधि, दीपाधारपात्र, दीपाधारप्रतिमा, दीपमाला, करदीपपात्र, नीराजनपात्र, दर्पण, पादुका, जलद्रोणी, यवनिका, तरंग, स्तम्भवेष्टन, वितान, ध्वज, पताका, छत्र, पिच्छ, जिनच्छत्र, वर्षच्छत्र, चामरदण्ड, मयूरव्यजनदण्ड, क्षौमादिव्यजन, शिबिका, रथ, खट्वा, उपधान, पुष्पफलक, आसनविष्टर, स्नानविष्टर, भेरिका, कर्त्रिकाफलक, उलूखल, मुसल, दात्र, पेषणीयन्त्रिका आदि का विस्तारपूर्वक मान, प्रमाण, स्वरूप, उपादानद्रव्य तथा निर्माण की प्रक्रिया का विवरण दिया गया है। इनके विवरण के पश्चात् भगवद् आभरण जैसे मुकुट आदि अनेकविध आभूषणों के कल्पन की चर्चा की गई है।

उपर्युक्त क्रम से वैखानस आगम ग्रन्थों ने आलय अथवा गृहपूजा के लिये अपेक्षित सभी पात्र आदि के निर्माण की प्रक्रिया का स्पष्ट तथा विस्तारपूर्वक निरूपण किया है।

## वैखानसागम का चर्यासम्बद्ध विषय

चर्या से वैष्णवागम ग्रन्थों में सामान्यतः ऐसे विषय विवक्षित हैं, जिन्हें हम साधारणतः पूजा-अर्चा तथा अनुष्ठान के रूप में जानते हैं। इस तरह की पूजा-अर्चा का अवसर आलयार्चा या गृहार्चा उभयत्र सर्वदा आता ही रहता है। जैसे आलय-निर्माणार्थ भूमि-संशोधन तथा अंकुरार्पण-क्रम में विविध देवताओं का अर्चन चर्या के अन्तर्गत आ सकता है। उसके पश्चात् आलय-निर्माण से पूर्व वास्तुपुरुष तथा उससे सम्बद्ध देवताओं की पूजा-अर्चा का विषय भी चर्यान्तर्गत है। आलय-निर्माण के क्रम में इष्टका न्यास तथा तलादि न्यास पूजा-अर्चा के साथ ही सम्पादित होते हैं। प्रतिमा की आलय में प्रतिष्ठा तथा उससे पूर्व की जाने वाली अक्ष्युन्मोचन तथा अधिवासादि क्रिया के साथ विविध पूजा-अर्चा की प्रक्रिया से सम्बद्ध है। ये सभी चर्या के अन्तर्गत हैं।

**चर्या**-आलय में भगवत्प्रतिष्ठा के अनन्तर अनवरत चलने वाली भगवत् आराधन-प्रक्रिया को मुख्य रूप से चर्या का विषय कहा जा सकता है। इसके अन्तर्गत प्रथम नित्यार्चन को लिया जा सकता है। द्वितीय क्रम में विविध नैमित्तिकार्चनों को स्वीकार किया जा सकता है। अर्चक प्रातःकाल स्नानादि नित्य कृत्य से निवृत्त होकर भगवदालय-द्वार का उद्घाटन करता है और देवाराधन की क्रियाओं में लग जाता है। इस प्रसंग में वह स्थानक आदि मूर्तियों पर पुष्पन्यास, कौतुकबेर में आवाहन, मधुपर्क निवेदन, प्रणामाञ्जलि निवेदन आदि करता हुआ पूजा सम्पादित करता है। ये पूजायें षोडशोपचारादि रूप में अनेकविध कही गई हैं। इसके अन्तर्गत बहुविध अन्यान्य विषय भी वर्णित हैं। जैसे अर्चनार्ह पुष्प, हविष्, महाहविष्, षड्विधहविष्-लक्षण, ग्राह्य तथा वर्ज्य हविष् आदि। इस क्रम में एकबेरार्चन, नवविध अर्चन तथा अर्चन का उत्तम, मध्यम एवं अधमादि स्वरूप भी वर्णित है। इस तरह प्रातःकाल से रात्रि पर्यन्त भगवान् की शयनक्रिया सम्पादित होने से सम्बद्ध सम्पूर्ण अर्चनविषय नित्यार्चन के अन्तर्गत स्वीकार्य हैं।

उपर्युक्त नैत्यिक अर्चन के अलावा नैमित्तिक अर्चन के अनेक अवसर निर्दिष्ट हैं। इसे विशेष पूजा-अर्चा-विधान के अन्तर्गत रखा जा सकता है। इस प्रसंग में विमानार्चन कल्प तथा अन्यान्य वैखानस आगम ग्रन्थों ने विविध विशिष्ट अर्चनों का निर्देश किया है। जैसे—१. मार्गशीर्ष द्वादशी पूजा, २. चैत्रमास पूजा, ३. माघमास पूजा, ४. पुनर्वसु पूजा, ५. फाल्गुनमास पूजा, ६. उत्तराफाल्गुनी पूजा, ७. लक्ष्मी पूजा, ८. चैत्रमास पूजा, ९. वैशाखमास पूजा, १०. रेवतीनक्षत्र में महादेवी सहित देवपूजा, ११. विशाखा पूजा, १२. जेष्ठमास पूजा, १३. आषाढमास पूजा, १४. श्रावणमास पूजा, १५. प्रौष्ठपद पूजा, १६. आश्वयुजमास पूजा, १७. कार्तिकमास पूजा, १८. कृत्तिका दीपोत्सव तथा विविध विशिष्ट अवसरों पर सम्पादित होने वाली उत्तम, मध्यम तथा अधम स्नपन विधियां, ब्रह्मोत्सव तथा उसके अन्तर्गत आने वाले विविध उत्सव, उत्सव काल, उत्सवारंभ में सम्पादित होने वाली क्रियाएं, उत्सवाधिदेव, उत्सवांग होम, पुष्पयाग आदि विशेष अर्चनों में होने वाले सभी प्रधान तथा अप्रधान पूजाविषय नैमित्तिकार्चन के अन्तर्गत आते हैं। इन सभी पूजा-अर्चाओं को चर्या के अन्तर्गत स्वीकार किया जा सकता है।

उपर्युक्त पूजाप्रधान क्रियाओं के अलावा सभी वैखानस आगम ग्रन्थों में विस्तारपूर्वक अनेकविध प्रायश्चित्तों का वर्णन किया गया है। प्रायश्चित्त भी पूजा-अर्चा के माध्यम से ही सम्पन्न होते हैं। अर्थात् देवालय-कल्पन से प्रारंभ कर नित्यार्चन तथा नैमित्तिकार्चन के सम्पादन के प्रसंग में ज्ञात या अज्ञात रूप से हुए दोषों, अर्थात् अर्चनादि क्रियाओं में हुई न्यूनताओं के परिमार्जन के लिये प्रायश्चित्त का विधान किया गया है। ये दोष भूसंग्रह, अंकुरार्पण, भूशोधन, आलयनिर्माणसम्बद्ध तत्तत्-क्रियाओं, आलयनिर्माणार्थ स्वीकृत विविध उपादान द्रव्यों, बिम्बकल्पन एवं उससे सम्बद्ध अनेकविध उपादान द्रव्यादि में हुई अनवस्थाओं से सम्बद्ध हो सकते हैं। इसी प्रकार सम्पूर्ण नैत्यिक तथा नैमित्तिक

पूजन-अर्चन एवं उत्सवादि में हुई न्यूनताओं तथा अव्यवस्थाओं से हुए दोषों के परिमार्जन के लिये भी दोष के अनुरूप विस्तारपूर्वक प्रायश्चित्तों का विधान चर्या के अन्तर्गत आ सकता है। यह प्रायश्चित्त विषय निश्चित रूप से श्रौतयाग-प्रक्रिया में प्रायश्चित्तों से प्रभावित कहा जा सकता है।

अत्यन्त संक्षेप में यही वैखानस-आगम में प्रतिपादित विषयों का स्वरूप है। प्रकृत संदर्भ में विस्तारभय से इनका वर्णन नहीं किया जा सकता। फिर भी वैखानस आगम के विषयों के जिज्ञासु व्यक्ति के लिये उक्त वर्णन यथेष्ट कहा जा सकता है।।

# पांचरात्र-परम्परा और साहित्य

पांचरात्र सिद्धान्त का सर्वांगीण तथा प्रामाणिक विवेचन यद्यपि विभिन्न पांचरात्र संहिताओं में प्राप्त हो जाता है, तथापि महाभारत के शान्तिपर्व के मोक्षधर्म पर्व का कुछ अपना ही वैशिष्ट्य है। इसे पांचरात्र सम्प्रदाय का प्राचीनतम प्रतिपादक-स्थल माना जाता है। सर्वप्रथम यहीं पर इस सम्प्रदाय का व्यापक और विशद प्रतिपादन उपलब्ध होता है। एक इतिहास ग्रन्थ होने के कारण महाभारत की मान्यता किसी सम्प्रदाय-विशेष तक ही सीमित नहीं है। पंचम वेद के रूप में प्रतिष्ठित होने के कारण इसकी प्रामाणिकता सर्वमान्य है। सांख्य-योग आदि अत्यन्त प्राचीन दार्शनिक सम्प्रदायों के वर्णन के पश्चात् पांचरात्र सिद्धान्त का जो विस्तृत विवेचन यहाँ प्राप्त होता है, वह अध्ययन और अनुसन्धान की विविध दृष्टियों से महत्त्वपूर्ण है। वस्तुतः यह वर्णन उन-उन सिद्धान्तों के उस स्वरूप का स्मरण कराता है, जो आज अतीत के गर्भ में खो-सा गया है। यद्यपि शान्तिपर्व के इस वर्णन में सांख्य, योग आदि विभिन्न सम्प्रदायों की महिमा अनेक प्रकार से चर्चित और प्रपंचित हुई है, तथापि यहाँ उपलब्ध पांचरात्र सम्प्रदाय के प्रतिपादन की कुछ अपनी ही महत्ता और विलक्षणता है। अनेक अध्यायों में प्रपंचित पांचरात्र सम्प्रदाय के प्रतिपादन की केवल आकार की दृष्टि से ही महत्ता नहीं है, अपितु यहाँ प्रपंचित विषय भी अपनी ऐतिहासिकता, प्राचीनता तथा प्रामाणिकता की दृष्टि से अधिक महत्त्वपूर्ण हैं। मोक्षधर्म पर्व के तीन सौ चौतीसवें अध्याय से लेकर तीन सौ इक्यानवें अध्याय तक अट्ठारह अध्यायों में "नारायणीयोपाख्यान" उपनिबद्ध है। इसी में पांचरात्र सम्प्रदाय के आविर्भाव का, सम्प्रदाय तथा प्रतिपाद्य विषय का विस्तार से प्रतिपादन किया गया है। यही "नारायणीयोपाख्यान" सम्पूर्ण महाभारत का सार अथवा मुख्य प्रतिपाद्य है। महाभारत में स्पष्ट रूप से कहा गया है—

इदं शतसहस्राद्धि भारताख्यानविस्तरात्।  
आमन्थ्य मतिमन्थेन ज्ञानोदधिमनुत्तमम्।।  
नवनीतं यथा दध्नो मलयाच्चन्दनं यथा।  
आरण्यकं च वेदेभ्य ओषधीभ्योऽमृतं यथा।  
समुद्धृतमिदं ब्रह्मन् कथामृतमिदं तथा।।[1]

यह पांचरात्र सम्प्रदाय महाभारत का परम तात्पर्य होने के साथ ही साथ वेदमूलक भी है। पांचरात्र की वेदमूलकता का प्रतिपादन आगे यथा- अवसर किया जायगा। वेदों का अंग होने के कारण अथवा वेदों का परम प्रतिपाद्य होने के कारण इस पांचरात्र शास्त्र को

---

१. महाभारत, शान्तिपर्व, ३४३.११-१३

कहीं "महोपनिषत्" शब्द से, कहीं "पांचरात्रश्रुति" शब्द से, कहीं "पांचरात्रोपनिषत्" शब्द से निर्दिष्ट किया गया है। पांचरात्र के लिए "महोपनिषत्" संज्ञा का प्रयोग तो महाभारत में ही किया गया है। यथा —

इदं महोपनिषदं चतुर्वेदसमन्वितम्।
सांख्ययोगकृतान्तेन पाञ्चरात्रानुशब्दितम्।।[1]

कहीं-कहीं महाभारत के वचनों से ऐसी प्रतीति हो सकती है कि पांचरात्र सिद्धान्त भी उल्लिखित सांख्य, योग आदि अनेक सिद्धान्तों में एक है अथवा उनके समान ही कोई सिद्धान्त है, यथा —

सांख्यं योगः पाञ्चरात्रं वेदारण्यकमेव च।
ज्ञानान्येतानि ब्रह्मर्षे लोकेषु प्रचरन्ति ह।। [2]

इस प्रकार के कथनों से पांचरात्र की अन्य शास्त्रों के साथ समकक्षता अथवा समानता की ही प्रतीति होती है, किसी प्रकार की विशेषता, विलक्षणता अथवा श्रेष्ठता की नहीं। सभी शास्त्रों को समकक्ष नहीं रखा जा सकता है। भिन्न-भिन्न अर्थों का, कहीं-कहीं परस्पर-विरुद्ध अर्थों का प्रतिपादन करने वाले सभी शास्त्र समान रूप से प्रामाणिक तो हो नहीं सकते। कोई एक शास्त्र ही सर्वथा समंजस तथा निस्सन्दिग्ध अर्थ का प्रतिपादन करने के कारण प्रामाणिक हो सकता है। अनेक प्रकार के शास्त्र तो मतिभ्रम ही उत्पन्न करते हैं —

एकं यदि भवेच्छास्त्रं ज्ञानं निस्संशयं भवेत्।
बहुत्वादिह शास्त्राणां ज्ञानतत्त्वं सुदुर्लभम्।। [3]

अतः यदि पांचरात्र शास्त्र प्रमाण है, तो उसे अन्य सांख्य, योग आदि शास्त्रों से विशिष्ट तथा विलक्षण होना चाहिये। महाभारत के इसी शान्तिपर्व में अन्य शास्त्रों की अपेक्षा पांचरात्र शास्त्र के वैशिष्ट्य का स्पष्ट प्रतिपादन किया गया है—

सांख्यं योगः पाञ्चरात्रं वेदाः पाशुपतं तथा।
ज्ञानान्येतानि राजर्षे विद्धि नानामतानिवै।।
सांख्यस्य वक्ता कपिलः परमर्षिः स उच्यते।
हिरण्यगर्भो योगस्य वेत्ता नाऽन्यः पुरातनः।।
अपान्तरतमाश्चैव वेदाचार्यः स उच्यते।
प्राचीनगर्भं तमृषिं प्रवदन्तीह केचन।।

१. म.शा., ३३६, १११-११२
२. वहीं, ३४६, १
३. पांचरात्ररक्षा, पृ. १५६

उमापतिर्भूतपतिः श्रीकण्ठो ब्रह्मणः सुतः।
उक्तवानिदमव्यग्रो ज्ञानं पाशुपतं शिवम्।।
पाञ्चरात्रस्य कृत्स्नस्य वेत्ता तु भगवान् स्वयम्।
सर्वेषु च नृपश्रेष्ठ ज्ञानेष्वेतेषु दृश्यते।।[1]

महाभारत के इस कथन का आशय रामानुजाचार्य ने इन शब्दों में स्पष्ट किया है— "सांख्यस्य वक्ता कपिलः" इत्यारभ्य सांख्ययोगपाशुपतानां कपिलहिरण्यगर्भपशुपतिकृतत्वेन पौरुषेयत्वं प्रतिपाद्य, "अपान्तरतमानाम वेदाचार्यः स उच्यते" इति वेदानामपौरुषेयत्वमभिधाय "पाञ्चरात्रस्य कृत्स्नस्य वक्ता नारायणः स्वयम्" इति पाञ्चरात्रतन्त्रस्य वक्ता नारायणः स्वयमेवेत्युक्तवान्"[2] इति।

गीताप्रेस, गोरखपुर से प्रकाशित महाभारत के उपर्युदाहृत पाठ की अपेक्षा रामानुजाचार्य द्वारा उदाहृत पाठ कुछ विशिष्ट है। गीताप्रेस, गोरखपुर से प्रकाशित महाभारत का पाठ इस प्रकार है—

"पाञ्चरात्रस्य कृत्स्नस्य वेत्ता तु भगवान् स्वयम्"

रामानुजाचार्य द्वारा स्वीकृत पाठ इस प्रकार है —

"पाञ्चरात्रस्य कृत्स्नस्य वक्ता नारायणः स्वयम्।"

आचार्य रामानुज द्वारा स्वीकृत यही पाठ मान्य है, क्योंकि न केवल रामानुज अपितु उनके पूर्ववर्ती यामुनाचार्य भी इसी पाठ को स्वीकार करते हैं[3]। महाभारत के इसी पाठ का संस्कार आचार्यों की उक्तियों में यत्र-तत्र प्रतिबिम्बित होता है। यथा आचार्य वेदान्तदेशिक की यह उक्ति देखिये—

कमप्याद्यं गुरुं वन्दे कमलागृहमेधिनम्।
प्रवक्ता छन्दसां वक्ता पाञ्चरात्रस्य यः स्वयम्।।[4]

अतः पांचरात्र का महाभारत के अनुसार अन्य शास्त्रों की अपेक्षा यही वैशिष्ट्य है कि अन्य शास्त्र कपिल आदि पुरुषों के द्वारा रचित हैं और पांचरात्र शास्त्र के रचयिता स्वयं भगवान् नारायण हैं।

---

१. महाभारत, शान्तिपर्व, ३४६.६४-६७
२. श्रीभाष्य, २.२.४२
३. आगमप्रामाण्य, पृ. १२८
४. यतिराजसप्तति, १

## पांचरात्र-सम्प्रदाय की प्राचीनता

विष्णु एक वैदिक देवता है। अतः विष्णु-महिमा की स्तुति-परम्परा की प्राचीनता के विषय में विवाद नहीं है। यह निश्चित रूप से बिना किसी संकोच के कहा जा सकता है कि जितना प्राचीन वैदिक-साहित्य है, उतनी ही प्राचीन विष्णु-स्तवन की परम्परा है। वेदों में ऋषि के रूप में नारायण का नाम अनेकत्र प्राप्त होता है[1]। वैदिक देवता विष्णु तथा वैदिक ऋषि नारायण कब एकार्थक हो गये, यह एक अतीत के अन्धकार में छिपा हुआ रहस्य है। पांचरात्र परम्परा में आकर विष्णु, नारायण, वासुदेव, कृष्ण तथा जनार्दन आदि शब्द एकार्थक हो गये और पर्याय के रूप में प्रयुक्त होने लगे। इसी पांचरात्र परम्परा की प्राचीनता का निर्धारण यहाँ इष्ट है।

पांचरात्र परम्परा की कुछ प्रसिद्ध संज्ञाएं अथवा सिद्धान्त प्राचीन साहित्य तथा पुरातात्त्विक सामग्रियों में यत्र-तत्र दृष्टिगत होते हैं। उनके आधार पर ही प्राचीनता का निश्चय किया जा सकता है। यहाँ इस सन्दर्भ में पांचरात्र परम्परा में स्वीकृत ईश्वर के विभिन्न रूपों को ध्यान में रखना आवश्यक होगा। पांचरात्र परम्परा के अन्तर्गत ईश्वर के चार रूप माने गये हैं[2] —१. पर, २. व्यूह, ३. विभव तथा ४. अर्चा। कुछ संहिताओं में ईश्वर के अन्तर्यामी रूप को स्वीकार करते हुए पाँच रूपों की कल्पना की गयी है[3]। ईश्वर के पर रूप को पर वासुदेव कहा जाता है। सृष्टि आदि व्यापार के लिए यह पर वासुदेव चार प्रकार के रूपों को धारण करता है। इन चार रूपों को व्यूह रूप कहा गया है। इन चार व्यूह रूपों के नाम इस प्रकार हैं — १. वासुदेव, २. संकर्षण, ३. प्रद्युम्न और ४. अनिरुद्ध[4]। भिन्न-भिन्न प्रयोजनों से भिन्न-भिन्न रूपों में ईश्वर के आविर्भाव को विभव रूप कहते हैं[5]। सामान्यतया इस विभव रूप को अवतार रूप कहा जाता है। लोकहितार्थ स्वर्ण, रजत आदि से जिस भगवद्-रूप की कल्पना की जाती है, उसे अर्चारूप कहते हैं[6]। जैसा कि शब्द के अर्थ से स्पष्ट है, अन्तर्यामी रूप उसे कहते हैं, जो जीव के हृदयप्रदेश में नित्य निवास करता है।

ईश्वर के इन रूपों का प्रतिपादन करने वाली प्रायः सभी पांचरात्र संहिताएँ ईसा की उत्तरवर्तिनी हैं, किन्तु ईसा के पूर्व प्रचुर मात्रा में ऐसी साहित्यिक तथा पुरातात्त्विक सामग्री यत्र-तत्र उपलब्ध होती है, जिसमें ईश्वर के उपर्युल्लिखित कुछ रूपों के अथवा उनकी संज्ञाओं के उल्लेख स्पष्ट रूप में दृष्टिगोचर होते हैं। इन्हीं उल्लेखों को आधार बनाकर

---

१. द्रष्टव्य—ऋक्. १०.९०; यजु. ३.६२, ३०.३१; अथर्व. १९.६, १०.२
२. लक्ष्मीतन्त्र, २.६०, ११.४१-४७
३. अहिर्बुध्न्यसंहिता, १.६३-६५
४. लक्ष्मीतन्त्र, ११.४१-४७.
५. वहीं, ११.२६.
६. वहीं, ४.३१.

इस सम्प्रदाय की प्राचीनता के निर्धारण का प्रयास किया जा सकता है। यहाँ पुरातात्त्विक तथा साहित्यिक स्रोतों से प्राप्त सामग्री का पृथक्-पृथक् अध्ययन किया जायगा।

**पुरातात्त्विक स्रोत**-जिन विद्वानों ने पुरातात्त्विक सामग्री को भी पांचरात्र सम्प्रदाय की प्राचीनता का निर्धारण करने में आधार बनाया है, उनमें आर.जी. भाण्डारकर का नाम प्रमुख है। इस सामग्री में तीन अभिलेखों को अधिक महत्त्वपूर्ण माना जाता है— १. नानाघाट का गुहाभिलेख, २. घोसुण्डी का शिलाभिलेख तथा ३. बेसनगर का स्तम्भाभिलेख। अब इन तीनों अभिलेखों की सामग्री का क्रमशः परिशीलन आवश्यक है।

१. महाराष्ट्र प्रदेश के पूना जनपद में नानाघाट गाँव में प्राप्त गुहाभिलेख "नानाघाट गुहाभिलेख" के नाम से प्रसिद्ध है। यह अभिलेख ब्राह्मी लिपि में लिखी गयी प्राकृत भाषा में है। इस अभिलेख का प्रासंगिक अंश इस प्रकार है—
"(सिधं)..... नो (नमो) धमस नमो ईदस नमो संकसन-वासुदेवान चंद-सूरानं (महि) मा (व) तानं चतुं नं यम-वरुन-कुबेर-वासवानं नमो कुमारवरस (वेदि) सिरिसर (ञो)" इसका संस्कृत रूपान्तरण इस प्रकार किया गया है —
"सिद्धम् । (प्रजापतये) धर्माय नमः, इन्द्राय नमः, सङ्कर्षण-वासुदेवाभ्यां चन्द्रसुराभ्याम् (-सूर्याभ्याम्), चतुर्भ्यश्च लोकपालेभ्यो यम-वरुण-कुबेर-वासवेभ्यो नमः।।"[१]
इस अभिलेख में मंगलाचरण किया गया है। इसमें इन्द्र आदि अन्य देवताओं के साथ द्वन्द्व समास में संकर्षण और वासुदेव को नमन किया गया है। इस अभिलेख का समय प्रथम शताब्दी ईसापूर्व का उत्तरार्ध माना गया है[२]।

२. दूसरा विवेचनीय अभिलेख घोसुण्डी का शिलाभिलेख है। राजस्थान में चित्तौड़गढ़ जनपद में घोसुण्डी नामक स्थान पर होने के कारण इस अभिलेख को "घोसुण्डी शिलाभिलेख" कहते हैं। यह अभिलेख प्राकृत प्रभावित संस्कृत भाषा में निबद्ध है। इसकी लिपि ब्राह्मी है। मूल अभिलेख इस रूप में प्राप्त होता है—
कारितोऽयं राज्ञा भागव(ते)न गाजायनेन पाराशरीपुत्रेण सर्वतातेन अश्वमेध-याजिना भगव(द्)भ्यां संकर्षण-वासुदेवाभ्यां (अनिहताभ्यां सर्वेश्वरा)भ्यां पूजाशिलाप्राकारो नारायणवाटिका।।"[३]
यहाँ गाजायन गोत्रोत्पन्न अश्वमेधयाजी पाराशरीपुत्र राजा सर्वतात के द्वारा भगवान् संकर्षण तथा वासुदेव के पूजा-स्थान के चारों ओर शिलाप्राकार के निर्माण का उल्लेख किया गया है। "नारायणवाटिका" इस संज्ञा का भी उल्लेख किया गया है। डी.सी. सरकार के अनुसार इस अभिलेख का समय प्रथम शताब्दी ईसापूर्व का उत्तरार्ध है,[४] जबकि आर.जी. भाण्डारकर इस अभिलेख को कम से कम ईसा से दो सौ वर्ष पूर्व का मानते हैं।

---

१. Select Inscriptions, p. 192-195.
२. वहीं, तथा Vaisnavism, Saivism...p. 5
३. Select Inscriptions. p. 90-91
४. वहीं, पृ. ९०

३. बेसनगर का प्रसिद्ध गरुडध्वज अभिलेख तीसरा महत्त्वपूर्ण अभिलेख है। बेसनगर मध्यप्रदेश के विदिशा जनपद में स्थित एक स्थान है। यह अभिलेख ब्राह्मी लिपि में संस्कृत से प्रभावित प्राकृत भाषा में उत्कीर्ण है[1]। मूल अभिलेख इस रूप में प्राप्त होता है —

"(दे)वदेवस वा(सुदे)वस गरुडध्वजे अयं
कारिते (इ) अ हेलियोदोरेण भागवतेन
दियसपुत्रेण तक्खसिलाकेन योनदूतेन (आ)
गतेन महाराजस अंतलिकितस उप
ता सकासं र ञो कासी-पु(त्र)स (भ)-
गभद्रस त्रातारस वसेन च (तु) -
दसेन राजेन वधमानस।।
त्रिनि अमुतपदानि (इ अ) (सु) अनुठितानि
नेयन्ति (स्वगं) दम चाग अप्रमाद (११)"[2]

इस अभिलेख के संस्कृत रूपान्तर पर भी एक दृष्टिपात कर लेना चाहिये—

(I) देवदेवस्य वासुदेवस्य गरुडध्वजः (=शिखरस्थ-शिखरमूर्तिसनाथो ध्वजस्तम्भः) अयं कारितः, इह हेलियोदोरेण (Heliodoros) भागवतेन (=वैष्णवधर्मान्तर्गत-भागवतधर्मानुसारिणा) दियसथ(Dios)पुत्रेण ताक्षशिलाकेन (=तक्षशिलानिवासिना) यवनदूतेन आगतेन महाराजस्य अन्तजिकितस्य (Antialkidas) उपान्तात् (=समीपात्) सकाशं राज्ञः काशीपुत्रस्य (= काशीगोत्रीयस्य) भागभद्रस्य त्रातुर्वर्षेण चतुर्दशेन राज्येन (च) वर्धमानस्य।

(II) त्रीणि अमृतपदानि इह स्वनुष्ठितानि नयन्ति स्वर्गं दमस्त्यागोऽप्रमादः(च)।।[3]

इस अभिलेख में यह कहा गया है कि तक्षशिलानिवासी दियसपुत्र और यवनदूत भागवत धर्मानुयायी हेलियोडोरस ने देवाधिदेव वासुदेव के इस गरुडध्वज का निर्माण किया। वह अन्तलिकित के दूत के रूप में राजा भागभद्र के पास आया था। भाण्डारकर इसे द्वितीय शताब्दी ईसापूर्व के पूर्वार्ध में उत्कीर्ण किया गया मानते हैं[4]। डी.सी. सरकार के अनुसार इसका समय ईसापूर्व द्वितीय शताब्दी का अन्त है[5]।

---

१. Select Inscriptions, P. 88
२. वहीं, पृ. ८८-८९
३. तत्रैव, पृ. ८९
४. Vaisnavish, saivism......pp. 4-5
५. Select Inscriptions, p. 88

इस अभिलेख से यह ज्ञात होता है कि इस समय वासुदेव की उपासना देवाधिदेव के रूप में की जाती थी। वासुदेव की उपासना करने वालों के लिये "भागवत" शब्द का प्रचलन हो चुका था। भागवत धर्म भारत के उत्तर-पश्चिम प्रदेश में व्याप्त हो चुका था और यवन लोग भी इस धर्म में दीक्षित हो रहे थे[१]।

इन अभिलेखों का परिशीलन करने से ज्ञात होता है कि द्वितीय शताब्दी ईसापूर्व के अन्त तक यह धर्म अच्छी प्रकार से व्याप्त हो चुका था।

४. लखनऊ में स्थित उत्तरप्रदेश राज्य संग्रहालय में संकर्षण अथवा बलराम की एक प्रतिमा संरक्षित है। इस प्रतिमा में संकर्षण को दो भुजाओं से युक्त दिखाया गया है। इनके बाँयें हाथ में हल तथा दाहिने हाथ में मुसल है। इसका समय दो सौ वर्ष ईसापूर्व माना गया है[२]। इस परम्परा से सम्बद्ध यह सर्वाधिक प्राचीन प्रतिमा है।

इस प्रकार सभी पुरातात्त्विक स्रोतों के आधार पर पांचरात्र सम्प्रदाय की प्राचीनता की खोज करते हुए हम अधिक से अधिक ईसापूर्व दूसरी शताब्दी के अन्त तक पहुँचते हैं, इससे आगे नहीं। इससे यदि यह निष्कर्ष निकाला जाय कि पांचरात्र सम्प्रदाय की प्राचीनता की यही इयत्ता है, तो यह नितान्त आत्म-प्रवंचना होगी। वस्तुतः इस काल के पूर्व पांचरात्र सम्प्रदाय की प्राचीनता की साधिका अथवा असाधिका कोई पुरातात्त्विक सामग्री उपलब्ध ही नहीं होती।

**साहित्यिक स्रोत**-साहित्य में अनेक ऐसे स्थल प्राप्त होते हैं, जिनसे पांचरात्र सम्प्रदाय की प्राचीनता के संकेतों का संकलन करके किसी प्रकार के निष्कर्ष तक पहुँचा जा सकता है। यहाँ उन्हीं कतिपय स्थलों का परिशीलन करते हुए निष्कर्ष प्राप्ति का प्रयास किया जा रहा है।

१. बादरायण-विरचित "ब्रह्मसूत्र" प्रस्थान-त्रयी का एक प्रमुख ग्रन्थ है। इसके द्वितीय अध्याय के द्वितीय पाद के अन्तर्गत "उत्पत्त्यसम्भवाधिकरण"[३] में पांचरात्र-प्रामाण्य की विवेचना की गयी है। शंकराचार्य के अनुसार इस अधिकरण का प्रतिपाद्य पांचरात्र की अप्रामाणिकता है, जबकि रामानुजाचार्य की दृष्टि में इस अधिकरण के द्वारा पांचरात्र की प्रामाणिकता की सिद्धि की गयी है। ब्रह्मसूत्रों की रचना पांचवीं शताब्दी ईसापूर्व से द्वितीय शताब्दी ईसापूर्व के मध्य मानी गई है[४]। स्पष्ट है कि इस समय तक पांचरात्र परम्परा बद्धमूल हो चुकी थी।

---

१. Vaisnarish sairium......... p.5
२. Development of Hindu Icnography, p. 423
३. ब्रह्मसूत्र, २.२.३९-४२
४. A companion to Sanskrit Literature, p. 17.

२. महाभारत के भीष्मपर्व में सात्वतविधि का उल्लेख किया गया है[1]। इसके अतिरिक्त शान्तिपर्व के मोक्षधर्मपर्व का बहुत बड़ा भाग पांचरात्र सिद्धान्तों के निरूपण के लिए ही समर्पित है[2]। महाभारत में यद्यपि पांचरात्र सिद्धान्तों का बहुत स्पष्ट और विशद प्रतिपादन है, तथापि इस आधार पर कोई निष्कर्ष निकाल सकना अत्यन्त कठिन कार्य है। इसका कारण महाभारत की तिथि का स्वयं अनिश्चित होना है। महाभारत का काल ४०० ईसापूर्व से लेकर ४०० ईसवी तक माना गया है।[3] सी.बी. वैद्य महाभारत का रचनाकाल २५० ईसापूर्व मानते हैं[4]। इस तिथि पर विश्वास करते हुए यह कहा जा सकता है कि तीसरी शताब्दी ईसापूर्व में यह सम्प्रदाय चरमोत्कर्ष पर था।

३. पतञ्जलि के महाभाष्य में कुछ ऐसे स्थल हैं, जिनसे पांचरात्र परम्परा के संकेतों को स्पष्ट रूप से ग्रहण किया जा सकता है। यथा —

(१) "सङ्कर्षणद्वितीयस्य बलं कृष्णस्य वर्धताम्"[5]

यहाँ कृष्ण के सहयोगी के रूप में बलराम का उल्लेख किया गया है। इसी प्रकार एक अन्य स्थल भी द्रष्टव्य है —

(२) "प्रासादे धनपतिरामकेशवादीनाम्"[6]

यहाँ पर धनपति, राम अर्थात् बलराम और केशव के प्रासाद अथवा मन्दिर का उल्लेख किया गया है। इसी प्रकार एक अन्य स्थल पर भी पांचरात्र के एक प्रसिद्ध सिद्धान्त चतुर्व्यूह की कल्पना की ओर संकेत प्राप्त होता है। यथा—

"जनार्दनस्त्वात्मचतुर्थ एव"[7]

इन उद्धरणों के आधार पर यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि पतंजलि के समय तक पांचरात्र-सम्प्रदाय का व्यापक प्रचार हो चुका था। पतंजलि का समय ईसापूर्व द्वितीय शताब्दी माना जाता है[8]। इस विषय में विद्वानों में अधिक मतभेद भी नहीं है।

---

१. महाभारत, भीष्म. ६६.४०

२. म.भा. शान्ति, ३३४-३४१ अध्याय

३. A History of Indian Literature, p. 446 (Wintertnitz)

४. "The Mahabharata, as we have it, is assigned by most European Scholars to 500 A.D. where as we assign it to 250 B.C. a date accepted by Lokamanya Tilaka in his Gitarahasya". History of Sanskrit Literature, Vol. II p. 9

५. महाभाष्य, २. २.२२, पृ. २४७

६. वहीं, २.२.३४, पृ. २७८

७. वहीं, ६.३.५

८. A Companion to Sanskrit Literature, p. 79

४. ''शिलप्पडिकारम्'' तथा ''परिपडल'' नामक तमिल ग्रन्थों में गरुडध्वज, संकर्षण, वासुदेव, अनिरुद्ध, श्रीकृष्ण तथा बलदेव की प्रतिमाओं का उल्लेख किया गया है। इन ग्रन्थों की रचना ईसापूर्व द्वितीय शताब्दी में मानी गई है[1]। इससे भी पांचरात्र सम्प्रदाय का ईसापूर्व द्वितीय शताब्दी में प्रचार और प्रसार सिद्ध होता है।
इस प्रकार अब तक चर्चित समस्त पुरातात्त्विक तथा साहित्यिक प्रमाणों से अधिक से अधिक द्वितीय शताब्दी तक पांचरात्र की प्राचीनता की सिद्धि हो पाती है। अब हम इससे पूर्व पांचरात्र की प्राचीनता के साधक प्रमाणों पर दृष्टिपात करेंगे।

५. चतुर्थ शताब्दी ईसापूर्व भारत में चन्द्रगुप्त मौर्य का राज्य था। इस समय मेगस्थनीज़ नामक एक यवन पर्यटक भारत-भ्रमण के निमित्त आया था। उसने अपनी यात्रा के संस्मरणों को लिपिबद्ध किया, जिसे ''इण्डिका'' कहा जाता है। यद्यपि यह ग्रन्थ अपने मूल रूप में उपलब्ध नहीं है, तथापि इसके अनेकत्र उद्धृत अंशों का संकलन किया गया है। मेगस्थनीज़ का कहना है कि ''हेराक्लीज़'' का ''शूरसेनोय'' जाति के लोग विशेष रूप से पूजन करते हैं। जो कि ''मेथोरा'' तथा ''क्लीसोबोरा'' में और उसके आसपास रहते हैं। इनके पास से जोबेरीज़ नामक नदी बहती है[2]। हेराक्लीज़ को कृष्ण, मेथोरा को मथुरा तथा जोबेरीज़ को यमुना नदी माना गया है। इस उल्लेख से यह निस्सन्देह कहा जा सकता है कि ईसापूर्व चतुर्थ शताब्दी में भागवत अथवा पांचरात्र सम्प्रदाय विकसित हो चुका था।

६. पाणिनि की अष्टाध्यायी से भी भागवत अथवा पांचरात्र सम्प्रदाय की प्राचीनता के निर्धारण में पर्याप्त सहायता प्राप्त होती है। अष्टाध्यायी में ''भक्तिः''[3] इस सूत्र के अधिकार में ''वासुदेवार्जुनाभ्यां वुन्''[4] सूत्र आता है, जिसका अर्थ होता है वासुदेव में भक्तिमान् व्यक्ति के अर्थ में वासुदेव शब्द से वुन् प्रत्यय होगा। इस प्रकार वासुदेव + वुन् = वासुदेवक शब्द बनेगा, जिसका अर्थ होगा वासुदेव में भक्तिमान् व्यक्ति। यहाँ पतंजलि यह प्रश्न उठाते हैं कि इस सूत्र के द्वारा वासुदेव शब्द से वुन् प्रत्यय का विधान करने की क्या आवश्यकता है? क्योंकि उत्तरवर्ती सूत्र ''गोत्रक्षत्रियाख्येभ्यो बहुलं वुञ्''[5] सूत्र से गोत्रवाचक अथवा क्षत्रियवाचक वासुदेव शब्द से वुञ् प्रत्यय करने

---

१. भार्गवतन्त्रम्, उपोद्घात, च
२. This Heracles is held in especial honour by the sourasenoi, an Indian tribe who possess two large cities methora and cleisobora and through whose country flows a nevigable river called the joberes
३. अष्टाध्यायी, ४.३.६५ (Megasthenes and India Religion, p. 63)
४. वहीं, ४.३.९८
५. वहीं, ४.३.९९

पर वासुदेवक शब्द बन ही जाता है[1]। कैयट विरचित "प्रदीप" में इस प्रश्न को इस प्रकार स्पष्ट किया गया है कि "ऋष्यन्धकवृष्णिकुरुभ्यश्च"[2] सूत्र से वसुदेव की सन्तान इस अर्थ में वसुदेव शब्द से अण् प्रत्यय करने पर वासुदेव शब्द बनता है। इस वासुदेव शब्द से गोत्र तथा क्षत्रिय होने के कारण वुञ् लगने पर भी वासुदेवक शब्द ही बनेगा, जैसा कि वुन् प्रत्यय लगने पर बनता है। "वुन्" हो या "वुञ्" रूप और स्वर में कोई अन्तर नहीं आता [3]। पतंजलि यहाँ वुन् प्रत्यय के विधान के दो प्रयोजन बताते हैं। प्रथम है वासुदेव शब्द का पूर्वनिपात। "लघ्वक्षरं पूर्वम्"[4] से लघु अक्षर अर्जुन का द्वन्द्व समास में पूर्वनिपात होना चाहिये। वासुदेव लघ्वक्षर न होने पर भी पूर्व निपतित होगा, क्योंकि वह अभ्यर्हित अथवा पूज्य है। "अभ्यर्हितं च"[5] से अभ्यर्हित के पूर्वनिपात का विधान है। दूसरी बात यह है कि जिस वासुदेव शब्द से वुन् प्रत्यय का विधान किया गया है, वह क्षत्रिय नहीं है। यदि क्षत्रिय होता तो "गोत्रक्षत्रियाख्येभ्यो बहुलं वुञ्" से वुञ् प्रत्यय अवश्य लग लाता। यह वासुदेव क्षत्रिय न होकर देवताविशेष है। अतः इसके लिए अगल से वुन् प्रत्यय का विधान किया गया है। पतंजलि के ही शब्दों में —

**"इदं तर्हि प्रयोजनम्—वासुदेवशब्दस्य पूर्वनिपातं वक्ष्यामीति।**
**अथवा नैषा क्षत्रियाख्या। संज्ञैषा तत्र भगवतः"[6]।**

इस विवेचन से यह स्पष्ट होता कि पाणिनि के समय में वासुदेव में भक्ति एक सामान्य बात थी तथा वासुदेव में भक्ति रखने वालों को वासुदेवक कहते थे। पाणिनि के काल के विषय में अनेक मत हैं। किन्तु यहाँ उस मतभेद की उपेक्षा करते हुए हम डॉ. वासुदेवशरण अग्रवाल के मत को अपने प्रयोजनहेतु स्वीकार कर लेते हैं। डॉ. अग्रवाल ने पाणिनि का समय ४५० ईसापूर्व से ४०० ईसापूर्व निर्धारित किया है [7]। इस प्रकार हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि पाँचवीं शताब्दी ईसापूर्व में इस सम्प्रदाय की पर्याप्त प्रतिष्ठा हो चुकी थी।

---

१. "किमर्थं वासुदेवशब्दाद् वुन् विधीयते? "गोत्रक्षत्रियाख्येभ्यो बहुलं वुञ्" इत्येव सिद्धम्?
नह्यस्ति विशेषो वासुदेवशब्दाद् वुञो वा वुनो वा। तदेव रूपं स एव स्वरः। (महाभाष्यम्, ४.३.९८)
२. अष्टाध्यायी, ४.१.११४
३. "वसुदेवस्यापत्यं वासुदेवः, "ऋष्यन्धक" इत्यणन्तः।
तत्र गोत्रत्वात् क्षत्रियत्वाच्च वुञि रूपस्वरयोः सिद्धत्वात् प्रश्नः।" (महाभाष्यप्रदीप, ४.३.९८)
४. सिद्धान्तकौमुदी, २.२.९८ (वार्त्तिकम्)
५. तत्रैव
६. महाभाष्यम्, ४.३.९८, द्रष्टव्य—"ननु वासुदेवशब्दाद् गोत्रक्षत्रियाख्येभ्य इति वुञस्त्येव।
न चात्र वुन्वुञोर्विशेषो विद्यते, किमर्थं वासुदेवग्रहणम्। संज्ञैषा देवताविशेषस्य न क्षत्रियाख्या।"
(काशिका, ४.३.९८)
७. पाणिनिकालीन भारतवर्ष, अध्याय ८, पृ. ४६६

इससे पूर्व सम्प्रदाय की प्राचीनता के ज्ञान के लिये हमें वैदिक साहित्य पर एक दृष्टि डालनी होगी।

**वैदिक साहित्य**-वैदिक साहित्य में पांचरात्र सम्प्रदाय की प्राचीनता के अनुसन्धान हेतु इसके अन्य पर्यायों को भी जान लेना चाहिये। पाद्मसंहिता के अनुसार सूरि, भागवत, सात्वत, पंचकालवित्, ऐकान्तिक और पांचरात्रिक पर्याय शब्द हैं। पाद्मसंहिता के ही शब्दों में —

**सूरिः सुहृत् भागवतः सात्त्वतः पञ्चकालवित्।**
**ऐकान्तिकस्तन्मयश्च पाञ्चरात्रिक इत्यपि[1]।।**

विश्वामित्रसंहिता ने भी यही बात अपने शब्दों में कही है—

**एतैर्नामभिर्वाच्य एकान्ती पाञ्चरात्रिकः।**
**सूरिर्भागवतश्चैव सात्त्वतः पाञ्चकालिकः[2]।।**

इस प्रकार वैदिक साहित्य में विष्णु के पर्यायवाचक शब्दों अथवा इस सम्प्रदाय के पर्यायवाचक शब्दों के आधार पर कुछ निष्कर्ष प्राप्त करने का प्रयास किया जा सकता है।

१. तैत्तिरीयारण्यक के दशम प्रपाठक में एक स्थान पर नारायण, वासुदेव, विष्णु शब्द एक ही अर्थ में प्रयुक्त हैं। गायत्री मन्त्र की छाया में होने के कारण इसे विष्णुगायत्री कहा गया है। यथा —

**नारायणाय विद्महे वासुदेवाय धीमहि।**
**तन्नो विष्णुः प्रचोदयात्[3]।।**

दशम प्रपाठक को खिल कहा गया है। इस कारण इस अंश को प्राचीन नहीं माना जाता।[4]

२. पांचरात्र-शास्त्र की एक संज्ञा सात्वत भी है, यह प्रतिपादित किया जा चुका है। इस विषय में पराशरभट्ट प्रणीत विष्णुसहस्रनाम के "भगवद्गुणदर्पण" नामक भाष्य में "सात्वतांपतिः" का व्याख्यान भी द्रष्टव्य है[5]। ऐतरेय ब्राह्मण में "सात्वत" शब्द का

---

१. पाद्मसंहिता, चर्या, २.८७-८८, आगमप्रामाण्यम्, पृ. १ (टिप्पणी) में उदाहृत;
२. विश्वामित्रसंहिता, ६.६०, द्रष्टव्य—"ततश्च सत्वान् भगवान् भज्यते यैः परः पुमान्। ते सात्वता भागवता इत्युच्यन्ते द्विजोत्तमाः।।" (आगमप्रामाण्यम्, पृ. १५३)
३. तैत्तिरीयारण्यक, प्रपा. १०, अनु. १
४. History of Sanskrit Literature II (vaidya) p. 141
५. विष्णुसहस्रनामभाष्यम्, पृ. १५७

प्रयोग प्राप्त होता है[1]। इस उल्लेख से स्पष्ट है कि ऐतरेय ब्राह्मण के समय सात्वत शब्द शास्त्र, धर्म और धर्मावलम्बियों के अर्थ में प्रचलित था। ऐतरेय ब्राह्मण का समय ईसापूर्व एक हजार वर्ष माना जाता है[2]।

३. शतपथ ब्राह्मण का भी इसी अर्थ में सत्वत् शब्द के प्रयोग की दृष्टि से महत्त्व है[3]। शतपथ ब्राह्मण में ही सर्वप्रथम पंचरात्र शब्द के भी दर्शन होते हैं। इन शब्दों के प्राप्त होने वाले इन प्रयोगों से यह निष्कर्ष प्राप्त किया जा सकता है कि आज सात्वत और पांचरात्र शब्दों के जो प्रचलित अर्थ हैं, इन अर्थों से इन शब्दों के सम्बन्ध की प्रक्रिया शतपथ ब्राह्मण के समय आरम्भ हो चुकी थी। शतपथ ब्राह्मण का रचनाकाल ईसापूर्व ३००० से २५०० वर्ष माना जाता है [4]।

## पांचरात्र सम्प्रदाय के आविर्भावकाल की परसीमा

यह तो अब तक प्रपंचित तथ्य से स्पष्ट हो चुका है कि चातुर्व्यूह की अवधारणा में परिगणित वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध— इन चारों का वृष्णि वंश से ही सम्बन्ध है। यह वृष्णि वंश महाभारत काल से सम्बद्ध है। यह चारों व्यूहरूप वासुदेव-कृष्ण के परिवार के ही सदस्य हैं और वासुदेव कृष्ण इस वृष्णि कुल के सर्वाधिक प्रभावशाली और महत्त्वपूर्ण पुरुष थे[5]। महाभारत काल का अर्थ है— द्वापर और कलियुग का सन्धिकाल। यों तो एक वेद का चतुर्धाभवन भी इसी काल में हुआ है,[6] तथापि पांचरात्र सम्प्रदाय के आविर्भाव की दृष्टि से इस काल का विशेष महत्त्व है। इसी युग में वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध इन चार रूपों में भगवान् का अवतार हुआ था। इसी समय भगवान् कृष्ण ने अर्जुन को पांचरात्र शास्त्र की संग्रहरूप गीता का उपदेश किया था। इसके पूर्व पांचरात्र सम्प्रदाय का आविर्भाव नहीं माना जा सकता। अतः पांचरात्र सम्प्रदाय के आविर्भावकाल की यही पर सीमा है। इसकी पुष्टि महाभारत तथा पांचरात्र संहिताओं से भी होती है। यथा महाभारत की यह उक्ति द्रष्टव्य है—

---

१. "एतस्यां दक्षिणस्यां दिशि ये के च सत्त्वतां राजानो भौज्यायैव ते अभिषिच्यन्ते।
भोजेति एनान् अभिषिक्तानाचक्षते।" (ऐतरेयब्राह्मण, ८.३.१४)

२. हिन्दू राजतन्त्र, भाग १, पृ. १५५

३. "तदेतद् गाथयाऽभिगीतम्—शतानीकः समन्तासु मेध्यं सात्राजितो हयम्।
आदत्त यज्ञं काशीनां भरतः सत्त्वतामिवेति।।" (शतपथब्राह्मण, १३.५.४.२१)

४. History of Sanskrit Literature, Vol II (Vidya), page 15

५. "वृष्णीनां वासुदेवोऽस्मि" (गीता, १०.३७)

६. द्रष्टव्य—द्वापरे द्वापरे विष्णुर्व्यासरूपी महामुने।
वेदमेकं सुबहुधा कुरुते जगतो हितः।। (विष्णुपुराण, ३.३.५)
चतुर्धा यैः कृतो वेदो द्वापरेषु पुनः पुनः। (वहीं, १०)
एको वेदश्चतुर्धा तु तैः कृतो द्वापरादिषु। (वहीं, २०)
"द्वापरादिषु—द्वापर आदिर्येषां तानि द्वापरादीनि, तेषु द्वापरसन्ध्यंशेष्वित्यर्थः" ।(तत्रैव,विष्णुचित्तीयव्याख्या)

द्वापरस्य युगस्यान्ते आदौ कलियुगस्य च।
सात्वतं विधिमास्थाय गीतं सङ्कर्षणेन यत्[1]।।

कतिपय पांचरात्र संहिता-वचनों से भी इसका समर्थन होता है—

द्वापरस्य युगस्यान्ते आदौ कलियुगस्य च।
साक्षात् सङ्कर्षणाल्लब्ध्वा वेदमेकायनाभिधम्[2]।।
द्वापरस्य युगस्यान्ते आदौ कलियुगस्य च।
साक्षात् सङ्कर्षणो देवः प्राप्य प्रत्यक्षतां मुने[3]।।

इसी प्रकार—

द्वापरस्य युगस्यान्ते आदौ कलियुगस्य च।
साक्षात् सङ्कर्षणाद् व्यक्तात् प्राप्त एष महत्तरः।।
एष एकायनो वेदः प्रख्यातः सात्वतो विधिः[4]।।

इसी प्रकार के उल्लेख अन्य पांचरात्र संहिताओं में भी उपलब्ध होते हैं।

## निष्कर्ष

इस विवेचन से निम्न बातें स्पष्ट हो जाती हैं—

१. यद्यपि वेदों में विष्णुसूक्तों के देवता के रूप में विष्णु की स्तुतियाँ प्राप्त होती हैं और ऋषि के रूप में नारायण प्रायः सभी वेदों में परिगणित हुए हैं, तथापि इस काल को वैष्णव अथवा पांचरात्र सम्प्रदाय का आविर्भाव काल नहीं कहा जा सकता, क्योंकि इस काल में तो विष्णु और नारायण नितान्त भिन्न हैं। इसके साथ ही यहाँ अन्य किसी वैष्णव सम्प्रदाय के स्वरूप की प्राप्ति भी नहीं होती। यह अवश्य कहा जा सकता है कि उस समय यह सम्प्रदाय बीज रूप में दृष्टिगत होता है।
२. वेदों में बीज रूप में प्राप्त होने वाला यह सम्प्रदाय द्वापर तथा कलियुग के सन्धिकाल में प्रस्फुटित हो गया।
३. पाणिनि के समय तक यह सम्प्रदाय पूर्ण व्यवस्थित रूप धारण कर चुका था।

इस अर्थ को निम्न रूप में अभिव्यक्ति प्रदान की जा सकती है —

---

१. महाभारत, भीष्मपर्व, ६६.४०
२. ईश्वरसंहिता, १.४०
३. वहीं, २१.५४६
४. पारमेश्वरसंहिता, १.५५-५६

वेदादाविर्भवनमसकृत् स्वात्मनो दर्शयन्ती
मन्दं मन्दं पुनरुपचयं भारतान्ते व्रजन्ती।
आष्टाध्याय्यां विशदविशदं धारयन्ती स्वरूपं
कल्याणीयं विलसतितरां पाञ्चरात्र-स्रवन्ती।।

## पांचरात्र शास्त्र की श्रुतिमूलकता

पांचरात्र शास्त्र को श्रुतिमूलक कहा गया है। उस मूलभूत श्रुति के रूप में एकायन शाखा प्रतिष्ठित है। वेदों की यह एकायन शाखा आज उपलब्ध नहीं है और न ही इसके विवेच्य अथवा प्रतिपाद्य विषय का कहीं प्रामाणिक विवरण उपलब्ध होता है। पांचरात्र शास्त्र कितना श्रुतिमूलक है, यह निश्चित कर सकना अत्यन्त दुष्कर कार्य है। इसका निश्चित कारण है, इस शाखा का सर्वथा अनुपलब्ध होना। एकायन श्रुति का महत्त्व तो इसी से समझा जा सकता है कि यह पांचरात्र शास्त्र की मूल होने के कारण उसकी प्राणभूत है। प्रश्न यहाँ यह उठता है कि यदि यह एकायन श्रुति अथवा एकायन शाखा इतनी अधिक महत्त्वपूर्ण है, तो इसे किसी न किसी रूप में उपलब्ध होना चाहिये था। पूर्वाचार्यों का दायित्व था कि वे इसे इसके मूल रूप में सुरक्षित रखते, इस पर टीका, टिप्पणी, व्याख्यान आदि लिख कर इसे स्थायित्व प्रदान करते, अथवा अपने ग्रन्थों में इसके वाक्यों को यथासम्भव उदाहृत करते। किन्तु ऐसा कुछ भी नहीं हुआ। सम्भव है कि यह एकायन श्रुति वैष्णवों की आचार्य-परम्परा के आरम्भ होने के पूर्व ही विलुप्त हो गयी हो। "पांचरात्र शास्त्र श्रुतिमूलक है और एकायन शाखा ही इस शास्त्र की मूलभूत श्रुति है" शास्त्रों में केवल इस प्रकार के वचनों की उक्तियाँ और पुनरुक्तियाँ ही दृष्टिगत होती हैं। इससे शास्त्र के स्वरूप पर किसी प्रकार का प्रकाश नहीं पड़ता। अस्तु, यह रही वह सीमा, जिसके अन्तर्गत पांचरात्र शास्त्र की श्रुतिमूलकता पर विचार किया जा सकता है।

किन्तु किसी भी रूप में एकायन श्रुति के उपलब्ध न होने के आधार पर यह निष्कर्ष निकाल लेना सर्वथा अनुचित होगा कि वह कभी थी ही नहीं, अथवा पांचरात्र शास्त्र श्रुतिमूलक नहीं है। श्रुतियों का लुप्त होना अथवा नष्ट हो जाना कोई असम्भव बात नहीं। इनके नाश अथवा उद्धार की कहानियाँ प्राचीन समय से प्राप्त होती हैं[1]। आज वेदों की ११३१ (ऋग्वेद २१, यजुर्वेद १०१, सामवेद १००० तथा अथर्ववेद ९)[2] शाखाओं में कुछ ही

१. द्रष्टव्य—"तामहमानयिष्यामि नष्टां वेदश्रुतीमिव" (रामायण, कि. ६.५)।
"यथा वेदश्रुतिर्नष्टा मया प्रत्याहृता पुनः" (महाभारत, शान्ति., ३४८.५६)।
"एतस्मिन्नन्तरे राजन् वेदो हयशिरोधरः।
जग्राह वेदानखिलान् रसातलगतान् हरिः।।" (तत्रैव, ३५७)
"सारस्वतश्चापि जगाद नष्टं वेदं पुनर्यद् ददृशुर्न पूर्वे" (बुद्धचरित, १.४२)।

२. द्रष्टव्य—"एकशतमध्वर्युशाखाः, सहस्रवर्त्मा सामवेदः, एकविंशतिधा बाह्वृचम्, नवधाऽऽथर्वणो वेदः" (महाभाष्य, १.१ पस्पशाह्निकम्)।

शाखायें उपलब्ध होती हैं। इस प्रकार परिगणित वेदशाखाओं में आज सहस्राधिक शाखाएँ अनुपलब्ध हैं। इन शाखाओं की अनुपलब्धि-मात्र के आधार पर यह नहीं कहा जा सकता कि ये थीं ही नहीं। यही कहा जायगा कि कभी थीं और बाद में नष्ट हो गयीं। यही बात एकायन शाखा के विषय में भी कही जानी चाहिये।

शुक्ल यजुर्वेद की माध्यन्दिन और काण्व ये दो शाखाएँ प्रसिद्ध हैं। पांचरात्र संहिताओं में प्राप्त काण्व शाखा के उल्लेखों से प्रतीत होता है कि इस सम्प्रदाय का काण्व शाखा के साथ निकट का सम्बन्ध था। ईश्वरसंहिता में एकायन वेद की महिमा और उसके सम्प्रदाय का वर्णन करते हुए कहा गया है —

काण्वीं शाखामधीयानान् वेदवेदान्तपारगान्।
संस्कृत्य दीक्षया सम्यक् सात्वताद्युक्तमार्गतः[१]।।

इसी प्रकार जयाख्यसंहिता में भी उल्लेख प्राप्त होता है —

रत्नेषु त्रिष्वपि श्रेष्ठं जयाख्यं तन्त्रमुच्यते।
तदुक्तेन विधानेन प्रतिष्ठादि प्रवर्त्यताम्।।
काण्वीं शाखामधीयानावौपगायनकौशिकौ।
प्रपत्तिशास्त्रनिष्णातौ स्वनिष्ठानिष्ठितावुभौ[२]।।

उपर्युक्त उद्धरणों से इस आशय के पर्याप्त संकेत प्राप्त होते हैं कि एकायन शाखा का काण्व शाखा के साथ निकट का सम्बन्ध है। सम्भव है कि यह शुक्ल यजुर्वेद की काण्व शाखा की कोई शाखा हो। नागेश ने अपने ग्रन्थ "काण्वशाखामहिमसंग्रह" में काण्व शाखा को ही एकायन वेद अथवा मूल वेद कहा है। यथा —

इयं शुक्लयजुःशाखा प्रथमेत्यभिधीयते।
मूलशाखेति चाप्युक्ता तथा चैकायनीति च।।
अयातयामयजुषा तथा मोक्षैकसाधिका।
इत्याद्यनेकनामानि सन्त्यस्यास्तत्र तत्र वै[३]।।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट होता है कि—१. पांचरात्र सम्प्रदाय श्रुतिमूलक है, २. मूलभूत श्रुति का नाम एकायन वेद है, ३. इस एकायन वेद का शुक्ल यजुर्वेद से घनिष्ठ सम्बन्ध है तथा ४. शुक्ल यजुर्वेद की अनेक शाखाओं में इस एकायन शाखा का काण्व शाखा के साथ अभिन्न सम्बन्ध प्रतीत होता है।

---

१. ईश्वरसंहिता, २१.६४
२. जयाख्यसंहिता, १. १०६-११०
३. लक्ष्मीतन्त्र, उपोद्घात, पृ.६ (उदाहृत)

## एकायन शाखा का स्वरूप

छान्दोग्योपनिषद् में चारों वेदों से पृथक् एकायन का उल्लेख किया गया है[1]। प्रश्न यह उठता है कि क्या वस्तुतः एकायन शाखा चार वेदों के अन्तर्गत आती है अथवा उनसे भिन्न कोई स्वतन्त्र शास्त्र है? छान्दोग्योपनिषद् के चर्चित उद्धरण से तो यही प्रतीत होता है कि यह उनसे पृथक् स्वतन्त्र शास्त्र है। पांचरात्र संहिताओं में कुछ वचन इस बात की पुष्टि भी करते हैं। यथा —

प्रतिष्ठा विहिता ब्रह्मन् मन्त्रसिद्धिफलप्रदा।
एकायनाख्यवेदोक्तैर्मन्त्रैरन्यैस्त्रयीमयैः।।[2]
चतुर्दिक्षु चतुर्वेदपठनं कारयेद् द्विजः।
कोणेष्वेकायनीं शाखां तन्मयैः पाठयेदपि।।[3]
ऋगादिवेदांश्चतुरो द्विजाग्र्यैर्वेदवित्तमैः।
शाखामेकायनीं चापि विद्वद्भिरभिघोष्य च।।[4]

इस प्रकार के वचन अन्य पांचरात्र संहिताओं में भी मिल जायेंगे। इससे यह प्रतीत होता है कि एकायन शाखा चारों वेदों से पृथक् है।

अब यह प्रश्न विचारणीय है कि यदि एकायन शाखा चारों वेदों से पृथक् है, तो उसका संभावित स्वरूप क्या हो सकता है? इसके उत्तर में यह कहा जा सकता है—

१. एकायन शाखा शुक्ल यजुर्वेद की कोई शाखा रही होगी, जो आज उपलब्ध नहीं है। अथवा शुक्ल यजुर्वेद की काण्व शाखा ही एकायन शाखा है।

२. एकायन वेद के लिये "मूलवेद"[5] अथवा "आदिवेद"[6] जैसी संज्ञाएँ भी प्राप्त होती हैं। ऐसे संकेत मिलते हैं कि द्वापर युग में कृष्णद्वैपायन व्यास के द्वारा जिस वेद का ऋग् आदि रूप में चतुर्धा व्यसन किया गया, वही मूलवेद अथवा आदिवेद है[7]। इस सन्दर्भ में पारमेश्वरसंहिता के निम्न वचन द्रष्टव्य हैं —

---

१. "ऋग्वेदं भगवोऽध्येमि यजुर्वेदं सामवेदमाथर्वणं चतुर्थमितिहासपुराणं पञ्चमं वेदानां वेदं पित्र्यं राशिं दैवं निधिं वाकोवाक्यमेकायनं.....।" (छान्दोग्य., ७.१.२)
२. पारमेश्वरसंहिता, १५.७
३. विश्वामित्रसंहिता, १८.१५७
४. वहीं, २४.६०
५. मूलवेदाऽनुसारेण छन्दसाऽऽनुष्टुभेन च।
सात्वतं पौष्करं चैव जयाख्येत्येवमादिकम्।। (ईश्वरसंहिता, १.५०, द्रष्टव्य, २१.५४६)
६. आद्यवेदोद्भवैर्मन्त्रैः साक्षात् सद्ब्रह्मवाचकैः। (पारमेश्वरसंहिता, १५.४)
आद्यमेकायनं वेदं वेदानां शिरसि स्थितम्। (ईश्वरसंहिता, २१.५१५)
आद्यमेकायनं वेदं रहस्याम्नायसंज्ञितम्। (वहीं, २१.५३१)
७. एको वेदश्चतुर्धा तु तैः कृतो द्वापरादिषु। (विष्णुपुराण, ३.३.२०)

इत्युक्त्वाऽध्यापयामास वेदमेकायनाऽभिधम्।
मूलभूतस्तु महतो वेदवृक्षस्य यो महान्।।
एष कार्तयुगो धर्मो निराशीः कर्मसंज्ञितः।
युगेषु मन्दसंचार इतरेष्वितरेष्वपि।
द्वापरस्य युगस्यान्ते आदौ कलियुगस्य च।।
साक्षात् संकर्षणाद् व्यक्तात् प्राप्त एष महत्तरः।
एष एकायनो वेदः प्रख्यातः सात्वतो विधिः।।
एष प्रकृतिधर्माख्यो वासुदेवैकगोचरः।।
प्रवर्तते कृतयुगे ततस्त्रेतायुगादिषु।
विकारवेदाः सर्वत्र देवतान्तरगोचराः।।
महतो वेदवृक्षस्य मूलभूतो महानयम्।
स्कन्धभूता ऋगाद्यास्ते शाखाभूतास्तथा मुने।।[1]

इसी अभिप्राय की पुनरावृत्ति ईश्वरसंहिता में भी अनेकत्र प्राप्त होती है[2]। इस प्रकार इन संहिताओं के परिप्रेक्ष्य में एकायन वेद ही मूलवेद, प्रकृतिवेद अथवा आद्यवेद है।

३. पांचरात्र संहिताओं में कतिपय एकायन मन्त्रों का उल्लेख प्राप्त होता है। ऐसे कुछ मन्त्रों पर एक दृष्टिपात उपादेय होगा—

१. "ॐ नमो ब्रह्मणे"[3]
२. "पूर्णात् पूर्णम्"[4]

इन मन्त्रों में यह ध्यान रखना चाहिये कि ये पूर्ण मन्त्र न होकर उनके संकेत मात्र हैं। ऐसी स्थिति में यह "पूर्णात् पूर्णम्" मन्त्र अथर्ववेद का अधोलिखित मन्त्र हो सकता है—

---

१. पारमेश्वरसंहिता (१.३२,३३,३५,३७,५५,५६,७४-७६)।
२. ईश्वरसंहिता (१.१८-२६)।
३. "एकायनांस्तदन्ते तु "ॐ नमो ब्रह्मणे तु यत्।" (पारमेश्वरसंहिता, १५.१८७)
"ॐ नमो ब्रह्मणेऽभीक्ष्णं.....(पा.सं., १५.८४४)
"एकायनांस्तदन्ते तु ॐ नमो ब्रह्मणे तु यत्।" (सात्वतसंहिता, २५.५३)
४. "दत्वा तदर्थे पूर्णां तु "पूर्णात्पूर्णं" च पाठयेत्।
एकायनान्......।। (पारमेश्वरसंहिता, १५.२१२-२१३)
"एकायनांस्तदन्ते तु क्रमात् तान् पाठयेत्ततः।।
"पूर्णात्पूर्णेति" वै मन्त्रमाद्यात्पूर्णमसीति यत्। (पा.सं., १५.८६६-८६७)
"दत्वा तदर्थं पूर्णां तु पूर्णात् पूर्णं च पाठयेत्।
एकायनान्.......।।" (सात्वतसंहिता, २५.६५-६६)

पूर्णात् पूर्णमुदञ्चति पूर्णं पूर्णेन सिच्यते।
उतो तद् य विद्याम यतस्तत्परिषिच्यते।।[1]

अथवा यजुर्वेद का अधोलिखित शान्ति मन्त्र हो सकता है —

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते।।[2]

३."यातव्येति"[3]
४. "अजस्य नाभौ"[4]

यह मन्त्र ऋग्वेद में इस रूप में प्राप्त होता है—

"अजस्य नाभावध्येकमर्पितं यस्मिन्
विश्वानि भुवनानि तस्थुः।[5]
५. "आ त्वा हार्षेति" [6]

यह मन्त्र ऋग्वेद, यजुर्वेद तथा अथर्ववेद इन तीनों वेदों में स्वल्प अन्तर के साथ उपलब्ध होता है।[7]

६. "विश्वस्य मित्रम्"
७. "जितं ते"[8]

सम्भवतः यह प्रसिद्ध "जितन्ता-स्तोत्र" की ओर संकेत करता है, जिसके द्वारा श्वेतद्वीप में भगवान् की स्तुति की गयी थी। इसका उल्लेख महाभारत में इस रूप में किया गया है —

---

१. अथर्ववेद, १०.८.२६
२. यजुर्वेद, शान्तिमन्त्र
३. "यातव्येति" परं मन्त्रं विप्रानेकायनांस्तथा।"
(पारमेश्वरसंहिता, १५.३५३; सात्वतसंहिता, २५.११८,२५६)
४. "अजस्य नाभावित्यादिमन्त्रैरेकायनैस्ततः। (पारमेश्वरसंहिता, १५.५६२)
"अजस्य नाभावध्येकमिति" (सात्वतसंहिता, २५.१७०; श्रीप्रश्नसंहिता, ६.५६, २४.२०५)
५. ऋग्वेद, १०.८२.६
६. "आ त्वा हार्षेति" सह वै प्रतिष्ठासीति पाठयन्।
"विश्वस्य मित्र"मित्यादि मन्त्रमेकायनान् द्विजान्।।" (पारमेश्वरसंहिता, १५.८४३)
७. ऋग्वेद, १०.१७३.१, यजुर्वेद, १२.११, अथर्ववेद, ६.८७.१
८. "ॐ नमो ब्रह्मणेऽभीक्ष्णं जितं ते त्वेवमेव हि।" (पारमेश्वरसंहिता, १५.८४४)

जितं ते पुण्डरीकाक्ष नमस्ते विश्वभावन।
नमस्तेऽस्तु हृषीकेश महापुरुषपूर्वज।।[१]

इसे पांचरात्रागम के श्रीमदष्टाक्षरकल्प में सम्मिलित किया गया है तथा इसे ऋग्वेद के खिल भाग के रूप में मान्यता प्रदान की गयी है।[२]

स्पन्दप्रदीपिकाकार उत्पल वैष्णव ने अपने ग्रन्थ में कुछ वचन पांचरात्र श्रुति तथा पांचरात्रोपनिषद् से उदाहृत किये हैं। यदि यह मान लिया जाय कि "पांचरात्रश्रुति" अथवा "पांचरात्रोपनिषद्' से उत्पल वैष्णव को एकायन वेद ही अभिप्रेत है, तो निम्न वाक्यों को एकायन वेद के अन्तर्गत ही मानना होगा —

पाञ्चरात्रश्रुतावपि—

८. "यद्वत् सोपानेन प्रासादमारुहेत् प्लवेन वा नदीं तरेत्
तद्वच्छास्त्रेणैव हि भगवान् शास्ताऽवगन्तव्यः"।[३]

पाञ्चरात्रोपनिषदि च—

९. "ज्ञाता च ज्ञेयं च वक्ता च वाच्यं च भोक्ता च भोग्यं च।"

इत्यादि। तथाऽत्रैव—

१०. "सर्वान्तरं सर्वबाह्यं स्वयंज्योतिः
स्वयंसम्बोध्यं स्वयम्भूरिति च" इति।"[४]

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि एकायन शाखा के कुछ मन्त्र ऋग्वेद, यजुर्वेद तथा अथर्ववेद में भी प्राप्त होते हैं और कुछ मन्त्र किसी भी वेद में नहीं आते। इससे यह सम्भावना भी की जा सकती है कि एकायन वेद एक ऐसा वेद है, जिसमें अनेक स्थानों से लिये गये मन्त्रों का संग्रह है। किन्तु यह सब सम्भावना मात्र है। इस सम्बन्ध में लिया गया कोई भी निर्णय अतिशीघ्रता में लिया गया कहलायेगा।

## पांचरात्र, एकायन तथा पुरुषसूक्त

पांचरात्र संहिताओं में न केवल वैदिक मन्त्रों का प्रचुर प्रयोग तथा माहात्म्य दृष्टिगत होता है, अनेक वैदिक सूक्त भी विशेष महत्त्व से सम्पन्न दिखायी देते हैं। इन वैदिक सूक्तों

---

१. महाभारत, शान्तिपर्व, ३३६,४४
२. Bibliography of Viśistadvaite works. Vol. 11, P. 44
३. स्पन्दप्रदीपिका, पृ. २, पं. १६-१९
४. तत्रैव, पृ. ३६, पं. २७; पृ. ४०, पं. १

में भी "पुरुषसूक्त" सर्वाधिक गौरव से युक्त है। "लक्ष्मीतन्त्र" में श्री की यह उक्ति द्रष्टव्य है—

एको नारायणो देवः श्रीमान् कमललोचनः।
एकाहं परमा शक्तिः सर्वकार्यकरी हरेः।।
तयोर्नौ हृदि संकल्पः कश्चिदाविर्बभूव ह।
उत्तारणाय जीवानामुपायोऽन्विष्यतामिति।।
आवाभ्यामुत्थितं तेजः शब्दब्रह्ममहोदधिः।
मथ्यमानात्ततस्तस्मादभूत् सूक्तद्वयामृतम्।।
पुरुषस्य हरेः सूक्तं मम सूक्तं तथैव च।
अन्योन्यशक्तिसम्पृक्तमन्योन्यार्णपरिष्कृतम्।।
नारायणार्षमव्यक्तं पौरुषं सूक्तमिष्यते।
अन्यन्मदार्षकं सूक्तं श्रीसूक्तं यत् प्रचक्षते।।
अष्टादश ऋचः प्रोक्ताः पौरुषे सूक्तसत्तमे।[1]

इस प्रकार पांचरात्र संहिताओं का पुरुषसूक्त के साथ कोई विशिष्ट घनिष्ठ सम्बन्ध है। स्थूल रूप से ही यदि देखा जाय, तो पांचरात्र, एकायन तथा पुरुषसूक्त में सम्बन्ध स्पष्टतया परिलक्षित होता है —

१. पांचरात्र, एकायन तथा पुरुषसूक्त इन तीनों का भगवान् नारायण से सम्बन्ध है। पांचरात्र के आदिवक्ता भगवान् नारायण हैं[2]। वही एकायनवेद के भी उपदेशक हैं[3]। इसी प्रकार पुरुषसूक्त के ऋषि के रूप में नारायण प्रसिद्ध हैं। यदि पांचरात्र, एकायन और पुरुषसूक्त इन तीनों के वक्ता अथवा उपदेशक नारायण हैं, तो तीनों किसी न किसी रूप में सजातीय हुए।
२. मोक्ष के एक मार्ग को छोड़ कर दूसरा कोई मार्ग नहीं है। उस एक मार्ग के प्रतिपादक शास्त्र को "एकायन" कहते हैं —

---

१. लक्ष्मीतन्त्र, ३६.६६, ७१-७४, ७६; पुनरपि द्रष्टव्य—
सुखिनः स्युरिमे जीवाः प्राप्नुयुर्नौ कथं न्विति।
उपायान्वेषणायत्तो परमेण समाधिना।।
मथ्नीवः स्मातिगम्भीरं शब्दब्रह्ममहोदधिम्।
मथ्यमानात्ततस्तस्मात् सामर्ग्यजुषसंकुलात्।।
तत्सूक्तमिथुनं दिव्यं दध्नो घृतमिवोत्थितम्।
तत्र पुंलक्षणं सूक्तं सद्ब्रह्मगुणभूषितम्।
स्वीचकारारविन्दाक्षः स्वमहिम्नि प्रतिष्ठितम्। (ल.त. ५०.१२-१४,१६,१७)
२. "पाञ्चरात्रस्य कृत्स्नस्य वक्ता नारायणः स्वयम्।" (महा. शान्ति., ३४६.६७)
३. ईश्वरसंहिता, २१.५३०-५३४

शृणुध्वं मुनयः सर्वे वेदमेकायनाभिधम्।।
मोक्षायनाय वै पन्था एतदन्यो न विद्यते।
तस्मादेकायनं नाम प्रवदन्ति मनीषिणः।। [1]

ऐसा प्रतीत होता है कि पुरुषसूक्त की अधोलिखित पंक्तियों की यह प्रतिध्वनि ही है —

**वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात्।**
**तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय।।[2]**

आपाततः इस मन्त्र में "एकायन" शब्द और अर्थ की प्रतीति हो रही है।

३. इस सन्दर्भ में शतपथब्राह्मण का निम्नलिखित वचन द्रष्टव्य है—

**"पुरुषो ह नारायणोऽकामयत। अतिष्ठेयं सर्वाणि भूतान्यहमेवेदं सर्वं स्यामिति। स एतं पुरुषमेधं पञ्चरात्रं शतक्रतुमपश्यत्तमाहरत्तेनाऽयजत। तेनेष्ट्वाऽत्यतिष्ठत् सर्वाणि भूतानीदं सर्वमभवत्।"[3]**

इस वाक्य में यह बताया गया है कि पुरुष नारायण ने "मैं सर्वोत्कर्ष को प्राप्त करूँ, मैं ही सब कुछ हो जाऊँ" इस उद्देश्य से पुरुषमेध नामक पंचरात्र क्रतु का अनुष्ठान किया और उससे अपने उद्देश्य की प्राप्ति की। यह स्थल पांचरात्र तथा पुरुषसूक्त के बीच सेतु का कार्य करने वाला सबसे प्राचीन सन्दर्भ है। पुरुषसूक्त के ऋषि नारायण और देवता पुरुष है। शतपथ ब्राह्मण तक नारायण और पुरुष की एकता स्थापित हो चुकी थी। पुरुषसूक्त में "स भूमिं सर्वतो वृत्वाऽत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्" [4] के द्वारा पुरुष का सर्वातिशायी होना बताया गया है। शतपथब्राह्मण के उद्धृत वचन "तेनेष्ट्वाऽत्यतिष्ठत् सर्वाणि भूतानीदं सर्वमभवत्" में उसी पुरुषमेध क्रतु के द्वारा पुरुष के सर्वातिशायी होने की बात कही गयी है। पुरुष सूक्त में भी पुरुषमेध यज्ञ का ही प्रतिपादन किया गया है[5]। जिस प्रकार हम यह कहते हैं कि जिस पुरुषमेध यज्ञ का प्रतिपादन पुरुषसूक्त में किया गया है, वही यज्ञ शतपथब्राह्मण की उपर्युदाहृत पंक्तियों में अनूदित हुआ है, उसी प्रकार यह भी कह सकते हैं कि शतपथब्राह्मण में उल्लिखित पुरुषमेध एक पंचरात्र क्रतु है और उसी प्रकार यह भी कहना चाहिये कि पुरुषसूक्त में जिस यज्ञ का प्रतिपादन है, वह पंचरात्र पुरुषमेध यज्ञ है।

इस प्रकार पंचरात्र, पुरुषसूक्त और एकायन के किसी न किसी रूप में परस्पर सम्बद्ध होने के संकेत प्राप्त होते हैं।

---

१. ई.सं., १.१६ तथा २१.५३४—५३५
२. पुरुषसूक्त, १८
३. शतपथब्राह्मण, १३.६.१.१
४. पुरुषसूक्त, १
५. पु.सू.१

## पांचरात्र शब्द

पांचरात्र शब्द अपने अर्थ के विषय में विचारकों के मन में बहुत अधिक कौतूहल उत्पन्न करता रहा है। विभिन्न ग्रन्थों में यह शास्त्रविशेष कहीं पांचरात्र अथवा कहीं पंचरात्र शब्दों के द्वारा सम्बोधित किया जाता है। दोनों ही शब्द समानार्थक हैं। तथापि यह प्रश्न तो विचारणीय है ही कि यह शास्त्रविशेष पांचरात्र संज्ञा से किस कारण अभिहित किया गया? अतः पांचरात्र अथवा पंचरात्र शब्दों के यत्र-तत्र जो विभिन्न अर्थ बताये गये हैं। उन पर दृष्टिपात उपयोगी होगा।

**शब्द की निष्पत्ति**-सर्वप्रथम "पंचरात्र" शब्द की निष्पत्ति का स्वरूप विचारणीय है। "पञ्चानां रात्रीणां समाहारः" इस प्रकार यहाँ पर द्विगु-तत्पुरुष समास का होना स्पष्ट ही है। "अहःसर्वैकदेशसंख्यातपुण्याच्च रात्रेः"[१] इस सूत्र की यहाँ प्रवृत्ति होती है। इसके अनुसार अहः, सर्व, एकदेश, संख्यात, पुण्य, संख्या और अव्यय जिनके पूर्व में हैं, ऐसे रात्रि शब्दान्त तत्पुरुष से परे "अच्" यह तद्धित प्रत्यय होगा-पंचरात्रि + अच्। "अच्" प्रत्यय के चकार का "हलन्त्यम्"[२] से इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है- पंचरात्रि+अ। "यचि भम्"[३] सूत्र से पंचरात्रि की भ-संज्ञा हो जाती है। इसके पश्चात् "यस्येति च"[४] सूत्र की प्राप्ति होती है। इसके अनुसार ईकार या तद्धित प्रत्यय परे हो तो भ-संज्ञक इवर्ण और अवर्ण का लोप हो जाता है। लोप हो जाने पर पंचरात्र्+अ="पंचरात्र" रूप बनता है। अब इसके पश्चात् लिंग-विचार करना चाहिये। "द्विगुरेकवचनम्"[५] इस सूत्र के अनुसार समाहार-द्विगु एकवचन होता है। इस प्रकार जिसके एकवचनत्व का विधान किया गया है, वह द्विगु अथवा द्वन्द्व नपुंसक-लिंग होता है, यह "स नपुंसकम्"[६] सूत्र से विहित किया गया है। इस प्रकार पंचरात्र शब्द में नपुंसकत्व की प्राप्ति होने पर "परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयोः"[७] इस सूत्र से स्त्रीत्व की प्राप्ति होती है। "रात्राह्नाहाः पुंसि"[८] इस अपवाद सूत्र से पुंस्त्व की प्राप्ति, तदनन्तर पुंस्त्व को भी बाधित करके "संख्यापूर्वं रात्रं क्लीबम्"[९] सूत्र से नपुंसकलिंगत्व का विधान होता है। इस प्रकार प्रातिपदिक कार्य के पश्चात् "पंचरात्रम्" रूप निष्पन्न होता है।

---

१. अष्टाध्यायी, ५.४.८७
२. वहीं, १.३.३
३. वहीं, १.४.८
४. वहीं, ६.४.१४८
५. वहीं, २.४.१
६. वहीं, २.४.१७
७. वहीं, २.४.२६
८. वहीं, २.४.२६
९. वहीं. वार्त्तिक

"पंचरात्र" शब्द के समान "पांचरात्र" शब्द उसी अर्थ में बहुलता के साथ प्रयुक्त होता है। पाँच रातों में निर्मित ग्रन्थ अथवा शास्त्र इस अर्थ में "पंचरात्रि" शब्द से "कृते ग्रन्थे"[1] इस सूत्र से अथवा इदमर्थ में (पाँच रातों से सम्बद्ध) इस अर्थ में "तस्येदम्"[2] सूत्र से अण् प्रत्यय की प्राप्ति होगी- पंचरात्रि+अण्। "हलन्त्यम्"[3] से अन्तिम हल् का लोप होकर "तद्धितेष्वचामादेः" [4] से णित् तद्धित परे होने के कारण "पंचरात्रि" शब्द के आदि अच् की वृद्धि हो जायगी- पांचरात्रि+अ। एतदनन्तर "यस्येति च" [5] से भसंज्ञक इ वर्ण का लोप होकर पांचरात्र्+अ="पांचरात्र" शब्द की निष्पत्ति होती है। पूर्वोल्लिखित नियमानुसार नपुंसकत्व की प्राप्ति होकर "पांचरात्रम्" यह शब्द बन जाता है।

उपर्युक्त पद्धति से जब हम शब्द-निष्पत्ति के स्वरूप पर विचार करते हैं, तो "पंचरात्रम्" और "पांचरात्रम्" दोनों ही शब्द साधु सिद्ध होते हैं, किन्तु इसके साथ ही दोनों के अर्थ में भेद भी दृष्टिगत होता है। "पञ्चानां रात्रीणां समाहारः" इस अर्थ में समाहार द्विगु से निष्पन्न "पंचरात्रम्" यह शब्द पाँच रातों के परिमित समय का बोधक होता है। "पांचरात्रम्" यह शब्द "कृते ग्रन्थे" [6] सूत्र से निष्पन्न होने पर पाँच रातों में निर्मित ग्रन्थ अथवा शास्त्र का बोधक होता है और "तस्येदम्" [7] इस सूत्र से निष्पन्न होने पर पाँच रातों से सम्बद्ध वस्तु का बोधक होता है, या पाँच रातों से सम्बद्ध शास्त्र का बोधक हो सकता है। यद्यपि इस पद्धति से विचार करने पर दोनों शब्दों के अर्थों में भेद होना चाहिये था, तथापि दोनों ही शब्द परम्परया शास्त्र-विशेष का अभिधान करते हैं और इस प्रकार समानाभिधायी हैं। पांचरात्र शब्द तो शास्त्रविशेष का वाचक है ही, किन्तु पाँच रातों के परिमित समय का वाचक "पंचरात्र" शब्द भी प्रयोग, परम्परा, रूढि अथवा लक्षणा से शास्त्र-विशेष का वाचक हो सकता है। ऐसा अर्थ करने में किसी प्रकार का अनौचित्य नहीं है।

**पांचरात्र शब्द का अर्थ**-इस प्रकार हम देखते हैं कि "पंचरात्र" अथवा "पांचरात्र" शब्द व्याकरण की दृष्टि से पूर्णतया साधु हैं, तथापि यह प्रश्न तो बना ही रहा कि यह नारायणोपदिष्ट शास्त्र-विशेष क्यों और कैसे पांचरात्र शब्द से वाच्य हो गया? पांचरात्र संहिताएँ स्वयं पांचरात्र शब्द से बलात् भिन्न-भिन्न और परस्पर-विरोधी अर्थों का प्रतिपादन करती हुई दृष्टिगोचर होती हैं। ऐसी स्थिति में विद्वानों में ऐकमत्य का प्रश्न ही नहीं उठता। अतः विभिन्न संहिता-ग्रन्थों में पांचरात्र शब्द के जो अर्थ बताये गये हैं, यहाँ उन सबका विवेचन क्रमशः प्रस्तुत किया जायगा।

---

१. अष्टाध्यायी. ४.३.११६
२. वहीं. ४.३.१२०
३. वहीं. १.३.३
४. वहीं. ४.३.११७
५. वहीं. ६.४.१४८
६. वहीं. ४.३.११६
७. वहीं. ४.३.१२०

१. **"अव्यक्त" आदि का पंचरात्रित्व प्रतिपादन**-कुछ पांचरात्र संहिताएँ अव्यक्त आदि तत्त्वों के पंचरात्रित्व प्रतिपादन में ही पांचरात्र शब्द की अर्थवत्ता देखती हैं। इस सन्दर्भ में परमसंहिता, विष्णुतन्त्र[1] परमसंहिता की भूमिका आदि में देखा जा सकता है।

२. **पंचमहाभूतों का रात्रित्व प्रतिपादन**-इसी प्रकार कुछ संहिताएँ भूतगणों के रात्रित्व के प्रतिपादन के कारण पांचरात्र शब्द की अर्थवत्ता का प्रतिपादन करती हैं। उपर्युदाहृत विष्णुतन्त्र[2] इस शब्द की दूसरी व्याख्या भी प्रस्तुत करता है।
हयशीर्षसंहिता[3] में पंचमहाभूतों के रात्रित्व का प्रतिपादन इन शब्दों में किया गया है—

आकाशवायुतेजांसि पानीयं वसुधा तथा।
एता वै रात्रयः ख्याता ह्यचैतन्यास्तमोत्कटाः।।

इस प्रकार यहाँ पाँच महाभूतों के रात्रित्व-प्रतिपादन के कारण यह शास्त्र पांचरात्र संज्ञक हुआ, ऐसा कहा गया है।

३. **पंचतन्मात्राओं का रात्रित्व प्रतिपादन**-विष्णुतन्त्र[4] का कथन है कि यहाँ भूतगुणों को रात्रि कहा गया है। "भूतानां गुणाः" भूतों के गुण इस प्रकार पंचतन्मात्राएँ ही भूतगुण शब्द का अर्थ होगा।[5] परमसंहिता में भी इसी प्रकार पंचरात्र शब्द का अर्थ प्रतिपादित किया गया है।
विष्णुतन्त्रोक्त "देहभूतगुणाः" पाठ की अपेक्षा परमसंहिता में प्रयुक्त पाठ में "महाभूतगुणाः" स्पष्ट होने के कारण अधिक उचित है। अर्थ की दृष्टि से दोनों में कोई अन्तर नहीं है। पाँच तन्मात्राओं को स्पष्ट ही रात्रि कहा गया है। इसी कारण इस शास्त्र को पांचरात्र कहा गया है।

४. **गुणों और मात्राओं, दोनों का रात्रित्व प्रतिपादन**-ऊपर कहीं महाभूतों को रात्रि कहा गया है और कहीं पाँच तन्मात्राओं को, किन्तु कपिञ्जलसंहिता में महाभूत और तन्मात्र दोनों के ही रात्रित्व का प्रतिपादन किया गया है।[6] "पृथिव्यादीनि भूतानि" इन पदों के द्वारा पाँच महाभूतों के तथा "गुणाः" इस पद के द्वारा पाँच तन्मात्राओं के रात्रित्व का यहाँ स्पष्ट प्रतिपादन किया गया है। इस प्रकार भूत और गुण दोनों के

---

१. विष्णुतन्त्र, १.७८-८१; भार्गवतन्त्र-भूमिका, पृ. ठ से उदाहृत।
२. वित. परमसंहिता की भूमिका, पृ. ३७ पर उदाहृत।
३. हयशीर्षसंहिता (आ.का. ४.२)
४. विष्णुतन्त्र (परमसंहिताभूमिका, पृ. ३७)।
५. परमसंहिता १.३६-४०
६. कपिञ्जलसंहिता, (१.३१-३२), भार्गवतन्त्रभूमिका, पृ. ठ।

रात्रित्व का प्रतिपादन यहाँ किया गया है। विष्णुसंहिता[1] में भूत और गुण दोनों में से किसी एक के रात्रित्व का विकल्प से प्रतिपादन किया गया है।

इस प्रकार उपर्युदाहृत संहिताएँ पांचरात्र शब्द की अर्थवत्ता बतलाती हैं। जो शास्त्र अव्यक्त आदि पाँच तत्त्वों के रात्रित्व का कथन करता है, वही महाभूतों के रात्रित्व का भी प्रतिपादन करता है। जो शास्त्र महाभूतों के रात्रित्व का निश्चय करता है, वही तन्मात्राओं के रात्रित्व की भी सिद्धि करता है।

५. **पाँच रात्रियों में उपदेश**-पाँच अहोरात्रों में अध्यापन किये जाने के कारण इस शास्त्र को पांचरात्र कहते हैं, ऐसा भी विभिन्न पांचरात्र संहिताओं में कहा गया है। अन्य अर्थों की अपेक्षा यह अर्थ तर्कसम्मत होने के कारण श्रद्धेय है। इस अर्थ का प्रतिपादन करने वाली संहिताओं में प्रमुख है-प्रसिद्ध ईश्वरसंहिता। इस संहिता के अनुसार शाण्डिल्य, औपगायन, मौंजायन, कौशिक और भारद्वाज-इन पाँच योगियों ने ईश्वराराधन के लिये तोताद्रि पर दुस्तर तप किया। उस तप से प्रसन्न होकर वासुदेव ने एक-एक अहोरात्रों में उन पाँचों योगियों को उपदेश किया। पाँच अहोरात्रों में उपदेश किये जाने के कारण यह शास्त्र ''पांचरात्र''[2] नाम से प्रसिद्ध हुआ। मार्कण्डेयसंहिता में यही बात इन शब्दों में कही गयी है —

**सार्धकोटिप्रमाणेन कथितं तस्य विष्णुना।**
**रात्रिभिः पञ्चभिः सर्वं पाञ्चरात्रमिति स्मृतम्।।** [3]

यद्यपि परमसंहिता में पांचरात्र शब्द का अव्यक्त आदि परक अर्थ बताया गया है और यहाँ इसके पूर्व इसकी चर्चा भी की गयी है, तथापि उपसंहारात्मक अन्तिम अध्याय में[4] प्रकारान्तर से पंच अहोरात्रपरक अर्थ भी प्रतिपादित किया गया है। पंचरात्र शब्द से अहोरात्रपरक अर्थ सरलता से प्राप्त हो जाता है।

६. **पांचरूप्य का प्रतिपादन**-पांचरात्र सिद्धान्त में भगवान् वासुदेव का पांचरूप्य प्रसिद्ध है। इस सिद्धान्त को विशिष्टाद्वैत[5] सिद्धान्त में स्वीकार भी किया गया है। [6]अहिर्बुध्न्यसंहिता भगवान् के पांचरूप्य का प्रतिपादन करती है। यहाँ विष्णु के पर, व्यूह और विभव इन तीन रूपों का स्पष्ट निर्देश दृष्टिगोचर होता है। यद्यपि यहाँ

---

१. विष्णुसंहिता, २.४६-५०
२. ईश्वरसंहिता, २१.५१६-५२१, ५३२-५३३
३. मार्कण्डेयसंहिता, १.२२-२३ (भार्गवतन्त्र-भूमिका, पृ. ठ)।
४. परमसंहिता, ३१.१६-२०
५. यतीन्द्रमतदीपिका, पृ. १३३
६. अहिर्बुध्न्यसंहिता, ११.६३-६५

अन्तर्यामी और अर्चा ये दो अन्य रूप नहीं गिनाये गये हैं, तथापि "स स्वयं विभिदे तेन पञ्चधा पञ्चवक्त्रगः" यहाँ भगवान् के सुदर्शन नामक संकल्प का जो पंचधा विभजन कहा गया है, उसके आधार पर डॉ. श्राडर आदि विद्वान् नाम्ना अनुल्लिखित होते हुए भी उन दोनों रूपों का उल्लेख मान लेते हैं। [1]डॉ. श्राडर अपने इस मत के समर्थन में शतपथ ब्राह्मण में उल्लिखित पंचरात्र क्रतु की ओर ध्यान आकृष्ट करते हैं। शतपथ ब्राह्मण के इस अंश में कहा गया है कि पुरुष नारायण ने "अहमेवेदं सर्वं स्याम्"[2] इस इच्छा से पंचरात्र पुरुषमेध याग किया, जिससे वह सब कुछ हो गया, सर्वातिशायी हो गया। डॉ. श्राडर का यह कथन तो सर्वथा सत्य है कि शतपथ ब्राह्मण के उल्लिखित स्थल पर पंचरात्र शब्द सर्वप्रथम प्राप्त होता है, किन्तु प्रश्न यह उठता है कि नारायण ने "सर्वं स्याम्" इस इच्छा से पंचरात्र याग का अनुष्ठान किया, न कि "पञ्चधा स्याम्" इस इच्छा से। अतः भगवान् के पांचरूप्य के साथ पंचरात्र शब्द का संबन्ध सरलतया स्थापित नहीं हो पाता। श्रीप्रश्नसंहिता में भी भगवान् का पांचरूप्य स्वीकार किया गया है, किन्तु इस पांचरूप्य की कुछ अपनी ही विशेषता है। इसमें प्रसिद्ध अन्तर्यामी शब्द के स्थान पर हार्द शब्द का प्रयोग किया गया है। यथा—

**मन्मूर्तयः पञ्चविधा वदन्त्युपनिषत्सु च।**
**परो व्यूहो हार्द इति विभवोऽर्चेति भेदतः।।**[3]

यहाँ कहे गये हार्द रूप के विषय में इसी संहिता का कहना है —

**योगतत्त्वेन मुनयः सदा मां ध्यानगोचरम्।**
**पश्यन्ति देवि हृन्मध्ये तस्मान्मां हार्द उच्यते।।**[4]

विष्वक्सेनसंहिता[5] में भी पाँच ही रूप माने गये हैं। इस प्रकार भगवान् वासुदेव का यह पांचरूप्य पांचरात्र शास्त्र का एक प्रतिपाद्य विषय है। किन्तु यदि इसी को पांचरात्र संज्ञा का प्रवृत्तिनिमित्त मान लिया जाय, तो इस पांचरूप्य को इतना प्रसिद्ध होना चाहिये कि इसके विषय में किसी प्रकार की विप्रतिपत्ति के लिये अवकाश ही

---

१. Introduction to Pancaratra and Ahirbudhnya sanhita, p. 25-26

२. "पुरुषो ह नारायणोऽकामयत अतिष्ठेयं सर्वाणि भूतान्यहमेवेदं सर्वं स्याम्। इति स एतं पुरुषमेधं पञ्चरात्रं शतक्रतुमपश्यत्तमाहरत्तेनाऽयजत। तेनेष्ट्वाऽत्यतिष्ठत्सर्वाणि भूतानीदं सर्वमभवत्" (शतपथब्राह्मण, १३.६.१)।

३. श्रीप्रश्नसंहिता, २.५४-५५

४. वहीं, २.५६

५. विष्वक्सेनसंहिता, (ईश्वरप्रकरण, वरवरमुनिभाष्य में उदाहृत)।

न हो। किन्तु पांचरात्र संहिताओं में ही रूपों की संख्या के विषय में विविध मत प्राप्त होते हैं। [1]सात्वतसंहिता में परब्रह्म के त्रैविध्य को ही स्वीकार किया गया है। इस प्रकार त्रैविध्य का उल्लेख करने के पश्चात् पर-व्यूह-विभव रूपों का विस्तार में स्वरूप बतलाया गया है। यह त्रैरूप्य लक्ष्मीतन्त्र[2] में भी प्रतिपादित है। लक्ष्मीतन्त्र[3] में ही इसके पूर्व "अर्चा" रूप को सम्मिलित करके चातूरूप्य का भी प्रतिपादन किया गया है। अतः यदि पांचरूप्य पांचरात्र संज्ञा का प्रवृत्तिनिमित्त होता, तो प्रसिद्ध पांचरात्रसंहिताओं में पांचरूप्य के स्थान पर त्रैरूप्य अथवा चातूरूप्य का प्रतिपादन दृष्टिगोचर न होता।

७. **पांचरात्र-संज्ञक मनुष्यों का परिपालन**-विश्वामित्रसंहिता में पांचरात्र शब्द के तीन अर्थ बताये गये हैं। यहाँ सर्वप्रथम प्रथम अर्थ को विमर्श का विषय बनाया जा रहा है। पंच शब्द के अर्थ का विवेचन करते हुए कहा गया है कि पाँच इन्द्रियाँ, पाँच विषय, पाँच भूत और पाँच गुण — ये "पंच" शब्द वाच्य हैं। इसके पश्चात्[4] "रा" शब्द की व्याख्या इस प्रकार की गई है —
"रा" धातु धातुपाठों में आदानार्थक माना गया है। इस प्रकार "पंचरा" शब्द का अर्थ होता है "विषयेन्द्रियभूतानामादातारः" अर्थात् मनुष्य। पंचरा-संज्ञक मनुष्यों का परिपालन करने के कारण इस शास्त्र को पंचरात्र या पांचरात्र कहा जाता है।

८. **इतर पाँच शास्त्रों का रात्रित्व प्रतिपादन**-पांचरात्र शास्त्र के समक्ष अन्य पाँच शास्त्र रात्रित्व को प्राप्त हो जाते हैं, अर्थात् मलिन हो जाते हैं, इस कारण इस शास्त्र को पांचरात्र कहते हैं। यह मत भी विश्वामित्रसंहिता[5] में ही प्रदर्शित है। यही अर्थ [6]अनिरुद्धसंहिता में भी प्रतिपादित किया गया है।
इसी प्रकार की शब्दावली में यही अर्थ पाद्मसंहिता[7] में भी प्रतिपादित हुआ है। सांख्य, योग आदि वे पाँच शास्त्र कौन से हैं, जो पांचरात्र शास्त्र की सन्निधि में रात्रित्व को प्राप्त हो जाते हैं, इसको स्पष्ट शब्दों में कहीं नहीं कहा गया है। यहाँ सांख्य तथा योग का तो स्पष्ट रूप से कथन किया गया है, किन्तु तीन अन्य शास्त्र कौन से हैं यह स्पष्ट नहीं होता। वस्तुतः उपर्युदाहृत वचन पांचरात्र शास्त्र के उत्कर्ष का प्रतिपादक मात्र है।

---

१. सात्वतसंहिता, १.२३
२. ल. त. १०.१०-११
३. ल. त., २-६०
४. विश्वामित्रसंहिता, २.३-४
५. वहीं, २.४-६
६. अ. नि. १.३५-३८ भार्गवतन्त्रभूमिका, पृ. ठ पर उदाहृत।
७. पाद्मसंहिता, ज्ञानपाद, १.७२-७४

९. **अज्ञान की विनाशकता**-अज्ञानविनाशक होने के कारण भी इस शास्त्र को पंचरात्र कहा गया है। [1]श्रीप्रश्नसंहिता का कहना है कि पंचरात्र शब्द में स्थित रात्रि शब्द का अज्ञान अर्थ है और पंच शब्द का अर्थ है विनाशक। इस प्रकार श्रीप्रश्नसंहिता के अनुसार पंचरात्र शब्द का अर्थ है "अज्ञान को नष्ट करने वाला"। यह भी एक बलपूर्वक आकृष्ट अर्थ है।

१०. **रात्र-संज्ञक पाँच परिच्छेदों का समावेश**- [2]भारद्वाजसंहिता नाम की अनेक पांचरात्र संहिताएँ हैं। इनमें से किसी एक भारद्वाजसंहिता में यह कहा गया है कि रात्र-संज्ञक पाँच परिच्छेदों से युक्त होने के कारण इस शास्त्र को पंचरात्र कहते हैं।

यहाँ १. ब्रह्मरात्र, २. शिवरात्र, ३. इन्द्ररात्र, ४. नागरात्र तथा ५. ऋषिरात्र — इन पाँच परिच्छेदों का उल्लेख किया गया है। सनत्कुमारसंहिता अपूर्ण ही उपलब्ध होती है। इस संहिता में भी रात्र नामक परिच्छेद प्राप्त होते हैं। किन्तु प्राप्त होने वाले परिच्छेदों की संख्या चार ही है। यथा— १. ब्रह्मरात्र, २. शिवरात्र, ३. इन्द्ररात्र और ४. ऋषिरात्र। भारद्वाजसंहिता में कहा गया "नागरात्र" यहाँ उपलब्ध नहीं होता। अतः सनत्कुमारसंहिता के अप्राप्त परिच्छेद का नाम "नागरात्र" होना चाहिये।

११. **पंचकाल का प्रतिपादन**-पांचरात्र-सम्प्रदाय में पंचकाल विभाग का अत्यन्त महत्त्व है। अहोरात्र का प्रत्येक क्षण भगवान् के लिए समर्पित हो, इस भावना से अहोरात्र को पाँच भागों में विभाजित किया गया है, किन्तु यह पंचकाल-विभाग पंचरात्र संज्ञा के हेतु के रूप में संहिताओं में उपलब्ध नहीं होता। इस अर्थ के विषय में वेदान्तदेशिक विशेष रूप से श्रद्धालु दिखायी देते हैं। उनके पांचरात्ररक्षा नामक ग्रन्थ का यह उपसंहारात्मक श्लोक द्रष्टव्य है—

**विदितनिगमसीम्ना वेङ्कटेशेन तत्तद्**
**बहुसमयसमक्षं बद्धजैत्रध्वजेन।**
**प्रतिपदमवधानं पुष्यतां सात्त्विकानां**
**परिषदि विहितेयं पञ्चकालस्य रक्षा।।** [3]

श्री वेदान्तदेशिक के ग्रन्थ का नाम है "पांचरात्ररक्षा"। ग्रन्थ के नाम के अनुरूप ही उपसंहार को भी होना चाहिए- "विहितेयं पंचरात्रस्य रक्षा", इस रूप में। ऐसा न कहकर श्रीदेशिक कहते हैं- "विहितेयं पञ्चकालस्य रक्षा"। ऐसा प्रतीत होता है कि उनकी दृष्टि में पंचरात्र और पंचकाल शब्द समानार्थक ही हैं। पंचरात्र के साथ पंचकाल का अत्यन्त घनिष्ठ सम्बन्ध प्रतीत होता है। श्री देशिक के ही शब्दों में —

---

१. श्रीप्रश्नसंहिता, २.४०
२. भारद्वाजसंहिता, (२.१२-१३) भार्गवतन्त्र-भूमिका, पृ. 'ठ' पर उदाहृत।
३. पांचरात्ररक्षा, पृ. १५४

पञ्चकालव्यवस्थित्यै वेङ्कटेशविपश्चिता।
श्रीपाञ्चरात्रसिद्धान्तव्यवस्थेयं समर्थिता।।[1]

श्री देशिक सर्वत्र प्रामाणिक विषय का ही प्रतिपादन करते हैं। अतः ऐसा कोई शास्त्रवचन अवश्य होना चाहिये, जिसमें पांचरात्र और पंचकाल का सम्बन्ध बताया गया हो, किन्तु ऐसा कोई शास्त्रवचन उपलब्ध नहीं हो सका है। अथवा यह भी हो सकता है कि श्री वेदान्तदेशिक का उपर्युक्त कथन पांचरात्र शब्द के अर्थ से निरपेक्ष एक सामान्य उक्ति हो। प्रो. डैनियल[2] स्मिथ के अनुसार अनुपलब्ध पराशरसंहिता में पंचकाल के साथ पांचरात्र का सम्बन्ध बताया गया है।

१२. **पंचसंस्कार का प्रतिपादन**-१. ताप, २. पुण्ड्र, ३. नाम, ४. मन्त्र और ५. याग- ये वैष्णवों के पाँच संस्कार हैं। पराशरसंहिता के अनुसार पांचरात्र शब्द के अर्थ का पंचसंस्कारों के साथ घनिष्ठ सम्बन्ध है। पराशरसंहिता १९९८ में बैंगलूर से तेलुगु लिपि में मुद्रित हुई थी, जो आज अनुपलब्ध है, किन्तु इसका विवरण[3] डैनियल स्मिथ ने अपनी पुस्तक में विस्तार से दिया है। पंचसंस्कारों का पांचरात्र परम्परा के प्राचीन सन्दर्भों में उल्लेख न होने से पांचरात्र के अर्थ के साथ उसका सम्बन्ध एक कल्पना मात्र है।

१३. **सांख्य, योग आदि के द्वारा प्राप्य आनन्द को प्रदान करना**- [4]शाण्डिल्यसंहिता में १. सांख्य, २. योग, ३. शैव, ४. वेद तथा ५. आरण्यक- इन पाँच शास्त्रों को रात्रि कहा गया है। इन पाँचों शास्त्रों का इष्ट अर्थ आनन्द जिस शास्त्र में प्राप्त होता है, उसे पांचरात्र कहते हैं।

इस स्थल को देखकर महाभारत के निम्नलिखित वचन का स्मरण सहज ही हो जाता है—

एवमेकं सांख्ययोगं वेदारण्यकमेव च।
परस्पराङ्गान्येतानि पञ्चरात्रं च कथ्यते।।[5]

यहाँ १. सांख्य, २. योग, ३. वेद, ४. आरण्यक-यह चार शास्त्र पांचरात्र के अंग कहे गये हैं। यदि पाँच शास्त्र कहे गये होते, तो उनका सम्बन्ध पांचरात्र के साथ अधिक उपयुक्त होता। ऐसा प्रतीत होता है कि यहाँ पर जिस एक शास्त्र का उल्लेख नहीं है, वह शाण्डिल्यसंहिता में कहा गया शैव शास्त्र ही है।

---

१. वहीं, पृ. १०८
२. A discriptive Bibliography of the Printed Texts of the Pancaratragama, Vol. I. p. 188
३. वहीं
४. शाण्डिल्यसंहिता, १.४.७७
५. महाभारत, शान्ति. ३४८.८१-८२

१४. **प्रो. जे. गोण्डा ने इन मतों के अतिरिक्त-** डॉ. वान व्यूतनेन की स्थापना की ओर ध्यान आकृष्ट किया है, जिसमें उन्होंने बुधस्वामी के बृहत्कथाश्लोकसंग्रह (२१.५६) तथा विज्ञानेश्वर की मिताक्षरा (३.५८) में प्रयुक्त पांचरात्रिक तथा रात्रिपंचक प्रयोगों के आधार पर कहा है कि सम्भवतः प्राचीन पांचरात्र मानने वाले ज्ञान के अन्वेषक थे और वानप्रस्थ आश्रम में रहते थे[1]।

इस प्रकार शास्त्रों में जिन मतों का प्रतिपादन किया गया, उन सबको संगृहीत करने का यथासम्भव यहाँ प्रयास किया गया है। इन मतों के पर्यालोचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि पांचरात्र शब्द का अर्थ प्राचीनता के गर्भ में इस प्रकार विलीन हो गया है कि स्वयं पांचरात्र संहिताएँ ही इस विषय में भ्रान्त सी प्रतीत होती हैं। यही कारण है कि वे एकमत से किसी एक निश्चित तथा असन्दिग्ध अर्थ का प्रतिपादन नहीं कर पायी है। जिन अर्थों का प्रतिपादन किया गया है, वे हठाद् आकृष्ट तथा कष्टकल्पना से उद्भावित से प्रतीत होते हैं। हाँ, डॉक्टर श्राडर महोदय ने शतपथ ब्राह्मण के जिस स्थल का उल्लेख किया है, वह अवश्य विचारणीय है। वहाँ पंचरात्र क्रतु तथा उसके अनुष्ठाता के रूप में पुरुष नारायण का उल्लेख किया है। यह नारायण इस पांचरात्र सत्र के भी आद्य उपदेशक हैं। इस स्थल से प्रसिद्ध पुरुष सूक्त की स्मृति हो जाती है। ऐसा प्रतीत होता है कि शतपथ ब्राह्मण में निर्दिष्ट पंचरात्र क्रतु का पांचरात्र शास्त्र के आरम्भिक रूप से घनिष्ठ सम्बन्ध है। उसी पंचरात्र क्रतु में पांचरात्र संज्ञा का रहस्य भी छिपा हुआ है।

## पांचरात्र सम्प्रदाय की उपदेश परम्परा

पारमेश्वरसंहिता में ब्रह्मा के सात जन्मों में पृथक्-पृथक् रूप से पांचरात्र सम्प्रदाय के उपदेश का उल्लेख प्राप्त है। ब्रह्मा के सात जन्म इस प्रकार हैं -

१. मानस, २. चाक्षुष, ३. वाचिक, ४. श्रावण, ५. नासिक्य, ६. अण्डज तथा ७. पंकज[2]। यही सात जन्म महाभारत में भी गिनाये गये हैं[3]। इन सातों जन्मों में पांचरात्र सम्प्रदाय की उपदेश परम्परा का महाभारत[4] में विशद वर्णन उपलब्ध होता है। यथा—

१. **मानस जन्म**-नारायण-फेनप ऋषिगण- वैखानस- सोम। तदनन्तर यह धर्म लुप्त हो गया।

---

१. A History of Indian Literature (Medieval Religious literature in Sanskrit), P-46-47

२. ब्रह्मणो मानसं जन्म प्रथमं चाक्षुषं स्मृतम्।
द्वितीयं वाचिकं चान्यच्चतुर्थं श्रोत्रसम्भवम्।।
नासिक्यमपरं चान्यदण्डजं पङ्कजं तथा। (पारमेश्वरसंहिता, १.३८-३६)

३. महाभारत, शान्ति, ३४७.४०-४३

४. वहीं, ३४८. २३-५२

२. **चाक्षुष** जन्म-सोम-ब्रह्मा-रुद्र-बालखिल्य-ऋषिगण। इसके पश्चात् यह धर्म लुप्त हो गया।

३. **वाचिक** जन्म-नारायण-सुपर्ण ऋषि-वायु-विघसाशी ऋषिगण-महोदधि। इसके पश्चात् यह धर्म लुप्त होकर पुनः नारायण में विलीन हो गया।

४. **श्रावण** जन्म-नारायण-ब्रह्मा-स्वारोचिष मनु-शंखपद-सुवर्णाभ। तत्पश्चात् पुनः यह धर्म लुप्त हो गया।

५. **नासिक्य** जन्म-नारायण-ब्रह्मा-सनत्कुमार-वीरण प्रजापति-रैभ्य मुनि-कुक्षि। नारायण मुखोद्गत यह धर्म पुनः विलुप्त हो गया।

६. **अण्डज** जन्म-नारायण-ब्रह्मा-बर्हिषद् मुनिगण-ज्येष्ठ-अविकम्पन। इसके पश्चात् यह भागवत धर्म पुनः विलुप्त हो गया।

७. **पंकज** जन्म-नारायण-ब्रह्मा-दक्ष प्रजापति-आदित्य-विवस्वान् मनु-इक्ष्वाकु क्षयान्त में यह धर्म पुनः नारायण को प्राप्त हो जायगा।

वर्तमान सृष्टि पंकज ब्रह्मा की है। अतः उपर्युक्त उपदेश परम्परा वर्तमान युग में प्रवर्तमान भागवत धर्म की ही है। पारमेश्वरसंहिता में इस परम्परा को सम्भवतः कुछ संक्षिप्त कर दिया गया है। यथा —

**सप्तमे पङ्कजे सर्गे प्राप्तो भगवतस्तथा।।**
**विवस्वता ततः प्राप्तो मनुनेक्ष्वाकुणा ततः।**
**इक्ष्वाकुणा च कथितो व्याप्य लोकानवस्थितः।।**[1]

तदनुसार यह धर्म नारायण-विवस्वान्-मनु-इक्ष्वाकु की परम्परा से उपदिष्ट होता हुआ इस लोक में व्याप्त हो गया। पारमेश्वरसंहिता में प्रतिपादित ब्रह्मा के पंकज जन्म की शास्त्रोपदेश परम्परा का ही गीता में भी उल्लेख किया गया है। यथा —

**इमं विवस्वते योगं प्रोक्तवानहमव्ययम्।**
**विवस्वान् मनवे प्राह मनुरिक्ष्वाकवेऽब्रवीत्।।**[2]

यहाँ यह शंका नहीं करनी चाहिये कि उपर्युक्त गीता-वचन में कहा गया योग शब्द किसी अन्य शास्त्र का वाचक है। पारमेश्वरसंहिता में पूर्वोक्त उपदेश परम्परा को बतलाने के पूर्व इस शास्त्र की योग-संज्ञा का भी निर्देश किया गया है—

---

१. पारमेश्वरसंहिता, १.४१-४२
२. गीता, ४.१

**एष कार्तयुगो धर्मो निराशीः कर्मसंज्ञितः।**
**योगाख्यो योगधर्माख्यः शास्त्राख्यश्च समागमः।**
**प्रवर्त्यते भगवता प्रथमे प्रथमे युगे।।[1]**

इससे यह स्पष्ट संकेत प्राप्त होता है कि भगवद्गीता पांचरात्र और भागवत धर्म का ही व्याख्यान ग्रन्थ है।

## पांचरात्र साहित्य

पांचरात्र साहित्य का आयाम अत्यन्त विस्तृत है। पांचरात्र संहिता-ग्रन्थों में एक सौ आठ संहिता-ग्रन्थों की संख्या बतायी गयी है[2]। सम्भवतः इसका कारण है एक सौ आठ की संख्या को परम्परा में शुभ माना जाना। इसका तात्पर्य यह नहीं है कि पांचरात्र संहिताओं की संख्या एक सौ आठ ही है। एक सौ आठ की संख्या घोषित करके वस्तुतः गिनायी जाने वाली संहिताओं की संख्या कभी उससे अधिक हो जाती है[3]। सर्वप्रथम डॉ. ओटो श्राडर ने अनेक संहिताओं में गिनायी गयी संहिताओं के आधार पर उनकी वास्तविक संख्या को निर्धारित करने का प्रयास किया। उन्होंने कपिंजलसंहिता में गिनायी गयी १०६, पाद्मतन्त्र में गिनायी गयी ११२, विष्णुतन्त्र में गिनायी गयी १४१, हयशीर्षसंहिता में गिनायी गयी ३४, तथा अग्निपुराण में गिनायी गयी २५ संहिताओं के आधार पर एक विस्तृत सूची तैयार की है[4]। तदनुसार पांचरात्र आगम-ग्रन्थों की संख्या २१० है। डॉ. श्राडर के अनुसार यदि अन्य उपलब्ध संहिताओं को इनमें सम्मिलित कर लिया जाय, तो यह संख्या २१५ हो जायगी। यदि उदाहृत और उल्लिखित संहिताओं को भी ले लिया जाय तो ६ संख्याओं की वृद्धि होकर यह संख्या २२४ तक पहुँच जायगी[5]।

डॉ. श्राडर के समान ही अड्यार पुस्तकालय से प्रकाशित लक्ष्मीतन्त्र के उपोद्घात में सम्पादक पण्डित वी. कृष्णमाचार्य ने पाद्मसंहिता, मार्कण्डेयसंहिता, कपिंजलसंहिता, भारद्वाजसंहिता, हयशीर्षसंहिता, विष्णुतन्त्र आदि में परिगणित सूचियों के आधार पर पांचरात्र संहिताओं के नामों की एक सूची तैयार की है। इस सूची में गिनायी गयी संहिताओं की संख्या २१६ है। यह संख्या पांचरात्ररक्षा इत्यादि ग्रन्थों में उल्लिखित नामों को भी सम्मिलित कर लेने पर बढ़ कर २२५ हो गयी है[6]।

---

१. पारमेश्वरसंहिता, १.३५-३६
२. शतमेकमथाष्टौ च पुराणे कण्व शुश्रुम।
नामधेयानि चैतेषां श्रूयतां कथ्यते मया।। (पाद्मसंहिता, ज्ञानपाद, १.६६)
इत्येवमुक्तं तन्त्राणां शतमष्टोत्तरं मुने। (विश्वामित्रसंहिता, २.३३)
३. Introduction to Pancaratra and Ahirbudhnya-samhita, pp. 3-4
४. वहीं, ५
५. वहीं, पृ.६-१२
६. लक्ष्मीतन्त्र, उपोद्घात, पृ. १०-१३

प्रो. एच. डेनियम स्मिथ ने अपने ग्रन्थ "ए डिस्क्रिप्टिव बिब्लियोग्राफी आफ दि प्रिण्टेड टेक्स्ट्स आफ दि पांचरात्रागमाज्" में सभी प्रकाशित पांचरात्र संहिताओं का अध्यायों के क्रम से विस्तृत विवरण प्रस्तुत किया है। जिन संहिताओं में पांचरात्र-ग्रन्थों की नामावली प्राप्त होती है, उनकी सूची विवरण के बाद पृथक् से दे दी गई है। इन सूचियों को देखने से ज्ञात होता है कि डॉ. श्राडर तथा पण्डित वी. कृष्णमाचार्य किन्हीं कारणों से पुरुषोत्तमसंहिता तथा विश्वामित्रसंहिता में दी गयी सूचियों[1] का उपयोग अपनी बृहत्सूची में नहीं कर सके हैं। यदि उन्होंने उपयोग किया होता, तो उनके द्वारा गिनायी गयी संहिताओं की संख्या में कुछ वृद्धि अवश्य हो गई होती। कम से कम दस संहिताएँ उनकी सूची में और जुड़ जाती। यदि किसी अन्य नाम से ये संहिताएँ उनकी सूची में सम्मिलित नहीं हुई हैं, तो निम्नलिखित ये दस नाम भी उस सूची में जुड़ जायेंगे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | अमृत | – | (विश्वामित्रसंहिता-सूची) |
| २. | कल्कि | – | (विश्वामित्रसंहिता-सूची) |
| ३. | कुशल | – | (पुरुषोत्तमसंहिता-सूची) |
| ४. | चान्द्रमस | – | (विश्वामित्रसंहिता-सूची) |
| ५. | दशोत्तर | – | (पुरुषोत्तमसंहिता-सूची) |
| ६. | पावन | – | (पुरुषोत्तमसंहिता-सूची) |
| ७. | रुद्र/रौद्राख्य | – | (विश्वामित्रसंहिता-सूची) |
| ८. | विष्णुपूर्व | – | (विश्वामित्रसंहिता-सूची) |
| ९. | सत्त्व/सत्त्वाख्य | – | (पुरुषोत्तमसंहिता-विश्वामित्रसंहिता-सूचियाँ) |
| १०. | साम्बर | – | (विश्वामित्रसंहिता-सूची) |

इस प्रकार पांचरात्र-आगम-ग्रन्थों की जिस संख्या तक हम पहुँचते हैं, उसे अन्तिम नहीं समझना चाहिये। जैसे-जैसे अप्रकाशित पांचरात्र-संहिताएँ प्रकाश में आयेंगी, वैसे-वैसे इस संख्या में वृद्धि होने की पर्याप्त सम्भावना है।

## पांचरात्र शास्त्र के भेद

पांचरात्र संहिताओं में समग्र पांचरात्र शास्त्र का अनेक प्रकार से विभाजन किया गया है। बाद में पांचरात्ररक्षा आदि ग्रन्थों में उन पर समुचित विचार भी किया गया है। यहाँ पर उन विभाजनों पर स्वल्प प्रकाश डालना उपयोगी होगा।

**(क) वक्तृभेद से पांचरात्र शास्त्र का विभाजन**-वक्ता अथवा उपदेशक के आधार पर विभाजन करते हुए पांचरात्र शास्त्र के तीन प्रकार बताये गये हैं— १. दिव्य, २. मुनिभाषित तथा ३. पौरुष[2]। ईश्वरसंहिता तथा पारमेश्वरसंहिता में यह विषय विशेष रूप से प्रतिपादित हुआ है।

---

१. A Descriptive Bibliography of the Printed texts of the Pancaratragamas, pp. 275-276, 383-384

२. तत्र वै त्रिविधं वाक्यं दिव्यं च मुनिभाषितम्।
पौरुषं चारविन्दाक्ष तद्भेदमवधारय।। (सात्वतसंहिता, २२.५२—५३)

१. दिव्य-मूल वेद के अनुसार भगवान् वासुदेव ने अनुष्टुप् छन्द में जिस शास्त्र का उपदेश किया, उसे दिव्य शास्त्र कहते हैं। अथवा जिस रूप में भगवान् वासुदेव ने उपदेश किया है, उसी रूप में ब्रह्मा, रुद्र, इन्द्र आदि देवताओं द्वारा उपदिष्ट अथवा प्रवर्तित शास्त्र को दिव्य शास्त्र कहते हैं। यथा—

वासुदेवेन यत्प्रोक्तं शास्त्रं भगवता स्वयम्।
अनुष्टुप्छन्दोबन्धेन समासव्यासभेदतः।।
तथैव ब्रह्मरुद्रेन्द्रप्रमुखैश्च प्रवर्तितम्।
लोकेष्वपि च दिव्येषु तद्दिव्यं मुनिसत्तमाः।।[1]

इस दिव्य कोटि के अन्तर्गत तीन पांचरात्र संहिताएँ गिनायी गयी है— १. सात्वतसंहिता, २. पौष्करसंहिता तथा ३. जयाख्यसंहिता। यथा —

मूलवेदानुसारेण छन्दसाऽऽनुष्टुभेन च।
सात्वतं पौष्करं चैव जयाख्येत्येवमादिकम्।।
दिव्यं सच्छास्त्रजालं तद्...........।[2]

अथवा—

सात्वतं पौष्करं चैव जयाख्यं च तथैव च।
एवमादीनि शास्त्राणि दिव्यानीत्यवधारय।।[3]

यद्यपि उपर्युदाहृत ईश्वरसंहिता के उद्धरण में "जयाख्येत्येवमादिकम्" पद तथा पारमेश्वरसंहिता के उद्धरण में आया हुआ "तथैव च" पद से ऐसा प्रतीत होता है कि इस कोटि में और संहिताएँ भी आ सकती हैं, तथापि सत्य यही है कि दिव्य कोटि में सात्वत, पौष्कर और जयाख्य इन तीन संहिताओं के अतिरिक्त और कोई संहिता नहीं आ सकी है। अतः पांचरात्र सम्प्रदाय में ये तीन संहिताएँ ही सर्वाधिक प्रामाणिक हैं। ये ही तीन संहिताएँ रत्नत्रय के नाम से प्रसिद्ध हैं।

२. मुनिभाषित-ब्रह्मा, रुद्र आदि देवताओं के द्वारा तथा अन्य ऋषियों के द्वारा जिस शास्त्र की स्वयं रचना की जाती है, उस शास्त्र को मुनिभाषित कहा जाता है। पारमेश्वरसंहिता के शब्दों में—

---

१. ईश्वरसंहिता, १.५४-५५, तथा पारमेश्वरसंहिता, १०.३३६-३३७
२. ईश्वरसंहिता, १.५०-५१
३. पारमेश्वरसंहिता, १०.३७६-३७७

ब्रह्मरुद्रमुखैर्देवैर्ऋषिभिश्च तपोधनैः।
स्वयं प्रणीतं यच्छास्त्रं तद्विद्धि मुनिभाषितम्।।[1]

पुनः इस मुनिभाषित संज्ञक पांचरात्र शास्त्र के गुणों के भेद से तीन अवान्तर भेद होते हैं— १. सात्त्विक, २. राजस और ३. तामस—

"एतत्तु त्रिविधं विद्धि सात्त्विकादिविभेदतः"[2]

**सात्त्विक मुनिभाषित**-पुण्डरीकाक्ष भगवान् वासुदेव से यथास्थित अर्थ को जानकर उस अर्थ के बोधक जिस शास्त्र की रचना की जाती है, उसे सात्त्विक मुनिभाषित शास्त्र कहते हैं —

विज्ञाय पुण्डरीकाक्षादर्थजालं यथास्थितम्।
तद्बोधकं प्रणीतं यच्छास्त्रं तत् सात्त्विकं स्मृतम्।।[3]

वेदान्तदेशिक ने पांचरात्ररक्षा संज्ञक अपने ग्रन्थ में ईश्वरसंहिता, भारद्वाजसंहिता, सौमन्तसंहिता, पारमेश्वरसंहिता, वैहायससंहिता, चित्रशिखण्डिसंहिता तथा जयोत्तरसंहिता को सात्त्विक मुनिभाषित शास्त्र की कोटि में परिगणित किया है[4]।

**राजस मुनिभाषित**-भगवान् वासुदेव से एकदेश को सुनकर अन्य भाग का अपने योग की महिमा से संकलन करके ब्रह्मा आदि अथवा ऋषियों के द्वारा अपनी बुद्धि से उन्मीलित अर्थ के बोधक जिस शास्त्र की रचना की जाती है, उसे राजस मुनिभाषित की कोटि में रखा जाता है। यथा—

तस्माज्ज्ञातेऽर्थजाते तु किञ्चित् समवलम्ब्य च।।
स्वबुद्ध्युन्मीलितस्यैव ह्यर्थजातस्य बोधकम्।
यत् प्रणीतं द्विजश्रेष्ठ! तथा विज्ञाय तत्त्वतः।।
ग्रन्थविस्तरसंयुक्तं शास्त्रं सर्वेश्वरेश्वरात्।
तत्संक्षेपप्रसादेन स्वविकल्पविजृम्भणैः।।
ब्रह्मादिभिः प्रणीतं यत् तथा तदृषिभिर्द्विज।।
ब्रह्मादिभ्यः परिश्रुत्य तत्संक्षेपात्मना पुनः।
स्वविकल्पात् प्रणीतं यत् तत्सर्वं विद्धि राजसम्।।[5]

---

१. पा.सं., १०.३३८; ईश्वरसंहिता, १.५६
२. वहीं, १०.३३६; ईश्वरसंहिता, १.५७
३. वहीं, १०.३३६—३४०; ईश्वरसंहिता, ५७-५८ तथा—"मुनिभाषितस्य त्रैविध्यं प्रस्तुत्य, साक्षाद् भगवतः श्रुतार्थमात्रनिबन्धनरूपं शास्त्रं सात्त्विकम्" (पांचरात्ररक्षा, पृ. १०७)।
४. पांचरात्ररक्षा, पृ. १०७
५. पारमेश्वरसंहिता, १०.३४०-३४४; ईश्वरसंहिता, १.५८-६२

इसके आधार पर वेदान्तदेशिक ने राजस मुनिभाषित का लक्षण इन शब्दों में प्रतिपादित किया है—

**"भगवतः श्रुतमेकदेशं स्वयोगमहिमसिद्धं चाऽशेषं संकलय्य ब्रह्मादिभिस्तच्छिष्यैश्च प्रणीतं शास्त्रं राजसम्"।**[1]

वेदान्तदेशिक ने इस कोटि में सनत्कुमारसंहिता, पद्मोद्भवसंहिता, शातातपसंहिता, तेजोद्रविणसंहिता और मायावैभविकसंहिता की परिगणना की है। राजस मुनिभाषित शास्त्र के पुनः १. पंचरात्र और २. वैखानस ये दो भेद बताये गये हैं।[2]

**तामस मुनिभाषित**-ईश्वर द्वारा उपदिष्ट अर्थ से निरपेक्ष केवल सत्त्वयोग के द्वारा ब्रह्मा आदि अथवा ऋषिगण जिस शास्त्र की रचना करते हैं, उसे तामस मुनिभाषित शास्त्र कहते हैं। यथा—

**"केवलात् स्वविकल्पोक्तैः कृतं यत् तामसं तु तत्।"**[3]

वेदान्तदेशिक ने तामस मुनिभाषित शास्त्र का लक्षण इन शब्दों में प्रस्तुत किया है—

**"केवलसत्त्वयोगविकल्पोत्थैरर्थैः कृतं शास्त्रं तामसम्..।"**[4]

इस कोटि के अन्तर्गत वेदान्तदेशिक ने पंचप्रश्नसंहिता, शुकप्रश्नसंहिता तथा तत्त्वसागरसंहिता का स्थान निर्धारित किया है।

इन तीनों मुनिभाषित शास्त्रों की क्रमशः उत्कृष्ट, मध्यम तथा अधम संज्ञा भी होती है[5]।

**३.पौरुष**-केवल मनुष्यों के द्वारा अपनी बुद्धि से जिस शास्त्र की रचना की जाती है, उसे पौरुष शास्त्र कहते हैं। यथा-

**"केवलं मनुजैर्यत्तु कृतं तत् पौरुषं भवेत्"**[6]

इस प्रकार के शास्त्र में ईश्वर के द्वारा उपदिष्ट शास्त्र के विरुद्ध अर्थ के प्रतिपादन की बहुत सम्भावना रहती है। अतः पौरुष शास्त्र का वही अंश ग्राह्य होता है, जो ईश्वर के द्वारा उपदिष्ट दिव्य शास्त्र का विरोधी न हो। यथा—

---

१. पांचरात्ररक्षा, पृ. १०७

२. पारमेश्वरसंहिता, १०.३४४; ईश्वरसंहिता, १.६२

३. पारमेश्वरसंहिता, १०.३४५; "केवलं स्वविकल्पोक्तैः कृतं यत्तामसं स्मृतम्" (ईश्वरसंहिता, १.६३)।

४. पांचरात्ररक्षा, पृ. १०७

५. "मुनिभाषितेषु त्रिषु शास्त्रेषूत्कृष्टमध्यमाधमसंज्ञानिर्दिष्टेषु....." (वहीं, पृ. १०७)।

६. पारमेश्वरसंहिता, १०.३४५; ईश्वरसंहिता, १.६३

केवलं पौरुषे वाक्ये तद् ग्राह्यमविरोधि यत्।
केवलं तद्विधानेन न कुर्यात् स्थापनादिकम्।।[1]

इस वक्तृ-भेद से किये गये विभाजन का अभिप्राय यह है कि पांचरात्र शास्त्र का मौलिक अंश तो वही है, जिसका उपदेश स्वयं भगवान् ने किया है। अतः सर्वाधिक प्रामाणिक वही भाग है। शेष भाग, जो मूल शास्त्र से जिस मात्रा में सन्निकट है, उतनी ही मात्रा में वह प्रामाणिक और मान्य है। जिस मात्रा और अंश में वह मूल शास्त्र से दूर है, उतनी ही मात्रा और उतने ही अंश में वह अप्रामाणिक और अमान्य होगा। ईश्वर के द्वारा मूल रूप में उपदिष्ट शास्त्र को ही दिव्यशास्त्र कहा गया है। अतः पांचरात्र सम्प्रदाय में सर्वाधिक प्रामाणिक और सम्मान्य दिव्य[2] शास्त्र ही है।

पांचरात्र शास्त्र के इस विभाजन को एक ही दृष्टि में इस रूप में देखा जा सकता है—

## पांचरात्र शास्त्र[3]

दिव्य | मुनिभाषित | पौरुष

**दिव्य**
१. सात्वत
२. पौष्कर
३. जयाख्य

**मुनिभाषित**

| सात्त्विक | राजस | तामस |
| --- | --- | --- |
| १. ईश्वरसंहिता | १. सनत्कुमारसंहिता | १. पंचप्रश्नसंहिता |
| २. भारद्वाजसंहिता | २. पद्मोद्भवसंहिता | २. शुकप्रश्नसंहिता |
| ३. सौमन्तवीसंहिता | ३. सत्या/शातातपसंहिता | ३. तत्त्वसागरसंहिता |
| ४. पारमेश्वरसंहिता | ४. तेजोद्रविण | |
| ५. वैहायसीसंहिता | ५. मायावैभविक | |
| ६. चित्रशिखण्डिसंहिता | | |
| ७. जयोत्तरसंहिता | | |

१. पांचरात्ररक्षा, १०८
२. ईश्वरसंहिता, १.६४-६५
३. (पारमेश्वरसंहिता, १०.३७६-३८२) तथा— "सात्वतपौष्करजयाख्यादीनि शास्त्राणि दिव्यानि, ईश्वरभारद्वाजसौमन्तवपारमेश्वरचित्रशिखण्डिसंहिताजयोत्तरादीनि सात्त्विकानि, सनत्कुमारपद्मोद्भवशातातपतेजोद्रविणमायावैभविकादीनि राजसानि, पञ्चप्रश्नशुकप्रश्नतत्त्वसागरादीनि तामसानि" इति...." (पांचरात्ररक्षा, पृ. १०७)।

**(ख) सिद्धान्तभेद से पांचरात्र शास्त्र का विभाजन**—प्रतिपाद्य विषय अथवा सिद्धान्त के भेद से भी पांचरात्र शास्त्र का विभाजन किया गया है। ईश्वरसंहिता, पारमेश्वरसंहिता, हयग्रीवसंहिता तथा कालोत्तरसंहिता आदि पांचरात्र-ग्रन्थों में इस दृष्टि से इस शास्त्र के चार भेद बताये गये हैं। ईश्वरसंहिता के शब्दों में—

चतुर्धा भेदभिन्नोऽयं पाञ्चरात्राख्य आगमः।
पूर्वमागमसिद्धान्तं द्वितीयं मन्त्रसंज्ञितम्।।
तृतीयं तन्त्रमित्युक्तमन्यत्तन्त्रान्तरं भवेत्।[1]

अर्थात् पांचरात्र आगम के चार भेद हैं— १. आगमसिद्धान्त, २. मन्त्रसिद्धान्त, ३. तन्त्रसिद्धान्त तथा ४. तन्त्रान्तरसिद्धान्त। पारमेश्वरसंहिता में भी प्रायः इसी शब्दावली में इन चार भेदों का प्रतिपादन किया गया है[2]। यद्यपि इन चारों भेदों के अन्तर्गत आने वाले विषयों का भी इन संहिताओं में पर्याप्त वर्णन हुआ है,[3] तथापि वेदान्तदेशिक ने पांचरात्ररक्षा में पौष्करसंहिता में वर्णित विषयों को उदाहृत करते हुए प्रधानता दी है। सम्भवतः दिव्य शास्त्र होने के कारण पौष्करसंहिता का कहीं अधिक महत्त्वपूर्ण होना इसका कारण है।

पौष्करसंहिता के अनुसार जिसमें वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न तथा अनिरुद्ध इन चार व्यूहों की कर्तव्य मानकर उपासना की जाती है, जो क्रमागत ब्राह्मणों के द्वारा प्राप्त हो, जिसमें नाना व्यूहों समेत द्वादश मूर्तियों, अन्य मूर्तियों, प्रादुर्भावगण, प्रादुर्भावान्तरगण, लक्ष्मी आदि, दिक्पालों सहित शंख, चक्र, गरुड़ और अस्त्रों का वर्णन हो, उसे आगमसिद्धान्त कहते हैं[4]।

द्वितीय मन्त्रसिद्धान्त के विषय में कहा गया है कि यह शास्त्र सब प्रकार से फलों को प्रदान करने वाला है। इसके अन्तर्गत चतुर्मूर्ति के अतिरिक्त अन्य की उपासना का वर्णन होता है[5]। जिस शास्त्र में मन्त्र से भगवद्रूप की उपासना का वर्णन होता है, जो श्री

---

१. ईश्वरसंहिता, २१.५६०-५६१

२. पारमेश्वरसंहिता, १९.५२२-५२३
तथा—"अनेकभेदभिन्नं च पञ्चरात्राख्यमागमम्। पूर्वमागमसिद्धान्तं मन्त्राख्यं तदनन्तरम्।।
तन्त्रं तन्त्रान्तरं चेति चतुर्धा परिकीर्तितम्" (पांचरात्ररक्षा, पृ. १०४)।

३. ईश्वरसंहिता, २१.५६१-५८१; पारमेश्वरसंहिता, १९.५२४-५४३

४. कर्तव्यत्वेन वै यत्र चातुरात्म्यमुपास्यते। क्रमागतैः स्वसंज्ञाभिर्ब्राह्मणैरागमं तु तत्।।
विद्धि सिद्धान्तसंज्ञं च तत्पूर्वमथ पौष्कर। नानाव्यूहसमेतं च मूर्तिद्वादशकं हि तत्।।
तथा मूर्त्यन्तरयुतं प्रादुर्भावगणं हि यत। प्रादुर्भावान्तरयुतं धृतं हृत्पद्मपूर्वके।।
लक्ष्म्यादिशङ्खचक्राख्यगारुत्म्यसदिगीश्वरैः। सगणैरस्त्रनिष्ठैश्च तद्विद्धि कमलोद्भव।।
(पौष्करसंहिता से पांचरात्ररक्षा, पृ. ६६ पर उदाहृत)

५. मन्त्रसिद्धान्तसंज्ञं च शास्त्रं सर्वफलप्रदम्। विना मूर्तिचतुष्केण यत्रान्यदुपचर्यते।। (पां.र., पृ. ६६)

आदि कान्ताव्यूह के वर्णन से युक्त होता है तथा जो विग्रह सहित भिन्न-भिन्न आभरणों और अस्त्रों से आवृत होता है, उस शास्त्र को तन्त्रसिद्धान्त कहते हैं [1]। चतुर्थ तन्त्रान्तर सिद्धान्त में अधिकारी की क्षमता के अनुसार परिवार—देवताओं के साथ अथवा इनके बिना दो-तीन अथवा चार व्यूहों का योग से ध्यान करना वर्णित होता है[2]।

हयग्रीवसंहिता में इन चारों सिद्धान्तों के फलों को बताते हुए कहा गया है—

**आगमाख्यं हि सिद्धान्तं सन्मोक्षैकफलप्रदम्।**
**मन्त्रसंज्ञं हि सिद्धान्तं सिद्धिमोक्षप्रदं नृणाम्।।**
**तन्त्रसंज्ञं हि सिद्धान्तं चतुर्वर्गफलप्रदम्।**
**तन्त्रान्तरं तु सिद्धान्तं वाञ्छितार्थफलप्रदम्।।[3]**

अर्थात् आगमसिद्धान्त मोक्ष नामक फल को देने वाला होता है, मन्त्रसिद्धान्त सिद्धि और मोक्ष का प्रदाता होता है, तन्त्रसिद्धान्त से धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष रूपी फलों की प्राप्ति होती है तथा तन्त्रान्तरसिद्धान्त से वांछितार्थ रूपी फल की प्राप्ति होती है।

श्रीकरसंहिता के आधार पर वेदान्तदेशिक इन चारों भेदों की दूसरी संज्ञाओं की सूचना देते हैं। तदनुसार आगमसिद्धान्त की वेदसिद्धान्त, मन्त्रसिद्धान्त की दिव्यसिद्धान्त, तन्त्रसिद्धान्त की तन्त्रसिद्धान्त तथा तन्त्रान्तरसिद्धान्त की पुराणसिद्धान्त संज्ञाएँ होती हैं[4]।

इसी प्रकार कालोत्तरसंहिता में इन चारों भेदों की अन्य संज्ञाओं का उल्लेख किया गया है। तदनुसार आगमसिद्धान्त की स्वयंव्यक्त, मन्त्रसिद्धान्त की दिव्य, तन्त्रसिद्धान्त की सैद्ध तथा तन्त्रान्तरसिद्धान्त की आर्ष संज्ञाएँ होती हैं। यथा—

**चतुर्धा भेदभिन्नं च स्वयंव्यक्तादिभेदतः।**
**स्वयंव्यक्तं हि सिद्धान्तमागमाख्यं पुरोदितम्।।**
**मन्त्रसिद्धान्तसंज्ञं यत्तद्दिव्यं परिकीर्तितम्।**
**तन्त्रसंज्ञं हि यच्छास्त्रं तत्सैद्धं समुदाहृतम्।।**
**तन्त्रान्तरं च यत्प्रोक्तमार्षं तु तदुदाहृतम्।[5]**

---

१. मन्त्रेण भगवद्रूपं केवलं वाङ्गसंवृतम्।
युक्तं श्रियादिकेनैव कान्ताव्यूहेन पौष्कर।।
भिन्नैराभरणैरस्त्रैरावृतं च सविग्रहैः।
तन्त्रसंज्ञं हि तच्छास्त्रं परिज्ञेयं हि चाब्जज।। (पां.र., पृ. ६६

२. मुख्यानुवृत्तिभेदेन यत्र सिंहादयस्तु वै।
चतुस्त्रिद्व्यादिकेनैव योगेनाभ्यर्थितेन तु।।
संवृताः परिवारेण स्वेन स्वेनोत्थितास्तु वा।
यच्छक्त्याराधितं सर्वं सिद्धि तन्त्रान्तरं तु तत्।। (पां.र., पृ. ६६

३. पां.र., पृ. ६६

४. "श्रीकरसंहितायां प्रागुक्तस्यैव सिद्धान्तचतुष्टयस्य वेदसिद्धान्तो दिव्यसिद्धान्तस्तन्त्रसिद्धान्तः पुराणसिद्धान्त इति प्रागुक्तादूरविप्रकृष्टैर्नामभेदैर्विभागमुक्त्वा...." (पां.र., पृ. १०४)।

५. पां.र., पृ. १०४

इस प्रकार सिद्धान्त भेद से पांचरात्रशास्त्र के चातुर्विध्य की विभिन्न संज्ञाओं को इस रूप में समझा जा सकता है —

| | | |
|---|---|---|
| १. आगम सिद्धान्त | वेद सिद्धान्त | स्वयंव्यक्त सिद्धान्त |
| २. मन्त्र सिद्धान्त | दिव्य सिद्धान्त | दिव्य सिद्धान्त |
| ३. तन्त्र सिद्धान्त | तन्त्र सिद्धान्त | सैद्ध सिद्धान्त |
| ४. तन्त्रान्तर सिद्धान्त | पुराण सिद्धान्त | आर्ष सिद्धान्त |

**(ग) गुणभेद से पांचरात्र शास्त्र का विभाजन**—केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, तिरुपति में नारायणसंहिता की एक हस्तलिखित प्रति (संख्या ५७६) संरक्षित है। डॉ. राघवप्रसाद चौधरी ने अपने ग्रन्थ "पांचरात्रागम" में उक्त नारायणसंहिता में सत्त्व, रजस् और तमस् इन तीन गुणों के आधार पर किये गये पांचरात्र संहिताओं के एक नये वर्गीकरण का वर्णन किया है[1]। पूर्वोक्त वक्तृभेद से पांचरात्र शास्त्र के विभाजन में मुनिभाषित कोटि में गुणों के आधार पर संहिताओं को विभक्त किया गया है, किन्तु नारायणसंहिता में समग्र पांचरात्र शास्त्र को गुणों के आधार पर विभक्त किया गया है। डॉ. चौधरी द्वारा दी गई सूचना के अनुसार नारायणसंहिता में सात्त्विक आदि विभागों के केवल नाम निर्देश किये गये हैं। इन तीनों के कहीं लक्षण नहीं बताये गये हैं। पांचरात्र शास्त्र की १०८ संहिताओं को सात्त्विक, राजस और तामस शीर्षकों के अन्तर्गत छत्तीस-छत्तीस संख्या में विभक्त कर दिया गया है। यद्यपि यह संख्या केवल शब्दतः कही गयी है। तीनों में किसी भी विभाग में गिनायी संहिताओं की संख्या छत्तीस नहीं है। तीनों शीर्षकों में विभक्त की गयी संहिताओं की सूची इस प्रकार है-

| | सात्त्विक | | राजस | | तामस |
|---|---|---|---|---|---|
| १. | पौष्कर | १. | पाद्म | १. | शातातपसंहिता |
| २. | श्रीकर | २. | पाद्मोद्भव | २. | त्रैलोक्यविजयसंहिता |
| ३. | विष्णुसिद्धान्त | ३. | मायावैभव | ३. | विष्णुसंहिता |
| ४. | हारीत | ४. | नलकूबर | ४. | पुष्टितन्त्र |
| ५. | वैहिगेन्द्र | ५. | त्रैलोक्यमोहन | ५. | शौनकीय |
| ६. | प्रश्नाख्य (पाँच संहिताएँ) | ६. | विष्वक्सेन | ६. | संवादसंहिता |
| ७. | सत्यसंहिता | ७. | ईश्वरसंहिता | ७. | शुकसंहिता |
| ८. | विश्वसंहिता | ८. | नारायणसंहिता | ८. | इन्द्रसंहिता |
| ९. | महाप्रश्नसंहिता | ९. | आत्रेयसंहिता | ९. | याज्ञवल्क्यसंहिता |

१. "गुणभेद से पांचरात्र शास्त्र का विभाजन" इसी ग्रन्थ के आधार पर प्रस्तुत किया गया है।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १०. | श्रीसंहिता | १०. | वाशिष्ठसंहिता | १०. | गौतमसंहिता |
| ११. | सनन्दसंहिता | ११. | द्राविडसंहिता | ११. | पुलस्त्यसंहिता |
| १२. | परमसंहिता | १२. | वैहायससंहिता | १२. | दक्षसंहिता |
| १३. | पुरुषसंहिता | १३. | भार्गवसंहिता | १३. | अर्थकप्राप्ति |
| १४. | पुरुषोत्तमसंहिता | १४. | हारीतसंहिता | १४. | सांख्यसंहिता |
| १५. | महासनत्कुमार-संहिता | १५. | ताण्डवसंहिता | १५. | दत्तात्रेयसंहिता |
| १६. | बृहन्नारदीयसंहिता | १६. | संकर्षणसंहिता | १६. | काश्यपसंहिता |
| १७. | अनन्तसंहिता | १७. | प्रद्युम्नसंहिता | १७. | पैङ्गलसंहिता |
| १८. | भागवतसंहिता | १८. | वामनसंहिता | १८. | मार्कण्डेयसंहिता |
| १९. | जयाख्यसंहिता | १९. | शार्वसंहिता | १९. | कात्यायनसंहिता |
| २०. | तत्वसारसंहिता | २०. | पाराशर्यसंहिता | २०. | वाल्मीकिसंहिता |
| २१. | विष्णुवैभविकसंहिता | २१. | जाबालिसंहिता | २१. | बोधायनसंहिता |
| | | २२. | अहिर्बुध्न्यसंहिता | २२. | याम्यसंहिता |
| | | २३. | उपेन्द्रसंहिता | २३. | नारायणसंहिता |
| | | २४. | योगिहृदयसंहिता | २४. | बार्हस्पत्यसंहिता |
| | | २५. | आदिराममिहिर-संहिता | २५. | कपिलसंहिता |
| | | २६. | वाराहमिहिरसंहिता | २६. | जैमिनिसंहिता |
| | | २७. | योगसंहिता | २७. | जयोत्तरसंहिता |
| | | २८. | नारदीयसंहिता | २८. | कौमारमयसंहिता |
| | | २९. | वारिणसंहिता | २९. | मारीचसंहिता |
| | | ३०. | भारद्वाजसंहिता | ३०. | तैजससंहिता |
| | | ३१. | नारसिंहसंहिता | ३१. | उशनस्संहिता |
| | | ३२. | कार्ष्णाम्बरसंहिता | ३२. | हिरण्यगर्भसंहिता |
| | | ३३. | राघवसंहिता | | |

## पांचरात्र शास्त्र की रत्नसंहिताएँ

पांचरात्र परम्परा में कुछ संहिताओं को रत्नसंहिता कह कर सम्मान प्रदान किया गया है। संहिताओं की प्रामाणिकता, गुणवत्ता और महत्ता की दृष्टि से उन्हें रत्न कह कर विशिष्ट अथवा अतिविशिष्ट श्रेणी में रखा गया है। इस दृष्टि से संहिता ग्रन्थों में कहीं रत्नत्रय, कहीं पंच या षड्रत्न और कहीं नवरत्नों की चर्चा प्राप्त होती है।

**रत्नत्रय**-विपुल पांचरात्र साहित्य में तीन संहिताएँ ऐसी बताई गई हैं, जिनकी सर्वाधिक महत्ता और प्रामाणिकता है। वस्तुतः पांचरात्र शास्त्र के आदिप्रवर्तक भगवान् नारायण माने गये हैं[1]। अतः पांचरात्र साहित्य के विपुल होने पर भी जो संहिताएँ साक्षात् भगवान् के मुख से उपदिष्ट हुई हैं, वही मूल पांचरात्र शास्त्र है। साक्षात् भगवान् के मुख से उपदिष्ट होने वाली तीन ही संहिताएँ हैं— १. सात्वतसंहिता, २. पौष्करसंहिता और ३. जयाख्यसंहिता। जयाख्यसंहिता में रत्नत्रय के तीनों रत्नों का उल्लेख इन शब्दों में किया गया है —

सात्वतं पौष्करं चैव जयाख्यं तन्त्रमुत्तमम्।
रत्नत्रयमिदं साक्षाद् भगवद्वक्त्रनिःसृतम्।।[2]

यही बात जयाख्यसंहिता का उदाहरण देते हुए वेदान्तदेशिक ने पांचरात्ररक्षा में इन शब्दों में कही है—

**"यथोक्तं साक्षाद् भगवन्मुखोद्गततया रत्नत्रयमिति प्रसिद्धेषु जयाख्यसात्वतपौष्करेषु जयाख्यायाम्"** [3]।

यही कारण है कि तीन संहिताएँ दिव्य कोटि में रखी गयी हैं और ये सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण तथा प्रामाणिक हैं। यथा—

मूलवेदानुसारेण छन्दसाऽऽनुष्टुभेन च।
सात्वतं पौष्करं चैव जयाख्येत्येवमादिकम्।।
दिव्यं सच्छास्त्रजालं तदुक्त्वा..........।[4]

अथवा—

अतो दिव्यात् परतरं नास्ति शास्त्रं मुनीश्वराः।
सात्वतं पौष्करं चैव जयाख्यं च तथैव च।। [5]

इस प्रकार स्पष्ट है कि दिव्य स्थान प्राप्त करने वाली पांचरात्र संहिताएँ ही रत्नत्रय संज्ञा से अभिहित हुई हैं।

**पंचरत्न**-रत्नभूत संहिताओं की एक अन्य सूची पाद्मसंहिता में प्रस्तुत की गई है। इस सूची में पाँच संहिताएँ गिनाई गई हैं, जो पाद्मसंहिता के शब्दों में इस प्रकार है—

---

१. पाञ्चरात्रस्य कृत्स्नस्य वक्ता नारायणः स्वयम्। (महाभारत, शान्ति. ३४६.६७)
२. जयाख्यसंहिता, १, अधिकः पाठः, पृ. ८
३. पांचरात्ररक्षा, पृ. १०६
४. ईश्वरसंहिता, १.५०-५१; पारमेश्वरसंहिता, १०.३७६-३७७
५. वहीं, १.६४

तन्त्राणां चैव रत्नानि पञ्चाहुः परमर्षयः।।
पाद्मं सनत्कुमारं च तथा परमसंहिता।।
पद्मोद्भवं च माहेन्द्रं कण्वतन्त्रामृतानि च।[1]

कुछ विद्वानों का कहना है कि इन पंक्तियों में छह रत्न गिनाये गये हैं— १. पाद्मसंहिता, २. सनत्कुमारसंहिता, ३. परमसंहिता, ४. पद्मोद्भवसंहिता, ५. माहेन्द्रसंहिता, तथा ६. काण्वसंहिता। उनका कहना है कि पंचरत्न की प्रतिज्ञा करके छह रत्नों को गिनाना निश्चित रूप से एक विसंगति है। या तो यहाँ पञ्च के स्थान पर षट् पाठ हो अथवा गिनाई गई छह संहिताओं में से कोई एक न गिनी जाय, तभी यह विसंगति दूर हो सकती है। डॉ. राघवप्रसाद चौधरी का कहना है कि पाद्मसंहिता छह रत्नों को स्वीकार करती हैं[2]।

डॉ. डैनियल स्मिथ पद्मोद्भव तथा माहेन्द्र को एक ही रत्न मान कर पंचरत्नों की संख्या की विसंगति को दूर करते हैं[3]। वास्तव में ये दोनों ही कथन भ्रामक हैं, क्योंकि यहाँ पाँच ही संहिताओं के नाम दिये गये हैं और कहा गया है कि ये पाँचों संहिताएँ काण्वतन्त्र की अमृतभूत हैं। यह बताया जा चुका है कि पांचरात्र शास्त्र का शुक्ल यजुर्वेद की काण्व शाखा से विशेष सम्बन्ध माना गया है।

**नवरत्न**-विष्णुतन्त्र में रत्नभूत पांचरात्र संहिताओं की एक और सूची उपलब्ध होती है। इसके अनुसार मन्त्रसिद्धान्त मार्ग में नवरत्न प्रसिद्ध हैं। विष्णुतन्त्र में नवरत्नों का परिगणन इन शब्दों में किया गया है—

मन्त्रसिद्धान्तमार्गेषु नवरत्नं प्रसिद्धकम्।
एतदुक्तप्रकारेण वक्ष्यामि कमलासन।।
पाद्मतन्त्रं तु प्रथमं द्वितीयं विष्णुतन्त्रकम्।
कापिञ्जलं तृतीयं स्याच्चतुर्थं ब्रह्मसंहिता।।
मार्कण्डेयं पञ्चमं तु षष्ठं श्रीधरसंहिता।
सप्तमं परमं तन्त्रं भारद्वाजं तथाष्टमम्।।
श्रेष्ठं नारायणं तन्त्रं नवरत्नमुदीरितम्।[4]

---

१. पाद्मसंहिता, चर्या., ३३.२०४-२०५

२. पांचरात्रागम, पृ. २५

३. 'The Following Samhitas are also listed in Padma Samhita (``Car'' XXXiii:203b-204) Where they are Described As the 5 Most Precious Gems (Pancaratana)
1. Padma Tantra, 2. Sanatkumara Tantra, 3. Parama Tantra,
4. Padmodbhava Tantra=Mahendra Tantra, 5 Kanva Tantra.

४. विष्णुतन्त्र, ब्रह्मोत्सवाध्याय (परमसंहिता, प्रस्तावना, पृ. ३६-४० पर उदाहृत)।

यहाँ परिगणित नवरत्नों की सूची इस प्रकार है—१. पाद्मतन्त्र, २. विष्णुतन्त्र, ३. कापिञ्जलसंहिता, ४. ब्रह्मसंहिता, ५. मार्कण्डेयसंहिता, ६. श्रीधरसंहिता, ७. परमतन्त्र, ८. भारद्वाजसंहिता तथा ९. नारायणतन्त्र।

## रत्नत्रय, व्याख्यान संहिताएँ और सम्बद्ध दिव्यदेश

इस प्रकार हम देखते हैं कि सम्पूर्ण पांचरात्र साहित्य में रत्नत्रय के रूप में प्रसिद्ध सात्वत, पौष्कर और जयाख्य संहिताएँ सर्वाधिक प्रामाणिक, प्रतिष्ठित और पूज्य हैं। अन्य पांचरात्र संहिताएँ इन्हीं की व्याख्या और उपबृंहण रूप मानी गयी हैं[1]।

जयाख्यसंहिता के अनुसार एक सौ आठ पांचरात्र संहिताओं में पारमेश्वरसंहिता पौष्करसंहिता के अर्थ की विवृति के लिये उसकी व्याख्या के रूप में अवतरित हुई है, ईश्वरसंहिता सात्वतसंहिता के विवृति के लिये है तथा पाद्मसंहिता जयाख्यसंहिता की व्याख्यानरूप है। यथा —

तन्त्रेऽप्यष्टोत्तरशते पारमेश्वरसंहिता।
पौष्करार्थविवृत्यर्था व्याख्यारूपाऽवतारिता।।
सात्वतस्य विवृत्यर्थमीश्वरं तन्त्रमुत्तमम्।
जयाख्यस्याऽस्य तन्त्रस्य व्याख्यानं पाद्ममुच्यते।।[2]

जिस प्रकार पांचरात्र संहिताओं की संख्या एक सौ आठ बताई गई है, उसी प्रकार भगवद्व्यक्ति क्षेत्रों की संख्या भी १०८ ही प्रसिद्ध है। जिस प्रकार समस्त १०८ संहिताओं में तीन संहिताएँ 'रत्न' संज्ञा से महिमान्वित हैं, उसी प्रकार समस्त १०८ भगवद्व्यक्ति क्षेत्रों अथवा दिव्य देशों में चार दिव्य स्थान प्रसिद्ध हैं—

१. श्रीरंगम्, २. वेंकटाद्रि (तिरुपति), ३. हस्तिशैल तथा ४. नारायणाद्रि (मेलकोटे)। जैसे कि—

भगवद्व्यक्तिदेशेषु स्वयंव्यक्तेषु भूतले।।
अष्टोत्तरशते मुख्यं रत्नभूतं चतुष्टयम्।
श्रीरङ्गं वेङ्कटाद्रिश्च हस्तिशैलस्ततः परम्।।
ततो नारायणाद्रिश्च दिव्यस्थानचतुष्टयम्।।[3]

---

१. अन्यान्यानि तु तन्त्राणि भगवन्मुखनिर्गतम्।
सारं समुपजीव्यैव समासव्यासधारणैः।
व्याख्योपबृंहणन्यायाद् व्यापितानि तथा तथा।। (जयाख्यसंहिता, १, अधिकः पाठः, श्लो.४-५ पृ. ८)।

२. वहीं, श्लो. ६-८

३. वहीं श्लो. ८-१० तथा—
क्षेत्रेष्वेतेषु योगीन्द्राः सारभूतं चतुष्टयम्।। श्रीरंङ्गं वेङ्कटाद्रिश्च हस्तिशैलस्त्वनन्तरम्।
ततो नारायणाद्रिश्च मम धर्मचतुष्टयम्।। (ईश्वरसंहिता, २०.१११-११२)

इन चार दिव्य स्थानों में वेंकटाद्रि, अर्थात् तिरुपति में वैखानस आगम के अनुसार आराधना होती है। उसको छोड़कर शेष तीन स्थान श्रीरंगम्, हस्तिशैल तथा यादवाद्रि को दिव्य देशों में रत्नत्रय माना गया है। दिव्य देशों में रत्नत्रय (श्रीरंगम्, हस्तिशैल, तथा मेलकोटे) में संहिताओं में रत्नत्रय (पौष्कर, जयाख्य और सात्वत संहिता) के अनुसार आराधना होती है—

**वेङ्कटाद्रिं विनाऽन्येषु देवदेवस्य धामसु।**
**रत्नेषु त्रिषु रत्नानि त्रीणि तन्त्राण्युपासते।।** [1]

यादवाद्रि (मेलकोटे) में सात्वतसंहिता के अनुसार, श्रीरंगम् में पौष्करसंहिता के अनुसार, तथा हस्तशैल में जयाख्यसंहिता के अनुसार आराधन-क्रम प्रचलित है। ईश्वर-संहिता के शब्दों में—

**सात्वतं पौष्करं चैव जयाख्यं च तथैव च।**
**एतत्तन्त्रत्रयोक्तेन विधिना यादवाचले।**
**श्रीरङ्गे हस्तिशैले च क्रमात् सम्पूज्यते हरिः।।** [2]

जयाख्यसंहिता यही बात अधिक स्पष्ट शब्दों में कहती है—

**सात्वतं यदुशैलेन्द्रे श्रीरङ्गे पौष्करं तथा।**
**हस्तिशैले जयाख्यं च साम्राज्यमधितिष्ठति।।** [3]

रत्नत्रय के समान इनकी व्याख्यान-संहिताओं का भी इन तीन स्वयंव्यक्त क्षेत्रों से सम्बन्ध है। इस प्रकार हस्तिशैल में पाद्मसंहिता, श्रीरंगम् में पारमेश्वरसंहिता, तथा यादवाद्रि (मेलकोटे) में ईश्वरसंहिता के अनुसार आराधना होती है। जयाख्यसंहिता का कथन है—

**पाद्मतन्त्रं हस्तिशैले श्रीरङ्गे पारमेश्वरम्।**
**ईश्वरं यादवाद्रौ च कार्यकारि प्रचार्यते।।** [4]

ऊपर प्रपंचित अर्थ का प्रथम दृष्ट्या अवबोध निम्न प्रकार से सुकर होगा—

| | रत्नत्रय | व्याख्यान-संहिताएँ | दिव्यदेश |
|---|---|---|---|
| १. | सात्वतसंहिता | ईश्वरसंहिता | यादवाद्रि (मेलकोटे) |
| २. | पौष्करसंहिता | पारमेश्वरसंहिता | श्रीरङ्गम् |
| ३. | जयाख्यसंहिता | पाद्मसंहिता | हस्तिशैल |

१. ज.सं., श्लो. १०-११
२. ई.सं.१.६४, ६७
३. जयाख्यसंहिता, १, (अधिकः पाठः) श्लो. १२-१३, पृ. ८)
४. वहीं, श्लो. १३-१४

# पाशुपत, कालामुख व कापालिक मत

## उपोद्घात

ब्रह्मसूत्र के तर्कपाद स्थित पत्यधिकरण (२.२.३७-४०) के विभिन्न भाष्यों में शैव, पाशुपत, कालामुख और कापालिक नामक चार प्रकार के [1]शैवों और उनके सिद्धान्तों का उल्लेख मिलता है। वामनपुराण (६.८६-६१) में इन चारों सिद्धान्तों को ब्राह्मण, क्षत्रिय आदि चार वर्णों से जोड़ा गया है और उनके आद्य प्रवर्तक दो-दो आचार्यों के नाम दिये गये हैं। यहाँ प्रथम शैव पद से द्वैतवादी सिद्धान्त शैवों का ग्रहण किया जाता है। आगम शास्त्रों में शैवागमों के तीन भेद मिलते हैं — द्वैतवादी शैवागम, द्वैताद्वैतवादी रौद्रागम और अद्वैतवादी भैरवागम। तन्त्रालोक (१.१८) के टीकाकार जयरथ (पृ. ३७-४०) के अनुसार द्वैतवादी शैवागमों की संख्या दस, द्वैताद्वैतवादी रौद्रागमों की संख्या अठारह और अद्वैतवादी भैरवागमों की संख्या चौसठ है। [2]अघोरशिवाचार्य का कहना है कि इनमें से दस और अठारह आगम सिद्धान्त शैवागम के नाम से प्रसिद्ध हैं। ये सभी द्वैतवाद के समर्थक हैं, ऐसा उनका मानना है। वीरशैव मत में भी इन सभी अठाईस आगमों को श्रुति के समान ही प्रमाणभूत माना है। उनके मत से ये सभी आगम द्वैताद्वैतवाद के समर्थक हैं।

## दशविध विभाग

डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय ने इस त्रिविध दार्शनिक विभाग के अन्तर्गत शैवागम-संमत दर्शनों की संख्या दस मानी है। इनमें से प्राचीन पाशुपत मत और शैवदर्शन द्वैतवादी हैं। 'शैव' शब्द से इन्होंने भी सिद्धान्त शैव का ही ग्रहण किया है और इसको दक्षिण भारत का दर्शन माना है। लकुलीश पाशुपत मत को ये द्वैताद्वैतवादी मानते हैं और कहते हैं कि द्वैतवादी पाशुपत मत वह है, जिसका खण्डन ब्रह्मसूत्र के पत्यधिकरण में किया गया है। वस्तुतः देखा जाय तो ब्रह्मसूत्र के पत्यधिकरण में लकुलीश पाशुपत मत का ही खण्डन किया गया है। सभाष्य पाशुपतसूत्रों के सम्पादक श्री अनन्तकृष्ण शास्त्री ने इस ग्रन्थ की भूमिका (पृ. ५) में बताया है कि ब्रह्मसूत्रों के व्याख्याता शंकराचार्य और उनके टीकाकारों के सामने सूत्र और भाष्य दोनों विद्यमान थे। इतना होने पर भी यह सही है कि पाशुपत मत की श्रीकण्ठ प्रवर्तित प्रथम धारा तथा बाद की लकुलीश प्रवर्तित धारा को अलग-अलग मान्यता अवश्य मिली हुई है।

---

१. चार प्रकार के शैवों का परिचय आगे कालामुख-कापालिक प्रकरण में दिया गया है।

२. "सिद्धान्तशब्दः पङ्कजादिशब्दवद् योगरूढ्या शिवप्रणीतेषु कामिकादिषु दशाष्टादशतन्त्रेषु प्रसिद्धः" (अष्टप्रकरण, पृ. १४६)

डॉ. पाण्डेय जी ने इस लकुलीश पाशुपत मत के अतिरिक्त श्रीकण्ठ के विशिष्टाद्वैत का, शुद्धद्वैताद्वैत, सेश्वराद्वैत, शिवाद्वैत अथवा विशेषाद्वैत के नाम से प्रसिद्ध वीरशैवमत का और रसेश्वर दर्शन का भी समावेश द्वैताद्वैतवादी दर्शन में किया है। अद्वैतवादी दर्शन इनके मत से चार हैं— नन्दिकेश्वर प्रतिपादित दर्शन एवं प्रत्यभिज्ञा, क्रम और कुल नाम से प्रसिद्ध तीन कश्मीरी दर्शन। इस प्रकार द्वैतवादी दो, द्वैताद्वैतवादी चार और अद्वैतवादी चार दर्शनों को मिलाने से शैवागम-संमत दर्शनों की संख्या दस हो जाती है। अपने शैवदर्शनबिन्दु नामक ग्रन्थ में इन्होंने इन सभी दर्शनों का परिचय दिया है। सिद्धान्त शैव, लकुलीश पाशुपत, प्रत्यभिज्ञा और रसेश्वर दर्शन का परिचय हमें सायण-माधव के सर्वदर्शनसंग्रह में भी मिलता है।

शैवागमों की प्रवृत्ति के बीज विद्वानों ने मोहेंजोदड़ों और हड़प्पा की संस्कृति में खोज निकाले हैं। वहां उपलब्ध पशुओं से घिरी हुई ध्यानमग्न योगी की आकृति को पशुपति के रूप में पहचाना गया है। अथर्ववेद के व्रात्यसूक्त में पशुपति के भव, शर्व आदि नाम उपलब्ध होते हैं। कृष्ण यजुर्वेद में भगवान् शिव के ईशान, तत्पुरुष, अघोर, सद्योजात और वामदेव नामक पांच मन्त्रों का विशेष माहात्म्य है। पशुपति द्वारा प्रवर्तित इस पाशुपत सिद्धान्त का उल्लेख बौद्ध और जैन वाङ्मय के अतिरिक्त महाभारत में भी मिलता है। वहां[1] श्रीकण्ठनाथ को पाशुपत मत का आद्य प्रवर्तक बताया गया है। २८ पाशुपत योगाचार्यों और उनमें से प्रत्येक के चार-चार शिष्यों की नामावली अनेक पुराणों में मिलती है। इनमें से अन्तिम योगाचार्य का नाम लकुलीश है।

लकुलीश पांच अध्याय वाले पाशुपत सूत्रों के रचयिता हैं। इनमें ईशान, तत्पुरुष आदि पांच मन्त्रों के अतिरिक्त कार्य, कारण, योग, विधि और दुःखान्त नामक पांच पदार्थों की भी व्याख्या प्रस्तुत की गई है। ऊपर चर्चित ब्रह्मसूत्र तर्कपाद के विभिन्न भाष्यों में पाशुपत मत के इसी सिद्धान्त की समालोचना की गई है। आचार्य कौण्डिन्य ने इस सूत्र-ग्रन्थ पर पंचार्थ-भाष्य की रचना की थी। भासर्वज्ञ पाशुपत मत के साथ न्याय-दर्शन के भी प्रख्यात आचार्य हुए हैं। हमने अन्यत्र[2] यह बताया है कि न्यायवार्त्तिककार उद्योतकर आदि महान् नैयायिक पाशुपत मत के अनुयायी थे। इन दोनों दर्शनों में अनेकविध समानताएं हैं। भासर्वज्ञ का न्यायभूषण नामक ग्रन्थ अतिप्रसिद्ध है। इस ग्रन्थ के कारण ही वे दर्शन-सम्प्रदाय में भूषणकार के नाम से चर्चित हुए हैं। इस ग्रन्थ पर पाशुपत मत का स्पष्ट प्रभाव है। पाशुपत मत पर इनका ग्रन्थ गणकारिकाव्याख्या के नाम से प्रसिद्ध है। गणकारिका[3] हरदत्ताचार्य की कृति है। इसमें केवल आठ श्लोक हैं। इनमें आठ पंचकों,

---

१. महाभारत, शान्तिपर्व, नारायणीयोपाख्यान, ३४६.६७
२. तन्त्रयात्रा, शिवपुराणीयं दर्शनम्, पृ. ५४
३. सायण-माधव ने अपने सर्वदर्शनसंग्रह में नकुलीश पाशुपत मत का परिचय देते हुए "तदाह हरदत्ताचार्यः" (पृ. ६०) कह कर गणकारिका के वचनों को उद्धृत किया है।

अर्थात् पांच-पांच पदार्थों के आठ समूहों और त्रिक, अर्थात् तीन पदार्थों का, इस तरह नौ गणों का निरूपण किया गया है। भासर्वज्ञ की व्याख्या के अतिरिक्त सर्वदर्शनसंग्रह के लकुलीश पाशुपत प्रकरण में और शैवदर्शनबिन्दु के संबद्ध द्वैताद्वैत प्रकरण में इनकी विस्तार से व्याख्या की गई है।

पाशुपत मत के अन्य उपलब्ध ग्रन्थों का परिचय डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय के उक्त ग्रन्थ से मिलता है और इसकी संक्षिप्त समालोचना हमारे आगममीमांसा नामक ग्रन्थ में देखी जा सकती है। इधर इस मत के हृदयप्रमाण नामक ग्रन्थ की भी सूचना हमें अष्टप्रकरण का सम्पादन करते समय मिली है। इन सबका विस्तृत परिचय हम आगे देंगे। लकुलीश पाशुपत मत और दर्शन का सर्वांगपूर्ण परिचय ऊपर उद्धृत ग्रन्थों से प्राप्त किया जा सकता है। नकुलीश नाम का भी उल्लेख प्रायः अनेक स्थलों पर मिलता है, किन्तु सही शब्द लकुलीश है, इसमें हमें किसी प्रकार का सन्देह नहीं रहना चाहिये।

## द्विविध पाशुपत

शिवपुराण[1] में शैवागमों के दो भेद मिलते हैं — एक श्रौत और दूसरा स्वतन्त्र। यहां पाशुपतागम को श्रौत तथा कामिकादि वातुलान्त २८ सिद्धान्तागमों को स्वतन्त्र बताया है। उमापति शिवाचार्य ने शतरत्नसंग्रह की स्वोपज्ञ व्याख्या (पृ. ८-९) में कामिक आदि तन्त्रों के प्रमाण से पूरे भारतीय वाङ्मय को पांच भागों में बांटा है लौकिक, वैदिक, आध्यात्मिक, अतिमार्ग और मान्त्रिक[2] इन पांचों विभागों के भी पुनः पांच-पांच भेद किये गये हैं। उमापति शिवाचार्य ने यहां लिखा है कि सर्वात्मशम्भु की सिद्धान्तदीपिका[3] में इन सबका स्वरूप विस्तार से बताया गया है। ग्रन्थकार ने यहां केवल मान्त्रिक विभाग के सिद्धान्त, गारुड, वाम, भूत और भैरव नामक पांच भेदों का वर्णन किया है। कुछ आधुनिक पाश्चात्य विद्वान् इनमें से अतिमार्ग विभाग के अन्तर्गत पाशुपत मत की गणना करना चाहते हैं। अतिमार्ग विभाग में किन पांच मतों की गणना की गई है, इसका जब तक स्पष्ट पता नहीं चलता, तब तक यह उक्ति केवल अनुमान पर आधारित मानी जायगी। उक्त शिवपुराण के वचन के विपरीत इस तरह की कल्पनाओं को प्रमाण नहीं माना जा सकता है।

---

१. द्रष्टव्य—शिवपुराण, वायवीयसंहिता, १.३२.११-१३.

२. स्वच्छन्दतन्त्र (११.४३-४५) में इन पाँच विभागों की भी उत्पत्ति शिव के सद्योजात आदि पांच मुखों से मानी गई है। क्षेमराज ने यहाँ अतिमार्ग शब्द की कोई स्पष्ट व्याख्या नहीं की।

३. सर्वात्मशम्भु की सिद्धान्तदीपिका के प्रसंग में पांडिचेरी से प्रकाशित विवरणात्मक सूची के द्वितीय भाग (पृ. १६३-१६४) में १६९ संख्या के सिद्धान्तप्रकाशिका नाम के हस्तलेख का विवरण मिलता है। वहां बताया गया है कि यही ग्रन्थ शैवसिद्धान्तदीपिका भी कहलाता है। विवरण में दी गई प्रतिपाद्य विषयों की सूची से ऐसा प्रतीत होता है कि शतरत्नसंग्रह में प्रदर्शित पांच विभागों तथा उनके उपविभागों का यहां परिचय दिया गया है। परीक्षा के बाद ही पता चलेगा कि क्या यह सिद्धान्तदीपिका का ही हस्तलेख है?

## अतिमार्गी शास्त्र

इस विषय पर हम एक दूसरी दृष्टि से विचार कर सकते हैं। लकुलीश ने "सर्वदेवमयः कायः" (तन्त्रा. १५.६०४) सिद्धान्त की स्थापना की है। नेत्रतन्त्र (१३.१०) में वर्णित विश्वरूप के ध्यान को, काठमांडू में गुह्येश्वरी और पशुपतिनाथ के बीच की पहाड़ी, मृगस्थली पर स्थित विश्वरूप की मूर्ति को और राजस्थान आदि में उपलब्ध लगुडधारी लकुलीश की मूर्तियों को देखने से ऐसा विचार उठ सकता है कि इस प्रकार के काय-पूजा के सिद्धान्त को स्वीकार करने वाले सम्प्रदाय अतिमार्ग के अन्तर्गत आ सकते हैं। स्वच्छन्दतन्त्र (११.७१-७२) में पाशुपतों के लाकुल, मौसुल, कारुक और वैमल नामक चार भेदों का उल्लेख मिलता है। इनमें विशेष कर कारुक नामक तृतीय विभाग में हमें कालामुख सम्प्रदाय की प्रवृत्ति के बीज खोजने होंगे। कालामुख सम्प्रदाय का यामुनाचार्य के आगमप्रामाण्य में जिस प्रकार का वर्णन मिलता है, उससे उसकी अतिमार्गी प्रवृत्ति का पता चलता है। यहां ध्यान देने की बात यह है कि वामनपुराण के पूर्वोक्त प्रसंग में कालास्य आपस्तम्ब कालामुख सम्प्रदाय के प्रथम प्रवर्तक माने गये हैं और क्राथेश्वर नामक वैश्य उनके प्रथम ।शिष्य थे। शिलालेखों के प्रमाण से यह स्पष्ट ही है कि एक हजार वर्ष पूर्व तक कर्णाटक राज्य के बेलगांव जनपद के आसपास इस सम्प्रदाय की विशिष्ट स्थिति थी।

इस पृष्ठभूमि में लकुलीश पाशुपत, कालामुख, कापालिक, कौलिक और बौद्ध तान्त्रिक सम्प्रदाय की गणना हम अतिमार्ग के भेदों के अन्तर्गत कर सकते हैं। वाम मत की गणना इसमें नहीं की जा सकती, क्योंकि उमापति शिवाचार्य ने उक्त स्थल पर इसकी गणना मान्त्रिक विभाग के अन्तर्गत की है। वायुपुराण (१०४.१६) ने छः दर्शनों में आर्हत दर्शन का भी समावेश किया है। उसी तरह यहां अतिमार्गी शास्त्रों में बौद्ध तान्त्रिक सम्प्रदाय की गणना की जा सकती है। कायपूजक सिद्धों और नाथों की परम्परा पर उक्त मतों की विचारधारा का कितना प्रभाव पड़ा, इसकी समीक्षा करना अभी बाकी है। तब भी इतना स्पष्ट है कि शिवपुराण में वर्णित श्रौत पाशुपत मत की परम्परा इससे एकदम भिन्न है। अभिनवगुप्त (तन्त्रा. ३७.१४-१५) ने शिवागम के श्रीकण्ठ और लकुलीश प्रवर्तित दो प्रवाहों का स्पष्ट उल्लेख किया है।

यद्यपि वीरशैव मत की प्रवृत्ति कालामुख सम्प्रदाय की प्रसारस्थली में हुई, तथापि इस मत पर श्रीकण्ठ-प्रवर्तित पाशुपत मत का ही प्रभाव है। श्रीकण्ठ-प्रवर्तित पाशुपत मत का कोई ग्रन्थ आज हमारे बीच में नहीं है, किन्तु महाभारत, पुराण आदि में पाशुपत योग और भस्मोद्धूलन आदि विधियों का तथा रुद्राध्याय आदि के साथ कुछ उपनिषदों का उल्लेख मिलता है। वीरशैव सम्प्रदाय पुराणवर्णित इन विधियों को और उक्त साहित्य को निर्विवाद रूप से प्रमाण मानता है। वेद और पुराण-वर्णित विधियों के साथ वीरशैव मत २८ सिद्धान्तागमों को भी प्रमाण मानता है। इसी पृष्ठभूमि में हम यहां पाशुपत, कालामुख और कापालिक मतों का संक्षिप्त इतिहास प्रस्तुत करना चाहते हैं।

## पाशुपत मत

अभिनवगुप्त ने अपने महनीय ग्रन्थ तन्त्रालोक के अन्त में[1] स्पष्ट रूप से बताया है कि यह शैवशास्त्र श्रीकण्ठ और लकुलीश्वर नाम के दो आप्त पुरुषों की परम्परा से हमें प्राप्त हुआ है। अभिनवगुप्त के परमेष्ठी गुरु सोमानन्द शिवदृष्टि के अन्त में कहते हैं कि उनको यह शास्त्र श्रीकण्ठ, दुर्वासा आदि के क्रम से प्राप्त हुआ (७.१०६-११०)। महाभारत के नारायणीय उपाख्यान में[2] बताया गया है कि उमा के पति, ब्रह्मा के पुत्र श्रीकण्ठ ने सर्वप्रथम पाशुपत शास्त्र को प्रकाशित किया। इस प्रकार हम देखते हैं कि सर्वत्र शिवशासन के साथ सर्वप्रथम नाम श्रीकण्ठ का जुड़ा हुआ है।

डॉ. वी. एस. पाठक अपने ग्रन्थ "शैव कल्ट इन नार्दर्न इण्डिया" (पृ. ४-८) में महाभारत के उक्त वचन के प्रमाण से उमा के पति, ब्रह्मा के पुत्र, श्रीकण्ठ को ऐतिहासिक पुरुष मानते हैं। इसके विपरीत डॉ. डेविड एन. लोरेंजन अपने ग्रन्थ "कापालिक्स एण्ड कालामुख्स्" (पृ. १७४-१७५) में इस मत को स्वीकार नहीं करते। भारतीय परम्परा बताती है कि दिव्यौघ, सिद्धौघ और मानवौघ के क्रम से सारी ज्ञान-परम्परा हम तक

---

१. द्वावाप्तौ तत्र च श्रीमच्छीकण्ठलकुलेश्वरौ।। द्विप्रवाहमिदं शास्त्रं.....
पञ्चस्रोत इति प्रोक्तं श्रीमच्छीकण्ठशासनम्।। (३७.१४-१६)
यहां पंचस्रोतस् शब्द का तन्त्रालोककार ने प्रचलित अर्थ से भिन्न अर्थ किया है। दशधा और अष्टादशधा भिन्न कामिकादि वातुलान्त २८ आगमों को ही यहां पांच स्रोतों में बांटा गया है और इसको श्रीकण्ठशासन बताया गया है। इसकी प्रक्रिया जयरथ के 'दशाष्टादशधा' (१.१८) इत्यादि श्लोक की व्याख्या करते समय पहिले ही बता दी है। इस विषय की चर्चा श्रद्धेय श्री श्री गोपीराज कविराज जी ने भी "तान्त्रिक वाङ्मय में शाक्त दृष्टि" (पृ. ४७) में की है। लकुलेश्वर के शासन की यहां कोई चर्चा नहीं है। यहां आगे ६४ भैरवागमों का उल्लेख अवश्य हुआ है और भैरवागमों को पीठचतुष्टयात्मक बताया गया है। दक्षिण और वाम भेदों की चर्चा कर क्रमशः उनको मन्त्रपीठ और विद्यापीठ नाम दिया गया है और इनसे क्रमशः मुद्रापीठ और मण्डलपीठ की उद्भावना मानी गई है। दक्षिण और वाम नामक स्रोतों की चर्चा नेत्रतन्त्र (मृत्युंजय भट्टारक, ६.११) में भी हुई है और योगवाशिष्ठ (नि.पू. १६.२६) में भी इन दोनों स्रोतों के प्रवक्ता भैरव और तुम्बुरु माने गये हैं। यहीं आगे (३७.२६) अभिनवगुप्त कहते हैं कि वाम और दक्षिण पीठों के उपादानों को एक साथ मिला देने से कौलशास्त्र का उद्भव हुआ है। इन सब शास्त्रों का विकास भी वे श्रीकण्ठनाथ से ही मानते हैं, जबकि वे कहते हैं कि श्रीकण्ठनाथ की आज्ञा से सिद्ध अवतरित हुए और उन्होंने साढ़े तीन मठिकाओं की स्थापना की। इस विषय की चर्चा अभी यहाँ आगे होने वाली है। स्पष्ट है कि यहां गारुड़ तन्त्रों और भूत तन्त्रों का उल्लेख नहीं हुआ है, जबकि श्रीकण्ठीसंहिता आदि में उनकी चर्चा विद्यमान है।

२. उमापतिर्भूतपतिः श्रीकण्ठो ब्रह्मणः सुतः।
उक्तवानिदमव्यग्रो ज्ञानं पाशुपतं शिवः।। (शान्ति. ३४६.६७)
"श्रीकण्ठेन शिवेनोक्तं शिवायै च शिवागमः" (७.२.७.३) शिवपुराण के इस वचन में श्रीकण्ठ को शिवागमों का उपदेष्टा माना है।

पहुंचती है। अभिनवगुप्त[1] का कहना है कि श्रीकण्ठनाथ की आज्ञा से त्र्यम्बक, आमर्दक और श्रीनाथ नाम के सिद्ध अद्वैत, द्वैत और द्वैताद्वैत सिद्धान्तपरक शैवशासन के प्रचार के लिये यहां अवतरित हुए। इससे स्पष्ट प्रतीत होता है कि श्रीकण्ठ दिव्यौघ परम्परा के अन्तिम गुरु थे। "श्रीकण्ठादृषयो लब्धाः" पौष्करागम के इस वचन से और "हरात् श्रीकण्ठनाथात्" (पृ. ५), "जगत्पतिः श्रीकण्ठनाथः" (पृ. ५२) इस तरह के मृगेन्द्रागम के विद्यापाद पर नारायणकण्ठ कृत व्याख्यान से ज्ञात होता है कि श्रीकण्ठ शिव के अवतार हैं। ये ही समस्त शैवशास्त्रों के आद्य प्रवर्तक हैं और पाशुपत मत के प्रथम प्रवर्तक भी ये ही हैं।

शैवशासन के द्वितीय प्रवाह के प्रवर्तक लकुलीश हैं। इनकी ऐतिहासिकता में डॉ. डेविड एन. लोरेंजन को भी कोई सन्देह नहीं है, किन्तु वे उनको उतना प्राचीन नहीं मानते, जितना कि अन्य ऐतिहासिकों ने उनको सिद्ध किया है। इनके मत से ये प्रथम-द्वितीय शताब्दी में नहीं, चतुर्थ शताब्दी में हुए हैं (वहीं, पृ. १७५-१८१)। बिना इस विवाद में पड़े हमें यहां इतना ही कहना है कि महाभारत के प्रमाण से ज्ञात होता है कि श्रीकण्ठ पाशुपत मत के प्रथम उपदेष्टा हैं और आगे चलकर योगाचार्य लकुलीश ने इसी परम्परा में एक नवीन दृष्टि का उन्मेष किया। पूर्व परम्परा से इसकी भिन्नता को दिखाने के लिये ही इसके साथ लकुलीश शब्द जुड़ गया। तन्त्रालोक में वर्णित श्रीकण्ठ और लकुलीश के प्रकरण को देखने से ऐसा ज्ञात होता है कि आगे चलकर दक्षिण प्रकृति के शैवशास्त्रों की प्रवृत्ति श्रीकण्ठ की परम्परा में तथा वाम प्रकृति के शास्त्रों की प्रवृत्ति लकुलीश की परम्परा में हुई। इस प्रकार प्राचीन पाशुपत मत और सिद्धान्तशैव मत की प्रवृत्ति श्रीकण्ठ से और परवर्ती पाशुपत मत के साथ कालामुख, कापालिक, कौल, क्रम आदि शास्त्रों की प्रवृत्ति [2]लकुलीश से मानी जा सकती है।

---

१. तदा श्रीकण्ठनाथाज्ञावशात् सिद्धा अवातरन्।।
त्र्यम्बकामर्दकाभिख्यश्रीनाथा अद्वये द्वये।
द्वयाद्वये च निपुणाः क्रमेण शिवशासने।। (तन्त्रा. ३६.११-१२)

२. तन्त्रालोक की जयरथ की विवेक नाम की टीका (३६.१-७) में किसी आगम का एक उद्धरण मिलता है। वहां सिद्धयोगेश्वरी मत की परम्परा का उल्लेख करते हुए बताया गया है कि यह ज्ञान भैरव से भैरवी को, भैरवी से स्वच्छन्ददेव को, स्वच्छन्द से लकुलीश को, लकुलीश से अनन्त को और अनन्त से गहनाधिप को प्राप्त हुआ। ऊपर की पृ.१०५ की पहली टिप्पणी में ६४ भैरवागमों की; मन्त्र, विद्या, मुद्रा, मण्डल नामक पीठों की तथा दक्षिण और वाम तन्त्रों की चर्चा आई है। वहां यह भी बताया गया है कि इन सबको एक साथ मिला देने से कौलशास्त्र का उद्भव हुआ है। हमें ऐसा लगता है कि बिना नाम लिये यह लकुलीश की परम्परा बताई गई है। तन्त्रालोकविवेक (१.१८) में उद्धृत श्रीकण्ठीसंहिता में भैरवागम के २४ एवं ६४ भेदों की चर्चा एक साथ मिलती है। प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय (२.११६-१२०) में ३२ भैरवागमों के नाम मिलते हैं। इससे हम यह कल्पना कर सकते हैं कि भैरवागमों की संख्या पहले २४, बाद में ३२ और अन्त में ६४ हो गई।

सन्ध्यावन्दन आदि सभी धार्मिक कृत्यों को करते समय संकल्प-वाक्य में आजकल "अष्टाविंशतितमे कलियुगे" का उच्चारण किया जाता है। इसका अभिप्राय यह है कि श्वेतवाराह कल्प के वैवस्वत मन्वन्तर का आजकल २८वां कलियुग चल रहा है। पुराणों के अनुसार प्रत्येक द्वापर युग के अन्त में कलियुग का आरम्भ होने पर व्यास और योगाचार्य अवतार लेते हैं। तदनुसार अब तक २८ व्यास और २८ योगाचार्य अवतरित हो चुके हैं। प्रथम योगाचार्य श्वेत और अन्तिम लकुलीश हैं। ये सभी योगाचार्य शिव के अवतार माने गये हैं। पाशुपत मत के प्रवर्तक होने से इनको पाशुपत योगाचार्य कहा जाता है। पुराणों में प्रत्येक योगाचार्य के चार-चार शिष्यों का भी वर्णन मिलता है। इस प्रकार गुरु और शिष्यों को मिलाकर इन योगाचार्यों की संख्या १४० हो जाती है[१]। आधुनिक ऐतिहासिकों की दृष्टि में इस पौराणिक वर्णन का कोई मूल्य नहीं है। हमने अपने "पुराणवर्णिताः पाशुपता योगाचार्याः"[२] शीर्षक निबन्ध में इन योगाचार्यों में से अनेक की ऐतिहासिक संभावना की ओर महाभारत आदि के प्रमाण से ध्यान आकृष्ट करने का प्रयत्न किया है। इस नामावली में कपिल, आसुरि, पंचशिख, पराशर, बृहस्पति, कुणि, श्वेतकेतु, शालिहोत्र, अग्निवेश, अक्षपाद, कणाद जैसे आचार्य हमारे लिये विशेष रूप से अवधेय हैं। ये आचार्य सांख्य, पांचरात्र, आयुर्वेद, चार्वाक और न्याय-वैशेषिक दर्शन से जुड़े हुए हैं।

उपर्युक्त २८ पाशुपत योगाचार्यों की नामावली पुराणों के अतिरिक्त अन्यत्र भी गणकारिका के साथ प्रकाशित विशुद्धमुनि कृत आत्मसमर्पण जैसे ग्रन्थों में देखी जा सकती है। इन २८ पाशुपत योगाचार्यों में से प्रथम [३]श्वेत मुनि को बादरायण के ब्रह्मसूत्रों के अपने भाष्य के मंगलाचरण में श्रीकण्ठ अनेक शैवागमों के उपदेष्टा के रूप में स्मरण करते हैं।

इन २८ पाशुपत योगाचार्यों के अतिरिक्त लकुलीश से लेकर विद्यागुरु पर्यन्त १८ आचार्यों की चर्चा जैनाचार्य हरिभद्रसूरि कृत षड्दर्शनसमुच्चय की गुणरत्नसूरि कृत तर्करहस्यदीपिकाटीका में तथा राजशेखरसूरिकृत षड्दर्शनसमुच्चय में आई है। इनके नाम[४] नकुलीश, कौशिक, गार्ग्य, मैत्र्य, कौरूष्य, ईशान, पारगार्ग्य, कपिलाण्ड, मनुष्यक, कुशिक, अत्रि, पिंगल, पुष्पक, बृहदार्य, अगस्ति, सन्तान, राशीकर और विद्यागुरु हैं। इनमें से सत्रहवें आचार्य राशीकर ही कौण्डिन्य के नाम से भी प्रसिद्ध हैं। इनका बनाया पाशुपत-सूत्रों का भाष्य आज भी उपलब्ध है और वह लकुलीश विरचित पाशुपत-सूत्रों के साथ प्रकाशित

---

१. इस प्रसंग में परस्पर विरोधी दो तरह की टिप्पणियाँ देखी जा सकती हैं। पहली टिप्पणी सभाष्य पाशुपतसूत्र के सम्पादक श्री आर. अनन्तकृष्ण शास्त्री (भूमिका, पृ. ३) की है और दूसरी "भारतीय दर्शन का इतिहास" के रचयिता डॉ. एस.एन. दासगुप्त (भा. ५, पृ. ६ टि.) की। शास्त्री जी ने अपनी भूमिका (पृ. ३-४) में भारतीय साहित्य की कुछ शाखाओं और आचार्यों पर यूनान-रोम के प्रभाव की भी चर्चा की है।

२. द्रष्टव्य—पुराणम्, काशिराज न्यास, रामनगर, वाराणसी, व. २४, अं. २, जुलाई, सन् १९८२.

३. "नमः श्वेताभिधानाय नानागमविधायिने" (श्लोक ४, पृ.८)। जंगमवाडी वाराणसी, संस्करण, सन् १९८६

४. ये नाम पाशुपतसूत्र के उक्त संस्करण की भूमिका (पृ. १-२) में भी दिये गये हैं।

हो चुका है। विद्यागुरु अनुभवस्तोत्र और प्रमाणस्तुति के कर्ता विद्याधिपति से अभिन्न प्रतीत होते हैं। इन दोनों ग्रन्थों के उद्धरण हमें तन्त्रालोक और उसकी टीका जयरथकृत विवेक में मिलते हैं। इन उद्धरणों को लुप्तागमसंग्रह के दो भागों में संगृहीत कर दिया गया है।

लकुलीश के पाशुपत-सूत्रों में पांच अध्याय हैं। इनमें शिव के ईशान, तत्पुरुष, अघोर, सद्योजात और वामदेव नामक पांच मन्त्रों और कार्य, कारण, योग, विधि तथा दुःखान्त नामक पांच तत्त्वों की व्याख्या की गई है। इसीलिये उस पर लिखे गये कौण्डिन्य के भाष्य का अपर नाम पंचार्थ-भाष्य भी प्रसिद्ध है। पंचवक्त्र (मुख) भगवान् शिव के उक्त नाम के पांच मुख हैं। इन्हीं पांच मुखों से पंचस्रोतस् तान्त्रिक वाङ्मय का; सिद्धान्त शैव, गारुड, भैरव (दक्ष), भूत और वाम तन्त्रों का आविर्भाव हुआ है। पंचमन्त्रतनु भगवान् शिव का तनु (शरीर) इन पांच मत्रों से ही बना हुआ है। शैवागमों में इनका विशेष विवरण मिलता है। साथ ही हमें यह भी ध्यान में रखना है कि ईशान आदि पांच मन्त्रों की स्थिति कृष्ण यजुर्वेद की मैत्रायणी संहिता (२.६.१,१०) में उसी रूप में मिलती है, जिसकी कि व्याख्या लकुलीश के पाशुपत सूत्रों में की गई है। शतरुद्रिय, नीलरुद्र, त्र्यम्बकहोम आदि प्रकरण भी कृष्ण और शुक्ल यजुर्वेद में उपलब्ध हैं। पाशुपत मत का उद्गम हमें यहीं से मानना पड़ेगा। शिवपुराण में श्रौत और स्वतन्त्र भेद से द्विविध शैवागमों का निरूपण कर कामिक आदि २८ शैवागमों को स्वतन्त्र तथा पाशुपत आगम को श्रौत बताया है। इससे भी इसी बात की पुष्टि होती है।

"शैवमत" के लेखक डॉ. यदुवंशी ने अपने इस ग्रन्थ के प्रथम, द्वितीय और तृतीय परिशिष्टों में क्रमशः संहिता, ब्राह्मण और उपनिषद् एवं सूत्र-ग्रन्थों में उल्लिखित विविध प्रमाणों से रुद्र की सत्ता को स्वीकार किया है और बताया है कि वैदिक युग का यह रुद्र ही पौराणिक युग में शिव के रूप में मान्य हो गया। अथर्ववेद के व्रात्यसूक्त (१५.५.२-१६) में रुद्र के भव, शर्व, पशुपति, उग्र, रुद्र, महादेव और ईशान नामों का उल्लेख मिलता है। शतपथ ब्राह्मण (१.७.३.८) में ये ही नाम कुमार अग्नि के बताये गये हैं। स्पष्ट है कि यहां रुद्र और अग्नि का तादात्म्य बताया गया है। शतपथ ब्राह्मण (१.३.३.१७) में बताया गया है कि भूपति, भुवनपति और भूतानांपति ये तीनों अग्नि के ज्येष्ठ भ्राता हैं। बोधायन गृह्यसूत्र (३.३.१०) में इन नामों को विनायक के साथ जोड़ा गया है और वहीं विनायक को उग्र के साथ भीम भी कहा गया है। इस प्रकार यहां विनायक को भी अग्नि और रुद्र से अभिन्न बताया गया है। ऊपर के सात नामों के साथ भीम को भी जोड़कर रुद्र-शिव के इन आठ नामों के आधार पर पौराणिक वाङ्मय में अष्टमूर्ति शिव को मान्यता मिली, ऐसा हम कह सकते हैं।

पुराणों की प्रत्येक योगाचार्य के चार-चार शिष्यों की नामावली में लकुलीश के चार शिष्यों के नाम कुशिक (कौशिक), गर्ग (गार्ग्य), मित्र (मैत्र्य = मैत्रेय) और कौरुष (कौरुष्य) पाठभेद के साथ मिलते हैं। डॉ.[1] वी. एस. पाठक ने मैत्रेय को छोड़कर अन्य तीन आचार्यों

---

१. हिस्ट्री... .... शैव कल्ट्स, पृ. ८-१३

की गोत्र-परम्पराओं का परिचय शिलाशासनों के प्रमाण से प्रस्तुत किया है और लकुलीश से ही संबद्ध अनन्त, उत्तर, उत्तरपूर्व, कौल आदि परम्पराओं का भी परिचय दिया है। वे कौरुष्य की परम्परा को कारुक अथवा कालानन (कालामुख) सम्प्रदाय से जोड़ते हैं, जिसकी चर्चा रामानुज और केशव कश्मीरी ने अपने ब्रह्मसूत्र भाष्य (२.२.३५) में की है। अनन्त गोत्र का सम्बन्ध वे कुल सम्प्रदाय से भी जोड़ते हैं। यहाँ उद्धृत शिलाशासन में पंचार्थ लाकुलाम्नाय के गुरु विश्वरूप का उल्लेख मिलता है। वहां उनको औत्तरेश्वर कहा गया है। इससे हम स्पष्ट रूप से तो कोई निष्कर्ष नहीं निकाल सकते, किन्तु यहां का औत्तरेश्वर शब्द हमें वामतन्त्रों की, विशेष कर उसकी क्रम-शाखा की याद दिलाता है।

विश्वरूप की ऊपर चर्चा आई है, किन्तु यहां उद्धृत विश्वरूप उनसे भिन्न ही हो सकते हैं, क्योंकि यहां उनका उल्लेख लकुलीश के पिता के रूप में नहीं, पंचार्थ लाकुलाम्नाय की परम्परा के एक गुरु के रूप में हुआ है। अतः इनकी स्थिति लकुलीश के बाद ही माननी होगी। डॉ. पाठक ने लक्ष्मीधरकृत सौन्दर्यलहरी की टीका में उद्धृत पूर्वकौल और उत्तरकौलों का भी सम्बन्ध लकुलीश के शिष्यों की परम्परा से ही जोड़ा है और कार्तिकराशि, तपोराशि, वाल्मीकिराशि, केदारराशि आदि आचार्यों का सम्बन्ध भी वे लकुलीश की विभिन्न गोत्र-परम्पराओं से मानते हैं (पृ. १०)। आगे चलकर (पृ. १६) वे राशि, भाव और गण्ड शब्दान्त नामों का सम्बन्ध क्रमशः कौरुष्य (कालानन), प्रमाण और अनन्त गोत्र के आचार्यों से जोड़ते हैं। गार्ग्य गोत्र के आचार्यों के नाम भी गण्डान्त ही हैं।

शिलाशासनों से इकट्ठी की गई इस पूरी समग्री का हमें उपलब्ध शास्त्रीय प्रमाणों के आधार पर सावधानी से अध्ययन करना होगा, क्योंकि ७०० से १२०० ई. के शिलाशासनों का ही यहां उपयोग किया गया है और इनमें प्रदर्शित मत-मतान्तरों के प्राचीन रूप को देखने के लिये हमें इनसे पहले के शिलाशासनों का अनुशीलन इसी दृष्टि से करना होगा। यहां यह भी अवधेय है कि पुराण आदि में वर्णित लकुलीश के शिष्यों की सूची में कुशिक आदि चारों को लकुलीश का साक्षात् शिष्य बताया गया है, जबकि गुणरत्न आदि की सूची में ये एक दूसरे के बाद आते हैं। ऐसी स्थिति में इस सूची की भी परीक्षा अभी नये सिरे से करनी होगी। लक्ष्मीधर और भास्करराय ने पूर्व और उत्तर तन्त्रों की ६४ तन्त्रों में स्वतन्त्र गणना की है और इनका उल्लेख कूर्मपुराण में भी मिलता है। अतः पूर्व और उत्तर पद से पूर्वकौल और उत्तरकौल का ग्रहण करना अथवा पूर्वाम्नाय और उत्तराम्नाय का, इस विषय में अभी हमें पुनः विचार करना होगा।

स्वच्छन्दतन्त्र (११.७१-७४) में पाशुपतों के लाकुल, मौसुल, कारुक और वैमल नाम के चार भेदों का उल्लेख मिलता है। ऊपर की चर्चा में मौसुल और वैमल सम्प्रदाय की चर्चा नहीं आई है। स्वच्छन्दतन्त्र के टीकाकार क्षेमराज (११.७१) मुसुलेन्द्र को लकुलीश का शिष्य बताते हुए कहते हैं कि इनका भी अवतार लकुलीश की जन्मभूमि कारोहण (कारवण) तीर्थ में ही हुआ। वहां बताया गया है कि (लकुलीश) पाशुपत मत में ईश्वर पद की प्राप्ति ही परम पद (मोक्ष) माना गया है। मौसुल और कारुक मत में माया तत्त्व को ही परम

पद (मोक्ष) माना जाता है। अर्थात् इस माया तत्त्व का अधिपति ब्रह्मस्वामी क्षेमेश ही उनकी साधना का परम लक्ष्य है। वैमल मत में तेजेश इस मायातत्त्व का अधिपति है और प्रमाण नामक पाशुपतों के मत में ध्रुव पद परम लक्ष्य है। इस प्रकरण की व्याख्या करते हुए क्षेमराज कहते हैं कि लाकुल और मौसुल के नाम से पाशुपतों के दो भेद हैं। लकुलीश के शिष्य कारोहण तीर्थ में अवतरित मुसुलेन्द्र ने और कारुक ने मायातत्त्व के अधिपति ब्रह्मस्वामी क्षेमेश की प्राप्ति के लिये अपने-अपने शास्त्रों में कर्मकाण्ड-प्रधान अनेक व्रतों का अनुष्ठान बताया है। अन्य वैमल नाम के पाशुपत तथा पंचार्थ और प्रमाणाष्टक में प्रदर्शित उपासना में लगे हुए प्रमाण नाम के पाशुपत ईश्वर तत्त्वगत तेजेश एवं ध्रुवेश की प्राप्ति को ही परम पद मानते हैं। तन्त्रालोक (१.३३) की टीका में जयरथ ने भी इस विषय की संक्षिप्त चर्चा की है।

प्रमाण शब्द से अभिहित होने वाले आठ रुद्र प्रणव नाम के पांच रुद्रों के आवरण के ऊपर स्थित हैं। इन आठ रुद्रों को स्वच्छन्दतन्त्र (१०.११३४-३५) में ही इस प्रकार गिनाया है— पंचार्थ, गुह्य, रुद्रांकुश, हृदय, लक्षण, व्यूह, आकर्षण और आदर्श। ये आठ रुद्र प्रमाण नाम के पाशुपत शास्त्र के अवतारक हैं। इनमें जो हृदय नाम का प्रमाण परिगणित है, इसके अन्तर्गत पुर, कल्प, कनक, शाला, निरुत्तर और विश्वप्रपंच नामक छः प्रमाण क्रिया-प्रधान हैं। ऊपर बताये गये प्रमाणाष्टक ज्ञान-प्रधान हैं। हृदय नामक[1] प्रमाण में लकुलीश के शिष्य मुसुलेन्द्र ने मुमुक्षु जनों के लिये इनका प्रतिपादन किया है। प्रणव नामक पांच रुद्रों और प्रमाण नामक आठ रुद्रों का प्रतिपादन तन्त्रालोक (८.३२८-३२९) में भी मिलता है।

स्वच्छन्ततन्त्र, तन्त्रालोक आदि में यह सामग्री पंचस्रोतस् शैवशासन की दृष्टि से प्रस्तुत की गई है। पाशुपत मत का प्राचीन साहित्य आज उपलब्ध नहीं है। हमें उपलब्ध आगमों से और पुराणों-उपपुराणों से इस सामग्री को संकलित करना होगा और उसका समीक्षात्मक निरीक्षण करना होगा। तभी हमें पाशुपत मत की इन विभिन्न शाखाओं का सही स्वरूप ज्ञात हो सकेगा।

## श्रीकण्ठ पाशुपत साहित्य

डॉ. आर.जी. भाण्डारकर ने अपने ग्रन्थ के शैव सम्प्रदाय से सम्बद्ध प्रकरण में संक्षेप में वैदिक प्रमाणों को उद्धृत कर श्वेताश्वतर और अथर्वशिरस् उपनिषदों का विस्तार से परिचय दिया है। शैवमत के लेखक प्रो. यदुवंशी ने इस विषय को अधिक विस्तार से

---

१. "एते रुद्रा एतन्नामकपाशुपतशास्त्रावतारकाः। तत्र च हृदयाख्यं यत्प्रमाणमुक्तम्, तस्यान्तर्भूतानि यानि पुरकल्पकनकशालानिरुत्तरविश्वप्रपञ्चाख्यानि षट् क्रियाप्रधानानि प्रमाणानि प्रोक्तज्ञानप्रधानप्रमाणाष्टक-विलक्षणानि हृदयाख्यात् प्रमाणाल्लकुलेशशिष्येण मुसलेन्द्रेणोद्धृत्य आरुरुक्षूणां प्रथमं प्रदर्शितानि" (स्व. १०.११३४)। विशेष विवरण के लिये लुप्ता. उपोद्घात (पृ. ११६) देखिये।

प्रस्तुत किया है। इन सबको देखने से हम इस निश्चय पर पहुंच सकते हैं कि श्वेताश्वतर उपनिषद् पाशुपत मत-संमत सिद्धान्तों का प्रथम आकर ग्रन्थ है।

**श्वेताश्वतर उपनिषद्**-इस उपनिषद् में ऋग्वेद, यजुर्वेद एवं अन्य संहिताओं के मन्त्र विद्यमान हैं। इस उपनिषद् को हम मुण्डक और कठ की श्रेणी में रख सकते हैं। सांख्य, योग और पाशुपत मत का यह प्राचीनतम ग्रन्थ माना जा सकता है। इसकी रचना भगवद्गीता से पहले हो चुकी थी, क्योंकि वहां इसका एक पूरा और एक आधा श्लोक प्राप्त है। यह उपनिषद् भक्ति-सम्प्रदाय के द्वार पर दस्तक दे रही है। यह भगवान् शिव की भक्ति को समर्पित है। इसको हम पाशुपत मत का प्रथम आकर ग्रन्थ मान सकते हैं। शैवागमों में विस्तार से वर्णित पति, पशु और पाश नामक तीन तत्त्वों का यहाँ सर्वप्रथम उल्लेख मिलता है। "यो योनिं योनिमधितिष्ठत्येको यस्मिन्निदं स च वि चैति सर्वम्" (४.११), "यो योनिं योनिमधितिष्ठत्येको बिम्बानि रूपाणि योनीश्च सर्वा:" (५.२) ऐसे वचनों को देखकर डॉ. भाण्डारकर का कहना है कि इस प्रकार के वर्णनों से योनि-लिंग के सम्बन्ध को दार्शनिक भूमिका दे दी गई लगती है। द्वैतवाद का प्रतिपादक प्रसिद्ध श्रुतिवचन 'ज्ञाज्ञौ द्वावजावीशनीशौ" (१.९) इसी उपनिषत् का है। हमको यह स्मरण रखना है कि पाशुपत मत द्वैतवाद का ही प्रतिपादक है। 'तस्मात् सर्वगतः शिवः" (३.११), "पराऽस्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते" (६.८) जैसे यहां के वचनों का व्याख्यान प्रायः सभी शैव सम्प्रदायों में अपनी-अपनी पद्धति से मिलता है। शिवपुराण की वायवीयसंहिता के पूर्व भाग के छठे अध्याय में भी श्वेताश्वतर के विषयों का विस्तार मिलता है।

**अथर्वशिरस् उपनिषद्**-अपेक्षाकृत यह परवर्ती ग्रन्थ माना जाता है। श्वेताश्वतर उपनिषद् के कुछ वचन यहां मिलते हैं। पाशुपतव्रत, भस्मधारण, पाशुपाशविमोक्षण आदि पाशुपत मत के सिद्धान्तों का निरूपण विशेष रूप से मिलता है। विविध शैव पुराणों में और विशेषकर शिवपुराण की वायवीयसंहिता तथा स्कन्दपुराण की सूतसंहिता में[1] शतरुद्र नीलरुद्र[2] आदि के साथ अथर्वशिरस्, जाबालोपनिषद् आदि के नाम पाशुपतव्रत, भस्मधारण आदि के प्रसंग में मिलते हैं।

**महाभारत**-यहां वनपर्व में किरातवेशधारी शिव से अर्जुन के पाशुपतास्त्र पाने की कथा वर्णित है। भारवि के किरातार्जुनीय काव्य में इसी कथा का विस्तार है। यह कथा द्रोणपर्व में भी दुहराई गई है। अनुशासनपर्व में श्रीकृष्ण महादेव की महिमा का बखान करते हैं। यहां लिंगपूजा का स्पष्ट उल्लेख किया गया है। भगवान् श्रीकृष्ण पुत्र-प्राप्ति के लिये

---

१. वाजसनेय माध्यन्दिनसंहिता का १६वां अध्याय रुद्राध्याय अथवा शतरुद्रिय के नाम से प्रसिद्ध है। तैत्तिरीयसंहिता (४.५.१) में यह प्रकरण ११ अनुवाकों में विभक्त है। अतः रुदैकादशिनी के नाम से भी यह प्रसिद्ध है।

२. तैत्तिरीय-आरण्यक (१०.१६) का "सर्वो ह्येष रुद्रस्तस्मै रुद्राय नमोऽस्तु" इत्यादि सूक्त नीलरुद्र कहलाता है।

शिव की आराधना-पद्धति को सीखने के लिये धौम्याग्रज महर्षि उपमन्यु के पास जाते हैं। शिवमहिमा के प्रतिपादक यहां के वचन कूर्मपुराण में भी आनुपूर्वी से मिलते हैं। महाभारत के नारायणीय उपाख्यान में पाशुपत मत की और इसके प्रथम प्रतिष्ठापक श्रीकण्ठ की चर्चा है, यह बात हम पहले ही बता चुके हैं।

**शिवमहापुराण (वायवीयसंहिता)**-शिवपुराण के दो संस्करण मिलते हैं।[1] बम्बई वाला संस्करण आजकल उपलब्ध नहीं होता। आजकल दूसरा संस्करण अधिक प्रचलित है। इसी का अन्तिम भाग वायवीयसंहिता के नाम से प्रसिद्ध है तथा शैवागम और दर्शन सम्बन्धी अनेक ग्रन्थों में इसको उद्धृत किया गया है। यह वायवीयसंहिता सूतसंहिता से प्राचीन लगती है। वायवीयसंहिता के पूर्व और उत्तर भाग की एक स्वतन्त्र सी स्थिति लगती है। उससे ऐसा अनुमान किया जा सकता है कि यह संहिता शिवपुराण के साथ बाद में जोड़ दी गई हो। इसको हम पाशुपतों का आकर ग्रन्थ मान सकते हैं। पाशुपत मत का यहां विशेष रूप से उल्लेख मिलता है। यहां (७.१.३२.१-२) श्रौत और स्वतन्त्र के भेद से द्विविध शैवागम का उल्लेख कर बताया गया है कि स्वतन्त्र शैवागम १० और १८ भेदों में विभक्त है। तन्त्रालोक जैसे अनेक शैवागमों के ग्रन्थों में १० शैवागम और १८ रौद्रागमों को मिलाकर उनको "सिद्धान्तशास्त्र" कहा गया है। "सिद्धान्त" पद की व्युत्पत्ति हम पहले दे चुके हैं। पाशुपत मत को वायवीयसंहिता में श्रौत कहा गया हैं। पाशुपत व्रत और ज्ञान का यहां प्रतिपादन किया गया है। तप, कर्म, जप, ध्यान और ज्ञान[2] इन पांच विषयों का यहां विशेष रूप से प्रतिपादन मिलता है। रुरु, दधीचि, अगस्त्य और उपमन्यु ये चार आचार्य इसके उपदेष्टा हैं। आगमों के ज्ञान, क्रिया, चर्या और योग नामक चार पादों का निरूपण कर इनका लक्षण भी यहां बताया गया है, जो कि वास्तव में कामिक आदि स्वतन्त्र आगमों के स्वरूप को निदर्शित करता है। यहां बताया गया है कि इस चतुर्विध धर्म का जो उपदेश धौम्य के अग्रज उपमन्यु ने श्रीकृष्ण को किया था, वायुसंहिता के उत्तरभाग में संगृहीत है। ऊपर बताया जा चुका है कि महाभारत के अनुशासनपर्व में भी यह विषय संक्षेप में मिलता है। शिवपुराण की कैलाशसंहिता (६.१६) और वायवीयसंहिता में भी कला, काल, नियति आदि तत्त्वों का ही नहीं, स्पन्द-सिद्धान्त का भी उल्लेख मिलता है। शिवभक्ति और ज्ञान का तादात्म्य भी यहां प्रदर्शित है। इस संहिता के पूर्व भाग के छठे अध्याय में श्वेताश्वतर उपनिषद् के विषयों की विशद चर्चा की गई है। इसी तरह से इसकी वायवीयसंहिता के उद्धरण श्रीकण्ठभाष्य और कुमार की तत्त्वप्रकाशटीका में भी मिलते हैं।

---

१. गणपति कृष्णा जी के छापाखाने में शके १८०६, सन् १८६७ में यह छपा था।

२. तपः कर्म जपो ध्यानं ज्ञानं चेत्यनुपूर्वशः। पञ्चधा कथ्यते सद्भिस्तदेव भजनं पुनः ॥ (७.१०.७८)। सिद्धान्तशिखामणि (८.२३१-२४) में शिवयज्ञ के रूप में इनका वर्णन इसी रूप में मिलता है। सि.शि. का यह पूरा प्रकरण वायवीय का अनुवर्तन करता है। मनुस्मृति (३.७०-७२) में वर्णित पंचयज्ञों से विलक्षण इन शिवयज्ञों का निरूपण सूक्ष्मागम (क्रि. ६.२६-३४) आदि वीरशैव आगमों में भी मिलता है।

डॉ. एस. एन. दासगुप्त ने पूरे शिवपुराण का और उसकी वायवीयसंहिता का विस्तृत परिचय दिया है[1]। हमने भी अपने "शिवपुराणीयं दर्शनम्" (तन्त्रयात्रा, पृ. ५०-६१) नामक निबन्ध में संक्षेप में इसका परिचय देने का प्रयत्न किया है। इसकी कुछ विशेष बातों का ऊपर उल्लेख किया जा चुका है। इसकी कैलाशसंहिता में शिवसूत्र, शिवसूत्रवार्त्तिक, विरूपाक्षपंचाशिका का, २६ पुराणों का, विशेषतः लिंगपुराण का, जाबालोपनिषद् तथा शिवमहिम्नस्तव का नामोल्लेख हुआ है, अथवा वचन भी उद्धृत हैं। परापंचाशिका के भी कुछ वचन यहां (६.१६.७३) उपलब्ध हैं। दत्त के द्वारा उपदिष्ट संन्यासपद्धति का भी यहां उल्लेख है। पंचविध योग (७.२.३७ अ.), पाशुपत योग (७.२.३८ अ.) और कुण्डलिनी योग (७.१.३२ अ.) का भी यहां विस्तार से वर्णन है। वायवीयसंहिता (२.३१.१७३) में चतुर्विध शैव सम्प्रदायों का भी विवरण मिलता है। इस विषय पर हम आगे विस्तार से विचार करेंगे।

पूरी संहिता को देखने पर हमें ऐसा लगता है कि यहां पाशुपत मत के साथ सिद्धान्त शैवों के सिद्धान्त एक साथ मिला दिये गये हैं। जैसा कि ऊपर बताया गया ज्ञान, योग, क्रिया और चर्या नामक पादविभाग शैव सिद्धान्त आगमों में तो उपलब्ध हैं, किन्तु किसी पाशुपत ग्रन्थ में नहीं। हम कह सकते हैं कि इसकी छठी कैलाशसंहिता में अद्वैत दर्शन का, वायवीयसंहिता के पूर्व भाग में स्वतन्त्र सिद्धान्त शास्त्र का और उत्तर भाग में पाशुपत मत का विशेष रूप से प्रतिपादन हुआ है। पूरे शिवपुराण में तथा अन्य पुराणों में भी पाशुपतसूत्र के द्वारा प्रतिपादित पंचब्रह्मोपासन, भस्मोद्धूलन, रुद्राक्षधारण आदि विषयों का विवरण मिलता है। यह आश्चर्य की बात है कि इतना सब होते हुए भी अनेक पुराणों में पाशुपत मत को वेद-बाह्य बताया गया है।

इसके कारणों की खोज हमें करनी होगी। हमें ऐसा लगता है कि श्रीकण्ठ-प्रवर्तित पाशुपत मत, जिसका कि महाभारत, पुराण आदि में उल्लेख मिलता है, सर्वात्मना श्रौत परम्परा का अनुसरण करता है। जिस पाशुपत मत को यहां वेदबाह्य बताया गया है, वह लकुलीश पाशुपत मत हो सकता है। पुराणों में और अन्य दार्शनिक ग्रन्थों में अत्याश्रमी शब्द यद्यपि दोनों ही प्रकार के पाशुपतों के लिये प्रयुक्त है, किन्तु अतिमार्ग शब्द का प्रयोग श्रीकण्ठ-प्रवर्तित पाशुपत मत के लिये कहीं प्रयुक्त हुआ नहीं मिलता। हम बता चुके हैं कि शतरत्नसंग्रह में मूल शैवागमों के प्रमाण से पूरे भारतीय वाङ्मय को लौकिक, वैदिक, आध्यात्मिक, आतिमार्गिक और मान्त्रिक नामक पांच भेदों में विभक्त कर पुनः उनमें से प्रत्येक के पांच पांच भेद किये गये हैं। वहां मन्त्रशास्त्र के पांच भेदों का तो उल्लेख मिलता है, किन्तु अतिमार्ग के साथ अन्य भेदों का उल्लेख नहीं मिलता। कुछ विद्वान् अतिमार्ग भेद में पाशुपतों की गिनती करना चाहते हैं, किन्तु श्रौत पाशुपत मत की गणना उसमें नहीं की जा सकती। हां, लकुलीश पाशुपत मत का उसमें समावेश किया जा सकता है।

---

१. "भारतीय दर्शन का इतिहास" (भा. ५, पृ. ६१-१२१) हिन्दी संस्करण।

तन्त्रालोक में अभिनवगुप्त का कहना है कि लकुलीश कायोपासना के प्रवर्तक आदि आचार्य थे। नेत्रतन्त्र (१३.१०-११) में वर्णित विश्वरूप के ध्यान और काठमाण्डू में उपलब्ध उनकी मूर्ति पर और लकुलीश की यत्र तत्र उपलब्ध मूर्तियों पर यदि हम ध्यान दें, तो हमें ऐसा आभास होता है कि तन्त्रशास्त्र में रहस्यवाद का प्रवेश इसी मार्ग से हुआ। महाभारत और पुराणों में भी श्रौत पाशुपत मत के सिद्धान्तों का उल्लेख मिलता है, किन्तु कहीं भी लकुलीश प्रदर्शित पद्धति का अथवा दर्शन का विवरण नहीं मिलता। स्पष्ट है कि उक्त स्थलों पर पुराणों में पाशुपत शब्द से लकुलीश पाशुपत मत ही अभिप्रेत है।

डॉ. एस. एन. दासगुप्त ने अपने "भारतीय दर्शन का इतिहास" नामक ग्रन्थ के पांचवें खण्ड में प्रधानतः शैव सम्प्रदाय की विभिन्न शाखाओं पर अपना दृष्टिकोण प्रस्तुत किया है। यहां की सामग्री अतीव अस्तव्यस्त है। प्रथम पृष्ठ पर ही यहां टिप्पणी दी गई है कि पाशुपत शास्त्र की रूपरेखा पहले ही प्रस्तुत की जा चुकी है, किन्तु यह रूपरेखा "पाशुपत सूत्रों का सिद्धान्त" शीर्षक प्रकरण में मिलती है, जिसको कि बाद में रखा गया है। वस्तुतः इस ग्रन्थ से हम विभिन्न शैव सिद्धान्तों की भेदक-रेखा और उनके कालक्रम को सही रूप में हृदयंगम नहीं कर पाते। इन्होंने यहां पाशुपत मत और सिद्धान्त शैवागमों को आपस में मिला दिया है और इसी कारण वे श्रीकण्ठ एवं श्रीपति के सिद्धान्तों का और वीरशैव मत का सही मूल्यांकन नहीं कर पाये हैं। यह बात इससे स्पष्ट हो जाती है कि लकुलीश पाशुपत मत का उपसंहार करते हुए वे मृगेन्द्रागम का उल्लेख करते हैं, जो कि सिद्धान्त शैवागम का ग्रन्थ है। इसका पाशुपत मत से कोई सम्बन्ध नहीं है। लगता है कि वे श्रीकण्ठ प्रवर्तित पाशुपत मत और लकुलीश पाशुपत मत में भी स्पष्ट भेद नहीं कर पाये हैं।

इस विषय में हमें स्पष्ट धारणा बना लेनी चाहिये कि श्वेताश्वतर आदि उपनिषदों में, महाभारत तथा पुराणों में, विशेष कर शिवपुराण की वायवीयसंहिता और स्कन्दपुराण की सूतसंहिता में श्रीकण्ठ-प्रवर्तित पाशुपत मत का उल्लेख है। लकुलीश पाशुपत मत पर भी इसका प्रभाव है, किन्तु पुराणों में प्रवृत्त पाशुपत मत पर लकुलीश का प्रभाव नहीं के बराबर है। सिद्धान्त शैवागम की भी स्वतन्त्र सत्ता है। जैसा कि शिवपुराण की वायवीयसंहिता में इसका स्पष्ट निर्देश हुआ है। इस पर भी लकुलीश का प्रभाव न होकर श्रीकण्ठ प्रवर्तित पाशुपत मत का ही यत्र तत्र प्रभाव देखा जा सकता है। यह भी स्पष्ट समझ लेना चाहिये कि ब्रह्मसूत्र के भाष्यकार श्रीकण्ठ का भी इनसे कोई सम्बन्ध नहीं है। ये अपने मंगलाचरण में नाना आगमों के उपदेष्टा [1]श्वेत (मुनि) का उल्लेख करते हैं। हमने देखा है कि श्वेत (मुनि) २८ पाशुपत योगाचार्यों में प्रथम हैं। शैवागमों के प्रवक्ता के रूप में उन्हीं को यहां प्रस्तुत किया गया है। हम केवल यह मान सकते हैं कि भाष्यकार श्रीकण्ठ और

१. ऊपर पृ. १०६ की तीसरी टिप्पणी देखिये।

उसके टीकाकार अप्पय दीक्षित के मत पर शैवागमों का और कश्मीर के प्रत्यभिज्ञा दर्शन का संमिलित प्रभाव पड़ा है। वायवीयसंहिता और सूतसंहिता को भी ये उद्धृत करते हैं।

प्रो. दासगुप्त की मृत्यु के बाद इस खण्ड का प्रकाशन हुआ। ऐसा लगता है कि ऐसी अवस्था में इसको सही स्वरूप नहीं दिया जा सका। वस्तुतः यहां सबसे पहले श्रीकण्ठ-प्रवर्तित श्रौत पाशुपत मत का, तब लकुलीश पाशुपत मत का वर्णन होना चाहिये था। इस खण्ड के प्रथम पृष्ठ पर ही जो सूचना हमें मिलती है, उससे भी यही पुष्ट होता है कि प्रो. दासगुप्त ने प्रथमतः पाशुपत मत का ही परिचय लिखा था। पाशुपत मत के बाद द्वैतवादी सिद्धान्त शैवागमों को, तब तमिल शैव साहित्य और विशेष कर मेयकंडदेव द्वारा "शिवज्ञानबोध" के आधार पर प्रवर्तित दक्षिण के शैव साहित्य को स्थान दिया जाना चाहिये था। दक्षिण की यह शैव दृष्टि धीरे-धीरे द्वैतवाद को छोड़कर अद्वैत की ओर बढ़ती चली गई। अतः इसके पहले कश्मीर के अद्वयवादी दर्शन की पृष्ठभूमि वहीं प्रदर्शित की जा सकती थी। शिवपुराण की, विशेषतः वायवीयसंहिता की, दार्शनिक दृष्टि का विश्लेषण इसके बाद ही किया जाना था। भाष्यकार श्रीकण्ठ, वीरशैव मत और तदनुवर्ती श्रीकर भाष्य की दृष्टि का उल्लेख इसी पृष्ठभूमि में किया जाना था।

डॉ. दासगुप्त का कहना है कि आगमीय शैवमत मुख्यतः तमिल प्रदेश का, पाशुपत गुजरात का, प्रत्यभिज्ञा कश्मीर का तथा भारत के उत्तरी भागों का है एवं वीरशैव अधिकांशतः कन्नड़भाषी प्रदेशों में पाया जाता है (पृ. १७)। इस प्रसंग में हमें यह स्पष्ट रूप से समझ लेना चाहिये कि द्वैतवादी शैवसिद्धान्त का विकास दक्षिण में न होकर प्रथमतः मध्यदेश[१] में, ततः कश्मीर में और अन्ततः दक्षिण भारत में हुआ। प्रत्यभिज्ञा दर्शन को कश्मीर का और द्वैतवादी शैवसिद्धान्त दर्शन को दक्षिण भारत का मानने का आग्रह नितान्त असमीचीन है। वस्तुतः शास्त्रों के प्रसंग में देश-विभाग को मान्यता भारत में कभी नहीं मिली। यह पश्चिम की भ्रमपूर्ण अवधारणा है। इसमें पूरे देश को भिन्न-भिन्न कर देने का एक कुटिल आग्रह भी छिपा हुआ है। हम देखते हैं कि अभिनवगुप्त के जीवन-काल में ही भारत के अन्तिम दक्षिण छोर केरल से आकर मधुराज ने उनसे विद्या ग्रहण की थी और उसके बाद चोल देश में प्रत्यभिज्ञा दर्शन की एक लम्बी परम्परा चली। इसी तरह से शैव पद्धतिकारों की लम्बी परम्परा में उत्तर और दक्षिण के विशिष्ट शैवाचार्यों के नाम मिलते हैं।

**सूतसंहिता**-स्कन्दपुराण के भी दो तरह के संस्करण मिलते हैं — एक खण्डात्मक और दूसरा संहितात्मक। खण्डात्मक विभाग उत्तर भारत में और संहितात्मक विभाग दक्षिण भारत में विशेष रूप से प्रचलित है। सूतसंहिता स्कन्दपुराण के संहितात्मक विभाग के अन्तर्गत आती है। इसका प्रकाशन सायण-माधव की टीका के साथ आनन्दाश्रम मुद्रणालय,

---

१. "निःशेषशास्त्रसदनं किल मध्यदेशः" (तन्त्रालोक, ३७.३८)। शैवभूषण में दी गई १८ पद्धतिकारों की नामावली "आगम और तन्त्रशास्त्र" (पृ. ३६) में देखिये।

पूना से तीन जिल्दों में हुआ है। इसमें १३ अध्याय का शिवमाहात्म्य खण्ड, २० अ. का ज्ञानयोग खण्ड, ८ अ. का मुक्तिखण्ड और यज्ञवैभव खण्ड नामक चार विभाग हैं। यज्ञवैभव खण्ड पूर्व और उत्तर विभागों में बँटा हुआ है। इसके पूर्व विभाग में ४७ और उपरि विभाग में १२ अध्याय वाली ब्रह्मगीता और आठ अध्याय की सूतगीता है। वायवीयसंहिता के समान ही ब्रह्मसूत्र के श्रीकण्ठ आदि भाष्यकारों ने सूतसंहिता को अपने मत के समर्थन में आदर के साथ स्मरण किया है। पाशुपतयोग, भस्मोद्धूलन, रुद्राक्षधारण आदि विषयों का यहां विस्तार से वर्णन मिलता है।

सूतसंहिता के यज्ञवैभव खण्ड के पूर्व भाग के एक वचन का (४३.१७) आधुनिक इतिहासज्ञों ने उल्लेख किया है। यहां कोई विशेष बात नहीं है, केवल लकुलीश के नाम का उल्लेख है। इस स्थल की विशेषता इसमें है कि यहां लकुलीश की जन्मभूमि कारवण के आसपास विद्यमान अनेक तीर्थों के नाम हैं, जिनका कि परिगणन सिद्धान्त शैवागमों में वर्णित भुवनों में हुआ है। इतना ही नहीं, इनमें से कुछ नाम ५१ शक्तिपीठों में भी देखने को मिलते हैं।

सूतसंहिता के प्रारम्भ में स्कन्दपुराण की सभी संहिताओं के नाम तथा उनका ग्रन्थ-प्रमाण दिया गया है। इनके नाम क्रमशः इस प्रकार हैं - सनत्कुमारसंहिता, सूत-संहिता, शांकरीसंहिता और सौरीसंहिता। कूर्मपुराण की भी ब्राह्मी, भागवती, सौरी और वैष्णवी संहिताओं के नाम मिलते हैं। उनमें से आजकल केवल ब्राह्मी संहिता उपलब्ध है। नारदीयपुराण में दी गई इन संहिताओं की विषयसूची से मिलाकर देखना चाहिये कि ये संहिताएं परस्पर भिन्न हैं या अभिन्न? यों नाम से तो इनमें बहुत कुछ समानता दिखाई पड़ती है।

सूतसंहिता के विभिन्न खण्डों में शैवागम प्रतिपादित पति, पशु और पाश नामक तत्त्वों का ही नहीं, पाशुपत व्रत का, वैष्णव, शैव तथा अन्य आगमों का, शिवयोगियों का और उनके मठों का, अगस्त्य के शिष्य श्वेत मुनि का, ज्ञानकर्मसमुच्चयवाद का, द्विज स्त्रियों के श्रौत कर्म में अधिकार का और लोकभाषा में गाई गई स्तुतियों का अनेक स्थलों पर उल्लेख मिलता है। शैवागमों के वचन भी यत्र-तत्र उद्धृत मिलते हैं। अतिवर्णाश्रमी के रूप में यहां वाम, पाशुपत आदि मतों का उल्लेख है।

आठ अध्याय की सूतगीता ने पति (शिव) को पशु और पाश से विलक्षण बताया हैं। "गुरुतः शास्त्रतः स्वतः" इस आगमिक सिद्धान्त को यहां पुष्ट किया गया है, जिसकी चर्चा किरणागम में और योगवासिष्ठ में भी है। "तीर्थे श्वपचगृहे वा शिवतत्त्वविदां समं मरणम्" इस सिद्धान्त को भी यहां स्वीकार किया गया है। "सर्वदेवमयः कायः" लकुलीश द्वारा प्रवर्तित यह सिद्धान्त भी यहां मान्य है। तन्त्र और आगम, इन उभयविध शब्दों का यहां पर्यायवाची शब्दों के रूप में व्यवहार हुआ है और इसी तरह से वैदिक एवं तान्त्रिक धर्म की व्यवस्था पर भी पर्याप्त सामग्री यहां मिलती है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि पुराणों की समन्वयात्मक प्रवृत्ति के अनुसार यहां भी निगम और आगम में समन्वय करने का प्रयत्न किया गया है। इतना सब होते हुए भी स्कन्दपुराण की यह सूतसंहिता प्रधान रूप से शिव के माहात्म्य को समर्पित है। ब्रह्मगीता और सूतगीता में ही नहीं, अन्यत्र भी शैवागमों का और पाशुपत पद्धति का गहरा प्रभाव परिलक्षित होता है। कूर्मपुराण की ईश्वरगीता पर भी उपनिषद् की अपेक्षा आगमशास्त्र का यह प्रभाव स्पष्ट है। इन सबको देखते हुए हम यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि श्वेताश्वतर, अथर्वशिरस् आदि उपनिषदों के साथ महाभारत और शिवपुराण की वायवीयसंहिता के समान स्कन्दपुराण की यह सूतसंहिता भी हमारे लिये श्रौत पाशुपत मत के स्वरूप को जानने में बहुत उपयोगी है।

वायुपुराण और शिवपुराण के अंश के रूप में स्वीकृत कारवणमाहात्म्य और एकलिंगमाहात्म्य का भी इस प्रसंग में अपना महत्त्व है। इसीलिये हम यहां इनका भी संक्षिप्त परिचय दे रहे हैं।

**कारवणमाहात्म्य**-कारवणमाहात्म्य का प्रथम अंश (पृ. ३७-४०) वायुपुराण से तथा शेष अंश (पृ. ४०-५७) शिवपुराण से लिया गया है, ऐसा स्वयं कारवणमाहात्म्य को देखने से ही ज्ञात होता है, किन्तु उक्त दोनों पुराणों में ये अंश उपलब्ध नहीं होते। इसकी प्रतिपाद्य विषयवस्तु का संक्षेप गणकारिका के सम्पादक ने अपनी भूमिका (पृ. ४-५) में दिया है। अतिसंक्षेप में हम इसकी विशेषताओं का दिग्दर्शन इस प्रकार कर सकते हैं —भृगुमण्डल (क्षेत्र) की, कायावरोहण तीर्थ की और वहां अवतीर्ण ब्रह्मा के मानसपुत्र अत्रि की चर्चा हमें यहां (पृ. ५१-५२) मिलती है। यहीं बताया गया है कि अत्रि, आत्रेय, अग्निशर्मा, सोमशर्मा और विश्वरूप के क्रम में लकुलीश की उत्पत्ति हुई। इस माहात्म्य के प्रारम्भ में ही अत्रिवंशज विश्वरूप से उल्का ग्राम में चैत्र शुक्ल चतुर्दशी को लकुलीश की उत्पत्ति बताई गई है। इनकी माता का नाम सुदर्शना था (पृ. ३७-३८)। उल्का ग्राम की, कायावरोहण तीर्थ की और लकुलीश की चर्चा पूरे माहात्म्य में अनेक स्थलों पर हुई है। पृ. ५२ पर बताया गया है कि कलियुग का कायावरोहण तीर्थ की कृतयुग में इच्छापुरी, त्रेता में मायापुरी और द्वापर में मेघवती के नाम से प्रसिद्ध था। पृष्ठ ५४ पर लकुलीश के अवतरण के प्रसंग में मरीचि, अंगिरा, अत्रि, पुलस्त्य, पुलह, प्रचेता, वसिष्ठ, भृगु, नारद, देवल, गालव, वामदेव, बालखिल्य, कुश, तृणबिन्दु, उद्दालक, जयच्छृंग, माण्डव्य, व्यासनन्दन (शुक), गौतम, भरद्वाज, वात्स्य और कात्यायन की उपस्थिति चर्चित है। इसके अंतिम अंश (पृ. ५५-५७) में पट्टबन्ध की विधि वर्णित है। इस प्रसंग में प्रभास(पट्टन) और सोमेश्वर (सोमनाथ) का भी उल्लेख है। सूर्यग्रहण के अवसर पर कुरुक्षेत्र के माहात्म्य की चर्चा भी यहां है, जो कि पूरे भारत में आज भी उसी तरह से मान्य है।

**एकलिंगमाहात्म्य**-इस माहात्म्य को वायुपुराण से सम्बद्ध माना गया है, किन्तु वहां यह उपलब्ध नहीं है। इस ग्रन्थ का सम्पादन डॉ. प्रेमलता शर्मा ने किया है और भारत में संस्कृत ग्रन्थों के प्रमुख प्रकाशक मोतीलाल बनारसी दास ने सन् १९७६ में इसका

प्रकाशन किया है। उदयपुर (मेवाड़) के पास स्थित भगवान् [1]एकलिंग जी का माहात्म्य यहां वर्णित है। साथ ही हारीत मुनि और बप्पा रावल के विषय में भी यहां पर्याप्त सामग्री मिलती है, जिन्होंने लकुलीश पाशुपत मत के अनुसार यहां पंचमुख शिललिंग की प्रतिष्ठा की थी। विदुषी सम्पादिका ने पर्याप्त परिश्रम के साथ इस संस्करण को तैयार किया है। यहां पौराणिक और काव्यमय द्विविध एकलिंगमाहात्म्य समाविष्ट है। पौराणिक माहात्म्य में ३२ अध्याय हैं। काव्यमय माहात्म्य में प्रधानतः बप्पा रावल (बाष्प) के वंश का वर्णन है। साथ ही यहां राणा कुंभा की और भगवान् के पंचायतन स्वरूप की स्तुति की गई है। मुनि की शिष्य-परम्परा का भी यहां वर्णन है। भूमिका एवं परिशिष्टों में यहां पर्याप्त सामग्री प्रस्तुत की गई है। पौराणिक और काव्यमय एकलिंगमाहात्म्य का कथासार भी यहां दिया गया है। पौराणिक एकलिंगमाहात्म्य को यहां पुराण, जनश्रुति, इतिहास और तन्त्रशास्त्र का संमिलित स्वरूप बताया गया है। भूमिका भाग (पृ. ५३-५७) में कुछ ग्रन्थों के आधार पर जो निष्कर्ष प्रस्तुत किये गये हैं, उनका पुनः परीक्षण अपेक्षित है। यहां हमें म.म.पं. गौरीशंकर हीराचन्द ओझा जी की दृष्टि अपेक्षाकृत सही लगती है। इस विषय पर हम अलग से विचार करेंगे।

इस माहात्म्य का परिचय भूमिका में इस प्रकार दिया गया है—"मेवाड़ के इतिहास-प्रसिद्ध सूर्यवंशी राजकुल के अधिष्ठाता देव एकलिंग जी का यह स्थलपुराण या माहात्म्य है, यह बात इसके नाम से ही स्पष्ट है। मेवाड़ के शासक दीवान कहलाते थे और एकलिंग जी को राजा माना जाता था। एकलिंग जी का मन्दिर उदयपुर से १३ मील उत्तर दो पहाड़ियों के बीच स्थित है। गांव का नाम कैलासपुरी है। मन्दिर के चारों ओर ऊंची प्राचीर या कोट है। जनश्रुति है कि इस मन्दिर को बप्पा रावल ने बनवाया था और महाराणा मोकल (कुंभा के पिता) ने इसका जीर्णोद्धार कराया था" (पृ.२५)। बप्पा रावल के गुरु हारीत राशि को यहां एकलिंग जी के मन्दिर का महन्त माना गया है, किन्तु हारीत का यहां विशेष परिचय नहीं दिया गया। हम देखते हैं कि इस माहात्म्य में केवल हारीत का ही नहीं, उनकी पूर्व परम्परा और उत्तर परम्परा का भी उल्लेख मिलता है।

**हारीत मुनि**-पौराणिक एकलिंगमाहात्म्य के प्रारम्भ (१.१०-१४) में वसिष्ठ, कश्यप, अत्रि, मरीचि, गालव, जमदग्नि, विश्वामित्र, गौतम, भारद्वाज, अंगिरा, कृष्ण द्वैपायन, शुक, पराशर, ऋचीक, दुर्वासा, गर्ग, उद्दालक, कंक, कच, कण्व, देवल, अगस्ति, लोमश, रैभ्य, याज्ञवल्क्य, बृहस्पति, उशना, पुलह, पुलस्ति, कपिल, आसुरि, वामदेव और हारीत नामक

---

१. शक्तिसंगमतन्त्र में एकलिंग का लक्षण इस प्रकार दिया गया है—

पश्चिमाभिमुखं लिङ्गं नन्दिहीनं पुरातनम्।
चतुरःपञ्चक्रोशान्ते न लिङ्गं दृश्यते शिवे।।
तदेकलिङ्गमाख्यातं तत्र सिद्धिरनुत्तमा।। (१.८.११०-१११)

एकलिंग शब्द की व्याख्या कलकत्ता संस्कृत सिरीज के लिये डॉ. प्रबोधचन्द्र बागची के द्वारा सम्पादित (कलकत्ता, सन् १६३४ में प्रकाशित) ग्रन्थ कौलज्ञाननिर्णय के साथ छपी ज्ञानकारिका (३.६-६) में भी मिलती है। कौल सम्प्रदाय से सम्बद्ध होने से वह यहां के लिये अनुपयुक्त है।

ऋषियों का उल्लेख है। आगे (६.७) बाष्प (बप्पा रावल) और हारीत मुनि के द्वारा कलियुग में एकलिंग जी की आराधना की चर्चा है। पृ. २६ (१०.२७-२८) पर चर्चा है कि भगवान् शिव के द्वारा अभिशप्त चण्ड और नन्दी ही कलियुग में मेदपाट (मेवाड़) में हारीत और बाष्प के नाम से अवतीर्ण हुए। इसी दसवें अध्याय में हारीत द्वारा की गई भगवान् शिव की गद्यपद्यमयी सुन्दर स्तुति विद्यमान है (पृ. २७-३०)। यह स्तुति दीपकनाथकृत[1] त्रिपुरसुन्दरीदण्डक, रामानुजकृत शरणागतिगद्य आदि की याद दिलाती है।

पृ. ३८ पर (१२.६४) भी बाष्प और हारीत की एक साथ चर्चा है। पृ.८५-९० पर पराप्रासाद मन्त्र के प्रसंग में बाष्प को हारीत द्वारा किये गये मन्त्रोपदेश का और पंचोपचार पूजा का विस्तार से वर्णन है। प्रसंगवश यहां (पृ. ८९-९०) शिखरिणी (श्रीखण्ड) को बनाने की विधि भी दी गई है, जो कि गुजरात और महाराष्ट्र का आज भी दही से बनने वाला प्रिय व्यंजन है। उत्तर भारत में इसका प्रचलन न होने के कारण पक्वान्न-सूची में इसका नाम नहीं आ पाया है। हारीत के स्वर्गगमन के उपलक्ष्य में बाष्प के पंचरात्र व्रत के पालन की भी यहां (पृ. ९१) चर्चा है। बीसवें अध्याय के अन्तिम भाग में बाष्प के पुत्र राजा भोज के प्रजापालन का तथा वार्धक्य के आने पर वेदगर्भ मुनि के पास जाकर तपस्या करने का उल्लेख है। पृ. ९४-९६ पर प्रसंगवश शंकराचार्य और उनके प्रमुख चार शिष्यों और उनके विभिन्न सम्प्रदायों का शक्तिसंगम-तन्त्र (४.८.६०-११५, २१७-२१८) की पद्धति से ही वर्णन है। २१ वें अध्याय के प्रारम्भ में बताया गया है कि वेदगर्भ[2] हारीत के गुरु और आथर्वण के शिष्य थे। पृ. १३४ पर हारीत के शिष्य विद्याचार्य का उल्लेख है। पृ. १४६-१४७ पर हारीत इत्यादि के द्वारा सेवित मन्त्र का और उसकी पुरश्चरणविधि का विस्तार से वर्णन है। पुरश्चरण के अर्थ में यहां सेवा[3] शब्द प्रयुक्त है। ३१ वें अध्याय के प्रारंभ में वेदगर्भ ने अपनी गुरु-परम्परा इस प्रकार बताई है— ब्रह्मा, अंगिरा, आथर्वण, हारीत और वेदगर्भ।

पृ. २२ की दूसरी टिप्पणी में यहां "महातीर्थ कायावरोहण" नामक ग्रन्थ की चर्चा की गई है। यह परिचयात्मक ग्रन्थ कारवण से ही प्रकाशित हुआ है। पृ. २४ की दूसरी टिप्पणी में नीलमतपुराण के प्रमाण से महाव्रत को व्यास का शिष्य बताया गया है। इस विषय पर अभी अन्य प्रमाणों की खोज करनी होगी।

---

१. त्रिपुरसुन्दरीदण्डक का प्रकाशन नित्याषोडशिकार्णव (वाराणसी संस्करण) के परिशिष्ट में तथा शरणागतिगद्य आदि का रामानुज-ग्रन्थावलि में हुआ है।

२. यहां का विवरण सही नहीं है। पूरे ग्रन्थ को देखने से इस बात की पुष्टि होती है कि हारीत के गुरु का नाम आथर्वण था। वेदगर्भ हारीत के शिष्य थे, गुरु नहीं।

३. उत्तरषट्क नामक त्रिपुरा सम्प्रदाय के ग्रन्थ(२.२७, ५.२५) में तथा बौद्ध मत के कृष्णयमारितन्त्र (५.१९) में पुरश्चरण के लिये पूर्वसेवा पद प्रयुक्त है। प्रस्तुत स्थल पर केवल सेवा पद का प्रयोग किया गया है।

इस प्रकार श्रीकण्ठ से सम्बद्ध पाशुपत साहित्य का यथालब्ध स्वरूप प्रदर्शित करने का हमने प्रयत्न किया है। आगे लकुलीश पाशुपत मत से सम्बद्ध साहित्य का परिचय प्रस्तुत किया जा रहा है।

**लकुलीश पाशुपतसूत्र**-लकुलीश विरचित पाशुपत सूत्र का प्रकाशन कौण्डिन्य विरचित भाष्य के साथ सन् १९४० में त्रिवेन्द्रम् से हो चुका है। इसका दूसरा संस्करण सन् १९७० में कलकत्ता से प्रकाशित हुआ है। कारवण (बड़ोदा जनपद) के नवनिर्मित लकुलीश मन्दिर की दीवालों पर इन सूत्रों को भी अंकित कराया गया है। यह सूत्र-ग्रन्थ[1] पांच अध्यायों में विभक्त है और इसमें कुल १६८ सूत्र हैं। इन पांच अध्यायों में अन्य विषयों के साथ प्रत्येक अध्याय के अन्त में क्रमशः सद्योजात, वामदेव, अघोर, तत्पुरुष और ईशान नामक पांच वैदिक मन्त्रों का उद्धार किया गया है। पाशुपत साहित्य में ये पांच मन्त्र पंचब्रह्म के नाम से और भगवान् शिव पंचमन्त्रतनु के नाम से प्रसिद्ध हैं। यहां कार्य, कारण, योग, विधि और दुःखान्त नामक पांच पदार्थों का भी निरूपण किया गया है। इन पांच अर्थों के प्रतिपादन के कारण ही इसके कौण्डिन्य विरचित भाष्य का नाम पंचार्थ-भाष्य प्रसिद्ध हो गया है।

पाशुपतसूत्रों के रचयिता लकुलीश के काल और उनकी शिष्य परम्परा के सम्बन्ध में यहां पहले लिखा जा चुका है। पाशुपतसूत्रों में निर्दिष्ट उन कुछ विशेष विषयों का संक्षेप में उल्लेख कर देना उचित प्रतीत होता है, जिनका कि परवर्ती साहित्य पर प्रभाव पड़ा। इससे यह भी स्पष्ट होगा कि इसकी प्रकृति आगम और तन्त्रशास्त्र से बहुत मिलती जुलती है। मनुस्मृति से भी इसकी अनेक अंशों में समानता है।

प्रथमतः हम "अमङ्गलं चात्र मङ्गलं भवति" (२.७), "अपसव्यं च प्रदक्षिणम्" (२.८) इन दो सूत्रों पर ध्यान दें। महिम्नस्तोत्र का यह वचन प्रसिद्ध है— "अमङ्गल्यं शीलं तव भवतु नामैवमखिलम्, तथापि स्मर्तृणां वरद परमं मङ्गलमसि" (श्लो. २४)। "श्मशानवासी" (५.३०) जैसे सूत्रों की प्रवृत्ति का आधार यही सूत्र है और "चिताभस्मालेपः स्रगपि नृकरोटी" (श्लो. २४) महिम्नस्तोत्र का यह वचन उसी की पुष्टि करता है। कहने की आवश्यकता नहीं है कि बौद्ध तन्त्रों और शाक्त तन्त्रों में श्मशान-साधन, शवसाधन, कपालपात्र आदि का कितना महत्त्व है। वहां ये सारी अमंगल वस्तुएं भी मांगल्यप्रद हो गई है। ऊपर उद्धृत दूसरा सूत्र यद्यपि निर्माल्य का उल्लंघन न करने का विधान बताता है, किन्तु साथ ही इसमें दक्ष और वाम पूजा के आरम्भ के बीज भी खोजे जा सकते हैं। इस सूत्र का भाष्य[2] भी इस ओर इंगित करता हुआ सा प्रतीत होता है।

---

१. पाशुपतसूत्र एवं कौण्डिन्य के भाष्य का विस्तृत परिचय दासगुप्त के "भारतीय दर्शन का इतिहास" (भा.५, पृ. १२२-१३१) से तथा जे. गोण्डा के "मिडीवल रिलीजियस लिटरेचर" (पृ. २७१-२२०) से प्राप्त कीजिये।

२. "यदन्येषामपसव्यं तदिह प्रदक्षिणं धर्मनिष्पादकं भवति" (पृ. ६२), "येन येन हि बध्यन्ते जन्तवो रौद्रकर्मणा। सोपायेन तु तेनैव मुच्यन्ते भवबन्धनात्।।" (हेवज्रतन्त्र, २.२.५०) जैसे वचनों में वाम और दक्षिण पूजा का रहस्य छिपा हुआ है।

तप को यहाँ प्रधानता दी गई है। "शून्यागारगुहावासी" (५.६), "श्मशानवासी" (५.३०) जैसे सूत्र प्रायः उन्हीं स्थानों का उल्लेख करते हैं, जो कि आगम-तन्त्रशास्त्र को मान्य हैं। "अवमतः" (३.३), "असन्मानो हि मन्त्राणां सर्वेषामुत्तमः स्मृत" (४.६) जैसे सूत्र हमें "संमानाद् ब्राह्मणो नित्यमुद्विजेत विषादिव। अमृतस्येव चाकाङ्क्षेदवमानस्य सर्वदा ॥" (२.१६२) मनुस्मृति के इस वचन की याद दिलाते हैं। "प्रेतवच्चरेत्, क्राथेत वा, स्पन्देत वा, मण्टेत वा, शृङ्गारेत वा" (३.११-१५), "हसितगीतनृत्तहुंडुंकारनमस्कारजप्योहारेणोपतिष्ठेत्" (१.८) इत्यादि सूत्रों का विधान "अवमतः" (३.३), "असन्मानो हि" (४.६) जैसे सूत्रों की पुष्टि के लिये किया गया है। बौद्ध तन्त्र-ग्रन्थ गुह्यसिद्धि के षष्ठ परिच्छेद में तथा अन्तिम भाग में भी प्रायः यही दृष्टि देखने को मिलती है। उन्मत्तव्रत का उल्लेख यहां विशेष रूप से अवधेय है। सिद्धों की जीवनियों से हमें पता चलता है कि उनमें से अनेकों की चेष्टाएं पागलों की सी होती थी। पागलों के पीछे ताली बजाते हुए बालकों का झुण्ड आज भी देखा जा सकता है। गुह्यसिद्धि में इसी स्थिति की चर्चा की गई है— "शिशुभिस्तालशब्दैश्च समन्तात् परिवेष्टितम्" (६.८४)। उन्मत्तव्रत की चर्चा अद्वयवज्रसंग्रह (पृ. ३,५६) में भी आई है। मार्कण्डेयपुराण (१७.१६) में दुर्वासा को उन्मत्तव्रत का पालक बताया गया है और मृगेन्द्रागम के क्रियापाद की नारायणकण्ठ कृत वृत्ति में सात चर्या-व्रतों में उन्मत्तव्रत भी परिगणित है। महाभारत के वनपर्व (२६०.११-१२) में दुर्वासा को उन्मत्तवेषधारी कहा है। इसी प्रसंग का ऊपर के पाशुपत सूत्रों में हमें खुलासा मिलता है।

इसी तरस से "पापं च तेभ्यो ददाति" (३.८) और "सिद्धयोगी न लिप्यते कर्मणा पातकेन वा" (५.२०) ये दो सूत्र भी विशेष रूप से अवधेय हैं। उपनिषदों में बताया गया है कि जीवन्मुक्त दशा में सिद्ध पुरुष द्वारा किये गये शुभ कर्म उसके मित्रों में और अशुभ कर्म उसके शत्रुओं में संक्रान्त हो जाते हैं। ठीक यही अभिप्राय उक्त दोनों सूत्रों का भी है। सिद्धान्त शैवागम में कर्मसाम्य को शक्तिपात का हेतु माना गया है। कर्मसाम्य का अभिप्राय है पुण्य और पाप की समान स्थिति। पुण्य और पाप जब समान बल के हो जाते हैं, तो वे आपस में टकरा कर किसी को भी फलोन्मुख नहीं होने देते। ऐसी स्थिति में सिद्धयोगी स्वयं पाप और पुण्य से अस्पृष्ट रहता है, इस जीवन्मुक्त दशा में उसके किये गये पुण्य और पाप क्रमशः उसके मित्रों और शत्रुओं में संक्रान्त हो जाते हैं। यही उक्त दोनों सूत्रों का अभिप्राय है और यह सिद्धान्त उपनिषदों और आगमों में भी समान रूप से मान्य है।

सिद्धयोगी को अलौकिक सामर्थ्य प्राप्त हो जाती है, इसका निर्देश "दूरदर्शनश्रवणमननविज्ञानानि चास्य प्रवर्तन्ते" (१.२१) इस सूत्र में किया गया है। "ततः

प्रातिभश्रावणवेदनादर्शास्वादवार्ता जायन्ते" (३.३६) इस पातंजल योगसूत्र में भी यही विषय प्रतिपादित है। सिद्धियों के प्रसंग में प्रायः सभी शास्त्रों में इनका उल्लेख मिलता है।

लकुलीश का "स्त्रीशूद्रं नाभिभाषेत्" (१.१३) यह सूत्र इस प्रसंग में विशेष रूप से अवधेय है। यह सूत्र निगम शास्त्र का प्रतिनिधित्व करता है, आगम का नहीं। स्त्री और शूद्र को देखने अथवा भाषण करने का प्रायश्चित्त भी यहाँ बताया गया है-- "रौद्रीं गायत्रीं बहुरूपीं वा जपेत्" (१.१७)। भाष्यकार ने रौद्री गायत्री पद से पंचब्रह्म मन्त्रों में से तत्पुरुष मन्त्र का तथा बहुरूपी पद से अघोर मन्त्र का ग्रहण किया है। इतना होते हुए भी सूत्रकार केवल ब्राह्मण की मुक्ति मानते हैं, यह कथन एकदम निराधार है। वैदिक वाङ्मय की तरह ही यहां त्रैवर्णिक को मोक्ष का अधिकारी माना गया है। इस प्रकार हम देखते हैं कि पाशुपत-सूत्र निगम और आगम को जोड़ने वाली एक बीच की कड़ी है। इसी तरह केवल वायु और कूर्म में ही नहीं; शिव, स्कन्द आदि पुराणों में भी लकुलीश का उल्लेख अवश्य हुआ है, किन्तु सूत्रकार के रूप में उनका उल्लेख हमें इन पुराणों में खोजना पड़ेगा।

**हृदयप्रमाण**-सद्योज्योति शिवाचार्य की परमोक्षनिरासकारिका की वृत्ति के प्रारम्भ में भट्ट रामकण्ठ ने रौरवसूत्र को उद्धृत कर मत-मतान्तरों में स्वीकृत मोक्ष-सम्बन्धी विचारों का उल्लेख करते हुए विभिन्न पाशुपत मतों की भी चर्चा की है— "प्रमाणाग्नेयकर्तृत्व-विशिखामलकारकः" (पृ. २७६) इस वचन की व्याख्या करते हुए रामकण्ठ हृदयप्रमाण ग्रन्थ का इस प्रकार उल्लेख करते हैं— "स एव हृदयप्रमाणादिग्रन्थकर्तृत्वेनात्र सूत्रकृता प्रमाणकर्तृपदेनोपक्षिप्ताः" (पृ. २८१)। इससे स्पष्ट ज्ञात होता है कि लकुलीश के शिष्य मुसुलेन्द्र ने हृदयप्रमाण नाम के ग्रन्थ की रचना की थी। ऊपर मुसुलेन्द्र के विषय में और आठ प्रमाणों के विषय में, जिसमें कि हृदय प्रमाण की और उसके भेदों की भी चर्चा की गई है, उससे अधिक हमें कुछ भी ज्ञात नहीं है। इससे तो यह भी सन्देह होने लगता है कि हृदय नाम के प्रमाण की यहां चर्चा है या वास्तव में इस नाम का कोई ग्रन्थ मुसुलेन्द्र द्वारा रचा गया था। डॉ. वी.एस.पाठक अपने ग्रन्थ (पृ. १३,१६) में पाशुपतों की प्रमाण शाखा का भी उल्लेख करते हैं। परमोक्षनिरासकारिका के व्याख्याता भट्ट रामकण्ठ शैवों के मोक्षविषयक समता-सिद्धान्त का विवरण देते हुए कहते हैं कि समुत्पत्ति, संक्रान्ति, आवेश और अभिव्यक्ति पक्ष के अनुसार मुक्त जीव में मोक्ष-दशा में शिवसमता उत्पन्न होती है, संक्रान्त होती है, आविष्ट होती है या अभिव्यक्त[1] होती है। इनमें संक्रान्ति पक्ष[2] पाशुपतों का माना जाता है।

१. इन चारों पक्षों का स्वरूप हमारी "आगममीमांसा" (पृ. ३६-४०) में देखिये।

२. 'एतेन शिखासंक्रान्तिवादिनः पाशुपताः सूत्रकृता विशिखाकारकत्वेनोक्ताः' (प. मो. नि., पृ. २८३)।

**पञ्चार्थभाष्य**-इसके कर्ता कौण्डिन्य हैं। राशीकर इनका दूसरा नाम है। यह पंचार्थ-भाष्य सायण-माधव के सर्वदर्शनसंग्रह (पृ. ६३) में राशीकर-भाष्य[1] के नाम से ही उद्धृत है। जैन आचार्य [2]राजशेखर और गुणरत्न ने लकुलीश से लेकर विद्यागुरु पर्यन्त १८ पाशुपत आचार्यों की जो नामावली दी है, उस नामावली में राशीकर का १७ वां स्थान है। उसके आधार पर इनका समय चौथी से छठी शताब्दी निश्चित किया गया है। डॉ. एस. एन. दासगुप्त का कहना है कि ये एक दो शताब्दी पूर्व के भी माने जा सकते हैं (पृ. १३)। इस भाष्य के सम्पादक का कहना है कि आनन्दगिरि (८२५ ई.) और वाचस्पति मिश्र (८५० ई.) के सामने सूत्र और भाष्य दोनों विद्यमान थे (भूमिका, पृ.५)। इस भाष्य में उद्धरण तो अनेक हैं, किन्तु ग्रन्थ या ग्रन्थकार का नाम कहीं भी नहीं दिया गया है। रामायण, महाभारत, पुराण अथवा आगम-ग्रन्थों में ये उद्धरण मिल सकते हैं, किन्तु अभी तक ऐसा कोई प्रयत्न नहीं किया गया। तन्त्र शब्द का भाष्यकार ने अनेक स्थलों पर उल्लेख किया है, किन्तु ऐसा लगता है कि इन्होंने इस शब्द का प्रयोग सामान्य शास्त्र के लिये किया है, तन्त्रशास्त्र के लिये नहीं। वाल्मीकिरामायण, महाभारत और मनुस्मृति के कुछ वचन पाठान्तर के साथ यहां निश्चित रूप से मिलते हैं, किन्तु वे इनके काल-निर्णय में सहायक नहीं हो सकते। "अन्यैः, आह, उक्तम्" इत्यादि शब्दों के साथ उद्धृत वचन विविध आचार्यों के हो सकते हैं। इनमें "सूत्रप्रकरणाध्यायैः" (पृ. १०६) और "यस्य येनाभिसम्बन्धः" (पृ. ११७) इन दो उद्धरणों का स्थल-निर्देश होने पर भाष्यकार के समय पर निंश्चित प्रकाश पड़ सकता है।

इस [3]भाष्य के सम्पादक पं. आर. अनन्तकृष्ण शास्त्री प्रथम सूत्र के कौण्डिन्य-भाष्य और सूतसंहिता (४.४३.१७) के आधार पर लकुलीश पाशुपत मत के प्रवृत्तिकाल पर विचार करते हैं। वे "न जातु कामः कामानाम्" और "यत् पृथिव्यां व्रीहियवम्" इन दो श्लोकों को विष्णुपुराण का मानते हैं (पृ. १३५), किन्तु मनुस्मृति और महाभारत आदि में भी ये हमें उपलब्ध होते हैं। इसी तरह से वे पृ. ३१ के श्लोक में "मनुरब्रवीत्" देखकर इसको मनुस्मृति का वचन मान कर कहते हैं कि यह श्लोक मनुस्मृति में नहीं मिलता (भूमिका, पृ. १३)। वास्तव में यह वचन मनुस्मृति का है ही नहीं, भाष्यकार इस वचन को उद्धृत करते हुए स्वयं "अन्यैरप्युक्तम्" (पृ. ३०) कहते हैं। इसी तरह से वायु, लिंग आदि

१. ऊपर की पृ. १२२ की पहली टिप्पणी देखिये।
२. गणकारिका परिशिष्ट, पृ. ३० तथा ३६ देखिये।
३. भाष्य का यह संस्करण त्रिवेन्द्रं संस्कृत सिरीज, त्रिवेन्द्रम् से सन् १६४० में छपा था। इसके अतिरिक्त पाशुपत सूत्र और कौण्डिन्य के पंचार्थ भाष्य का अंग्रेजी अनुवाद और भूमिका के साथ इसका दूसरा संस्करण कलकत्ता से सन् १६७० में प्रकाशित हुआ है। इसके संपादक श्री एच. चक्रवर्ती हैं।

पुराणों में राशीकर के नाम का उल्लेख भी अभी परीक्षा की कोटि में ही आता है[1]। यहां (पृ. ७६) किसी श्रुति के छः पाद मिलते हैं। यहां के चार पादों की श्वेताश्वतर उपनिषद् (३.१९) के रूप में पहचान की जा सकती है। पृ. ८६ पर उद्धृत वचन भी श्रुति का ही लगता है। भाष्य में वाम (पृ. ५६), पाप (पृ. ८१) और वरेण्य (पृ. १०१) शब्दों के पर्यायवाची शब्द किसी कोश के आधार पर दिये गये हैं। अमरकोश के ये वचन नहीं हैं। भाष्य के सम्पादक आर्यदास के वाधूलश्रौतसूत्रभाष्य के आधार कल्पसूत्रकार कौण्डिन्य का उल्लेख करते हैं (भूमिका, पृ. १८), किन्तु प्रस्तुत भाष्यकार से इनकी अभिन्नता स्थापित करने का कोई प्रयत्न नहीं किया गया है, यह ठीक ही है। शास्त्री जी ने यहां लकुलीश पाशुपत मत, सिद्धान्त शैव, काश्मीर शैव और रसेश्वर दर्शन पर भी सर्वदर्शनसंग्रह की पृष्ठभूमि में विचार किया है। सिद्धान्त शैव और काश्मीर शैव को ये भी दक्षिण और उत्तर भारत का दर्शन मानते हैं। पुराणों और उपपुराणों में वर्णित शैवमत की, एक लाख श्लोक-प्रमाण शिवरहस्य की, २८ आगमों की और कारणागम में वर्णित शैव, पाशुपत, सोम और लाकुल नामक चार शैवभेदों की भी इन्होंने चर्चा की है। कवीन्द्राचार्य सूची में निर्दिष्ट शैव और कापालिक नामों की और प्रसंगवश कवीन्द्राचार्य सूची के ग्रन्थों के फैलाव की चर्चा कर इन्होंने बताया है कि त्रिवेन्द्रम् में भी इस सूची के ग्रन्थ उपलब्ध हैं।

गणकारिका की भासर्वज्ञ कृत रत्नटीका में भाष्यकार के नाम से एक वचन उद्धृत है (पृ.१३)। इसके आधार पर विद्वानों ने इनके दूसरे स्वतन्त्र ग्रन्थ की सत्ता स्वीकार की है, क्योंकि उक्त श्लोक प्रस्तुत भाष्य में उपलब्ध नहीं होता। यह ध्यान देने की बात है कि यहां एक नहीं,[2] दो श्लोक भाष्यकार के नाम से मिलते हैं और ये दोनों ही प्रस्तुत भाष्य में उपलब्ध नहीं हैं। गणकारिका की रत्नटीका (पृ.९) में संस्कारकारिका भी उद्धृत है। प्रो. जे. गोण्डा[3] इसको भाष्यकार की रचना बताते हैं, किन्तु इसके लिये अभी प्रमाण अपेक्षित हैं।

प्रस्तुत भाष्य में लकुलीश के साक्षात् शिष्य कौशिक का, कायावरोहण में हुए (लकुलीश) अवतार का और इनके पैदल उज्जयिनी जाने का, इनके अत्याश्रमी सम्प्रदाय का और कुशिक का उल्लेख हुआ है (पृ.३-४)। प्रस्तुत भाष्य के सम्पादक कौशिक और कुशिक शब्द से लकुलीश की परम्परा के दूसरे और दसवें आचार्य का ग्रहण करते हैं। हमारी समझ में यहाँ दोनों स्थानों पर कुशिक ही पाठ होना चाहिये। पुराणों में वर्णित योगाचार्यों के शिष्यों की नामावली में कुशिक ही नाम मिलता है। कौशिक शब्द की प्रवृत्ति कुशिक के बाद ही मानी जायगी, पहले नहीं।

१. वायु और लिंगपुराण में इस नाम की खोज हमें करनी होगी।
२. देखिये—गणकारिका, पृ. १३-१४ (तत्रैव ज्ञापकान्तरमुक्तम्)।
३. देखिये—मिडीवल रिलीजियस लिटरेचर, पृ.२१९.

**विद्यागुरु अथवा विद्याधिपति**-अनुभवस्तोत्र और प्रमाणस्तुति के कर्ता के रूप में विद्याधिपति अथवा विद्यागुरु का नाम मिलता है। "गुरुः श्रीविद्याधिपतिः, मानस्तुतौ प्रमाणस्तोत्रे" (तन्त्रा.वि.६.१७३), "श्रीमान् विद्यागुरुस्त्वाह प्रमाणस्तुतिदर्शने" (तन्त्रा. १७.११५) इन दो उद्धरणों से यह स्पष्ट हो जाता है कि विद्यागुरु और विद्याधिपति एक ही व्यक्ति हैं। अनुभवस्तोत्र में रथोद्धता छन्द तथा प्रमाणस्तोत्र में मत्तमयूर छन्द है। विद्याधिपति के नाम से कुछ अनुष्टुप् छन्द के श्लोक भी मिलते हैं। स्पन्दप्रदीपिका (पृ. ६६) में अनुष्टुप् छन्द की तीन पंक्तियां और मोक्षकारिकावृत्ति (पृ. २५६) में एक अनुष्टुप् श्लोक मिलता है। तन्त्रालोक में भी "श्रीमान् विद्यागुरुस्त्वाह...." (१७.११५) के बाद अनुष्टुप् छन्द की पांच पंक्तियां मिलती हैं (१७.११५-११७)। प्रथम स्थल पर अनुभवस्तोत्र के प्रसंग में और तन्त्रालोक में प्रमाणस्तुति के प्रसंग में ये श्लोक मिले हैं। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि या तो विद्याधिपति के उक्त दोनों स्तोत्रों में अनुष्टुप् छन्द के भी श्लोक विद्यमान हैं अथवा अनुष्टुप् छन्द में इन्होंने किसी स्वतन्त्र ग्रन्थ की भी रचना की होगी।

यह ऊपर बताया जा चुका है कि लकुलीश से प्रारम्भ हुई १८ पाशुपत योगाचार्यों की परम्परा में अन्तिम नाम विद्यागुरु का है। ऊपर के विवरण से यह भी स्पष्ट हो जाता है कि विद्याधिपति और विद्यागुरु अभिन्न व्यक्ति हैं। प्रमाणस्तुति में 'गाहनिक'[1] शब्द आया है। यह शब्द पाशुपत मत की एक शाखा से सम्बद्ध है। इससे हम यह कल्पना कर सकते हैं कि उपर्युक्त विद्याधिपति अथवा विद्यागुरु पाशुपत सम्प्रदाय से सम्बद्ध विद्यागुरु से अभिन्न हैं और उक्त दोनों स्तोत्र एवं अनुष्टुप् छन्द में उपलब्ध वचन भी पाशुपत मत से ही सम्बद्ध हैं। क्षेमेन्द्र का सुवृत्ततिलक (२.२०) में कहना है कि विद्याधिपति हरविजयकाव्य के कर्ता रत्नाकर का दूसरा नाम है, किन्तु आफ्रेख्ट की सूची (भा.१, पृ. ७३) से यह स्पष्ट हो जाता है कि सुभाषितावलि में संगृहीत विद्याधिपति के श्लोक रत्नाकर के हरविजयकाव्य में नहीं मिलते। सुभाषितावलि में विद्याधिपति अथवा विद्यापति के नाम से संगृहीत वचन किसी कवि के ही हैं। इन सब प्रश्नों पर अभी गंभीरता से विचार करना अपेक्षित है।

विद्याधिपति और उनके अनुभवस्तोत्र की सूचना तन्त्रसार (पृ. ३१), तन्त्रालोक (१.२०१), स्तवचिन्तामणि की क्षेमराजकृत टीका (पृ. ५४) और ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी (भा.१, पृ. २०) से मिलती है। ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी (भ. ३, पृ. २६१) में विद्याधिपति ही विद्यागुरु के नाम से संबोधित है। लुप्तागमसंग्रह प्रथम (पृ. ४) और द्वितीय (पृ. २) भाग में यहाँ के उपलब्ध सभी वचन संगृहीत हैं। इनके अतिरिक्त भट्ट रामकण्ठ की मतंगपारमेश्वर (पृ. ६४, २२४) और सार्धत्रिशतिकालोत्तर (पृ. ३८) की व्याख्या में भी यहाँ के तीन श्लोक नये मिलते हैं।

---

१. "धर्माधर्मव्याप्तिविनाशान्तरकाले शक्तेः पातो गाहनिकैर्यः प्रतिपन्नः" प्रमाणस्तुति का यह वचन तन्त्रालोक (१३.१२८) में उद्धृत है। शैवागमों में माया को ग्रन्थि अथवा गहन भी कहा जाता है। माया को गहन इसलिये कहा जाता है कि गहन नाम के रुद्र इसके अधिपति हैं। गाहनिकों के यहाँ गहन नामक रुद्र पद की प्राप्ति ही परम लक्ष्य है। स्वच्छन्दतन्त्र (११.७१-७२) में इस प्रसंग में मौसुल और कारुक नामक पाशुपतों का उल्लेख किया गया है।

मानस्तुति, मानस्तोत्र, प्रमाणस्तुति और प्रमाणस्तोत्र ये सभी एक ही ग्रन्थ के नाम हैं। तन्त्रालोक में अनेक स्थलों से (६.१७३, १३.१२८, १४.६, १७.११५) इन नामों की तथा विद्याधिपति अथवा विद्यागुरु की अभिन्नता जानी जा सकती है। उक्त स्थलों पर इनके कुछ वचन भी मिलते हैं। लुप्ता. प्रथम (पृ. ६२) और द्वितीय (पृ. १२२) में इन सबको संगृहीत कर दिया गया है।

**पंचार्थप्रमाण**-क्षेमराज ने स्वच्छन्दतन्त्र की अपनी उद्योत नामक टीका (१.४१-४५) में इस ग्रन्थ के कुछ श्लोक उद्धृत किये हैं। स्वच्छन्दतन्त्र में यहाँ अघोर मन्त्र का उद्धार किया गया है। अघोर मन्त्र में स्थित अघोर, घोर और घोरघोरतर शब्दों की व्याख्या के प्रसंग में उक्त ग्रन्थ के ये श्लोक उद्धृत हैं। यहाँ बताया गया है कि वामेश्वर आदि रुद्र अघोर, गोपति से गहन पर्यन्त रुद्र घोर और अनन्त आदि विद्येश्वर एवं महामाहेश्वर घोरघोरतर कहलाते हैं। यहाँ इनकी शक्तियों की चर्चा के साथ 'नमस्कार' पद का अर्थ भी बताया गया है। ग्रन्थ के उक्त नाम से और इसके प्रतिपाद्य विषय से भी यह स्पष्ट है कि यह पाशुपत मत का ग्रन्थ है।

**हरदत्ताचार्य**-गणकारिका के सम्पादक ने भासर्वज्ञ को इसका लेखक बताया है और कहा है कि रत्नटीका के लेखक का नाम ज्ञात नहीं हो सका। अब प्रायः यह मान लिया गया है कि गणकारिका हरदत्ताचार्य की कृति है और रत्नटीका के लेखक भासर्वज्ञ हैं। गणकारिका के सम्पादक की दूसरी गलती भासर्वज्ञ के स्थान पर भावसर्वज्ञ नाम की कल्पना करना है। न्यायसार और न्यायभूषण के लेखक को तत्कालीन ग्रन्थों में भासर्वज्ञ के नाम से ही सम्बोधित किया गया है। तीसरी गलती सम्पादक ने षड्दर्शनसमुच्चय की गुणरत्नकृत टीका के अंश को हरिभद्र के नाम से उद्धृत कर की है। सायण-माधव के सर्वदर्शनसंग्रह (पृ. ६०) में गणकारिका के साथ हरदत्ताचार्य का स्पष्ट उल्लेख होते हुए भी कुछ विद्वान्— "आचार्यभासर्वज्ञविरचितायां गणकारिकायां रत्नटीका समाप्ता" इस पुष्पिका वाक्य को देखकर भ्रम पालना चाहते हैं। अन्य विद्वानों ने इस पुष्पिका वाक्य की अपेक्षा सायण-माधव की उक्ति को ही प्रबल प्रमाण माना है।

डा. एस. एन. दासगुप्त[1] इनके विषय में लिखते हैं कि श्रीपति ने हरदत्त को बहुत संमानपूर्ण शब्दों में उद्धृत किया है। हयवदनराव ने भविष्योत्तर पुराण में दिये हुए हरदत्त के जीवन-वृत्तान्त का तथा उनके टीकाकार शिवलिंगभूपति के लेखों का उल्लेख किया है, जो हरदत्त को कलिकाल ३९७९, अर्थात् लगभग ८७९ ई. का निर्धारित करते हैं, किन्तु शिवरहस्यदीपिका में हरदत्त का समय कलिकाल का लगभग ३००० दिया है। प्रो. शेषगिरि शास्त्री ने प्रथम तिथि को अधिक उपयुक्त स्वीकार किया है तथा सर्वदर्शनसंग्रह में उद्धृत हरदत्त को तथा हरिहरतारतम्य एवं चतुर्वेदतात्पर्यसंग्रह के लेखक को एक ही माना है। डॉ. दासगुप्त यहाँ टिप्पणी करते हुए कहते हैं कि प्रस्तुत हरदत्त काशिकावृत्ति पर

१. देखिये भारतीय दर्शन का इतिहास, भा. ५, पृ. ११ (हिन्दी संसकरण)।

पदमंजरीकार तथा आपस्तम्बसूत्र के टीकाकार हरदत्त से भिन्न है। सभाष्य पाशुपतसूत्र के सम्पादक चतुर्वेदतात्पर्यसंग्रह (शैव ग्रन्थ) के लेखक हरदत्त को कावेरी तट का निवासी बताते हैं और कहते हैं कि ये वैष्णव से शैव हो गये थे। इस प्रसंग में वे काशिकावृत्ति पर पदमंजरी टीका के लेखक हरदत्त की भी चर्चा करते हैं और उनका समय ८७० ई. बताते हैं। समय की दृष्टि से देखा जाय तो हरदत्त की उक्त दोनों तिथियों में कोई विशेष अन्तर नहीं है। आफ्रेख्ट की सूची में हरदत्त के नाम से अनेक ग्रन्थ उद्धृत हैं। वे किसी एक ही लेखक की कृतियाँ हैं या इनके लेखक भिन्न-भिन्न हैं, यह विषय अभी निश्चित होना बाकी है। गणकारिका में कुल आठ श्लोक हैं। इनमें आठ पंचकों और नवम त्रिक गण का परिगणन किया गया है। रत्नटीका में इनकी विस्तृत व्याख्या की गई है। सायण-माधव ने गणकारिका और पाशुपतसूत्र के आधार पर अपने सर्वदर्शनसंग्रह में लकुलीश पाशुपत दर्शन का समन्वयात्मक स्वरूप प्रस्तुत किया है। गणकारिका में प्रतिपादित लाभ, मल, उपाय और देश की पंचात्मकता का प्रतिपादन पंचार्थभाष्य (पृ. १३०) में भी मिलता है।

**विशुद्धमुनि**-इनके यमप्रकरण और आत्मसमर्पण नामक दो ग्रन्थ गणकारिका के साथ परिशिष्ट (पृ. २४-२५) में प्रकाशित हुए हैं। लकुलीश, कुशिक और भाष्यकार का इन्होंने प्रारम्भ में ही उल्लेख किया है, अतः कौण्डिन्य के बाद किसी समय इनकी स्थिति मानी जा सकती है। गणकारिका के समान ये भी छोटे-छोटे ग्रन्थ हैं। यमप्रकरण में कुल २१ श्लोक हैं। भाष्य की पद्धति से यहाँ यमों का निरूपण किया गया है। ये अपने को षड्गोचर का शिष्य (भृत्य) बताते हैं। आत्मसमर्पण में १३ श्लोक हैं और यहाँ पुराणों के क्रम से ही २८ योगाचार्यों (अवतारों) की नामावली दी गई है।

**संस्कारकारिका**-इसका उल्लेख गणकारिका की रत्नटीका में हुआ है। वहाँ क्रिया का लक्षण बताते हुए कहा गया है कि कारण, मूर्ति और शिष्य का संस्कार ही क्रिया कहलाती है। इसी प्रसंग में रत्नटीकाकार कहते हैं कि इसका क्रम संस्कारकारिका में देखना चाहिये (पृ.६)। पृ. ८ पर भी संस्कारकारिका का उल्लेख मिलता है। यह ग्रन्थ अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ है। [1]बताया जाता है कि यह राशीकर (कौण्डिन्य) के भाष्य की टीका है, किन्तु इसके लिये अभी प्रमाण अपेक्षित हैं।

**टीकाकार**-गणकारिका की रत्नटीका (पृ. १६) में ही किसी टीकाकार का उल्लेख मिलता है। हसित, नृत्य, गीत आदि के प्रसंग में काल और संख्या का निरूपण करते हुए रत्नटीकाकार कहते हैं कि अन्य टीकाकारों का इस प्रसंग में यह मत है कि यह सब कुछ तब तक करना चाहिये, जब तक कि आत्मसन्तुष्टि न हो जाय। यह टीका गणकारिका की ही होगी, ऐसा हम मान सकते हैं। इससे यह भी भासित होता है कि भासर्वज्ञ से पहले भी गणकारिका पर टीका लिखी जा चुकी थी।

---

१. डॉ. जे. गोण्डा, मिडीवल रिलीजियस लिटरेचर, पृ. २१६, टि. २७ देखिये।

**भासर्वज्ञ**-अब इसमें कोई भ्रम नहीं रह गया है कि गणकारिका हरदत्ताचार्य की और रत्नटीका भासर्वज्ञ की कृति है। सायण-माधव द्वारा गणकारिका के कर्ता के रूप में हरदत्ताचार्य का स्पष्ट रूप से नाम लिये जाने से रत्नटीका की पुष्पिका में स्थित भासर्वज्ञ का सम्बन्ध रत्नटीका से मानना पड़ेगा, गणकारिका से नहीं। गणकारिका की रत्नटीका में भासर्वज्ञ ने पाशुपत मत से सम्बद्ध सत्कार्यविचार और टीकान्तर नाम के अपने दो ग्रन्थों का उल्लेख किया है। इन दोनों ग्रन्थों के विषय में अभी आगे बताया जायगा। इनके अतिरिक्त भासर्वज्ञ न्यायसार और उसकी महनीय टीका न्यायभूषण के भी रचयिता हैं। राजशेखर और गुणरत्न ने न्यायसार की १८ टीकाओं का उल्लेख कर उनमें न्यायभूषण को मुख्य बताया है। गणकारिका के सम्पादक प्रो. सी.जी. दलाल और डॉ. सर्वपल्ली राधाकृष्णन् भासर्वज्ञ के स्थान पर भावसर्वज्ञ नाम सुझाते हैं, किन्तु [1]राजशेखर और गुणरत्न ने भासर्वज्ञ ही नाम दिया है। बौद्ध न्याय के ग्रन्थों में और न्यायसार की पुष्पिका में भी वे इसी नाम से उद्धृत हैं। अतः कुछ पाशुपताचार्यों के नाम के साथ समानता लाने के लिये नाम में परिवर्तन करने की कोई आवश्यकता नहीं है।

न्यायभूषण में भासर्वज्ञ ने प्रमाणवार्त्तिकालंकार के लेखक प्रज्ञाकरगुप्त का उल्लेख किया है और इसी तरह से रत्नकीर्ति, रत्नाकरशान्ति आदि बौद्ध आचार्यों ने न्यायभूषण का उल्लेख किया है। इसके आधार पर भासर्वज्ञ का समय दसवीं शताब्दी का उत्तरार्ध निश्चित किया गया है। नैयायिक भासर्वज्ञ ही पाशुपत मत के ग्रन्थ गणकारिका के भी व्याख्याता हैं, अब इस विषय में भी कोई विवाद नहीं रह गया है। गुणरत्न ने नैयायिकों को शैव और वैशेषिकों को पाशुपत बताया है, किन्तु उनका यह कथन उचित नहीं है, इसकी चर्चा हम अन्यत्र[2] कर चुके हैं। न्यायभाष्यवार्त्तिककार उद्योतकर अपने को पाशुपत मानते हैं और वैशेषिक दर्शन के प्रशस्तपादभाष्य की व्योमवती टीका के लेखक व्योमशिव शैव है। इस प्रकार न्याय की परम्परा में आये भासर्वज्ञ भी पाशुपत मत के अनुयायी हैं। इनका नाम भी इसी बात का साक्षी है कि ये पाशुपत परम्परा के आचार्य हैं। गुणरत्न[3] ने भी यहाँ स्पष्ट कर दिया है कि यह मैंने जैसे देखा-सुना तदनुसार कह दिया। वस्तुतः देखा जाय तो न्याय और वैशेषिक ये दोनों ही दर्शन पाशुपत मत का अनुवर्तन करते हैं। हमने ऊपर देखा है कि योगाचार्यों के शिष्यों की नामावली में अक्षपाद और कणाद दोनों का नाम उपलब्ध है।

**सत्कार्यविचार**-जैसा कि ऊपर बताया गया, यह भासर्वज्ञ की रचना है। रत्नटीका (पृ. १०) में स्वयं वे लिखते हैं कि अतथाभूत पदार्थ कैसे सर्प, शिक्य आदि का रूप धारण

---

१. देखिये—गणकारिका परिशिष्ट, पृ. ३० एवं ३६
२. शिवपुराणीयं दर्शनम्, तन्त्रयात्रा, पृ. ५४, रत्ना पब्लिकेशंस, वाराणसी, सन् १९८२
३. "इदं मया यथाश्रुतं यथादृष्टं चात्राभिदधे" (गणकारिका परि., पृ. ३०)।

कर लेते हैं, इस विषय पर हमे अपने ग्रन्थ [1]सत्कार्यविचार में विस्तार से विचार किया है। परमाणुकारणतावादी नैयायिक भासर्वज्ञ सत्कार्यवाद पर किस दृष्टि से विचार करते हैं, यह हम इस ग्रन्थ के उपलब्ध होने पर ही जान सकते हैं।

**टीकान्तर**—पाशुपत मत में विद्या, कला और पशु की कार्य-वर्ग में गणना की गई है। यहाँ विद्या के बोधस्वभाव[2] और अबोधस्वभाव नामक दो भेद किये गये हैं। बोधस्वभाव वाली विद्या के पुनः चार या पाँच भेद बताये गये हैं और कहा गया है कि विवेकवृत्ति और सामान्यवृत्ति ये ही विद्या के दो मुख्य प्रकार हैं। विवेकवृत्ति का अलग से कोई नाम नहीं है, यह विद्या के नाम से ही प्रसिद्ध है और इसकी सामान्यवृत्ति चित्त है। इन दोनों वृत्तियों में अन्तर क्या है? इसका यहाँ उत्तर नहीं दिया गया, किन्तु कहा गया है कि इनके भेद का स्पष्ट निरूपण मैंने टीकान्तर[3] में किया है (पृ. १०)।

**कारणपदार्थ**-यह छोटा सा २६ श्लोकों का ग्रन्थ गणकारिका के परिशिष्ट (पृ. २६-२८) में छपा है। इसके कर्ता का नाम ज्ञात नहीं है। यहाँ सायुज्य नामक मोक्ष का स्वरूप वर्णित है। ग्रन्थकर्ता कुशिक आदि को नमस्कार करता है और शिव के भाव आदि ३४ नामों का विवरण पाशुपतसूत्र की पद्धति से करता है।

**पंचार्थभाष्यदीपिका**-सायण-माधव ने अपने सर्वदर्शनसंग्रह के नकुलीश पाशुपत प्रकरण (पृ. ६२) में पंचार्थभाष्यदीपिका को स्मरण किया है। यहाँ कहा गया है कि सांजन, निरंजन आदि का स्वरूप विस्तार से इस ग्रन्थ में देखना चाहिये। इसका कर्ता कौन है? यह तो हमें ज्ञात नहीं होता, किन्तु इतना स्पष्ट है कि यह कौण्डिन्य कृत पंचार्थभाष्य की दीपिका नाम की टीका है।

**आदर्शकार**-''आदर्शकारादिभिस्तीर्थकरैर्निरूपितम्'' (पृ. ६२) सायण-माधव के उक्त ग्रन्थ में उद्धृत इस वचन से पाशुपत मत-संमत तत्त्वों के व्याख्याकार आदर्शकार का पता चलता है। 'आदर्श' किसी ग्रन्थ की व्याख्या का नाम हो सकता है। इसके कर्ता के विषय में अभी तक कोई सूचना नहीं मिली है।

**स्वयोगशास्त्र**-राजशेखर (पृ. ३६) और गुणरत्न (पृ. २६) ने स्वयोगशास्त्र के रूप में पाशुपतों के किसी योगशास्त्रविषयक ग्रन्थ का उल्लेख करते हुए एक श्लोक उद्धृत किया है। इसके विषय में भी अभी विशेष रूप से कुछ भी ज्ञात नहीं होता।

---

१. सत्कार्यवाद पर भासर्वज्ञ ने न्यायभूषण में भी विचार किया है, किन्तु वहाँ अतथाभूत पदार्थों की कोई चर्चा नहीं है, अतः सत्कार्यविचार इनका स्वतन्त्र ग्रन्थ ही लगता है।

२. अन्तःकरण की बोध नामक वृत्ति के विषय में अष्टप्रकरण के ग्रन्थों में भी विचार किया गया है। सद्योज्योति शिवाचार्य का — ''अन्तःकरणवृत्तिर्या बोधाख्या सा महेश्वरम्। न प्रकाशयितुं शक्ता'' (मोक्षकारिका, श्लो. १०६) यह श्लोक नारदपुराण (१.६३.११७) में भी उपलब्ध है। हम प्रस्तुत प्रसंग से इनकी तुलना कर सकते हैं।

३. टीकान्तर से यहाँ न्यायभूषण का ग्रहण किया गया है अथवा यह कोई उससे भिन्न टीका-ग्रन्थ है, इसके निर्णय के लिये प्रस्तुत प्रसंग की हमें न्यायभूषण में खोज करनी होगी।

ऊपर जिन ग्रन्थों या ग्रन्थकारों का विवरण दिया गया है, उनमें से अधिकांश की सूचना उद्धरणों के सहारे ही मिलती है। जो ग्रन्थ प्रकाशित हैं, वे सब दो या तीन जिल्दों में समाविष्ट हैं। लकुलीश विरचित पाशुपतसूत्रों के साथ कौण्डिन्य (राशीकर) विरचित पंचार्थभाष्य के दो संस्करणों का परिचय ऊपर दिया जा चुका है। बड़ौदा से सन् १९२० में प्रकाशित हुए गणकारिका के संस्करण में इसकी रत्नटीका भी समाविष्ट है। इनके अतिरिक्त इसके प्रथम परिशिष्ट में विशुद्धमुनिकृत यमप्रकरण (पृ.२४-२५) और आत्मसमर्पण (पृ.२५-२६) का, अज्ञातकर्तृक कारणपदार्थ (पृ. २६-२८) का और रुद्रनामानि (पृ.२८) का प्रकाशन हुआ है। द्वितीय परिशिष्ट में आचार्य हरिभद्रकृत षड्दर्शनसमुच्चय की गुणरत्नकृत टीका के सम्बद्ध अंशों को (पृ.२९-३०) और सायण-माधवकृत सर्वदर्शनसंग्रह में स्थित नकुलीश पाशुपत दर्शन को (पृ.३०-३४) रखा गया है। तृतीय परिशिष्ट में राजशेखरसूरिकृत षड्दर्शनसमुच्चय का सम्बद्ध प्रकरण है (पृ.३५-३६) और चतुर्थ परिशिष्ट में वायुपुराण (पृ.३७-४०) और शिवपुराण (पृ. ४०-५७) में वर्णित कारवणमाहात्म्य प्रकाशित है। इस प्रकार हम कह सकते हैं कि सूत्र और भाष्य के अतिरिक्त पाशुपत मत सम्बन्धी उपलब्ध सारी सामग्री इस संस्करण में एकत्र कर दी गई है। इस अतिविशिष्ट ग्रन्थ का अभी सन् १९६६ में द्वितीय संस्करण प्रकाशित हुआ है। सन् १९७६ में वाराणसी से एकलिङ्गमाहात्म्य का प्रकाशन हुआ है। इसका परिचय भी हम ऊपर दे चुके हैं।

## आधुनिक साहित्य

इन प्राचीन ग्रन्थों के तथा अन्य उपलब्ध सामग्री के आधार पर आधुनिक प्राच्य-पाश्चात्य विद्वानों के द्वारा रचित कृतियाँ भी हमें मिलती हैं। उनका संक्षिप्त परिचय दे देना भी उचित प्रतीत होता है।

[२] **वैष्णव, शैव और अन्य धार्मिक मत**-डॉ. आर.जी. भाण्डारकर लिखित "वैष्णविज्म, शैविज्म एण्ड अदर माइनर रिलीजियस सिस्टम्स" इस ओर किया गया शायद पहला प्रयास है। इस ग्रन्थ में न केवल पाशुपत, अपितु अन्य शैव सम्प्रदायों और उनके सिद्धान्तों पर भी अच्छा प्रकाश डाला गया है। यह कहा जा सकता है कि यह ग्रन्थ इस विषय पर किये जाने वाले शोध-प्रयत्नों का मूल प्रेरणास्रोत है। पुराण आदि प्राचीन वाङ्मय में प्रसिद्ध चतुर्विध शैवों के अतिरिक्त यहाँ काश्मीरी शैवमत और वीरशैव (लिंगायत) मत पर भी सुव्यवस्थित रूप में अच्छा प्रकाश डाला गया है। साथ ही द्रविड़ देश में विकसित शैव धर्म की प्रक्रिया पर भी संक्षिप्त विचार किया गया है। शैव मत के अतिरिक्त इस ग्रन्थ में वैष्णव मत पर विस्तार से तथा शाक्त, गाणपत्य, स्कान्द (कार्तिकेय) और सौर सम्प्रदायों पर संक्षेप में विचार प्रस्तुत किये गये हैं। अन्त में हिन्दुदेववाद और विश्वात्मवाद पर भी एक छोटा सा निबन्ध है।

---

१. ऊपर पृ. १२५ की तीसरी टिप्पणी देखिये।

२. भारतीय विद्या प्रकाशन, वाराणसी से सन् १९६७ में प्रकाशित हिन्दी अनुवाद।

[1]**भारतीय दर्शन का इतिहास, भाग-५**-पाशुपत तथा अन्य शैव मतों पर दूसरा प्रयत्न डॉ. दासगुप्त का है। अपने महनीय ग्रन्थ "हिस्ट्री आफ इण्डियन फिलासफी" का पाँचवां भाग इस विषय को उन्होंने समर्पित किया है। यहाँ उन सभी विषयों की चर्चा है, जिनका कि परिचय डॉ. भाण्डारकर ने शैव मत के प्रसंग में दिया है। इस ग्रन्थ की संक्षिप्त समीक्षा हम ऊपर कर चुके हैं। इस ग्रन्थ में पर्याप्त संशोधन अपेक्षित है। योगाचार्यों के विषय में भी इनकी टिप्पणियाँ संगत नहीं मानी जा सकतीं। शिवज्ञानबोध नामक एक लघुकाय ग्रन्थ के आधार पर द्रविड़ देश में मेयकंडदेव आदि आचार्यों के द्वारा शैव शास्त्र की सिद्धान्त शाखा पर यहाँ अच्छा प्रकाश डाला गया है। यह शाखा आजकल दक्षिणी सिद्धान्त शैव के नाम से प्रसिद्ध है। इस विषय पर भी हम पहले लिख चुके हैं। सूतसंहिता को इन्होंने छठी शताब्दी की रचना माना है। शिवज्ञानबोध की गणना यहाँ आगमों में की गई है, जो कि उचित नहीं है। यहाँ के श्लोक रौरवागम से लिये गये बताये जाते हैं, किन्तु शैवागमों के प्रथित विद्वान् डॉ. एन.आर.[2] भट्ट का कहना है कि रौरवागम की किसी भी उपलब्ध पाण्डुलिपि में ये श्लोक उपलब्ध नहीं होते। आगमों की रचना पहले संस्कृत में हुई या द्रविड़ भाषा में, इस पर भी डॉ. दासगुप्त ने विचार किया है। श्रीकण्ठ के ब्रह्मसूत्रभाष्य और उस पर लिखी गई अप्पय दीक्षित की शिवार्कमणिदीपिका व्याख्या पर भी इन्होंने अच्छा प्रकाश डाला है। पाशुपतसूत्र और कौण्डिन्यभाष्य का परिचय देने के बाद इन्होंने अपना मत भी दिया है, जिसका कि प्रत्येक लेखक को अधिकार है। वीरशैव मत के साथ इन्होंने श्रीपति पण्डिताराध्य के श्रीकर-भाष्य का भी परिचय दिया है।

[3]**शैवमत**-डॉ. यदुवंशी के शैवमत नामक ग्रन्थ का भी हम यहाँ समावेश कर सकते हैं, किन्तु यहाँ पाशुपत मत पर विशेष कुछ नहीं लिखा गया है। सभी भेदों-उपभेदों को शैव मत नाम देकर सिन्धु-सभ्यता, आर्य-संस्कृति जैसे पाश्चात्य दृष्टिकोण के आधार पर कल्पित विषयों पर विचार कर यहाँ वैदिक संहिता, ब्राह्मण ग्रन्थ, उपनिषद्, भक्तिवाद, सूत्र-ग्रन्थ, रामायण, महाभारत आदि के प्रमाण से शैव मत की प्राचीनता सिद्ध करने का इन्होंने स्तुत्य प्रयास किया है। शाक्त परम्परा का विकास, दक्षिण और उत्तर का शैव मत जैसे विषयों पर इन्होंने पाश्चात्य दृष्टिकोण का ही समर्थन किया है। इस ग्रन्थ की विशेषता इसमें है कि यहाँ वैदिक वाङ्मय तथा रामायण, महाभारत, पुराण आदि के सन्दर्भों का विभिन्न परिशिष्टों में समावेश कर दिया गया है।

---

१. राजस्थान हिन्दी ग्रन्थ अकादमी, जयपुर द्वारा प्रकाशित हिन्दी अनुवाद, सन् १९७५
२. फ्रेंच इंस्टीट्यूट, पांडिचेरी द्वारा सन् १९७२ में प्रकाशित रौरवागम के द्वितीय भाग का संस्कृत उपोद्घात (पृ.२०-२१) देखिये।
३. बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना द्वारा सन् १९५५ में प्रकाशित तथा डॉ. यदुवंशी द्वारा रचित हिन्दी ग्रन्थ।

[1]**शैवदर्शनबिन्दु**-संस्कृत भाषा में लिखे इस ग्रन्थ में शैव दर्शन के दस भेदों का संक्षिप्त परिचय देकर डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय ने द्वैत, द्वैताद्वैत और अद्वैत सिद्धान्तों के प्रतिपादक विभिन्न शैव सम्प्रदायों, उनके ग्रन्थों और ग्रन्थकारों के अतिरिक्त इन दार्शनिक सिद्धान्तों पर भी प्रामाणिक प्रकाश डालकर अपनी तुलनात्मक समीक्षाएँ भी प्रस्तुत की हैं। इन्होंने पाशुपत मत को भी द्वैत और द्वैताद्वैत सिद्धान्त में विभक्त कर दिया है और कहा है कि इसमें द्वैत पाशुपत मत का परिचय देना थोड़ा कठिन है। लकुलीश पाशुपत मत को इन्होंने द्वैताद्वैतपरक सिद्ध किया है। इसकी हमें परीक्षा करनी होगी। वैसे यहाँ ग्रन्थकार को द्वैत मत से श्रीकण्ठनाथ प्रवर्तित पाशुपत मत और द्वैताद्वैत मत से लकुलीश प्रवर्तित पाशुपत मत अभिप्रेत है। इन दोनों मतों का हम ऊपर तन्त्रालोक के प्रमाण से परिचय दे चुके हैं। द्विविध पाशुपत मत के सिद्धान्तों से सिद्धान्त शैवों के मत की भिन्नता और अर्वाचीनता पर भी ऊपर विचार किया जा चुका है। अतः श्रीकण्ठ प्रवर्तित पाशुपत मत पर इनके प्रभाव की बात स्वीकार नहीं की जा सकती। पत्यधिकरण में द्वैतवादी श्रीकण्ठ प्रवर्तित पाशुपत मत की समालोचना की गई है, इस उक्ति की भी हमें परीक्षा करनी होगी। द्वैतवादी सिद्धान्त शैव मत भी श्रीकण्ठ प्रवर्तित ही माना जाता है। यह घालमेल ही इस उक्ति का प्रवर्तक तत्त्व हो सकता है।

[2]**आगममीमांसा**-इसी प्रसंग में हम अपने संस्कृत ग्रन्थ आगममीमांसा का भी उल्लेख कर देना चाहते हैं। इस ग्रन्थ में पांचरात्र और पाशुपत मत की प्राचीनता को स्थापित करते हुए अन्य सम्प्रदायों पर पड़े इनके प्रभाव की परीक्षा की गई है। लकुलीश पाशुपत मत और पाँच स्रोतों में विभक्त शैवागमों का परिचय देते हुए चतुर्विध शैवों का संक्षिप्त परिचय प्रस्तुत कर यहाँ २८ द्वैतवादी शैवागमों के प्रादुर्भाव और प्रसार पर विचार किया गया है। सिद्धान्त शैव मत के १८ पद्धतिकारों का उल्लेख कर यह स्थापित किया गया है कि इस मत की उद्भवस्थली मध्यदेश है, न कि दक्षिण भारत। शैवागमों के अतिरिक्त यहाँ वैष्णवागमों और शाक्तागमों के ग्रन्थ-ग्रन्थकारों के ऐतिहासिक परिचय के साथ इनके सिद्धान्तों का भी संक्षेप में परिचय दिया गया है।

[3]**हिस्ट्री आफ शैव कल्ट्स इन नार्दर्न इण्डिया**-चार शैव सम्प्रदायों की चर्चा करते हुए यहाँ पाशुपत, कापालिक, कालानन और सिद्धान्त शैव मत का अच्छा परिचय दिया गया है। वाम और भैरव मत को यहाँ कापालिक मत के साथ जोड़ दिया गया है, जो कि ठीक नहीं है। यहाँ श्रीकण्ठ को व्यक्तिविशेष मानकर उनको पाशुपत मत का प्रवर्तक माना गया है। इस मत से अन्य विद्वान् सहमत नहीं हैं। श्रीकण्ठ के प्रसंग में आठ विद्येश्वरों में प्रथम

१. डॉ. कान्तिचन्द्र पांडेय द्वारा लिखित यह संस्कृत भाषा का ग्रन्थ सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी से सन् १९६८ में प्रकाशित हुआ है।

२. पं. व्रजवल्लभ द्विवेदी द्वारा लिखित यह संस्कृत भाषा का ग्रन्थ श्री लालबहादुर शास्त्री केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, नई दिल्ली से सन् १९८२ में प्रकाशित हुआ है।

३. डॉ. वी.एस. पाठक, अविनाश प्रकाशन, इलाहाबाद, सन् १९८०

श्रीकण्ठ को उद्धृत करने का और श्रीकण्ठीसंहिता से इनका सम्बन्ध जोड़ने का प्रयास भी उचित नहीं माना जा सकता। शिलालेखों के प्रमाण से लकुलीश का और उनकी शिष्य-परम्परा का प्रामाणिक परिचय प्रस्तुत किया गया है। शिष्यों की परम्परा में शिलालेखीय प्रमाणों के अभाव में मैत्रेय की परम्परा का उल्लेख नहीं है और उसके स्थान पर अनन्त गोत्र की परम्परा निर्दिष्ट है। पाशुपतों की नामावली में यहाँ गोरक्ष का भी नाम है। इस विषय पर अभी बहुत कुछ काम करना बाकी है। हमारा सुझाव है कि नाथ-परम्परा पर लकुलीश पाशुपत मत की परम्परा के प्रभाव की खोज होनी चाहिये। एकलिंगमाहात्म्य और वहाँ के आचार्यों की परम्परा में नाथ सम्प्रदाय का वर्चस्व अब पूरी तरह से स्थापित हो चुका है। कापालिक मत के साथ यहाँ सोमसिद्धान्त, सिद्धमत, कौलमत और कालानन सम्प्रदाय का भी उल्लेख किया गया है। इस सम्बन्ध में भी अभी पर्याप्त गवेषणा अपेक्षित है। सिद्धान्तशैव मत के प्रसंग में यहाँ आमर्दक आदि मठों का, उनके आचार्यों का तथा उनके प्रतिपालक राजवंशों का प्रामाणिक परिचय प्रस्तुत किया गया है। वस्तुतः इन्हीं आचार्यों के प्रयत्न से सिद्धान्तशैव मत का पूरे भारत में प्रसार हुआ। सिद्धान्त शैवागमों के विद्या (दर्शन), योग, क्रिया और चर्या नामक पादों के विषयों का परिगणन यहाँ किया गया है और अन्त में प्रथम परिशिष्ट में कलचुरी राजवंश के राजगुरुओं की परम्परा का प्रामाणिक इतिहास शिलालेखों के आधार पर दिया गया है। द्वितीय परिशिष्ट में स्मार्त पंचायतन पूजा का संक्षिप्त विवरण है। इस परम्परा का विस्तृत परिचय लेखक ने अपने दूसरे ग्रन्थ "स्मार्त रिलीजियस ट्रेडीशन"[1] में दिया है। लेखक ने शिलालेखों की सामग्री की पुष्टि के लिये साहित्यिक प्रमाण भी दिये हैं। हम कह सकते हैं कि इस लघुकाय ग्रन्थ में लेखक ने शैवागमों की विभिन्न शाखाओं का प्रामाणिक परिचय देने का प्रयत्न किया है।

[2]**कापालिक्स एण्ड कालामुख्स**-कापालिक और कालामुख सम्प्रदायों को अपने शोध का विषय बनाकर लेखक ने इस ग्रन्थ की रचना की है। उक्त दोनों सम्प्रदायों पर विस्तृत प्रकाश डालने वाला यह एकमात्र ग्रन्थ है। यहाँ प्रारम्भ में चतुर्विध शैवों के सम्बन्ध में अच्छा विचार प्रस्तुत किया गया है और ग्रन्थ के अन्तिम भाग में प्रसंगवश कालामुख सम्प्रदाय के साथ वीरशैव मत की अनुस्यूतता स्थापित की गई है तथा लकुलीश पाशुपत मत का भी संक्षिप्त परिचय दिया गया है। ये लकुलीश को ही पाशुपत मत का प्रवर्तक मानते हैं और श्रीकण्ठ को केवल किंवदन्तीप्रसूत कहते हैं। लकुलीश की स्थिति ये चौथी शताब्दी में मानते हैं। इनके मत की समालोचना हम पहले ही कर चुके हैं।

[3]**मिडीवल रिलीजियस लिटरेचर इन संस्कृत**-प्रसिद्ध भारतीय विद्याविद् डॉ. जे. गोण्डा के सम्पादकत्व में निकले भारतीय साहित्य के इतिहास का यह उन्हीं का लिखा हुआ

१. कुसुमांजलि प्रकाशन, मेरठ, सन् १९८७
२. डॉ. डेविड एन. लोरेंजन, थामसन प्रेस, नई दिल्ली, सन् १९७२
३. जे. गोण्डा, ओटो हारासोविट्ज, वीजबाडेन, जर्मनी, सन् १९७७

एक खण्ड है। इसमें प्रधानतः वैष्णवागमों और शैवागमों का परिचय दिया गया है। शैवागमों के प्रसंग में यहाँ पाशुपतों और नाथ-योगियों का तथा दत्तात्रेय सम्प्रदाय एवं वीरशैव सम्प्रदाय का भी संक्षिप्त परिचय दिया गया है। इस प्रसंग में इन्होंने पाशुपत-सूत्रों और उसके कौण्डिन्य भाष्य का भी परिचय दिया है। लकुलीश का समय ये प्रथम शताब्दी ही मानते हैं। इन्होंने डॉ. लोरेंजन के पक्ष का उल्लेख नहीं किया और श्रीकण्ठ के विषय में भी ये अधिक स्पष्ट हैं। ऐसा लगता है कि इन्होंने इस प्रकरण को लिखने में डॉ. दासगुप्त का सहारा लिया है। एक टिप्पणी में यहाँ संस्कारकारिका को राशीकर-भाष्य की टीका बताया गया है, किन्तु इसके लिये कोई प्रमाण नहीं दिया। केवल छः पृष्ठों में यहाँ पाशुपत मत पर विचार किया गया है, किन्तु इन पृष्ठों पर दी गई टिप्पणियों का अपना महत्त्व है। हमें इनसे अनेक प्रकार की सूचनाएं मिलती हैं, जिनमें कि पाशुपत मत सम्बन्धी निबन्धों और उनके लेखकों की जानकारी उल्लेखनीय है। लकुलीश पाशुपत मत का परिचय देने के बाद ही इन्होंने नाथ योगियों का प्रकरण प्रारम्भ किया है। जैसा कि हम पहले कह चुके हैं, इन मतों की अनुस्यूतता पर प्रकाश डालने का कार्य अभी बाकी है।

[1]**डॉ. देवराज पौडेल**-नेपाली विद्वान् डॉ. देवराज पौडेल ने छठीं से बारहवीं शताब्दी तक के संस्कृत शिलालेखों का साहित्यिक अध्ययन प्रस्तुत करते हुए संस्कृत भाषा में लिखे गये अपने शोधप्रबन्ध में शैव सम्प्रदाय के विभिन्न मतों के आचार्यों का भी परिचय दिया है। उसमें बताया गया है कि राजा हुविष्क की मुद्राओं में दण्डपाणि लकुलीश अंकित हैं। मथुरा स्तम्भ-प्रशस्ति का भी यहाँ उल्लेख है। गुजरात में उपलब्ध हुए एक शिलालेख में लकुलीश साक्षात् शिव ही माने गये हैं। राजस्थान के एकलिंग जी के मन्दिर में स्थित शिलालेख का आरम्भ "ॐ नमो लकुलीशाय" से होता है। विभिन्न शिलालेखों में उल्लिखित विनीतराशि, दानराशि, रत्नराशि आदि का, भावद्योत की गुरुपरम्परा का, जनकराशि, त्रिलोचनराशि, वसन्तराशि आदि का, भावतेज, भावब्रह्म और रुद्रराशि का नामोल्लेख करते हुए डॉ. पौडेल का कहना है कि इन पाशुपताचार्यों की परम्परा छठी से बारहवीं शताब्दी तक अविच्छिन्न रूप से मिलती है। इन आचार्यों के साथ जुड़े हुए पांचार्थिक शब्द की भी यहाँ व्याख्या की गई है। इसी प्रसंग में इन्होंने अन्य शैव मत के आचार्यों की परम्परा का भी परिचय दिया है। डॉ. पौडेल के उक्त ग्रन्थ में हमें इन सब विषयों का अधिक प्रामाणिक रूप में विस्तार से वर्णन मिलता है।

## कालामुख एवं कापालिक मत

शिवपुराण, वामनपुराण, जैनाचार्य गुणरत्नकृत षड्दर्शनसमुच्चयटीका, ब्रह्मसूत्रशांकरभाष्य की भामती टीका, ब्रह्मसूत्र के अन्य भास्कर, रामानुज आदि के भाष्य, यामुनाचार्यकृत

---

१. इस शोधप्रबन्ध पर विद्वान् लेखक ने सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी से विद्यावारिधि उपाधि प्राप्त की है। यह ग्रन्थ अधुनावधि अप्रकाशित है।

आगमप्रामाण्य आदि में चतुर्विध शैव मतों का उल्लेख मिलता है। यहाँ इनके नामों के अनेक पाठान्तर मिलते हैं। उन सबका सिद्धान्त शैव, पाशुपत, कालामुख और कापालिक विभाग में समावेश किया जा सकता है। हमारी "तन्त्रयात्रा" में संगृहीत दो निबन्धों[1] में, डॉ. वी. एस. पाठक के ग्रन्थ "हिस्ट्री आफ शैव कल्ट्स इन नार्दर्न इण्डिया" तथा डॉ. डेविड एन. लोरेंजन के ग्रन्थ "दि कापालिक्स एण्ड कालामुख्स" में इनका विस्तार देखा जा सकता है। यों प्रायः शैवागम सम्बन्धी ऊपर प्रदर्शित सभी आधुनिक ग्रन्थों में इन चारों सम्प्रदायों की थोड़ी बहुत चर्चा मिलती ही है।

डॉ. दासगुप्त ने भी अपने विशाल ग्रन्थ के पाँचवें खण्ड के पहले अध्याय में इस विषय पर पर्याप्त लिखा है। शंकराचार्य के ब्रह्मसूत्रभाष्य (२.२.३७) का उल्लेख कर वे कहते हैं कि यहाँ शंकर ने 'सिद्धान्त' नामक ग्रन्थों के मतों के सम्बन्ध में लिखा है। किन्तु ऐसा कोई शब्द शांकर भाष्य में नहीं मिलता। वहाँ 'माहेश्वराः' शब्द प्रयुक्त है और टीकाकारों ने इस शब्द की व्याख्या में चार शैव मतों की चर्चा की है। अन्य भाष्यकार भी ऐसी ही व्याख्या करते हैं। डॉ. दासगुप्त आगे वाचस्पति मिश्र, सायण-माधव के सर्वदर्शनसंग्रह और रामानुज के ब्रह्मसूत्रभाष्य को उद्धृत कर कहते हैं कि कालामुख और कापालिक सम्बन्धी वर्णन हमें कहीं नहीं मिलते। बाद में वे भवभूति के मालतीमाधव और आनन्दगिरि के ग्रन्थ को उद्धृत कर दो प्रकार के कापालिकों का परिचय देते हैं। इसी प्रसंग में वे अथर्ववेद के व्रात्यों का भी उल्लेख करते हैं। वे डॉ. आर.जी. भाण्डारकर के मत का खण्डन भी करते हैं। कापालिकों और कालामुखों के सम्बन्ध में अपनी बात को पुनः दुहराने के बाद डॉ. दासगुप्त पाशुपत मत का और योगाचार्यों का परिचय देते हैं।

इस बीच इन्होंने मेयकंडदेव के शिवज्ञानबोध और शैव सिद्धान्त का भी उल्लेख किया है। पाशुपतों के प्रसंग में वे वीरशैवों की भी चर्चा करते हैं। यह सब विवरण पुराना तो पड़ ही गया है। पूरी तरह से भ्रामक और अस्तव्यस्त भी है। विभिन्न मतों को एक दूसरे में मिला दिया गया है। शैवागमों का रचनाकाल ये दूसरी-तीसरी शताब्दी से लेकर नवीं शताब्दी तक मानते हैं। इनका विचार है कि कौण्डिन्य-भाष्य में इन्हीं आगमों के वचन उद्धृत हैं। दूसरी ओर वे यह भी कहते हैं कि आगमों में पाशुपत-सूत्रों और कौण्डिन्य-भाष्य का उल्लेख है (पृ.१६)। इनका यह भी सोचना है कि आगम पहले द्रविड भाषा में लिखे गये थे। बाद में उनका संस्कृत स्वरूप तैयार हुआ। सूतसंहिता को ये छठी शताब्दी की रचना बताते हैं। शिवज्ञानबोध की किसी टीका के अनुसार शैव मत के छः और सोलह भेदों की भी इन्होंने चर्चा की है। सिद्धान्तशैव दर्शन का परिचय इन्होंने भोजदेव और उसके टीकाकार कुमारदेव के आधार पर (१५०-१६२) दिया है। इसकी समालोचना हम अन्यत्र[2]

---

१. देखिये —"शिवपुराणीयं दर्शनम्" (पृ. ५०-५८) तथा "कालवदनः कालदमनो वा" (पृ.६२-६३) शीर्षक निबन्ध।

२. अष्टप्रकरण का उपोद्घात (पृ. १६-२०) द्रष्टव्य।

कर चुके हैं। शिवधर्मोत्तर के एक वचन के प्रमाण से ये सिद्ध करते हैं कि शिवागम संस्कृत और तमिल दोनों भाषाओं में थे, किन्तु यहाँ उक्त वचन का इन्होंने गलत अर्थ किया है।

हमने आगममीमांसा (पृ. ५५) में मैत्र्युपनिषत्, याज्ञवल्क्यस्मृति, ललितविस्तर और गाथासप्तशती के वचनों के आधार पर यह सिद्ध किया है कि काषाय वस्त्र, त्रिदण्ड, खट्वांग आदि का धारण और भस्मोद्धूलन आदि विधियाँ लकुलीश के प्रादुर्भाव से पहले भी श्रीकण्ठ प्रवर्तित पाशुपत मत में प्रचलित थीं। धम्मपद (१४१ गाथा) में भी भस्मोद्धूलन विधि का उल्लेख है। गाथासप्तशती के वचन से यह भी ज्ञात होता है कि कापालिक दीक्षा में स्त्रियों का भी अधिकार मान्य था। वराहमिहिर की बृहत्संहिता और बृहज्जातक की टीकाओं में, हर्षचरित, कादम्बरी, दशकुमारचरित, मालतीमाधव, कथासरित्सागर, यशस्तिलकचम्पू, मत्तविलासप्रहसन, कर्पूरमंजरीसट्टक, नलचम्पू, प्रबोधचन्द्रोदय नाटक आदि में वर्णित कापालिक मत का स्वरूप कुल, कौल, क्रम, मत और त्रिक सम्प्रदायों में प्रतिपादित रहस्य-विधियों से ही नहीं, बौद्ध तन्त्रों में वर्णित इस तरह की विधियों से भी बहुत कुछ मिलता-जुलता है। डॉ. आर.जी. भाण्डारकर[1] ने जिन तीन शक्ति-तत्त्वों का उल्लेख किया है, वे सब उक्त शैव और बौद्ध तन्त्रों में भी उपलब्ध हैं। लकुलीश पाशुपत और कापालिक मतों की आजकल [2]दक्षिण और वाम नाम से प्रसिद्ध तन्त्रों के उद्भव और विकास में क्या भूमिका रही, इस विषय पर गंभीरता से विचार होना चाहिये।

दसवीं शताब्दी के आसपास कर्णाटक राज्य में कालामुख सम्प्रदाय की प्रवृत्ति के प्रमाण शिलालेखों में मिलते हैं। इसके स्थान पर आजकल वहाँ वीरशैव सम्प्रदाय प्रतिष्ठित है। यामुनाचार्य द्वारा वर्णित कालामुख सम्प्रदाय के स्वरूप से यह भिन्न है। हम समझते हैं कि सामयिक आवश्यकताओं के अनुसार उसमें परिवर्तन हुआ। वीरशैव मत पर अलग से निबन्ध लिखवाया गया है। अतः हम यहाँ उसकी चर्चा छोड़कर यामुनाचार्य द्वारा आगमप्रामाण्य (पृ. ६३-६४) में वर्णित कापालिक और कालामुख सम्प्रदाय का स्वरूप प्रदर्शित कर रहे है, क्योंकि इन दोनों सम्प्रदायों का कोई स्वतन्त्र ग्रन्थ हमें अभी तक नहीं मिला।

कापालिक मत में छः प्रकार की मुद्राओं के विज्ञान से और उनको धारण करने से मुक्ति की प्राप्ति होती है, ब्रह्म की अवगति (ज्ञान) से नहीं। छः प्रकार की मुद्राओं के तत्त्व को जानने वाला, पर-मुद्रा में विशारद व्यक्ति निर्वाण को प्राप्त कर सकता है। कर्णिका,

---

१. डॉ. भाण्डारकर ने शक्ति के सौम्य, प्रचण्ड और कामप्रधान रूपों की चर्चा अपने उक्त ग्रन्थ में शाक्त सम्प्रदाय का परिचय देते समय की है। द्रष्टव्य, पृ. १६५ (हिन्दी संस्करण)।
२. दक्ष और वाम शब्द की प्रवृत्ति प्रधानतः शिव के दक्षिण मुख से निकले भैरव तन्त्रों के लिये तथा वाम मुख से निकले शक्तिप्रधान तन्त्रों के लिये की गई है। सव्य और अपसव्य क्रम से की जाने वाली पूजाविधि के अतिरिक्त पूजा के उपादानों में इन दोनों मतों में कोई अन्तर नहीं है। वर्तमान समय में दक्षिण क्रम में सौम्य उपादानों का और वाम क्रम मे उग्र और काम प्रधान रूपों का उपयोग मान्य है। शब्दों के इस परिवर्तित अर्थ की ओर ही ऊपर इंगित किया गया है।

रुचक, कुण्डल, शिखामणि, भस्म और यज्ञोपवीत—ये ही छः मुद्राएं कही जाती हैं। उपमुद्रा में कपाल और खट्वांग परिगृहीत हैं। इन मुद्राओं को धारण करने वाले का पुनर्जन्म नहीं होता, अर्थात् वह मुक्त हो जाता है।

कालामुख सम्प्रदाय के अनुयायी मानते हैं कि समस्त शास्त्र-निषिद्ध कपालपात्र में भोजन, शवभस्म से स्नान तथा उसका प्राशन, लगुडधारण, सुराकुंभस्थापन, उस कुंभ में देवताओं का अर्चन आदि विधियों से ही समस्त दृष्ट और अदृष्ट सिद्धियाँ प्राप्त हो जाती हैं।

रामानुजाचार्य ने भी ब्रह्मसूत्र के अपने श्रीभाष्य में कापालिक और कालामुख सम्प्रदाय का इसी रूप में वर्णन किया है। सम्भवतः इसी प्रकार की आलोचना से आन्दोलित होकर कर्णाटक राज्य में सिद्धान्त शैवागमों के आधार पर कालामुख सम्प्रदाय के संशोधित स्वरूप वीरशैव सम्प्रदाय की प्रतिष्ठा हुई हो, यद्यपि इस सम्प्रदाय की लिंगधारण आदि विधियाँ हमें मोहेंजोदड़ो के काल तक ले जाती हैं। इस प्रसंग में हम उस समय वहाँ प्रचलित जैन सम्प्रदाय की सत्ता को भी नहीं भुला सकते।

कापालिक और कालामुख सम्प्रदाय का परिचय डॉ. डेविड एन. लोरेंजन ने "दि कापालिक्स एण्ड कालामुख्स" नामक अपने ग्रन्थ में बड़े परिश्रम से प्रस्तुत किया है। उसको हम पूरी परीक्षा के बाद ही ग्रहण कर सकते हैं। लकुलीश से प्राचीन पाशुपत मत की सत्ता को मानने के लिये वे तैयार नहीं हैं। लकुलीश को भी वे उतना प्राचीन नहीं मानते, जितना कि डॉ. आर.जी. भाण्डारकर आदि ने उनको बताया है। उनकी ये सारी उक्तियाँ पाश्चात्य विद्वानों के विशेष कर इंग्लिश मूल के विद्वानों के एक पूर्व निर्धारित निश्चित लक्ष्य को, उनकी मानसिक रुग्णता को उजागर करती हैं। वस्तुतः लकुलीश पाशुपत यह नाम ही इससे प्राचीन पाशुपत मत की सत्ता को स्वीकार करता है। यह शोचनीय स्थिति है कि इस तरह के विद्वानों के अनुकरण पर कुछ भारतीय विद्वान् भी अपनी पूरी परम्परा पर बिना ध्यान दिये भारतीय विद्या के प्रत्येक क्षेत्र में विदेशी प्रभाव को खोजने में अधिक परिश्रम करते हैं। यह भारतीय मनीषा का आत्मसमर्पण ही तो है।

वामनपुराण (६.८६-६१) में शैवों के चार भेदों को चार वर्णों से जोड़ा गया है और उनमें से प्रत्येक मत के प्रवर्तक दो-दो आचार्यों के नाम दिये गये हैं। वहाँ बताया गया है कि वसिष्ठ के पुत्र शक्ति शैवमत के प्रवर्तक थे और उनके शिष्य का नाम गोपायन था। इसी तरह से भारद्वाज पाशुपत मत के प्रवर्तक थे और राजा ऋषभ सोमकेश्वर उनके शिष्य थे। कालामुख सम्प्रदाय के प्रवर्तक कालास्य आपस्तम्ब थे और वैश्य क्राथेश्वर उनके शिष्य थे। कापालिक मत के प्रवर्तक महाव्रती धनद (कुबेर) थे और उनके शूद्र जाति के शिष्य का नाम ऊर्णोदर था।[1] वामनपुराण के इन श्लोकों को उद्धृत कर हमने "सारस्वती सुषमा"

१. वामनपुराण में ही अन्यत्र (६७.१-२०) शैव, पाशुपत, कालामुख, महाव्रती, निराश्रय और महापाशुपत नामक छः शैव-भेदों का उल्लेख है।

(व.१६, अ.४, संवत् २०२१) में छपे "कालवदनः कालदमनो वा" शीर्षक लघुकाय निबन्ध में चार निष्कर्ष निकाले थे। डॉ. लोरेंजन की उक्त पुस्तक[1] में उनका उल्लेख न हो, यह तो स्वाभाविक है, किन्तु अन्य किसी भारतीय विद्वान् की भी इस विषय में कोई टिप्पणी देखने को नहीं मिली। हो सकता है, संस्कृत में निबन्ध होने के कारण ऐसा हुआ हो।

सन् १९६८ में प्रकाशित हमारे नित्याषोडशिकार्णव के प्रथम संस्करण के परिशिष्ट में योगी अमृतानन्द का सौभाग्यसुधोदय छप चुका था और उसके उपोद्घात में हमने लिखा था कि कश्मीर से छपा षट्त्रिंशत्तत्त्वसंदोह अमृतानन्द के इस ग्रन्थ का एक अंशमात्र है। हमने देखा है कि इस सूचना के छपने के बीस वर्ष बाद भी क्षेमराज के स्वतन्त्र ग्रन्थ के रूप में ही इसका उल्लेख किया जाता है, जैसा कि सन् १९१४ ई. में छपे श्री जगदीशचन्द्र चटर्जी के "कश्मीर शैविज्म" नामक ग्रन्थ में उसका परिचय दिया गया था। इसके विपरीत इसी ग्रन्थ के विस्तृत संस्कृत उपोद्घात के आधार पर लेखक का यूरोप के विद्वानों से सम्पर्क हो सका और वह सम्पर्क यूरोप यात्रा के रूप में प्रतिफलित हुआ। अस्तु.

लिखने का तात्पर्य इतना ही है कि हमें उक्त चारों शैव मतों के प्रवृत्ति के बीजों को खोजते समय ऊपर प्रदर्शित प्रथम चार नामों की न सही, किन्तु दूसरे नम्बर के नामों — गोपायन, ऋषभ सोमकेश्वर, क्राथेश्वर और ऊर्णोदर —की परीक्षा अवश्य करनी होगी, पुराण और आगम वाङ्मय में और कथासाहित्य में इन नामों की धैर्यपूर्वक खोज करनी होगी। उसके बाद ही हम किसी निष्कर्ष पर पहुँच सकते हैं। कालामुख सम्प्रदाय से सम्बद्ध कालास्य आपस्तम्ब कृष्ण यजुर्वेद का प्रतिनिधित्व करते हैं, जो कि द्रविड देश में प्रचलित वेद की एक लोकप्रिय शाखा है। इनका कालास्य या कालवदन होना स्वाभाविक है। पुराण साहित्य में विशेष कर दक्षिण भारत में प्रचलित कथासाहित्य में इस नाम की भी खोज करनी होगी। इसी तरह से शिलालेखों में कुबेर की सुराप्रिय देवता के रूप में स्तुति मिलती है। इन सब सूचनाओं की हम उपेक्षा नहीं कर सकते।

अपनी उक्त पुस्तक में डॉ. लोरेंजन ने कापालिक सम्प्रदाय का (पृ. १३-९५) विस्तृत परिचय दिया है। प्राचीन और मध्यकालीन साहित्य में इस मत की कहां कहां किस रूप में चर्चा आई है, इसको विस्तार से बताते हुए इन्होंने उन शिलाशासनों की भी चर्चा की है, जहां कि इस मत का उल्लेख है। आगे शंकराचार्य और कापालिक, शंकर और उग्रभैरव, शंकर और क्रकच अथवा बोधोल्बण नित्यानन्द, शंकर और उन्मत्तभैरव जैसे शीर्षकों के अन्तर्गत शंकराचार्य का कापालिक मत और कापालिकों से हुए विवादों का वर्णन है। विद्वान् लेखक ने संस्कृत नाटकों में निर्दिष्ट कापालिक मत पर भी अपनी पैनी दृष्टि डाली है और अन्त में अन्य सामान्य सामग्री प्रस्तुत की है। अपने ग्रन्थ के तीसरे अध्याय में इन्होंने कापालिक पूजापद्धति और सिद्धान्तों का परिचय दिया है। इस प्रकार कापालिक

१. डॉ. लोरेंजन की उक्त पुस्तक (पृ. ११-१२) में यह विषय उल्लिखित है, लेकिन वहाँ उक्त निबन्ध पर उन्होंने अपना कोई विचार प्रस्तुत नहीं किया।

मत का विस्तृत परिचय देने के बाद यहाँ कालामुख सम्प्रदाय का परिचय दिया गया है (पृ. ६७-१७२)।

यहां कालामुख सम्प्रदाय की शाक्त परिषद् और सिंह परिषद् का तथा कर्णाटक राज्य के विभिन्न जनपदों से प्राप्त शिलालेखों के आधार पर इस मत के आचार्यों का परिचय दिया गया है। प्रसंगवश हमें जगह जगह लाकुल (लकुलीश) सम्प्रदाय की चर्चा मिलती है। इसकी भी सूचना मिलती है कि कालामुख सम्प्रदाय का उद्भव कश्मीर में हुआ होगा, किन्तु काश्मीरी ग्रन्थों में हमें इस तरह का कोई उल्लेख नहीं मिलता। कालामुख सम्प्रदाय के विषय में अभी हम निश्चयपूर्वक इतना ही कह सकते हैं कि कर्णाटक राज्य में कन्नड़ लिपि में लिखे ११ वीं-१२ वीं शताब्दी के शिलालेखों में इस मत के आचार्यों, सिद्धान्तों और पूजापद्धति का थोड़ा-बहुत परिचय मिलता है, जो कि लकुलीश द्वारा प्रवर्तित पाशुपत मत से बहुत कुछ जुड़ा हुआ लगता है।

विद्वानों का मानना है कि यह कालामुख सम्प्रदाय अन्ततः उस वीरशैव मत में अन्तर्लीन हो गया, जो कि आजकल उसी प्रदेश में प्रचलित है, जहां कि पहले यह सम्प्रदाय फैला हुआ था। कालामुख सम्प्रदाय के अनेक मठ अब वीरशैव मत में अंगीकृत हो चुके हैं। इस वीरशैव मत की प्रकृति यामुनाचार्य द्वारा वर्णित कालामुख सम्प्रदाय से भिन्न है। हम समझते हैं कि सामयिक आवश्यकताओं के अनुसार उसमें परिवर्तन हुआ। इसकी पृष्ठभूमि में हमें लकुलीश पाशुपत मत और कर्णाटक में उस समय और आज भी विद्यमान जैन मत के सिद्धान्तों और इनके अनुपालक आचार्यों की गतिविधियों का सूक्ष्म ऐतिहासिक पर्यवेक्षण करना होगा। विशेष रूप से यह भी ध्यान देने की बात है कि कालामुख, वीरशैव और जैन मत के सिद्धान्तों और इनके अनुपालक आचार्यों की गतिविधियों का सूक्ष्म ऐतिहासिक पर्यवेक्षण करना होगा। विशेष रूप से यह भी ध्यान देने की बात है कि कालामुख, वीरशैव और जैन मत प्रधानतः व्यापारी वर्ग से जुड़ा हुआ है।

ऊपर जिन छः कापालिक मुद्राओं की चर्चा की गई है, वे बौद्ध तन्त्रों में भी वर्णित हैं। यज्ञोपवीत को हटाकर पंचमुद्रा पक्ष भी वहां वर्णित है। नाथ सम्प्रदाय में आज भी इनको देखा जा सकता है। इन सभी में काय-पूजा का विधान मिलता है। घृणा, शंका, लज्जा, जातिग्रह आदि को यहां पाश माना जाता है। विधिनिषेध, भक्ष्याभक्ष्य, पेयापेय, गम्यागम्य आदि को ये दुराग्रह मानते हैं। आजकल के अघोरी सम्प्रदाय से हम इन सबकी तुलना कर सकते हैं। वे इस शरीर की ही पूजा करने का उपदेश करते हैं और इस पूजा में वे रत्नपंचक (तन्त्रा. वि. २९.२००) अथवा द्रव्य-द्वादशक (तन्त्रा. वि. २९.१७) का उपादान करते हैं। बौद्ध तन्त्रों में वर्णित गोकुदहन नामक समयपंचक और नवद्वार निर्गत द्रव्यों से ये भिन्न नहीं हैं, जो कि वहां कायपूजा के बाह्य और आन्तर उपादान माने गये हैं। इनके अनुसार पीठ, उपपीठ आदि की स्थिति साधक के शरीर में ही है, अतः बाह्य तीर्थाटन आदि अनावश्यक हैं। ये जड़ पाषाण, पट आदि की बनी मूर्तियों और चित्रों आदि की

अपेक्षा इस शरीर में स्थित स्वात्मचैतन्य या अद्वय महासुख की उपासना को वरीयता देते हैं। शब्दों का भेद होने पर भी युगनद्धक्रम अथवा यामलसाधना का क्रम एक ही जैसा है। अन्त्यजा-साधन अथवा दूतीयाग की पद्धति में कोई अन्तर नहीं है। सामरस्य, समरसता, आनन्द आदि शब्दों का प्रयोग सर्वत्र है। स्वयम्भू-कुसुम, बोल-कक्कोल, कुण्ड-गोलक, बोधिचित्त आदि शब्द एक ही अभिप्राय को व्यक्त करते हैं। "पतिते बोधिचित्ते" (गुह्यसिद्धि, ८.३८) और "मरणं बिन्दुपातेन" (हठयोगप्रदीपिका, ३.८८) दोनों का एक ही अभिप्राय है।

मन्त्रयान या तन्त्रवाद में रहस्यवाद के प्रवेश के विषय में विद्वानों ने पर्याप्त विचार किया है। सिन्धु-सभ्यता के अवशेषों में हमें ऊर्ध्वलिंगी मुद्राएं मिलती हैं। "एनल्स आफ भाण्डारकर इंस्टीटचूट" के किसी अंक में इनका सचित्र विवरण प्रकाशित हुआ है। नेत्रतन्त्र (मृत्युंजयभट्टारक) के ६-१२ अधिकारों में वाम, दक्षिण, कौल आदि तन्त्रों की पूजाविधि के प्रतिपादन के बाद १३ वें अधिकार में वैष्णव, सौर और बौद्ध तन्त्रों की पूजाविधि के साथ शैव मत के अनुसार विश्वरूप की पूजाविधि बताई गई है। पाशुपत मत की नई शाखा के प्रवर्तक लकुटधारी न(ल)कुलीश की मूर्तियों में उनको ऊर्ध्वलिंगी अंकित किया गया है। अभिनवगुप्त के अनुसार लकुलीश के मत में मनुष्य के शरीर में सभी देवता निवास करते हैं। लकुलीश का आविर्भाव-काल डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय ई. दूसरी शताब्दी बताते हैं। कौल सम्प्रदाय के प्रवर्तक मत्स्येन्द्रनाथ का समय इनके अनुसार पांचवी-छठी शताब्दी है। हम मान सकते हैं कि कायपूजा का सिद्धान्त लकुलीश सम्प्रदाय द्वारा इदम्प्रथमतया प्रवर्तित हुआ है।

वैदिक वाङ्मय में भी हमें हिंसाप्रधान यज्ञों के साथ ही सौत्रामणी याग में सुरापान का विधान भी मिलता है। ऋग्वेद (७.२१.५; १०.६६.३) में शिश्नदेवों का उल्लेख है। "न काञ्चन परिहरेत् तद् व्रतम्" (२.१३.२) यह छान्दोग्य उपनिषद् का वाक्य है। "यदेतत् स्त्रियां लोहितं भवत्यग्नेस्तद्रूपम्। तस्मात् तस्मात्र बीभत्सेत। अथ यदेतत् पुरुषे रेतो भवत्यादित्यस्य तद्रूपम्। तस्मात् तस्मान्न बीभत्सेत" (२.३.७) यह ऐतरेयारण्यक का वाक्य है। "न पद्माङ्का न चक्राङ्का न वज्राङ्का यतः प्रजा। लिङ्गाङ्का च भगाङ्का च तस्मान्माहेश्वरी प्रजा।।" (१४.२३३) यह महाभारत के अनुशासनपर्व का वचन है।

डॉ. शान्तिभिक्षु शास्त्री ने ऊपर की छान्दोग्य श्रुति को उद्धृत किया है और लिखा है कि शंकराचार्य यहां "कामयमानाम्" विशेषण जोड़ते हैं (बोधिचर्यावतारभूमिका, पृ. १५)। यहाँ (पृ. १४-२६) शास्त्री जी ने बौद्ध धर्म में तान्त्रिक प्रवृत्तियों के प्रवेश और विकास पर विचार किया है। महापण्डित राहुल सांकृत्यायन ने भी "पुरातत्त्व निबन्धावली" में स्थित "वज्रयान और चौरासी सिद्ध" (पृ. १०६-१३०) शीर्षक निबन्ध में वज्रयान की उत्पत्ति के प्रसंग में नीलपट-दर्शन की चर्चा की है (पृ. ११८)। यशस्तिलकचम्पू के कर्ता सोमदेव नीलपट के एक श्लोक को उद्धृत करते हैं (भा.२, पृ. २५२)। डॉ. कृष्णकान्त हांडीकी "यशस्तिलक एण्ड इण्डियन कल्चर" (पृ.४४१) में सदुक्तिकर्णामृत में संगृहीत नीलपट के

दूसरे श्लोक का उदाहरण देते हैं। वहीं वे भर्तृहरि के श्लोक को भी उद्धृत करते हैं। इन सबका अभिप्राय एक सरीखा है। महापण्डित राहुल सांकृत्यायन के दिये गये कथानक का घटनाकाल वहां ५१५-५२५ ई. बताया गया है। कूर्मपुराण (२.२२.३५; २.३३.६०) नील और रक्त पट धारण करने वाले ब्राह्मण की निन्दा करता है।

इतना सब कहने का अभिप्राय यह है कि ऊपर उद्धृत काव्य-साहित्य के ग्रन्थों में कापालिक मत का जो खाका खींचा गया है, उसके पर्याप्त बीज प्राचीन संस्कृति और साहित्य में मिल जाते हैं। श्रीकण्ठ-प्रवर्तित पाशुपत मत से सिद्धान्त शैव शाखा की और कापालिक मत से लकुलीश पाशुपत, कौल, क्रम, मत और कालामुख सम्प्रदायों की ही नहीं, बौद्ध तन्त्रों और सिद्ध-नाथ सम्प्रदायों की भी प्रवृत्ति कैसे हुई? इस पर अभी हमें पूरी तत्परता से कार्य करना होगा। सिद्धान्त शैव शाखा से विकसित त्रिक और वीरशैव मतों की समीक्षा भी हमें करनी होगी। इससे इतना तो स्पष्ट हो ही जाता है कि एकलिंगमाहात्म्य की भूमिका (पृ. ५३-५७) में निर्दिष्ट ओझा जी का मत ही सत्य के अधिक निकट है।

भवभूति के मालतीमाधव नाटक से कापालिक मत का अच्छा परिचय मिलता है। अभिनवगुप्त के तन्त्रालोक (१३.१४६) में बताया गया है कि सोमानन्द, कल्याण, भवभूति आदि आचार्यों ने त्रीशिकाशास्त्र की व्याख्या की थी। परात्रीशिका कौलशास्त्र है। भवभूति का "ये नाम केचिदिह नः प्रथयन्त्यवज्ञाम्" (१.८) यह प्रसिद्ध श्लोक मालतीमाधव का ही है। ऐसा उनको क्यों लिखना पड़ा? स्पष्ट है कि वे एक क्रान्तिकारी विचारक थे। कुछ ऐसी नई स्थापनाएं उन्होंने की थीं, जो कि तत्कालीन प्रबुद्ध समाज को मान्य नहीं थीं। वे स्थापनाएं क्या थीं? इसके लिये हमें उनके उपलब्ध तीनों नाटकों की इसी पृष्ठभूमि में पुनः समीक्षा करनी होगी। कापालिक और कौल मत का, विशेष कर इनके सामाजिक दृष्टिकोण का तभी सही विश्लेषण प्रस्तुत किया जा सकता है। उदाहरण के लिये उत्तररामचरित के चतुर्थ अंक के प्रारम्भ का "वराकी कपिला कल्याणी मडमडायिता" यह वाक्य प्रस्तुत किया जा सकता है। यह भी ध्यान देने की बात है कि इसी प्रसंग में वे चन्द्रद्वीप तपोवन की भी चर्चा करते हैं, जो कि मत्स्येन्द्रनाथ की भी तपोभूमि है।

शैव शास्त्रों में शिवसमता की प्राप्ति को ही मोक्ष माना गया है। सद्योज्योति शिवाचार्य की मोक्षकारिका और परमोक्षनिरासकारिका में तथा इन पर अघोरशिव एवं भट्ट रामकण्ठ कृत टीकाओं में एवं शिवाग्रयोगी की शैवपरिभाषा में शिवसमता की प्राप्ति के चार प्रकार बताये गये हैं —उत्पत्ति, संक्रान्ति आवेश और अभिव्यक्ति। इनमें अभिव्यक्ति पक्ष सिद्धान्त शैवों का, संक्रान्ति पक्ष पाशुपतों का, उत्पत्ति पक्ष कालामुखों का और आवेश पक्ष कापालिकों का माना गया है। इसका अभिप्राय यह है कि प्रथम पक्ष में मोक्ष दशा में शिवसमता अभिव्यक्त होती है, दूसरे पक्ष में उस समय शिवसमता संक्रान्त होती है, तीसरे पक्ष के अनुसार तब समता उत्पन्न होती है और चौथे पक्ष में शिवसमता आविष्ट होती है। इस प्रकार हम देखते हैं कि इन चारों सम्प्रदायों में मुक्ति के स्वरूप के विषय में भी मतभेद हैं।

शैवपरिभाषाकार ने कालामुखों के लिये महाव्रती शब्द का प्रयोग किया है। कालामुखों से सम्बद्ध शिलालेखों में भी उनके लिये यह शब्द प्रयुक्त है। इनके मत के अनुसार मोक्षदशा में शिवसमता उत्पन्न होती है। कापालिकों का वहां अलग से उल्लेख किया गया है, जबकि वामनपुराण के अनुसार महाव्रती ही कापालिक हैं। कापालिकों के मत में मोक्षदशा में शिवभाव आविष्ट होता है। प्रत्यभिज्ञा दर्शन में इसके स्थान पर समावेश शब्द प्रयुक्त है। इस पृष्ठभूमि में कापालिक मत हमारे लिये विशेष अवधेय हो उठता है।

चौरासी सिद्धों में कृष्णपाद अपर नाम काह्णपाद कापालिक के रूप में प्रसिद्ध हैं। बौद्ध सिद्धों में इनकी गिनती होती है। यह हम पहले बता चुके हैं कि कापालिकों के यहां छः मुद्राएं स्वीकृत हैं। ये ही छः मुद्राएं बौद्ध तन्त्रों में भी मान्य हैं। साधनामाला[1] जैसे ग्रन्थों को इस प्रसंग में प्रस्तुत किया जा सकता है। दूसरी तरफ कापालिकों के आवेश पक्ष को, प्रत्यभिज्ञा दर्शन में समावेश के रूप में मान्यता मिली है। इससे हम यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि बौद्ध तन्त्र और काश्मीरी त्रिक तन्त्रों पर समान रूप से कापालिकों का प्रभाव है। कायपूजा के बाह्य और आन्तर उपादानों के प्रसंग में इस प्रभाव को और भी स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है। अन्तर इतना ही है कि बौद्ध तन्त्र कापालिक मत के, अघोरी सम्प्रदाय के अधिक नजदीक हैं, जब कि त्रिक तन्त्र उससे कुछ हट चुके हैं और त्रिपुरा तन्त्रों में आते आते यह प्रभाव और भी क्षीण हो गया है।

कौल सम्प्रदाय के प्रवर्तक मत्स्येन्द्रनाथ माने जाते हैं। सिद्धों और नाथों की नामावली में इनका पहला नाम है। डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय ने मत्स्येन्द्रनाथ का आविर्भावकाल ई. ५-६ शताब्दी माना है। हमने ऊपर देखा है कि नीलपट आदि के रूप में कौल उपादानों से हम परिचित होने लगते हैं। बौद्ध ग्रन्थ [2]सुभाषितसंग्रह के सम्पादक प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धि[3] के लेखक अनंगवज्र को नूतनानंगवज्रपाद के नाम से संबोधित करते हैं और कहते हैं कि ये ही गोरक्ष हैं। इस पृष्ठभूमि में मत्स्येन्द्रनाथ और गोरक्षनाथ को गुरु-शिष्य के रूप में प्रस्तुत करने वाले पूरे आधुनिक भारतीय वाङ्मय का हमें पुनः परीक्षण करना होगा। सिद्धों और नाथों की मूलतः एक ही परम्परा है या इनकी मान्यताएं प्रारम्भ से ही भिन्न हैं, इस पर भी हमें गंभीरता से विचार करना है।

हम कापालिक मत में कौल सम्प्रदाय के बीजों को और लकुलीश पाशुपत मत के साथ कालामुख सम्प्रदाय और बौद्ध तन्त्रों की सेकयोग से भिन्न हठयोग की प्रक्रिया में नाथ सम्प्रदाय के सूक्ष्म बीजों को खोजने का प्रयत्न करें, तो इसके अच्छे परिणाम निकल सकते हैं। शोधकर्ताओं की इस ओर प्रवृत्ति हो, इसीलिये हमने यहां पाशुपत, कालामुख और कापालिक सम्प्रदायों को एक साथ पिरोने का प्रयत्न किया है।।

●

---

१. देखिये—साधनमाला, पृ. ४८६। हेवज्रतन्त्र (१.३.१४) में पाँच मुद्राएं वर्णित हैं।

२. सुभाषितसंग्रह, पृ. २७० देखिये। यह ग्रन्थ सन् १६०५ में पेरिस से छपा था। सम्पादक-सी. वेन्डेल।

३. प्रथमतः गायकवाड़ ओरियण्टल सिरीज, बड़ौदा से यह ग्रन्थ प्रकाशित हुआ था। इसका दूसरा संस्करण गुह्यादि-अष्टसिद्धि-संग्रह में हुआ। दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, सन् १६८७.

# द्वैतवादी सिद्धान्त शैवागम

अनादिकाल से भगवान् शिव के ईशान, तत्पुरुष, अघोर, वामदेव और सद्योजात नामक पाँच मुखों से निर्गत ज्ञान को, जो गुरु-शिष्य की परम्परा से आज तक चला आया है, आगम कहा जाता है। वेद की ही तरह यह अपौरुषेय और स्वतः प्रमाण शास्त्र है। यही ज्ञानरूप आगम शब्द रूप में अवतरण करता है। अखण्ड आगम परा वाक् है। उसका कोई स्वरूप निश्चित नहीं किया जा सकता। वह पश्यन्ती अवस्था में स्वयंवेद्य रूप से प्रकाशित होता है। यह स्वयं प्रकाशरूप है और यही साक्षात्कार की अवस्था है। इस अवस्था में शब्द और अर्थ दोनों एक रूप में रहते हैं, दोनों का विभाग नहीं होता। यह ज्ञान मध्यमा में उतर कर सूक्ष्म शब्द (नाद) का आकार लेता है। इस भूमि पर शब्द और अर्थ का विभाग तो हो जाता है, किन्तु शब्द मन ही मन मडराते रहते हैं, कण्ठ, तालु आदि का कोई व्यापार उनमें नहीं होता और न उन शब्दों को कोई सुन सकता है। इसे लोक में मन से बात करना कहते हैं। इस भूमि पर गुरु-शिष्य भाव का उदय होता है, जिसके परिणाम-स्वरूप एक आधार से दूसरे में ज्ञान का संचरण होता है। विभिन्न शास्त्र और गुरु-परम्परा मध्यमा भूमि में ही प्रकट होते हैं। वैखरी में वह ज्ञान या शब्द स्थूल रूप धारण करता है और इन्द्रियों का विषयीभूत होता है।

शिवपुराण में शिवागम के दो प्रकार निर्दिष्ट हैं — श्रौत और स्वतन्त्र। श्रौत संज्ञक शिवागम के उपदेष्टा रुरु, दधीचि, अगस्त्य और उपमन्यु आदि हैं और ये पाशुपत ज्ञान से सम्बद्ध हैं। महाभारत के अनुशासन-पर्व (१४.६७-३७७) तथा वायुसंहिता के उत्तर भाग में उपमन्यु के द्वारा कृष्ण को आगम-ज्ञान की शिक्षा-दीक्षा देने का विवरण मिलता है। स्वतन्त्र संज्ञक शिवागम दस और अठारह भागों में विभक्त कामिकादि शास्त्र 'सिद्धान्त' पद वाच्य हैं। इस पद को अघोर शिवाचार्य ने रत्नत्रय की अपनी टीका में पंकजादि शब्दों की तरह उक्त अट्ठाईस आगमों में रूढ़ माना है। इसी तरह से स्वच्छन्द तन्त्र की टीका में क्षेमराज ने "प्रायश्च सिद्धान्तप्रियो लोकः" (२.२५) तथा "शैवशब्देन अनुत्तीर्णपदप्रापकं कैरणादिसिद्धान्तशास्त्रमुच्यते" (११.७४) कह कर सिद्धान्त पद का परिचय दिया है।

## शैवागम परम्परा काल-निर्णय

आधुनिक दृष्टि से आगमों के काल निर्धारण के प्रसंग में भूखनन से उपलब्ध प्रागैतिहासिक संस्कृति-सूचक वस्तुओं के अवलोकन से यह निश्चित हो जाता है कि इनका अस्तित्व आज से लगभग पाँच हजार वर्ष पूर्व की हरप्पा-मोहनजोदड़ो की संस्कृति के समय में भी विद्यमान था। वास्तुशास्त्र के इतिहासकारों ने भी यह स्वीकार किया है कि शैवागमों से प्राचीनतर वास्तु-विद्या विषयक ग्रन्थ आज उपलब्ध नहीं है। ज्ञातव्य है कि शैवागमों के सामान्यतः चार पाद हैं— ज्ञान, योग, चर्या और क्रिया। क्रिया पाद में मन्दिर निर्माणविधि

और मूर्तियों की रचना-विधि का विवरण है तथा इस तरह का विवरण आगमेतर अन्य किसी भी साहित्य में दृष्टगोचर नहीं होता। हरप्पा और मोहनजोदड़ो के उपलब्ध संस्कृति-सूचक अवशेषों में वास्तु-विद्या की इस परम्परा के चिह्न प्राप्त होते हैं। इनमें शिवलिंग और योनि की मूर्तियाँ, शिवचरणामृत कुण्ड, भित्ति से परिवृत नगरों के नष्टावशेष इत्यादि मिले हैं, जिनका निर्माण शैवागमों में वर्णित पद्धतियों के अनुसार प्रतीत होता है।

आधुनिक इतिहासकार यह भी मानते हैं कि आर्यों का भारतवर्ष (वर्तमान काल का) में आगमन बाहर के देशों से हुआ है और उनका प्रमुख धार्मिक ग्रन्थ वेद रहा है। उनका भारत में विद्यमान तात्कालिक संस्कृति से विरोध भी था। उनके द्वारा यहाँ के आदिवासियों के साथ हुए युद्ध का विवरण ऋग्वेद की ऋचाओं (ऋ. २.१४.६, ४.१६.१३, ४.३०.२०) से स्पष्ट होता है। उन्होंने यहाँ के मूल निवासियों पर विजय प्राप्त की तथा उनकी संस्कृति को भी प्रभावित किया। निश्चित रूप से यहाँ के आदिवासियों की संस्कृति शैवागमों पर आधारित रही होगी, जो कालान्तर में वैदिक आर्यों की मुख्य भाषा संस्कृत में निबद्ध हुई। इस प्रकार हम यह कह सकते हैं कि शैव शास्त्रों की काल-सत्ता आर्यों के वेदों की काल-सत्ता से पूर्व अथवा समकक्ष थी।

ऋग्वेद के उत्तरभाग के एक सूक्त (१०.१३६) में रुद्र के एक रहस्यमय स्वरूप का वर्णन मिलता है, जिसमें यह कहा गया है कि रुद्र ने केशी के साथ विषपान किया। यास्क और सायणाचार्य ने केश का किरणपरक अर्थ करते हुए केशी को सूर्य का द्योतक बताया है। इसके पूर्व ऋग्वेद (१.१६४.४४) के अन्य सूक्तों में तीन केशियों का उल्लेख मिलता है, जहाँ वे क्रम से अग्नि, सूर्य और वायु के प्रतीक जान पड़ते हैं। इसके अतिरिक्त इस सूक्त के तीसरे और उसके बाद के मन्त्रों में केशी की तुलना उन मुनियों से की गयी है, जिनके सम्बन्ध में यह कहा गया है कि अपने "मौन्य" अथवा "मुनित्व" के आवेश से उन्मत्त होकर वे अपने अन्तः स्वत्व को पवन के अन्दर विलीन कर देते हैं और इसी पवन में वे विहार करते हैं। सांसारिक मर्त्य जनों को जो दिखायी देता है, वह तो केवल उनका पार्थिव शरीर होता है। ऋग्वेद (६.५६.८) के एक मन्त्र में उड़ते हुए मरुतों के बल की उपमा मुनियों से दी गयी है। यहाँ भी उनका सम्बन्ध "पवन" से स्पष्ट दिखायी पड़ता है। एक अन्य मन्त्र (ऋ. ७.१७.१४) में सनक में आये हुए इन्द्र को मुनियों का सहचर भी कहा गया है। इन सब प्रकरणों से यह अनुमान लगता है कि 'मुनि' तपस्वियों का एक वर्गविशेष था। इनके स्वभाव में कुछ सनक सी थी। ये बहुधा भ्रमण करते थे और इनका वस्त्र पिंगलवर्ण (ताम्राभ) था। इनका एक विशेषण वायुरशना भी था, जिसका सायण ने वायुमेखला अर्थ किया है, किन्तु ऋग्वेद में रशना का तात्पर्य रज्जु के अर्थ में ही मिलता है। इस प्रकार इनका सम्बन्ध प्राणाकर्षण की साधना से निश्चित होता है। ये दिग्वासा थे और सुरापान करते थे। उनके सम्बन्ध में यह विश्वास किया जाता था कि तपस्या के बल पर इन्हें मानवोत्तर शक्तियाँ प्राप्त थीं।

इस प्रकार ऋग्वेद में 'मुनि' शब्द का अर्थ उत्तेजित, अभिप्रेरित अथवा उन्मत्त होता है। यह भी निश्चित है कि यह शब्द इण्डो-यूरोपियन मूल का नहीं है। संस्कृत के वैयाकरणों ने इसका उल्लेख उणादि सूत्रों के अन्तर्गत किया है, जिससे यह स्पष्ट हो जाता है कि इस शब्द की व्युत्पत्ति संस्कृत-व्याकरण के साधारण नियमों के अनुसार नहीं की जा सकती थी। इन सूत्रों में इसको मन धातु से बना बताया गया है, जिससे इसके उकार का समाधान नहीं होता। यह शब्द सामान्यतः कन्नड़ भाषा में पाया जाता है और वहाँ इसका अर्थ है— जो क्रुद्ध हो जाय। यह अर्थ मुनि शब्द के ऋग्वेदीय अर्थ के बहुत समीप है। अतः ऐसा प्रतीत होता है कि ऋग्वेद में मुनियों का यह उद्धरण वैदिक ऋषियों से भिन्न एक ऐसी परम्परा से लिया गया है, जो उससे भी प्राचीन अथवा समकालीन रही है।

प्राचीन वैदिक साहित्य से लेकर आज तक के साहित्य में शक्ति की साधना अथवा उपासना में मुनियों को प्रमुख स्थान प्राप्त है। आगम साहित्य में भी यत्र-तत्र इनका उल्लेख मिलता है। नाना पुराणनिगमागम पर आधारित रामचरितमानस में गोस्वामी तुलसीदास ने भी इस तथ्य की पुष्टि की है। इन मुनियों की परम्परा मूलतः योगाभ्यास और तत्त्वचिन्तन पर आश्रित थी। ये संसार का त्याग कर तपश्चर्या करते थे तथा वैदिक कर्मकाण्ड की उपयोगिता न मानकर आत्मसाक्षात्कार के नये साधनों और उपायों को ढूँढ़ने एवं जीवन तथा सृष्टि-विषय के उद्‌बुद्ध मूल प्रश्नों के उपयुक्त उत्तर के अनुसन्धान में ही लगे रहते थे। उनकी दृष्टि में इस उद्देश्य की प्राप्ति के लिए वैदिक कर्मकाण्ड के अनेक विधानों के यन्त्रवत् सम्पादन की अपेक्षा ध्यान और तपश्चर्या द्वारा योगाभ्यास अधिक उपयोगी था।

ऋग्वेद (७.२२.३०) में लिंग-पूजा को घृणा की दृष्टि से देखने के संकेत प्राप्त हैं। यह लिंग-पूजा शैवागमों का सारभूत अर्चा-पक्ष है। इसको ही आधार मानकर अनेक दार्शनिक पद्धतियों एवं व्याख्याओं की सरणि प्रस्तुत की गयी है। इस आधार पर भी यह कहा जा सकता है कि आर्यों को यहाँ की जिस उपासना पद्धति से तीव्र मतभेद था, वह शैवधर्म ही था और उनसे प्राचीनतर भी था।

ऋग्वेद में भगवान् शिव के दो नामों का उल्लेख मिलता है—रुद्र और त्र्यम्बक। सामवेद में भी रुद्र विषयक ऋचाएँ उपलब्ध हैं। शुक्ल यजुर्वेद की वाजसनेय संहिता के सोलहवें अध्याय में तथा कृष्ण यजुर्वेद की तैत्तिरीय संहिता में भगवान् शिव के शत नामों की चर्चा है। इस प्रकार अथर्ववेद में न केवल शिव से सम्बद्ध ऋचाएँ उपलब्ध हैं, बल्कि उनका पूजन-प्रकार भी निर्दिष्ट है। इससे यह भी स्पष्ट है कि वैदिक आर्यों ने भी सम्पर्क में आने के पश्चात् शैवागम परम्परा को यथोचित सम्मान प्रदान किया। इस प्रकार हम यह कह सकते हैं कि वेदों की संहिताएँ शैवागम परम्परा से प्रभावित हुईं और ऐतिहासिक दृष्टि से उनसे नवीनतर थीं।

इस प्रकार हम देखते हैं कि ऋग्वेद में उद्धृत मुनियों की वह परम्परा जो मूलतः योगाभ्यास व तत्त्वचिन्तन पर आधारित थी, उपनिषदों की दार्शनिक व्याख्याओं से उपजे

सांख्यदर्शन के साथ एक स्वतन्त्र और सुस्पष्ट धारा के रूप में अनादि काल से चलती रही और कालान्तर में आगमशास्त्र के रूप में प्रतिष्ठित हुई। यह परम्परा मूल रूप में गुरु-शिष्य की कर्ण-परम्परा रही है। इसे श्रुति भी कहा गया। इस परम्परा के मूलभूत आधार लिंग-पूजा, शक्ति-पूजा, मन्दिरों का निर्माण, तान्त्रिक-ग्रन्थों के आधार पर मन्दिरों की अर्चाविधि, उपासना में शूद्र और स्त्रियों का अधिकार इत्यादि अनेक ऐसे तत्त्व हैं, जिनका समाधान वेद तथा उसके अंगभूत शास्त्रों में नहीं मिलता।

सोमानन्द, अभिनवगुप्त आदि काश्मीरीय दार्शनिकों के अनुसार वेदादि की ही भाँति आगम-शास्त्र भी अनादि है। आचार्य भास्करराय ने वेदागम की आन्तरिक एकता को अनेक तरह से सिद्ध किया है। इनकी सत्ता सत्ययुग, त्रेता और द्वापर युग में भी थी। स्वच्छन्द, लाकुल, बलि, राम, लक्ष्मण, रावण इत्यादि तथा अन्य ऋषियों ने भी इसका अनुगमन किया। "शिवदृष्टि" के अन्त में सोमानन्द ने अपनी परम्परा दी है। अभिनवगुप्त ने तन्त्रालोक (३६.११-१२) में सिद्धातन्त्र का अनुसरण करते हुए अद्वैत-द्वैताद्वैत-द्वैत आगम दर्शनों का प्रचारक क्रमशः त्र्यम्बक, श्रीनाथ और आमर्दक को बताया है। इन लोगों ने श्रीकण्ठनाथ की आज्ञा से कलिकाल के प्रारम्भिक चरणों में लुप्त हुए शैव आगमों का प्रचार-प्रसार किया।

सृष्टिकाल में जीवों के भोग और परापर मुक्ति रूप पुरुषार्थ की प्राप्ति के लिए परमेश्वर ने पांच स्रोतों में विभक्त आगम-ज्ञान प्रकाशित किया था। ये पंचस्रोत ऊर्ध्व, पूर्व, दक्षिण, उत्तर और पश्चिम नाम से प्रसिद्ध हैं। निष्कल शिव से अवबोधरूप ज्ञान प्रथमतः नाद रूप में परिणत होता है। तदनन्तर सदाशिव रूप भूमि में आकर वह ज्ञान तन्त्र तथा शास्त्र के आकार को प्राप्त होता है। कामिक आगम के अनुसार यह ज्ञान सदाशिव के ही प्रत्येक मुख से पांच स्रोतों से निर्गम हुआ है, वे स्रोत हैं— १. लौकिक, २. वैदिक, ३. आध्यात्मिक, ४. अतिमार्ग, ५. मन्त्रात्मक। यतः मुख पाँच हैं, इसलिए स्रोतों की समष्टि पचीस प्रकार की है अर्थात् लौकिकादि तन्त्र पाँच-पाँच प्रकार के हैं। [1]सर्वात्मशम्भुकृत 'सिद्धान्तदीपिका' में लौकिकादि विभागों का विवरण द्रष्टव्य है। इसी प्रकार मान्त्रिक तन्त्र भी पाँच प्रकार के हैं। वे क्रमशः ऊर्ध्वादि तन्त्रों के भेद से भिन्न-भिन्न प्रकार के हैं। ऊर्ध्व मुख से उत्पन्न मुक्ति देने वाला सिद्धान्तागम है। पूर्व मुख से उत्पन्न गारुड तन्त्र सब प्रकार के विषों का हरण करने वाला है। उत्तर मुख से उद्भूत तन्त्र वशीकरण के लिये, पश्चिम मुख से उद्भूत भूतग्रहनिवारक भूततन्त्र तथा जो दक्षिण मुख से उद्गत हैं, वह शत्रुक्षयकर भैरव-तन्त्र हैं। ये सभी विवरण कामिकागम में हैं। तान्त्रिक लोग कहते हैं कि नादरूप ज्ञान के अतिरिक्त शास्त्ररूप ज्ञान में वेदादि अपर ज्ञान से सिद्धान्तज्ञान उत्कृष्ट है। सिद्धान्तज्ञान में भी शिवज्ञान तथा रुद्रज्ञान में परापर भेद है। शिवज्ञान में भी परापर भेद है और रुद्रज्ञान में भी यह समान रूप से विद्यमान है। इसका मूल कारण है— प्रवक्ता का क्रम। कामिकादि

---

१. तान्त्रिक साहित्य, म. म. गोपीनाथ कविराज, भूमिका, पृ. १५

दस शिवागमों तथा विजयादि अठारह रुद्रागमों को मिलाकर शैवागमों की संख्या अट्ठाईस मानी जाती है। सिद्धान्त-शैव दार्शनिक इन सभी आगमों को द्वैत प्रतिपादक मानते हैं, जबकि इसके विपरीत अभिनवगुप्त अपने तन्त्रालोक (१.१८) तथा उसकी व्याख्या में जयरथ दस शिवागमों को द्वैतवादी और अठारह रुद्रागमों को द्वैताद्वैतवादी मानते हैं। उनका यह मत श्रीकण्ठी-संहिता पर आधारित है।

पाण्डिचेरी से प्रकाशित रौरवागम (भाग-१) में प्रदत्त सूची के अनुसार इन आगमों और उपागमों का विवरण निम्न प्रकार से है—

**शिवभेद(दस)** **उपागम**

१. कामिक- सद्योजातमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण—परार्द्ध अर्थात् एक शंख। श्रोता-प्रणव, त्रिकल तथा हर। उपागम (तीन)- वक्तार, भैरवोत्तर, नारसिंह।

२. योगज- सद्योजातमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- एक लक्ष। श्रोता- सुधाख्य, भस्म तथा विभु। उपागम (पाँच)- तार, वीणाशिखोत्तर, आत्मयोग, सन्त, सन्तति।

३. चिन्त्य- सद्योजातमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- एक लक्ष। श्रोता-दीप्त, गोपति तथा अम्बिका। उपागम (छह)- सुचिन्त्य, सुभग, वाम, पापनाश, परोद्भव अमृत।

४. कारण- सद्योजातमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- एक करोड़। श्रोता-कारण, शर्व तथा प्रजापति। उपागम (सात)- पावन, मारण, दौर्ग, माहेन्द्र, भीमसंहिता, कारण, विद्वेष।

५. अजित- सद्योजातमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- दस हजार। श्रोता- सुशिव, शिव तथा अच्युत। उपागम (चार)- प्रभूत, परोद्भूत, पार्वतीसंहिता, पद्मसंहिता।

६. दीप्त- वामदेवमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- दस लाख। श्रोता- ईश, त्रिमूर्ति तथा हुताशन। उपागम (नव)- अमेय, अब्द, आच्छाद्य, असंख्य, अमितौजस्, आनन्द, माधवोद्भूत, अद्भुत, अक्षय।

७. सूक्ष्म- वामदेवमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- एक पद्म। श्रोता- सूक्ष्म, वैश्रवण, तथा प्रभञ्जन। उपागम (एक)- सूक्ष्म।

८. सहस्र- वामदेवमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- एक शंख। श्रोता- काल, भीम तथा धर्म। उपागम (दस)- अतीत, मंगल, शुद्ध, अप्रमेय, जातिभाक्, प्रबुद्ध, विबुध, हस्त, अलंकार, सुबोधक।

९. अंशुमद्- वामदेवमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- पाँच लाख। श्रोता-अंशु, उग्र तथा रवि। उपागम (बारह)- विद्यापुराणतन्त्र, वासव, नीललोहित, प्रकरण, भूततन्त्र, आत्मालंकार, काश्यप, गौतम, ऐन्द्र, ब्राह्म, वासिष्ठ, ईशानोत्तर।

१०. सुप्रभेद- वामदेवमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- तीन करोड़। श्रोता-दिशेश, गणेश और शशी। इसका कोई भी उपागम नहीं है।

## रुद्र भेद (अठारह) उपागम

११. विजय- अघोरमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- तीन करोड़। श्रोता-अनादिरुद्र, परमेश्वर। उपागम (आठ)- उद्भव, सौम्य, अघोर, मृत्युनाशन, कौबेर, महाघोर, विमल, विजय।

१२. निश्वास- अघोरमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- एक करोड़। श्रोता-दशार्ण, शैलसंभवा। उपागम (आठ)- निश्वास, निश्वासोत्तर, निश्वासमुखोदय, निश्वासनयन, निश्वासकारिका, निश्वासघोर, निश्वासगुह्य, मन्त्रनिश्वास।

१३. स्वायम्भुव- अघोरमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- सार्धकोटि। श्रोता- निधन, पद्मसंभव। उपागम (तीन)- प्रजापतिमत, पद्म, नलिनोद्भव।

१४. अनल- अघोरमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- तीस हजार। श्रोता- व्योम, हुताशन। उपागम (एक)- आग्नेय।

१५. वीर- अघोरमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- दस लाख। श्रोता- तेज, प्रजापति। उपागम (तेरह)- प्रस्तर, फुल्ल, अमल, प्रबोधक, अमोह, मोहसमय, शकट, शकटाधिक, भद्र, विलेखन, वीर, हल, बोधबोधक।

१६. रौरव- तत्पुरुषमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- अस्सी करोड़। श्रोता- ब्रह्मगणेश, नन्दिकेश्वर। उपागम (छह)- कालाख्य, कालदहन, रौरव, रौरवोत्तर, महाकालमत, ऐन्द्र।

१७. मकुट- तत्पुरुषमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- एक लाख। श्रोता- शिव, महादेव। उपागम (दो)- मकुट, मकुटोत्तर।

१८. विमल- तत्पुरुषमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- तीन लाख। श्रोता- सर्वात्मन्, वीरभद्र। उपागम (सोलह)- अनन्त, भोग, आक्रान्त, वृषपिङ्ग, वृषोदर, वृषोद्भूत, रौद्र, सुदन्त, धारण, आरेवत, अतिक्रान्त, अट्टहास, भद्रविध, अर्चित, अलंकृत, विमल।

१९. चन्द्रज्ञान-तत्पुरुषमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण - तीन करोड़। श्रोता-अनन्त, बृहस्पति। उपागम (चौदह)- स्थिर, स्थाणु, महान्त, वारुण, नन्दिकेश्वर, एकपादपुराण, शांकर, नीलरुद्रक, शिवभद्र, कल्पभेद, श्रीमुख, शिवशासन, शिवशेखर, देवीमत।

२०. मुखबिम्ब- तत्पुरुषमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- एक लाख। श्रोता- प्रशान्त, दधीचि। उपागम (पन्द्रह)- चतुर्मुख, संस्तोभ, प्रतिबिम्ब, अयोगज, आत्मालंकार, वायव्य, तौटिक, तुटिनीरक, कुट्टिभ, तुलायोग, कलात्यय, महासौर, पट्टशेखर, नैर्ऋत, महाविद्या।

२१. प्रोद्गीत- ईशानमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- तीन लाख। श्रोता- शूलिन्, कवच। उपागम (सोलह)- वाराह, कवच, पाशबन्ध, पिंगलामत, अङ्कुश, दण्डधर, धनुर्धर, शिवज्ञान, विज्ञान, श्रीकालज्ञान, आयुर्वेद, धनुर्वेद, सर्वदंष्ट्रविभेदन, गीतक, भरत, आतोद्य।

२२. ललित- ईशानमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- आठ हजार। श्रोता- आलय, रुद्रभैरव। उपागम (तीन)- ललित, ललितोत्तर, कौमार।

२३. सिद्ध- ईशानमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- सार्धकोटि। श्रोता- बिन्दु, चण्डेश्वर। उपागम (चार)- सारोत्तर, औशनस, शालाभेद, शशिमण्डल।

२४. सन्तान- ईशानमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- छह हजार। श्रोता- शिवनिष्ठ, शंशपायन। उपागम (सात)- लिंगाध्यक्ष, सुराध्यक्ष, अमरेश्वर, शंकर, असंख्य, अनिल, द्वन्द्व।

२५. शर्वोक्त- ईशानमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- दो लाख। श्रोता- सोमदेव, नृसिंह। उपागम (पाँच)- शिवधर्मोत्तर, वायुप्रोक्त, दिव्यप्रोक्त, ईशान, शर्वोद्गीत।

२६. पारमेश्वर- ईशानमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- बारह लाख। श्रोता- श्रीदेवी, उशनस्। उपागम (सात)- मातङ्ग, यक्षिणीपद्म, पारमेश्वर, पुष्कर, सुप्रयोग, हंस, सामान्य।

२७. किरण- ईशानमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- पाँच करोड़। श्रोता- देवतार्क्ष्य, संवर्त। उपागम (नौ)- गारुड, नैर्ऋत, नील, रूक्ष, भानुक, धेनुक, कालाख्य, प्रबुद्ध, बुद्ध।

२८. वातुल- ईशानमुखोद्भूत। ग्रन्थ-परिमाण- एक लाख। श्रोता- शिव, महाकाल। उपागम (बारह)- वातुल, वातुलोत्तर, कालज्ञान, प्ररोहित, सर्व, धर्मात्मक, नित्य, श्रेष्ठ, शुद्ध, महानन, विश्व, विश्वात्मक।

इस सूची के अतिरिक्त इन आगमों की नामावली कुछ पाठभेदों के साथ किरणागम, ब्रह्मयामल, निःश्वासतत्त्वसंहिता एवं प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय इत्यादि ग्रन्थों में भी उपलब्ध हैं।

ऐसा प्रतीत होता है कि इन अट्ठाईस आगमों में अधिकतर प्राचीन हैं, क्योंकि ये ईसा की आठवीं शती से भी बहुत पहले प्रचलित थे। उत्तर भारत के अधिकांश स्थलों में आर्यावर्त के ब्राह्मण ही शिवाचार्य के रूप में मिलते हैं, जिन्होंने इन पर टीका लिखी है।

प्रकाशन के क्रम में सर्वप्रथम इन आगम ग्रन्थों का प्रकाशन श्री अलगप्पा मुदलियर के द्वारा बीसवीं सदी के प्रारम्भिक वर्षों में मद्रास में प्रारम्भ हुआ। उन्होंने सन् १९०१ ई. में ग्रन्थ-लिपि में कामिकागम (उत्तर भाग) और कारणागम (उत्तर भाग) को प्रकाशित कराया। सुप्रभेदागम सन् १९०७ ई. में, कामिकागम तमिल अनुवाद सहित (उत्तर भाग) सन् १९०९ ई. में तथा कारणागम (उत्तर भाग) सन् १९२१ में प्रकाशित हुआ। इसके अतिरिक्त उन्होंने सकलागमसारसंग्रह, शिवलिंगप्रतिष्ठाविधि, देवीप्रतिष्ठाविधि, सुब्रह्मण्य-प्रतिष्ठाविधि, वातुलशुद्धाख्य, पौष्करागम, टीका सहित शिवज्ञानबोध, कुमारतन्त्र, पवित्रोत्सव-विधि, महोत्सवविधि, अपरक्रियाविधि, क्रियाक्रमद्योतिका और सिद्धान्तसारावलि इत्यादि का भी प्रकाशन सम्पन्न कराया। ये सभी ग्रन्थ-लिपि में ही प्रकाशित थे।

देवकोट्टै स्थित शिवागमसिद्धान्तपरिपालनसंघ द्वारा देवनागरी लिपि में मृगेन्द्रागम (विद्यापाद और योगपाद) का प्रकाशन भट्टनारायण कण्ठकृत टीका और अघोर शिवाचार्यकृत तट्टीका का प्रकाशन सम्पन्न हुआ। अष्टप्रकरण में भोजदेवकृत तत्त्वप्रकाशिका,

सद्योज्योतिशिवाचार्यकृत तत्त्वसंग्रह, तत्त्वत्रयनिर्णय, मोक्षकारिका, भोगकारिका और परमोक्षनिरासकारिका, नारायणकण्ठपुत्र भट्टरामकण्ठविरचित नादकारिका तथा श्रीकण्ठसूरिकृत रत्नत्रय भी प्रकाशित हुआ। इनके अतिरिक्त शिवार्चनचन्द्रिका, मतङ्गपारमेश्वरागम (विद्यापाद), सोमशम्भुपद्धति, शिवपूजास्तव (टीका सहित) इत्यादि ग्रन्थों का भी प्रकाशन देवनागरी लिपि में हुआ। यहाँ से ग्रन्थ-लिपि में प्रकाशित ग्रन्थों में किरणागम, शैवपरिभाषा, परार्थनित्यपूजाविधि, प्रासादशतश्लोकी (टीका सहित), शैवकालविवेक तथा सर्वज्ञानोत्तरागम का विद्यापाद (तमिल भाषा में लिखित टीका सहित) है। सम्प्रति यहाँ का प्रकाशन-कार्य अवरुद्ध है।

त्रिवेन्द्रम् संस्कृत सीरीज से चार भागों में ईशानशिवगुरुदेवपद्धति अथवा सिद्धान्तसार प्रकाशित हुआ। यहीं से टीकाओं सहित तन्त्रसमुच्चय और शेषसमुच्चय के प्रकाशन की भी सूचना मिलती है। मयमत, वास्तुविद्या और शिल्परत्न भी यहीं से प्रकाशित हुए।

चिदम्बरम् से सन् १९२५ ई. में उमापति शिवाचार्यकृत भाष्य सहित पौष्करसंहिता (विद्यापाद) प्रकाशित हुई। यहीं से सन् १९२७ ई. में निर्मलमणिकृत टीका समेत अघोरशिवाचार्यपद्धति का प्रकाशन ग्रन्थलिपि में हुआ। सेयलोन से तमिल अनुवाद सहित देवीकालोत्तर सन् १९३५ ई. में तथा शिवागमशेखर दो भागों में क्रमशः १९४९ ई. एवं १९५३ ई. में प्रकाशित हुआ। कन्दनूरस्थ रामनाथ के द्वारा कतिपय लघु ग्रन्थ प्रकाशित हुए। तंजौर के सूर्यनारकोलि ने शिवाग्रयोगिकृत क्रियादीपिका को प्रकाशित किया। धर्मपुरम् अधिनाम के द्वारा वामदेवपद्धति, वर्णाश्रमचन्द्रिका, शैवसंन्यासपद्धति और ज्ञानावर्णविलक्कम् (सम्पूर्ण शैवागमों के उद्धरणों से सज्जीकृत) का प्रकाशन सम्पन्न किया गया। कुदुमियामलै के सदाशिव शिवाचार्य ने ईशानशिवाचार्यपद्धति, परार्थनित्यपूजाविधि, नित्यपूजाविधि, प्रतिष्ठाविधि (रेणुक, भद्रकाली, शास्त्र, महामारी, विघ्नेश्वर, दक्षिणामूर्ति, भैरव, चण्डेश्वर और गौरी) इत्यादि ग्रन्थों को प्रकाशित कराया। कुम्भकोणम् के सद्योजात शिवाचार्य के द्वारा कामिकागम और अघोरशिवपद्धति ग्रन्थ प्रकाशित किये गये। उमापति शिवाचार्यकृत शतरत्नसंग्रह नामक ग्रन्थ कलकत्ते के तान्त्रिक टेक्ट्स सीरीज से प्रकाशित हुआ। पुनः यह ग्रन्थ तंजौर के सरस्वती महल पुस्तकालय से प्रकाशित हुआ। अंशुमत्काश्यप नामक ग्रन्थ पूना स्थित आनन्दाश्रम सीरीज के अन्तर्गत काश्यपशिल्प नाम से प्रकाशित हुआ तथा तंजौर से पुनः प्रकाशित हुआ। त्रिलोचनशिव द्वारा प्रणीत सिद्धान्तसारावलि अनन्तशम्भुकृत टीका के साथ बुलेटिन आफ मद्रास गवर्नमेन्ट ओरियन्टल मैनुस्क्रिप्ट लाइब्रेरी से प्रकाशित हुआ।

बंगलोर के मनोमणि ग्रन्थमाला सीरीज के अन्तर्गत आगमरहस्यम् (वातुलशुद्ध), शैवकालविवेक, अर्चनाप्रकाश, शैवसिद्धान्तपरिभाषा, विश्वनाथकृत सिद्धान्तशेखर इत्यादि आगम ग्रन्थ प्रकाशित हुए। यहीं के एक संस्थान से शैवागमप्रयोगचन्द्रिका और कपर्दीसंहिता तेलुगु लिपि में प्रकाशित हैं।

मैसूर के गवर्नमेन्ट ओरियन्टल सीरीज (वर्तमान में ओरियन्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट सीरीज) से नीलकण्ठकृत क्रियासार, शिवाग्रयोगिन्कृत शैवपरिभाषा और वातुलशुद्धाख्य (परिष्कृत संस्करण) का प्रकाशन हुआ। यहीं से वीरागम और योगजागम के परिष्कृत संस्करण के प्रकाश्यमान होने की सूचना प्राप्त है।

काश्मीर सीरीज आफ टेक्स्ट एण्ड स्टडीज से नारायणकण्ठकृत टीका सहित मृगेन्द्रतंत्र (विद्या और योगपाद), सोमशम्भुकृत क्रियाकाण्डक्रमावलि, सद्योज्योतिकृत नरेश्वर-परीक्षा (रामकण्ठकृत टीका सहित) इत्यादि ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं। सार्धत्रिशतिकालोत्तर और किरणागम (विद्यापाद) का प्रकाशन इटली में क्रमशः आर. तोरेला और एम. पी. विवन्ति के द्वारा किया गया।

सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी से योगतन्त्रग्रन्थमालान्तर्गत वातुलशुद्धाख्य, निरंजन सिद्धकृत टीका सहित देवीकालोत्तर और अचिन्त्य-आगमरहस्य (वातुलशुद्धाख्य)-कर्मकाण्डक्रमावली-(सोमशम्भुपद्धति) कामिकागम-कालोत्तरसूत्र-किरणागम-चन्द्रज्ञान-देवीकालोत्तर-नन्दिशिखा-निःश्वासागम-निश्वासोत्तर-नैश्वासोत्तर-पराख्य-पौष्करागम-मतंगसूत्र-मकुटतन्त्र-रौरवागम-शिवज्ञानबोधसंग्रह-शिवधर्म-शिवधर्मोत्तर-षट्सहस्रिका-सर्वज्ञानोत्तर-सिद्धातन्त्र-सिद्धान्तदीपिका-सिद्धान्तरहस्यसार-सिद्धान्तसारावली-सिद्धान्तवचन-सुप्रभेदागम-स्वतन्त्रतन्त्र-स्वायम्भुवागम इत्यादि आगमों के वचनों से संकलित "लुप्तागमसंग्रह" (भाग १ और २) नामक आगम ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं। अभी हाल ही में मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली से "वीणाशिख" नामक एक उपागम ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है, किन्तु यह वामतन्त्र से सम्बद्ध है।

काशीनाथ ग्रन्थमाला, मैसूर से कन्नड़लिपि में सन् १९५५-५६ ई. में सूक्ष्मागम, कारणागम, चन्द्रज्ञानागम और मकुटागम इत्यादि आगमों का कन्नड़ लिपि में प्रकाशन हुआ। यहीं से सिद्धान्तसारावलि को भी प्रकाशित किया गया। पारमेश्वर तन्त्र और देवीकालोत्तर आगमों के विद्यापाद के कुछ पटल शोलापुरस्थ वीरशैवलिङ्गिब्राह्मणधर्मग्रन्थमाला के अन्तर्गत क्रमशः १९०५ एवं १९०६ में प्रकाशित हुए थे। सूक्ष्मागम, कारणागम, चन्द्रज्ञानागम, मकुटागम और पारमेश्वरागम का देवनागरी संस्करण भाषानुवाद के साथ काशी के जंगमवाड़ी मठ से अभी-अभी हुआ है।

पाण्डिचेरी फ्रेंच इन्स्टीट्यूट आफ इण्डोलाजी से दो मूलागमों रौरवागम और अजितागम के दो-दो भाग क्रमशः सन् १९६१, ७२ और १९६३, ६७ में प्रकाशित किये गये हैं। इसके अतिरिक्त मृगेन्द्रागम (क्रियापाद एवं चर्यापाद) सन् १९६२ ई. में (इसका फ्रेंच अनुवाद सन् १९८०, ८५ ई. में), मतंगपारमेश्वर सन् १९७७ और १९८२ ई. में, सार्धत्रिशतिकालोत्तर सन् १९७९ ई. में, रौरवोत्तरागम सन् १९८३ ई. में प्रकाशित हुए हैं। सोमशम्भुपद्धति (तीन भागों में) सन् १९६३-७७ ई. में और शिवयोगरत्न सन् १९७५ ई. में मूल एवं फ्रेंच अनुवाद सहित प्रकाशित किये गये। शिवागम परिभाषामञ्जरी तथा एक

वास्तुशास्त्र ग्रन्थ (मयमत) भी यहाँ से प्रकाशित हुआ है। अंशुमत्काश्यपागम और स्वायम्भुवसूत्र प्रकाशन के लिए तैयार किये जा रहे हैं। यहाँ से प्रकाशित सभी आगम ग्रन्थों के परिष्कृत एवं उत्तम कोटि के संस्करण हैं और शैवागम के महान् विद्वान् एन. आर. भट्ट महोदय के द्वारा सम्पादित किये गये हैं।

## काश्मीर में द्वैतशैव-सिद्धान्त का प्रचार

सद्योज्योति कृत 'मोक्षकारिका' की रामकण्ठ (द्वितीय) कृत टीका से स्पष्ट होता है कि सद्योज्योति के अनुयायी काश्मीरीय थे। उनकी टीका के अन्त में लिखा है —

**इति मोक्षकारिकायां नारायणकण्ठसूनुना रचिता।**
**संक्षेपाद् वृत्तिरियं शिष्यहिता भट्टरामकण्ठेन।।**

रामकण्ठ (द्वितीय) काश्मीर के ही थे। यह तथ्य 'नादकारिका' के अन्त में उन्हीं के वचनों से स्पष्ट होता है—

**इति नादसिद्धिमेनामकरोच्छ्रीरामकण्ठोऽत्र।**
**नारायणकण्ठसुतः काश्मीरे वृत्तपञ्चविंशत्या।।**
(नादकारिका, श्लो. २७)

अद्वैत शैवदर्शन के व्याख्याता सोमानन्द, कल्लट, उत्पलदेव, लक्ष्मणगुप्त, अभिनवगुप्त, क्षेमराज इत्यादि प्रसिद्ध हैं। इनके ग्रन्थों से द्वैतशैव-सिद्धान्त के प्रतिपादक रामकण्ठ (प्रथम) एवं रामकण्ठ (द्वितीय) के इनके समकालीन होने तथा काश्मीर के अभिजन होने की पुष्टि होती है। रामकण्ठ (प्रथम) अद्वैत प्रतिपादक ग्रन्थ "स्पन्दकारिका" की टीका के साथ-साथ "सद्वृत्ति" नामक द्वैतपरक ग्रन्थ के भी रचयिता थे, जिसका अनुसरण कर श्रीकण्ठ ने "रत्नत्रयपरीक्षा" नामक ग्रन्थ की रचना की थी। यह बात ग्रन्थ के समाप्तिपरक श्लोकों से स्पष्ट होती है—

**कृतिः श्रीमदुत्पलदेवपादपद्मोपजीविनः श्रीमद्राजानकरामकण्ठस्य।**
**रत्नत्रयपरीक्षेयं कृता श्रीकण्ठसूरिणा।।**
**श्रीरामकण्ठसद्वृत्तिं मयैवमनुकुर्वता।**
**रत्नत्रयपरीक्षार्थः संक्षेपेण प्रकाशितः।।** (रत्नत्रयपरीक्षा, श्लो. ३२२)

रामकण्ठ (प्रथम) को "मृगेन्द्रतन्त्रवृत्ति" के कर्ता नारायणकण्ठ अपनी गुरु-परम्परा में उल्लिखित करते हैं—

**साक्षाच्छ्रीकण्ठनाथादिव सुकृतिजनानुग्रहायावतीर्णा-**
**च्छ्रुत्वा श्रीरामकण्ठाच्छिवमतकमलोन्मीलनप्रौढभास्वान्।**
(मृ. वृ. मङ्गलाचरणश्लो. ४)

इससे स्पष्ट है कि काश्मीर में द्वैत प्रतिपादक सिद्धान्त शैवागमों के प्रवर्तक रहे हैं, वे ये थे— रामकण्ठ (प्रथम), श्रीकण्ठ, नारायणकण्ठ, विद्याकण्ठ तथा रामकण्ठ (द्वितीय) इत्यादि। इन लोगों ने सिद्धान्त शैवागमों पर आधारित अनेक टीकाओं की रचना की थी। इन टीकाओं की मातृकाएं आज भी उपलब्ध हैं, जिनका विवरण विशेष रूप से पाण्डिचेरी से तीन खण्डों में प्रकाशित कैटलाग में द्रष्टव्य है।

काश्मीर प्रदेश में शैव सिद्धान्त आगमों के टीकाकारों एवं सैद्धान्तिक निबन्ध-लेखकों का परिचय एवं उनकी ज्ञात कृतियों का संक्षिप्त परिचय यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है।

१. **उग्रज्योति**—सिद्धान्त शैवागमों के प्रथम व्याख्याता सद्योज्योति के ये गुरु थे, यह मोक्षकारिका और नरेश्वरपरीक्षा के अन्तिम श्लोकों से प्रमाणित है। इनकी कोई भी रचना उपलब्ध नहीं है।

२. **सद्योज्योति**—यह शैवाचार्य खेटपाल, खेटकनन्दन और सिद्धगुरु इत्यादि नामों से जाने जाते हैं। इनकी सिद्धान्त शैवागमों के प्रथम व्याख्याता के रूप में प्रसिद्धि है। इनका काल नवम शती बताया जाता है। इनके द्वारा ही सर्वप्रथम रौरवागम में प्रतिपादित शैवदर्शन के लिए 'सिद्धान्त' शब्द का प्रयोग किया गया, जैसा कि भोगकारिका (श्लो. २) से स्पष्ट है—

**रुरुसिद्धान्तसंसिद्धौ भोगमोक्षौ ससाधनौ।**
**वच्मि साधकबोधाय लेशतो युक्तिसंस्कृतौ।।**

सद्योज्योति के इस कथन के अनन्तर अघोरशिवाचार्य ने रत्नत्रयपरीक्षा (श्लो. १०) की टीका में "सिद्धान्त" शब्द का पङ्कजादि शब्दवत् यौगिकार्थ किया है। इनके द्वारा प्रणीत ग्रन्थों का विवरण इस प्रकार है—

१. भोगकारिका,
२. मोक्षकारिका,
३. परमोक्षनिरासकारिका,
४. तत्त्वत्रयनिर्णय- स्वायम्भुवागम की वृत्ति पर आधारित,
५. तत्त्वसंग्रह- रौरवागम की सुवृत्ति पर आधारित,
६. नरेश्वरपरीक्षा,
७. स्वायम्भुववृत्ति तत्त्वत्रयनिर्णय (श्लो. ३२) में उद्धृत।

इस ग्रन्थ का प्रकाशन फ्रेंच इन्स्टीट्यूट आफ इन्डोलाजी, पूना की मातृकाओं के आधार पर इन्दिरा गाँधी राष्ट्रीय कला केन्द्र, नयी दिल्ली से सन् १९९४ ई. में हुआ।

उपर्युक्त सभी ग्रन्थ मुद्रित हैं

८. सुवृत्ति अथवा रौरवतन्त्रवृत्ति। यह तत्त्वसंग्रह (श्लो. ५७) एवं तन्त्रालोकविवेक (९.२११) में उद्धृत है।

६. मन्त्रवार्तिक-मतङ्गपारमेश्वरवृत्ति में निर्दिष्ट।

३. **बृहस्पति**—यह शैवाचार्य सद्योज्योति के समकालीन थे। सद्योज्योति की भाँति इनका भी स्मरण सिद्धान्त शैवाचार्यों के कुलगुरु के रूप में किया गया है। तन्त्रालोक (१.१०४) में अभिनवगुप्त तथा उसके व्याख्याकार जयरथ ने 'शिवतनुशास्त्र' के प्रणेता के रूप में इनका स्मरण किया है। यह ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है।

४. **शंकरनन्दन**—तन्त्रालोकविवेक के नवें आह्निक के समाप्तिपरक श्लोकों में जयरथ ने इनका स्मरण किया है—

**शङ्करनन्दनसद्योज्योतिर्देवबलकणभुगादिमतम्।**
**प्रत्याख्यास्यन् न वमाह्निकं व्याचख्यौ जयरथः।।**

अभिनवगुप्त ने ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी (भा. १, पृ. २२५) में परमाणुवादनिरसन के प्रसंग में 'प्रज्ञालङ्कार' नामक इनकी कृति का उल्लेख किया है। इनका भी काल नवीं शती ही था।

५. **विद्याधिपति**—अभिनवगुप्त ने तन्त्रालोक (१४.६) और तन्त्रसार (पृ.३१) में क्रमशः मानस्तोत्र और अनुभवस्तोत्र नामक कृतियों के साथ इनका स्मरण किया है। मोक्षकारिका (श्लो. ६७-६८) की भट्ट रामकण्ठकृत टीका में भी इनके वचनों को उद्धृत किया गया है। इन साक्ष्यों के आधार पर इन्हें सिद्धान्त शैव का आचार्य एवं काश्मीरीय होने का अनुमान किया जा सकता है, यद्यपि स्पष्ट प्रमाणों का यहाँ अभाव है।

६. **देवबल**—तन्त्रालोकविवेक के चतुर्थ आह्निक के अन्त में सद्योज्योति के साथ इनका स्मरण किया गया है। मातृका अथवा उद्धरण रूप में इनकी किसी भी कृति की जानकारी प्राप्त नहीं है।

ऊपर कहे गये सभी शैवाचार्य अभिनवगुप्त के पूर्ववर्ती थे। परवर्ती आचार्यों का विवरण निम्न है—

७. **रामकण्ठ (प्रथम)**—यह महान् शैवाचार्य थे। इनके शिष्य विद्याकण्ठ के पुत्र भट्ट नारायणकण्ठ ने मृगेन्द्रवृत्ति के प्रारम्भिक श्लोकों में "साक्षाच्छ्रीकण्ठनाथादिव सुकृतिजनानुग्रहायावतीर्णात्" (ज्ञानपाद, श्लो. ४) कह कर इन्हें श्रीकण्ठनाथ की तरह महान् कहा है। डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय ने अपने ग्रन्थ 'अभिनवगुप्त०' (पृ. १७३) में इनका साहित्यिक काल सन् १०२५-१०५० ई. निर्धारित किया है। इनके एक अन्य शिष्य श्रीकण्ठ सूरि ने 'रत्नत्रयपरीक्षा' नामक ग्रन्थ की रचना की है, जिसके उपसंहार श्लोकों से ज्ञात होता है कि ग्रन्थ का आधारभूत 'सद्वृत्ति' नामक कोई रचना रामकण्ठकृत रही है। सम्भवतः यह सद्वृत्ति किसी आगम की वृत्ति रही हो। यह प्राप्य नहीं है।

८. **विद्याकण्ठ**—यह शैवाचार्य भट्ट नारायणकण्ठ के पिता तथा शंकरकण्ठ के पुत्र थे। मृगेन्द्रागम की वृत्ति (ज्ञानपाद, श्लो. ४) में इन्हें रामकण्ठ (प्रथम) के शिष्य के रूप में कहा गया है। भट्ट नारायणकण्ठ के पिता होने के साथ-साथ ये उनके गुरु भी थे। इनकी कोई भी कृति ज्ञात नहीं है। 'अभिनवगुप्त०' (पृ. १७३) में इनका वैदुष्यकाल सन् १०५०-१०७५ ई. निश्चित किया गया है।

९. **श्रीकण्ठ सूरि**—यह रामकण्ठ (प्रथम) के शिष्य थे। इनके विद्याकण्ठ के समकालीन होने की सूचना मिलती है, क्योंकि इन दोनों के आचार्य एक ही थे। स्वगुरु की 'सद्वृत्ति' पर आधारित 'रत्नत्रयपरीक्षा' के अतिरिक्त इनकी किसी भी अन्य रचना की जानकारी नहीं मिलती।

१०. **नारायणकण्ठ**—ये विद्याकण्ठ के पुत्र एवं शंकरकण्ठ के पौत्र थे। इनके गुरु स्वयं इनके पिता ही थे। इन्होंने मृगेन्द्रागम की वृत्ति लिखी जो प्रकाशित भी हो चुकी है। सद्योज्योतिकृत 'तत्त्वसंग्रह' की टीका के मंगलाचरण श्लोकों में अघोरशिवाचार्य ने भट्ट नारायणकण्ठकृत 'शरत्रिशा' नामक एक बृहत् टीका का उल्लेख किया है, जो आज उपलब्ध नहीं है। मृगेन्द्रवृत्ति (क्रियापाद, पृ. २०४) में इनकी एक अन्य रचना 'स्तोत्रावली' का भी निर्देश मिलता है। इनका काल ग्यारहवीं शताब्दी का अन्तिम चरण था।

११. **रामकण्ठ (द्वितीय)**—यह शैवाचार्य भट्ट नारायणकण्ठ के पुत्र थे। इनकी कृति 'नादकारिका' के अन्तिम श्लोकों से इनके काश्मीरीय होने की पुष्टि होती है। इन्होंने अनेक ग्रन्थों का प्रणयन किया। मुद्रित एवं अमुद्रित रूप में इनके ग्रन्थों का विवरण इस प्रकार है—

१. नादकारिका, अष्टप्रकरण में प्रकाशित।
२. सद्योज्योतिकृत मोक्षकारिका की वृत्ति, अष्टप्रकरण में प्रकाशित।
३. सद्योज्योतिकृत परमोक्षनिरासकारिका की वृत्ति, अष्टप्रकरण में प्रकाशित।
४. सद्योज्योतिकृत नरेश्वरपरीक्षा की 'प्रकाश' टीका, काश्मीर ग्रन्थावली में १९२६ में प्रकाशित।
५. जातिनिर्णयपूर्वकालयप्रवेशविधि, यह ग्रन्थ फ्रेंचभाषानुवाद के साथ श्री प्येर फिलियोसा द्वारा प्रकाशित।
६. मतंगपारमेश्वरवृत्ति, पाण्डिचेरी से प्रकाशित।
७. सार्धत्रिशतिकालोत्तरागम की वृत्ति, पाण्डिचेरी से प्रकाशित।
८. किरणागम की वृत्ति, इस पर अघोरशिवकृत व्याख्या भी उपलब्ध है, अप्रकाशित।
९. व्योमव्यापिस्तव, इसकी वेदज्ञानशिवाचार्यकृत लघु टीका भी उपलब्ध है, अप्रकाशित।

१०. सद्योज्योतिकृत मन्त्रवार्त्तिक की टीका, मोक्षकारिका (श्लो. २,११३) की वृत्ति में उद्धृत। मातृका अनुपलब्ध।

११. आगमविवेक, परमोक्षनिरासकारिका (श्लो. ४६) की वृत्ति में उद्धृत। मातृका अनुपलब्ध।

१२. रौरववृत्तिविवेक, यह सद्योज्योतिकृत रौरववृत्ति की टीका है, मतंगपारमेश्वर के विद्यापाद (३.२०) की टीका में उद्धृत। मातृका अनुपलब्ध।

१३. सर्वागमप्रामाण्य, मोक्षकारिका (श्लो. १४५) की वृत्ति में उद्धृत, मातृका अनुपलब्ध।

इनके अतिरिक्त मतंगपारमेश्वर के विद्यापाद (२६.५१) एवं मोक्षकारिका (श्लो. १०६) की वृत्ति में इनके द्वारा "उक्तमस्माभिरन्यत्र" कहा गया है। यहाँ ग्रन्थ का नाम निर्दिष्ट नहीं है, किन्तु इनके किसी ग्रन्थ का बोध अवश्य होता है।

१२. **सोमशम्भु**—इस शैवाचार्य की एक ही कृति के चार नामों का उल्लेख मिलता है — कर्मकाण्डक्रमावलि, कर्मक्रियाकाण्ड, क्रियाकाण्डक्रमावलि और सोमशम्भुपद्धति। 'कर्मकाण्डक्रमावली' नाम से इस ग्रन्थ के तीन संस्करण प्रकाशित हो चुके हैं— प्रथम शिवागम सिद्धान्त परिपालनसंघ सीरीज (सं. १५, देवकोट्टै, सन् १९३१ ई.), द्वितीय काश्मीर टेक्स्ट सीरीज (सं. ७३, सन् १९४७ ई.) और तृतीय पाण्डिचेरी से तीन भागों में (क्रमशः सन् १९६३, १९६८ और १९७७ ई.) प्रकाशित। परन्तु इन सभी संस्करणों में सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी से प्रकाशित 'लुप्तागमसंग्रह' में संगृहीत 'कर्मकाण्डक्रमावलि' का वचन नहीं मिलता। 'सोमशम्भु' नाम के एक शैवाचार्य का उल्लेख माधुमतेय चूड़ामणि के शिष्य 'प्रभावशिव' की परवर्ती दूसरी शाखा में मिलता है, जिनके शिष्य 'वामशम्भु' ने कल्चुरि राजाओं में राजगुरुओं की परम्परा स्थापित की थी। इनका काल सन् ९७५ ई. के पूर्व था। इसके अतिरिक्त 'सोमशम्भु' नामक एक अन्य शैवाचार्य का उल्लेख सन् १०७३ ई. में निर्मित 'कर्मकाण्डक्रमावलि' (जिसकी चर्चा ऊपर की जा चुकी है) के ग्रन्थकर्ता के रूप में भी मिलता है।

## अन्य शैवाचार्य

१३. **धाराधिपति भोजदेव**—सातवीं शती के शिवगुप्तबालार्जुन के सेनकपाट शिलालेख में आमर्दक तपोवन से विनिर्गत आचार्य सदाशिव का उल्लेख मिलता है, जो लाट देश के राजा द्वारा आहूत होने पर वहाँ गये थे। ईशानशिवगुरुदेवपद्धति (भा. ३, पृ. ९६) में मध्यदेश, कुरुक्षेत्र, उज्जयिनी इत्यादि के साथ-साथ लाट प्रदेश के शैवाचार्यों को भी उत्तम कोटि का कहा गया है। भोजदेव के गुरु के विषय में अघोरशिवाचार्य ने अपनी पद्धति में दो श्लोक कहे हैं, जिनके अनुसार शैवाचार्य उत्तुंगशिव विन्ध्यप्रदेश

की कल्याण नगरी में रहते थे। आर्यदेश में जन्मे उनके अनुज धाराधिपति भोजदेव के गुरु थे। उपर्युक्त शिलालेख के प्रमाण से उत्तुंगशिव को सदाशिवाचार्य की परम्परा से जोड़ा जा सकता है। प्राचीन समय में हिमालय पर्वत और विन्ध्य पर्वत के मध्य के भूभाग को आर्यदेश कहा जाता था। भोजदेव की मात्र एक कृति 'तत्त्वप्रकाश' ही उपलब्ध है और यह ग्रन्थ प्रकाशित भी हो चुका है।

१४. **कुमारदेव**—भोजदेव के 'तत्त्वप्रकाश' की टीका 'तात्पर्यदीपिका' के कर्ता के रूप में इनकी प्रसिद्धि है। ये भरद्वाजगोत्रीय शंकर के पुत्र, सोमयाजी और शिवभक्त थे। ये ईशानशिव के शिष्य थे।

१५. **त्रिलोचन शिवाचार्य**—शैव सिद्धान्त के इस आचार्य की कृतियों में ध्यानरत्नावलि, प्रायश्चित्तसमुच्चय, रत्नत्रयोद्योत, सर्वात्मसिद्धान्तरहस्यसार अथवा सिद्धान्तसमुच्चय और सिद्धान्तसारावलि प्रमुख हैं। 'सिद्धान्तसारावलि' ग्रन्थ का कन्नड़ लिपि में प्रकाशन काशीनाथ ग्रन्थमाला, मैंसूर के सातवें क्रम में सन् १६३० में हो चुका है। टीका के साथ इसका संस्करण गवर्नमेण्ट ओरियन्टल मैन्युस्क्रिप्ट लाइब्रेरी बुलेटिन (भाग १७-२०) में तथा शिवज्ञानबोध प्रेस, मद्रास से सन् १६०१ ई. में हुआ था।

१६. **अघोरशिवाचार्य**—यह चोलदेशीय कुण्डिन कुल के शैवाचार्य थे। इनके गुरु सर्वात्मशिव थे। इनका साहित्यिक काल सन् ११३०-११५८ ई. था। इन्होंने तत्त्वप्रकाशिका (तत्त्वप्रकाश), तत्त्वसंग्रह, तत्त्वत्रयनिर्णय, रत्नत्रय, भोगकारिका, नादकारिका और मृगेन्द्रवृत्ति पर टीकाएँ लिखी हैं। स्वतन्त्र प्रबन्ध के रूप में इनकी कृतियाँ आचार्यसार, पाखण्डापजय, भक्तप्रकाश और अभ्युदय नाटक है। इनका विशेष विवरण न्यू. कैट. कैट. (भाग १, पृ. ५८-५६) में द्रष्टव्य है। त्रिलोचन शिवाचार्य कृत 'प्रायश्चित्तसमुच्चय' के अनुसार यह आमर्दक मठ की परम्परा के शैवाचार्य थे।

परमानन्दकृत शैवभूषण में अठारह शैवाचार्यों की एक सूची मिलती है। यह सूची उग्रज्योति से प्रारम्भ कर अघोरशिव तक की परम्परा से सम्बद्ध है। यहाँ ये शैवाचार्य पद्धतिकार के रूप में कहे गये हैं। इनकी नामावली इस प्रकार है—

१. उग्रज्योति, २. सद्योज्योति, ३. रामकण्ठ (प्रथम), ४. विद्याकण्ठ, ५. नारायण-कण्ठ, ६. विभूतिकण्ठ, ७. श्रीकण्ठ, ८. नीलकण्ठ, ६. सोमशम्भु, १०. ईशानशम्भु, ११. हृदयशिव, १२. ब्रह्मशिव, १३. वैराग्यशिव, १४. ज्ञानशम्भु, १५. त्रिलोचनशिव, १६. वरुणशिव, १७. ईशानशिव, और १८. अघोरशिव।

उपर्युक्त शैवाचार्य नवीं शती से बारहवीं शती के कालखण्डों में रहे। इनमें से कुछ का विवरण पूर्व में दिया जा चुका है। शेष में से कुछ शैवाचार्यों का विवरण मठों की परम्परा के शैवाचार्यों के विवरण में द्रष्टव्य है।

## शैव मठों की परम्परा

अभिनवगुप्त ने अपने 'तन्त्रालोक' (३६.११-१४) में शैवागमों के स्रोतोभूत मठों का वर्णन किया है। इनमें से त्र्यम्बक, शंखमठिका और आमर्दक नाम के मठों का विवरण मध्यकालीन शिलालेखों में मिलता है। त्र्यम्बक मठिका ही लौकिक भाषा में 'तेरम्ब' नाम से अभिहित है, ऐसा सोमानन्दकृत 'शिवदृष्टि' (७.१५) से स्पष्ट है। ग्यारहवीं शती के रानीपुर शिलालेख में उथरेरम्ब विनिर्गत गगनशिवाचार्य का उल्लेख मिलता है। इस शिलालेख के सम्पादक ने 'उथरेरम्ब' शब्द का तात्पर्य (पाठ) 'तेरम्ब' ही निश्चित किया है। इसके अतिरिक्त मध्यकाल के शिलालेखों में तथा दसवीं शती के रन्नौद शिलालेख में कदम्बगुहा, शंखमठिका, तेरम्बि, मत्तमयूर, रणिपद्र इत्यादि शब्दों से इनके भेदोपभेद वर्णित हैं।

म. म. हरप्रसाद शास्त्री ने कदम्बगुहा, शंखमठिका, तेरम्बि तथा आमर्दक तीर्थों की स्थिति ग्वालियर राज्य में बतायी है। ग्यारहवीं शती की रचना 'तन्त्रालोक' (३७.३८) के अनुसार सभी प्रकार के शास्त्रों का प्रचार-प्रसार प्रथमतः 'मध्यदेश' में हुआ था। मनुस्मृति (२.२१) के तथा अन्य प्रमाणों के आधार पर इसी कालखण्ड के राजशेखरकृत 'काव्यमीमांसा' में 'मध्यदेश' की भौगोलिक स्थिति कुरुक्षेत्र से प्रयाग तक और हिमालय से विन्ध्यपर्वत के मध्य बतायी गयी है।

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि आमर्दक, त्र्यम्बक और शंखमठिका आदि के प्रतिष्ठापक आचार्यों के विद्या-वंशजों ने ही सम्पूर्ण भारतवर्ष में द्वैतवादी, अद्वैतवादी और द्वैताद्वैतवादी शैव आगमों का प्रचार-प्रसार किया। यतः यहाँ हमारा आलोच्य-विषय द्वैतवादी 'सिद्धान्त-शैव' आगम ही है, अतः उससे सम्बद्ध शैवाचार्यों का विवरण प्रस्तुत किया जा रहा है।

'सिद्धान्त-शैव' शैवाचार्यों के सम्बन्ध में सर्वप्रथम सप्तम-शती के पूर्वार्ध के शिवगुप्त बालार्जुन के सेनकपाट शिलालेख में आमर्दक तपोवन से विनिर्गत 'सदाशिवाचार्य' का उल्लेख मिलता है, जो लाट देश के राजा के द्वारा आहूत होकर वहाँ गये थे। ग्यारहवीं शती के धाराधिपति भोज के गुरु के ज्येष्ठ भ्राता 'उत्तुंगशिव' सम्भवतः इसी परम्परा के आचार्य थे। सन् ७५४ ई. के कीर्तिवर्मा के समकालिक पत्तदकल के स्तम्भ-लेख में शिववर्धमान के पौत्र एवं शिवरूप के पुत्र ज्ञानशिवाचार्य का वर्णन है। इनके गुरु शुद्धदेवरूप थे। आठवीं शती के ही कदच्छी शिलालेख में शैवसिद्धान्त कोविद कुटुकाचार्य का स्मरण किया गया है।

इन सन्दर्भों में विशेष रूप से उल्लेखनीय चौथी शती के उत्तरार्ध का उदयगिरि गुफा का एक शिलालेख भी है, जिसमें एक शैव भक्त द्वारा संन्यासियों (सम्भवतः शैव) के लिए उस गुफा को समर्पित किये जाने का उल्लेख है। इस शिलालेख में यह भी कहा गया है कि गुफा के समर्पण-समारोह में स्वयं चन्द्रगुप्त भी उपस्थित थे। इसी के लगभग समकालीन महाकवि कालिदास ने 'रघुवंश' (१.१) में परमेश्वर शिव और पार्वती की जगत् के माता-पिता के रूप में स्तुति की है और दोनों को शब्द-अर्थ की तरह परस्पर संपृक्त कहा

है। यहाँ यह स्मरणीय है कि शैवसिद्धान्त-दर्शन में शिव के इसी स्वरूप की व्याख्या की गयी है। दसवीं शती के प्रारम्भिक काल के जयसिंह वर्मा प्रथम के 'वाङ्-इयान्ह' शिलालेख के कुछ भाग संस्कृत और कुछ भाग चाम (चम्पा की भाषा) में प्राप्त हुए हैं। संस्कृत भाषा के लेख में भगवान् शिव को 'गुहेश्वर' की असाधारण दी गयी उपाधि है, जो पुराणों में कहीं-कहीं पाई जाती है।

प्रबोधशिव का गुर्गी शिलालेख (६७३ ई.) यह प्रमाणित करता है कि शैव-सिद्धान्त के उपदेष्टा एक तापस थे, जो इनकी परम्परा के प्रमुख आचार्य थे। आगे चलकर व्योमशिव का रनोद शिलालेख और भी स्पष्ट करता है कि शैवाचार्यों की यह परम्परा दारुवन में ब्रह्मा का स्वयं को शिव के लिये समर्पित किये जाने की घटना के परिणाम-स्वरूप उदित हुई। ग्वालियर के संग्रहालय के पतंगशम्भु-शिलालेख में भी इसी तरह की सूचना मिलती है। इसके अनुसार प्राचीन काल में श्रीकण्ठ (शिव) ने दारुवन में ब्रह्मा पर अनुग्रह कर उन्हें अपने मत में दीक्षित किया और ब्रह्मा से एक अपूर्व मुनिवंश उद्भूत हुआ।

दारुवन में गुहावासी के समागम का विवरण शिलालेखों के साथ-साथ कतिपय पुराणों में भी मिलता है। स्कन्दपुराण के रेवाखण्ड (३८.२-३) में दारुवन का वर्णन है, जहाँ भगवान् शिव ने स्वयं को गुहावासी के रूप में अवतरित कर 'भिक्षानट' के रूप में मुनि-पत्नियों को आकर्षित किया था। लिंगपुराण (अध्याय ३२) और ब्रह्माण्डपुराण (भाग १, अध्याय २७) में भी इसी तरह की कथा मिलती है। वि. सं. ११२० से पूर्व के निर्मित अमरेश्वर मन्दिर में अंकित 'हलायुध स्तोत्र' से भी दारुवन में भगवान् शिव के भिक्षुक रूप में अवतरित होने की घटना प्रमाणित होती है। इस प्रकार ये शिलालेख और पौराणिक अभिलेख दारुवन के गुहावासी को शैव-सिद्धान्त का उपदेशक और प्रचारक सिद्ध करते हैं। यह दारुवन सम्भवतः देवदारु-वृक्षों का वन था और ये वृक्ष हिमालय की उपत्यकाओं में मिलते हैं।

गुहावासी से सम्बद्ध और भी शिलालेख उपलब्ध हैं। इनमें रुद्रदेव का मल्कापुरम् शिलालेख विशेष रूप से उल्लेखनीय है, जो विश्वेश्वर शम्भु से सम्बद्ध है। यह शैवाचार्य दाहल प्रदेश में दुर्वासा से सद्भावशम्भु की परम्परा में आते हैं। यह परम्परा उत्तर भारत में पंजाब से दक्षिण भारत के तमिल प्रदेशों तक विभिन्न कालखण्डों में फैली।

आगे चलकर गुहावासी की यह परम्परा मुख्यतया तीन शाखाओं में विभक्त हुई— १. आमर्दक मठ की परम्परा, २. मत्तमयूर की परम्परा और ३. माधुमतेय की परम्परा। इनके प्रतिष्ठापक आचार्य क्रमशः रुद्रशम्भु (आमर्दकतीर्थनाथ), पुरन्दर (मत्तमयूरनाथ) और पवनशिव (माधुमतेय) थे। ये सभी शैवाचार्य एक ही परम्परा के शैवाचार्य थे, जिन्होंने कालक्रम से अलग-अलग स्थानों में मठों की संस्थापना कर सिद्धान्त-शैव का प्रचार-प्रसार किया। ग्वालियर के संग्रहालय में स्थित पतंगशम्भु के शिलालेख में उल्लिखित शैवाचार्यों में क्रमशः कदम्बगुहावासी शंखमठिकाधिपति, तेरम्बिपाल, रुद्रशिव (आमर्दकतीर्थनाथ), पुरन्दर

(मत्तमयूरनाथ), कवचशिव, हृदयशिव, व्योमशिव और पतंगशिव के नाम हैं। इसी जनपद के रन्नौद नामक ग्राम से प्राप्त एक अन्य शिलालेख में भी इससे मिलती-जुलती परम्परा का वर्णन है। सबसे महत्त्वपूर्ण युवराजदेव (द्वितीय) का बिल्हारी शिलालेख है, जो स्पष्ट रूप से कदम्बगुहा-सन्तति में उत्पन्न शैवाचार्यों की गुरु-शिष्य परम्परा को दर्शाता है। इसमें क्रमशः रुद्रशम्भु, मत्तमयूरनाथ, धर्मशम्भु, सदाशिव, माधुमतेय, चूड़ामणिशिव और हृदयशिव के नाम हैं।

अब गुहावासी की प्रमुख तीन शाखाओं का अलग-अलग परिचय यथोपलब्ध सामग्रियों के आधार पर प्रस्तुत किया जा रहा है—

### १. आमर्दक मठ की परम्परा

इस मठ का विवरण राष्ट्रकूट और प्रतीहार के शिलालेखों में प्राप्त है। इसके संस्थापक आचार्य रुद्रशम्भु थे, जो दुर्वासा से प्रेरित थे और आमर्दकतीर्थनाथ कहलाये। इनके शिष्य राजपूताना, करहाट और कर्नाटक तक फैले। म. म. डॉ. हरप्रसाद शास्त्री ने इस मठ की भौगोलिक स्थिति ग्वालियर राज्य के अन्तर्गत बतायी है, जबकि कुछ अन्य विद्वान् इस आमर्दक तीर्थ को उज्जयिनी सिद्ध करते हैं। एक अन्य स्रोत ब्रह्मशम्भुरचित पञ्जिका में कहा गया है कि आमर्दकाधीश (आमर्दकतीर्थनाथ) मालवा में रहते थे।

विनायकपाल प्रतीहार (सन् ६५६ ई.) के समकालीन मथनदेव के राजोरा शिलालेख (६६२ ई.) में आमर्दक मठ से विनिर्गत सोपरीय सन्तति में श्रीकण्ठाचार्य, श्रीरूपशिवाचार्य और उनके शिष्य ओंकारशिवाचार्य का वर्णन प्राप्त है। ये श्रीछत्रशिव मठ में रहते थे।

दूसरी करंजखेट सन्तति नामक परम्परा करहाट क्षेत्र में मिलती है। राष्ट्रकूट-वंशीय कृष्ण (तृतीय) करहाट के दानपत्र (६५८ ई.) में बल्लकेश्वर मठाधिपति ईशानशिवाचार्य के शिष्य गगनशिव को एक ग्राम दिये जाने का उल्लेख है। कन्नड़ भाषा में प्राप्त सोमेश्वर मन्दिर के एक शिलालेख में गगनशिव को अनूपनरेश दत्तलपेन्द्र श्रीमास का आध्यात्मिक गुरु बताया गया है। साथ ही इन्हें 'दुर्वासोमुनीन्द्रवंशतिलक' भी कहा गया है।

रुद्रदेव के मल्कापुर शिलालेख में विश्वेश्वरशम्भु का वर्णन है। यह शैवाचार्य डाहल प्रदेश में विद्यमान दुर्वासा से सद्भावशम्भु तक की परम्परा में आते हैं। सद्भावशम्भु को 'प्रभावशिव' नाम से भी जाना जाता था। इन्होंने गोलकीमठ की स्थापना कर सिद्धान्तशैव-मत का प्रचार किया। यह परम्परा तेलुगु और तमिल क्षेत्रों में फैली।

तेलुगु क्षेत्र के कर्नूल जिले से प्राप्त पुष्पगिरि शिलालेख में गोलकीमठ का विवरण है। इसी जिले से प्राप्त चार त्रिपुरान्तक शिलालेखों में शान्तशिव, धर्मशिव, विमलशिव और विश्वेश्वरशिव को गोलकीमठ से सम्बद्ध बताया है। एक अन्य स्रोत गुन्टूर जिले के पल्नद तालुका से प्राप्त काकतीय नरेश गणपतिदेव के अलुगुरजुपल्लै के शिलालेख में भी गोलकीमठ की सूचना प्राप्त है।

तमिल क्षेत्र में गोलकीमठ की परम्परा को प्रमाणित करने वाले शिलालेखों में जटावर्मन् त्रिभुवन् चक्रवर्तिन् वीर पाण्ड्यदेव का शिलालेख है। इसमें पुरगलि पेरुपल को ज्ञानामृताचार्य की परम्परा से सम्बद्ध बताया गया है। वहीं अघोरदेव को ज्ञानामृताचार्य-सन्तान कहा गया है। एक अन्य शिलालेख में मठाधिपति पाण्डि-मौडुलाधिपति (उपनाम लक्षाध्यायी सन्तान) को भी गोलकीमठ से सम्बद्ध बताया गया है। तंजोर जिले से प्राप्त तिनिवरुर शिलालेख में गोलकीमठ का विवरण है। एक चोल शिलालेख में वाराणसी स्थित कोल्लमठ के लक्षाध्यायी सन्तान 'ज्ञानशिव' का वर्णन है।

उपर्युक्त सन्दर्भों में काकतीय रुद्रदेव का मल्कापुरम् शिलालेख (वि. सं. ११८३) विशेष रूप से उल्लेखनीय है। इसके अनुसार विश्वेश्वरशम्भु विश्वेश्वर-गोलकीमठ के संस्थापक थे और वारंगल के राजा गणपति (सन् १२१३-१२४६ ई.) के आध्यात्मिक गुरु थे। यह शिलालेख गोलकीमठ के सर्वजन हितकारी गतिविधियों की विस्तृत जानकारी भी देता है।

## २. मत्तमयूर मठ की परम्परा

गुहावासी-परम्परा में पाँचवें आचार्य के रूप में पुरन्दर का नाम आता है। इनसे प्रभावित होकर राजा अवन्तिवर्मन् (नवीं शती) ने अपना सम्पूर्ण राज्य इन्हें समर्पित कर दिया था। इसी राज्य के मत्तमयूर नामक स्थान में पुरन्दर ने अपने मठ की स्थापना की और 'मत्तमयूरनाथ' कहलाये। इन्होंने अपना दूसरा मठ रणिपद्र में स्थापित किया था, जो रन्नोद नाम से ग्वालियर राज्य में झांसी और गुना के मध्य स्थित है।

चन्देल शिलालेख में आचार्य पुरन्दर की परम्परा के शैवाचार्यों में प्रबोधशिव का उल्लेख है। यह शैवाचार्य गुहावासीपरम्परा में बारहवीं पीढ़ी के रूप में वर्णित हैं। साथ ही इन्हें मत्तमयूर-सन्तति में भी दिखलाया गया है। इस शिलालेख के अनुसार मत्तमयूर-सन्तति में क्रमशः पुरन्दर, शिखाशिव, प्रभावशिव, प्रशान्तशिव और प्रबोधशिव हुए। प्रबोधशिव ने शोण नद के संगम पर प्रशान्ताश्रम का निर्माण कराया था, जो इनके गुरु के नाम पर था। इसी शिलालेख में प्रभावशिव को युवराजदेव से पोषित कहा गया है। प्रबोधशिव के गुर्गी शिलालेख में 'प्रबोधशिव' को ही 'शिखाशिव' और 'चूड़ाशिव' भी कहा गया है। यहाँ मधुमती नाम की नगरी सैद्धान्तिकों के धाम के रूप में वर्णित है, जिसका संकेत 'माधुमतेय मठ' की ओर है। इस शिलालेख में 'ईशानशिव' को 'प्रबोधशिव' का ज्येष्ठ भ्राता बताया गया है। यहीं प्रबोधशिव द्वारा वाराणसी में एक आवास बनवाने की चर्चा है।

रन्नोद शिलालेख में आचार्य पुरन्दर द्वारा रणिपद्र में स्थापित द्वितीय मठ की परम्परा में क्रमशः कवचशिव, सदाशिव, हृदयशिव, व्योमशिव और पतंगशिव का उल्लेख है। यहाँ हृदयशिव का उपनाम 'हरहास' बताया गया है। युवराजदेव (द्वितीय) के बिल्हारी शिलालेख (९७५ ई.) में वर्णित मत्तमयूरनाथ (पुरन्दर) की परम्परा में क्रमशः धर्मशम्भु, सदाशिव, पवनशिव, चूड़ामणिशिव और हृदयशिव का वर्णन है।

मत्तमयूर और रणिपद्र मठों से इनकी शाखाएँ मालवा, दक्षिण के कर्करोणि और आधुनिक मध्यप्रदेश के विभिन्न स्थानों में फैलीं। ये लोग चेदि, परमार और राष्ट्रकूट चालुक्य वंश के राजाओं और उनके सामन्तों में पूज्य हुए तथा सम्मानित भी किये गये।

इसी परम्परा की मालव-शाखा में मालव-नरेश सियक के आध्यात्मिक गुरु 'लम्बकर्ण' का नाम उल्लेखनीय है। यह रणिपद्र मठ की धारा में स्थित गोरठिका मठ की शाखा में आते हैं। यह विवरण 'प्रायश्चित्तसमुच्चय' में प्राप्त है, जो इसी शाखा की परम्परा में आये ईश्वरशिव के शिष्य हृदयशिव (द्वितीय) की रचना है।

कर्करोणि-शाखा में अम्भोजशम्भु को प्रधान आचार्य का महत्त्व प्राप्त है। यह मत्तमयूर मठ की परम्परा में आते हैं। रट्टराज के खरपतन दानपत्र (सं. ९००) में इनके द्वारा दान लेने की चर्चा की गयी है। इन्हीं की परम्परा के शैवाचार्य ब्रह्मशम्भु ने 'नैमित्तिकक्रियानुसन्धान' नामक ग्रन्थ का प्रणयन किया था। सन् ९३८ ई. में प्रणीत इस ग्रन्थ की मातृका एशियाटिक सोसायटी आफ बंगाल के पुस्तकालय (भाग ३, सं. ३०४२ अ) में सुरक्षित है।

चन्देरी प्रतीहार के कदूह शिलालेख में 'धर्मशिव' को रणिपद्र मठ से सम्बद्ध बताया गया है। यह शैवाचार्य दसवीं शती में हरिराज प्रतीहार के आध्यात्मिक गुरु थे। इसी स्थान से प्राप्त एक अन्य शिलालेख में 'ईश्वरशिव' को राजा भीमभूप से सम्बद्ध बताया गया है।

वैरोचनकृत 'प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय' (३२.७२) में मत्तमयूर वंश के शैवाचार्यों में 'विमलशिव' का स्मरण किया गया है। यहाँ गुरुओं के क्रम में विमलशिव, ईशानशिव और वैरोचन का नाम आता है। विमलशिवकृत 'विमलावतीतन्त्रम्' नामक ग्रन्थ की तीन मातृकाएं नेपाल के दरबार पुस्तकालय में सुरक्षित हैं। इस ग्रन्थ में वर्णित गुरुपरम्परा में श्रीकण्ठ-दुर्वासा-शक्रमुनि-सदाशिव-प्रशान्तशिव-प्रबोधशिव-कुमारशिव-ईशानशिव-अघोरशिव-सोमशम्भु-हरिशिव-विमलशिव का नाम आता है और ग्रन्थ-कर्ता का सम्बन्ध वाराणसी से बताया गया है। ग्रन्थ के अन्त में प्राप्त पुष्पिका में धर्मशिव को विमलशिव का गुरु भी कहा गया है। सम्भवतः इस परम्परा के 'ईशानशिव' वही शैवाचार्य हैं, जिनका स्मरण अभिनवगुप्त ने "तन्त्रालोक" (२२.३०-३१) में 'देव्यायामल' ग्रन्थ के व्याख्याता के रूप में किया है। यह शैवाचार्य 'ईशानशिवगुरुदेवपद्धति' के लेखक से भिन्न हैं। यह निर्भरभूमिप के पूज्य थे। वैरोचन स्वयं को योगी के बजाय राजकुमार ही प्रदर्शित करते हैं। इनके पिता धीरनाथ और पितामह गोपाल भूपाल थे।

इस प्रकार पुरन्दर (मत्तमयूरनाथ) द्वारा स्थापित दोनों मठों से इनकी परम्परा पंजाब से दक्षिण होती हुई मध्यभारत में फैली। पंजाब के वर्मनृवंशीय नरेश, चन्देरी प्रतीहार के शासक और मध्यभारत के परमारवंशीय राजा इनके आध्यात्मिक शिष्य बने।

### ३. माधुमतेय मठ की परम्परा

युवराज (द्वितीय) के बिल्हारी शिलालेख (सन् ९७५ ई.) में मत्तमयूरनाथ के शिष्यों में क्रमशः धर्मशम्भु, सदाशिव, पवनशिव, चूड़ामणिशिव और हृदयशिव का नाम आता है।

इसी शिलालेख में माधुमतेय पवनशिव, शब्दशिव और ईश्वरशिव का भी वर्णन है। यह परम्परा "पवनशिव" द्वारा स्थापित मठ से प्रारम्भ हुई और वे 'माधुमतेय' कहलाये। यहाँ से इनकी शाखाएँ गुर्गी, चन्देल, बिल्हारी एवं अन्य स्थानों पर फैली[१]।

कल्चुरी नरेश युवराजदेव (प्रथम) और लक्ष्मणराज ने 'प्रभावशिव' अथवा 'सद्भावशिव' को सम्मानित किया था। प्रभावशिव की दूसरी शाखा 'सोमशम्भु' के द्वारा प्रचारित हुई। इनके शिष्य 'वामशम्भु' ने कल्चुरी शासकों में राजगुरु के रूप में एक परम्परा स्थापित की थी, जो डाहल मण्डल के राजवंश में अन्त तक रही। इस कथन का आधार काकतीय नरेश का मल्कापुरम् शिलालेख है।

गुर्गी और चन्देल के शिलालेख के साक्ष्य 'प्रभावशिव' और 'सद्भावशिव' की अभिन्नता सिद्ध करते हैं, जो माधुमतेय चूड़ामणि के शिष्य थे[२]। 'वामशम्भु' और 'सोमशम्भु' इनकी परवर्ती शिष्यपरम्परा में थे। कल्चुरी राजवंश पर अपना आधिपत्य स्थापित करने वाले चन्देल शासकों ने 'वामदेव' को परम भट्टारक महाराजाधिराज परमेश्वर इत्यादि उपाधियों से संमानित किया था। इसका उल्लेख 'पृथ्वीराजविजय' की जोनराजकृत टीका में है। यहाँ कल्चुरी शासक साहसिक के द्वारा अपने आध्यात्मिक गुरु 'वामदेव' को अपना साम्राज्य अर्पित कर विश्वविजयी होने के प्रयास का भी वर्णन है। अन्य साक्ष्यों के आधार पर राजा साहसिक की युवराज (द्वितीय) से अभिन्नता सिद्ध होती है। इस प्रकार राजगुरुओं के रूप में माधुमतेय वंश के शैवाचार्यों की यह परम्परा वामशम्भु से चली।

जयसिंह के जबलपुर शिलालेख (सन् ११७५ ई.) में विमलशिव, वास्तुशिव, पुरुषशिव और कीर्तिशिव की शिष्य-परम्परा का वर्णन है। इस शिलालेख में वास्तुशिव और पुरुषशिव के मध्य के आचार्यों के नाम खण्डित होने से स्पष्ट नहीं है। 'विमलशिव' और उनके शिष्य 'वास्तुशिव' सम्भवतः कोकल्ल (द्वितीय) और उनके पुत्र गांगेयदेव के आध्यात्मिक गुरु थे। जाजल्लदेव के रत्नपुर शिलालेख (सन् ११६८ ई.) में सिद्धान्तविद् शैवाचार्य 'रुद्रशिव' को जाजल्लदेव का गुरु बतलाया गया है। यह शैवाचार्य सम्भवतः 'वास्तुशिव' के शिष्य थे।

कल्चुरी शासकों के सन्दर्भ में अभी तक प्राप्त शिलालेखों में कम से कम आठ राजाओं के नाम मिलते हैं — लक्ष्मीकर्ण, यशःकर्ण, गयाकर्ण, नरसिंह, जयसिंह, विजयसिंह, शंकरगण और त्रैलोक्यवर्मदेव। इनमें लक्ष्मीकर्ण के आध्यात्मिक गुरु की जानकारी अभी तक प्राप्त नहीं है, यह सम्भवतः 'रुद्रशिव' ही थे। यशःकर्ण के आध्यात्मिक गुरु 'पुरुषशिव' तथा गयाकर्ण के 'शक्तिशिव' थे। इनके शिष्य 'कीर्तिशिव' सम्भवतः नरसिंह के गुरु थे। इनके शिष्य 'विमलशिव' राजा जयसिंह के गुरु थे, यह बात जयसिंह के जबलपुर शिलालेख से प्रमाणित होती है, जिसमें इनको प्रख्यात राजगुरु के रूप में प्रतिष्ठा प्राप्त है। इनके शिष्य 'धर्मशिव' दक्षिणदेश में गये थे। धर्मशिव के ही शिष्य 'विश्वेश्वरशम्भु' मालवा और चोल

---

१. हिस्ट्री ऑफ शैव कल्ट्स इन नार्दर्न इण्डिया, वी. एस. पाठक, पृ. ३

२. वहीं, पृ. ३६

राजाओं से पूजित हुए थे। त्रैलोक्यवर्मदेव का रीवां अभिलेख यह प्रमाणित करता है कि 'शान्तशिव' और 'नादशिव' भी विमलशिव के ही शिष्य थे। ये दोनों सहोदर भ्राता थे, जिनमें 'नादशिव' ज्येष्ठ थे। इस प्रकार राजगुरुओं के रूप में सिद्धान्तविद् शैवाचार्यों की यह परम्परा युवराज देव (द्वितीय) के काल (९७५ ई.) में 'वामशम्भु' से प्रारम्भ हुई और ढाई सौ वर्षों से भी अधिक समय तक चली। यह परम्परा सन् १२२५ ई. में तब समाप्त हुई, जब चन्देल शासक त्रैलोक्यवर्मदेव ने इस राज्य पर अपना आधिपत्य स्थापित कर लिया।

चोल शासकों में भी राजगुरुओं के रूप में शैवाचार्यों की एक परम्परा थी। राजराज प्रथम (९८५ ई.) और राजेन्द्र चोल (१०१२-१०४४ ई.) के अभिलेखों में 'ईशानशिव' और 'शर्वशिव' का उल्लेख है। ईशानशिव गुरु की परम्परा[1] सोमशम्भु रचित 'कर्मकाण्डक्रियावलि' नाम की पद्धति में उद्धृत है। इसके अनुसार गुरु-शिष्य परम्परा का क्रम इस प्रकार है— ईशानशिव, विमलशिव, शर्वशिव और सोमशम्भु। इनमें 'शर्वशिव' राजेन्द्रचोल से पूजित थे। इनके शिष्य आर्यदेश, मध्यदेश और गौड़देश में व्याप्त थे। इनके प्रमुख शिष्य 'सोमशम्भु' ने अनेक शैव-ग्रन्थों की रचना की थी। इनका परिचय पहले दिया जा चुका है। 'त्रिलोचनशिवाचार्य' कृत 'सिद्धान्तसारावलि' की टीका में में राजेन्द्र चोल द्वारा उत्तर भारत से उच्चकोटि के शैव सन्तों को अपने देश कांची और चोलदेश में ले जाने का विवरण है।

## सिद्धान्तशैव दर्शन का संक्षिप्त परिचय

सिद्धान्तशैव दर्शन द्वैतदर्शन की कोटि में आता है। यह दर्शन दस शिवागम और अठारह रुद्रागम, इन समस्त अट्ठाईस आगमों का प्रामाण्य स्वीकार करता है। यद्यपि अभिनवगुप्त आदि अद्वैतवादी आचार्य अट्ठारह रुद्रागमों की द्वैताद्वैतपरक व्याख्या करते हैं, फिर भी सिद्धान्तशैव दर्शन के पूर्ववर्ती आचार्यों ने इनकी भी द्वैतपरक व्याख्या की है। इस कथन की पुष्टि में हम रौरवागम को उदाहरण के रूप में ले सकते हैं। यह आगम श्रीकण्ठीसंहिता में द्वैताद्वैत आगमों में परिगणित है, किन्तु सिद्धान्तशैव के महान् आचार्य सद्योज्योति अपनी 'मोक्षकारिका' में यह घोषित करते हैं कि रौरवागम की अविच्छिन्न परम्परा रुरु के समय से प्रारम्भ कर उनके समय तक व्याप्त थी।

इस दर्शन के प्रतिपादक आचार्यों ने अपने ग्रन्थों में वैशेषिक, सांख्य, वेदान्त, व्याकरण और पाशुपत इत्यादि दर्शनों की व्यवस्थित समीक्षा की है। इनके द्वारा नाद-बिन्दु आदि का सम्यक् विवरण, सूक्ष्मा (परा), पश्यन्ती, मध्यमा, वैखरी नामक वाक्चतुष्टय का प्रतिपादन, परापर नामक सूक्ष्मा वाक् का नाद के साथ और पश्यन्ती वाक् का अक्षरबिन्दु के साथ तादात्म्य का सुन्दर विवेचन पुष्ट युक्तियों के साथ किया गया है।

---

१. हिस्ट्री आफ......., पृ. ३८

सिद्धान्तशैव दर्शन शुद्ध धर्माचार मिश्रित दर्शन है। यद्यपि यह दर्शन अपने पूर्वगामी पाशुपत दर्शन से पति-पशु-पाश नामक पदार्थत्रय को ग्रहण करता है, तथापि योग और विधि नामक पदार्थद्वय को छोड़कर दुःखान्त का पति में ही अन्तर्भाव करता है। इस प्रकार यहाँ पति, पशु, पाश नामक तीन मौलिक पदार्थ ही स्वीकृत हैं। यहाँ छत्तीस पदार्थ इन्हीं पदार्थत्रय में अन्तर्गणित हैं। यहाँ पाश के मल, माया, रोधशक्ति, कर्म और बिन्दु नामक पाँच भेद किये गये हैं। बिन्दु महामाया का अपर पर्याय है। 'पति' शब्द के स्थान पर 'कारण' शब्द भी प्रयुक्त है। जो साधारणतया पाशुपत दर्शन और सिद्धान्तशैव दर्शन में प्रथम तत्त्व का वाचक है।

सिद्धान्तशैव दर्शन प्रत्यभिज्ञा-दर्शन में वर्णित छत्तीस तत्त्वों के शिव, शक्ति, सदाशिव, ईश्वर, शुद्धविद्या इत्यादि तत्त्वों का पति में, पुरुष तत्त्व का पशु में और कला से पृथ्वी पर्यन्त एकतीस तत्त्वों का माया में अन्तर्भाव स्वीकार करता है। इस दर्शन में मोक्ष मात्र दुःखान्त ही नहीं है, अपितु आणव, कार्म, मायीय मलत्रय के क्षय से अभिव्यक्त पशु का सर्वज्ञत्व, सर्वकर्तृत्व रूप शिवसाम्य है। 'सर्वदर्शनसंग्रह' में यह शैवदर्शन नाम से वर्णित है।

तमिल शैव-सिद्धान्त में भी पशु, पति, पाश नामक तीन प्रधान तत्त्व, छत्तीस अवान्तर तत्त्व, मल-माया-कर्म नामक मलत्रय, शुद्धाशुद्ध रूप द्विविध सृष्टि, परा-पश्यन्ती-मध्यमा-वैखरी रूप चतुर्विध वाक् और अट्ठाईस आगमों का प्रामाण्य स्वीकृत हैं। दोनों में भेद मात्र भाषाभावकृत हैं। तमिल शैव-सिद्धान्त का प्रामाणिक ग्रन्थ मेयकन्ददेव द्वारा तेरहवीं शती में लिखा गया, जबकि इनसे कई शताब्दी पूर्व शैव सिद्धान्त के अनेक ग्रन्थों की रचना सद्योज्योति, देवबल, भोजदेव, अघोरशिव आदि के द्वारा की गयी थी।

इसके अनन्तर शैव-सिद्धान्त आगमों में वर्णित प्रमुख विषयों का संक्षिप्त विवरण प्रस्तुत किया जा रहा है[1] —

मृगेन्द्रागम (विद्यापाद २.२) एवं किरणागम (विद्यापाद १.१३) में पति, पशु, पाश नामक पदार्थत्रय का निरूपण मिलता है। सर्वज्ञानोत्तर (विद्यापाद) के प्रथम पटल में भी तीन पदार्थों का विवरण है, किन्तु इस आगम के योगपाद (श्लो. ३१-३२) में पशु, पति, पाश और शिव नामक पदार्थ-चतुष्टय का निरूपण है। रौरवागम के अध्वपटल (विद्यापाद ४.४८) में विधि, क्रिया, काल, योग और शिव नामक पाँच पदार्थों का निरूपण मिलता है। मतंगपारमेश्वर के द्वितीय पटल (श्लो. १४-२१) में पति, शक्ति, त्रिपर्व, पशु, भोग और उपाय नामक छह पदार्थों का निरूपण है। ऐसा ही विवरण पौष्करागम में भी उपलब्ध होता है और उमापति शिवाचार्य की व्याख्या में भी यही स्वीकृत है। स्वायंभुव आगम (योगपाद ३७.६-११) में बन्ध, अविद्या, विधि, भोग, विद्या, कारण और शाश्वत नामक सात पदार्थों का निरूपण है।

---

१. मतंगपारमेश्वर, भूमिका के आधार पर।

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि विभिन्न शैवागमों में विभिन्न प्रकार के पदार्थों का निरूपण दृष्टिगोचर होता है, किन्तु मुख्य रूप से पति-पशु-पाशाख्य पदार्थत्रय में ही सभी का अन्तर्भाव है। पौष्करागम (विद्यापाद) के पतिपटल (श्लो. ८) के अनुसार पौष्कर और मतंग में छह, स्वायम्भुव में सात, श्रीपराख्य में पाँच और मृगेन्द्र में तीन पदार्थ स्मृत हैं। इसी तरह का विवरण किञ्चित् पाठान्तर से शिवाग्रयोगीकृत 'शैवपरिभाषा' के द्वितीय पटल के आरम्भ में मिलता है। इसके अनुसार स्वायम्भुव आगम में सात, पौष्कर एवं मतंग आगम में छः, श्रीपराख्य आगम में पाँच और रौरव आगम में तीन पदार्थ स्वीकृत हैं। 'सर्वज्ञानोत्तर आगम' के उपोद्घात में शिव, पति, पशु, शुद्धमाया, अशुद्धमाया, कर्म और आणवमल— ये सपत पदार्थ कहे गये हैं तथा पशु, पति, माया, कर्म और आणवमल इत्यादि पाँच पदार्थ आगमान्तरों में स्वीकृत बताये गये हैं।

मतंगपारमेश्वर में तृतीय पदार्थ (पाश) त्रिपर्वपद से अभिहित है। यहाँ कला तत्त्व से पृथ्वी तत्त्व तक तीस तत्त्व शब्द से वाच्य हैं। वामदेव भुवन से आरम्भ कर कालाग्नि भुवन तक एक सौ चौसठ संख्या तक भुवन भावशब्दवाच्य हैं। तत्तद् भुवनज असंख्य शरीर भूतशब्द वाच्य हैं। मृगेन्द्र, किरण और सुप्रभेद आगमों में भी भुवनों का प्रतिपादन है। मृगेन्द्र और किरण में तत्त्वों का विवरण सृष्टिक्रम और भुवनों का क्रम संहारक्रम से वर्णित हैं। मतंगपारमेश्वर में तत्त्वों का और भुवनों का प्रतिपादन सृष्टिक्रम से है। यहाँ पर प्रत्येक तत्त्व का स्वरूप विशद रूप से विवेचित है। मतंगवृत्ति में बुद्धि के भाव-प्रत्यय सर्ग के तीन सौ प्रकार वर्णित हैं। पौष्कर आगम के पुंस्तत्त्व पटल में छह सौ बारह भेद स्वीकृत हैं। मृगेन्द्र आगम के कलादि कार्य प्रकरण में सांख्योक्त पचीस भेद बताये हैं।

यद्यपि भुवन संख्याक्रम मृगेन्द्र और किरणागम में भी मिलता है, किन्तु यहाँ शुद्धाशुद्ध अध्वों का विवरण अत्यन्त संक्षिप्त है। मतंग पारमेश्वर में पति पदार्थ में चौदह भुवन, शक्ति पदार्थ में इकतालीस भुवन, त्रिपर्व पदार्थ में एक सौ चौसठ भुवन और प्रति तत्त्वों के भुवनों को संमिलित करते हुए कुल चार सौ उन्नीस भुवनों का वर्णन है। किरणागम की व्याख्या में रामकण्ठ ने सदाशिवतत्त्वान्त चार सौ पचीस भुवन कहे हैं। इस प्रकार किरण के अनुसार ४२५ भुवन, मतंग के अनुसार ४१६ भुवन, मृगेन्द्र, रौरव तथा अघोरशिवाचार्य की पद्धति 'क्रियाक्रमद्योतिका' में २२४ भुवन वर्णित हैं। किरणागम के अनुसार पृथ्वी तत्त्व में २७० भुवन और मतंग में २५७ भुवन कहे गये हैं। मतंगपारमेश्वर वृत्ति में हाटक का पातालों में अन्तर्भाव है, जबकि मृगेन्द्र और किरण में हाटक का पृथक् भुवन के रूप में वर्णन है।

## तत्त्व-परिचय

मतंगपारमेश्वर के विद्या-पाद में छत्तीस-तत्त्वों के नाम सृष्टिक्रम से इस प्रकार हैं— १. लय, २. भोग, ३. अधिकार, ४. शुद्धविद्या, ५. माया, ६. कला, ७. विद्या, ८. राग, ९. काल, १०. नियति, ११. पुरुष, १२. अव्यक्त, १३. गुण, १४. बुद्धि, १५. अहंकार,

१६. मन, १७. श्रोत्र, १८. त्वक्, १६. चक्षु, २०. जिह्वा, २१. घ्राण, २२. वाक्, २३. पाणि, २४. पाद, २५. पायु, २६. उपस्थ, २७. शब्दतन्मात्र, २८. स्पर्शतन्मात्र, २६. रूपतन्मात्र, ३०. रसतन्मात्र, ३१. गन्धतन्मात्र, ३२. आकाश, ३३. वायु, ३४. अग्नि, ३५. अप्, ३६. पृथिवी।

रौरवागम के विद्यापाद के दशम पटल (श्लो. ६८-१०१) में तीस तत्त्व कहे गये हैं। यहाँ पञ्चभूत, पञ्चतन्मात्र, पञ्चकर्मेन्द्रिय, छह बुद्धीन्द्रिय, कला, विद्या, राग, पुरुष, अव्यक्त, गुण, बुद्धि, अहंकार इत्यादि आठ तत्त्व और शिवरूप में एक तत्त्व, अर्थात् कुल तीस तत्त्व स्वीकृत हैं।

मृगेन्द्रागम के विद्यापाद में पञ्चभूत, पञ्चतन्मात्रा, पञ्चकर्मेन्द्रिय, छह ज्ञानेन्द्रिय, माया-कला-काल-विद्या-राग-नियति-पुरुष-प्रकृति-अव्यक्त-गुण-बुद्धि-अहंकार इत्यादि बारह तत्त्व तथा शुद्धविद्या-सदाशिव-बिन्दु-नाद-परबिन्दु-परमशिव इत्यादि छह शुद्ध तत्त्वों का निरूपण किया गया है। इनकी कुल संख्या उनतालीस होती है। यद्यपि ग्रन्थ में किसी स्थल पर भी इनकी सम्पूर्ण संख्या का निर्देश नहीं मिलता।

कालोत्तर आगम के तीसवें पटल में छत्तीस तत्त्वों की परिगणना की गयी है। वे इस प्रकार हैं—पञ्चभूत, पञ्चतन्मात्रा, पञ्चकर्मेन्द्रिय, छह ज्ञानेन्द्रिय, पुरुष-प्रकृति-महत्-अहंकार-राग-माया-विद्या-कला-नियति-विग्रहेश-काल इत्यादि ग्यारह तत्त्व तथा शुद्धविद्या-शुद्धकाल-महेश-सदाशिव इत्यादि चार तत्त्व। इस प्रकार कुल संख्या छत्तीस होती है। यहाँ पर 'विग्रहेशतत्त्व' की आत्मतत्त्व से तथा 'महेशतत्त्व' की ईश्वरतत्त्व से समानता की जा सकती है।

किरणागम के विद्यापाद के आठवें पटल में भी छत्तीस तत्त्वों की परिगणना में पञ्चभूत, पञ्चतन्मात्रा, पञ्चकर्मेन्द्रिय। छह ज्ञानेन्द्रिय, अहंकार-बुद्धि-अव्यक्त-राग-विद्या-काल-नियति-कला-माया-शुद्धविद्या-ईश्वर-सदाशिव-प्रथमशक्ति-द्वितीयशक्ति-शिवतत्त्व इत्यादि पन्द्रह तत्त्व हैं। यहाँ इन्द्रियगण एवं तन्मात्र-समूहों का नामतः निर्देश नहीं मिलता। यद्यपि पुरुषतत्त्व का यहाँ निर्देश है, किन्तु उसकी गणना छत्तीस तत्त्वों में नहीं है। शक्तिद्वय का विवरण यहाँ विशेष रूप से अवलोकनीय है।

सुप्रभेदागम के योगपाद के प्रथम पटल में पञ्चभूत, दस ज्ञानेन्द्रिय-कर्मेन्द्रिय, राग-विद्या-काल-कला-आत्मा इत्यादि पाँच तत्त्व, अहंकार-बुद्धि-गुण-अव्यक्तादि चार तत्त्व, शुद्धविद्या-सादाख्य-बिन्दु-नाद-शक्तिद्वय-शिव इत्यादि सात तत्त्व हैं। इनकी पूर्ण संख्या इकतीस होती है। इनमें पञ्चतन्मात्र तत्त्व की गणना नहीं की गयी है।

इसी प्रकार चिन्त्यागम और पौष्कर आगम में भी छत्तीस तत्त्वों का निर्देश किया गया है। यहाँ शिव-शक्ति-सादाख्य-ईश्वर-शुद्धविद्या इत्यादि पाँच शुद्धतत्त्व और माया तत्त्व से पृथिवी-तत्त्व पर्यन्त इकतीस तत्त्व मिलकर छत्तीस तत्त्व होते हैं। स्वायम्भुव आगम के अड़तीसवें पटल में बत्तीस तत्त्वों की परिगणना की गयी है। यहाँ इकतीस अशुद्ध तत्त्व और एक शिवतत्त्व स्वीकृत है।

## दीक्षा

आगमों में दीक्षा आत्मसंस्कार का ही अपर नाम है। आणव, मायीय और कार्म मल अथवा पाश से आच्छन्न संसारी आत्मा का स्वाभाविक पूर्णत्व प्रस्फुटित नहीं हो सकता। पूर्ण और शिव-स्वरूप होते हुए भी अपरिच्छिन्न आत्मा आणव मल के आवरण के कारण अपने को सब प्रकार से परिच्छिन्न सा अनुभव करता है। यह केवल अपूर्णता का बोधमात्र है और अन्य दो मलों का भित्तिस्वरूप है। आणव-भाव प्राप्त करने पर आत्मा में शुभाशुभ वासना का उद्भव होता है, जिसके विपाक से जन्म, आयु और भोग निर्धारित होता है। इसका नाम कार्म मल है। इस कर्म से उत्पन्न कंचुक रूप आवरण हैं— कला, विद्या, राग, काल और नियति और इनकी समष्टिभूत माया। पुर्यष्टक और स्थूल भूतमय विभिन्न जातीय कारण, सूक्ष्म और स्थूलदेह। इन देहों का आश्रय कृत विचित्र भुवन और नाना प्रकार के भोग्य पदार्थों के अनुभव के कारण यह मायीय मल के रूप में प्रसिद्ध है। कला से पंचमहाभूत तक सारे तत्त्व ही देह स्थित मायीय पाश हैं और यहीं तक संसार है। इस प्रकार से ये तीन प्रकार के आवरण बद्ध आत्मा में सर्वदा विद्यमान रहते हैं। दीक्षा के द्वारा इसी मलिन आत्मा का संस्कार होता है, जिससे मल की निवृत्ति के साथ-साथ निवृत्ति का संस्कार तक शान्त हो जाता है।

अर्थात् जिसके द्वारा ज्ञान दिया जाता है और पशुवासना का क्षय होता है, इस प्रकार के दान और क्षपण-युक्त क्रिया का नाम दीक्षा है। शक्तिपात की तीव्रता आदि के भेद से और शिष्य के अधिकार-वैचित्र्य के अनुसार यह दीक्षा नाना प्रकार की होती है। सिद्धान्त-शैव आगमों में द्विविध दीक्षा का निरूपण मिलता है। प्रथम में सामान्य संस्कार से शैव समयी होकर शिवपूजा-शिवशास्त्र श्रवणादि का अधिकार प्राप्त करता है। इसका नाम समय-दीक्षा है। तदनन्तर द्वितीय निर्वाण-दीक्षा का विधान होता है, जो मोक्ष-प्राप्ति के उद्देश्य से होती है। इस दीक्षा के विविध नाम और प्रकार आगमों में उपलब्ध होते हैं, जिनका सामान्य विवरण म. म. पं. गोपीनाथ कविराज, प्रो. व्रजवल्लभ द्विवेदी और पाण्डिचेरी से प्रकाशित ग्रन्थों में द्रष्टव्य है। यहीं पर मन्त्र, मुद्रा और अर्चन का भी विवरण देखा जा सकता है।

## योग के अंग

पातंजल योगसूत्र में यम-नियम-आसन-प्राणायाम-प्रत्याहार-धारणा-ध्यान-समाधि नामक योग के आठ अंगों का विवरण है। सुप्रभेद आगम (तृतीय पटल) में पातंजल योगसूत्र के ही अनुसार योग के आठ अंग कहे गये हैं, किन्तु यहाँ ध्यान के पश्चात् धारणा का क्रम है। किरणागम के योगपाद में योग के छह अंग ही स्वीकृत हैं। रौरवागम के विद्यापाद (सप्तम पटल) में भी योग के छह अंग स्वीकृत हैं, यथा— प्रत्याहार, ध्यान, प्राणायाम, धारणा, तर्क एवं समाधि। मृगेन्द्रागम के योगपाद में सात अंग स्वीकृत हैं, यथा— प्राणायाम,

प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, वीक्षण, जप और समाधि। वीक्षण का नामान्तर तर्क, ऊह इत्यादि है। मतंगपारमेश्वर के योगपाद में प्रत्याहार, ध्यान, प्राणायाम, धारणा, तर्क और समाधि के क्रम से योगांगों का वर्णन है।

इस प्रकार पातंजल योगसूत्र और सुप्रभेदागम में योग के आठ अंग समान रूप में कहे गये हैं, तथापि योगसूत्र में धारणा के अनन्तर ध्यान और सुप्रभेद में ध्यान के पश्चात् धारणा का वर्णन है। किरणागम, रौरवागम और मतंगपारमेश्वर में छह अंग ही कहे गये। रौरव और मतंग आगम में कहे गये योगांग 'तर्क' के स्थान में किरणागम में 'आसन' स्वीकृत है। किरणागम में अंगों का क्रम निर्दिष्ट नहीं है, अंगों के लक्षणक्रम का निर्देश है। यहाँ पर प्रथमतः आसन-लक्षण कहते हुए क्रमशः प्रत्याहार, प्राणायाम, धारणा और समाधि का लक्षण कहा गया है। यहाँ ध्यान का लक्षण नहीं है। मृगेन्द्रागम में समाधि से पूर्व 'जप' का अधिक निर्देश होने से सात अंग हो जाते हैं। यहाँ अंगों के लक्षण-निर्देश के क्रम में क्रमशः प्राणायाम-प्रत्याहार-धारणा-ध्यान और समाधि का लक्षण कहते हुए जप का लक्षण कहा गया है। तदनन्तर वीक्षण (तर्क या ऊह) का लक्षण वर्णित है।

मतंगपारमेश्वर में पर्यंक, कमल, भद्र और स्वस्तिक इत्यादि चार प्रकार के आसनों का विवरण है। सुप्रभेद में गोमुख, स्वस्तिक, पद्म, अर्धचन्द्रक, वीर और योगासन नाम से छह आसन कहे गये हैं। किरणागम में स्वस्तिक, पद्म, अर्धचन्द्र, वीर, योगपट्ट, प्रसारित, पर्यंक और यथासंस्थ इत्यादि आठ आसन प्रोक्त हैं।

मतंगपारमेश्वर के योगपाद में आग्नेयी, वारुणी, ईशानी और अमृता आदि चार प्रकार की धारणाओं का उल्लेख है। रौरवागम (विद्यापीठ) और स्वायम्भुव आगम में आग्नेयी, सौम्या, ऐशानी और अमृता इत्यादि चार धारणाएँ प्रतिपादित हैं। किरणागम (योगपाद) में आग्नेयी, सौम्या, अमृता और परा आदि चार प्रकार की तथा मृगेन्द्रागम के योगपाद में पृथिव्यादि व्योमान्त पञ्च तत्त्वों के आश्रय से पाँच प्रकार की धारणाएँ कही गयी हैं।

## उपसंहार

भारतीय संस्कृति के बारे में ऐतिहासिक दृष्टि से विचार करने पर ऐसा लगता है कि अतिप्राचीन काल से आगमिक साधन-धारा का प्रचार-प्रसार रहा है। यह धारा कभी वैदिक धारा से जुड़ती हुई और कभी पृथक् रूप में अपने स्वतन्त्र अस्तित्व में रही, फिर भी आज इसका स्वतन्त्र अस्तित्व आगम-शास्त्र के रूप में विद्यमान है। इस अत्यन्त संक्षिप्त निबन्ध में इस शास्त्र का ऐतिहासिक पक्ष, विवरण, प्रकाशित ग्रन्थों का परिचय, कतिपय प्रमुख प्रचारकों का परिचय, शैवमठों की परम्परा, दार्शनिक पक्ष इत्यादि का सामान्य परिचय दिया गया है।।

●

# दक्षिण भारत का शैवसिद्धान्त

## प्राक् मैकण्डशास्त्र ग्रन्थ

ईसापूर्व शताब्दियों में द्रविड़ भूमि में तमिल साहित्य एवं संस्कृति का विशेष विकास हुआ है, जिसमें ईश्वर-प्रत्यय, जगत् सम्बन्धी विवेचन एवं जीवन के अन्यान्य मूल्यों के प्रत्यय पाये जाते हैं। तत्कालीन साहित्य को दो भागों में विभाजित किया गया है — अगत्तिनई एवं पुरत्तिनई। अगत्तिनई में प्रेम-भक्ति का विशद वर्णन किया गया, जो तोलकप्पियम् में पाया जाता है। संगम साहित्य ईश्वर एवं उसकी उपासना के सन्दर्भ में विवेचन प्रस्तुत करता है। चिलप्पडिकारम् एवं मणिमेकई में तत्कालीन तमिल भूमि के धर्म के विषय में विवेचन प्रस्तुत किया गया है। कई जैन एवं बौद्ध ग्रन्थों में भी शिव एवं कृष्ण की उपासना का उल्लेख पाया जाता है। जैन शासक कलब्रों के शासनकाल में वैदिक मान्यताओं की पर्याप्त हानि हुई। कलब्र शासन के अन्तिम भाग में पुनः शैव सन्तों के आविर्भाव से तमिल देश में शैव धर्म की पुनः प्रतिष्ठा हुई, जिसमें शक्तिसम्पन्न ईश्वर की उपासना प्रेममय एवं करुणामय देव के रूप में की गई है। शैव सन्तों ने शिव की वन्दना में अनेक प्रेमपूर्ण स्तुतियों की रचना की, जो भक्तों के द्वारा उपासना में प्रेम-संगीत के रूप में गायी जाने लगी। इन शैव भक्तों का ईश्वर के प्रति प्रगाढ़ प्रेम एवं ईश्वर की करुणा से आप्लावित उनकी जीवन-कहानियाँ उस समय जैन धर्म पर शैव धर्म के पुनः प्रचार की स्थिति को स्पष्ट करती है। तमिल भूमि में शैव धर्म का यह अप्रतिहत प्रवाह बारहवीं शताब्दी तक निरन्तर प्रवाहित होता रहा, जिसके फलस्वरूप महान् शैव सन्तों, अर्थात् नयनमारों के अलौकिक जीवन वृत्तान्तों से प्रभावित तेरहवीं शताब्दी में शैव सिद्धान्त-दर्शन एवं धर्म का क्रमशः तात्त्विक एवं आध्यात्मिक विकास हुआ। दसवीं शताब्दी में नम्बी अन्दार नम्बी ने शैव-सिद्धान्त के आधारभूत शास्त्रों का संकलन एवं आकलन किया, जिसके कारण उत्तर काल में इस सिद्धान्त का पुनर्जागरण तथा उसकी पुनः प्रतिष्ठा हुई।

तमिल भाषा में लिखित परम्परागत शास्त्र-आधारित प्रामाणिक कई ग्रन्थ शैव सिद्धान्त-दर्शन के आधार माने जाते हैं। ये विभिन्न सन्तों द्वारा प्रतिपादित कुछ ऐसे आध्यात्मिक एवं रहस्यात्मक अनुभवाश्रित ग्रन्थ हैं, जो समय-समय पर प्रकाशित हुए हैं।

शैव-सिद्धान्त के इन प्रामाणिक ग्रन्थों में सन्त तिरुमूलर द्वारा रचित 'तिरुमन्दिरम्' का विशेष स्थान है, क्योंकि उक्त ग्रन्थ को आगमाश्रित बताते हुए लेखक ने स्वयं उसे शैव-सिद्धान्त के तात्त्विक, नैतिक एवं आध्यात्मिक तत्त्वों के विवेचन का आधार कहा है। उक्त ग्रन्थों में सन्त तिरुमूलर द्वारा बताये गये औपनिषदिक महावाक्यों की व्याख्या वेदान्त एवं शैव-सिद्धान्त की विशिष्टताओं से युक्त है। सन्तों की महान् जीवन-कथा 'पेरिय-पुराणम्' में वर्णित की गयी है। उसमें यह भी उल्लेख मिलता है कि किस प्रकार सन्त तिरुमूलर

कैलास से दक्षिण भारत आकर अनेक वर्षों पूर्व (तीन हजार साल) प्रायः तीन हजार पदों के माध्यम से शैव सिद्धान्त-दर्शन के विभिन्न तात्त्विक विषयों का आध्यात्मिक, क्रमबद्ध एवं सुसंगठित बौद्धिक विवेचन प्रस्तुत करते हैं। इन रचनाओं के माध्यम से विभिन्न तान्त्रिक एवं शैव दर्शन में उनकी विशेष व्युत्पत्ति परिलक्षित होती है। परन्तु उन्होंने कहीं भी शैव-सिद्धान्त की विशिष्ट दार्शनिक विवेचना को अन्यान्य शैव दर्शन एवं तान्त्रिक सिद्धान्तों के साथ मिश्रित नहीं किया, वरन् शैव-सिद्धान्त के दार्शनिक दृष्टिकोण को अत्यन्त स्पष्ट एवं स्वतन्त्र रूप से प्रतिष्ठित किया।

तमिल भाषा के सम्पूर्ण शैव शास्त्र को दो भागों में विभाजित किया जा सकता है; स्तोत्र एवं शास्त्र। उत्तर काल के सैद्धान्तिक विकास का मूल स्रोत या आधार पूर्व काल का स्तोत्र साहित्य ही है, जो उच्च कोटि की आध्यात्मिक स्थिति को प्राप्त किये हुए सन्तों की वाणी है। परम्परा के अनुसार उन्हें बारह ग्रन्थों के अन्तर्गत समाहित किया गया है, जिसे 'तिरुमुरई' कहते हैं। तमिल भाषा में 'मुरई' शब्द के कई अर्थ होते हैं, जैसे वाक्य, सम्बन्ध, सदाचार, आदतें, गुण, स्तर, निवेदन, महत्ता इत्यादि। सन्त तिरुज्ञानसम्बन्दर (सातवीं शताब्दी) की रचनायें प्रथम तीन ग्रन्थों में समाहित की गई हैं। सन्त तिरुनावुक्करसर की, जिन्हें अप्पर भी कहा जाता है, महान् रचनाओं को चौथी, पाँचवीं एवं छठवीं तिरुमुरई के रूप में रखा गया है। तदनन्तर सन्त सुन्दरमूर्ति (नवीं शताब्दी) द्वारा रचित पदों का संकलन सातवीं और आठवीं तिरुमुरई में है। तिरुमुरई महान् सन्त माणिक्यवाचकर की अमर कृतियाँ मानी जाती हैं, जो तिरुवाचकम् एवं तिरुक्कोवईयार कहलाती है। नवीं तिरुमुरई नौ भक्त कवियों की कविताओं का संकलन है, जिसे तिरुवशैयप्पा-तिरुप्पलाण्डु कहा जाता है। ये नौ कवि इस प्रकार हैं— तिरुमालिकेट्टेवर, चेण्डनार, करुवूर्तेवर, वेनात्तदिगल, तिरुवालियमुद्नार, पुरुदोत्तम, नम्बी एवं चेदिरायर। दसवाँ ग्रन्थ महान् दार्शनिक सन्त तिरुमूलर का तिरुमन्दिरम् माना जाता है। ग्यारहवीं तिरुमुरई पुनः बारह भक्त कवियों की कविताओं का संकलन है, जो इस प्रकार हैं—तिरुवालवायुदैयार, करैक्कलअम्मैयार, अयैदिगल काडवरकोन, चेरामानपेरुमाल नायनार, नक्किरर, कगल्लाददेव नायनार, कपिलदेवर, पाषाणदेवर, इलम्पेरुमान अडिगल, अडिराअडिगल, पट्टिनट्टुप्पिल्लैयार एवं नम्बिअण्डारनम्बी। बारहवाँ ग्रन्थ शेक्किलार द्वारा रचित 'पेरियपुराणम्' को माना जाता है। उक्त ग्रन्थ में तिरसठ महान् शैव सन्तों के अलौकिक, कृपा-धन्य जीवन वृत्तान्त संकलित किये गये हैं। उक्त रचना बारहवीं शताब्दी की मानी जाती है।

अब प्रत्येक तिरुमुरई के सन्दर्भ में संक्षिप्त रूप में यह विवेचन किया जायगा कि किस प्रकार इन महान् सन्तों की रचनाओं के प्रभाव से शैव-सिद्धान्त के तत्त्व-दर्शन का विकास हुआ। उपर्युक्त रचनाओं में प्रथम आठ तिरुमुरई के रचयिता के रूप में सन्त तिरुज्ञानसम्बन्दर, सन्त तिरुनावुक्करसर, सन्त सुन्दरमूर्ति एवं सन्त माणिक्यवाचकर की महान् रचनाओं का प्रभाव शैव दर्शन में विशेष महत्त्वपूर्ण माना गया है। वे 'समय' अथवा 'समय-गुरवर' कहे जाते हैं। इनकी रचनाओं में मुख्यतः ईश्वर की स्तुति, जीवों के प्रति

ईश्वर की कृपा एवं ईश्वर के प्रति जीवों की प्रेम-भक्ति की अत्यन्त मार्मिक अभिव्यक्ति है। इन सन्तों का आविर्भाव उस समय हुआ था, जब तमिल भूमि अन्य धर्मों के प्रभाव से पर्याप्त प्रभावित थी। इन शैव सन्तों ने अपनी महान् रचनाओं के माध्यम से तमिल भूमि में शैव-उपासना की धारा को अत्यन्त व्यापक एवं गहन रूप से प्रवाहित किया। सन्त अप्पर के विषय में पेरियपुराण में शेक्किलार ने कहा है कि अप्पर उस सूर्य की भाँति हैं, जिसके उदय होने से सम्पूर्ण विश्व का अन्धकार दूर हो जाता है। उसी प्रकार शेक्किलार ने सन्त सुन्दरमूर्ति की महत्ता का वर्णन करते हुए बताया है कि सुन्दरमूर्ति ऐसे महान् सन्त हैं, जिनके आविर्भाव से विश्व समस्त प्रकार के अशुभों से मुक्त हो जाता है। इन सन्तों के बारे में उक्त मन्तव्यों की सत्यता तत्कालीन तमिल भूमि की परिस्थिति के विवेचन से परिलक्षित होती है। इन महान् सन्तों ने केवल शैव धर्म का पुनर्जागरण ही नहीं किया, वरन् सम्पूर्ण समाज में आध्यात्मिकता एवं धार्मिकता की चेतना को व्यापक रूप से प्रवाहित किया। परम्परागत रूप से यह मान्यता है कि उक्त चार समयाचार्यों ने अपनी रचना एवं जीवन-प्रणालियों के द्वारा चार आध्यात्मिक मार्ग; सत्पुत्रमार्ग, दासमार्ग, सहमार्ग, सन्मार्ग के सार्थक दृष्टान्त को उपस्थित किया। इस सन्दर्भ में उल्लेखनीय है कि उक्त चार मार्गों का विकास शैवागमों में प्रतिपादित चर्या, क्रिया, योग एवं ज्ञान—इन चार पादों से सम्बद्ध है। अप्पर की रचनाओं का भाव, जैसे पूजन, भजन, अर्चन एवं अन्यान्य धार्मिक आचार तथा अनुष्ठान चर्यापाद के अनुकूल हैं। सम्बन्दर का ईश्वर के प्रति पिता-पुत्र के रूप में प्रगाढ़ प्रेम, प्रार्थना एवं उपासना इत्यादि क्रियापाद के अनुकूल हैं। सुन्दरमूर्ति का ईश्वर के प्रति अनन्य प्रेम एवं नित्य-सम्बन्ध योगपाद को ही प्रतिष्ठित करता है। शेक्किलार द्वारा वर्णित सुन्दरमूर्ति की ईश्वर-प्रेमोन्मत्तता अत्यन्त प्रभावशाली है। माणिक्यवाचकर शास्त्र द्वारा अनुमोदित दीक्षा प्रणालियों के माध्यम से प्राप्त सत्य ज्ञान का प्रतिपादन करते हैं, जो ज्ञानपाद के अनुकूल है। सन्त सम्बन्दर, अप्पर एवं सुन्दर मूर्ति द्वारा रचित सात ग्रन्थों (तिरुमुरई) को समन्वित रूप से तेवारम् कहा जाता है। उक्त सात तिरुमुरई को तेवारम् के नाम से सन्त उमापति शिवाचार्य ने सर्वप्रथम 'कलिवेनबा' नामक पुस्तक में अभिहित किया। चौदहवीं शताब्दी के कवि इरत्तैयर ने भी बाद में उसे तेवारम् के नाम से उल्लिखित किया। सत्रहवीं शताब्दी में एलाप्पलनावलर ने अपनी पुस्तक तिरुवरुणई क्लम्बकम् में भी तेवारम् का उल्लेख किया। तेवारम् शब्द में 'ते' एवं 'वारम्' इन दो शब्दों का योग है, जिसका तात्पर्य ईश्वर एवं उसकी स्तुति है। इन तेवारम् स्तुतियों को संगीत के रूप में गाया जाता है। चूँकि शिव संगीत-कला के जन्मदाता हैं, इसीलिये संगीत को शिव की उपासना का एक माध्यम माना गया है। तेवारम् स्तुतियों के माध्यम से भक्ति का प्रवाह अत्यन्त व्यापक रूप से प्रवाहित हुआ, जिसमें ईश्वर के प्रति प्रेम को ही सर्वोच्च साधन के रूप में बताया गया। प्रेम-भक्ति ही वह माध्यम है, जिससे ईश्वर की कृपा निरन्तर वर्षित होती है।

उक्त समयाचार्यों की रचना एवं उनकी जीवन प्रणाली के माध्यम से शैव धर्म की धारा तमिल भूमि पर निरन्तर अत्यन्त व्यापकता एवं गहनता के साथ प्रवाहित होने लगी। इन आचार्यों ने अपने धार्मिक या आध्यात्मिक स्रोत को वैदिक धारा के रूप में स्वीकार किया एवं वेद की महत्ता को प्रतिपादित करने के लिये उसे परमेश्वर शिव द्वारा प्रदत्त बताया। वेद का सार एवं तत्त्वार्थ ही शिव-ज्ञान है। वेद की उपासना-पद्धति को मरईबलक्कम् एवं वैदिकम् बताया गया। सन्त सम्बन्दर ने वैदिक उपासना का उल्लेख कई स्थानों में किया। सन्त सुन्दरमूर्ति यजुर्वेद के श्रीरुद्र का स्तवन नित्य किया करते थे। शिवभक्ति के साथ शिवमन्त्र (पंचाक्षर), रुद्राक्ष एवं विभूति इत्यादि के धारण को भी शिवसाधना के अंग के रूप में माना गया, जो आगमिक प्रभावयुक्त है, अर्थात् इन सन्त दार्शनिकों के माध्यम से वैदिक तथा आगमिक धारा का सुन्दर समन्वय हुआ। सन्त सुन्दरमूर्ति ने पंचाक्षर मन्त्र की अपार महिमा का वर्णन करते हुए बताया है कि पंचाक्षर वेद का ही सारतत्त्व है, जिसके आश्रय से शिवज्ञान को प्राप्त किया जा सकता है। इन महान् सन्तों ने शिव उपासना को इतना महत्त्वपूर्ण बताया है कि शिव-भक्तों को देवों से भी ऊपर स्थान दिया गया है। शिवभक्त, जो शिवकृपा से आप्लावित रहते हैं, सभी असम्भव को सम्भव कर सकते हैं। वे शिवकृपा में निमज्जित होकर शिवज्ञान एवं शिवानन्द के अनुभव में लीन रहते हैं। अतः शिवभक्तों की महिमा अपार है, जिनमें प्रभु नित्य निवास करते हैं। इसीलिये सन्त सुन्दरमूर्ति अपने को शिवभक्तों का सेवक मानते हैं। उनकी प्रसिद्ध पुस्तक तिरुतोण्डत्तोगई इसी महिमा का गान करती है। सन्त सुन्दरमूर्ति शिवभक्तों की महिमा का वर्णन करते समय उन्हें जाति, वर्ग, उच्च एवं नीच से परे मानते हैं। शिवभक्तों का अस्तित्व स्थान, काल, पात्र, जाति से निरपेक्ष है। इसी प्रकार शैव-दर्शन में सन्त सुन्दरमूर्ति ने अत्यन्त उदार एवं व्यापक दृष्टिकोण प्रदान किया, जो उत्तर काल में शैव सिद्धान्त-दर्शन का आधार बना।

तेवारम् के तीन रचनाकारों में सन्त तिरुज्ञानसम्बन्दर का स्थान भी बहुत महत्त्वपूर्ण माना गया है। सुन्दरमूर्ति ने उन्हें अपना पथप्रदर्शक माना। सम्बन्दर ने अपनी रचना को वेदविहित देव-वाणी एवं दैव-साधन के रूप में ही माना है, अर्थात् उनकी रचनाओं का प्रतिपाद्य विषय तथा भाव वेद-विहित एवं वेद का सार मर्म है।

अप्पर (सन्त तिरुनावुक्करसर) सम्बन्दर के ही कुछ पहले प्रायः समकालीन थे। ईश्वर की कृपा से उनका शैव धर्म में धर्मान्तरण एवं रूपान्तरण हुआ। उनकी कविताएं भावपूर्ण भक्ति की सहज अभिव्यक्तियाँ हैं। भक्त का ईश्वर के प्रति ऐसा आत्म-निवेदन विरल ही पाया जाता है। जैन धर्म से विरत होकर शैव उपासक के रूप में अप्पर की भक्तिभाव से परिपूर्ण रचनाएं अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं।

## शैव-सिद्धान्त की तत्त्व-दृष्टि

वेद एवं आगम दोनों ही परमेश्वर शिव द्वारा प्रदत्त हैं, यह शैव सिद्धान्त-दर्शन का मौलिक दृष्टिकोण है। तेवारम् ग्रन्थ के प्रणेता ने भी इसका प्रतिपादन किया है। इसी ग्रन्थ

में सर्वप्रथम शैव-सिद्धान्त के तीन तत्त्व—पति, पशु एवं पाश का विवेचन प्रस्तुत हुआ। पति परम तत्त्व, नित्य, शाश्वत, सर्वशक्तिमान्, सर्वव्यापक, सच्चिदानन्द शिव है। पशु अनादि काल से आणवाधृत आत्म-तत्त्व है। आणव वह पाश है, जो अनादि काल से आत्मा की स्वाभाविक ज्ञान-सत्ता को आच्छादित करता हुआ आत्मा में ही विद्यमान रहता है। पाश त्रिरूप है— आणव, कार्म एवं मायीय। कार्म वह मल है जो आत्मा को जन्म-जन्मान्तर के बन्धन में आबद्ध कर लेता है। मायीय मल वह पाश है, जिससे आत्मा को तनु-करण-भुवन-भोग इत्यादि उपभोग की सामग्रियाँ प्राप्त होती हैं। कर्म एवं माया मल में आंशिक प्रकाशकत्व है, क्योंकि ये चित्-शक्ति के द्वारा प्रेरित होकर इस विश्व-संसार में कार्य करते हैं। ईश्वर की कृपा से अन्ततः आत्मा पाश-बन्धन से मुक्त होती है। तेवारम् के लेखक ने आणव को ही वह मूल मल माना, जिससे आत्मा का चैतन्य अनादिकाल से आवृत रहता है। सूर्य के प्रकाश की तरह जब ईश्वरीय-चैतन्य कृपा के रूप में आत्मा पर वर्षित होता है, तब अज्ञान रूपी अन्धकार दूर होकर क्रमशः ज्ञान प्रकाशित होता रहता है। तेवारम् में अज्ञान-रूपी इस मूल मल की तुलना अन्धकार (ईरुल) से की गई है। ईश्वरीय कृपा को ही प्रकाश-स्वरूप मार्ग (ओलिनेरी) कहा गया है, अर्थात् ईश्वरीय चैतन्य से ही आत्म-चैतन्य प्रकाशित होता है एवं आत्मा को ईश्वरत्व का बोध भी होता है। इसीलिये ईश्वर को पशुपति कहा गया है। अतः उत्तर काल के शैव-सिद्धान्त दर्शन का मूल आधार तेवारम् में वर्णित तत्त्व-विचार है।

शैव-सिद्धान्त की मुख्य विशेषता इसके तीन तत्त्व की नित्यता एवं साथ ही इनके अद्वैत सम्बन्ध की मान्यता है। शैव-सिद्धान्त के अनुसार ईश्वर अद्वितीय सर्वात्म.तत्त्व है एवं आत्मा तथा विश्वप्रपंच में व्याप्त होते हुए भी विश्वातीत है। यही ईश्वर के साथ आत्मा एवं अनात्मा का अद्वैत सम्बन्ध है। इसे ही ईश्वर की स्वर वर्ण की तरह अन्य सभी वर्णों में अनस्यूत विद्यमानता माना गया है। [1]ईसापूर्व शताब्दी में रचित महान् ग्रन्थ तिरुक्कुरल में भी इसका उल्लेख पाया गया है। उत्तर काल में तेवारम् ग्रन्थ के रचयिता एवं सन्त सुन्दरमूर्ति ने भी इस उपमा की महत्ता को स्वीकार किया है। उनके अनुसार परमेश्वर शिव ही सब विषयों के आदि एवं अन्त हैं तथा अष्ट दिशाओं में विद्यमान होते हुए भी सबके परे हैं। इस प्रकार शैव.सिद्धान्त में तीनों तत्त्वों की नित्यता को मानते हुए भी ईश्वर के साथ अद्वैत सम्बन्ध स्वीकार किया गया है। ईश्वर की सर्वव्यापकता को सूचित करने के लिए उसे अष्टमूर्ति बताया गया है। वह पंचतत्त्व, सूर्य, चन्द्र तथा कर्ता-रूपी आत्म तत्त्व में व्याप्त है। इस सन्दर्भ का उल्लेख वायवीय संहिता में प्राप्त होता है, जो अद्वैत दृष्टिकोण को प्रतिपादित करती है।

आठवीं तिरुमुरई के रचयिता माणिक्यवाचकर ने तिरुवाचकम् एवं तिरुक्कोवैयार नामक जो दो ग्रन्थ लिखे हैं, उनमें परमेश्वर शिव के विश्वव्यापक एवं विश्वातीत रूपों के

---

१. तिरुपरुद्पयन, १.१

वर्णन पाये जाते हैं। इन ग्रन्थों में माणिक्यवाचकर ने आगम प्रमाण के आधार पर ईश्वर एवं शैव-सिद्धान्त के अन्य तत्त्वों का विवेचन प्रस्तुत किया है। उनके अनुसार पाश से आबद्ध होने के कारण ही आत्म-तत्त्व को पशु कहा जाता है। पाश का विमोचन होने से आत्मा शिवकृपा से शिवज्ञान को प्राप्त करती है। शिवकृपा ही शिवज्ञान को प्राप्त करने का एकमात्र साधन है। शिव के विश्व तथा आत्मा से 'अनन्य-भाव' एवं 'विश्वातीत-भाव' का अत्यन्त तात्पर्य पूर्ण दार्शनिक विवेचन सन्त माणिक्यवाचकर के द्वारा प्रस्तुत किया गया है। उनके अनुसार बीज में तेल की तरह ईश्वर विश्वप्रपंच में सार तत्त्व के रूप में अन्तभूत रहता है। परन्तु वह विश्व में विलीन नहीं हो जाता, अपितु विश्वातीत अनन्त सत्ता के रूप में भी विद्यमान रहता है। उन्होंने ईश्वर के एकत्व एवं अद्वितीयत्व का प्रतिपादन किया। यद्यपि पाश अनादि काल से आत्मा के ज्ञान को आच्छादित करता हुआ आत्मा में स्थित रहता है, परन्तु शिवकृपा के द्वारा वह शक्तिहीन हो जाता है एवं आत्मा शिवचैतन्य से अपना तादात्म्य करती हुई शिवानन्द का अनुभव प्राप्त करती है। पाशबद्ध स्थिति में आत्मा पाश के साथ अपना तादात्म्य समझती है। ईश्वर की कृपा के बिना इस बन्धन से मुक्त होना उसके लिए कदापि सम्भव नहीं है। ईश्वर ही अपनी चैतन्य रूपी कृपा के द्वारा आत्मा के पाशबन्धन को शिथिल एवं शक्तिहीन करता हुआ उसे ईश्वरानन्द का अनुभव प्रदान करता है। आत्मा के प्रति ईश्वर का प्रकाशन ही शक्ति-निपात के रूप में वर्णित होता है। तिरुवाचकम् में माणिक्यवाचकर ने ईश्वर के प्रति आत्मा के आत्मसमर्पण के लिये उस प्रेम-भक्ति का वर्णन किया, जिसे आत्मा ईश्वर द्वारा प्रदत्त कृपाशक्ति रूपी साधन के द्वारा प्राप्त करती है। यह वास्तव में अतुलनीय है। इसे माणिक्यवाचकर ने 'शिवमाक्की' शब्द से अभिव्यक्त किया है, जिसका तात्पर्य शिवत्व में रूपान्तरण है। भक्ति एवं कृपा रूपी साधन शिव-शक्ति की ही अभिव्यक्ति है, जो उक्त दो धाराओं में प्रवाहित होती है। श्री जी.यू. पोप ने तिरुवाचकम् ग्रन्थ को तमिल भाषियों का 'बाईबिल' कहा है।

परमशिव योग एवं भोग दोनों ही है। अष्ट रूपों में वह साधन एवं साध्य दोनों है। वह भक्तों के प्रति परम कृपालु है, स्वयं अनादि होते हुए भी सब विषयों के आदि, अन्त एवं शक्ति समन्वित महायोगी है। उनके अनवरत कृपा वर्षन से ही जीव माया, कर्म तथा मूल मल के पाश-बन्धन से विमुक्त हो सकता है। नवीं तिरुमुरई शैव-सिद्धान्त दर्शन के अन्तिम स्वरूप को स्पष्ट करती है। करुवूर्तेवर बन्धन एवं उसके विमोचन के सन्दर्भ में स्पष्ट विवेचन प्रस्तुत करते हैं। तिरुवालियमुदनार आत्मा के पाशयुक्त, अर्थात् माया, कर्म, आणव युक्त होने का एवं क्रमशः पाशमुक्त होते हुए निर्लिप्त योगी-स्वरूपता को प्राप्त करने का वर्णन करते हैं। उनके अनुसार शैव-सिद्धान्त शास्त्र ही मुख्य शास्त्र है। शिव ही दिन, रात्रि, सावयव, निरवयव, एकमात्र आश्रय, प्राण, वायु, पृथ्वी, आकाश, सूर्य, चन्द्रमा इत्यादि सब कुछ हैं। चेन्दनार शिव उपासना को ही एक मात्र आध्यात्मिक मार्ग के रूप में वर्णित करते हैं। शिवभक्त की महिमा को प्रतिष्ठित करते हुए अपने को उन्होंने शिवभक्तों का

पद-रेणु-विभूषित बताया है। तिरुमालिक्कईत्तेवर ने तिरुविषईप्पा नामक अपने ग्रन्थ में विशद रूप से शिव-कृपा का वर्णन किया। उन्होंने शिव को आत्मा से 'अनन्य' बताया। शिवभक्तों के आत्म-समर्पण एवं परमेश्वर शिव से उनके 'अनन्य' सम्बन्ध का मार्मिक विशद वर्णन 'शिवयोगम्' के रूप में किया गया है।

तिरुमन्दिरम् (दसवीं तिरुमुरई) का विकास थोड़ा भिन्न रूप में हुआ। नवीं एवं ग्यारहवीं तिरुमुरई रहस्यात्मक चेतना की अभिव्यक्ति है। बारहवीं तिरुमुरई में महान् शैव सन्तों की जीवन-कथाएँ हैं, जो तात्त्विक एवं रहस्यात्मक वर्णनों से पूर्ण हैं। तिरुमूलर ने अपनी रचना को आगम प्रमाण पर आधारित माना। अपनी रचना के प्रारम्भ में उन्होंने ईश्वरप्रेरित तीस उपदेश, तीन सौ मन्त्र एवं तीन हजार पदों को लिपिबद्ध किया। तिरुमूलर वह प्रथम सिद्धान्त-शास्त्र रचयिता हैं, जिन्होंने सर्वप्रथम वेद तथा आगम दोनों को ईश्वर प्रणोदित मानते हुए वेद को 'सामान्य' तथा आगम को 'विशेष' रूप से शैव सिद्धान्त का आधार-शास्त्र बताया। उत्तर काल में उनका समर्थन करते हुए सन्त अरुलनन्दी शिवाचार्य ने शैवागमों को वेदान्त का सारमर्म बताया एवं उसे शैव.सिद्धान्त के 'विशेष' स्रोत के रूप में प्रतिष्ठित किया। अतः यह कहा जा सकता है कि आगम-शास्त्र पूरक ग्रन्थ के रूप में वेद का ही भाष्य है। इसीलिये ये दोनों ही शैव सिद्धान्त के शास्त्रीय आधार माने जाते हैं। 'आगम' शब्द का व्युत्पत्तिगत तात्पर्य है 'जिसका आगमन हुआ', अर्थात् परमेश्वर से जिसका आविर्भाव हुआ। सन्त तिरुमूलर ने ही उक्त दर्शन को सर्वप्रथम 'सिद्धान्त' शब्द से अभिहित करते हुए यह बताया है कि इस दर्शन में ही पति, पशु एवं पाश के तात्त्विक स्वरूप का विवेचन सम्यक् रूप से हुआ है और इसे ही "सिद्धान्तों का सिद्धान्त" कहा जाना चाहिये। तिरुमूलर ही वह प्रथम शैव सिद्धान्त दार्शनिक हैं, जिन्होंने सर्वप्रथम छत्तीस तत्त्व एवं आत्मा की तीन अवस्थाओं (केवल, सकल एवं शुद्ध) तथा पाँच पाशों (आणव, कर्म, माया, महामाया, तिरोधान) का विवेचन विशद रूप से प्रस्तुत किया है। तिरुमूलर ने तिरुमन्दिरम् में विस्तृत एवं अत्यन्त महत्त्वपूर्ण विधि से शैव सिद्धान्त-दर्शन के सभी तात्त्विक पक्षों को प्रस्तुत किया, जो उत्तर काल में अन्य समयाचार्यों की रचनाओं में क्रमशः प्रतिध्वनित होते हैं। परमेश्वर शिव द्वारा दैवी विभूतियों को प्रदत्त अठ्ठाइस आगमों का विवरण तिरुमूलर ने प्रस्तुत किया है।

उन अट्ठाइस आगमों में से निम्न आगमों के ऊपर उन्होंने अपना दार्शनिक विवेचन प्रस्तुत किया है— कारण, कामिक, वीर, चिन्त्य, वातुल, यामल, कालोत्तर, सुप्रभेद एवं मकुट। शैव-सिद्धान्त अट्ठाइस आगमों को ही आधार-ग्रन्थों के रूप में स्वीकार करता है। तिरुमन्दिरम् नौ भागों में विभक्त है। प्रत्येक भाग को तन्त्र कहा जाता है। प्रथम तन्त्र कारणागम के ऊपर आश्रित है, जो शरीर एवं इन्द्रियों के परिवर्तनशील कालधर्मी स्वरूप को बताता है। यह सद्गुण, विनय, शिक्षा, उपदेश एवं शाकाहारी भोजन की महत्ता को स्पष्ट करता है। द्वितीय तन्त्र कामिकागम के ऊपर आधारित है, जिसमें कई पौराणिक कहानियाँ,

पंच-कृत्य, तीन प्रकार के जीव, विज्ञानाकल, प्रलयाकल एवं सकल इत्यादि का वर्णन है, तथा शैव-सिद्धान्त द्वारा किये गये दार्शनिक सिद्धान्तों का वर्गीकरण किया गया है। तृतीय तन्त्र वीरागम पर आधारित है, जो योग के विभिन्न तत्त्वों का वर्णन करता है। चतुर्थ तन्त्र चिन्त्यागम पर आधारित है, जो मन्त्रों, उपासना एवं चक्रों के बारे में विवेचन प्रस्तुत करता है। पांचवां तन्त्र वातुलागम पर आधारित है, जो शैवदर्शन के विभिन्न दार्शनिक सिद्धान्तों का समीक्षात्मक विवेचन प्रस्तुत करता है एवं चार साधन प्रणाली (चर्या, क्रिया, योग एवं ज्ञान), चार प्रकार के उपासना मार्ग (सन्मार्ग, सहमार्ग, सत्पुत्रमार्ग एवं दासमार्ग), चार प्रकार की मुक्ति (सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य एवं सायुज्य) एवं शक्तिनिपात के चार भेद (मन्दतर, मन्द, तीव्र, तीव्रतर) इत्यादि शैव-सिद्धान्त के विशिष्ट विषयों का विवेचन प्रस्तुत करता है। छठा तन्त्र जो यामलागम पर आधारित है, शिव-गुरु-दर्शन, ज्ञान, कृपा एवं उससे सम्बद्ध अन्यान्य विषयों का वर्णन करता है। इसमें ज्ञाता, ज्ञेय एवं ज्ञान की त्रिपुटी, विभूति, भक्त इत्यादि सन्दर्भों का विवेचन प्रस्तुत किया गया है। सातवां तन्त्र कालोत्तरागम के ऊपर आधारित है, इसमें छः अध्व, छः लिंग (अण्ड, पिण्ड, सदाशिव, आत्म, ज्ञान एवं शिवलिंग), शिवकृपा का स्वरूप, विभिन्न उपासनायें, शिव, गुरु, माहेश्वर एवं भक्त, शिव भक्तों का माहात्म्य, पशु का स्वरूप एवं पंच ज्ञानेन्द्रियों के नियन्त्रण इत्यादि विभिन्न महत्त्वपूर्ण विषयों की व्याख्या प्रस्तुत की गई है। आठवां तन्त्र सुप्रभेद के ऊपर आधारित है। यहाँ पशु की विभिन्न अवस्थायें (जाग्रत्, स्वप्न आदि), तीन गुण (केवल, सकल, शुध), तीन तुरीय (पशु तुरीय एवं शिव तुरीय आदि) तथा 'तत्त्वमसि' महावाक्य की व्याख्या की गई है। नवां तथा अन्तिम तन्त्र मकुटागम के ऊपर आधारित है। इसमें गुरु, दर्शन, समाधि, पंचाक्षर (स्थूल, सूक्ष्म एवं अतिसूक्ष्म) शिव के नृत्य ज्ञान का उद्भव, शिव-स्वरूप-दर्शन, भक्त के लक्षण एवं परमेश्वर की स्तुति इत्यादि का विशद वर्णन है। इस अध्यायं के एक परिच्छेद में मरईपरूटकुट के नाम से वेदों का विवेचन किया गया है।

सन्त सुन्दरमूर्ति ने तिरुमूलर की महत्ता को बताते हुए उन्हें 'हम लोगों में श्रेष्ठ' के रूप में अभिहित किया तथा सन्त तिरुज्ञानसम्बन्दर को अपने चिन्तकों में प्रधान बतलाया। इससे यह स्पष्ट होता है कि तिरुमूलर को, जो अपनी दार्शनिक एवं रहस्यवादी रचनाओं के लिये तथा सम्बन्दर को, जो भक्ति-गीतों के लिये प्रसिद्ध हैं, सुन्दरमूर्ति ने अपना पथप्रदर्शक माना।

ग्यारहवीं तिरुमुरई चालीस ऐसे भक्ति-संगीतों का संकलन है, जिसमें परमेश्वर शिव एवं उनके कृत्य, भक्त एवं उसके माहात्म्य का वर्णन किया गया है। शिव ही वेद एवं आगम को प्रदान करने वाला, ब्रह्मा-विष्णु सहित सभी भुवनों की सृष्टि करने वाला, बन्धन से मोक्ष ज्ञान प्रदान करने वाला शाश्वत साध्य तत्त्व है। उसी से विश्व की उत्पत्ति होती है एवं उसी में सम्पूर्ण सृष्टि लीन हो जाती है। इस पशुपति को स्त्रीलिंग, पुल्लिंग या नपुंसकलिंग के रूप में समझाया नहीं जा सकता। भक्त की इच्छानुसार वह कोई भी रूप एवं आकार

धारण करता है। सभी की उत्पत्ति उसी से होती है। परन्तु उसकी उत्पत्ति किसी से नहीं होती। एकमात्र पंचाक्षर रूपी शिवमन्त्र ही जन्म-मृत्यु के चक्र से उद्धार कर सकता है। एकमात्र परमेश्वर शिव ही कर्म.बन्धन से मोक्ष प्रदान कर सकता है। शिव-भक्त, शिव से 'अनन्य भाव' से सम्बन्धित रहते हैं, इसीलिये ईश्वर सदैव भक्तों के हृदय में निवास करता है। इस सत्य को शैव-सिद्धान्त ग्रन्थों में अत्यन्त भावपूर्ण ढंग से प्रतिपादित किया गया है। ग्यारहवीं तिरुमुरई में ईश्वर और उसके भक्तों के सम्बन्ध का विशद वर्णन करते हुए शैव-सिद्धान्त के सभी दार्शनिक दृष्टिकोणों का विवेचन प्रस्तुत किया गया है। इसी ग्रन्थ में पुरुष, स्त्री एवं नपुंसकलिंग में परमेश्वर का अनुस्यूत होना सूचित किया गया है। उत्तर काल में 'शिवज्ञान-बोधम्' के प्रथम सूत्र के रूप में इसी का प्रतिपादन हुआ है।

बारहवीं तिरुमुरई 'पेरियपुराणम्' को कहा जाता है, जिसका मूल नाम 'तिरुत्तोन्दरपुराणम्' है। कवि सेक्किलार की यह रचना शैव साहित्य की एक महान् कृति है। यह तिरसठ भक्तों की अनुपम जीवनकथा है, जो विभिन्न जाति, धर्म एवं वर्गों के लोग हैं। उक्त ग्रन्थ का मूल स्रोत सुन्दरमूर्ति का तिरुत्तोन्दतोगई एवं नम्बीअन्दारनम्बी का तिरुत्तोन्दर एवं तिरुबन्दादि को कहा जा सकता है। इसके अतिरिक्त तिल्लईउला इत्यादि कुछ छोटे ग्रन्थ हैं, जिनमें नयनमारों (शिव-भक्तों) की जीवन-कथा पायी जाती है। पेरियपुराणम् ग्रन्थ से बारहवीं शताब्दी के तमिल भूमि का इतिहास प्राप्त होता है। इस रचना के माध्यम से सेक्किलार जैसे महान् विद्वान् कवि की साहित्यिक महत्ता, ऐतिहासिक एवं पारम्परिक ज्ञान तथा शैव-सिद्धान्त के दार्शनिक तत्त्वों का गहन ज्ञान प्रकाशित होता है। उक्त ग्रन्थ, बौद्ध दर्शन की जातक कहानियाँ तथा जैन धर्म के जीवन-चिन्तामणि की तरह शैव धर्म में शिव भक्तों की जीवन प्रणाली का वर्णन करते हुए धर्म एवं दर्शन दोनों की आवश्यकताओं की पूर्ति करता है। इस ग्रन्थ में सेक्किलार ने 'शिव-धर्म' एवं 'पशु-धर्म' के नाम से जीवन को आध्यात्मिक एवं नैतिक दृष्टिकोण प्रदान किया है। तेवारम् के रचनाकारों की तरह सेक्किलार ने भी आणव मल को 'इरूल' कहकर अन्धकार से उसकी तुलना की है। उन्होंने मायेयम्, सत्कर्म, असत्कर्म एवं तीन पाशों का उल्लेख करते हुए शिवकृपा को ही सर्वोच्च एवं सर्वशक्तिमान् कहा है, जिसके समक्ष सभी पाश शक्तिहीन हो जाते हैं। अतः यह कहा जा सकता है कि सेक्किलार ने महान् शिवभक्तों की जीवन-कथा एवं जीवन-दर्शन के रूप में पेरियपुराणम् नामक महाकाव्य की रचना करके शैव-सिद्धान्त धर्म एवं दर्शन को सर्वमान्य मूर्त रूप प्रदान किया। यह स्पष्ट है कि उत्तर काल के सिद्धान्त-शास्त्रों का विकास पूर्व के महान् स्तोत्र ग्रन्थों पर आधारित है, उन्हीं से वे धर्म तथा दर्शन के मौलिक दृष्टिकोण को प्राप्त करते हैं।

शैव-सिद्धान्त के अनुसार शैवागम द्वारा प्रतिपादित चर्यापाद, क्रियापाद, योगपाद एवं ज्ञानपाद से सम्बद्ध सगुण ब्रह्म का विवेचन तथा वेदान्तिक एकतत्त्ववाद के प्रतिपादन में कोई मौलिक अन्तर नहीं है। विश्वप्रपंच को शैव-सिद्धान्त ईश्वर की स्वाभाविक, स्वतन्त्र अभिव्यक्ति के रूप में स्वीकार करता है। यह अभिव्यक्ति जीवों के प्रति स्वाभाविक करुणा के कारण स्वतः उत्सारित होती है और इसीलिये यह अविरोधात्मक है।

## मैकण्ड शास्त्र

शैव-सिद्धान्त के दार्शनिक विवेचन का द्वितीय स्तर मैकण्ड शास्त्र से शुरू होता है, जो पूर्णतः अद्वैतवादी दृष्टिकोण का प्रतिपादन करता है। बारहवीं शताब्दी में श्रीकण्ठ द्वारा रचित ब्रह्मसूत्रभाष्य शिवाद्वैतवाद का प्रतिपादक है। उसको अद्वैतवाद का मूल आधार कहा जा सकता है। इस शिवाद्वैतवाद का आधार शिवमहापुराण की वायवीयसंहिता एवं स्कन्दपुराण की सूतसंहिता को माना जा सकता है। वास्तव में श्रीकण्ठ ने औपनिषदिक सगुण ब्रह्म के अद्वैतवाद का ही प्रतिपादन किया, जो (१) अत्यन्त भेदवाद (घट एवं पट की तरह), (२) अत्यन्ताभेदवाद (रज्जु एवं सर्प की तरह), (३) अभेद भेदवाद (भिन्नता एवं अभिन्नता) से स्वतन्त्र प्रकार का है। श्रीकण्ठ, 'देह एवं आत्मा' की तरह अद्वैतवाद का प्रतिस्थापन करता है। श्रीकण्ठ का यह शिवाद्वैतवाद ही शैव-सिद्धान्त के अद्वैतवादी दृष्टिकोण का आधार है, ऐसा कहा जा सकता है। सोलहवीं शताब्दी में अप्पयदीक्षित द्वारा रचित श्रीकण्ठ के भाष्य पर शिवार्कमणिदीपिका नामक टीका वेदान्त एवं सिद्धान्त, अर्थात् वैदिक एवं आगमिक धारा में सामंजस्य स्थापित करने वाला एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ का विशेष प्रभाव 'शिवज्ञानबोधम्' के प्रसिद्ध भाष्यकार शिवज्ञानयोगी पर पड़ा।

तेरहवीं शताब्दी के सन्त दार्शनिक मैकण्डदेव 'शिवज्ञानबोधम्' नामक प्रसिद्ध सूत्र ग्रन्थ के रचयिता हैं। इस ग्रन्थ के पूर्व आगम शास्त्र का वागीश द्वारा प्रतिपादित 'ज्ञानामृतम्' नाम का एक ग्रन्थ पाया जाता है। इस ग्रन्थ को ज्ञानावरण सिद्धान्त का एक भाग माना जाता है। शिवज्ञान योगी के अनुसार 'ज्ञानामृतम्' पौष्कर, मृगेन्द्र, मतंग इत्यादि शैवागमों के सामान्य दृष्टिकोण को प्रस्तुत करता है। एतदतिरिक्त तिरुबुन्दियार एवं तिरुक्कलिट्टप्पदियार नामक गुरु-शिष्य द्वारा रचित परिपूरक ग्रन्थ शिवज्ञानबोधम् से पहले पाये जाते हैं। शिष्य द्वारा गुरु की रचना की उपयुक्त व्याख्या मैकण्ड-शास्त्र की विशेषता रही है। मैकण्डदेव का 'शिवज्ञानबोधम्' एक ऐसा महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है, जिसमें शैवागमों के सामान्य दर्शन का विशेष वैयक्तिक आध्यात्मिक चेतना के साथ सामंजस्य स्थापित किया गया है। शिवज्ञानबोधम् में वैदिक एवं आगमिक सामान्य दृष्टिकोण तथा विशेष आध्यात्मिक चेतना, दोनों ही सुसम्बद्ध एवं संगतिपूर्ण रूप से स्थापित किये गये हैं।

यथार्थ एवं निरपेक्ष सत्य वास्तव में एक दूसरे से पृथक नहीं, वरन् परिपूरक हैं। 'शिवज्ञानबोधम्' में शैवागम प्रतिपादित समस्त तथ्यों का दार्शनिक विवेचन है और इसीलिये शैव दर्शन के विकास में यह नवीन युग का सूत्रपात करता है, जिसमें आत्यन्तिक भेद एवं अभेद से भिन्न अद्वैतवाद का प्रतिपादन किया गया है। उक्त दृष्टिकोण की महत्ता इसकी वैयक्तिक आध्यात्मिक चेतना में निहित है, जिसमें ज्ञानावरण एवं कर्मावरण दोनों का सामंजस्य स्थापित किया गया है। सत्य की साक्षात् अनुभूति ही वह आधार है, जिसमें सभी तथ्यों का सामंजस्य स्थापित हो जाता है। सत्य जीव के पशुत्व के परे वह स्वतःसिद्ध तथ्य है, जो स्वतन्त्र एवं निरपेक्ष रूप से प्रतिष्ठित होकर जीव को आप्लावित कर देता है।

ज्ञानावरण का दृष्टिकोण द्वैत से अद्वैत भूमि की यात्रा है, जो आन्तरिक एवं बाह्य रूप से प्रकाशित होता है। 'शिवज्ञानबोधम्' का अद्वैतवाद प्रसिद्ध शैवस्तोत्र तेवारम् एवं तिरुवाचकम् के द्वारा गहन रूप से प्रभावित हुआ है। द्वितीयतः सर्वज्ञानोत्तर आगम, जो विशेषतः अद्वैतवाद का प्रतिपादन करता है, शैव-सिद्धान्त दर्शन को प्रभावित करने वाला एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। एतदतिरिक्त शिवाद्वैत दर्शन के स्पष्ट प्रभाव के रूप में शैव-सिद्धान्त दर्शन का क्रमिक विकास होता है। श्री उमापति शिवाचार्य, जो मैकण्ड परम्परा के चतुर्थ आचार्य हैं, शिवाद्वैत एवं शैव-सिद्धान्त की समानता को स्वीकार करते हैं।

'शिवज्ञानबोधम्' मात्र बारह सूत्रों का एक संक्षिप्त ग्रन्थ है, जिसके प्रथम छः सूत्र 'सामान्य' एवं बाद के छः सूत्र 'विशेष' अथवा अन्तिम माने गये हैं। 'सामान्य' को पुनः दो भागों में विभाजित किया गया है। प्रथम तीन सूत्रों में पति, पशु एवं पाश का तात्त्विक विवेचन, दूसरे तीन सूत्रों में उनकी परिभाषाएं वर्णित है। 'विशेष' में प्रथम तीन साधना एवं बाद के तीन सूत्र साधना के आध्यात्मिक परिणाम को प्रतिपादित करते हैं। अतः उक्त ग्रन्थ की रचना बादरायण सूत्र से समानता रखती हुई चार अध्याय एवं पादों में की गई है। शिवज्ञानबोधम् वह अत्यन्त मूल्यवान् समन्वित सूत्र-ग्रन्थ है जिसमें वैयक्तिक आध्यात्मिक चेतना के द्वारा शैवागम में प्रतिपादित 'सामान्य' एवं 'विशेष' सिद्धान्तों के दार्शनिक, तार्किक, सुसम्बद्ध निर्णयात्मक विवेचन प्रस्तुत किये गये हैं।

उक्त ग्रन्थ को वैदिक एवं आगमिक धाराओं की विभिन्नताओं का एक सार्थक समन्वय कहा जा सकता है।

मैकण्डदेव द्वारा प्रतिपादित दार्शनिक विवेचन की उपयुक्त ज्ञानात्मक एवं तात्त्विक व्याख्या उनके शिष्य श्री अरुलनन्दी शिवाचार्य द्वारा की गई है। शिवज्ञानबोधम् का ही सार्थक भाष्य शिवज्ञानसिद्धियार है जिसमें परपक्कम् एवं सुपक्कम् नामक दो भाग हैं। परपक्कम् अन्य भारतीय दार्शनिक सिद्धान्तों का खण्डन-पक्ष है, जबकि सुपक्कम् को शिवज्ञानबोधम् का उपयुक्त भाष्य कहा जा सकता है। शैव-सिद्धान्त दर्शन का एक अन्य प्रमुख ग्रन्थ इरुपाविरुपतु भी अरुलनन्दी शिवाचार्य द्वारा प्रतिपादित है, जिसमें मल का विशद विवेचन प्रस्तुत किया गया है।

शैव-सिद्धान्त दर्शन में निम्नलिखित चौदह शास्त्र-ग्रन्थ माने गये हैं, जो 'मैकण्ड-शास्त्र' कहलाते हैं:— (१) तिरुवुन्दियार, (२) तिरुक्कलिट्टुप्पडियार, (३) शिवज्ञानबोधम्, (४) शिवज्ञानसिद्धियार, (५) इरुपाइरुपदु, (६) उण्मैविलक्कम्, (७) शिवप्पिरकाशम्, (८) तिरुवरुट्पयन, (९) वीणवेनबा, (१०) पोट्रीपर्होदई, (११) कोडिक्कवि, (१२) नेञ्जुविडुजुदु, (१३) उण्मैनेरीविलक्कम्, (१४) संकर्पदुनिराकरणम्। इन ग्रन्थों के अतिरिक्त उमापति शिवाचार्य द्वारा प्रतिपादित संस्कृत भाषा में पौष्करभाष्य, शतरत्नसंग्रह एवं शिवाग्रयोगिन् द्वारा ग्रन्थ लिपि में 'शिवज्ञानबोधम्' के महान् भाष्य लिखे गये हैं।

शैव-सिद्धान्त के अनुसार पति, पशु एवं पाश— ये तीन तत्त्व माने गये हैं एवं सृष्टितत्त्व, बन्धन तथा मोक्ष सभी परमकृपालु शिव के ही कार्य हैं। कर्म, जो दैवी प्रवृत्ति है, बन्धन एवं मोक्ष को संचालित करता हुआ परमपद को प्राप्त कराने में सहायक सिद्ध होता है। ये दार्शनिक मान्यताएं ईसाई शताब्दी के पूर्वार्ध में तमिल भूमि में विद्यमान थीं। परन्तु प्रथम शताब्दी से दशवीं शताब्दी तक तमिल भाषा में निरन्तर भक्ति साहित्य के विकास से उत्तरकालीन शैव-दार्शनिक-तत्त्व एवं सिद्धान्त का विकास हुआ। पल्लव, चोल एवं पाण्ड्य साम्राज्य में शैवागमों को धार्मिक एवं दार्शनिक आधारभूत शास्त्र-ग्रन्थ के रूप में माना जाता था तथा इन शास्त्रों (ग्रन्थों) के अनुसार ही ईश्वर-शास्त्र, उपासना विधि, पूजा एवं उससे सम्बन्धित अन्यान्य धार्मिक अनुष्ठानों का विकास हुआ। इन आगमों के ही ऊपर आधारित तमिल भाषा में 'तिरुमन्दिरम्' लिखा गया है, जिसमें शैव दर्शन के सभी तत्त्व विशद रूप से प्रतिपादित किये गये हैं। केवल यही नहीं, इसमें वेदान्त एवं सिद्धान्त की तुलनात्मक विवेचना भी प्रस्तुत की गई है। आठवीं शताब्दी में शंकराचार्य द्वारा प्रतिपादित मायावादी वेदान्तदर्शन के प्रति प्रतिक्रियास्वरूप रामानुजाचार्य द्वारा विशिष्टाद्वैत वेदान्त (ग्यारहवीं शताब्दी) एवं मध्वाचार्य द्वारा द्वैत-वेदान्त (तेरहवीं शताब्दी) के माध्यम से जो भक्ति का स्रोत प्रवाहित हुआ। उसी की एक विशिष्ट धारा के रूप में शैव-सिद्धान्त का भी विकास हुआ है। शैव सिद्धान्त में 'अद्वैत' का विशेष तात्पर्य बताते हुए निरपेक्षवाद, द्वैतवाद, एकत्ववाद एवं बहुत्ववाद इत्यादि में समन्वय स्थापित किया गया है। जीव तथा ईश्वर के सम्बन्ध के सन्दर्भ में यह (अद्वैत) का प्रतिपादन करता है, जिसे बहुधा 'शुद्धाद्वैत' भी कहा जाता है। मैकण्डदेव से पहले शैव सन्तों की अमरवाणी तिरुमन्दिरम् में भी यह अद्वैत दृष्टिकोण पाया जाता है। मैकण्डदेव की विशेषता यह है कि उन्होंने अपने पूर्व सन्तों की विवेचनाओं एवं दृष्टिकोणों को समाविष्ट करते हुए एक क्रमबद्ध, तात्त्विक, दार्शनिक विवेचन विकसित किया। अतः मैकण्ड शास्त्र पूर्व वर्णित सभी चिन्तन एवं भावों द्वारा समन्वित एक दार्शनिक कृति है।

मैकण्ड शास्त्र से पहले ज्ञानामृतम् नामक एक शास्त्र-ग्रन्थ तमिल भाषा में प्राप्त होता है, जिसके रचयिता वागीश्वर अथवा वागीश मुनिवर (बारहवीं शताब्दी) माने जाते हैं। राजाधिराज के लेख के अनुसार वागीश पण्डित सोमशम्भुपद्धति नामक ग्रन्थ के रचयिता हैं। शिवज्ञानबोधम् के भाष्यकार शिवाग्रयोगिन् ज्ञानामृतम् नामक ग्रन्थ को शिवज्ञानबोधम् के पूर्व ग्रन्थ के रूप में मानते हुए कहते हैं कि शिवज्ञानबोधम् की व्याख्या ज्ञानामृतम् के आधार पर ही होनी चाहिये, अर्थात् जो विषय ज्ञानामृतम् में सामान्य रूप से उपस्थित किये गये हैं, मैकण्डदेव ने शिवज्ञानबोधम् में उसे ही क्रमबद्ध रूप से स्थापित किया, जो पौष्कर, मृगेन्द्र, मतंग एवं अन्य आगमों से सुसंगत है। वागीश मुनिवर के अनुसार सभी आगमों में सामान्य रूप से चर्या, क्रिया, योग एवं ज्ञान के विवरण प्रस्तुत किये गये हैं, जो वैदिक धारा के भी अनुकूल हैं।

सद्गुरु के उपदेश के अनुसार आगम रूपी साधन के द्वारा ज्ञानरूपी तत्त्व को प्राप्त करने की प्रक्रिया का वर्णन ज्ञानामृत में किया गया है। ज्ञानामृत आठ भागों में विभाजित है—(१) सम्यग्ज्ञानम्, (२) सम्यग्दर्शनम्, (३) पाशबन्धम्, (४) देहान्तरम्, (५) पाशानादित्वम्, (६) पाशच्छेदम्, (७) पतिनिश्चयम्, (८) पाशमोचनम्। उक्त ग्रन्थ में पति, पशु एवं पाश तत्त्व की विवेचना को प्रस्तुत करते हुए पशु की केवलावस्था, सकलावस्था, शुद्धावस्था का विशद विवेचन प्रस्तुत किया गया है। पाशबद्ध पशु एवं ईश्वर से उसका सम्बन्ध, अचेतन एवं चेतन तत्त्वों की भिन्नता इत्यादि विषयों का प्रथम भाग में विवेचन प्रस्तुत किया गया हैं। द्वितीय भाग सम्यग्दर्शनम् में पाशबद्ध जीवन-यात्रा और उसकी पाँच अवस्थाओं के साथ व्यावहारिक पाशबद्ध सकलावस्था का विशद वर्णन प्राप्त होता है। कर्म एवं माया पाश में आबद्ध होने के कारण आत्मा के जन्मान्तरण की भी व्याख्या की गयी है। इन पाशों की विशेषता यह है कि उनके बिना अज्ञान के अन्धकार से प्रकाश में आने की कोई सम्भावना नहीं हो सकती। आणव मल, अर्थात् मूल मल आत्मा को आच्छादित कर देता है। अज्ञान के इस आच्छादन को हटाने के लिए माया एवं कर्म पाश की आवश्यकता होती है। यद्यपि माया एवं कर्म पाशरूप हैं, परन्तु उनसे आंशिक मल की निवृत्ति होती है। इन दो पाशों के निरन्तर उपयोग से आणव मल का बन्धन शिथिल होता जाता है एवं ईश्वर की कृपा से सभी पाशों का अन्त हो जाता है। ज्ञानामृतम् के अनुसार माया एवं कर्म उस जल की तरह है, जिसकी सहायता से कपड़े के मैल को साफ किया जाता है एवं अन्त में उस पानी को भी सुखा दिया जाता है। ज्ञानामृतम् ग्रन्थ के अनुसार ईश्वर ही आत्मा के लिए एकमात्र आश्रय है। जगत्-प्रपंच अचेतन है, इसलिए उसके संचालन के लिए किसी शक्तिमान् नियन्त्रक की आवश्यकता है। आत्मा आबद्ध होने के कारण जगत् संसार का नियन्त्रक नहीं बन सकती। प्रभु शिव निरवयव होने पर भी अपनी शक्ति के द्वारा स्वयं अप्रभावित रह कर पंचकृत्य का सम्पादन करता है। ज्ञानामृतम् का अन्तिम परिच्छेद पाश-मोचन के सन्दर्भ में है। अज्ञान का अन्धकार दूर होने पर ही पाश-मोचन होता है एवं पशु शिवज्ञान को प्राप्त करता है। पाश का मोचन होना एवं शिवज्ञान को प्राप्त करने के सन्दर्भ में यह प्रश्न आता है कि क्या शिवज्ञान ही पाशमोचन का कारण है? अथवा पाशमोचन होने पर शिवज्ञान की प्राप्ति होती है ? ज्ञानामृतम् उक्त प्रश्न का समाधान करते हुए बताता है कि ये दोनों कार्य एक ही प्रक्रिया के दो अंग के रूप में सम्पन्न होते हैं। अज्ञानरूपी अन्धकार का दूर होना तथा ज्ञान रूपी प्रकाश को प्राप्त करना, ये दोनों क्रियायें एक ही साथ घटित होती हैं। संक्षिप्त रूप में ज्ञानामृतम् आध्यात्मिक जीवन का दार्शनिक विवेचन है।

## १. तिरुवुन्दियार एवं २. तिरुक्कलिट्टुप्पडियार

शिवज्ञानबोधम् और ज्ञानामृतम् के बीच में अतिरिक्त दो महत्त्वपूर्ण पुस्तकें पायी जाती हैं—तिरुवियलूर के उयैवन्ददेवनायनार द्वारा रचित तिरुवुन्दियार एवं तिरुक्कडवूर का उयैवन्ददेवनायनार द्वारा रचित तिरुक्कलिट्टुप्पडियार। तिरुवुन्दियार पैंतालीस पद्यों का

संकलन है। तिरुक्कलिट्टुप्पडियार वेनबा छन्द में एक सौ पद्यों का संकलन है, जिसे तिरुवुन्दियार का एक पद्य-भाष्य कहा जा सकता है। इन ग्रन्थों का प्रतिपाद्य विषय यह है कि ईश्वर परम कृपालु है, जो आचार्य के रूप में जीवों को शिवज्ञान प्रदान करता है। केवल आचार्य द्वारा दिये गये ज्ञान से ही सभी शंकाओं एवं द्वन्द्वों का निवारण हो जाता है। समुद्र का जल बादलों से बरसते हुए जल के रूप में रूपान्तरित होकर ही तृष्णा का निवारण कर सकता है। उसी प्रकार पति, जो करुणा की प्रतिमूर्ति है, जीव से 'अनन्य' है, आचार्य के रूप में जीव को शिवज्ञान या शिवचैतन्य प्रदान करता है। पंचाक्षर मन्त्र के सतत उच्चारण से तिरोधान शक्ति अनुग्रह शक्ति के रूप में प्रकाशित होती है। आणव मल शक्तिहीन हो जाने के कारण 'मैं' और 'मेरे' की अनुभूति दूर हो जाती है, तब जीव शिव के साथ 'एक' हो जाता है तथा पूर्ण ज्ञान एवं सर्वव्यापकता का अनुभव करने लगता है। इस स्थिति में जाग्रदवस्था भी तुरीय अवस्था की तरह होती है। शिवज्ञान मुनिवर के अनुसार तिरुवुन्दियार में उक्त विचार का प्रतिपादन किया गया है। तिरुक्कलिट्टुप्पडियार में विभिन्न शैव सन्तों की जीवन-प्रणाली की महत्ता की विवेचना तथा शिव भक्तों द्वारा किये गये कोमल एवं तीव्र उपासना प्रणालियों का वर्णन किया गया है। उक्त ग्रन्थ में वैदिक महावाक्यों की भी व्याख्या शैव-सिद्धान्त के दृष्टिकोण से की गयी है। प्राक्मैकण्डदेव की रचनाओं में उक्त दो लघु ग्रन्थों की महत्ता की अवहेलना नहीं की जा सकती।

## ३. शिवज्ञानबोधम्

परम्परागत मान्यता के अनुसार मैकण्डदेव का जन्म परम शिवभक्त परिवार में हुआ। बाल्यकाल में उनके माता-पिता ने उनका नाम श्वेतवनाप्पेरुमाल रक्खा। शैशव में ही उनकी आध्यात्मिक चेतना से प्रभावित होकर परमज्योति मुनिवर ने उनको दीक्षा प्रदान की एवं उनका नाम मैकण्डदेव (अर्थात् सत्यदर्शी) रक्खा। मैकण्डदेव ने शैव-सिद्धान्त दर्शन के मुख्य तत्त्वों को मात्र बारह सूत्रों के माध्यम से प्रकाशित किया। शैव-सिद्धान्त दर्शन को अद्वैत-दर्शन के रूप में प्रतिष्ठित करने का श्रेय मैकण्डदेव को मिलना चाहिए। यद्यपि मैकण्डदेव से पहले शैवसिद्धान्त-दर्शन को अन्य सन्तों ने भी अद्वैत दृष्टिकोण से ही प्रतिपादित किया, परन्तु मैकण्डदेव तथा उनके बाद के दार्शनिकों ने शैव-सिद्धान्त में अद्वैतवाद की विशेष व्याख्या की। 'शिवज्ञानबोधम्' वह प्रथम ग्रन्थ है, जिसमें शैवसिद्धान्त-दर्शन के तत्त्वों को सूत्रशैली में क्रमबद्ध रूप से प्रकाशित किया गया है। 'शिवज्ञानबोधम्' के बारह सूत्रों में से प्रथम छः सूत्र 'सामान्य' तथा शेष छः सूत्र 'विशेष' कहे जाते हैं, जो निम्नलिखित हैं—

**प्रथम सूत्र**

विश्व प्रपंच, जो कि पुरुष, स्त्री एवं नपुंसक तत्त्वों का संयोजन है, सृष्टि, स्थिति तथा लय को प्राप्त होने वाला है। परमेश्वर शिव ही इसके कर्ता हैं, माया सृष्टि का उपादान कारण है, जिससे विश्व प्रपंच की उत्पत्ति होती है तथा जिसमें विश्व प्रपंच का लय भी होता है। इस सृष्टि एवं संहार का उद्देश्य आणवाधृत पशु-आत्मा को मुक्त करना है।

परमेश्वर मलावृत आत्माओं को उनके कर्मानुसार फल प्रदान करने के लिए अपनी कृपा-शक्ति से विभिन्न प्रकार के परिवर्तनों को संघटित करते हुए आत्माओं के साथ अद्वैत रूप से विद्यमान रहता है। आत्माएं ईश्वर से 'अनन्य', 'अभिन्न' एवं 'सह-अस्तित्ववान्' हैं। प्रत्येक स्थिति में ईश्वर शक्ति-समन्वित रूप में अनुस्यूत रहता है।

### द्वितीय सूत्र

परमेश्वर पशु-आत्माओं को उनके कर्मानुसार फल प्रदान करता है, जिससे जन्म-मृत्यु के चक्र के माध्यम से आत्मा मोक्ष की ओर अग्रसर होती है। उक्त कार्य को सम्पन्न करने के लिए ईश्वर अपनी कृपा-शक्ति के साथ 'अनन्य', 'सहअस्तित्वपूर्ण', 'समवाय' सम्बन्ध से युक्त रहता है।

### तृतीय सूत्र

पशु-आत्मा, माया निर्मित शरीर से भिन्न है। यह पंच ज्ञानेन्द्रिय, पंच वायु से भिन्न है, क्योंकि निद्रित स्थिति में न तो चैतन्य ही जाग्रत् रहता है और न ही कोई क्रियाशीलता। यह ईश्वर से भी भिन्न है, क्योंकि उसका बोध बाह्य विषयों की अपेक्षा रखता है।

### चतुर्थ सूत्र

पशु-आत्मा अन्तःकरण से भिन्न है, यद्यपि वह अन्यान्य इन्द्रियों की तरह अन्तःकरण से भी सम्बद्ध है, परन्तु अनादिकाल से आणवाधृत होने के कारण वह बोध-शून्य रहती है। ये इन्द्रियां आत्मा के लिए वैसे ही हैं, जैसे राजा के लिए मन्त्रिगण होते हैं। इन्द्रियां आत्मा की पांच अवस्थाओं के मध्य विद्यमान रखती हैं।

### पंचम सूत्र

इन्द्रियां एवं अन्तःकरण आत्मा द्वारा प्रेरित होकर सीमित ज्ञान को प्राप्त करती हैं, परन्तु वे आत्मा की प्रेरणा के बारे में अनभिज्ञ रहती हैं। उसी प्रकार ईश्वर की कृपा से ही आत्मा चैतन्य-ज्ञान को प्राप्त करती है, परन्तु ईश्वर की प्रेरक शक्ति के बारे में वह अचेतन रहती है। तथापि ईश्वर, चुम्बक द्वारा लोहे को क्रमशः प्रेरित करने की तरह, आत्मा को निरन्तर प्रेरित करता रहता है।

### षष्ठ सूत्र

जो विषय परिवर्तनशील अनुभूत होता है, सीमित है और जो विषय किसी प्रकार से भी अनुभूत नहीं होता है, अनस्तित्ववान् है— ईश्वर उक्त दोनों प्रकार से परे है। ज्ञानी व्यक्ति इसीलिये उसे 'शिव-सत्' कहते हैं।

### सप्तम सूत्र

'शिव-सत्' किसी वस्तु का उपभोग नहीं करता, क्योंकि सभी उसमें अन्तर्भूत हैं। पुनः असत् विश्व-प्रपंच किसी विषय का उपभोग नहीं कर सकता, क्योंकि वह अचेतन है। एकमात्र आत्मतत्त्व ही इन दोनों तत्त्वों से भिन्न होने के कारण उपभोग करने में समर्थ है।

### अष्टम सूत्र

आत्म-तत्त्व शरीर एवं कारणों में आबद्ध होने के कारण अपने स्वरूप को नहीं जानता। परमेश्वर आत्मा को उपयुक्त समय में गुरु के रूप में उसके स्वरूप-ज्ञान को प्रदान करता है। तब आत्मा सब भ्रमों से मुक्त होकर परमेश्वर को प्राप्त करती है, जो उसी के साथ (जीव के साथ) अद्वैत रूप में विद्यमान रहता है।

### नवम सूत्र

आत्म-तत्त्व आध्यात्मिक साधन से समन्वित होकर ईश्वर का अन्वेषण करता है, जो इन्द्रिय अथवा बुद्धिगोचर नहीं होता। जब जगत्, अन्वेषणकर्ता आत्मा के बोध से मरीचिका की तरह तिरोहित हो जाता है, तब प्रिय परमेश्वर अपने को प्रकाशित करता है। आत्मतत्त्व निरन्तर पंचाक्षर मन्त्र के द्वारा ईश्वर-चैतन्य को प्राप्त करता रहता है।

### दशम सूत्र

ईश्वरीय सत्ता की चेतना के उपरान्त आत्मतत्त्व ईश्वर में वैसे ही निमग्न हो जाता है, जैसे ईश्वर आत्मा के निकट अपने को प्रकाशित करता है। इस प्रकार की भक्ति एवं आत्म-निवेदन से आत्मा आणव, माया एवं कर्म-मल के पाश से मुक्त हो जाती है।

### एकादश सूत्र

जैसे चक्षु-इन्द्रिय आत्मा को देखने के कार्य में सहयोग प्रदान करती है, उसी प्रकार शिव-शक्ति अपनी विद्यमानता के द्वारा आत्मा को शिवानन्द का उपभोग करवाती है। इस आदान से आत्मतत्त्व में जो शाश्वत प्रेम उत्पन्न होता है, उसी से वह उस परम पद में लीन रहता है।

### द्वादश सूत्र

इस स्वतःस्फूर्त प्रेम से भक्त सब बन्धनों को पार करता हुआ, पाशों को छिन्न करता हुआ, परमेश्वर के चरणकमल में आत्मसमर्पण करता है। इस स्थिति में वह परमेश्वर के सभी भक्तों एवं उसकी प्रतिमा की निरन्तर उपासना करता रहता है।

'शिवज्ञानबोधम्' की महत्ता का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि वेद रूपी गाय से आगम रूपी दूध के द्वारा चार शैव सन्तों ने महान् सिद्धान्त (तेवारम् एवं तिरुवाचकम्) रूपी घी का मन्थन किया। तिरुवेन्नैनल्लूर का मैकण्डदेव द्वारा रचित 'शिवज्ञानबोधम्' उनमें

अत्यन्त स्वादिष्ट घृत है। शिवज्ञानबोधम् के कई भाष्य हैं। सर्वप्रथम पोण्डिप्पेरुमाल द्वारा रचित भाष्य, तदनन्तर शिवज्ञान मुनिवर ने दो भाष्य लिखे हैं; एक संक्षिप्त भाष्य, जिसका नाम सिट्रर एवं दूसरा विस्तृत भाष्य जिसे पेरुरैशिवज्ञानभाष्य, द्रविडमहाभाष्यम् अथवा मापादियम् कहा जाता है। कई विद्वानों का कहना है कि 'शिवज्ञानबोधम्' रौरवागम के पाशमोचनपटल का तमिल अनुवाद है। शिवाग्रयोगिन् अपने भाष्य शिवज्ञानसिद्धियार-सुपक्कम् में, शिवज्ञान मुनिवर अपने तमिल भाष्य में एवं उमापति शिवाचार्य पौष्कर भाष्य में इसका उल्लेख करते हैं, परन्तु कई विद्वान् इससे सहमत नहीं हैं। उनके अनुसार यह मैकण्डदेव की निज कृति है।

## ४. शिवज्ञानसिद्धियार

अरुलनन्दी ने, जो मैकण्डदेव के शिष्य थे, शिवज्ञानसिद्धियार नामक ग्रन्थ की रचना की, जो वास्तव में शिवज्ञानबोधम् का ही पद्य में भाष्य है। यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि शिवज्ञानबोधम् का शैव-सिद्धान्त में वही स्थान है, जो ब्रह्मसूत्र का वेदान्त दर्शन में है। मैकण्डदेव ने शैव-सिद्धान्त के तात्त्विक विवेचन को सूत्र के आकार में शिवज्ञानबोधम् के रूप में प्रस्तुत किया। उनके शिष्य अरुलनन्दी शिवाचार्य ने उसके ऊपर जो तमिलवार्तिकम् की रचना की, उसे ही शिवज्ञानसिद्धियार कहा गया है। अरुलनन्दी शिवाचार्य वेद एवं आगमशास्त्र के महान् ज्ञाता थे एवं 'सकलागमपण्डित' कहे जाते थे। शिवज्ञानसिद्धियार ग्रन्थ दो भागों में विभाजित है— परपक्कम् (परपक्षम्) एवं सुपक्कम् (स्वपक्षम्)। परपक्कम् में लोकायत, बौद्ध, सौत्रान्तिक, योगाचार, माध्यमिक एवं वैभाषिक, जैन इत्यादि नास्तिक दर्शन, अर्थात् निखण्डवाद एवं आजीवक, मीमांसा दर्शन के दो सिद्धान्त अर्थात् भाट्ट एवं प्राभाकर एवं एकात्मवाद के तीन सिद्धान्त अर्थात् शब्दब्रह्मवाद, मायावाद एवं भास्कर्यवाद, सांख्य एवं वैष्णव पांचरात्र इत्यादि सभी परपक्षवादियों का खण्डन किया गया है। उपर्युक्त परपक्ष सिद्धान्त से यह संकेत प्राप्त होता है कि अरुलनन्दी शिवाचार्य ने नास्तिक एवं आस्तिक दर्शनों के मुख्यतः अनीश्वरवादी सिद्धान्तों का खण्डन किया है। शैव-सिद्धान्त, जो कृपा-शक्ति समन्वित ईश्वर-प्रत्यय का विशद विवेचन प्रस्तुत करता है,उसकेलिएयहीस्वाभाविक भी प्रतीत होता है। मरैज्ञानसम्बन्दर के जो सिद्धियारसुपक्कम् के भाष्यकार हैं, अनुसार जिन ग्रन्थों की आलोचना परपक्कम् में की गयी है, वे निम्नलिखित हैं—(१) सर्वदर्शनसंग्रह, (२) सर्वमतोपन्यास, (३) रामनाथाचार्य का परमतनिराकरण, (४) सर्वात्मशम्भु की सिद्धान्तदीपिका एवं (५) अघोरशिवाचार्य का सिद्धान्तार्थसमुच्चय।

शिवज्ञानसिद्धियार में अरुलनन्दी ने भिन्न मतों का (परपक्कम्) खण्डन करते हुए स्वपक्ष का प्रतिपादन किया (सुपक्कम्)। अरुलनन्दी ने स्वयं ही इसका उल्लेख किया है कि उनके द्वारा किये गये शैव-सिद्धान्त के विभिन्न तत्त्वों का विवेचन गुरु मैकण्डदेव के सूत्र ग्रन्थ 'शिवज्ञानबोधम्' के अनुसार ही है। शिवज्ञानसिद्धियार के सुपक्कम् के प्रारम्भ में क्रमबद्ध प्रमाणविचार अरुलनन्दी शिवाचार्य के दार्शनिक, तार्किक विवेचन की ओर संकेत

करता है। शिवज्ञानसिद्धियार नाम विशेष तात्पर्यपूर्ण है। 'सिद्धि' शब्द का तात्पर्य 'वास्तविक अर्थ' की प्रतिष्ठा है, अर्थात् शिव-ज्ञान की वास्तविक प्रतिष्ठा ही शिवज्ञानसिद्धियार का लक्ष्य है। उक्त ग्रन्थ शैवागम के ज्ञानपाद के तात्त्विक तात्पर्य को अभिव्यक्त करता है। इस ग्रन्थ की कई सामान्य विशेषताएं हैं— (१) प्रमाण-विचार, (२) ईश्वर की महत्ता का प्रतिपादन। षड्दर्शन का अन्तिम सत्य शिव ही है, जो वेद एवं आगम से परे है। वह ज्ञान का सर्वव्यापी मूल स्रोत है। शिव ही एकमात्र नित्य, शाश्वत, कूटस्थ सत्ता है, जो सब बन्धनों से परे है। (३) अन्य सभी दर्शनों से श्रेष्ठ, अर्थात् अन्तिम सिद्धान्त के रूप में ही उक्त सिद्धान्त प्रतिपादित होता है। चर्या, क्रिया, योग का सम्पादन ज्ञान के द्वारा करते हुए शिव-कृपा से उस परम पद को प्राप्त किया जाता है। शिवपद को प्राप्त करना ही वास्तविक मुक्ति है, जो शास्त्र.अध्ययन एवं धर्म-मार्ग से परे है। परमेश्वर द्वारा प्रदत्त वेदागम भी परम पद को प्रदान नहीं कर सकता। केवल ईश्वरकृपा ही ईश्वर में लीन होने का एकमात्र उपाय है। शैव.सिद्धान्त में सन्मार्ग, दासमार्ग, सत्पुत्रमार्ग एवं सहमार्ग नामक चार प्रकार के साधन-मार्ग माने गये हैं। शिवज्ञानसिद्धियार की महत्ता को स्वीकार करते हुए उक्त ग्रन्थ के लिए आदरयुक्त सम्बोधन 'यार' का प्रयोग किया गया है। सिद्धियार तमिल भाषा में रचित छः महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों में एक माना जाता है। दार्शनिक ग्रन्थ के साथ-साथ यह साहित्यिक दृष्टिकोण से भी उच्चकोटि का है। अरुलनन्दी शिवाचार्य एक महान् दार्शनिक तथा कवि थे। निम्नलिखित विद्वानों के द्वारा सुपक्कम् के भाष्य लिखे गये हैं— (१) स्वामी ज्ञानपिरेकाशर, (२) वेल्ली-अम्बलतम्बिरानूस्वामी, (३) निरम्बवल्लक्रियार, (४) मरैज्ञानदेशिकर, (५) शिवाग्रयोगिन्, (६) शिवज्ञानस्वामिगल, (७) सुब्रमणियदेशिकर। इनके अतिरिक्त अन्य कई आधुनिक विद्वानों की टीकायें भी प्राप्त होती हैं। शिवज्ञानसिद्धियार ग्रन्थ में ईश्वर तत्त्व की विशद दार्शनिक विवेचना की गयी है। ईश्वर सृष्टि का निमित्तकारण, माया उपादानकारण एवं शक्ति निमित्त-सहकारी कारण है। जीव को बन्धनमुक्त कर परम पद को प्रदान करने के लिए ही ईश्वर सृष्टि करता है। ईश्वर द्वारा प्रतिपादित पंचकृत्य का उद्देश्य जीव को तीन पाशों से मुक्त कर ईश्वरानन्द, अर्थात् ईश्वर-चैतन्य को प्रदान करना है। ईश्वर, जो रूपी, अरूपी एवं रूपारूपी है, जीव की मुक्ति के लिए कृपा-परवश होकर कोई भी रूप धारण करता है। चूँकि वह जीव को ज्ञान प्रदान करता है, इसलिए वह शक्ति-समन्वित है। वह षडध्व से परे है। वह अनादि, अनन्त, नित्य, शाश्वत, कूटस्थ, निर्मल, चैतन्यानन्द सत्ता है। प्रेम ही उसका स्वरूप है। इसलिए ईश्वराभिव्यक्ति ही जीव के लिए ईश्वर की कृपा है। आणवाधृत जीव कृपा के स्वरूप से अपरिचित रहता है, परन्तु क्रमशः कृपा ही अपने स्वरूप को प्रकाशित करती है। आवृत.कृपा को 'तिरोधान' एवं उसी की अनावृत अभिव्यक्ति को 'अनुग्रह' कहा गया है। शिव-शक्ति ही विश्व प्रपंच में समवेत रह कर विश्व की परिचालना करती है। शिव एवं शक्ति एक ही तत्त्व के दो रूप हैं, जो एक दूसरे में समवेत हैं। ईश्वर अपनी शक्ति के माध्यम से जीव-जगत् के साथ अनन्य अर्थात् अभेद, अद्वैत है। आत्मा जो 'सदसत्' है, शिवतत्त्व अथवा पाश से सम्बद्ध रहती है। पाशयुक्त स्थिति ही बन्धन या

अज्ञान की स्थिति है। सम्यक् ज्ञान अर्थात् शिवज्ञान से आत्मा शिव-शक्ति से युक्त रहती है। ईश्वर प्रेम-स्वरूप है। अतः प्रेम या भक्ति ही ईश्वर को प्राप्त करने का एकमात्र साधन है। शिव-शक्ति अज्ञान को दूर करती हुई ज्ञान प्रदान करती है। फलतः आत्मा शिवतत्त्व में विद्यमान हो जाती है। पति ही पतिज्ञान को प्रदान करता है। शरणागति या प्रपत्ति ईश्वर के प्रसाद से ही प्राप्त होती है।

शिवज्ञानसिद्धियार में उपर्युक्त दार्शनिक तत्त्व अत्यन्त महत्त्वपूर्ण एवं सूक्ष्म रूप से विवेचित किये गये हैं।

## ५. इरुपाइरुपदु

अरुलनन्दी शिवाचार्य द्वारा रचित शैव-सिद्धान्त का और एक शास्त्र ग्रन्थ 'इरुपाइरुपदु' नाम से जाना जाता है। इस पुस्तक में पदों की रचना वेनबा छन्द एवं आशिरियप्पा छन्द में की गयी है। उक्त पुस्तक में आणव मल की आठ विशेषताएँ, माया की सात विशेषताएँ एवं कर्म की छः विशेषताएँ वर्णित की गयी हैं। तेवारम् के कई पदों की बहुत सुन्दर व्याख्या इस ग्रन्थ में प्राप्त होती है। कई महत्त्वपूर्ण दार्शनिक प्रश्न भी उठाये गये हैं, जैसे; यदि ईश्वर आत्मा में अविच्छेद्य रूप में विद्यमान रहता है, तो आत्मा में अज्ञान की उत्पत्ति कैसे होती है ? क्या आत्मा का आणव मल से सम्बन्ध ईश्वर की अनुपस्थिति को सूचित नहीं करता? आध्यात्मिक दीक्षा के समय ईश्वर किस प्रकार से आत्मा से अभिन्न एवं भिन्न रहता है ? उक्त पुस्तक में आणव, कर्म एवं माया नामक तीन पाशों का विशद विवेचन प्रस्तुत किया गया है। अभिमान, व्यक्ति स्वातन्त्र्य, राग, द्वेष, क्रोध एवं सुख, दुःख इत्यादि सभी अनुभव आणव मल से ही उत्पन्न होते हैं। मिथ्यात्व, भ्रम, विस्मृति, परपीड़ा, भय इत्यादि की उत्पत्ति मायापाश से होती है। उठना, बैठना, कर्म करना, परित्याग करना, अवहेलना करना इत्यादि कर्मज हैं। ये सभी जड़ हैं। प्रश्न यह है कि ये अचेतन तत्त्व आत्मा को कैसे बन्धन में डाल देते हैं ? ईश्वर जो स्वरूपतः मुक्त है, आत्मा को कभी बन्धन में नहीं डालता। यदि मल मूलतः आत्मा में विद्यमान रहता है, तो कैसे आत्मा उससे मुक्ति प्राप्त करती है? आत्मा की पाँच अवस्थाएं क्या हैं? यदि ज्ञान उत्पन्न होते ही अज्ञान दूर हो जाता है, तो क्या आत्मा की व्यक्ति-सत्ता भी नष्ट हो जाती है? क्योंकि आत्मा अनादिकाल से आणवाधृत है। पुनः ईश्वर आत्मा से अनन्य भाव से युक्त है, यदि ऐसा ही है तो आत्मा ईश्वर को क्यों नहीं जानती? आत्मा कब एवं कैसे आत्मज्ञान को प्राप्त करती है ? आदि महत्त्वपूर्ण दार्शनिक प्रश्नों की विवेचना भी यहाँ की गयी है।

'इरुपाइरुपदु' पुस्तक का मुख्य प्रतिपाद्य विषय विभिन्न दृष्टिकोणों से ईश्वर की व्यापकता को प्रतिष्ठित करना है। उक्त ग्रन्थ में अरुलनन्दी शिवाचार्य ने पुनः पुनः आत्मा के साथ ईश्वर की अनन्यता या अभिन्नता का प्रतिपादन किया है। आध्यात्मिक रहस्यात्मक स्थिति में आत्मा अपने को ईश्वर से भिन्न, अविच्छेद रूप में एकत्व की स्थिति में अनुभव करती है। यह एकत्व परम प्रेमभक्ति का साक्षात् परिणाम है। तात्त्विक रूप में आत्मा अपने

में ईश्वरीय शक्ति का आविर्भाव अनुभव करते हुए अपने को उससे अभिन्न एवं उस पर निर्भरशील अनुभव करती है। कृपा-शक्ति (अरुल-शक्ति) आत्मा को पूर्ण रूप से अभिभूत करती हुई परिचालित करती है। ईश्वर-शक्ति द्वारा संचालन का उद्देश्य आत्मा को बन्धनमुक्त करते हुए अपने में मिला लेना है। इस कार्य के लिए ईश्वर, माया एवं कर्म का प्रयोग साधन के रूप में करता है। आत्मा के साथ आणव एवं शिवशक्ति का एक साथ सम्बन्ध जिस समस्या को उत्पन्न करता है, अरुलनन्दी कई दृष्टान्तों के द्वारा उसका समाधान प्रस्तुत करते हैं। उनके अनुसार जैसे आत्मा एवं देह का सम्बन्ध रहता है, देखने की प्रक्रिया में चक्षु-इन्द्रिय एवं सूर्य की किरण का सम्बन्ध रहता है, एवं बाह्य व्यावहारिक अनुभव में बुद्धि एवं चक्षु-इन्द्रिय का सम्बन्ध रहता है, उसी प्रकार आणवाधृत आत्मा में भी शिव-शक्ति समवेत रहती है। ईश्वर अन्तर्लीन रहते हुए विभिन्न प्रकार से अपने को प्रकाशित करता है। ईश्वर की कृपा से भक्त क्रमशः ईश्वर की व्यापकता का अनुभव तीव्र से तीव्रतर रूप में प्राप्त करते हुए आध्यात्मिक उत्कर्ष को प्राप्त करता है। प्रथमतः आत्मा अहंकार के कारण सब कर्मों के कर्तृत्व को स्वयं पर आरोपित करती है, परन्तु ईश्वर की कृपा से यह भ्रम दूर हो जाता है एवं अन्ततः अपने को पूर्ण रूप से ईश्वर पर समर्पित करती हुई ईश्वर द्वारा परिचालित होती है। तब ईश्वर की विशेष कृपा से (तीव्र शक्ति-निपात) अज्ञानरूपी बन्धन छिन्न.भिन्न हो जाता है एवं ईश्वर से 'अनन्य-भाव' प्राप्त होता है। मात्र ईश्वर की कृपाशक्ति से ही आत्मा अज्ञान के अन्धकार से सम्यक् ज्ञान को प्राप्त करती हुई ईश्वर की सर्वव्यापकता का अनुभव करती है एवं अपने को पूर्ण रूप से ईश्वर पर समर्पित करती हुई उससे एकत्व, अद्वैतत्व, अर्थात् अनन्यत्व की रहस्यात्मक चेतना प्राप्त करती है। तात्त्विक दृष्टिकोण से यह ईश्वर के साथ आत्मा की 'अद्वैत' स्थिति है।

## ६. उण्मैविलक्कम्

अरुलनन्दी शिवाचार्य मैकण्डदेव के प्रथम एवं प्रधान शिष्य थे, जिन्होंने भारतीय दर्शन में शैव सिद्धान्त को सर्वप्रथम क्रमबद्ध दार्शनिक विवेचन के रूप में प्रस्तुत किया। मैकण्डदेव के एक और शिष्य मनोवाचकम् कण्डनदार ने उण्मैविलक्कम् नामक एक अन्य सिद्धान्त-शास्त्र की रचना की। उक्त ग्रन्थ में उन्होंने सत्य को प्राप्त करना ही एकमात्र लक्ष्य माना। यह ग्रन्थ गुरु एवं शिष्य में कथोपकथन की शैली में लिखा गया है। उक्त ग्रन्थ में आगम प्रतिपादित छत्तीस तत्त्व, दो प्रकार के मल (आणव एवं कर्म) का वर्णन एवं शिवताण्डव, पंचाक्षर, अद्वैतमुक्ति, गुरु तथा शिवभक्तों की वन्दना की गई है। इसमें उन्होंने शैव-सिद्धान्त के तीन तत्त्व पति, पशु एवं पाश की भूमिका को बताते हुए मोक्ष में भी इनकी विद्यमानता का वर्णन किया है। पंचाक्षर मन्त्र की महिमा का गान करते हुए ग्रन्थकार ने उसे वेद, आगम, पुराण, शिव-ताण्डव तथा मुक्ति-स्वरूप एवं छत्तीस तत्त्वों के परे बताया है। उक्त ग्रन्थ में आचार्य ने शिव-ताण्डव के तात्पर्य को बताते हुए शिव-कृपा को ही एकमात्र साधन

माना है, जो माया, कर्म एवं आणव मल के दुष्प्रभाव को दूर करती है तथा आत्मा को परमानन्द की स्थिति में प्रतिष्ठित करती है। ताण्डव-नृत्य पंचकृत्य का एवं डमरु-वादन सृष्टि का द्योतक है। हाथ की अभय मुद्रा पालनहार को सूचित करती है एवं अन्य हाथ की अग्नि संहार का प्रतीक है। भूमि के ऊपर टिका हुआ पद तिरोधान एवं ऊपर उठा हुआ पद अनुग्रह का संकेत प्रदान करता है। नृत्य पंचाक्षर मन्त्र का प्रतीक है। 'न' पद का द्योतक है, 'म' नाभि का द्योतक है, 'शि' कन्धों का प्रतीक है, 'वा' मुखमण्डल को सूचित करता है एवं 'य' मुकुट का प्रतीक है। इसे दूसरे प्रकार से भी बताया जा सकता है—डमरुवादन करता हुआ हाथ 'शि' का प्रतीक है, दूसरा प्रसारित हाथ 'वा' के लिए है, अभय मुद्रा का हाथ 'य' का सूचक है, अग्नि को धारण किया हुआ हाथ 'न' का प्रतीक है। मुयलकन के ऊपर विद्यमान पद 'म' को सूचित करता है। तिरपन वर्णों के वेनबा छन्द में रचित इस ग्रन्थ में शैव सन्त ने कई दार्शनिक समस्याओं को उठाया एवं क्रमशः उनका समाधान भी बताया है, जो शैव-सिद्धान्त दर्शन के धारावाहिक चिन्तन के रूप में प्रतिष्ठित हुआ।

## उमापति शिवाचार्य

इसके बाद 'उमापति शिवाचार्य' का आविर्भाव हुआ जो 'मरैज्ञानसम्बन्दर' के शिष्य थे। उमापति शिवाचार्य द्वारा रचित आठ ग्रन्थ, जो मैकण्डदेव द्वारा रचित शिवज्ञानबोधम् की धारा के अनुकूल हैं, शैव-सिद्धान्त के चौदह शास्त्र-ग्रन्थों के अन्तर्गत माने जाते हैं। अरुलनन्दी शिवाचार्य द्वारा रचित शिवज्ञानसिद्धियार के प्रथम पक्ष परपक्कम् के अनुरूप उमापति ने 'संकर्पनिराकरणम्' एवं सुपक्कम् के अनुरूप 'शिवप्पिरकाशम्' की रचना की। प्रथम ग्रन्थ में मायावाद एवं अन्य अवान्तर सिद्धान्तों (शैव दर्शन) की आलोचना की गई है एवं द्वितीय ग्रन्थ (शिवप्पिरकाशम्) में शैव सिद्धान्त-दर्शन के मुख्य तात्त्विक विवेचनों को प्रस्तुत किया गया है।

संकर्पनिराकरणम् नामक ग्रन्थ में उमापति शिवाचार्य ने निम्नलिखित सिद्धान्तों की आलोचनात्मक व्याख्या प्रस्तुत की है— (१) मायावादम्, (२) ऐक्यवादम्, (३) पाषाणवादम्, (४) भेदवादम्, (५) शिवसमवादम्, (६) संक्रान्तवादम्, (७) ईश्वर-अविकारवादम्, (८) निमित्तकारणपरिणामवादम्, (९) शैववादम्।

अरुलनन्दी शिवाचार्य ने दूसरे, अर्थात् भिन्न दृष्टिकोण के सिद्धान्तों की आलोचना अपनी शिवज्ञानसिद्धियार पुस्तक के परपक्कम् नामक अंश में की है। उमापति शिवाचार्य ने भिन्न मत के सिद्धान्तों को छोड़कर अन्यान्य शैव सिद्धान्तों का आलोचनात्मक विवेचन प्रस्तुत किया है। इन आन्तर-सम्प्रदायों के साथ उमापति ने मायावाद की भी आलोचना की है। यद्यपि मायावाद की आलोचना अरुलनन्दी शिवाचार्य ने परपक्कम् में की है, परन्तु उमापति द्वारा पुनः इसकी आलोचना करने का विशेष कारण यह है कि मायावादियों के अनुसार माया रहस्यात्मक अनिवर्चनीय तत्त्व है, परन्तु शैव-सिद्धान्त के अनुसार माया एक

तत्त्व एवं सृष्टि का उपादानकारण है। मायावाद की 'माया' एवं शैव सिद्धान्त की 'माया' दो सम्पूर्ण भिन्न प्रकार के तत्त्व हैं। आलोचनात्मक दृष्टिकोण को अपना कर उमापति ने उक्त भिन्नता की व्याख्या की है। उमापति शिवाचार्य सन्तानाचार्य परम्परा में चतुर्थ आचार्य माने जाते हैं। वे मरैज्ञानसम्बन्दर के शिष्य थे। यद्यपि यह कहा जाता है कि मरैज्ञानसम्बन्दर ने उमापति को कोई लिखित ग्रन्थ हस्तान्तरित नहीं किया, परन्तु कई विद्वानों के अनुसार 'शतमणिकोवै' नामक पुस्तक के रचयिता मरैज्ञानसम्बन्दर ही है। उमापति शिवाचार्य संस्कृत एवं तमिल भाषा के प्रकाण्ड विद्वान् थे। उनको वेद, वेदांग एवं शैवागमों का व्यापक तथा गहन ज्ञान था। उनके गुरु मरैज्ञानसम्बन्दर भी वेद के प्रसिद्ध पण्डित होने के कारण 'मरै' (वेद) 'ज्ञानसम्बन्दर' उपाधि से विभूषित किये गये। उमापति ने अपनी कृतियों को गुरु परम्पराओं (मैकण्डदेव, अरुलनन्दी शिवाचार्य एवं मरैज्ञानसम्बन्दर) की देन के रूप में प्रतिष्ठित किया। वेदागम के प्रकाण्ड ज्ञानी होने के कारण एवं तेरहवीं शताब्दी में अन्यान्य आचार्यों के लेखों की समीक्षात्मक विवेचना करने के उपरान्त उमापति ने व्यापक दार्शनिक दृष्टिकोण से शैव-सिद्धान्त के तात्त्विक सिद्धान्तों को प्रस्तुत किया। शैव सिद्धान्त को 'वेदान्त के सार' के रूप में प्रतिपादित करने का श्रेय सन्त उमापति को ही है। उनके द्वारा रचित 'संकर्पनिराकरणम्' नामक ग्रन्थ से ही उनके ज्ञान की विशाल परिधि का स्पष्ट संकेत प्राप्त होता है। तमिल भाषा के सभी शास्त्र-ग्रन्थों का भी उनको विशद ज्ञान था। तिरुक्कुरल, तिरुमुरै का प्रभाव उनकी रचनाओं में स्पष्ट रूप से परिलक्षित होता है। पेरियपुराणम् में वर्णित महान् सन्तों की जीवन-कथा में ईश्वर-कृपा की स्वतःसिद्ध अभिव्यक्ति से उमापति कितने प्रभावित हुए वह उनकी रचनाओं में स्पष्ट रूप से प्रकाशित हुआ है। तेवारम् के पदों के ऊपर उमापति ने 'तिरुप्पडिक्कोवै' नामक पुस्तक की रचना की, जिसमें तेवारम् के रचयिता द्वारा वर्णित पवित्र स्थानों का उल्लेख प्राप्त होता है। 'तिरुप्पडिक्कोवै' में उन्होंने तेवारम् के वर्णित पदिगमों का उल्लेख भी किया है। तिरुवरुट्पयनु की रचना स्पष्टतः तेवारम् के पदों के आधार पर ही की गयी है। शेक्किलार के प्रति उनकी अगाध श्रद्धा को उन्होंने 'शेक्किलारपुराणम्' के माध्यम से प्रकाशित किया। वास्तव में सम्पूर्ण संस्कृत वाङ्मय एवं पूर्ववर्ती तमिल शैव-सिद्धान्त शास्त्र-ग्रन्थों की समन्वयात्मक अभिव्यक्ति उमापति की रचना के माध्यम से हुई है।

शैव-सिद्धान्त के चौदह शास्त्र ग्रन्थों में निम्नलिखित आठ ग्रन्थ उमापति शिवाचार्य द्वारा रचित हैं— (१) शिवप्पिरकाशम्, (२) तिरुवरुट्पयन, (३) वीणावेनबा, (४) पोट्रीपर्होदई, (५) कोडिक्कवि, (६) नेञ्जुविडुतुदु, (७) उण्मैनेरीविलक्कम्, (८) संकर्पनिराकरणम्।

## ७. शिवप्पिरकाशम्

यह ग्रन्थ एक सौ पदों का संकलन है, जिसे दो बराबर भागों में विभाजित किया गया है। प्रथम भाग को 'पोदु' (सामान्य) एवं द्वितीय भाग को 'उण्मै' (विशेष अथवा सत्य) कहा जाता है। 'पोदु' तटस्थ, अर्थात् बृद्धावस्था एवं 'उण्मै' स्वरूप अर्थात् मोक्षावस्था का वर्णन

करता है। उक्त ग्रन्थ में अध्यायों का वर्गीकरण शिवज्ञानबोधम् के बारह सूत्रों के अनुसार किया गया है। इस ग्रन्थ में शैव-सिद्धान्त के मूल तत्त्वों का सरल परन्तु महत्त्वपूर्ण दृष्टिकोण से विवेचन प्रस्तुत किया गया है। शिवप्पिरकाशम् पुस्तक में निम्नलिखित प्रकार से शिवज्ञानबोधम् के अनुसार सूत्रों का विभाजन किया गया है—

| शिवज्ञानबोधम् | शिवप्पिरकाशम् |
| --- | --- |
| सूत्र १. प्रमाण | १३-१८ (छः पद) |
| सूत्र २. सृष्टि | १९-५० (बत्तीस पद) |
| सूत्र ३. आत्मा का अस्तित्व, आत्मा की | ५१-५८ (आठ पद) |
| पति तथा पाश से भिन्नता | ५९ (एक पद) |
| सूत्र ४. आत्मा का स्वरूप | ६०-६२ (तीन पद) |
| सूत्र ५. पाश | ६३-६७ (पाँच पद) |
| सूत्र ६. सत्, असत् | ६८ (एक पद) |
| सूत्र ७. आत्मा की विशेषता | ६९-७० (दो पद) |
| सूत्र ८. ज्ञान | ७१-७५ (पाँच पद) |
| सूत्र ९. पञ्चाक्षर | ७६-७९ (चार पद) |
| सूत्र १०. बन्धन का विमोचन | ८०-९२ (तेरह पद) |
| सूत्र ११. शिवानन्दानुभव | ९३-९७ (पाँच पद) |
| सूत्र १२. जीवन्मुक्ति की अवस्था | ९८-१०० (तीन पद) |

शिवप्पिरकाशम् ग्रन्थ में कई प्रकार की मुक्ति, आत्मा का स्वरूप एवं उसकी पाँच अवस्थाएं, दीक्षा-प्रणाली, सत्यज्ञान का स्वरूप एवं उसका प्रभाव तथा जीवन्मुक्ति की स्थिति इत्यादि विषयों पर अत्यन्त महत्त्वपूर्ण विवेचन प्रस्तुत किये गये हैं। उक्त ग्रन्थ में आत्मदर्शन, आत्मशुद्धि तथा आत्मलाभ के रूप में 'दशकार्यों' का वर्णन किया गया है। इस पुस्तक में ही सर्वप्रथम इस दर्शन को 'शैव-सिद्धान्त' अर्थात् 'सिद्धान्तों के सिद्धान्त' के अर्थ में उमापति ने उल्लिखित किया है। इससे पहले अरुलनन्दी शिवाचार्य एवं तिरुमूलर ने सिद्धान्त शब्द का प्रयोग आगमान्त के अर्थ में किया था। सर्वप्रथम शिवप्पिरकाशम् पुस्तक में उमापति ने इसे 'वेदान्त का सार' एवं 'सिद्धान्तों के सिद्धान्त' के रूप में प्रतिष्ठित किया।

इस पुस्तक में उमापति ने केवल शैव-सिद्धान्त का तात्त्विक विवेचन ही प्रस्तुत नही किया, वरन् बाह्य एवं आन्तरिक दार्शनिक सिद्धान्तों की आलोचनात्मक समीक्षा भी प्रस्तुत की। केवल इस ग्रन्थ में ही 'पोदु' एवं 'उण्मै' के रूप में सामान्य तथा विशिष्ट दृष्टिकोण का वर्णन है। इस ग्रन्थ का मुख्य प्रतिपाद्य विषय यह है कि ईश्वर मानवीय प्रयत्न अथवा ज्ञान से (पाशज्ञान एवं पशुज्ञान) जाने नहीं जा सकते। ईश्वर-कृपा ही ईश्वरीय ज्ञान (पतिज्ञान) का एकमात्र उपाय है। यह ग्रन्थ पूर्ववर्ती दो ग्रन्थों (शिवज्ञानबोधम् एवं शिवज्ञानसिद्धियार) का तात्त्विक अनुशीलन है तथा अन्य शैव-सिद्धान्त पुस्तकों का दार्शनिक आधारभूत ग्रन्थ भी है, ऐसा विद्वानों का कहना है।

## ८. तिरुवरुट्पयन्

उक्त शब्द तीन शब्दों के समन्वय से बना है; यथा 'तिरु' (श्री अथवा ईश्वरीय), अरुल (कृपा) एवं पयन् (फल या परिणाम) अर्थात् 'ईश्वरीय कृपा का फल'। उक्त ग्रन्थ में दस अध्याय हैं, जिसमें प्रत्येक अध्याय में दो पंक्तियों के दस पदों का संकलन है। ऐसा प्रतीत होता है कि इस पुस्तक की उमापति ने तिरुवल्लुवर के तिरुक्कुरल् नामक महान् ग्रन्थ के परिपूरक ग्रन्थ के रूप में रचना की है, क्योंकि तिरुक्कुरल् में तिरुवल्लुवर ने चार पुरुषार्थों में अर्थ, काम एवं धर्म का वर्णन किया, परन्तु मोक्ष का कोई विशेष विवेचन वहां प्राप्त नहीं होता। मोक्ष, जिसे केवल ईश्वरीय कृपा से ही प्राप्त किया जा सकता है, उमापति द्वारा इसकी विशेष महिमा का वर्णन 'तिरुवरुट्पयन्' ग्रन्थ में किया गया है। इस पुस्तक में ईश्वरीय कृपा के दृष्टिकोण से ही उमापति ने शैव-सिद्धान्त के सभी तत्त्वों का वर्णन प्रस्तुत किया है। तिरुवरुट्पयन् नामक ग्रन्थ को उमापति ने निम्नलिखित दस अध्यायों में विभाजित किया— (१) पति का स्वरूप, (२) पशु अथवा आत्मा का स्वरूप, (३) आणव अथवा मूल मल का स्वरूप, (४) कृपा का स्वरूप, (५) कृपा की प्रतिमूर्ति के रूप में गुरु का स्वरूप, (६) ज्ञान मार्ग, (७) आत्मा का प्रकाशकत्व, (८) आनन्दानुभूति की स्थिति, (९) पंचाक्षर, (१०) मोक्ष का स्वरूप अथवा जीवन्मुक्तों की स्थिति।

प्रथम अध्याय में सर्वोच्च तत्त्व_पति, अर्थात् ईश्वरतत्त्व का प्रतिपादन किया गया है। शैव-सिद्धान्त के अनुसार पति, पशु एवं पाश तीन प्रमुख तत्त्वों में पति सर्वोच्च एवं सर्वशक्तिमान् सत्ता है। यद्यपि ये तीनों ही अनादि हैं, परन्तु पति ही सर्वोच्च एवं सर्वशक्तिमान् तथा नियन्ता है। वह अक्षरों में प्रथम अक्षर 'अ' की तरह विश्वव्यापी, सर्वभूत में ज्ञानरूप में अन्तर्लीन, अतुलनीय सत्ता है, जो आत्मा के साथ एकत्व, अनन्य, अभिन्न, अन्तर्यामी रूप से सम्बन्धित है। ईश्वर का चित्-शक्ति से तादात्म्य है। वही उसकी कृपा-शक्ति है। एकमात्र ईश्वर ही पंचकृत्य के अधिकारी हैं। ईश्वर के अनुग्रह के बिना पूर्ण चैतन्य-स्थिति प्राप्त करना असम्भव है, क्योंकि केवल सच्चिदानन्द ही उसके स्वरूप-ज्ञान को प्रदान करने के अधिकारी हैं। तिरुवरुट्पयन् के द्वितीय अध्याय में उमापति ने आत्मतत्त्व की विवेचना की है। शैव-सिद्धान्त के अनुसार आत्मा ज्ञानस्वरूप, चेतन,

अनादि, नित्य, शाश्वत, सदसत् एवं अनेक है। अनादि काल से वे अज्ञान के अन्धकार में जड़वत् निष्क्रिय स्थिति में रहते हैं। माया एवं कर्म दो सहकारी कारणों को प्रदान करते हुए, आत्मा को मूल अज्ञान के पाश से मोक्ष प्रदान करने के लिए ईश्वर ने विश्व की सृष्टि की है। इस सृष्टि में विभिन्न अवस्थाओं से गुजरती हुई आत्मा इस जगत् की निस्सारता का अनुभव करती है एवं एकमात्र सारतत्त्व ईश्वर के प्रति आत्मसमर्पण करती है। तब ईश्वर की कृपा से अज्ञान रूपी अन्धकार दूर होकर नित्य शाश्वत ईश्वरानन्द का अनुभव होता है। मल-परिपाक एवं कर्म-साम्य से ही शक्ति-निपात का उपयुक्त अवसर उत्पन्न होता है। तब ईश्वर तीव्र शक्ति-निपात (अनुग्रह शक्ति) से आत्मा को अपने शाश्वत आश्रय में ले लेता है, जहाँ से पुनः लौटने की कोई सम्भावना नहीं रहती। तिरुवरुट्पयन् के तृतीय अध्याय में उमापति आणव, कर्म एवं माया रूपी तीन पाशों का वर्णन करते हुए कहते हैं कि आत्मा अनादि काल से आणवाधृत होने के कारण अपने स्वरूप-ज्ञान एवं ईश्वरीय ज्ञान से वंचित होकर अन्धकारमय स्थिति में जड़वत् पड़ी रहती है। माया एवं कर्म-पाश रूप होने पर भी आंशिक मात्रा में प्रकाशमान हैं। ईश्वर आत्मा को अज्ञान रूपी अन्धकार से मुक्त कराने के लिए माया एवं कर्मरूपी दो सहकारी कारणों से सृष्टि-प्रक्रिया को उत्पन्न करता है, जिसमें आत्मा विभिन्न अवस्थाओं के संघर्ष से उत्पन्न अनेक अनुभवों को प्राप्त करती हुई क्रमशः मलपरिपाक एवं कर्मसाम्य की स्थिति को प्राप्त करती है। इस स्थिति में आणव मल अर्थात् मूल मल का बन्धन जब शिथिल हो जाता है, तभी शक्ति-निपात होता है। आत्मा की मोक्ष-यात्रा की प्रक्रिया में माया एवं कर्म आच्छादित या आवृत कृपाशक्ति के द्वारा प्रयुक्त होते हैं। चतुर्थ अध्याय में उमापति ने ईश्वरीय कृपा के स्वरूप के विषय में विशद वर्णन प्रस्तुत किया है। ईश्वर की कृपा ही आत्मा के लिए अपने लक्ष्य तक पहुँचने का एकमात्र साधन है। उक्त अध्याय में उमापति ने कृपा के दो रूप—तिरोधान एवं अनुग्रह का वर्णन किया है। सृष्टि-प्रक्रिया में आत्मा के विभिन्न अवस्थान्तर के कारण ही मलपरिपाक एवं कर्मसाम्य की स्थिति उत्पन्न होती है। यह ईश्वर की कृपा का ही फल है। आत्मा इसके विषय में सचेत नहीं रहती अथवा यह कहना चाहिए कि ईश्वर की कृपा को समझने की सामर्थ्य ही उसमें नहीं रहती, इसलिए इस स्थिति को तिरोधान शक्ति की अभिव्यक्ति कहा गया है। तिरोधान शक्ति की क्रिया से ही आत्मा में जब सामर्थ्य उत्पन्न होती है, तब तीव्र शक्ति-निपात से ईश्वरीय चैतन्य का अनुभव होता है। गुरु ही वह आधार है, जिसके माध्यम से ईश्वर-शक्ति का आविर्भाव होता है। गुरु-शक्ति ईश्वरीय शक्ति ही है। प्रथम अन्तर्यामी रूप में ईश्वर जीव को परम ज्ञान प्राप्त करने का अधिकारी बनाता है, तत्पश्चात् गुरु के रूप में सर्वोच्च एवं अन्तिम स्थिति प्रदान करने वाला परम ज्ञान को प्रदान करता है। प्रथम प्रक्रिया तिरोधान-शक्ति एवं द्वितीय प्रक्रिया अनुग्रह-शक्ति की अभिव्यक्ति है। ईश्वर गुरु के रूप में अनुग्रह प्रदान कर जीव को सर्वोच्च स्थिति प्रदान करता है। पंचम अध्याय में उमापति ने गुरु की महिमा का वर्णन किया है। षष्ठ अध्याय में आत्मा की इस आध्यात्मिक यात्रा की विभिन्न अवस्थाओं का वर्णन किया गया है।

केवलावस्था आत्मा की आणवाधृत जड़वत् स्थिति है। ईश्वर की अनुकम्पा से माया एवं कर्म का सहयोग प्राप्त कर वह किंचित् ज्ञानरूपी प्रकाश को प्राप्त करती रहती है। यह आत्मा की सकलावस्था है, जिससे क्रमशः आत्मा शुद्धावस्था में पहुँचती है, जिसमें ज्ञान स्वप्रकाशकत्व को प्राप्त करता है एवं उपयुक्त समय में तीव्र शक्ति-निपात से अज्ञान रूपी अन्धकार पूर्ण रूप से तिरोहित हो जाता है। अन्तर्यामी ईश्वरीय शक्ति ही आत्मचैतन्य से अभिन्न होकर उसे उपयुक्त मार्ग में परिचालित करती है। सप्तम अध्याय में उमापति ईश्वर की कृपा से होने वाले आमूल परिवर्तन की ओर संकेत करते हुए कहते हैं कि जैसे कोई व्यक्ति टार्च के पीछे रहकर सब विषयों को उसी प्रकाश से देखता है, मध्याह्न सूर्य में जैसे स्तम्भ की छाया नहीं पड़ती, उसी प्रकार ईश्वर की कृपा के पूर्ण प्रकाशन से आणव मल कोई आवरण उत्पन्न नहीं कर सकता। अष्टम अध्याय में उमापति ईश्वरानन्द को प्राप्त करने के बाद की स्थिति का वर्णन करते हैं। चित् शक्ति के प्रकाश से देखने वाला व्यक्ति सदा ज्ञानसम्पन्न रहता है एवं सच्चिदानन्द ईश्वर के आनन्द में सदा 'अनन्य' भाव से निमग्न रहता है। उमापति एक शब्द के उदाहरण से उस एकत्व का वर्णन करते हैं। तमिल शब्द 'ताडलै' दो शब्दों के संयोग से बना है। 'ताल' अर्थात् पैर एवं 'तलै' अर्थात् सिर। इन दो शब्दों की सन्धि ईश्वर एवं आत्मा के मिलन की 'अनन्यता' को सूचित करती है। नवम अध्याय में पंचाक्षर मन्त्र की विशिष्टता का वर्णन किया गया है। पंचाक्षर में 'शि' 'शिव', 'वा' शक्ति अर्थात् कृपा का प्रतीक है। 'न' एवं 'म' मायेय अर्थात् माया एवं कर्म को सूचित करते हैं। 'य' आत्मा का द्योतक है। साधक के आध्यात्मिक स्तर के अनुसार पंचाक्षर मन्त्र के तीन रूप होते हैं; "नमः शिवाय", "शिवाय नमः" एवं "शिवाय शिवः"। दशम अध्याय में मोक्षावस्था का वर्णन किया गया है। अज्ञान रूपी अन्धकार के दूर हो जाने पर आत्मा पूर्ण ईश्वरीय ज्ञान-प्रकाश से उद्भासित हो जाती है। तब उसे सर्वत्र अन्तर्यामी शिव-शक्ति का बोध होता है। यह जीवन्मुक्ति की स्थिति है, जिसमें साधक शक्ति-चैतन्य से एकात्म होकर सर्वसमन्वयात्मक विभुज्ञान की स्थिति को प्राप्त करता है तथा ईश्वर-चैतन्य से अनन्य, अभेद, अद्वैत होकर ईश्वरानन्द का अनुभव करता है।

उमापति कृत तिरुवरुट्पयन् ग्रन्थ पूर्ण रूप से 'चित् शक्ति' के कृपा प्रत्यय पर आधारित कहा जा सकता है।

## ६. वीणावेंनबा

तमिल में वीणा शब्द का अर्थ है प्रश्न एवं वेनबा उस छन्द का नाम है, जिसमें उक्त पदों की रचना की गयी है। उमापति ने अपने गुरु 'मरैज्ञानसम्बन्दर' को सम्बोधित करते हुए तेरह पदों की यह रचना की है। शैव-सिद्धान्त के कई तात्त्विक प्रश्नों एवं उनके उत्तरों का सुन्दर विवेचन इस ग्रन्थ में प्रस्तुत किया गया है। प्रकाश एवं अन्धकार विरोधात्मक हैं। स्वप्नावस्था में स्वप्न मिथ्या रूप में प्रतीत नही होता। जाग्रत् स्थिति में स्वप्न तिरोहित हो जाता है। ईश्वर-कृपा का कोई अवस्थान्तर नहीं होता। प्रश्न यह उत्पन्न होता है कि मनुष्य

का अवस्थान्तर क्यों होता है? मनुष्य में ईश्वर एवं अज्ञान कैसे एक साथ विद्यमान रहते हैं?

बारह पदों में उमापति शैव-सिद्धान्त के मुख्य तात्त्विक प्रश्नों को उपस्थित करते हैं। आठवें पद में गुरु के आविर्भाव के बारे में वर्णन किया गया है। दसवें पद में अद्वैत मुक्ति का विवेचन प्रस्तुत किया गया है। ऐसा प्रतीत होता है कि वीणावेनबा की रचना उन जिज्ञासुओं के लिए की गयी है, जिन्होंने शिवज्ञानबोधम्, शिवज्ञानसिद्धियार एवं शिवप्पिरकाशम् का अध्ययन कर लिया हो। अन्तिम पद में उक्त रचना की महत्ता प्रतिपादित की गयी है। वीणावेनबा के ज्ञान के बिना अन्य शास्त्र-ग्रन्थों का ज्ञान नहीं हो सकता। शास्त्रज्ञान को आध्यात्मिक चेतना के रूप में परिवर्तित करना वैसे ही सम्भव नहीं है, जैसे कोई मूक व्यक्ति स्वप्न को वर्णित नहीं कर सकता। अरुलनन्दी शिवाचार्य ने 'इरुपाइरुपदु' नामक पुस्तक में अपने गुरु मैकण्डदेव को सम्बोधित किया है एवं वीणावेनबा में उमापति ने अपने गुरु मरैज्ञानसम्बन्दर को सम्बोधित किया है। उक्त पुस्तक में कई महत्त्वपूर्ण प्रश्न उत्थापित किये गये हैं, जैसे सीमित मनुष्य कैसे कृपा को ग्रहण कर सकता है?

'तिरुवाबड्डुरइआदिनम्' के 'नमः शिवाय' 'तम्बिरान्' एवं 'धर्मपुरम्आदिनम्' के सुब्रमणिय पिल्लइ एवं टी. ए. श्रीनिवासाचार्य ने उक्त पुस्तक की व्याख्या प्रस्तुत की है। जे. एम. नल्लस्वामी पिल्लइ ने इस पुस्तक के पदों को अंग्रेजी में रूपान्तरित किया है।

## १०. पोट्रीपर्होदई

शैव-सिद्धान्त की दार्शनिक पृष्ठभूमि ईश्वर के कृपा-प्रत्यय पर आधारित है। ईश्वर द्वारा प्रतिपादित पंचकृत्य कृपा की ही अभिव्यक्ति है। ईश्वर-कृपा आत्मा को अन्तिम रूप से बन्धन से मुक्ति प्रदान करने के लिए सृष्टि के तत्त्वों को प्रदान करती है, जिसमें विभिन्न अवस्थाओं के माध्यम से आत्मा उस परिपक्व स्थिति में पहुंचती है, जब तीव्र शक्ति-निपात से ईश्वर मोक्ष प्रदान करता है। पोट्रीपर्होदई पुस्तक में उमापति ने ईश्वर द्वारा प्रदत्त सृष्टितत्त्व का विवेचन प्रस्तुत किया है। ईश्वर की कृपा से सुख-दुःख के विभिन्न अनुभवों के द्वारा आत्मा शुद्धि होती रहती है, एवं अन्ततः आचार्य के माध्यम से शिव-कृपा की प्राप्ति होती है। उक्तं पुस्तक की तुलना माणिक्यवाचगर द्वारा रचित 'तिरुवाचकम्' ग्रन्थ के पोट्रीतिरुवकबल नामक अंश से की जा सकती है, जिसमें 'पोट्रीपर्होदई' की तरह आचार्य की महिमा का गान किया गया है। धर्मपुरम्-आदिनम् द्वारा प्रकाशित सुब्रमणिय पिल्लइ ने इसे गद्य में रूपान्तरित किया है।

## ११. कोडिक्कवि

ऐसा कहा जाता है कि चिदम्बरम् के नटराज मन्दिर में ध्वजोत्तोलन के उपलक्ष्य में मात्र चार पदों की इस पुस्तक की रचना की गयी थी। मन्दिर के ऊपर ध्वजोत्तोलन नहीं

हो पा रहा था। इन पदों के गाये जाने से निर्विघ्न रूप से ध्वजोत्तोलन हो गया। चार पदों में एक पद 'कुडलैक्कलितुरइ' छन्द में एवं बाकी तीन पद 'बेनवा' छन्द में लिखे गये हैं। ध्वजोत्तोलन का प्रसंग ईश्वर-कृपा से परम-शुभ ज्ञान के प्रारम्भ की सूचना देता है। यद्यपि ध्वज एक प्रतीक ही है, परन्तु मन्दिर के ऊपर उसके अनायास उत्तोलन से ईश्वर की स्वाभाविक, स्वतःस्फूर्त कृपा सूचित होती है। प्रथम पद में आत्मतत्त्व में आणव मल के रूप में अज्ञान का अन्धकार एवं ईश्वर-कृपा की समविद्यमानता बतायी गयी है। आणव मल का अन्धकार ईश्वर-कृपा रूपी प्रकाश को आवृत नहीं कर सकता, वरन् ज्ञान रूपी प्रकाश से अज्ञानरूपी अन्धकार ही दूर हो जाता है। दूसरे पद में ईश्वर का स्वरूप, शक्ति, जीव एवं उसकी अवस्थाओं का संक्षिप्त वर्णन किया गया है। तृतीय सूत्र में ईश्वर के साथ जीव के अद्वैत सम्बन्ध की व्याख्या प्रस्तुत की गई है। ईश्वर मन तथा वचन के परे होते हुए भी आत्मा से अविच्छेद्य रूप से सम्बद्ध है। चतुर्थ सूत्र में तीन प्रकार के पंचाक्षर मन्त्र का वर्णन पाया जाता है। 'शिवाय नमः' (पंचाक्षर), 'ॐ हं हौं शिवाय नमः' (अष्टाक्षर), 'ॐ नमः शिवाय' (षडक्षर) — इन मन्त्रों की विभिन्न प्रासंगिकता भी सूचित की गयी है।

## १२. नेञ्जुविडुतुदु

यह पुस्तक कलिवेनबा छन्द में लिखी गयी है। ईश्वर की कृपा, जो इस विश्वप्रपंच का एकमात्र संचालक तत्त्व है, आत्मा की मुक्ति के लिए सभी विषयों को उसी क्रम में संचालित करती है। तमिल भाषा में मध्य काल में तूदु नामक साहित्यिक पद्धति का विकास हुआ था। उक्त कृति उन छियानबे साहित्यिक प्रबन्धों में एक है। इस पुस्तक में उमापति ने अपने गुरु 'मरैज्ञानसम्बन्दर' को ईश्वर के प्रतीक के रूप में मान कर उनके दस मुख्य प्रतीक चिह्नों को इस प्रकार से सूचित किया है—

ईश्वर की अथवा गुरु की महत्ता का प्रतीक पर्वत, आनन्द का प्रतीक नदी, आगमों के अगम्य स्थान का प्रतीक यह भूमि, शिवज्ञान का प्रतीक यह नगर, ईश्वर-कृपा का प्रतीक माला, शक्ति का प्रतीक घोड़ा, ज्ञान का प्रतीक हाथी एवं षड्-दर्शनों के परे ईश्वर का प्रतीक-चिह्न मूल नाद ही ईश्वर का डमरू है एवं ब्रह्मा-विष्णु से परे ईश्वर का साम्राज्य विस्तृत है। उक्त पुस्तक में ईश्वर की विश्वव्यापकता एवं उसके विश्वातीत स्वरूप का वर्णन करते हुए दार्शनिकों को जड़वाद, मायावाद, बौद्धदर्शन, जैनदर्शन एवं मीमांसदर्शन को भ्रमात्मक बताते हुए सावधान रहने का उपदेश दिया गया है। नेञ्जुविडुतुदु में उमापति ने 'तिरुवल्लुवर' का उल्लेख एक सन्त के रूप में किया एवं इस विश्व संसार से वैराग्य प्राप्त करने वाले व्यक्ति को ही उक्त ज्ञान का अधिकारी बताया है। इस ग्रन्थ का एक प्राचीन भाष्य उपलब्ध है, परन्तु उसमें लेखक का नाम पाया नहीं जाता। 'सुब्रमणिय पिल्लइ' ने उक्त पद्यों का गद्य में रूपान्तरण किया (धर्मपुरम्—आदिनम् द्वारा प्रकाशित, १९६२)।

## १३. उणमैनेरीविलक्कम्

इस पुस्तक में उमापति ने साधन-जीवन के दस स्तरों का विवरण प्रस्तुत किया है, जिन्हें 'दशकार्याणि' कहा जाता है। इनके नाम है— तत्त्वरूपम्, तत्त्वदर्शनम्, तत्त्वशुद्धि; आत्मरूपम्, आत्मदर्शनम्, आत्मशुद्धि; शिवरूपम्, शिवदर्शनम्, शिवयोगम् एवं शिवभोगम्। उण्मैनेरीविलक्कम् पुस्तक छः पदों का संकलन है। प्रथम पद में तत्त्वरूपम्, तत्त्वदर्शनम् और तत्त्वशुद्धि का विवरण प्रस्तुत किया गया है। दूसरा पद आत्मरूपम्, आत्मदर्शनम् एवं आत्मशुद्धि को प्रकाशित करता है। तीसरे पद में शिवरूपम् का वर्णन है। चतुर्थ पद में शिवदर्शनम् के बारे में कहा गया है। पंचम पद शिवयोगम् की व्याख्या करता है एवं षष्ठ पद शिवभोग के स्वरूप का विवेचन प्रस्तुत करता है।

'दशकार्य' की व्याख्या इस प्रकार से प्रस्तुत की जा सकती है— तत्त्वरूपम् में माया से उत्पन्न छत्तीस तत्त्वों का विवेचन किया गया है। इन छत्तीस तत्त्वों की आत्मतत्त्व से भिन्नता का बोध ही 'तत्त्वदर्शनम्' कहलाता है। जब आत्मा शुद्धीकरण की अवस्थाओं से गुजरती है एवं उसमें तत्त्वों का सम्यक् बोध उत्पन्न होता है, उस स्थिति को ही तत्त्व-शुद्धि कहते हैं। आत्मरूप वह स्थिति है जब आत्मा आणव मल के प्रभाव से मुक्त होकर ईश्वर-कृपा का अनुभव करती है, जब क्रमशः 'मैं' और 'मेरे' की अनुभूति का बन्धन शिथिल हो जाता है एवं आत्मा को अपने स्वरूप का, अर्थात् आत्म-चैतन्य का बोध प्राप्त होता है। उस स्थिति को ही 'आत्मदर्शनम्' कहते हैं। इस स्थिति के बाद आत्मा क्रमशः अपने कार्य एवं अपनी स्वतन्त्रता को ईश्वर पर समर्पित करती है, उसे ही 'आत्म-शुद्धि' कहते हैं। तदुपरान्त आत्मा सभी विषयों को जन्म, मृत्यु एवं सांसारिक क्रिया इत्यादि को, ईश्वर-कृपा के दृष्टिकोण से ही देखती है। इस चेतना को ही 'शिवरूपम्' कहते हैं। तब साधक का ईश्वर के प्रति पूर्ण आत्मसमर्पण हो जाता है, यह 'शिवदर्शनम्' है। पूर्ण समर्पण के फलस्वरूप सभी विषय ईश्वर-कृपा से आप्लावित प्रतीत होते हैं। सृष्टि के प्रत्येक विषय में ईश्वर-कृपा परिलक्षित होती है। यही 'शिवयोग' है। इसी अवस्था में सच्चिदानन्द के आनन्दघन स्थिति का निरन्तर अनुभव होता रहता है और साधक उसी ईश्वरानन्द में निमज्जित रहकर उसका उपभोग करता है। उसे ही 'शिवभोग' कहा जाता है। यह वह स्थिति है जब साधक को सम्यक् रूप से पति, पशु, एवं पाश का तत्त्वज्ञान उत्पन्न होता है तथा साधक विश्व के सभी विषयों से निर्लिप्त होकर ईश्वर-चैतन्य में अनन्य, अभेद, अद्वैत रूप में स्थित हो जाता है। यद्यपि उण्मैनेरीविलक्कम् पुस्तक को उमापति द्वारा रचित "सिद्धान्त-अष्टकम्" के अन्तर्गत माना जाता है, परन्तु कई विद्वानों के अनुसार उक्त पुस्तक 'शिकाढ़ीतत्तुवनादर' की रचना मानी जाती है। यह मतवाद प्रामाणिक सिद्ध नहीं हो पाता। उण्मैनेरीविलक्कम् की दो व्याख्याएं पायी जाती हैं, एक 'चिन्दनै-उरई' एवं दूसरी सुब्रमणिय पिल्लइ की, जिन्होंने इन पदों को गद्य में रूपान्तरित किया। जे.एम.नल्लस्वामी पिल्लइ ने पदों का अंग्रेजी रूपान्तरण किया।

## १४. संकर्पनिराकरणम्

संकर्पनिराकरणम् नामक ग्रन्थ में उमापति शिवाचार्य ने निम्नलिखित सिद्धान्तों की आलोचनात्मक व्याख्या प्रस्तुत की है— (१) मायावादम्, (२) ऐक्यवादम्, (३) पाषाणवादम्, (४) भेदवादम्, (५) शिवसमवादम,(६) संक्रान्तवादम्, (७) ईश्वर—अविकारवादम्, (८) निमित्तकारण-परिणामवादम् (६) शैववादम्—उमापति की विशिष्टता इस बात में है कि उन्होंने इन दार्शनिक सिद्धान्तों को इस प्रकार से क्रमबद्ध किया कि एक सिद्धान्त दूसरे की केवल आलोचना ही नहीं करता, वरन् सैद्धान्तिक दृष्टिकोण से सुधारात्मक विवेचन भी प्रस्तुत करता है। शैववादम् का दृष्टिकोण अधिकांश शैव-सिद्धान्त के अनुरूप है, केवल सामान्य दृष्टिकोण में इनकी पारस्परिक भिन्नता दिखलाई पड़ती है, जिसे उमापति शिवाचार्य स्पष्ट करते हैं। संकर्पनिराकरणम् पुस्तक की दो व्याख्याएं प्राप्त होती हैं— एक व्याख्या के लेखक का नाम उपलब्ध नहीं है, दूसरी व्याख्या ज्ञानप्रकाशदेशिकर की बताई जाती है।

## उमापति शिवाचार्य के अन्य ग्रन्थ

उपर्युक्त चौदह ग्रन्थ शैव-सिद्धान्त के शास्त्र-ग्रन्थ हैं, जिनमें आठ ग्रन्थ उमापति शिवाचार्य द्वारा रचित हैं। इनके अतिरिक्त उमापति ने संस्कृत में तीन पुस्तकों की रचना की एवं तमिल भाषा में और कई भक्ति-पुस्तकों की रचना की। संस्कृत भाषा में उमापति ने पौष्कर आगम पर विशद भाष्य लिखा। पौष्करभाष्य के आलोच्य विषय की शिवप्रकाशम् की विषयवस्तु से अनेकांश में समानता पायी जाती है। उमापति की दूसरी संस्कृत पुस्तक शतरत्नसंग्रह है, जिसमें उन्होंने मुख्य शैवागमों एवं उपागमों से अनेक उद्धरण देते हुए प्रायः सौ श्लोकों को संकलित किया। उक्त संकलन का उन्होंने संस्कृत भाषा के माध्यम से 'शतरत्न-उल्लेखनी' नामक भाष्य लिखा। उक्त संकलन एवं भाष्य में शैव-सिद्धान्त का तात्त्विक एवं दार्शनिक विवेचन हमें स्पष्ट रूप से प्राप्त होता है। उमापति ने 'कुञ्चिताङ्घ्रिस्तवम्' नामक पुस्तक में नटराज मूर्ति की महिमा का वर्णन किया है एवं 'नटराजध्वनिमन्त्रस्तवम्' में नटराज की महिमा की स्तुति करते हुए नटराज की नित्य एवं नैमित्तिक पूजा का विधान प्रदान किया है। इसके अतिरिक्त 'कोयिरपुराणम्' नामक पुस्तक में चिदम्बरम् का इतिहास बताते हुए नटराज की स्तुति की है। इस पुस्तक में नटराज का आनन्द-ताण्डव एवं चर्या, क्रिया, योग तथा ज्ञान के विवेचन प्रस्तुत किये गये हैं। तिरुप्पडिक्कोवइ नामक पुस्तक में चौदह पदों का संकलन है, जिसमें विभिन्न तीर्थ एवं पवित्र स्थानों का वर्णन करते हुए साधन-जीवन में इनकी आवश्यकता का विवेचन किया गया है। तिरुप्पाडिक्कोवइ नामक पुस्तक भी चौदह पदों का ही संकलन है। इसमें तिरुज्ञानसम्बन्दर, अप्पर एवं सुन्दरमूर्ति द्वारा बताये गये विभिन्न मन्दिरों एवं उनमें प्रतिष्ठित विग्रहों की आराधना एवं महिमा की स्तुति की गयी है। 'सेक्किलारपुराणम्' नामक पुस्तक में उमापति ने एक सौ तीन पदों में पेरियपुराणम् के रचयिता सेक्किलार की जीवनी एवं 'पेरियपुराणम्' का संक्षिप्त वर्णन किया

है। 'तिरुमुरडकण्डपुराणम्' पुस्तक में पैंतालीस पदों के माध्यम से उमापति ने तिरुमुरइ का संक्षिप्त ऐतिहासिक विवेचन प्रस्तुत किया है। 'तिरुत्तोण्डरपुराणसारम्' नामक छिहत्तर पदों की पुस्तक में उमापति ने पेरियपुराणम् में वर्णित तिरसठ सन्तों का नौ वर्गों में वर्गीकरण करते हुए संक्षिप्त जीवन-वृत्त प्रस्तुत किया, जिसमें सन्तों के जीवन में ईश्वर-कृपा की स्पष्ट अभिव्यक्ति प्रकाशित होती है। ज्ञानाचार्यशास्त्रपञ्चकम् अथवा ज्ञानचरित्तै नामक पुस्तक में उमापति ने (१) ज्ञानपूजाकरणम्, (२) ज्ञानपूजै, (३) ज्ञानदीक्षै अथवा ज्ञानदीक्षाविधि, (४) ज्ञानतिचेत्ति एवं (५) भोजनविधि इत्यादि पांच भागों में विभिन्न विषयों का विवेचन प्रस्तुत किया है।

## मोक्ष एवं साधना

मोक्ष को प्राप्त करने के लिए आत्मा को केवल, सकल एवं शुद्ध नामक तीन अवस्थाओं से गुजरना पड़ता है। केवल स्थिति में आत्मा आणव मल से युक्त होकर एवं कर्म मल के व्यापक भार को ग्रहण करने के लिए माया द्वारा उत्पन्न देह को धारण करती है। इसी प्रकार सकल स्थिति में आत्मा अनेक जन्मों के देहान्तर से क्रमशः विभिन्न अनुभवों के माध्यम से विषयों के सम्यक्, सत्य ज्ञान को प्राप्त करती हुई विश्व—प्रपंच के प्रति उदासीन होकर ईश्वर-शरणापन्न हो जाती है। तत्पश्चात् ईश्वरीय-शक्ति गुरु में आविर्भूत होकर अज्ञान के अन्धकार को दूर करती हुई ज्ञान-स्वरूप मोक्ष प्रदान करती है। जन्म-मृत्यु-चक्र के अन्त के साथ ही आत्मा जीवन्मुक्ति की स्थिति को प्राप्त करती है। यह वह स्थिति है, जिसमें आत्मा तीनों पाशों में मुक्त होकर ईश्वरीय परमानन्द का अनुभव करती है। केवल शिव-शक्ति ही इस परम स्थिति को प्रदान करने में समर्थ है। शिव-कृपा से ही आत्मा पाश-बन्धन से मुक्त होकर शिवानन्द को प्राप्त करती है। अनादि काल से आत्मा अज्ञान मल से आच्छादित होकर जड़वत् स्थिति में रहती है। परमेश्वर शिव ही उसके मूल चैतन्य स्वरूप के प्रकाशन के लिए सृष्टि करता है। शैव-सिद्धान्त के अनुसार सृष्टि-प्रक्रिया परमेश्वर की आत्मा के प्रति सहज स्वाभाविक कृपा की अभिव्यक्ति है। माया एवं कर्म यद्यपि पाश-बन्धन है, परन्तु मूल-मल के दृढ़ बन्धन को शिथिल करने के लिए शिव-शक्ति इन दो पाशों का प्रयोग उसी प्रकार से करती है, जैसे रजक कपड़े के मूल मैल को साफ करने के लिए अन्य मैल का प्रयोग करता है एवं अन्ततः सभी मैलों को धोकर साफ कर देता है। ईश्वर-शक्ति भी, माया एवं कर्म से आत्मा द्वारा अनेक अनुभवों को प्राप्त करने के बाद मूल-मल के परिपक्व फल की तरह शिथिल हो जाने पर, तीव्र शक्ति-निपात से मूल-मल जनित अज्ञान रूपी अन्धकार को तिरोहित कर देती है। शिव-शक्ति की यह प्रक्रिया दो भागों में विभाजित रहती है; एक आच्छादित रूप में और दूसरी पूर्ण अभिव्यक्ति के रूप में। आच्छादित प्रक्रिया को तिरोधान एवं पूर्ण प्रकाशन को अनुग्रह कहा जाता है। शिव-शक्ति की ये दो प्रक्रियायें वास्तव में आत्मा की अवस्थाओं को ही सूचित करती हैं, अर्थात् पाशबद्ध होने के कारण आत्मा को शिव-शक्ति का साक्षात् ज्ञान

नहीं रहता। शिव-कृपा से पाश का नाश होने पर ही शिव-शक्ति का सम्यक् बोध उत्पन्न होता है। अज्ञान के सघन अन्धकार में आबद्ध जड़वत् स्थिति से आत्मा का उद्धार करने के लिए ही ईश्वर सृष्टि को प्रकाशित करता है एवं उपयुक्त समय में चित्-शक्ति के तीव्र प्रभाव से अज्ञान रूपी पाश का छेदन कर देता है। प्रथम प्रक्रिया तिरोधान एवं द्वितीय प्रक्रिया अनुग्रह कहलाती है। ये दो प्रक्रियाएं एक ही शिव-शक्ति के दो पक्ष हैं, जिसे आत्मा अपनी स्थिति के अनुसार प्राप्त करती है। तिरोधान-शक्ति की अहम् भूमिका ही आत्मा में मल-परिपाक एवं कर्मसाम्य की ऐसी संयुक्त स्थिति को उत्पन्न करती है, जिससे आत्मा चित्-शक्ति को तीव्र रूप में ग्रहण करने में समर्थ हो जाती है। तिरोधान-शक्ति ही आत्मा को अनुग्रह-शक्ति को ग्रहण करने के लिए उपयुक्त बना देती है। कर्म-साम्य एवं मल-परिपाक शक्ति-निपात का आवाहन करने वाली पूर्व-स्थितियां हैं। शैव-सिद्धान्त के अनुसार सृष्टि के साथ ही आत्मा की आध्यात्मिक यात्रा का आरम्भ शिव-शक्ति के संरक्षण में होता है तथा उसकी यात्रा का अन्त भी शिवशक्ति के संरक्षण में उसी में विलीन होकर ही होता है; अर्थात् शिव-शक्ति ही साधन एवं साध्य दोनों ही है। मलपरिपाक शुभ एवं अशुभ कर्म के प्रति चित्त की वह वैराग्यपूर्ण उदासीन, समता की स्थिति है, जिसमें चित्त परिणाम के प्रति सम्पूर्ण अनुद्विग्न, विकार-रहित, शान्त स्थिति को प्राप्त करता है। इसे ही कर्म-साम्य अथवा 'इरुविनैयोप्पु' कहा जाता है। आत्मा द्वारा निरन्तर ईश्वर की शरण लेने का प्रयास ही मल-परिपाक स्थिति को उत्पन्न करता है। विभिन्न सांसारिक अनुभवों के माध्यम से आत्मा संसार की निस्सारता एवं ईश्वर-चैतन्य की सर्वव्यापकता के सम्यक् ज्ञान को प्राप्त करती हुई ईश्वर के प्रति आत्मसमर्पण करती है। मल-परिपाक एवं कर्म-साम्य की संयुक्त स्थिति ही आत्मा को पूर्णरूप से शिव-कृपा को प्राप्त करने के अनुकूल बना देती है। आत्मा की इस उच्च स्थिति को 'शुद्धावस्था' कहते हैं, जिसमें सभी पाशबन्धनों के शिथिल हो जाने पर चित्-शक्ति की पूर्ण अभिव्यक्ति होती है। जीवन्मुक्ति की इस स्थिति को प्राप्त करने की प्रक्रिया के कई स्तर हैं; पाश-ज्ञान, पशु-ज्ञान एवं पति-ज्ञान। शैव-सिद्धान्त की आध्यात्मिक चेतना 'ज्ञानस्वरूपता' मानी जाती है। यह वेदान्त एवं आगमिक दृष्टिकोण से सामञ्जस्यपूर्ण है[१]। शिवाग्रयोगिन् ने भी अपने भाष्य में मोक्ष की ज्ञानस्वरूपता का स्पष्ट उल्लेख किया है[२]। पति-ज्ञान ही वह मूल ज्ञान है, जो आत्मा को अज्ञान के बन्धन से मुक्ति प्रदान कराता है। ज्ञान के विभिन्न स्तरों में सर्वप्रथम सामान्य रूप से स्थूल तत्त्व का ज्ञान होता है। तदनन्तर स्थूल एवं सूक्ष्म की भिन्नता का बोध होता है। अन्ततः तत्त्व का सत्य या यथार्थ ज्ञान उत्पन्न होता है। इस प्रक्रिया में अन्धकार से सीमित प्रकाश के माध्यम से पूर्ण प्रकाश को प्राप्त किया जाता है। शैव-सिद्धान्त के अनुसार ज्ञान

१. "ज्ञानादेव तु कैवल्यम्", "ज्ञानेनैव तु कैवल्यप्राप्तिस्तत्र न संशयः" सुप्रभेद आगम, ज्ञानपाद, शिवसृष्टि-विधि-पटल ५

२. "...ज्ञानादेव तु कैवल्यप्राप्तिस्तत्र न संशयः" इत्यादिभिर्ज्ञानस्य मोक्षसाधनताप्रतिपादकवचनैर्ज्ञानस्यैव मोक्षहेतुत्वात्" (शिवाग्रभाष्यम्)।

के इन स्तरों को (१) रूप, (२) दर्शन एवं (३) शुद्धि कहते हैं। 'रूप' का तात्पर्य प्राथमिक लाक्षणिक ज्ञान है, जिसमें भिन्नता एवं उपाधि का बोध विद्यमान रहता है। यह बौद्धिक ज्ञान क्रमशः समन्वयात्मक ज्ञान को उत्पन्न करने में सहायक सिद्ध होता है। 'दर्शन' वह तात्त्विक ज्ञान है, जिसमें क्रमशः 'स्वरूप' का बोध होता है। यह वह समन्वयात्मक ज्ञान है, जिसमें आत्म-विश्लेषण एवं मनन की प्रक्रिया होती रहती है। 'शुद्धि' वह बाधारहित अविमिश्र सम्यक्-ज्ञान है, जो तत्त्व के साक्षात्, अपरोक्ष, विशुद्ध ज्ञान को उत्पन्न करता है। शैव-सिद्धान्त के तीन तत्त्व—पति, पशु एवं पाश के अनुसार ज्ञान दस स्तर में उत्पन्न होता है, जो परस्पर क्रमानुसार होते हुए भी सामान्य आधारभूत आश्रय में विद्यमान रहता है।

(१) तत्त्वरूप, (२) तत्त्वदर्शन, (३) तत्त्वशुद्धि; (४) आत्मरूप, (५) आत्मदर्शन (६) आत्मशुद्धि; (७) शिवरूप, (८) शिवदर्शन, (९) शिवयोग, (१०) शिवभोग— शैव-सिद्धान्त के अनुसार साधन एवं साध्य के उपर्युक्त दस चरण हैं। इन दस चरणों में अन्तिम दो अर्थात् शिवयोग एवं शिवभोग फल या परिणाम हैं, जिसे अन्तिम आध्यात्मिक उपलब्धि (आत्मलाभ) कहा जा सकता है। ये दोनों शिवशक्ति से 'अनन्य' सम्बन्ध को सूचित करते हैं। पूर्वोक्त आठ क्रम साधन के क्रम माने जाते हैं। इन दस साधनक्रमों का केन्द्र-बिन्दु आत्मा ही है। आत्मा के सीमित अहम् का त्याग असीमित पूर्ण अहम् की प्राप्ति से ही हो सकता है। आत्मा और अनात्मा की भिन्नता के सम्यक् ज्ञान से ही आत्मबोध की उत्पत्ति होती है। पशु, जो पति एवं पाश के मध्य स्थित रहता है, इन साधनक्रमों में क्रमशः पाश से अपने को अलग करता हुआ पति में सम्मिलित हो जाता है। 'तत्त्व-रूप', 'तत्त्वदर्शन' एवं 'तत्त्वशुद्धि' क्रमशः 'आत्मरूप' में उन्नीत होती है। यद्यपि पशु साधना के इन क्रमों में उन्नीत होता है, परन्तु स्वतन्त्र-ज्ञान सम्पन्न नहीं हो सकता। वह शिव-ज्ञान के प्रकाश से ही प्रकाशित होता है। चित्-शक्ति ही सर्वव्यापक प्रकाश है, जो आत्मा को तत्त्वज्ञान-प्रकाश प्रदान करती है। ईश्वर अखण्ड चित्-सत्ता होने के कारण सत् या असत् में खण्डित नहीं होता। असत्, अचित् होने के कारण चित्-सत्ता को प्राप्त नहीं कर सकता। एकमात्र पशु ही अनादि काल से आणवाधृत होने पर भी चित्-शक्ति से समन्वित होकर तत्त्वज्ञान को प्राप्त करने में समर्थ होता है। तत्त्वज्ञान के क्रम में 'तत्त्वरूप' एवं 'तत्त्वदर्शन' में तत्त्व का वास्तविक सम्यक् ज्ञान उत्पन्न होता है। पाश-ज्ञान वास्तव में पाशतत्त्वों की सहायता से उत्पन्न होने वाला सम्यक्-ज्ञान है, जिसे पशु प्राप्त करता है। उसी प्रकार पशु-ज्ञान एवं पति-ज्ञान को भी प्राप्त करने वाला अधिकारी पशु ही है। ज्ञान के इन विभिन्न क्रमों को आत्मा अपनी स्थिति के अनुसार शिव-शक्ति से समन्वित होकर ही प्राप्त करती है। ज्ञान के प्रकाशन के विभिन्न चरणों में शिव-शक्ति सामान्य, सार्वभौम, आश्रय तथा निमित्त के रूप में क्रियाशील रहती है। आत्मा ही साधक है। यदि प्रश्न किया जाय कि साधना का स्वरूप क्या ज्ञान अथवा भक्ति है अथवा दीक्षा अथवा तीनों का समन्वय है? उत्तर के रूप में स्पष्टतः, शैव-सिद्धान्त-ज्ञान को ही मोक्ष का साधन मानता है। ज्ञान ही वह सन्मार्ग है, जिसे अन्य सभी साधन-पद्धतियों के द्वारा प्राप्त किया जाता है। कर्म, दीक्षा, भक्ति इत्यादि सभी

प्रणालियाँ ज्ञान में ही परिसमाप्त होती हैं। ज्ञान के क्रम में सर्वोच्च ज्ञान, पतिज्ञान को ईश्वर स्वयं ही प्रदान करता है एवं वही ज्ञान वास्तविक मोक्षज्ञान है। पाश-ज्ञान एवं पशु-ज्ञान 'अज्ञान' के क्रम में ही माने जाते हैं और इसीलिए मोक्ष प्रदान नहीं कर सकते। सद्गुरु के माध्यम से ही शिव-शक्ति का आविर्भाव होता है तथा आत्मा 'अहंकार' एवं 'ममकार' से मुक्त होकर 'तत्त्वशुद्धि' की स्थिति में पहुँचती है। वही 'आत्मदर्शन' की पूर्वावस्था है। अज्ञान का आवरण दूर कर आत्मबोध को प्राप्त करना ही 'आत्मदर्शन' है। पाशक्षय के उपरान्त शिवानुभव को प्रदान करने वाला वह सर्वव्यापक, सामान्य, विषय-विषयी से परे पति-ज्ञान ही है, जो अज्ञान के अन्धकार को दूर करता हुआ आत्मा को अपने से 'अनन्य' बना लेता है। शैव-सिद्धान्त के अनुसार ज्ञान ही साधन एवं ज्ञान ही साध्य है। क्रिया एवं भक्ति ज्ञान से अंगांगी रूप से सम्बद्ध है। दीक्षा वह आध्यात्मिक ज्ञान-प्रणाली अथवा चित्-कर्म है, जिसे 'शिव-दीक्षा-शक्ति', 'संकल्प-चित्कर्म' कहा जाता है। दीक्षा वास्तव में कर्म नहीं, वरन् क्रिया-शक्ति का व्यापार है, जो स्वरूपतः ज्ञान के रूप में ही प्रकाशित होती है। अतः दीक्षा ज्ञान के माध्यम से मोक्ष-साधना ही है। जैसे गरुड़मन्त्र सर्प-विष को दूर करने में समर्थ होता है, उसी प्रकार दीक्षा की विभिन्न प्रणालियों के द्वारा आध्यात्मिक शुद्धि होती है एवं अन्ततः 'निर्वाण दीक्षा' से अज्ञान तिरोहित होकर मोक्ष की प्राप्ति होती है। ज्ञान-शक्ति के आविर्भाव से ही अज्ञता दूर हो सकती है। इसीलिए शैव-सिद्धान्त के अनुसार चर्या, क्रिया एवं योग की पूर्णता ज्ञान के रूप में होती है। भक्ति भी आन्तरिक सत्य-ज्ञान को ही सूचित करती है। पौष्कर आगम के अनुसार 'पर' एवं 'अपर' ज्ञान क्रमशः 'परमज्ञान' एवं 'यौक्तिक आनुभविक ज्ञान' माना जाता है। शिवधर्मोत्तर आगम के अनुसार ज्ञान-यज्ञ सर्वोच्च साधन प्रणाली है। शैव-सिद्धान्त उपर्युक्त दृष्टिकोण का समर्थन करता है। जैसा पहले बताया गया है कि तिरोधान-शक्ति की प्रक्रिया से कर्म-साम्य एवं मल-परिपाक की स्थिति उत्पन्न होने पर ज्ञानरूपी शक्ति का आविर्भाव होता है, जो चित्-शक्ति की व्यक्तावस्था है और इसीलिए 'अनुग्रह-शक्ति' कहलाती है। चर्या, क्रिया एवं योग साधन की पूर्णता शुद्धावस्था को उत्पन्न करती है। शैव-सिद्धान्त के अनुसार उपर्युक्त 'दशकार्याणि' में शिवरूप, आत्मदर्शन एवं तत्त्वशुद्धि परस्पर महत्त्वपूर्ण रूप से सम्बद्ध हैं। अचेतन तत्त्व से स्वातन्त्र्य की अनुभूति ही तत्त्वशुद्धि है, जिससे आत्मबोध (आत्मदर्शन) की उत्पत्ति होती है। तदनन्तर शिवरूपी गुरु की कृपा से 'शिवरूप' का दर्शन होता है। शब्द एवं अर्थ की सम्पूर्ण परिधि, अर्थात् वाक्तत्त्व के सभी प्रकाशन—वेद, शास्त्र, स्मृति, पुराण, कला, विज्ञान एवं नाद से पृथ्वी तत्त्व तक, पाशज्ञान के अन्तर्गत माने जाते हैं। पति इस शब्द एवं अर्थ की परिधि से परे वाङ्मनोतीत है। पशु-ज्ञान वास्तव में पाशज्ञान से पतिज्ञान तक जाने के मध्य की स्थिति है। ज्ञान के दृष्टिकोण से सूक्ष्म रूप से यह भी पाश-ज्ञान के अन्तर्गत ही आता है, क्योंकि एकमात्र पतिज्ञान ही पति द्वारा प्रदान किया गया मोक्ष-ज्ञान है। पशु-ज्ञान सकलावस्था से शुद्धावस्था, अर्थात् मोक्षावस्था के मध्य की स्थिति है। शिव-शक्ति द्वारा प्रदत्त शिवज्ञान ही पशु-ज्ञान को पूर्णता प्रदान करता है, अर्थात् सार्वभौम,

सर्वव्यापक, अनन्य, अद्वैत, चैतन्य से सब आप्लावित हो जाता है। साधक साधना के द्वारा शुद्धावस्था को प्राप्त करता है, जिसकी पूर्णता पतिज्ञान से होती है। गरुड़ मन्त्र से गरुड़ 'भाव' को प्राप्त होकर सर्पविष को दूर करना काल्पनिक नहीं, वरन् वास्तविक तथ्य है। 'शिवोऽहम् अस्मि' ज्ञान एवं क्रियाशक्ति का पूर्ण समन्वय है। ज्ञान एवं ज्ञेय के 'अनन्यत्व' का दूसरा दृष्टान्त 'पंचाक्षर' मन्त्र है, जिसमें ध्यान अर्थात् भावना, मन्त्र एवं क्रिया एकत्व, अद्वैत की स्थिति में परिणत होते हैं। पंचाक्षर की साधना से हृदय-पुण्डरीक में जो अन्तर्याग-पूजा होती है, वही शिवपूजा है[1]। इस प्रकार भावना, मन्त्र एवं क्रिया के समन्वय से मन की भी ज्ञानात्मक, भावात्मक एवं संकल्पात्मक स्थिति का एकीकरण होकर आत्मशुद्धि होती है, जो साधक को शिवयोग एवं शिवभोग के लिए योग्य बनाकर तैयार कर देती है।

## शिवयोग

शैव-सिद्धान्त के अनुसार मोक्ष का तात्पर्य 'पाशमुक्ति' है। मल, माया, इत्यादि पाश के क्षय होने से आत्मा की स्वानुभूति अर्थात् 'आत्मलाभ' होता है। तदनन्तर पति-ज्ञान से सम्पूर्ण पाश-क्षय होने पर ईश्वर-चैतन्य प्राप्त होता है। मोक्ष में निम्नलिखित क्रम पाये जाते हैं— तत्त्वशुद्धि अर्थात् अनात्मतत्त्व से मुक्ति ही 'आत्मरूप' है। तदनन्तर आत्मशुद्धि अर्थात् सीमित आत्मा से मुक्ति 'शिवदर्शन' है। पुनः साधक अहंकार तत्त्व से उत्पन्न 'मैं' एवं 'मेरे' की अनुभूति से मुक्त होकर शिवयोग की स्थिति को प्राप्त करता है। 'शिव-रूप' में ईश्वर-चैतन्य क्रिया-शक्ति के प्रयोग से कर्म एवं अध्व (मायीय) को नष्ट करता हुआ आत्मा को आध्यात्मिक मार्ग पर अग्रसर कर देता है। 'शिव-दर्शन' में ज्ञानशक्ति के प्रयोग से आत्मा से मूल मल का अन्धकार दूर हो जाता है, एवं आत्मा आणव, कर्म तथा माया-पाश से मुक्त होकर ईश्वर-चैतन्य को प्राप्त करती है। तत्त्व-शुद्धि से आत्म-दर्शन की योग्यता होती है तथा आत्मशुद्धि से शिवदर्शन का अर्थात् ज्ञेय को जानने का अधिकार उत्पन्न होता है। गुरु-शक्ति के माध्यम से पंचाक्षर मन्त्र के द्वारा ही आत्मा शिव-शक्ति से रहस्यात्मक मिलन की स्थिति को प्राप्त करती है, जिसे 'योग' कहा गया है। यह 'योग' विषय एवं विषयी का मिलन है। पाश-क्षय होने पर भी 'मैं' के रूप में पशु में जो सूक्ष्म आत्मबोध रह जाता है, उसी के द्वारा सत्य की प्रतीति होती है, अर्थात् 'सोऽहं भावना' के रूप में शिव के साथ मिलन की अनुभूति होती है। ज्ञाता के रूप में 'मैं' और 'मेरे' के माध्यम से ज्ञेय का बोध होता है। जिस प्रकार चक्षु की ज्योति एवं बाह्य प्रकाश के अनन्यत्व से देखने की क्रिया सम्पन्न होती है, अर्थात् बाह्य-प्रकाश एवं चक्षु इन्द्रिय-प्रकाश की संलग्नता के कारण दोनों की भिन्नता प्रतीत नहीं होती। उसी प्रकार आत्मा में विद्यमान शुद्ध 'मैं' एवं 'मेरे' की अनुभूति के साथ शिव-शक्ति की अनन्यता के कारण दोनों तत्त्वों की भिन्नता की प्रतीति

१. मापादियम्, पृ. ६४६८-६६, उणमैविलक्रम्, ५.३४.

नहीं होती। आत्मा शुद्ध 'मैं' तत्त्व के माध्यम से 'तत्' तत्त्व के बोध को प्राप्त करती है, 'शिव-योग' का यह प्राथमिक स्वरूप है। तदनन्तर क्रमशः आत्मा की स्वतन्त्र इच्छा परम इच्छा में विलीन होती जाती है एवं आत्मा उस स्वतः-प्रकाश-ज्योति से अनन्यत्व की स्थिति को प्राप्त करती है, जिसमें केवल दोनों के अभेद की ही प्रतीति नहीं होती, वरन् आत्मा उस परम ज्योति में निमग्न हो जाती है (यद् इच्छति करोति तत्)। यह स्थिति 'अप्रतिहत स्वेच्छानुवर्तित्व' की स्थिति है, अर्थात् 'व्यक्ति-स्वातन्त्र्य' 'पूर्ण—स्वातन्त्र्य' में समर्पित होकर पूर्णता को प्राप्त करता है। यह 'शिवानन्दानुभवेच्छा' ही आत्मा के लिए पूर्ण स्वतन्त्रता का अनुवर्तन है। यह आत्मा की चित्-शक्ति के साथ 'समन्वय' या मिलन है। शैव-सिद्धान्त के अनुसार मोक्ष की यह स्थिति ईश्वर-प्रेम अथवा ईश्वरानन्द का साक्षात् अनुभव है। 'शिवत्व' की अभिव्यक्ति से पशुत्व का मोचन होने पर आत्मा 'शिवत्व' को प्राप्त करती है। शिवयोग की यह शुद्धावस्था आत्मा की तुरीय स्थिति एवं शिवभोग तुरीयातीत स्थिति कही जाती है।

## शिवभोग

पशुत्व के नाश से सच्चिदानन्द के अनन्य चैतन्य का निरन्तर अनुभव होता है (सुखप्रभा)। चित्-शक्ति की अभिव्यक्ति एवं आनन्दस्वरूप का प्रकाशन ही क्रमशः शिवयोग एवं शिवभोग है, अर्थात् ईश्वर-कृपा की अनुभूति शिव-योग एवं सच्चिदानन्द के आनन्दघन स्वरूप में निमज्जन की स्थिति 'शिवभोग' है। परमानन्द का अनुभव ही अद्वैतानुभव है। 'अद्वैत' केवल मात्र सम्बन्ध नहीं, वरन् सम्बन्ध की 'साक्षात् चेतना' या 'बोध' है। चित्-शक्ति के साथ अद्वैत सम्बन्ध 'शिवयोग' एवं उसी अद्वैतत्व की चेतना या साक्षात् आनन्दानुभव 'शिवभोग' है। चित्-शक्ति के साथ अनन्यत्व से शिवानुभव 'स्वानुभूति' के रूप में उसी प्रकार से उत्पन्न होता है, जैसे बाह्य प्रकाश एवं चक्षुरिन्द्रिय प्रकाश के अनन्यत्व से देखने की क्रिया सम्पन्न होती है। यह 'शिवयोग' की स्थिति है, जिसमें आत्मा शिवशक्ति से अभिन्न होकर उसी में विद्यमान रहती है। परन्तु यह अन्तिम या चरम स्थिति नहीं है। आत्मा का शिव-शक्ति के साथ मिलन एवं अभिमान का समर्पण शिवयोग के रूप में एक नकारात्मक प्रक्रिया है। तदनन्तर शुद्ध ज्ञान, क्रिया, इच्छा (मैं और मेरे के अभिमान से रहित) का भावात्मक आनन्दानुभव उत्पन्न होता है। यही 'शिव-भोग' है। शैव-सिद्धान्त के अनुसार अन्य उपभोग एवं शिवभोग में यह मौलिक अन्तर है कि इस अन्तिम एवं चरम अनुभव में ईश्वर स्वयं आत्मा के आधार के रूप में, अनुभव एवं अनुभविता के रूप में आत्मा को अप्रतिहत आनन्दानुभव प्रदान करता है। शिव स्वयं इस अनुभव प्रक्रिया में सामान्य सार्वभौम रूप में विद्यमान रहकर अनुभव को त्रिपुटी के परे शाश्वत अनन्यत्व प्रदान करता है। यह ऐसा अनुभव है, जिसमें ईश्वर आत्मा को अपने में निमज्जित करता हुआ उसी के रूप में अपने आनन्द स्वरूप का अनुभव करता है। इस अनुभव में जीव एवं शिव के अनुभवों की भिन्नता नहीं रहती। आनन्द-रूप होने के कारण शिव स्वयं उसका

अनुभव नहीं करता, जीव से 'अनन्य' होकर ही वह आत्मस्वरूप का आस्वादन करता है।
आत्मा की ओर से यह शाश्वत आनन्द का उपभोग है। यह ऐसी सर्वव्यापक स्थिति है,
जिसमें आत्मा के विभु चैतन्य में सभी तत्त्व उद्भासित हो जाते हैं। शैव-सिद्धान्त के अनुसार
पूर्णता की इस स्थिति में मल भी तात्त्विक रूप में विद्यमान रहता है, परन्तु उसकी आवरक-
शक्ति नष्ट हो जाती है, जिससे वह आत्मा के लिए हानिकारक नहीं रहता। आवरक-शक्ति
ही चैतन्य को आच्छादित करती हुई अज्ञान रूपी अन्धकार को उत्पन्न करती है। आत्मा
में शिव-शक्ति के पूर्ण प्रकाशन से आवरकत्व नष्ट होकर अज्ञता तिरोहित हो जाती है एवं
मल-तत्त्व शिव-शक्ति के द्वारा पूर्णरूप से अभिभूत हो जाता है। परन्तु ईश्वर के सर्वव्यापक
चैतन्य में अन्य तत्त्वों की तरह उसका भी तात्त्विक अस्तित्व रहता है। वरन् इसे इस प्रकार
से कहा जाना चाहिए कि सर्वव्यापक, सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान्, सच्चिदानन्द में सभी सत्ताएं
अपने तात्त्विक रूप में विद्यमान रहती हैं। यही शैव-सिद्धान्त का अद्वैत दृष्टिकोण है।।

●

# काश्मीर शैवदर्शन

## आचार्य सोमानन्द निर्दिष्ट इतिहास

काश्मीर शैव दर्शन पर न्यायशास्त्र की प्रतिपादन प्रक्रिया के अनुसार लिखा गया सबसे पहला ग्रन्थ है नवम शताब्दी के आचार्य सोमानन्द की शिवदृष्टि। उस ग्रन्थ के अन्तिम प्रकरण के अन्त में आचार्य ने इस शास्त्र के आविर्भाव और प्रसार के विषय में एक ऐसा परिचय दिया[1] है, जिसे आजकल के विचारक एक पौराणिक ढंग की गाथा ही कह सकते हैं। परन्तु वर्तमान लेख के लेखक को कई एक साधना-अभ्यास करने वाले सिद्धिसम्पन्न महानुभावों के सम्पर्क में आने से ऐसे विषयों की जो यथार्थ जानकारी प्राप्त हुई है, उसको दृष्टि में रखते हुए तथा कुछ एक इतिहास तत्त्वों पर विचार करते हुए आचार्य सोमानन्द के द्वारा दिया गया वह परिचय सर्वथा एक ऐतिहासिक सत्य सिद्ध होता है। तदनुसार आचार्य ने इस विषय में निःशंक भाव से जो लिख रखा है, उससे निम्नलिखित सत्य ऐतिहासिक घटनाओं की जानकारी मिलती है—

इस पराद्वैत शैवदर्शन के सिद्धान्तों का और इसकी साधना की प्रक्रियाओं का ज्ञान और विज्ञान प्राचीन काल में ऋषियों के पास था। वे ही योग्य अधिकारियों को इसकी दीक्षा भी दिया करते थे और उन पर वे अनुग्रही शक्तिपात भी किया करते थे। परन्तु कलियुग के आरम्भ में कलिदेवता के प्रभाव के प्रवृत्त हो जाने पर वे ऋषि कैलास पर्वत पर स्थित किसी कलापि ग्राम नामक अदृश्य स्थान की ओर जब चले गए, तो देश में अद्वैत शैव-दर्शन की परम्परा का उच्छेद सा हो गया। तब कैलासवासी श्रीकण्ठनाथ शिव ने महान् मुनि दुर्वासा को इस शास्त्र की परम्परा को पुनः नये सिरे से चला देने का आदेश दिया। तदनुसार महामुनि ने इस कार्य को करवाने के लिऐ त्र्यम्बकादित्य नामक मानसपुत्र की सृष्टि करके तीव्रतर शक्तिपात के द्वारा उसे इस शास्त्र के ज्ञान और विज्ञान से सम्पन्न कर दिया और शैवदर्शन के प्रचार का काम उसी को सौंप दिया। वे त्र्यम्बकादित्य भी कुछ समय तक योग्य साधकों को इस शास्त्र की दीक्षा देते रहे और अन्ततोगत्वा परिपूर्ण योग-सिद्धि को पाकर अभिनव मानसपुत्र को उसी तरह से ज्ञान और विज्ञान से सम्पन्न बनाकर तथा इस शास्त्र के प्रचार के काम को उसे ही सौप कर स्वयं उत्कृष्ट ऊर्ध्व लोकों के प्रति संक्रमण कर गये। वे अभिनव गुरु भी त्र्यम्बकादित्य ही कहलाए, उन्हें द्वितीय त्र्यम्बक कहा जा सकता है। इसी तरह से इस सिद्ध-परम्परा की चौदह पीढ़ियाँ व्यतीत हो गयीं। पन्द्रहवीं पीढ़ी के त्र्यम्बकादित्य एक बार कहीं लोकसम्पर्क में आने पर बहिर्मुख हो गऐ, तो उनकी

---

१. चोदयामास भूतले...... मुनिं दुर्वाससं नाम भगवानूर्ध्वरेतसम्।
नोच्छिद्येत यथा शास्त्रं रहस्यं कुरु तादृशम्।। (शि. दृ. ७.१०६-११०)

दृष्टि एक सुन्दर और सुयोग्य ब्राह्मणकन्या पर पड़ी, उसके पिता से प्रार्थना करके उन्होंने उसके साथ ब्राह्मणोचित विधि से विवाह किया। उस वैवाहिक संगम से उनका जो पुत्र उत्पन्न हुआ, उसका नाम संगमादित्य रखा गया। इस संगम से ही इस पराद्वैत शैवदर्शन के गृहस्थ गुरुओं की परम्परा चल पड़ी। वे संगमादित्य घूमते-घूमते कश्मीर आकर इसी देश में बस गये। इस मेधा प्रधान पीठ में यह मठिका खूब फली और फूली तथा थोड़े ही समय में इस तरह से अद्वैत शैवदर्शन की यह मठिका कैलाश पर्वत के प्रदेश से उखड़ कर कश्मीर की उर्वरा भूमि में प्रतिरोपित हो गयी। कश्मीर को आश्रमों में मेधापीठ नाम दिया गया है। इस मेधाप्रधान पीठ में यह मठिका खूब फली और फूली तथा थोड़े ही समय में इस मठिका में शिष्य-परम्परा का खूब विस्तार हो गया। उस परम्परा को काश्मीरी भाषा में 'तेरम्बा' कहा जाता रहा। इस समय भी 'त्र्यम्बि' उपनाम के लोग कश्मीर में निवास करते हैं। संगमादित्य की वंशपरम्परा में क्रम से वर्षादित्य, अरुणादित्य, आनन्द और सोमानन्द इस त्र्यम्बक मठिका के अधिपतिपद को विभूषित करते गये। इस मठिका के अगले अधिपति, अर्थात् आचार्य उत्पलदेव, लक्ष्मणगुप्त और अभिनवगुप्त श्रीनगर में रहते रहे। परन्तु [1]बालबोधिनी न्यास के रचयिता शितिकण्ठ अपने किसी निग्रह और अनुग्रह के सामर्थ्य से विभूषित 'सोम' को अपना पूर्वज बताते हैं और अपना निवास स्थान पद्मपुर (पाम्पोर) के पास सिंहपुर (साम्पोर) बताते हैं। यदि यह बात सत्य प्रमाणित हो, तो आचार्य सोमानन्द का निवासस्थान सिंहपुर ही था।

## सिन्धु घाटी की शैवी साधना

प्रागैतिहासिक युग के भग्नावशेषों से भी यह बात सिद्ध होती है कि शैवधर्म और शैवी योग-साधना का प्रचार सिन्धु घाटी की सुविशाल भूमि में पर्याप्त मात्रा में विकास को प्राप्त हुआ था। सिन्धु घाटी के प्राचीनतर निवासी शिव की, मातृदेवी की, शिवलिंग की, योनिमूर्ति की, तांत्रिक यन्त्रों आदि की पूजा किया करते थे और योग-साधना का अभ्यास भी किया करते थे। विशेष करके त्रिशिरः शिव की मूर्ति और शाम्भवी मुद्रा में स्थित योगी की मूर्ति यह जतलाती है कि शैवी योगसाधना करने वाले शिवोपासक प्रागैतिहासिक युगों से ही भारतभूमि में रहा करते थे और शैवधर्म ही भारत में प्राचीनतर ऐतिहासिक युग में प्रचलित था। यह धर्म और शैवी साधना दोनों ही आगे भी यहाँ लगातार चलते ही रहे, इस बात की और भी अनेकों साक्षियाँ सिन्धु घाटी की सभ्यता के अवशेषों में पर्याप्त मात्रा में मिल रही हैं। उधर [2]ऋग्वेद (७.२१.५; १०.९९.३) में लिंगपूजकों की निन्दा करने वाले

---

१. श्रीमत्पद्मपुरं पुरन्दरपुरप्रोद्यत्प्रभं भासते तत्राचार्यवरो बभूव भगवान् सोमः स सोमप्रभः।
य: सिद्धामृतशम्भुदर्शितमहाविद्यः सतां मस्तकः शापानुग्रहकृद् वितानपरमः सोमस्तदीयेऽन्वये।।
(बा. बो. न्या. प्रस्तावना)

अत्र कानिचिदक्षराणि संशयितानीव भान्ति।

२. "शिश्नदेवा अपि गुर्ऋतं नः" (ऋ. ७.२१.५); "शिश्नदेवाँ अभि वर्पसा भूत् (ऋ. १०.९९.३)।

दो मन्त्र भी विद्यमान हैं। तीसरी बात यह है कि इस वेद में योग शब्द का प्रयोग योगाभ्यास के अर्थ में कहीं भी नहीं हुआ है। अन्य वैदिक संहिताओं में भी योगाभ्यास का उल्लेख नहीं मिल रहा है। वैदिक वाङ्मय के अर्वाचीन भागों में जैसे कठोपनिषद् आदि में योगविद्या का नामोल्लेख और अस्पष्ट संकेत मात्र मिलते हैं। योगाभ्यास का स्पष्ट प्रतिपादन सबसे पहले श्वेताश्वतर जैसे शैवी रंग में रंगे हुए वैदिक उपनिषदों में मिल रहा है। अब भी उन्हें वैदिक न मानते हुए आगमिक ही माना जाता है। इन बातों से यह सिद्ध होता है कि जब सहस्रों वर्षों तक वैदिक और आगमिक जन परस्पर मिल-जुल कर रहते रहे, तो उनका आपस में काफी आदान-प्रदान होता रहा। उसके फलस्वरूप वैदिक ऋषियों ने शैवी साधना को सीखा और आगे उसको दीक्षा-योग्य साधकों को वे देते रहे, जो बात आचार्य सोमानन्द ने कही है। आगमिक जनता ने भी वैदिक धर्म को धीरे-धीरे अपनाया।

## शाम्भवी योगविद्या

दूसरी बात जो आचार्य सोमानन्द ने कह दी है, वह यह है कि ऋषियों में यह परम्परा लगातार चलती रही। तदनुसार वेदोत्तर वाङ्मय में आगमिक योगविद्या के कई एक अंश मिल रहे हैं। उदाहरण के तौर पर [1]याज्ञवल्क्यस्मृति के तीसरे अध्याय में, यतिधर्म-प्रकरण में, शैवी योग-साधना की शाम्भवी मुद्रा के रहस्यात्मक तत्त्वों का स्पष्ट वर्णन किया गया है। श्वेताश्वतर उपनिषद् के शांकरभाष्य में कहीं से उद्धृत याज्ञवल्क्य-गार्गी-संवाद जो दिया गया है, उसमें भी शाम्भवी योग-साधना का और तदुचित नाड़ीशोधन, प्राणायाम आदि का जो वर्णन मिल रहा है, वह एकदम मूलतः वैदिक न होता हुआ सर्वथा एक आगमिक उपासना की प्रक्रिया है। वर्तमान युग में उसी रहस्यात्मक योगविद्या की साधना के रहस्यभूत अंशों को इन पंक्तियों के लेखक के पूज्य गुरुदेव आचार्य अमृतवाग्भव को महामुनि[2] श्रीदुर्वासा ने साक्षात् दर्शन देकर सिखा दिया था। इस बात को उन्होंने स्वयं बताया भी है और अपने "सिद्धमहारहस्यम्" नामक ग्रन्थ में लिख भी रखा है। भगवद्गीता के छठे अध्याय में भी शैवी साधना की उस उत्कृष्ट योग-प्रक्रिया में प्रयुक्त होने वाली उसी शाम्भवी मुद्रा का स्पष्ट निरूपण किया गया है। [3]महाभारत में कहा गया है कि महामुनि दुर्वासा ने भगवान् श्रीकृष्ण को ज्ञान-विज्ञान-प्रद योगविद्या की दीक्षा दी थी। तभी तो उस विद्या का

---

१. अनन्यविषयं कृत्वा मनोबुद्धिस्मृतीन्द्रियम्।
ध्येय आत्मस्थितो योऽसौ हृदये दीपवत् प्रभुः।।
ऊरुस्थोत्तानचरणः सव्ये न्यस्त्वोत्तरं करम्।
धारयेत् तत्र चात्मानं धारणां धारयन् बुधः।।

२. दुर्वाससो भगवतो वदनारविन्दात् साक्षान्निधानमधिगम्य समाधियुक्तेः।
आलम्ब्य तच्छिवकरं जनतापहर्ता ग्रन्थो व्यधायि विदुषाऽमृतवाग्भवेन।।

३. दुर्वाससः प्रसादात् ते यत्तदा मधुसूदन।
अवाप्तमिह विज्ञानं तन्मे व्याख्यातुमर्हसि।। (अनु. १६०.१)

समावेश भगवद्गीता में हुआ। मध्यकाल में महाकवि कालिदास ने भी 'कुमारसम्भव के तीसरे सर्ग में उसी शाम्भवी मुद्रा का अतीव सुन्दर काव्यात्मक शैली में वर्णन किया है।

## आचार्य भर्तृहरि

ऐसा प्रतीत होता है कि प्राचीन युगों से ही शाम्भवी योगविद्या गुरु-शिष्य-क्रम में चिरकाल तक चलती रही और उसी परम्परा से महावैयाकरण भर्तृहरि को भी प्राप्त हुई। यदि ऐसा नहीं हुआ होता तो व्याकरण के ग्रन्थ वाक्यपदीय को आरम्भ करते हुए ही वे इस शाम्भवी दर्शनविद्या को उसके बीच क्यों घुसेड़ देते ? वस्तुतः उन्हें इस शाम्भवी योगसाधना के अभ्यास से एक ऐसे विशेष आत्मानन्द की अनुभूति के साथ-साथ उपने स्वरूप का साक्षात्कार हुआ होगा, जिसका स्मरण करते ही वे ग्रन्थारम्भ में मंगल श्लोक का निर्माण करते हुए अन्तःकरणभूमिका में उसी आनन्द के प्रवाह में बह गए और इसी कारण वाक्यविषय और पदविषय को किनारे रखकर उस आध्यात्मिक विषय की लहरों में कुछ देर गोते खाते रहे और उसी के फलस्वरूप उनकी लेखनी से पहले-पहल दर्शन-विद्या का ही निर्माण हो गया। इस विषय में खेद की एक बात अवश्य है। वह यह है कि उनके अनुयायी शुष्क तर्कों के बरसाती प्रवाहों में बहते हुए उनके उस अमृतमय भागीरथी प्रवाह का आनन्द नहीं ले सके, इसी कारण से अद्वैत वेदान्त के विर्वतवाद के उस खारे समुद्र की ओर बढ़ते रहे, जिसे पश्चात् वैष्णव गुरुओं ने प्रच्छन्न बौद्धाचार कहा। 'विवर्तते' इस पद से भर्तृहरि यह कहना चाहते थे — 'बहुविध-प्रमाणप्रमेयतत्त्वतया वर्तते आभासते इति"। वस्तुतः उस प्राचीन युग में शाम्भवी योगविद्या को तथा वैसी दर्शन विद्या को शब्दों के प्रयोग के द्वारा वर्णन करने की समुचित शैली का विकास होने ही नहीं पाया था। ऐसे विकास के क्रम को भी पूर्ण बनने में काफी समय लगता है। उदाहरण के तौर पर महर्षि याज्ञवल्क्य के समय तक 'पद्मासनम्' इस शब्द का उपयोग विकसित और प्रचलित नहीं हुआ था, अतः उन्हें इस शब्द के बदले 'ऊरुस्थोत्तानचरणः' ऐसा कहना पड़ा। महाकवि कालिदास ने भी—"पद्मासनस्थं स्थिरपूर्वकायम्" ऐसा न कहकर यह कहा— "पर्यङ्कबन्धस्थिरपूर्वकायम्"। बहुत सम्भव है कि इस आसन को 'पद्मासनम्' ऐसा नाम वज्रयानी सिद्ध पद्मसम्भव के सम्बन्ध से पड़ गया हो। यह भी बहुत सम्भव है कि महाकवि कालिदास को भी कहीं से इस शाम्भवी योगमुद्रा की दीक्षा मिल गई हो।

## काश्मीरी शैव दर्शन

इस तरह की साक्षियों से सोमानन्द के कथन की प्रामाणिकता पर्याप्त मात्रा में सिद्ध होती है, तो निश्चयपूर्वक यह बात मान ली जा सकती है कि शाम्भवी योग-विद्या और

---

१. स देवदारुद्रुमवेदिकायां शार्दूलचर्मव्यवधानवत्याम्।....
यमक्षरं क्षेत्रविदो विदुस्तमात्मानमात्मन्यविलोकयन्तम्।। (३.४४-५०)

उसकी फलस्वरूपा अद्वैतदृष्टि वाली शाम्भवी दर्शन-विद्या भारत में प्रागैतिहासिक युग से मध्यकालीन युग तक गुरुशिष्य-परम्परा में प्रकट होते हुए सिद्धों में लगातार चलती ही रही, चाहे उन सिद्धों और साधकों ने इस विद्या को रहस्य-विद्या समझते हुए इस पर विस्तृत ग्रन्थों का निर्माण नहीं किया। वह निर्माण शिव की ही प्रेरणा से आगे त्र्यम्बकादित्य की शिष्य-परम्परा में प्रकट होते हुए सिद्धों ने कश्मीर मण्डल में कर दिया, इसी कारण से समस्त भारत को व्याप्त करती हुई भी यह विद्या वर्तमान युग में 'काश्मीर शैव-दर्शन' ही कहलाती है।

## बौद्ध वाद और शाङ्कर अद्वैतवाद

भारतीय दर्शन-विद्याओं के इतिहास के विषय में एक और बात पर प्रकाश डालना आवश्यक है। वह यह है कि प्राचीन युगों से ही योगविद्या और अध्यात्मदर्शन विद्या दोनों को ही रहस्य विद्याएं मानते हुए इनका विशेष स्पष्टीकरण ग्रन्थों के द्वारा नहीं किया जाता था, केवल कहीं-कहीं संकेत मात्र किए जाते थे। वे युग श्रद्धा के युग थे। गुरुजन जो उपदेश देते थे, शिष्यजन उन पर विश्वास रखते हुए और तदनुसार अभ्यास करते हुए यथा-समय उन दर्शन-तत्त्वों का साक्षात् अनुभव कर पाते थे। इसी तरह से प्राचीनतर योग आदि दर्शन-विद्याएं उपनिषदों में संकेतमात्र से प्रकट हुई और आगे उसी रूप में परम्परा से चलती ही रही, परन्तु कलियुग की तीसरी सहस्राब्दी में भारत में बुद्ध अवतरित हो गए। उन्होंने मानव बुद्धि को विशेष महत्त्व देते हुए यह उपदेश किया—"मेरे उपदेशों को भी तब तक सत्य मत मानो, जब तक तुम लोग स्वयं अपने बुद्धि-क्षेत्र में पूरी तरह से सन्तुष्ट नहीं हो पाओ।" ऐसा उपदेश करते हुए उन्होंने प्राचीन ऋषियों वाले विश्वास का स्थान मानव बुद्धि को दे दिया और श्रद्धा के स्थान पर तर्क को बिठा दिया। आगे अपरोक्ष साक्षात्कारमूलक प्राचीन दर्शन-विद्या का स्थान व्यावहारिक प्रयोगमूलक तर्कविद्या ने ही ले लिया। बौद्धों की तर्कविद्या का सामना करने के लिए औपनिषद दर्शनों के अनुयायियों को भी तर्कविद्या को ही अपनाना पड़ा। उस होड़ के फलस्वरूप एक ओर से बौद्धों के सर्वास्तिवाद, विज्ञानवाद और शून्यवाद का विकास हो गया और दूसरी ओर से वैदिक षड्दर्शनों का। इस होड़ में बौद्ध तार्किकों ने विशेष प्रगति प्राप्त की, विशेषकर विज्ञानवाद के गुरुओं ने। षड्दर्शनों वाला तर्क विज्ञानवाद के तर्क की अपेक्षा काफी स्थूल स्तर पर ही टिका रहा। श्रीशंकराचार्य जैसे गुरु ने भी आचार्य धर्मकीर्ति और आचार्य धर्मोत्तर के द्वारा प्रस्तुत अतीव सूक्ष्म तर्कों की पूरी अवहेलना की। प्राचीन बौद्ध गुरुओं के द्वारा दी गई स्थूल तर्क-युक्तियों का जो निराकरण आचार्य बादरायण ने कर रखा था, आचार्य शंकर ने भी उसी पर सन्तोष किया। उन्होंने प्रमाणवार्त्तिक में आचार्य धर्मकीर्ति के द्वारा प्रस्तुत तर्कों की ओर कोई ध्यान ही नहीं दिया। उनके अनुयायी वाचस्पति मिश्र आदि को उन सूक्ष्म तर्कों को छेड़ने का उत्साह ही नहीं हुआ। इस तरह वैदिक दर्शनाचार्यों ने बौद्धों के साथ पर्याप्त अन्याय किया।

उस अन्याय को आगे अद्वैत शैव-दर्शन के आचार्यों ने ही दूर कर दिया। उनमें से विशेष करके सोमानन्द, उत्पलदेव और अभिनवगुप्त नाम के आचार्यों ने पहले तो बौद्धों की तर्कविद्या का पूरा अध्ययन किया और उसके रहस्यों को ठीक तरह से समझ कर ही उन तर्कों को अपने सूक्ष्मतर तर्कों के बल से तथा मनोवैज्ञानिक युक्तियों से परास्त कर दिया। आचार्य धर्मकीर्ति और आचार्य धर्मोत्तर दोनों ही के सूक्ष्म तर्कों को उन्होंने अधिक सूक्ष्म और उत्कृष्ट तथा मनोविज्ञान से परिपुष्ट तर्कों ही के द्वारा एक एक करके काट दिया। यह काम विशेषतया आचार्य सोमानन्द की शिवदृष्टि के छठे आह्निक में हुआ। उसकी संक्षिप्त व्याख्या आचार्य उत्पलदेव ने की तो थी और आचार्य अभिनवगुप्तकृत शिवदृष्ट्यालोचन में उसकी सविस्तर व्याख्या की गई थी, परन्तु हमारे दुर्भाग्य से इस युग में उन व्याख्याओं में से कोई भी मिल नहीं रही है। उस बात के फलस्वरूप एक ओर से उन दो बौद्ध गुरुओं के तर्क अभी तक दार्शनिक जगत् में ऊँचे पद पर स्थित हैं और दूसरी ओर से शिवदृष्टि का वह भाग अभी तक दुर्बोध बना हुआ है। उसे सुबोध बना देने के लिए पहले आचार्य धर्मकीर्ति के प्रमाणवार्त्तिक जैसे रूक्ष ग्रन्थ को और उस पर आचार्य धर्मोत्तर की रूक्षतर व्याख्या को भलीभांति पढ़कर पूरी तरह से समझने की आवश्यकता है। उसे ठीक तरह से समझकर ही आचार्य सोमानन्द के अभिप्रायों को समझा और समझाया जा सकता है। वर्तमान युग में किसी भी शैवदर्शन के विद्वान् में उतना उत्साह प्रकट नहीं हुआ, विशेषकर के बौद्धों के द्वारा किए गए संस्कृत भाषा के विकृत प्रयोग के कारण और उनकी प्रतिपादन शैली के रूक्षातिरूक्ष होने के कारण। इस समय पश्चिम के देशों में कहीं-कहीं प्रमाणवार्त्तिक का अध्ययन हो रहा है। उसका विशेष फल अभी तक देखने में नहीं आया।

## काश्मीरी अद्वयवाद

बौद्धों के अनात्मवाद से भरी तर्कविद्या ने प्राचीन औपनिषद वेदान्त-विद्या को काफी पीछे धकेल दिया। यहां तक कि उस वेदान्तविद्या के सुप्रसिद्ध गुरुओं की नीति भी बौद्धों के शून्यवाद की ओर झुकने लगी। उसी कारण से मध्यकाल के वैष्णव गुरुओं ने वेदान्त को प्रच्छन्न बौद्धवाद कहा और आचार्य अभिनवगुप्त ने उसे—"शून्यवादाविदूरवर्ति ब्रह्मदर्शन" अर्थात् शून्यवाद के समीप पहुँचने वाला ब्रह्मदर्शन[1] कहा। अद्वैत वेदान्तियों ने शून्यवाद और अनीश्वरवाद के प्रभाव से दबते हुए ही परब्रह्म की ईश्वरता को माया पर आश्रित और असत्य आभासमात्र ठहराया। उन्होंने औपनिषद श्रुतियों को दो वर्गों में विभक्त किया। तदनुसार ब्रह्म को विश्वोत्तीर्ण शुद्ध और एकमात्र चैतन्य बताने वाली श्रुतियों को पारमार्थिक, अर्थात् वास्तविक दर्शनविद्या सम्बन्धी श्रुतियां और ब्रह्म के पारमैश्वर्य को जतलाने वाली श्रुतियों को व्यावहारिक, अर्थात् धर्म और उपासना से सम्बद्ध श्रुतियां

१. "ब्रह्म बृहद् व्यापकं बृंहितं च, न तु वेदान्तपाठकाङ्गीकृतकेवलशून्यवादाविदूरवर्तिब्रह्मदर्शन इव" (प. त्री. वि., पृ. २२१)।

बताया। तदनुसार उन्होंने परमेश्वर और उसकी परमेश्वरता का आधार माया को ठहराया। इस तरह से ब्रह्म और माया दो अनादि तत्त्वों को मानते हुए उन्होंने नवीन प्रकार के द्वैत-वाद का प्रचार किया। यह सब कुछ उन्हें बौद्धों के तर्कों के प्रभाव से करना पड़ा। उस तर्क को आगे काश्मीर शैव के आचार्यों ने ही ठिकाने लगाया और वास्तविक अद्वैत सिद्धान्त को भलीभांति प्रतिष्ठित कर दिया। वेदान्त के अद्वैतवाद से इसे पृथक् ठहराने के लिए आचार्य अभिनवगुप्त ने इसे 'पराद्वैत' या 'परमाद्वय' या 'परमाद्वैत' या केवल 'अद्वय' इस प्रकार की परिभाषाओं के द्वारा प्रतिपादित कर दिया। वैष्णव गुरु आचार्य वल्लभ ने भी आगे इसी शंका से प्रेरित होकर पारमैश्वर्य प्रतिपादक औपनिषद सिद्धान्त को विशुद्धाद्वैत नाम दिया। वेदान्त के गुरुओं ने ऐसी नीति केवल वादविवाद की दृष्टि को लेकर के ही अपनाई थी। जिस दर्शन-सिद्धान्त पर उनके चित्त में वास्तविक श्रद्धा थी, उसे उन्होंने 'विद्यारत्नसूत्र' और 'प्रपञ्चसार' जैसे तन्त्र ग्रन्थों में तथा 'सुभगोदयस्तुति' और 'सौन्दर्यलहरी' जैसे स्तोत्र-काव्यों में भलीभांति अभिव्यक्त किया है। परन्तु श्रीवाचस्पति मिश्र जैसे उनके प्रभावशाली अनुयायियों ने उस प्रच्छन्न बौद्धवाद को ही आगे बढ़ा दिया और पारमैश्वर्यवाद को पीछे धकेल दिया। इस नीति को 'खण्डनखण्डखाद्य' के निर्माता श्रीहर्ष ने पराकाष्ठा पर पहुंचा दिया।

## शैवी दर्शनविद्या

शैव आगमों में स्पष्ट शब्दों में इस विषय पर इस तरह से कहा है— इस-इस प्रकार के अनेकों दार्शनिक सिद्धान्तों के प्रचार से शैवदर्शन का पारमैश्वर्य सिद्धान्त और उसके पोषक पराद्वैत सिद्धान्त जैसे दर्शन रहस्य विद्वत्-समाज से और साधक-समाज से लुप्त होते गए, तो कैलाशवासी भगवान् श्रीकण्ठनाथ शिव के आदेश से तीन सिद्ध पुरुष पृथ्वी पर अवतार रूप में उतर आए।[1] उन तीन में से आचार्य आमर्दक ने अवर अधिकारियों के हित के लिए शैवी दर्शन-विद्या और साधना-विद्या का प्रचार द्वैत दृष्टि को लेकर के किया। आचार्य श्रीनाथ ने मध्यम श्रेणी के लिए उन विद्याओं का प्रचार द्वैताद्वैत दृष्टि से किया। उत्तम श्रेणी के अधिकारियों के लिए महामुनि दुर्वासा के पूर्वोक्त मानसपुत्र आचार्य त्र्यम्बकादित्य ने इन शैवी विद्याओं के प्रचार के लिए दो संस्थाओं को प्रतिष्ठित किया। एक को अपने मानसपुत्र त्र्यम्बकाचार्य के द्वारा चलवाया। उसी त्र्यम्बक-मठिका का इतिहास सोमानन्द की शिवदृष्टि में मिलता है। प्रथम त्र्यम्बकाचार्य ने अपनी मानसपुत्री के द्वारा एक और मठिका को चलवाया। उसे अर्द्धत्र्यम्बक मठिका कहा जाता रहा।

---

१. तदा श्रीकण्ठनाथाज्ञावशात् सिद्धा अवातरन्।
त्र्यम्बकामर्दकाभिख्यश्रीनाथा अद्वये द्वये।।
द्वयाद्वये च निपुणाः क्रमेण शिवशासने।
(तन्त्रा. ३६.१०-११)

## महामुनि श्री दुर्वासा

काश्मीर शैवदर्शन के आदिगुरु महामुनि दुर्वासा हैं। उनके द्वारा स्वयं निर्मित्त तीन विशालकाय स्तोत्र मिल रहे हैं —१. परशम्भुमहिम्नस्तोत्र शैवी दर्शनविद्या और योगविद्या से भरा पड़ा है। स्पन्दसिद्धान्त का सर्वप्रथम निर्देश इसी में मिल रहा है। "महम्नो नापरा स्तुतिः" यह प्रशंसा मूलतः इसी स्तोत्र की है। पुष्पदन्त कृत स्तोत्र के प्रति इसका अतिदेश ही किया गया है। इस स्तोत्र पर विस्तृत टीका की बड़ी आवश्यकता है। २. त्रिपुरामहिम्नस्तोत्र में शक्ति-उपासना के अनेकों क्रमों का निरूपण रहस्यात्मक शैली से किया गया है। ३. ललितास्तवरत्न एक ओर से एक अतीव सुन्दर काव्य है और दूसरी ओर से श्रीचक्र की उपासना के रहस्यों पर काव्यात्मक शैली के द्वारा प्रकाश डालता है।

महामुनि श्री दुर्वासा चिरजीवी होते हुए अब भी योग्य अधिकारियों पर अनुग्रह करते रहते हैं। उदाहरण के तौर पर आचार्य अमृतवाग्भव को लीजिए, जिन्हें उन्हीं की कृपा से शाम्भवी योगविद्या की शिक्षा मिली। उसी के अभ्यास से उन्हें ग्रन्थों का अध्ययन किए बिना ही शैव दर्शन के सिद्धान्तों की साक्षात् अनुभूति हो गई। उनके एक ग्रन्थ सिद्धमहारहस्य की प्रशंसा म.म. श्री गोपीनाथ कविराज ने मुक्तकण्ठ से की है।

## आचार्य शम्भुनाथ

आचार्य अभिनवगुप्त के समय में उपर्युक्त अर्धत्र्यम्बक मठिका कांगड़ा नगर में वज्रेश्वरी के जालन्धर पीठ में प्रतिष्ठित थी और उसके अधिपति आचार्य शम्भुनाथ थे। इन आचार्यवर को ही श्री सिद्धनाथ भी कहा जाता था। भुवनेश्वरीस्तोत्र में पृथ्वीधराचार्य ने इन दोनों ही नामों से इनका स्मरण किया है। आचार्य अभिनवगुप्त ने इनके चरणों में बैठकर शैवदर्शन की और शैवी साधनाओं की अनेकों गुत्थियों को इन्हीं की कृपा से सुलझाया। उन्होंने अपने अनेकों गुरुओं के प्रति आभार प्रकट करते हुए जिस गुरु के प्रति सबसे अधिक श्रद्धा और भक्ति के भावों को प्रकट किया है, वे ये शम्भुनाथ ही हैं। तन्त्रालोक में संशयास्पद विषयों के यथार्थ स्वरूप पर प्रकाश डालते हुए, कम से कम बीस बार इन्हीं के उपदेश के आधार पर आचार्य महोदय ने निर्णय ले लिया है। इसी अर्द्धत्र्यम्बक मठिका में आगे एक शैव नागार्जुन नाम के सिद्ध प्रकट हुए। जिनका साधना-स्थान अभी तक ज्वालामुखी पर्वत पर है। उनके द्वारा निर्मित चित्तसन्तोषत्रिंशिका और परमार्चनत्रिंशिका दो अतीव सरस और मनोहर स्तोत्र छप चुके हैं। दोनों ही एक दृष्टि से उत्तम काव्य हैं और दूसरी दृष्टि से उत्तम शास्त्र भी हैं। कितने ही खेद की बात है कि वर्तमान युग में कांगड़ा प्रदेश में ऐसे महत्त्वशाली और सर्वशास्त्रज्ञ गुरुओं के नाम को भी कोई जानता नहीं।

## परम्परा का उच्छेद

त्र्यम्बक मठिका की परम्परा पन्द्रहवीं शती में कश्मीर भूमि से उखड़ कर भटकती रही, परन्तु उस देश से भगाए गए पण्डितों ने इस मठिका की विद्याओं को लुप्त होने नहीं

दिया। वे अपनी सारी सम्पत्ति को कश्मीर में ही छोड़कर, एकमात्र पुस्तकों के भार को सिर पर उठाकर कश्मीर से भाग निकले। वह था सिकन्दर बुतशिकन नामक शासक के इस्लामीकरण का दौर। उसी दौर में अनेकों सुविशालकाय ग्रन्थों का तभी सर्वनाश हो गया, जब उस शासक की आज्ञा से बड़े-बड़े पुस्तकालयों और शैक्षणिक संस्थाओं को जला दिया गया। उसी शताब्दी के उत्तर भाग में सिकन्दर के एक विशाल दृष्टि वाले पुत्र जैनुलाबदीन ने शिर्यभट्ट नामक पण्डित के परामर्श से कश्मीर के ब्राह्मणों को वापिस बुलाकर वहां पुनः बसा दिया। वे ब्राह्मण अपनी ग्रन्थ-सम्पत्ति को पुनः अपने सिर पर उठाकर वापिस लौट आए और त्र्यम्बक मठिका को पुनः कश्मीर में ही प्रतिष्ठित कर दिया। वर्तमान युग तक उस मठिका के साथ सम्बद्ध महानुभाव शैव दर्शन का अध्ययन, शैवी साधना का अभ्यास, ग्रन्थलेखन आदि कार्य करते आए। परन्तु अब कांग्रेस के राज्यकाल में उन्हें कश्मीर से पुनः भगाया गया। उधर वापिस जाकर बसने की और वहां सुरक्षित और सम्मानपूर्वक रहने की अब कोई आशा शेष नहीं रही, क्योंकि इस युग में जनता का सर्वत्र शासन है। काश्मीर की ९५ प्रतिशत जनता कट्टर स्वभाव के जमाते-इसलामी के प्रभाव में हैं और पाकिस्तान से सैनिक शिक्षा को और भयानक अस्त्रों को प्राप्त करते रहने वाले आततायी विद्रोहियों के आतंक से दबी हुई है। ऐसी स्थिति में वर्तमान ढंग की और वर्तमान नीति वाली भारत सरकार कुछ कर नहीं सकेगी। अस्तु, घोर कलिकाल का प्रभाव और शिव की लीलामयी इच्छा।

## मठिकाओं की स्थिति

आचार्य अभिनवगुप्त के समय में (दसवीं/ग्यारहवीं शती में) आमर्दक मठिका और श्रीनाथ की मठिका दोनों ही मध्यदेश में भी प्रतिष्ठित थीं। दक्षिण में प्रचलित एक जनश्रुति के अनुसार तमिल देश के चोल वंश के शासक श्री राजराज एक बार उत्तर की तीर्थयात्रा से लौटते समय गोदावरी नदी के तट पर स्थित एक मन्त्रकालेश्वर पीठ में पहुंचे। वे वहां से आमर्दक की शिष्य-परम्परा के द्वारा प्रचलित एक मठ में से कुछ एक शैव सन्तों को तमिल देश को ले गए। उन्होंने तथा उनकी शिष्य-परम्परा ने आगे उस देश में सिद्धान्त शैव नामक द्वैतदृष्टिप्रधान दर्शन-परम्परा को विकास में लाया। ऐसी जनश्रुति कहां तक सत्य है, इस बात पर निश्चयतः कुछ कहा नहीं जा सकता।

आचार्य अभिनवगुप्त के समय में इन दो मठिकाओं के प्रधान गुरु श्री एरकनाथ के पुत्र श्रीवामनाथ आमर्दक मठिका के तथा श्री विभूतिराज के पुत्र श्री भट्ट इन्दुराज श्रीनाथ मठिका के प्रधान गुरु कश्मीर में विद्यमान थे। (देखिये तं. आ. ३७.६०)।

## छः काश्मीरागम

कश्मीर मण्डल में आठवीं और नवीं शती के बीच त्र्यम्बक मठिका के अनेकों सिद्धों को (मठिका-गुरुओं को) कई एक उत्कृष्टतर आगम शास्त्रों का दर्शन, अर्थात् स्वतःसिद्ध

ज्ञान शिव के अनुग्रह से प्राप्त हो गया। उनमें से छः आगमों की विशेष महिमा है और वे हैं सौर, भर्गशिखा आदि आगम। उन छः के भी दो वर्ग हैं, तीन-तीन आगमों वाले। सौर, भर्गशिखा आदि का पूर्व वर्ग है और उत्तर वर्ग है सिद्धा, नामक (वामक) और मालिनी का। पूर्व वर्ग के तीसरे आगम का नामोल्लेख कहीं नहीं मिलता। उत्तर वर्ग में से एक का नाम जयरथ ने 'नामक तन्त्र' ऐसा बताया हैं। परन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि उसका नाम 'वामक-तन्त्र' रहा होगा। कश्मीर की शारदालिपि में न और व में इतना थोड़ा अन्तर है कि उनमें परस्पर भ्रम हो जाना कोई बड़ी बात नहीं। सिद्धातन्त्र के केवल अनेकों प्रघट्टक जयरथ ने उद्धृत किए हैं। ग्रन्थ कहीं मिलता नहीं। यह तन्त्र क्रियाप्रधान होता हुआ त्रिक साधनाओं के क्रियाकलाप में विशेषतया प्रामाणिक बना रहा। वामन तन्त्र ज्ञानप्रधान था। उसके कोई वाक्य कहीं उद्धरण रूप में भी मिलते ही नहीं। मालिनीतन्त्र उभयप्रधान है। उस का उत्तर भाग ही मिल रहा है। उसे मालिनीविजयोत्तर कहते हैं। छः काश्मीर आगमों में से सिद्धा आदि तीन की विशेष महिमा मानी गई है, उन तीन में से सबसे बड़ी महिमा मालिनीतन्त्र को दी गई है। छः तन्त्रों का आधा भाग होने के कारण इन तीन तन्त्रों को 'षडर्ध आगम' और तीन होने के कारण 'त्रिक आगम' कहते हैं। इन तीनों आगमों वाली योगविद्या को 'योगीश्वरी-मत' भी कहते हैं।

## तीन स्तरों के आगम

इन छः आगमों से अतिरिक्त शेष शैव आगमों का प्रचार सारे भारत में रहा है। आगम ही कहते हैं कि भगवान् शिव ने आगमों के तीन वर्गों का ज्ञान इस पृथ्वी के साधकों को दे दिया। उनमें से अवर अधिकारियों को दृष्टि में रखते हुए उन्होंने कामिक आदि दस शिव आगमों का दर्शन महापुरुषों को करवा दिया। मध्यम वर्ग के अधिकारियों के लिए उन्होंने विजय आदि अठारह रुद्र आगमों का उपदेश किया। इन १०+१८=२८ आगमों का उल्लेख और प्रचार दक्षिण भारत में, विशेष कर तमिलनाडु में भी हैं। कश्मीर में एक श्रीकण्ठीसंहिता भी प्रचलित थी। उसमें इन अट्ठाईस आगमों को गिनाकर आगे उत्तम अधिकारियों के लिए उपदिष्ट स्वच्छन्द आदि चौसठ आगमों का नामोल्लेख है। इन चौसठ को भैरव आगम कहते हैं। इनमें आठ-आठ वर्ग गिनाए गए हैं। ये भैरवागम अभेदप्रधान दृष्टि से कहे गए हैं, जबकि रुद्र आगमों का उपदेश भेदाभेदमयी दृष्टि से तथा शिव आगमों को भेद-दृष्टि से किया गया है। श्री शंकराचार्य की सौन्दर्यलहरी (श्लो. ३१) में चौसठ भैरवागमों का उल्लेख तो मिल रहा है, परन्तु दक्षिण भारत में अब उनकी प्रसिद्धि लुप्त हो चुकी है। जयरथ ने तन्त्रालोक की टीका में श्रीकण्ठी-संहिता के वे श्लोक उद्धृत किए हैं, जिनमें इन १०+१८+६४ आगमों की सूची दी गई है। भैरव आगमों में से एकमात्र स्वच्छन्दतन्त्र कश्मीर में मिल रहा है, क्षेमराजकृत टीका सहित।

## अन्य आगम-ग्रन्थ

रुद्रयामल नामक सुविशाल आगम के अनेकों खण्ड भारत भर में स्थान-स्थान पर मिलते हैं। कश्मीर में उसके खण्डों में से परात्रीशिका (इसे प्रमादवश परा-त्रिंशिका कहा जा रहा है), विज्ञानभैरव और भवानीसहस्रनाम— ये तीन खण्ड प्रचलित हैं। नेत्र-तन्त्र नामक आगम-विशेष भी कश्मीर में प्रसिद्ध है। यह कोई उप-आगम हो सकता है। इस पर भी क्षेमराज की टीका मिल रही है। ये सभी आगम और विशेष करके त्रिक आगम काश्मीर शैव दर्शन के मूल स्रोत हैं। इस दर्शन के सभी सिद्धान्त और सभी साधनाएं इन्हीं पर आश्रित हैं। कई एक साधना-क्रम भैरव आगमों में भी और रुद्र आगमों में भी दिए गए हैं। त्रिक आगमों पर आश्रित काश्मीर शैव दर्शन अनेकों विषयों में अन्य वर्गों के आगमों का भी आश्रय लेता है। प्रायः ये सभी आगम परस्पर अनेकों बातों के विषय में एकवाक्यता दिखाते हैं, विशेष करके साधनात्मक उपायों के विषय में। शिवदृष्टि में स्वायम्भुव आदि आगमों से तथा तन्त्रालोक में भर्गशिखा, किरण आदि में से उद्धरण लिए गए हैं। अनेकों ही आगम-वाक्यों की एक विशाल निधि को देखना हो, तो तन्त्रालोक पर जयरथकृत सुविशाल व्याख्या को देखिए। उसमें प्रसिद्ध आगमों के अतिरिक्त अन्य-अन्य आगम-ग्रन्थों से भी उद्धरण लिए गए हैं। अनेकों ही वैसे आगमों का परिचय केवल उसी व्याख्या से मिलता है। आगम शास्त्र शैव दर्शन के स्रोत उसी तरह से हैं, जिस तरह से उपनिषद् वेदान्त के स्रोत हैं।

## आचार्य वसुगुप्त

आठवीं शताब्दी के अन्त के आस-पास कश्मीर में त्र्यम्बक-मठिका में आचार्य वसुगुप्त नामक सिद्ध प्रकट हो गए। बहुत सम्भव है कि ये आचार्य अभिनवगुप्त के पूर्वज, अत्रिगुप्त के वंश में उत्पन्न हुए हों। इन आचार्य महोदय को शिव के अनुग्रह से शिवसूत्र नामक एक संक्षिप्त और परिमार्जित आगम ग्रन्थ प्राप्त हुआ। आगमशास्त्र होता हुआ भी यह ग्रन्थ आगम शैली का न होकर सूत्र शैली का है। शिवसूत्र वसुगुप्त महोदय को कैसे प्राप्त हुआ, इस विषय में क्षेमराज ने जो कथानक शिवसूत्रविमर्शिनी में लिखा है, वह तो दन्तकथा मात्र प्रतीत होता है। वही बात वहाँ बताए हुए शंकरोपल की भी है। जिस शैल-खण्ड को आजकल शंकरोपल कहा जा रहा है, वह एक खुरदरा तथा निकृष्ट प्रकृति का पर्वतीय शिला का एक पाद है। वह किसी उत्तम स्तर की ऐसी शिला नहीं, जिस पर अक्षर टंकित किए जा सकें। पर्वतमाला की साधारण और सुविशाल अखण्ड शिला का ऐसा निचला भाग है, जिसे न तो ऊपर उठाया जा सकता है और न ही नीचे गिराया जा सकती है। सुविशाल पर्वत शिला का आधा अंग मात्र है। यदि सचमुच प्राचीन काल से ही उसका नाम शंकरोपल रहा हो, तो इतनी ही बात सम्भव है कि शंकर नाम के किसी सिद्ध ने उस पर बैठ कर शैव-योग की साधना की हो। भट्ट नारायण के बड़े भाई का नाम शंकर था। हो

सकता है कि उन्हीं के सम्बन्ध से उसको ऐसा नाम दिया गया हो। केवल इतनी ही बात प्रामाणिक है कि आचार्य वसुगुप्त को शिवसूत्र की प्राप्ति महादेव पर्वत पर सिद्धादेश से हुई। कभी कोई दिव्य सिद्ध साक्षात् दर्शन देकर या स्वप्न दर्शन के द्वारा जो उपदेश देता था, उस उपदेश को सिद्धादेश कहा जाता रहा, तो वसुगुप्त महोदय को भी उसी ढंग से शिवसूत्र प्राप्त हुए।

बहुत सम्भव है कि आचार्य महोदय प्रायः शिवभाव के आवेश में ही रहते होंगे। इस कारण उन्हें ग्रन्थ-रचना में रुचि नहीं रही होगी। अतः उन्होंने स्वयं किसी ग्रन्थ का निर्माण नहीं किया। उन्होंने जो बड़ा भारी काम किया, वह यह है कि शिवसूत्र पर गम्भीर मननचिन्तन आदि कर करके उन्होंने उसमें से काश्मीर शैव दर्शन के स्पन्द-सिद्धान्त को खोज करके निकाला, जैसे समुद्र के मन्थन से अमृत निकाला गया था। यह बात उनकी शिष्य-परम्परा में उनसे सातवीं पीढ़ी के शिष्य भट्ट भास्कर ने स्पष्ट शब्दों में लिखी[1] है। फिर उन्होंने उस योगप्रक्रिया का आविष्कार किया, जिससे प्राणी अपने शुद्ध-चिदात्मक वास्तविक स्वरूप के स्पन्दात्मक स्वभाव को चमकाते हुए उसी पर अपनी अवधान शक्ति को स्थिरतया लगाए रखने के अभ्यास के द्वारा अपने शिवभाव की प्रत्यभिज्ञा को प्राप्त करके कृतकृत्य हो जाता हुआ जीवन्मुक्ति को प्राप्त करता है। यह भास्कर की वाणी इस विषय में दृढ़तर प्रमाण है, क्योंकि उसे शैव-दर्शन के ऐसे विषयों की जानकारी अविच्छिन्न गुरु-परम्परा से प्राप्त हुई थी। क्षेमराज तो सुनी सुनाई जनसाधारण की बात पर शिवसूत्र के आविर्भाव की कथा को लिख गए। सम्भव यही है कि आचार्य वसुगुप्त ने शिवसूत्र में उपदिष्ट तीव्र इच्छा शक्ति के प्रयोग रूपी चिन्मय उद्यम के अभ्यास से अपने आपके स्पन्दात्मक स्वभाव का साक्षात्कार करके उस साधना के उन विविध स्वरूपों का आविष्कार और उपदेश किया, जिन्हें स्पन्दकारिका में 'स्पन्दतत्त्वविविक्ति' कहा गया है।

## भट्ट कल्लट

उस स्पन्दसिद्धान्त को तथा उस स्पन्दतत्त्वविविक्ति के उपायभूत साधनात्मक अभ्यासों को उन्होंने अपने शिष्यों को सिखा दिया। उनमें से भट्ट कल्लट ने इस स्पन्द साधना के विषय पर स्पन्दकारिका नामक ग्रन्थ का निर्माण करके उस ग्रन्थ की उन कारिकाओं के तात्पर्य को स्पन्दवृत्ति के द्वारा स्पष्ट कर दिया। वृत्तिसहित उन कारिकाओं को उन्होंने 'स्पन्दसर्वस्व' नाम दे दिया। बहुत संभव है कि इसी टीका को 'मधुवाहिनी' भी कहा जाता रहा। स्पन्दकारिका में चैतन्यात्मिका संवित् के स्पन्दनात्मक स्वभाव का और उस स्वभाव के अनुसन्धान के अभ्यास से अभिव्यक्त होने वाली अपनी शिवता का तथा उस अभ्यास के अन्य-अन्य आनुषंगिक फलों का भी वर्णन किया गया है। भट्ट कल्लट ने और भी कई

---

१. श्रीमन्महादेवगिरौ वसुगुप्तगुरोः पुरा।
सिद्धादेशात् प्रादुरासन् शिवसूत्राणि तस्य हि।। (शि. सू. वा., २.२)

एक ग्रन्थों का निर्माण किया था। उनमें से 'स्वस्वभावसम्बोधन' और 'तत्त्वविचार' इन दो ग्रन्थों में से उत्पल वैष्णव ने कुछ एक वाक्य अपनी 'स्पन्दप्रदीपिका' में उद्धृत किए हैं। इस समय स्पन्दसर्वस्व को छोड़कर भट्ट कल्लट कृत और कोई भी ग्रन्थ मिल नहीं रहा है। ऐसा प्रतीत होता है कि उस युग के शैवाचार्यों में से भट्ट कल्लट ने सब से अधिक ख्याति पाई। तभी तो कल्हण की राजतरङ्गिणी में केवल उसी की चर्चा लोकोपकार के लिए पृथ्वी पर अवतीर्ण सिद्ध के रूप में की गई[१]।

आचार्य सोमानन्द का नामोल्लेख उनके द्वारा निर्मित उस शिवमन्दिर के सन्दर्भ में किया गया है, जिसकी कुटिया में युद्ध से खिसके हुए हर्षदेव ने कुछ घड़ियों के लिए शरण ली थी। कल्हण के समय में ग्रन्थनिर्माता सिद्ध गुरु के रूप में भट्ट कल्लट ही विशेषतया विख्यात हुए थे।

## तत्त्वार्थचिन्तामणि

स्पन्दशास्त्र की गुरु-शिष्य-परम्परा में सातवें गुरु भट्ट भास्कर ने अपने वार्त्तिक में स्पष्ट शब्दों में यह कहा है कि "शिवसूत्र के चार खण्ड थे और भट्ट कल्लट ने पहले तीन में प्रतिपादित सिद्धान्तों को स्पन्द-सूत्रों (स्पन्द-कारिका) में स्पष्ट कर दिया और चौथे खण्ड पर तत्त्वार्थचिन्तामणि नामक टीका का निर्माण किया"। (शि.सू.वा.पृ.३) आचार्य अभिनवगुप्त ने ईश्वरप्रत्यभिज्ञा-विवृति-विमर्शिनी के द्वितीय खण्ड के ३०१ पृष्ठ पर एक ऐसे सूत्र को उद्धृत करते हुए यह कहा है— "यत् किल शिवसूत्रम्—ब्रह्मपदे कमलशरीरस्तदुत्थप्राणिरूपेण सर्वत्र सर्वदा विचारयति" (ई.प्र.वि.वि.,खं.२, पृ. ३०१) यह सूत्र शिवसूत्र ग्रन्थ के तीन खण्डों में कहीं भी किसी भी संस्करण में नहीं मिल रहा है। हो सकता है कि इसे उस भट्ट भास्कर-निर्दिष्ट चतुर्थ खण्ड से ही लिया गया हो। आचार्य अभिनवगुप्त ने और क्षेमराज ने तत्त्वार्थचिन्तामणि में से अनेक पंक्तियां उद्धृत की है। उनमें से कई पंक्तियां इतनी लघुकाय हैं कि सूत्र जैसी दीखती हैं। रचनाशैली की दृष्टि से भी सूत्र ही प्रतीत होती हैं। हो सकता है कि शिवसूत्र के उस चतुर्थ खण्ड से ही उद्धृत की गई हों। साथ ही कुछ पंक्तियां व्याख्या जैसी प्रतीत हो रही हैं। एक विशालकाय श्लोक उपसंहार पद्य सा प्रतीत हो रहा है। वस्तुतः उन सूत्रों को और उन पर विरचित टीका को भी एक साथ मिलाकर ही यह कल्लटकृत 'तत्त्वार्थचिन्तामणि' कहा जाता रहा, जैसे वाक्यपदीय को और उस पर लिखी वृत्ति को अभिन्न माना जाता है। इस तरह से सूत्रों का यह चौथा खण्ड 'तत्त्वार्थचिन्तामणि' में ही विलीन होकर रहा। अतीव रहस्यात्मक होने के कारण उसका न तो अधिक प्रचार ही होता रहा और न ही विश्लेषण। परन्तु निश्चयपूर्वक कुछ कहा नहीं जा सकता कि ये सूत्र और उनकी व्याख्या दोनों परस्पर विलीन होते हुए भी क्यों चलते

---

१. अनुग्रहाय लोकानां भट्टश्रीकल्लटादयः।
अवन्तिवर्मणः काले सिद्धा भुवमवातरन्।। (रा. त. ५.६६)

आये। पुस्तक कहीं मिल जाय तो उसे पढ़कर इस विषय पर कुछ कहा जा सके। अन्य टीकाकारों ने शिवसूत्र के उस चतुर्थ खण्ड के विषय में कुछ कहा ही नहीं है, मानों वे उसे जानते ही नहीं थे।

## स्पन्द सिद्धान्त

स्पन्द सिद्धान्त काश्मीर शैव दर्शन का एक प्रमुख सिद्धान्त है। शैवदर्शन के परमशिव और अद्वैत वेदान्त के परब्रह्म के बीच परस्पर इतना ही अन्तर है कि उन वेदान्तियों ने अपने उस परम तत्त्व को स्पन्दहीन ठहराया और शैवों ने स्पन्द को परमशिव का नैसर्गिक स्वभाव माना। उनके अनुसार परम तत्त्व तभी परमेश्वर है और तभी सृष्टि-संहार आदि की लीला को चलाता आया है, जब उसका स्वभाव ही स्पन्द है। स्पन्दहीन ब्रह्मवाद को इन शैवों ने शान्त-ब्रह्मवाद कहा। अद्वैत वेदान्त गुरुओं ने अपने तर्कप्रधान ग्रन्थों में सृष्टि-संहार आदि लीलाओं का आधार माया को मान कर परब्रह्म की ईश्वरता को भी मायाकल्पित ही ठहराया। परन्तु कश्मीर के शैवों ने यह घोषणा की कि परमशिव का अपने स्वभावभूत स्पन्द के बल से स्वयं अपनी परमेश्वरता को सृष्टि-संहार आदि के द्वारा बहिर्मुखतया अभिव्यक्त करते रहना अपना स्वभाव है। यही उसकी परब्रह्मता है और इस परब्रह्मता का बीज उसके स्वभावभूत परस्पन्द के भीतर निहित है। साधक को जब अपने आपके स्वभाव के रूप में उस परस्पन्द की अभिव्यक्ति हो जाती है, तो वह तत्काल जीवन्मुक्त बन जाता है। शिवसूत्र में इस 'स्पन्द'-रूपिणी परिभाषा का शब्द प्रयोग नहीं मिलता। इसका प्रयोग स्पन्दकारिका में ही किया गया है। उससे पूर्व इस परिभाषा का प्रयोग महामुनि दुर्वासा कृत परशम्भुमहिम्नस्तोत्र में किया गया है। वहां स्तोत्र के छठे प्रकरण के चौथे और पांचवें पद्य में वह प्रयोग मिलता है। अनुत्तरप्रकाशपञ्चाशिका के निर्माता किसी आदिनाथ नामक सिद्ध ने स्पन्द शब्द का तथा 'स्पन्द' के समानार्थक 'स्फुरत्ता'[1] शब्द का कई बार प्रयोग किया है। आचार्य उत्पलदेव ने भी अपनी ईश्वरप्रत्यभिज्ञा में परमेश्वर के इस स्वभावभूत स्पन्द को [2]"स्फुरत्ता' ही कहा है।

---

१. भेदे सत्तास्फुरत्ताभ्यां भिन्नं किं नु जगद् भवेत्। (अ. प्र. पं., श्लो.४)
स्वभावतः स्फुरत्ता च सत्ता च न विनाशिनी। (वहीं, श्लो. ७)
पञ्चपञ्चात्मकं विश्वं पञ्चस्पन्दविजृम्भितम्। (वहीं, श्लो. ४६)
संकोचयत् परामर्शात् सामान्यस्पन्दकेवलम्। (वहीं, श्लो. ५०)
जयति बहुशः स्पन्दाकारा परा चिदनुत्तरा। (वहीं, श्लो. ५२)

२. सा स्फुरत्ता महासत्ता देशकालाविशेषिणी।
सैषा सारतया प्रोक्ता हृदयं परमेष्ठिनः।। (ई. प्र. १.५.१४)

## स्पन्द शब्दार्थ

स्पन्द शब्द की ख्याति तभी हुई, जब भट्ट कल्लट की स्पन्दकारिका का विशेष प्रचार हुआ और इस पर कई एक विद्वानों ने टीकाएं लिखी। आचार्य अभिनवगुप्त ने इस स्पन्द शब्द के कई एक समानार्थक पदों का भी प्रयोग किया है। वे पद हैं— स्फुरत्ता, संवित्ति, हृत्, प्रतिभा, कला इत्यादि। उन्होंने इस स्पन्द शब्द की व्याख्या करते हुए इसका निर्वचन 'स्पदि किञ्चिच्चलने' इस धातु से किया है। उसके अनुसार 'जरा भर गतिशीलता' यह स्पन्द पद का अर्थ बनता है। इस पर वे शंका करते हैं कि यदि स्पन्द गतिशीलता का नाम है, तो 'जरा भर' कहने का क्या तात्पर्य है। जरा भर गति भी तो गति ही होगी। गति का यहां तात्पर्य है स्वरूप से विचलित होना। यदि परमशिव स्वरूप से विचलित होता हुआ जगत् के रूप को धारण करता है, तो विकारशील सिद्ध हो जाता है। फिर यदि वह स्वरूप से विचलित होता ही नहीं, तो 'चलन' काहेका। तो 'जरा भर चलन' इस पद से क्या तात्पर्य सिद्ध हो सकता है। ऐसी शंका का समाधान उन्होंने किया है कि 'किञ्चिच्चलने' इस पद का प्रयोग परतत्त्व के विषय में लक्षणा का आश्रय लेकर किया गया है। तात्पर्य यह है कि इस स्वरूप से उसका विचलन तो होता ही नहीं, परन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि मानो हो रहा हो। तो चलन के आभासमात्र को स्पन्द कहते हैं। उनकी दार्शनिक दृष्टि के अनुसार सृष्टि-संहार आदि का और जगत् का केवल आभासमात्र ही होता है। तो परमशिव जीव, जगत् और परिमित ईश्वर के रूपों को धारण करता हुआ भी अपने कूटस्थ नित्य चिदानन्दात्मक स्वरूप से जरा भर भी विचलित नहीं होता। वह अपनी शुद्ध चिन्मयता में ही सदा ठहरा रहता है और उसी में विद्यमान चेतना के आध्यात्मिक स्पन्दन से सृष्टि-संहार आदि का केवल आभास कराता है। वह अपनी पारमेश्वरी शक्तियों के बहिर्मुख प्रतिबिम्बों का आभासन अपने ही असीम चित्प्रकाश के भीतर करता रहता है। वे प्रतिबिम्बात्मक आभास जगत् के रूप में और सृष्टि-संहार के रूप में प्रकट होते रहते हैं। आचार्य अभिनवगुप्त कहते हैं कि यदि परम तत्त्व ऐसी गतिशीलता का आभासन तथा सृष्टि-संहार आदि न करता हुआ सदा अपने कूटस्थ नित्य स्वरूप में आकाश की तरह ही ठहरा रहता, तो उसने अपनी परमेश्वरता का परित्याग किया[1] होता। तात्पर्य यह है कि परम तत्त्व की परमेश्वरता उसकी सृष्टि-संहार आदि लीला ही है। उस लीला के बीज परम तत्त्व के स्पन्दात्मक स्वभाव के भीतर निहित हैं।

## गति

गति कई प्रकार की होती है। भौतिक पदार्थों का एक स्थान से दूसरे स्थान की ओर चलन तो स्थूल गति है। इसे दैशिक गति कहा जा सकता है। कालिक गति वस्तुतः कोई

---

१. अस्थास्यदेकरूपेण वपुषा चेन्महेश्वरः।
महेश्वरत्वं संवित्त्वं तदत्यक्ष्यद् घटादिवत्।। (तं. आ. ३३.१००)

वस्तुभूत पदार्थ नहीं। वह तो मायीय प्रमाता के द्वारा बुद्धिदर्पण के भीतर कल्पनामात्र से ठहराई गई है। इसीलिए महाकवि भर्तृहरि भी कह गए हैं— "कालो न यातो वयमेव याताः।" सूक्ष्म गति बुद्धि के भीतर संकल्पों और विकल्पों के द्वारा हुआ करती है। उससे भी सूक्ष्मतर गति का अनुभव क्षुधा, पिपासा, निद्रालुता आदि की अवस्थाओं में होता है। इसे प्राणीय गति कहा जा सकता है। कुण्डलिनी शक्ति की ऊर्ध्व-अधः संक्रमण वाली गति इस प्राणीय गति का ही एक सूक्ष्मतर प्रकार है। ये सभी गतियां व्यावहारिक क्षेत्रों में प्रकट होती हैं। इन सबको स्थूल प्रकार के विशेष स्पन्दों में गिना जा सकता है। सूक्ष्मतर पर-स्पन्द का उदय और लय प्राणी के चिदात्मक अन्तरतम स्वरूप में होता है। प्राणी का वास्तविक अन्तरतम स्वरूप 'चिदानन्द' है। वस्तुतः चिद्रूपता उसका स्वरूप है और आनन्दरूपता चित् का वास्तविक और नैसर्गिक स्वभाव है। चित् अर्थात् शुद्ध चेतना सदैव आनन्दमयी ही होती है, चाहे जनसाधारण को ऐसा अनुभव नहीं होता हो, क्योंकि उनकी चेतना तो शरीर आदि जड़ पदार्थों से अभिभूत होकर ही रहती है और शुद्ध रूप में अपना विमर्शन प्रायः नहीं करती। फिर भी इस बात का अनुभव सभी को होता ही है कि आनन्द की अनुभूति जड़वत् स्पन्दहीन नहीं होती। उसके भीतर चमत्कारात्मिका आध्यात्मिक गतिशीलता बनी ही रहती है। आनन्द की स्थिति में प्राणी जड़वत् निश्चेष्ट नहीं पड़ा रहता, अपितु चमत्कारात्मिका सूक्ष्मतर गति के द्वारा स्पन्दशील ही बना रहता है। तभी तो वह उस आनन्द के चमत्कार का आस्वाद लेता हुआ उन क्षणों के लिए कृतकृत्यता का अनुभव करता है। उसके द्वारा आनन्द के चमत्कार का आस्वाद लेना भी एक सूक्ष्मतर क्रिया होती है।

## स्फुरत्ता (चलत्ता)

मायीय पाश से बद्ध प्राणियों को चमत्कारमयी आध्यात्मिक गतिशीलता की अनुभूति कुछ एक क्षणों तक ही स्पन्दन किया करती है, परन्तु शिवयोगियों को उसकी अनुभूति के क्षणों की अवधि में दिन प्रतिदिन वृद्धि होती रहती है। परमेश्वर की वह चमत्कारमयी गतिशीलता तो उसमे सतत गति से लगातार स्फुरण करती ही रहती है और उसकी उसी स्फुरत्ता की महिमा से अनन्त कोटि ब्रह्माण्डों के स्थिति-संहार आदि कृत्यों का यह सुविशाल और सुविचित्र आभासन लगातार चलता ही रहता है। समस्त विश्व परमेश्वर में चिद्रूपतया सदैव विद्यमान रहता है। असीम चिदानन्द की चमत्कारात्मिका स्पन्दन क्रिया के माहात्म्य से सारे ब्रह्माण्डों के स्थिति-संहार आदि कृत्यों का अभिनयात्मक आभास होता रहता है। परमेश्वर के भीतर अभेद भाव में 'अहं' इस रूप से सदैव विद्यमान जगत् के भेदरूपतया 'इदं' रूप में प्रतिबिम्ब-न्याय से प्रकट हो जाने को सृष्टि कहते हैं। इसी तरह से स्थिति-संहार आदि कृत्यों का आभासन भी प्रतिबिम्ब-न्याय से ही होता है। परमेश्वर के सृष्टि आदि कृत्य वस्तुतः उसकी अपनी ही शक्तियों के बहिर्मुख प्रतिबिम्ब हैं। यह प्रतिबिम्बन-क्रिया परमेश्वर रूपी चिदात्मक दर्पण के ही भीतर होती रहती है और इसके ऐसे आभासन का मूल कारण पारमेश्वरी शक्ति का आनन्द चमत्कारमय स्पन्दन ही है। यदि

वह स्पन्दन नहीं होता, तो कुछ भी नहीं होता। परमेश्वर अपने कूटस्थ नित्य चित्स्वरूप में सदैव अविचलतया ठहरता हुआ, साथ ही साथ आनन्दमय स्पन्द की स्फुरत्ता से अनन्त रूपों में प्रकट होता हुआ ऐसा प्रतीत होता है कि मानों वह अपने उस स्थिर भाव से विचलित होता रहता हो। सतत अविचल परमेश्वर के इस विचलन के आभासमात्र को ही धात्वर्थ-प्रकरण वाली 'स्पदि किञ्चिच्चलने' इस प्रकार की ऐसी व्याख्या के द्वारा केवल लक्षणा मात्र से ही 'चलन' कहा गया है। तात्पर्य यह है कि चलायमानता के आभास मात्र को यहां 'जरा भर चलन' समझा जाना चाहिए। परमशिव का यही जरा भर चलनशीलता रूपी स्वभाव उसकी परमेश्वरता है। यदि उसमें यह स्पन्दन नहीं होता, तो वही एक होता और कुछ भी होता ही नहीं। वह भी होता या नहीं होता, इस विषय की न कोई शंका ही उठती और न कोई समाधान ही होता।

## स्पन्द तत्त्व

स्पन्दकारिका में अपने वास्तविक स्वभावभूत चित्—स्पन्द को अभिव्यक्त करते हुए उसके वास्तविक तत्त्व पर अपनी शक्ति को स्थिरतया ठहराने के अभ्यास की शिक्षा दी गई है। वह स्पन्द प्रत्येक मानव के क्रोध, हर्ष, विस्मय, भय आदि भावों के अत्यन्त तीव्र आवेशों में क्षणभर के लिए चमक उठता है। चित्त के दो पूर्वोत्तर विचारों को परस्पर जोड़ने वाला यह चित्—स्पन्द उनके बीच में क्षणभर के लिए चमक उठता है। उसे अपनी तीव्र अवध ाान शक्ति से पकड़ कर अपने आपको उसी पर ठहराने का अभ्यास स्पन्दकारिका में सिखाया गया है। वास्तविक वस्तु-तत्त्व के प्रति अत्यन्त तीव्र जिज्ञासा से प्रेरित सावधानता से वह स्पन्द-तत्त्व चमकता हुआ अनुभव में आ जाता है। उस स्पन्द-तत्त्व के प्रति ऐसी युक्तियों के द्वारा सावधानता के सतत अभ्यास को 'स्पन्दतत्त्वविविक्ति' कहा गया है। कहने के लिए ये युक्तियां अतीव सरल हैं, परन्तु उसी के हाथ में आ पाती हैं, जिस पर शिव ने अनुग्रह शक्तिपात किया हो। इसी तरह स्पन्दकारिका के पद्य भी शब्द-रचना की दृष्टि से अतीव सरल हैं, परन्तु उनके द्वारा बताई गई युक्तियां जनसाधारण के हाथों में आती नहीं। स्वस्वरूप-प्रत्यभिज्ञा को प्राप्त करने के लिए अपने 'पर' और 'अपर' (शिवरूप और शक्तिरूप) सामान्य स्पन्द का साक्षात्कार अत्यन्त आवश्यक है। स्पन्द के ही दर्शन से प्रत्यभिज्ञा सिद्ध हो पाती है। इसी कारण से आचार्य अभिनवगुप्त ने ईश्वर- प्रत्यभिज्ञा-विवृति-विमर्शिनी में तथा तन्त्रालोक में अनेकों ही स्थानों पर स्पन्दकारिका का आश्रय लेते हुए बहुत बार उसके पद्यों को उद्धृत किया है। इस तरह से स्पन्दसिद्धान्त प्रत्यभिज्ञादर्शन का एक आवश्यक अंग है, उससे भिन्न कोई और दर्शन सम्प्रदाय नहीं है। परन्तु फिर भी वर्तमान युग के अनेकों शोध विद्वान् प्रत्यभिज्ञा-शास्त्र और स्पन्द-शास्त्र को शैव दर्शन की दो भिन्न शाखाएं कहते रहते हैं। अस्तु, इस स्पन्दसिद्धान्त का साक्षात्कार उपनिषदों के ऋषियों को भी हुआ था। तभी तो उन्होंने कहा था कि "ब्रह्म एक था। उसे इच्छा हुई कि बहुत बन जाऊँ। तब उसने इस संसार की सृष्टि की"। परन्तु पश्चात् आचार्य गौडपाद द्वारा प्रचारित अजातवाद की छाया में यह स्पन्दवाद छिप गया और अद्वैत वेदान्त में इसका

विकास नहीं होने पाया। वह विकास कश्मीर में आचार्य वसुगुप्त और भट्ट कल्लट के प्रयत्नों से हुआ। सोमानन्द आदि गुरुओं ने इसकी पुष्टि कर दी।

## स्पन्दकारिका

स्पन्दकारिका के निर्माता के विषय में प्राचीन गुरुओं में भी मतभेद था। क्षेमराज के पक्ष के ग्रन्थकारों के मत में इसका निर्माण स्वयं वसुगुप्त गुरु ने किया था। परन्तु वसुगुप्त गुरु के अनुयायी भट्ट भास्कर ने स्पष्ट कहा है कि इसका निर्माण भट्ट कल्लट ने किया[1]। आचार्य रामकण्ठ ने भी इसी बात की ओर संकेत किया है। आचार्य अभिनवगुप्त के समय में यह प्रश्न किसी समस्या के रूप को धारण नहीं कर गया था, अतः उन्होंने इस विषय पर प्रमाणों के आधार पर विचार नहीं किया। इस मतभेद के दो मूल कारण हैं। पहले तो भट्ट कल्लट ने स्पन्दवृत्ति के उपसंहार में स्वयं कहा था—

दृब्धं महादेवगिरौ महेशस्वप्नोपदिष्टाच्छिवसूत्रसिन्धोः।
स्पन्दामृतं यद् वसुगुप्तपादैः श्रीकल्लटस्तत् प्रकटीचकार।।
(स्प. का., पृ. ४०)

क्षेमराज आदि ने "स्पन्दामृतं दृब्धम्" का यह अर्थ लगाया कि वसुगुप्त आचार्य ने स्पन्दकारिका का स्वयं निर्माण किया, परन्तु भट्ट कल्लट के ऐसा कहने का यह तात्पर्य था कि आचार्य वसुगुप्त ने शिवसूत्ररूपी समुद्र का मन्थन करके जिस स्पन्दसिद्धान्तरूपी अमृत का संग्रह किया, उसी का स्पष्टीकरण (स्पन्दकारिका के द्वारा) भट्ट कल्लट ने किया। इसी बात की पुष्टि आचार्य वसुगुप्त की शिष्यपरम्परा के सातवें शिष्य भट्ट भास्कर ने स्पष्ट शब्दों में अपने शिवसूत्रवार्त्तिक के उपोद्घात में की[1]। कारिकाओं को ही स्पन्दसूत्र कहा जाता रहा है। उत्पल वैष्णव ने उससे भी स्पष्टतर शब्दों में अपनी स्पन्दप्रदीपिका के आरम्भ[2] और अन्त[3] दोनों स्थानों पर ऐसा ही कहा है।

स्पन्दकारिका ग्रन्थ की मूलभूत कारिकाओं की संख्या बावन है। परन्तु स्पन्दप्रदीपिका में ५३ वीं एक और कारिका को जोड़ दिया गया है, जो भट्ट कल्लट को ही ग्रन्थ-निर्माता बताती है। इस कारिका को भट्ट कल्लट की शिष्य-परम्परा में से किसी ने भक्तिपूर्वक जोड़ दिया होगा। उस बात का यह फल निकला कि क्षेमराज ने भी अपने ढंग से स्पन्दनिर्णय

---

१. व्याकरोत् त्रिकमेतेभ्यः स्पन्दसूत्रैः स्वकैस्ततः।
तत्त्वार्थचिन्तामण्याख्य-टीकया खण्डमन्तिमम्। (शि. सू. वा., पृ. ३)

२. अयमत्र किलाम्नायः सिद्धमुखेनागतं रहस्यं यत्।
तद् भट्टकल्लटेन्दुर्वसुगुप्तगुरोरवाप्य शिष्याणाम्।।
अवबोधार्थमनुष्टुप्पञ्चाशिकयात्र संग्रहं कृतवान्।। (स्प. प्र., पृ. १)

३. वसुगुप्तादवाप्येदं गुरोस्तत्त्वार्थदर्शिनः।
रहस्यं श्लोकयामास सम्यक् श्रीभट्टकल्लटः।। (वहीं, पृ. ४४)

में ५३ वीं कारिका का निर्माण करके मूल ग्रन्थ के साथ इस प्रयोजन से जोड़ दिया कि यह बात सिद्ध हो जाय कि कारिका का निर्माण स्वयं आचार्य वसुगुप्त ने ही किया है। उनके इसी पग ने इस बात को पक्की समस्या का रूप दे दिया। कारण एक तो यह था कि सम्भवतः भट्ट कल्लट के अनुयायियों से उनकी बनती नहीं थी, दूसरे वे अपने आपको भट्ट कल्लट से भी अधिक बड़े विद्वान् के रूप में जतलाना चाहते थे। तभी तो उन्होंने उनका नामोल्लेख या उसके प्रति संकेत मात्र भी अतीव अनादर पूर्वक (भट्टकल्लटेन, केनापि) किया है, जबकि आचार्य अभिनवगुप्त ने वह नामोल्लेख अतीव आदर से (श्रीमान् कल्लटनाथः) किया है। ऐसा प्रतीत होता है कि आचार्य महोदय क्षेमराज की ऐसी प्रवृत्ति को भाँप गए थे। तभी तो उन्होंने अपने सभी योग्य शिष्यों का नामोल्लेख तन्त्रालोक आदि ग्रन्थों में करते हुए क्षेमराज का नाम कहीं भी नहीं लिया है। अस्तु, इस विषय में आचार्य वसुगुप्त की शिष्य-परम्परा वाले भट्ट भास्कर के मत को ही प्रामाणिक माना जा सकता है, क्योंकि उन्हें जानकारी अविच्छिन्न उपदेश परम्परा से मिली थी। दूसरी प्रामाणिक साक्षी ऊपर की उत्पल वैष्णव की स्पष्ट उक्तियां भी हैं।

फिर एक और प्रामाणिक साक्षी इस विषय में मिल रही है। वह है आचार्य रामकण्ठ कृत संकेत। उन्होंने केवल ५२ पद्यों वाली स्पन्दकारिका पर स्पन्दविवृति नाम की टीका में 'गुरुभारतीम्' इस शब्द की व्याख्या करते हुए यह बात संकेत द्वारा अभिव्यक्त की है कि इस ५२ वीं कारिका के द्वारा ग्रन्थकार भट्ट कल्लट अपने गुरु वसुगुप्त की वाणी को प्रणाम कर रहे हैं। इस तरह से यहां आचार्य वसुगुप्त को ग्रन्थकार न मानते हुए ग्रन्थकार का गुरु ही माना गया है। श्री रामकण्ठ भट्ट कल्लट के समकालीन थे, चाहे आयु में छोटे रहे होंगे। वे आचार्य उत्पलदेव के शिष्य थे और उनका बड़ा भाई मुक्ताकण नामक विद्वान् अवन्तिवर्मा की विद्वत्सभा का एक सदस्य था। अतः भट्ट कल्लट से लेकर रामकण्ठ तक के सभी ग्रन्थकार नवम शताब्दी के ही हैं। इस बात से रामकण्ठ की इस साक्षी में विशेष बल है, जो क्षेमराज की उक्ति में नहीं है। इन बातों की ओर ध्यान न देते हुए वर्तमान युग के शोध विद्वान् प्रायः क्षेमराज के मत को ही यथार्थ मान रहे हैं। अस्तु.

## संवित् तत्त्व

सृष्टि-संहार आदि की तर्कसंगत और ऋषिसंगत उपपत्ति अद्वैत पर-तत्त्व की परमेश्वरता के ही आधार पर की जा सकती है। माया की कल्पना से की जाती हुई उपपत्ति उल्टा द्वैतवाद के प्रति संकेत करती है। फिर उस उपपत्ति के द्वारा इन प्रश्नों का उत्तर दिया ही नहीं जा सकता कि उस माया ने शुद्ध आत्मा को क्यों घेर लिया, कब घेर लिया और कैसे घेर लिया। परतत्त्व की परमेश्वरता का बीज उसमें रहने वाली उसकी स्वाभाविक स्पन्दशीलता ही है। वह परतत्त्व शुद्ध और असीम संवित् है। उस संवित् का साक्षात्कार दो पहलुओं को लेकर के इन शैव सिद्धों ने किया। उसका एक पहलू है उसकी प्रकाशरूपता, जिसकी महिमा से वह स्वयमेव सदा प्रकाशमान है। उसके दूसरे पहलू को

विमर्श कहा जाता है। उस पहलू से उसे सदैव अपनी सत्ता का तथा अपनी स्वभावभूत परमेश्वरता का विमर्श होता रहता है। प्रकाशरूपता उसकी शिवता है और विमर्शरूपता उसकी शक्तिता है। उसके परिपूर्ण शिवभाव को पर स्पन्द कहा गया है और उसके परिपूर्ण शक्तिभाव की बहिरभिव्यक्ति को अपर स्पन्द कहते हैं। शिवभाव अन्तर्मुख स्पन्द है और शक्तिभाव बहिर्मुख स्पन्द है। शिवभाव की अन्तर्मुख स्पन्द की महिमा से वह सदैव अपने चिन्मय स्वरूप में कूटस्थनित्यतया स्थित रहा करता है। उसमें कोई भी विकार होता नहीं। शक्तिभाव के बहिर्मुख के द्वारा उसकी पारमेश्वरी शक्तियां उसी के चित्प्रकाश के भीतर बहिर्मुखतया जब प्रतिबिम्बित हो जाती हैं; तो सृष्टि-संहार आदि पारमेश्वरी कृत्यों का आभास मात्र हो जाता है। उस आभासन-क्रिया का तथा उस प्रतिबिम्बन-क्रिया का मूल कारण उसका शाक्त स्पन्द ही है। इस तरह से स्पन्द पर-तत्त्व का अत्यन्त प्रधान स्वभाव है। शक्तिभाव की मूल स्फुरत्ता को सामान्य स्पन्द कहते हैं और उसके प्रभाव से आभासमान स्थितियों को विशेष स्पन्द कहते हैं। शून्य, प्राण आदि विशेष स्पन्द है।

## भास्करराय और अरविन्द घोष

विशेष स्पन्द की बहिर्मुख गति के प्रभाव से सृष्टि होती है और अर्न्तमुख गति के प्रभाव से संहार होता है। बन्धन के प्रपंच का कारण उसकी बहिर्मुखी गति है और मोक्ष का कारण अन्तर्मुखी गति। प्रकाशरूपता परतत्त्व की ज्ञानात्मकता है और विमर्शरूपता उसकी क्रियात्मकता है। अद्वैत वेदान्त के तर्क-पक्ष में उसकी क्रियात्मकता को स्वीकार नहीं किया गया। इस बात का कारण बौद्ध तर्क-विद्या का अदृश्य प्रभाव ही है। इसीलिए श्री भास्करराय ने औपनिषद वेदान्त के परमेश्वरता के सिद्धान्त को पुनः चमकाते हुए यथार्थ वेदान्त का प्रचार किया, परन्तु ऐसे दर्शन-गुरुओं की ओर वर्तमान युग में कोई ध्यान नहीं देता और सभी वेदान्तिक पण्डित, साधु, संन्यासी, शोध विद्वान्, यहाँ तक की परमहंस श्री रामकृष्ण के अनुयायी भी विवर्तवाद को ही वेदान्त कह रहे हैं स्पन्द सिद्धान्त पर आश्रित परमेश्वरतावाद को नहीं। उस वाद की ओर वर्तमान युग के केवल एक मात्र दर्शन-गुरु श्री अरविन्द घोष की ही दार्शनिक दृष्टि गई है, अस्तु।

## भट्ट कल्लट का दर्शन सिद्धान्त

भट्ट कल्लट ने काश्मीर-शैव-दर्शन के सिद्धान्तों को तर्क की कसौटी पर नहीं कसा। उन्होंने केवल कुछ एक सिद्धान्तों को बताते हुए ही स्पन्दकारिका में स्पन्द-तत्त्व के साक्षात्कार की रहस्यात्मक साधनाओं पर ऐसी रहस्यमयी शैली में विवेचना की है, जिसे परमेश्वर के अनुग्रह शक्तिपात के पात्र बने हुए विशेष अधिकारी ही पूरी तरह अपना सके हैं। हो सकता है कि उन्होंने दर्शन सिद्धान्तों का विशेष प्रतिपादन उन ग्रन्थों में किया हो, जिनके उद्धरण स्पन्दप्रदीपिका में मिल तो रहे हैं, परन्तु जो ग्रन्थ अब कहीं भी उपलब्ध नहीं होते; जैसे 'स्वस्वभावसम्बोधन' और 'तत्त्वविचार' नामक ग्रन्थ। इन दो ग्रन्थों के नामों से ऐसा प्रतीत होता है कि ये ग्रन्थ इस दर्शन के सिद्धान्त पक्ष पर रचे गये होंगे।

# आचार्य सोमानन्द

जैसा कि पीछे कहा गया है, काश्मीर शैव दर्शन के सिद्धान्त-पक्ष पर ग्रन्थ निर्माण का आरम्भ नवीं शताब्दी में त्र्यम्बक मठिका के उस समय के मठाधीश आचार्य सोमानन्द ने ही किया। ये आचार्य उस युग में चलते हुए समस्त दर्शन शास्त्रों के विशेषज्ञ थे। इन्होंने पूर्व पक्षों की आलोचना करते हुए कम से कम तेरह प्रमुख दर्शन-विद्याओं की समीक्षा सूक्ष्म तर्कों के आधार पर की है। उनसे पहले त्र्यम्बक मठिका में प्रकट हुए सिद्धों में से भट्ट कल्लट ने स्पन्द-सिद्धान्त पर प्रकाश डाला था और आचार्य वसुगुप्त ने एक सूत्रशैली का अनुसरण करने वाले शिवसूत्र नामक आगम को प्रकट किया था। अन्य मठिका-गुरुओं ने त्रिक प्रक्रिया के मालिनी आदि विविध आगमों को प्राप्त करके उन्हें सिद्धों और साधकों के सामने प्रस्तुत किया था। इस तरह से दर्शन विद्या के आधारभूत ग्रन्थ ही उपलब्ध होते थे। साक्षात् दर्शन ग्रन्थ नहीं।

आगम प्रायः संवादात्मक हुआ करते हैं। उनमें प्रतिपाद्य दर्शन-तत्त्वों का कोई क्रमबद्ध निरूपण नहीं किया होता है। जैसे घने वनों में बिखरी पड़ी हुई दिव्य औषधियों को ढूंढ़ कर प्राप्त करना होता है, वैसे ही आगमों में भी दर्शन-विद्या के तत्त्वों की खोज करनी होती है। उस खोज को भलीभाँति करके शैव दर्शन पर न्यायशास्त्र द्वारा उपदिष्ट शैली के अनुसार एक उत्तम ग्रन्थ का निर्माण करने की योग्यता भगवन् शिव ने आचार्य सोमानन्द में जो देख ली, तो स्वप्न में दर्शन देकर उन्हें एक ऐसे ग्रन्थ की रचना करने का आदेश दिया। आदेश पाकर उन्होंने काश्मीर शैव-दर्शन के सर्वप्रथम दर्शन ग्रन्थ का निर्माण कारिकाओं द्वारा कर दिया। उस ग्रन्थ का नाम उन्होंने शिवदृष्टि रखा। उन्होंने मुख्य शैव आगमों में से इस दर्शन के सिद्धान्तों और साधनाओं का संग्रह करके तथा उस समय में प्रचलित समस्त अन्य दर्शनों के मूल सिद्धान्तों पर विचार करते हुए एक तो काश्मीर शैव-दर्शन के सिद्धान्तों का सविस्तर निरूपण किया, दूसरे शक्ति दर्शन और व्याकरण दर्शन की समीक्षा शैवी दृष्टि से की। तीसरे उन्होंने काश्मीर शैव दर्शन के पराद्वैत सिद्धान्त के विरुद्ध पूर्वपक्षियों की इक्कीस शंकाओं को खड़ा करके उन्हें तोड़ते हुए शंका-समाधान किया। शैव दर्शन के उस पराद्वैत सिद्धान्त का उन्होंने खूब विस्तार से प्रतिपादन किया, जिसके अनुसार न केवल शिव ही छत्तीस तत्त्वों से अभिन्न हैं, अपितु एक एक तत्त्व भी समस्त तत्त्वमय होता हुआ शिव ही है, इस तरह से उन्होंने एक-एक तत्त्व क्या, एक-एक घट आदि वस्तु को भी सर्वात्मकभाव में देखने वाली शैवी दृष्टि का प्रतिपादन खूब विस्तार से किया। एक पूरे आह्निक में उन्होंने उस युग में प्रचलित दर्शनों के मतों पर एक-एक करके प्रकाश डालते हुए उन्हें तर्क की युक्तियों के द्वारा काट डालने का सफल यत्न किया। उस प्रकरण में कुछ ऐसे भी दर्शनों का निरूपण करके उनकी आलोचना की गयी है, जिन्हें आजकल कोई जानता ही नहीं। उदाहरण के तौर पर स्वात्मस्वातन्त्र्यवादी सांख्यदर्शन, कालकारणिकों, षड्धामवादियों तथा संवित्तिशून्य ब्रह्मवादियों के दर्शन शिवदृष्टि के अन्तिम

आह्निक में शैवी साधना की विविध प्रक्रियाओं को बताकर अन्त में काश्मीर शैव-दर्शन के आविर्भाव और प्रसार का पूर्वोक्त इतिहास उन्होंने लिख रखा है।

शिवदृष्टि पर उनके शिष्य आचार्य उत्पलदेव ने एक संक्षिप्त वृत्ति लिखी थी। वह वृत्ति इस समय चौथे आह्निक के मध्य भाग तक ही मिल रही है। कश्मीर में शिव-दृष्टि की मूल कारिकाएं भी वहीं तक मिली हैं। मूल ग्रन्थ के शेष भाग का प्रकाशन तो मद्रास के एक पुस्तकालय में मिली एक मात्र पाण्डुलिपि के आधार पर किया गया है। उस पाण्डुलिपि में केवल मूल कारिकाएं ही हैं। वृत्ति के लगभग आधे भाग के न मिलने के कारण बहुत सारी कारिकाओं के तात्पर्य का सन्तोषप्रद स्पष्टीकरण अभी तक किया ही नहीं जा सका है। विशेष करके इस ग्रन्थ के छठे आह्निक की तैतीसवीं कारिका से लेकर के अठासीवीं कारिका तक का भाग अतीव अस्पष्ट रहा है। कारण यह है कि उस भाग में विज्ञानवाद की परीक्षा खूब विस्तार से की गई है। वह भाग अनेकों तर्क-वितर्कों से भरा पड़ा है। उन्हें समझने के लिए प्रमाणवार्त्तिक के गम्भीर अध्ययन की आवश्यकता है। उस ग्रन्थ में दिए हुए तर्कों को समझे बिना तर्कों को तोड़ देने की युक्तियां कैसे समझ में आ सकती हैं? लगभग ऐसा ही हाल सप्तम आह्निक के अधिकांश भाग का है, जिसमें शैवी साधना की अनेकों रहस्यात्मक प्रक्रियाओं का निरूपण रहस्यमयी रचना के द्वारा ही किया गया है।

शिवदृष्टिवृत्ति पर आचार्य अभिनवगुप्त ने एक 'आलोचन' नाम की विस्तृत टीका लिखी थी, जो इस समय कहीं भी नहीं मिल रही है। इन कारणों से शिवदृष्टि का आधा भाग अतीव अस्पष्ट रह जाता है। कुछ वर्ष पूर्व वाराणसी से शिवदृष्टि के वृत्ति-शून्य भाग पर एक अभिनव वृत्ति का और सारे ग्रन्थ के हिन्दी अनुवाद का प्रकाशन हुआ है। उसे इस शास्त्र के विशेषज्ञ एक घोर दुःसाहस बता रहे हैं। ऐसे यत्न शास्त्र की सेवा में नहीं गिने जा सकते। यह तो शास्त्र की अपहानि ही है। अस्तु, सबकी अपनी-अपनी इच्छा। आचार्य सोमानन्द ने परात्रीशिका आगम पर एक विवृति लिखी थी, जिसके उद्धरण मात्र मिल रहे हैं। शिवदृष्टि पर लिखी उपर्युक्त वृत्ति और आलोचन का न मिलना एक ऐसी बड़ी भारी हानि है, जिससे इस शैव दर्शन के प्रेमी अत्यन्त खेद का अनुभव कर रहे हैं।

## आचार्य उत्पलदेव

आचार्य सोमानन्द के पश्चात् उनके शिष्य आचार्य उत्पलदेव दर्शन ग्रन्थों की रचना के क्षेत्र में आगे बढ़े। उनकी लेखन-शैली आपाततः सरल और सुबोध है। विषय प्रतिपादन की शैली विशेषतया परिमार्जित ढंग की है। इन कारणों से उनकी कृतियां शिवदृष्टि की अपेक्षा अधिक लोकप्रिय बनीं। अत एव उनकी ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा को ही काश्मीर शैव-दर्शन का सबसे अधिक महत्त्व वाला प्रधान दर्शन-ग्रन्थ माना जाता रहा। अद्वैत वेदान्त में जो महत्त्व ब्रह्मसूत्र का है, वही महत्त्व इस शैव दर्शन में ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा का है। आचार्य उत्पलदेव कहते हैं कि ईश्वर की सिद्धि करने वाले ग्रन्थकार और गुरु जडात्मा हैं, क्योंकि चित्प्रकाश रूपी परमेश्वर सदा स्वयं अपने चित्प्रकाश से ही अहं-रूपतया प्रत्येक प्राणी के

अन्तस्तल में चमकता हुआ स्वतःसिद्ध ही है। स्वतःसिद्ध तत्त्व की सिद्धि का यत्न करने वाले जडात्मा नहीं तो और क्या हैं ? फिर सर्वत्र स्वतःसिद्ध चित्प्रकाशरूपी ईश्वर का निषेध करने वाले तो उनसे भी अधिक जडात्मा हैं। प्रत्येक प्राणी अपने आप ही ज्ञान- शक्तिमान् और क्रियाशक्तिमान् होता हुआ वस्तुतः ईश्वर ही है। समस्या केवल एक है कि मायाकृत आवरण के कारण वह अपनी परिपूर्ण ईश्वरता को भूल गया है। अतः शास्त्र का केवल यह प्रयोजन है कि उस माया के आवरण को हटाकर आत्मा की परिपूर्ण ईश्वरता को पुनः पहचान लिया जाय। उस पहचान लेने की क्रिया को ही 'प्रत्यभिज्ञा' कहते हैं। अद्वैत शैव दर्शन का मुख्य प्रयोजन अपने पारमेश्वर स्वभाव की प्रत्यभिज्ञा ही है। इसी कारण से आचार्य महोदय अपने इस प्रधान ग्रन्थ का नाम ही 'ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा' रख गये। इसी ग्रन्थ की प्रधानता के कारण और इसमें प्रतिपादित स्वरूप-प्रत्यभिज्ञा की ऐसी प्रधानता के कारण माधवाचार्य ने इस शास्त्र को 'प्रत्यभिज्ञादर्शनम्' ऐसा नाम दिया।

आचार्य उत्पलदेव ने अनेक अन्य दर्शनों के मतों को न छेड़ते हुए केवल एक विज्ञानवाद को ही पूर्वपक्ष के रूप में प्रस्तुत किया। उनकी इस नीति को एक टीकाकार ने 'प्रधानमल्लनिबर्हणन्याय', अर्थात् सबसे बड़े पहलवान को परास्त करने का न्याय कहा है। उन्होंने सूक्ष्मतर तर्क के साथ ही साथ मनोविज्ञान के कुछ तत्त्वों का आश्रय लेते हुए बौद्धों के प्रचलित अनात्मवाद के विरुद्ध यह युक्ति प्रस्तुत की कि यदि क्षणिक विज्ञान की परम्परा के आधारभूत और साक्षी बनते हुए शुद्ध चित्स्वरूप आत्मदेव की सत्ता को स्वीकार नहीं किया जाय, तो किसी को भी किसी प्रकार की स्मृति हो ही नहीं सकेगी। यह तो नियम ही है कि जिसे किसी वस्तु का अनुभव हो जाय, उसी में उस वस्तु के अनुभव का संस्कार जम जाता है और कालान्तर में उस संस्कार के जाग पड़ने पर उसी को उस वस्तु की स्मृति हुआ करती है। ऐसा कहने का अभिप्राय यह है कि कोई विशेष अनुभूति और उसी से जन्य स्मृति किसी एक ही प्रमाता को हुआ करती हैं। जिस वस्तु की अनुभूति देवदत्त को हो जाय, उसकी स्मृति यज्ञदत्त को नहीं हो सकती, तो क्षणिक विज्ञान की परम्परा में पूर्व विज्ञान को जो अनुभूति हो जाय, उसकी स्मृति उत्तरविज्ञान को हो ही नहीं सकती। अतः क्षणिक अनुभूति विज्ञान और तदाश्रित क्षणिक स्मृति विज्ञान दोनों ही का कोई एक स्थिर आश्रय अवश्य होना चाहिये, जो संस्कार को ग्रहण करता हुआ उसी के द्वारा इनको परस्पर जोड़ सकता है। अन्यथा जिस पूर्व विज्ञान को किसी वस्तु का अनुभव हुआ, वह विज्ञान उस अनुभव के समेत दूसरे ही क्षण में जब नष्ट हो जाय, तो उस विज्ञान के संस्कार को कालान्तर में होने वाली स्मृति तक कौन पहुंचा सकेगा ? इस प्रकार के तर्कों के द्वारा उन्होंने यह बात सिद्ध कर दी कि क्षणिक विज्ञान की परम्परा के एक अभिन्न आश्रय के रूप में आत्मदेव सदैव विद्यमान रहता है।

उस आत्मदेव को उन्होंने तीन विशेष शक्तियों का आधार बताया। वे शक्तियां हैं— ज्ञान-शक्ति, स्मृति-शक्ति और अपोहन-शक्ति। स्मृति की उपर्युक्त महिमा के कारण पहले विस्तार से उसी का निरूपण ईश्वर शक्ति-प्रत्यभिज्ञा में किया गया है। फिर स्मृति के

आधारभूत ज्ञान को उसके विविध वैचित्र्यों को लेकर के चमका देने वाली पारमेश्वरी ज्ञान-शक्ति पर विचार किया गया है। फिर इन दोनों पर कृपा करने वाली अपोहन-शक्ति का निरूपण किया गया है। अपोहन-शक्ति का वह निरूपण दार्शनिक दृष्टि से विशेष महत्त्व का है।

जगत् के व्यवहारों का आधार बनने वाली इन तीन शक्तियों के इस दर्शन सिद्धान्त पर किसी भी अन्य वैदिक आगमिक दर्शनकार की दृष्टि गई ही नहीं। इसी कारण से भगवद्गीता के— "मत्तः स्मृतिर्ज्ञानमपोहनं च" (भ. गी.१५.१५) इस श्लोक की सन्तोषजनक व्याख्या वे कर ही नहीं पाये। सारे के सारे लौकिक व्यवहारों का आधार स्मृति है। स्मृति का आधार है ज्ञान और उस ज्ञान के संस्कार। ज्ञान तभी सम्भव है जब कोई ज्ञाता हो और कोई ज्ञेय। अद्वैत चिदात्मक परतत्त्व में ऐसा सम्भव ही नहीं। अतः वह परतत्त्व अपनी स्वातन्त्र्य शक्ति की महिमा से पहले अपने भीतर भेद का आभासन करता हुआ 'अहं' और 'इदं' इन दो अंशों को पृथक्-पृथक् चमका देता है। तभी 'अहं' को 'इदं' का ज्ञान हो सकता है, जिसके आधार पर जगद्व्यवहारों की आधारभूत स्मृति का उदय होता है। भेद का आभास करने वाली परमेश्वर की उस शक्ति को इस शास्त्र में अपोहन-शक्ति कहा गया है, जिसकी महिमा से अद्वैत परतत्त्व के भीतर प्रमाता और प्रमेय के परस्पर भेद का आभासन हो जाता है। ऐसा होने पर आगे ज्ञातृ-ज्ञेय-भाव का और स्मर्तृ-स्मार्य-भाव का आभास इस लोक-व्यवहार में अनन्त प्रकार के वैचित्र्यों को लेकर के आभासित होता रहता है।

तीन स्तरों के उस समस्त सुविचित्र लोक-व्यवहार का मूल कारण बनी हुई जो परमेश्वर की तीन शक्तियां हैं, उन्हें ही ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा में अपोहन, ज्ञान और स्मृति कहा गया है। इनके स्वरूप का स्वभाव का तथा प्रभाव का सविस्तर निरूपण ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा के पहले छः आह्निकों में किया गया है। इन्हीं के प्रति भगवद्गीता में उपर्युक्त ढंग से निर्देश किया गया है। आगे ग्रन्थ के उस ज्ञानाधिकार नामक प्रथम खण्ड में इन तीन शक्तियों के एकमात्र आधार के रूप में परमेश्वर की सत्ता का प्रतिपादन करके उस अधिकार के अन्तिम आह्निक में परतत्त्व की स्वभावभूत परमेश्वरता का निरूपण किया गया है। ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा के दूसरे क्रियाधिकार नामक खण्ड में क्रिया-शक्ति की पर्याप्त विवेचना करके क्रिया, सम्बन्ध, सामान्य, अवयवी द्रव्य, दिशा, काल आदि पदार्थों के वास्तविक स्वरूप पर प्रकाश डालकर पहले शैवी दृष्टि से प्रामाण्यवाद का और तदनन्तर कार्य-कारण-भाव के वास्तविक तत्त्व का निरूपण किया गया है। इस आह्निक के अन्त में अद्वैत वेदान्त के अविद्यावाद की आलोचना करते हुए परमेश्वर की पारमेश्वरी क्रिया को प्रमाणों के आधार पर ठहराया गया है। तीसरे आगमाधिकार में पहले शैव दर्शन के छत्तीस तत्त्वों का और तदनन्तर सात स्तरों के प्रमातृ वर्गों का निरूपण शैवागमों की दृष्टि से किया गया है। अन्तिम खण्ड में पूर्वोक्त दर्शन-सिद्धान्तों पर सिंहावलोकन-न्याय से पुनः विचार करके शेष बचे हुए दार्शनिक विषयों का, जैसे जाग्रत् आदि चार अवस्थाओं का, तीन गुणों का, बन्धन

और मोक्ष आदि का निरूपण करके अन्त में प्रत्यभिज्ञा के स्वरूप और फल को बताया गया है।

आचार्य उत्पलदेव ने दर्शन शास्त्र के कुछ एक अवशिष्ट विषयों का निरूपण सिद्धित्रयी नामक ग्रन्थ में, किया है। यह ग्रन्थ तीन छोटे-छोटे ग्रन्थों का एक समुदाय है, जिसमें से पहले ग्रन्थ में, अर्थात् अजडप्रमातृ-सिद्धि में बौद्धों के विज्ञानवाद की आलोचना करते हुए क्षणिक विज्ञान की परम्परा के साक्षी और आधार बनने वाले चिदात्मक आत्मा की सत्ता को प्रमाण देकर के सिद्ध किया गया है। ईश्वर-सिद्धि में सांख्य-दर्शन के स्वतन्त्र प्रकृति-परिणाम-वाद की आलोचना करते हुए यह सिद्ध किया गया है कि चेतन आत्मा की प्रेरणा के बिना वह जाड्य स्वभाव वाली प्रकृति इस प्रकार के सुविचित्र परिणामों के रूपों को धारण कर ही नहीं सकती, जिनमें से कोई भी परिणाम ऐसा नहीं, जिससे किसी न किसी विशेष प्रयोजन की सिद्धि होती हो। इस तरह से इस परिणाम के विषय में चेतन ईश्वर की प्रेरणा को सिद्ध किया गया है। तीसरी सम्बन्ध—सिद्धि में सम्बन्ध पदार्थ के वास्तविक तत्त्व की विवेचना की गई है। आचार्य महोदय ने ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा पर, सिद्धित्रयी पर और शिवदृष्टि पर संक्षिप्त वृत्तियों का भी निर्माण किया था, परन्तु वे वृत्तियां इस समय अधूरी ही मिल रही हैं। उस कारण से अभी तक सिद्धित्रयी और शिवदृष्टि की अनेकों ही कारिकाओं के वास्तविक अर्थ का विशेष स्पष्टीकरण नहीं होने पाया है।

आचार्य उत्पलदेव केवल एक शास्त्रकार ही नहीं थे, अपितु भावपूर्ण और सुमनोहर कविता की रचना करने वाले एक सुयोग्य कवि भी थे। उन्होंने कई एक अतीव मनोहर शिव-स्तोत्रों की रचना की थी। शिव-भक्ति के तथा आत्मप्रकाश के भावों के आवेश में भी उन्होंने अनेकों मुक्तक श्लोकों का निर्माण किया था। उनके अनुयायियों ने उस सारी कविता का संग्रह करके श्लोकों का वर्गीकरण किया और उस काव्य-संग्रह का नाम रखा शिवस्तोत्रावलि। क्षेमराजकृत टीका सहित और स्वामी लक्ष्मणजू कृत हिन्दी अनुवाद सहित उसके दो संस्करण प्रकाशित हुए हैं। आचार्य महोदय ने और भी कई ग्रन्थों को लिखा तो था, परन्तु वे ग्रन्थ अब कहीं मिलते नहीं। उनसे लिए हुए उद्धरण मात्र मिल रहे हैं। उन ग्रन्थों के नाम भी नहीं मिल रहे हैं।

## लक्ष्मणगुप्त एवं अभिनवगुप्त

आचार्य उत्पलदेव के शिष्य आचार्य लक्ष्मणगुप्त थे। उनके द्वारा लिखा हुआ कोई भी ग्रन्थ अब कहीं नहीं मिल रहा है। केवल उद्धृत पंक्तियां मिल रही हैं, जब आचार्य उत्पलदेव वृद्धावस्था में थे, तो कश्मीर में एक सिद्ध ने जन्म लिया। कौमार अवस्था में उस शिशु को आचार्य महोदय ने श्री लक्ष्मणगुप्त के हवाले कर दिया और उसे ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा के ज्ञान और विज्ञान की दीक्षा देने का आदेश दिया[1]। वे ही बालक आगे आचार्य अभिनवगुप्त

---

१. श्रीशास्त्रकृद्-घटितलक्ष्मणगुप्तपाद-सत्योपदर्शित-शिवाद्वयवाददृप्तः। (ई. प्र. वि. वि., खं. ३, पृ. ४०६)

कहलाये। कश्मीरनरेश ललितादित्य उत्तरी भारत की दिग्विजय के अवसर पर कन्नौज देश से अत्रिगुप्त नाम के सर्वशास्त्रज्ञ विद्वान् को आदरपूर्वक कश्मीर ले आये थे और श्रीनगर में वितस्ता के तट पर सितांशुमौलि के मन्दिर के सामने उन्होंने उन्हें बसाया था। इनके 'गुप्त' उपनाम से कोई अल्पज्ञ महानुभाव इन्हें वैश्य वर्ण में गिनते हैं। परन्तु उनके विषय में 'प्राग्ग्रजन्मा', 'भट्टः' 'द्विजन्मा', 'द्विजस्य', 'अगस्त्यगोत्रः' इस प्रकार के विशेषणों से स्पष्टतया यह सिद्ध हो जाता है कि वे ब्राह्मण थे, वैश्य नहीं थे। लेखक के गुरुदेव आचार्य अमृतवाग्भव जी के कथनानुसार प्राचीन युगों में सौ ग्रामों पर प्रशासन चलाने वाले अधिकारी को गोप्ता कहा जाता था। "गोप्ता ग्रामशताध्यक्षः"। तो यही सम्भव है कि उनका कोई पूर्वज गोप्ता के पद पर इतनी योग्यता और प्रभावशालिता से काम करता रहा कि उनके कुल को ही जनता 'गोप्ता' कहने लगी। वही शब्द बिगड़ कर 'गुप्त' हो गया। ब्रह्मगुप्त जैसे गणितज्ञ और विष्णुगुप्त जैसे अर्थशास्त्र निर्माता इसी तरह के गुप्त उपनाम वाले ब्राह्मण थे। फिर गुरुदेव के कथन के अनुसार अत्रिगुप्त कन्नौज में अश्वत्थपुर में रहा करते थे।

तन्त्रालोक और तन्त्रसार में आचार्य अभिनवगुप्त ने स्पष्ट शब्दों में कहा है कि अपने शास्त्र ज्ञान को परिपूर्ण बनाने के लिए एक से अधिक गुरुओं की शरण लेनी चाहिए तथा अनेक गुरुओं का शिष्य बनने में शंका नहीं करनी चाहिए[1]। अतः उन्होंने अनेकों ही शास्त्रों और साधना-पद्धतियों के रहस्यों का ज्ञान अनेकों ही गुरुओं से प्राप्त किया। परन्तु जिस गुरुवर के उपदेशों से उन्होंने शास्त्र की अतीव रहस्यभूत ग्रन्थियों को खुलवाकर उनका यथार्थ ज्ञान प्राप्त किया और जिनके प्रति उन्होंने विशेष आभार प्रकट किया है, वे थे कांगड़ा नगरी में स्थित जालन्धर पीठ के अधिपति श्री शम्भुनाथ। शांकरी परम्परा के पृथ्वीधराचार्य ने भुवनेश्वरीस्तोत्र में एक ही गुरु के दो नाम बताए हैं— श्री शम्भुनाथ और श्री सिद्धनाथ। तदनुसार प्रसिद्ध क्रमस्तोत्र के निर्माता ये शम्भुनाथ ही हो सकते हैं। इन्हीं से उस विद्या के रहस्य को प्राप्त करके आचार्य अभिनवगुप्त ने एक और क्रमस्तोत्र का निर्माण किया। ये शम्भुनाथ अर्धत्र्यम्बक मठिका के उस समय के प्रधान गुरु थे तथा त्रिक प्रक्रिया के उत्कृष्ट मर्मज्ञ थे। इन्हें तन्त्रालोक में 'जगदुद्धृतिक्षमः', अर्थात् सारे जगत् का उद्धार कर सकने वाले, तथा 'त्रिकार्थाम्भोधिचन्द्रमाः', (त्रिक विषयों के समुद्र के लिए चन्द्रमा) अर्थात् त्रिक विषयों को विकास में लाने वाले और अनेकों शास्त्रों के मर्मज्ञ के रूप में प्रस्तुत किया गया है।

आचार्य अभिनवगुप्त ने काश्मीर शैव दर्शन के सिद्धान्त पक्ष के सर्वोत्तम ग्रन्थ की, अर्थात् ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा की विमर्शिनी नामक व्याख्या की रचना करते हुए उस ग्रन्थ को

---

१. क. आमोदार्थी यथा भृङ्गः पुष्पात् पुष्पान्तरं व्रजेत्।
विज्ञानार्थी तथा शिष्यो गुरोर्गुर्वन्तरं व्रजेत्।। (त. आ.१३.३३५)
ख. ज्ञानपूर्णताकाङ्क्षी च बहूनपि गुरून् कुर्यात् (त. सा., पृ. १२५)

अतीव विद्वत्-प्रिय बना दिया। जो स्थान व्याकरण में पातंजल महाभाष्य का है, तथा अद्वैत वेदान्त में ब्रह्मसूत्र के शांकरभाष्य का है, वही स्थान काश्मीर शैव दर्शन में इस ईश्वर-प्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी का है। इससे तथा तन्त्रालोक से आचार्य महोदय के विषय में यह जाना जा सकता है कि वे उस युग में प्रचलित समस्त शास्त्रों के मर्मों को भलीभांति जानते थे। इस विमर्शिनी नामक ग्रन्थ के रस का स्वाद यदि एकबार भी आ जाय, तो वह जीवन भर के लिए लगा ही रहता है, यद्यपि ग्रन्थ विविध तर्कों से भरा पड़ा है। रूक्ष तर्क भी इस ग्रन्थ में समाकर मधुर बन गये हैं। आध्यात्मिक दर्शन-विद्या की कोई भी ऐसी मुख्य पहेली नहीं है, जिसे इस विमर्शिनी में सुलझा कर नहीं रखा गया हो। इस ग्रन्थ के स्वाद के आ जाने पर अन्य ग्रन्थों के अभ्यास में रुचि मन्द हो जाती है, परन्तु यह ग्रन्थ तभी भलीभाँति समझ में आता है, जब भारतीय दर्शन-शास्त्र के अन्य-अन्य विषयों के मुख्य सिद्धान्तों का तथा संस्कृत व्याकरण का ज्ञान पर्याप्त मात्रा में प्राप्त किया जा चुका हो।

आचार्य महोदय ने मूल ग्रन्थकार के द्वारा स्वयं निर्मित ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा-विवृति पर भी एक और विमर्शिनी नाम की टीका का निर्माण किया है। वह सुविशाल टीका तीन बड़े- बड़े खण्डों में छप भी चुकी है, परन्तु जिस विवृति टीका की व्याख्या इस विशाल ग्रन्थ में की गई है, वह विवृति इस समय तक कहीं भी उपलब्ध नहीं हो रही है। ऐसा विदित हुआ है कि श्रीमती कपिला वात्स्यायन के द्वारा जो पाण्डुलिपि-संग्रह श्रीनगर में कुछ ही वर्ष पूर्व किया गया था, उस संग्रह के भीतर उस ग्रन्थ की एकमात्र पाण्डुलिपि एक विशिष्ट सज्जन के सत्प्रयत्न से आ चुकी है, परन्तु इस बात का पक्का अनुसन्धान करना अभी शेष है। आचार्य महोदय के और भी अनेक अतीव महत्त्व वाले दर्शन ग्रन्थ लुप्त हो चुके हैं। जैसे 'भेदवादविदारण', 'क्रमकेलि', 'पूर्वपञ्चिका', 'सिद्धित्रयीविमर्शिनी' इत्यादि। जिज्ञासुओं के प्रारम्भिक अध्ययन के लिए उपयोगी कुछ एक उनके छोटे ग्रन्थ भी मिल रहे हैं। उनमें से १. बोधपञ्चदशिका में इस शास्त्र की एक संक्षिप्त रूपरेखा दी गई है। २. अनुत्तराष्टिका में अनुत्तर परतत्त्व के स्वरूप का सुन्दर और सारगर्भित निरूपण किया गया है। ३. परमार्थ-चर्चा में शैव दर्शन के सत्तर्क को प्रस्तुत किया गया है। ४. परमार्थसार प्रारम्भिक अध्ययन के लिए विशेष उपयोगी पाठ्य पुस्तक का काम दे सकता है। इस पर क्षेमराज के शिष्य योगराज ने टीका भी लिखी है। रणवीर विद्यापीठ, जम्मू से इसका अभिनव संस्करण भी छप चुका है। यह ग्रन्थ वस्तुतः महामुनि पतंजलि के द्वारा प्राचीन वैष्णव दर्शन पर लिखे गए परमार्थसार का एक शैवी रूपान्तर है। वैष्णव परमार्थसार की शैली आचार्य महोदय को जो पसन्द आई, तो उसके शब्दों में कहीं परिवर्तन मात्र करते हुए और कुछ एक कारिकाओं को घटाते बढ़ाते हुए, उन्होंने उसे शैव परामार्थसार के रूप में प्रस्तुत कर दिया। इसका अभिनव अंग्रेजी संस्करण अभी-अभी दिल्ली में प्रकाशित हुआ है, मुंशीराम मनोहरलाल की ओर से। इस तरह से अनेकों अभिनव ग्रन्थों और अनेकों व्याख्या-ग्रन्थों का निर्माण करके आचार्य महोदय ने काश्मीर शैव दर्शन के सिद्धान्त पक्ष के विकास को उच्चतम शिखर पर पहुंचा दिया है। हम यहां उनके ग्रन्थों का संक्षिप्त परिचय दे रहे हैं।

## तन्त्रालोक

आचार्य महोदय ने इस दर्शन के प्रयोग-पक्ष को भी इसी तरह से विकास की सर्वोच्च भूमिका पर चढ़ा दिया। इस विषय में उनके द्वारा विरचित तन्त्रालोक का जोड़ संसार में कहीं भी नहीं मिल सकता । इस ग्रन्थ-रत्न के पढ़ने और समझने से सुविशाल तन्त्रशास्त्र के अध्ययन के प्रति एक राजमार्ग सा खुल जाता है और बिना इसके अध्ययन के तन्त्रशास्त्र के घने वन में आगे बढ़ने का मार्ग हाथ में आता ही नहीं। आचार्य महोदय ने अपने अनेकों प्रिय-शिष्यों की प्रार्थना से अनेकों शैव तन्त्र-ग्रन्थों में से अत्यन्त उपयोगी सार को निकाल कर उसका संग्रह किया। फिर उसको समुचित क्रम में रख करके इस अतीव अद्‌भुत ग्रन्थरत्न का निर्माण किया। इस ग्रन्थ का आरम्भ करते हुए उन्होंने सबसे पहले बन्ध और मोक्ष का निरूपण करते समय अन्य शास्त्रों के द्वारा उपदिष्ट मोक्ष-सिद्धान्त की समीक्षा करते हुए उस उस प्रकार के मोक्ष को 'कुतश्चिन्मुक्तिः' अर्थात् आंशिक मुक्ति के रूप में सिद्ध करके अन्ततोगत्वा स्वात्मस्वरूप की प्रत्यभिज्ञा से प्राप्त होने वाले मोक्ष को सर्वथा मुक्ति के रूप में सिद्ध किया है। तदनन्तर उस परिपूर्ण मुक्ति के उपायों में से पहले तो शाम्भवोपाय के परिपूर्ण पुष्टि से हाथ में आने वाले अनुपाय योग के स्वरूप और विधान का निरूपण दूसरे आह्निक में किया। अनुपाय उनकी दृष्टि में स्वतःसिद्ध प्रातिभ स्वरूप साक्षात्कार के अभ्यास को कहते हैं। यह प्रायः गुरुकृपा मात्र से होता है। कभी-कभी किसी को उपायों का थोड़ा सा सहारा भी लेना पड़ता है।

ये उपाय यहां शाम्भवोपाय, शाक्तोपाय और आणवोपाय के नाम से वर्णित हैं। शाम्भवोपाय में प्रधानतः कुलप्रक्रिया (मातृकोपासना) का और शाक्तोपाय में क्रमप्रक्रिया, द्वादशकाली आदि विषयों का समावेश है। आणवोपाय में सूक्ष्म और स्थूल योगप्रक्रिया का समावेश है। इस ग्रन्थ में षडध्वविवेचन, शक्तिपात, वामपूजा, दीक्षा, मुद्रा, मण्डल, तान्त्रिक और कौलिक यागविधि जैसे अनेक महत्त्वपूर्ण विषयों पर विस्तार से अद्‌भुत प्रकाश डाला गया है।

## मालिनीविजयवार्त्तिक

आचार्य अभिनवगुप्त ने मालिनीतन्त्र के पूर्व भाग को ले करके एक सुविशाल वार्त्तिक ग्रन्थ का निर्माण किया। वह ग्रन्थ मालिनीविजयवार्त्तिक कहलाता है। उसमें काश्मीर शैव दर्शन के अनेकों सिद्धान्तों के रहस्यात्मक स्वरूप को स्फुट किया गया है तथा अनेकों रहस्यात्मक साधनाओं से सम्बद्ध विषयों पर प्रकाश डाला गया है। परन्तु उसके अध्ययन के विषय में एक बड़ी कठिनाई यह है कि उसके ऊपर कोई टीका, वृत्ति या टिप्पणी आदि कुछ भी कहीं मिल नहीं रही है। दूसरी कठिनाई यह है कि कई एक पाण्डुलिपियों को आधार बनाकर उसका जो वैदुष्यपूर्ण सम्पादन होना चाहिए था, वह नहीं हो पाया है। फिर भी यह एक सौभाग्य की बात है कि उसका प्रकाशन हो चुका है।

**परात्रीशिकाविवरण**

आचार्य महोदय का एक और महामहिमाशाली ग्रन्थ परात्रीशिकाविवरण है। पाण्डुलिपियों के लेखकों के प्रमाद से तथा सम्पादकों की असावधानी के कारण उसका प्रकाशन 'परात्रिंशिका' इस नाम से हुआ है, जबकि आचार्य महोदय ने अपने विवरण में स्पष्ट शब्दों में कहा है कि इस मूल आगम का वास्तविक नाम 'परात्रीशिका' है। इस नाम की व्याख्या करके उन्होंने यह भी कहा है कि कोई गुरुजन इसे 'परात्रिंशिका' कहते हैं, परन्तु 'त्रिंशिका' ऐसा कहना सर्वथा असंगत है। आश्चर्य इस बात का है कि वर्तमान युग के शोध विद्वान् आचार्य महोदय की ऐसी व्याख्या की ओर ध्यान न देते हुए गड्डलिका-प्रवाह न्याय से इस ग्रन्थ को 'परात्रिंशिका' ही कहते हैं। अस्तु.

इस ग्रन्थ के विवरण में आचार्य अभिनवगुप्त ने त्रिक साधना के अनेकों रहस्यात्मक साधना-प्रकारों पर प्रकाश डाला है, विशेष करके शाम्भवोपाय की मातृकोपासना और मालिनी की उपासना के रहस्यों पर। परन्तु उन्होंने वह प्रकाश भी रहस्यात्मक ढंग से ही इस तरह से डाला है कि उसका क्रियात्मक उपयोग वही कर सकता है, जिस पर भगवान् शिव ने अनुग्रह शक्तिपात किया हो और जिसे तदनुसार सद्गुरु से रहस्य-दीक्षा प्राप्त हो चुकी हो। यों तो वह व्याख्या सुबोध शब्दों में लिखी गई है, परन्तु फिर भी गोपनीय रहस्य गुप्त ही रखे गए हैं। यदि वे रहस्य खुल जाएं किसी के प्रति तो वह स्वल्प प्रयत्न से जीवन्मुक्त हो जाय अथवा उनका दुरुपयोग करता हुआ पतित हो जाय।

इस सुविशाल टीका ग्रन्थ में शाम्भवोपाय सम्बन्धी मातृका और मालिनी नामक उपासना पद्धतियों पर विशेष रहस्यात्मक शैली में विस्तार से जो प्रकाश डाला गया है, तदनुसार मातृका-प्रक्रिया में वर्णों और तत्त्वों को उसी क्रम में लिया गया है, जिस क्रम में वे लोकव्यवहार में और दर्शन-शास्त्रों में प्रसिद्ध हैं, परन्तु ध्यान देने योग्य एक बात यह है कि इस जगत् में समस्त तत्त्व परस्पर ओतप्रोत भाव से परस्पर मिले-जुले ही रहते हैं, पृथक्-पृथक् क्रमरूपतया ठहरे हुए कहीं भी मिलते नहीं। अतः इन सभी का स्वात्मरूपतया साक्षात्कार सुगमता से तभी हो सकता है, जब इन्हें भी मिले-जुले रूप में ही आत्मरूपतया देखने का अभ्यास किया जाय। इसी प्रयोजन से मालिनी में सभी वर्ण और उनसे अभिव्यक्त होने वाले तत्त्व मिले-जुले रूप में लिये जाते हैं। तदनुसार मालिनी क्रम 'न' से आरम्भ होकर 'फ' पर समाप्त हो जाता है। इन दो वर्णों के बीच में अन्य सभी वर्ण प्रक्षुब्ध क्रम से ही लिए जाते हैं। स्वर वर्ण व्यंजन वर्णों के बीच में इधर-उधर व्युत्क्रम से ही अनुसंधान के विषय बनते हैं। मातृका की अपेक्षा मालिनी त्वरित गति से आत्मसाक्षात्कार कराती है और मुक्ति तथा भुक्ति दोनों ही फलों को अनायास दिया करती है। यह मातृका और मालिनी में परस्पर अन्तर है।

विवरण के अन्त में आचार्य महोदय स्वयं लिख गये हैं कि ऐसी रहस्यात्मक साधनाओं को लेकर के अनेकों दम्भी बगुलाभगत मूर्ख जनता को फुसला कर उन्हें वश में करते हुए

अपना उल्लू सीधा करते रहते[1] हैं। फिर मालिनीविजयवार्त्तिक के अन्त में यह भी कहा है कि जो महानुभाव वस्तु-तत्त्व का ठीक ठीक विमर्श स्वयं कर लेते हैं, उनके लिए उपदेश करने की कोई आवश्यकता ही नहीं है। जो लोग शास्त्रों का अध्ययन तो खूब करते हैं, परन्तु ज्ञान-समुद्र के पार पहुंच ही नहीं पाते, उन्हें उपदेश करने से क्या लाभ[2] ? इत्यादि। ऐसा कहने का उनका तात्पर्य यही है कि 'त्रीशिका' नामक विषय अत्यन्त रहस्यात्मक है। अतः इसे लाखों में से कोई एक महानुभाव ही समझ सकता है, जिस पर अनुग्रह शक्तिपात हो चुका हो। ऐसी बात के होते हुए भी अर्वाचीन काल में कुछ एक पण्डितम्मन्य विद्वानों ने इस पर अपनी-अपनी टीकाएं लिखी हैं, जो आचार्य अभिनवगुप्त कृत विवरण का अध्ययन करने पर पर्याप्त मात्रा में अयथार्थ सिद्ध होती हैं। उनमें से एक टीका किसी अर्वाचीन काल के अपना नाम न देते हुए पण्डित ने आचार्य महोदय के ही नाम से नाम-परिवर्तन करते हुए लिखी है, यह बात 'विवरण' के साथ उसकी तुलना करने से स्पष्ट हो जाती है। उस टीका का नाम 'परात्रिंशिकालघुवृत्ति' है। अस्तु.

**क्रमकेलि तथा अन्य ग्रन्थ**

श्री सिद्धनाथ कृत क्रमस्तोत्र पर आचार्य अभिनवगुप्त की क्रमकेलि नाम की टीका अब कहीं मिल नहीं रही है। उसके कई एक पृष्ठ जयरथ कृत तन्त्रालोक-विवेक में उद्धृत किए गये हैं। मालिनीतन्त्र के पूर्व भाग पर उन्होंने 'पूर्वपञ्चिका' नाम की टीका लिखी थी, वह भी कहीं मिलती नहीं। अन्य भी कई एक उनके ग्रन्थ नष्ट हो चुके हैं। उनके नामों का निर्देश न करते हुए ही उन्होंने उनमें से कई एक श्लोक उद्धृत किये हैं। आचार्य महोदय ने अनेकों स्तोत्रों की भी रचना की थी। उनमें से भैरव-स्तोत्र अभी तक कश्मीर के ब्राह्मणों में बहुत लोकप्रिय है। अनुभव-निवेदन-स्तोत्र अतीव लघुकाय तो है, परन्तु शिवयोगी की उत्कृष्ट स्थिति को जतलाता है। 'देहस्थदेवताचक्रस्तोत्र' त्रिक प्रक्रिया के अन्तर्याग के रहस्य को बताता है। उन्होंने भगवद्गीता पर जो अतीव संक्षिप्त टीका 'गीतार्थसंग्रह' लिखी है, उसमें उनके एक स्तोत्र से दो पद्य उद्धृत किये गये हैं। उन दो पद्यों से ऐसा प्रतीत होता है कि 'शिवशक्त्यविनाभावस्तोत्र' नाम वाला वह स्तोत्र अतीव उत्तम स्तोत्र-काव्यों में गिने जाने योग्य था। उन श्लोकों को वर्तमान युग में कई एक लेखकों ने उद्धृत किया, परन्तु वह स्तोत्र अब कहीं मिलता नहीं। उन दो श्लोकों के विषय में खेद की बात यह रह गयी है कि पाण्डुलिपि लेखकों के प्रमाद से और सम्पादकों की लापरवाही से उनमें एक शब्द सर्वत्र गलत ही छपा है। स्तोत्र के पहले पद्य का प्रथम चरण ऐसा छपा है—

---

बद्ध्वा दृढं बन्धनैः।
१. भ्राम्यन्तो भ्रमयन्ति मन्दधिषणास्ते जन्तुचक्रं जडं स्वात्मीकृत्य गुणाभिधानवशतो
घटितं ज्ञानत्रिशूलं मया।।
दृष्ट्वेत्थं गुरुभारवाहविधये यातानुयातान् पशून् तत्पाशप्रविकर्तनाय
(प. त्री. वि. पृ. २८१)

पारं धिगेतान् जडान्।
२. ये तावत् प्रविवेकवन्ध्यहृदयास्तेभ्यः प्रणामो वरः केऽप्यन्ये प्रविविञ्चते न च गताः
सफलीकुर्वीत यत्नं मम।।
यस्त्वन्यः प्रविमर्शसारपदवीसंभावनासुस्थितो लक्षैकोऽपि स कश्चिदेव
(प. त्री. वि., पृ. २८१)

"तव च काचन न स्तुतिरम्बिके"

परन्तु युक्तियुक्त पाठ ऐसा होना चाहिये—

"तव न काचन न स्तुतिरम्बिके"

च के स्थान पर न विशेषतया उपयुक्त लगता है, क्योंकि दो "नञ्" ही इस बात की अभिव्यंजना कर सकते हैं कि कोई भी शब्द ऐसा नहीं, जो जगदम्बा का स्तोत्र न हो। तभी तो दूसरे चरण में इसी तात्पर्य को बताते हुए कहा गया है—

"सकलशब्दमयी किल ते तनुः"

इसी बात को अनुभव-निवेदनस्तोत्र में भी अभिव्यक्त किया गया है—

"शब्दः कश्चन यो मुखादुदयते मन्त्रः स लोकोत्तरः"।

आचार्य महोदय के द्वारा निर्मित स्तोत्रों में 'क्रमस्तोत्र' भी विशेष महत्त्व का है। गुरुवर सिद्धनाथ (शम्भुनाथ) द्वारा विरचित क्रमस्तोत्र के दार्शनिक तात्पर्य को समझ लेने में आचार्य अभिनवगुप्त के द्वारा विरचित इस क्रमस्तोत्र का अध्ययन लाभदायक हो सकता है, यदि उस योगप्रक्रिया में कोई प्रवेश कर पाये।

## पूर्ववर्ती स्तोत्रकार

आचार्य अभिनवगुप्त से पूर्व भी कुछ एक स्तोत्रकार प्रकट होते रहे। उनमें से स्तवचिन्तामणि के निर्माता भट्ट नारायण का काफी महत्त्व है। आचार्य महोदय ने उनके श्लोकों को उद्धृत करते हुए उन्हें 'पूर्वगुरु' कहा है। अतः वे भी नवम शताब्दी के पूर्वार्ध के लगभग स्तोत्ररचना करते रहे होंगे। आचार्य सोमानन्द ने भट्ट प्रद्युम्न के विचारों की आलोचना की है। तदनुसार वे परतत्त्व को 'शिव' न कहते हुए 'शक्ति' कहा करते थे। उन्होंने अपनी शाक्त दृष्टि के अनुसार शक्ति की महिमा का गायन करते हुए 'तत्त्वगर्भस्तोत्र' की रचना की थी। वह स्तोत्र अब कहीं भी मिलता नहीं, परन्तु उसमें से उद्धृत श्लोक शिवदृष्टिवृत्ति में और रामकण्ठकृत स्पन्दविवृति में मिल रहे हैं। ये भट्ट प्रद्युम्न भट्ट कल्लट के मामा के पुत्र थे। तदनुसार इनका समय भी नवीं शताब्दी ही हो सकता है। उसी युग में एक और महत्त्वशाली ग्रन्थकार हुए हैं भट्ट दिवाकर वत्स। इन्होंने दो ग्रन्थों का निर्माण किया था। वे दो ग्रन्थ हैं विवेकाञ्जन और कक्ष्यास्तोत्र। इन दो ग्रन्थों में से लिये गये उद्धरण मात्र मिलते हैं।

## क्षेमराज

आचार्य अभिनगुप्त के प्रिय शिष्य प्रायः शिवभाव के आस्वादन में ही मस्त रहे। उनमें से उनके चचेरे भाई अभिनवगुप्त द्वितीय को छोड़कर और किसी ने ग्रन्थलेखन के काम

में दिलचस्पी नहीं ली। उनके समस्त शिष्यों में से केवल एकमात्र क्षेमराज ने ही दिलचस्पी से यह काम किया। उनका समय ग्यारहवीं शताब्दी है। उन्होंने शिवसूत्र पर विमर्शिनी नाम की एक वैदुष्यपूर्ण टीका का निर्माण किया। स्पन्दकारिका की व्याख्या उन्होंने स्पन्दनिर्णय नामक टीका के द्वारा की। स्पन्द सिद्धान्त की स्फुट व्याख्या उन्होंने एक छोटी सी स्पन्दसन्दोह नामक पुस्तिका में भली भाँति की। फिर प्रारम्भिक अध्ययन करने वालों के लिए उन्होंने पराप्रावेशिका नामक पाठ्य पुस्तक का भी निर्माण किया। आचार्य अभिनवगुप्त के यत्नों से काश्मीर शैव दर्शन के सिद्धान्त पक्ष का और प्रयोग पक्ष का भी पूरा विकास सर्वोच्च शिखर पर पहुँचा था। आगे क्षेमराज ने अपने विशिष्ट वैदुष्य को चमकाने के लिए तथा अपनी तीक्ष्ण बुद्धि का प्रदर्शन करने के लिए इस शास्त्र की प्रगति में एक प्रकार से विकार के दौर का ही श्रीगणेश करते हुए शिवसूत्र की पारम्परिक व्याख्या को ठुकराते हुए अपने विचारों के अनुसार उस पर एक स्वकल्पित नवीन ढंग से विमर्शिनी नाम की टीका का निर्माण किया। भट्ट कल्लट जैसे प्राचीन सिद्ध गुरु के प्रति अनादर भाव को अभिव्यक्त करने वाली पदावलि का प्रयोग भी किया। आगे भी कई एक ग्रन्थकार सरल विषयों को इसी तरह से जटिल बनाते हुए इस शास्त्र में विकार ही लाते गये। इस बात का प्रथम स्पष्ट उदाहरण तो क्षेमराजकृत प्रत्यभिज्ञाहृदय नामक ग्रन्थ है। अन्य उदाहरणों के तौर पर परात्रीशिकाशास्त्र की अभिनव टीकाओं को भी लीजिये। क्षेमराज को आचार्य अभिनवगुप्त का शिष्य होने पर काफी गर्व है, परन्तु गुरुदेव के द्वारा विरचित ग्रन्थों की व्याख्या करने में उन्होंने कोई दिलचस्पी नहीं ली। फलस्वरूप मालिनीविजयवार्तिक नामक बहुमान्य ग्रन्थ अभी तक टीका रहित ही पड़ा हुआ है। यही स्थिति तन्त्रसार की है। उस पर कम से कम एक लघु टिप्पणी होनी चाहिये थी। वही न्यूनता परात्रीशिका-विवरण में भी रह गयी है।

तन्त्रालोक भी बारहवीं शताब्दी तक विस्तृत टीका के बिना ही चलता रहा। उस न्यूनता को दूर करने का श्रेय क्षेमराज के बदले जयरथ के भाग्य में था। उनके गुरु श्री सुभटदत्त ने उस ग्रन्थ पर टिप्पणी लिख रखी थी और उसी के आधार पर जयरथ ने विवेक नाम की सुविशाल टीका का निर्माण किया। शैव दर्शन के इन अर्वाचीन और परवर्ती ग्रन्थकारों में से सबसे अधिक महत्त्व जयरथ का है। उसने तन्त्रालोक की टीका का निर्माण एक भगीरथ प्रयत्न से किया और ऐसा करते हुए इस शास्त्र की वह सेवा की, जो अतीव बहुमूल्य है। उसकी इस टीका से अनेकों ग्रन्थकारों के इतिहास का परिचय भी मिलता है। साथ-साथ अनेकों ही लुप्त आगमों के वाक्य भी मिल रहे हैं।

क्षेमराज ने साम्बपञ्चाशिका, शिवस्तोत्रावलि और स्तवचिन्तामणि नामक स्तोत्र काव्यों की व्याख्याएं लिखीं और स्वच्छन्दतन्त्र तथा नेत्रतन्त्र पर उद्द्योत नामक टीकाओं का निर्माण किया। उनसे काफी पहले रामकण्ठ ने स्पन्दकारिका पर स्पन्दविवृति नामक टीका का निर्माण भट्ट कल्लट कृत स्पन्दवृत्ति के अनुसार कर रखा था। वह टीका स्पन्दशास्त्र की पारम्परिक व्याख्या के अनुसार लिखी गयी है। दसवीं शताब्दी में भट्ट भास्कर ने शिवसूत्रवार्तिक का निर्माण किया। इस ग्रन्थ का विशेष महत्त्व इन बातों में है कि एक तो

यह वार्त्तिक-ग्रन्थ शिवसूत्र की व्याख्या करते हुए गुरुशिष्य-परम्परा में चली आती हुई दार्शनिक और उपासना सम्बन्धी दृष्टि का अनुसरण करता है। दूसरे शिवसूत्र के चतुर्थ खण्ड की स्फुट जानकारी दे रहा है। ये भट्ट भास्कर आचार्य वसुगुप्त की परम्परा में सातवें गुरु थे। अतः इनके द्वारा की गई व्याख्या विशेष महत्त्व रखती है और खेद केवल एक बात का है कि अभी तक इस वार्त्तिक-ग्रन्थ की कोई सुबोध टीका नहीं लिखी गयी है। टिप्पणी के रूप में छपी हुई किसी अज्ञात आचार्य के द्वारा शिवसूत्र पर निर्मित एक संक्षिप्त वृत्ति प्रकाशित हुई है, परन्तु उस वृत्ति की भी व्याख्या होनी चाहिये थी, जो अभी तक नहीं हो पायी।

## उत्पल-वैष्णव आदि

स्पन्दकारिका पर दसवीं शताब्दी के आसपास उत्पल नाम के एक वैष्णव आचार्य ने स्पन्दप्रदीपिका नामक विस्तृत टीका का निर्माण किया। ये आचार्य पांचरात्र सम्प्रदाय से सम्बन्ध रखने वाले एक वैष्णव गुरु थे। उन्होंने स्पन्दकारिका और पांचरात्र आगमों के बीच पारस्परिक एकवाक्यता को सिद्ध करने का भरसक प्रयत्न किया है। स्पन्दप्रदीपिका में अनेकों ही आचार्यो के अनेकों ग्रन्थों से उद्धरण लिये गये हैं। फलस्वरूप इस टीका से अनेकों ऐतिहासिक विषयों पर प्रकाश पड़ता है। भट्ट कल्लट के अन्य ग्रन्थों में से स्वस्वभावसम्बोधन और तत्त्वविचार नामक दो ग्रन्थों की जानकारी इसी टीका से मिलती है।

क्षेमराज के शिष्य योगराज ने परमार्थसार पर एक वैदुष्यपूर्ण टीका का निर्माण किया। उस टीका की सहायता से परमार्थसार काफी लोकप्रिय बना रहा। काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावली में ग्रन्थांक १३ में राजानक आनन्द विरचित विवरण के साथ षट्त्रिंशतत्त्वसन्दोह नाम का ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है। यह ग्रन्थ भी कश्मीर में काफी लोकप्रिय बना रहा। वस्तुतः किसी विद्वान् ने अमृतानन्दनाथकृत सौभाग्यसुभगोदय से श्लोकों को ले करके उनकी व्याख्या करते हुए इस टीका-ग्रन्थ का निर्माण किया है। टीकाओं और छोटे-मोटे ग्रन्थों के निर्माण की परम्परा कश्मीर में भारत की स्वतन्त्रता के आरम्भ तक और कुछ वर्ष आगे भी चलती रही। तदनुसार पं.हरभट्ट की पञ्चस्तवी की टीका और इन पंक्तियों के लेखक द्वारा विरचित सटीक स्वातन्त्र्यदर्पण नामक ग्रन्थ का प्रकाशन हो गया है। वाराणसी से कश्मीर आये हुए विद्वान् श्री रामेश्वर झा ने तन्त्रालोक आदि ग्रन्थों का अध्ययन करके 'पूर्णताप्रत्यभिज्ञा' नामके अभिनव ग्रन्थ का निर्माण किया, जो टीका सहित प्रकाशित हो चुका है।

## नाथ-गुरु

कश्मीर में शाक्त परम्परा के नाथों का सम्प्रदाय भी चलता रहा। वे लोग शाक्ती साधना का अभ्यास करते रहे, परन्तु सिद्धान्त पक्ष में काश्मीर शैव दर्शन का ही अनुसरण उन्होंने किया। उनमें से पुण्यानन्दनाथ का कामकलाविलास और नटनानन्द की चिद्वल्ली नाम की उस पर लिखी टीका कश्मीर में काफी प्रचलित रही। ये दो आचार्य किस देश

के निवासी थे, इस बात के विषय में निश्चयपूर्वक कुछ कहा नहीं जा सकता है। अमृतानन्दनाथ कृत चिद्विलास भी प्रकाशित हुआ है। वातूलनाथनामक सिद्धकृत एक वातूलनाथसूत्र भी प्रकाशित हुआ है। चक्रपाणिनाथ कृत भावोपहार स्तोत्र भी कश्मीर में प्रचलित था। तेरहवीं शताब्दी में कश्मीर निवासी शितिकण्ठ नामक सिद्ध ने उस समय की कश्मीरी देश-भाषा में शाक्त सम्प्रदाय के एक ग्रन्थ महानयप्रकाश का निर्माण करके उस पर एक संस्कृत टीका की रचना की। आगे चौदहवीं शती में लल्लेश्वरी नाम की एक सुप्रसिद्ध योगिनी ने भी तत्कालीन काश्मीर भाषा में दर्शन और साधना सम्बन्धी वाक्यों का निर्माण किया। वे वाक्य अभी तक कश्मीर में लोकप्रिय बने हुए हैं। लल्लेश्वरी ने मुसलमान सूफी साधकों को भी शैवी योग-प्रक्रियाओं का उपदेश दिया। उस बात के फलस्वरूप कश्मीर में अर्ध-उन्मत्त जैसे सन्तों की एक मिली जुली परम्परा भी चलती आई है। आगे शाहिजहान् और अवरंगजेब के शासन काल में कश्मीर में नाथ सम्प्रदाय के एक सुप्रसिद्ध महात्मा श्री साहिब कौल आनन्दनाथ कौल सम्प्रदाय की साधनाओं को सिखाते रहे। वे सिद्धिसम्पन्न उपासक थे और बड़े प्रभावशाली थे। उनके ग्रन्थों में से शिवजीवदशकम् और देवीनामविलास नामक स्तोत्र-काव्य छप चुके हैं। उनके द्वारा विरचित कल्पवृक्षप्रबन्ध, सच्चिदानन्द- कन्दली, आत्मचरितम् आदि ग्रन्थ अभी छपे नहीं हैं।

## सिद्धसम्प्रदाय

काश्मीर शैव दर्शन के आचार्य प्रायः सभी के सभी सिद्ध-सम्प्रदायों से सम्बद्ध थे। ये सिद्ध-सम्प्रदाय भारत भर में प्रचलित थे। उस बात के फलस्वरूप काश्मीर शैव दर्शन के साथ मिलती-जुलती साधना-परम्पराओं का उपदेश करने वाले ग्रन्थों, स्तोत्रों आदि का निर्माण अनेकों प्रान्तों में समय-समय पर होता रहा। उदाहरण के तौर पर उत्तरप्रदेश में किसी विरूपाक्षनाथ सिद्ध ने विरूपाक्षपञ्चाशिका का निर्माण किया। उसकी टीका एक कन्नौज निवासी विद्वान् ने महाराज जयचन्द्र के समय लिखी। किसी और सिद्ध ने साम्बपञ्चाशिका नामक स्तोत्र का निर्माण किया। उसकी टीका क्षेमराज ने लिखी। स्वतन्त्रानन्दनाथ नामक सिद्ध ने मातृकाचक्रविवेक का निर्माण किया। उस पर एक वेदान्ती महात्मा ने टीका लिखी। तेरहवीं शताब्दी के प्रारम्भ में अर्धत्र्यम्बक मठिका के शैव नागार्जुन ने चित्तसन्तोषत्रिंशिका और परमार्चनत्रिंशिका नाम के दो दार्शनिक स्तोत्रों का निर्माण किया, जिन्हें रणवीर विद्यापीठ, ने जम्मू में प्रकाशित किया। वे कांगड़ा मण्डल में ज्वालामुखी पर्वत पर साधना अभ्यास करते रहे। चोल देश के महेश्वरानन्द (गोरखनाथ) ने आचार्य अभिनवगुप्त के ग्रन्थों की शैली को अपनाते हए स्वयं निर्मित महार्थमञ्जरी नामक (प्राकृत भाषामयी) कारिकाओं की एक परिमल नाम की विस्तृत व्याख्या का निर्माण किया। उस ग्रन्थ का प्रचार सारे भारत में चलता रहा। श्रीवत्स नाम के एक उत्कृष्ट सिद्ध महापुरुष ने रहस्यात्मक शैवी साधनाओं की अभिव्यक्ति कराने वाले एक अतीव सुन्दर और सुमनोहर स्तोत्र-काव्य का निर्माण किया, जिसे चिद्गगनचन्द्रिका कहते है। योगिनीहृदयदीपिका में उसके कुछ एक

श्लोक मिल रहे हैं। तदनुसार ये श्रीवत्स नाम के सिद्ध अमृतानन्दनाथ से प्राचीन है। अतीव खेद की बात यह है कि इस ग्रन्थरत्न का सम्पादन सन्तोषजनक ढंग से नहीं होने पाया है। फिर पाण्डुलिपि लेखकों के प्रमाद से कवि का नाम 'कालिदास' प्रसिद्ध हो गया है। स्तोत्र के अन्तिम पद्य में स्पष्ट कहा गया है "श्रीवत्सो विदधे स तु"। उससे पूर्व कवि ने कहा है —

"कालि दासपदवीं तवाश्रितः"

इसका तात्पर्य यह है कि हे देवि महाकालि! मैं आपके दास की पदवी पर आश्रित हूँ। इस वाक्य से भ्रान्त होते हुए लेखकों और सम्पादकों ने कवि का नाम ही कालिदास घोषित किया है। कुछ वर्ष पूर्व वाराणसी में इस काव्य का एक सटीक संस्करण छपा है। उसमें इतनी त्रुटियाँ और दोष भरे पड़े हैं कि उसके प्रकाशित हो जाने की अपेक्षा अच्छा यही होता कि ग्रन्थ का अपना रूप ही बना रहता और आगे कोई शैव-शाक्त साधनाओं का विशेषज्ञ इस कार्य को पूरा कर देता। के. अग्निहोत्र शास्त्री की दिव्यचकोरिका टीका के साथ भी इसका एक संस्करण दक्षिण भारत से प्रकाशित हुआ है।

## मधुराज और वरदराज

आचार्य अभिनवगुप्त के समय में तमिलदेश के मदुराई नगर से मधुराज नामक एक सन्त कश्मीर आकर कई वर्ष तक आचार्य महोदय के आश्रम में रहते रहे। उन्होंने आश्रम का तथा आश्रमाधीश के शरीर, वेषभूषा आदि का वर्णन एक छोटे से 'गुरुनाथपरामर्श' नामक काव्य में किया है। उसने यह भी लिखा है कि आचार्य अभिनवगुप्त ने 'पर्यन्तपञ्चाशिका' का निर्माण किया। उस ग्रन्थ का प्रकाशन कुछ ही वर्ष पूर्व श्री वे. राघवन् ने मद्रास में किया। ग्रन्थ सारगर्भित है, यद्यपि कलेवर में छोटा सा ही है। उसका पुत्र वरदराज भी कश्मीर आया और क्षेमराज का शिष्य बना। उसने शिवसूत्र पर एक वार्त्तिक-ग्रन्थ का निर्माण किया। उस वार्त्तिक-ग्रन्थ की सहायता से ही आचार्य क्षेमराज की शिवसूत्र-विमर्शिनी समझ में आती है। वरदराज के उस वार्त्तिक से क्षेमराज के ही मत का प्रचार दक्षिण आदि देशों में होता रहा और भट्ट भास्कर के मत का कहीं प्रचार नहीं होने पाया। कश्मीर में पठानों के शासन काल में शिवोपाध्याय नाम के एक सिद्ध महापुरुष ने विज्ञानभैरव नाम के आगम-ग्रन्थ पर एक विस्तृत व्याख्या लिखी और श्रीविद्यानिर्णय, गायत्रीनिर्णय आदि छोटे छोटे ग्रन्थों का निर्माण किया। उसी युग में पठानों के द्वारा किये जाते हुए अन्यायों को देख न सकने के कारण श्रीनगर छोड़ कर पंजाब में आकर और वहीं अपना आश्रम बनाकर रहने वाले मनसाराम नामक सिद्ध महात्मा ने स्वातन्त्र्यदीपिका नाम के एक अभिनव ग्रन्थ का निर्माण अभिनव ढंग से ही किया। वह ग्रन्थ सूत्रबद्ध है और प्रत्येक सूत्र की व्याख्या भी उसमें की गयी है। अभी तक वह प्रकाशित नहीं हुआ है, यद्यपि एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है।

## उपलब्ध वाङ्मय का वर्गीकरण

इस शास्त्र के वाङ्मय का वर्गीकरण निम्नलिखित ढंग से किया जा सकता है—

(क) आगमग्रन्थ (मूलभूत)- इस शास्त्र के मूल स्रोतःस्थानीय आगमों में से केवल निम्नलिखित ग्रन्थ ही इस समय उपलब्ध हो रहे है—१. शिवसूत्र, २. मालिनी-विजयोत्तरतन्त्र, ३. स्वच्छन्दतन्त्र, ४. नेत्रतन्त्र, ५. रुद्रयामलतन्त्र (भागशः), ६. विज्ञानभैरव, ७. परात्रीशिका (त्रिंशिका पाठ अशुद्ध)।

(ख) आगमविस्तारात्मक तथा व्याख्यात्मक ग्रन्थ— १. मालिनीविजयवार्त्तिक, २. शिवसूत्रवार्त्तिक (भास्करकृत), ३. शिवसूत्रविमर्शिनी, ४. शिवसूत्रवार्त्तिक (वरदराजकृत), ५. परात्रीशिका-विवरण (अभिनवगुप्तकृत), ६. स्वच्छन्द-उद्द्योत, ७. नेत्रतन्त्र-उद्द्योत, ८. विज्ञानभैरव-उद्द्योत।

(ग) दर्शनविद्याविषयक ग्रन्थ—१. शिवदृष्टि, २. शिवदृष्टिवृत्ति (अधूरी), ३. ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा, ४. ईश्वरप्रत्यभिज्ञावृत्ति, ५. ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृति, (दुष्प्राप्य), ६. ईश्वर-प्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी, ७. ईश्वरप्रत्यभिज्ञा-विमर्शिनी, ८. ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी-टीका, ६. प्रत्यभिज्ञा पर भास्करी, कौमुदी (अमुद्रित), १०. सिद्धित्रयी, ११. सिद्धित्रयीवृत्ति, (अधूरी) १२. प्रत्यभिज्ञाहृदयम्, १३. परमार्थसार, १४. परमार्थचर्चा, १५. बोधपञ्चदशिका, १६. अनुत्तराष्टिका, १७. पराप्रावेशिका, १८. षट्त्रिंशत्तत्त्वसन्दोह, १६. स्वातन्त्र्यदीपिका (अमुद्रित), २०. आत्मविलास, २१. आत्मविलाससुन्दरी, २२. आत्मविलासविमर्शिनी, २३. विंशतिकाशास्त्रम्, २४. पूर्णताप्रत्यभिज्ञा, २५. स्वातन्त्र्यदर्पण।

(घ) स्पन्दसिद्धान्तविषयक ग्रन्थ—१. स्पन्दकारिका, २. स्पन्दवृत्ति (स्पन्दसर्वस्व), ३. स्पन्दप्रदीपिका, ४. स्पन्दविवृति, ५. स्पन्दनिर्णय, ६. स्पन्दसन्दोह।

(ङ.) त्रिकसाधनाविषयक ग्रन्थ—१. तन्त्रालोक, २. तन्त्रसार, ३. तन्त्रवटधानिका, ४. तन्त्रालोकविवेक, ५. परात्रीशिकाविवरण, ६. परात्रीशिका पर अन्य टीकाएँ।

(च) दार्शनिक स्तोत्र—१. स्तवचिन्तामणि (भट्टनारायणकृत), २. तत्त्वगर्भस्तोत्र (भट्टप्रद्युम्नकृत), ३. शिवस्तोत्रावलि (उत्पलदेवकृत), अभिनवगुप्तकृत, ४. भैरवस्तोत्र ५. अनुभवनिवेदनस्तोत्र, ६. अनुत्तराष्टिका, ७. शिवशक्त्यविनाभावस्तोत्र (अंशमात्र उपलब्ध), ८. क्रमस्तोत्र (शम्भुनाथ), ६. सिद्धनाथकृत क्रमस्तोत्र, १०. चिद्गगनचन्द्रिका श्रीवत्सकृत) (कालिदासकृत नहीं, वह भ्रान्ति है), ११. चित्तसन्तोषत्रिंशिका, १२. परमार्चनत्रिशिंका (दोनों ही शैव नागार्जुन कृत), १३. परमशिवस्तोत्र, १४. मन्दाक्रान्तास्तोत्र, १५. महानुभवशक्तिस्तोत्र (तीनों ही आचार्य अमृतवाग्भवकृत)।

## त्रिक पद का अर्थ

काश्मीर शैव दर्शन के अनुसार स्वात्मस्वरूप की प्रत्यभिज्ञा कई एक साधना-पद्धतियों के अभ्यास से हो सकती है और उन सभी में से त्रिक आचार सर्वोत्तम है। इसे (त्रिक) ऐसा नाम देने के कई एक कारण है। त्रिक पद का अर्थ है तीन का समूह। इस साधनाक्रम में कई एक तीन-तीन पदार्थों के समूह विद्यमान है। जैसे—

१. इसके आधार तीन आगम हैं—मालिनीतन्त्र, सिद्धातन्त्र और वामकतन्त्र।
२. समस्त विश्व को शिव, शक्ति और नर (जीव और जगत्) इन तीनों के रूप में देखा जाता है। तदनुसार शिव ही शक्ति के मार्ग से उतर कर नर (जीव) के रूप में प्रकट होता रहता है और नर (जीव) भी शक्ति ही के मार्ग से आरोहण करता हुआ शिवभाव को प्राप्त करता है।
३. इस साधना क्रम के उपायों के तीन वर्ग हैं—शाम्भव, शाक्त और आणव।
४. साधक को स्वरूप-प्रत्यभिज्ञा तभी होती है, जब उसे अपनी तीन अनिरुद्ध शक्तियों का साक्षात्कार हो जाता है। ये शक्तियां हैं—इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति और क्रिया-शक्ति।
५. पर तत्त्व भी त्रिकात्मा है, अर्थात् शिवरूप में, शक्तिरूप में और दोनों ही के समरस रूप में उसका साक्षात्कार करना होता है।
६. अपने आपका दर्शन भी विश्वोत्तीर्ण भाव में, विश्वमय भाव में और समरस भाव में करना होता है।
७. मातृका उपासना में मूल स्वर तीन ही हैं—अ, ई और उ। इस प्रकार के तीन तीन पदार्थों के आधार पर इस साधना-पद्धति का नाम त्रिक-आचार है।

इस प्रकार की त्रित्व स्थिति पर चलने वाला यह मुख्य साधना-उपाय त्रिक कहलाता है। त्रिक वस्तुतः काश्मीर शैव दर्शन के साधना पक्ष का नाम है, परन्तु बहुत बार इस सारी दर्शन विद्या को ही विद्वानों ने त्रिक दर्शन कहा है। माधवाचार्य ने इसे प्रत्यभिज्ञादर्शन नाम दिया और वर्तमान युग में यह त्र्यम्बकशास्त्र काश्मीर दर्शन कहलाता है। आचार्य अभिनवगुप्त ने इसे पराद्वैत शैवदर्शन कहा है। क्षेमराज ने इसे ईश्वराद्वैत या शिवाद्वैत कहा है। इस तरह से यह दर्शनशास्त्र अनेकों ही नामों से प्रसिद्ध है।

## कुछ आवश्यक तथ्य

काश्मीर शैव दर्शन पर वर्तमान युग में प्रचलित शैली के अनुसार विशेष प्रकाश डालने के विषय में सबसे पहले दो महानुभावों ने बहुमूल्य शोध कार्य किया। वे थे— १. श्री जगदीशचन्द्र चैटर्जी और २. डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय। दोनों महानुभावों ने श्रीनगर में रहकर वहाँ के प्रतिष्ठित विद्वानों से इस शास्त्र को पढ़कर इस पर अंग्रेजी भाषा में वर्तमान युग की शैली में प्रकाश डालने का यत्न किया, परन्तु साथ ही उन्होंने कई एक

प्रकार की भ्रान्त धारणाओं को भी प्रवाहित कर दिया। कारण यह बने कि जिन महानुभावों से उन्होंने इस शास्त्र को पढ़ा, वे प्रकाण्ड पण्डित होते हुए भी दार्शनिक अनुभूतियों के विषय में दरिद्र थे। दार्शनिक अनुभूतियों वाले कश्मीरी सिद्ध योगी प्रायः हिन्दी भाषा में व्याख्या नहीं कर सकते थे। संस्कृत भाषा में तर्क-वितर्क बहुल ग्रन्थों को पढ़ाने की बात दूर ही रही। संस्कृत विद्या के व्यवसायात्मक पक्ष में विलीन पण्डितों से शास्त्रों को पढ़कर दोनों शोधविद्वानों ने अपनी बुद्धि के द्वारा की गयी अनेकों ही अयथार्थ कल्पनाओं के भण्डार को काश्मीर शैवदर्शन के अध्ययन-अध्यापन के क्रम में प्रवाहित कर दिया। उनमें से कुछ एक कल्पनाएं हैं शैवदर्शन की परिभाषाओं के विषय में, जैसे—

१. इन विद्वानों ने आगमशास्त्र को काश्मीर शैवदर्शन की एक शाखा के रूप में घोषित कर दिया। वस्तुतः आगमशास्त्र शैव दर्शन के उन स्रोतों को कहते हैं, जिनके आधार पर उत्तर और दक्षिण भारत में प्रचलित शैवदर्शन की भिन्न-भिन्न शाखाओं का निर्माण, प्रचार, प्रसार आदि हुआ। अतः आगमशास्त्र को स्पन्दशास्त्र या प्रत्यभिज्ञाशास्त्र से उस तरह से विभक्त नहीं किया जा सकता है, जिस तरह से अद्वैत वेदान्त, विशिष्टाद्वैत आदि को उपनिषत् शास्त्र से पृथक् नहीं किया जा सकता। आगम शैवदर्शन के स्रोत हैं, पृथक् सम्प्रदाय नहीं है। शैव आगम मुख्यतया—दस भेद प्रधान, अट्ठारह भेदाभेद-प्रधान और चौसठ अभेद-प्रधान हैं। ये बहुत बातों में परस्पर मिलते-जुलते हैं। सभी शैवदर्शन प्रायः सभी आगमों का आश्रय लेते हैं, फिर भी काश्मीर शैवदर्शन के प्रधान स्रोत चौसठ अभेदप्रधान आगम हैं। फिर इन १०+१८+६४ आगमों में से विशेष प्रधानता यहाँ चौसठ अभेद-प्रधान आगमों को ही दी जा रही है। इन ६४ आगमों से भी बढ़-चढ़ कर महत्त्व छः आगमों को दिया गया है। वे हैं—सौर, भर्गशिखा आदि। उनके भी दो वर्ग है—पूर्व और उत्तर। एक-एक में तीन-तीन आगम गिने गए हैं। काश्मीर शैवदर्शन के मुख्य आधार उत्तर वर्ग के तीन आगम हैं। वे हैं—सिद्धातन्त्र, वामक (नामक) तन्त्र और मालिनीतन्त्र। ये तीन आगम त्रिक आगम या षडर्ध (छः का आधा) आगम है। इनमें से सिद्धातन्त्र के अनेकों उद्धरण मात्र तन्त्रालोक की टीका में सुरक्षित हैं। वामक तन्त्र के सिद्धान्त वामकेश्वरीमत-विवरण आदि में संगृहीत हैं। मालिनीतन्त्र के पूर्व भाग पर आचार्य अभिनवगुप्त द्वारा निर्मित मालिनीविजयवार्त्तिक प्रकाशित हो चुका है और उस तन्त्र का उत्तर भाग बिना किसी टीका के छप चुका है। ऊपर निर्दिष्ट २८ आगामों को भी तन्त्रालोक में प्रमाणतया उद्धृत किया गया है, परन्तु विशेषतया उपर्युक्त त्रिक आगमों का ही आश्रय लिया गया है।

वर्तमान युग के शैवी शोधकार स्पन्दशास्त्र को काश्मीर शैवदर्शन की दूसरी शाखा मानते हैं। यह धारणा भी अयथार्थ ही है। स्पन्द तो मूलतः परमेश्वर की

आनन्दमयता की उस विचित्र आध्यात्मिक गतिशीलता को कहा गया है, जिसके प्रभाव से परमेश्वर सृष्टि-संहार आदि पारमेश्वरी लीला के विलास में सदैव बहिर्मुखतया तरंगित होता ही रहता है। यह स्पन्दशीलता ही उसकी परमेश्वरता का आधार है। जीव और जगत् भी इस स्पन्द-शक्ति के प्रभाव से ही गतिशील बने रहते हैं। एक-एक परमाणु में भी उसके इलेक्ट्रोन और प्रोटोन सदैव गतिशील बने रहते हैं। प्रत्येक जीव इस स्पन्द की गतिशीलता से सदैव इच्छा, ज्ञान और क्रिया में प्रवृत्त होकर चलता ही रहता है। आचार्य वसगुप्त ने शैव योग की एक अनोखी प्रक्रिया को चलाया, जिसे स्पन्दतत्त्व-विविक्ति कहते हैं। तदनुसार शैवी त्रिकयोग के अभ्यास से साधक अपने स्वरूपभूत चैतन्य की उस आनन्दमयी तरंगायमाण स्थिति का अनुभव करता हुआ और अपने छिपे हुए वास्तविक स्वरूप और स्वभाव का पुनः साक्षात्कार करता हुआ अपने आपको परिपूर्ण परमेश्वर के रूप में पहचान कर कृतकृत्य हो जाता है। पीछे भुला डाले हुए अपने वास्तविक स्वरूप की इस अभिनवतया पहचान लेने की क्रिया को 'प्रत्यभिज्ञा' कहा जाता है। इस प्रत्यभिज्ञा की ही महिमा से साधक जीवन्मुक्त होकर सदा के लिए कृतकृत्य हो जाया करता है। यही स्वरूप-प्रत्यभिज्ञा साधक का मुख्य प्रयोजन है और उस प्रयोजन को प्राप्त करने का प्रधान उपाय अपने. परमेश्वरोचित परापर-स्पन्दात्मक स्वभाव का साक्षात्कार है। अब सोचिये कि स्पन्द और प्रत्यभिज्ञा को दो पृथक् सम्प्रदायों के रूप में मानना कहाँ तक न्यायसंगत है? तभी तो तन्त्रालोक में स्थान-स्थान पर स्पन्दकारिका की ओर संकेत मिलते हैं। ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी में भी इसी लिए अनेकों स्थानों पर स्पन्दकारिका के श्लोकों को उद्धृत किया गया है।

२. हाँ, इतनी बात अवश्य मानी जा सकती है कि काश्मीर शैव दर्शन के वाङ्मय के किसी विभाग को प्रत्यभिज्ञाविषयक, किसी को स्पन्दविषयक और किसी को आगम-विषयक कहा जा सकता है। यह इस शास्त्र के वाङ्मय का एक अन्तरंग विषयविभागमात्र हो सकता है, शाखाभेद नहीं। शाखाभेद तो मुख्य चार ही है— १. त्र्यम्बकशाखा, जो त्रिकाचार प्रधान है, २. अर्धत्र्यम्बक शाखा, जो मुख्यतया कौलाचार प्रधान है, ३. श्रीनाथ-शाखा, जो भेदाभेददृष्टि-प्रधान है और ४. आमर्दक-शाखा जो भेददृष्टि प्रधान है। ऐसी चार शाखाएं साधकों के अधिकारभेद की दृष्टि को लेकर के प्रवृत्त हुई हैं। सभी साधक एक जैसे अधिकार के नहीं होते, अतः "चित्तभेदाद् मनुष्याणां शास्त्रभेदो वरानने" ऐसा आगमवाक्य प्रसिद्ध है।

३. काश्मीर शैवदर्शन के गुरुओं ने स्वात्मप्रत्यभिज्ञा को प्राप्त करने के उपायों के भीतर अनेकों ही साधनाओं को स्थान दिया है। जन-साधारण के लिए चातुर्वर्णिक और चातुराश्रमिक वैदिक आचार को उपयुक्त माना गया है। इसी आदर्श को सिखाने के

लिए आचार्य अभिनवगुप्त आजीवन यज्ञोपवीत पहना करते रहे। उन्होंने वैदिक अनुशासन का संन्यास नहीं किया। अभी तक यही परम्परा कश्मीर में चलती रही। शैवदर्शन में भगवद्भक्तों के लिए सिद्धान्तशैव के चर्या, क्रिया और योग नामक तीन सोपानों वाले भक्तिप्रधान शैवाचार को हितकर कहा है। त्वरित गति से स्वस्वभावभूत चिदानन्द के परस्पन्द का साक्षात्कार कर सकने वाले जितेन्द्रिय अधिकारियों के लिए उन्होंने पंचमकार-प्रधान वामाचार को हितकर कहा है। इस आचार से जनसाधारण पर पड़ने वाले दुष्प्रभाव को दृष्टि में रखते हुए उन्होंने वामाचार से उत्कृष्ट कौलाचार की काफी प्रशंसा की है। इस आचार के अभ्यास में भी पंचमकारों का उपयोग किया जाता है, परन्तु निरकुंशता और निर्लज्जतापूर्वक नहीं, अपितु साधारण जनता से अदृश्य कुलचक्रों में रहस्यात्मकतया की जाने वाली मकार-साधना से सद्यः परस्पन्दात्मकता को चमकाते हुए स्वरूप-प्रत्यभिज्ञा को प्राप्त करने के अभ्यास से ही इसकी प्रक्रिया का अनुष्ठान किया जाता है। कुलगुरु की प्रभावशीलता से कुलचक्र में प्रविष्ट हुआ प्रत्येक साधक इस अभ्यास से सद्यः स्वात्मस्वरूप की प्रत्यभिज्ञा को प्राप्त करता हुआ एक ओर से जीवन्मुक्त हो जाता है और दूसरी ओर से योगसिद्धियों से सम्पन्न हो जाता है। तभी तो भट्ट कल्लट, उत्पलदेव, अभिनवगुप्त जैसे गुरु कौल साधना में काफी रुचि लेते रहे।

४. कौल मार्ग से भी उत्कृष्ट त्रिक मार्ग को माना गया है। इस मार्ग में मकारों का सेवन अनिवार्य नहीं होता। विशेष कर शास्त्रसिद्धान्तों का यथार्थ ज्ञांन, त्रिक साधना वाला योगाभ्यास और परमेश्वर के प्रति अनन्य भक्ति—इन तीन उपायों के एक साथ अभ्यास से अपनी चिदानन्दात्मिका परस्पन्दरूपता के साक्षात्कार के द्वारा साधक को अपने पारमेश्वर स्वरूप की तथा वैसे स्वभाव की पुनः प्रत्यभिज्ञा हो जाती है और साधक जीवन्मुक्ति को पा जाता है। इस आचार में न तो भयानक मकारों का अवश्यमेव सेवन ही करना होता है, न प्राणायाम, प्रत्याहार आदि कष्टमयी साधनाओं का अभ्यास होता है। इसमें आडम्बरात्मक तान्त्रिक याग आदि की विशेष आवश्यकता नहीं पड़ती। सर्वथा आडम्बरहीन होने से इस साधना मार्ग को सर्वोच्च मार्ग माना गया है। तन्त्रालोक, तन्त्रसार आदि ग्रन्थों में इस त्रिकाचार की अनकों ही निम्न तथा उच्च स्तरों की साधना के अभ्यास का निरूपण अतिविस्तार से किया गया है। यह त्रिक आचार वह प्रयोगात्मक उपाय है, जिसे मोक्षोपायों में सर्वश्रेष्ठ माना गया है। यह त्रिकशास्त्र काश्मीर शैवदर्शन का प्रयोगात्मक पक्ष है और प्रत्यभिज्ञाशास्त्र इसका सिद्धान्तात्मक पक्ष है। इन दोनों को परस्पर तोड़ा नहीं जा सकता। कश्मीर शैवदर्शन को इसी विचार से कुछ एक महानुभावों ने त्रिकदर्शन कहा है। प्राचीन नाम इस शास्त्र का त्र्यम्बकदर्शन है।

५. काश्मीर शैवदर्शन में कौलाचार और त्रिकाचार के मध्य में एक मताचार नाम की साधना का भी उल्लेख हुआ है। आजकल उस मताचार के विषय में कुछ भी पता नहीं लगता कि वह कैसा था और कहाँ प्रचलित था। केवल इतनी बात विदित हो रही है कि यह आचार कौलाचार से कुछ मिलता-जुलता आचार था। चौसठ भैरव आगमों में आठ आगम मताष्टक नाम से प्रसिद्ध हैं। हो सकता है कि उन आठ आगमों में उसका निरूपण किया गया हो। वे आगम तो अब केवल नाममात्र से ही अवशिष्ट रह गये हैं।

६. क्रम के विषय में पीछे बताया गया है कि यह कोई पृथक् आचार नहीं था, अपितु समस्त ब्रह्माण्ड को बारह भागों में विभक्त करते हुए एक-एक भाग को अपनी कलनात्मिका शक्ति से अपने चित्स्वरूप में विलीन करते हुए समस्त विश्व को ही उसमें विलीन करने के अभ्यास का यह एक अपेक्षाकृत सरल उपाय होता हुआ शाक्तोपाय का अभ्यास करने वाले शैवों में विशेषतया लोकप्रिय बन चुका था। तभी इसका नामोल्लेख त्रिक और कुल के साथ किया जाता रहा, परन्तु तन्त्रालोक में इसे प्रमुख शाक्तोपाय ही माना गया है। इस तरह से इन क्रम, कुल, प्रत्यभिज्ञा, स्पन्द आदि परिभाषाओं की उलझनों में पड़ने से बचने के लिए इनके उन-उन मूलभूत स्वरूपों को ध्यान में रखना चाहिए, जिनका निरूपण प्राचीन गुरुओं ने अपने ग्रन्थों में कर रखा है। वर्तमान युग के शोध-विद्वानों द्वारा प्रवाहित अयथार्थ धारणाओं के प्रवाहों में बहने से अपने मस्तिष्क को बचाए रखना चाहिए। तभी काश्मीर शैव दर्शन का वास्तविक स्वरूप साक्षात् अनुभूति से स्पष्टतया अभिव्यक्त हो सकेगा।

## शैव साधना में भक्ति की महिमा

काश्मीर शैवदर्शन के इस त्रिक आचार के अनुसार यम, नियम, प्राणायाम, प्रत्याहार आदि किसी भी कष्टप्रद अभ्यास की आवश्यकता नहीं होती। साधक को मन का या मानसिक वृत्तियों का दमन करने की भी आवश्यकता नहीं पड़ती। दमन करने से उल्टा ही फल हो सकता है, अन्तःकरण पर उल्टी प्रतिक्रिया हो सकती है। आचार्य अभिनवगुप्त कहते हैं कि मन को बलात्कार से दबाए रखने पर वह अधिक-अधिक उल्टे-उल्टे मार्गों की ओर दौड़ने लगता है। जैसे एक नौजवान घोड़े को धीरे-धीरे प्रेमपूर्वक सिखाया जा सकता है, वैसे ही मन को भी धीरे-धीरे ही सीधे मार्ग पर चलाया जा सकता है। इन्द्रियों का शोषण भी प्रायः हानिकारक ही होता है। शोषित इन्द्रियों में अपने-अपने विषयों के प्रति तृष्णा अधिक बढ़ सकती है। इसी लिए त्रिकाचार के अभ्यासी घर छोड़कर साधु नहीं बनते थे। गृहस्थ आश्रम में रहते हुए ही और तदनुसार विषयों का सेवन करते हुए ही साथ-साथ त्रिकाचार की किसी साधना का अभ्यास किया करते थे। उससे ज्यों ही आत्म आनन्द की किसी भूमिका का आस्वाद आने लगता था, त्यों ही उसके रस के सामने विषयरस स्वयं

फीका पड़ जाता था। तभी तो आचार्य उत्पलदेव, भट्ट कल्लट, भट्ट भूतिराज, नरसिंहगुप्त आदि शैव गुरु सभी गृहस्थ आश्रम में रहते रहे। आचार्य अभिनवगुप्त ने यद्यपि विवाह नहीं किया था, फिर भी वे अपने भाई बन्धुओं के साथ अपने घर में ही रहते रहे, परिव्राजक नहीं बने। इन शैव गुरुओं में से सम्भवतः कोई भी परिव्राजक नहीं बना। शास्त्र-ज्ञान और योगाभ्यास ये ही दो साधन हैं, जिनका आश्रय त्रिक साधक को लेना होता है। फिर इस उपासना-क्रम में भक्ति को विशेष प्राधान्य दिया गया है। उसी के बल से शास्त्र-ज्ञान भी पच जाता है और योगाभ्यास भी दुरुपयोग से बचा रहता है। आचार्य उत्पलदेव ने तो भक्ति की महिमा को बहुत गाया है।

## आचार्य अमृतवाग्भव

भगवान् शिव कैसे अनुग्रह करते हैं और महामुनि दुर्वासा कैसे योग्य अधिकारियों को शैवदर्शन की दीक्षा देते हैं, इन बातों का एक उदाहरणात्मक प्रमाण प्रस्तुत किया जा रहा है। वाराणसी में रहने वाले और वहाँ के सरकारी संस्कृत कालेज में पढ़ने वाले श्री वैद्यनाथ वरकले नाम के एक युवा छात्र को एक बार अपने विद्याभ्यास के क्रम में एक भारी अड़चन सामने उपस्थित हो गयी। उन्हें उपनयन उत्सव पर अपने पिता श्री कृष्णशास्त्री वरकले से श्रीविद्या के रहस्यमन्त्र की दीक्षा मिली थी और उनकी इष्ट देवी तदनुसार बालात्रिपुरा थी। तो उस अड़चन से पार जा निकलने की अभिलाषा से उन्होंने उनकी ही शरण ले ली। तदनुसार महामुनि दुर्वासा द्वारा निर्मित त्रिपुरामहिम्नस्तोत्र के द्वारा अपनी इष्ट देवी की आराधना करने लगे। चालीस दिन के उस प्रयोग के पूरा हो चुकते ही अर्धरात्रि के समय में महामुनि दुर्वासा ने साक्षात् दर्शन देकर उन्हें शाम्भवी मुद्रा के समेत उत्कृष्टतर शाम्भव योग की सांगोपांग विधि समझा दी। इस तरह से शाम्भवी योग-दीक्षा देते हुए उनसे महामुनि ने कहा कि आपको और कुछ भी करने की आवश्यकता नहीं है। आपके सभी प्रयोजन इस योग-प्रक्रिया के अभ्यास से ही सिद्ध हो जायेंगे। ब्रह्मचारी वैद्यनाथ जी ने इस योगविधि को भलीभांति सीखकर पूछा कि आप कौन महानुभाव है ? इस पर गुरुदेव बोले कि तुम जिस स्तोत्र का पाठ प्रतिदिन करते रहे, उसका ऋषि मैं हूँ। इतनी बात बताकर महामुनि अदृश्य हो गए। उस योग के अभ्यास से श्री वैद्यनाथ जी बरकले के सामने उपस्थित हुई अड़चन आश्चर्यजनक ढंग से दूर होती रही और वे शानदार ढंग से परीक्षा में उत्तीर्ण हो गए। जब ऐसा फल उन्हें शाम्भवी योग-विद्या के अभ्यास से प्राप्त हो गया, तो उन्होंने बड़े शौक से उस विद्या का नित्य अभ्यास आरम्भ कर दिया। नियमपूर्वक किये गये उस अभ्यास के फलस्वरूप उन्हें उस शैवदर्शन के सिद्धान्तों का साक्षात् अनुभव होता गया, जिसे काश्मीर शैवदर्शन कहा जाता है। उस अनुभव से सन्तुष्ट होते हुए उन्होंने परमशिवस्तोत्र का निर्माण किया। उस स्तोत्र के द्वारा उन्होंने बत्तीस तत्त्वों के रूप में प्रकट होते हुए भगवान् शिव को बार-बार प्रणाम निवेदन किया है।

संस्कृत कालेज के प्रिंसिपल उस समय महामहोपाध्याय श्री गोपीनाथ कविराज जी थे। वे वैद्यनाथ जी की योग्यता पर रीझकर उनसे बहुत सन्तुष्ट रहा करते थे। एक दिन पुस्तकालय से सटीक परमार्थसार को निकलवा कर उन्हें पढ़ने को दे दिया। उन्होंने वीरेश्वर शास्त्री के पास जाकर उस ग्रन्थ को पढ़ाने की प्रार्थना की। शास्त्री जी ने आदेश दिया कि आप इसे दो बार स्वयं पढ़ लो। फिर यदि कहीं संशय रह जाय तो मेरे पास आ जाओ। मैं उस संशय को दूर कर दूँगा। ऐसा उपदेश सुनने पर उन्होंने उस ग्रन्थ को पढ़कर भोजकृत तत्त्वप्रकाश को और तदनन्तर महार्थमंजरीपरिमल को पढ़ा। उन्हें ये ग्रन्थ अनायास ही समझ में आते गए। साथ ही उन्हें अपनी योगज अनुभूतियों की यथार्थता पर विश्वास हो गया। तदनन्तर शास्त्री परीक्षा में उत्तीर्ण होने पर उन्हें कविराज जी ने सरस्वती भवन पुस्तकालय में रिसर्च स्कालर के रूप में नियुक्त किया। कुछ ही समय तक वहाँ काम करते हुए ही उन्होंने घर को, वाराणसी को और सरस्वती भवन पुस्तकालय को छोड़ दिया और परिव्राजक बन गये। घूमते-घूमते वे कश्मीर आ गए। यहाँ उन्हें आचार्य उत्पलदेव और आचार्य अभिनवगुप्त के ग्रन्थों को पढ़ने का जो अवसर मिला, तो उन्हें ऐसा प्रतीत हुआ कि इन ग्रन्थों वाला विज्ञान और उनकी पूर्वोक्त अनुभूतियों वाला विज्ञान दोनों एक हैं। कश्मीर में रहते हुए उन्होंने 'आत्मविलास' नामक ग्रन्थ का निर्माण किया। कश्मीर से वापिस लौट जाने पर नालागढ़ पंजाब में उन्होंने अपने प्रेमी लोगों को 'आत्मविलास' की कारिकाओं पर हिन्दी भाषा में व्याख्यान सुना दिये। उन व्याख्यानों को शीघ्र लिपि के द्वारा साथ-साथ लिखा भी गया।

तदनन्तर सन् १९३६ में अमृतसर में उस व्याख्यान का प्रकाशन 'आत्मविलास-सुन्दरी' इस नाम से हुआ। आगे आने वाले कुम्भ पर्व पर उस ग्रन्थ को हरिद्वार में विद्वानों को बाँटा गया। उस ग्रन्थ में परमतत्त्व की स्वभावभूत परमेश्वरता को विविध ढंग से प्रमाणित करते हुए अद्वैत वेदान्त के विवर्तवाद की आलोचना की गयी थी। उस बात पर बड़े-बड़े विद्वान् साधु संन्यासी पण्डित बहुत बिगड़ गये। काफी विवाद के पश्चात् यह निश्चय ठहरा कि स्वामी करपात्री जी यथार्थ निर्णय देवें। स्वामी जी ने तीन दिन का समय मांगा और सारे ग्रन्थ को आद्योपान्त पढ़कर तीसरे दिन यह निर्णय सुना दिया कि यह आत्म-विलास नामक ग्रन्थ सच्चे औपनिषद वेदान्त का प्रतिपादन यथार्थतया कर रहा है। इसमें कोई भी बात ऐसी नहीं मिली, जो औपनिषद विद्या के विरुद्ध हो। शास्त्री जी ने इस ग्रन्थ का प्रकाशन अपने कल्पित नाम आचार्य अमृतवाग्भव से किया था। वे परिव्राजक रूप में इसी नाम से प्रसिद्ध थे। अपने घर के नाम को वे छिपाए ही रखते थे। आगे इसी नाम से उनके कई एक दर्शन ग्रन्थ छपे। वे हैं— विंशतिकाशास्त्र, सिद्धमहारहस्य, मन्दाक्रान्ता-स्तोत्र, महानुभवशक्तिस्तव, परशुरामस्तोत्र, सञ्जीवनीदर्शन, परमशिवस्तोत्र इत्यादि। उनके अनुयायी उनके उस परम अद्वैत दर्शन सिद्धान्त को अभिनव शैव-दर्शन कहा करते हैं। उनके विचारों में विशेष नवीनता यह है कि वे जीवन की व्यावहारिक समस्याओं के प्रति

उदासीनता का प्रचार नहीं करते रहे, विशेष कर राजनैतिक समस्याओं के विषय में। तदनुसार उन्होंने 'राष्ट्रालोक' नामक पुस्तिका का निर्माण करके उसे सन् १९३३-३४ में प्रकाशित किया। तदनन्तर 'संक्रान्ति पंचदशी' को १९७० में प्रकाशित किया। राष्ट्रालोक पर उनके द्वारा रचा हुआ राष्ट्रसंजीवन नाम का संस्कृत भाष्य जयपुर में छप रहा है। राजनैतिक परिस्थितियों के विषय में उपेक्षा न करने का उनका सिद्धान्त भगवान् श्रीकृष्ण के उस सिद्धान्त से मिलता है, जिसको भगवान् ने आजीवन निभाया था। वे कहते थे कि व्यावहारिक स्वातन्त्र्य को प्राप्त करते हुए ही पारमार्थिक स्वातन्त्र्य को प्राप्त करने के लिए यत्न किये जाने चाहिए। ईशावास्य-उपनिषद् में भी विद्या और अविद्या के विषय में ऐसा ही कहा गया है। उनके कई एक ग्रन्थ संस्कृत या हिन्दी टीकाओं सहित प्रकाशित हो चुके हैं। कोई ग्रन्थ सोलन से, कोई भरतपुर से और कोई जम्मू से प्रकाशित हुआ। इस समय 'आत्मविलासविमर्शिनी' जम्मू से छप गई है। सन् १९८२ में उनका मानव-शरीर दिल्ली में छूट गया और हरिद्वार में उसे गंगा जी को समर्पित किया गया। उनका पुस्तकसंग्रह जयपुर में है और प्रकाशित पुस्तकों का भण्डार वहाँ भी है, दिल्ली में भी है और कुछ जम्मू में भी है।

काश्मीर शैवदर्शन के प्रमुख ग्रन्थों का निर्माण कुछ तो कश्मीर मण्डल के मूल निवासी ब्राह्मणों के द्वारा हुआ, जो प्रायः भट्ट उपनाम से प्रसिद्ध थे। आजकल भी वे भट्ट ही कहलाते हैं। परन्तु कुछ एक प्रधान ग्रन्थकार उन ब्राह्मणों के वंशज थे, जो कुछ समय पूर्व, सम्भवतः ललितादित्य के शासनकाल में, अन्य प्रान्तों से आकर कश्मीर में बसकर कश्मीरी ही हो गये थे। तदनुसार आचार्य सोमानन्द के पूर्वज कैलास के प्रदेश से, आचार्य उत्पलदेव के लाट देश (गुजरात) से और आचार्य अभिनवगुप्त के कन्नौज से आए थे। भट्ट कल्लट, भट्ट प्रद्युम्न, भट्ट नारायण, भट्ट भास्कर, भट्ट भूतिराज, भट्टेन्दुराज (अभिनवगुप्त के दो गुरु) तथा जिनके नाम का उत्तर भाग 'राज' या 'कण्ठ' है, वे सभी प्रायः कश्मीर के मूल निवासी ही थे, केवल मधुराज और वरदराज को छोड़कर। उनमें से भी कण्ठ उपनाम वाले रामकण्ठ के पूर्वज कभी मिथिला से आये थे। नाथ उपनाम वाले भी प्रायः कश्मीर के मूल निवासी ही थे, जैसे वातूलनाथ, चक्रपाणिनाथ इत्यादि, यद्यपि नाथ सम्प्रदाय के गुरु भारत भर में विद्यमान थे। इनमें से सभी प्रमुख आचार्यों के ग्रन्थों और सिद्धान्तों का वर्णन करते हुए उनका संक्षिप्त इतिहास भी पीछे दिया जा चुका है। उसमें से जो शेष रह जाता है, वह इन अगले पृष्ठों में दिया जा रहा है।

## इतिहास शेष

भट्ट कल्लट के विषय में यह कहना शेष रह गया है कि उनके पुत्र का नाम भट्ट मुकुल था, जिसने अभिधावृत्तिमातृका का निर्माण किया है। आचार्य सोमानन्द के विषय में और कुछ कहना शेष नहीं रह गया है। आचार्य उत्पलदेव की माता का नाम वागीश्वरी देवी था। उनके पिता का नाम उदयाकर था। विभ्रमाकर उनका पुत्र था और पद्मानन्द

उनका एक सहपाठी था। आचार्य मूलतः लाट, अर्थात् गुजराती थे। श्रीनगर में वृद्ध विद्वानों में प्रचलित परम्परा के अनुसार उनका निवास-स्थान नगर के उत्तरी छोर पर उस भाग में था, जिसे 'जोतपुर' (गुप्तपुर) कहा जाता है।

आचार्य अभिनवगुप्त के पिता नरसिंहगुप्त जनता में 'चुखुलक' इस नाम से प्रसिद्ध थे। बहुत सम्भव है कि शैशव में घर के लोग ही उन्हें चुखुलक कहा करते रहे हो और पश्चात् इसी नाम से वे प्रसिद्ध हो गये हों। इनकी माता का नाम विमलकला था और दादा का वराहगुप्त। मनोरथगुप्त इनका छोटा भाई था और कर्ण तथा मन्द्र इनके दो प्रिय शिष्य थे। इनके पाँच चचेरे भाई थे— क्षेमगुप्त, उत्पलगुप्त, द्वितीय अभिनवगुप्त, चक्रगुप्त और पद्मगुप्त। महिला शिष्याओं में से उन्होंने वत्सलिका और अम्बा, इन दो के गुणों की बड़ी प्रशंसा की है। लुम्पक नाम का शिष्य उनकी सेवा किया करता था। इनके शैशवकाल में ही इनकी माता का देहान्त हो चुका था। उन्होंने विवाह नहीं किया था, अतः लड़का-लड़की आदि उनके कोई नहीं थे। लक्ष्मणगुप्त से उन्होंने प्रत्यभिज्ञादर्शन को सीखा था। भट्ट भूतिराज उनके पिता नरसिंहगुप्त के गुरु थे। आचार्य अभिनवगुप्त ने भी उनसे ब्राह्मी विद्या आदि रहस्यमय विषयों को सीखा था। काश्मीर शैवदर्शन की चारों ही मठिकाओं के गुरुओं से उन मठिकाओं की रहस्य-विद्याओं को उन्होंने प्राप्त किया था। इन्होंने कई एक अन्य गुरुओं के प्रति भी आभार प्रकट किया है। सबसे अधिक आभार उन्होंने जालन्धर पीठ (कांगड़ा) में स्थित अर्धत्र्यम्बक मठिका के प्रधान गुरु आचार्य शम्भुनाथ के प्रति बहुत बार प्रकट किया है।

इनके प्रत्यभिज्ञाशास्त्र के गुरु लक्ष्मणगुप्त को वर्तमान युग के कई एक शोध विद्वान् आचार्य उत्पलदेव का पुत्र और आचार्य सोमानन्द का पौत्र ठहराते हैं। वैसा भ्रम उन्हें आचार्य महोदय के इन शब्दों से हुआ है— "सोमानन्दात्मजोत्पलजलक्ष्मणगुप्तनाथाः" (तन्त्रा. ३७.६१)। परन्तु इस विषय में ध्यान देने योग्य एक बात यह है कि शिव-गुरु जिस शिष्य को 'पुत्रक दीक्षा' दे देवे, तो उस शिष्य को उनका पुत्र माना जाता है, ऐसा त्रिकाचार की साधना का एक नियम है। तदनुसार आचार्य सोमानन्द ने आचार्य उत्पलदेव को और उन्होंने आचार्य लक्ष्मणगुप्त को पुत्रकदीक्षा के द्वारा अपना पुत्र बनाया था। केवल इसी बात की ओर उक्त स्थल पर संकेत किया गया है। आचार्य अभिनवगुप्त त्रिक और कौल दोनों ही आचारों की साधना में प्रवीण थे, ऐसा 'गुरुनाथपरामर्श' के उन पद्यों से स्पष्ट होता है, जिनमें उनकी दो दूतियों का और शिवरस से भरे पानपात्र का वर्णन किया गया है। कौल प्रक्रिया में प्रवीण होने के नाते ही उन्होंने तन्त्रालोक के उन्तीसवें आह्निक में उस साधना का निरूपण रहस्यात्मक शैली में बड़े ही विस्तार से किया है। कौल साधना बड़ी मधुर है, सद्यः सिद्धिप्रद है और भुक्ति-मुक्ति दोनों ही को एक साथ देती है। इसी कारण से भट्ट कल्लट और उत्पलदेव भी उसका अभ्यास करते रहे। शाक्तोपाय की क्रमनय नामक साधना में भी वे प्रवीण थे। उन्होंने अन्य मठिकाओं की तथा जैन, बौद्ध, वैष्णव आदि सम्प्रदायों की साधना का भी विधिपूर्वक अभ्यास किया था, क्योंकि वे पूरी तरह से सकलशास्त्रनिष्णात

बनना चाहते भी थे और बन भी गये। उनका निवास-स्थान सम्भवतः (गोतपुर) गुप्तपुर में ही था। वैसे उनका घनिष्ठ सम्बन्ध कई एक अन्य स्थानों के साथ भी रहा होगा; जैसे गुप्तगंगा और गुप्ततीर्थ (गोपी तीर्थ) जैसे स्थान, जो डल झील के पूर्वीय तट पर विद्यमान हैं। आचार्य महोदय सौन्दर्यशास्त्र के भी मर्मज्ञ थे, यह बात उनके अभिनव-भारती नाम के नाट्यशास्त्र-भाष्य और ध्वन्यालोकलोचन से विदित होती है। आचार्य महोदय ने भगवद्गीता पर एक गीतार्थसंग्रह नाम की संक्षिप्त टीका का भी निर्माण किया है। काश्मीर शैवदर्शन के विशेषतया प्रमुख आचार्य पाँच ही गुरु हैं और वे हैं—वसुगुप्त, भट्ट कल्लट, सोमानन्द, उत्पलदेव और अभिनवगुप्त। "यथोत्तरं मुनीनां प्रामाण्यम्" न्याय से शास्त्रीय व्यवहार में आचार्य अभिनवगुप्त का प्राधान्य सबसे अधिक है।

अन्य ग्रन्थकारों में से जो-जो प्रसिद्ध हैं, उनमें से प्राचीन ग्रन्थकार ये हैं—स्तवचिन्तामणि के निर्माता भट्टनारायण, तत्त्वगर्भस्तोत्र के रचयिता भट्ट प्रद्युम्न और स्पन्दविवृति के निर्माता श्री रामकण्ठ। श्रीरामकण्ठ ने भगवद्गीता पर एक विस्तृत टीका का भी निर्माण किया है। इसमें, आचार्य अभिनवगुप्त के गीतार्थसंग्रह में तथा वैष्णव गुरु भगवद्भास्कर के गीताभाष्य में भगवद्गीता के उसी मूल पाठ का अनुसरण किया गया है, जो महाभारत की काश्मीर शाखा में प्राचीन काल से पन्द्रहवीं शताब्दी तक प्रचलित था। उस शताब्दी के उत्तरार्ध में जब कश्मीर से पचास वर्ष पूर्व भागे हुए जिन ब्राह्मणों को सुल्तान जैनुलाबदीन ने वापिस बुलाकर पुनः उसी देश में बसाया, वे लोग ही भगवद्गीता के दाक्षिणात्य पाठ को कश्मीर ले आये। तब से वहाँ की जनता में दाक्षिणात्य पाठ ही चल रहा है और उत्तरीय पाठ को जनता भूल गयी है। वह पाठ इन उपर्युक्त तीन टीकाओं से ही उपलब्ध हो रहा है। अनेकों ही स्थानों पर वह पाठ अधिक उपयुक्त प्रतीत हो रहा है। अस्तु.

शैवदर्शन के प्राचीन ग्रन्थों में से एक आदिनाथकृत अनुत्तरप्रकाशपञ्चाशिका भी मिल रही है। इसमें मातृकासाधना का उपदेश किया गया है और स्पन्दसिद्धान्त का भी कई बार उल्लेख इसमें मिलता है। परन्तु इन बातों के विषय में अभी स्पष्टतया कुछ कहा नहीं जा सकता है कि ये आदिनाथ कौन थे, कब थे और कहाँ रहते थे। नाथ सम्प्रदाय के सिद्धों और ग्रन्थों का परिचय पीछे दिया गया है। आचार्य क्षेमराज का तथा उनके ग्रन्थों और टीकाओं का परिचय भी पीछे दिया गया है। वे या तो विजयेश्वर (विजबिहारा) नाम के पत्तन में रहते थे, अथवा रहते श्रीनगर में ही थे, केवल स्तवचिन्तामणि की टीका का निर्माण उन्होंने विजयेश्वर में किया था। जैसा कि स्पष्ट किया जा चुका है, आचार्य अभिनवगुप्त के शिष्यों में से ये ही एक ऐसे थे, जिन्होंने ग्रन्थलेखन का काम पर्याप्त मात्रा में किया, यद्यपि कुछ नई उलझनों को भी खड़ा कर दिया। उनके शिष्य योगराज ने परमार्थसार की टीका के अन्त में अपने आपको वितस्तापुरी का निवासी बताया है। तदनुसार वे उस गाँव में रहते रहे होंगे, जिसको आजकल 'बेधवोतुर' कहा जाता है। अन्य-अन्य ग्रन्थकारों का तथा अन्य प्रान्तों के निवासी आचार्यों का यथासम्भव परिचय पीछे दिया जा चुका है और आधुनिक युग के ग्रन्थकारों का भी। अब हम काश्मीर शैव दर्शन का संक्षिप्त परिचय देना चाहते हैं।

# काश्मीर शैव दर्शन

भारत के सुविशाल दर्शन विषयक वाङ्मय को दृष्टि में रखते हुए इस काश्मीर शैव दर्शन के कई एक प्रमुख सिद्धान्तों का संक्षिप्त सार यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है।

आध्यात्मिक दर्शन विद्या की मुख्य समस्या है—मानव जीवन की तथा इस संसार की व्याख्या, अर्थात् यह संसार कैसे बना? क्यों बना? इसे किसने बनाया? इत्यादि। तथा मानव-जीवन का लक्ष्य क्या है? और इस लक्ष्य की प्राप्ति का उपाय क्या है? संसार की कर्मफल-भोग की परम्परा को और पुनर्जन्म को हमारे सभी आस्तिक दर्शनों ने मान लिया है कि ये सब अनादि-अनादि काल से चल रहे हैं।

मीमांसा-शास्त्र ने संसार को नित्य बताया और वैदिक कर्मकलाप के द्वारा स्वर्ग-प्राप्ति को जीवन का परम लक्ष्य ठहराया। न्याय-वैशेषिक ने संसार को कारुणिक ईश्वर के द्वारा परमाणुओं से जीवों के हित के लिए बनाया हुआ बताते हुए अपवर्ग-प्राप्ति को जीवन का लक्ष्य ठहराया। अपवर्ग का तात्पर्य है कर्मों के प्रति प्रवृत्ति का त्याग, दुःखों से मोक्ष, कर्मों का अन्त। जीवन की ऐसी सफलता उस उपवर्ग का उपाय है। ज्ञान, वैराग्य, योग आदि उसके सहायक हैं। सांख्य-योग दर्शन ने परमाणुओं के भी मूल कारण के रूप में मूल प्रकृति को खोज निकाला और जीवन का लक्ष्य बताया कैवल्य को। कैवल्य जीव की वह स्थिति है, जिसमें इन्द्रियों और अन्तःकरणों के समेत मूल प्रकृति पुरुष को छोड़कर उसे अकेला ही छोड़ देती है, "केवलस्य भावः कैवल्यम्" योग दर्शन के अष्टांग योग की साधना को उसका उपाय बताया। विज्ञानवादी बौद्ध इस कैवल्य से भी आगे बढ़ गये। उन्होंने यह घोषणा की कि ब्राह्य जगत् स्वप्नसंसार की तरह केवल भासता ही है, वस्तुतः है नहीं। इसका यह मिथ्या आभास क्षणिक विज्ञान की परम्पराओं को होता रहता है और होता है प्राक्तन अनुभूतियों के संस्कारों से। उन संस्कारों की तथा इस विज्ञान की सभी परम्पराएं अनादि काल से चली आ रही हैं। भिक्षुधर्म की साधना से तथा विज्ञानवाद के सिद्धान्तों के संस्कारों को चित्त में गहराई तक ले जाने से शरीर के छूट जाने पर शुद्ध विज्ञान-परम्परा पुनः नये शरीर को धारण नहीं करती। शुद्ध विज्ञान की ऐसी स्थिति को पा जाना ही जीवन का सर्वोत्तम लक्ष्य है। शून्यवादी बौद्धों ने कहा है कि उस स्थिति में उस परम्परा को 'विज्ञान' यह नाम भी नहीं दिया जा सकता, क्योंकि विज्ञान उसी को कहते हैं, जो किसी विषय को या किन्ही विषयों को जान लेता हो। उस स्थिति में विषय-ज्ञान कोई होता नहीं। अतः वह स्थिति कोई ऐसी अनिर्वचनीय अवस्था होती है, जो प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय इस त्रिपुटी से शून्य होती है। अतः उसे वसुबन्धु और असंग जैसे प्राचीन गुरुओं ने इसी दृष्टि से 'शून्य' यह नाम दिया। पश्चात् उस परम्परा के लोगों ने उसे अभावात्मक शून्य कहा। उस दशा को बौद्धों ने निर्वाण कहा। निर्वाण का अर्थ होता है बुझ जाना। प्राक्तन संस्कारों के प्रभाव से लगातार चलती रहती हुई क्षण-क्षण में नये-नये विकल्प-ज्ञानों की ज्योति की परम्परा इस निर्वाण की अवस्था में बुझ ही जाती है।

काश्मीर शैवदर्शन की दृष्टि में अपवर्ग, कैवल्य और निर्वाण नाम की ये तीनों ही अवस्थाएं सुषुप्ति दशा के सूक्ष्म-सूक्ष्मतर प्रकार हैं। इन्हें वास्तविक मुक्ति नहीं माना जा

सकता। ऐसी मुक्ति में विश्राम लेते हुए सुषुप्त प्राणी उस समय पुनः जग पड़ते हैं, जिस समय श्रीकण्ठनाथ शिव नवीन सृष्टि करने के लिए मूल प्रकृति को प्रक्षुब्ध करके उसमें नया गुणवैषम्य प्रकट करते हैं। शैवदर्शन में ऐसे प्राणियों को प्रलयाकल नाम दिया गया है। इन प्राणियों को बद्ध जीवों में ही गिना जाता है।

अद्वैत वेदान्त की दृष्टि में उपनिषदों के श्रवण, मनन और निदिध्यासन नाम के उपायों से तथा शम, दम, तितिक्षा, मुमुक्षा, विरक्ति, विवेक आदि साधनों की सहायता से प्राणी को इस बात का ज्ञान हो जाता है कि वह एकमात्र शुद्ध चैतन्य है, जो सत् है, चित् है और आनन्द है; परन्तु उसे अपनी पारमेश्वरी शक्ति का साक्षात्कार नहीं होता। इसी कारण अद्वैत वेदान्तियों ने ईश्वर की ईश्वरता को ब्रह्म का वास्तविक स्वभाव न मानकर उसे माया नाम की उपाधि के कारण केवल प्रातिभासिकतया ही प्रकाशित होता हुआ माना है। अद्वैत वेदान्तियों के द्वारा ठहराई हुई इस शुद्ध सच्चिदानन्दमयी और ऐश्वर्यहीन स्थिति को शैवी दृष्टि से सुषुप्ति की उस सूक्ष्मतर स्थिति में गिना जा सकता है, जिसमें तुर्या दशा का ऐसा उन्मेष मात्र हुआ करता है, जिससे भावात्मक आनन्दयमता का अनुभव होता रहता है। उस स्थिति में ठहरे प्राणियों को शैवदर्शन में विज्ञानाकल नाम दिया गया है। सांसारिक बद्ध जीव सकल कहलाते हैं।

## प्रतिबिम्बन्याय

कश्मीर के शैवों की दार्शनिक दृष्टि के अनुसार केवल परमशिव, अर्थात् उपनिषदों का परब्रह्म ही एकमात्र परमार्थ सत्य तत्त्व है। वह सर्वशक्तिमान् है उसके भीतर उसकी शक्ति के रूप में सारे अनन्त कोटि ब्रह्माण्ड विद्यमान रहते हैं। वह परम शिव अनन्त और परिपूर्ण चित् (चैतन्य) है। उस पारमेश्वरी चित् का अपना स्वभाव आनन्द है। उस आनन्द के प्रभाव से जब वह चित्-शक्ति झूमने लगती है, तो आनन्द लीला के रूप को धारण करता है। उस लीलात्मक स्वभाव की अभिव्यक्ति के अभिनय के भीतर वह परमशिव अपनी स्वभावभूत अन्तर्मुख शक्तियों के प्रतिबिम्बों को अपने ही चित्-प्रकाश के भीतर जब बहिर्मुखतया आभासित करता है, तो सदाशिव से लेकर पृथ्वी तक के तत्त्वों की सृष्टि का आभास हो जाता है। इस तरह समस्त ब्रह्माण्ड तथा इसमें होने वाले सृष्टि-संहार आदि सबके सब परमेश्वर की शक्तियों के बहिर्मुखी आभास हैं, जो प्रतिबिम्ब के न्याय से आभासित होते रहते हैं। उन पारमेश्वरी शक्तियों के इस विचित्र आभास के होते रहने पर भी परमेश्वर में कोई विकार नहीं आता, जैसे दर्पण में मुख के प्रतिबिम्बित होते रहने पर भी मुख और दर्पण विकाररहित ही बने रहते हैं। इस तरह से परमेश्वर सृष्टि-संहार आदि का तथा अनन्त कोटि ब्रह्माण्डों का आभास करता रहता हुआ भी सदैव निर्विकार ही बना रहता है। इस तरह सृष्टि परिणामन्याय से न होती हुई प्रतिबिम्बन्याय से ही हुआ करती है तथा यह अपने स्वभावभूत परम आनन्द शक्ति का बहिर्मुख आभास है।

## लीला (निग्रहानुग्रह)

परमेश्वर परिपूर्ण, शुद्ध तथा असीम चेतना या चित् है। उस चित् का स्वभाव आनन्द है। वह सदैव स्पन्दमान होता हुआ अपने स्वभाव से ही क्रीडनशील होता है। अतः

प्रतिबिम्बात्मक सृष्टि-संहार आदि की ऐसी लीलाएं परमेश्वर के अपरिमित चिदानन्द में सदैव चलती रहती हैं। इनका इस तरह से चलते रहना ही परमेश्वर की परमेश्वरता है। आत्मस्वरूप जगत् को अपने से भिन्नरूपतया तथा अभेद को भी भेदरूपतया आभासित करने वाली माया भी उस परमेश्वर की ही एक शक्ति है। बन्धन भी और मोक्ष भी उसी की लीलाएं हैं। सब कुछ वही है। अद्वैत शैवदर्शन के उपासनाशील विशेषज्ञ संसार की प्रत्येक वस्तु को शिवरूपतया अनुभव में लाते हैं। परमेश्वर ही अपने आपको नटवत् बद्ध जीवों के रूप में प्रकट करता हुआ बन्धन-लीला का स्वयं अभिनय मात्र करता है और वही योग, ज्ञान और भक्ति के समन्वित उपासना मार्ग पर आगे बढ़ता हुआ मोक्ष-लीला का अनुभव करता है। बन्धन का आभास प्रभु की निग्रह-लीला है और मोक्ष प्राप्ति उसकी अनुग्रह-लीला का फल है।

## षट्कंचुक

शैवदर्शन के छत्तीस तत्त्वों में से निचले पच्चीस तत्त्व तो लगभग वे ही हैं, जो सांख्यशास्त्र में बताये गये हैं। परन्तु शैवशास्त्र की गवेषणा ने आगे भी ग्यारह तत्त्वों को खोजकर के प्रकट कर दिया। परमेश्वर की परा माया शक्ति, अर्थात् अभेद में भी भेद का आभास करने वाली शक्ति, मायारूपी कंचुक तत्त्व का रूप धारण करती हुई प्राणी के स्वरूप को और स्वभाव को संकुचित रूप दे देती है। तब प्राणी अणु, पशु, जीव आदि नाम पाता है। वह सर्वत्र भेद दृष्टि से ही देखने लगता है और अपने आपका विमर्शन सीमित और संकुचित प्रमाता के रूप में करता है। इस तरह से परमेश्वर की सर्वशक्तिमत्ता अणु के भीतर, अर्थात् जीव के भीतर किंचिन्मात्रकर्तृता के रूप में प्रकट होती है। सर्वज्ञता अल्पज्ञता बन जाती है। उसे अशुद्ध विद्या कहते हैं। फिर माया उसमें संकुचित रुचि और संकुचित प्रवृत्ति के रूप में प्रकट हो जाती है; उसे राग तत्त्व नामक कंचुक कहा जाता है। काल क्रमिकता के आभास को कहते है। परमेश्वर की क्रमरहित तथा सकृद् विभात असीम नित्यता अणु में काल के रूप में प्रकट हो जाती है। परमेश्वर की स्वतन्त्रता अणु के भीतर नियति के रूप को धारण करती हुई पद-पद पर उसके व्यापारों को नियन्त्रित करती जाती है। इस प्रकार के इन छः कंचुक तत्त्वों से घिरे हुए चिद्रूप प्राणी को पुरुष तत्त्व कहा जाता है। पुरुष का प्रमेय तत्त्व ही मूल प्रकृति कहलाता है। पुरुष 'अहं' इस रूप में चमकता है और अपने उस सामान्य प्रमेय तत्त्व को 'इदं' इस रूप में देखता है।

## शुद्धतत्त्व

परमशिव परिपूर्ण चैतन्य को कहते है और वह चैतन्य अपने स्वभाव से ही परमेश्वर है। उसकी परमेश्वरता की लीला का जो अभिनय सदैव होता रहता है, उसके भीतर ही विद्वज्जन उसका दर्शन और विमर्शन दो रूपों में किया करते हैं। तदनुसार वे एकमात्र असीम और परिपूर्ण तथा विश्वोत्तीर्ण चिदानन्दघन रूप में उसका साक्षात्कार करते हैं, उस रूप में उसे शिव कहते हैं; साथ ही वे समस्त विश्व के रूप में तथा इस विश्वमयी लीला के रूप में भी उसी का साक्षात्कार करते हैं, इस रूप में उसे शक्ति कहा करते हैं।

इस तरह से एक ही परमशिव एक ओर से शिवतत्त्व है और दूसरी ओर से शक्तितत्त्व है। बहिर्मुख सृष्टि के आरम्भ में पहले पहल परिपूर्ण अहंरूप शुद्ध चैतन्य के भीतर प्रमेयात्मक इदं का आभासमात्र होने लगता है। उस स्थिति में उसे सदाशिव तत्त्व कहा जाता है। आगे जब वह इदं इतना स्फुट हो जाता है कि अहं अंश की चमक को धीमा कर देता है, तो उस स्थिति में वह ईश्वर तत्त्व कहलाता है। इन दो स्थितियों में ठहरने वाले प्रमाता क्रमशः मन्त्रमहेश्वर और मन्त्रेश्वर कहलाते हैं। मन्त्रमहेश्वर अपने आपका 'अहम् इदम्' इस तरह से विमर्श करते हैं और मन्त्रेश्वर 'इदम् अहम्' इस तरह से। इन दोनों ही स्तरों के प्राणियों की इस भेदाभेदमयी दृष्टि को शुद्धविद्या तत्त्व कहते हैं। उसी शुद्धविद्या के निचले स्तर का नाम शैवशास्त्र में महामाया है। उसकी स्थिति में ठहरे हुए प्राणी विद्येश्वर या मन्त्र-प्राणी कहलाते हैं। इन्हें अपने स्वरूप के विषय में कोई हेर-फेर नहीं होता, परन्तु फिर भी प्रमेय रूप इदं को अपने से भिन्न ही समझते हैं। शिवशक्ति तत्त्वों की स्थिति में ठहरने वाले प्राणी शिव या अकल कहलाते हैं। शिव, शक्ति, सदाशिव, ईश्वर और शुद्धविद्या ये पाँच शुद्ध तत्त्व हैं। महामाया को शुद्धविद्या के भीतर ही गिना जाता है। ये पाँचों ही तत्त्व शुद्ध तत्त्व कहलाते हैं। इनकी सृष्टि स्वयं परमशिव ही करते रहते हैं। इनका संहार भी वही करते हैं।

## शुद्धाशुद्ध तत्त्व

परमेश्वर स्वयमेव एक अशुद्ध तत्त्व की भी सृष्टि करता है। वह तत्त्व माया-तत्त्व कहलाता है। परमेश्वर की उस शक्ति को परा मायाशक्ति कहा जाता है, जो अभेद में भी भेद का अवभास करा सकती है। उसी के बहिर्मुख प्रतिबिम्ब के आभास को माया-तत्त्व कहा जाता है। उपर्युक्त पाँच शुद्ध तत्त्व परमेश्वर की चित्, आनन्द, इच्छा, ज्ञान और क्रिया नाम की पारमेश्वरी शक्तियों के बहिर्मुख प्रतिबिम्ब हैं। परमेश्वर अपनी इस लीला में माया तत्त्व के अधिष्ठाता के रूप में भगवान् अनन्तनाथ कहलाते हैं। वे मायातत्त्व में क्षोभ को उत्पन्न करके उसे पाँच कंचुकों के रूप में प्रकट कर देते हैं। वे कंचुक हैं— १. कला, अर्थात् संकुचित क्रियासामर्थ्य, २. अशुद्ध विद्या, सीमित ज्ञानसामर्थ्य, ३. रागतत्त्व, प्राणी की वह सीमित रुचि और प्रवृत्ति जिसके प्रभाव से वह किसी-किसी विषय को ही जानने और करने में प्रवृत्त होता है, ४. नियति, अर्थात् नियत कार्य-कारण भाव का नियम, जिसके अधीन रहते हुए मायीय प्रमाता को पद-पद पर प्राकृतिक नियमों के अधीन ही काम करना पड़ता है और उसके ज्ञान और क्रिया शक्ति की सामर्थ्य अत्यन्त संकोच से सदा दबी ही रहती है, ५. काल, मायीय प्रमाता संकुचित होने के कारण अपनी स्थिति पर और अपनी क्रियाओं पर तथा अपने वातावरण पर सदैव क्रमिकता की कल्पना करता हुआ अपने ऊपर तथा जगत् के ऊपर काल नाम के संकोच को बढ़ाता रहता है। मैं था, मैं हूँ, मैं होऊँगा; अमुक वस्तु थी, अमुक है और अमुक होगी इत्यादि। ये पाँच तत्त्व पाँच कञ्चुक कहलाते हैं। माया स्वयं छठा कञ्चुक है। इन छः कञ्चुकों से जब चेतना

घेरी जाती है, तो उस घेरी हुई सीमित चेतना को पुरुष तत्त्व कहते हैं। उसका जो सीमित प्रमेय तत्त्व (इदं) होता है, वह प्रकृति तत्त्व कहलाता है।

## त्रिविध मल

मायीय प्रमाता की संकोचमयी दृष्टि को इस शास्त्र में आणव मल कहा जाता है। उसके प्रभाव से जीवगण शरीर, प्राण, बुद्धि और सौषुप्त शून्य को ही अपना स्वरूप समझते रहते हैं तथा अपनी परमेश्वरता को खोकर अल्पज्ञ और अल्पशक्ति बन जाते हैं। जीवों का यह भेदात्मक दृष्टिकोण ही उनका मायीय मल कहलाता है। उनके शरीर आदि के द्वारा किए जाते हुए कर्मों के विषय में मैंने यह काम किया, इस प्रकार के उनके अभिमान को और उसके संस्कार को कार्म मल कहते है। ये काश्मीर के शैवदर्शन के तीन मल है।

## मोक्ष-प्राप्ति के उपाय

काश्मीर शैवदर्शन में माने गये मोक्ष-प्राप्ति के अनेकों ही उपायों में से जो उत्तरोत्तर उत्कृष्ट उपाय हैं, वे इस दर्शन में ये माने गए हैं— वेदाचार (देवयान पितृयान गति रूप) २. शैवाचार (भक्तिपूर्वक) चर्या, क्रिया और योग द्वारा शिव-पूजन, ३. वामाचार, ४. दक्षिणाचार, ५. कुलाचार, ६. कौलाचार ७. मताचार और ८. त्रिकाचार। ये सभी तान्त्रिक-साधनात्मक हैं। इनमें से कश्मीर के शैव साधक विशेषतया त्रिकाचार की साधना करते रहे। कोई विशिष्ट सामर्थ्य वाले महानुभाव कौल साधना का भी अभ्यास करते रहे, क्योंकि वह साधना त्वरित फलप्रद होती है और एक साथ भुक्ति और मुक्ति दोनों फलों को दिया करती है। जन साधारण में वह साधना इस लिए विशेष प्रचलित नहीं रही कि उसमें अल्प सामर्थ्य वाले साधक को पतन का भय रहता है। इसलिए तन्त्रालोक और तन्त्रसार में उसका निरूपण रहस्यमयी भाषा में किया गया है। त्रिक-प्रक्रिया की अनेकों साधनाओं का अभ्यास कश्मीर में अभी-अभी तक किया जाता रहा है। कौल साधना का सफल अभ्यास कई शताब्दियों से लुप्त हो गया है। केवल सारहीन परम्परा ही चलती रही। जैसा कि पीछे कहा गया है, मताचार का दिग्दर्शन कहीं भी ग्रन्थों में मिल नहीं रहा है। सम्भवतः भैरवागमों वाले मताष्टक नाम के आठ आगमों में उसका निरूपण किया गया हो। वे आगम अब कहीं मिल नहीं रहे हैं। सिकन्दर बुतकिशन के आतंकमय शासन में अनेकों ही सारस्वत निधियों का जो विनाश हो गया, उसीमें मताष्टक भी लुप्त हो गए। वाम और दक्षिण नामक आचार दक्षिण भारत में सुप्रसिद्ध है। वर्तमान युग में कांग्रेसी और भूतपूर्व अंग्रेजी शासकों के दुःशासन में कश्मीर की पुरातनी संस्कृति का जो विनाश होता रहा तथा जो इस समय हो रहा है, उसमें से क्या पता है कि कोई धार्मिक या दार्शनिक परम्परा बच कर निकल भी सकेगी। अस्तु, शिव की लीलाओं में से यह भी एक लीला है, जिसका उत्तरदायित्व उसने भारतीय नेताओं के सिर पर चढ़ा दिया।।

# वीरशैव धर्म-दर्शन

भारतीय धर्म-दर्शन में वीरशैव धर्म-दर्शन की भी एक भूमिका है। यह धर्म-दर्शन आगमों पर आधारित है।

सिद्धान्ताख्ये महातन्त्रे कामिकाद्ये शिवोदिते।
निर्दिष्टमुत्तरे भागे वीरशैवमतं परम्।। (सि.शि.५.१४)

सिद्धान्तशिखामणि की इस उक्ति से यह बात सिद्ध होती है। भगवान् शिव के द्वारा प्रतिपादित कामिक आदि वातुलान्त अट्ठाईस शैवागम सिद्धान्त आगम के नाम से प्रसिद्ध हैं। "आप्तोक्तिरत्र सिद्धान्तः शिव एवाप्तिमान् यतः" श्रीकण्ठ सूरि की इस उक्ति से यह पुष्ट हो जाता है। इन अट्ठाईस आगमों में दस आगम भगवान् शिव से और अट्ठारह आगम भगवान् रुद्र से उपदिष्ट माने जाते हैं। इन दस और अट्ठारह आगमों को दक्षिण के अघोरशिव जैसे शिवाचार्य सिद्धान्तागम नाम देते हैं और उनकी द्वैतपरक व्याख्या करते हैं। रत्नत्रयपरीक्षा में वे कहते हैं-- "सिद्धान्तशब्दः पङ्कजादिशब्दवद् योगरूढ्या शिवप्रणीतेषु कामिकादिषु दशाष्टादशसु तन्त्रेषु प्रसिद्धः" (पृ. १४६)। इसके विपरीत काश्मीरी विद्वान् अभिनवगुप्त अपने महनीय ग्रन्थ तन्त्रालोक में और जयरथ इस विशाल ग्रन्थ की अपनी अतिविशिष्ट विवेक नामक टीका में १० शिवागमों को द्वैतवादी, १८ रुद्रागमों को द्वैताद्वैतवादी और ६४ भैरवागमों को अद्वयवादी बताते हैं। वे अपने इसी ग्रन्थ में कहते हैं कि अद्वय द्वय और द्वयाद्वय शिवागमों के व्याख्याता त्र्यम्बक, आमर्दक और श्रीनाथ नामक आचार्य हुए हैं और इन सिद्धान्तों के प्रचार के लिये इन्होंने अपनी-अपनी स्वतन्त्र मठिकाएँ स्थापित की हैं। शैवागमों के आधुनिक विद्वान् डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय जी ने भी १० शिवागमों को द्वैतवादी और १८ रुद्रागमों को द्वैताद्वैतवादी माना है। इन पूरे अट्ठाईस आगमों को मानने वाले वीरशैव आचार्य इनसे द्वैताद्वैत सिद्धान्त का प्रतिपादन करते हैं। पूर्वोक्त अट्ठाईस शैवागमों के उत्तर भाग में वीरशैव सिद्धान्त प्रतिपादित है। अतः वीरशैव धर्म-दर्शन का मूल अट्ठाईस आगमों को ही माना जाता है। इसलिये पारमेश्वर आगम के--

वीरशैवं वैष्णवं च शाक्तं सौरं विनायकम्।
कापालमिति विज्ञेयं दर्शनानि षडेव हि।।

इस वचन में आगम-संमत षड्दर्शनों की गणना में वीरशैव की गणना की गई है।

## वीरशैव शब्द का निर्वचन

वीशब्देनोच्यते विद्या शिवजीवैक्यबोधिका।
तस्यां रमन्ते ये शैवा वीरशैवास्तु ते मताः।। (सि. शि. ५.१६)

सिद्धान्तशिखामणि की इस उक्ति में वीरशैव पद का दार्शनिक निर्वचन किया गया है। यहाँ 'वी' शब्द का अर्थ शिव और जीव इन दोनों के अभेद की बोधक विद्या होता है और 'र' शब्द का अर्थ उस विद्या में रमण करने वाला शिवभक्त है। इस प्रकार शिव और जीव का अभेद बोधन कराने वाली विद्या में रमण करने वाले शिवभक्त ही वीरशैव कहलाते हैं।

सिद्धान्तशिखामणि में वीरशैव शब्द के बारे में प्रतिपादित निर्वचन पर डॉ. एस.एन. दास गुप्त[1] एक आक्षेप उपस्थित करते हैं—

The Siddhntśikhāmāṇi gives a fanciful interpretation of the word, `Vīra' as being composed of `Vī' meaning knowledge of identity with Brahman, and `ra' as meaning someone who takes pleasure in such knowledge. But such an etymology, accepting it to be correct, would give the form `Vīra' and not `Vīra'. No explanation is given as to how `Vī standing for `Vidyā' would lengthen its vowel into `Vī'. I, therefore, find it difficult to accept this etymological interpretations as justifying the application of the word `Vīra' to Vīra-śaiva. Moreover, most systems of Vedāntic thought could be called `Vīira' in such an interpretation, for most types of Vedānta would feel enjoyment and bliss in true knowledge of identity. The word `Vīra' would thus not be a distinctive mark by which we could distinguish Vīira-Śaivas from the adherents of other religions. Most of the Āgamic śaivas also would believe in the ultimate identity of individuals with Brahman or Śiva".

उसका भाव इस प्रकार है—सिद्धान्तशिखामणि में प्रतिपादित वीरशैव शब्द में जो 'वीर' शब्द है, इसकी व्युत्पत्ति बहुत विचित्र ढंग से की गयी है। यदि "विद्यायां रमते" ऐसी व्युत्पत्ति करेंगे, तो उससे निष्पन्न शब्द 'विर' होगा, न कि 'वीर'। तब ह्रस्व 'वि' दीर्घ 'वी' के रूप में कैसे परिवर्तित हो गया? दूसरा प्रश्न यह है कि शिव और जीव इन दोनों का अभेद बोधन करने वाली तत्त्वज्ञान रूप विद्या में अद्वैत वेदान्ती और अद्वैत को मानने वाले कुछ शैव सम्प्रदाय के लोग भी तो रमण करते हैं, अतः वे भी "विद्यायां रमते" इस व्युत्पत्ति सिद्ध 'वीर' विशेषण से युक्त हो जाते हैं। तब उनसे वीरशैवों की व्यावृत्ति कैसे होगी? उस तरह की विद्या में रमण करने वाले सभी लोगों में उस विशेषण का रहना अनिवार्य है और इस तरह से "व्यावृत्तिर्व्यवहारो वा लक्षणस्य प्रयोजनम्" इस नियम की सार्थकता यहाँ नहीं हो पा रही है।

डॉ. एस.एन. दासगुप्त का यह आक्षेप अविचारित रमणीय है। सिद्धान्तशिखामणि में "वीशब्देनोच्यते विद्या" यहाँ पर विद्या वाचक शब्द को 'वी' कहा गया है न कि 'वि', अतः ह्रस्व 'वि' दीर्घ 'वी' कैसे हो गया? इस आक्षेप का अवसर ही नहीं है। पाणिनीय धातुपाठ

1. A Hist Ory of Idian Philoshopy, (Vol. 5, P. 44-45).

में "वी गतिव्याप्तिप्रजनन कान्त्यसनखादनेषु" (अदादि. १०४८) इस प्रकार गत्याद्यर्थक 'वी' धातु है। " ये गत्यर्थकास्ते ज्ञानार्थका:" इस नियम के अनुसार गत्यर्थक 'वी' धातु का ज्ञान अथवा विद्या अर्थ होता है। 'र' शब्द का अर्थ रमण है। इस प्रकार 'वी' शब्द से प्रतिपाद्य शिव और जीव का अभेद-बोधन करने वाली विद्या में जो रमण करता है, उसे वीरशैव कहते हैं। इस प्रकार विद्या में रहने वाला ह्रस्व 'वि' दीर्घ कैसे हुआ, इस आक्षेप का अवसर ही नहीं है।

उनके दूसरे आपेक्ष का तात्पर्य इस प्रकार है — शिव और जीव का अभेद-बोधन करने वाली विद्या में रमण तो अद्वैत वेदान्ती और अद्वैत को मानने वाले शैव सम्प्रदाय के अन्य लोग भी करते हैं, अतः वीरशैव शब्द की उनमें अतिव्याप्ति हो जाती है। उसको इष्टापत्ति भी नहीं कह सकते, क्योंकि वे लोग अपने को वीरशैघ नहीं मानते। असाधारण धर्म को ही लक्षण कहते हैं। वह अव्याप्ति, अतिव्याप्ति और असम्भव नामक तीन दोषों से रहित होना चाहिये। इस तरह के निर्दुष्ट लक्षण से ही लक्ष्य को जाना जा सकता है। अतः शिव और जीव की अभेदबोधक विद्या में रमण करने वाले शैव ही, अर्थात् शिवभक्त ही वीरशैव हैं, यह लक्षण वीरशैवेतर सम्प्रदाय के लोगों में अतिव्याप्त होने के कारण वीरशैवों का असाधारण लक्षण नहीं हो सकता।

डॉ. एस.एन. दासगुप्त का यह आक्षेप भी आपाततः ही सुचारु प्रतीत होता है, विचार करने पर उसका भी निराकरण हो जाता है। जैसे कि "अथातो ब्रह्म-जिज्ञासा" (ब्र.सू. १.१.१) इस सूत्र का भाष्य लिखते हुए श्रीपति पण्डिताराध्य ने— "कल्याणकैवल्यविभूतित्रय-प्रदायकाष्टावरणपञ्चाचारसद्गुरुकरुणाकटाक्षलब्धशक्तिपाताद्यवच्छिन्नपरशिवस्येष्टलिङ्गे धारणात्मकपाशुपतदीक्षानन्तर्यमित्यथशब्दार्थो निर्णीयते" यहाँ 'अथ' शब्द का अर्थ सद्गुरु की कृपा से दीक्षा के द्वारा इष्टलिंग के धारण के अनन्तर ब्रह्मजिज्ञासा करनी चाहिये, ऐसा किया गया है। जैसे वेदान्तशास्त्र में विवेक, वैराग्य, समाधि-षट्क-सम्पत्ति और मुमुक्षुता आदि साधन-चतुष्टय की प्राप्ति के अनन्तर ब्रह्मजिज्ञासा का अधिकार माना जाता है, वैसे ही वीरशैव सिद्धान्त में त्रिविध दीक्षा के द्वारा जिसके मलत्रय निवृत्त हो गये हों, जो सदा इष्टलिंग को शास्त्रविहित पद्धति से शरीर पर धारण किये हुए हो, जो अष्टावरणों में निष्ठा रखकर पंचाचार में परायण हो, वही ब्रह्मजिज्ञासा का अधिकारी माना जाता है। इसका निष्कर्ष यही हुआ कि सद्गुरु के द्वारा दीक्षा में प्राप्त इष्टलिंग को शरीर पर धारण करके जो शिव-जीव का अभेद-बोधन कराने वाली विद्या में रमण करता है, ऐसा शिवभक्त ही वीरशैव कहलाता है। इष्टलिंग का धारण पूर्वोक्त वेदान्ती तथा शैव लोग नहीं करते, अतः उनमें यह लक्षण अतिव्याप्त नहीं होगा।

इस प्रकार वीरशैव शब्द को योग-रूढ़ समझना चाहिये। "अन्यद्धि शब्दानां व्युत्पत्तिनिमित्तमन्यद्धि प्रवृत्तिनिमित्तम्" इस न्याय से व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ की कथंचित् अन्यनिष्ठ होने की शंका उठने पर भी वीरशैव सिद्धान्त प्रतिपादित इष्टलिंग धारणरूप

साधन-विशेष से विशिष्ट साधकों में वह रूढ़ माना गया है। अतः डॉ. दासगुप्त के द्वारा प्रतिपादित अतिव्याप्ति रूप आक्षेप का यहाँ अवसर ही नहीं है।

## वीरशैव शब्द का धार्मिक निर्वचन

वीरशैव धर्म में श्रीसद्गुरु दीक्षा के द्वारा इष्टलिंग को प्रदान कर उसको यावज्जीवन शरीर पर धारण करने का आदेश देते हुए कहते हैं —

**प्राणवद्धारणीयं तत्प्राणलिङ्गमिदं तव।**
**कदाचित् कुत्रचिद्वापि न वियोजय देहतः।। (सि.शि. ६.२६)**

हे शिष्य! तुमको जो इष्टलिंग दिया गया है, इसको तुम अपना प्राणलिंग समझो। जैसे तुम अपने प्राण पर प्रेम रखते हो, वैसे ही इस शिवलिंग पर प्रेम रखो और किसी भी परिस्थिति में इसका अपने शरीर से वियोग न होने दो।

जो व्यक्ति गुरु के इस आदेश के अनुसार अत्यन्त सावधानी से व्यवहार करता हुआ कदाचित् प्रमाद से उस इष्टलिंग का शरीर से वियोग होने पर अपने प्राण को भी त्याग कर देने के वीरव्रत का परिपालन करता है, ऐसा वीरव्रत वाला शिवभक्त ही वीरशैव कहलाता है। इसी भाव को —

**इष्टलिङ्गवियोगे वा व्रतानां वा परिच्युतौ।**
**तृणवत् प्राणसंत्याग इति वीरव्रतं मतम्।।**
**भक्त्युत्साहविशेषोऽपि वीरत्वमिति कथ्यते।**
**वीरव्रतसमायोगाद् वीरशैवं प्रकीर्तितम्।।**
**(चन्द्र. क्रिया. १०.३३-३४)**

आगम के इस वचन में स्पष्ट किया गया है। अत एव "वीरश्चासौ शैवश्च वीरशैवः" इस व्युत्पत्ति के द्वारा इन लोगों में शिव के प्रति रहने वाली भक्ति की पराकाष्ठा का प्रतिपादन किया जाता है। यहाँ पर जो वीरत्व कहा गया है, वह शारीरिक बलप्रयुक्त नहीं है, किन्तु भक्त्युत्साह प्रयुक्त समझना चाहिये। अत एव षडक्षरमन्त्री ने कहा है—

**वीरत्वमस्य न धनेन न वा बलेन**
**नो कार्यतश्च विहितं दृढशम्भुभक्त्या।**
**वीरस्तुरीय इति शङ्करभाषणेन**
**श्रीवीरशैवमतगात्र परोऽस्ति कश्चित्।।**
**(वी.धर्म.शिरो. १.६)**

युद्धभूमि में युद्ध करने वाला योद्धा अपने स्वामी के प्रति अत्यन्त श्रद्धा रखकर उसके लिये जैसे अपने प्राण का भी त्याग कर देता है, वैसे ही शिव में भक्ति रखने वाला यह भक्त भी अपने शरीर में रहने वाली ममत्व-बुद्धि को त्याग कर प्रसंग होने पर भगवान् शिव के लिये किसी प्रकार के विकल्प के बिना अपने प्राण का भी त्याग कर देता है। अत एव नीलकण्ठ शिवाचार्य ने कहा है —

**वीशब्दो वा विकल्पार्थो रशब्दो रहितार्थकः।**
**विकल्परहितं शैवं वीरशैवं प्रचक्षते।। इति।**
**(क्रिया. भा. १, पृ. ११)**

स्कन्दपुराण की [1]शंकरसंहिता के—

**यो हस्तपीठे निजमिष्टलिङ्गं**
**विन्यस्य तल्लीनमनःप्रचारः।**
**बाह्यक्रियासंकुलनिस्पृहात्मा**
**संपूजयत्यङ्ग स वीरशैवः।।**

इस श्लोक में करपीठ में इष्टलिंग की अर्चना-विधि को सम्पन्न कर उस तरह की अर्चना में अनुरक्त व्यक्ति को वीरशैव की संज्ञा दी गई है।

इससे वीरशैवों का यह इष्टलिंगार्चन कितने प्राचीन काल से चला आ रहा है, इसका भी ज्ञान हम लोगों को हो जाता है।

इस प्रकार इष्टलिंग को धारण करने वाला यह शिवभक्त अपने लौकिक और पारमार्थिक व्यवहार में अन्य सभी लोगों से अत्यन्त विलक्षण प्रतीत होता है। इस विलक्षण आचार के कारण भी इन्हें वीरशैव कहा जाता है। वातुलशुद्धाख्य तन्त्र के—

**विशिष्ट ईर्यते यस्माद् वीर इत्यभिधीयते।**
**शिवेन सह सम्बन्धः शैवमित्यादृतं बुधैः।।**
**उभयोः सम्पुटीभावाद् वीरशैवमिति स्मृतम्।**
**शिवायार्पितजीवत्वाद् वीरतन्त्रसमुद्भवात्।।**
**वीरशैवसमायोगाद् वीरशैवमिति स्मृतम्।**
**(वा.शु.त. १०.२७-२६)**

---

१. स्कन्दपुराण की तीसरी ३० हजार श्लोक वाली शांकरी संहिता का उल्लेख मद्रास गवर्नमेन्ट लाइब्रेरी में स्थित आर. १२२८१ संख्या की सनत्कुमारसंहिता की मातृका में मिलता है।

इस वचन में "विशिष्ट ईर्यते इति वीरः" इस तरह वीर शब्द की व्युत्पत्ति को बताकर उस विशिष्ट आचार वाले शैव को वीरशैव कहा गया है। श्री नीलकण्ठ शिवाचार्य ने क्रियासार के —

**विरोधार्थो विशब्दः स्याद् रशब्दो रहितार्थकः।**
**विरोधरहितं शैवं वीरशैवं विदुर्बुधाः।।**
**(भाग १, पृ. ११)**

इस वचन में वीरशैव शब्द की व्युत्पत्ति को विरोधरहित के अर्थ में बताकर वीरशैवों के सर्वलोकानुरागित्व को सिद्ध किया है। इससे यह ज्ञात होता है कि वीरशैव प्राणिमात्र के प्रति अनुराग करते आये हैं और आगे भी करते रहेंगे।

इस प्रकार उपर्युक्त वीरशैव शब्द के विवेचन से यह सिद्ध होता है कि अपने सद्गुरु से दीक्षा में प्राप्त इष्टलिंग को जो अपने शरीर से कदापि वियुक्त न करता हुआ सावधानी से उसे अपने शरीर के वक्षस्थल पर धारण करता है, प्रसंग होने पर भगवान् शिव के लिये प्राणत्याग करने के वीरव्रत का परिपालन करता है और विरोध भावना का सर्वथा त्याग कर सब प्राणियों से सदा प्रेम करता हुआ शिव और जीव की अभेदबोधक विद्या में जो निरन्तर रमण करता रहता है, वही वीरशैव है।

## लिंगायत शब्द की व्याख्या

कर्णाटक प्रदेश में वीरशैवों को लिंगायत भी कहा जाता है। यह लिंगायत शब्द वीरशैव का ही पर्यायवाचक है। "लिङ्गमायतिर्यस्य स लिङ्गायतः" यह इसकी व्युत्पत्ति है।

"उत्तरः काल आयतिः" (अ.को.२.८.२६)

अमरसिंह की इस उक्ति में उत्तर काल को आयति कहा गया है। जिसके जीवन का उत्तरकाल लिंग ही है, वह लिंगायत कहलाता है। शिवदीक्षा के अनन्तर जिसके जीवन का उत्तरकाल, अर्थात् अवशिष्ट आयु अधिकतर शिवलिंग की पूजा, ध्यान आदि में ही यापित हो जाता है, वही लिंगायत है। अत एव महर्षि वेदव्यास ने —

**शैलादेन महाभागा विचित्रा लिङ्गधारकाः।**
**शवस्योपरि लिङ्गं यद् ध्रियते च पुरातनैः।।**
**लिङ्गेन सह पञ्चत्वं लिङ्गेन सह जीवनम्।**
**(स्कन्द. केदार. ७.४१-४२)**

स्कन्दपुराण के इस वचन में लिंगधारी वीरशैवों की शिवलिंगनिष्ठा का बहुत ही सुन्दर रीति से चित्रण किया गया है। वीरशैव दीक्षा के बाद अपने शरीर पर निरन्तर इष्टलिंग धारण करते हैं। शरीर से प्राण छूट जाने पर भी इष्टलिंग का शरीर से वियोग नहीं किया

जाता, उस इष्टलिंग के साथ ही समाधि-क्रिया की जाती है। इस प्रकार लिंग के साथ ही जीवन और लिंग के साथ ही मरण पाने वाले वीरशैव दूसरों को कुछ विचित्र जैसे लगते हैं, ऐसा महर्षि व्यास ने प्रतिपादित किया है। इस प्रकार इष्टलिंग के अधीन होकर अपना जीवन व्यतीत करने वाले 'लिंगायत' शब्द से भी सम्बोधित किये जाते हैं। यहाँ यह जानना अत्यन्त जरूरी है कि लिंगायत और वीरशैव इन दोनों में वीरशैव शब्द ही शास्त्रीय माना जाता है, संस्कृत साहित्य में उसी का प्रयोग होता है और उसकी नाना प्रकार की व्याख्याएँ मिलती हैं। लिंगायत शब्द के व्यावहारिक जीवन में रूढ़ होने के कारण उसको वीरशैव शब्द का पर्याय मानकर यहाँ उसकी व्याख्या की गयी है।

## वीरशैवों के प्रभेद

**सामान्यं प्रथमं प्रोक्तं विशेषं च द्वितीयकम्।**
**निराभारं तृतीयं च क्रमाल्लक्ष्णमुच्यते।।**

(सू. क्रिया. ७.३०)

सूक्ष्मागम के इस प्रमाण वचन में सामान्य, विशेष और निराभार के नाम से वीरशैवों के तीन भेद बताये गये हैं। ये तीनों भेद उनकी क्रमिक उन्नति को बताते हैं। इनमें "सामान्यनियमान् यः परिपालयति स सामान्यवीरशैवः" इस वचन के अनुसार जो गुरुदीक्षा के बाद नियम से इष्टलिंग की पूजा, पूजनीय गुरु और जंगम की सेवा आदि वीरशैवीय सामान्य नियमों का पालन करता है, उसे सामान्य वीरशैव कहते हैं।

**"विशिष्टधर्मानुष्ठानाद्विशेष इति कथ्यते"**

(सू. क्रिया. ७.३९)

इस आगमोक्ति के अनुसार जो पूर्वोक्त सामान्य नियमों के परिपालन से पवित्र मन का होकर वीरशैवशास्त्रोक्त भक्त, महेश, प्रसादी, प्राणलिङ्गी, शरण और ऐक्य नामक मुक्ति के क्रमिक सोपानों के रूप में विद्यमान षट्स्थल-तत्त्वों की गुरुमुख से विशेष जानकारी प्राप्त कर लेता है, उसे विशेष वीरशैव कहते हैं।

**"निवृत्तकर्मभारत्वान्निराभार इति स्मृतः"**

(सू. क्रिया. ७.६४)

आगम के इस वचन के अनुसार उपर्युक्त विशेष वीरशैव ही जब अपने सर्वविध कर्तव्यों को पूर्ण करके कृतकृत्य होकर जीवन्मुक्तवत् निस्पृह वृत्ति से जीवनयापन करता है, तब उसको निराभार वीरशैव कहा जाता है। इस तरह वीरशैवों के ये त्रिविध भेद साधकों के क्रमिक आध्यात्मिक विकास के परिचायक हैं।

## वीरशैव धर्म-दर्शन के संस्थापक आचार्य

वीरशैव धर्म-दर्शन की स्थापना शिव के पाँच श्रेष्ठ गणों के द्वारा की गई ऐसा माना जाता है। इन्हें पंचाचार्य कहते हैं। वे आचार्य श्री रेवणाराध्य, श्री मरुलाराध्य, श्री एकोरामाराध्य, श्री पण्डिताराध्य और श्री विश्वाराध्य के नाम से प्रसिद्ध हैं। ये पाँचों आचार्य भगवान् शिव की आज्ञा से प्रत्येक युग में धर्म-स्थापना के लिये विभिन्न नामों से अवतार लेते आये हैं, [1]शास्त्रों की ऐसी मान्यता है। कृतयुग में ये आचार्य एकाक्षर शिवाचार्य, द्व्यक्षर शिवाचार्य, त्र्यक्षर शिवाचार्य, चतुरक्षर शिवाचार्य तथा पंचाक्षर शिवाचार्य कहलाते थे। यही आचार्य त्रेतायुग में क्रमशः एकवक्त्र शिवाचार्य, द्विवक्त्र शिवाचार्य, त्रिवक्त्र शिवाचार्य, चतुर्वक्त्र शिवाचार्य और पंचवक्त्र शिवाचार्य नामों से जाने जाते थे। इसी प्रकार ये ही आचार्य द्वापरयुग में रेणुक शिवाचार्य, दारुक शिवाचार्य, घण्टाकर्ण शिवाचार्य, धेनुकर्ण शिवाचार्य और विश्वकर्ण शिवाचार्य के नाम से प्रसिद्ध थे। ये ही आचार्य कलियुग में रेवणाराध्य, मरुलाराध्य, एकोरामाराध्य, पण्डिताराध्य और विश्वाराध्य के नाम से जाने जाते हैं। कलियुग के ये पाँचों आचार्य क्रमशः कुल्यपाक के (कोलनुपाक के) श्रीसोमेश्वरलिंग, वटक्षेत्र के श्रीसिद्धेश्वरलिंग, द्राक्षाराम के श्रीरामनाथलिंग, श्रीशैल के श्रीमल्लिकार्जुनलिंग और काशीक्षेत्र के श्रीविश्वेश्वरलिंग से अवतरित होकर वीरशैव धर्म-दर्शन की पुनः स्थापना करते हैं। इनका संक्षिप्त इतिहास यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है।

### १. श्रीजगद्गुरु रेवणाराध्य

अथ त्रिलिङ्गविषये कुल्यपाकाभिधे स्थले।
सोमेश्वरमहालिङ्गात् प्रादुरासीत् स रेणुकः।।
(सि. शि. ४.१)

सिद्धान्तशिखामणि के इस वचन के अनुसार द्वापरयुग के श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य ने आन्ध्रप्रदेश के कोलनुपाक क्षेत्र के सुप्रसिद्ध सोमेश्वर महालिंग से अवतार लेकर मलय पर्वत में विराजमान महामहिम श्री अगस्त्य महर्षि को वीरशैव सिद्धान्त का उपदेश किया था। श्री शिवयोगी शिवाचार्य के द्वारा संगृहीत वह उपदेश ही आजकल सिद्धान्तशिखामणि के नाम से प्रसिद्ध है। श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य ने धर्म-प्रचार के लिये उसी मलय पर्वत पर एक पीठ की स्थापना की, जो रंभापुरी पीठ के नाम से प्रसिद्ध है। वह आज चिक्कमगलूर जिले के बालेहीन्नूर ग्राम में स्थित है। इसे वीर सिंहासन मठ भी कहा जाता है। जगद्गुरु रेणुकाचार्य वीर गोत्र के भक्तों के आदिगुरु माने जाने जाते हैं।

---

१. वी.स.सं. १.३०-३४

२. श्री जगद्गुरु मरुलाराध्य

भगवान् शिव की आज्ञा से श्री जगद्गुरु मरुलाराध्य ने वीरशैव धर्म की स्थापना के लिये क्षिप्रा नदी के तट पर विराजमान वटक्षेत्र के सिद्धेश्वरलिंग से अवतार लिया था।

तद्वन्मरुलसिद्धस्य वटक्षेत्रे महत्तरे।
सिद्धेशलिङ्गाज्जननं स्थानमुज्जयिनीपुरे।।

स्वायंभुव आगम के इस वचन के अनुसार इन्होंने धर्म प्रचार के लिये उज्जैन (मध्य प्रदेश) में एक पीठ की स्थापना की, जो कि उज्जयिनी पीठ के नाम से प्रसिद्ध है।

यह प्रसिद्धि है कि इस पीठ के द्वापरयुग के आचार्य दारुकाचार्य ने महर्षि दधीचि को शिवतत्त्व का उपदेश देकर उन्हें कृतार्थ किया था। कलियुग के श्री मरुलाराध्य जी अपने समय में मध्यप्रदेश तथा महाराष्ट्र में विभिन्न स्थानों में अनेक मठों की स्थापना करके वहाँ पर अपने एक शिष्य को पट्टाभिषेक करते हुए सर्वत्र संचार करके वीरशैव धर्मदर्शन के तत्त्वों का प्रचार किया था। अपने अवतार का प्रयोजन पूर्ण होने के बाद अपने शिष्य मुक्तिमुनीश्वर को अधिकार देकर पुनः उसी वट-क्षेत्र के सिद्धेश्वरलिंग में विलीन हो गये। इस पीठ की परम्परा अक्षुण्ण रीति से चली आ रही है। यह कहा जाता है कि कालान्तर में वहाँ के जैन शासकों के साथ मनोमालिन्य हो जाने के कारण तदानीन्तन पीठ के आचार्य ने अपने शिष्य समेत उज्जैन का त्यागकर महाराष्ट्र में संचार करते हुए कर्नाटक के बेल्लारी जिले के एक गाँव में आकर पीठ की पुनः स्थापना की थी। तब से उस गाँव का नाम उज्जयिनी पड़ गया। मध्यप्रदेश के उज्जैन में मूल मठ बहुत दिन तक रहा। आजकल वहाँ किसी के न रहने के कारण उसकी स्थिति बिगड़ गई है।

३. श्री जगद्गुरु एकोरामाराध्य

श्री जगद्गुरु एकोरामाराध्य शिव के आदेश के अनुसार वीरशैव मत की स्थापना के लिये द्राक्षाराम क्षेत्र के श्रीरामनाथलिंग से अवतरित हुए।

द्राक्षारामे रामनाथलिङ्गाद्युगचतुष्टये।
एकोरामस्य जननमावासस्तु हिमालये।।

स्वायंभुव आगम के इस वचन के अनुसार इन्होंने धर्म-प्रचार के लिये हिमालय में ओखीमठ में एक पीठ की स्थापना की, जो कि केदारपीठ के नाम से प्रसिद्ध है।

इसी पीठ के कृतयुग के आचार्य त्र्यक्षर शिवाचार्य से तदानीन्तन सूर्यवंश के महाराजा मान्धाता ने शिवसिद्धान्त का तत्त्वोपदेश प्राप्त किया था। इन्होंने अपनी अन्तिम आयु उस गुरुपीठ की सेवा में ही व्यतीत की। प्रतीक स्वरूप उनकी एक शिलामूर्ति केदारपीठ में (अर्थात् ओखीमठ में) अद्यापि विराजमान है।

### ४. श्री जगद्गुरु पण्डिताराध्य

श्री जगद्गुरु पण्डिताराध्य भगवान् शिव के आदेश के अनुसार वीरशैव-धर्म की स्थापना के लिये श्रीशैल (आन्ध्रप्रदेश) क्षेत्र में विराजमान श्री मल्लिकार्जुन ज्योतिलिंग से आविर्भूत हुए थे।

**सुधाकुण्डाख्यसुक्षेत्रे मल्लिकार्जुनलिङ्गतः।**
**जननं पण्डितार्यस्य निवासः श्रीगिरौ शिवे।।**

स्वायंभुव आगम के इस वचन के अनुसार इन्होंने वीरशैव-धर्म के तत्त्वों का बोध कराने के लिये श्रीशैल में ही एक पीठ की स्थापना की, जो श्रीशैलपीठ के नाम से प्रसिद्ध है।

महर्षि सदानन्द ने एक बार पंचाक्षर मन्त्र का उच्चारण करके नरक के समस्त प्राणियों का उद्धार किया था। इन्होंने इस पीठ के द्वापरयुग के आचार्य श्रीधेनुकर्ण शिवाचार्य से शिवतत्त्व को समझकर अपने जीवन को कृतार्थ किया था।

### ५. श्री जगद्गुरु विश्वाराध्य

श्री जगद्गुरु विश्वाराध्य ने भगवान् शिव की आज्ञा से वीरशैव-धर्म की स्थापना के लिये काशीक्षेत्र के विश्वेश्वर ज्योतिर्लिंग से महाशिवरात्रि के दिन अवतरित होकर काशी में ही एक पीठ की स्थापना की, जो कि काशीपीठ या ज्ञानपीठ के नाम से प्रसिद्ध है। यह बात—

**काश्यां विश्वेश्वरे लिङ्गे विश्वाराध्यस्य सम्भवः।**
**स्थानं श्रीकाशिकाक्षेत्रे शृणु पार्वति सादरम्।।**

स्वायंभुव आगम के इस वचन से सिद्ध होती है। आजकल यह स्थान काशीपीठ जंगमवाडी मठ के नाम से सुप्रसिद्ध है।

काशी के अत्यन्त पवित्र और 'आनन्दकानन' के नाम से प्रसिद्ध क्षेत्र में ही यह मठ विराजमान है। काशीखण्ड में इस क्षेत्र की बहुत महिमा बताई गई है। प्राचीन काल में यहाँ पर अनेक महर्षियों ने तपस्या करके अपने-अपने नाम से शिवलिंगों की स्थापना की है। वे अद्यापि विद्यमान हैं। उनको देखकर इस स्थान की महत्ता को जानते हुए आजकल के भावुक भक्त लोग भी अपने-अपने पूर्वजों के नाम से शिवलिंगों की स्थापना करते रहते हैं। अतः काशी का यह जंगमवाडी मठ दर्शकों के लिये लिंगमय प्रतीत होता है।

सुप्रसिद्ध दुर्वासा महर्षि को इस पीठ के द्वापरयुग के आचार्य श्री जगद्गुरु विश्वकर्ण शिवाचार्य के द्वारा शिवाद्वैत-सिद्धान्त का उपदेश हुआ था। काशी में रहने वाले विभिन्न सम्प्रदायों के करीब तीन सौ (३००) मठों में यह जंगमवाड़ी मठ अत्यन्त प्राचीन और

ऐतिहासिक है। इस मठ की प्राचीनता के बारे में 'स्वतन्त्र भारत' नामक काशी के हिन्दी दैनिक में दि. २६.११.१९८६ में प्रकाशित श्री वैद्यनाथ सरस्वती का लेखांश इस प्रकार है— "काशी में जितने भी जीवित मठ हैं, उनमें सबसे प्राचीन है वीरशैवों का जंगमवाड़ी मठ, जिसकी स्थापना छठी शताब्दी में हुई मानी जाती है। इनमें सर्वाधिक संख्या उन मठों की है, जिनकी स्थापना १८०१ से १९६८ के बीच हुई है"। इस पीठ के कलियुग के आचार्य जगद्गुरु विश्वाराध्य (११००) ग्यारह सौ वर्ष पर्यन्त उत्तर भारत में वीरशैव तत्त्वों का उपदेश देकर पुनः काशी विश्वेश्वरलिंग में विलीन हो जाते हैं। इनके बाद श्री जगद्गुरु मल्लिकार्जुन शिवाचार्य महास्वामी पीठाधिकारी होते हैं। आप ईसा पूर्व २०४० में पीठाचार्य रहे, ऐसी जानकारी इस पीठ से उपलब्ध गुरु-परम्परा से विदित होती है। आप अपने योग-सामर्थ्य से तीन सौ ग्यारह (३११) वर्ष पर्यन्त पीठाचार्य रहकर अन्त में सजीव समाधि ग्रहण करते हैं। इस मठ के कैलास मण्डप में उनकी समाधि विद्यमान है। वे आज भी गछी स्वामी के नाम से पूजे जाते हैं।

श्री जगद्गुरु मल्लिकार्जुन शिवाचार्य महास्वामी अत्यन्त महिमाशाली थे। उनके पश्चात् उनकी गद्दी पर आये हुए सतहत्तर (७७) पीठाचार्य श्री मल्लिकार्जुन शिवाचार्य स्वामी के नाम से ही जाने गये। इस पीठ-परम्परा में इक्यावन (५१) वें पीठाचार्य श्री जगद्गुरु मल्लिकार्जुन शिवाचार्य स्वामी जी को उस समय के काशी के राजा जयनन्द देव ने विक्रम संवत् ६३१ में प्रबोधिनी एकादशी के दिन भूमिदान किया था। १४०० वर्ष का वह प्राचीन दानशासन आज भी मठ में सुरक्षित है। मठ को दी गई जंगमपुर की उस भूमि में महामना मदनमोहन मालवीय ने उस समय के ८२वें जगद्गुरु श्री शिवलिंग शिवाचार्य जी से अनुमति प्राप्त कर ई. १९१७ में काशी हिन्दू विश्वविद्यालय की स्थापना की है। जयनन्ददेव का वह प्राचीन दानपत्र, उसकी प्रतिलिपि जो ताम्रपत्र पर लिखी हुई है, जिसे महाराजा प्रभुनारायण सिंह ने लिखवाया है, मठ में सुरक्षित हैं।

काशी के जयनन्द देव के द्वारा प्रदत्त दानशासन पर किये जाने वाले आक्षेपों का व्योमकेश ने "जंगमवाड़ी मठ काशी में सुरक्षित १४०० वर्ष पुराना शासनादेश" इस शीर्षक से 'नवनीत' नामक पत्रिका में प्रकाशित लेख में प्रमाणबद्ध रीति से निराकरण किया है। विक्रम संवत् ६३१ में काशी के राजा जयनन्द देव का होना कुछ इतिहास ग्रन्थों में नहीं मिलता, क्योंकि ५वीं शती में कन्नौज के राजा ने काशी पर अधिकार कर लिया था। इस आक्षेप का परिहार व्योमकेश ने इस प्रकार किया है—

"यह बात सही है कि पाँचवीं शती में कन्नौज के राजा ने काशी पर आधिपत्य स्थापित कर लिया था, किन्तु काशी के राजा कन्नौज राज्य के अन्तर्गत स्वायत्त शासनाधिकार सम्पन्न बने रहे। प्राचीन इतिहास-ग्रन्थों में, यथा गदाधरभट्टकृत "विजयदृग्विलास" में जयनन्ददेव को काशी का राजा बताया गया है। जयनन्ददेव देवता के समान था। काशी के लोग उसको देवतातुल्य मानते थे। यह राजा अनन्तदेव का पुत्र था। जयनन्ददेव का पुत्र गोविन्ददेव हुआ, जो अत्यन्त वीर और धीर था, (विजयदृग्विलास, द्वितीय अध्याय, छन्द संख्या ५-६)। अतः

संवत् ६३१ वि. में जयनन्ददेव का काशी का राजा होना निश्चित है" (नवनीत, वर्ष ३३, अंक ५ में, १९८४, पृष्ठ-१०६-१०७)। इस विषय का विस्तार वहीं देखा जा सकता है।

इस मठ में हुमायूँ, अकबर, जहाँगीर, शाहजहाँ, औरंगजेब तथा मुहम्मद शाह द्वारा समय-समय पर मठ को दिये गये दानपत्र भी अपने मौलिक रूप में जीर्ण-शीर्ण अवस्था में रखे हुए हैं। जिला कोर्ट से लेकर इलाहाबाद हाईकोर्ट तक इन सभी दान-पत्रों की छान-बीन की जा चुकी है और यदुनाथ सरकार जैसे मुगलकाल के विशेषज्ञ इतिहासकार को भी इनकी सत्यता मानने के लिये मजबूर होना पड़ा है। बनारस गजेटियर में पृष्ठ १२३ पर भी इन फरमानों का स्पष्ट उल्लेख है। इन फरमानों में इस मठ को दिये गये भूमिदान का उल्लेख है।

हुमायूँ बादशाह ने मिर्जापुर जिले के चुनार नामक स्थान में जंगमबाड़ी के जंगमों के संमानार्थ ३०० बीघा जमीन दान की थी। उनके बाद के सभी मुगल बादशाहों ने इस फरमान को स्वीकार करते हुए नये फरमान भी दिये, जो अब तक मठ में हैं। मुगल बादशाहों के दानपत्र १५३० से १७८४ ई. तक के हैं। हुमायूँ के बाद अकबर ने ४८० बीघा भूमि दान की। अकबर के तीन फरमान यहाँ हैं। जहाँगीर के समय के भी दो फरमान है, जिनमें अकबर द्वारा किये गये दान की जाँच तथा उसका समर्थन है। शाहजहाँ के समय के १६ फरमान हैं।

मुगलों में सबसे क्रूर और तथाकथित हिन्दूद्रोही औरंगजेब के संबन्ध में तो यहाँ तक कहा जाता है कि जब वह काशी आया तो मन्दिरों को ध्वस्त करता हुआ जंगमवाड़ी मठ पहुँचा। किन्तु प्रवेश करते ही उसे लगा कि कोई भीमकाय काली देव-छाया उसकी ओर लाल नेत्रों से निहार रही है, मानो उसे निगल जायगी। साम्राज्य और सैन्यबल से सुसज्जित सम्राट् औरंगजेब काँप उठा और तत्काल बाहर आ गया एवं मठ-ध्वंस का विचार त्याग कर उसने भी भूमिदान किया। असली हस्ताक्षरयुक्त पत्र अब तक मठ में सुरक्षित है, जिसमें यह सब लिखा हुआ है।

नेपाल देश में (भक्तपुर) (भातगाँव) में भी इसका एक उपपीठ है। वहाँ वह जंगममठ के नाम से ही प्रसिद्ध है। उस मठ के लिये भी विक्रम संवत् ६६२ ज्येष्ठ सुदी अष्टमी के दिन नेपाल के राजा विश्वमल्ल ने श्री मल्लिकार्जुन शिवाचार्य (मल्लिकार्जुन यति) को भूमिदान किया था। शिला पर उत्कीर्ण वह दानपत्र उसी मठ में आज भी उपलब्ध है। आजकल उस मठ में गृहस्थ-परम्परा के जंगम रह रहे है।

काशी जंगमवाड़ी मठ की गुरुपरम्परा भी अक्षुण्ण गति से चली आ रही है। अभी तक ऐतिहासिक तौर पर ८५ जगद्गुरु हो चुके हैं। इस पीठ-परम्परा के ७६वें जगद्गुरु श्रीहरीश्वर शिवाचार्य महास्वामी ई. १८२५ से १८७६ पर्यन्त पीठाचार्य रहे। वे मैसूर महाराजा श्री मुम्मडि कृष्णराज वडेयर से निमन्त्रित होकर मैसूर गये थे। वहाँ से राजमर्यादा प्राप्त कर वापिस आते समय मैसूर महाराजा के द्वारा दि. १०.७.१८४६ में एक दानपत्र

दिया गया। उसमें यह लिखा है कि प्रतिवर्ष ६०० रुपया महाराजा के जन्मदिनोत्सव के निमित्त निरन्तर भेजा जायगा। उससे काशी में संस्कृत शास्त्राध्ययन करने वाले १२ जन माहेश्वर वटुओं के नित्य प्रसाद की व्यवस्था होनी चाहिए। कन्नड़ भाषा में लिखित वह ताम्रशासन भी पीठ में विद्यमान है। भारत स्वतन्त्र होने के बाद राज-संस्थानों के विलीनीकरण पर्यन्त वह धनराशि वर्षासन के रूप में आती रही। इस दानपत्र के अलावा मैसूर के महाराजा द्वारा श्री हरीश्वर शिवाचार्य (सिद्धलिंग स्वामी) को चाँदी के छत्र, चामर व दण्ड आदि प्रदान किये गये थे। महाराजा के हस्ताक्षरयुक्त ये दण्डचामर आदि पीठ में विद्यमान हैं। इनके समय में भी इस पीठ की बहुत तरक्की हुयी।

इनके बाद इनके शिष्य श्री वीरभद्र शिवाचार्य स्वामी ने ८०वें पीठाचार्य के रूप में पदग्रहण किया। ई. १८७६ से १८६१ पर्यन्त इनका कार्यकाल रहा। इनके समय में कर्नाटक के कोडगु के महाराजा वीर राजेन्द्र वडेयर अपने परिवार समेत काशी आकर रहने लगे। अपने कोर्ट-केस के कारण उनको इंग्लैण्ड जाना पड़ा और वहीं उनका देहावसान भी हुआ। उनके मृत्यु-पत्र के अनुसार उनका पार्थिव शरीर काशी लाया गया और जंगमवाड़ी मठ में उसकी विधिवत् समाधि की गयी। उनकी समाधि पर उनके परिवार के सभी लोगों ने दि. १२.२.१८६२ में लिंग की स्थापना की। उस लिंग का वीरेश्वर नाम रखा गया और समाधि पर स्थित वीरेश्वर लिंग के लिये एक भव्य मन्दिर का निर्माण किया गया, जो अभी भी मठ के द्वितीय महाद्वार के पास विद्यमान है। उनकी पटरानी देवम्माजी ने यात्रियों के निःशुल्क निवास के लिये एक छत्र का निर्माण करायी। वह रानी-छत्र के नाम से आज भी जाना जाता है। अन्न-छत्र चलाने के लिए भी उस समय रानी देवम्माजी ने गुरु-दक्षिणा के रूप में आर्थिक सहायता की। इसी प्रकार कोडगू राजपरिवार भी काशीपीठ-परम्परा का शिष्य माना जाता है।

श्री जगद्गुरु वीरभद्र शिवाचार्य महास्वामी के १८.८.१८६१ के दिन शिवैक्य हो जाने के बाद उनके शिष्य श्री राजेश्वर शिवाचार्य स्वामी ने ८१वें जगद्गुरु के रूप में अधिकार ग्रहण किया। यह बहुत बड़े तपस्वी विद्वान् और त्यागी थे। इनके औदार्य के कारण काशी के निवासी इनको 'जंगम राजा' कहते थे। काशी के सुप्रसिद्ध विद्वान् महामहोपाध्याय श्री पं. शिवकुमार मिश्र शास्त्री इनसे प्रभावित हुए और उनकी आज्ञानुसार "लिंगधारणचन्द्रिका" नामक प्राचीन संस्कृत पुस्तक पर शरत् नामक संस्कृत व्याख्या लिखी, जो ई. १६०५ में प्रथम प्रकाशित हुई। आपके समय में सैकड़ों विद्यार्थी मठ में निवास कर संस्कृत शास्त्रों का अध्ययन करते थे। वे १६ वर्ष तक पीठाचार्य रहकर दि. ३१.७.१६०७ में शिवैक्य हो गये।

श्री जगद्गुरु राजेश्वर शिवाचार्य महास्वामी के मृत्युपत्र के अनुसार उनके प्रिय शिष्य श्रीशिवलिंग महास्वामी ने सन् १६०७ में ८२वें पीठाचार्य के रूप में पद ग्रहण किया। अपने काशी में रहने वाले प्राचीन विश्वाराध्य गुरुकुल में अनेक सुधार करके दक्षिण भारत में अनेक शाखाओं को खोलने का प्रयत्न किया। इसके अलावा २३.३.१६१८ में इन्होंने

काशीपीठ में वीरशैव-धर्म के अन्य चारों पीठाचार्यों को एकत्र बुलाकर पंचाचार्य सम्मेलन का आयोजन करके धर्मजागृति के बारे में महत्त्वपूर्ण निर्णय लिया। इन्होंने अपने जीवन काल में ही अपने प्रिय शिष्य पंचाक्षर शिवाचार्य को दि. १६.२.१६३२ में ८३वें जगद्गुरुत्वाधिकार प्रदान कर दि. ५.४.१६३२ में शिवैक्य हो गये।

इस पीठ के ८३वें जगद्गुरु श्रीपंचाक्षर शिवाचार्य महास्वामी १४ वर्ष पर्यन्त पीठाचार्य रहकर इस पीठ पर आयी हुई कई प्रकार की मुसीबतों का सामना करते हुए बड़ी मात्रा में देय ऋण से पीठ को विमुक्त कराने का भी प्रयास किया। दि. २६.४.१६४४ में ये शिवसायुज्य प्राप्त हुए।

श्री जगद्गुरु पंचाक्षर शिवाचार्य महास्वामी के मृत्यु पत्र के अनुसार उनके प्रिय शिष्य श्री वीरभद्र शिवाचार्य महास्वामी ८४वें जगद्गुरु के रूप में दि. २७.६.१६४४ को सिंहासनारूढ़ हुए। ये बहुभाषी पण्डित होते हुए पुरातत्त्व में विशेषे अभिरुचि रखते थे। इन्होंने इस पीठ में "ज्ञानमन्दिरम्" नामक एक ग्रन्थालय की स्थापना की। उस ग्रन्थालय में १०,००० से अधिक अमूल्य प्राचीन शास्त्रीय ग्रन्थों का संग्रह है। इसके अलावा तन्त्र-आगम आदि विषयों के हजारों हस्तलिखित तालपत्र संगृहीत किये गये हैं। आजकल काशी जंगमवाड़ी मठ का वह ज्ञानमन्दिर एक अनोखा ग्रन्थालय माना जाता है।

श्री जगद्गुरु वीरभद्र शिवाचार्य महास्वामी ने अनेक धार्मिक ग्रन्थों को प्रकाशित कराने के लिये शिवधर्म ग्रन्थमाला की स्थापना करके उसके माध्यम से अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का प्रकाशन किया। इन्होंने केवल साढ़े तीन बरस पर्यन्त पीठाचार्य पद पर रहकर अनेक महत्त्वपूर्ण कार्य किये और २५.१.१६४८ के दिन शिवसायुज्य प्राप्त किया।

श्री जगद्गुरु वीरभद्र शिवाचार्य महास्वामी के मृत्युपत्र के अनुसार ८५वें जगद्गुरु के रूप में श्रीविश्वेश्वर शिवाचार्य महास्वामी दि. १४.१२.१६४८ के दिन ज्ञानसिंहासन पर आरूढ़ हुए। ये ४२ वर्ष पर्यन्त इस पीठ के पीठाचार्य रहे। इनके समय में काशी जंगमवाड़ी मठ के महाद्वार के दोनों तरफ श्रीविश्वाराध्य मार्केट का निर्माण हुआ। वह मार्केट फर्नीचर व्यवसाय के लिये अत्यन्त मशहूर हो गया। इसके अलावा इन्होंने पूना, औरंगाबाद, मंगलवेडा (सोलापुर जिला) आदि स्थानों में विद्यार्थियों के अध्ययन के लिये छात्रावासों का निर्माण कराया। इसी तरह काशी के सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के वेदान्त विभाग में शक्तिविशिष्टाद्वैत वेदान्त अध्ययन पीठ की स्थापना कराई। इस अध्ययन पीठ में वीरशैव सिद्धान्त की शास्त्री एवं आचार्य कक्षाओं की पढ़ाई होती है। यहाँ अध्ययन करने वाले विद्यार्थियों को छात्रवृत्ति देने की भी व्यवस्था महास्वामीजी ने की है। इस प्रकार इन्होंने अपने पीठाधिकार-काल में अनेक सुधार किये। दि. २.१०.१६८६ के दिन ये शिवसान्निध्य को प्राप्त हुए। इनके पश्चात् ८६वें जगद्गुरु के रूप में इनके प्रिय शिष्य डॉ. चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामी दि. १७.११.१६८६ के दिन ज्ञानसिंहासनारूढ़ होकर विराजमान हैं।

उपर्युक्त पाँचों पीठों के आचार्य पंचाचार्य कहे जाते हैं। ये ही पाँच आचार्य वीरशैव धर्म के जगद्गुरु होते हैं। इनके अतिरिक्त इस धर्म के जितने भी गुरु होते हैं, वे सब इन्हीं पंचाचार्यों के शाखा-मठों के अनुयायी पट्टाधिकारी होते हैं।

## वीरशैवधर्म और सन्त बसवेश्वर

यह प्रवाद सुनने में आता है कि बारहवीं शताब्दी में कर्नाटक में अत्यन्त प्रख्यात चालुक्य वंश के बिज्जल नामक महाराजा के प्रधानमंत्री श्रीबसवेश्वर के द्वारा इस धर्म की स्थापना हुई थी। किन्तु यह बात कदापि सत्य नहीं हो सकती, क्योंकि कर्णाटक के बीजापुर जिले के बागेबाड़ी ग्राम निवासी श्री मादरस और मादलम्बिका नामक ब्राह्मण-दम्पती से उत्पन्न श्रीबसवेश्वर ने आठवें वर्ष में ब्राह्मणोचित उपनयन संस्कार को त्याग कर कूडल संगमक्षेत्र में उस समय के प्रख्यात वीरशैवाचार्य श्री जातवेद मुनि से वीरशैव धर्मोचित इष्टलिंग-दीक्षा को ग्रहण किया था। इससे यह सिद्ध होता है कि बसवेश्वर से पहले भी यह धर्म था और इसके आचार्य भी थे।

इस बात को अवश्य जान लेना चाहिये कि वीरशैवधर्म में दीक्षा लेने के बाद इस धर्म के प्रचार एवं प्रसार के लिये श्री बसवेश्वर का बहुत योगदान रहा है। इस धर्म के प्रबल प्रचारक होने के कारण लोगों में यह भ्रम पैदा हो गया कि शायद इन्होंने ही इसकी स्थापना की है। किन्तु यह यथार्थ नहीं है।

वीरशैव धर्म के बहुत बड़े आधुनिक ऐतिहासिक और दार्शनिक विद्वान डॉ. एस.सी. नन्दीमठ महोदय ने--

"The darkness surroundings the early history of the sect has led almost all scholars (Dr. Bhandarkar excepted) to conclude that it was founded by Basava, the minister of kalacuri King Bijjala (1122-1167 A.D.). However, this is far from the truth, for none of the books on Viraśaivism, either in Kannada or in Sanskrit, ascribe the foundation of the sect to Basava."[1]

इस प्रकार श्री बसवेश्वर के वीरशैव-धर्मसंस्थापकत्व प्रवाद का निराकरण किया है। उनका कहना है कि डॉ. भाण्डारकर को छोड़कर अन्य सभी संशोधकों की बुद्धि में यह अन्धेरा छा गया है कि बसवेश्वर ही वीरशैव मत के संस्थापक हैं। वीरशैव धर्म के कन्नड़ या संस्कृत के किसी भी ग्रन्थ में बसवेश्वर का धर्मसंस्थापक के रूप में उल्लेख नहीं किया गया है। अतः बसवेश्वर इस धर्म के संस्थापक नहीं हो सकते।

---

1. A Hand book of Virasaivism, p. 2, Motilal Banarasidas, 1979.

दक्षिण भारत के प्रमुख इतिहासविद् श्री के. ए. नीलकण्ठ शास्त्री लिखते हैं —

"Lingayāt tradition avers that the sect is very old and was founded by five ascetics-Ekorāmā, Panditārādya, Revaṇa, Marula and Viśwārādhyā who were held to have sprung from the five heads of Śiva. Basava, they say, was but the reviver of the faith"[1]

लिंगायत (वीरशैव) धर्म अत्यन्त प्राचीन है। शिव के पाँच मुखों से आविर्भूत एकोराम, पण्डिताराध्य, रेवण, मरुल और विश्वाराध्य नामक पाँच आचार्यों ने इसकी प्रस्थापना की थी। इनके अनुसार बसवेश्वर इस धर्म के केवल पुनरुज्जीवक थे।

पाश्चात्त्य विद्वान् डॉ. जे.एन. फर्क्यूहर का कहना है—

"The tradition is that the sect was founded by five ascetics-Ekorāma, Panditārādhya, Revaṇa, Marula, Viśāwārādhya who are held to have sprung from the five heads of Śiva, incarnate age after age. These are regarded as very ancient and Basava is said to have been but the revivor of the faith."

प्रत्येक युग में शिव के पाँच मुखों से उत्पन्न एकोराम, पण्डिताराध्य, रेवण, मरुल और विश्वाराध्य नामक पाँच यतियों ने इस धर्म की स्थापना की। ये पाँचों आचार्य अत्यन्त प्राचीन हैं। बसवेश्वर तो इस धर्म के पुनरुज्जीवक मात्र थे।

डॉ. यदुवंशी का कहना है— "दक्षिण में एक नये सम्प्रदाय का प्रादुर्भाव हुआ, जिसका आगे चलकर बड़ा महत्त्व हुआ। यह था 'लिंगायत' अथवा 'वीरशैव' सम्प्रदाय। इस सम्प्रदाय का जन्म कब और कैसे हुआ? तथा इसका संस्थापक कौन था? यह अभी तक विवादास्पद विषय है, परन्तु एक बात तो निश्चित है कि प्रख्यात 'बसव' इस सम्प्रदाय के जन्मदाता नहीं थे। यद्यपि इन्होंने इसको बहुत सहायता दी"। (शैवमत, पृ. १५८-१५९)

काशी के सुप्रसिद्ध लेखक श्री रामदास गौड़ कहते हैं— "कुछ लोगों का यह अनुमान है कि लिंगायतों के मूल आचार्य बसवेश्वर थे। यह कथन अनेक कारणों से भ्रमपूर्ण है। पहले तो बसवपुराण, जो मूल तेलुगु फिर कन्नड़ भाषा में लिखा गया, अब से ७०० वर्ष से अधिक पुराना ग्रन्थ हो नहीं सकता। इसे बादरायण व्यास प्रणीत कहना तो साफ जाल है। सबसे बड़ी बात यह है कि वीरशैव मत वालों को बसवादि के जन्म के साढ़े चार हजार वर्ष पहले भूमिदान मिलने के प्रमाण मौजूद हैं और स्वयं बसव-पुराण उनकी प्राचीनता की पुष्टि करता है"। (हिन्दुत्व, पृ. ६९७-६९८)

शैवमत के सुप्रसिद्ध विद्वान् डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय भी बसवेश्वर को वीरशैव धर्म का पुनरुज्जीवक ही मानते हैं, न कि संस्थापक। उनका कहना है—वीरशैवों के इष्टलिंग और प्राणलिंग की चर्चा सदानन्द आदि उपनिषदों में किये जाने के कारण यह धर्म अत्यन्त

1. A History of south India, p. 435, Oxford University Press, 1966.

प्राचीन माना जाता है और इसके संस्थापक रेणुक, दारुक, एकोराम, पण्डिताराध्य और विश्वाराध्य नामक प्रसिद्ध पंचाचार्य ही हैं। इसमें किसी प्रकार का सन्देह नहीं है (सारस्वती सुषमा, १५ वर्ष, १-४ अंक)।

इस प्रकार सुप्रसिद्ध ऐतिहासिक विद्वानों के मतानुसार श्री जगद्गुरु पंचाचार्य ही वीरशैव धर्म के संस्थापक माने जाते हैं। बसवेश्वर को तो इस मत के एक प्रबल प्रचारक के रूप में ही मान्यता मिली है। यही सत्य भी है।

## वीरशैवों के गोत्र व उनके मूल प्रवर्तक

हमारे देश में ऋषिवंश और गणवंश के नाम से दो वंश अत्यन्त प्राचीन हैं। ऋषिवंश के प्रवर्तकों में कश्यप, भरद्वाज और गौतम आदि ऋषि प्रसिद्ध माने जाते हैं। ये ऋषि और इनके वंशज ब्रह्मसृष्टि में आते हैं, ब्रह्मसृष्टि से पूर्व भगवान् शिव की सृष्टि में आने वाले वीर, नन्दी, भृंगी, ऋषभ और स्कन्द ये पाँच गण और इनके वंशज आते हैं। इसका तात्पर्य यह है कि पूर्व काल में जब शिव ब्रह्मा को सृष्टि निर्माण करने के लिये आदेश देते हैं, तब सृष्टिकार्य में प्रवृत्त ब्रह्मा उसमें असफल होकर भगवान् से प्रार्थना करते हैं —

**सृष्टिं विधेहि भगवन् प्रथमं परमेश्वर।**
**ज्ञातोपायस्ततः कुर्यां जगत्सृष्टिमुमापते।।**
**(सि.शि. २.२४)**

हे भगवन् परमेश्वर! आप पहले सृष्टि कीजिये। उसे जानकार बाद में मैं सृष्टि करता हूँ। ब्रह्माजी की इस प्रार्थना को सुनने के बाद भगवान् शिव ने —

**इत्येवं प्रार्थितः शम्भुर्ब्रह्मणा विश्वयोनिना।**
**ससर्जात्मसमप्रख्यान् सर्वज्ञान् सर्वशक्तिकान्।।**
**प्रबोधपरमानन्दपरिवाहितमानसान्।**
**प्रमथान् विश्वनिर्माणप्रलयादिविधिक्षमान्।।**
**(सि. शि. २.२५-२६)**

अपने ही जैसे प्रतिभासम्पन्न, सर्वज्ञ और सर्वशक्तिसमन्वित प्रमथगणों की सृष्टि की। इस प्रकार ब्रह्माजी को सृष्टि-क्रिया सिखाने के लिये भगवान् शिव ने जो सृष्टि की, वह शिवसृष्टि कहलाती है। शिव के द्वारा संसृष्ट अनेक शिवगणों में प्रमुख वीर, नन्दी भृंगी, ऋषभ और स्कन्द ये पाँच शिवगण वीरशैवों के गोत्रपुरुष माने जाते हैं।

**ईशानमुखसंजाता वीरशैवा महौजसः।**
**वीरो नन्दी तथा भृङ्गी वृषभः स्कन्द एव च।।**
**(पाशुपत तन्त्र)**

अतिवर्णाश्रमाः पूर्वे नन्द्यादिप्रमथाः स्मृताः।
तत्सन्ततिक्रममायाता वीरशैवा इति श्रुताः।।
(वीरशैवसदाचारसंग्रह, ६.४)

पाशुपत तन्त्र और वीरशैवसदाचारसंग्रह के इन उद्धरणों से वीर, नन्दी आदि पाँच प्रथमगण ही वीरशैव वंश के मूल पुरुष हैं, यह बात सिद्ध होती है। इन प्रमथगणों की शक्तियों के (धर्मपत्नियों के) बारे में लिंगपुराण, क्रियासार आदि ग्रन्थों में उल्लेख मिलते हैं—

वीरभद्रो महातेजा हिमकुन्देन्दुसन्निभः।
भद्रकालीप्रियो नित्यं मातॄणामभिरक्षकः।।

लिंगपुराण की इस उक्ति में वीरभद्र की धर्मपत्नी भद्रकाली बतायी गयी है। इसी प्रकार क्रियासार की— "कुण्डलिनीसहिताय नन्दिकेश्वराय नमः, ह्लादिनीसहिताय भृङ्गिणे नमः, भद्रासहिताय वृषभाय नमः, देवसेनासहिताय, स्कन्दाय नमः" (क्रियासार, भाग २, पृ. २७८-२७६) इस उक्ति में नन्दीश्वर की धर्मपत्नी कुण्डलिनी, भृंगी की धर्मपत्नी ह्लादिनी, वृषभ की धर्मपत्नी भद्रा और स्कन्द की धर्मपत्नी देवसेना बताई गई है। इस प्रकार वीरशैवों के गोत्रपुरुषों में वीरभद्र ने भद्रकाली का, नन्दी ने कुण्डलिनी का, भृंगी ने ह्लादिनी का, वृषभ ने भद्रा का और स्कन्द ने देवसेना का परिग्रह किया, यह सिद्ध होता है। इन पाँच गणाधीश्वरों के जो वंशज हैं, उन्हें जंगम कहते हैं।

इसी प्रकार भगवान् शिव के पाँच मुखों से मुखारि, कालारि, पुरारि, स्मरारि और वेदारि नाम के पाँच गण उत्पन्न हुए। इनकी सन्तान को पंचम सालि कहते हैं। इस प्रकार वीरशैव-परम्परा में जंगम वंश और पंचम सालि वंश के नाम से दो वंश-परम्पराएं चली आ रही हैं। इनमें जंगम वंशज गुरु कहलाते हैं और पंचम सालि-वंशज उनके शिष्य हैं। यहाँ गुरु का जो गोत्र होता है, वही उसकी शिष्य-परम्परा का भी होता है। इस तरह वीरशैव-धर्म में वीर, नन्दी, भृंगी, वृषभ और स्कन्द ये ही पाँच गोत्रपुरुष हैं और गोत्र भी इन्हीं के नाम से प्रसिद्ध हैं। वीरशैव-परम्परा में भी सगोत्र विवाह निषिद्ध माना गया है। विवाह आदि मांगलिक कार्य करते समय इस धर्म के संस्थापक मूल पंचाचार्यों से प्रतीक के रूप में संस्थापित पाँच कलशों को साक्षी माना जाता है।

## धार्मिक संस्कार में स्त्री-पुरुषों को समान अधिकार

वीरशैव धर्म में प्रत्येक व्यक्ति को साधना में प्रवृत्त होने से पहले परम्परागत अपने कुलगुरु (वंशगुरु) के द्वारा दीक्षा संस्कार लेना पड़ता है। इस धर्म में साधना करने के लिये स्त्री और पुरुष इन दोनों को समान अधिकार दिया गया है। अतः जैसे पुरुषों का दीक्षा-संस्कार किया जाता है, उसी प्रकार स्त्रियों का भी किया जाता है। इस दीक्षा-संस्कार

में पट्टाभिषिक्त शिवाचार्य लोग अपने गोत्र के शिष्यों को इष्टलिंग प्रदान कर पंचाक्षरी महामन्त्र का उपदेश करते हैं। यह दीक्षा जन्म के आठवें वर्ष में की जाती है। इस दीक्षा में प्राप्त इष्टलिंग को स्त्री और पुरुष दोनों अपने शरीर के मस्तक, पसली, वक्षस्थल, कण्ठ और हथेली इन स्थानों में से किसी एक स्थान पर अपनी इच्छानुसार धारण करते हैं, किन्तु नाभि के नीचे इसको धारण करना निषिद्ध है। उस इष्टलिंग को स्वर्ण, चाँदी, पीतल, ताम्र आदि उत्तम धातुओं से बनी सज्जिका में, जो कि शिवलिंग, नन्दीश्वर, आम्रफल, बिल्वफल तथा मोदकाकार का एक छोटा सा मन्दिर होता है, रखकर शुक्ल, रक्त, कृष्ण, पीत तथा चित्र वर्ण के शिवसूत्रों में इच्छानुसार किसी एक का परिग्रह करके इष्टलिंग के मन्दिररूप उस सज्जिका से संलग्न करके शरीर पर धारण करते हैं। दीक्षा के समय धारण किये हुए इष्टलिंग का वीरशैव स्त्री-पुरुष कदापि अपने शरीर से अलग न करते हुए प्रतिदिन सुबह और शाम अपने वामहस्तरूपी पीठपर रखकर पूजा करते हैं और पूजा के बाद पुनः अपने शरीर पर धारण करते हैं। इस प्रकार वीरशैव धर्म में दीक्षा, इष्टलिंगधारण और उसकी पूजा आदि धार्मिक विधियों में स्त्री-पुरुषों में किसी प्रकार का भेद-भाव नहीं किया जाता। यह इस धर्म की विशेषता है।

## इष्टलिंग की पूजा में सूतक का प्रतिषेध

यहाँ पर शंका होती है कि स्त्रियों को धर्माचरण का समान अधिकार देने पर जननसूतक और रजस्सूतक प्राप्त होने पर दीक्षासम्पन्न स्त्री अपने इष्टलिंग की पूजा कैसे कर सकती है? चूँकि धर्मशास्त्र में सूतक के समय में पूजा आदि का निषेध माना गया है। इस शंका के परिहारार्थ वीरशैव आचार्यों ने इष्टलिंगपूजामात्र में सूतक की प्राप्ति नहीं मानी है। वहाँ कहा गया है —

**लिङ्गार्चनरतायाश्च ऋतौ नार्या न सूतकम्।**
**तथा प्रसूतिकायाश्च सूतकं नैव विद्यते।।**
**गृहे यस्मिन् प्रसूता स्त्री सूतकं नात्र विद्यते।**
**शिवपादाम्बुसंस्पर्शात् सर्वपापं प्रणश्यति।।**
**(सि.शि. ६.४४-४५)**

इसका तात्पर्य यह है कि जैसे "यावज्जीवमग्निहोत्रं जुहुयात्" इस प्रमाणवचन के अनुसार अग्निहोत्र को नित्य कर्म मानकर वैदिक धर्म में नित्यप्रति उसका अनुष्ठान करते हैं, उसी प्रकार वीरशैव धर्म में इष्टलिंग का पूजन नित्य कर्म माना गया है। जिसके अनुष्ठान से पुण्य की प्राप्ति नहीं होती हो और अनुष्ठान न करने पर दुरित की प्राप्ति होती हो, उसे नित्य कर्म कहते हैं। इस प्रकार नित्य कर्म का अनुष्ठान न करने से प्राप्त होने वाला दुरित उसके अनुष्ठान से प्राप्त नहीं होता, यही नित्य कर्म का फल है।

लिङ्गस्य धारणं यस्य स्थूलदेहे न विद्यते।
तद्देहं निष्फलं ज्ञेयं जीवत्यक्तशरीरवत्।।
तस्मात्तद्धारणं प्रोक्तं यावज्जीवाग्निहोत्रवत्।
(सिद्धान्तशिखोपनिषद्वीरशैवभाष्यम्, पृ. ४२).

इस प्रमाण-वचन से उमचिगि श्रीशंकर शास्त्री ने इष्टलिंग के बिना वीरशैवों का शरीर निर्जीव होता है, इससे यह स्पष्ट बता दिया है कि यावज्जीव अग्निहोत्र के समान उसके धारण और पूजन करने की विधि पुष्ट होती है।

प्राणवद्धारणीयं तत्प्राणलिङ्गमिदं तव।
कदाचित् कुत्रचिद् वापि न वियोजय देहतः।।
(सि. शि. ६.२६)

सिद्धान्तशिखामणि के इस वचन में भी यही बात कही गई है। इष्टलिंगधारण और उसका पूजन रूप नित्य कर्म वीरशैव धर्म में स्त्रियों के लिये भी विहित है, अतः आचार्यों ने उस कर्म के अनुष्ठानमात्र में स्त्रियों के सूतक की प्राप्ति नहीं मानी।

यथा विश्वेशनिकटा गङ्गा सूतकवर्जिता।
तथा लिङ्गाङ्किता भक्ताः पञ्चसूतकवर्जिताः।।
(लिंगसार)

धर्मशास्त्र में वर्षा काल में जब नदियों में बाढ़ आती है, उस समय नदियों को रजस्सूतक की प्राप्ति मानकर नदीस्नान का निषेध करने पर भी शिवसंयुक्त होने के कारण गंगाजी को रजस्सूतक से युक्त जैसे नहीं माना है, वैसे ही वीरशैव स्त्रियों को भी इष्टलिंग का सम्बन्ध होने के कारण रजस्सूतक नहीं होता, यह लिंगसार के इस वचन का तात्पर्य है।

इस प्रसंग में यह भी स्मरणीय है कि जैसे पौण्डरीक याग आदि दीर्घकालीन सत्रों का संकल्प करके याग करते समय यजमान की पत्नी यदि रजस्वला हो जाती है, तो भी वह स्नान करके पुनः जैसे याग में सम्मिलित होती है, उसी प्रकार वीरशैव धर्म में दीक्षित स्त्री रजस्वला या प्रसूता होने पर भी उसी दिन स्नान एवं गुरु के चरणोदक का प्रासन करके शुद्ध होकर अपने नित्य कर्म इष्टलिंग की पूजा करने के लिये अधिकारी होती है। इष्टलिंगपूजा के अतिरिक्त पाक आदि अन्य कार्यों के लिये वीरशैव धर्म में भी सूतक माना जाता है। जैसे हाथ से छूने के लिये जिह्वा अपवित्र होने पर भी मन्त्रोच्चारण के लिये सदा पवित्र होती है, उसी प्रकार रजस्वला या प्रसूता स्त्री पाक आदि अन्य लौकिक कर्म करने के लियें अयोग्य और अपवित्र होने पर भी इष्टलिंग के धारण एवं उसकी पूजा के लिये वह अग्नि, रवि, तथा वायु के समान सदा पवित्र रहती है। इसीलिये सिद्धान्तशिखोपनिषद्भाष्य में कहा गया है—

स्वेष्टलिङ्गैकपूजायां नैवाशौचं विधीयते।
पौण्डरीके रजः स्त्रीणां स्वाग्निहोत्रे यथा तथा।।
अकरस्पर्शयोग्यापि यथा जिह्वा महेश्वरि!
मन्त्रोच्चारणमात्रस्य पूता भवति भूतले।।
तथा सूतकिनः शैवाः पूजामात्रसुनिर्मलाः।
नान्यस्पर्शानुकूलाः स्युरिति वेदानुशासनम्।।
(सिद्धान्तशिखोपनिषद्वीरशैवभाष्यम्, पृ. ४३-४४)

इसके अतिरिक्त घर में किसी की मृत्यु होती है, तो उस घर के लोग भी शव संस्कार के बाद स्नान एवं गुरु के चरणोदक के प्रोक्षण से घर को शुद्ध करके अपने-अपने इष्टलिंगपूजा रूप नित्य कर्म को बिना किसी बाधा के यथावत् अवश्य पूरा करते हैं। अतः वीरशैवों को इष्टलिंगपूजा में मरणसूतक भी नहीं लगता।

शैवदेवार्चनं यस्य यस्य चाग्निपरिग्रहः।।
ब्रह्मचारियतीनां च शरीरे नास्ति सूतकम्।
लिङ्गार्चनरता नारी सूतकी वा रजस्वला।।
रविरग्निर्यथा वायुस्तथा कोटिगुणोज्ज्वला।
जातके मृतके वापि न त्याज्यं शिवपूजनम्।।
(ब्र. सू. श्रीकर. १.१.१, पृ. १२)

पराशरस्मृति के इस वचन को उद्धृत करते हुए भगवान् भाष्यकार श्रीपति पण्डिताराध्य ने श्रीकरभाष्य के जिज्ञासाधिकरण में स्त्रियों की इष्टलिंगपूजा में कोई सूतक बाधक नहीं होता, इस बात का समर्थन किया है।

इस प्रकार अनेक प्रमाणों से इष्टलिंगपूजा में सूतक की प्राप्ति न होने से इष्टलिंग-दीक्षा में पुरुष और स्त्री इन दोनों को समान अधिकार है। अन्य धर्मों की अपेक्षा इस धर्म में स्त्रियों को भी धार्मिक स्वातन्त्र्य देकर वीरशैव आचार्यों ने इस धर्म की प्रतिष्ठा को बढ़ाया है।

## वीरशैवों में संस्कृत साहित्यकार व उनका साहित्य

अब हम यहाँ संक्षेप में वीरशैव मत के संस्कृत भाषा के साहित्यकारों और उनके साहित्य का परिचय प्रस्तुत करते हैं।

सिद्धान्ताख्ये महातन्त्रे कामिकाद्ये शिवोदिते।
निर्दिष्टमुत्तरे भागे वीरशैवमतं परम्।।
(सि. शि. ५.१४)

सिद्धान्तशिखामणि की इस उक्ति के अनुसार शिवोपदिष्ट २८ शैवागमों के उत्तर भाग में वीरशैव सिद्धान्त प्रतिपादित है, अतः वीरशैव धर्म-दर्शन के २८ शैवागम ही मूल आध ार माने जाते हैं। इस आगम साहित्य के बाद का सारा वीरशैव साहित्य इन आगमों पर ही आधारित है। वीरशैव धर्म के मूल स्थापनाचार्य रेवणसिद्ध, मरुलसिद्ध, एकोरामाराध्य, पण्डिताराध्य और विश्वाराध्य ने वेद और उपनिषदों पर वीरशैव सिद्धान्तपरक भाष्य लिखे थे, यह बात श्रीकरभाष्य से अवगत हो जाती है। (ब्र.सू. श्रीकर. १.१.१, ३.५.४, ३.३.४०), परन्तु वे भाष्य अब उपलब्ध नहीं हैं। आजकल उपलब्ध साहित्य और साहित्यकारों का परिचय इस प्रकार है —

**१. अगस्त्य मुनि**

अगस्त्य ने रंभापुरीपीठ-परम्परा के जगद्गुरु रेणुकाचार्य से वीरशैव सिद्धान्त का श्रवण किया था। श्री रेणुकाचार्य का वह उपदेश श्रीशिवयोगी शिवाचार्य द्वारा लिपिबद्ध होकर आज सिद्धान्तशिखामणि के नाम से प्रसिद्ध है। श्री रेणुकाचार्य के द्वारा उपदिष्ट महर्षि अगस्त्य ने ब्रह्मसूत्रों पर वीरशैव सिद्धान्तपरक वृत्ति लिखी थी। वह 'लघुसूत्रवृत्ति' के नाम से जानी जाती है। उसी को आधार मानकर श्रीपति पण्डिताराध्य ने श्रीकरभाष्य की रचना की। वे अपने भाष्यारम्भ में लिखते हैं—

**अगस्त्यमुनिचन्द्रेण कृतां वैयासिकीं शुभाम्।**
**सूत्रवृत्तिं समालोक्य कृतं भाष्यं शिवङ्करम्।।**
**(ब्र. सू. श्रीकर. मंगलश्लो. १७)**

अगस्त्य की यह लघुसूत्रवृत्ति कुम्भकोणं के ग्रन्थालय में उपलब्ध है, इसकी सूचना पण्डित नंजुण्डाराध्य ने श्रीकरभाष्यभूमिका (पृ.११५) में दी है। अतः आगमों के बाद अगस्त्य की यह लघुसूत्रवृत्ति वीरशैव साहित्य का प्राचीनतम ग्रन्थ माना जाता है।

**२. श्री शिवयोगी शिवाचार्य**

सातवीं शताब्दी के श्रीशिवयोगी शिवाचार्य ने जगद्गुरु रेणुकाचार्य द्वारा अगस्त्य मुनि को मौखिक रूप से प्राप्त उपदेश के आधार पर सिद्धान्तशिखामणि नामक पद्यात्मक ग्रन्थ की रचना की। आजकल उपलब्ध वीरशैव संस्कृत साहित्य में इसको अत्यन्त प्राचीन एवं प्रामाणिक माना जाता है।

श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य और महर्षि अगस्त्य के संवाद के रूप में यह ग्रन्थ विरचित हुआ है। इसमें 'सिद्धान्त' शब्दवाच्य २८ शैवागमों के उत्तर भाग में प्रतिपादित वीरशैव सिद्धान्त का बोध कराये जाने के कारण इस ग्रन्थ का नाम सिद्धान्तशिखामणि रखा गया है। श्रीशिवयोगी शिवाचार्य ने उनका समर्थन अपने—

सर्वेषां शैवतन्त्राणामुत्तरत्वान्निरुत्तरम्।
नाम्ना प्रतीयते लोके यत् सिद्धान्तशिखामणिः।।
(सि. शि. १.३१)

इस श्लोक में किया है।

## शिवयोगी शिवाचार्य का कालनिर्णय

श्री शिवयोगी शिवाचार्य ने सिद्धान्तशिखामणि में अपने वंश का वर्णन किया है[1]। उससे उनका और उनके पिता और पितामह आदि का नाम तो मालूम हो जाता है, किन्तु उनके समय व देश का निश्चित पता नहीं लगता। उनके द्वारा वर्णित वंशानुक्रम के आधार पर ये शिवयोगी के प्रपौत्र मुद्ददेव के पौत्र और सिद्धनाथ के पुत्र थे, यह विदित होता है। इनके पितामह का नाम मुद्ददेव होने से बहुत से लोग इनको सोलापुर (महाराष्ट्र) के सुप्रसिद्ध सिद्धरामेश्वर का वंशज मानने की भूल करते हैं। ऐसी भूल करने वालों में इस ग्रन्थ के संस्कृत व्याख्याकार श्रीमरितोण्टदार्य पहले हैं। इन्होंने इस ग्रन्थ का व्याख्यान करते समय अवतरणिका में— "अत्र कलिकालप्रवेशानन्तरं लोकहितार्थं रेणुकगणेश्वर इति प्रसिद्धो रेवणसिद्धेश्वरः कुम्भसम्भवाय वीरशैवशास्त्रमुपदिष्टवान्। तदनन्तरं रेवणसिद्धेश्वरदृष्टिगर्भसंभूतसिद्धरामेश्वरसम्प्रदायप्रसिद्धः सकलनिगमागमपारगः शिवयोगीश्वर इत्यभिधानवान् कश्चिद् माहेश्वरस्तद्रेणुकागस्त्यसंवादं निर्विघ्नेन स्वशिष्यान् बोधयितुं स्वमनसि कृतसकलसिद्धान्तश्रेष्ठनिगमागमैक्यगर्भीकारलक्षणस्वेष्टदेवतानमस्काररूपमङ्गलं शिष्यशिक्षार्थं सप्तभिः श्लोकैर्निबध्नाति" (सि. शि., पृ.२) इस प्रकार लिख कर ग्रन्थकार शिवयोगी शिवाचार्य को सिद्धरामेश्वर सम्प्रदाय का, अर्थात् उनकी वंश-परम्परा का माना है।

यहाँ यह जानना अत्यन्त जरूरी है कि ग्यारहवीं शताब्दी के पूर्वार्ध में महाराष्ट्र प्रान्त के सोलापुर में सिद्धरामेश्वर नामक एक दिव्य बालक का जन्म हुआ। यह बालक अपने माता-पिता सुग्गला देवी और मुद्दगौड़ को रेवणसिद्धेश्वर की कृपा से प्राप्त हुआ था। यह बालक आगे चलकर सिद्धराम शिवयोगी नाम से प्रख्यात हुआ। इन्होंने कन्नड़ भाषा में अपनी स्वानुभव-वाणी लिखी है, जो कि "सिद्धरामेश्वरवचनगलु" के नाम से प्रसिद्ध है।

---

१. कश्चिदाचारसिद्धानामग्रणीः शिवयोगिनाम्।
शिवयोगीति विख्यातः शिवज्ञानमहोदधिः।।
तस्य वंशे समुत्पन्नो मुक्तामणिरिवामलः।
मुद्ददेवाभिधाचार्यो मूर्धन्यः शिवयोगिनाम्।।
तस्यासीन्नन्दनः शान्तः सिद्धनाथाभिधः शुचिः।
शिवसिद्धान्तनिर्णेता शिवाचार्यः शिवात्मकः।।
तस्य वीरशिवाचार्यशिक्षारत्नस्य नन्दनः।
अभवच्छिवयोगीति सिन्धोरिव सुधाकरः।।
(सि. शि. १.१३, १५, १७, २०)

सिद्धान्तशिखामणि के व्याख्याकार श्रीमरितोण्टदार्य कवि के वंशवर्णन में आये हुए मुद्ददेव शब्द को मुद्दगौड़ और सिद्धनाथ शब्द को सिद्धरामेश्वर समझकर शिवयोगी शिवाचार्य को सिद्धरामेश्वर का वंशज मान बैठे हैं, लेकिन यह ठीक नहीं है। मरितोण्टदार्य के इस कथन के अनुसार मुद्ददेव के पुत्र सिद्धनाथ को ही सिद्धरामेश्वर मानकर शिवयोगी शिवाचार्य को उनका पुत्र मानना युक्तिसंगत नहीं है, क्योंकि सोलापुर के सिद्धरामेश्वर अविवाहित थे। दूसरी बात यह है कि ऐसा होने पर शिवयोगी शिवाचार्य अपने वंश का वर्णन करते समय पिता का नाम सिद्धराम लिखते, न कि सिद्धनाथ। यहाँ छन्दोभंग होने का भय भी नहीं है। "सिद्धनाथाभिधः शुचिः" के स्थान पर "सिद्धरामाभिधः शुचिः" लिख सकते थे। यहाँ प्रसिद्ध नाम का व्यत्यय करने का कोई प्रसंग न होने के कारण सिद्धनाथ को सिद्धराम कहना ठीक नहीं है और सोलापुर के सिद्धरामेश्वर के पिता का नाम मुद्दगौड़ था न कि मुद्ददेव। किंचिन्मात्र नामसाम्य से इस प्रकार कहना उचित नहीं प्रतीत होता। अतः सिद्धान्तशिखामणि के रचयिता शिवयोगी शिवाचार्य सोलापुर के सिद्धरामेश्वर के वंशज नहीं हो सकते।

**इनके कालनिर्णय में दासगुप्त की अनवधानता**

भारतीय दर्शनशास्त्र के सुप्रसिद्ध इतिहासज्ञ डॉ. एस.एन. दासगुप्त ने "ए हिस्ट्री आफ इण्डियन फिलासफी" नामक ग्रन्थ के पाँचवें भाग में वीरशैव दर्शन के इतिहास और साहित्य का विवेचन किया है। उसमें सिद्धान्तशिखामणि का कालनिर्णय करते समय— "सिद्धान्तशिखामणि में बसवेश्वर का उल्लेख होने से और श्रीपति पण्डिताराध्य द्वारा श्रीकरभाष्य में सिद्धान्तशिखामणि का उल्लेख होने से यह ग्रन्थ बसवेश्वर के बाद और श्रीपति से पहले रचित मालूम होता है" (पृ. ४४) इस प्रकार अपने मन्तव्य को व्यक्त किया है। यहाँ सिद्धान्तशिखामणि श्रीपति से पहले की है, इस बात के सत्य होने पर भी इस ग्रन्थ में बसवेश्वर का उल्लेख होने के कारण यह उसके बाद की है, ऐसा कहना युक्तिसंगत नहीं है। डॉ. दासगुप्त ने सिद्धान्तशिखामणि में बसवेश्वर का उल्लेख रहने वाले अंश को—"अथ वीरभद्राचार-बसवेश्वराचारं सूचयन् भक्ताचारभेदं प्रतिपादयति—

**शिवनिन्दाकरं दृष्ट्वा घातयेदथवा शपेत्।**
**स्थानं वा तत्परित्यज्य गच्छेद् यद्यक्षमो भवेत्।।**

**(सि. शि. ६.३६)**

इस प्रकार उद्धृत किया है (पृ.४५)। इस उद्धृत अंश में बसवेश्वर का नाम मूल ग्रन्थ में न होकर टीकाकार मरितोण्टदार्य के द्वारा लिखित अवतरणिका में है। यहाँ डॉ. दासगुप्त को मूल ग्रन्थ और टीका के पार्थक्य पर ध्यान न देने के कारण इस प्रकार का भ्रम हो गया है। टीकाकार बसवेश्वर के बाद के हो सकते हैं, लेकिन ग्रन्थ के मूल श्लोक में कहीं पर भी बसवेश्वर का नामोल्लेख न होने से ये बसवेश्वर के बाद के नहीं हो सकते। विवेचकों को इसे अच्छी तरह से जान लेना चाहिये।

श्रीपति पण्डिताराध्य ने अपने श्रीकरभाष्य में बहुत स्थानों पर सिद्धान्तशिखामणि के नामोल्लेख पुरस्सर ग्रन्थांशों को प्रमाण रूप से उद्धृत किया है। अतः श्रीपति पण्डिताराध्य से इन्हें प्राचीन माना गया है। काशी के सुप्रसिद्ध विद्वान् भारतीय तत्त्वज्ञान के इतिहासज्ञ पण्डित बलदेव उपाध्याय ने अपने "भारतीय दर्शन" नामक हिन्दी ग्रन्थ (पृ. ४६६) में श्रीपति पण्डिताराध्य का काल ई. सन्. १०६० बताया है, इसी प्रकार श्री टी.एस. नारायण शास्त्री ने प्राचीन शिलालेखों के आधार पर श्रीपति पण्डिताराध्य का काल ई. सन् १०७३ सिद्ध किया है।

काशीपीठ के पूर्वगुरु श्रीवीरभद्र शिवाचार्य (चिदरेमठ वीरभद्र शर्मा) आन्ध्रप्रदेश के विजयवाड़ा के मल्लेश्वर देवालय में पल्लवेश राजा के द्वारा लिखाये गये शिलालेख के आधार पर श्रीपति पण्डिताराध्य का काल ई. सन्. १०७० (श्रीकरभाष्य चतुःसूत्रीपीठिका, पृ.६) बताते हैं। इस प्रकार विद्वानों के मतानुसार श्रीपति पण्डिताराध्य का काल ग्यारहवीं शताब्दी निःसन्दिग्ध रूप से सिद्ध हो जाता है। अतः इसमें प्रमाणरूप से उद्धृत सिद्धान्तशिखामणि को ग्यारहवीं शताब्दी से पहले का मानना ही होगा।

दशवीं शताब्दी के श्रीकण्ठभाष्य में श्रीकण्ठ शिवाचार्य "अविभागेन दृष्टत्वात्" (ब्र.सू. ४.४.४) इस सूत्र का भाष्य लिखते समय "मुक्तः शिवसमो भवेत्" (सि.शि. ६. १४) सिद्धान्तशिखामणि के इस श्लोकांश को प्रमाणरूप से उद्धृत करते हैं, अतः सिद्धान्तशिखामणि को दसवीं शताब्दी से पूर्वकालिक मानना ही पड़ेगा।

गुरुवंशकाव्य, शिवतत्त्वरत्नाकर आदि ग्रन्थों में वर्णित आद्य शंकराचार्य को श्रीरेवणसिद्ध द्वारा दिया गया चन्द्रमौलीश्वर लिंग का वृत्तान्त शिवयोगी शिवाचार्य को मालूम नहीं है। नहीं तो त्रिकोटि स्थापना के वृत्तान्त के जैसे इस घटना का भी उल्लेख वे अपने ग्रन्थ में करते। अतः शिवयोगी शिवाचार्य आदि शंकराचार्य से भी पहले के मालूम पड़ते हैं। आद्य शंकराचार्य का काल भारतीय परम्परा के अनुसार आठवीं शताब्दी माना जाता है। अतः सिद्धान्तशिखामणि के रचयिता शिवयोगी शिवाचार्य का काल सातवीं शताब्दी से पहले मानने में कोई कठिनाई नहीं है। शंकराचार्य से भी पहले बौद्धों के असत् सिद्धान्तों का खण्डन करने के लिये उन्होंने इस ग्रन्थ की रचना की थी, ऐसा स्वयं उन्होंने लिखा है (सि.शि. १.२३)।

### सिद्धान्तशिखामणि के टीकाकार

सिद्धान्तशिखामणि की उपलब्ध टीकाओं में श्रीमरितोण्टदार्य की "तत्त्वप्रदीपिका" नामक संस्कृत टीका ही प्राचीन है। यह सत्रहवीं शताब्दी में लिखी गई है। संस्कृत टीका के साथ इस ग्रन्थ का पहला मुद्रण कन्नड़ लिपि में मैसूर के श्री वाय्.वीरसंगप्पा ने किया था। इसके बाद सोलापुर (महाराष्ट्र) के अप्पासाहेब वारद ने सन् १६०५ में देवनागरी लिपि में मराठी टीका के साथ इसे प्रकाशित कराया। पुनः प्रकाशन सन् १६६० में उसी की

संशोधित प्रति का विस्तृत मराठी व्याख्या के साथ सोलापुर के वीरशैव साहित्य संशोधन मण्डल के द्वारा हुआ है।

मैसूर के आस्थानविद्वान् एन्.आर.करिबसव शास्त्री ने मूल सिद्धान्तशिखामणि और मरितोण्टदार्य के संस्कृत व्याख्यान का कन्नड़ में अनुवाद करके सन्. १६१६ में और १६२१ में इस तरह दो बार मैसूर से प्रकाशित किया है।

मैसूर के ही पं.काशीनाथ शास्त्री ने सिद्धान्तशिखामणि के मूल शलोकों की कन्नड़ में 'भावप्रकाश' नामक टीका लिखकर उसे प्रकाशित कराया। उसका बहुत बार पुनर्मुद्रण हुआ है।

मैसूर के ही एम.एल.नागण्णा ने सिद्धान्तशिखामणि का कन्नड़ अनुवाद करके कन्नड़ लिपि में १६५६ में प्रकाशित किया।

कर्णाटक के चित्रदुर्ग निवासी श्री एस.एम्.सिद्धय्या ने सिद्धान्तशिखामणि के संस्कृत श्लोकों को कन्नड़ पद्यानुवाद करके 'रेणुकगीता' के नाम से १६७२ में मैसूर से प्रकाशित किया।

बंगलौर विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग के प्रमुख डा.एम. शिवकुमार स्वामी ने सिद्धान्तशिखामणि के प्रत्येक परिच्छेद के चुने हुए महत्त्वपूर्ण श्लोकों पर अंग्रेजी में भावार्थ लिखकर ई. १६६८ में प्रकाशित किया।

बीजापुर (कर्नाटक) के ज्ञानयोगाश्रम के श्रीमल्लिकार्जुन स्वामी ने सिद्धान्तशिखामणि का कन्नड़ और मराठी का विस्तृत भावानुवाद करके प्रकाशित किया। इनका कन्नड़ ग्रन्थ सन्. १६६६ में प्रकाशित हुआ।

सन् १६६१ में शैवभारती भवन, जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी से इसी का एक और संस्करण प्रकाशित हुआ। इसकी विशेषता यह थी कि इसमें मूल संस्कृत श्लोकों की पदावली का आनुपूर्वी से मराठी अनुवाद किया गया था, जिससे कि मराठीभाषी जिज्ञासु संस्कृत पदों के अर्थ से सरलता से परिचित हो सकें। सन् १६६३ में पुनः इसका नया संस्करण शैवभारती भवन, जंगमवाडी मठ, वाराणसी के द्वारा ही हुआ। इसमें अनुसंधाताओं की सहायता के लिये अनेक परिशिष्ट जोड़ दिये गये हैं और टीकाकार मरितोण्टदार्य द्वारा उद्धृत निगमागम शास्त्र के वचनों का स्थलनिर्देश करने का भी प्रयास किया गया है।

### ३. श्री नीलकण्ठ शिवाचार्य

वीरशैव आचार्य परम्परा में नीलकण्ठ शिवाचार्य नाम के दो आचार्य प्रसिद्ध हुए हैं। उनमें पहले ब्रह्मसूत्र के भाष्यकार और दूसरे भाष्यार्थ के कारिकाकार हैं। भाष्यकार नीलकण्ठ शिवाचार्य शंकराचार्य के समकालीन माने जाते हैं। आद्य शंकराचार्य और नीलकण्ठ शिवाचार्य में शास्त्रार्थ हुआ था, यह बात 'शंकरदिग्विजय' (१५.४६) से मालूम हो जाती है।

शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के प्रतिपादक आद्य नीलकण्ठ शिवाचार्य के उस नीलकण्ठभाष्य के काठिन्य को दूर करने के लिए द्वितीय नीलकण्ठ शिवाचार्य ने सरल संस्कृत भाषा में कारिकाओं की रचना की है। यह बात उनकी—

मयापि तस्य तात्पर्यं श्रोतॄणां सुखबुद्धये।
कारिकारूपतः सर्वं क्रमेणैव निबध्यते।।
(क्रियासार. १.३३)

इस उक्ति से सिद्ध होती है। उनका वह कारिकारूप ग्रन्थ 'क्रियासार' नाम से प्रसिद्ध है। क्रियासार का रचनाकाल चौदहवीं शताब्दी माना जाता है। यह क्रियासार ग्रन्थ सन् १९५४. ५७,५८ में मैसूर के प्राच्यविद्या संशोधनालय से तीन खण्डों में प्रकाशित हुआ है।

### ४. श्रीपति पण्डिताराध्य

श्रीपति पण्डिताराध्य ग्यारहवीं शताब्दी में श्रीशैलपीठ के आचार्य थे। इन्होंने शारीरक सूत्रों (ब्रह्मसूत्र) पर शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के प्रतिपादक भाष्य की रचना की है। वह भाष्य श्रीकरभाष्य के नाम से प्रसिद्ध है।

सन् १९७७-७८ में मैसूर के प्राच्यविद्या संशोधनालय से दो खण्डों में इसका प्रकाशन हुआ है। आस्थानविद्वान् पं.नंजुण्डाराध्य ने इसका संपादन किया है।

### ५. श्री मायिदेव

श्रीमायिदेव पन्द्रहवीं शताब्दी के वीरशैव मत के पण्डित माने जाते हैं। इन्होंने संस्कृत और कन्नड़ में अनेक ग्रन्थों की रचना की। उनमें अनुभवसूत्र नामक संस्कृत ग्रन्थ बहुत प्रसिद्ध है। यह ग्रन्थ वातुलतन्त्र पर आधारित है। इस ग्रन्थ का उत्तरार्ध भाग विशेषार्थप्रकाशिका के नाम से प्रसिद्ध है। इसके अलावा इन्होंने 'वीरशैवोत्कर्षशतकत्रय', 'प्रभुगीता' आदि संस्कृत के ग्रन्थों की रचना की है।

### ६. श्री नन्दिकेश्वर

श्री नन्दिकेश्वर पन्द्रहवीं शताब्दी के आचार्य थे। इन्होंने 'लिंगधारणचन्द्रिका' नामक संस्कृत ग्रन्थ की रचना की। इस ग्रन्थ में वैदिक मन्त्रों के द्वारा वीरशैवों के इष्टलिंगधारण के सिद्धान्त को प्रमाणित किया गया है। इस ग्रन्थ पर काशी के सुप्रसिद्ध विद्वान् महामहोपाध्याय पण्डित शिवकुमार शास्त्री ने शरन्नामक संस्कृत टीका लिखी थी। इस टीका से युक्त 'लिंगधारणचन्द्रिका' ई.सन् १९०५ में पहली बार प्रकाशित हुई। वह ग्रन्थ पुनः सन् १९८५ में हिन्दी भाषानुवाद के साथ काशी जंगमवाडी मठ के शैवभारती भवन से प्रकाशित हुआ है।

७. श्री स्वप्रभानन्द शिवाचार्य

श्री स्वप्रभानन्द शिवाचार्य काश्मीर देश के वीरशैव आचार्य थे। इनका समय सत्रहवीं शताब्दी माना जाता हैं। इन्होंने 'शिवाद्वैतमंजरी' नामक संस्कृत ग्रन्थ की रचना की है। इस ग्रन्थ में पूर्वपक्ष के रूप में अद्वैत-वेदान्त का मण्डन, उसके बाद उसका खण्डन और अन्त में वीरशैव सिद्धान्त का मण्डन अत्यन्त पाण्डित्यपूर्ण पद्धति से किया गया है। विस्तृत कन्नड़ व्याख्यान के साथ सन् १९३४ मे मैसूर से काशीनाथ शास्त्री ने इसका प्रकाशन किया था। मूल शिवाद्वैतमंजरी देवनागरी लिपि में काशी के जंगमवाडी मठ से ई.सन्. १९८६ में प्रकाशित हुई है।

८. श्री मरितोण्टदार्य

श्री मरितोण्टदार्य सत्रहवीं शताब्दी के कर्नाटक प्रदेश के एक विद्वान् स्वामी थे। इन्होंने वीरशैवानन्दचन्द्रिका नामक संस्कृत भाषा के एक स्वतन्त्र ग्रन्थ की रचना की है। इसमें क्रियाकाण्ड, वादकाण्ड तथा कथाकाण्ड के नाम से तीन काण्ड हैं। इनमें वादकाण्ड कर्नाटक प्रदेश के हुबली नगर के मूरुसाविर मठ से सन् १९३६ में देवनागरी लिपि में प्रकाशित हुआ। इस वादकाण्ड में चार्वाक, बौद्ध, जैन, मीमांसक, सांख्य, शाक्त, गौतमीय (न्याय), योग, शंकर, रामानुज और मध्व मतों का यथावत् प्रतिपादन करके पुनः उन मतों का खण्डन करके अन्त में वीरशैव मत का उत्कर्ष प्रतिपादित है। इसके अतिरिक्त इन्होंने सिद्धान्तशिखामणि नामक सुप्रसिद्ध वीरशैव ग्रन्थ पर 'तत्त्वप्रदीपिका' नामक संस्कृत व्याख्या की रचना की, जिसकी चर्चा पहले आ चुकी है।

९. श्री केलदी बसवभूपाल

श्री केलदी बसवभूपाल कर्णाटक प्रदेश के केलदी संस्थान के राजा थे। इनका समय सत्रहवीं शताब्दी माना जाता है। ये संस्कृत के प्रकाण्ड विद्वान् थे। इन्होंने संस्कृत भाषा में शिवतत्त्वरत्नाकर, सुभाषितसुरद्रुम और सूक्तिसुधाकर नामक तीन ग्रन्थों की रचना की है (शिवतत्त्वरत्नाकर, भूमिका, पृ. ५)। इनमें सूक्तिसुधाकर उपलब्ध नहीं है। सुभाषितसुरद्रुम मैसूर के प्राच्यविद्या संशोधनालय के ग्रन्थालय में उपलब्ध है, किन्तु अद्यापि अप्रकाशित है। 'शिवतत्त्वरत्नाकर' सन् १९२७ में मद्रास से पहली बार प्रकाशित हुआ था। इसके बाद मैसूर विश्वविद्यालय के प्राच्यविद्या संशोधनालय से सन् १९६४ में प्रथम भाग, सन् १९६६ में द्वितीय भाग और १९८८ में तृतीय भाग प्रकाशित हुआ। इस ग्रन्थ में ज्योतिष, आयुर्वेद, दर्शन आदि अनेक शास्त्रीय विषयों का प्रतिपादन हुआ है, अतः यह संस्कृत वाङ्मय का एक विश्वकोश माना जाता है।

१०. श्री शंकर शास्त्री

धर्मरत्न पं. श्रीशंकर शास्त्री आधुनिक काल के संस्कृत विद्वान् थे। आप सन् १९३० में उज्जयिनी पीठ के आस्थानपण्डित थे। आपने ईश, केन, मुण्डक और सिद्धान्तशिखोपनिषद्

पर वीरशैवभाष्य की रचना की है। इसके अलावा ब्रह्मसूत्र पर वृत्ति भी लिखी है, जो कि ब्रह्मसूत्रवृत्ति के नाम से प्रसिद्ध है। आपकी सभी पुस्तकें मैसूर की श्रीशंकर विलास संस्कृत पाठशाला से प्रकाशित हुई है।

अभी तक बताये गये इन वीरशैव विद्वानों और उनके संस्कृत ग्रन्थों के अतिरिक्त सैकड़ों विद्वानों के द्वारा लिखित सैकड़ों संस्कृत ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं। उन सबका विस्तृत विवेचन ग्रन्थगौरव के भय से नहीं किया जा रहा है।

## विभिन्न भाषाओं में वीरशैव साहित्य

इस विपुल संस्कृत साहित्य के अलावा विभिन्न भारतीय भाषाओं में भी वीरशैव साहित्य उपलब्ध है। ग्यारहवीं शताब्दी के उत्तरार्ध और उसके बाद भी समय-समय पर कर्णाटक, आन्ध्र और महाराष्ट्र आदि प्रान्तों में अनेक वीरशैव सन्त हो गये हैं। वे सब कट्टर शिवभक्त थे। वीरशैव धर्मोचित इष्टलिंग-दीक्षा प्राप्त कर इन सन्तों ने प्राचीन संस्कृत ग्रन्थों में लिखे गये अमूल्य वीरशैव धर्म के तत्त्वों तथा आचारसंहिता को सामान्य लोगों तक पहुँचाने के लिये तत्तत् प्रदेशों की जनभाषा के माध्यम से बहुत प्रयत्न किया है। उन सन्तों में— देवरदासिमार्य, शंकरदासिमार्य, शिवदासिमार्य, बसवेश्वर, प्रभुदेव, चन्न बसवेश्वर, सिद्धरामेश्वर, मचिदेव, मोलिगेय मारप्पा, आय्दवकी मारप्पा, आदय्या, अजगण्णा, पट्टिवालप्या, मरुल शंकरदेव, अम्बिगर चौडय्या, उरिलिंग देव, उरिलिंग पोट्टिकक्कय्या, काडसिद्धेश्वर, कोल शान्तय्या, गणदासि वीरण्णा, धनलिंगदेव, तेलुगु जोम्मय्या, तोटद सिद्धलिंग, नगोभारितन्दे, तुलिय चन्द्रय्या, मादार धूलन्या, मेरेमिण्डदेव, मेदार केतय्या, शिवनागय्या, षण्मुख स्वामी, सकलेश मादरस, सोल बा चस्स, स्वतन्त्र सिद्धलिंगेश्वर, हडपद अय्यण्णा, हाविन्हाल कल्लय्या आदि सैकड़ों सन्त हो गये हैं। इनके अलावा अवक नागम्मा, नीललोचना (नीलम्मा), अवक महादेवी, मुक्तायक्का लवकम्मा, लिंगम्मा, सत्यक्का आदि महिला सन्त हो गई हैं। इन सबने कन्नड़ भाषा में अपने अनुभवों को अंकित किया है, जो कि कर्णाटक में 'वचन-साहित्य' के नाम से जाना जाता है। यह विपुल 'वचन-साहित्य' धार्मिक, दार्शनिक और नैतिक विचारों की दृष्टि से भरा-पूरा है। कर्णाटक में विद्वत्समाज से लेकर सामान्य जनता पर्यन्त इस सन्त-वाणी का बड़ा असर हुआ है। पंचाक्षर गवयी, पुहराज गवयी, मल्लिकार्जुन मनसूर और बसवराज राजगुरु आदि प्रख्यात कर्णाटक के गायक इस सन्तवाणी को सुमधुर संगीत से लयबद्ध करके गाते आये हैं। इसलिये भी उस सन्तवाणी का प्रभाव जनता पर अधिक हुआ है।

तालपत्र में विद्यमान इस विपुल सन्त-साहित्य को एकत्र कर प्रकाशित करने का प्रथम श्रेय बीजापुर (कर्नाटक) के श्री फ.गु. हलकट्टी को मिलता है। इसीलिये उनको "वचन-साहित्य का पितामह" की उपाधि प्राप्त हुई है। इनके बाद धारवाड़ के कर्णाटक विश्वविद्यालय के कन्नड़ विभाग के अध्यक्ष डा. आर.सी. हिरेमठ ने अनेक कन्नड़ विद्वानों

के सहयोग से विपुल 'वचन-साहित्य' का प्रकाशन कराया है। इसके अलावा कुछ वचन-साहित्य का हिन्दी और अंग्रेजी भाषा में पद्यानुवाद भी हुआ है। कर्णाटक के अन्य विश्वविद्यालय और अनेक मठों के द्वारा भी इस वचन-साहित्य का प्रकाशन कार्य चल रहा है।

इसी प्रकार महाराष्ट्र प्रदेश में भी मराठी भाषा में वीरशैव साहित्य उपलब्ध है। उनमें विसोब खेचर के शड़्च्छल (षट्स्थल) और शान्तलिंग के विवेकचिन्तामणि और करणहसिगे जैसे अनुमोदित ग्रन्थों के अतिरिक्त श्रीमन्मथ स्वामी के परमरहस्य, गुरुगीता, ज्ञानबोध, अनुभवानन्द, स्वयंप्रकाश और अभंग वाङ्मय—लिंगेश्वर का अभंग, बसवलिंग का अभंग, शिवदास का अभंग और लक्ष्मण महाराज का अभंग इस प्रकार वीरशैव सन्तों का विपुल अभंग साहित्य भी उपलब्ध है।

महाराष्ट्र के इन वीरशैव सन्तों ने अपनी अभंग वाणी और अन्य साहित्य के द्वारा वीरशैव सिद्धान्त के तत्त्वों को मराठीभाषी लोगों को समझाने के लिये खूब प्रयास किया है। महाराष्ट्र में इन सन्तों पर लोगों की बहुत श्रद्धा है। मराठी वीरशैव साहित्य में मन्मथ स्वामी का 'परमरहस्य' ग्रन्थ बहुत महत्त्वपूर्ण माना जाता है। इस ग्रन्थ में उन्होंने वीरशैव धर्म के अष्टावरण, पंचाचार और षट्स्थल तत्त्वों को बहुत सरल और सुबोध भाषा में समझाने का प्रयास किया है। सोलापुर (महाराष्ट्र) के वीरशैव साहित्य संशोधन-मण्डल द्वारा समग्र मराठी वीरशैव साहित्य के ऊपर संशोधन और प्रकाशन कार्य चल रहा है। इस कार्य के लिये डॉ. सी.एस. कपाले और डॉ. एस.डी. पसारकर का प्रयत्न प्रशंसनीय है।

इसी प्रकार तेलुगु भाषा में भी वीरशैव सिद्धान्त-बोधक अनेक ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं। इनमें रेणुकविजयपुराण, बसवपुराण आदि प्रसिद्ध माने जाते हैं। इस तरह संस्कृत भाषा के अतिरिक्त कन्नड़, मराठी और तुलुगु आदि विभिन्न दक्षिण भारतीय भाषाओं में वीरशैव साहित्य विपुल परिमाण में उपलब्ध है।

## वीरशैव-दर्शन

वीरशैव-दर्शन विशेषाद्वैत, शिवाद्वैत और शक्तिविशिष्टाद्वैत नामों से व्यवहृत किया जाता है। इन नामों में इस दर्शन का रहस्यार्थ छिपा है। उन नामों की व्युत्पत्ति से उसका यथार्थ बोध होता है। अतः संक्षेप से उन नामों की व्युत्पत्ति के बारे में हम विचार करने जा रहे हैं।

### १. विशेषाद्वैत

"विश्च शेषश्च विशेषौ ईशजीवौ, तयोरद्वैतं विशेषाद्वैतम्" यह विशेषाद्वैत शब्द की व्युत्पत्ति है। इसका तात्पर्य यह है— "विश्चक्षुषि व्योम्नि वाते परमात्मनि पक्षिणि" (एकाक्षरकोश, पृ.१८) निघण्टु के इस वचन में विशब्द का अर्थ परमात्मा भी होता है। "वाति उत्पादयति जगदिति विः" इस व्युत्पत्ति से वि-शब्द से जगत् के कारणीभूत ईश्वर

ही सिद्ध होते हैं। यद्यपि "वि" का अर्थ पक्षी भी बताया गया है, तथापि "द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया" (मुण्डको. ३.१.१) मुण्डक उपनिषद् के इस वचन में परमात्मा का पक्षी के रूप में भी वर्णन किया गया है। अतः प्रकृत में 'वि' का अर्थ परमात्मा ही लेना चाहिये। शेष शब्द से उसी का अंश रूप जीवात्मा अभिप्रेत है। "यथाग्नेः क्षुद्रा विस्फुलिङ्गाः" (बृहदारण्यको. २.१.२०) इस श्रुति में अग्निकण के दृष्टान्त से जीवात्मा को परमात्मा का ही अंश सिद्ध किया गया है। इस प्रकार अंशांशीभाव से सिद्ध जीव और परमात्मा में "यथा नद्यः स्यन्दमानाः" (मुण्डको. ३.२.८) यह श्रुति अद्वैत का बोधन कराती है। संसार दशा में अत्यन्त भिन्न स्वरूप वाले शिव-जीव की मुक्तावस्था में अभेद स्थिति के प्रतिपादक इस सिद्धान्त को विशेषाद्वैत के नाम से अभिहित किया गया है।

**विशब्देनोच्यते शम्भुर्हंस हंसेति मन्त्रतः।**<br>
**शेषशब्देन शारीरो यथाग्नेरिति मन्त्रतः।।**<br>
**अद्वैतेन भवेद्योगो यथा नद्य इति श्रुतेः।।**<br>
**(ब्र.सू. श्रीकर. मंगलश्लो. १६)**

इस श्लोक में भगवान् भाष्यकार श्रीपति पण्डिताराध्य ने विशेषाद्वैत के तात्पर्य को संक्षेप में बताया है।

**२. शिवाद्वैत**

**"शिवश्च शिवश्च शिवौ, तयोरद्वैतम्"**

यह इस शब्द की व्युत्पत्ति है। पहले शिव शब्द से परमात्मा अभिप्रेत है और दूसरे शिव शब्द से उसी का अंशभूत जीवात्मा। संसार-दशा में उपास्य और उपासक के रूप में विद्यमान इन दोनों की मुक्तावस्था में अद्वैत स्थिति को बताने वाला सिद्धान्त ही शिवाद्वैत सिद्धान्त है।

**३. शक्तिविशिष्टाद्वैत**

"शक्तिश्च शक्तिश्च शक्ती, ताभ्यां विशिष्टौ शक्तिविशिष्टौ शिवजीवौ, तयोरद्वैतं शक्तिविशिष्टाद्वैतम्" इस व्युत्पत्ति के अनुसार सर्वज्ञत्व, सर्वकर्तृत्व आदि सूक्ष्म चिदचित् शक्तिविशिष्ट शिव और अल्पज्ञत्व, अल्पकर्तृत्व आदि स्थूल चिदचित् शक्तिविशिष्ट जीव, इन दोनों के अभेद को, अर्थात् अद्वैत को बताने वाला सिद्धान्त ही शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त है। भ्रमरकीटन्याय से इस सिद्धान्त की उपपत्ति की जाती है। जैसे भ्रमर से अत्यन्त भिन्न स्वभाव वाला कीट भ्रमर के निरन्तर ध्यान से भ्रमर बन जाता है, वैसे ही शिव से अत्यन्त भिन्न स्वभाव वाला जीव भी शिव का ही निरन्तर ध्यान करते-करते अपनी संकुचित शक्तियों का विकास कर शिवस्वरूप हो जाता है। यही शक्ति-विशिष्टाद्वैत का तात्पर्य है।

वीरशैवों के इन दार्शनिक पारिभाषिक शब्दों के विश्लेषण से यही ज्ञात होता है कि यह सिद्धान्त भेदाभेद का प्रतिपादक है। अतः इसको भेदाभेद और द्वैताद्वैत शब्द से भी अभिहित किया जाता है।

वीरशैव-दर्शन में "शिवजीवशक्तय इति त्रयः पदार्थाः" शिवाद्वैतपरिभाषा की इस उक्ति के अनुसार शिव, जीव और शक्ति— ये तीन पदार्थ माने गये हैं। अतः इन तीनों के स्वरूप के बारे में अलग-अलग विचार करते हुए शक्तिविशिष्ट शिव और शक्तिविशिष्ट जीव का अभेद किस तरह होता है, उसे यहाँ संक्षेप से प्रस्तुत किया जा रहा है।

## शिव का स्वरूप

वीरशैव सिद्धान्त में परशिव को 'स्थल' अथवा 'लिंग' शब्द से अभिहित किया गया है। श्री मायिदेव ने—

**यत्रादौ स्थीयते विश्वं प्राकृतं पौरुषं यतः।**
**लीयते पुनरन्ते च स्थलं तत्प्रोच्यते ततः।।**
**(अनु. सू. २.४)**

**लयगत्यर्थयोर्हेतुभूतत्वात् सर्वदेहिनाम्।**
**लिङ्गमित्युच्यते साक्षाच्छिवः सकलनिष्कलः।।**
**(अनु. सू. ३.४)**

अपने अनुभवसूत्र के इन श्लोकों में स्थल एवं लिंग की परिभाषा प्रस्तुत की है। सृष्टि से पूर्व यह विश्व परशिव में स्थित है और प्रलयकाल में उसी में इसका विलय हो जाता है। अत एव उसे स्थल अथवा लिंग कहा गया है। सगुण और निर्गुण होने के कारण शिव को सकल-निष्कल भी कहते हैं। शिव अपनी शक्ति के संकोच से निर्गुण और शक्ति के विकास से सगुण हो जाता है। जगत्सृष्टि के समय शिव की शक्ति अनेक रूपों में विकसित हो जाती है, अतः शक्तिविशिष्ट शिव सगुण कहलाता है। संहार के समय शिव की शक्तियाँ संकुचित हो जाती हैं, तब वे निर्गुण कहलाते हैं। इस प्रकार इस सिद्धान्त में शक्ति के विकास से सृष्टि और उसके संकोच से प्रपंच का संहार होता है। शिव की बाह्य शक्ति शिव में अविनाभाव सम्बन्ध से रहती है।

## शक्ति का स्वरूप

शिव के साथ अविनाभाव सम्बन्ध से रहने वाली वह शक्ति— "तदीया परमा शक्तिः सच्चिदानन्दलक्षणा" (सि. शि. २.१२) सिद्धान्तशिखामणि की इस उक्ति के अनुसार सच्चिदानन्दरूपिणी है। श्वेताश्वतर उपनिषद् में इस शक्ति को माया कहा गया है। यहाँ माया का अर्थ मिथ्या नहीं हैं, किन्तु "मं शिवम् अयति स्वभावतः प्राप्नोतीति माया" इस व्युत्पत्ति के अनुसार शिव में स्वाभाविक रूप से रहने वाली शक्ति माया है।

## शिव-शक्ति का सम्बन्ध

शिव और शक्ति के सम्बन्ध को कुछ लोग समवाय और कुछ लोग तादात्म्य मानते हैं, किन्तु वीरशैव सिद्धान्त में उन दोनों में अविनाभाव सम्बन्ध माना गया है।

**न शिवेन विना शक्तिर्न शक्तिरहितः शिवः।**
**पुष्पगन्धवदन्योन्यं मारुताम्बरयोरिव।।**
**(वीरशैवानन्दचन्द्रिका, पृ.७)**

इस उपबृंहण वचन से श्री मरितोण्टदार्य जी ने शिव और शक्ति का अविनाभाव सम्बन्ध सिद्ध किया है।

सूर्य में प्रभा, चन्द्र में चन्द्रिका, अग्नि में दाहकता, पुष्प में गन्ध, शर्करा में मिठास जैसे अविनाभाव सम्बन्ध से रहती है, वैसे ही शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में शिव और शक्ति में अविनाभाव सम्बन्ध माना गया है। इस सम्बन्ध को नित्य सम्बन्ध भी कहते हैं। शक्तिविशिष्ट शिव से ही सारे प्रपंच की उत्पत्ति होती है, अतः प्रत्येक वस्तु यत्किंचित् शक्तिविशिष्ट ही अनुभव-गोचर ही रही है। जैसे कि पृथ्वी में धारण शक्ति, जल में आप्यायन शक्ति, अग्नि में ज्वलन शक्ति, वायु में स्पन्दन शक्ति, आकाश में व्यापन शक्ति, वृक्षादि में जलाकर्षण शक्ति, चुम्बक में सूच्याकर्षण शक्ति, वनस्पतियों में रोगनिवारण शक्ति, मन्त्रादि में विघ्न-बाधा और भूत-प्रेत बाधा आदि को दूर करने की शक्ति दिखाई पड़ती है।

शास्त्रों में शिव को सत्, चित् और आनन्द स्वरूप माना गया है। अर्थात् वह अस्मि, प्रकाशे और नन्दामि इन अनुभवों से युक्त है। इस प्रकार का यह अनुभव ही उस शिव की विमर्श-शक्ति कहलाती है। शिव में इस अनुभव को न मानने पर वह स्फटिक आदि के समान जड़ हो जायगा। सौन्दर्य विशिष्ट अन्धे को अपने सौन्दर्य का ज्ञान न होने के कारण जैसे वह सौन्दर्य व्यर्थ हो जाता है, वैसे ही अपने सच्चिदानन्द स्वरूप का विमर्श शिव को न होने पर उसे व्यर्थ मानना पड़ेगा, जो कि इष्ट नहीं है। अतः वीरशैव सिद्धान्त में पर शिव को सच्चिदानन्दरूप विमर्श-शक्ति से विशिष्ट माना गया है।

## शक्ति के भेद

परशिव की वह शक्ति वस्तुतः एक होने पर भी सृष्टि के समय स्व-स्वातन्त्र्य बल से चिच्छक्ति, पराशक्ति, आदिशक्ति, इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति एवं क्रियाशक्ति के नाम से छः प्रकार की हो जाती है (अनु. सू. २.७, ३.६)।

(क) **चिच्छक्ति** —सूक्ष्म कार्यकारणरूप प्रपंच की उपादानकारणीभूत शक्ति चिच्छक्ति कहलाती है (शिवाद्वैतमंजरी, पृ. २७)। इसी को 'विमर्श-शक्ति' अथवा 'परामर्श-शक्ति' भी कहते हैं। यह शक्ति बोधरूप है। इससे विशिष्ट होने के कारण ही परशिव को मैं हूँ, मैं प्रकाशमान हूँ, मैं आनन्दरूप हूँ, इत्याकारक अपने सच्चिदानन्द स्वरूप का बोध होता है।

**पराहन्तासमावेशपरिपूर्णविमर्शवान् ।**
**सर्वज्ञः सर्वगः साक्षी सर्वकर्ता महेश्वरः ।।**
**(सि. शि. २०.३२)**

सिद्धान्तशिखामणि की इस उक्ति के अनुसार विमर्श-शक्ति से विशिष्ट वह परशिव सर्वज्ञ, सर्वकर्ता, सर्वव्यापक तथा सर्व कर्मों का साक्षी बन जाता है। यह चिच्छक्ति ही शिवतत्त्व से पृथ्वीतत्त्व पर्यन्त छत्तीस तत्त्वों की तथा अनन्त ब्रह्माण्डों की उत्पत्ति, स्थिति तथा लय का कारण बन जाती है (सि. शि. २०.२६-३४)।

(ख) **पराशक्ति**—चिच्छक्ति के सहस्रांश से पराशक्ति का प्रादुर्भाव होता है (वातुलशुद्धाख्य तन्त्र) यह आनन्द स्वरूप है। इसे अनुग्रह शक्ति भी कहते हैं। इस शक्ति से युक्त होकर परशिव योगियों के ऊपर अनुग्रह करता है।

(ग) **आदिशक्ति**—पराशक्ति के सहस्रांश से आदिशक्ति का उदय होता है (वातुलशुद्धाख्य तन्त्र १.२५)। प्रपंच की कारणीभूत इच्छा, ज्ञान और क्रिया-शक्तियों की आदिकारण होने से उसे आदिशक्ति कहते हैं। इस शक्ति से युक्त परशिव प्राणियों का निग्रह करते हैं।

(घ) **इच्छाशक्ति**—आदिशक्ति के सहस्रांश से इच्छाशक्ति का उदय होता है (वातुलशुद्धाख्य तन्त्र १।२५) ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति इन दोनों की साम्यावस्था को ही इच्छाशक्ति कहते हैं। यह इच्छाशक्ति अपने में विद्यमान ज्ञान और क्रियाशक्तियों के माध्यम से विश्व को उत्पन्न करती है। विश्व-संहार के समय यह विश्व पुनः इच्छाशक्ति में ही विलीन होकर रहता है। इस शक्ति से परशिव प्रपंच का संहार करते हैं (शिवाद्वैतमंजरी, पृ. २७, ३४)।

(ङ) **ज्ञानशक्ति**—इच्छाशक्ति के सहस्रांश से ज्ञानशक्ति की उत्पत्ति होती है (वातुलशुद्धाख्य तन्त्र १.२६)। इस ज्ञानशक्ति के कारण ही शिव सर्वज्ञ कहलाते हैं और उनको अपने में विद्यमान प्रपंच का 'इदम्' इत्याकारक बोध होता है। इसलिये इस ज्ञानशक्ति को बहिर्मुख शक्ति भी कहते हैं। इस शक्ति से युक्त होकर शिव प्रपंच की उत्पत्ति में निमित्तकारण बनते हैं और उत्पत्ति के अनन्तर उसका पालन भी करते हैं। (शिवाद्वैतमंजरी, पृ. २७, ३४)।

(च) **क्रियाशक्ति**—ज्ञानशक्ति के सहस्रांश से क्रियाशक्ति का प्रादुर्भाव होता है (वातुलशुद्धाख्य तन्त्र १.२६)। यह क्रियाशक्ति इस प्रपंच का उपादानकारण है। क्रियाशक्ति से युक्त होने से शिव सर्वकर्ता बन जाते हैं। यही शिव की कर्तृत्व शक्ति है। इस शक्ति को स्थूल प्रयत्न रूप भी कहते हैं (शिवाद्वैतमंजरी, पृ. २७, ३४)।

इस प्रकार परशिव की वह एक ही शक्ति प्रयोजनवश उपर्युक्त छः रूप धारण कर लेती है। सृष्टि-रचना के समय विमर्शशक्तिविशिष्ट परशिव ही शिवतत्त्व से पृथ्वीतत्त्व पर्यन्त छत्तीस तत्त्वों के रूप में उसी तरह से परिणत हो जाता है, जैसे कि स्वर्ण विविध आभूषणों के रूप में परिणत हो जाता है। इस परिणाम को अविकृत-परिणाम कहा जाता है, अतः यह प्रपंच शिवशक्तिमय है, अर्थात् शिवशक्ति का ही विलास है।

## जीवात्मा

सच्चिदानन्द स्वरूप वह परशिव अपने विनोद के लिये स्वयं ही जीव और जगत् के रूप में परिणत हो जाता है। सिद्धान्तशिखामणि के— "अनाद्यविद्यासम्बन्धात् तदंशो जीव-नामकः" (५.३४) इस प्रमाण के अनुसार प्रपंचगत सभी जीव उसी परमात्मा के अंश हैं।

शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में शिव और जीव इन दोनों में न अत्यन्त भेद माना जाता है और न ही अत्यन्त अभेद, किन्तु भेदाभेद माना गया है, अर्थात् बद्धावस्था में जीव-शिव में भेद और मुक्तावस्था में अभेद मान्य है। जब शिव अपने विनोद के लिये स्वयं जीवात्मा बन जाता है, तब शिव में रहने वाली वह शक्ति भी अपने स्वरूप को संकुचित करके, उस जीवात्मा में भक्ति के रूप में प्रवेश करती है। यह शक्ति ही क्रमशः जीवात्मा की संकुचित शक्ति को विकसित करती हुई इस जीवात्मा को परशिव के साथ समरस कर देती है।

### जीवात्मा की षड्विध भक्ति और षट्स्थल

परशिव की वह शक्ति ही भक्ति के रूप में जीवात्मा में आश्रित होकर जीव के जीवभाव को हटाकर शिवस्वरूप को प्राप्त कराने में उसकी सहायक बनती है। जिस प्रकार जल छः रसों से युक्त होकर षड्रस स्वरूप बन जाता है, उसी प्रकार भक्ति भी जीवात्मा के भक्त, माहेश्वर, प्रसादी, प्राणलिंगी, शरण और ऐक्य नामक षड्विध आध्यात्मिक प्रगति की छः अवस्थाओं (षट्स्थल में क्रमशः श्रद्धा, निष्ठा, अवधान, अनुभव, आनन्द और समरस भक्ति) के रूप में परिणत हो जाती है। (अनु. सू. ४.२१-२७.)

१. भक्त

**शैवी भक्तिः समुत्पन्ना यस्यासौ भक्त उच्यते। (सि. शि. ५.२६)**

इस आचार्योक्ति के अनुसार जब जीवात्मा अपने मूलस्वरूप परशिव के प्रति अत्यन्त अनुरक्त होकर उसकी पूजा, जप आदि में तत्पर हो जाता है, तब उसे भक्त कहते हैं। इसमें रहने वाली भक्ति ही श्रद्धा-भक्ति कहलाती है।

**पञ्चधा कथ्यते सद्भिस्तदेव भजनं पुनः।**
**तपः कर्म जपो ध्यानं ज्ञानं चेत्यनुपूर्वकम्।। (सि. शि. ६.२१)**

इस प्रमाणवचन के अनुसार श्रद्धाभक्तियुक्त वह साधक तप, कर्म, जप, ध्यान तथा ज्ञान नामक शिव पंचयज्ञ में तत्पर रहता है। यहाँ शिवपूजा की सामग्री के संपादन में तथा पूजा आदि क्रियाओं में जो शरीर का शोषण होता है, उसको सहर्ष सहन करना ही तप है। मीमांसाशास्त्र में प्रतिपादित स्वर्गप्रदायक ज्योतिष्टोम आदि यज्ञ में अनुरक्त न होकर केवल अपने इष्टलिंग का अनन्यभाव से अर्चन करना ही कर्म कहलाता है। पंचाक्षर-मन्त्र, प्रणव- मन्त्र अथवा श्रीरुद्र की पुनः पुनः आवृत्ति ही जप है। शिवस्वरूप का चिन्तन ध्यान है और शैवागमों के वास्तविक अभिप्राय को समझना ही ज्ञान कहलाता है। यही वीरशैवों

का शिव-पंचयज्ञ है'। प्रतिदिन इस शिव-पंचयज्ञ का अनुष्ठान करने वाला 'भक्त' कहलाता है। मुक्तिमार्ग में प्रवृत्त साधक का यह प्रथम मुक्ति-सोपान है।

## २. माहेश्वर

**भक्तेर्यदा समुत्कर्षो भवेद् वैराग्यगौरवात्।**
**तदा माहेश्वरः प्रोक्तो भक्तः स्थिरविवेकवान्।।**
**(सि. शि. १०.३)**

इस उक्ति के अनुसार पूर्वोक्त श्रद्धा-भक्ति का जब उत्कर्ष हो जाता है, तब वह भक्ति निष्ठा के रूप में परिवर्तित हो जाती है। इस निष्ठाभक्ति से युक्त भक्त ही 'माहेश्वर' कहलाता है—

**अनादिमुक्तो भगवानेक एव महेश्वरः।**
**मुक्तिदश्चेति यो वेद स वै माहेश्वरः स्मृतः।।**
**(सि. शि. १०.१२)**

सिद्धान्तशिखामणि के इस वचन के अनुसार महेश्वर ही सर्वश्रेष्ठ है और वही मुक्तिप्रदायक है, वह स्वयं अनादिमुक्त है, इस प्रकार उसके स्वरूप को जानकर उसमें नितान्त निष्ठा रखने वाला साधक ही माहेश्वर कहलाता है। साधक की यह स्थिति मुक्ति का दूसरा सोपान मानी गयी है।

## ३. प्रसादी

**लिङ्गनिष्ठादिभावेन ध्वस्तपापनिबन्धनः।**
**मनःप्रसादयोगेन प्रसादीत्येष कथ्यते।।**
**(सि. शि. ११.२)**

---

१. पञ्चधा कथ्यते सद्भिस्तदेव भजनं पुनः।
तपः कर्म जपो ध्यानं ज्ञानं चेत्यनुपूर्वकम्।।
शिवार्थे देहसंशोषस्तपः कृच्छ्रादि नो मतम्।
शिवार्चा कर्म विज्ञेयं बाह्यं यागादि नोच्यते।।
जपः पञ्चाक्षराभ्यासः प्रणवाभ्यास एव वा।
रुद्राध्यायादिकाभ्यासो न वेदाध्ययनादिकम्।।
ध्यानं शिवस्य रूपादिचिन्ता नात्मादिचिन्तनम्।।
शिवागमार्थविज्ञानं ज्ञानं नान्यार्थवेदनम्।
इति पञ्चप्रकारोऽयं शिवयज्ञः प्रकीर्तितः।।
(सि. शि.६.२१-२४)

इस आचार्योक्ति के अनुसार अपने उपास्य इष्टलिंग में निष्ठा रखने वाले उपर्युक्त माहेश्वर के जब सभी पाप ध्वस्त होकर मन अत्यन्त निर्मल व प्रसन्न हो जाता है, तब वह प्रसन्न मन का माहेश्वर 'प्रसादी' कहलाता है। इस प्रसादी में रहने वाली भक्ति को अवधान-भक्ति कहते हैं।

अत्यन्त सावधानी को अवधान कहते हैं। यह मन की एकाग्रता से संभव है। साधक का मन भूत और भविष्य का चिन्तन छोड़कर जब वर्तमान काल में रहता है, तभी उसकी एकाग्रता सम्भव है। इस एकाग्रता से की जाने वाली भक्ति ही अवधान भक्ति कहलाती है। इस अवधान-भक्ति से युक्त साधक अपने उपभोग की सभी वस्तुओं को शिव को समर्पित करके उसे प्रसाद के रूप में स्वीकार करता रहता है। उस प्रसाद की वजह से उसके मन में निरन्तर प्रसन्नता रहती है। अत एव इसे 'प्रसादी' कहते हैं। साधक की यह प्रसादी स्थिति मुक्तिमार्ग में तृतीय सोपान मानी गई है।

### ४. प्राणलिंगी

लिङ्गं चिदात्मकं ब्रह्म तच्छक्तिः प्राणरूपिणी।
तद्रूपलिङ्गविज्ञानी प्राणलिङ्गीति कथ्यते।। (सि.शि. १२.३)

इस आचार्योक्ति में प्राणलिंगी का लक्षण बताया गया है। इसका तात्पर्य यह है कि जैसे सूर्य के उदित होने पर तुषार-कण उसके प्रकाश में विलीन हो जाते हैं, उसी प्रकार अपनी चिद्रूप ज्योति में प्राणवायु का भी विलय हो जाता है। अतः इस प्राणशक्तिविशिष्ट चित् तत्त्व को प्राणलिंग कहते हैं। उस प्राणलिंग का उपासक 'प्राणलिंगी' कहलाता है। साधक जब अपने चिद्रूप के चिन्तन में लग जाता है, तब उसे धीरे-धीरे अपने प्राणलिंगरूप शिव का अनुभव होने लगता है। इस अनुभव को ही अनुभव-भक्ति कहते हैं। अनुभव-भक्ति से युक्त प्राणलिंगी की यह स्थिति मुक्तिमार्ग में चतुर्थ सोपान है।

### ५. शरण

सतीव रमणे यस्तु शिवे भक्तिं विभावयन्।
तदन्यविमुखः सोऽयं ज्ञातः शरणनामवान्।। (सि.शि.१३.५)

इस आचार्योक्ति के अनुसार पतिव्रता स्त्री जैसे प्रत्येक प्रसंग में अनन्यभाव से अपने पति की ही शरण में जाती है, उसी प्रकार जब साधक अन्यान्य देवताओं में आसक्ति छोड़कर अपने इष्टदेव शिव के प्रति ही अनन्यभाव से शरणागत हो जाता है, तब उसे 'शरण' कहते हैं। यह शिव के साथ तादात्म्य सम्बन्ध रखकर शिवानन्द का अनुभव करता है। साधक के द्वारा अनुभूयमान उस आनन्द को ही आनन्द-भक्ति कहते हैं। साधक की यह अवस्था मुक्तिमार्ग का पंचम सोपान है।

६. ऐक्य

प्राणलिङ्गादियोगेन सुखातिशयमेयिवान्।
शरणाख्यः शिवेनैक्यभावनादैक्यवान् भवेत्।।
(सि. शि. १४.२)

इस आचार्योक्ति के अनुसार परशिव का अनन्य शरणागत साधक (शरण) जब शिव के साथ समरस हो जाता है, तब वह 'ऐक्य' कहलाता है। इनकी समरस भावना ही समरस भक्ति है। इस भक्ति के माध्यम से साधक अपने संपूर्ण जीवभाव को त्यागकर—

जले जलमिव न्यस्तं वह्नौ वह्निरिवार्पितम्।
परे ब्रह्मणि लीनात्मा विभागेन न दृश्यते।।

(सि. शि. २०.६१)

इस उक्ति के अनुसार जल में जल तथा अग्नि में अग्नि की तरह अपने मूल स्वरूप में समरस हो जाता है। यह भक्ति की अन्तिम एवं परिणूर्ण अवस्था है। यह मुक्तिमार्ग का अन्तिम सोपान है।

इस प्रकार शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में भक्ति के क्रमिक विकास से ही मुक्ति की प्राप्ति बताई गई है। जैसे व्यावहारिक प्रपंच में पुत्र के जन्म के लिये कारणीभूत माता ही उसे अपने पिता का ज्ञान कराती है, वैसे ही जीवात्मा की उत्पत्ति के लिये कारणीभूत शिव की शक्ति ही भक्ति के रूप में जीवात्मा में प्रविष्ट होकर उनकी संकुचित शक्तियों का विकास कर अपने मूलस्वरूप शिव का ज्ञान कराती हुई उसके साथ समरस करा देती है।

इस प्रकार चिच्छक्तिविशिष्ट शिव का तथा समरसभक्तिरूप शक्तिविशिष्ट जीव का अद्वैत मानने वाले इस सिद्धान्त को शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त कहते हैं।

## वीरशैव धर्म

### मुक्तिमार्ग के सहकारी साधन

वीरशैव-दर्शन में साधन-मार्ग में प्रवृत्त प्रत्येक साधक के लिये अष्टावरण और पंचाचार मुक्ति-मार्ग के सहकारी साधन माने गये हैं। उन अष्टावरणों और पंचाचारों के स्वरूप को संक्षेप में प्रस्तुत किया जा रहा है।

## अष्टावरण

आठ प्रकार के आवरणों को अष्टावरण कहते हैं, "आव्रियते देहादिकं येन तद् आवरणम्" इस व्युत्पत्ति के अनुसार इसके ढकना, छिपाना, धरना आदि अनेक अर्थ होते

हैं। आवरण के दो प्रयोजन होते हैं— पहला किसी को वस्तु का वास्तविक ज्ञान न होने देना और दूसरा सभी प्रकार की विनाशकारी शक्तियों से रक्षा करना। इस प्रकार आवरण शब्द से स्वरूप का आच्छादन और रक्षा का कवच, ये दोनों अर्थ सिद्ध होते हैं। वेदान्त-शास्त्र में आवरण को स्वरूप के आच्छादन के अर्थ में लिया गया है, किन्तु वीरशैव धर्म-दर्शन में उसे रक्षाकवच के अर्थ में लिया जाता है। चन्द्रज्ञान आगम में —

**गुरुर्लिङ्गं जङ्गमश्च तीर्थं चैव प्रसादकः।**
**भस्मरुद्राक्षमन्त्राश्चेत्यष्टावरणसंज्ञिताः।।**
**इमानि शिवभक्तानां भवदोषततेः सदा।**
**निवारणैककार्याणि ख्यातान्यावरणाख्यया।।**
**(च. ज्ञा., क्रिया. २.१-२)**

इस प्रकार— (१) गुरु, (२) लिंग, (३) जंगम, (४) पादोदक, (५) प्रसाद, (६) विभूति, (७) रुद्राक्ष और (८) मन्त्र—इन आठों को अष्टावरण की संज्ञा दी गई है। जैसे युद्धभूमि में योद्धा शत्रुओं के शस्त्रप्रहार से अपने शरीर की रक्षा के लिये कवच धारण करता है, उसी प्रकार दीक्षाप्राप्त भक्त की काम, क्रोध आदि दुष्ट वृत्तियों से सुरक्षा इन आठों से होती है, अतः इनको अष्टावरण कहते हैं। ये आठों मोक्ष की प्राप्ति में सहायक बन जाते हैं। इनमें गुरु, लिंग और जंगम ये तीन पूजनीय हैं। विभूति, रुद्राक्ष और मन्त्र ये तीन पूजा के साधन हैं। पादोदक और प्रसाद ये दोनों पूजा के फल हैं। ये आठों साधक की किस तरह से रक्षा करते हैं, उनके बारे में आगे विचार किया जा रहा है। वीरशैव धर्म का रहस्य इसी में छिपा हुआ है।

१. **श्रीगुरु**—उपर्युक्त आठ आवरणों में गुरु ही पहला आवरण है। शिष्य का योगक्षेम गुरु के ऊपर निर्भर होने के कारण गुरु अपने शिष्य के आणव, मायीय तथा कार्मिक नामक त्रिविध मलों को वेधा, मान्त्री एवं क्रिया नामक दीक्षाओं के द्वारा निवारण करके उसके शरीर, मन तथा बुद्धि को परिशुद्ध कर देता है। साथ ही उपासना के लिये इष्टलिंग, प्राणलिंग तथा भावलिंग की उपासना-विधि को भी समझा देता है। भवारण्य में भटकने वाले शिष्य की इस प्रकार काम, क्रोध आदि दुष्ट वृत्तियों से गुरु रक्षा करता है। इस प्रकार गुरु अपनी समस्त शक्तियों से शिष्य के लिये एक सुदृढ़ रक्षा- कवच का निर्माण कर आवरण पदवाच्य होता है।

२. **लिंग**—सद्गुरु से प्राप्त इष्ट, प्राण और भावलिंग साधक का दूसरा आवरण माना जाता है। कोई भी व्यक्ति दुष्ट कार्य को करते समय दूसरों से उसको छिपाने का प्रयत्न करता रहता है। प्रायः मनुष्य इस भावना से आविष्ट रहता है कि अपनी गलती का किसी को पता न लगे और उसे समाज में इज्जत मिलती रहे।

कितना भी चतुर आदमी क्यों न हो, अपने दुर्व्यवहारों को दूसरों से छिपाने पर भी अपने मन से नहीं छिपा पाता। जब अपने मन से नहीं छिपा पाता, तो सर्वव्यापी भगवान् से कैसे छिपा पायेगा? वह सर्वव्यापी भगवान् ही इष्टलिंग के रूप में शरीर में, प्राणलिंग के रूप में मन में तथा भावलिंग के रूप में बुद्धि में गुरु की कृपा से प्रकट हो जाते हैं, अतः शिवदीक्षा-सम्पन्न साधक को प्रति क्षण अपने शरीर, मन एवं बुद्धि में भगवान् के अस्तित्व का बोध होता रहता है। जब कोई व्यक्ति दूसरे व्यक्ति के सामने दुर्व्यवहार नहीं कर पाता, तो भगवत्सन्निधि में वह शास्त्रनिषिद्ध मार्ग पर कैसे प्रवृत्त होगा ?

वीरशैव धर्म का साधक अपने गुरु के उपदेश से मन और बुद्धि में भगवान् के अस्तित्व को प्राणलिंग तथा भावलिंग के रूप में जानते हुए क्रिया-दीक्षा में प्राप्त इष्टलिंग को अपने स्थूल शरीर के वक्षस्थल में सर्वदा धारण करके स्थूल शरीर से इष्टलिंग की पूजा, तथा मन और बुद्धि से[1] प्राणलिंग एवं भावलिंग का अनुसंधान शरीर, वाणी और मन में निरन्तर करता हुआ अपने त्रिकरण को परिशुद्ध कर लेता है। तब इस परिशुद्ध साधक का सांसारिक विषयों के प्रति मोह क्षीण हो जाता है। इस प्रकार ये त्रिविध लिंग उपासना के माध्यम से साधक को अधःपतन से बचाते हैं, अतः वीरशैव आचार्यों ने इन त्रिविध लिंगों को दूसरा आवरण, अर्थात् रक्षाकवच माना है।

३. **जंगम**-साधक का तीसरा आवरण जंगम है। जंगम शब्द का अर्थ शिवज्ञानसम्पन्न महापुरुष होता है।

**जानन्त्यतिशयाद् ये तु शिवं विश्वप्रकाशकम्।**
**स्वस्वरूपतया ते तु जङ्गमा इति कीर्तिताः।।**
**(सि. शि. ११.३६)**

सिद्धान्तशिखामणि के इस वचन में जंगम का लक्षण स्पष्ट किया गया है। ऐसे शिवयोगी लोग निरन्तर संचरण करते हुए ज्ञानोपदेश के द्वारा भक्तजनों के अज्ञान को दूर करके सभी को सन्मार्ग में लाने के लिये हमेशा प्रयत्नशील रहते हैं।

भैंस आदि पशु जैसे नदी या तालाब में स्वच्छ नहला कर छोड़ने पर भी उस स्वच्छता का परिज्ञान स्वयं को न होने के कारण पुनः कीचड़ में सन कर पूरे शरीर को मलिन कर लेते हैं, उसी प्रकार कितना भी शुद्ध आचरण करने वाला व्यक्ति हो, उसे अपने आचरण

---

१. सिद्धान्तशिखामणि (१२.१३-२०, १५.३७-४४) के आधार पर प्राणलिंग की आन्तर पूजा और भावलिंग की उपासना का वर्णन हमने "अष्टावरण विज्ञान" (पृ. २५-२८ हिन्दी संस्करण) में किया है।

का ज्ञान न होने पर उसमें भी भैंस आदि के समान ही दुर्व्यवहार के द्वारा अपने पवित्र मन को पापरूपी कीचड़ से मलिन कर लेने की प्रवृत्ति रहती है। अतः समाज में साधकों को अपने आचरण एवं आत्मज्ञान का बोध करा कर उन्हें पतित होने से बचाने वाले एक महापुरुष की नितान्त आवश्यकता होती है। वीरशैव धर्म में इस आवश्यकता को पूरा करने वाला महापुरुष ही 'जंगम' है। जंगम अपने उपदेशों के द्वारा साधकों को सजग करके सदा उनकी रक्षा करता रहता है। अतः वीरशैव सिद्धान्त में जंगम को तीसरा आवरण माना गया है।

४. **भस्म**-अष्टावरण में चौथा स्थान भस्म का है। वीरशैव धर्म में आगम और उपनिषदों में बताई गई पद्धति से शुद्ध गोमय से भस्म का निर्माण किया जाता है। इसके निर्माण करने की विधि कल्प, अनुकल्प, उपकल्प तथा अकल्प नाम से चार प्रकार की है (सि. शि. ७.१४-१८)। इनमें कल्पविधि से तैयार की गई भस्म सर्वश्रेष्ठ मानी गई है। शिव के सद्योजात, वामदेव, अघोर, तत्पुरुष और ईशान मुखों से उत्पन्न नन्दा, भद्रा, सुरभि, सुशीला तथा सुमना नाम की पाँच प्रकार की गायों के गोमय से सिद्ध की गई वह भस्म विभूति, भसित, भस्म, क्षार एवं रक्षा के नामों से व्यवहृत होती है (सि. शि. ७.६-९)।

अत्यन्त भक्तिभाव से धारण करने वाले को ऐश्वर्य प्रदान करने के कारण उसे विभूति, परमात्म-तत्त्व को शासित करने के कारण भसित, पापों की भर्त्सना करने के कारण भस्म, तापत्रयों से प्राप्त होने वाली विपत्तियों का क्षय करने के कारण क्षार, तथा भूत-प्रेत, पिशाच आदि से सुरक्षा करने के कारण इसे 'रक्षा' कहा गया है। (सि. शि. ७.४-५).

नित्यकर्म करते समय विभूति को, नैमित्तिक कर्म करते समय भसित को, काम्य कर्म करते समय क्षार को, सर्वविध प्रायश्चित्तों में भस्म को एवं मोक्ष प्राप्ति के लिये निष्काम कर्म करते समय रक्षा नामक भस्म को धारण करने का विधान बताया गया है। (सि. शि. ७. १०-११)।

भस्मधारण करते समय पहले भस्मस्नान, उसके बाद भस्मोद्धूलन करके मस्तक, ललाट, दोनों कान, कण्ठ, कन्धे, दोनों भुजा, दोनों बाहू, दोनों मणिबन्ध, वक्षस्थल, नाभि और पृष्ठ इन पन्द्रह स्थानों में त्रिपुण्ड धारण करने से वीरशैवों की भस्मधारण की विधि पूर्ण होती है। (सि. शि. ७.१९-३३)

गोमय से बनी इस भस्म को प्रतिदिन पूजा के समय धारण करने से रोगाणुओं से शरीर की सुरक्षा होने के साथ ही मन में एक पवित्र भावना पैदा होती है। जैसे चूल्हे की आग का वर्तन के बाहरी भाग से साक्षात् सम्बन्ध होने पर भी उसकी उष्णता से अन्दर का पदार्थ पक जाता है, वैसे ही सभी दोषों को दूर करने में सामर्थ्यशाली भस्म को शरीर

के ऊपर धारण करने से शरीर की शुद्धि के साथ-साथ मन के समस्त दोष दूर होकर साधक का हृदय सद्भाव और शिवज्ञान से पूर्ण हो जाता है।

इस प्रकार भस्म भक्तों को बाह्य शारीरिक चर्मरोगों से तथा आन्तरिक विषय के वासनाओं से सुरक्षित करके उसकी साधना मार्ग में सहायक होती है। अतः इसको भी आवरण रूप से अंगीकार किया गया है।

५. **रुद्राक्ष**-आवरणों में रुद्राक्ष पाँचवां आवरण माना जाता है। भगवान् रुद्र के अक्ष (नेत्र) की बूँदों से रुद्राक्ष की उत्पत्ति हुई है। रुद्र के सूर्यनेत्र से कपिल वर्ण के बारह, चन्द्र-नेत्र से शुभ्र वर्ण के सोलह और अग्निनेत्र से कृष्ण वर्ण के दस, इस तरह कुल अड़तीस प्रकार के रुद्राक्ष उत्पन्न हुए हैं। (सि. शि. ७.४७-५१)।

ये रुद्राक्ष एक मुख से लेकर १४ मुख तक के होते हैं।

वीरशैवों के लिये अपने इष्टलिंग की पूजा करते समय शिखा के स्थान पर एक मुख का एक रुद्राक्ष, शिर पर दो मुख, तीन मुख और बारह मुख के एक-एक इस प्रकार तीन रुद्राक्ष, सिर के चारों ओर ग्यारह मुख के पैंतीस रुद्राक्ष, दोनों कानों में पाँच मुख, सात मुख और दस मुख के दो-दो-इस तरह छः छः रुद्राक्ष, कण्ठ में छः मुख के सोलह और आठ मुख के सोलह, इस तरह बत्तीस रुद्राक्ष, वक्षस्थल पर चार मुख के पचास रुद्राक्ष, दोनों बाहुओं में तेरह मुख के सोलह-सोलह रुद्राक्ष, दोनों मणिबन्धों (कलाइयों) में नौ मुख के बारह-बारह रुद्राक्ष और चौदह मुख के एक सौ आठ रुद्राक्ष यज्ञोपवीत के रूप में धारण करने का विधान है (सि. शि. ७.५४-५८)।

रुद्राक्ष को शरीर पर धारण करने से रक्तचाप, हृदयविकार आदि भयानक रोगों के भी निवृत्त होने का प्रमाण मिलता है। साथ ही रुद्र की पावन दृष्टि के समान रुद्राक्ष के शरीर पर रहने से किसी दुष्ट शक्ति की दृष्टि हमारे ऊपर कोई विपरीत प्रभाव नहीं डाल पाती। इस तरह रुद्राक्ष भी साधक के बाह्य तथा अन्तरंग की परिशुद्धि करके धारक की रक्षा करता है। अतः रुद्राक्ष का भी आवरण कोटि में समावेश किया गया है।

६. **मन्त्र**-अष्टावरण में छठा आवरण मन्त्र होता है। "मननात् त्राणधर्माऽसौ मन्त्रोऽयं परिकीर्तितः" संकेतपद्धति के इस वचन के अनुसार जिसके मनन से साधक की रक्षा होती है, वही मन्त्र है। इस तरह के मन्त्र एक या दो ही नहीं हैं, शास्त्रों में उनकी संख्या सात करोड़ बताई गई है।

**"सप्तकोटिषु मन्त्रेषु मन्त्रः पञ्चाक्षरो महान्" (सि. शि. ८.४)।**

इस आचार्योक्ति के अनुसार उन सात करोड़ मन्त्रों में पंचाक्षर मन्त्र सर्वश्रेष्ठ है। यही वीरशैवों का ज़प्य मन्त्र है।

इस मन्त्र के मूल, विद्या, शिव, शैवसूत्र तथा पंचाक्षर— ये पाँच नाम हैं। (सि. शि. ८.२३)। अन्य सभी मन्त्रों का यही उद्गम स्थान है, अतः इसे 'मूल' यह नाम दिया गया

है। इस मन्त्र के मनन से शिव और जीव की एकता की बोधिका शुद्धविद्या का उदय होता है, अतः इसे 'विद्या' कहते हैं। इसके जप से अनेक कल्याण परम्पराओं की प्राप्ति होने से इसे 'शिव' कहा गया है। शिव-सम्बन्धी सभी विषय इन्हीं पाँच अक्षरों में अत्यन्त संक्षेप से प्रतिपादित है, अतः इसे 'शैवसूत्र' कहते हैं। 'नमः शिवाय' इन पाँच अक्षरों से युक्त होने के कारण इसे 'पंचाक्षर' कहा गया है। यही मन्त्र जब ॐकार से युक्त हो जाता है, तब षडक्षर कहलाता है।

वीरशैव सिद्धान्त में मन्त्र का जप वाचिक, उपांशु एवं मानसिक भेद से तीन प्रकार का माना गया है। उसमें मानसिक जप अधिक फलदायी होने से उसे श्रेष्ठ माना गया है। (सि. शि. ८.२७-३२)। गुरुमुख से प्राप्त इस मन्त्र का निरन्तर मानसिक जप करते रहने से मन पवित्र होने के साथ-साथ अन्त में शिव-जीव का ऐक्यभाव प्राप्त होता है। इस तरह जप करने वाले साधक को मन्त्र से भी रक्षा मिलने के कारण मन्त्र भी एक आवरण (रक्षाकवच) है।

७. **पादोदक**-गुरु, लिंग तथा जंगम के चरणामृत को पादोदक कहते हैं।

**पाकारं परमं ज्ञानं दीकारं दीपनाशनम्।**
**दकारं दह्यते जन्म ककारं कर्मनाशनम्।।**

इस प्रमाणवचन के अनुसार पादोदक परम ज्ञान को देने वाला, दोषों का नाश करने वाला, पुनर्जन्म को दग्ध करने वाला तथा सर्वविध दुष्ट कर्मों का नाश करने वाला है।

यह पादोदक गुरु की पादपूजा से प्राप्त होने पर गुरुपादोदक, जंगम के पाद की पूजा से प्राप्त होने पर जंगम-पादोदक और इष्टलिंग की पूजा से प्राप्त होने पर लिंग-पादोदक कहलाता है। इन्हीं कोँ क्रमशः दीक्षा-पादोदक, शिक्षा-पादोदक और ज्ञान-पादोदक भी कहते हैं (च. ज्ञा., क्रिया. ५.५)।

**पादतीर्थं सदा पेयं भवबन्धमुमुक्षभिः।**
**गुरोरपीष्टलिङ्गस्य चरस्यापि विशेषतः।।** (च. ज्ञा., क्रिया.५.१६)

आगम की इस उक्ति के अनुसार वीरशैव लोग प्रतिदिन त्रिविध पादोदक का सेवन करते हैं। इस प्रकार पादोदक का सेवन करने वालों के सभी दोषों को हटाकर उन्हें सन्मार्ग में प्रवृत्त कराकर दुर्मार्ग से साधक की रक्षा करने के कारण 'पादोदक' को भी आवरण माना गया है।

८. **प्रसाद**-वीरशैव अष्टावरण में अन्तिम आवरण प्रसाद है। अपने इष्टलिंग, गुरु और जंगम को अर्पण करने के बाद अवशिष्ट अन्न को प्रसाद कहते हैं।

**भुञ्जीयाद् रुद्रभुक्तान्नं रुद्रपीतं जलं पिबेत्।**
**रुद्राघ्रातं सदा जिघ्रेदिति जाबालिकी श्रुतिः।।**

**अर्पयित्वा निजे लिङ्गे पत्रं पुष्पं फलं जलम्।**
**अन्नाद्यं सर्वभोज्यं च स्वीकुर्याद् भक्तिमान्नरः।।**
(सि. शि. ६.७०-७१)

इस आचार्योक्ति में पदार्थों का उपभोग करने से पहले भगवदर्पित करने को कहा गया है। यह प्रसाद जब गुरु से प्राप्त होता है, तो शुद्ध प्रसाद इष्टलिंग से प्राप्त होता है, तो सिद्ध प्रसाद और जंगम से प्राप्त होता है, तो प्रसिद्ध प्रसाद कहलाता है। आहार की शुद्धि मन की शुद्धि में कारण बनती है, क्योंकि भुक्त अन्न के सूक्ष्म परिणाम से मन प्रभावित होता है। मन की शुभ और अशुभ वासनाओं के कारण ही मनुष्य को सद्गति तथा दुर्गति मिलती है।

सद्गति को पाने की इच्छा वाले व्यक्ति को अपने मन को सद् वासनाओं से संयुक्त कर सदा प्रसन्न रहने का प्रयत्न करना चाहिये। उस तरह की प्रसन्नता की प्राप्ति —

**नैर्मल्यं मनसो लिङ्गं प्रसाद इति कथ्यते।**
**शिवस्य लिङ्गरूपस्य प्रसादादेव सिद्ध्यति।।**
(सि. शि. ११.६)

सिद्धान्तशिखामणि के इस वचन के अनुसार प्रसाद-सेवन से ही सिद्धि मिलती है। अतः साधक को सदा प्रसादभोजी होना चाहिये। इस तरह यह प्रसाद मन की शुद्धि के द्वारा हमारी रक्षा करता है, अतः प्रसाद भी एक आवरण है। इस प्रकार वीरशैव सिद्धान्त में साधक के रक्षाकवच के रूप में माने गये इन आठों आवरणों को मोक्ष का सहकारी साधन माना गया है।

## पंचाचार

साधक का दूसरा सहकारी साधन पंचाचार है। लिंगाचार, सदाचार, शिवाचार, गणाचार और भृत्याचार—इन पाँच प्रकार के आचारों को पंचाचार कहते हैं। यहाँ शास्त्रविहित कर्मों का पालन करना ही आचार है। वैसे तो आचार अनेक होते हैं, किन्तु इन सभी आचारों को पाँच भागों में विभक्त करके वीरशैव धर्म में पंचाचारों का प्रतिपादन किया गया है। ये पाँच प्रकार के आचार साधकों को दुर्मार्ग से रोक कर उनके अन्तःकरण की शुद्धि में कारण बनते हैं। अतः प्रत्येक वीरशैव के लिये अपने जीवन में उनका पालन करना आवश्यक है (च. ज्ञा. क्रिया. ६.४)। शास्त्रों में इनका स्वरूप इस प्रकार प्रतिपादित है—

१. **लिंगाचार**-अंग (जीव) को लिंगस्वरूप की प्राप्ति के लिये बताये गये आचार को लिंगाचार कहते हैं। शरीर, मन तथा भावना से क्रमशः लिंग की पूजा, लिंग का चिन्तन एवं लिंग का निदिध्यासन करना ही लिंगाचार है। वीरशैव धर्म में दीक्षासम्पन्न

जीव को अपने इष्ट, प्राण तथा भाव लिंग के अतिरिक्त अन्य देवी-देवताओं की अर्चना आदि का निषेध है। यह निषेध उनके प्रति घृणा की भावना से नहीं, किन्तु इष्टलिंग आदि में निष्ठा बढ़ाने के लिये ही है। अतः गुरुदीक्षा से प्राप्त उन लिंगों को अपना आराध्य समझकर उन्हीं की अर्चना आदि में तत्पर रहना लिंगाचार है। (च. ज्ञा. क्रिया. ६.५१)।

२. **सदाचार**-जिस आचरण से सज्जन तथा शिवभक्त सन्तुष्ट होते हैं और जिससे अन्तरंग तथा बहिरंग की शुद्धि होती है, उसे सदाचार कहते हैं। (सूक्ष्म. आ. ८.७) इस सदाचार में धर्ममूलक अर्थ संपादन और धन का यथाशक्ति गुरु, लिंग और जंगम के आतिथ्य में विनियोग करना, सदा शिव-भक्तों के साथ रहना आदि विशुद्ध आचारों का समावेश किया गया है। (च. ज्ञा. क्रिया. ६.६)। इस सदाचार में आठ प्रकार के शीलों को बताया गया है। वीरशैव संप्रदाय में शिवज्ञान की जिज्ञासा की उत्पत्ति में कारणीभूत नैतिक आचरणों को शील[1] कहा गया है (च. ज्ञा. क्रिया १६-३१)।

३. **शिवाचार**-सृष्टि, स्थिति, संहार, निग्रह और अनुग्रह नामक पाँच कृत्यों को करने वाले शिव को ही अपना अनन्य रक्षक मानना शिवाचार है (च. ज्ञा. ६.७)। इस शिवाचार में द्रव्य, क्षेत्र, गृह, भाण्ड, तृण, काष्ठ, वीटिका, पाक, रस, भव, भूत, भाव, मार्ग, काल, वाक् और जन—इन सोलह पदार्थों को शिवशास्त्रोक्त विधि से शुद्ध करके स्वीकार करना ही शिवाचार है (च. ज्ञा. क्रिया ६.३२-५०)।

४. **गणाचार**-शिव के प्रमथगणों के द्वारा आचरित आचार को गणाचार कहते हैं। इस आचार में कायिक, वाचिक तथा मानसिक चौंसठ प्रकार के शीलों का, अर्थात् उत्तम आचरणों का समावेश किया गया है। उनमें प्रमुख हैं— शिव या शिवभक्तों की निन्दा न सुनना, यदि कोई निन्दा करता है तो उसको दण्डित करना, दण्डित करने का सामर्थ्य न रहने पर उस स्थान को त्याग देना, इन्द्रियों से शास्त्रनिषिद्ध विषयों का सेवन न करना, मन से निषिद्ध भोग का संकल्प भी न करना, किसी पर क्रोधित न होना, धन आदि का लोभ त्याग देना, सम्पत्ति आने पर भी मदोन्मत्त न होना, शत्रु और अपने पुत्र में विषमता को त्यागकर समता का भाव रखना, निगमागम वाक्यों में श्रद्धा रखना, प्रमाद नहीं करना, अनुपलब्ध वस्तुओं का व्यसन छोड़कर प्राप्त वस्तुओं से ही सन्तुष्ट रहना, पंचाक्षरी मन्त्र का सदा मन में जप करना, विश्व

---

१. अष्टशील से सम्पन्न सदाचार का तथा छः शीलों से सम्पन्न सदाचार का स्वरूप लेखक के "सिद्धान्तशिखामणिसमीक्षा" (पृ. ३८७, ३६०, ३६२) नामके संस्कृत ग्रन्थ से जाना जा सकता है। वहाँ चन्द्रज्ञानागम के प्रमाण से इस विषय का निरूपण किया गया है।

के समस्त प्राणियों को शिव के ही अनन्त रूप समझना आदि शीलों से युक्त आचार ही गणाचार है (च. ज्ञा., क्रिया ६.५१-१२३ एवं सि. शि. ६.३६)।

५. **भृत्याचार**-शिवभक्त ही इस पृथ्वी में श्रेष्ठ है और मैं उनका भृत्य, अर्थात् दास हूँ, ऐसा समझकर उनके साथ विनम्रता से व्यवहार करना ही भृत्याचार कहलाता है (च. ज्ञा., क्रिया. ६.६)।

भृत्यभाव और वीरभृत्यभाव के भेद से यह भृत्याचार दो प्रकार का है। अपने को गुरु, लिंग तथा जंगम का सेवक समझ कर श्रद्धा से निरन्तर उनकी सेवा में तत्पर रहने की भावना को भृत्यभाव कहते हैं। जिस भाव से युक्त साधक गुरु को तन, अपने इष्टलिंग को मन, तथा जंगम को अपना सर्वस्व अत्यन्त आनन्द से समर्पित कर देता है और उसके प्रतिफल पारलौकिक सुख से निस्पृह होकर केवल मोक्ष की अभिलाषा रखता है, उसे वीरभृत्यभाव कहते हैं। इस वीरभृत्यभाव के साधक को वीरभृत्य कहा जाता है (च. ज्ञा., क्रिया. ६।१२४-१२६)। यही भृत्याचार है।

उपर्युक्त पाँचों आचार साधक के लिये अन्तःकरण की शुद्धि के द्वारा मोक्ष की प्राप्ति में सहायक होते हैं। अतः इन पंचाचारों को मोक्ष का सहकारी कारण माना गया है।

इस तरह वीरशैव साधक अष्टावरण से युक्त होकर, पंचाचारों का निष्ठापूर्वक परिपालन करता हुआ, षड्विध भक्ति के माध्यम से क्रमशः षट्स्थलों पर आरोहण करता हुआ, अन्तिम ऐक्य स्थल में परशिव के साथ समरस हो जाता है। इस समरस स्थिति को वीरशैव आचार्यों ने लिंगांग-सामरस्य कहा है। यही वीरशैव दर्शन प्रतिपादित कैवल्य स्थिति है।

इस दर्शन के द्वारा प्रतिपादित साधना-मार्ग में गुरुदीक्षा प्राप्त मानवमात्र अधिकारी है। मानव समाज को सुधारने के उद्देश्य से प्रतिपादित यह सिद्धान्त पूरे मानव समाज के लिये एक श्रेष्ठ वरदान है।।

●

# कौल और क्रम मत

## कुल मत

शैवागमों में पल्लवित अद्वैतवादी दृष्टि में कुलमत का अपना एक अति विशिष्ट स्थान है। आगमों में विकसित अद्वैतवादी धारा के अन्तर्गत प्रायः तीन सम्प्रदायों की विशेषतः चर्चा की जाती है— त्रिक, क्रम तथा कुल। इनके अतिरिक्त भारत के दक्षिण में विकसित त्रिपुरा सम्प्रदाय का भी विशेष महत्त्व है। यद्यपि तन्त्रों में अद्वैत दृष्टि का पल्लवन अन्य प्रकार से भी हुआ है, पर इन प्ररूपों का ही स्वतन्त्र सम्प्रदायों के रूप में विशेषतः विवेचन किया गया उपलब्ध होता है।

सम्पूर्ण शैव तान्त्रिक विचारधारा का प्रारम्भ पाशुपत व कापालिक परम्परा से माना जाता है, अतः उत्तर काल में विकसित सभी तान्त्रिक वर्गों के मूल में इन्हीं दो में से एक दृष्टि रहती है। तान्त्रिक परम्परा के लुप्त स्रोतों का अनुसंधान करने पर शिव के उपासक साधकों के कई वर्गों का उल्लेख प्राप्त होता है, यद्यपि इन वर्गों का अपना कोई साहित्य आज उपलब्ध नहीं है, जिसके कि आधार पर इनके विषय में प्रामाणिक रूप से कुछ कहा जा सके। केवल उनके विरोधियों के द्वारा उल्लिखित विवरण ही आज उनके विषय में जानने का एकमात्र साधन है। इन वर्गों में शैव, पाशुपत, कालामुख व कापालिक विशेष हैं। इनमें भी पाशुपत व कापालिक वर्ग का प्रमुख स्थान है। पाशुपत वर्ग इन सबमें प्राचीन है व कालामुख वर्ग का स्रोत है। पाशुपत व कालामुख दोनों ही वर्ग अपने उद्भावक के रूप में आचार्य लकुलीश को स्वीकारते हैं। साथ ही इन दोनों में सिद्धान्त व प्रक्रिया पक्ष में भी काफी साम्य है। अतः प्रारम्भिक तन्त्रसाधना में दो ही धारायें प्रमुख रूप से उपलब्ध होती हैं—पाशुपत व कापालिक। इनका ही विकास आगे चलकर विविध सम्प्रदायों के रूप में होता है। पाशुपत मत जहाँ शुद्ध संन्यासियों की परम्परा है, वहीं कापालिक परम्परा उन साधकों की परम्परा है, जो अधिक उग्र चर्याओं के सम्पादन के द्वारा विविध सिद्धियों की प्राप्ति का प्रयास करते थे। अभिन-वगुप्त तन्त्रालोक में इसी तथ्य को मूल में रख कर संभवतः यह बतलाते हैं कि शैव शास्त्रों का विकास दो धाराओं में हुआ —

(क) श्रीकण्ठ की धारा
(ख) लकुलेश्वर की धारा[1]

---

१. द्वावाप्तौ तत्र च श्रीमच्छ्रीकण्ठलकुलेश्वरौ।।
द्विप्रवाहमिदं शास्त्रं सम्यङ् निःश्रेयसप्रदम्। (तं., ३७.१४ ख- १५ क)
श्रीकण्ठ से प्रवर्तित धारा कापालिक परम्परा से सम्बद्ध है। इसका ही पंचस्रोत रूप से विभाजन किया जाता है तथा इसी त्रिविध वर्गीकरण में १०, १८, ६४ तन्त्रों के शिव, रुद्र व भैरव रूप वर्गों को भी प्रस्तुत किया जाता है और लकुलेश्वर से पाशुपत परम्परा को सम्बद्ध किया जाता है।

इस श्रीकण्ठ की धारा से ही उस त्रिक धारा का उद्विकास (evolution) होता है, जिसका अभिनवगुप्त अपने ग्रन्थों में विवेचन करते हैं। इस त्रिक में अर्धचतस्र मठिकाओं से उद्भूत अद्वैत, द्वैत, द्वैताद्वैत तथा कुलधारा का समन्वित प्रवाह विद्यमान है[1], जिसे कि वह अनुत्तर त्रिक या अनुत्तर षडर्धशास्त्र[2] की संज्ञा देते हैं। इस प्रकार कुलमत का उद्भव उसी स्रोत से हुआ है, जिससे बाकी तान्त्रिक पद्धतियाँ उद्विकसित होती हैं, परन्तु इसका उनसे भेद भी स्पष्टतः स्वीकृत किया गया है। जहाँ अन्य तान्त्रिक दृष्टियाँ त्र्यम्बक, आमर्दक व श्रीनाथ के द्वारा प्रतिपादित मठिकाओं से प्रारम्भ होती हैं, वहीं कुलधारा का उद्भव त्र्यम्बक की पुत्री के क्रम से स्वीकृत किया गया है। इसे यहाँ अर्धमठिका कहा गया है। यही तथ्य इस मान्यता को भी पुष्ट करता है कि कुल सम्प्रदाय शक्ति की प्रधानता का पोषक सम्प्रदाय है[3] । डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय इस विवरण के आधार पर त्र्यम्बक के नाती को इस मठिका का संस्थापक मानते हैं और उन्हें कुलमत के प्रथम अवतारक समझे जाने वाले मच्छन्दनाथ से जोड़ते हैं[4] ।

प्राचीन दृष्टि यही रही है कि इस मत का उद्भवस्थल कामरूप है, जहाँ मच्छन्दनाथ को स्वप्न में योगिनी ने इस विशिष्ट परम्परा का ज्ञान प्रदान किया[5] । मच्छन्दनाथ का समय लगभग पाँचवीं शताब्दी माना जाता है। बाद में इस परम्परा का विकास दक्षिणपीठ में हुआ, ऐसा उल्लेख मिलता है[6], क्योंकि मच्छन्दनाथ के बाद इस परम्परा का जो विवेचन हमें अभिनवगुप्त के ग्रन्थों के द्वारा मिलता है, वहाँ शम्भुनाथ ही इस परम्परा में उनके गुरु के रूप से स्वीकृत है। शम्भुनाथ का सम्बन्ध जालन्धर पीठ[7] से है। शम्भुनाथ के गुरु थे सोमदेव और सोमदेव के गुरु थे सुमतिनाथ[8] । सुमतिनाथ का सम्बन्ध दक्षिणपीठ से बतलाया गया है। यदि दक्षिण पीठ में दक्षिण शब्द को भारत के दक्षिणी हिस्से का वाचक मानें, तो यह कहा जा सकता है कि यह धारा असम से दक्षिण होती हुई जालन्धर पहुँची, पर यह निश्चित रूप से स्पष्ट नहीं है, क्योंकि दक्षिण शब्द का अन्य तरह से भी अर्थ समझा जा सकता है। यह किसी प्रान्त विशेष का दक्षिणी भाग भी हो सकता है, या किसी पीठ (मठ) विशेष का अभिधान भी हो सकता है। पर इतना तो स्पष्ट है कि अभिनवगुप्त के समय जालन्धर में यह धारा पूर्ण विकसित रूप में विद्यमान थी, तभी उन्हें इसका सैद्धान्तिक व व्यावहारिक दोनों ही स्तरों पर सम्यक् ज्ञान वहाँ प्राप्त हो सका।

---

१. तं. ३६.११-१५
२. तं. १.४
३. कुलप्रक्रियायां हि दूतीमन्तरेण क्वचिदपि कर्मणि नाधिकारः,
इत्यतस्तत्सहभावोपनिबन्धनम्। (तं. वि., भा. २, पृ. ३२)
४. अभिनवगुप्त : एन हिस्टॉरिकल एण्ड फिलॉसफिकल स्टडी, पृ. ५४६
५. तं. वि., भा. २, पृ. २४ पर उद्धृत
६. तं. वि., भा. २, पृ. २३६ पर उद्धृत
७. तं. वि., भा. ७, पृ. ३३१३
८. तं. वि., भा. २, पृ. २३६

काश्मीर में संभवतः यह परम्परा अभिनवगुप्त के पहले भी प्रचलित थी, ऐसा कई तथ्यों से ज्ञात होता है। आचार्य सोमानन्द ने अभिनवगुप्त के पूर्व भी कुलमत से सम्बद्ध तन्त्र **परात्रीशिका** पर एक टीका लिखी थी। इसके अतिरिक्त जयरथ के **वामकेश्वरीमतविवरण** से भी यह स्पष्ट है कि नवीं शताब्दी में यह परम्परा काश्मीर में ईश्वरशिव तथा शङ्करराशि द्वारा प्रतिपादित की गई, पर आज उनके ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हैं। इस प्रकार ऐसा प्रतीत होता है कि यह धारा मच्छन्दनाथ से प्रारम्भ होकर अभिनवगुप्त के समय तक लगातार प्रवाहित रही है और अभिनवगुप्त के बाद भी विविध रूपों में इसकी उपस्थिति के संकेत उपलब्ध होते हैं। डॉ. पाण्डेय ने मच्छन्दनाथ से अभिनवगुप्त तक के बीच के लगभग ४०० वर्षों के अन्तराल में कुल-धारा की उपस्थिति के प्रमाणों को एकत्र किया है। उन्होंने अभिनवगुप्त द्वारा देव्यायामल तन्त्र के आधार पर प्रस्तुत १० गुरुओं की सूची[1] में **देवीपञ्चशतिका** में उल्लिखित ४ गुरुओं के क्रम[2] को जोड़कर इस अन्तराल की व्याख्या करने का प्रयास किया है।

अभिनवगुप्त भी तन्त्रालोक में इस कुल-प्रक्रिया के अवतरण क्रम को प्रस्तुत करते हैं। यहाँ ४ युगों में ४ युगनाथों की कल्पना की गयी है। सत्ययुग में खगेन्द्रनाथ, त्रेतायुग में कूर्मनाथ, द्वापर युग में मेषनाथ तथा कलियुग में मच्छन्दनाथ इन अवतारक नाथों के रूप में कथित हैं। यही उस परम्परा का सिद्धक्रम है[3] और कुलप्रक्रिया के अनुष्ठानों में इस सिद्धक्रम की पूजा अनिवार्य प्रारम्भिक अनुष्ठान है। ये सिद्ध अपनी-अपनी संतति व उनके परिवार सहित दिशाविशेष में पूज्य हैं। खगेन्द्रनाथ व उनकी पत्नी विज्जाम्बा तथा उनका संततिक्रम पूर्व दिशा में पूज्य है, कूर्मनाथ व उनकी पत्नी मंगला तथा उनका संततिक्रम दक्षिण दिशा में, मेषनाथ व उनकी पत्नी काममंगला तथा उनका संततिक्रम पश्चिम में और मच्छन्दनाथ व उनकी पत्नी कुंकुणाम्बा तथा उनका संततिक्रम उत्तर दिशा में पूज्य हैं[4]। मच्छन्दनाथ के पुत्रों का उल्लेख राजपुत्रों के रूप में किया गया है। संभवतः मच्छन्दनाथ एक राजा थे। इनके १२ पुत्रों का वर्णन आता है, जिनमें ६ का ही कुल परम्परा के विस्तार में अधिकार है,[5] बाकी ६ स्वात्ममात्र में ही विश्रान्त रहने से कुलपरम्परा के विस्तार में अधिकृत नहीं हैं[6]। साधिकार पुत्र हैं— अमरनाथ, वरदेव, चित्रनाथ, अलिनाथ, विन्ध्यनाथ तथा गुडिकानाथ। इनकी पत्नियाँ हैं—क्रमशः सिल्लाई, एरुणा, कुमारी, बोधाई, महालच्छी तथा अपरमेखला[7]। इनकी शिष्यसन्तति के नामों में अन्त में क्रमशः आनन्द,

---

१. .तं., २८.३६१
२. तं. वि., ७, पृ. ३३२१ पर उद्धृत।
३. तं., २९.२९-३५
४. तं., २९.२९-३३
५. वहीं, २९.३५
६. अधिकारो हि वीर्यस्य प्रसरः कुलवर्त्मनि।
तदप्रसरयोगेन ते प्रोक्ता ऊर्ध्वरितसः।। (वहीं, २९.४२)
७. तं., २९.३३-३४

आवलि, बोधि, प्रभु, पाद व योगिन् संज्ञायें जोड़ी जाती हैं, जिनसे इनका एक दूसरे से अलग-स्वरूप पता चलता है[१] । इसी वैयक्तिक पहचान को बताने के लिये इन छहों में मुद्रा, छुम्मा, घर, पल्ली तथा पीठ आदि का भी भेद बताया गया है[२] । इन्हीं साधिकार छः पुत्रों से ६ कुल-सन्ततियों का उद्भव होता है। निरधिकार छः पुत्र हैं—भट्ट, इन्द्र, वल्कल, अहीन्द्र, गजेन्द्र व महीधर[३] । इन विविध कुल-सन्ततियों के अतिरिक्त भी विविध कुलविधियों का उल्लेख मिलता है, जिसके कारण इनका बहुविध विस्तार दृष्टिगोचर होता है[४] । पर यहाँ एक बात विशेष उल्लेखनीय है कि इन विविध कुल-सन्ततियों व कुलविधियों के अनुयायियों के मध्य किसी भी प्रकार का संपर्क वर्जित है[५] । एक कुल के सदस्य अपने सवर्गियों के साथ ही साधना कर सकते हैं। यहाँ तक कि अन्यों के साथ किसी भी प्रकार की चर्चा तक का निषेध है। इसी कारण हर कुल के विशिष्ट चिह्नरूप छुम्मा, मुद्रा, पीठ आदि के द्वारा उस कुल के लोग अपने सवर्गियों को पहचानते थे। यह परमगोप्यता की चेतना यहाँ सम्भवतः इस परम्परा को अपात्रों से बचाने व अपने वर्ग-विशेष में ही सुरक्षित रखने के उद्देश्य से इतनी प्रबल है। इसी कारण कुलचर्या का सम्पादन उन्हीं एकान्त स्थलों पर किया जाता था, जहाँ उसी वर्ग के सिद्ध और योगिनियों के अतिरिक्त और कोई न हो।

तान्त्रिक साहित्य में इस कुल के साथ-साथ कौल नाम से भी एक सम्प्रदाय का उल्लेख मिलता है। वैसे तो कौल शब्द कुल मत के अनुयायियों, कुल मत के सम्बद्ध शास्त्रों व सिद्धान्तों का वाचक हो सकता है, पर उपलब्ध उल्लेखों में कुल व कौल का एक साथ दो सम्प्रदायों के रूप में ग्रहण किया गया है। यह तथ्य इन दोनों सम्प्रदायों के स्वतन्त्र प्ररूप की मान्यता पर ही बल देता है। तन्त्रालोक में अभिनवगुप्त स्वयं कुल, कौल व त्रिक नाम से तीन मतों का एक ही श्लोक में उल्लेख करते हैं[६] । जयरथ भी अपने विवरण में इस तरह के उल्लेखों को संगृहीत करते हैं[७] ।

१. वहीं, २६.३६
२. वहीं, २६.३६-३६
३. वहीं, २६.४१
४. तं. वि., भा. ७, पृ. ३३२८
५. (क). तं. ४.२६८ ख. २६६ क
   (ख). तं. १५.५७२
६. क्रमिकः शक्तिपातश्च सिद्धान्ते वामके ततः।।
   दक्षे मते कुले कौले षडर्धे हृदये ततः। (तं. १३.३०० क-३०१ ख)
७. क. वाममार्गाभिषिक्तोऽपि दैशिकः परतत्त्ववित्।
   संस्कार्यो भैरवे सोऽपि कुले कौले त्रिकेऽपि सः।। (तं. वि., भा. २, पृ. ४६ पर उद्धृत)
   ख. वेदाच्छैवं ततो वामं ततो दक्षं ततः कुलम्।
   ततो मतं ततश्चापि त्रिकं सर्वोत्तमं परम्।। (वहीं, पृ. ४६)
   ग. वेदादिभ्यः परं शैवं शैवाद् वामं च दक्षिणम्।
   दक्षिणाच्च परं कौलं कौलात् परतरं नहि।। (वहीं, पृ. ४८)

मार्क डिच्कोफस्की ने अपनी पुस्तक **कैनन ऑफ शैवागम में मन्थानभैरवतन्त्र** से कई उद्धरण प्रस्तुत किये हैं, जिनमें कुल व कौल का कई बार स्वतन्त्र सम्प्रदायों के रूप में प्रयोग मिलता है[१]। यहाँ एक ऐसी धारा का उल्लेख है, जिसमें कुल व कौल मतों का मिश्रण है[२]। इस परम्परा में स्त्री व पुरुष दोनों तत्त्वों की उपासना होती है, फलतः शिव व शक्ति के आनन्दमय अनुभव की प्राप्ति होती है। **चिञ्चिणीमतसारसमुच्चय** में भी ये दोनों संज्ञायें दो स्वतन्त्र सम्प्रदायों की बोधक हैं[३]। पर इस तरह के भी विवरण मिलते हैं, जहाँ कुल व कौल शब्द पर्याय हैं। अभिनवगुप्त तन्त्रालोक में **त्रैशिरसमत** के प्रामाण्य पर कौल शब्द को उस तत्त्व का वाचक कहते हैं, जो समस्त आवरणों से शून्य ज्ञान-ज्ञेय रूप है[४]। कुछ उद्धरणों में एक मात्र "कौल" मत का ही उल्लेख आया है। वहाँ इस "कौल" संज्ञा से इनमें से कौन सा मत अभिप्रेत है, यह स्पष्ट नहीं है[५]। **भैरवकुलतन्त्र** कुल व कौल व त्रिक की आनुपूर्वी में कौल को कुल से व त्रिक को सबसे श्रेष्ठ बतलाता है[६], पर इन दोनों मतों में क्या भेदक रेखाएँ हैं, इस सन्दर्भ में प्राप्त विवरण अस्पष्ट व अपर्याप्त हैं।

जयरथ अपने **तन्त्रालोकविवेक** में कुलानि शब्द की व्याख्या में महाकौल, कौल, अकुल तथा कुलाकुल नामक ४ वर्गों को संगृहीत करते हैं[७]। यदि इन्हें कुलमत के अवान्तर सम्प्रदाय मान लिया जाये, तो उनमें से प्रत्येक का अपना निजी स्वरूप क्या था, यह आज स्पष्ट नहीं है। त्रिपुरा सम्प्रदाय के ग्रन्थों में भी कौल व कुल शब्द का कई प्रकार से प्रयोग मिलता है, जैसे सौन्दर्यलहरी की **लक्ष्मीधरा टीका** में कौल मत का द्विविध विभाजन किया गया है—पूर्व कौल व उत्तर कौल[८]। **अर्थरत्नावली** में कुल के पाँच प्रकार के भेद किये गए हैं—अकुल, कुल, कुलाकुल, कौल तथा शुद्ध कौल[९]। पूर्व कौल के तीन प्रकार हैं—मूलाधारनिष्ठ, स्वाधिष्ठाननिष्ठ तथा उभयनिष्ठ। उत्तर कौल के चार प्रकार हैं — मातंगी,

---

१. कुण्डानां लक्षणं वक्ष्ये कुले कौले तु पश्चिमे।
(म. भैरवतन्त्र, पृ. ८ ब, कैनन ऑफ शैवागम, पृ. १६४ पर उद्धृत)
ये केचिद् देवताश्चान्ये कुले कौले तु पश्चिमे।
तिष्ठन्ति कुण्डमध्ये तु भैरवो भैरवी सह।। (वहीं, पृ. ६ अ, वहीं पर उद्धृत)
२. कैनन ऑफ शैवागम, पृ. ६२
३. चि. म. सा. स., पृ. ३ अ, वहीं पृ. १६५ पर उद्धृत।
४. षण्मण्डलविनिर्मुक्तं सर्वावरणवर्जितम्।
ज्ञानज्ञेयमयं कौलं प्रोक्तं त्रैशिरसे मते।। (तं. २१.१)
५. द्रष्टव्य पादटिप्पणी, संख्या ७ (इसी लेख में, पृ. ३०६ पर)
६. तं. वि, भा. ५, पृ. २३८२
७. तं. वि., भा. ७, पृ. ३४४५
८. लक्ष्मीधरा, सौन्दर्यलहरी के साथ प्रकाशित, सौन्दर्यलहरी, पंडित आर. अनन्तकृष्ण शास्त्री व श्री कर्रा राममूर्ति गारु द्वारा अनूदित, गणेश एण्ड कं. प्रा. लि., मद्रास, सन् १६५७, श्लोक ३४ व ३५ पर
९. अर्थरत्नावली विद्यानन्दकृत, नित्याषोडशिकार्णव तन्त्र के साथ प्रकाशित, नित्याषोडशिकार्णव तन्त्र, व्रजवल्लभ द्विवेदी द्वारा संपादित, योगतन्त्र ग्रन्थमाला, भा. १, १६७८, पृ. ७४)। अम्बास्तवव्याख्या में सुभगोदय आदि के प्रमाण से कौलों के ७ भेद प्रदर्शित हैं। नित्याषोडशिकार्णव, पं. व्रजवल्लभ द्विवेदी द्वारा सम्पादित, भूमिका, पृ. ६१

वाराही, कौलमुखी, तथा तन्त्रनिष्ठा। पर त्रिपुरा सम्प्रदाय के ग्रन्थों में प्रस्तुत ये वर्गीकरण त्रिपुरा सम्प्रदाय के अन्तर्गत ही आते हैं या पूरी कुल/कौल परम्परा के सन्दर्भ में, यह स्पष्ट नहीं है और न ही कुल व कौल की अन्तरंगता या भेद पर ही यहाँ प्रकाश डाला गया है। इसी प्रकार कुछ अन्य तन्त्रों में भी इस प्रकार के वर्गीकरण मिलते हैं, जैसे कौलज्ञाननिर्णय कौलों के ७ भेद बतलाता है—पदोत्तिष्ठ कौल, महाकौल, मूल कौल, योगिनी कौल, वह्नि कौल, वृषणोत्थ कौल तथा सिद्ध कौल[1]। इनमें से योगिनी कौल व सिद्ध कौल नामक दो भेदों का उल्लेख तो मृगेन्द्रागम में भी अनुस्रोतों के रूप से किया गया है[2]।

अब इस कुल मत से सम्बद्ध साहित्य को क्या माना जाय, इस विषय में गवेषणा अपेक्षित है। यद्यपि काफ़ी तन्त्र ऐसे मिलते हैं, जिनकी संज्ञा में कुल शब्द विद्यमान है, जैसे कुलार्णव, कुलोड्डीश, कुलचूडामणि, कुलरत्नमाला आदि। पर इनमें कुल सिद्धान्तों का विशेष महत्त्वपूर्ण वर्णन नहीं है। कुछ तन्त्र ऐसे हैं, जो अपने को कुल सिद्धान्त से जोड़े बिना विविध संदर्भों में कुल सिद्धान्तों को प्रस्तुत करते जाते हैं; कुछ तन्त्र ऐसे भी हैं, जो किसी दूसरे सम्प्रदाय से सम्बद्ध होने पर भी एक अध्याय विशेष में कुलविधि या रहस्यविधि के नाम से इस प्रक्रिया का वर्णन करते हैं। अतः कुल मत के साहित्य में कुछ निश्चित ग्रन्थों को ग्रहण कर पाना कठिन काम है, क्योंकि यह मत ऐकान्तिक रूप से विकसित न होकर सभी तान्त्रिक अद्वैतवादी परम्पराओं की पार्यन्तिक धारा रूप से ही पल्लवित है। अतः आम्नायगत विभाजन को आधार बनाकर उन विशिष्ट दृष्टियों के प्रतिपादक तन्त्रों को ही इस कुल मत का आधार बनाया जा सकता है। साथ ही प्राचीन तंत्रों में कुल सम्प्रदाय का जो भी स्वरूप था, वह पर्याप्त सामग्री उपलब्ध न होने से आज स्पष्टतः ज्ञात नहीं है, अतः अभिनवगुप्त तथा उत्तरवर्ती आचार्यों के ग्रन्थों में विकसित दृष्टि को ही आधार बनाकर इस कुलमत की रूपरेखा को प्रस्तुत किया जा सकता है।

इस कुलमत के विकास के विविध प्ररूपों के विश्लेषण से यह विदित होता है कि इसका विकास विशेषतः ४ दिशाओं में हुआ, जिसे यहाँ के ग्रन्थ स्वयं ४ आम्नायों के रूप से प्रतिपादित करते हैं। यह आम्नाय का वर्गीकरण कुल मत का निजी वैशिष्ट्य है, जो कि संभवतः सिद्धान्तागमों में प्रस्तुत पंचस्रोतों के वर्गीकरण के आधार पर विकसित किया गया है। यों तो मुख्यतः चार ही आम्नायों का उल्लेख मिलता है, पर कहीं-कहीं ऊर्ध्वाम्नाय, ऊर्ध्वोर्ध्वाम्नाय तथा अधर आम्नाय की कल्पना करके पाँच, छह या सात आम्नायों की भी कल्पना की गई है। जैसे कुलार्णवतन्त्र अपने द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्तों को रहस्यातिरहस्य कहता हुआ स्वयं को ऊर्ध्व आम्नाय से सम्बद्ध रूप से प्रस्तुत करता है। षट्साहस्रीसंहिता सात आम्नायों की कल्पना करती है। परन्तु चार आम्नायों की धारणा ही सर्वाधिक प्रचलित व प्रामाणिक है।

---

१. नि.षो., उ. पृ. ६२

२. शैवं मान्त्रेश्वरं गाणं दिव्यमार्षं च गौह्यकम्।
योगिनीसिद्धकौलं च नोत्तीर्णं ताभ्य एव तत्॥ (मृगेन्द्रतन्त्र, चर्यापाद, १.३७ ख-३८ क)

अब हम देखते हैं कि इन चार आम्नायों[१] में कुलमत का उद्विकास किस प्रकार हुआ है—

## पूर्वाम्नाय

त्रिक परम्परा में उद्विकसित कुलधारा को इस आम्नाय से जोड़ा जाता है। यह धारा मूल कौल मत के बहुत नजदीक है। विद्यापीठ के प्रमुख त्रिक-तन्त्रों में इसका विकास हुआ है। इस त्रिक मत का वैशिष्ट्य है परा, परापरा व अपरा रूप त्रिविध विद्याओं को केन्द्र में लेकर उद्विकसित मीमांसा व साधना पद्धति[२]। अतः यहाँ वर्तमान कुलधारा में इसी परादि के त्रिक के मध्य ब्राह्मी आदि मातृकुलों से घिरे कुलेश्वर व कुलेश्वरी की प्रतिष्ठापना की गयी है[३]। इसे मुख्य कुलचक्र कहा गया है। इस मुख्य कुलचक्र के बाहर सिद्धक्रम (सपरिवार) की पूजा का विधान है[४]। यह सिद्धक्रम है—खगेन्द्रनाथ, कूर्मनाथ, मेषनाथ व मच्छन्दनाथ या मत्स्येन्द्रनाथ का। इस कुल धारा के प्रतिपादक मुख्य तन्त्र हैं—सिद्धयोगेश्वरीमत तन्त्र तथा उसका संक्षेप मालिनीविजयोत्तर तन्त्र, त्रिशिरोभैरव तन्त्र, त्रिकसद्भाव तन्त्र तथा अन्य त्रिक परम्परा के तन्त्र[५]। इनके अतिरिक्त माधवकुल तन्त्र तथा निशिसंचार तन्त्र को भी इस परम्परा से सम्बद्ध किया जा सकता है। इनमें से अभिनवगुप्त मालिनीविजयोत्तर तन्त्र को ही मुख्यतः आधार बनाकर अपने ग्रन्थ तन्त्रालोक में व मालिनीविजयवार्त्तिक में इस धारा को उद्विकसित करने का प्रयास करते हैं। यद्यपि अभिनवगुप्त कहीं भी इसको किसी आम्नाय से नहीं जोड़ते है और न मालिनीविजयोत्तर तन्त्र ही अपने को त्रिक तन्त्र कहता है, या किसी आम्नाय की चर्चा करता है, पर अन्यत्र[६] उपलब्ध उल्लेखों व विवरणों के आधार पर यह स्पष्ट है कि इस धारा को पूर्वाम्नाय संज्ञा से ही निर्दिष्ट किया गया है। अभिनवगुप्त का परात्रीशिकाविवरण नामक ग्रन्थ भी इसी धारा

---

१. इस आम्नायगत विभाजन का मुख्य आधार सैण्डर्सन व मार्क डिच्कोफस्की द्वारा कुब्जिकामततन्त्र, कुलरत्नोद्योत आदि के आधार पर दिये गये विवरण हैं।

२. "कुलप्रक्रियायां तिस्रः शक्तयः पराद्याः" (तं. वि., भा. २, पृ. १५३)

३. तं. २९.४७-४८, ५१-५३

४. तं. २९.२७ क

५. अभिनवगुप्त अनुत्तर त्रिकशास्त्र के विवेचन के सन्दर्भ में अपने ग्रन्थों में जिन तन्त्रों को मुख्य आधार बनाते हैं, हमने यहाँ उन्हीं को इस परम्परा के अन्दर गृहीत किया है। यद्यपि अपने विवेचन में वह अन्य तन्त्रों के विवरणों को भी प्रमाण रूप में प्रस्तुत करते हैं, पर मुख्यतः उनका विवेचन इन्हीं तन्त्रों पर आधारित है।

६. चिञ्चिणीमतसारसमुच्चय त्रिक-धारा को पूर्वाम्नाय से ही जोड़ता है। कुलरत्नोद्योत तन्त्र पूर्वाम्नाय व पश्चिमाम्नाय में परस्पर संबन्ध स्थापित करता है व पूर्वाम्नाय को पश्चिमाम्नाय से ही विकसित बतलाता है। पूर्वाम्नाय व पश्चिमाम्नाय के सिद्धान्तों में भी काफ़ी साम्य है, परन्तु यह तन्त्र पूर्वाम्नाय को त्रिक परम्परा से स्पष्टतः नही जोड़ता, यद्यपि वह बराबर त्रिक तन्त्रों का उल्लेख करता है।

के विवेचन से सम्बद्ध किया जा सकता है। "परात्रीशिका" रुद्रयामलतन्त्र का उत्तर भाग है, जिससे यह संकेतित है कि रुद्रयामलतन्त्र में भी इसी धारा का विवेचन है।

इस धारा का प्रमुख वैशिष्ट्य यह है कि यहाँ विविध अनुष्ठानों के ऊपर समावेश को प्रतिष्ठित करने का प्रयास किया गया है[१]। यद्यपि उन समाविष्ट साधकों के लिये भी कुछ विशेष पर्वों पर कुलपूजा व रहस्यचर्या का विधान है, पर उनकी साधना प्रक्रिया में सारे विधि-निषेधों को छोड़कर एकमात्र उस तन्मयीभाव तक पहुँचने की प्रक्रिया पर बल है[२]। अतः सारी तान्त्रिक विधियों की अनिवार्य प्रक्रियायें—स्नान, अन्तर्याग, होम, न्यास आदि का सम्पादन यहाँ उसके लिये अपरिहार्य नहीं हैं[३]। कुल-चक्र की पूजा का सम्पादन बाह्य की बजाय अन्य अधिकरणों पर भी संभव है। अभिनवगुप्त ने ये अधिकरण छः बतलाये हैं[४]। साधक बाह्यतः भू-वस्त्र आदि में, शक्ति में, यामल अर्थात् आद्ययागाधिरूढ मिथुनभाव में, देह में, प्राणपथ अर्थात् मध्यनाडी में और बुद्धि में इस कुल-पूजा का सम्पादन कर सकता है। कुल साधक के लिये आवश्यक है कि उसमें आवेश के चिह्न लक्षित हों। इस आवेश की प्राप्ति के लिये यहाँ शोध्यशोधकभाव की कल्पना है और तदनुसार आवेश के भी कई स्तर बतलाये गये हैं। ५० प्रकार के समावेश तो अभिगणित हैं ही, पर साथ ही प्रकारान्तर से उनके असंख्य भेद कहे गये हैं। वाच्य और वाचक दोनों ही स्तरों पर इस तन्मयीभाव को पाने की प्रक्रिया का यहाँ निरूपण है और कुल-चर्या के सम्पादन में भी शक्ति-अनुसंधान की कल्पना पर ही विशेष बल है[५]। इस समावेश की स्थिति तक पहुँचने में ज्ञान, क्रिया व योग तीनों ही मार्गों का आश्रय लिया जा सकता है। अन्ततः जब उसमें आनन्द, उद्भव, कम्प, निद्रा व घूर्णि—इन ५ लक्षणों का क्रम से या एक साथ उदय घटित होता है, तभी वह पूर्ण समावेश को प्राप्त होता है। इस धारा में कौलिक चर्याविधि को तो वही महत्त्व प्राप्त है[६], जो अन्यत्र विकसित धाराओं में है, पर उन अनुष्ठानों को यहाँ स्वकाय[७], प्राणवायु[८] या स्वसंविन्मात्र[९] में भी सम्पादित किया जा सकता है। यहाँ यह

---

१. तं. ३.२७१

२. परतत्त्वप्रवेशे तु यमेव निकटं यदा।
उपायं वेत्ति स ग्राह्यस्तदा त्याज्योऽथवा क्वचित्।। (तं. ३.२७३)

३. वहीं, २९.८, ४.२५६-२७३

४. बहिः शक्तौ यामले च देहे प्राणपथे मतौ।
इति षोढा कुलेज्या स्यात्प्रतिभेदं विभेदिनी।। (वहीं, २९.७)

५. नाहमस्मि च चान्योऽस्ति केवलाः शक्तयस्त्वहम्।
इत्येवं वासनां कुर्यात् सर्वदा स्मृतिमात्रतः।। (वहीं, २९.६४)

६. तन्मुख्यचक्रमुक्तं महेशिना योगिनीवक्त्रम्।
तत्रैव संप्रदायस्तस्मात् संप्राप्यते ज्ञानम्।। (तं. २९.१२४-१२५)

७. निजदेहगते धामनि तथैव पूज्यं समभ्यसेत्। (तं. २९.१३३)

८. एवं प्राणक्रमेणैव तर्पयेद् देवतागणम्।
अचिरात्तत्प्रसादेन ज्ञानसिद्धीरथाश्नुते।। (वहीं, २९.१८०)

९. संविन्मात्रस्थितं देवीचक्रं वा संविदर्पणात्।
विश्वाभोगप्रयोगेण तर्पणीयं विपश्चिता।। (वहीं, २९.१८१)

द्रष्टव्य है कि मालिनीविजयोत्तर तन्त्र में आदियाग की धारणा का कहीं स्पष्ट उल्लेख नहीं है, यद्यपि १९ वें अधिकार में आये हुये विवरणों के विश्लेषण से ऐसा प्रतीत होता है कि योगिनीमेलन की धारणा उस समय भी कौलिक साधना-विधि का महत्त्वपूर्ण अंग थी, पर उसका प्रक्रियात्मक स्वरूप स्पष्टतः क्या था, इसका विवरण अज्ञात है। पर अभिनवगुप्त ने अपने विवेचनों में आदियाग[1] को कुल-प्रक्रिया का अनिवार्य घटक माना है।

सैण्डर्सन अपने लेख में इस धारा को शैव गृहस्थों में ही प्रचलित परम्परा मानते हैं। उनके अनुसार जो शैव कापालिक तान्त्रिक परम्परा के अनुयायी होने पर भी गृहस्थ धर्म से सम्बद्ध होने के कारण इस परम्परा के पालन में असमर्थ थे, उनके लिये कापालिक परम्परा की अति उग्र साधनाविधियों के स्थान पर सामाजिक जीवन में ग्राह्य मध्यमार्गीय चर्याविधियों का प्रतिपादन इस धारा में किया गया है।

## उत्तराम्नाय

काली परम्परा में उद्विकसित कुल धारा को इस आम्नाय के अन्तर्गत रखा जाता है। सैण्डर्सन इसमें मत, क्रम व उत्तराम्नाय नामक सम्प्रदायों में विकसित कुलपरम्परा को रखते हैं। विद्यापीठ के वे तंत्र, जिनमें काली को सर्वोच्च देवी का स्थान दिया गया, इस धारा से सम्बद्ध है। अभिनवगुप्त के तन्त्रालोक में इस परम्परा का भी विशेष विवेचन मिलता है, परन्तु वे इसे अलग से एक सम्प्रदाय के रूप में विकसित करने का प्रयास नहीं करते। यहाँ त्रिक सिद्धान्तों के परिप्रेक्ष्य में ही क्रम सिद्धान्तों का भी विश्लेषण किया गया है। वैसे भी अभिनवगुप्त के तन्त्रप्रक्रिया रूप वर्गीकरण की व्यापक परिधि में यह सम्प्रदाय स्वतः आ जाता है। कई बार त्रिक या कुल के सिद्धान्तों या प्रक्रिया की चर्चा करते समय वह काली की परम्परा के ग्रन्थों से प्रमाण व उद्धरण प्रस्तुत करते हैं, जो कि यही बतलाता है कि उनकी दृष्टि में क्रम एक विजातीय परम्परा नहीं है। इसीलिये वह इसे त्रिक सिद्धान्तों के सन्दर्भ में प्रस्तुत करते हैं। इस काली की परम्परा में सारी मीमांसाएं व प्रक्रियाएं काली[2] को केन्द्र में लेकर घटित होती है। यहाँ बारह कालियों या १२ कालियों से घिरी कालसंकर्षिणी की पूजा ही स्वीकृत है। परन्तु जो त्रिक में मातृसद्भाव है, वही यह कालसंकर्षिणी है[3] ; जो त्रिक की १२ शक्तियों का मुख्य चक्र है, वही क्रम सम्प्रदाय में १२ कालियों के रूप से वाच्य है[4] । इसी प्रकार दूतीयाग आदि चर्याविधियों में भी एकता है। भेद केवल उस साधना के सम्पादन की दृष्टि में है। यहाँ दृष्टि समग्रता के अनुसंधान पर

---

१. आदीयते यतः सारं तस्य मुख्यस्य चैष यत्।
मुख्यश्च यागस्तेनायमादियाग इति स्मृतः।। (वहीं, २९.१३४)

२. सैव काली महादेवी गीयते लोकवेदयोः।
इतिहासेषु तन्त्रेषु सिद्धान्तेषु कुलेषु च।। (म. मं. प., पृ. १०७ पर उद्धृत)

३. तं., ३.७०-७१, ३.२३४

४. वहीं, ३.२५१-२५३ क

केन्द्रित न होकर उस साधना के क्रमिक स्तरों पर केन्द्रित है। यहाँ भी बाह्यपूजा से संवित्पूजा को उच्चतर माना गया है[१] और संवित् में ही सृष्टिक्रम, स्थितिक्रम, संहारक्रम, अनाख्याक्रम आदि की पूजा का विधान है। इस धारा का मुख्य तन्त्र है जयद्रथयामलतन्त्र, जिसे तन्त्रराजभट्टारक भी कहा जाता है। देवीपंचशतिक व क्रमसद्भाव तन्त्र भी इस धारा के विवेचक ग्रन्थ हैं, जिनमें इस परम्परा का अधिक व्यवस्थित विवेचन है। यहाँ चर्या अपेक्षाकृत अधिक उग्र है और कापालिक धारा के अधिक नजदीक है। पूज्य सिद्धक्रम वही है, जो त्रिक परम्परा में स्वीकृत है। शेष कुलविधि की प्रक्रिया का स्पष्ट विवेचन उपलब्ध नहीं है। अतः हम यही कह सकते हैं कि उपर्युक्त भेदों को दृष्टिगत रखते हुए अभिनवगुप्त द्वारा विवेचित कुलप्रक्रिया को यहाँ भी लागू किया जा सकता है।

## दक्षिणाम्नाय

त्रिपुरा या त्रिपुरसुन्दरी की परम्परा में विकसित कुलधारा का सम्बन्ध इस आम्नाय से है। इस परम्परा में शक्ति के सौम्य रूप की उपासना की जाती है। इस परम्परा को श्रीविद्या सम्प्रदाय और सौभाग्य सम्प्रदाय जैसी संज्ञाओं से भी पुकारा गया है। इस सम्प्रदाय का सबसे प्राचीन तन्त्र वामकेश्वर तन्त्र है। इसके अतिरिक्त तन्त्रराज तन्त्र, ज्ञानार्णव तन्त्र व शक्तिसंगम तन्त्र को भी उस धारा का तन्त्र कहते हैं। नित्याषोडषिकार्णव तन्त्र उसी वामकेश्वर तन्त्र का एक भाग है। वामकेश्वर तन्त्र के उपलब्ध अंश पर लिखे गये व्याख्या-ग्रन्थों से ही इस धारा के स्वरूप की स्थिति स्पष्ट होती है। इस पर वामकेश्वरीमतविवरण नाम से सबसे पहले जयरथ द्वारा लिखी हुई व्याख्या प्राप्त होती है, जिसमें इस सम्प्रदाय में विकसित कुलविधि के स्वरूप को प्रस्तुत करने का स्पष्ट प्रयास है। यद्यपि जयरथ के द्वारा प्रस्तुत उल्लेखों से यह स्पष्ट होता है कि इस धारा की उपस्थिति काश्मीर में उनसे पूर्व भी थी, पर आज वे ग्रन्थ उपलब्ध न होने से जयरथ द्वारा प्रस्तुत विवरण ही प्रमाण है। जयरथ के बाद नित्याषोडशिकार्णव तन्त्र के पूर्व भाग पर शिवानन्द के द्वारा लिखी हुई ऋजुविमर्शिनी टीका एवं विद्यानन्द द्वारा रचित अर्थरत्नावली टीका तथा उत्तर भाग योगिनीहृदय पर भास्करराय द्वारा रचित सेतुबन्ध व अमृतानन्दयोगी द्वारा रचित दीपिका टीकाएं तथा अन्य स्वतन्त्र ग्रन्थों— सौभाग्यसुधोदय, कामकलाविलास, मातृकाचक्रविवेक आदि में इस सम्प्रदाय का विकास दृष्ट होता है। विवरणों से ऐसा ज्ञात होता है कि यह सम्प्रदाय सर्वप्रथम काश्मीर के पास ओड्डियान नामक स्थान पर चर्यानाथ के द्वारा स्थापित किया गया और उसी पीठ में दीक्षित ईश्वरशिव ने इसे काश्मीर में अवतारित किया[२]।

---

१. पूजा नाम न पुष्पाद्यैर्या मतिः क्रियते दृढा।
निर्विकल्पे महाव्योम्नि सा पूजा ह्यादराल्लयः।। (म. मं. प., पृ. ११२ पर उद्धृत)

२. इस सम्प्रदाय के तन्त्रों में आम्नाय विभाजन का उल्लेख नहीं मिलता, पर यहाँ ४ महापीठों के रूप में विभाजन उपलब्ध है। ४ महापीठ हैं— कामरूप, जालन्धर, पूर्णगिरि तथा ओड्डियान। इनको ४ स्रोतों के रूप में यहाँ प्रस्तुत किया गया है।

इस त्रिपुरा धारा का जो पूज्य सिद्धक्रम (मित्रनाथ, ओड्डनाथ, षष्ठनाथ, चर्यानाथ) स्वीकृत किया जाता है, वह उसी मान्यता को पुष्ट करता है। ऋजुविमर्शिनीकार शिवानन्द के अनुसार त्रिपुरा सम्प्रदाय की उत्पत्ति काश्मीर में हुई, परन्तु काश्मीरी विद्वान् जयरथ के अनुसार आचार्य ईश्वरशिव व विश्वावर्त इस सिद्धान्त को काश्मीर लाये थे। सम्भवतः मध्यदेश से, जिसे अभिनवगुप्त 'निःशेषशास्त्रसदन' कहते हैं, यह परम्परा काश्मीर में आयातित हुई और फिर यहाँ से दक्षिण देश में। इस परम्परा को दक्षिणाम्नाय से जोड़ना संभवतः दक्षिण देश में ही इसके विशेष संरक्षण व प्रसार को संकेतित करता है। वैसे इस तरह के भी मत उपलब्ध हैं, जिनमें इस सम्प्रदाय को अन्य आम्नायों से सम्बद्ध किया गया है। जैसे कुलरत्नोद्योत इसे पश्चिमाम्नाय से सम्बद्ध करता है, पर विद्यानन्द[1] व अमृतानन्द[2] अपनी टीकाओं में इसे दक्षिणपक्षपातिनी धारा ही कहते हैं।

इस सम्प्रदाय में कुलधारा विद्यमान थी, इसका स्पष्ट संकेत वामकेश्वरीमतविवरण, योगिनीहृदयदीपिका आदि ग्रन्थों से मिलता है। सौभाग्यविद्या के विविध अर्थों में कौलिकार्थ की गणना इस दृष्टि को पुष्ट करती है। यहाँ कुल है शरीर[3]। इस शरीर में ८ सूक्ष्म पुर्यष्टक हैं, जिनमें ८ योगिनियाँ स्थित हैं। वैखरी वाणी के ८ वर्ग इन्हीं के रूप हैं। इनकी पूजा यहाँ चक्रविशेष में करने का विधान है। पर इसके अतिरिक्त कुलाचार को पराद्वयभावना के प्रकर्ष रूप से ही व्याख्यात किया गया है[4] और इसका फल खेचरता की प्राप्ति कथित है[5]। योगिनीहृदय में चक्र, देवता, विद्या, गुरु और साधक के ऐक्य का अनुसंधान ही कौलिक शब्द का अभिधेय है[6]। जयरथ वामकेश्वरीमतविवरण में कुल ज्ञान को अधराधर शास्त्रों का भी अनुप्राणक मानते हैं[7]। उनके अनुसार इसी व्यापक दृष्टि के कारण वह शक्ति कही ऊर्मि, कहीं भोगिनी, कहीं कुब्जा, कहीं कुलेश्वरी, कहीं कालकर्षिणी,

---

१. "इयं च विद्या चतुराम्नायसाधारण्यपि दक्षिणपक्षपातिनी" (अर्थरत्नावली, पृ. ४१)।
२. "दक्षिणस्रोतःपक्षपातिन्याः सौभाग्यदेवतायाः" अमृतानन्दकृत योगिनीहृदयदीपिका (योगिनीहृदय के साथ प्रकाशित), पं. व्रजवल्लभ द्विवेदी द्वारा संपादित व अनूदित, मोतीलाल बनारसीलाल, पृ. १३३-१३४)।
३. "कुलं षट्त्रिंशत्तत्त्वात्मकं शरीरं ....." (वहीं, पृ. ३२०)।
४. "कुलाचारक्रमेणेति पराद्वयभावनयेत्यर्थः" (वा. म. वि., पृ. ६०)।
५. पूजयेद् रात्रिसमये कुलाचारक्रमेण यः।
तत्क्षणात् स महेशानि साधकः खेचरो भवेत्।।
(वामकेश्वरीमततन्त्र, वामकेश्वरीमतविवरण के साथ प्रकाशित, २.७४ ख-७५ क.)
६. कौलिकं कथयिष्यामि चक्रदेवतयोरपि।
विद्यागुर्वात्मनामैक्यं.....।। (योगिनीहृदय, २.५१ ख -५२ क)
७. वा. म. वि., पृ. २८

कहीं त्रिपुरा और कहीं कुण्डलिनी कही गई हैं[१]। वामकेश्वरीमतविवरण में परा शक्ति को ही कुण्डलिनी रूप में भी उसी प्रकार विवेचित किया गया है[२], जैसे अभिनवगुप्त के तन्त्रालोक की व्याख्या में जयरथ करते हैं[३]।

वास्तव में इस सम्प्रदाय में प्रकाशात्मक अनुत्तर तत्त्व कामेश्वर व इसकी शक्ति कामेश्वरी कही गई है। यही मिथुनस्वरूप विविध चक्रों के क्रम से विकसित होता हुआ श्रीचक्र रूप से अवतरित होता है। यह श्रीचक्र कामकला का ही प्रसार है। कामकला है आद्या शक्ति। श्रीचक्र—त्रैलोक्यमोहन, सर्वाशापरिपूरक, सर्वसंक्षोभण, सर्वसौभाग्यदायक, सर्वार्थसाधक, सर्वरक्षाकर, सर्वरोगहर, सर्वसिद्धिमय और सर्वानन्दमय-नामक नौ चक्रों की समष्टि है। इस श्रीचक्र की सृष्टि-स्थिति-संहार क्रम से त्रिविध भावना करने पर त्रिपुराचक्र का स्वरूप ज्ञात होता है। त्रिपुरा वाग्भव रूप वागीश्वरी, कामकलारूप कामराज व पराशक्ति रूप शक्तिबीज का समग्र रूप है[४]। नित्याषोडशिकार्णव में १६ नित्याओं का वर्णन है। पराशक्ति ही १६ नित्याओं के रूप में स्फुरित होती है[५]।

इस प्रकार इस सम्प्रदाय की विशिष्ट पूजापद्धति में कुलदृष्टि मिश्रित रूप से उपलब्ध होती है। यहाँ कुलदृष्टि का लक्षण है अहन्ता दृष्टि का ही सर्वत्र विकास। यही यहाँ वीरभाव है[६]।

## पश्चिमाम्नाय

इसमें कुब्जिका की परम्परा में विकसित कुलधारा को रखा जाता है। यद्यपि इस परम्परा के ग्रन्थ आज नेपाल में ही उपलब्ध हैं, जिससे ऐसा लगता है कि यह परम्परा वहीं विकसित हुई, पर इन तन्त्रों के अवलोकन से यह तथ्य स्पष्ट होता है कि इनका प्रचलन एक समय पूरे भारत में था। अभिनवगुप्त भी तन्त्रालोक में कुब्जिकामत तन्त्र का एक बार उल्लेख करते हैं। यहाँ कुब्जिका ही मुख्य देवी है। कुब्जिकामत तन्त्र इस परम्परा का मुख्य तन्त्र है। डॉ. मार्क डिच्कोफस्की मन्थानभैरवतन्त्र को भी इसी परम्परा में रखते हैं। यहाँ अधिकांश सिद्धान्त त्रिक मत से ही गृहीत हैं। कई स्थल तो त्रिक तन्त्रों की ही नकल लगते हैं। पर यहाँ मुख्य भेदक तथ्य यह है कि यह परम्परा शैव भी है व शाक्त भी। कुब्जिका की जहाँ परमता में कोई सन्देह नहीं है, वहीं मन्थानभैरव को भी सर्वोत्तीर्ण तत्त्व के रूप में १३ वीं काली के स्थान पर स्वीकारा गया है। इस परम्परा में सिद्धक्रम

---

१. वहीं, पृ. २८
२. वहीं, पृ. १०३-१०६
३. तं. वि., भा. २, पृ. ४२८-४२९
४. वा. म. तं., ४.१७-१८ क
५. नित्याषोडशिकार्णव, १.२५-२८ क।
६. योगिनीहृदयदीपिका, पृ. ३७८

वही है, जो त्रिपुरा परम्परा में स्वीकृत है—मित्रनाथ, ओड्डनाथ, षष्ठनाथ व चर्यानाथ। कुण्डलिनी योग इस परम्परा का वैशिष्ट्य है। कुलप्रक्रिया का यहाँ वही रूप स्वीकृत है, जो त्रिक तन्त्रों में उपलब्ध होता है। कुब्जिका कुण्डलिनी के रूप में विशुद्ध आनन्द है, जो शरीर के ६ केन्द्रों में, जिन्हें चक्र कहते हैं, ६ रूपों में अवस्थित है। चित्-शक्ति के रूप में यह सभी मन्त्रों का स्रोत है। इसके तीन पक्ष हैं—परा, परापरा व अपरा। इस त्रिविध रूप में वह पंचाशद् आमर्श वाली मालिनी है, जो कि सारे विश्ववैचित्र्य के प्रसार व संहार को प्रस्तुत करती है। यह इच्छा-ज्ञान-क्रिया के त्रिक रूप से भी वाच्य है। इसके लिये जिस त्रिकोण की कल्पना की जाती है, उसके तीन कोणों पर तीन पीठ स्थित हैं—पूर्णगिरि, जालन्धर तथा कामरूप। मध्य में ओड्डियान पीठ है, जिसमें इस कुब्जिका का निवास है। यह कुब्जिका यहाँ अकुल (कुब्जेश्वर) व कुल के संघट्ट रूप से निवास करती है। यह कुल-कुलेश्वरी ही है।

इस प्रकार कुल मत के इस चतुर्विध विकास के विश्लेषण से यह तथ्य उभर कर सामने आता है कि इस मत को अभिनवगुप्त के अनुरूप एक प्रक्रिया कहना ही बेहतर है, क्योंकि इस मत के सारे सन्दर्भ इसकी विशिष्ट प्रक्रिया को केन्द्र में लेकर ही निर्धारित होते हैं। विविध दिशाओं में इसका विकास इसके मानक स्वरूप को नहीं बदलता, मात्र पूज्य देवता व देवीचक्र की संज्ञाओं में परिवर्तन आता है। कुण्डलिनी योग व आदियाग इस कुलप्रक्रिया के अनिवार्य सोपान हैं। सर्वत्र निषिद्ध पदार्थों का उपयोग इस साधना का विशेष घटक है। परन्तु इस कुलचर्या के अतिरिक्त भी यहाँ एक विशिष्ट चिन्तन-प्रणाली विद्यमान है, जो कि इन चर्यागत अनुष्ठानों को सार्थकता प्रदान करती है। अतः अब हम उस अभिप्राय को खोजने का प्रयास करेंगे, जो इस सम्प्रदाय के विशिष्ट स्वरूप का आधार है।

सबसे पहले इस सम्प्रदाय की विशिष्ट शब्दावली का विश्लेषण आवश्यक है। कुल, अकुल, कौलिकी शक्ति व कौलिकी सिद्धि इस संप्रदाय की परिचायक संज्ञायें हैं। कुल का अर्थ है एक परिवार या समूह और इस समूह के द्वारा गृहीत हर व्यक्ति इसका सदस्य है[1]। अतः कुल का अर्थ है — वह तत्त्व जो नानात्व को अंगभाव से स्वीकृत कर अंगीरूप में स्थित है। अकुल तत्त्व वह है, जो इस नानात्व से उत्तीर्णतया स्वात्ममात्र में विश्रान्त होकर स्थित है[2]। कौलिकी शक्ति है, इस विश्वरूप कुल का प्रथन करने की सामर्थ्य[3]। अकुल व कौलिकी शक्ति का यामलभाव ही वह परम कौल तत्त्व है, जो एक साथ शान्त व उदित

---

१. "कुल संस्त्याने बन्धुषु च" (परात्री. वि., पृ. ५२)।

२. मा. वि. वा., १.८६०; अनुत्तरं परं धाम तदेवाकुलमुच्यते। (तं., ३.१४३ क)

३. अकुलस्यास्य देवस्य कुलप्रथनशालिनी।
कौलिकी सा परा शक्तिरवियुक्तो यया प्रभुः।। (तं. ३.६७)

दोनों अवस्थाओं में विद्यमान है[1] । कौलिकी सिद्धि है, इस परम कौल तत्त्व के साथ समावेश की अवस्था[2] । अभिनवगुप्त कुल शब्द को परमेश की शक्ति, सामर्थ्य, ऊर्ध्वता, स्वातन्त्र्य, ओज, वीर्य, पिण्ड, संवित् तथा शरीर रूप से व्याख्यात करते हैं[3] । अन्यत्र वह इसे सूक्ष्म और स्थूल तत्त्वों—प्राण, पंचभूत, दस इन्द्रिय आदि—का समूह कहते हैं। इस सामूहिक प्रवृत्ति का प्रयोजक या तो कार्यकारणभाव हो सकता है, अथवा परम संवित् का आश्यानीभाव[4] । इसी प्रकार भैरव की असंख्य रश्मियों का सामस्त्यभाव कहकर भी इसे व्याख्यात किया जाता है[5] । अतः यह कुल तत्त्व वह अन्तिम तत्त्व है, जिससे सब कुछ निर्गत भी होता है व विश्रान्त भी[6] । इस प्रकार तो यह उस परम कौल अवस्था का ही पर्याय बन जाता है, जिसके नमन से तन्त्रालोक का प्रारम्भ भी होता है[7] व जिसकी सबमें अनुस्यूति दिखला कर इस बृहत् ग्रन्थ का अन्त भी होता है[8]। तान्त्रिक ग्रन्थों में कुल शब्द विविध माताओं के कुलों का भी वाचक है। ये मातायें यहाँ वे तान्त्रिक देवियाँ हैं, जिन्हें तान्त्रिक भाषा में मातृका, योगिनी, यक्षिणी, शाकिनी व डाकिनी कहा गया है। इनमें से कुछ का रौद्र कर्मों में अधिकार है व कुछ का सौम्य कर्मों में। इन सभी के अपने कुल हैं व विशिष्ट सिद्धियों को देने में अधिकार है। साधक जिस कुल के साथ एकत्व स्थापित करता है, उसी कुल की अधिष्ठात्री माता उसे अभीष्ट फल प्रदान करती हैं। कुलेश्वरी के रूप में जिसकी कल्पना की जाती है, वे अकुल तत्त्व तथा कौलिकी शक्ति हैं। यह कौलिकी शक्ति ही क्षुब्ध होने पर विसर्गरूपता में परिणत हो जाती है[9] । वस्तुतः अकुल व कौलिकी शक्ति

---

१. इत्थं यामलमेतद् गलितभिदासंकथं यदेव स्यात्।
क्रमतारतम्ययोगात् सैव हि संविद्विसर्गसंघट्टः।।
तद्ध्रुवधामानुत्तरमुभयात्मकजगदुदारसानन्दम्।
नो शान्तं नाप्युदितं शान्तोदितसूतिकारणं परं कौलम्।। (तं. २९.११५ ख-११७ क)

२. कुले भवा कौलिकी सिद्धिः। तथात्वदार्ढ्यं परिवृत्य आनन्दरूपं हृदयस्पन्दस्वरूपपरसंविदात्मकशिवविमर्शतादात्म्यम्, तां (सिद्धिं) ददाति, अनुत्तरस्वरूपतादात्म्ये हि कुलं तथा भवति। (प. त्री. वि., पृ. ५३-५४)

३. कुलं च परमेशस्य शक्तिः सामर्थ्यमूर्ध्वता।
स्वातन्त्र्यमोजो वीर्यं च पिण्डः संविच्छरीरकम्।। (तं. २९.४)

४. "कुलं स्थूल-सूक्ष्म-पर-प्राणेन्द्रिय-भूतादि-समूहात्मतया कार्यकारणभावाच्च कुलम, बोधस्यैव आश्यानरूपतया यथावस्थानात्" (प. त्री. वि., पृ. ५१-५२)।

५. "इदं परमेश्वरस्य भैरवभानो रश्मिचक्रात्मकं निजभासास्फारमयं कुलमुक्तम् ..."। (वहीं, पृ. ५५)

६. यत्रोदितमिदं चित्रं विश्वं यत्रास्तमेति च।
तत्कुलं विद्धि सर्वज्ञ शिवशक्तिविवर्जितम्।। (तं. वि., भा. २, पृ. ४२७)

७. हृदयमनुत्तरामृतकुलं मम संस्फुरतात् (तं. १.१)।

८. तं. ३५.३४

९. अस्यान्तर्विसिसृक्षासौ या प्रोक्ता कौलिकी परा।
सैव क्षोभवशादेति विसर्गात्मकतां ध्रुवम्।। (तं. ३.१३६-१३७)

के संघट्ट से ही उस विसर्गरूपता का उद्भव होता है, जिसका परिणाम है यह सारा वाच्य-वाचक रूप जागतिक विस्तार[१] । सर्वप्रथम इससे अनुत्तर, इच्छा, उन्मेष रूप त्रिक उदित होता है और तब उससे अन्य परामर्शों का उदय होता है[२]। यहाँ इस दार्शनिक सन्दर्भ को चर्याक्रम के आदियाग की स्थिति से पुष्ट करने का प्रयास भी किया गया है[३] । यह विसर्ग शक्ति आनन्द से क्रियाशक्ति पर्यन्त विविध सामर्थ्यों को अभिव्यक्त करती हुई पहले १२ परामर्शों के रूप से परिस्फुटित होती है[४] । ये द्वादश संविद्देवियां भैरव का मुख्य शक्तिचक्र है[५]। तब यह बाकी परामर्शों का भी उदय कर ५० आमर्शों व तद्वाच्य जगत् के रूप में भासित होती हैं[६] । आगम इस विसर्ग शक्ति को विविध सन्दर्भों में विविध संज्ञाओं से अभिहित करते हैं। कभी वह शब्दराशि है, कभी वह मातृका और कभी मालिनी[७] । कभी वह परा शक्ति रूप से वर्णित है, जो कि अन्यत्र कालकर्षिणी रूप से भी वाच्य है[८]। यह विसर्ग शक्ति ही ५० आमर्शों के संपुटित रूप अहम् रूप से भी भासित है[९] । दार्शनिक विवेचन में इसी अहम् परामर्श को सबका विश्रान्तिस्थान कहा जाता है। यही विसर्गशक्ति योगप्रक्रिया में कुण्डलिनी संज्ञा से अभिहित है। यह समस्त विश्व का बीजरूप भी है व जीवरूप भी[१०] । "कुलगुह्वरतन्त्र" में यह विसर्ग शक्ति कामतत्त्व रूप से वर्णित है। यह काम शब्द यहाँ इच्छा का ही वाचक है[११]। अभिनवगुप्त इस विसर्गशक्ति के योग को अनुत्तर तत्त्व की विश्वरूपता के लिये उत्तरदायी मानते हैं। साथ ही अनुत्तर का स्वाच्छन्द्य और अनुत्तरत्व भी उसकी इस विंश्वरूपता को संभव बनाते हैं[१२], पर जयरथ के अनुसार विसर्ग शक्ति का योग ही दो कारणों से होता है—स्वाच्छन्द्य के कारण व अनुत्तरत्व के कारण[१३]।

---

१. विसर्गशक्तिर्या शम्भोः सेत्थं सर्वत्र वर्तते।
तत एवं समस्तोऽयमानन्दरसविभ्रमः।। (वहीं, ३.२०८-२०९)
विसर्ग शक्ति की यह विश्वस्फार-सामर्थ्य शैव शास्त्रों के अतिरिक्त अन्य शास्त्रों में भी स्वीकृत की गई है। उदाहरणार्थ, ऐतरेय उपनिषद् में प्रस्तुत विवेचन को अभिनवगुप्त तन्त्रालोक में प्रस्तुत करते हैं। (तं., ३.२२६-२३१)

२. वहीं, ३.२०७-२०८

३. चर्याक्रमेऽपि स्त्रीपुंसयोः संघट्ट एवानन्दोदयाद् विसर्गः। (तं. वि., भा. २, पृ. ४३३)

४. विसर्गता च सैवास्या यदानन्दोदयक्रमात्।
स्पष्टीभूतक्रियाशक्तिपर्यन्ता प्रोच्छलत्स्थितिः।। (तं., ३.१४४)

५. तं., ३.२५१

६. वहीं, ३.१९६ ख-१९७ क

७. वहीं, ३.१९८-२०० क

८. वहीं, ३.२३४

९. वहीं, ३.२०४-२०६

१०. वहीं, ३.२२० ख

११. वहीं, ३.१७२ ख

१२. वहीं, ३.१६५ ख-१६६ क

१३. तं. वि., भा. २, पृ. ५४१

यह विसर्ग शक्ति अनिवार्यतः स्पन्दनात्मक है, क्योंकि इसका प्रसार उभय दिशाओं में घटित होता है। बहिः प्रसार व अन्तः संकोच रूप दो प्रत्यय ही, जिन्हें कि उन्मेष व निमेष भी कहा जा सकता है, पंचकृत्यों की अवधारणा के मूल में है। कुल मत में संवित् की सामस्त्यरूपता के लिये स्वातन्त्र्य को ही अनिवार्य घटक माना गया है, अतः उस स्वातन्त्र्य की प्रक्रिया को संभव करने के लिये ही स्पन्दनात्मक विसर्ग शक्ति की धारणा स्वीकृत की गई है। यह विसर्ग ही उस जगदानन्द शब्दवाच्य पूर्ण अनुत्तर तत्त्व तक पहुँचने का साधन है। इसे ही अभिनवगुप्त हृदयोच्चार की प्रक्रिया के माध्यम से प्रस्तुत करते हैं[1]। विसर्ग सबका सार होने से तान्त्रिक भाषा में हृदय भी कहा जाता है[2]। विमर्श, विसर्ग, हृदय व स्पन्द परस्पर पर्याय ही हैं[3]। अतः हृदयोच्चार है विसर्ग का उच्चार। इसे ५० आमर्शों तथा उसके प्रसाररूप में तत्त्वपद्धति का विस्तार बतला कर स्पष्ट किया गया है[4]। इस हृदयोच्चार के माध्यम से उस जगदानन्द तत्त्व की प्राप्ति के कथन में अद्वैत दृष्टि की उसी मान्यता की स्वीकृति है, जिसमें शक्ति को ही शिवतत्त्व को जानने का उपाय बतलाया गया है। यहाँ विसर्ग को स्पन्दात्मक हृदय रूप से भी कहा गया है। उसकी यह स्पन्दनात्मकता मत्स्य के उदर की भाँति सर्वदा स्थायी है[5]।

योगी प्राण के तिर्यक् प्रवाह को रोक कर, उसकी कुण्डलता को दूर कर, उसे एक सीधे दण्ड के रूप में प्राण व अपान की गति को समीकृत करता हुआ पहले मध्य धाम में प्रविष्ट कराता है। पुनः उस नाडीत्रय के संघट्टरूप त्रिशूल भूमि को उत्तीर्ण कर इच्छा-ज्ञान-क्रियाशक्ति के समत्वरूप जिस अवस्था की प्राप्ति करता है, वह विसर्ग भूमि ही है। इसी के माध्यम से उसे भैरवरूपता की प्राप्ति होती है। यहाँ उसे रासभी-वडवा की अवस्था-विशेषवत् ही उस आनन्दावस्था की प्राप्ति होती है, जिसके द्वारा वह बार-बार भाव-जगत् को लय व सृष्ट करने की सामर्थ्य वाले भैरव-भैरवी के यामलभाव का साक्षात्कार कर लेता है[6]। फलतः उसमें हेयोपादेय वृत्ति का तिरस्कार हो कर सर्वापूरणात्मिका दृष्टि विकसित हो जाती है[7]। अब यह बाह्य जगत् को भी अपने स्वरूप परामर्श रूप से ही ग्रहण करता है, जिसे यहाँ "अन्तर्लक्ष्यो बहिर्दृष्टिः" रूप भैरव मुद्रा कहा गया है[8]। अतः इसी विसर्गरूपा संजीवनी कला का आश्रय लेकर सार्वात्म्य-प्रतिपत्तिदायक अर्चना आदि करणीय है[9]। इस विसर्ग-भू की प्राप्ति का मार्ग यों तो अति दुष्कर है, पर

---

१. तत्र विश्रान्तिराधेया हृदयोच्चारयोगतः।। (तं. ५.५२)
२. एकीकृतमहामूलशूलवैसर्गिके हृदि।। (वहीं, ५.६०)
३. तं. वि., भा. ३, पृ. १००२-१००३
४. तं. वि., ५.६७
५. वहीं, ५.५७ ख-५८ क
६. तं. ५.५८-६०
७. वहीं, ५.६१
८. वहीं, ५.८०
९. वहीं, ५.६६

इसकी प्राप्ति के लिये कुलचर्या में कथित आदियागाधिरूढ मिथुनावस्था का मात्र ध्यान करने से या यथाविधि संपादन करने से इसकी अनायास ही प्राप्ति हो जाती है[१]। अन्य सभी उपायों से उपलब्ध आनन्द इसी चरम आनन्दावस्था से ही सार्थकता प्राप्त करते हैं[२]।

इस स्पन्द दशा को प्राप्त साधक में ५ लक्षण उत्पन्न होकर उसकी पहचान कराते हैं। ये ५ लक्षण हैं—आनन्द, उद्भव, कम्प, निद्रा व घूर्णि[३]। यदि ये लक्षण एक साथ उत्पन्न होते हैं, तो उसमें महाव्याप्ति का उदय हो जाता है और यदि क्रम से उदित होते हैं, तो तत्सम्बन्धी चक्रों (आनन्द का चक्र वह्न्यश्रि (योगिनीवक्त्र), उद्भव का कन्द, कम्प का हृत्, निद्रा का तालु, घूर्णि का ऊर्ध्वकुण्डली या द्वादशान्त) की ईशता की प्राप्ति होती है[४]।

समस्त उच्चारों का विश्रान्तिस्थल यह हृदय-परमस्पन्द त्रिविध रूप से भासित होता है। इन त्रिविध अवस्थाओं को तान्त्रिक भाषा में अव्यक्त लिंग, व्यक्ताव्यक्त लिंग व व्यक्त लिंग कहा गया है[५]। लिंग वह है, जिससे विश्व उदित होता है, जिसमें लीन होता है व जिसमें अन्तःस्थ रहता है[६]। यह संज्ञा संभवतः तान्त्रिक संस्कृति के संस्कार की ही प्रतिनिधि है। अव्यक्त लिंग नर-शक्ति-शिवात्मक रूप होकर वही पूर्ण तत्त्व है, जो अन्यत्र शिवशक्ति के यामलभाव से कथित है। व्यक्ताव्यक्त लिंग नर-शक्ति प्रधान है व व्यक्त लिंग नर प्रधान ही है। अतः भैरवैकात्म्य की प्राप्ति हेतु इस अव्यक्त लिंग की ही पूजा करणीय है।

इस विसर्ग को आनन्दानुभूति[७] का ही प्रसार कहा जाता है। अकुल व कौलिकी शक्ति के संघट्ट से उद्भूत आनन्दावस्था ही वह सामर्थ्य है, जिससे सारा विश्व सृष्ट होता है[८]। इस विश्व को भी आनन्दरसविभ्रम कह कर इसी बात को पुष्ट किया गया है[९]। वस्तुतः कुल मत में आनन्द की धारणा केन्द्रीभूत है[१०]। यहाँ इसके विविध स्तरों की कल्पना को अनुत्तर के विकास की विविध अवस्थाएं कहा गया है, परन्तु अन्ततः इन सबका पर्यवसान

---

१. वहीं, ५.७०-७२
२. तं. वि., भा. ३, पृ. ६६६-६६७
३. तं. ५.१०७
४. वहीं, ५.१०८-१०९; ५.१११
५. तं. ५.११२-११३, ११५-११७
६. वहीं, ५.११३
७. आनन्द की स्थिति की व्याख्या करते हुए अभिनवगुप्त इसे हृदय की वह स्पन्दनावस्था बतलाते हैं, जिसमें सारे माध्यस्थ्यों का विलय होकर शुद्ध एकतानता की स्थिति शेष रहती है। (तं. ३.२०९ ख-२१० क)
८. तयोर्यद् यामलं रूपं स संघट्ट इति स्मृतः।
आनन्दशक्तिः सैवोक्ता यतो विश्वं विसृज्यते।। (तं. ३.६८)
९. तत एव समस्तोऽयमानन्दरसविभ्रमः। (वहीं, ३.२०९)
१०. आनन्द की यहाँ इतनी महिमा है कि अभिनवगुप्त इस सम्प्रदाय को आनन्दयोग की विशिष्ट दृष्टि का ही प्रतिपादक मान लेते हैं। (मा. वि. वा., २.११८)

जगदानन्द में ही माना गया है[1] । अतः चर्यात्मक स्तर पर इस आनन्द तत्त्व का अनुसंधान ही यहाँ एकमात्र लक्ष्य है और इसी आनन्द के माध्यम से उस चरम आनन्द के सन्दोह रूप कुल तत्त्व को पाने का सतत प्रयास ही परम साध्य है[2] । साथ ही जो दार्शनिक दृष्टि विकसित हुई है, उसमें भी आनन्द को ही मूल में रखकर सारी विश्वरूपता के विकास का विश्लेषण किया गया है। दीक्षादि अनुष्ठानों में भी इस आनन्दावस्था के स्तरों के माध्यम से ही उस कुल तत्त्व के साथ एकतानता की प्रगाढता को मापा गया है[3] । इसी दृष्टि से यहाँ चर्या को अधिक सुखकर बनाने का प्रयास मिलता है।

अब कुलविधि को रहस्यविधि कहने का प्रयोजन खोजने की यदि चेष्टा करें, तो हम पाते हैं कि यहाँ इस प्रक्रियाविशेष को अतिगोप्य बनाये रखने की चेष्टा अति प्रबल है। इसके पीछे हर कुल वर्ग की वैयक्तिकता को सुरक्षित बनाये रखने का प्रयास तो है ही, साथ ही इसके विशिष्ट सन्दर्भों को भी बचाये रखना लक्ष्य है। यह कुलप्रक्रिया तन्त्रप्रक्रिया से तीन-चार कारणों से भिन्न है —

प्रथम, अधिकारी के भेद के कारण[4] ।

द्वितीय, मन्त्रसामर्थ्य के भेद के कारण[5] ।

तृतीय, अधिकरण के भेद के कारण[6]।

चतुर्थ, इतिकर्तव्यता के भेद के कारण[7] ।

तन्त्रप्रक्रिया जहाँ सामान्य अधिकारी के लिये है, वहीं कुलप्रक्रिया मात्र धाराधिरूढ शिष्यों के लिये ही है। तन्त्रप्रक्रिया में प्रयुक्त मन्त्र इतने प्रभावी नहीं है, जितने प्रभावी कुलप्रक्रिया में प्रयुक्त मन्त्र हैं; कुलप्रक्रिया में प्रयुक्त मन्त्र स्वभावदीप्त व सद्यः प्रत्ययकारक हैं। तन्त्रप्रक्रिया में याग का अधिकरण केवल बाह्यतः ही संभव है, जबकि कुलप्रक्रिया में

---

१. अभिन्ना वाथ भिन्ना वा भिन्नाभिन्ना अथापि वा।
भावा निजादिकानन्ददशापञ्चकयोजिताः।
जायन्ते जगदानन्दसमुद्दामदशाजुषः।। (मा. वि. वा., २.३३-३४)

२. आनन्दनाडीयुगलस्पन्दनावहितौ स्थितः।
एनां विसर्गनिष्यन्दसौधभूमिं प्रपद्यते।। (तं. ५.७०)

३. अनया शोध्यमानस्य शिष्यस्यास्य महामतिः।
लक्षयेच्चिह्नसंघातमानन्दादिकमादरात्।।
आनन्द उद्भवः कम्पो निद्रा घूर्णिश्च पञ्चकम्।
(मालिनीविजयोत्तर तन्त्र (मा. वि. तं.), काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावली, १९२२, ११.३५
इसी बात को अभिनवगुप्त तन्त्रालोक में स्पष्ट करते हैं (२९.२०७-२०८)।

४. तं. वि., भा. ७, पृ. ३२९२

५. तं. २९.३, तं. वि., भा. ७, पृ. ३२९२-९३

६. तं. २९.७

७. तं. २९.८, तं. वि., भा. ७, पृ. ३२९६

६ अधिकरण संभव हैं — बहिः, शक्ति, यामल, देह, प्राणपथ व बुद्धि। तन्त्रप्रक्रिया में स्नान, मण्डल, कुण्ड, न्यास आदि अनुष्ठान अनिवार्य हैं, पर कुलप्रक्रिया में इनका सम्पादन साधक की इच्छा पर निर्भर है। वह चाहे तो करे, या न करे।

क्रमरहस्य में कुलप्रक्रिया के तीन वैशिष्ट्य कथित हैं—अर्घपात्र, यागधाम तथा दीप[1]। जयरथ के अनुसार इस त्रिक-कुल-परम्परा में अर्घमात्र की बजाय अर्घ की ही प्रधानता है। ये अर्घ-द्रव्य क्या हों, इस विषय में गुरु शम्भुनाथ के वचन [2] ही प्रमाण हैं। इनके विषय में किसी भी प्रकार की आशंका करना उचित नहीं है, क्योंकि शंका कुलप्रक्रिया में सबसे बड़ा विघ्न है[3]। कुल तत्त्व का साक्षात्कार उसी व्यक्ति को संभव है, जिसकी सारी शंकायें ध्वस्त हो गयी हों [4], क्योंकि कुल तत्त्व तो सभी विरोधों का एकात्मभाव है, अतः सारे विधि व निषेधों से मुक्त है। अर्घद्रव्य मुख्यतः आद्ययाग में शक्तिसंगम से प्राप्त कुण्डगोलकाख्य (शुक्रशोणितरूप) द्रव्यविशेष है, जिसे वीरद्रव्य, वामामृत आदि रूप से भी कहा गया है[5]। यागधाम भू, वस्त्र, काय और पीठ में से कोई हो सकता है, पर इनमें उत्तरोत्तर उत्कृष्टता है[6]। दीपक विविध देवियों के प्रतीक रूप में कुल-अनुष्ठानों में प्रयुक्त होते हैं [7]। इस कुलप्रक्रिया में वे पदार्थ, जो अन्यत्र निषिद्ध रूप से वर्णित हैं, अनिवार्यतः प्रयुक्त किये जाते हैं [8]। सम्भवतः यह इसी दृष्टि को पुष्ट करने के लिये है कि यहाँ तो सब कुछ संविद् रूप है, अतः कुछ भी निषिद्ध नहीं है [9]। साथ ही यह स्वीकृति यह भी बतलाती है कि उस परम आनन्द तक पहुँचने में इस जीवन में इस देह के द्वारा प्राप्य सभी स्तर के आनन्द सोपान बन जाते हैं। जो भी पदार्थ आनन्दमात्र के जनक हैं, वे कुलपूजा में उपयोगी हैं[10]।

---

१. तं. २६.१४
२. वहीं, २६.१७
३. वहीं, १२.२०-२१, १२.२४-२५
४. वहीं, २६.५
५. अर्घद्रव्य के सन्दर्भ में डॉ. सैण्डर्सन द्वारा प्रस्तुत दृष्टि विशेषतः द्रष्टव्य है। उनके अनुसार विद्यापीठ के प्राचीन तन्त्रों में शक्तिसंगम से प्राप्त विशेष अर्घद्रव्य को बुभुक्षु साधक देवी को भी अर्पित करते थे व स्वयं भी उसका पान करते थे, जब कि मुमुक्षु मात्र उसे देवी को ही अर्पित करते थे। परन्तु कुल-सम्प्रदाय के अन्तर्गत इस द्रव्य की बजाय उसके पूर्व की आवेशावस्था (orgasm) को ही महत्त्वपूर्ण माना गया, क्योंकि यह स्थिति चेतना के आनन्दात्मक विकास की प्रतिनिधि है, जिसमें कि साधक की अहन्ता का पूर्णतया विलय हो जाता है।
६. तं. २६.१५
७. वहीं, २६.५४
८. वहीं, २६.१०
९. अतश्च संविन्मात्रसारत्वात् सर्वस्य शुद्ध्यशुद्धी अपि वास्तवे न स्त इति कटाक्षयितुम्। (तं. वि., भा. ७, पृ. ३२६७)
१०. नन्दहेतुफलैर्द्रव्यैरर्घपात्रं प्रपूरयेत्। (तं. २६.२२)

अतः मद्य, मांस, मैथुन ये सभी कुलमार्ग के अनुयायियों के द्वारा अनिवार्यतः सेव्य हैं[1]।

आदियाग (आद्ययाग) या दूतीयाग कुलप्रक्रिया की अनिवार्य पहचान है। इसके बिना कुलसाधना सम्पन्न नहीं होती[2]। पर इस अनुष्ठान के पीछे रिरंसा (रमण करने की इच्छा) निमित्त नहीं है, वरन् परम संवित् के अनवच्छिन्न स्वरूप में आविष्ट होने की उत्सुकता ही प्रयोजक है[3]। फलतः दूती व साधक के बीच किसी लौकिक अथवा ज्ञानीय सम्बन्ध की बजाय तादात्म्य स्थापित करने पर अधिक बल है[4]। इस दूतीयाग में दूती व साधक में परस्पर औन्मुख्य के साथ-साथ स्वरूप-विश्रान्ति की भी स्थिति रहने से सृष्टि व संहार दोनों की ही स्थितियाँ विद्यमान हैं। अतः यह कुलमत की दृष्टि में उत्तम मेलक है, जो कि परम पद से तादात्म्य की प्राप्ति कराने वाला है[5]। यही मेलक, यामल व संघट्ट शब्दों से भी व्यक्त किया गया है। इसी को शिव-शक्ति का सामरस्य रूप जगदानन्द भी कहा जाता है। यही परम कौल तत्त्व है[6]। संभवतः इस आदियाग के कारण भी यह प्रक्रिया रहस्य-विधि कही गई है। यह अनुष्ठान निर्विकल्प चित्तवृत्ति वाले साधकों के द्वारा ही सम्पाद्य है। इसके पीछे जयरथ यह तर्क देते हैं कि निर्विकल्प चित्तवृत्ति को प्राप्त ज्ञानी जन इस याग का सम्पादन केवल इस उद्देश्य से करते हैं कि वे जान सकें कि उनका चित्त संविदद्वैत में एकाग्र हुआ है या नहीं[7]। परन्तु अन्यत्र मुख्यचक्र का पूजन कुल-पूजा का अनिवार्य अंग कहा गया है। साथ ही कुल अनुष्ठानों का मुख्य अधिकरण योगिनीवक्त्र को बतलाया गया है[8]। अतः यह बात स्पष्ट होती है कि कुल-परम्परा में इस अनुष्ठान को उत्तर काल में एक तार्किक अभिप्राय देने की चेष्टा की गई, जबकि प्रारम्भ में यह विशुद्ध अभिधात्मक अभिप्राय में ही यहाँ स्वीकृत था।

---

१. आनन्दो ब्रह्म परमं तच्च देहे त्रिधा स्थितम्।
उपकारि द्वयं तत्र फलमन्यत्तदात्मकम्। (तं. २९.९७-९८)

२. साकं बाह्यस्थया शक्त्या यदा त्वेष समर्चयेत्।
तदायं परमेशोक्तो रहस्यो भण्यते विधिः।। (तं. २९.९६)

३. सत्यम्, किन्तु अत्र लौकिकवन्न प्रवृत्तिः रिरंसया, अपितु वक्ष्यमाणदृशा अनवच्छिन्नपरसंवित्स्वरूपावेशसमुत्सुकतयेत्येवं परमेतदुक्तम्"। (तं. वि., भा. ७, पृ. ३३६२)

४. "...यतोऽत्र अस्या लौकिकाद् यौनादलौकिकाद् ज्ञानीयाच्च सम्बन्धादधिकं तादात्म्यम्" (वहीं, पृ. ३३६२)।

५. द्वाभ्यां तु सृष्टिसंहारौ तस्मान्मेलकमुत्तमम्। (तं. २९.१०४)

६. तं. २९.११५-११७

७. "एवं चात्र निर्विकल्पवृत्तीनां महात्मनां ज्ञानिनामेवाधिकारः, येषां स्ववृत्तिप्रतिक्षेपेण संविदद्वैत एव किमेकाग्रीभूतं चेतो न वेति प्रत्यवेक्षामात्रे एवाऽनुसंधानम्" (तं. वि., भा. ७, पृ. ३३६३-३३६४)।

८. "पिचुवक्त्राद्यपरपर्यायं योगिनीवक्त्रमेव मुख्यचक्रमुक्तम्। तत्रैव एष उक्तो वक्ष्यमाणो वा सम्प्रदायोऽनुष्ठेयः, यतस्तस्माद् ज्ञानं संप्राप्यते, परसंवित्समावेशोऽस्य जायते"। (तं. वि., भा. ७, पृ. ३३७९)

इस कुलमत का एक अन्य भेदक वैशिष्ट्य है काययाग। अभिनवगुप्त तन्त्रालोक में कुलमत को "देहे विश्वात्मताविदे" विशेषण[1] से प्रस्तुत कर त्रिक, सिद्धान्त आदि सम्प्रदायों से इस सम्प्रदाय के विशिष्ट स्वरूप को उपस्थित करते हैं। कुल शब्द का एक अर्थ देह भी है, साथ ही देह को यहाँ याग का अधिकरण भी कहा गया है[2]। अतः स्वदेह में ही साधक सारी विश्वात्मता का दर्शन कर उसे कुल रूप में देख सकता है और इस प्रकार उस कुल तत्त्व के साथ समावेश प्राप्त कर सकता है। विश्व के क्षुद्र से क्षुद्र अंश को उस बृहत् कुल का सदस्य बनाना तो यहाँ अन्तिम लक्ष्य है ही, साथ ही उन अंशों का भी उस बृहत् कुलभाव से पूर्ण रूप में चिन्तन करना ही इस समग्र दृष्टि का आपादक है। इसी दृष्टि से यहाँ हर तत्त्व शोध्य भी है व शोधक भी। यही शोध्यशोधकभाव सारे द्वैत की वैयक्तिकता का परिहार कर और उसे समग्र भाव से अभिषिक्त कर उस कुलचेतना की प्राप्ति का पथ प्रशस्त कर देता है।

इस कुलविधि के सम्पादन के ६ अधिकरणों में प्राण-वायु व मति से गृहीत स्वसंवित् भी स्वीकृत है। अतः प्राण-वायु के विविध व्यापारों के माध्यम से मध्य नाड़ी में प्रवेश कर सुप्त आत्मशक्ति को जगाना भी कुलसाधना है[3], जिसे यहाँ कुण्डलिनीयोग की तान्त्रिक शब्दावली में व्यक्त किया गया है। इसी प्रकार स्वसंवित् मात्र में ही सारी पूजाविधि का सम्पादन भी कुलसाधनाविधि का ही एक प्रकार है[4]। इन सभी अधिकरणों के नाना भेद संभव है; अतः नाना कुल-विधियों की कल्पना की संभावनाएं खुल जाती हैं, जैसा कि आगमों में प्राप्त उल्लेखों से स्पष्ट है।

कुलप्रक्रिया में चक्र की धारणा को भी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान दिया गया है। यह चक्र शब्द ४ अभिप्रायों को देता है, क्योंकि 'कसी विकासे', 'चक तृप्तौ', 'कृती च्छेदने' तथा 'डुकृञ् करणे'[5] इन चार धातुओं से इसकी निष्पत्ति की जा सकती है। इस धारणा के पीछे छिपी है शक्ति के स्पन्दनात्मक स्वरूप की कल्पना। शक्ति सदैव गत्यात्मक है और यह गति यहाँ चक्रवत् ही सक्रिय है। इसी दृष्टि को लेकर मुख्य चक्र व अनुचक्रों की कल्पना है[6]। चेतना का जो भी प्रवाह है, वह इसी गति से सदैव सक्रिय है। जहाँ भी इसकी गति में अवरोध आता है, इसका सहज प्रसार रुक जाता है। साधना-प्रक्रिया में इसी अवरोध

---

१. तं. ४.२५६
२. "निजदेहगते धाम्नि तथैव पूज्यं समभ्यस्येत्" (तं. २९.१३३)
३. एवं प्राणक्रमेणैव तर्पयेद् देवतागणम्।
अचिरात्तत्प्रसादेन ज्ञानसिद्धीरथाश्नुते।। (तं. २९.१८०)
४. संविन्मात्रस्थितं देवीचक्रं वा संविदर्पणात्।
विश्वाभोगप्रयोगेण तर्पणीयं विपश्चिता।। (तं. २९.१८१)
५. वहीं, २९.१०६ ख-१०७ क
६. यदेवानन्दसन्दोहि संविदो ह्यन्तरङ्गकम्।
तत्प्रधानं भवेच्चक्रमनुचक्रमतोऽपरम्।। (तं. २९.१०५-१०६)

को हटाकर चेतना के सहज प्रवाह को बनाये रखना ही अभीष्ट है। विविध अभिप्रायों व सन्दर्भों में इस चक्रात्मक प्रवाह को विविध नाम दिये गये हैं। जैसे—सहस्रार, षोडशार, द्वादशार, अष्टार, षडर आदि। अतः प्राण-योग के सन्दर्भ में यह चक्र की धारणा साधना-प्रक्रिया का विशेष अंग है।

इस प्रकार कुलप्रक्रिया को जानने के लिये जिन प्रत्ययों को समझना अत्यन्त आवश्यक है, उनके संक्षिप्त विश्लेषण के बाद यह द्रष्टव्य है कि अभिनवगुप्त इस प्रक्रिया का सम्बन्ध शांभवोपाय से क्यों जोड़ते हैं? अभिनवगुप्त तन्त्रालोक में चतुर्विध उपायों की जो आनुपूर्वी प्रस्तुत करते हैं, उसमें कुलप्रक्रिया अनुपाय का अंग इसलिये नहीं बनती, क्योंकि वहाँ चेतना के प्रकाश पक्ष पर ही विशेष बल है, स्वतन्त्र्य पक्ष पर नहीं;[१] शाक्तोपाय में विकल्प का संस्कार क्रमशः ही सम्पादित होता है[२] और आणवोपाय तो उन नाना विधियों का संग्रह है, जिनसे कि निर्विकल्प भावना की प्राप्ति हो सके[३]।

कुलप्रक्रिया में क्रमशः का किसी स्तर पर कोई स्थान नहीं है। सर्वत्र कुलवादी (समग्रवादी) दृष्टि ही प्रधान है। साथ ही इसका पात्र वही हो सकता है, जो निर्विकल्प भाव को प्राप्त हो चुका है,[४] अतः शांभवोपाय ही वह सही स्तर है, जिससे इस कुलप्रक्रिया को जोड़ा जा सकता है। यहाँ चेतना की विश्वात्मता व स्वातन्त्र्य दोनों का समभाव से प्राधान्य है[५]। यह तीव्र शक्तिपात को प्राप्त साधकों के द्वारा ही अनुसृत मार्ग है। प्रातिभ ज्ञान का या जिसे इस सम्प्रदाय की शब्दावली में सांसिद्धिक ज्ञान कहते हैं, इस स्तर पर विशेष महत्त्व है[६]। इस सहज अनौपदेशिक स्वतः स्फूर्त ज्ञान के उदित होने पर उस भेदात्मक चेतना के संस्कार का भी नाश हो जाता है[७]। अतः प्रातिभ ज्ञानवान् साधक ही तीव्र शक्तिपात के पात्र हैं तथा वे ही कुलसाधना के साधन में अधिकारी हैं। शांभवोपाय के विवेचन में अभिनवगुप्त भैरवैकात्म्य-प्राप्ति के लिये जो तरीके बतलाते हैं, उनके आधार पर डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय[८] यह निष्कर्ष निकालते हैं कि इस प्रक्रिया के अनुयायी साधकों की तीन कोटियाँ हो सकती हैं।

प्रथम तो वे साधक, जो अभी निर्विकल्प अनुभव के निम्न स्तर पर हैं। ये साधक ५० वर्णों के द्वारा प्रस्तुत जगत् के प्रत्येक तत्त्व को एक-एक कर विश्वात्म रूप से ग्रहण

---

१. तं. ३.४
२. वहीं, ४.४
३. वहीं, ५.६
४. तथा धाराधिरूढेषु गुरुशिष्येषु योचिता।। (तं. २९.२)
५. वहीं, ३.६५.६६
६. वहीं, १३.१३१-१३३
७. यदा प्रतिभया युक्तस्तदा मुक्तश्च मोचयेत्।
परशक्तिनिपातेन ध्वस्तमायामलः पुमान्।। (तं. १३.१६६-१६७)
८. अभिनवगुप्त, पृ. ६०५-६०६

करते हुए उसे स्वात्मसंवित् के प्रतिबिम्ब के रूप में देखते हुए परम कुलतत्त्व के साक्षात्कार में संलग्न हैं [१]। द्वितीय वे साधक हैं, जो इनसे एक सोपान आगे हैं। उन्हें व्यवहार के स्तर पर भी सब कुछ स्वसंविद्दर्पण में ही प्रतिबिम्बित दृष्ट होता है [२]। तृतीय वे साधक हैं, जो इन दोनों से निम्नतर स्थिति में है। इन्हें किसी प्रकार की निर्विकल्पावस्था की प्राप्ति नहीं हुई है, पर रुद्र में अविचल भक्ति ही उनमें उपस्थित वह वैशिष्ट्य है, जो उन्हें उस तीव्र शक्तिपात का अधिकारी बना देती है। इन्हीं साधकों के लिये कुलदीक्षा का विधान है [३]।

डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय कुलप्रक्रिया के अनुष्ठानों को भी द्विविध वर्गों में बाँटते हैं— बाह्यचर्या व रहस्यचर्या [४]। बाह्यचर्या जहाँ इस साधनाविधि में प्रवेश की अधिकारिता प्रदान करती है, वहीं यह रहस्यचर्या उस निर्विकल्पक अनुभव की प्रगाढता को मापने में मदद भी करती है। यह रहस्यचर्या उन्हीं साधकों के द्वारा अनुष्ठेय है, जो निर्विकल्पानुभूति को प्राप्त कर चुके हों। प्राप्त विवरणों में इस रहस्यचर्या के एक अन्य उद्देश्य का भी आभास मिलता है, वह है योगिनीभूत्व की प्राप्ति [५]। अभिनवगुप्त जब स्वयं को आद्ययागाधिरूढ यामलभाव का ही परिणाम कहते हैं[६], तब यही संकेतित होता है कि अभिनवगुप्त के माता-पिता इस कुलप्रक्रिया के अनुष्ठानों में निपुण थे। अभिनवगुप्त के स्वयं इन तान्त्रिक अनुष्ठानों के प्रस्तुतीकरण में दक्ष होने के पीछे निहित कारणों में यह भी एक महत्त्वपूर्ण कारण है, जिसका कि बोध वे अनुत्तर त्रिक को आधार बनाकर लिखे गये अपने ग्रन्थों में प्रस्तुत मंगल-श्लोक के द्वारा प्रारम्भ में ही करा देते हैं[७]।

---

१. निर्विकल्पे परामर्शे शाम्भवोपायनामनि।
पञ्चाशद् भेदतां पूर्वसूत्रितां योजयेद् बुधः।।
धरामेवाविकल्पेन स्वात्मनि प्रतिबिम्बिताम्।
पश्यन् भैरवतां याति जलादिष्वप्ययं विधिः।। (तं. ३.२७४-२७५)

२. तदप्यकल्पितोदारसंविद्दर्पणबिम्बितम्।
पश्यन् विकल्पविकलो भैरवीभवति स्वयम्।। (तं. ३.२७७)

३. अथासौ तादृशो न स्याद् भवभक्त्या च भावितः।
तं चाराधयते भाविताद‍ृशानुग्रहेरितः।
तदा विचित्रं दीक्षादिविधिं शिक्षेत कोविदः।। (तं. ३.२६१-२६२)

४. अभिनवगुप्त, पृ. ६०७

५. तादृङ्मेलककलिकाकलिततनुः कोऽपि या भवेद् गर्भे।।
उक्तः स योगिनीभूः स्वयमेव ज्ञानभाजनं रुद्रः।
श्रीवीरावलिशास्त्रे बालोऽपि च गर्भगो हि शिवरूपः।। (तं. २९.१६२-१६३)

६. वहीं, १.१

७. अभिनवगुप्त अनुत्तर त्रिक को विकसित करने के लिये मुख्यतः तीन ग्रन्थों की रचना करते हैं— मालिनीविजयवार्त्तिक, परात्रीशिकाविवरण तथा तन्त्रालोक। इनके सारभूत ग्रन्थ हैं— तन्त्रसार, तन्त्रवटधानिका व तन्त्रोच्चय। उनके इन तीनों ग्रन्थों व तन्त्रसार में एक ही मंगल-श्लोक उपलब्ध होता है, जबकि उनके अन्य ग्रन्थों में अलग-अलग मंगल-श्लोक रचे गये मिलते हैं। इससे यही ध्वनित होता है कि संभवतः इन सभी ग्रन्थों की एकात्मता दिखलाना ही यहाँ उनका लक्ष्य है। जयरथ इसकी तीन तरह से व्याख्याएं प्रस्तुत करते हैं—प्रथम परम त्रिक के सन्दर्भ में, द्वितीय क्रम के सन्दर्भ में तथा तृतीय योगिनीभूत्व के सन्दर्भ में। संभवतः अभिनवगुप्त इस मंगल-श्लोक में पूरी तान्त्रिक विधा के मूल कथ्य को उपस्थित कर रहे हैं, अतः वे अध्युष्टसंततिस्रोतसार रूप रस की उपलब्धि कराने के अपने लक्ष्य की पूर्वपीठिका को ही यहाँ प्रस्तुत करते हैं।

अब इस विवेचन के बाद यह द्रष्टव्य है कि कुलप्रक्रिया का वास्तविक स्वरूप है क्या? अभिनवगुप्त के विवेचन के आधार पर कुलप्रक्रिया का जो प्ररूप स्पष्ट होता है, उसी को मानक बनाकर हम यह विचार करेंगे। अभिनवगुप्त के अनुसार कुलप्रक्रिया है कुलयाग का सम्पादन[1] । कुलयाग शब्द में कुलयाग का कर्म भी हो सकता है, करण भी व अधिकरण भी। कुल तो परमेश्वर की शक्ति या सामर्थ्य है ही, जिसमें सामस्त्य भाव से सब कुछ अवस्थित है। फलतः इस कुल के अभिप्राय को स्फुटता प्रदान करने वाली विसर्गात्मिका कौलिकी शक्ति का यहाँ विशेष माहात्म्य है। इसी विसर्ग को हृदय रूप से सबका सार कहा गया है तथा स्पन्दनात्मक हृदय की प्राप्ति को ही पराद्वैत की प्राप्ति का सोपान बतलाया गया है। याग का अर्थ है समस्त भाव-वैचित्र्य को निश्शंक होकर उस कुलरूप से देखना[2]। इस रूप को प्ररूढ करने के लिये कुलसाधक मन, वाक् व काय[3] के मार्गों से जो आचरण करता है, वह सब कुलयाग कहा जाता है[4] । इस प्रकार कुलयाग का सम्पादन तीन मार्गों से सम्भव है—

१. **मन के मार्ग से** - यह संभवतः ज्ञानियों का मार्ग है, जो कि वक्ष्यमाण कुलप्रक्रिया का सम्पादन बाह्यतया न कर स्वसंविद् में ही सारी कुलार्चा सम्पादित कर शान्त व उदित कौल तत्त्व का सतत ध्यान करते हैं।

२. **वाक् के मार्ग से** - यह प्राणयोग मन्त्रयोग है, जप आदि के सम्पादन से कुलयाग का अनुष्ठान करने की प्रणाली है।

३. **काय के मार्ग से** - यह चर्याप्रधान दृष्टि वाले साधकों द्वारा अनुसरणीय मार्ग है। इसके अन्तर्गत देह के माध्यम से संपाद्य विविध अनुष्ठानों की प्रधानता है।

इस कुलयाग के ६ आधारों की जो चर्चा अभिनवगुप्त करते हैं,[5] उनमें इन तीनों ही प्रणालियों के अनुरूप अधिकरणों को संमिलित किया गया है। इस कुलयाग का साध्य है शान्तोदित परम कौल तत्त्व की प्राप्ति। इस कुलयाग की विधि इस प्रकार है—सबसे पहले सुगन्धित व मन्त्रों से शुद्ध यागसदन में प्रवेश कर साधक अपने शरीर को मन्त्रों के प्रयोग से अनुलोम व विलोम क्रम से शुद्ध करे[6] । इस शुद्धि में दहन व आप्यायन दोनों

---

१. कुलप्रक्रियया उपास्तेति, कुलयाग इत्यर्थः। (तं. वि., भा. ७, पृ. ३२६२)

२. तथात्वेन समस्तानि भावजातानि पश्यतः।
ध्वस्तशङ्कासमूहस्य यागस्तादृश एव सः।। (तं. २६.५)

३. ये मन, वाक् व काय के प्रत्यय ध्यानमयी बुद्धि, उच्चारात्मक प्राण तथा इन्द्रिय, विषय व प्राण के एकीभावरूप देह के प्रतिनिधि हैं। आणवोपाय के अन्तर्गत अभिनवगुप्त इन तीनों का उस निर्विकल्प तत्त्व तक पहुँचने के उपाय के रूप से वर्णन करते हैं। (वहीं, ५.७)

४. तादृग्रूपनिरूढ्यर्थं मनोवाक्कायवर्त्मना।
यद्यत् समाचरेद् वीरः कुलयागः स स स्मृतः।। (वहीं, २६.६)

५. बहिः शक्तौ यामले च देहे प्राणपथे मतौ।
इति षोढा कुलेज्या स्यात् प्रतिभेदं विभेदिनी।। (तं. २६.७)

६. तं., २६.१८-१६

ही कृत्य सम्मिलित हैं। साथ ही इन मन्त्रों के द्वारा शक्ति-अनुसंधान[1] करने से यह शुद्धि सम्पन्न होती है और देह को दिव्य भाव की प्राप्ति होती है। इससे देह में सारी देवियाँ जाग्रत् होकर स्थित हो जाती हैं। तब उनका विधिवत् तर्पण करणीय है[2] । इस प्रकार साधक में स्वरश्मियों का समूह पूर्णतया विकसित हो जाता है। यही कुलयाग है। यह यागविधि ऊपर वर्णित ६ अधिकरणों में से किसी पर भी सम्पादित की जा सकती है। यहाँ तो केवल देह का वर्णन किया गया है[3]।

कुलसाधक समस्त स्वशक्तियों के जाग्रत् हो जाने पर पूर्णता के आनन्द से उच्छलित होता हुआ बाहर जाग्रत् में भी उसी पूर्णता के दर्शनहेतु बाह्यतः भी अर्चना करता है[4]। इस बाह्यतः अर्चना के कई उपादान हैं—लाल वस्त्र, धरा, नारिकेल पात्र, मण्डल, मद्यपूर्ण पात्र आदि[5]। इन सभी पर एक साथ भी पूजाविधि सम्पाद्य है, या किसी एक पर भी की जा सकती है। अब क्रम से गणेशपूजा, वटुकपूजा, गुरुपूजा, सिद्धपूजा, योगिनीपूजा तथा पीठपूजा को विविध दिशाओं में सम्पादित करके मुख्य कुलचक्र में कुलेश्वर व कुलेश्वरी की यामलभाव से या मात्र एक की पूजा सम्पादनीय है। इस कुलचक्र में विविध देवियों से घिरी हुई कुलेश्वरी की कल्पना की जाती है[6] । ये देवियाँ उस रश्मिचक्र को ही विविध प्रकार से प्रस्तुत करती है[7], अतः कहीं १२ रूपों से, कहीं ६४ रूपों से व कहीं ४ रूपों से उनकी कल्पना कर उनके प्रतीक रूप में कुलानुष्ठान में उतने ही दीपों का प्रयोग किया जाता है[8]। इस प्रकार सर्वत्र भैरव-रश्मियों का ही दर्शन करते हुए साधक का कुलयाग पूरा होता है। तन्त्रप्रक्रियावत् इस कुलयाग के लिये कोई विशेष समय या स्थान अपेक्षित नहीं है[9] । यहाँ तो सब कुछ भैरवरूप होने से कहीं किसी प्रकार का भेद संभव ही नहीं है। देह तथा बहिः रूप आधार के अतिरिक्त शक्ति अर्थात् दूती में, आद्ययागाधिरूढ यामलभाव में, प्राणपथ अर्थात् मध्यनाडी में, तथा बुद्धि में भी इसका सम्पादन मन, वाक् व काय में से किसी एक मार्ग से किया जा सकता है। पर सारे कुलयाग में मूल दृष्टि दो ही तथ्यों पर केन्द्रित है—

---

१. मन्त्रों के प्रयोग के समय सदैव यही भावना करणीय है कि मेरी व अन्य की चेतना निस्सार है, सब कुछ भैरव की शक्तिमात्र है। यही शक्ति-अनुसंधान है। (तं. २६.२२)

२. तेन निर्भरमात्मानं बहिश्चक्रानुचक्रगम्।
विप्रुड्भिरूर्ध्वाधरयोरन्तः पीत्या च तर्पयेत्।। (तं. २६.२३)

३. तं. २६.१७१

४. तं. २६.२४

५. तं. २६, २४-२६

६. तं. २६.४६

७. वहीं, २६.५०

८. वहीं, २६. ५१-५४

९. वहीं, २६.८०-८१

शक्ति का अनुसंधान तथा समस्त शक्तिचक्र (अनुचक्र) को मुख्यचक्र का अन्तरङ्ग बना देना[1] । उसका लक्ष्य है जगदानन्द की प्राप्ति[2] ।

इस प्रकार के इस कुलयाग में अकुल व कुल के जिस यामलभाव का सतत अनुसंधान किया जाता है, वह इस कुलरूपता के यथार्थ स्वरूप को जानने के लिये ही है। मन्त्र, ध्यान, जप, होम, व्रत, ज्ञान आदि साधनों से जिस कुल-सामान्य की चेतना उदित होती है, उसी के माध्यम से उस पूर्ण कौल तत्त्व के यथार्थ स्वरूप को समझा जाता है। यही स्थिति दार्शनिक शब्दावली में कौलिक सिद्धि का लाभ है[3] । इसे खेचरीसाम्य[4] की तान्त्रिक शब्दावली में भी व्यक्त किया गया है।

इस कुलप्रक्रिया का अनिवार्य वैशिष्ट्य है आदियाग। अक्सर इस सम्प्रदाय को इसी लक्षण से इंगित किया जाता है। वस्तुतः इस आदियाग के द्वारा कुलमत के मुख्य सार तत्त्व को हृदयंगम करना सर्वाधिक सुगम है, इसी कारण यहाँ इसका विशेष महत्त्व है। इस याग में सम्पाद्य अनुष्ठान में दूती के साथ संघट्ट वेला में अहंभाव के न्यग्भाव से जिस पूर्णता की अनुभूति होती है, उसके माध्यम से उस परम कौल तत्त्व रूप यामल के यथार्थ स्वरूप को आत्मसात् किया जा सकता है। इसी कारण इस संघट्टमुद्रा या षडरमुद्रा को यहाँ परम मुद्रा व खेचरी मुद्रा भी कहते हैं। इस पूर्णता के आनन्द से तृप्त होकर सारी अनुचक्ररूप करणेश्वरियाँ जैसे विश्रान्त हो जाती हैं, वैसे ही सारा शक्तिचक्र इस कौल तत्त्व में विश्रान्त रहता है।

इस प्रकार कुलप्रक्रिया के सम्पादन के वे ही अधिकारी हैं, जो निर्विकल्प दशा में रूढ़ हो चुके हैं, जिनका लक्ष्य विशुद्ध आध्यात्मिक है, जो जब चाहे तब इच्छामात्र से अपने चित्त को विषयों से हटा सकते हैं व प्राण-वायु को सुषुम्णा में प्रवेश करा सकते हैं। इन्द्रियों से उद्भूत आनन्द को वे परमानन्द की प्राप्ति का माध्यम बनाते हैं और अनासक्त भाव से उन पदार्थों का भोग करते हैं, जो कि परम हृदय हैं, ताकि उस इन्द्रिय आनन्द की चरमावस्था पर पहुँच कर वे इन्द्रिय-सम्पर्क से हट कर उस आत्मतत्त्व के साथ ऐक्य अनुभव कर सकें। यह प्रक्रिया दुःसाध्य न होने पर भी एक दुरूह साधना पद्धति है। अन्य तान्त्रिक विधियाँ जब विकल्प का संस्कार कर निर्विकल्पभाव की प्राप्ति कराकर कृतार्थ हो जाती हैं, तब कुलविधि के द्वारा उस स्वात्मचमत्कारात्मक संवित् का उदय होता है, जो पूर्णता, आनन्द तथा स्वातन्त्र्य का संपुटीभाव है। इसी वैशिष्ट्य के कारण अद्वयवादी दृष्टि का पार्यन्तिक सार होने पर भी कुलविधि मठिका-विभाजन के अन्तर्गत एक स्वतन्त्र स्रोत से जोड़कर प्रस्तुत की गयी है।

---

१. तं., २९. १३८-१३९
२. तं. ५.५०-५२
३. तं. ४.५७-५८
४. खेचरी में ख ब्रह्म या अनुत्तर का वाचक है, अतः ख में चरण करने वाली शक्ति है खेचरी। यह शक्ति कौलिकी शक्ति है, जिसे अनुत्तरा भी कहा गया है। खेचरीसाम्य का अर्थ है विश्वावभासरूपा अनुत्तरा को अनुत्तर से एकात्मरूप से ग्रहण करना।

इस कुलपरम्परा के उद्विकासक्रम की प्रवृत्तियों के अवलोकन से यह स्पष्ट हो जाता है कि मूल शैव तन्त्रों व परवर्ती शैव साहित्य में कुछ विशिष्ट प्रत्यय (जिन्हें कि यहाँ कुल-धारा की ही मौलिक अवधारणाएं कहा गया है), विविध सम्प्रदायों के अन्तर्गत समभाव से उपलब्ध दृष्ट क्यों होते हैं। रहस्यचर्या, कुण्डलिनी-योग, पंचमकार का प्रयोग, आनन्द की अवधारणा, स्वसंवेदन का सर्वाधिक माहात्म्य, योगिनीमेलन आदि प्रत्यय क्रम-ग्रन्थों का भी अविभाज्य अंग बनकर सम्मुख आते हैं तथा त्रिपुरा सम्प्रदाय के ग्रन्थों का भी। इसी व्यापक दृष्टि को रखकर अभिनवगुप्त अपने तन्त्रालोक में ४ मठिकाओं से विकसित सम्पूर्ण तान्त्रिक विचारधारा को नाना सम्प्रदायों में न वर्गीकृत कर केवल दो ही वर्गों में बाँटते हैं— तन्त्रप्रक्रिया व कुलप्रक्रिया।

विविध सम्प्रदायों में भेद प्रायः उस परतत्त्व के रूप व नाम को लेकर ही है। कुछ सिद्धान्तों को अपनी दृष्टि से कहीं कुछ नये नाम दे दिये गये हैं। पर मुख्यतः ये दो ही दृष्टियाँ पूरी तान्त्रिक परम्परा का सार है। इस प्रकार अभिनवगुप्त अपने ग्रन्थों में जिस पराद्वैत को विकसित करने का प्रयास करते हैं, कुल सिद्धान्त उसका आत्मतत्त्व ही है, क्योंकि वे पराद्वैत से सम्बद्ध अपने ग्रन्थों के प्रारम्भ में कुल का ही नमन करते हैं। साथ ही अन्त में कुल को ही विविध सम्प्रदायों व शास्त्रों का सार बतलाते हैं। यह कुल उस कुल सम्प्रदाय से भिन्न है, जिसकी वे तन्त्रालोक के चतुर्थ आह्निक में आलोचना करते हैं। संभवतः यह वही सम्प्रदाय है, जो यत्र-तत्र उपलब्ध अज्ञात स्रोत वाले उद्धरणों में नाना सम्प्रदायों की आनुपूर्वी में अभिगणित है। अभिनवगुप्त अपने अनुत्तरत्रिक नामक सिद्धान्त में इसी कुल की अद्वैतप्रधान दृष्टि को परिष्कृत करके पूर्णता व आनन्द की धारणाओं से समन्वित कर त्रिक के सन्दर्भ में विकसित करते हैं।

विविध सम्प्रदायों को यहाँ एक विशिष्ट आनुपूर्वी में रखने के पीछे विविध प्रयोजन हैं। कहीं विविध दृष्टियों को साधक की जीवनचर्या के साथ समन्वित करने का प्रयास है[1], कहीं कुल को सर्वोत्कृष्ट दिखलाया गया है,[2] व कहीं त्रिक को कुल व कौल से भी ऊपर स्थापित करने का प्रयास किया गया है[3]। वस्तुतः हर तन्त्र अपने द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्त-विशेष को सर्वोत्कृष्ट कहता है। इसी कारण त्रिक-तन्त्र त्रिक को सबसे ऊपर रखते हैं व कुल तन्त्र कुल को। पर वास्तव में मानक रूप में अभिनवगुप्त का अनुसरण कर तन्त्रप्रक्रिया

---

१. अन्तः कौलो बहिः शैवो लोकाचारे तु वैदिकः।
सारमादाय तिष्ठेत नारिकेलफलं यथा।। (तं. वि., भा. ३, पृ. ८६४ पर उद्धृत)

२. सर्वेभ्यश्चोत्तमा वेदा वेदेभ्यो वैष्णवं परम्।
वैष्णवादुत्तमं शैवं शैवाद् दक्षिणमुत्तमम्।।
दक्षिणादुत्तमं वामं वामात् सिद्धान्तमुत्तमम्।
सिद्धान्तादुत्तमं कौलं कौलात् परतरं नहि।। (कुलार्णवतन्त्र, २.७-८)

३. वेदाच्छैवं ततो वामं ततो दक्षं ततः कुलम्।
ततो मतं ततश्चापि त्रिकं सर्वोत्तमं परम्।। (तं. वि., भा. २, पृ. ४६ पर उद्धृत)

व कुलप्रक्रिया रूप वर्गीकरण ही स्वीकरणीय है। यह वर्गीकरण सारी तान्त्रिक परम्पराओं में लागू किया जा सकता है, फलतः कुलमत अद्वैत साधना-पद्धतियों के साररूप में विकसित दृष्टि है, इस बात को अभिनवगुप्त के ही शब्दों में इस प्रकार स्पष्ट कर सकते हैं —

पुष्पे गन्धस्तिले तैलं देहे जीवो जलेऽमृतम्।
यथा तथैव शास्त्राणां कुलमन्तः प्रतिष्ठितम्।। (तं. ३५.३४)

## क्रम मत

काश्मीर में पल्लवित शिवाद्वयवाद की परम्परा में, मुख्यतः उस परम्परा में जिसे अभिनवगुप्त ने तन्त्रप्रक्रिया के अन्तर्गत रखा है, क्रमदर्शन एक प्राचीनतम सम्प्रदाय है। कुल, स्पन्द, प्रत्यभिज्ञा और त्रिक सम्प्रदायों के साथ इसकी भी एक स्वतन्त्र सम्प्रदाय के रूप में गणना यहाँ उपलब्ध होती है। तन्त्रालोक की विषयवस्तु में इस सम्प्रदाय के विशेष महत्त्व को संकेतित करने के लिये ही जयरथ अभिनवगुप्त के मंगल-श्लोक की क्रमपरक व्याख्या प्रस्तुत करते हैं। यह क्रम-सम्प्रदाय काश्मीर शिवाद्वयवाद के ग्रन्थों में विविध संज्ञाओं से उल्लिखित मिलता है। इस क्रम-दृष्टि का बहुविध नामोल्लेख होने पर भी इसके स्वतन्त्र सम्प्रदाय के रूप में अस्तित्व के विषय में अक्सर विद्वान् सन्देह व्यक्त करते हैं,[१] क्योंकि एक साधनाविधि के रूप में ही उसकी चर्चा प्रायः मिलती है, अतः इसकी स्वतन्त्र स्थिति की मान्यता गवेषणीय हो जाती है।

ऐतिहासिक दृष्टि से अवलोकन करने पर कई प्रमाण इस सम्प्रदाय के स्वतन्त्र अस्तित्व के पक्ष में प्राप्त होते हैं। मंख अपने ग्रन्थ श्रीकण्ठचरित में महानय के नाम से

१. क्रम-सम्प्रदाय की स्वतन्त्र स्थिति को लेकर कई विद्वानों ने सन्देह व्यक्त किया है। तून गांद्रियान, आन्द्रे पादु, लिलियन सिलबर्न तथा मार्क डिच्कोफस्की आदि सभी विद्वान् एक स्वर से क्रम को एक स्वतन्त्र सम्प्रदाय मानने से इंकार करते हैं। उनकी दृष्टि में क्रम कुलधारा का ही एक उपवर्ग है। मार्क इस सन्दर्भ में अभिनवगुप्त व जयरथ के द्वारा प्रस्तुत विवरणों में से कुछ ऐसे स्थलों का उल्लेख करते हैं, जिनमें क्रम-सिद्धान्तों व क्रम-ग्रन्थों की कुल-सन्दर्भों में ही चर्चा की गई लगती है। पर यह स्थिति काश्मीर में पल्लवित तान्त्रिक विचारधारा के उस पक्ष को बताती है, जहाँ कई जीवित परम्पराएं सहजभाव में एक दूसरे को प्रभावित करती हुई व एक दूसरे से प्रभावित होती हुई विकसित हो रही थी। इसी कारण तन्त्रालोक पूर्ण तान्त्रिक दृष्टि का प्रतिनिधि होकर उन सभी परम्पराओं को उसी सजीव परिप्रेक्ष्य में प्रस्तुत करता है, अतः यहाँ त्रिक, क्रम व कुल सम्प्रदायों के प्रस्तुतीकरण के साथ-साथ सिद्धान्त, मत आदि सजातीय तथा बौद्ध, भर्तृहरि आदि विजातीय मतों का भी विशिष्ट सन्दर्भों में उल्लेख मिलता है। संभवतः आगमोत्तर काल के क्रम मत पर कुल दृष्टि का इतना प्रभाव है कि क्रम-ग्रन्थों में कुल तत्त्वों का सन्निवेश बहुतायत से दृष्ट होता है। पर क्रम से सम्बद्ध सामग्री के सूक्ष्म विश्लेषण से यह निश्चित हो जाता है कि क्रम की एक स्वतन्त्र सम्प्रदाय के रूप में स्थिति निर्विवाद रूप से है। अग्रिम विवेचन से इस बात को पुष्ट करने का पूर्ण प्रयास किया जायेगा।

एक दार्शनिक सम्प्रदाय का उल्लेख करते हैं,[1] जिसमें कि संहार के बाद सृष्टि की स्थिति स्वीकृत है[2]। महानय क्रम की ही अपर संज्ञा है और इस सम्प्रदाय में परमसत् को क्रमात्मक ही माना गया है। अतः ११ वीं शती में दार्शनिक क्षेत्र से बाहर एक साहित्यिक ग्रन्थ में क्रम सम्प्रदाय का उल्लेख यही बताता है कि क्रम सम्प्रदाय उस समय पर्याप्त प्रचलन में था। अभिनवगुप्त भी मालिनीविजयवार्त्तिक में क्रम का एक स्वतन्त्र सम्प्रदाय के रूप में उल्लेख करते हैं[3]। तन्त्रालोक में भी क्रम की स्वतन्त्र सत्ता का उल्लेख है[4]। जयरथ विवेक में कई स्थलों पर इसी तथ्य को पुष्ट करते हैं[5]। महानयप्रकाश के रचयिता बार-बार इस सम्प्रदाय की स्वतन्त्र स्थिति पर बल देते हैं[6]। महार्थमंजरीकार प्रत्यभिज्ञा व क्रम को दो स्वतन्त्र सम्प्रदायों के रूप में स्वीकृत करते हुए इसी तथ्य को पुष्ट करते हैं[7]।

इन प्रमाणों के अतिरिक्त कुछ अन्य तथ्य भी है, जो इसको स्वतन्त्र सम्प्रदाय के रूप में ही स्थापित करते हैं। जैसे इस मत का अपना अलग उद्गम है, अपना अलग इतिहास है और अपना अलग साहित्य है। जैसे प्रत्यभिज्ञा सिद्धान्त के अवतारक हैं सोमानन्द, त्रिक के अवतारक हैं वसुगुप्त और कुल के अवतारक हैं मच्छन्द, उसी प्रकार क्रम के अवतारक हैं शिवानन्द। स्पन्द मत की तरह इस सम्प्रदाय का उद्गमस्थल काश्मीर ही है, अन्य सम्प्रदायों की भाँति यह यहाँ बाहर किसी प्रान्त से आयातित नहीं है। साथ ही इस सम्प्रदाय का अपना बृहत् साहित्य है, जिसका विवरण हम आगे प्रस्तुत करेंगे।

काश्मीर से सम्बद्ध विविध सम्प्रदायों में से केवल क्रम ही काश्मीर की भूमि पर उत्पन्न व विकसित सम्प्रदाय है। इस सम्प्रदाय को 'औत्तर क्रम' की संज्ञा देना इसी तथ्य को पुष्ट करता है। ऐसा उल्लेख मिलता है कि इस सम्प्रदाय के प्रथम अवतारक शिवानन्दनाथ ने उत्तर पीठ, अर्थात् काश्मीर, में ही इस सम्प्रदाय की शिक्षा ग्रहण की। जयरथ भी यही बताते हैं कि काश्मीर में ही शिवानन्द को क्रम सम्प्रदाय का ज्ञान प्राप्त

---

१. श्रीकण्ठचरित, श्रीकण्ठचरितवृत्ति के साथ प्रकाशित, ५.४०
२. श्रीकण्ठचरितवृत्ति, जोनराज, श्रीकण्ठचरित के साथ प्रकाशित, काव्यमाला सीरीज, पृ. ६६
३. अतिमार्गक्रमकुलत्रिकस्रोतोऽन्तरादिषु। (मा. वि. वा. १.१६२)
४. अथ यथोचितमन्त्रकदम्बकं त्रिककुलक्रमयोगि निरूप्यते। (तं. ३०.१)
अथ स्वसंवित्सत्तर्कपतिशास्त्रत्रिकक्रमात्। वहीं, १.१०६
५. "एता...एव द्वादशापि संविदः..क्रमदर्शनादौ अन्वर्थेनाप्यभिधानेन दर्शिताः" (तं. वि.,भा.२, पृ. ५८७)
"तदत्र क्रमनयसमानकक्ष्यत्वविवक्षायाम् ....." (वहीं, भा. ३, पृ. ८०५)
"इह क्रमदर्शने ....." (वहीं, भा. ३, पृ. ८०६)।
"न केवलमेताः क्रमदर्शनादावेवोक्ता यावदस्मत्रयसहोदरेषु शास्त्रेष्वपि" (वहीं, भा. २, पृ. ५८७)।
६. क्रमे सर्वज्ञपर्यन्तं प्रत्यक्षा कापि या स्थिता। (म. प्र. (त्रि.), ७.१३०)
कुलकौलादिकाम्नायशाक्तत्रिकमतादिषु ...व्यापको हि महानयः। (वहीं, १.३०-३१)
७. अनेन श्रीमहार्थत्रिकदर्शनयोरन्योन्यं नात्यन्तं भेदप्रथेति व्याख्यातम्। (म. मं. प., पृ. ६६)

हुआ[1]। महेश्वरानन्द ऋजुविमर्शिनी से एक उद्धरण उद्धृत करते हुए अन्त में इस सम्प्रदाय को काश्मीर में ही उद्भूत बताते हैं[2]। पर काश्मीर में उद्भूत होकर भी यह सम्प्रदाय काश्मीर में ही सीमित नहीं रहा, वरन् चोल देश (आधुनिक कर्नाटक) तक फैल गया। क्रम सम्प्रदाय को विविध पीठों— ओड्डियान[3], पूर्ण पीठ[4] आदि से जोड़ना भी काश्मीर से बाहर भी इसके प्रसार को इंगित करता है। यदि इन पीठों की भौगोलिक स्थिति का आज हमें सही-सही ज्ञान हो जाय, तो निस्सन्देह इसके प्रसार की विस्तृत परिधि का हम सही-सही अनुमान कर सकेंगे।

वस्तुतः क्रम सम्प्रदाय के उद्विकास के विविध स्तरों के ज्ञापक तथ्य विविध आध्यात्मिक, साधनापरक विवेचनों में अन्तर्निहित हैं। वृन्दचक्र के अन्त में गुरुसन्तति की पूजा की क्रमदृष्टि[5] इस सम्प्रदाय के ऐतिहासिक इतिवृत्त के सन्दर्भ में कई महत्त्वपूर्ण तथ्य प्रस्तुत करती है। इसी तरह सामान्य तान्त्रिक विश्वास के द्वारा भी कि पुस्तक के प्रारम्भ में लेखक अपने गुरुओं का स्मरण करे, स्पष्ट ऐतिहासिक दृष्टि विकसित करने में सहायता मिलती है। पर इसके बावजूद कई प्रश्न अनुत्तरित रह जाते हैं।

क्रम-धारा में सर्वप्रथम तीन ओघों का वर्गीकरण मिलता है। ये ओघ हैं— दिव्यौघ, सिद्धौघ और मानवौघ[6]। इनमें द्वितीय व तृतीय का ऐतिहासिक सन्दर्भ में विशेष महत्त्व है। ये तीन ओघ एक ओर तो क्रम-सम्प्रदाय के उद्विकास के तीन चरणों के प्रतिनिधि हैं, वहीं तीन प्रकार के सृष्टिक्रमों को भी प्रस्तुत करते हैं[7]। पर इन तीन ओघों की परम्परा का स्पष्ट विवेचन कहीं नहीं मिलता। क्रमकेलि को आधार बनाकर महेश्वरानन्द का कहना है[8] कि सम्पूर्ण गीता में कृष्ण अर्जुन को क्रम-दर्शन का ही उपदेश देते हैं[9]। उनके अनुसार गीता के चतुर्थ अध्याय के प्रारम्भ में क्रम सम्प्रदाय के ही इतिहास का विवेचन है[10]। अर्जुन को क्रम-रहस्यों की शिक्षा देते समय कृष्ण कालसंकर्षिणी की परम अवस्था में ही प्रवेश करते हैं[11]। इस प्रकार महेश्वरानन्द गीता को क्रम-सम्प्रदाय के सन्दर्भ में

---

१. उत्तरपीठलब्धोपदेशात् श्रीशिवानन्दनाथात् .....। (तं. वि., भा. ३, पृ. ८०८)
२. ....सम्प्रदायस्य काश्मीरोद्भूतत्वात् .....। (म. मं. प., पृ. १६३)
३. महानयप्रकाश (शि.), पृ. ५०, ६०; म. मं. प., पृ. ८६, ६६, १०२
४. चिद्गगनचन्द्रिका, ४.१२८
५. अतो वृन्दक्रमस्यान्ते पूज्यते गुरुसन्ततिः। (म. प्र. (त्रि.), ८.३; म. मं. ३६ भी द्रष्टव्य।)
६. क्रमेण तच्च नाथानां परिपाट्या भुवः स्थलम्।
दिव्यसिद्धमनुष्यौघप्रविभागादवातरत्।। (म. मं. प., पृ. १६७)
७. अत्र ओघसंघट्टशब्दाभ्यां सृष्टिस्थित्योः ...।
(भावोपहारविवरण, रम्यदेवकृत भावोपहार के साथ प्रकाशित, काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावली, १६१८, पृ. ८)
८. एतद् वितत्य विख्यातैः क्रमकेलौ कुलागमे।
नाथाभिनवगुप्तार्यैः पर्यालोचितमादरात्।। (म. मं. प., पृ. १६०)
६. म. मं., श्लो. ७०
१०. म. मं. प., पृ. १८७
११. वहीं, पृ. १८८

प्रस्तुत करने की पर्याप्त चेष्टा करते हैं। वह क्रम की एक अन्य परम्परा का भी उल्लेख करते हैं, जिसमें तीनों ओघों के विकास को दर्शाया गया है। इस सम्प्रदाय का प्रथम प्रकाशन भैरव से भैरवी को, जो कि इच्छा शक्ति रूपा है, प्राप्त हुआ[1]। कालान्तर में उनके द्वारा यह ज्ञान शिवानन्द को उपदिष्ट होकर, उनसे अन्य बहुत से आचार्यों को प्राप्त होकर, अन्ततः महेश्वरानन्द को प्राप्त हुआ[2]। पर महेश्वरानन्द भी स्पष्टतः इस विवेचन को ओघों से सम्बद्ध करके नहीं दिखलाते। अन्य स्थलों पर अपनी गुरुपंक्ति के विवेचन में भी वह इस सन्दर्भ में ज्यादा कुछ नहीं कहते, बस इच्छाशक्ति के स्थान पर मंगला देवी का उल्लेख करते हैं[3]। केवल एक स्थान पर अपनी गुरु-परम्परा का उल्लेख करते हुए वह एक क्रम का उल्लेख करते हैं, जिसमें शिवानन्द, फिर महाप्रकाश और तब महेश्वरानन्द की गणना है[4]। यह शिवानन्द उन शिवानन्द से भिन्न हैं, जो इस सम्प्रदाय के प्रथम अवतारक कहे गये हैं। उनके विवरण में भैरव-भैरवी को दिव्यौघ में तथा शिवानन्द आदि को मानवौघ में रखने पर भी सिद्धौघ का विवेचन अवशिष्ट रह जाता है कि उसमें किसका ग्रहण किया जाय। यदि अन्य ग्रन्थों में प्रस्तुत सिद्ध-परम्परा को आधार बनावें तो अभिनवगुप्त द्वारा प्रस्तुत विवरण विशेष द्रष्टव्य है। अभिनवगुप्त तन्त्रालोक में जिस सिद्धसन्तति का उल्लेख करते हैं, वह खगेन्द्रनाथ से प्रारम्भ होकर मीननाथ तक जाती है[5]। इस सिद्धसन्तति की उपासना का विधान महेश्वरानन्द के अनुसार स्थितिक्रम में है[6]। यह चार युगनाथों की परम्परा महेश्वरानन्द के गुरु शिवानन्द (द्वितीय) कृत महानयप्रकाश में भी स्वीकृत है[7]। पर इस सम्प्रदाय के अन्य विद्वान् जैसे अभिनवगुप्त, शितिकण्ठ आदि इस मान्यता का समर्थन नहीं करते। अभिनवगुप्त तो क्रमदृष्टि में सिद्धसन्तति की ऐसी किसी संभावना से इनकार करते हुए इसे पूर्णतया कुलदृष्टि से जोड़ते हैं[8]। शितिकण्ठ की भी यही दृष्टि है। उनके अनुसार यह दृष्टि इस परम्परा में बाहर से आरोपित है। वस्तुतः तो स्थितिक्रम में वृन्दचक्र में अभिगणित चार सिद्धसमूह—ज्ञान, मन्त्र, मेलाप व शाक्त ही पूज्य हैं[9]। इस प्रकार इस सिद्धक्रम में अध्यात्मवादी दृष्टि ही प्रधान है, अतः उसका ऐतिहासिक महत्त्व गौण हो जाता

---

१. वहीं, पृ. [illegible]
२. वहीं, पृ. १६७
३. वहीं, पृ.,. ६८-६६
४. म.मं. प., पृ. १३४
५. युगक्रमेण कूर्माद्य, मीनान्ता सिद्धसन्ततिः। (तं. ४.२६७)
जयरथ इस पर अपनी टीका में कहते हैं—
"आद्यशब्दस्तन्त्रेण व्याख्येयः, तेन कूर्मस्य त्रेतायुगावतारकस्य श्रीकूर्मनाथस्याद्यः कृतयुगावतारकः श्रीखगेन्द्रनाथः, स आद्यो यस्याः सा"। (तं. वि., भा. ३, पृ. ६१३)
६. शक्तयश्च ताः शिरश्चक्रे युगनाथाश्चत्वारः ...। (म. मं. प., पृ. १०२)
७. महानयप्रकाश (त्रि.) ८.१४-१७)
८. तं. ४.२७०-२७१; तं. वि., भा. ७, पृ. ३२६२-३२६३
६. म. प्र. (शि.), पृ. ११५-११६; वहीं, पृ. ११६

है। लेकिन शितिकण्ठ महेश्वरानन्द की इस मान्यता को स्वीकार करते हैं कि मंगला देवी इस सम्प्रदाय की प्रथम गुरु हैं [१]। यह मंगलादेवी या मकारदेवी उस आद्य शक्ति का ही रूप है, जो कि दिव्यौघ में सक्रिय होती हैं[२]।

शितिकण्ठ पाँच ओघों का उल्लेख करते हैं[३]—परौघ, दिव्यौघ, महौघ, सिद्धौघ और मानवौघ। लेकिन इनमें से प्रथम तीन को एकमात्र दिव्यौघ में ही गृहीत किया जा सकता है। इस तरह तीन ओघों का प्राचीन विभाजन ही मान्य स्वीकृत होता है।

सिद्धौघ मकारदेवी से प्रारम्भ होता है[४]। इसके अतिरिक्त कुछ अन्य उल्लेखों में कुछ नाम मिलते हैं, जिन्हें इस परम्परा में रखा जा सकता है। जैसे शितिकण्ठ के महानयप्रकाश में ज्ञाननेत्रनाथ का उल्लेख आता है,[५] जिन्होंने सीधे मकारदेवी या मंगलादेवी से इस सम्प्रदाय की शिक्षा ग्रहण की। वहीं एक जगह पर श्रीनाथ का उल्लेख भी मिलता है [६]। इसी तरह महानयप्रकाश (त्रि.) में शिवानन्द भी एक जगह अन्तर्नेत्रनाथ का उल्लेख करते हैं[७]। अन्तर्नेत्रनाथ व ज्ञाननेत्रनाथ शब्द पर्याय हो सकते हैं व एक ही व्यक्ति को इंगित करा सकते हैं।

मानवौघ ह्रस्वनाथ से प्रारम्भ होकर चक्रनाथ तक जाता है [८]। इस मानवौघ का एक अन्य उपवर्ग भी मिलता है, जिसे शिष्यौघ कहा गया है। यह चक्रभानु से प्रारम्भ होकर शितिकण्ठ के साथ समाप्त होता है [९]। इस मानवौघ का क्रम-सम्प्रदाय के विकास में विशेष योगदान है और उन्हीं के विवेचनों के आधार पर इस धारा के स्वरूप को आज समझा जाता है।

वास्तव में इस सम्प्रदाय के व्यवस्थित इतिहास को जानने का प्रमुख साधन जयरथ द्वारा तन्त्रालोकविवेक में प्रस्तुत विवेचन है। जयरथ यह विवेचन क्रमकेलि के आधार पर प्रस्तुत करते हैं [१०]। क्रमकेलि ग्रन्थ इस सम्प्रदाय का प्रथम अवतारक शिवानन्द को ही मानता है और उत्तरपीठ में ही उन्हें ज्ञान की प्राप्ति हुई, यही स्वीकारता है। शिवानन्द ने इस ज्ञान को अपनी तीन शिष्याओं—केयूरवती, मदनिका और कल्याणिका को दिया और इन तीनों ने गोविन्दराज, भानुक और एरक को यह ज्ञान प्रदान किया।

---

१. श्रीमकारदेवी आदिगुरुरूपा जीयात्। (वहीं, पृ. ५)
२. तथापि सुप्रबुद्धश्रीमङ्गलारूपेण आदिदेवतैव विवृता (वहीं, पृ.५)।
३. वहीं, पृ. १४४
४. वहीं, पृ. १०४
५. वहीं, पृ. ४६
६. म.प्र. (शि.), पृ. ७३
७. म.प्र. (त्रि.), २.३६-३७
८. म.प्र. (शि.), पृ. १०७
९. वहीं, पृ. १४०; वहीं, पृ. १०७
१०. तं. वि.,भा. ३, पृ. ८०७-८१९

इनमें से गोविन्दराज और भानुक क्रम-सम्प्रदाय की दो भिन्न-भिन्न धाराओं के प्रवर्तक हैं। सोमानन्द गोविन्दराज की धारा से सम्बद्ध हैं। उन्होंने गोविन्दराज से क्रम की शिक्षा ग्रहण की और भानुक दूसरी धारा से सम्बद्ध हैं, जिसकी शिष्य-परम्परा में उज्जट और उद्भट आते हैं। उस दूसरी धारा से ही जयरथ का भी सम्बन्ध है। तीसरे एरक अपना कोई कुल नहीं बना, वरन् अकेले ही क्रम की शिक्षा का प्रतिपादन करते हैं। जयरथ के ही विवेचन के आधार पर इस सम्प्रदाय के प्रथम अवतारक शिवानन्दनाथ के तीन पूर्ववर्ती आचार्यों की परम्परा का भी उल्लेख मिलता है। देवी-पंचशतिक के आधार पर प्रस्तुत इस विवेचन में इस गुरुक्रम का अपनी दूतियों के साथ निरूपण इस प्रकार है —

**निष्क्रियानन्द - ज्ञानदीप्ति**
**विद्यानन्द - रक्ता**
**शक्त्यानन्द - महानन्दा**
**शिवानन्द - समया** [1]

यहाँ अभिगणित शिवानन्द इस सम्प्रदाय के अवतारक रूप से कथित शिवानन्द से यदि एकरूप मान लिये जाँय, तो इस सम्प्रदाय की शिवानन्द के पूर्व भी स्थिति में कोई सन्देह नहीं रह जाता। इस सन्दर्भ में एक तो प्रमाण यह देवीपञ्चशतिक स्वयं है, साथ ही वातूलनाथसूत्र के टीकाकार अनन्तशक्तिपाद[2] तथा विज्ञानभैरव-उद्योत के रचयिता शिवोपाध्याय[3] के द्वारा निष्क्रियानन्द के नाम से एक मत का प्रस्तुत किया जाना भी इस सन्दर्भ में प्रमाण है। वातूलनाथसूत्रटीका में गन्धमादन नामक एक सिद्ध का भी उल्लेख मिलता है, जिन्होंने निष्क्रियानन्दनाथ पर अनुग्रह कर शास्त्र प्रदान किया[4]।

इस प्रकार यह क्रम सम्प्रदाय काश्मीर में विकसित शिवाद्वयवादी सम्प्रदायों में सबसे प्राचीन सिद्ध होता है, क्योंकि जहाँ अन्य सभी सम्प्रदाय काश्मीर में ९ वीं शताब्दी के आसपास ही विकसित दृष्ट होते हैं, इसके प्रारम्भ व स्थिति के प्रमाण उससे बहुत पहले से प्राप्त होते हैं। ९वीं शताब्दी के कवि रत्नाकर अपने ग्रन्थ हरविजय महाकाव्य में परमसत् को संकर्षिणी की संज्ञा से पुकारते हैं,[5] जो कि क्रम सम्प्रदाय का विशिष्ट प्रत्यय है[6]। यह तथ्य यही बताता है कि उस समय क्रम सम्प्रदाय पर्याप्त प्रचलन में था। जयरथ के विवेचन

---

१. तं. वि., भा. ७, पृ. ३३२१
२. वातूलनाथसूत्रवृत्ति (वा. सू. वृ.), अनन्तशक्तिपाद, वातूलनाथसूत्र के साथ प्रकाशित, काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावली, १९२३, पृ. ४.
३. विज्ञानभैरवविवृति (वि. भै. वि.), विज्ञानभैरव के साथ प्रकाशित, पृ. ६७-६८
४. वा. सू. वृ., पृ.४
५. हरविजय महाकाव्य, रत्नाकर कृत, राजानक अलक कृत संस्कृत टीका सहित, दुर्गाप्रसाद द्वारा सम्पादित, काव्यमाला सीरीज, १८९०, ४७.५५
६. "संकर्षिणी सप्तदशाक्षरा। यदुक्तं श्रीदेव्यायामले-त्रिदशैरपि सम्पूज्या विद्या सप्तदशाक्षरा। कालसंकर्षिणी नाम्ना ..." (तं. वि., भा. ७, पृ. ३३३६)

के आधार पर शिवानन्द व सोमानन्द के मध्य दो आचार्यों की गणना है — केयूरवती और गोविन्दराज। यदि दो पीढ़ियों के मध्य २५ साल का समय रखें, तो शिवानन्द का समय ६ वीं शताब्दी का प्रथम पूर्वार्ध सिद्ध होता है। गन्धमादन का, जो कि शिवानन्द से ४ पीढ़ी प्राचीन माने जाते हैं, समय ८ वीं शती का प्रथम पूर्वार्ध या ७ वीं शती का अन्तिम उत्तरार्ध सिद्ध होता है। पर क्रम सम्प्रदाय उससे भी प्राचीन है, ऐसा निःसंदिग्ध रूप से कहा जा सकता है।

क्रम सम्प्रदाय के रचनात्मक काल में विविध आचार्यों की गिनती की जा सकती है, जैसे उत्पल, लक्ष्मणगुप्त, ह्रस्वनाथ, सिद्धनाथ, प्रद्युम्न भट्ट, उत्पल वैष्णव, भास्कर आदि। इसी क्रम में अभिनवगुप्त, क्षेमराज व रम्यदेव का भी योगदान विशेषतः उल्लेखनीय है। यह रचनात्मक प्रवाह देवभट्ट तक आकर रुकता है, पर कुछ मध्यान्तर के बाद पुनः शिवानन्द (द्वितीय), जयरथ व महेश्वरानन्द के रूप में प्रवाहित होता हुआ तेरहवीं शताब्दी में पहुँचता है, जहाँ इस परम्परा में कई आचार्य और संमिलित होते हैं। वे हैं चक्रभानु, ह्रस्वनाथ, भोजराज, सोमराज और श्रीवत्स। इनके अतिरिक्त भी कई अन्य आचार्यों का इस परम्परा को विकसित करने में योगदान रहा है, जिनका बस कहीं-कहीं उल्लेख भर मिलता है, पर उनके ग्रन्थ आज उपलब्ध नहीं है। इस प्रकार यह समृद्ध परम्परा ६ वीं शताब्दी से १८ वीं शताब्दी तक लगातार प्रवाहित रही है। यद्यपि १३ वीं शताब्दी में जयरथ व महेश्वरानन्द के बाद इस धारा में एक शून्यता नजर आती है, पर सन् १५७५-१६२५ में शितिकण्ठ तथा १७२५-१७७५ में शिवोपाध्याय के द्वारा यह धारा पुनः उद्बुद्ध होती है। उसी काल में वातूलनाथसूत्राणि के रचयिता अनन्तशक्तिपाद तथा छुम्मा-सम्प्रदाय के लेखकों को भी रखा जा सकता है। उसके बाद धीरे-धीरे यह परम्परा प्रचलन से बाहर होती गई या एक निश्चित वर्ग में ही सीमित हो गयी।

६ वीं से १२ वीं शताब्दी के मध्य का समय सबसे ज्यादा सर्जनात्मक है। इस काल में न केवल नये ग्रन्थों की रचना हुई, वरन् इस सम्प्रदाय का अन्य सहवर्ती सम्प्रदायों पर पर्याप्त प्रभाव पड़ा। इस काल के आचार्यों का योगदान जहाँ इस सम्प्रदाय को समझने में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है, वहीं गुरुसन्तति-परम्परा व वंश-परम्परा की भी इस काल में स्थिति पूर्णतया स्पष्ट है। इस काल में साधनापरक चिन्तन के स्थान पर विशुद्ध दार्शनिक दृष्टि का विकास हुआ। जयरथ के द्वारा अपने विरोधियों का गुरुक्रम या परम्परा का सही ज्ञान न रखने वालों के रूप में उल्लेख यही बताता है कि उस समय यह परम्परा काश्मीर में सजीव रूप में प्रचलन में थी।

अब हम सर्वप्रथम विविध ग्रन्थों में उपलब्ध विविध संज्ञाओं का विश्लेषण करेंगे कि वे कैसे इसी सम्प्रदायविशेष की वाचक हैं। क्रमनय इस सम्प्रदाय की सर्वाधिक प्रचलित संज्ञा है। यद्यपि अभिनवगुप्त अपने तन्त्रालोक में क्रम शब्द का प्रयोग करते हैं, पर वह इसे

किसी सम्प्रदाय-विशेष की संज्ञा नहीं बताते। सर्वप्रथम जयरथ इसको "क्रमश्चतुष्टयार्थः"[१] कह कर परिभाषित करते हैं, पर यह जयरथ की मौलिक दृष्टि नहीं है। उनसे पहले उत्पल वैष्णव भी इसी रूप में क्रम को उपस्थित करते हैं[२]। क्षेमराज भी सृष्टि, स्थिति, संहार के संविच्चक्रों के क्रम को ही इस क्रम शब्द का वाच्य बताते हैं[३]। वह क्रमसूत्रों के क्रम-मुद्रा तथा मुद्रा-क्रम शब्दों की व्याख्या करते समय इस क्रम शब्द की व्याख्या सम्प्रदाय के सन्दर्भ में ही करते हैं। यह क्रम इसलिये है, क्योंकि यहाँ सृष्टि आदि एक क्रम में घटित होते हैं, साथ ही वह क्रम उन क्रमिक सृष्टि आदि आभासों की आत्मा भी है[४]। इस प्रकार इस सम्प्रदाय में यह क्रम की धारणा केन्द्रीभूत है,[५] जिसमें सत् के चक्रात्मक स्वरूप को प्रस्तुत करना ही मुख्य लक्ष्य है[६]। भेद केवल चतुष्टयार्थ व पंचार्थ रूप में है। इन्हीं दो दृष्टियों को लेकर यहाँ दो भिन्न-भिन्न सिद्धान्त विकसित हुए हैं। इसी को संवित्क्रम व महाक्रम कह कर भी प्रस्तुत किया गया है[७]। क्रम को सामान्य काश्मीर शिवाद्वयवादी दृष्टि के प्रभाव में कालक्रम कह कर भी बतलाया गया है,[८] पर यह कालाख्य क्रम क्रम सम्प्रदाय के स्वरूप का वाचक नहीं है। इसके अतिरिक्त यहाँ अनुत्तर क्रम,[९] अनुपाय क्रम,[१०] देवता क्रम,[११] महार्थ क्रम,[१२] औत्तर क्रम[१३] आदि रूप से भी इस क्रम शब्द का प्रयोग मिलता है। इन प्रयोगों में इस सम्प्रदाय के एक पक्षविशेष या सिद्धान्तविशेष पर बल दिया गया है। औत्तर क्रम संज्ञा इसके उत्तर पीठ से सम्बन्ध को लक्षित करती है। इसी सन्दर्भ में इसे उत्तराम्नाय[१४] से भी जोड़ा जाता है[१५]।

१. तं. वि., भा. २, पृ. १५०

२. "एष एवातिरहस्यक्रमार्थविदामुद्योगावभासचर्वणविलापनरूपः क्रमचतुष्कक्रमोऽत्रैव युक्त्यैवोक्तः" स्पन्दप्रदीपिका, भट्ट उत्पल, वामनशास्त्री इस्लामपुरकर द्वारा सम्पादित, १८६८, पृ. ४८; महेश्वरानन्द के गुरु शिवानन्द भी ठीक ऐसी ही परिभाषा देते हैं— "सर्गावतारसंहाराः क्रमात्मानो व्यवस्थिताः। अनाख्यमक्रममपि क्रमात्मैव तदाश्रयात्।।" (म. प्र. (त्रि.), ६.१६)

३. प्र. हृ., पृ. ६२

४. वहीं, पृ. ६४

५. म.प्र. (शि.), पृ.४३

६. वहीं, पृ.४५

७. वहीं, पृ.३६

८. म. मं. प., पृ. ५०

९. वहीं, पृ.१७२

१०. (म. प्र. (त्रि.), १.१३

११. चिद्गगनचन्द्रिका (चि. ग. च.), त्रिविक्रम तीर्थ द्वारा सम्पादित, तान्त्रिक टेक्सट्स, कलकत्ता १६३६.

१२. म. प्र. (शि.), पृ. ५६; म. मं. प., पृ. १७६

१३. वहीं, पृ. १६०

१४. आम्नाय-विभाजन विशेषतः कुल-सम्प्रदायगत वर्गीकरण है। पर कुल-दृष्टि से जिस आम्नाय के अन्तर्गत क्रमधारा में विकसित कुल-मत को रखा गया है, उसे उत्तराम्नाय संज्ञा दी गयी है। इसी कारण कुछ आचार्य इस क्रमधारा को उत्तराम्नाय से जोड़ कर प्रस्तुत करते हैं।

१५. म. प्र. (शि.), पृ.१५

क्रम सम्प्रदाय की एक अन्य सुप्रचलित एवं सार्थक संज्ञा महार्थ या महार्थनय है। इस महार्थ शब्द का प्रयोग सबसे पहले क्षेमराज करते हैं[1] । उत्तरवर्ती विकास में इस संज्ञा का ही प्रयोग बहुतायत से मिलता है। इस शब्द के द्वारा एक ओर तो यह सम्प्रदाय वाच्य है तथा दूसरी ओर यह उस अन्तिम लक्ष्य की ओर संकेत करता है, जो कि इस सम्प्रदाय का प्राप्तव्य है। यह उस महार्थ को भी सूचित करता है, जो सारे वाचकों का वाच्य है। महानयप्रकाशकार शितिकण्ठ अपने ग्रन्थ के पहले व तीसरे अध्याय में महार्थ के अभिप्राय की ही विविध संभावनाओं का विवेचन करते हैं। तदनुसार महार्थ है चिदद्वयदशा का आवेश तथा अखण्ड चिद्रूपता की स्थिति[2] ।

महानय व महासार संज्ञाएं भी उत्तरकाल में क्रम ग्रन्थों में उपलब्ध होती हैं। दो ग्रन्थ महानयप्रकाश नाम से उपलब्ध होते हैं, इनमें से प्रथम शिवानन्द (द्वितीय) के द्वारा तथा द्वितीय शितिकण्ठ के द्वारा रचित मिलता है। इसके अतिरिक्त जयरथ[3] व अनन्तशक्तिपाद[4] भी इस संज्ञा का उल्लेख करते हैं। इसका वही अभिप्राय है, जो महार्थ का है। महासार संज्ञा का प्रयोग भी एक जगह क्षेमराज इसी अर्थ में करते हैं[5] ।

क्रम सम्प्रदाय की एक अन्य संज्ञा अतिनय नाम से मिलती है[6] । इसका प्रयोग जयरथ करते हैं। शितिकण्ठ भी इस स्थिति का पोषण करते हैं[7] । यह अतिनय अन्यत्र उपलब्ध अतिमार्ग शब्द से वाच्य सम्प्रदाय से भिन्न है। जयरथ ही एक अन्य संज्ञा देवीनय का भी क्रम सम्प्रदाय के सन्दर्भ में उल्लेख करते हैं[8]। इसी को महानयप्रकाशकार देवतानय भी कहते हैं[9] । इस संज्ञा में उस अन्तिम तत्त्व का संकेत है, जिससे यह सारा सृष्टि आदि का क्रम उद्भूत होता है व जिसमें विश्रान्ति लाभ करता है। इसी प्रकार इस नय को कालीनय की संज्ञा से भी अभिहित किया गया है,[10] जो संभवतः इस संप्रदाय के परमसत् को ही केन्द्र में रख कर प्रस्तुत संज्ञा है।

---

१. स्प. नि., पृ. ६; प्र. हृ., पृ. ६४; शिवस्तोत्रावलीवृत्ति (शि. स्तो. वृ.) (क्षेमराज, शिवस्तोत्रावली के साथ प्रकाशित, राजानक लक्ष्मण द्वारा अनूदित व सम्पादित, चौखम्भा, वाराणसी, सन् १९६४, पृ. ३४६
२. म. प्र. (शि.), पृ. ३६-३७
३. "प्रकृतमहानयशिष्याः प्रथितास्त्रयः सवंशास्तु" (तं. वि., भा. ३, पृ. ८११)
४. "इत्थं महानयोक्तदिशा" (वा. सू. वृ., पृ. ५)।
५. "श्रीमन्महासारोक्तिमयेऽमुत्र स्तोत्रे" (शि. स्तो. वृ., पृ. ३०२)
६. "संततयोऽतिनयस्य प्रथिता इह षोडशैवेत्थम्" (तं. वि., भा. ३, पृ. ८११)
७. "अस्मिंश्चातिनयसारसर्वस्वे क्रमार्थे " (म. प्र. (शि.), पृ. १२६)
८. "...देवीनये कृताः शिष्याः" (तं. वि.,भा. ३, पृ. ८१२)
९. "सा देवी कथ्यते तस्या नयोऽसौ देवतानयः" (म. प्र. (त्रि.) ३.१०९)
१०. "अभिनवगुप्तस्य गुरोर्यस्य हि कालीनये गुरुता" (तं. वि.,भा. ३, पृ. ८०९)

अब क्रम सम्प्रदाय के साहित्य व मुख्य लेखकों का कुछ विवरण अपेक्षित है। प्राप्त विवरणों में सबसे प्राचीन स्थिति पर आते हैं वातूलनाथ (६७५-७२५ ई.)। वह यद्यपि सिद्ध कहे गये हैं, पर यह निश्चित करना कठिन है कि उनको सिद्धौघ में रखा जाय या मानवौघ में। वह क्रम के साहस सम्प्रदाय के प्रथम प्रवक्ता हैं और पूज्य, पूजक व पूजन के भेद का परिहार कर इनमें अद्वैत दृष्टि का विकास करने पर ही विशेष बल देते हैं[1]। उसके बाद गन्धमादन (७००-७५० ई.) की स्थिति आती है, जिनका उल्लेख मात्र एक उद्धरण[2] के द्वारा मिलता है, जिसके अनुसार उन्होंने निष्क्रियानन्द पर विशेष अनुग्रह कर उन्हें एक विशेष पुस्तक प्रदान की। उसी की शिक्षाओं के आधार पर वातूलनाथसूत्र की रचना हुई। निष्क्रियानन्द (७२५-७७५ ई.) पंचशतिक में निरूपित आचार्यक्रम में प्रथम हैं[3]। उनसे साहस सम्प्रदाय के दो ग्रन्थ जोड़े जाते हैं—छुम्मा-संप्रदाय और वातूलनाथसूत्राणि। शिवोपाध्याय के द्वारा प्रस्तुत विवेचन के अनुसार निष्क्रियानन्द की मुख्य मान्यतायें ये हैं[4]— वह वामेश्वरी को प्रथम तत्त्व मानते हैं तथा वृन्दचक्र के ६४ पक्षों को स्वीकार करते हैं। उनके मत में ६५ वाँ पक्ष समग्र सत्ता का वाचक है, जिसकी संज्ञा रौद्रेश्वरी है। उनके बाद पंचशतिक के विवरण के आधार पर विद्यानन्दनाथ (७५०-८०० ई.) तथा शक्त्यानन्दनाथ (७७५-८२५ ई.) का पत्नियों के साथ उल्लेख मिलता है, पर इनके विषय में अन्य कोई विवरण उपलब्ध नहीं है। अब शिवानन्द (८००-८५० ई.) की स्थिति आती है, जो इस सम्प्रदाय के प्रथम व्यवस्थित अवतारक हैं। उन्होंने उत्तर पीठ से क्रम की शिक्षा प्राप्त की तथा कामरूप में जयाख्य देवियों से कुल की दीक्षा ली[5]। उनके किसी ग्रन्थ का उल्लेख नहीं मिलता। केवल अनाख्या चक्र में पूज्य कालियों की संख्या के सन्दर्भ में ही उनके मत का उल्लेख उपलब्ध है[6]। ये उन शिवानन्द से भिन्न हैं, जिन्हें महेश्वरानन्द की गुरु-परम्परा में अभिगणित किया गया है। महानयप्रकाशों में जिन अन्तर्नेत्रनाथ[7] व ज्ञाननेत्रनाथ[8] की चर्चा आती है, वे संभवतः इन शिवानन्द के ही पर्याय हैं। इसी प्रकार क्षेमराज द्वारा उल्लिखित श्रीनाथ[9] भी इन्हीं शिवानन्द की संज्ञा है।

---

१. वा. सू. वृ., पृ. १
२. वहीं, पृ.४
३. तं वि., भा. ७, पृ. ३३२१
४. वि. भै. वृ., पृ. ६७-६८
५. तं. वि., भा. ३, पृ. ८०८, ८१७
६. वहीं, पृ. ८१३
७. म. प्र. (त्रि.), २.३६-३७
८. म. प्र. (शि.), पृ.४६
९. शिवसूत्रविमर्शिनी (शि. सू. वि.), क्षेमराज, शिवसूत्र पर टीका, काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावली, सन् १९११, पृ. ६२

अब वसुगुप्त (८००-८५० ई.) से प्रारम्भ होता है वर्तमान ग्रन्थों के रूप में इस सम्प्रदाय का रचनात्मक विकास। यद्यपि वसुगुप्त मुख्यतः त्रिक और स्पन्द मत के आचार्य के रूप में ही स्वीकृत हैं, पर उनके ग्रन्थों के सूक्ष्म विश्लेषण से उनका क्रम-सम्प्रदाय के विकास में भी स्पष्ट योगदान सिद्ध होता है। इनके ग्रन्थ शिवसूत्र पर क्षेमराज की विमर्शिनी टीका से इस ग्रन्थ का क्रम सन्दर्भ में क्या वैशिष्ट्य है, यह निर्धारित होता है। क्षेमराज शिवसूत्रों को तीन उपायों के अनुसार तीन भागों में बाँट कर द्वितीय भाग को शाक्तोपाय की चर्चा से सम्बद्ध कर इसकी व्याख्या में क्रम सिद्धान्तों को भी प्रस्तुत करते हैं, साथ ही यह भी निर्धारित करते हैं कि इन सूत्रों का इस विशिष्ट सन्दर्भ में क्या कथ्य है। शिवानन्द की तीन शिष्याओं—केयूरवती, मदनिका व कल्याणिका (८२५-८७५ ई.) का बस इतना उल्लेख ही मिलता है कि उन्होंने क्रम सम्प्रदाय की शिक्षा गोविन्दराज, भानुक और एरक को प्रदान की[१]। केयूरवती का ककारदेवी के नाम से भी उल्लेख आता है और यह भी विवरण मिलता है कि उनके कुछ अन्य शिष्य भी थे, जिनका नाम आज अज्ञात है। इसके बाद आते हैं कल्लट (८२५-८७५ ई.), जो स्पन्दशास्त्र के विद्वान् होकर भी क्रम सिद्धान्तों को भी अपने ग्रन्थ में प्रस्तुत करते हैं। पर इस मान्यता का आधार क्षेमराज व भट्ट उत्पल के द्वारा प्रस्तुत विवेचन ही है। गोविन्दराज, भानुक व एरक (८५०-९०० ई.) का भी आज कोई ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है, केवल एरक के द्वारा रचित दो स्तोत्रों को जयरथ अपने विवेक में उद्धृत करते हैं[२]। इतना विवरण अवश्य मिलता है कि गोविन्दराज व भानुक से क्रम-सम्प्रदाय में दो धाराएं विकसित हुईं। गोविन्दराज ने सोमानन्द को क्रम की शिक्षा दी और भानुक ने उज्जट व उद्भट जैसे आचार्यों की परम्परा को प्रारम्भ किया। इसी परम्परा में जयरथ भी आते हैं।

कल्लट के शिष्य प्रद्युम्न भट्ट (८५६-९०० ई.) कृत तत्त्वगर्भस्तोत्र को भी क्रमपरक रचना माना जाता है। इसका उल्लेख सोमानन्द से क्षेमराज तक सभी आचार्य अपने ग्रन्थों में करते हैं। तन्त्रालोकविवेक के एक विवरण के आधार पर सोमानन्द गोविन्दराज के सीधे शिष्य थे। गोविन्दराज ने उन्हें क्रम-सिद्धान्तों का ज्ञान प्रदान किया था[३]। अभिनवगुप्त ने देवीपञ्चशतिक का अध्ययन उत्पल व लक्ष्मणगुप्त की परम्परा से होकर इन सोमानन्द (८७५-९०० ई.) से ही प्राप्त किया था[४]। इस प्रकार स्पष्टतः किसी कथन के न होने पर भी सोमानन्द का सम्बन्ध क्रम-परम्परा से जुड़ जाता है। इसी तरह भानुक की परम्परा में आये उज्जट (८७५-९२५ ई.) की भी क्रमधारा के आचार्यक्रम में ही गणना मिलती है,[५] पर इनके विषय में और कोई विशेष विवरण उपलब्ध नहीं है। उत्पल (९००-९५० ई.)

---

१. तं. वि., भा. ३, पृ. ८०८, ८११-८१२
२. तं. वि., भा. ३, पृ. ८०९, पृ. ८१२
३. वहीं, पृ.८०८
४. वहीं, पृ.८१०
५. तं. वि., भा. ३, पृ. ८०८-८०९

का त्रिक सम्प्रदाय से ही सीधा सम्बन्ध होने पर भी जयरथ द्वारा अभिनवगुप्त के क्रम-गुरुओं में उनका उल्लेख उन्हें भी इस क्रमधारा के आचार्यों में सम्मिलित कर देता है।

उद्भट (६००-६५० ई.) भानुक की शिष्य-परम्परा में आते हैं। ये उज्जट के उत्तराधिकारी थे। यद्यपि उन्होंने क्रम-सम्प्रदाय के विकास में कोई स्पष्ट योगदान नहीं दिया, पर क्रम-धारा को जयरथ तक सुरक्षित बनाये रखने में उनका योगदान महत्त्वपूर्ण है। स्तोत्रकार सिद्धनाथ (६००-६५० ई.) का क्रमस्तोत्र वह पहली रचना है, जो स्पष्टतः क्रम से सम्बद्ध है और तन्त्रालोकविवेक में पूर्ण रूप में उपलब्ध भी है। यद्यपि ऐसा लगता है कि इसमें कुछ श्लोक और भी थे, जो आज अनुपलब्ध हैं। जयरथ के द्वारा प्रस्तुत विवरण[1] से ऐसा प्रतीत होता है कि जयरथ के समय इस क्रमस्तोत्र की दो तरह की व्याख्याएं उपलबध थीं। एक के अनुसार कालियों की संख्या १२ थी तथा दूसरी के अनुसार यह संख्या १३ थी। अब भास्करकण्ठ (६२५-६७५ ई.) की स्थिति आती है, जो स्पन्द शाखा के ही आचार्य हैं, पर सिद्धनाथ के प्रत्यक्ष शिष्य होने से क्रम-परम्परा को आगे की शिष्य-परम्परा में प्रवाहित करने में उनकी कृतकार्यता है। लक्ष्मणगुप्त (६२५-६७५ ई.) त्रिक के साथ-साथ क्रम परम्परा में भी अभिनवगुप्त के गुरु हैं। उनके कृतित्व का यद्यपि स्पष्टतः कहीं उल्लेख नहीं मिलता, पर विवरणों से यह प्रतीत होता है कि उन्होंने कुछ क्रमपरक ग्रन्थों की रचनाएं की अवश्य थीं, जो आज उपलब्ध नहीं हैं। श्रीशास्त्र के नाम से उनके एक ग्रन्थ का उल्लेख मिलता है, जो उपलब्ध सामग्री के आधार पर लक्ष्मणदेशिकेन्द्र-विरचित शारदातिलक तन्त्र से ही एकरूप है, अतः लक्ष्मणगुप्त व लक्ष्मणदेशिकेन्द्र एक ही व्यक्ति प्रतीत होते हैं।

उत्पल वैष्णव (६२५-६७५ ई.) कृत स्पन्दप्रदीपिका में क्रम सिद्धान्तों की झलक उन्हें भी इस सम्प्रदाय की परिधि में ला देती है। अभिनवगुप्त के गुरु भूतिराज प्रथम (६००-६५० ई.) का क्रम-सम्प्रदाय में विशेष महत्त्व है, पर दुःख की बात यह है कि आज उनका कोई ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है। इन्होंने अभिनवगुप्त को क्रम की शिक्षा ही नहीं दी, वरन् ब्रह्मविद्या और शम्भुशास्त्र का भी अध्यापन किया[2]। उनका क्रम में योगदान तो स्वयं अपना था। काली शब्द की व्युत्पत्ति[3] व मन्त्र की स्थिति[4] के सन्दर्भ में इनके मतों का उल्लेख मिलता है, जो यह बताता है कि उनकी कुछ क्रम सम्बन्धी रचनाएं अवश्य थी। भट्ट दामोदर (६५०-१००० ई.) का उल्लेख एक बार केवल क्षेमराज पंचवाह के प्रत्यय के सन्दर्भ में करते हैं[5]। इसके अतिरिक्त न उनका कोई उल्लेख मिलता है और न कोई ग्रन्थ। उसी

---

१. "इत्यत्र विवरणकारान्तरसंमत एव पाठ इति" (तं. वि., भा. ३, पृ. ८१८)।

२. तं. ३०.६२-६३; ई. प्र. वि. वि., भा. ३, पृ. ४०५

३. तन्त्रसार (तं.सा.) अभिनवगुप्त, काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावली, सन् १९१८, पृ. ३०

४. म. मं. प., पृ. १२७

५. प्र. हृ., पृ. ७०

उल्लेख के आधार पर ऐसा प्रतीत होता है कि उन्होंने क्रम से सम्बद्ध कई स्वतन्त्र श्लोकों की रचना की थी।

अभिनवगुप्त (६५०-१०२० ई.) की तो न केवल क्रम, वरन् पूरे काश्मीर शिवाद्वयवाद के विकास में महत्त्वपूर्ण भूमिका रही है। उन्होंने क्रम-सम्प्रदाय को चार तरह से उपकृत किया। प्रथम तो उन्होंने परम्परा को सुरक्षित बनाये रखा, दूसरे अपने से पूर्व के आचार्यों व उनके ग्रन्थों को आकर ग्रन्थ के रूप में अपने ग्रन्थों को प्रस्तुत किया, तीसरे कुछ महत्त्वपूर्ण क्रम-ग्रन्थों की व्याख्या की और चौथे वह मौलिक चिन्तक के रूप में उपस्थित हुए, जिन्होंने इस सम्प्रदाय को एक विश्लेषणात्मक दृष्टि प्रदान की। पर आज उनके बहुत से ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हैं, जिससे वस्तुस्थिति को यथार्थ रूप में प्रस्तुत कर पाना मुश्किल है। उन्होंने सिद्धनाथ के क्रमस्तोत्र पर क्रमकेलि नामक टीका लिखी। अपने ही प्रकरणस्तोत्र पर उन्होंने विवरण नामक टीका लिखी। साथ ही तन्त्रालोक, क्रमस्तोत्र, प्रकरणस्तोत्र व तन्त्रसार क्रम-सम्प्रदाय पर उनके मौलिक योगदान हैं। उन्हीं के अपने विवरण के अनुसार जब उनकी रुचि साहित्य से शिवाद्वयवाद की ओर मुड़ी, तो दर्शन में क्रम उनकी प्रथम रुचि थी। क्रम में ही उनके अव्यवस्थित चित्त को शान्ति व सन्तोष की प्राप्ति हुई। उपर्युक्त ग्रन्थों के अतिरिक्त मालिनीविजयवार्त्तिक, पर्यन्तपञ्चाशिका और परात्रीशिकाविवरण में भी वे कुछ स्थलों पर क्रम सिद्धान्तों का उल्लेख व वर्णन करते हैं। क्रमस्तोत्र में वे मुख्यतः ४ स्थितियों का वर्णन करते हैं—

**१. क्रम की जगदाभासन-प्रक्रिया की पृष्ठभूमि**

**२. १२ कालियों के द्वारा जगत् की उत्पत्ति व लय की क्रमसम्बन्धी दृष्टि**

**३. परम तत्त्व में क्रम का लय**

**४. ईश्वर का जीवों पर अनुग्रह**

यहाँ कालियों के क्रम की चर्चा पूजनक्रम के अनुसार न होकर संवित्क्रम के अनुसार की गई है तथा शिव को ही परम तत्त्व के रूप में स्वीकृत किया गया है[१]। प्रकरणस्तोत्र, जिसका आज केवल तन्त्रसार[२] में एक उल्लेख के आधार पर ही ज्ञान होता है, सम्भवतः काली शब्द की व्युत्पत्ति को ही आधार बना कर लिखा गया था। इस पर उनकी विवरण नामक टीका भी थी। तन्त्रालोक में आह्निक ४, १३, ३१ और ३२ विशेषतः क्रम-सम्प्रदाय को ही लक्ष्य कर लिखे गये आह्निक हैं। इनके अतिरिक्त १,३,६,१५ और ३० आह्निक भी क्रम के विषय में महत्त्वपूर्ण सूचनाएं प्रस्तुत करते हैं। तन्त्रसार के भी, जो कि तन्त्रालोक का ही संक्षिप्त रूप है, ४ और १३ आह्निक इस दृष्टि से महत्त्वपूर्ण हैं। क्रमकेलि इस

१. क्रमस्तोत्र (क्र. स्तो.), डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय कृत 'अभिनवगुप्त०,' के परिशिष्ट में पृ ६४८-६५० पर प्रकाशित, श्लो. २८

२. तं. सा., पृ. ३०-३१

सन्दर्भ में उनकी महत्त्वपूर्ण रचना थी, पर आज यह केवल स्वयं अभिनवगुप्त[1], क्षेमराज[2], जयरथ[3] व महेश्वरानन्द[4] के द्वारा प्रस्तुत उद्धरणों के रूप में ही उपलब्ध है। इन्हीं आचार्यों के विवेचनों से ऐसा प्रतीत होता है कि इस रचना ने कालियों की संख्या के सन्दर्भ में दो तरह की दृष्टियों के मतभेद को प्रोत्साहन दिया। जयरथ जहाँ इसको १२ कालियों के सिद्धान्त का ही प्रतिपादक मानते हैं, वहीं महेश्वरानन्द १३ कालियों के सिद्धान्त का। इसके अतिरिक्त उनके देहस्थदेवताचक्रस्तोत्र को भी कुछ विद्वान् क्रम-ग्रन्थ मानते हैं, पर इसमें विशेषतः क्रमसिद्धान्त का प्रतिपादन न होकर काश्मीर शिवाद्वयवाद की सामान्य प्रवृत्ति को ही दर्शाया गया है, अतः इसे क्रम का ग्रन्थ नहीं कहा जा सकता।

क्षेमराज (६७५-११२५ ई.) योग्य गुरु के योग्य शिष्य थे। वे अभिनवोत्तर काल के क्रम के प्रमुख प्रवक्ता थे। उन्हें इस सम्प्रदाय की गहरी जानकारी थी। अपने नेत्रतन्त्र-उद्योत में वे क्रम को एक स्वतन्त्र सम्प्रदाय के रूप में ही प्रस्तुत करते हैं[5]। उनके सभी ग्रन्थ— स्वच्छन्दतन्त्र-उद्योत, प्रत्यभिज्ञाहृदय, शिवस्तोत्रावलीविवृति, शिवसूत्रविमर्शिनी, स्पन्दसन्दोह, स्पन्दनिर्णय आदि इस सम्प्रदाय की पूरी छाप लिये हुए हैं। केवल एक रचना स्तवचिन्तामणिवृत्ति में ही इन क्रम-तत्त्वों का अभाव है। उनका इस सम्प्रदाय से इतना लगाव था कि वे पूरे स्पन्द-दर्शन को क्रम के सन्दर्भ में ही व्याख्यात करते हैं[6]। इसके अतिरिक्त उन्होंने किसी पूर्वकालिक आचार्य के क्रमसूत्रों के कुछ सूत्रों पर भी टीका लिखी, ऐसा विवरणों से ज्ञात होता है।

वरदराज (१०००-१०५० ई.) ने वैसे तो क्रम पर कोई ग्रन्थ नहीं लिखा, पर उनका ग्रन्थ शिवसूत्रवार्त्तिक क्रम-सिद्धान्तों के ऐतिहासिक विकास को प्रस्तुत करने के लिए पर्याप्त सामग्री उपलब्ध कराता है। वह यहाँ क्षेमराज की दृष्टि को प्रस्तुत करने के साथ-साथ कहीं-कहीं अपनी मौलिक दृष्टि को भी प्रस्तुत कर जाते हैं। इसके बाद कालक्रम में देवभट्ट या देवपाणि (१०२५-१०७५ ई.) की स्थिति आती है, जिन्हें महेश्वरानन्द अपने गुरु के रूप में उल्लिखित करते हैं और उनके एक मत का विवरण देते हैं कि उनकी दृष्टि में वह क्रम पूजनीय है, जो सृष्टि चक्र से प्रारम्भ होकर भासाचक्र पर समाप्त होता है[7]। इसी काल में हृस्वनाथ (१०२५-१०७५ ई.) की भी स्थिति आती हैं, जिससे क्रम-धारा के विकास में एक नया अध्याय प्रारम्भ होता है। इनसे उस परम्परा का प्रारम्भ होता है, जिसमें चिद्गगनचन्द्रिका और महानयप्रकाश (शिति.) जैसे ग्रन्थों की रचना हुई। उनके कृतित्व के

---

१. प. त्रि. वि., पृ. ३७६
२. यथोक्तमस्मद्गुरुभिः क्रमकेलौ ..'' (शि. स्तो. वृ., पृ. १५६)
३. तं. वि., भा. ३, पृ. ७७८, पृ. ७६७
४. म. मं. प., पृ. १०४, १०६, १२७, १५६, १७८, १७६, १६०, १६२
५. ने. तं. उ., भा. २, पृ. ११
६. स्प. नि., पृ. ४६, ७४
७. म. मं. प., पृ. १०८

विषय में आज कुछ विशेष ज्ञात नहीं है, पर उपलब्ध विवरणों से यही निष्कर्ष निकलता है कि उन्होंने क्रमस्तोत्र पर एक टीका लिखी थी, जो कि जयरथ के पास थी। संभवतः उनके पास क्रमस्तोत्र की जो प्रतिलिपि थी, वह अन्यत्र आचार्यों के द्वारा विवृत क्रमस्तोत्र के प्ररूप से थोड़ी भिन्न थी, क्योंकि उपलब्ध उल्लेखों में उनके क्रमस्तोत्र में रुद्रकाली से सम्बद्ध एक अतिरिक्त श्लोक[1] प्राप्त होता है।

ह्रस्वनाथ के शिष्य चक्रभानु (१०५०-११०० ई.) क्रम धारा के महत्त्वपूर्ण आचार्य हैं। उनका उल्लेख कई जगह मिलता है, पर उनकी किसी रचना का कहीं कोई उद्धरण नहीं मिलता। इनके साथ मानवौघ की परम्परा समाप्त हो जाती है और शिष्यौघ की परम्परा प्रारम्भ होती है। चक्रभानु शिष्यौघ में अग्रणी हैं[2] तथा केयूरवती की मूल धारा से जुड़े हैं। इनके मुख्य ८ शिष्यों में से एक ईशाना से जो धारा प्रवाहित हुई, वह शितिकण्ठ के समय तक चलती रही। शितिकण्ठ क्रम-आचार्य के रूप में उनकी बहुत प्रशंसा करते हैं। चक्रपाणि (१०५०-११००/१०७५-११२५ ई.) की रचना भावोपहार एक क्रमस्तोत्र ही है। रम्यदेव कृत इसकी व्याख्या से यह धारणा और पुष्ट हो जाती है। ह्रस्वनाथ के शिष्य भोजराज (१०५०-११०० ई.) के नाम से जयरथ एक रचना— क्रमकमल का उल्लेख करते हैं। ह्रस्वनाथ के ही शिष्य थे सोमराज, जिनके दो श्लोकों को जयरथ तन्त्रालोकविवेक[3] में उद्धृत करते हैं। वे शिवानन्द की परम्परा में अन्तिम आचार्य थे, जिन्होंने चिद्गगनचन्द्रिका के लेखक को इस सम्प्रदाय के रहस्यों का ज्ञान प्रदान किया[4]। जयरथ अपनी विवेक-टीका में ही परमेष्ठी गुरु की संज्ञा से जोड़कर एक क्रमपरक श्लोक प्रस्तुत करते हैं[5]। उन्हीं के द्वारा प्रस्तुत विवरण के आधार पर यह परमेष्ठी गुरु विश्वदत्त हैं। इसके अतिरिक्त उनके किसी कृतित्व का विवरण नहीं मिलता। रम्यदेव (११००-११५० ई.) का क्रम-सम्प्रदाय में साधनापरक विवेचनों की प्रस्तुति में विशेष महत्त्व है। यद्यपि भावोपहार पर उनकी विवरण-टीका ही इस सन्दर्भ में विशेष द्रष्टव्य है, पर उनकी कुछ और रचनाओं का भी उल्लेख मिलता है। वे अपने ग्रन्थों में अपने पुत्र का भी उल्लेख करते हैं, जिसने एक क्रम-ग्रन्थ की रचना की। यह पुत्र संभवतः लोष्ठक या लोष्ठदेव ही है। पर दीनाक्रन्दनस्तोत्र नामक एक रचना को छोड़कर आज उनकी कोई कृति उपलब्ध नहीं है।

सिद्धनाथ के क्रमस्तोत्र पर चिद्गगनचन्द्रिका नामक टीका की रचना करने वाले श्रीवत्स (११२५-११७५ ई.) का भी महत्त्व इस सम्प्रदाय के विकास में विशेष उल्लेखनीय है। महेश्वरानन्द के परमगुरु शिवानन्द द्वितीय (११२५-११७५ ई.) का अभिनवोत्तर काल के क्रम-आचार्यों में विशेष महत्त्व है। काश्मीर में जब यह सम्प्रदाय धीरे-धीरे प्रचलन से

१. तं. वि., भा. ३, पृ. ८१८
२. "ततश्च मानवौघस्यान्ते शिष्यौघाग्रणीर्भानुपादः" (म. प्र. (शि.), पृ. १०७)।
३. तं. वि., भा. ३, पृ. ८१२-८१३
४. चि. ग. चं., ४.१२५
५. तं. वि., भा. २, पृ. ११

बाहर हो रहा था, उस समय चोल देश (वर्तमान कर्नाटक) में इस सम्प्रदाय को महेश्वरानन्द ने विकसित किया। उनका योगदान इतना विशेष था कि क्रम सम्प्रदाय की दक्षिण परम्परा ही इस परम्परा में विकसित हो गई। इस परम्परा की विशेषता थी १३ कालियों का सिद्धान्त, क्रमपंचार्थ की धारणा पर विशेष बल, वृन्दचक्र के ६५ पक्षों की कल्पना तथा देह के विविध केन्द्रों में विविध आध्यात्मिक स्तरों की कल्पना। इसी क्षेमराजोत्तर क्रम-परम्परा के आचार्य होने से शिवानन्द का इस परम्परा के विकास में योगदान उल्लेखनीय है। महेश्वरानन्द इनके विविध ग्रन्थों का उल्लेख करते हैं, पर क्रम-सम्प्रदाय के सन्दर्भ में उनकी तीन रचनाओं को रखा जा सकता है-महानयप्रकाश, स्तोत्रभट्टारक और संवित्स्तोत्र। महेश्वरानन्द अपने गुरु महाप्रकाश (११५०-१२०० ई.) का भी उल्लेख करते हैं,[१] जो सीधे शिवानन्द के शिष्य थे। उन्हीं की शिक्षा व प्रेरणा पर महेश्वरानन्द ने महार्थमंजरी की रचना की [२] । उनको परम्परा का सीधा ज्ञान था। यद्यपि आज उनकी कोई रचना स्वतन्त्र रूप से उपलब्ध नहीं है, केवल महेश्वरानन्द की परिमल-टीका में उपलब्ध उद्धरण ही उनके कृतित्व के परिचायक हैं।

जयरथ (११५०-१२०० ई.) का नाम क्रम सम्प्रदाय के सन्दर्भ में वह प्रकाशस्तम्भ है, जो इस सम्प्रदाय के ऐतिहासिक इतिवृत्त के व्यवस्थित अनुशीलन के लिये पर्याप्त दिशानिर्देश करता है। तन्त्रालोक के प्रथम, चतुर्थ, त्रयोदश तथा एकोनत्रिंशति आह्निकों पर उनकी विवेक-टीका क्रम सम्प्रदाय के इतिहास की स्पष्ट रूपरेखा प्रस्तुत करती है। वह विवेक के अन्तिम श्लोक में [३] स्वयं को अन्य सम्प्रदायों के साथ क्रम में भी निपुण बताते हैं तथा अन्यत्र गर्व के साथ केयूरवती के शिष्य भानुक की परम्परा से अपने जुड़े होने की घोषणा करते हैं[४] । विवरणों से स्पष्ट है कि उनका गोविन्दराज की परम्परा से भी अच्छा परिचय था,[५] साथ ही उन्हें क्रम की दक्षिण परम्परा का भी पर्याप्त ज्ञान था।

महेश्वरानन्द (११७५-१२२५ ई.) की महार्थमंजरी व इस पर उन्हीं की परिमल-टीका तो पूरे काश्मीर शिवाद्वयवाद के परिप्रेक्ष्य में क्रम-सम्प्रदाय के विविध रहस्यों को प्रस्तुत करने वाला ग्रन्थ है। जयरथ की ही भाँति पूरे काश्मीर शिवाद्वयवाद के ऐतिहासिक सन्दर्भों के स्पष्टीकरण में उनका भी विशेष योगदान है। महार्थमंजरी की टीका में वह अपने कई ग्रन्थों से उद्धरण प्रस्तुत करते हैं। इन्हीं से हम उनके कृतित्व के विषय में विस्तार से जानते हैं। इन्हीं के आधार पर उनकी रचनाएँ—पादुकोदय, कोमलवल्ली या कोमलस्तव, परास्तुति, महार्थोदय और क्रम—मुख्यतः क्रम-ग्रन्थ निर्धारित होती हैं, पर उनकी दृष्टि को विशेषतः प्रस्तुत करने वाला ग्रन्थ महार्थमंजरी ही है, जिसको कि उन्हें स्वप्न में एक योगिनी ने प्रदान

१. म. मं., पृ. १
२. म. मं. प., पृ. १६७
३. तं. वि., भा. ८, पृ. ३७२४-२५
४. तं. वि., भा. ३, पृ. ८०८-८०६
५. वहीं, पृ. ८१४

किया था[1]। उस योगिनी ने प्राकृत भाषा में उपदेश दिया था, इसीलिये वह भी महार्थमंजरी को प्राकृत भाषा में ही लिखते हैं। यह तो क्रम का प्रस्थान ग्रन्थ ही है। महेश्वरानन्द के उत्तरवर्ती आचार्य उनसे बहुत प्रभावित दृष्ट होते हैं। शिवोपाध्याय कई बार उनको प्रमाण रूप से प्रस्तुत करते हैं। रामेश्वर परशुरामकल्पसूत्रवृत्ति में, कैवल्याश्रम आनन्दलहरी पर अपनी टीका सौभाग्यवर्धिनी में तथा राजानक लक्ष्मीराम अपनी लघुवृत्ति में महार्थमंजरी व परिमल से उद्धरण देते हैं।

शितिकण्ठ (१४५०-१५०० ई.) का महानयप्रकाश काश्मीर में प्रसुप्त क्रम-धारा के लगभग ३०० वर्ष बाद पुनर्जागरण का संदेश लेकर आता है। यद्यपि यह परम्परा वहाँ बिल्कुल समाप्त नहीं हुई थी, जैसा कि शितिकण्ठ[2] के द्वारा प्रस्तुत विवरण से स्पष्ट होता है कि उनको यह परम्परा काश्मीर में ही चक्रभानु की ईशाना नामक शिष्या से मिली थी। बस केवल उसका रचनात्मक पक्ष लुप्त हो गया था। इस ग्रन्थ के अतिरिक्त भी उनकी रचनाओं का विवरण मिलता है, पर वे प्रकाशित नहीं हैं। महानयप्रकाश न केवल ऐतिहासिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है, वरन् महार्थ सिद्धान्त की विशिष्ट व्याख्या भी प्रस्तुत करता है। यह काश्मीरी भाषा में लिखा हुआ ग्रन्थ है, पर इस पर उन्हीं लेखक की टीका संस्कृत में है। अनन्तशक्तिपाद (१७००-१७५० ई.) कृत वातूलनाथसूत्रवृत्ति क्रम के साहस-सम्प्रदाय के स्वरूप को प्रस्तुत करने वाली रचना है। इसी काल से सम्बद्ध भट्टारककृत प्राकृतत्रिशिंकाविवरण नामक एक ग्रन्थ का उल्लेख शिवोपाध्याय अपनी विज्ञानभैरवविवृति में करते हैं। इस ग्रन्थ का मुख्य विषय वृन्दचक्र के स्वरूप का वर्णन करना था[3]। इसके अतिरिक्त इसके विषय में कुछ ज्ञात नहीं है। अब अन्त में आते हैं शिवोपाध्याय (१७२५-१७७५ ई.), जिनके साथ क्रम-सम्प्रदाय के पूरे विकास को विराम लग जाता है। वह मुख्यतः तो क्रम के आचार्य नहीं हैं, पर अपनी विज्ञानभैरवविवृति में जहाँ कहीं अवसर पाते हैं, क्रम-सिद्धान्तों को इतनी गंभीरता से विवेचित करते हैं कि इस सम्प्रदाय से सम्बद्ध उनकी विद्वत्ता में कहीं सन्देह नहीं रह जाता।

क्रम सम्प्रदाय में इस विस्तृत साहित्य के अतिरिक्त कुछ आगम भी विशेषतः उल्लेखनीय हैं। इन आगमों में कुछ तो सामान्य दृष्टि से त्रिक परम्परा का विवेचन करते हैं और इसी सन्दर्भ में क्रम तत्त्वों को भी प्रस्तुत करते जाते हैं और कुछ आगम ऐसे हैं जो मूलतः क्रमपरक है। प्रथम श्रेणी में आते हैं—मालिनीविजयोत्तर, सर्वज्ञानोत्तर, ब्रह्मयामल, तन्त्रराज,[4] किरणागम आदि। द्वितीय श्रेणी में आते हैं क्रम आगम। इन आगमों में पार्वती द्वारा ही शिव को ज्ञान का उपदेश दिया गया है। इनमें आते हैं—पंचशतिक या देवीपंचशतिक, सार्धशतिक, क्रमसद्भाव, कालिकाक्रम तथा क्रमसिद्धि। पंचशतिक सबसे

१. म. मं. प. पृ. २।
२. म. प्र. (शि.), पृ. १०७
३. वि. भै. वि., पृ. ६६
४. इस तन्त्र की एक संज्ञा जयद्रथयामलतन्त्र भी है।

प्राचीन ज्ञात क्रम आगम है। इसमें सर्वप्रथम क्रम की गुरुपरम्परा का उल्लेख आता है। जयरथ के विवेचन से ऐसा प्रतीत होता है कि इसमें १३ कालियों का सिद्धान्त प्रतिपादित था। सार्धशतिक पंचशतिक की दृष्टि का ही पूरी तरह अनुसरण करता है[१]। यह भी एक महत्त्वपूर्ण आगम रहा होगा। क्रमरहस्य एक छोटा आगम प्रतीत होता है। इसको केवल एक बार अभिनवगुप्त उद्धृत करते हैं[२]। यह पंचशतिक जितना प्राचीन नहीं लगता, पर अभिनवगुप्त से तो प्राचीन अवश्य था। इसका जिस सन्दर्भ में अभिनवगुप्त उल्लेख करते हैं, उससे ऐसा लगता है कि यह अनुष्ठान-प्रधान आगम रहा होगा।

क्रमसद्भाव का उल्लेख अभिनवगुप्त, जयरथ, महेश्वरानन्द व शितिकण्ठ सभी करते हैं। यह क्रम संज्ञा से भी जाना जाता था[३]। जयरथ इसे क्रमभट्टारक कह कर भी पुकारते हैं। विविध आचार्य इसके उद्धरणों को विविध सन्दर्भों में प्रमाण रूप से प्रस्तुत करते हैं। अनाख्याचक्र में पूज्य काली की संख्या के सन्दर्भ में[४], षोडशार चक्र में पूज्य देवियों के विषय में, विविध कालियों के विवरणों से सम्बन्धित मत के सन्दर्भ में तथा वृन्दचक्र[५] के विषय में इस आगम का उल्लेख अक्सर किया गया है। पंचवाह के सिद्धान्त में सृष्टिक्रम से प्रारम्भ व भासाक्रम से अन्त होना, यह दृष्टि भी इसी आगम के नाम से प्रस्तुत की गयी है[६]। कालिकाक्रम दार्शनिक दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण आगम है। इसी कारण क्षेमराज अपने ग्रन्थों में इसका बहुतायत से उल्लेख करते हैं। बाद के आचार्यों में यह देविकाक्रम के नाम से भी विख्यात है। क्रमसिद्धि बाद का क्रम आगम है, क्योंकि यह अभिनवगुप्त, क्षेमराज व जयरथ में से किसी के भी द्वारा उद्धृत नहीं है, केवल महेश्वरानन्द ही इसका उल्लेख करते हैं[७]। इसका ज्यादा उल्लेख परवर्ती साहित्य में भी नहीं मिलता, इससे प्रतीत होता है कि संभवतः यह एक छोटा आगम था। इसके उद्धरणों से ऐसा लगता है कि इसमें शिव भी देवी को उपदेश देते हैं व देवी भी शिव को उपदेश देती हैं, अतः यह उस मध्यवर्ती धारा का प्रतिनिधि है, जिसमें उभयविध दृष्टि स्वीकृत है—शिव की भी प्रधानता है व शक्ति की भी।

इनके अतिरिक्त कुछ ऐसे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ भी हैं, जो पूर्णतया क्रम-स्वभाव को दर्शाते हैं, पर आगम श्रेणी में नहीं आते। वे हैं तो मानव रचित ही, पर उनके लेखक का नाम, पता कुछ ज्ञात नहीं है, न ही वे ग्रन्थ आज विद्यमान हैं। मात्र कुछ उल्लेखों व उद्धरणों से उनकी थोड़ी बहुत जानकारी हमें मिलती है। इस श्रेणी में आते हैं—क्रमसूत्र, सिद्धसूत्र,

---

१. तं. वि., भा. ३, पृ. ८०५
२. तं. २६.१४
३. तं. १२.२३-२४
४. तं. वि., भा. ३, पृ. ७५२, ८०६
५. म. प्र. (शि.), पृ. ८६
६. म. मं. प., पृ. १०८
७. वहीं, पृ. ८६, ६७, १०१, १०६

महानयपद्धति, क्रमोदय, अमावस्यात्रिंशिका और राजिका। क्रमसूत्र का उल्लेख सर्वप्रथम क्षेमराज अपने प्रत्यभिज्ञाहृदय में करते हैं[१]। यह मूलतः क्षेत्रीय भाषा में रचित कृति है। क्षेमराज अपने उल्लेख में इसका संस्कृत अनुवाद ही प्रस्तुत करते हैं। सिद्धसूत्र का उल्लेख एक बार महानयप्रकाश (त्रि.) में आता है। पूजनक्रम में वृन्दचक्र के पूजन के बाद सृष्टि, स्थिति आदि चक्रों का पूजन करके ही अनाख्या चक्र का पूजन करणीय है। इससे पूजन-क्रम पूर्ण होता है, जिससे नाना सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं। इस दृष्टि को प्रस्तुत करते हुए महानयप्रकाशकार सिद्धसूत्र को प्रमाण रूप से प्रस्तुत करते हैं[२]। इसी प्रकार महेश्वरानन्द एक अन्य रचना महानयपद्धति का क्रम-पूजा विधि के सन्दर्भ में उल्लेख करते हैं[३]। क्रमोदय नामक एक रचना का भी उल्लेख महेश्वरानन्द करते हैं[४]। साथ ही अमृतानन्द अपनी योगिनीहृदयदीपिका में[५] तथा भास्कराचार्य अपनी सेतुबन्ध-टीका[६] में भी इसका उल्लेख करते हैं। अमावस्यात्रिंशिका एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है, जिसकी रचना संभवतः महेश्वरानन्द व शितिकण्ठ के काल के मध्यान्तर में हुई। इसका उल्लेख शितिकण्ठ करते हैं[७]। यह संवाद की संज्ञा से भी उल्लिखित मिलता है। राजिका एक छोटी सी कृति लगती है, जिसका उल्लेख बस एक बार शितिकण्ठ करते हैं[८]।

इस प्रकार इस सम्प्रदाय के इस विस्तृत इतिहास व साहित्य के आकलन से इसकी स्वतन्त्र सत्ता में कोई सन्देह नहीं रह जाता है। साथ ही इस परम्परा के कुछ वैशिष्ट्य निर्धारित होते हैं। प्रथम तो यह सम्प्रदाय विशुद्ध तान्त्रिक प्रवृत्तियों से ओत-प्रोत है। प्रारम्भिक रचनाओं में तो ऐसा लगता है कि यहाँ तत्त्वमीमांसात्मक चिन्तन ही प्रधान है, पर साधनापरक पक्षों के सन्दर्भ में तान्त्रिक तत्त्वों की बहुतायत से उपलब्धि होती है। इसी कारण कुछ आचार्य स्पष्टतः अपने ग्रन्थ को तन्त्र कहते हैं[९]। अभिनवगुप्त भी तन्त्रप्रक्रिया के विवेचन में ही त्रिक व प्रत्यभिज्ञा के साथ इस सम्प्रदाय को भी रखते हैं। तन्त्रप्रक्रिया में इसका विशेष स्थान है। इस सम्प्रदाय के प्रारम्भिक विकास के चरण में तो ज्ञान व योग की प्रधानता है, पर उत्तर काल में चर्या व क्रिया का ही प्राधान्य हो गया है। कभी-कभी तो लेखक इन रहस्यात्मक चर्याओं व अनुष्ठानों के विवेचन में इतना एकात्म हो जाता है

---

१. प्र.हृ., पृ. ७६ एवं ६१
२. म. प्र. (त्रि.), ८.२६, २८
३. म. मं. प., पृ. ११२
४. वहीं, पृ. ५०, ८७
५. यो. हृ. दी., पृ. २६६, २८३
६. (योगिनीहृदयसेतुबन्ध (यो. हृ. से.), भास्करराय, योगिनीहृदयदीपिका के साथ प्रकाशित, गोपीनाथ कविराज द्वारा सम्पादित, वाराणसी, सन् १९६३, पृ. २८६
७. म. प्र. (शि.), पृ. ६, १३
८. वहीं, पृ. ५५
९. "महार्थमञ्जर्याह्वयं महत् तन्त्रम् ....." (म. मं. प., पृ. २)

कि ऐसा प्रतीत होने लगता है कि वह चर्यागत अनुष्ठान को ही इस सम्प्रदाय का मुख्य प्रतिपाद्य मानता है। मुद्रा, मन्त्र, पूजन, पीठ आदि कुछ ऐसी ही धारणाएं हैं, जिनको परवर्ती साहित्य में विशेष महत्त्व दिया गया है।

अब क्रम-सम्प्रदाय के सर्वांगीण स्वरूप को समझने के लिये इसकी मूलभूत स्थापनाओं व साधना-पद्धति के विशिष्ट स्वरूप को समझना अनिवार्य है। यहाँ एक बात विशेषतः द्रष्टव्य है कि क्रम-दर्शन मूलतः शिवाद्वयवाद का अंग होते हुए भी अपनी निष्ठा में शक्तिपरक है और शिवाद्वयवाद में शाक्त प्रवृत्तियों के क्रमबद्ध उद्रेक का प्रतीक है। फलतः अन्य सहोदर सम्प्रदायों के विपरीत क्रम-सम्प्रदाय में आगे चलकर शिवपरक और शक्तिपरक निष्ठाओं के इर्द-गिर्द दो अवान्तर सम्प्रदायों का विकास होता है। इन्हें हम एक प्रकार से क्रम के उत्तरी और दक्षिणी या पारम्परिक और अर्वाचीन सम्प्रदाय कह सकते हैं। क्रम-सम्प्रदाय के समग्र आकलन के लिये इस विकास को दृष्टिगत रखना आवश्यक है।

काश्मीर शिवाद्वयवाद के प्रमुख प्रवक्ता अभिनवगुप्त क्रम-दर्शन की चर्चा प्रायः शाक्तोपाय के सन्दर्भ में करते हैं। यहाँ शाक्तोपाय संज्ञा के दो मुख्य अभिधेय हैं—प्रथम इस दर्शन की उपायरूपता, द्वितीय इसका शक्ति से आन्तरिक सम्बन्ध। इन दोनों का समन्वित रूप है—शक्तियों के आविष्करण के द्वारा शक्तिमान् का प्रत्यभिज्ञान। इस स्थिति को भेदाभेदमयी भी कहा जाता है[1]। अभेद इसलिये है, क्योंकि स्वरूप-उपलब्धि में बाह्यता पूर्णतया तिरोहित हो जाती है और भेद इसलिये है कि यहाँ विकल्प की शुद्ध रूप में ही सही, पर स्थिति तो है ही। विकल्प की शुद्धता का अभिप्राय है कि यहाँ विविधता एकता की विरोधिनी न रह उसी की अभिव्यक्ति है। अतः यहाँ की अनुभूति है—यह सब मैं हूँ। महेश्वरानन्द इसी बात को भेद को अभेद की कोटि बतलाकर सिद्ध करते हैं[2]। फलतः क्रम-दृष्टि में भेद व अभेद के भिन्न ध्रुवों का सामंजस्य अनिवार्य प्रतिपाद्य है। यहाँ भोग-मोक्ष के सामरस्य रूप में मुक्ति की कल्पना भी इसी दृष्टि का यौक्तिक पल्लवन है[3]। वस्तुतः जो सत् के स्तर पर भेदाभेद है, वही अनुभूति के स्तर पर भोग व मोक्ष का सामरस्य है।

क्रम-सम्प्रदाय का एक अन्य वैशिष्ट्य है क्रममुक्ति की भावना। यह इस सम्प्रदाय की संज्ञा से ही स्पष्ट है। इस वैशिष्ट्य को भी शाक्तोपाय के सन्दर्भ में व्यक्त किया गया है। शाक्तोपाय जहाँ ज्ञानात्मक या प्रमाणात्मक कहा गया है, वहीं शांभवोपाय प्रमातृपरक तथा आणवोपाय प्रमेयपरक कहा जाता है। अतः शाक्तोपाय इन दोनों के मध्य का सम्पर्क सूत्र है, अर्थात् विकल्प ज्ञान को निर्विकल्प बोध में उदात्तीकरण के माध्यम से पर्यवसित करने की प्रक्रिया ही इसका स्वरूप है। प्रत्यभिज्ञा और कुल जहाँ एक प्रकार से अक्रम या तत्क्षण

१. "भेदाभेदौ हि शक्तिता" (तं. १.२२०)।
२. म. मं. प., पृ. ४६
३. वहीं, पृ. १३७

मुक्ति के पक्षधर हैं, वहाँ बुद्धिनिर्माण या विकल्प के क्रमबद्ध संस्कार के कारण मुक्ति की प्रक्रिया यहाँ सोपानात्मक है। यह प्रक्रिया इस बात पर बल देती है कि आध्यात्मिक आरोहण का प्रत्येक चरण स्वयं आत्मचेतना का प्रतीक है और मुक्ति की संभावना का वाहक है। अतः जीवन्मुक्ति का प्रत्यय यहाँ वास्तविक रूप में घटित होता है, जबकि अन्यत्र यह संभावना बुद्धि से ही प्रतिपादित है। पर यह सम्प्रदाय इस उदात्तीकरण या क्रमिक संस्करण की प्रक्रिया की किसी एक विधा से अपने को प्रतिबद्ध नहीं करता। इसी कारण अभिनवगुप्त इसे "उपायमण्डल" के नाम से प्रस्तुत करते हैं[१]। ईश्वर का अनुग्रह या साधक की सामर्थ्य इस विविधता में निमित्त बनते हैं। यह उपाय-वैविध्य क्रम-सम्प्रदाय का सबसे महत्त्वपूर्ण वैशिष्ट्य है। इस उपाय-वैविध्य का एक ऐतिहासिक पक्ष भी है। क्रम की तान्त्रिकता की दो अवस्थाएँ हैं। अपने प्राचीन रूप में क्रम का सम्बन्ध तत्त्वचिन्तन और प्रातिभ प्रमेयों से है, पर उत्तर काल में कर्मकाण्डपरक तथा क्रियापरक दृष्टि प्रधान हो जाती है। उपाय-वैविध्य के प्रत्यय का यही व्यावहारिक अभिधेय है, जो कि इस सम्प्रदाय के समग्र विकास के विश्लेषण से स्पष्ट होता है।

अभिनवगुप्त तन्त्रालोक के प्रथम आह्निक के अन्त में शाक्तोपाय की साधनात्मक प्रक्रिया को ६ वर्गों में बाँटते हैं[२]। वे ये हैं —

विकल्पसंस्क्रिया, तर्कतत्त्व, गुरुतत्त्व, योगांगों की अनुपयोगिता, कल्पित अर्चादि का अनादर, संविच्चक्रोदय, मन्त्रवीर्य, जप्य, निषेधविधितुल्यता।

इनमें से विकल्पसंस्क्रिया व संविच्चक्रोदय के प्रत्यय विशेष महत्त्वपूर्ण हैं। इनके अतिरिक्त कुछ अन्य धारणाएं—शक्त्याविष्करण व क्रमचतुष्टयार्थ (या पंचार्थ)—भी काफी महत्त्वपूर्ण हैं। इनमें सबसे महत्त्वपूर्ण है संविच्चक्रोदय, क्योंकि इसमें अन्य तीनों धारणाएं भी अन्तर्भूत हो जाती हैं।

शक्त्याविष्करण शब्द का प्रयोग आचार्य उत्पल अपनी ईश्वरप्रत्यभिज्ञा-कारिका में करते हैं[३]। क्षेमराज इसी को "शक्तिचक्रविकास" कह कर शाक्तोपाय की प्रक्रिया से जोड़ते हैं। चाहे संसार की स्थिति हो या संसारोत्तीर्णता की, प्रमाता की पंचकृत्यकारिता—सृष्टि, स्थिति, संहार, तिरोधान और अनुग्रह सामर्थ्य—सदा बनी रहती है। यदि प्रमाता इन शक्तियों के कर्तृभाव से अपने को पहचान ले, तो परमेश्वर का स्वरूप-बोध तुरन्त हो जाता है,[४] जैसे ईश्वर इच्छादि शक्तियों के द्वारा विश्व का निर्माण करता है, वैसे ही पशु बुद्धि आदि के द्वारा विकल्प आदि का। जैसे ज्ञान, क्रिया ईश्वर की शक्तियाँ हैं, वैसे ही ये सीमित क्षेत्र में पशु-प्रमाता की भी शक्तियाँ हैं। यही बोध स्वात्मदेवतारूप ईश्वर का प्रत्यभिज्ञान

---

१. "अथ शाक्तमुपायमण्डलं कथयामः परमात्मसंविदे" (तं., ४.१)

२. वहीं, १.२८६-२६०

३. ई. प्र. का., १.१.३

४. प्र. हृ., पृ. ६३

कराता है[१]। सम्प्रदाय में पंचकृत्यपरिशीलन की शब्दावली में इसे अनेक जगह स्मरण किया गया है। क्रमचतुष्टयार्थ[२] या क्रमपंचार्थ[३] की धारणा शक्त्याविष्करण की धारणा का ही स्वाभाविक विस्तार है। ईश्वर के पंचकृत्यों को ही पंचार्थ कहा गया है। चतुष्टयार्थ में चतुर्थ तिरोधान में पंचम अनुग्रह का अन्तर्भाव किया गया है। यहाँ की विशिष्ट शब्दावली में इन अन्तिम दो कृत्यों को अनाख्या व भासा भी कहा गया है। परवर्ती क्रम-सम्प्रदाय में इनका प्रयोग ही अधिक हुआ है। पंचकृत्यपरिशीलन और चतुष्टयार्थ के प्रत्यय शक्त्याविष्करण के सन्दर्भ में तो समानार्थक हैं, परन्तु पंचार्थ या चतुष्टयार्थ को लेकर उनके विशिष्ट सन्दर्भ में थोड़ा अन्तर है। एक ही शक्ति में, चाहें वह सृष्टिरूप हो या स्थिति, संहार हो या तिरोधान, कृत्यभेद से क्रम की कल्पना करना चतुष्टयार्थ है[४]।

क्रम दर्शन में परम तत्त्व को कहीं पर परम शिव और कहीं पर कालसंकर्षिणी के रूप में प्रतिपादित किया गया है। जहाँ परम तत्त्व को परम शिव के रूप में ग्रहण किया गया है, वहाँ कालसंकर्षिणी को उसकी स्वातन्त्र्य या विमर्शरूपिणी शक्ति माना गया है। कलनात्मकता के कारण इसे कालसंकर्षिणी कहा जाता है। कलन के धातुगत पाँच अर्थ हैं— क्षेप, ज्ञान, संख्यान, गति और नाद[५]। कलनपंचक और कृत्यपंचक अथवा पंचार्थ के समीकरण द्वारा शक्ति के सातत्य और भेदन दोनों ही अवधारणाओं को स्पष्ट किया गया है। व्यक्ति-प्रमाता के सन्दर्भ में साधक को आग्रहपूर्वक समझाया गया है कि वह इन्द्रियों को आन्तरिक शक्तियों के केन्द्र के रूप में और विषय-जगत् को आत्मचैतन्य के अन्दर प्रत्यावर्तन या प्रत्याहरण के उपकरण रूप में ग्रहण करे। साधक यदि ऐसी दृष्टि के अर्जन में समर्थ हो जाता है, तो सहज स्वातन्त्र्य के अनायास उन्मेष में समय नहीं लगता[६]। विज्ञानभैरवोद्योत में शिवोपाध्याय ने क्षेमराज का अनुगमन करते हुए इस पंचकृत्य-परिशीलन से मध्य का विकास माना है[७]। यद्यपि सभी सहोदर सम्प्रदायों में मध्यविकास की धारणा का उल्लेख हुआ है, परन्तु मध्य का स्वरूप सबमें भिन्न है। शांभव उपाय से गृहीत प्रणाली में यह अहं-परामर्श रूप है, शाक्त उपाय से गृहीत प्रणाली में परा-संवित् रूप है और आणव उपाय से गृहीत प्रणाली में सुषुम्णा रूप है। इस मध्यविकास, अर्थात् परा-संवित् के विकास के कारण के रूप में क्षेमराज ने "शक्तिविकास और शक्तिसंकोच" रूप उपाय का उल्लेख किया है[८]। शक्ति के संकोच का अर्थ है इन्द्रिय के माध्यम से बाहर फैलने वाली

---

१. तं. वि., भा. ३, पृ. ८५३
२. म. प्र. (शि.), पृ. ४२
३. म. मं. प., पृ. ६३
४. म. प्र. (शि.), पृ. ४५
५. तं. ४.१७३-१७६
६. तं. वि., भा. ३, पृ. ६८०
७. वि. भै. वृ., पृ. ५७
८. प्र. हृ., पृ. ८२

चेतना का अन्तरभिमुखन और विकास का अर्थ है अन्तःस्थ शक्ति का बिना किसी क्रम के सारी इन्द्रियों के माध्यम से एक साथ बाह्य प्रसार। इसी को निमीलन-उन्मीलन समाधि कहा गया है। इसे ही यहाँ क्रमशः व्याप्ति या विकाससमाधि और सर्वात्मसंकोच भी कहा गया है।

इस शक्तिचक्र-विकास की धारणा में शक्ति के चक्रात्मक रूप की कल्पना है, जो कि पूरे काश्मीर शिवाद्वयवाद में स्वीकृत मान्यता का ही प्रतिरूप है। काश्मीर शिवाद्वयवाद के सभी सम्प्रदाय एक स्वर से सत् को गतिशील मानते हैं। यह गति चक्रात्मक है। इसीलिये परम तत्त्व को चक्रेश्वर या स्वशक्तिचक्रविभवप्रभव कहा गया है। सृष्टिचक्र में पंचकृत्य और पंचकर्तृभेद से १० कलाएं मानी गयी हैं। इन्हें योनि और सिद्ध कहा गया है। स्थितिचक्र में २२ कलाएं हैं—शिर में अवस्थित ओड्डियाण, जालन्धर, पूर्णगिरि और कामरूप, इन ४ पीठों के युगनाथ (कर्ता, गाता, व्यवसिता, चेता) और उनकी शक्तियाँ (क्रिया, ज्ञप्ति, व्यवसिति और चिति)=८ ; हृदय के षट्कोण में रहने वाले ६ निरधिकार और ६ साधिकार राजपुत्र (अर्थात् बुद्धि, पांच कर्मेन्द्रियाँ, मन और ५ ज्ञानेन्द्रियाँ) = १२; हृदय षट्कोण के मध्य वर्तमान कुलेश्वर और कुलेश्वरी (अहंकार और अभिमान शक्ति) = २; संहारचक्र में ११ कलायें हैं— अन्तःकरण (मन, बुद्धि, अहंकार) और १० इन्द्रियाँ सृष्टि-कलाएं आत्म-आश्यानीभाव की ओर प्रथम औन्मुख्य की प्रतीक हैं। आविर्भूत का संहरण की इच्छापर्यन्त बने रहना स्थिति-शक्तियों का काम है। बाह्यतया आभासित पदार्थों का अपने में वासना रूप से प्रत्याहरण संहार-शक्तियों का काम है। इनके बाद क्रम में आता है अनाख्या चक्र, जिसे संविच्चक्र भी कहा जाता है और जिसका अभिनवगुप्त स्वतन्त्र रूप से उल्लेख करते हैं।

यहाँ यह ध्यान रखना है कि यद्यपि अनाख्या चक्र शक्तिचक्र-विकास या क्रमचतुष्टयार्थ के अन्तर्गत आता है, पर यह एक आत्मनिर्भर प्रत्यय है, जिस पर पूर्व के तीनों चक्र आश्रित हैं। यह अनाख्या ही सृष्टि के सन्दर्भ में व्यापिनी, स्थिति के सन्दर्भ में समना और संहार में उन्मना कहलाती है [1]। चतुष्टयार्थ में अनाख्या और भासा को एक ही माना गया है। वस्तुतः अनाख्या चक्र को संविच्चक्र कहने का अर्थ ही है संवित् या ज्ञान की प्रधानता। अतः प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय में प्रत्येक से सृष्टि आदि क्रमचतुष्टय को जोड़ने पर बारह देवियाँ प्राप्त होती हैं [2] । चूँकि ये सारी देवियाँ विचार की आन्तरिक क्रिया से एकरूप हैं, अतः साधक में निर्विकल्प चित् या शुद्ध बोध का उदय इन्हीं की शक्ति से संभव होता है। क्रमकेलि के अनुसार अनाख्या चक्र की बारह कलाएं हमें दूसरी तरह से भी प्राप्त होती हैं। सृष्टि, स्थिति, संहार में से प्रत्येक कृत्य की सृष्टि, स्थिति आदि के भेद से ४-४ स्थितियाँ होती हैं [3] ।

---

१. म. प्र. (शि.), पृ. ४२
२. म. प्र. (त्रि.), ६.१६
३. म. मं. प., पृ. १०४

इन द्वादश देवियों की दूसरी संज्ञा काली भी है और व्यक्ति-प्रमाता के सन्दर्भ में इनका स्मरण करणेश्वरी या इन्द्रिय-शक्तियों के रूप में भी किया गया है[1]। इन बारह कालियों में आध्यात्मिक विकास की दृष्टि से तो सभी महत्त्वपूर्ण हैं, पर पंचकृत्य-परिशीलन से जिस मध्यधाम के विकास की कल्पना की गयी है, वह संहार काली से व्याप्ति, अर्थात् प्रमाणगत ४ कालिकाओं में ही संभव होता है[2]। व्याप्ति, अर्थात् "सर्वात्मविकास" (यह सब मेरा है) रूप शुद्ध-विकल्प कालानल-रुद्रकाली, अर्थात् प्रमातृगत स्थितिस्वरूप में ही संभव होता है और अलंग्रास तथा हठपाक, जिसकी चर्चा हम आगे करेंगे, महाकाली अर्थात् प्रमातृगत संहारस्वरूप में संभव होता है। क्षेमराज ने प्रत्यभिज्ञाहृदय में जिस क्रममुद्रा का उल्लेख किया है, वह इसी संवित्क्रम में संभव हो पाती है[3]। इस अनाख्या चक्र के षोडशार, द्वादशार, अष्टार, चतुरर एवं सहस्रार आदि अनुचक्रों का भी उल्लेख हुआ है, पर यहाँ हम उनकी विस्तार से चर्चा नहीं करेंगे। यहाँ यह द्रष्टव्य है कि इन द्वादश कालियों का यहाँ दो सन्दर्भों में उल्लेख हुआ है—पूजनक्रम में और संवित्क्रम में।

शक्तिचक्र-विकास का अन्तिम चक्र है भासाचक्र। महेश्वरानन्द के अनुसार शक्ति का वास्तविक विकास और संकोच यहीं सम्भव है। विकास में ५० मातृकाएं और संकोच में नव चक्रों (सृष्टि आदि ५ चक्र तथा मूर्ति, प्रकाश, आनन्द तथा वृन्द चक्र) एवं पंचपिण्ड का आविर्भाव होता है। इन नव चक्रों की पीठ-निकेतन (देह का स्थूलभाव) की ओर पंचवाहात्मक प्रवृत्ति होती है। पंचवाह में परिणत होता हुआ अनुत्तर कला में पर्यवसित विषय जगत्पिण्ड कहा जाता है, जो वाग्भव बीज में परिणत होता हुआ पुनः अनुत्तर कला में पर्यवसित होता है।

इन शक्ति-चक्रों को क्रमसद्भाव नामक आगम में पंचवाह महाक्रम भी कहा गया है। संप्रदाय में प्रचलित योग और पूजन आदि के सन्दर्भ में प्रथम चार की पूजा को क्रम पूजा तथा भासाचक्र की अर्चना को अक्रम पूजा कहा गया है[4]। क्रम दर्शन में संवित्क्रम या पंचकृत्य-परिशीलन के प्रत्यय को जो इतना महत्त्व दिया गया है, वह अकारण नहीं है। परम तत्त्व की स्वतः स्फूर्ति में केवल सैद्धान्तिक ही नहीं, वास्तविक सातत्य भी है। यह सातत्य इस क्रम-संस्कार में क्रमिक दशाओं में अनुस्यूत परस्पर व्याप्ति की अवस्था के प्रत्यभिज्ञान से ही ज्ञात होता है। इस बात को इस सम्प्रदाय में अलातचक्र और उत्पलदलशतविदलन के रूपकों से समझाने का यत्न किया गया है। यह अन्तर्वर्ती अन्विति केवल अत्यन्त अभ्यास से या अत्यन्त तीव्र शक्तिपात से ही उपलब्ध होती है। इसका परामर्श कर लेना ही जीवन्मुक्ति है[5]।

१. तं. वि., पृ. ६६३
२. म. प्र. (त्रि.), ६.३७-३८, ६.४०, ६.४३-४४
३. प्र. हृ., पृ. ६२
४. म. मं. प., पृ. १०८
५. म. मं. प., पृ. १०६

अभिनवगुप्त शाक्तोपाय की अन्यतम प्रक्रिया के रूप में विकल्पसंस्क्रिया को प्रस्तुत करते हैं। यद्यपि भर्तृहरि के शब्दपूर्वयोग और विज्ञानवादी बौद्ध के प्रभाव में ही इस पद्धति की अवधारणा की गई जान पड़ती है, पर यह शाक्तोपाय की मौलिक पद्धति है। यह इस बात से ही प्रमाणित है कि सारी पद्धतियों के मूल में विकल्प-संस्कार की धारणा बीजभाव से वर्तमान है। यह विकल्प-संस्कार की धारणा है—विकल्प का बार-बार चिन्तन करते हुए अस्फुट से स्फुटतम तक की प्राप्ति तक इस प्रकार से गुणान्तराधान करना कि निर्विकल्प की प्राप्ति हो जाय। मोटे तौर पर विकल्प-संस्कार में अस्फुट, स्फुटताभावी, प्रस्फुटन, स्फुटतात्मक, स्फुटतर और स्फुटतम अवस्थाओं की कल्पना की गयी है और इनमें प्रत्येक दो दशाओं के मध्य भ्रश्यत्-स्फुटत्व, ईषत्-स्फुटत्व, अंकुरित-स्फुटत्व, आसूत्रित-स्फुटत्व और उद्गच्छत्-स्फुटत्व की संभावना की गयी है। अन्तिम स्थिति को शुद्धविद्यात्मक माना गया है और षडंग योग की अन्तिम स्थिति सत्तर्क से इनका समीकरण किया गया है। विषय-बोध की "इदम् इदम् अस्ति" से लेकर "इदम् अहम् अस्मि" तक पहुँचने की प्रक्रिया ही विकल्प-संस्कार है। धर्म-प्रत्यभिज्ञान—"सर्वो ममायं विभवः" और धर्मि-प्रत्यभिज्ञान "सोऽहम्", दोनों शुद्ध अनुसंधान रूप ज्ञानों से विशुद्ध अभिपरामर्श की प्राप्ति ही निर्विकल्प-स्वरूप का आसादन है। इसकी तुलना योग के प्रातिभ ज्ञान से की जा सकती है उसी के अनुकरण पर इसे भी प्रातिभ ज्ञान कहा गया है[१]। इसका वैशिष्ट्य यह है कि समाधि की व्युत्थानावस्था में भी स्वात्मबोध की सद्यस्कता बनी रहती है। रहस्याम्नाय में इसे मध्यदशा-विश्रान्ति-संस्कार कहा गया है[२]।

जैसा कि हम पहले कह चुके हैं कि क्रम-दर्शन प्रारम्भिक अवस्था में लिंग-पूजा, व्रत, क्षेत्र, पीठ, उपपीठ इत्यादि के प्रति उदासीन ही रहा, किन्तु तान्त्रिक विचारधारा में पिण्ड और ब्रह्माण्ड के समीकरण की सामान्यतः स्वीकृति के कारण, अन्तर्याग की धारणा के प्रति पारम्परिक निष्ठा के कारण, स्वात्मदेवता को उपास्यभाव से अंगीकार करने के कारण[३], क्रम-दर्शन की करणेश्वरीचक्र के प्रति असंदिग्ध आस्था के कारण, अभिनवगुप्त के देहस्थदेवताचक्रस्तोत्र में देवताओं के अधिष्ठान रूप में देह के ग्रहण के कारण और बाह्य आचार के प्रति परवर्ती सम्प्रदाय के बढ़ते हुये आकर्षण के कारण संभवतः परिणाम यह हुआ कि देह ने क्रमसाधनाओं में असामान्य महत्त्व ग्रहण कर लिया। फलतः यहाँ देह को केन्द्र में लेकर साधना की चार पद्धतियाँ प्रचलन में आयीं—पीठनिकेतन, वृन्दचक्र, पंचवाह और नेत्रत्रितय की विधियाँ। इन चारों में परस्पर उपकार्य-उपकारकभाव है। वस्तुतः ये चारों प्रक्रियाएं[४] देवताचक्र की अर्चना रूप व्यापक प्रक्रिया की अंग हैं[५]। परिमलकार

१. तं. १३.१४६
२. वि. भै. वृ., पृ. ५१
३. "स्वात्मैव देवता प्रोक्ता ललिता विश्वविग्रहा" (तन्त्रराज से म. मं. प. द्वारा उद्धृत, पृ. १२३)।
४. म. मं. प., पृ. ८६
५. वहीं, पृ. ८७

का मत है कि इस सर्वोत्तम पूजा के संपादन हेतु इस देह की क्रमशः पीठनिकेतन, वृन्दचक्र और पंचवाह के रूप में भावना व उपलब्धि करनी चाहिये।

पीठनिकेतन को पीठक्रम भी कहा जाता है। इसमें ६ कलाएं मानी गई हैं—प्रमाता, औन्मुख्य, इन्द्रियरूप प्रमाण, वस्तुव्यवस्थापनरूप प्रमा और पंचभूतात्मक प्रमेय। सबसे पहले अपनी चिद्रूपता का परामर्श, फिर उस परामर्श की स्थिरता, तदनु उस परामर्श के अनुरूप स्पन्दन का अनुवर्तन, फिर उसी में और उज्ज्वलता का आधान और अन्त में आत्म-विश्रान्ति रूप तृप्ति—इस क्रम में ये कलाएं व्यापृत होती हैं। कुछ लोग यहाँ पीठ, श्मशान, क्षेत्रेश, मेलाप और यजन इन पाँच की स्थिति मानते हैं। इन नौ कलाओं का व्योमेशी, खेचरी, भूचरी, संहारभक्षिणी और रौद्रेश्वरी रूप पंचवाह से अभेद है।

वृन्दचक्र का सम्बन्ध हमारे सूक्ष्म शरीर से हैं, जिसे काश्मीर शिवाद्वयवाद में पुर्यष्टक शब्द से अभिहित किया गया है। जहाँ पीठनिकेतन का सम्बन्ध मनोभौतिक पार्थिव शरीर से है, वहीं वृन्दचक्र का सम्बन्ध सूक्ष्म लिंगशरीर से है। सामान्यतः मन, बुद्धि, अहंकार और पाँच तन्मात्राओं से या पंच प्राण, ज्ञानेन्द्रियवर्ग, कर्मेन्द्रियवर्ग और बुद्धि से पुर्यष्टक की रचना होती है। पुर्यष्टक का शाब्दिक अर्थ है— आठ की नगरी। वृन्द का अर्थ है समूह[1]। वृन्दचक्र का अर्थ है समूहों का चक्र। ये समूह हैं— १६ ज्ञान-सिद्धों के, २४ मन्त्र-सिद्धों के, १२ मेलाप-सिद्धों, के ८ शाक्त-सिद्धों के और ४ शांभव-सिद्धों के। इन्हें शाकिनी भी कहा जाता है और वृन्दचक्र को शाकिनीचक्र। इसीमें यदि पंचवाह और रौद्रेश्वरी को जोड़ दिया जाय, तो क्रम दर्शन के ७० रहस्य-तत्त्वों की प्राप्ति होती है। वृन्दचक्र में सारे कर्मप्रपंच की विश्रान्ति मानी जाती है[2]। वृन्दचक्र की ६४ कलाएं समस्त सविकल्प और निर्विकल्प विचार-प्रक्रियाओं की बोधक हैं, क्योंकि मन, बुद्धि और दश इन्द्रिय-वृत्तियाँ (१+१+१० = १२) जब पंचवाह में से प्रत्येक के सम्बन्ध में गृहीत होती हैं, तो हमें साठ वृत्तियों की और जब हम उनमें सृष्टि से अनाख्या तक के अर्थचतुष्टय जोड़ते हैं, तो ६४ कलाओं की प्राप्ति होती है। भासा मानने वाले ६५ कलाएं स्वीकारते हैं[3]। ये वृत्तियाँ संवित् के स्वरस से प्रवाहित हो रही हैं। यह भाव प्रत्यावृत्तिक्रम से हठपाक की प्रक्रिया के द्वारा सम्भव होता है[4]। सृष्टि, स्थिति, संहार रूप तीन उपाधियों का प्रशम जिस स्थिति में होता है, उसे अनाख्या कहा गया है। प्रशम दो प्रकार से संभव है— शक्तिक्रम से या हठपाकक्रम से। हठपाक के लिये अलंग्रास नामक पद्धति का प्रयोग होता है[5]। वस्तुतः मूलतः तो यह कुल-दर्शन की प्रक्रिया थी, पर क्रमशः मन्द शक्तिपात और तीव्र शक्तिपात के आधार पर ये प्रक्रियाएं क्रम-दर्शन में भी स्वीकृत हुईं। यहाँ तक कि

---

१. "तदिदं समुदायपूर्वकं किल वृन्दचक्रमुच्यते" (म. प्र. (त्रि.), ७.२)।
२. म. मं. प., पृ. १६४
३. वि. भै. वृ., पृ. ६८
४. ४. म. प्र. (त्रि.), ७.३७
५. तं. ३.२६०-२६६

क्रम-दर्शन का अवान्तर सम्प्रदाय महासाहसचर्या सम्प्रदाय, जिसका प्रतिपादन वातूलनाथसूत्र में मुख्य रूप से हुआ है, इसे अपना प्राण मान बैठा [1]। वृन्दचक्र का आठ दृष्टियों से क्रम-ग्रन्थों में प्रतिपादन हुआ है—धामक्रम, मुद्राक्रम, वर्णक्रम, कलाक्रम, संवित्क्रम, भावक्रम, पातक्रम और अनिकेतनक्रम (वर्ण के लिये मन्त्र और संवित् के लिये निरीह शब्दों का प्रयोग भी होता है)।

इस क्रम में अन्तिम है पंचवाह के रूप में देह की परपीठ के रूप में भावना। यह देह का आध्यात्मिक भावन है। इसे पंचवाहक्रम के रूप में भी उपस्थापित किया गया है। ये पंचवाह हैं— (१) व्योमवामेश्वरी, (२) खेचरी, (३) दिक्चरी, (४) गोचरी, और (५) भूचरी। महाक्रम, खचक्र, कुलपंचक, वामेशीचक्र और वामाचक्र— इसकी अन्य संज्ञाएं हैं। परा संवित् मानों एक बड़ी झील है, जिससे चेतना की धाराएं फूटती हैं— इस रूपक के आधार पर इन्हें वाह कहा गया है [2]। इस पंचवाह के क्रम को लेकर आचार्यों में मतभेद है। स्पन्दतत्त्व या चिच्छक्ति को वामेश्वरी कहते हैं, क्योंकि यह विश्व का अन्दर-बाहर वमन करती है। जीव-प्रमाता खेचरी है, अन्तःकरण गोचरी, कर्मेन्द्रियाँ और ज्ञानेन्द्रियाँ दिक्चरी और स्थूलविषय भूचरी हैं। इसी प्रकार वाणी के सन्दर्भ में परा, सूक्ष्मा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी अथवा विमर्श, बिन्दु, नाद, स्फोट और शब्द से इनका समीकरण या पर्यायता बैठाई जा सकती है। इस पंचवाह का व्यापार द्विविध है— प्रथम तो अनुभव और उसके आदिसिद्ध आधार के विश्लेषण द्वारा अनुभूति के मूल स्वरूप की उपलब्धि कराना और द्वितीय है प्रमाता, प्रमेय व प्रमाण परम सत् के आभास रूप ही हैं तथा इससे अभिन्न रहते हुए भी भासित होते हैं, इस बात का प्रत्यभिज्ञान कराना। यही कारण है कि सभी तरह के आवरणों के क्षय के लिये यहाँ पंचवाह का ही उपदेश किया गया है[3]।

इस प्रकार क्रम-सम्प्रदाय की सैद्धान्तिक दृष्टि का विश्लेषण करने पर तान्त्रिक दर्शन के रूप में ही इस सम्प्रदाय की स्थिति पुष्ट होती है। साथ ही यह भी सिद्ध होता है कि इस दृष्टि में शक्ति पक्ष का विशेष प्राधान्य है तथा यहाँ सत् को भेदाभेद रूप से लेकर ही अपनी सारी व्याख्याएं प्रस्तुत की गई हैं। इसी दृष्टि से यहाँ बन्ध-मोक्ष सभी का ऐकान्तिक रूप में निषेध किया गया है। स्पन्द-दर्शन की स्पन्दगत मीमांसा का क्रम के अभिप्राय से विशेष साम्य है। इसी कारण क्षेमराज व उत्पल वैष्णव स्पन्दकारिका पर अपनी टीकाओं में स्पन्द-सिद्धान्तों को क्रम-सन्दर्भों में विवेचित करते हैं। शिवसूत्रविमर्शिनी[4] में भी वह स्पन्द दृष्टि की सबसे अच्छी प्रस्तुति उस महार्थ की धारणा में ही बताते हैं, जहाँ पंचकृत्यों/पंचवाहों के माध्यम से शक्ति के द्वारा शक्तिमान् का अनुभव करने की प्रक्रिया का निरूपण है। इसी

१. वा. सू. १; वा. सू. वृ., पृ. ३
२. शिवसूत्रवार्त्तिक (शि. सू. वा.), वरदराज, ३.६१-६३; काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावली, सन् १९१५
३. म. प्र. (त्रि.), ३.१३०
४. शि. सू. वि., पृ. २१.२३

प्रकार कुल-सम्प्रदाय का भी इस पर पर्याप्त प्रभाव दृष्टिगोचर होता है। अभिनवगुप्त तन्त्रालोक में शाक्तोपाय के सन्दर्भ में जब निषेधविधितुल्यता का कथन करते हैं, वहाँ जिस कुल के प्रतिपक्ष में त्रिक को प्रस्तुत करते हैं, उस कुल से तो क्रम को श्रेष्ठ ही सिद्ध किया गया है, पर बाद में जिस कुल को वह सबका साररूप सिद्ध करते हैं, वह पूरी तन्त्रप्रक्रिया से उत्कृष्ट है[1]। अतः क्रम-ग्रन्थों में कुल-मत के प्रभाव में पीठ, अनुष्ठानों, ओवल्लियों, घर, पल्ली आदि के प्रत्ययों को ग्रहण किया गया तथा युगनाथों व राजपुत्रों की परम्परा को स्वीकारा गया है।

कुल का प्रभाव इतना बढ़ गया कि क्रम-ग्रन्थों को भी कुल-ग्रन्थ कहा गया[2]। यहाँ तक कि क्रमाचार्यों ने जहाँ कहीं भी क्रम-दृष्टि में संभव हुआ, कुल-सिद्धान्तों को प्रयुक्त करने का प्रयास किया[3]। इसी प्रकार कुल मत में भी क्रम से कुछ तत्त्व ग्रहण किये गये, जैसे १२ कालियों या संविद्देवियों का सिद्धान्त शक्तिचक्र के सन्दर्भ में ग्रहण किया गया। इसी तरह अनाख्या क्रम को कुल मत में स्वीकारा गया[4]। इसी तरह त्रिपुरा सम्प्रदाय और क्रम सम्प्रदाय के मध्य भी विचारों का पर्याप्त विनिमय हुआ। इन दोनों में साम्य का आधार है शक्ति के प्राधान्य को स्वीकारना। शितिकण्ठ के महानयप्रकाश में यह साम्य-स्थापन अधिक मुखरित हुआ है। उनके अनुसार महार्थ का विस्तार पीठचक्र से समयविद्या पर्यन्त है। इस समयविद्या में सारे क्रम-रहस्य समाहित हैं[5]। इसीलिये वह अनाख्या और भासा को क्रमशः अनाख्या समयेश्वरी और भासा समयेश्वरी कहते हैं[6]। इसी तरह वृन्दचक्र उनकी दृष्टि में श्रीचक्र है। संभवतः श्रीचक्र की कल्पना ने ही वृन्दचक्र की धारणा को प्रेरित किया। त्रिपुरा का भी कालसंकर्षिणी से एकात्मता दिखलाने का प्रयास किया गया है। जयरथ तो कुल के साथ भी त्रिपुरा की एकात्मता दिखलाने का प्रयास करते हैं[7]। इसी प्रकार त्रिपुरा-सम्प्रदाय ने भी क्रम से अनाख्या की धारणा, क्रमचतुष्क की दृष्टि, सत्तर्क, प्राकृत भाषा के प्रति लगाव आदि वैशिष्ट्यों को गृहीत किया है।

इन समजातीय सम्प्रदायों के अतिरिक्त कुछ विजातीय दृष्टियों का भी क्रम पर पर्याप्त प्रभाव पड़ा है, जैसे बौद्ध तन्त्रों का इस सम्प्रदाय की दृष्टि पर विशेष प्रभाव है। षडंगयोग की धारणा, अपोहन व क्षणिकवाद के सिद्धान्त का तथा शून्यता-सिद्धान्त का क्रम-सन्दर्भों में विशेष उपयोग किया गया है। सत्तर्क को क्रमयोग का श्रेष्ठ अंग दिखलाने के सन्दर्भ में इस षडंग योग की धारणा को, विकल्प संस्कार की धारणा में अपोहन व क्षणिकवादी

१. तं. वि., भा. २, पृ. २४
२. म. मं. प., पृ. १६०
३. तं. वि., भा. ३, पृ. ७७३
४. तं. वि., भा. २, पृ. ५६०
५. म. प्र. (शि.), पृ. १२६
६. वहीं, पृ. १२८
७. वा. म. वि., पृ. १०३

दृष्टि को तथा अनाख्या के सिद्धान्त में शून्यतावादी दृष्टि को ही आधार बनाया गया है। इसी तरह भर्तृहरि द्वारा प्रतिपादित शब्दसंस्कार या शब्दपूर्वयोग की धारणा पर यहाँ की विकल्पसंस्कार की धारणा आधारित है, कालशक्ति या क्रमशक्ति की धारणा को आधार बना कर कालसंकर्षिणी या काली के प्रत्यय को निरूपित किया गया है तथा शब्द के विविध रूपों को आधार बनाकर वाक् के चतुर्विध या पंचविध सिद्धान्त को प्रतिपादित किया गया है।

पर इन परस्पर विनिमय-व्यापारों के अतिरिक्त इस क्रम-सम्प्रदाय का सबसे प्रमुख योगदान यह है कि इसकी क्रमदृष्टि का प्रभाव शाक्त, शैव, वैष्णव, बौद्ध सभी सम्प्रदायों पर समान रूप से पड़ा। फलतः इन सभी सम्प्रदायों में "क्रम" को लक्ष्य कर ग्रन्थों की रचना हुई। आज अनेक क्रम-रचनायें मिलती है, जिनमें शंकर की क्रमस्तुति, केशव भट्ट की क्रमदीपिका, अज्ञात लेखकों की क्रमोत्तम, क्रमरत्न, क्रमरत्नमाला, क्रमसंग्रह, क्रमसंधान, क्रममालिका, श्रीक्रमसंहिता, क्रमवासना आदि रचनाएं प्रमुख हैं।

इस क्रम-सम्प्रदाय के साहित्य के विश्लेषण से इसमें उत्तर काल में कई प्रवृत्तियाँ विकसित होती दृष्ट होती हैं, जैसे वातूलनाथसूत्राणि से साहस नामक उपवर्ग की तथा छुम्मा-सम्प्रदाय से छुम्मा उपवर्ग की जानकारी मिलती है। वातूलनाथसूत्र स्वरूपलाभ का एकमात्र साधन महासाहसवृत्ति को बतलाता है[1]। इसीलिये टीकाकार अनन्तशक्तिपाद इस सम्प्रदाय को महासाहसचर्या सम्प्रदाय[2] कहते हैं। साहस का अभिप्राय है अकस्मात् घटना। अतः शैव दृष्टि से महासाहसवृत्ति है अतितीव्रातितीव्रतर शक्तिपात के कारण बिना किसी पूर्व योग्यता के, बिना किसी पूर्व प्रयास के अचानक स्वरूप लाभ[3]। इसी साहस के प्रत्यय में हठपाक व अलंग्रास की धारणाएं भी अनुस्यूत हैं। वृन्दचक्र के सन्दर्भ में आठ दृष्टियाँ प्रचलित हैं, जिनमें एक है मुद्राक्रम। इसमें पाँच मुद्राएं आती हैं, जिनमें खेचरी ही सर्वोत्कृष्ट है और शांभव सिद्धों से सम्बद्ध है। अनन्तशक्ति इसी खेचरी मुद्रा या दृष्टि को साहस-सम्प्रदाय का प्राण मानते हैं[4]। इसीलिये यह कहीं-कहीं साहसमुद्रा भी कही गई है[5]।

दूसरा उपवर्ग छुम्मा-सम्प्रदाय नामक अप्रकाशित कृति पर आधारित है। पहले देखना है कि छुम्मा शब्द का अर्थ क्या है ? इस रचना में छुम्मा शब्द का अर्थ कहीं स्पष्ट नहीं किया गया है। तन्त्रालोक में इस शब्द का दो बार प्रयोग आता है, पर वहाँ भी इसका अर्थ स्पष्ट नहीं है। क्षेमराज स्वच्छन्दतन्त्र पर अपने उद्योत में इसको स्पष्ट करने का प्रयास करते हैं। उनके अनुसार यह अपने सम्प्रदाय-विशेष की पारिभाषिकी संज्ञा है[6]। उस सम्प्रदाय की विशिष्ट गोप्य साधनापद्धति को सुरक्षित रखना ही इस विशिष्ट संज्ञा का लक्ष्य

१. "महासाहसवृत्त्या स्वरूपलाभः" (वा. सू. १)।
२. वा. सू. वृ., पृ. ३
३. वा. सू. वृ., पृ. २
४. तं. ३२.६५
५. तं. २३.६१-६२
६. स्वच्छन्दतन्त्र-उद्योत, (स्व. तं. उ.) क्षेमराज, काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावली, ६ भागों में प्रकाशित, भा. ६, पृ. १२६

है, इस संज्ञा का मुख्य अभिधेय है। अतः यह छुम्मा उपवर्ग इस सम्प्रदाय की रहस्यात्मक साधनाविधि से ही सम्बद्ध है[1]। छुम्माओं को दो वर्गों में बाँटा गया है—पर्यन्त छुम्मा व पर छुम्मा। इसमें पर्यन्त छुम्मा को साहस सम्प्रदाय से जोड़ा गया है[2]।

इसके अतिरिक्त यहाँ विविध धारणाओं के सन्दर्भ में भी अनेक मत-मतान्तर उपलब्ध होते हैं। सबसे पहले पर तत्त्व के स्वरूप के सन्दर्भ में यहाँ दो स्पष्ट मत मिलते हैं। इस तरह की द्विविध दृष्टियों का उद्‌गम प्रारम्भ से ही क्रम आगमों में विद्यमान है। यह है—देवी या शक्ति-केन्द्रित दृष्टि तथा शिव-केन्द्रित दृष्टि। सोमानन्द से सम्बद्ध परम्परा के आचार्य शिवकेन्द्रित दृष्टि के ही [3]अनुयायी हैं और उनके अतिरिक्त सभी आचार्य देवी या काली को ही पर तत्त्व मानते हैं। इसी दृष्टि को लेकर तो इस सम्प्रदाय के लिये कालीनय संज्ञा प्रचलन में आई। सामान्यतः शिवाद्वयवाद में सत् के प्रकाश व विमर्श पक्षों के बीच यथार्थ सम्बन्ध की समस्या ही क्रम-सन्दर्भों में परिणत होकर इन दो दृष्टियों के रूप में प्रवाहित हुई। प्रकाश पक्ष जहाँ परमेश्वर, मन्थान या मन्थानभैरव कहा गया, वहीं शक्ति या विमर्श पक्ष काली, देवी या कालसंकर्षिणी कहा गया। जिन्होंने शिव को पर तत्त्व माना, उन्होंने शक्ति को उसका अधीनस्थ माना व जिन्होंने शक्ति को पर तत्त्व कहा, उन्होंने शिव को अधीनस्थ कहा। शिव के पर तत्त्व होने पर भासा व अनाख्या उसके व्यापार कहे गये तथा पंचवाहों में व्योमेश्वरी या व्योमवामेश्वरी उसीसे निःसृत मानी गई। इस दृष्टि वाले संविच्चक्र में द्वादश कालियों के सिद्धान्त के प्रतिपादक हैं। साथ ही ये वृन्दचक्र में पंचवाहों की गिनती न कर ६४ पक्ष ही मानते हैं।

इसके विपरीत शक्ति की प्रधानता के प्रतिपादक मत में भासा या अनाख्या को परम सत् से एकरूप कहा गया। व्योमवामेश्वरी नामक वाह को भी उसी का रूप बताया गया। साथ ही यहाँ संविच्चक्र या अनाख्याचक्र में त्रयोदश कालियों का सिद्धान्त स्वीकृत किया गया। यहाँ वृन्दचक्र के भी ६५ पक्षों की कल्पना की गई, अर्थात् इस दृष्टि में शक्तिरूप परम सत् को सारे प्रकरण का अंग बनाया गया, जबकि शिव-केन्द्रित दृष्टि में उसे सबसे अलग रखकर विवेचित किया गया। इन्हीं दो दृष्टियों के परिप्रेक्ष्य में यहाँ पंचार्थ व चतुष्टयार्थ के सिद्धान्त प्रचलित हुए। शक्ति की प्रधानता मानने वालों ने पंचार्थ का सिद्धान्त प्रतिपादित किया और शिव की प्रधानता मानने वालों ने चतुष्टयार्थ का।

इसी तरह यहाँ दो तरह की प्रवृत्तियाँ भी विकसित दृष्ट होती हैं। एक प्रवृत्ति है क्रम-चतुष्टय की धारणा के द्वारा सारी विचारधारा को प्रस्तुत करने का प्रयास। इस दृष्टि में पाँचवें कृत्य भासा या अनुग्रह का तिरोधान या अनाख्या में अन्तर्भाव कर लिया जाता है। पाँचवीं शक्ति चित् चौथी शक्ति आनन्द में एकात्म कर ली जाती है, पंचकृत्यों की जगह

१. स्व. त. उ., भा. ६, पृ. १२५
२. छुम्मासम्प्रदाय (छु. सं.), निष्क्रियानन्द (पाण्डुलिपि), शोध संस्थान, जम्मू एवं काश्मीर, सं. २, पृ. ६
३. क्र. स्तो. (अ.), २८

चार कृत्यों की ही कल्पना की जाती है, पंचवाहों की जगह चार वाहों की स्थिति स्वीकृत की जाती है, पाँच चक्रों की जगह चार चक्रों की कल्पना की जाती है, वाक् को पाँच की जगह चार रूपों में ही बाँटा जाता है। दूसरी प्रवृत्ति है पञ्चकात्मक दृष्टि के द्वारा सारा विवेचन करने की। इस पंचकात्मक दृष्टि वाले सर्वत्र पाँच की कल्पना करते हैं। चतुष्टयात्मिका दृष्टि में चौथी स्थिति बाकी तीन का संश्लिष्ट रूप है, अतः यहाँ पर तत्त्व अनाख्या रूप ही कहा जाता है, भासा रूप नहीं। प्रायः पंचकात्मिका दृष्टि में भासा रूप से पंचम अवस्था स्वीकृत है। क्रम-चतुष्टय की स्थिति क्रम-सम्प्रदाय की प्रिय धारणा रही है, पर पंचार्थ दृष्टि भी यहाँ पर्याप्ततः प्रचलित है।

इनके अतिरिक्त यहाँ कुछ अन्य बिन्दुओं पर भी मतभेद उपलब्ध होता है, जैसे अनाख्या चक्र में पूज्य देवियों की निश्चित संख्या क्या हो, पूजन-क्रम में पंचकृत्यों का क्रम क्या हो, क्रम-सम्प्रदाय में युगनाथों व राजपुत्रों को ग्रहण किया जाय या नहीं, पंचवाहों का सही क्रम क्या हो, पंचवाहों के साथ प्रकाश, आनन्द व मूर्ति चक्रों का समन्वय हो या नहीं; प्रकाश, आनन्द व मूर्ति चक्रों का क्रम क्या हो, वृन्दचक्र के निश्चित रूप से कितने पक्ष हों, उसमें मुद्राएं क्या हों और मुद्राक्रम क्या हों, वाक् की अवस्थाएँ, स्वरूप व संख्या क्या हों? आदि।

इस प्रकार क्रम सम्प्रदाय के इस विविधपक्षीय स्वरूप के अवलोकन से यह स्पष्ट होता है कि यह अपने समय की एक जीवित परम्परा थी, जिसके विकास और रूपायन पर सहवर्ती स्थितियों व दृष्टियों का बराबर प्रभाव पड़ता रहा, फलतः इसमें विविध प्रवृत्तियों का विकास होता रहा।

ये क्रम व कुल दृष्टियाँ त्रिक दृष्टि के साथ मिलकर काश्मीर की तान्त्रिक संस्कृति में प्रचलित अद्वयवादी दृष्टि को समग्र रूप से प्रस्तुत करती हैं। स्पन्द व प्रत्यभिज्ञा, जो कि दार्शनिक विवेचन प्रधान दृष्टियाँ हैं, इन्हीं मूलभूत दृष्टियों से विकसित हुई प्रतीत होती हैं। सम्भवतः इसी कारण अभिनवगुप्त अपने तन्त्रालोक में तान्त्रिक विचारधारा को व्यक्त करने वाली जिन प्रक्रियाओं को प्रस्तुत करते हैं, उनमें स्पन्द व प्रत्यभिज्ञा को वे स्वतन्त्र रूप से नहीं ग्रहण करते। संभवतः प्रत्यभिज्ञा सम्प्रदाय तो सारे काश्मीरी शिवाद्वैत का तार्किक निचोड़ है और स्पन्द यहाँ सत् की सतत गतिशीलता की प्रमुख मान्यता की ही विशेषतः प्रस्तुति करने वाला सम्प्रदाय है। अतः अन्ततः अभिनवगुप्त की दृष्टि को ही आधार बनाकर हम त्रिक के साथ क्रम व कुल मत को ही तान्त्रिक अद्वैत के प्रतिनिधि रूप में प्रस्तुत कर सकते हैं। काश्मीर शिवाद्वयवाद को त्रिक की संज्ञा से अभिहित किये जाने के पीछे यही मान्यता है। यहाँ यह त्रिक उस त्रिक से भिन्न है, जो एक सम्प्रदाय विशेष की संज्ञा है।।

●

मन्त्रयान भी सम्मिलित है। प्रथम धारा का प्रचार-प्रसार दक्षिण-पूर्वी एशियाई देशों में हुआ, जबकि दूसरी धारा का प्रचार पूर्वोत्तर एशियाई देशों में।

## मन्त्रनय की देशना

परम्परावादी महायानी तन्त्रों का प्रवर्तन भगवान् बुद्ध द्वारा ही स्वीकार करते हैं। अतीत के बुद्धों ने भी तन्त्रों का प्रवचन किया था, भविष्य के बुद्ध भी तन्त्र-प्रवचन करेंगे और प्रत्युत्पन्न अर्थात् वर्तमान बुद्ध भी पुनः पुनः प्रवचन देंगे। नामसंगीति का प्रसिद्ध वचन है—

**याऽतीतैर्भाषिता बुद्धैर्भाषिष्यन्ते ह्यनागताः।**
**प्रत्युत्पन्नाश्च संबुद्धा यां भाषन्ते पुनः पुनः।।**

बुद्ध ने तन्त्रों की देशना विभिन्न देश-कालों एवं विभिन्न पर्षदों के समक्ष की। तन्त्रशास्त्रों का प्रमुख लक्ष्य इसी जन्म में बुद्धत्व प्राप्ति है।

बौद्ध तन्त्रों के उद्भव के सम्बन्ध में प्रायः दो प्रकार के मत सामने आते हैं। एक परम्परावादी मान्यता और दूसरी ऐतिहासिक एवं तात्त्विक विकासक्रम की दृष्टि। इस सन्दर्भ में उपर्युक्त दोनों दृष्टियों का विश्लेषण करना सार्थक होगा।

बौद्ध तन्त्रों को सामान्यतया चार प्रमुख विभागों में विभाजित किया जाता है— क्रिया-तन्त्र, चर्यातन्त्र, योगतन्त्र तथा अनुत्तर-योगतन्त्र। इस सम्बन्ध में हम आगे विस्तार से विचार करेंगे। धान्यकटक में भगवान् ने तन्त्र की देशना की, इस सम्बन्ध में अनेक उद्धरण मिलते हैं। तन्त्रों को विभाजन की दृष्टि से देखें, तो इन सभी तन्त्रों का प्रवचन धान्यकटक में ही हुआ हो, ऐसा भी नहीं लगता। सूत्र-ग्रन्थों की तरह भगवान् ने भिन्न-भिन्न स्थानों एवं काल में भिन्न-भिन्न पर्षदों के समक्ष इनकी देशना की। कुछ परम्परावादियों की धारणा यह भी है कि जब भगवान् गृध्रकूट पर्वत पर प्रज्ञापारमिता-शास्त्रों का प्रवचन कर रहे थे, ठीक उसी समय कुछ तीक्ष्णेन्द्रिय शिष्य धान्यकटक में मन्त्रनय का श्रवण कर रहे थे। प्रारम्भ में मन्त्रनय को प्रज्ञापारमितानय के अन्तर्गत ही स्वीकार किया जाता था[1]। बाद में यह तन्त्रयान एवं वज्रयान के रूप में प्रचारित हुआ। प्रज्ञापारमिता-शास्त्रों की देशना गृध्रकूट पर्वत पर हुई तथा मन्त्रनय की देशना धान्यकटक में[2]। धान्यकटक संभवतः श्रीशैल पर्वत ही है, क्योंकि श्रीपर्वत के तन्त्र से सम्बद्ध होने के कई उद्धरण मिलते हैं। बाण भट्ट और श्रीहर्ष की रचनाओं में यह उल्लेख मिलता है कि यह तन्त्र-साधना का एक प्रधान केन्द्र था। मालतीमाधव (१.८,१०) में भवभूति ने भी इसे तान्त्रिक केन्द्र के रूप में चित्रित किया है।

---

१. महायानं च द्विविधम्—पारमितानयो मन्त्रनयश्चेति (अद्वयवज्रसंग्रह, पृ. १४)।

२. गृध्रकूटे यथा शास्त्रा प्रज्ञापारमितानये।
तथा मन्त्रनये प्रोक्ता श्रीधान्ये धर्मदेशना।। (से. टी., पृ. ३)

तन्त्र की देशना के सम्बन्ध में भोट परम्परा का उल्लेख करना युक्तियुक्त होगा। तदनुसार चारों तन्त्रों की देशना भगवान् तथागत बुद्ध ने विभिन्न समयों में अकनिष्ठ, त्रायस्त्रिंश आदि अनेक देवभूमियों में विभिन्न पात्रों के समक्ष दी। सर्वप्रथम इन चारों तन्त्रों के स्वरूप पर विचार कर लेना उचित होगा।

**क्रियातन्त्र**-क्रियातन्त्र के अन्तर्गत अनेक तन्त्र-ग्रन्थ संगृहीत हैं[1]। इन तन्त्रों की देशना समय-समय पर विभिन्न लोकों में भिन्न-भिन्न पात्रों के समक्ष तथागत बुद्ध ने की। यह स्वीकार किया जाता है कि भगवान् बुद्ध अपनी माता को धर्मोपदेश देने के लिए श्रावस्ती से तीन महीने के लिये त्रायस्त्रिंश लोक गये। वहीं से समय समय पर सुमेरु पर्वत आदि स्थानों में जाकर तथा पुनः जम्बुद्वीप लौटकर मगध, श्रावस्ती आदि विभिन्न स्थानों में भिन्न-भिन्न आशय के सत्त्वों के अनुसार तन्त्र की देशना की। क्रियातन्त्र के ग्रन्थों को मुख्यतया छः भागों में विभाजित किया जाता है। इनमें प्रथम मञ्जुश्री से सम्बद्ध तन्त्रों का प्रवर्तन शुद्धावासलोक में हुआ। अवलोकितेश्वर से सम्बद्ध तन्त्रों का प्रवर्तन पोतल नामक पर्वत पर, अचलतन्त्र का त्रायस्त्रिश लोक में, वज्रपाणि से सम्बद्ध तन्त्रों का प्रवर्तन पाताल लोक में तथा गृध्रकूट में उष्णीष से सम्बद्ध तन्त्रों का प्रवर्तन हुआ[2]। इनमें कुछ प्रमुख तन्त्रों का जैसे त्रिसमयव्यूहराजनामतन्त्र(तो.[3] ५०२) की देशना शुद्धावास भूमि में, अनन्तमुखसाधकधारणी (तो. ५२५) की देशना सुमेरु पर्वत पर, सर्वतथागताधिष्ठानहृदयगुह्यधातुकरण्डनामधारणी महायानसूत्र की देशना मगध में, रश्मिविशुद्धप्रभानामधारणी (तो. ५१०) की कपिल नामक स्थान में बोधिसत्त्व सर्वनीवरणविष्कम्भिन् द्वारा अध्येषणा करने पर हुई[4]।

**चर्यातन्त्र**-चर्यातन्त्रों की देशना भी भगवान् बुद्ध ने विभिन्न लोकों में विभिन्न पात्रों के समक्ष दी। नीलाम्बरवज्रपातालतन्त्र (तो. ४९९) की देशना भगवान् ने सप्तपातालक्रम में स्थित नागलोक में की। नीलाम्बरत्रैलोक्यविनयतन्त्र (तो. ४९८) की देशना सुमेरु पर्वत पर विहार करते समय अनन्त देव, असुरों और वज्रपाणि के सम्मुख की। अचलमहाक्रोधतन्त्र की देशना भगवान् ने वायुमण्डल में विभिन्न रत्नों से अलंकृत विमान पर स्थित होकर वज्रपाणि अवलोकितेश्वर आदि बोधिसत्त्व एवं ब्रह्मा, विष्णु आदि के साथ विहार करते हुये की। वैरोचनाभिसम्बोधितन्त्र (तो. ४९४) की देशना भगवान् ने कुसुमतलगर्भालंकार में स्थित होकर की[5]।

**योगतन्त्र**-योगतन्त्र के अन्तर्गत तीन प्रकार के तन्त्र हैं। मूलतन्त्र, व्याख्यातन्त्र एवं सदृशतन्त्र। इन तन्त्रों की देशना भी तथागत ने अनेक देवसत्त्व-समूहों को विभिन्न लोकों

---

१. बौद्ध तन्त्र साहित्य का वर्गीकरण) (धीः अंक ५, पृ. ६३-८२, १९८८)
२. तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद (धीः अंक ७, पृ. १५४)
विस्तार के लिये देखें— इं. बु. ता. सि., पृ. १०३-१२३
३. A Complete Catalogue of the Tibetan Buddhist Canon, Sendai, Japan 1934.)
४. इं. बु. ता. सि., पृ. १०३-११३
५. इं. बु. ता. सि., पृ. २०५

में दी। सर्वतथागततत्त्वसंग्रह[1] योगतन्त्र का मूल तन्त्र है, इसकी देशना तथागत ने सम्भोगकाय द्वारा देवलोक में की। त्रैलोक्यविजयमहाकल्प की देशना तथागत ने सुमेरु पर्वत पर स्थित होकर मणिरत्नाग्रप्रासाद में अनन्त देव, नाग, यक्ष एवं गन्धर्व आदि के साथ विहार करते हुए की। इसी प्रकार सर्वदुर्गतिपरिशोधनकल्प[2] की देशना तथागत ने नन्द नामक उपवन में की। परमाद्यतन्त्र (तो. ४८८) की देशना कामधातु के परनिर्मितवशवर्ती प्रासाद में बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर, वज्रपाणि, मंजुश्री आदि के समक्ष की। वज्रगर्भालंकारतन्त्र की देशना सर्वतथागतों द्वारा अधिष्ठित तथागतस्थान गर्भालंकार में अनन्त महासत्त्वों की परिषद् के समक्ष की। मणितिलकतन्त्र की देशना अकनिष्ठ भुवन में तथा पंचविंशति-साहस्रिकाप्रज्ञापारमितामुख की सुमेरु पर्वत पर हुई[3]।

**अनुत्तर-योगतन्त्र**-अनुत्तर-योगतन्त्र मातृतन्त्र, पितृतन्त्र एवं अद्वयतन्त्र नामक तीन भागों में विभक्त हैं। पितृतन्त्र तथा मातृतन्त्र को योगतन्त्र-योगिनीतन्त्र, उपायतन्त्र-प्रज्ञातन्त्र डाकतन्त्र-डाकिनीतन्त्र के नाम से भी जाना जाता है। अनुत्तर-तन्त्रों की देशना के सम्बन्ध में विभिन्न मत मिलते हैं। जैसे कि गुह्यसमाजतन्त्र की देशना भगवान् बुद्ध ने परनिर्मित-वशवर्तिन् लोक में की थी। भोट परम्परा के अनुसार यह स्वीकार किया जाता है कि इसकी देशना बुद्ध ने ओडियान के राजा इन्द्रभूति को दी। मातृतन्त्रों में हेवज्र की देशना के सम्बन्ध में कहा जाता है कि भगवान् तथागत ने जम्बुद्वीप में निवास करते समय मगध में बोधिसत्त्व वज्रगर्भ को इसकी देशना दी। कालचक्रतन्त्र के सम्बन्ध में आचार्य नारोपा ने सेकोद्देशटीका में स्पष्ट कहा है कि इसकी देशना श्रीधान्यकटक में हुई[4]। कालचक्रतन्त्र के अध्येषक राजा सुचन्द्र ने इसे शम्भल देश में प्रचारित किया।

यद्यपि इस परम्परा में अनेक तन्त्रों की देशना देवलोक, नागलोक इत्यादि भूमियों में होने के प्रमाण हैं, फिर भी इस परम्परा से स्पष्ट हो जाता है कि भगवान् बुद्ध ने ही तन्त्रों की देशना की। बहुत समय तक यह जम्बुद्वीप में प्रचारित नहीं हुए। कालान्तर में अनेक तान्त्रिक आचार्यों एवं सिद्धों ने इन तन्त्रों को जम्बुद्वीप में प्रचारित कर जगदर्थ सम्पादित किया। तारनाथ का मानना है कि मूलतः सूत्र और तन्त्र के शास्ता और देशकाल के सम्बन्ध में कोई भेद नहीं है[5]। जापानी परम्परा के अनुसार भी यही मान्यता है कि मन्त्रनय के सिद्धान्तों को बुद्ध के निर्देशानुसार वज्रसत्त्व ने दक्षिण भारत के एक चैत्य में सुरक्षित रखा, जिन्हें बाद में नागार्जुन ने वहां से निकाल कर इस लोक में प्रचारित किया[6]।

---

१. सर्वतथागततत्त्वसंग्रह, सम्पा. डॉ. लोकेशचन्द्र, दिल्ली १९८७ (तो. ४७९)
२. सर्वदुर्गतिपरिशोधनतन्त्र, सम्पा. टी. स्कोरूपस्की।
३. विस्तार के लिये, इं. बु. ता. सि., पृ. २१४-२२७ एवं धीः अंक ११ वाँ, पृ. १४७-१५४
४. से. टी., पृ. ३
५. बौ. ध. इति., पृ. १४५
६. इं. बु., पृ. ४८९

## मन्त्रनय का तात्त्विक विकास

दूसरा मत इसके ऐतिहासिक और तात्त्विक विकास को क्रमानुसार प्रतिपादित करता है। आधुनिक अध्येताओं ने बौद्ध तन्त्र की उत्पत्ति के सम्बन्ध में प्रायः इसी मत का अवलम्बन किया है। इस विकासक्रम में क्रमशः वैभाषिक, सौत्रान्तिक, विज्ञानवाद और माध्यमिक मत हैं। तन्त्रों के अध्ययन के लिए भी पहले इन सिद्धान्तों का अध्ययन अपेक्षित है[1]। इस अध्ययन क्रम में प्रथमतः बुद्ध के प्रारम्भिक उपदेशों में तन्त्र की प्रवृत्तियों को खोजने का प्रयास किया गया है। विनयपिटक में आये कथानक, मिलिन्दप्रश्न के उद्धरण, दीघनिकाय के परीत्तसुत्त इत्यादि सामग्रियों के आधार पर विद्वानों ने यह सिद्ध करने का प्रयास किया है कि बीज रूप में तन्त्र का सिद्धान्त बुद्ध के मूल वचनों में ही निहित था।

विनयपिटक में दो कथानक हैं, जिसमें राजगृह के एक सेठ ने चन्दन का बना हुआ एक भिक्षापात्र एक बांस के ऊँचे सिरे पर बांध कर रख दिया। अनेक श्रमण एवं तीर्थंकर आये, परन्तु उसे उतारने में समर्थ नहीं हुए। अन्त में भारद्वाज अपनी योगसिद्धि के बल पर आकाश में ऊपर उठ गये और आकाश से ही भिक्षा पात्र को लेकर राजगृह की प्रदक्षिणा की। तब लोग इस कृत्य को देखकर बहुत आश्चर्यचकित हुए, परन्तु बुद्ध ने एक काष्ठपात्र के लिये इतनी शक्ति का प्रयोग अनुचित ठहराया। उन्होंने भारद्वाज के इस कृत्य की निन्दा की और काष्ठपात्र को निषिद्ध ठहराया। इसी प्रकार मगधनरेश बिम्बसार द्वारा पुरस्कृत 'मेण्डक' नाम के गृहस्थ के परिवार की सिद्धियों का वर्णन विनयपिटक में मिलता है। कथावस्तु में मैथुन को किसी खास अभिप्राय से सेवन करने के लिये वर्जित नहीं किया गया[2]।

धारणियों को मन्त्रों का जनक माना जाता है[3]। इस प्रकार के धारणी-मन्त्र परीत्त सुत्तों में भी आये हैं। जैसे दीघनिकाय का आटानाटीय सुत्त,[4] मिलिन्दप्रश्न[5] और महासमयसुत्तन्त[6]। प्रो. हाजिमे नाकामूरा यह भी मानते हैं कि बौद्ध तन्त्र मूलतः वैदिक

---

१. पोषधं दीयते प्रथमं तदनु शिक्षापदं दशम्।
वैभाष्यं तत्र देशेत सूत्रान्तं वै पुनस्तथा।।
योगाचारं ततः पश्चात् तदनु मध्यमकं दिशेत्।
सर्वमन्त्रनयं ज्ञात्वा तदनु हेवज्रमारभेत्।। (हे. त. २.८.८., ६)

२. 'एकाभिप्पायेन मेथुनो धम्मो पटिसेवितब्बो' (२३.१)।

३. स्ट. बु. क. इं., पृ. २४३

४. तन्त्रों के वर्गीकरण में 'आटानाटीय' नामक ग्रन्थ क्रियातन्त्र के अन्तर्गत संगृहीत है। इसका भोट अनुवाद भी उपलब्ध है ( तो. ६५६ )। क्या यह पालि सूत्र का ही अनुवाद है ? परीक्षा अपेक्षित है।

५. मिलिन्दप्रश्न, पृ. ११४, बौद्ध भारती।

६. इंडियन बुद्धिज्म, पृ. ३१४

क्रियाकाण्डों से प्रभावित हैं। इसी का प्रभाव प्रारंभिक पालि-सूत्रों पर पड़ा। इस प्रकार रक्षा-सूत्रों की तरह परीत्त सुत्त अस्तित्व में आये[1]।

पालि-ग्रन्थों के इन सन्दर्भों के आधार पर यह नहीं कहा जा सकता कि तन्त्र का मूल बीज रूप में पहले से बुद्धवचनों में विद्यमान था। इस साहित्य में अनेक इस प्रकार के कथानक भी मिलते हैं, जहां बुद्ध स्वयं इस प्रकार की चामत्कारिक प्रवृत्तियों की निन्दा करते थे, जबकि भगवान् स्वयं भी ऋद्धिबल जानते थे। जैसे कैवटसुत्त में भगवान् ने माया एवं अलौकिक चमत्कारों की भर्त्सना की है[2]। मूलतः इस प्रकार की प्रवृत्तियाँ पहले से ही तत्कालीन समाज में प्रचलित थीं। वैदिक काल से ही हम इस प्रकार की प्रवृत्तियों को देखते हैं [3]। डॉ. डी. पी. चट्टोपाध्याय ने वैदिक वाङ्मय में प्रचलित अनेक अनुष्ठानों को तन्त्र के सन्दर्भ में देखा है,[4] जबकि वैदिक संस्कृति एवं तन्त्र संस्कृति को स्पष्टतया पृथक् माना जाता है।

बुद्धवचनों को महायानी परम्परागत रूप से सूत्र और तन्त्र वर्ग में वर्गीकृत करते हैं। अनेक महायानी प्रारम्भिक सूत्र-ग्रन्थों में भी धारणियों एवं मन्त्रों का उल्लेख आया है। जैसे ललितविस्तर, समाधिराजसूत्र, सन्धिनिर्मोचनसूत्र, सद्धर्मपुण्डरीक एवं लंकावतारसूत्र आदि। उसी प्रकार कारण्डव्यूहसूत्र, सुवर्णप्रभाससूत्र और भैषज्यगुरुवैडूर्यप्रभराजसूत्र ऐसे सूत्र-ग्रन्थ हैं, जिनमें तन्त्र के तत्त्व प्रचुर मात्रा में पाये जाते हैं। भोट परम्परा में तो सुवर्णप्रभाससूत्र को क्रियातन्त्र का ही ग्रन्थ स्वीकार किया जाता है। इस प्रकार की धारणियों से ही मन्त्रों का उद्भव माना जाता है। बौद्ध निकायों के विभाजन-काल और ईसा पूर्व तीसरी-चौथी शताब्दी में महासांघिकों का प्रादुर्भाव तथा उनके द्वारा स्थापित स्वतन्त्र विद्याधरपिटक की जानकारी भी मिलती है[5]। उक्त महायानी सूत्रों से यह विदित होता है कि इन सूत्रों के श्रोता मनुष्यों के अतिरिक्त अनेक देव, नाग, यक्ष गन्धर्व आदि भी हुआ करते थे। ललितविस्तरसूत्र को अंशतः सर्वास्तिवादी तथा अंशतः महायानी स्वीकार किया जाता है,[6] जिसमें देव, नाग, यक्ष, गन्धर्व, किन्नर तथा लोकपालों का उल्लेख है। यद्यपि पाँच ध्यानी बुद्धों का उल्लेख आर्य नागार्जुन रचित धर्मसंग्रह में है, तथापि नागार्जुन का काल स्वयं में विवादग्रस्त है। इसमें मैत्रेय, गगनगंज, समन्तभद्र, सर्वनीवरणविष्कंभी आदि बोधिसत्त्वों का भी उल्लेख है, जिनका बाद में वज्रधातुमण्डल [7] सहित अनेकों मण्डलों में

---

१. वहीं, पृ. ३१४
२. दी. नि. १, पृ.१८३
३. विस्तार के लिये देखें—धर्मशास्त्र का इतिहास, पंचम भाग, पृ. ४-६; स्ट. बु. क. इं., पृ. २३८-२४०
४. लोकायत, पृ.२७१
५. विद्याधरपिटकोपनिबद्धां सर्वभयरक्षणार्थं....मन्त्रपदाः स्वाहा' (शिक्षासमुच्चय, पृ. ७६)।
६. स्ट. बु. क. इं., पृ. २४४
७. निष्पन्नयोगावली, पृ.४४

उल्लेख मिलता है। सामान्यतः विद्वानों का यह मत है कि प्रज्ञापारमिता-साहित्य का प्रादुर्भाव ईसा की प्रथम शती के आसपास हुआ। नागार्जुन को प्रज्ञापारमिता-शास्त्रों का रचयिता एवं प्रवर्तक स्वीकार किया जाता है। प्रारम्भ में देशना के प्रसंग में यह इंगित करने का प्रयास किया गया है कि महायान की देशना भी स्वयं बुद्ध ने बोधि के १३वें वर्ष में राजगृह के निकट गृध्रकूट पर्वत पर की। महायानी सूत्रों में ही इन सूत्रों के वाचन, लेखन आदि का अपरिमित पुण्य एवं अनुशंसा का उल्लेख मिलता है। इसी प्रसंग में विद्वानों ने यह मत स्थापित करने का प्रयास किया कि प्रारम्भ में प्रज्ञापारमिता-शास्त्र बृहदाकार के थे। उसका सम्पूर्ण वाचन करना काफी श्रमसाध्य था। इसीको सरल एवं सुविधाजनक बनाने के लिये प्रज्ञापारमिता-शास्त्रों के संक्षेपीकरण की प्रक्रिया शुरू हुई। शतसाहस्रिका से पंचविंशतिसाहस्रिका, दशसाहस्रिका, अष्टसाहस्रिका और क्रमशः शतश्लोकी तथा प्रज्ञापारमिताहृदयसूत्र के रूप में संक्षेपीकरण हो गया। बाद में इसका भी संक्षेप एक धारणी मन्त्र "ॐ गते गते पारगते पारसंगते बोधि स्वाहा" में कर दिया गया और अन्त में एक बीजाक्षर 'प्रं' में ही सब कुछ निहित हो गया[1] । एडबर्ड कोंज़े ने अपने अध्ययन के आधार पर अनेक प्रज्ञापारमिता-सूत्रों का शैलीगत एवं विषय की भिन्नता के कारण तान्त्रिक प्रज्ञापारमिता-साहित्य में समावेश किया है[2]। इस प्रकार बहुत प्राचीन काल से ही धारणी एवं मन्त्रों का उल्लेख महायानी सूत्रों में प्राप्त हो जाता है, जिनकी सन्तति हम पालि, सूत्र-ग्रन्थों के परीत्त सुत्तों से जोड़ सकते हैं।

## बौद्ध तन्त्रों के प्रवर्तक प्रारम्भिक आचार्य

तन्त्र के उद्भव के सन्दर्भ में कुछ प्रारम्भिक महायानी आचार्यों की जीवनी एवं उनकी रचनाएं भी निर्णयकारी हो सकती हैं। इस क्रम में नागार्जुन, आर्यदेव, एवं असंग आदि प्रमुख हैं। यहां संक्षेप में इस पर विचार करने का प्रयास किया जा रहा है।

**नागार्जुन**-आधुनिक विद्वानों ने अपने अनुसन्धानों के आधार पर यह निश्चित करने का प्रयास किया है कि बौद्ध धारा में तीन नागार्जुन प्रसिद्ध हुए। प्रथम माध्यमिक मत के संस्थापक नागार्जुन, जिनका समय १५०-२५० ई. के मध्य स्वीकार किया जाता है[3]। दूसरे तान्त्रिक नागार्जुन, जिन्हें सरह का शिष्य माना जाता है तथा इनका समय लगभग ६४५ ई. के आसपास अनुमानित है[4]। तीसरे नागार्जुन सिद्ध रसायनज्ञ थे। भोट परम्परा के अनुसार इस प्रकार का विभाजन स्वीकार नहीं किया जाता । इन सभी को एक ही नागार्जुन

१. ए. इं. बु. एसो., पृ. ३०-३१, ५६; सिद्ध साहित्य, पृ. १३६
२. Tantric Prajñāpāramitā. Texts—E. —Conze, Sino-Indian studies, vol. V, Part-2, P. 100-122
३. इंडियन बुद्धिज्म, पृ.२३५
४. ए. इं. बु. एसो., पृ.६७

मानकर इनका समय लगभग ६०० वर्ष का स्वीकार किया गया है[1]। डॉ. विनयतोष भट्टाचार्य का मानना है कि भोट परम्परा में इन तीनों को एक व्यक्ति मानकर भ्रम पैदा कर दिया है। उनका मानना है कि तान्त्रिक नागार्जुन सरह के शिष्य थे, जो सातवीं शताब्दी में हुए थे। जिनके अनेक साधन-ग्रन्थ साधनमाला के अन्तर्गत संगृहीत हैं[2]। नागार्जुन के नाम से भोट संग्रह-ग्रन्थ तन्ग्युर में शताधिक ग्रन्थ मिल जाते हैं[3]। उनमें अनेक तन्त्र से सम्बद्ध रचनाएं हैं। ऐसा भी स्वीकार नहीं किया जा सकता कि माध्यमिक नागार्जुन ने तन्त्र विषय पर कुछ भी न लिखा हो। जैसा कि प्रसिद्ध है कि प्रज्ञापारमिता—शास्त्रों की रचना या प्रवर्तन नागार्जुन ने की। प्रज्ञापारमिता-शास्त्रों के साथ ही धारणी एवं मन्त्रों का भी उद्भव हुआ। पञ्चक्रम एक प्रसिद्ध ग्रन्थ है, जो नागार्जुन की रचना है। आर्य नागार्जुन की रचनाओं एवं काल इत्यादि के सम्बन्ध में विद्वानों ने बहुत अधिक लिखा है, यहां दुहराने की आवश्यकता नहीं। मात्र इस ओर इंगित करने का प्रयास किया गया है कि तन्त्र का प्रारम्भ नागार्जुन के समय से ही हो चुका था।

**आर्यदेव**-नागार्जुन के शिष्यों में आर्यदेव प्रमुख थे। आर्यदेव का समय १७०-२७०ई. स्वीकार किया जाता है। माध्यमिक मत को प्रकाशित करने वाले इनके अनेक ग्रन्थों की सूचना मिलती है। इनके अतिरिक्त इनके नाम से अनेक तन्त्र-ग्रन्थ भी उल्लिखित हैं, जिनमें चतुष्पीठयोगतन्त्रसाधन (तो. १६१०), श्रीचतुष्पीठतन्त्रराजमण्डलविधिसारसमुच्चयनाम (तो. १६१३), वज्रकर्मपूजासाधनकर्म (तो.१६१५), चर्यामेलापकप्रदीप (तो.१८०३), चित्तविशुद्धिप्रकरण (तो. १८०४), स्वाधिष्ठानप्रभेद (तो. १८०५) इत्यादि प्रमुख हैं।

यद्यपि आर्यदेव के सम्बन्ध में भी विद्वानों का यह मत है कि इस नाम से एकाधिक आचार्य हुए हैं, परन्तु इन रचनाओं का शैलीगत एवं प्रतिपादन की दृष्टि से यदि हम अध्ययन करें, तो यह अनुमान किया जा सकता है कि यह सब एक ही व्यक्ति की रचनाएं हैं। भोट परम्परा में सिद्ध कर्णरिपा ही आर्यदेव हैं। आर्यदेव एकाक्ष थे। इसीलिये कानेरिपा या कर्णरिपा के नाम से भी ये प्रसिद्ध थे।

**असंग**-आर्य असंग विज्ञानवाद के संस्थापक आचार्य हैं। तुषित लोक में मैत्रेयनाथ के उपदेश के आधार पर इन्होंने पांच प्रसिद्ध ग्रन्थों की रचना की। इनका काल तृतीय-चतुर्थ शताब्दी माना जाता है। यद्यपि इनके ये ग्रन्थ स्पष्ट रूप से तन्त्र से सम्बद्ध नहीं हैं, तथापि इनमें प्रतिपादित कुछ सिद्धान्तों के आधार पर इन रचनाओं में तन्त्र के सिद्धान्तों के बीज रूप में होने की संभावना व्यक्त की जाती है। इस प्रसंग में प्रथमतः हम आदिबुद्ध की कल्पना को ले सकते हैं। यद्यपि कुछ विद्वान् आदिबुद्ध का अस्तित्व दसवीं शताब्दी का

---

१. बौ. ध. इति., पृ. ४३
२. ए. इं. बु. एसो., पृ.६७-६८
३. रचनाओं की सूची के लिये देखें—वैदल्य सूत्र, सम्पा. प्रो. सेम्पा दोर्जे।

मानते हैं,[1] तथापि इसका उल्लेख कारण्डव्यूह आदि सूत्रों में तथा महायानसूत्रालंकार[2] में भी प्राप्त होता है। बोधिसत्त्व का रूप ही आदिबुद्ध या वज्रसत्त्व है। कालान्तर में आदिबुद्ध का प्रकर्ष आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीति एवं कालचक्रतन्त्रराज में दीखता है। दूसरा आश्रयपरावृत्ति का सिद्धान्त है। एक भिन्न सन्दर्भ में प्राचीन काल से ही चित्तविशुद्धि और प्रज्ञाविशुद्धि को स्वीकार किया गया था। बाद में बोधिसत्त्वभूमि (पृ. २६५) में आश्रय और आलम्बन विशुद्धि को भी स्वीकार किया गया। सर्वप्रथम लंकावतारसूत्र में चित्त की धर्मता को विशुद्ध करने की दृष्टि से परावृत्ति की ओर ध्यान आकृष्ट किया। बाद में इसका विस्तृत विश्लेषण आचार्य असंग ने अपने ग्रन्थ महायानसूत्रालंकार (९.१४-४८) में किया। मूलतः इस आश्रयपरावृत्ति का अर्थ सत्त्वों के लिये अचिन्त्य कृत्यों का अनुष्ठान किया जा सके, इसके लिये साधक को अनास्रव भूमि में अप्रमेय परावृत्तियों का विधान करना है। इसमें मैथुन की परावृत्ति का उल्लेख होने से यह स्वीकार किया जाता है कि यहां तन्त्र का प्रभाव है। महायानसूत्रालंकार में मैथुन की परावृत्ति से विभुत्व की प्राप्ति बताई गई है[3]। यहाँ परावृत्ति का अर्थ मनोवृत्ति का परिवर्तन है। पांच इन्द्रियों की परावृत्ति होने पर पांचों इन्द्रियों की सब विषयों में वृत्ति हो जाती है। मन की परावृत्ति होने पर निर्विकल्प ज्ञान की प्राप्ति होती है। इसी प्रकार मैथुन की परावृत्ति होने पर बुद्धसौख्य विहार तथा स्त्रियों का असंक्लेश दर्शन प्राप्त होता है। तीसरा अभिधर्मसमुच्चय का 'अभिसन्धिविनिश्चय' शब्द है। विद्वानों का मानना है कि यह परवर्ती सिद्धाचार्यों की सन्ध्याभाषा की तरह का द्वि-अर्थी शब्द है[4]। आदर्श आदि पांच तथागत-ज्ञानों का भी, जिनका बाद में तन्त्रशास्त्रों में व्यापक विस्तार मिला, उल्लेख महायानसूत्रालंकार में है[5]। कुछ विद्वानों का मत है कि गुह्यसमाजतन्त्र की रचना असंग ने की है[6]। साधनमाला में इनके नाम से प्रज्ञापारमितासाधन भी संगृहीत है[7]।

इस प्रकार अनेक आचार्य हुए हैं, जिन्होंने सूत्र-ग्रन्थों के साथ-साथ तन्त्र-ग्रन्थों पर भी समान रूप से टीका-टिप्पणियां की हैं। इनमें हम बुद्धपालित से लेकर धर्मकीर्ति तक के आचार्यों को रख सकते हैं। तारनाथ ने अपने इतिहास ग्रन्थ में इन सभी आचार्यों की जीवनी एवं रचनाओं का उल्लेख किया है। यहां इन सभी का विवरण देना अभीष्ट नहीं हैं। मात्र यह दर्शाने का प्रयास किया गया है कि तन्त्र का प्रचलन भी महायान दर्शन के

---

१. आदिबुद्ध, पृ.१, कन्हाई लाल हाज़रा।
२. महायानसूत्रालंकार, IX, पृ. ५०
३. मैथुनस्य परावृत्तौ विभुत्वं लभ्यते परम्।
बुद्धसौख्यविहारोऽथ दाराऽसंक्लेशदर्शने।। (९.४६)।
४. बौ. ध. वि. इति., पृ. ४६५
५. महायानसूत्रालंकार ९.६७-७६
६. द. इं. बु. आई., पृ. १२-१३
७. साधनमाला, भाग-१, पृ.३२१

साथ-साथ हो चुका था। इतने पर्याप्त आधारों के पश्चात् भी विद्वानों ने प्रायः यही मत स्थापित किया है कि बौद्ध तन्त्रों का आविर्भाव सातवीं-आठवीं शताब्दी में हुआ। केवल डॉ. विनयतोष भट्टाचार्य और प्रो.जी.टुची जैसे कुछ विद्वानों ने उक्त सन्दर्भों की दृष्टि से तीसरी-चौथी शताब्दी से इनका प्रारम्भ माना है।

**सिद्धाचार्य**-तारनाथ के अनुसार प्रारम्भ में तन्त्र की परम्परा गुप्त रूप से प्रचलित थी। कालान्तर में, विशेष कर धर्मकीर्ति के पश्चात् पालयुग में, इसका व्यापक प्रचार हुआ। सातवीं-आठवीं शताब्दी से सिद्धों एवं तान्त्रिक आचार्यों ने तन्त्र पर व्याख्याएँ लिख कर जनसामान्य में इसका प्रवेश कराया। अतः सिद्धों का काल एवं उनकी कृतियों का विवेचन करना भी बौद्ध तन्त्र के इतिहास के सन्दर्भ में समीचीन होगा।

बौद्ध तान्त्रिक आचार्यों एवं सिद्धों की अनेक गुरु-परम्पराएं मिलती हैं। जैसा कि लामा तारनाथ स्वीकार करते हैं, यह परम्परा असंग से धर्मकीर्ति तक गुप्त रूप से प्रचलित रही। धर्मकीर्ति का काल ६००-६५० ई. के आस पास है। अतः तान्त्रिक आचार्यों की परम्परा भी इसी काल से माननी चाहिये। डॉ. विनयतोष भट्टाचार्य दो गुरु परम्पराओं का उल्लेख करते हैं। प्रथम है— पद्मवज्र, अनंगवज्र, इन्द्रभूति, लक्ष्मींकरा, लीलावज्र, दारिकपा, सहजयोगिनी चिन्ता, डोम्बी हेरुक की; और दूसरी परम्परा है— सरह, नागार्जुन, शबरीपा, लूयीपा, वज्रघण्टा, कच्छपा, जालन्धरी, कृष्णाचार्य, गुह्यपा, विजयपा, तिलोपा, नरोपा की। विनयतोष भट्टाचार्य प्रथम परम्परा के तान्त्रिकों का पद्मवज्र से लेकर डोम्बी हेरुक तक का समय ६९३ ई. से ७७७ ई.तक तथा दूसरी परम्परा का समय ६३३ ई. से लेकर ९९० ई. तक स्वीकार करते हैं। वज्रयान में ८४ सिद्ध प्रमुख हैं। इन सिद्धों के क्रम में अनेक सूचियों और परम्पराओं के अनुसार लुयीपाद को आदि सिद्ध के रूप में स्वीकार किया जाता है। सिद्धों की ८४ की संख्या केवल प्रतीकात्मक प्रतीत होता है। यदि सभी सूचियों में आये सिद्धों के नामों का संकलन करके देखें, तो यह एक लम्बी नामावली हो जाती है[१]।

नाथ सम्प्रदाय के नाथों एवं बौद्धों के सिद्धों में अनेक नाम दोनों ही परम्पराओं में सामान्य रूप से प्रसिद्ध हैं। लुयीपाद को ही मत्स्येन्द्रनाथ भी बताया जाता है। मत्स्येन्द्रनाथ ही आदिनाथ स्वीकृत हैं। लुई शब्द को लोहित (रोहित-मत्स्य) का अपभ्रंश माना जाता है। आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी ने इनका समय १०३८ ई. के आसपास माना है[२]। बौद्ध सिद्धों में आदिसिद्ध लुयीपा हों, यह सिद्ध नहीं है। अनेक परम्पराओं में नागार्जुन को कुछ अन्य परम्पराओं में सरह को आदिसिद्ध माना गया है। आदिसिद्ध कौन था तथा इनकी कौन कौन सी गुरु-शिष्य परम्पराएं हैं ? इस सम्बन्ध में विविध तथ्य हैं तथा इनका क्या काल था? यह निर्विवाद विषय नहीं है। अध्येताओं ने अनेकविध तर्क प्रस्तुत किये हैं। इस सम्बन्ध

---

१. सिद्ध एवं अपभ्रंश साहित्य का सर्वेक्षण, धीः १, पृ. २५७-२६८

२. नाथ सम्प्रदाय, आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी, पृ.३६.

में डॉ. धर्मवीर भारती की पुस्तक सिद्ध-साहित्य में विस्तृत विवेचना मिलती हैं। यद्यपि सिद्धों ने अनेक तन्त्रों पर टीका-टिप्पणियां भी की हैं, तथापि सिद्धों के द्वारा साधना से अनुभूत तथ्यों का सहज उदान हम उनके चर्यागीतों या दोहापदों में पाते हैं[1]।

महापंडित राहुल सांकृत्यायन ने मन्त्रनय के विकास के अनेक चरण माने हैं, यथा— सूत्र रूप में मन्त्र ई.पू. ४००-१०० तक, धारणी मन्त्रों का काल १००-४०० ई. और मन्त्र का काल ४००-७०० ई. तक। आगे उन्होंने वज्रयान के (नरम और गरम) दो काल भी स्थिर किये हैं। ४००-७०० ई. तक नरम मन्त्रनय तथा ८००-१२०० ई. तक (गरम) वज्रयान[2]। निश्चय ही उनकी दृष्टि में ८००-१२०० ई. तक का काल सिद्धों का काल था। परन्तु हमें सिद्धों के काल के प्रसंग में इनका काल सातवीं शताब्दी के उत्तार्ध से ही स्वीकार करना होगा, आगे १२०० ई. तक के युग को हम सिद्धों का युग कह सकते हैं। सिद्धों ने इस युग में अपनी टीका-टिप्पणियों से ही नहीं, साधनाविधियों और चर्यागीतों द्वारा भी बौद्ध तन्त्रशास्त्र को पल्लवित और पुष्पित किया।

## बौद्ध तन्त्रों का विस्तार

बौद्ध तन्त्रों के इतिहास के प्रसंग में भारत से बाहर बौद्ध धर्म, विशेष कर तन्त्रों का प्रचार किस समय एवं किस आचार्य द्वारा हुआ, इसका विवेचन करना भी सन्दर्भानुकूल होगा। यह विदित है कि थेरवादी परम्परा का प्रचार-प्रसार दक्षिण एशिया के देशों में हुआ और महायान तथा मन्त्रयान का प्रचार-प्रसार पूर्वोत्तर एशियाई देश तिब्बत, चीन, कोरिया, जापान, मंगोलिया आदि देशों में हुआ। महायानी बौद्ध धर्म के प्रसार ने उन देशों की संस्कृति को भी पूर्ण रूप से बौद्धमय बना दिया तथा वहां की पूर्व विशिष्ट संस्कृति से समञ्जस होकर एक नये रूप में प्रस्तुत हुआ। संक्षेप में उन देशों में बौद्ध तन्त्रों के प्रवेश का उल्लेख किया जा रहा है।

**चीन**-बौद्ध धर्म के ग्रन्थों का प्रारंभिक काल में जिन विदेशी भाषाओं में अनुवाद हुआ, उनमें चीनी भाषा प्रमुख है। पुष्ट प्रमाणों के आधार पर यह कहा जाता है कि ईसा की प्रथम शताब्दी में मातंग तथा धर्मरत्न नामक दो आचार्यों ने चीन में सर्वप्रथम पहुंच कर बौद्ध धर्म का प्रचार किया[3]। वैसे इससे पूर्व भी हानवंशीय राजा बू-ती (१४८-८० ई.पू) के समय चीन में बौद्ध धर्म के प्रवेश का सन्दर्भ प्राप्त होता है[4]। ईसा की दूसरी-तीसरी

---

१. क- दोहाकोष, सम्पा. पी.सी.बागची, कलकत्ता।
ख- दोहाकोष, सम्पा. राहुल सांकृत्यायन, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना।
ग- चर्यागीतिकोष, सम्पा. पी.सी बागची एवं शान्तिभिक्षु शास्त्री, विश्वभारती।
घ- बौद्ध गान ओ दोहा, हरप्रसाद शास्त्री, बंगीय साहित्य परिषद्, कलकत्ता।

२. पुरातत्त्व निबन्धावली, पृ. १११-११२

३. बौद्ध दर्शन मीमांसा, पृ. ३४८; चीनी बौद्ध धर्म का इतिहास, पृ. २०-२१

४. चीनी बौद्ध धर्म का इतिहास, पृ. २०

शताब्दी से संस्कृत बौद्ध-शास्त्रों का चीनी में अनुवाद होना प्रारम्भ हुआ। इस प्रकार ईसा की चौथी-पांचवीं शताब्दी तक अनेक क्रियातन्त्र एवं चर्यातन्त्र के ग्रन्थों का अनुवाद हो चुका था। उनमें सुस्थितमतिपरीक्षा (मायोपमसमाधि), उग्रपरिपृच्छा, तथागताचिन्त्यगुह्यनिर्देश का धर्मरक्ष[1] ने त्सिन राजवंश २६५-३१६ ई. के समय अनुवाद किया। महामायूरी विद्याराज्ञी के अनेक अनुवाद चौथी शती से लेकर आठवीं शताब्दी तक होते रहे। इनमें कुमारजीव ने दक्षिणवर्ती त्सिन राजवंश (३८४-४१७ ई.) तथा श्रीमित्र ने पूर्वी त्सिन राजवंश (३१७-४२० ई.) के समय इसका अनुवाद किया। अन्य अनुवादों में थङ् राजवंश (६१८-९०७ ई.) के समय अमोघवज्र के, लीयन राजवंश (५०२-५५७ ई.) के समय संघपाल तथा इत्सिंग (७०५ ई.) के अनुवाद मुख्य हैं[2]। षडक्षरविद्यामन्त्र[3] का अनुवाद पूर्वी त्सिन राजवंश (३१७-४२० ई.) के समय हुआ।

पुष्पकूटधारणी ऋद्धिमन्त्रसूत्र[4] तथा अनन्तमुखधारणी[5] का अनुवाद वू राजवंश (२२२-२८० ई.) के समय सम्पन्न हुआ। इसका दूसरा अनुवाद पूर्वी त्सिन राजवंश (३१७-४२० ई.) के समय भी सम्पन्न हुआ[6]।

यह स्वीकार किया जाता है कि चीन में तन्त्र का प्रवेश पो के श्रीमित्र के समय हुआ। परन्तु उन्होंने इसे अत्यन्त गुह्य रखा[7]। कई ऐसे धारणीमन्त्र-ग्रन्थों की सूचना मिलती है, जिनका अनुवाद श्रीमित्र से पूर्व हो चुका था। जैसे पूर्वी राजवंश (२५-२२० ई.) के समय धारणीमन्त्र-ग्रन्थों का अनुवाद हो चुका था[8]। श्रीमित्र दक्षिण क्षेत्र के किसी देश के राजकुमार थे। ये अपनी राजसत्ता को छोटे भाई को सौंप कर श्रमण बन गये थे और सन् ३०७-३१२ ई. में चीन गये। वहां उन्होंने महामायूरीविद्याराज्ञी[9] तथा महाभिषेकऋद्धि धारणी[10] का अनुवाद किया। इसी प्रकार चौथी शताब्दी के अन्त में धर्मरक्ष ने, ई. सन् ३८१-३९५ के मध्य अनेक तन्त्र-सम्बन्धी ग्रन्थों का अनुवाद किया। उनमें धारणीसूत्र[11] मायाकर-ऋद्धिमन्त्रसूत्र[12] तथा अनेक धारणी-मन्त्र[13] ग्रन्थ हैं। बाद में लीयन राजवंश (५०२-५५७

---

१. नाञ्जियो, सं-४७,३३,२३ (३)
२. नाञ्जियो, सं.-३११, ३१० ३०९, ३०८, ३०७, ३०६
३. वहीं, सं.३४०
४. वहीं, सं. ३३७
५. वहीं, सं. ३३५
६. वहीं, सं. ३३८, ३३९
७. चीनी बौद्ध धर्म का इतिहास, पृ.४१
८. नाञ्जियो, सं.-४७८
९. वहीं, सं. ३०६, ३१०
१०. वहीं, सं.१६७
११. नाञ्जियो, सं. ३६५
१२. वहीं, सं. ४७६
१३. वहीं, सं. ४८०, ४८१, ४८२, ४८८, ४८४

ई.) के समय भी अनेक मन्त्र-ग्रन्थों का अनुवाद हुआ। उनमें समन्तभद्रधारणी[1] तथा महासप्तरत्नधारणी[2] आदि हैं।

इस प्रकार यह निश्चित हो जाता है कि चौथी शती से ही वहां तन्त्र का प्रवेश एवं अध्ययन प्रारम्भ हो चुका था। इस अध्ययन को और अधिक बल तब मिला, जब सातवीं-आठवीं शताब्दी के मध्य तीन भारतीय आचार्य वहां पहुंचे, जिन्होंने वहां तन्त्र को और अधिक दृढ़ किया। ये आचार्य हैं— शुभाकर सिंह (६३७-७३५ ई.), वज्रबोधि (६७१-७४१ ई.) एवं अमोघवज्र (७०५-७७४ ई.)।

शुभाकर सिंह (६३७-७३५ ई.) का जन्म मगध में हुआ था[3]। ये कांची के राजपुरोहित थे तथा नालन्दा में इन्होंने बौद्ध तन्त्र का अध्ययन किया था। बाद में ७१६ ई. में चीन पहुंच कर इन्होंने करीब ३० ग्रन्थों का संस्कृत से चीनी में अनुवाद किया। उन ग्रन्थों में महावैरोचनसूत्र प्रमुख है, जो चर्यातन्त्र का मुख्य ग्रन्थ है। इसी के आधार पर वहां वज्रधातुमण्डल एवं करुणागर्भधातुमण्डल का विकास हुआ और इसी मण्डल के आधार पर वहां अभिषेक सम्पन्न होता रहा।

वज्रबोधि (६७१-७४१ ई.) मध्य भारत के निवासी थे। इन्होंने दक्षिण भारत में बौद्ध दर्शन तथा तन्त्र का अध्ययन किया। कुछ लोग उन्हें दक्षिण भारत के मलय प्रदेश का वासी भी मानते हैं[4]। ७१६ ई. में चीन पहुँच कर इन्होंने करीब २० ग्रन्थों का चीनी में अनुवाद किया। ७१ वर्ष की आयु में इनका देहावसान हुआ। इनके द्वारा अनूदित ग्रन्थों में मुख्य वज्रशेखरसूत्र है, जो योगतन्त्र की व्याख्या-तन्त्र श्रेणी का ग्रन्थ है।

अमोघवज्र (७०५-७७४ ई.) के जन्म स्थान के सम्बन्ध में निश्चयपूर्वक कुछ नहीं कहा जा सकता। कुछ विद्वान् इन्हें समरकन्द का निवासी मानते हैं, जबकि अन्य इन्हें श्रीलंका का वासी बतलाते हैं। मूलतः वे उत्तर भारत के निवासी थे[5]। १४ वर्ष की आयु में ये वज्रबोधि से जावा में मिले। पहले ये सर्वास्तिवादी मत के अनुयायी थे। बाद में वज्रबोधि के साथ चीन जाकर उनके अनुवाद कार्यों में सहयोग किया। वज्रबोधि की मृत्यु के पश्चात् वे पुनः मूल ग्रन्थों को लेने के लिये श्रीलंका आये। वहां से ७४६ ई. में सैंकड़ों तन्त्र-ग्रन्थों के साथ पुनः चीन पहुंचे। उन्होंने वहां लगभग ८० ग्रन्थों का संस्कृत से चीनी में अनुवाद

१. वहीं, सं. ४७५
२. वहीं, सं. ४७६
३. ए. के. बार्डर के अनुसार इनका जन्म कलिंग में हुआ था (इं. बु., पृ. ४८७), पं. बलदेव उपाध्याय ने इन्हें दक्षिण भारत का माना है। (बौद्ध दर्शनमीमांसा, पृ.३५५) तथा नाञ्जियों इन्हें मध्य भारत का निवासी मानते हैं (नाञ्जियो, पृ.४४४)।
४. नाञ्जियो, पृ.४४३
५. नाञ्जियो, पृ.४४४-४४५

किया। इनमें मुख्य था सर्वतथागततत्त्वसंग्रह, जो योगतन्त्र श्रेणी का मूल तन्त्र-ग्रन्थ माना जाता है। बाद में वे वहाँ ताँग राजवंश के राजगुरु नियुक्त हुए[१]।

इन्हीं की शिष्यपरम्परा के साथ चीन में बौद्ध तन्त्र की परम्परा स्थापित हुई[२] और वहां के आचार्य तन्त्र की साधना करने लगे। इनके शिष्यों में हुई काव प्रमुख थे। जापान के कोबो देशी ने भी इन्हीं का शिष्यत्व ग्रहण कर वहां तन्त्र का अध्ययन किया। ८०५ ई. में इनका देहावसान हुआ।

**जापान**-जापान में सम्प्रति बौद्ध तन्त्रानुयायियों की दो शाखाएं हैं— तेन्देई एवं शिंगोन। शिंगोन सम्प्रदाय के संस्थापक कोबो देशी (७७४-८३५ ई.) थे तथा तेन्देई सम्प्रदाय के संस्थापक देंग्यो देशी (७६७-८२२ ई.)। इन दोनों आचार्यों ने चीन जाकर तन्त्र का अध्ययन किया तथा स्वदेश लौट कर इसका प्रचार किया। तब से वहां यह परम्परा चली आ रही है[३]। तेन्देई सम्प्रदाय का मूल ग्रन्थ सद्धर्मपुण्डरीक है, परन्तु अन्य मूल ग्रन्थों में सुवर्णप्रभाससूत्र, महावैरोचनाभिसम्बोधिसूत्र, वज्रशेखरतन्त्रराजसूत्र, सुसिद्धिकरमहातन्त्रराज आदि प्रमुख हैं[४]।

**श्रीलंका**-श्रीलंका प्रारंभ से ही थेरवादी परम्परा का देश रहा है। यहां तक कि वहां महायान के प्रचार का भी कोई पुष्ट साक्ष्य उपलब्ध नहीं होता। फिर भी कुछ सन्दर्भों के आधार पर यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि महायान एवं मन्त्रनय का वहाँ कुछ समय तक अवश्य प्रचार हुआ था। महापण्डित राहुल सांकृत्यायन भी यह स्वीकार करते हैं कि वहां वज्रयानियों का एक सम्प्रदाय था[५]। इस सम्प्रदाय का उद्भव छठी शती के राजा कुमारदास (५१५-५२४ ई.) के समय हुआ था[६]। इसके सन्दर्भ में एक और पुष्ट प्रमाण यह भी है कि भारतीय आचार्य जब सातवीं-आठवीं शताब्दी में समुद्र मार्ग से चीन की ओर जाते थे, तो वे श्रीलंका, जावा इत्यादि देशों से होकर गुजरते थे। शुभाकरसिंह, वज्रबोधि तथा अमोघवज्र का यहां से अवश्य सम्बन्ध रहा है। वज्रबोधि से अमोघवज्र जावा में मिले थे और उन्हीं के साथ चीन गये थे। बाद में पुनः वह तन्त्र-ग्रन्थों की खोज के लिये श्रीलंका पहुंचे तथा वहां से करीब एक सौ ग्रन्थ लेकर ७४६ ई. में चीन लौटे। इससे यह सिद्ध होता है कि सातवीं-आठवीं शताब्दी में वहां तन्त्रों का अवश्य प्रचार हुआ, परन्तु कालान्तर में वहां यह परम्परा स्थिर नहीं रह पाई।

---

१. इनके सम्बन्ध में विस्तृत विवरण के लिये देखें— "इनसाईक्लोपीडिया ऑफ, बुद्धिज्म" जी. मलालशेखर, कोलम्बो,—१६४४ ई., पृ. ४८२-४८७, इनके द्वारा अनूदित १०८ ग्रन्थों की सूची के लिये देखें नाञ्जियो, पृ. ४४५-४४८.

२. विस्तार के लिए देखें—चीनी बौद्ध धर्म का इतिहास, डॉ. चाउ सियांग कुआंग।

३. विस्तार के लिये देखें—हिस्ट्री ऑफ मन्त्रयान, चिक्यो यामामोटो।

४. परिसंवाद (१), पृ.५६, संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी।

५. पुरातत्त्व निबन्धावली, पृ.११५-११७

६. स्ट. बु. क. ई., पृ. २५४

**तिब्बत**-बौद्ध धर्म और बौद्ध तन्त्र का जिसे देश में व्यापक विस्तार एवं प्रचार हुआ, वह देश तिब्बत है। यहां इसका अनेक शाखा-प्रशाखाओं में विस्तार हुआ तथा अनेक नवीन सम्प्रदाय बनें। भोट देश में बौद्ध धर्म का प्रथम प्रवेश सातवीं शताब्दी में राजा स्रोङ् चन गमपो के काल में हुआ। भोट सम्राट् खिसोङ् देचन ने आठवीं शताब्दी में भारत से सद्धर्म के प्रचार के लिये आचार्य शान्तरक्षित को तिब्बत आमन्त्रित किया। परन्तु आचार्य को वहां सद्धर्म के प्रचार करने में अनेकविध कठिनाईयों का सामना करना पड़ा। उन्हीं की आज्ञा के अनुसार तब राजा ने ओडियान देश से सिद्ध गुरु पद्मसम्भव को वहां निमन्त्रित किया। उन्होंने वहां अनेक प्रकार की साधनात्मक गुह्य चर्याओं द्वारा वहां दुष्टात्माओं का दमन कर, उन्हें विनीत कर सद्धर्म के प्रचार में सहायक बनाया। तभी से भोट देश में तन्त्र का प्रारम्भ हुआ।

प्रारम्भ में वहां जिस तन्त्र-सम्प्रदाय का प्रचार हुआ, उसे बाद में ञिङ्मा सम्प्रदाय के नाम से जाना जाने लगा। भोट संग्रह-ग्रन्थ कन्युर में 'ञिङ् ग्र्युद'[1] (प्राचीन तन्त्र) नाम से तन्त्रों का पृथक् संकलन है। दसवीं शताब्दी में दीपंकर श्रीज्ञान ने तिब्बत पहुंच कर पारमितानय और मन्त्रनय का समन्वय कर अनेक ग्रन्थों का प्रणयन कर सद्धर्म का प्रचार किया। कालान्तर में वहां अनेक सिद्ध साधक हुए, जो भारतीय सिद्धों के साक्षात् शिष्य या शिष्य-परम्परा में थे। उनमें अन्यतम भट्टारक मिलारेपा हैं, जो तिलोपा, नरोपा एवं भोट सिद्ध मरपा की परम्परा के थे। भोट देश में बौद्ध तन्त्रों की अनेक शाखाएं हैं। इनमें मुख्य सम्प्रदाय ञिङ्मा, कार्ग्युद, सास्क्य तथा गेलुग हैं। बौद्ध तन्त्रों के जिस बृहत् साहित्य का ज्ञान आज हमें होता है, वह मात्र भोट अनुवाद में सुरक्षित होने से है। वहां इनके दो मुख्य संग्रह-ग्रन्थ कन्युर एवं तन्युर हैं[2]। चौदहवीं शताब्दी से पूर्व जितने भी तन्त्र एवं अन्य दार्शनिक ग्रन्थों का तथा उनकी टीका-टिप्पणियों का अनुवाद हो चुका था, वे सब इस संग्रह में संकलित हैं। यहां उन सभी का विस्तार में विवेचन इष्ट नहीं है, क्योंकि वहां तन्त्र का प्रचार काफी परवर्ती काल में हुआ।

## बौद्ध तन्त्र-साहित्य एवं उसका वर्गीकरण

बौद्ध तन्त्रशास्त्र का विशाल साहित्य है। बौद्ध दर्शन के अन्य ग्रन्थों की भांति तन्त्र ग्रन्थों का अनुवाद भी भोट एवं चीनी भाषाओं में हुआ। बौद्ध तन्त्रों की इस विशाल साहित्य की सूचना भी हमें इसी अनूदित साहित्य से मिलती है। जहां कन्युर संग्रह में मूल तन्त्र (आगम) ग्रन्थों का पृथक् खण्ड है, उसी प्रकार मूल ग्रन्थों पर भारतीय तान्त्रिक आचार्यों एवं सिद्धाचार्यों की टीका-टिप्पणियों का संकलन तन्युर संग्रह के तन्त्र वर्ग के अन्तर्गत

---

१. भोट देश में तन्त्रप्रसार के लिये देखें—द राइज ऑफ एसोटेरिक बुद्धिज्म इन टिबेट, इवा. एम.दरङ्गे।

२. आचार्यों एवं अनुवादों के सम्बन्ध में विस्तार के लिये देखें—द ब्ल्यू एनाल्स, जी.एन.रोरिख।

उपलब्ध है। इस सम्पूर्ण साहित्य को मुख्यतः चार वर्गों में विभाजित किया जाता है। वे हैं— क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र, योगतन्त्र तथा अनुत्तर-योगतन्त्र[1]। इस प्रकार के विभाजन के अनेक कारण हैं। उसमें लक्षण तथा अर्थ की दृष्टि से विभाजन प्रमुख है।

## चतुर्विध तन्त्र का लक्षण

काम—गुणों के मार्गीकरण करने के उपाय तथा देवता योग जिनमें हो तथा इन दोनों को अभिमुख कर स्नान, शौच आदि बाह्य क्रियाओं को जहाँ दर्शाया गया हो, उन तन्त्रों को क्रियातन्त्र के अन्तर्गत रखा गया है। जिन तन्त्रों में बाह्य क्रिया और आन्तर समाधि के साथ साथ चर्या भी बताई गई हो, उन्हें चर्यातन्त्र के अन्तर्गत संगृहीत किया गया है। जिन तन्त्रों में बाह्य क्रिया गौण हो और आन्तर योग को प्रमुख रूप से बताया गया हो, उन्हें योगतन्त्र के अन्तर्गत तथा जिस योग से श्रेष्ठ कोई अन्य योग न हो, इस प्रकार के योग को दर्शाने वाले तन्त्रों को अनुत्तर-योगतन्त्र की श्रेणी में रखा गया है[2]। चार तन्त्रों के विभाजन को दर्शाते हुए वसन्ततिलकटीका में सम्पुटतन्त्र के इस वचन को उद्धृत किया गया है—

[3]हसितप्रेक्षिताभ्यां वा आलिङ्गद्वन्द्वकैस्तथा।
तन्त्राणामपि चतुर्णां सन्ध्याभाषेण देशितम्।। (व. ति., पृ. ८३)

इसकी व्याख्या करते हुए वसन्ततिलक टीकाकार ने कहा है—"ननु योगिनीतन्त्रे[4] घुण एवं निर्दिष्टो न क्रियादितन्त्रेष्विति। कथमव्यापको धर्मकाय इति चेत्, उच्यते— हसितेत्यादि। क्रियाचर्यातन्त्रेषु प्रज्ञोपायानां परस्परं हासः, योगतन्त्रे तु दर्शनम्, योगचर्योभयतन्त्रेषु पाणिग्रहणम्। उपलक्षणं चैतत्। महायोगतन्त्रे आश्लेषः, योगिनीतन्त्रेषु द्वन्द्वम्" यहां साधक के राग का चार स्तरों पर मार्गीकरण करने के कारण तन्त्रों का चार प्रकार का विभाजन

---

१. मूल ग्रन्थों के विस्तृत विभाजन के लिये देखें—"बौद्ध तन्त्र साहित्य का वर्गीकरण" 'धीः' अंक ५, पृ. ६३-८२

२. ङ्ग्-रिम-छेन्-मो, चोंखापा कृत, अनुवाद—जैफरी हॉपकिन्स 'तन्त्र इन टिबेट', पृ. १६२.

३. मूलतः यह वचन सम्पुटतन्त्र का लगता है। किंचित् पाठ भेद के साथ यह वचन अनेक स्थलों में उद्धृत मिलता है— "हासदर्शनपाण्याप्तिः स तु तन्त्रे व्यवस्थितः। रागश्चैव विरागश्च चर्वयित्वा घुणः स्थितः।।" (सम्पुटतन्त्र-६.३)। तारनाथ के अनुसार वसन्ततिलक के रचयिता कृष्णपाद ही सम्पुटतन्त्र के प्रचारक थे। हेवज्रतन्त्र (२.३.५४) की व्याख्या के प्रसंग में योगरत्नमाला में 'हसित' आदि से क्रिया आदि चार तन्त्रों को गृहीत किया है। यथा— "हसितेत्यादिनातिगुह्यतामाह— चतुर्णामिति क्रिया-चर्या-योग-योगोत्तराणामिति"। चोंखापा कृत ङ्ग-रिम-छेन-मों में इस विषय पर विस्तृत विवेचना की गई है। देखें—तन्त्र इन टिबेट, पृ. १५१-१६४.

४. अनुत्तरतन्त्र के तीन मुख्य विभाग हैं— प्रज्ञातन्त्र, उपायतन्त्र तथा अद्वयतन्त्र। प्रज्ञातन्त्र तथा उपायतन्त्र का ही नामभेद मातृतन्त्र-पितृतन्त्र, योगतन्त्र-योगिनीतन्त्र, डाकतन्त्र-डाकिनीतन्त्र भी है।

किया गया है, जिसमें साधक स्व-भावनीय प्रज्ञा के दर्शन से राग का मार्गीकण करते हैं, परन्तु उससे श्रेष्ठ राग के मार्गीकरण में असमर्थ हैं, उस राग का मार्गीकरण बताने वाले तन्त्र क्रियातन्त्र या ईक्षण तन्त्र कहलाते हैं। जो साधक स्व-भावनीय प्रज्ञा के दर्शन मात्र से ही नहीं, अपितु हास के द्वारा भी राग का मार्गीकरण करते हैं, परन्तु उससे श्रेष्ठ राग का मार्गीकरण करने में असमर्थ होते हैं, उन्हें उस राग का मार्गीकरण बताने वाले तन्त्रों को चर्यातन्त्र अथवा हास तन्त्र भी कहा जाता है। जो साधक स्व-भावनीय प्रज्ञा के हास-सुख के अतिरिक्त पाण्यापि के द्वारा भी राग का मार्गीकरण करते हैं, परन्तु इससे श्रेष्ठ द्वीन्द्रिययोग के राग का मार्गीकरण करने में असमर्थ हैं, उन्हें द्वीन्द्रिययोग में राग का मार्गीकरण बताने वाला तन्त्र या योगतन्त्र पाण्यापि तन्त्र कहलाता है। इसी प्रकार जो साधक स्व-भावनीय प्रज्ञा का द्वीन्द्रिययोग से राग का मार्गीकरण करते हैं, परन्तु इससे श्रेष्ठ राग का मार्गीकरण करने में असमर्थ हैं, उन्हें उस श्रेष्ठ राग के मार्गीकरण बताने वाले तन्त्रों को अनुत्तर-योगतन्त्र के अन्तर्गत परिगणित किया गया है।

इनके अतिरिक्त भी तन्त्रों के विभाजन की अनेक दृष्टियों का उल्लेख मिलता है[1]। जैसे चार वर्णों की दृष्टि से, चार क्लेशों की प्रधानता की दृष्टि से, बुद्धि के चार स्तर-हीन, उच्च, तीक्ष्ण तथा अतितीक्ष्ण के भेद से, चार वासनाओं का क्षय करने की दृष्टि से, चार युग—सत्य, कलि, द्वापर तथा त्रेता की दृष्टि से। बौद्धों के चार सम्प्रदायों वैभाषिक, सौत्रान्तिक, विज्ञानवादी तथा माध्यमिक—की दृष्टि से भी तन्त्रों की चार प्रकार की देशना मानी गयी है। भोट आचार्यों ने, विशेषकर चोंखापा एवं बुस्तोन इत्यादि ने इस विषय पर अत्यधिक प्रकाश डाला है[2]।

## आन्तरिक विभाजन

तन्त्रों का आन्तरिक विभाजन भी किया जाता है। जैसे—मूलतन्त्र, उत्तरतन्त्र, उत्तरोत्तरतन्त्र, संग्रहतन्त्र, व्याख्यातन्त्र, उत्तरिक तन्त्र और सभागीय तन्त्र। भोट विद्वानों में इस विभाजन में मतैक्य नहीं दीखता। कुछ इन्हें आठ वर्गों तथा अन्य इन्हें पांच वर्गों में विभक्त करते हैं। क्रिया तन्त्रों में ये सभी भेद नहीं होते। वहाँ मूलतन्त्र, उत्तरतन्त्र, उत्तरोत्तरतन्त्र, ये चार विभाग ही हैं। चर्यातन्त्र में मूलतन्त्र तथा उत्तरोत्तर तन्त्र नामक दो भेद हैं। योगतन्त्र में मूलतन्त्र, उत्तरतन्त्र और व्याख्यातन्त्र नामक तीन भेद मिलते हैं तथा अनुत्तर-तन्त्रों में अपने तीन आन्तर विभाजनों के आधार पर मूलतन्त्र, व्याख्यातन्त्र आदि की व्यवस्था है[3]।

---

१. तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद, 'धी:' अंक-५, पृ. १५५-१५८

२. तन्त्र इन टिबेट, पृ. २०१-२०६; एवं 'ल्त वाई रिम पा शद पा' का वा पलचेग, तो. ४३५६

३. इं.बु.ता.सि., पृ.२५१-२६६

इन विभागों के अन्तर्गत संगृहीत तन्त्रों पर प्रकाश डाला जाय, इसके पूर्व इस विभाजन के मुख्य वर्गीकरण को जान लेना आवश्यक है। क्रियातन्त्र के ग्रन्थों के मुख्य छः विभाग हैं। यथा—तथागतकुल, पद्मकुल, वज्रकुल, मणिकुल, पञ्चककुल तथा लोककुल। तथागतकुल पुनः आठ भागों में विभक्त है। यथा—प्रधानकुल, अधिपतिकुल, मातृकुल, उष्णीषकुल, क्रोधकुल, दूत एवं दूती कुल, बोधिसत्त्व कुल तथा शुद्धावासिक देवकुल। पद्मकुल पांच उपविभागों में विभक्त हैं—प्रधानकुल, अधिपतिकुल, मातृकुल, क्रोधकुल, तथा आज्ञाकारी कुल। वज्रकुल के भी पांच उपविभाग हैं, यथा—प्रधानकुल, अधिपतिकुल, मातृकुल, क्रोध एवं क्रोधी कुल, तथा दूत एवं आज्ञाकारी कुल। चर्यातन्त्र के ग्रन्थ तीन मुख्य कुलों में विभक्त हैं। ये हैं—तथागतकुल, पद्मकुल तथा वज्रकुल। योगतन्त्र के ग्रन्थों को भी तीन मुख्य उपविभागों में वर्गीकृत किया जाता है। यथा—मूलतन्त्र, व्याख्यातन्त्र तथा सदृशतन्त्र। जैसे कि पहले ही कहा जा चुका है, अनुत्तर तन्त्र प्रज्ञातन्त्र, उपायतन्त्र और अद्वयतन्त्र नाम से विभक्त है। उपायतन्त्र का पुनः छः कुलों के आधार पर विभाजन किया जाता है। यथा—अक्षोभ्य, वैरोचन, रत्नसम्भव, अमिताभ, अमोघसिद्धि तथा वज्रधर कुल। प्रज्ञातन्त्र के ग्रन्थों को मुख्य रूप से सात वर्गों में विभाजित किया जाता है। यथा—षट्कुलों से सम्बद्ध हेरुक, वैरोचन, वज्रसूर्य, पद्मनृत्येन्द्र, परमाश्वसिद्धि तथा वज्रधर[1]।

## तन्त्रों का त्रिविध विभाजन

बौद्ध तन्त्रों का एक वर्गीकरण हेतु, फल तथा उपाय तन्त्र के आधार पर भी किया गया है। तन्त्र शब्द की परिभाषा करते हुए गुह्यसमाजतन्त्र में इसे प्रबन्ध कहा गया है और इस प्रबन्ध को तीन प्रकार का बताया है। ये हैं— आधार, प्रकृति और असंहार्य।

**प्रबन्धं तन्त्रमाख्यातं तत् प्रबन्धं त्रिधा भवेत्।**
**आधारः प्रकृतिश्चैव असंहार्यप्रभेदतः।।**
**प्रकृतिश्चाकृतेर्हेतुरसंहार्यं फलं तथा।**
**आधारस्तदुपायश्च त्रिभिस्तन्त्रार्थसंग्रहः।।** (गु.त.१८.३४-३५)

यहां तन्त्रों का अभिधेय की दृष्टि से हेतु, फल और उपाय के आधार पर विभाजन किया गया है। महामायातन्त्र की टीका गुणवती में रत्नाकरशान्ति ने इन तीनों तन्त्रों का विस्तार से उल्लेख किया है[2]। इस विभाजन में चित्त की ही हेतु, फल और उपाय अवस्थाओं को प्रकट किया गया है। अतः जिन तन्त्रों में इनकी प्रधानता रहती है, वे तन्त्र हेतुतन्त्र,

---

१. तन्त्रों के इस वर्गीकरण का विस्तार से विवेचन आचार्य खेस्-डुब-जे ने अपने ग्रन्थ 'र्ग्युद स्दे-स्प्यी-ही-नम-पर-जग-पा' में तथा बुस्तोन ने अपने ग्रन्थ 'र्ग्युद-स्दे-स्प्यी-ही-नम-पर-जग-पा' में किया है।

२. महामायातन्त्र, पृ.२-३, के. उ. ति. शि. सं. सारनाथ।

उपायतन्त्र और फलतन्त्र कहलाते हैं। सत्त्व के चित्त का स्वभाव प्रकृतिप्रभास्वर तथा निष्प्रपञ्च है, परन्तु वह आगन्तुक मलों के कारण आवृत रहता है। इन आगन्तुक मलों का क्षय होने पर ही चित्त अपनी निष्प्रपञ्च, निर्मल अवस्था में प्रकट होता है। यही निर्मल स्वभाव शुद्ध चित्त बुद्धत्व का आश्रय है। अभिधेय की दृष्टि से यही आश्रय-चित्त हेतुतन्त्र कहलाता है। अन्यथा मलों से आवृत चित्त संसार (प्रपञ्च) का ही निर्माण करता है। उपायतन्त्र से यहाँ यह अभिप्राय है कि बुद्धत्व का हेतु रूप जो प्रभास्वर चित्त है, इस बीज सदृश चित्त को फल रूप में प्राप्त करने में जो उपादान, अर्थात् सहायक कारण हैं, वही उपायतन्त्र हैं। यथा बीज से फल की निष्पत्ति के लिए अथवा परिपाक के लिए पृथ्वी, जल आदि जो कारण हैं, वह उपाय स्वरूप है। उसी प्रकार चित्त को परिपुष्ट करने के लिये जो सहायक प्रत्यय है, वह उपाय तन्त्र के अन्तर्गत समीकृत हैं। कारण में कार्य की विद्यमानता, अर्थात् हेतु में फल असंहार्य रूप में स्थित है, उसका अभिमुखीभाव ही फलतन्त्र है। हेतु-स्वरूप जो प्रकृति-प्रभास्वर चित्त है, उसका उपाय द्वारा बोधिचित्त के रूप में परिवर्तित होकर परिपक्व होना ही फलतन्त्र कहलाता है। इस प्रकार बौद्ध तन्त्रों का इन तीन कोटियों में विभाजन होता है। यह विभाजन ऊपर के चतुर्विध विभाग से पूरी तरह भिन्न है। ऊपर उद्धृत रत्नाकरशान्ति ने महामायातन्त्र में इन तीनों लक्षणों को समीकृत किया है। इस प्रकरण की एक भिन्न प्रकार की व्याख्या भी की जाती है।

## बौद्ध तन्त्र साहित्य

**आर्यमञ्जुश्रीमूलकल्प**—आर्यमञ्जुश्रीमूलकल्प[1] क्रियातन्त्र का एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। इसमें अनेक तांत्रिक विधियों, अनेक देवी-देवताओं के स्वरूपों, मुद्रा, मण्डल, मन्त्र एवं उनकी पूजाविधियों का वर्णन है। यह ग्रन्थ महायानी वैपुल्य सूत्र में परिगणित है, फिर भी यह पूर्णतः तन्त्र-ग्रन्थ है। इसी प्रकार महायानी सूत्रों में सुवर्णप्रभाससूत्र को भी क्रियातन्त्र का ग्रन्थ माना गया है। इससे विदित होता है कि महायान सूत्र-ग्रन्थों के साथ-साथ तन्त्र-ग्रन्थ भी अस्तित्व में आये। इसका चीनी अनुवाद बहुत परवर्ती काल में, दसवीं शताब्दी में सम्पन्न हुआ[2]। इसके चीनी अनुवाद में केवल २८ परिच्छेदों के ही होने की सूचना है, जबकि उपलब्ध संस्कृत ग्रन्थ में ५५ परिच्छेद हैं। उसके ५३ वें परिच्छेद में अनेक राजाओं का उल्लेख है, अतः अनुमान किया जाता है कि यह आठवीं शताब्दी के बाद का है। परन्तु डॉ. विनयतोष भट्टाचार्य का मत है कि २८ परिच्छेद का ही यह मूल-ग्रन्थ है तथा इसका समय द्वितीय शताब्दी है। शेष परिच्छेदों के सम्बन्ध में उनका मत है कि यह बाद में इसके साथ जोड़ दिये गये हैं। उनका कहना है कि इस ग्रन्थ में पाँच

---

१. आर्यमञ्जुश्रीमूलकल्प, सम्पा.एस.बागची, बौ.सं.ग्रं. सं., १८, मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, १९६४

२. नाञ्जियो, सं. १०५६

तथागत बुद्ध एवं उनकी शक्तियों का वर्णन नहीं हैं। अतः उन्होंने इसका समय गुह्यसमाज से पूर्व माना है। गुह्यसमाजतन्त्र का समय उनके अनुसार तृतीय-चतुर्थ शताब्दी है[१]।

**सर्वतथागततत्त्वसंग्रह**[२] —तन्त्रों के परम्परागत विभाजन के अनुसार सर्वतथागततत्त्वसंग्रह (तो. ४७६) योगतन्त्र का ग्रन्थ है। यह योगतन्त्र का मूलतन्त्र भी है। माना जाता है कि यह ग्रन्थ महावैरोचनसूत्र से पूर्व का नहीं है। नागबोधि ने इसका दक्षिण भारत में प्रचार किया। आठवीं शताब्दी के पूर्वार्ध में वज्रबोधि एवं अमोघवज्र ने इसका चीनी भाषा में अनुवाद किया[३]। इस तन्त्र का व्यापक प्रचार बाद में चीन एवं जापान में हुआ। तारनाथ का मत है कि राजा महापद्म (ईसापूर्व चौथी शताब्दी) के कुछ समय पश्चात् ओडिविश में राजा चन्द्रगुप्त हुए। उनके घर में आर्यमंजुश्री भिक्षु के रूप में आकर धर्मोपदेश देते थे। बाद में उन्होंने वहाँ एक ग्रन्थ भी रख छोड़ा था। तान्त्रिकों की ऐसी मान्यता है कि यह ग्रन्थ "सर्वतथागततत्त्वसंग्रह" ही था[४]।

इस पर रचित प्रसिद्ध टीकाओं में पद्मवज्र का "तन्त्रावतारव्याख्यान" (तो. २५०२), आचार्य आनन्दगर्भ विरचित "सर्वतथागततत्त्वसंग्रहमहायानाभिसमयनामतन्त्र-तत्त्वालोककरीनाम व्याख्या (तो. २५१०) तथा कोशलालङ्कारतत्त्वसंग्रहटीका (तो. २५०३) प्रमुख है। विनयतोष भट्टाचार्य पद्मवज्र का काल ६९३ ई. मानते हैं[५]। अतः हम इसका समय सातवीं शताब्दी से पूर्व का ही मान सकते हैं। इसका भोट अनुवाद ग्यारहवीं शताब्दी में श्रद्धाकरवर्मा तथा रिनछेन जङ्पो ने किया[६]।

यह ग्रन्थ चार खण्डों में विभक्त है —वज्रधातु, त्रिलोकविजय, सकलजगद्विनय तथा सर्वार्थसिद्ध। पुनः प्रत्येक के छः मण्डल हैं। इस ग्रन्थ में ३७ देवता-उत्पत्ति, तत्त्व, हृदय, मुद्रा, मन्त्र, विद्या, अधिष्ठान, अभिषेक, ध्यान, पूजा, स्वतत्त्व, देवतत्त्व, मण्डल, प्रज्ञा, उपाय, फल, हेतु योग, अतियोग, महायोग, गुह्ययोग, सर्वयोग, जप होम, व्रत, सिद्धिसाधन, समाधि, बोधिचित्त आदि की साधनाविधियों का संग्रह किया गया है[७]।

**सर्वदुर्गतिपरिशोधनतन्त्र**[८]—सर्वदुर्गतिपरिशोधनतन्त्र[९] योगतन्त्र का व्याख्यातन्त्र है। इसमें अनेक देवताओं और शाक्यमुनि के मध्य प्रश्नोत्तर एवं व्याख्या के रूप में विषय का प्रतिपादन किया गया है। इसमें देवताओं में प्रमुख शक्र यह पूछते हैं कि विमलमणिप्रभ

---

१. गुह्यसमाजतन्त्रभूमिका, पृ. XXXII -XXXVIII
२. सर्वतथागततत्त्वसंग्रह, सम्पा. डॉ. लोकेशचन्द्र, दिल्ली-१९८७
३. इंडियन बुद्धिज्म, पृ. ३२४-३२५
४. बौ. ध. इति., पृ. ३५४
५. साधनमाला, भाग-२, भूमिका, पृ. XLII
६. तो.४७६
७. तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद-६, धीः, अंक-११, पृ. १४७-१५७
८. सर्वदुर्गतिपरिशोधनतन्त्र, सम्पा. टी. स्कोरूपस्की, मोतीलाल, बनारसीदास, १९८३
९. तो. ४८५

नामक देव त्रायस्त्रिंश देवलोक से क्यों च्युत हुआ? भगवान् उत्तर देते हैं कि वह अवीचि नरक में पतित होकर अनेक प्रकार के कष्ट झेल रहा है। पुनः यह पूछने पर कि उसे तथा अन्य नारकीय सत्त्वों को इस नरक से मुक्त करने के लिए क्या करना होगा ? तब भगवान् तथागत समाधि में सम्पन्न हो कर सर्वदुर्गतिपरिशोधनतन्त्र की देशना करते हैं। इसमें अभिषेक, समाधि, दुर्गतिपरिशोधन से सम्बद्ध मण्डल तथा अनेकविध अनुष्ठानों का वर्णन किया गया है। देशना का मुख्य सार यही है कि मृत सत्त्वों को तथा नारकीय सत्त्वों को कैसे सुगति मिले।

आचार्य बुद्धगुह्य ने सम्पूर्ण ग्रन्थ को दो भागों में बाँटा है—आमुख तथा मूल ग्रन्थ। आमुख खण्ड में तन्त्र का उपदेश स्थल, प्रवचन तथा भगवान् एवं अनुचरों द्वारा विषय की उद्भावना है। मूल खण्ड में मण्डल, होम, अभिषेक इत्यादि का वर्णन है। इस पर अनेक आचार्यों ने टीकायें लिखी थी। इनमें बुद्धगुह्य की दुर्गतिपरिशोधनार्थवार्त्तिकनाम[1], आचार्य कामधेनु की आर्यसर्वदुर्गतिपरिशोधनतेजोराजनाम महाकल्पराजस्य टीका,[2] आनन्दगर्भ की सर्वदुर्गतिपरिशोधनतेजोराजतथागतार्हत्सम्यक्संबुद्धकल्पनाम टीका[3] तथा वज्रवर्मा की सर्वदुर्गतिपरिशोधनतेजोराजकल्पालोकालङ्कारनाम[4] प्रमुख हैं।

सर्वदुर्गतिपरिशोधनतन्त्र का सर्वप्रथम भोटानुवाद आठवीं शताब्दी में हुआ। इसके अनुवादक जयरक्षित और शान्तिगर्भ थे, जो राजा ख्रिसोङ् देचन (७४०-७९८ ई.) के समकालीन थे। टीकाकार भारतीय आचार्यों में बुद्धगुह्य आठवीं-नवीं शताब्दी में विद्यमान थे। तारनाथ के अनुसार ये क्रिया, चर्या तथा योगतन्त्र के निष्णात आचार्य थे। ये आचार्य बुद्धज्ञानपाद के शिष्य थे[5]। आनन्दगर्भ का जन्म मगध में हुआ तथा विक्रमशिला में इन्होंने अध्ययन किया। तारनाथ के अनुसार ये पहले महासांघिक मतानुयायी थे। बाद में योगतन्त्र के प्रख्यात आचार्य बने। तारनाथ इनको राजा महीपाल (९७५-१०२६ ई.) का समकालीन मानते हैं[6]। अतः हम इस तन्त्र का समय सातवीं शताब्दी या इससे पूर्व स्थापित कर सकते हैं।

**गुह्यसमाजतन्त्र**[7]—बौद्ध तन्त्र-साहित्य में गुह्यसमाजतन्त्र का महत्त्वपूर्ण स्थान है। यह अनुत्तरतन्त्र में उपायतन्त्र का मूलतन्त्र है। गुह्यसमाजतन्त्र तथागतगुह्यक एवं अष्टादश पटल

---

१. तो. २६२४
२. तो. २६२५
३. तो. २६२८
४. तो. २६२७
५. बौ.ध. इति., पृ. ११७-११९
६. वहीं, पृ. १२०
७. इस ग्रन्थ के संस्कृत में तीन संस्करण प्रकाशित है—
   क. सम्पा. विनयतोष भट्टाचार्य, गो.ओ.सी., ५३, १९३१
   ख. सम्पा. एस. बागची बौ.सं.ग्र., ९, १९६५
   ग. सम्पा. प्रो. युकाई मात्सुनागा।

के नाम से भी प्रसिद्ध है। १७वें परिच्छेद तक का ग्रन्थ उपायतन्त्र का मूलतन्त्र है तथा १८वां परिच्छेद उत्तरतन्त्र। इसके व्याख्या-तन्त्रों में प्रमुख है—सन्धिव्याकरणनामतन्त्र (तो. ४४४), वज्रमालातन्त्र (तो. ४४५), चतुर्देवीपरिपृच्छातन्त्र (तो. ४४६) तथा वज्रज्ञानसमुच्चयतन्त्र (तो. ४४७)। इसके व्याख्यातन्त्रों में अनेक अन्य तन्त्र-ग्रन्थ भी परिगणित हैं। यथा देवेन्द्रपरिपृच्छातन्त्र, अद्वयसमताविजयतन्त्र (तो. ४५२), वज्रहृदयालंकारतन्त्र (तो. ४५१) आदि। प्राचीन आचार्यों में भी इस सम्बन्ध में पर्याप्त मतभेद व्याप्त था। प्रो. एलक्स वैमेन ने इसकी विस्तार से चर्चा की है[1]।

गुह्यसमाज पर टीका-टिप्पणी की परम्परा अत्यन्त प्राचीन काल से चली आ रही है। टीका-व्याख्याओं के अतिरिक्त गुह्यसमाज पर आधारित अनेक स्वतन्त्र ग्रन्थ भी रचे गये। उनमें पद्मवज्र द्वारा विरचित गुह्यसिद्धि,[2] आर्य नागार्जुन का पंचक्रम[3] तथा इन्द्रभूति की ज्ञानसिद्धि प्रमुख है[4]। इसकी व्याख्या-परम्परा नागार्जुन से प्रारम्भ होती है। पंचक्रम एवं पिण्डीकृत-साधन इस पर आधारित इनकी महत्त्वपूर्ण कृति है, जिसमें उत्पत्ति एवं निष्पन्नक्रम की व्याख्या की गई है। अठारहवें परिच्छेद पर जो इसका उत्तरतन्त्र है, नागार्जुन ने अष्टादशपटलविस्तरव्याख्या तथा मूलतन्त्र पर तन्त्र-टीका की रचना की। चन्द्रकीर्ति ने गुह्यसमाज पर एक विस्तृत टीका प्रदीपोद्योतन[5] की रचना की। इसकी अन्य महत्त्वपूर्ण टीकाओं में चेलुपा की रत्नवृक्षनाम गुह्यसमाजवृत्ति, जिनदत्त की पञ्जिका, रत्नाकरशान्ति की कुसुमाञ्जलि गुह्यसमाजनिबन्धनाम, स्मृतिज्ञानकीर्ति की गुह्यसमाजतन्त्रराजवृत्ति, आनन्दगर्भ की श्रीगुह्यसमाजमहातन्त्रराजटीका आदि प्रमुख हैं। डॉ. विनयतोष भट्टाचार्य ने गुह्यसमाज की भूमिका में इससे सम्बद्ध सभी टीकाओं एवं ग्रन्थों की सूची दी है[6] और प्रो. एलक्स वैमेन ने अपने ग्रन्थ में इसकी टीकाओं एवं टीकाकारों की विस्तृत चर्चा की है[7]।

गुह्यसमाज तन्त्र के काल के सम्बन्ध में भी विद्वानों में मतैक्य नहीं है। डॉ. विनयतोष भट्टाचार्य इसे असंग की रचना मानते हुए तदनुसार इसका काल भी तीसरी-चौथी शताब्दी का स्वीकार करते हैं। नागार्जुन की इस पर मिली टीका-टिप्पणी के आधार पर भी हम इसे तीसरी शताब्दी से पूर्व का ही ग्रन्थ स्वीकार कर सकते हैं।

**आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीति**[8]—आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीति (तो. ३६०) बौद्ध तन्त्रों का सर्वाधिक ग्राह्य एवं मान्य ग्रन्थ है। यह स्तोत्रशैली में रचा गया है। परम्परानुसार इसे

१. योग ऑफ द गुह्यसमाजतन्त्र, पृ. ८४-६३
२. गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह, पृ. १-६२
३. सम्पा. पूसें, सन् १८६६
४. गुह्यादि-अष्टसिद्धि संग्रह, पृ. ८६-१५८, द्र. वज्रयान वर्क्स, गा.ओ.सी. बड़ौदा।
५. चिन्ताहरण चक्रवर्ती द्वारा सम्पादित, के.पी. जायसवाल रिसर्च इंस्टीच्यूट, पटना।
६. गुह्यसमाजतन्त्रभूमिका, पृ. ३०
७. योग ऑफ दी गुह्यसमाजतन्त्र, पृ. ६०-१००
८. संस्कृत में इसके चार संस्करण प्रकाशित हैं। देखें — नामसंगीति की अध्ययन सामग्री, 'धीः' अंक १, पृ. २३२

बुद्धभाषित माना जाता है। यह मायाजाल नामक बृहत्तन्त्र के समाधिजाल पटल से सम्बद्ध है, जैसा कि इसकी अन्तिम पुष्पिका से विदित होता है। यद्यपि इसे बौद्ध तन्त्रों के विभाजन में अनुत्तर तन्त्र के उपाय तन्त्र के व्याख्यातन्त्र में संमिलित किया गया है, फिर भी यह स्वीकार किया जाता है कि इस पर सभी तन्त्रों की दृष्टि से व्याख्या की जाती रही है। इस तन्त्र पर अनेक भारतीय आचार्यों ने व्याख्या, वृत्ति एवं टिप्पणियां की हैं, जिनकी संख्या २५ से अधिक है[1] । इसके प्रारंभिक टीकाकारों में चन्द्रगोमिन्, विमलमित्र, विलासवज्र, डोम्बी हेरुक तथा मञ्जुश्रीमित्र प्रमुख हैं। काल की दृष्टि से आचार्य चन्द्रगोमिन् द्वारा विरचित महाटीका सबसे प्राचीन प्रतीत होती है। आचार्य चन्द्रगोमिन् (६३५ ई.) चन्द्रकीर्ति के समकालीन थे। विमलमित्र (७५०-७८० ई.) आठवीं शताब्दी के हैं। ये आचार्य बुद्धगुह्य के शिष्य थे, जो भोटनरेश ख्री सोङ् देचन (७४२-७६७ ई.) के समकालीन थे। अन्य टीकाकारों में इन्द्रभूति (७०७ ई.), डोम्बी हेरुक (७७७ ई.) तथा लीलावज्र (७४१ ई.) के नाम आते हैं। यद्यपि इसके साधन-ग्रन्थों में नागार्जुन विरचित साधन भी हैं, फिर भी हम उपर्युक्त सामग्री के आधार पर इसका काल सातवीं शताब्दी से पूर्व स्थिर कर सकते हैं। इसके शैलीगत अध्ययन की दृष्टि से यह विष्णुसहस्रनाम तथा ललितासहस्रनाम की भाँति है, जिनमें नामों का संकीर्तन हुआ है। विष्णुसहस्रनाम महाभारत का अंश माना गया है। अतः शैली की दृष्टि से इसका समय सातवीं शताब्दी से भी काफी समय पूर्व ले जा सकते हैं[2]।

नामसंगीति में नाना तन्त्रों में उपलक्षित महासुखाकार सहजज्ञान को ८१२ नाममन्त्राक्षर पदों द्वारा संगृहीत किया गया है। परन्तु धर्मधातुवागीश्वरसाधन[3] के अनुसार इसमें ८०० नाममन्त्राक्षर पदों का संग्रह होना चाहिये, क्योंकि इसे 'अष्टशतनामधेया नामसंगीति' के नाम से स्मरण किया गया है। यह ग्रन्थ १४ परिच्छेदों में विभक्त है, जिसमें १६७ श्लोक तथा अनुशंसा का गद्य-अंश सम्मिलित है। उपसंहार सहित १४ परिच्छेदों के नाम इस प्रकार से हैं—अध्येषणा, प्रतिवचन, षट्कुलावलोकन, मायाजालाभिसम्बोधिक्रम, वज्रधातुमहामण्डल, सुविशुद्धज्ञान, आदर्शज्ञान, प्रत्यवेक्षणाज्ञान, समताज्ञान, कृत्यानुष्ठानज्ञान, पञ्चतथागतस्तुति, अनुशंसा, मन्त्रविन्यास एवं उपसंहार। अनुशंसा-अंश के सम्बन्ध में टीकाकारों में मतभेद लगता है। किसी ने इसे मूल ग्रन्थ का अंश मानकर व्याख्या की तथा किसी ने इस पर व्याख्या नहीं की। ऐसा माना जाता है कि इस अंश को परवर्ती काल में जोड़ दिया गया। हम इस ग्रन्थ को तीन भागों में विभक्त कर सकते हैं—प्रारम्भ के चार परिच्छेद आमुख, पांचवें परिच्छेद से १०वें परिच्छेद तक के ६ परिच्छेद मूल ग्रन्थ तथा शेष परिच्छेद पूरक।

---

१. इसकी टीकाओं की सूची तथा अन्य साधन तथा मण्डल विधि आदि से सम्बद्ध ग्रन्थों के लिये देखें —नामसंगीति की अध्ययन सामग्रियां, 'धीः' अंक १, पृ. २२०-२३८

२. विष्णुसहस्रनाम तथा नामसंगीति के कुछ विशिष्ट शब्दों के साम्य एवं वैषम्य के लिये देखें — 'नामसंगीति की अध्ययन सामग्रियां—३ 'धीः' अंक ४, पृ. ७०-८२

३. साधनमाला, गा. ओ. सी., २६, पृ. १२७

**हेवज्रतन्त्र**[1]—अधिकतर अनुत्तरतन्त्र के ग्रन्थों के सम्बन्ध में यह धारणा है कि इन्हें समय-समय पर सिद्धाचार्यों ने इस लोक में प्रचारित किया। हेवज्रतन्त्र के सम्बन्ध में यह मान्यता है कि इसका प्रचार सिद्धद्वय कम्बल एवं सरोरुह ने किया। हेवज्रतन्त्र अनुत्तर-तन्त्र के मातृतन्त्र का मूलतन्त्र है। अनेक तन्त्र-ग्रन्थों की व्याख्याओं में इसके उद्धृत वचन द्विकल्पराज के नाम से भी प्राप्त होते हैं, क्योंकि यह ग्रन्थ दो कल्पों में विभक्त है। अर्थसाम्य के कारण सरोरुह एवं पद्मवज्र को एक ही व्यक्ति मान सकते हैं। सरोरुह तथा पद्मवज्र के नाम से हेवज्र से सम्बद्ध साधन, विधि एवं स्तोत्र-ग्रन्थ मिलते हैं। कम्बलपाद के इस ग्रन्थ से सम्बद्ध अधिक ग्रन्थ प्राप्त नहीं होते। परन्तु यह माना जाता है कि ये दोनों राजा इन्द्रभूति के समकालीन थे। इन्द्रभूति नाम के तीन आचार्य होने की कल्पना की गई है। डॉ. स्नैलग्रोव के अनुसार ये द्वितीय इन्द्रभूति के समकालीन हैं,[2] जिनकी शिष्यपरम्परा में जालन्धरपा एवं कृष्णपा आते हैं। कृष्णपाद ने हेवज्र पर योगरत्नमाला नाम की टीका रचित की[3]। इस प्रकार हेवज्रतन्त्र का काल आठवीं शताब्दी का अन्तिम भाग माना गया है[4]।

इसके अतिरिक्त हेवज्र की प्रसिद्ध टीका एवं टीकाकारों में भद्रपाद की हेवज्रव्याख्याविवरण, काह्णपा की स्मृतिनिष्पत्ति, नरोपा की वज्रपदसारसंग्रह, रत्नाकरशान्ति की मुक्तावली, टंकदास की सुविशुद्धसम्पुट, सरोरुह की पद्मिनी तथा वज्रगर्भ की हेवज्रपिण्डार्थटीका प्रसिद्ध हैं। टीकाओं में काल की दृष्टि से सरोरुह की टीका प्राचीन प्रतीत होती है। कृष्णपाद एवं भद्रपाद समकालीन हैं। नरोपा, टंकदास एवं रत्नाकरशान्ति दसवीं-ग्यारहवीं शताब्दी के हैं।

**चण्डमहारोषणतन्त्र**[5]—चण्डमहारोषणतन्त्र एकल्लवीरचण्डमहारोषणतन्त्र या एकवीराख्यचण्डमहारोषणतन्त्र (तो. ४३१) के नाम से भी जाना जाता है। यह मातृतन्त्र का ग्रन्थ है। जार्ज क्रिस्टोफर इसे गुह्यसमाज का व्याख्यातन्त्र मानते हैं,[6] जो उचित प्रतीत नहीं होता। यह ग्रन्थ २५ पटलात्मक है। इनमें मन्त्र, मण्डल, अभिषेक, देवता, ध्यान, देहप्रीणन, स्त्रीप्रशंसा, शुक्रवृद्धि, शुक्रस्तम्भन, वायुयोग, देवतासाधन आदि विषय वर्णित हैं। चण्डमहारोषण से सम्बद्ध अनेक साधन-ग्रन्थ भोट तन्ग्युर संग्रह में उपलब्ध हैं। इनमें कुछ साधनों का प्रकाशन विनयतोष भट्टाचार्य द्वारा सम्पादित साधनमाला के अन्तर्गत हुआ है। उक्त संग्रह में शबरपाद के दो साधन (साधन सं. १८५, २३५) संगृहीत हैं। डॉ. भट्टाचार्य ने शबरपाद

---

१. द हेवज्रतन्त्र-ए क्रिटिकल स्टडी, डी.एल. स्नैलग्रोव, ऑक्सफोर्ड युनिवर्सिटी, लन्दन, १९५९
२. द हेवज्रतन्त्र, भाग-१, पृ. १३
३. सम्पा. डी. एल. स्नैलग्रोव 'द हेवज्रतन्त्र'
४. द हेवज्रतन्त्र, भाग-१, पृ. १४
५. द चण्डमहारोषणतन्त्र (१-८ परिच्छेद), सम्पा. जार्ज क्रिस्टोफर, अमेरिकन ओरियण्टल सोसाइटी, न्यू हेवन, १९७४
६. द चण्डमहारोषणतन्त्र, भूमिका, पृ.१

का काल ६५७ ई. रखा है[१]। इस आधार पर यह कहा जा सकता है कि चण्डमहारोषणतन्त्र सातवीं शताब्दी में अस्तित्व में आ चुका था। इसकी अधिक टीकाओं की सूचना नहीं मिलती। वीर पुस्तकालय (नेपाल) की सूची में इसकी एक टीका चण्डमहारोषणतन्त्रपंजिका की सूचना मिलती है[२]। इसके रचयिता महासुखवज्रपाद हैं।

**खसमतन्त्र**-खसमतन्त्र[३] एक लघुकाय तन्त्र ग्रन्थ है, जो प्रज्ञातन्त्र, अर्थात् मातृतन्त्र का ग्रन्थ है। रत्नाकरशान्तिपाद की इस पर एक सुन्दर टीका 'खसमानाम टीका'[४] है। इसमें अनेक अपभ्रंश पदों की व्याख्या की गई है। चक्रसंवरतन्त्र से इसका सम्बन्ध प्रतीत होता है, क्योंकि चक्रसंवरतन्त्रपञ्जिका में खसमतन्त्र को स्मरण किया गया है। मूल संस्कृत ग्रन्थ देखने से ही यह विदित होगा कि यह अपभ्रंश में है या संस्कृत में। वैसे संस्कृत एवं अपभ्रंश मिश्रित अनेक बौद्ध तन्त्र-ग्रन्थ हैं। हेवज्रतन्त्र, सम्पुटतन्त्र आदि इसी श्रेणी में आते हैं। आचार्य रत्नाकरशान्तिपाद के काल के सम्बन्ध में थोड़ा मतभेद है, जहां कुछ विद्वानों ने इनका समय ९७४-१०२६ ई. माना है, वहीं अन्य विद्वान् ९७८-१०३० ई. इनका समय स्थिर करते हैं। ये राजा महीपाल के समकालीन थे। मगध इनकी जन्मस्थली थी। बाद में ये विक्रमशील महाविहार के आचार्य बने।

रत्नाकरशान्तिपाद दर्शन, विशेष कर निराकार विज्ञानवाद के साथ-साथ तन्त्र के भी प्रकाण्ड विद्वान् थे। तन्त्र पर इनके २३ ग्रन्थ मिलते हैं। साधनमाला की भूमिका में डॉ. विनयतोष भट्टाचार्य ने इनके १८ तन्त्र-ग्रन्थों की सूची दी है[५]।

**महामायातन्त्र**-महामायातन्त्र[६] (तो. ४२५) एक अन्य महत्त्वपूर्ण तन्त्र है। तारनाथ के अनुसार इसका जम्बुद्वीप में सर्वप्रथम प्रचार कुक्कुरिपाद ने किया[७]। विनयतोष भट्टाचार्य के अनुसार कुक्कुरिपाद का समय ६९३ ई. है[८]। वहीं उन्होंने इनकी १४ रचनाओं का भी उल्लेख किया है। इनमें महामायासाधन, मण्डलविधि, महामायातन्त्रानुसारहेरुकसाधनोपायिका आदि महामायातन्त्र से सम्बद्ध हैं। ऐसी स्थिति में हम महामायातन्त्र का काल सातवीं शताब्दी स्वीकार कर सकते हैं। इस पर भी भारतीय आचार्यों ने अनेक टीकाएं रचित कीं। इनमें रत्नाकरशान्तिपाद की 'गुणवती' (तो. १६२३), दुर्जयचन्द्र की 'मायावती'

१. साधनमाला, भाग-२, पृ. CXIV
२. संक्षिप्त सूचीपत्र, पृ. ४४, राष्ट्रीय अभिलेखालय सं-३. ४०२
३. तो. ४४१
४. खसमानाम-टीका, सम्पा. प्रो. जगन्नाथ उपाध्याय, संकाय पत्रिका-१, पृ. २२७-२५५, संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १९८३
५. साधनमाला, भाग-२, भूमिका, पृ. cxi-cxii
६. महामायातन्त्र का मूल संस्कृत ग्रन्थ अनुपलब्ध है। भोट अनुवाद एवं टीका के आधार पर पुनरुद्धार कर गुणवती टीका के साथ के. उ. ति. शि. सं. सारनाथ से प्रकाशित हुआ है।
७. बौ. ध. इति, पृ. १४६
८. साधनमाला, भाग-२, भूमिका-cii-ciii.

(तो. १६२२), कृष्णसमयवज्र की 'स्मृतिवृत्ति' (तो. १६२४) तथा महामायानामपञ्जिका (तो. १६२५) प्रमुख हैं। ये सभी टीकाकार १०वीं से १२वीं शताब्दी के मध्य के हैं। मूल ग्रन्थ तीन निर्देशों में विभक्त है। प्रथम निर्देश में महामाया तत्त्व का निर्देश करते हुए उसकी प्रकृति, पार्थिवफल, पर्यन्तफल और विशेष मार्ग का निरूपण, आलिकालि मन्त्र, धर्मयोग, गुटिकासाधन, शुक्र-आकृष्टि, पिण्डाकृष्टि आदि का; द्वितीय निर्देश में वज्रजाप, त्रियोग के गुण, रविचन्द्र सम्पुटयोग का अभ्यास, गुह्याभिषेक का निर्देश तथा तृतीय निर्देश में अमृतगुटिकासाधन, मन्त्रसमुच्चय, समापत्ति का अर्थ, वज्र, अक्षर आदि का न्यास एवं अधिष्ठान का निर्देश किया गया है।

**कृष्णयमारितन्त्र**—कृष्णयमारितन्त्र[1] (तो. ४६६) पितृतन्त्र का एक मुख्य ग्रन्थ है। तारनाथ के अनुसार इस तन्त्र को लाने का श्रेय ललितवज्र को है[2]। तारनाथ ने ओडियान से यमारितन्त्र के लाने की कथा वर्णित की है और ललितवज्र को उन्होंने आचार्य कुक्कुराज, कम्बल तथा सरोजवज्र आदि के समकालीन माना है[3]। तदनुसार इनका काल भी आठवीं शताब्दी माना जा सकता है। अतः आठवीं शताब्दी से पूर्व कृष्णयमारि का प्रचलन हो चुका होगा। अनेक आचार्यों ने इस पर टीकाएं रचित की। प्रमुख टीका एवं टीकाकारों में श्रीधर की श्रीकृष्णयमारितन्त्रपञ्जिका सहजालोक नाम (तो. १९१८), रत्नाकरशान्ति की श्रीकृष्णयमारिमहातन्त्रराजपञ्जिका रत्नप्रदीपनाम (तो. १९१९), कृष्णपा की श्रीकृष्णयमारितन्त्रराजप्रेषणपथप्रदीप नाम (तो. १९२०), कुमारचन्द्र की कृष्णयमारितन्त्रराज पञ्जिका रत्नावलीनाम (तो. १९२१) तथा पद्मपाणि की कृष्णयमारितन्त्रपञ्जिका (तो. १९२२) आदि हैं। कृष्णपा सम्भवतः कृष्णपाद ही होंगे, क्योंकि कृष्णपाद के ग्रन्थों में कृष्णयमारिहोमविधि तथा कृष्णयमारिबुद्धसाधन भी हैं। रत्नाकरशान्ति कृष्णपा से परवर्ती हैं तथा श्रीधर का समय ११०० ई. से पूर्व का ही माना जाता है[4]।

यह ग्रन्थ अष्टादश पटलों में विभक्त है। मुख्यतः इसमें मण्डल, कर्म, चक्र, आकर्षणादि प्रयोग, मञ्जुवज्रसाधन तथा हेरुकसाधन आदि विषय विवृत हैं। इसकी यह विशेषता है कि मध्य में कुछ अंश अपभ्रंश भाषा के भी हैं। विभिन्न आचार्यों ने इसके मण्डल होम, अभिषेक, साधन आदि बहुत से ग्रन्थों की रचना की है।

**सम्पुटतन्त्र**—सम्पुटतन्त्र या सम्पुटोद्भवतन्त्र (तो. ३८१) एक विशाल तन्त्र-ग्रन्थ है। इसमें दस परिच्छेद हैं। प्रत्येक परिच्छेद चार-चार प्रकरणों में विभक्त है। यह मातृतन्त्र का व्याख्यातन्त्र है। तारनाथ के अनुसार इसे कृष्णपाद ने लाकर प्रचारित किया[5]। इसलिये कृष्णपाद की अनेक रचनाओं में इसके वचन मिल जाते हैं। कुछ पाण्डुलिपियों में इसके

---

१. यह ग्रन्थ संस्कृत में उपलब्ध हुआ है। कुमारचन्द्र की रत्नावलीपञ्जिका के साथ के. उ. ति. शि. सं., सारनाथ से प्रकाशित है।
२. बौ. ध. इति., पृ. १४६
३. वहीं, पृ. १०१-१०३
४. साधनमाला, भाग-२, भूमिका, पृ. cxviii
५. बौ. ध. इति., पृ. १४६

दस परिच्छेद से भी अधिक अंश हैं। इसकी कुछ पाण्डुलिपियां तथागतगुह्यक के नाम से भी प्राप्त होती हैं। विद्वानों ने गुह्यसमाजतन्त्र के दो भाग स्वीकार कर तथागतगुह्यक को परार्ध भाग माना है। मूलतः यह सम्पुट तन्त्र ही है। गुह्यसमाज से इसका कोई सम्बन्ध नहीं दीखता।

**डाकार्णवतन्त्र**-डाकार्णवमहायोगिनीतन्त्र (तो. ३७२) भी संवरतन्त्र का व्याख्यातन्त्र है। यह ग्रन्थ ५१ पटलों का एक महत्त्वपूर्ण तन्त्र—ग्रन्थ है। इसमें भी अनेक पटल अपभ्रंश भाषा के हैं। इसके अपभ्रंश अंश का सम्पादन डॉ. एन. एन. चौधरी ने किया है[1] । उन्होंने भाषा की दृष्टि से अध्ययन कर इसका काल १२वीं शताब्दी स्थिर किया है। उन्होंने केवल इसकी भाषा एवं पाण्डुलिपियों की प्राचीन उपलब्धता के आधार पर ही निर्णय किया है। भोट अनुवाद में पद्मवज्र की श्रीडाकार्णवमहायोगिनीतन्त्रराजवाहिकटीका (तो. १४१६) उपलब्ध है। यदि यह प्रसिद्ध सिद्ध पद्मवज्र ही हों, तो इसका काल भी आठवीं शताब्दी से पूर्व ही स्थिर किया जा सकता है।

**अभिधानोत्तरतन्त्र**-अभिधानोत्तरतन्त्र[2] (तो. ३६९) अनुत्तरतन्त्र का मातृतन्त्र है। यह प्रायः चक्रसंवरतन्त्र से साम्य रखता है। यह भी एक विशाल तन्त्र है। इसमें ६६ परिच्छेद हैं। इस ग्रन्थ में मुख्य रूप से कायसंवर, पीठसिद्धि, योगिनी के लक्षण, मुद्रा, मण्डलविधि, मन्त्र, स्वाधिष्ठान, आत्मभावपूजा इत्यादि अनेक विषय हैं। इस ग्रन्थ का भोटानुवाद प्रसिद्ध अनुवादक रिनछेन जङ्पो तथा दीपंकरश्रीज्ञान ने किया। ये दोनों दसवीं-ग्यारहवीं शताब्दी में वर्तमान थे।

**चक्रसंवरतन्त्र**-[3] संवरतन्त्रों में चक्रसंवरतन्त्र का महत्त्वपूर्ण स्थान है। मूल चक्रसंवरतन्त्र एक लाख श्लोकों का माना जाता है। इसका संक्षेप रूप 'श्रीचक्रसंवरलघुतन्त्रराज (तो. ३६८) को ही इदानीं मूल चक्रसंवरतन्त्र माना गया है। यह सात सौ श्लोक प्रमाण का ग्रन्थ है। यह ग्रन्थ हेरुकाभिधानतन्त्र के नाम से मूल संस्कृत में उपलब्ध हुआ है। भोट विद्वानों में इस संदर्भ में कि यही मूल ग्रन्थ है, मत वैभिन्न्य है[4]। भोट अनुवाद संग्रह-ग्रन्थ तन्त्युर में साधन तथा मण्डल आदि विषयों से सम्बद्ध अनेक ग्रन्थ संकलित हैं। टीकाओं में प्रमुख लावापा की साधननिदानश्रीचक्रसंवरनामपञ्जिका (तो.१४०१), भवभद्र की श्रीचक्रसंवरपञ्जिकानाम (तो.१४०३), भव्यकीर्ति की चक्रसंवरपञ्जिका-शूरमनोज्ञनाम (तो. १४०५), जयभद्र की चक्रसंवरमूलतन्त्रपञ्जिका (तो.१४०६), देवगुप्त की श्रीचक्रसंवरसाधनसर्वशालानामटीका (तो.१४०७) इत्यादि हैं। इन टीकाओं में जयभद्र की चक्रसंवरपञ्जिका भवभद्र की

१. डाकार्णव, सम्पा. डॉ. एन. एन. चौधरी, कलकत्ता संस्कृत सीरीज़ सं. x, कलकत्ता १६३५, डॉ. चौधरी के अनुसार इस ग्रन्थ के संस्कृत अंश के कुछ पटलों का सम्पादन डॉ. हरप्रसाद शास्त्री ने किया था, जो वंगीय साहित्य परिषद् से प्रकाशित हुआ। देखें—बौद्ध गान ओ दोहा।

२. शतपिटक सीरीज़ भाग-२६३, नई दिल्ली, सन् १९८१

३. श्रीचक्रसंभारतन्त्र, सम्पा. काजी दावा समडुब।

४. श्रीचक्रसंभारतन्त्रभूमिका, पृ. १, काजी दावा समडुब।

चक्रसंवरविवृति एवं लावापा की साधननिदानपञ्जिका संस्कृत में मातृका के रूप में प्राप्त हैं[1]। इनके अतिरिक्त वज्रपाणि कृत लघुतन्त्रटीका[2] भी प्राप्त है, जो चक्रसंवरतन्त्र की ही व्याख्या है। प्रथम दोनों आचार्य विक्रमशील महाविहार के बारह प्रसिद्ध तान्त्रिक आचार्यों में थे[3]। ये दोनों आचार्य ११वीं १२वीं शताब्दी के मध्य वर्तमान थे। भारतीय सिद्धाचार्यों में तिलोपा इसके प्रमुख साधक थे। इस परम्परा में घण्टापा एवं कृष्णपा आदि प्रसिद्ध साधक एवं व्याख्याकार हुए। कालान्तर में घण्टापाद का चक्रसंवर का अपना पृथक् आम्नाय भी बना। इन्होंने अनेक साधन, मण्डलविधि, पूजाविधि पर ग्रन्थ लिखकर इसे समृद्ध किया। डॉ. विनयतोष भट्टाचार्य घण्टापाद का समय ६८१ ई. स्थिर करते हैं[4] । तन्पुर संग्रह में विभिन्न आचार्यों के इस विषय पर अनेक ग्रन्थ उपलब्ध हैं।

**संवरोदयतन्त्र**[5]— संवरोदयतन्त्र (तो. ३७३) अनुत्तरतन्त्र की मातृतन्त्र शाखा से सम्बद्ध है। इसे संवरतन्त्र का व्याख्यातन्त्र माना जाता हैं। लघुसंवरतन्त्र इसका मूल तन्त्र है। अन्य व्याख्यातन्त्रों में श्रीवज्रडाकमहातन्त्रराज (तो. ३७०), योगिनीसंचर्या (तो. ३७५) आदि हैं। ३३ परिच्छेदों वाले इस ग्रन्थ में अभिषेक, मण्डललेखन, होम, यन्त्र, आचार्य एवं शिष्य के गुण आदि विषयों का विवेचन है। इसकी दो टीकाओं की सूचना मिलती है— आचार्य रत्नरक्षित की संवरोदयतन्त्रपञ्जिका और संवरोदयतन्त्रटिप्पणी। संवरोदयतन्त्र के सम्पूर्ण साहित्य का विश्लेषण शीनीची त्सुदा ने अपने संस्करण की भूमिका[6] में किया है। प्रो. त्सुदा इसका काल आठवीं शताब्दी से पूर्व का नहीं मानते, क्योंकि छठे परिच्छेद में कुछ ऐसे श्लोक हैं, जो नागार्जुन के पञ्चक्रम के वज्रजापक्रम में उपलब्ध हैं। प्रो. नाकामुरा भी इस तन्त्र का काल आठवीं शताब्दी ही स्वीकार करते हैं[7] ।

**कालचक्रतन्त्र**[8]— अनुत्तरतन्त्र के उपविभागों में मातृतन्त्र, पितृतन्त्र एवं अद्वयतन्त्र है। कालचक्रतन्त्र अद्वयतन्त्र का मुख्य तन्त्र है। कालान्तर में विद्वानों ने इसके आधार पर कालचक्रयान नाम से पृथक् यान का नाम भी प्रदान करने का प्रयास किया। अद्वयतन्त्र के सम्बन्ध में भोट विद्वानों में पर्याप्त मतभेद प्रतीत होता है। कई विद्वानों ने अनुत्तरतन्त्र के अद्वयतन्त्र नामक विभाजन को स्वीकार नहीं किया। परन्तु चोंखापा एवं खस्-ड्रुब-जे प्रभृति विद्वानों ने इस विभाजन के कारण को दर्शाते हुए अद्वयतन्त्र होने की पुष्टि की है। जिस तन्त्र में निष्पन्नक्रम की साधना में मायाकाय की प्रमुखता होती है, वह पितृतन्त्र तथा

---

१. दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थों की आधार सामग्री, प्रथम भाग, पृ. ८
२. राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू, पाण्डुलिपि सं. ५.१०९
३. बौ. ध. इति., पृ. १३६
४. ए.इं.बु. एसो., पृ. ६५
५. द संवरोदयतन्त्र (सेलेक्टेड चेप्टर्स) सम्पा. शीनीची त्सुदा।
६. द संवरोदयतन्त्र, भूमिका, पृ. २७-४५
७. इंडियन बुद्धिज्म, पृ. ३३३
८. कालचक्रतन्त्रराज, सम्पा. विश्वनाथ बैनर्जी, एशियाटिक सोसायटी, कलकत्ता, सन् १९८५

जिस तन्त्र में प्रभास्वरता की साधना प्रमुख है, वह मातृतन्त्र कहलाता है। कालचक्रतन्त्र में इन दोनों की प्रमुखता होने से इसे अद्वयतन्त्र कहा जाता है। इन विभाजनों की अन्य भी अनेक दृष्टियाँ हैं, यथा प्रवचन की दृष्टि से, विषय की दृष्टि से, साधक की दृष्टि से, विषयों की उत्पत्ति एवं निष्पन्नक्रम की दृष्टि से। अनुत्तर तन्त्र का उक्त तीन प्रकार से विभाजन इष्ट है'[1]।

विमलप्रभाकार के अनुसार कालचक्रतन्त्र की देशना तथागत ने चैत्र पूर्णिमा के दिन धान्यकटक[2] में दी। इसकी देशना शम्भल के राजा सुचन्द्र की अध्येषणा पर दी गई। मान्यतानुसार प्रारम्भ में यह साठ हजार श्लोकों का बृहद् ग्रन्थ था। राजा सुचन्द्र ने इसे शम्भल देश में राजधर्म के रूप में प्रचारित किया तथा उसके बाद अनेक राजाओं ने इसकी परम्परा का संवर्धन किया। इसी के आधार पर प्रथम कल्की राजा मञ्जुश्रीयश ने इसका पांच पटलों के लघुतन्त्र के रूप में संक्षेप किया[3] । इदानीं यही कालचक्रतन्त्र के रूप में प्रसिद्ध है।

भोट परम्परा में कालचक्रतन्त्र के जम्बुद्वीप में प्रवर्तन के सम्बन्ध में कुछ मतवैभिन्न्य प्रतीत होता है। तारनाथ के अनुसार इसका प्रचार आचार्य पिटोपा ने किया[4]। कुछ अन्य विद्वानों का मत है कि भारतीय आचार्य चिलु पण्डित ने, जो दसवीं शताब्दी में उड़ीसा से शम्भल पहुंचा था और जिसने वहां कालचक्रतन्त्र का अभिषेक प्राप्त किया था, पुनः भारत लौटकर इस तन्त्र का प्रचार किया। भोट विद्वान् जोन नु पल ने अपने ग्रन्थ देव थेर ङोन पो में कालचक्रतन्त्र के उद्भव एवं विकास की विस्तृत चर्चा की है[5] । उसके अनुसार इसका प्रचार भारतवर्ष में काफी समय पूर्व हो चुका था। उन्होंने कालचक्रतन्त्र परम्परा का जो गुरु-शिष्य आम्नाय दिया है, वह इस प्रकार है— घण्टापाद-कूर्मपाद-विजयपाद-कृष्णपाद-भद्रपाद-विजयपाद-तिलोपाद-नरोपाद। आधुनिक विद्वान् इसका काल ११वीं-१२वीं शताब्दी का निश्चित करते हैं, क्योंकि इसमें मुस्लिम आक्रमण का एवं परवर्ती अनेक शैव एवं वैष्णव तन्त्रों की समानता का उल्लेख है[6]। राहुल सांस्कृत्यायन को उद्धृत

१. इं. बु. ता. सि., पृ. २५०-२६६

२. 'इह आर्यविषये शाक्यमुनिर्भगवान् वैशाखपूर्णिमायामरुणोदयेऽभिसंबुद्धः शुक्लप्रतिपदादि-पञ्चदशकलावसाने कृष्णप्रतिपत्प्रवेशे। ततो धर्मचक्रं प्रवर्तयित्वा यानत्रयदेशनां कृत्वा द्वादशमे मासे चैत्रपूर्णिमायां श्रीधान्यकटके धर्मधातुवागीश्वरमण्डलं षोडशकलाविभागलक्षणं तदुपरि श्रीमन्नक्षत्रमण्डलं षड्विभागिकमादिबुद्धं विस्फारितमिति। (वि. प्र., भाग-२, पृ. ८)

३. वि. प्र. भाग-१, पृ. ३

४. बौ. ध. इति., पृ. १४६

५. द ब्ल्यू एनाल्स, पृ. ७५३-८३८

६. इंडियन बुद्धिज्म, पृ.३३६

करते हुए "कालचक्र की उत्पत्ति एवं उत्पन्न क्रम की संक्षिप्त व्याख्या" में दीपंकरश्रीज्ञान (१०५१ ई.) की कालचक्र पर टीका का भी उल्लेख है[१]।

कालचक्रतन्त्र पांच पटलों में है, यथा—लोकधातु, अध्यात्म, अभिषेक, साधन तथा ज्ञानपटल। परमार्थसेवा एवं सेकोद्देश कालचक्र, अर्थात् अद्वयतन्त्र से सम्बद्ध हैं। मण्डलविधि एवं साधन इत्यादि का विशाल वाङ्मय तन्युर में प्राप्त है। इसकी टीकाओं में उपर्युक्त दीपंकरश्रीज्ञान की टीका के अतिरिक्त पुण्डरीक विरचित प्रसिद्ध विमलप्रभा[२] आज भी उपलब्ध है। कालचक्रतन्त्र पर यह विस्तृत टीका है। इसका समय १२वीं शताब्दी माना गया है। कालचक्रतन्त्र का विषय अत्यन्त व्यापक है। इसमें तन्त्रसम्बन्धी विषयों के अतिरिक्त भूगोल, आयुर्वेद, ज्योतिष, रसायन आदि विविध विषय भी हैं। एक प्रकार से यह तन्त्र का विश्वकोष प्रतीत होता है।

बौद्ध तन्त्र-साहित्य का अत्यन्त विशाल भण्डार है। दुर्भाग्य से यह साहित्य मूल संस्कृत में बहुत कम प्राप्त है। इनमें से कुछ ही हमें मूल संस्कृत में प्राप्त होते हैं[३]। इस सम्पूर्ण साहित्य की सूचना हमें इसके भोट एवं चीनी अनुवादों से मिलती है। भोट भाषा में अनूदित साहित्य के दो विशाल संग्रह कन्युर एवं तन्युर हैं। दोनों ही खण्डों में तन्त्र-साहित्य का पृथक् विभाग है। कन्युर में मूल आगम ग्रन्थ तथा तन्युर में भारतीय आचार्यों की टीका-टिप्पणियां हैं। इस विशाल साहित्य का इसी से अनुमान किया जा सकता है कि कन्युर खण्ड में ४६८ मूल आगमतन्त्र-ग्रन्थ तथा २६२ के लगभग धारणी-ग्रन्थ हैं। वहीं तन्युर खण्ड में तन्त्र वर्ग में २६०५ से अधिक ग्रन्थ हैं, जिनमें बौद्ध तान्त्रिक आचार्यों एवं सिद्धों की टीकाएं, व्याख्याएं वृत्तियाँ, साधन, मण्डलविधियां इत्यादि संगृहीत हैं। यहां हमने इनमें से मात्र कुछ ही तन्त्रों की चर्चा की है, जो इस सम्पूर्ण साहित्य के ऐतिहासिक रूप से अध्ययन के लिए दिशानिर्देश करेगी। इन सभी ग्रन्थों की नामावली का परिचय तोहोकू विश्वविद्यालय द्वारा प्रकाशित कन्युर-तन्युर की सूची से मिल जाता है।

## बौद्ध तन्त्रों की विशेषताएं

वज्रयान के ऐतिहासिक विकास के सन्दर्भ में इसका तात्त्विक विकास की दृष्टि से भी अध्ययन करना समीचीन जान पड़ता है। मन्त्रयान, तन्त्रयान तथा वज्रयान सभी पर्यायवाची शब्द हैं। मन्त्रयान को महायान का ही एक भेद माना जाता है, परन्तु मन्त्रनय का किस प्रकार अभ्युदय हुआ और तन्त्रयान और वज्रयान के रूप में इसकी स्थापना किस प्रकार हुई, यह नितान्त विचारणीय विषय है।

---

१. कालचक्र की उत्पत्ति एवं उत्पन्नक्रमों की संक्षिप्त व्याख्या, पृ. २३

२. विमलप्रभा भाग-१, २, ३, के. उ. ति. शि. संस्थान, सारनाथ।

३. दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री, भाग-१, तथा इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धी': के प्रत्येक अंकों में प्राप्त पाण्डुलिपियों की सूचना दी जा रही है।

बुद्ध के परिनिर्वाण के पश्चात् कुछ सौ वर्षों के भीतर ही बौद्ध संघ में निकाय-भेद हो चुका था। इस सन्दर्भ में महासांघिक तथा लोकोत्तरवादियों का प्रादुर्भाव उल्लेखनीय है। प्रथम शताब्दी के आसपास ही प्रज्ञापारमिताशास्त्र अस्तित्व में आ चुका था। पारमिता-सूत्रों की पृष्ठभूमि में ही तन्त्रदर्शन भी स्थापित हुआ। पारमितानय द्वारा अनन्त कल्पों में पुण्य एवं ज्ञान संभार के संचय के बल पर प्राप्य बुद्धत्व पद को मन्त्रनयानुयायी अपने साधना-मार्ग का अवलम्बन कर इसी देह द्वारा इसी जन्म में प्राप्त करते हैं। फलतः बौद्ध तन्त्र-शास्त्रों में "जन्मनीहैव मुक्तिः" के शतशः प्रसंग उपलब्ध होते हैं। मन्त्रनय में पारमितानय से भिन्न अपनी विशिष्ट साधनाविधि है। अदुष्करचर्या, उपायबहुलता आदि इसकी विशेषताएं हैं, जो इसे पारमितानय से पृथक् करती हैं। अतः यह कहा जा सकता है कि प्राप्तव्य पद में मन्त्रनय एवं पारमितानय में कोई भेद नहीं है। यह भेद केवल इसके साधनविधि के आधार पर लक्षित है। यहां संक्षेप में मन्त्रनय के कुछ विशिष्ट तत्त्वों की विवेचना की जा रही है। इसी सन्दर्भ में इसके कुछ आनुष्ठानिक तत्त्वों, अभिषेक, मण्डल एवं पीठों की भी चर्चा की जायेगी, क्योंकि यह तत्त्व बौद्धेतर शैव-शाक्त तन्त्रों में भी समान रूप से पाया जाता है। इसलिये तन्त्रशास्त्र के इतिहास एवं उनके परस्पर प्रभाव के अध्ययन के लिए ये तत्त्व महत्त्वपूर्ण प्रतीत होते हैं।

**वज्र एवं वज्रसत्त्व**-पारमितानय में जो शून्य निःस्वभावात्मक है, वही मन्त्रनय में वज्र के रूप में प्रतिपादित है और उसको अदाही, अविनाशी, अच्छेद्य, अभेद्य बताया गया है—

**दृढं सारमसौशीर्यमच्छेद्याभेद्यलक्षणम्।**
**अदाहि अविनाशी च शून्यता वज्रमुच्यते।।**

इस प्रसंग में वज्र की व्याख्या करते हुए विमलप्रभा में कहा गया है कि जो अच्छेद्य-अभेद्य है, वह वज्र है और वही वज्रयान भी। इसमें मन्त्रनय और पारमितानय फल और हेतु की भांति एकलोलीभूत हैं[1]। इसके अतिरिक्त भी मन्त्रनय में वज्र अनेक अर्थों में प्रयुक्त हुआ है, यथा बोधिचित्त के लिये "बोधिचित्तं भवेद्वज्रम्"[2]। एवंकार के वंकार के अर्थ में भी वज्र का अर्थ अभिप्रेत है "वंकारं वज्रमित्याहुः"[3]। वज्रसत्त्व अथवा वज्रधर पद से निःस्वभावरूप देवबिम्ब प्रतिपादित है, अर्थात् वज्रसत्त्व में जो 'वज्र' है, इससे शून्यता तथा 'सत्त्व' से ज्ञानमात्रता अभिप्रेत है। इन दोनों का युगनद्ध रूप ही वज्रसत्त्व है। इन दोनों की अभिन्नता प्रदीप एवं उसके आलोक के समान है[4]। महायान के समान तन्त्रयान का भी

---

१. वज्रमच्छेद्यमभेद्यं महदिति। तदेव यानं मन्त्रनयं पारमितानयं फलहेत्वात्मकं एकलोलीभूतम्। (वि.प्र., भाग-१, पृ. १६३)।

२. ज्ञानसिद्धि, १५.२४

३. गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह, पृ.२१८

४. वज्रेण शून्यता प्रोक्ता सत्त्वेन ज्ञानमात्रता।
तादात्म्यमनयोः सिद्धं वज्रसत्त्वस्वभावतः।। (अ. व. सं., पृ. २४)
शून्यता 'वज्रमित्युक्तमाकारः सत्त्वमुच्यते।
तादात्म्यमनयोः सिद्धं वज्रसत्त्वस्वभावतः।। (ए. इं. त. बु., पृ. ७८)

बोधिचित्त मूल आधार है। तन्त्रशास्त्र आगे चलकर शून्यता एवं करुणा, प्रज्ञोपाय, अद्वयता, युगनद्ध आदि सिद्धान्तों में बोधिचित्त का ही विस्तार हुआ है। बोधिचित्त एवं बोधिसत्त्व ही वज्र एवं वज्रसत्व के रूप में प्रस्फुटित हुए हैं।

जैसा कि बताया जा चुका है कि पारमितानय और मन्त्रनय महायान के ही दो विभाग हैं। इन दोनों के उद्देश्य में कोई भेद नहीं है, यह भेद केवल साधनविधि के आधार पर है। पारमितानय में सत्त्व अनन्त कल्पों के पुण्य एवं ज्ञानसंभार के बल पर बुद्धत्व पद को प्राप्त करता है, जबकि तन्त्रयान में एक ही जन्म में इस पद की प्राप्ति प्रतिपादित है। इस पद की प्राप्ति में मुख्य आधार बोधिचित्त है। इस चित्त से युक्त सत्त्व बोधिसत्त्व कहलाता है। बोधिचित्त की उत्पत्ति के लिए सत्त्व करुणा की भावना करता है। वह स्व के लिये निर्वाण की कामना न कर यावत् चराचर जगत् के सत्त्वों के दुःख निवारण के लिये अपने को उत्सर्ग कर लेता है। यह प्रतिज्ञा करता है कि जब तक अशेष प्राणी सम्यक् सम्बुद्ध पद को प्राप्त नहीं कर लेते, तब तक स्वयं निर्वाण प्राप्त नहीं करेगा। पारमितानय के समान ही तन्त्रयान में भी इसका महत्त्व है। तन्त्रयान में अभिषेक ग्रहण करने से पूर्व शिष्य में बोधिचित्तोत्पाद करना आवश्यक होता है। इसलिये धीमान् साधक को बोधिचित्तोत्पाद के लिये सभी प्रकार के विकल्पों, सन्देहों और शंकाओं से मुक्त होकर तत्त्वचर्या का अभ्यास करना पड़ता है। इस यान में बोधिचित्त की परिभाषा इन्हीं सन्दर्भों के अनुरूप प्रतिपादित की गई है। गुह्यसमाजतन्त्र का प्रसिद्ध वचन है—

**अनादिनिधनं शान्तं भावाभावक्षयं विभुम्।**
**शून्यताकरुणाभिन्नं बोधिचित्तमिति स्मृतम्।।**

शून्यता एवं करुणा की अभिन्नता ही बोधिचित्त है। इस प्रकार की प्रतिपत्ति महायान-ग्रन्थों में भी उपलब्ध है तथा इस चित्त का स्वभाव अनादिनिधन, शान्त, भाव और अभाव से अतीत और व्यापक है।

## पांच तथागत और उनके ज्ञान

महायान-शास्त्र के साथ-साथ तन्त्रशास्त्र में भी पांच तथागत बुद्ध एवं उनके मुद्रा, वर्ण इत्यादि का सविस्तर वर्णन है। ऐतिहासिक रूप से यह प्रतिपादित करना कठिन है कि इन पांच बुद्धों का वर्णन कब से प्रारम्भ हुआ। असंग ने महायानसूत्रालंकार (पृ. ४८-४९) में आदर्श आदि ज्ञानों का उल्लेख किया है। तन्त्र-ग्रन्थों में सर्वप्रथम गुह्यसमाजतन्त्र में इनका वर्णन पाया जाता है। ऐसा माना जाता है कि इसका रचनाकाल असंग के समकालीन है। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि करीब तीसरी शताब्दी में यह तत्त्व प्रचलित हो चुका था, जिसका पल्लवन परवर्ती बौद्ध तन्त्र-साहित्य में हुआ। आर्यमञ्जुश्रीनामसंगीति नामक ग्रन्थ में पांच तथागत एवं उनके ज्ञान के आधार पर समस्त तन्त्रों को विभाजित कर उनका

संगायन बताया गया है। ये पञ्चतथागत हैं— वैरोचन, अक्षोभ्य, अमिताभ, रत्नसम्भव और अमोघसिद्धि तथा उनके ज्ञान हैं— आदर्शज्ञान, समताज्ञान, प्रत्यवेक्षणाज्ञान, कृत्यानुष्ठानज्ञान और सुविशुद्धधर्मधातुज्ञान।

बौद्ध दार्शनिकों ने समस्त जगत् को पांच स्कन्ध, द्वादश आयतन और अष्टादश धातु के अन्तर्गत माना है। इसी प्रकार बौद्ध तन्त्रों में भी यावत् चराचर जगत् को पांच तथागतों तथा उनके ज्ञान के आधार पर संगृहीत किया है। ये पांच तथागत ही पञ्चस्कन्धों के प्रतीक हैं— "पञ्चस्कन्धाः समासेन पञ्चबुद्धाः प्रकीर्तिताः" (गु. त., पृ. १३७), क्योंकि पञ्चबुद्ध-स्वभाव होने के कारण ही पञ्चस्कन्ध पञ्चजिनस्वरूप हैं— "पञ्चबुद्धस्वभावत्वात् पञ्चस्कन्धा जिनाः स्मृताः" (ज्ञा. सि. २.१)। इसीलिये तन्त्रशास्त्र में समस्त जगत् को पञ्चबुद्धात्मक कहा गया है—

"पञ्चबुद्धात्मकु सर्वजगोऽयम्"।

पांच तथागतों से संबद्ध पांच ज्ञानों का निरूपण बौद्ध तन्त्रशास्त्र की अपनी विशेषता है। अतः इनका लक्षण जान लेना आवश्यक है।

१. **आदर्शज्ञान**-आकाश के समान निराधार, व्यापक और लक्षणरहित धर्मकाय को आदर्शज्ञान कहा गया है। जिस प्रकार मनुष्य अपना प्रतिबिम्ब दर्पण में देख सकता है, उसी प्रकार योगी आदर्शज्ञान के उत्पन्न होने पर उसमें धर्मकाय के स्वरूप का साक्षात्कार करता है। आचार्य पद्मवज्र आदर्शज्ञान को बुद्धों के लिये भी अविज्ञेय मानते हैं, यह अपर्यन्त गुणों को उत्पन्न करने वाला है—

**बुद्धानामप्यविज्ञेयमपर्यन्तगुणोद्भवम्।**
**ज्ञानं तदुच्यते ह्यत्र श्रीमदादर्शसंज्ञितम्।।** (गु. सि. ४.१७)

आदर्शज्ञान सभी ज्ञानों का निमित्त होने के कारण महाज्ञानाकार के सदृश है। अपरिच्छिन्नता, सदानुगम तथा सभी प्रकार के ज्ञेयों में असंमूढता इसका स्वरूप है।

२. **समताज्ञान**-आदर्शज्ञान के उत्पन्न होने के बाद योगी में समताज्ञान का उदय होता है। इसमें समस्त जगत् को स्वप्नवत्, कल्पनाप्रसूत और प्रतिबिम्बवत् स्वीकार किया जाता है। इससे सभी धर्मों के प्रति अहंकार-ममकार से रहित शून्यता-भावना, अर्थात् सर्वधर्मनैरात्म्य की भावना उत्पन्न होती है। इस समय योगी सभी प्राणियों तथा तथागतों के चित्त में कोई अन्तर नहीं देखता, सभी में एकाकार, एकस्वभाव संबोधि का दर्शन करता है।

३. **प्रत्यवेक्षणाज्ञान**-प्रत्यवेक्षणाज्ञान का स्वरूप आदिशुद्ध, अनुत्पन्न तथा अनाविल है। सभी संज्ञात्मक वर्ण अकार-कुलोद्भव हैं और अकार सभी वर्णों में अग्र है। इससे उत्पन्न सभी देव-मण्डल प्रभास्वरस्वभाव हैं। इन सभी में एकाकार प्रभास्वरता का दर्शन करना ही प्रत्यवेक्षणा कहलाती है।

४. **कृत्यानुष्ठानज्ञान**-सभी लोकों में सदा बुद्धकृत्यों और नानाविध चर्याओं द्वारा लोकहित सम्पादन करने वाला ज्ञान कृत्यानुष्ठानज्ञान कहलाता है। इसकी विशेषता बताते हुए आचार्य पद्मवज्र कहते हैं कि यह ज्ञान परम निर्मल है, जिसमें अक्षोभ्य, वैरोचन आदि तथागत तथा लोचना आदि उनकी मुद्राएं भी स्थित होती हैं और उनकी भावना की जाती है।

५. **सुविशुद्धधर्मधातुज्ञान**-सत्त्व दो प्रकार के आवरणों से आवृत रहता है। उनके नाम हैं— क्लेशावरण और ज्ञेयावरण। जब वह इन दोनों आवरणों से सदा के लिये मुक्त हो जाता है, तो इस प्रकार के इन आवरणों से मुक्त सत्त्व को वज्रसत्त्व कहा जाता है और उनके ज्ञान को सुविशुद्धधर्मधातुज्ञान। वह इन दो आवरणों से आवृत सभी प्राणियों की मुक्ति के लिये भावना करता है। इस ज्ञान का स्वभाव भी शुद्ध, अनाविल, विज्ञानधर्मतातीत तथा प्रकृतिप्रभास्वर है। यह आकाश की भाँति सभी लक्षणों से रहित आदि मध्यान्त शुद्ध एवं निर्मल है।

## आनन्द, क्षण एवं मुद्रा

आनन्द, क्षण एवं मुद्राओं का उल्लेख एवं उनकी साधनविधि का निरूपण बौद्ध तन्त्रों में साथ-साथ किया गया है, क्योंकि ये परस्पर एक दूसरे से सम्बद्ध हैं। चार प्रकार के आनन्द, चार क्षण एवं चार प्रकार की मुद्राएं हैं। आनन्द, परमानन्द, विरमानन्द तथा सहजानन्द ये चार आनन्द हैं। विचित्र, विपाक, विमर्द तथा विलक्षण ये चार क्षण हैं। कर्ममुद्रा, धर्ममुद्रा, महामुद्रा और समयमुद्रा ये चार मुद्राएं हैं। इनमें से प्रत्येक की उत्तरोत्तर श्रेष्ठता मानी गयी है। यथा—

**आनन्देन सुखं किञ्चित् परमानन्दं ततोऽधिकम्।**
**विरमेण विरागः स्यात् सहजानन्दं तु शेषतः।।**
(हे. त. १.८.३२)

प्रत्येक आनन्द काय-वाक्-चित्त तथा ज्ञान के भेद से सोलह प्रकार का हो जाता है। आनन्द आदिचित्त, अर्थात् बोधिचित्त या बिन्दु की स्थिति पर निर्भर करता है। जब बोधिचित्त निर्माणकाय में हो, तब वह आनन्द, धर्मकाय में परमानन्द, संभोगकाय में विरमानन्द तथा महासुखकाय में सहजानन्द को उत्पन्न करता है। मुद्रा का स्पर्श आनन्द है, सुख की इच्छा परमानन्द तथा विराग विरमानन्द है। इन तीनों से अतीत अवस्था सहजानन्द है। परमानन्द को भव भी कहा गया है, भव इस अर्थ में कि यह जन्म-मरण के आवागमन

का मूल है। विरमानन्द विरागस्वरूप होने के कारण निर्वाण है और सहजानन्द न भव है और न ही निर्वाण, यह भव और निर्वाण से अतीत है[१]।

क्षणों के भेद के आधार पर भी ये आनन्द आदि उत्पन्न होते हैं। एवंकार की स्थिति में क्षणों के ज्ञान से ही सुख का बोध होता है[२]। विचित्र में आनन्द, विपाक में परमानन्द, विमर्द में विरमानन्द और विलक्षण में सहजानन्द उत्पन्न होता है[३]। विचित्र क्षण आलिंगन, स्पर्श आदि विविध प्रकार के हैं। उस सुखज्ञान का भोग विपाक है। मैंने सुख का भोग किया, इस प्रकार का आलोचनात्मक ज्ञान विमर्द क्षण है और विलक्षण इन तीनों से भिन्न राग और अराग से विवर्जित क्षण है[४]। इसी को कृष्णपाद योगपरक दृष्टि से इस प्रकार प्रस्तुत करते हैं[५]—स्पर्श का प्रारम्भिक क्षण विचित्र है, कमलकुलिशयोग विपाक क्षण है, इसके पश्चात् मन्थान से उत्पन्न रागानल से दलित जगद्राशि विमर्द क्षण है। इस प्रकार का योग, जिसमें कमल में रागवह्नि और पवन सहचर हैं, यही संबोधि का मार्ग है, यही विलक्षण क्षण कहलाता है, जो केवल योगियों के लिये गम्य है।

इस योगावस्था को प्राप्त करने के लिये मुद्रा आवश्यक है। चार प्रकार की मुद्राएं प्रतिपादित हैं — कर्ममुद्रा, धर्ममुद्रा, महामुद्रा और समयमुद्रा। इन चार मुद्राओं से क्षण का ज्ञान और क्षण के ज्ञान से सुख, अर्थात् आनन्द आदि का प्रादुर्भाव होता है। मुद्रा का अर्थ ही है जो सुख प्रदान करती है— "मुदं सुखविशेषं राति ददातीति मुद्रा" (से.टी.,पृ. ५६)। तन्त्रशास्त्र में साधना के लिये अभिषेक के समय मुद्रा-समर्पण भी किया जाता है। कर्ममुद्रा स्तनकेश से युक्त कामधातु के सुख का हेतु है। इसमें कर्म आलिंगन, चुम्बनादि व्यापार हैं, इससे उपलक्षित जो सुख है, उसे प्रदान करने वाली कर्ममुद्रा है[६]। कर्ममुद्रा के साथ एवंकारयोग में प्रतिष्ठित होकर क्षण तथा क्षणों के ज्ञान से आनन्द उत्पन्न होते हैं[७]। यहां चंचल बिन्दु ही संवृति बोधिचित्त है। बिन्दु के स्थिर हो जाने पर उसकी ऊर्ध्व गति हो

---

१. प्रथमं स्पर्शाकाङ्क्षया द्वितीयं सुखवाञ्छया।
तृतीयं रागनाशत्वाच्चतुर्थं तेन भाव्यते।।
परमानन्दं भवं प्रोक्तं निर्वाणं च विरागतः।
मध्यमानन्दमात्रं तु सहजमेभिर्विवर्जितम्।। (हे.त.१.८.३३-३४)

२. आनन्दास्तत्र जायन्ते क्षणभेदेन भेदिताः।
क्षणज्ञानात् सुखज्ञानमेवंकारे प्रतिष्ठितम्।। (हे.त. २.३.५)

३. हेवज्रतन्त्र, २.३.६

४. हेवज्रतन्त्र, २.३.७-८

५. स्पर्शस्यादौ विचित्रः कमलकुलिशयोर्योगतोऽसौ विपाकः
पश्चान्मन्थोत्थरागानलदलितजगत्सङ्गराशिर्विमर्दः।
तस्मिन्निध्यायमाने पवनसहचरे रागवह्नौ सरोजे
सोऽयं संबोधिमार्गः सकलजिनतनुर्योगिगम्यो विलक्षणः।। (क्रियासंग्रह, पृ. ३५७ पर उद्धृत)

६. से.टी., पृ.५६

७. अद्वयवज्रसंग्रह, पृ.३२

सकती है और अन्त में उष्णीषकमल में पहुँचने पर आनन्द का आविर्भाव होता है। इसे निष्यन्द फल भी कहा जाता है। धर्ममुद्रा धर्मधातु-स्वरूप है। यह निर्विकल्प, निष्प्रपंच, अकृत्रिम, उत्पादरहित करुणास्वभाव है। यह परमानन्द का उपायभूत है। सहजस्वभाव प्रज्ञा से उत्पन्न होने के कारण सहज है। धर्ममुद्रा के अन्य अनेक लक्षण प्रतिपादित हैं, यथा— यह अज्ञान के अन्धकार को हटाने वाली किरण सदृश है, यह गुरुपदेश के समान है, जो शिष्य को समस्त प्रकार की भ्रान्तियों से निवृत्त कराता है, यह ललना और रसना के मध्य स्थित अवधूती के समान है। महामुद्रा निःस्वभाव है, क्लेश-ज्ञेयादि आवरणों से निर्मुक्त है और शरत्कालीन मध्याह्न गगन के सदृश स्वच्छ और निर्मल है। यह भव और निर्वाण स्वरूप अनालम्बन करुणा तथा महासुख स्वरूप है। इसका फल समयमुद्रा है। समयमुद्रा में वज्रधर स्वयं सत्त्वार्थ के लिये हेरुक रूप में निर्माणकाय में विस्फुरित होते हैं। इसी समय मुद्रा को गृहीत कर आचार्य पांच प्रकार के ज्ञान—आदर्श, समता, प्रत्यवेक्षणा, कृत्यानुष्ठान और सुविशुद्धधर्मधातु का प्रकाश करते हैं तथा आदियोग, मण्डलराजाग्री, कर्मराजाग्री, बिन्दुयोग और सूक्ष्मयोग की भावना करते हैं[1]।

## अभिसम्बोधि एवं कायसिद्धान्त

सम्बोधि, अर्थात् जानना ही अभिसम्बोधि है। यह चार प्रकार की है— एकक्षणाभिसम्बोधि, पंचाकाराभिसम्बोधि, विंशत्याकाराभिसम्बोधि और मायाजालाभिसम्बोधि। ये चार अभिसम्बोधियां चार प्रकार के कार्यों से संश्लिष्ट हैं। यथा एकक्षणाभिसम्बोधि स्वभावकाय से, पंचाकाराभिसम्बोधि धर्मकाय से, विंशत्याकाराभिसम्बोधि सम्भोगकाय से और मायाजालाभिसम्बोधि निर्माणकाय से। इन चार अभिसम्बोधियों की प्राप्ति के लिये चार प्रकार का वज्रयोग प्रतिपादित है। यथा ज्ञानवज्रयोग द्वारा एकक्षणाभिसम्बोधि, चित्तवज्रयोग द्वारा पंचाकाराभिसम्बोधि, वाग्वज्रयोग द्वारा विंशत्याकाराभिसम्बोधि तथा कायवज्रयोग द्वारा मायाजालाभिसम्बोधि का लाभ होता है।

उत्पत्ति क्रम की अवस्था में सबसे पहले एकक्षणाभिसम्बोधि का लाभ होता है। जन्मोन्मुख प्रतिसन्धि के लिये आलयविज्ञान जिस समय मातृगर्भगृह में माता-पिता के समरसीभूत बिन्दुद्वय के साथ एकत्व-लाभ करता है, इस एकत्व-लाभ का प्रथम क्षण एक महाक्षण है। इस क्षण में जो सुख की संवित्ति, अर्थात् बोध होता है, उस क्षण को एकक्षणाभिसम्बोधि कहा गया है। इस अवस्था में काय रोहित-मत्स्य के सदृश एकाकार रहता है। मातृगर्भ में जब रूपादि वासनात्मक पांच संवित्तियां होती हैं, तब यह क्षण पंचाकाराभिसम्बोधिक्षण कहलाता है। इस क्षण में गर्भस्थ काय कूर्मसदृश पंचस्फोटाकार होता है। जब यह पंचाकारज्ञान पृथिवी आदि चार धातुओं और वासनाओं के भेद से बीस[2] प्रकार का हो जाता है, तब वह क्षण विंशत्याकाराभिसम्बोधि कहलाता है। इस अवस्था में

१. अद्वयवज्रसंग्रह, पृ. ३३-३५
२. पांच इन्द्रिय, पांच इन्द्रियविषय, पांच कर्मेन्द्रिय, पांच कर्मेन्द्रिय-क्रिया।

गर्भस्थ काय भी बीस अंगुलियों से परिपूर्ण हो जाता है। काय का इस अवस्था तक विकास मातृगर्भ में ही होता है। इसके पश्चात् मायाजालाभिसम्बोधि का क्षण आता है, इस क्षण के लाभ के लिये गर्भस्थ काय को गर्भ से निष्क्रमण करना पड़ता है। गर्भ से निष्क्रमण के बाद मायाजाल के सदृश अनन्त भावों की संवित्ति का क्षण ही मायाजालाभिसम्बोधि कहलाता है।

इस उत्पत्तिक्रम की अवस्था में उपर्युक्त चार वज्रयोगों द्वारा इन क्षणों की अभिसम्बोधि का तथा काय का निरूपण होता है। विशुद्ध ज्ञानविज्ञानात्मक अच्युत बिन्दु ही एकक्षणाभिसम्बोधि की अवस्था में सर्वार्थदर्शी वज्रसत्त्व के रूप में निष्पन्न होता है। इस अवस्था में, जो सहज स्वाभाविक काय की स्थिति है, इसमें २१६०० श्वास-प्रश्वास चक्र का क्षय हो जाता है। यह अवस्था ज्ञानवज्रयोग है। यही वज्रसत्त्व पंचाकाराभिसम्बोधि में परमाक्षर सुखक्षण में महासत्त्व के रूप में निष्पन्न होता है। यह चित्तवज्रयोग है। परमाक्षर सुखात्मक क्षण की अवस्था धर्मकाय की है। महासत्त्व वागूवज्रयोग द्वारा विंशत्याकाराभिसम्बोधि के क्षण में बोधिसत्त्व के रूप में निष्पन्न होता है। यह अवस्था सम्भोगकाय की है। बोधिसत्त्व ही कायवज्रयोग द्वारा मायाजालाभिसम्बोधि क्षण में समयसत्त्व के रूप में निष्पन्न होता है। यह निर्माणकाय की अवस्था है। इसमें अनन्त मायाजालों से काय का स्फुरण होता है। इस स्फुरित काय में षोडश आनन्द आदि सुखों का निरोध हो जाता है[1]। इस प्रकार अच्युत बिन्दु से निष्पन्न ज्ञानवज्र, चित्तवज्र, वागूवज्र तथा कायवज्र निराभास, निरंजन, अजात, अकृत और भावाभाव से विवर्जित होता है—

**यत्कायं सर्वबुद्धानां निराभासं निरञ्जनम्।**
**अजातमकृतं शुद्धमभावादिविवर्जितम्।।**

**वज्रयोग**— संवृति और परमार्थ का संयोग वज्रयोग है। इसे अद्वय, युगनद्ध एवं अक्षर भी कहा गया है[2]। यह योग अस्ति और नास्ति से अतिक्रान्त, शून्यता एवं करुणा से अभिन्न महासुख है[3]। वज्रयोग चार प्रकार का है— विशुद्धयोग, धर्मयोग, मन्त्रयोग और संस्थानयोग। इनकी प्राप्ति के लिये चार विमोक्ष आवश्यक हैं। ये हैं— शून्यता, अनिमित्त, अप्रणिहित और अनभिसंस्कार। विशुद्धयोग के लिये शून्यता-विमोक्ष प्राप्त करना पड़ता है। शून्यता का अर्थ है निःस्वभावता। जिस ज्ञान में शून्यता का भाव ग्रहण होता है, वही

---

१. सेकोद्देशटीका, पृ. ६-७
२. "अभावभावावुक्तलक्षणे शून्यताकरुणयोरनयोर्बिम्बं संवृतिपरमार्थसत्यस्वभावयोः संयोगो मीलनं वज्रयोगः। स चाद्वयो युगनद्धाख्योऽक्षरश्चेति" (से.टी., पृ. ७०)।
३. अस्तिनास्तिव्यतिक्रान्तो भावाभावक्षयोऽद्वयः।
शून्यताकरुणाभिन्नो वज्रयोगो महासुखः।।
परमाणुधर्मतातीतः शून्यधर्मविवर्जितः।
शाश्वतोच्छेदनिर्मुक्तो वज्रयोगो निरन्वयः।। (वि. प्र., भा. १, पृ. ४४)

शून्यता-विमोक्ष है। इसके प्राप्त होने पर तुरीय अवस्था का ध्वंस होता है और अक्षर-सुख उत्पन्न होता है। धर्मयोग के लिये अनिमित्त-विमोक्ष का लाभ करना पड़ता है। विकल्प चित्त ही निमित्त है। जिस ज्ञान की अवस्था में चित्त निर्विकल्प होता है, उसे ही अनिमित्त-विमोक्ष कहा जाता है। इसके प्राप्त होने पर सुषुप्ति अवस्था का क्षय होता है। निर्विकल्प चित्त में मैत्री का उदय होता है, यही चित्तवज्र धर्मयोग कहलाता है। मन्त्रयोग के लिये अप्रणिहित-विमोक्ष लाभ करना पड़ता है। निर्विकल्प चित्त में प्रणिधान का अभाव होता है। इसे ही अप्रणिहित-विमोक्ष कहा गया है। इसके लाभ से स्वप्न अवस्था का क्षय होता है। इससे जो मुदिता संचरित होती है, वही मन्त्रयोग कहलाता है। संस्थानयोग के लिये अनभिसंस्कार-विमोक्ष आवश्यक है। प्रणिधान के अभाव में अभिसंस्कार नहीं रहता। इस विमोक्ष के लाभ से जाग्रत् अवस्था का क्षय होता है[1]।

**षडंग योग**—कालचक्रतन्त्र के अनुसार निष्पन्नक्रम की साधना चतुःसेवा और षडंग योग के अनुसार की जाती है। चतुःसेवा है— सेवा, उपसेवा, साधन और महासाधन। षडंग योग का प्राप्य पद काय-वाक्-चित्तवज्र है। प्रत्याहार तथा धारणा द्वारा कायवज्र तथा उसके लक्षणों तथा अनुव्यंजनों की सिद्धि होती है। प्राणायाम और धारणा द्वारा वाग्वज्र तथा मूल वायु में अधिकार प्राप्त होता है और सर्वज्ञवाक् की सिद्धि होती है। अनुस्मृति और समाधि द्वारा चित्तवज्र की प्राप्ति होती है। अनुस्मृति के समय चण्डाली को बोधिचित्त द्वारा द्रवित कर उष्णीष से मणिचक्र तक पहुंचाने से चार आनन्दों की उत्पत्ति होती है। इसमें सहजानन्द ही समाधि है। सहजानन्द की अवस्था में नाभि में चण्डाली के प्रज्वलित होने पर योगी देवबिम्ब का साक्षात्कार करता है। इस अवस्था में अनुरागपूर्ण सुख की उत्पत्ति होती है। यही अनुस्मृति कहलाता है। इसकी उत्पत्ति के लिये धारणा द्वारा मध्यमा नाड़ी में वायु को स्थिर कर चण्डाली को प्रज्वलित करना पड़ता है। इस प्रकार वायु को मध्यमा नाड़ी में स्थिर करना ही धारणा कहलाती है। धारणा की अवस्था को प्राप्त करने के लिये प्राणायाम द्वारा ललना और रसना नाड़ियों में बहने वाली वायु को मध्यमा में प्रवेश कराना पड़ता है। यही प्राणायाम कहलाता है। ललना और रसना में बहने वाली वायु तभी मध्यमा में प्रवेश करेगी, जब प्रत्याहार और ध्यान द्वारा मध्यमा नाड़ी की पहचान हो। यह प्रत्याहार द्वारा दिन और रात्रि में उदय होने वाले लक्षणों के बाद सम्भव होती है। प्रत्याहार द्वारा लक्षणों को पहचान लेने के बाद ध्यान द्वारा वे स्थिर होते हैं। षडंग योग के अध्ययन में इसका लक्षण, फल और साधन मुख्य पक्ष हैं। यदि इस प्रकार षडंग योग के अभ्यास के द्वारा योगियों को इष्टसिद्धि न हो, तो नादाभ्यास, अर्थात् हठयोग का भी विधान बौद्ध तन्त्रों में प्राप्त है। हठयोग में अब्जगत कुलिशमणि में बिन्दु को रोकर अक्षर सुख की सिद्धि की जाती है[2]।

---

१. से. टी., पृ. ५-६

२. कालचक्रतन्त्र, ४.११६

**अभिषेक**—बौद्ध तन्त्रों में प्रवेश एवं साधना के लिये अभिषेक एक आवश्यक अंग है। वज्राचार्य शिष्य को मण्डल में प्रवेश कराकर अभिषिक्त करता है। अभिषेक शिष्य की काय-वाक्-चित्त एवं ज्ञान की विशुद्धि के लिये इष्ट है। इसकी परिभाषा करते हुए कहा गया है कि जिसके द्वारा शुद्धि की जाती है, उसे ही सेक कहा जाता है[1]। कालचक्रतन्त्र के अनुसार सेक के दो प्रकार हैं— लौकिक अभिषेक तथा लोकोत्तर अभिषेक। लौकिक अभिषेक में उदकाभिषेक, मुकुटाभिषेक, पटाभिषेक, वज्रघण्टाभिषेक, महाव्रताभिषेक, नामाभिषेक तथा अनुज्ञाभिषेक हैं। लोकोत्तर अभिषेकों में कलशाभिषेक, गुह्याभिषेक, प्रज्ञाज्ञानाभिषेक तथा चतुर्थाभिषेक हैं। इस प्रकार यहां कुल ग्यारह अभिषेक वर्णित हैं। इनमें प्रथम सात लौकिक अभिषेक बालजनों के लिये, शेष तीन संवृति की दृष्टि से तथा अन्तिम चतुर्थाभिषेक परमार्थ की दृष्टि से दिया जाता है[2]। अभिषेक प्रदान करने का क्रम भी यही है। यदि पात्र स्त्री हो तो उसे मुकुटाभिषेक के स्थान पर सिन्दूराभिषेक तथा प्रज्ञाज्ञानाभिषेक के स्थान पर उपायाभिषेक का विधान है। अभिषेक प्रदान करने की विधि सामान्यतः सभी तन्त्रों में कुछ न कुछ भिन्न रूप में प्रतिपादित है। तत् तत् तन्त्रानुसार इष्टदेवों के मन्त्र हैं, जिनकी भावना की जाती है।

अभिषेक से पूर्व मण्डलरचना एवं उसमें प्रवेश आवश्यक है। मण्डल में पुष्पपात या दन्तकाष्ठपात द्वारा शिष्य का कुल निर्धारित किया जाता है। कुल के अनुसार शिष्य का नामकरण कर अभिषेक प्रदान किया जाता है। बौद्ध तन्त्रों में तन्त्रसाधना की पात्रता पर गहन विचार किया गया है। सम्यक् पात्र को ही अभिषिक्त कर साधना की अनुमति दी जाती है। हेवज्रतन्त्र के अनुसार इस तन्त्र का अध्ययन करने से पूर्व शिष्य को पोषध, दशशिक्षापद, इसके पश्चात् वैभाषिक, सौत्रान्तिक, विज्ञानवाद, माध्यमिक तथा समस्त मन्त्रनय को जानना आवश्यक है। तभी वह हेवज्रतन्त्र के अध्ययन का अधिकारी होता है[3]। तैर्थिक, मूर्ख, शुष्क तार्किक, श्रावक तथा षण्ढ आदि को अभिषेक नहीं दिया जाता[4]।

---

१. सिच्यते स्नाप्यतेऽनेन सेकस्तेनाभिधीयते (हे. त. २.३.१२)।

२. आदौ सप्ताभिषेको यो बालानामवतारणम्।
त्रिविधो लोकसंवृत्या चतुर्थः परमार्थतः।। (हेवज्रपञ्जिका) (पाम लीफ मैनु. इन द दरबार लायब्रेरी, हरप्रसाद शास्त्री, पृ. ४५, लगत सं. ३.३६४)।

३. पोषधं दीयते प्रथमं तदनु शिक्षापदं दशम्।
वैभाष्यं तत्र देशेत सूत्रान्तं वै पुनस्तथा।।
योगाचारं ततः पश्चात् तदनु मध्यमकं दिशेत्।
सर्वमन्त्रनयं ज्ञात्वा तदनु हेवज्रमारभेत्।। (हे. त. २.८.८-६)

४. न तीर्थ्याय न मूर्खाय न शुष्कतर्करताय च।
न श्रावकाय न षण्ढाय न वृद्धाय भार्याय च।।
न राज्ञेऽपि न पुत्राय न श्रद्धारहिताय च।
सप्ताष्टमौ प्रदातव्यौ शासने हितमिच्छता।।
(संक्षिप्ताभिषेक, पाण्डुलिपि राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमाण्डू, सं. ३.३८७)

इसलिये केवल भव्य शिष्य को ही तन्त्र में दीक्षित करना चाहिये, अन्यथा रौरव नरक में अवश्यमेव पतित होगा[1]। कालचक्रतन्त्र की टीका विमलप्रभा में कहा गया है कि दस अभिषेक सांवृतिक रूप से काय-वाक्-चित्त-ज्ञान-धातु-स्कन्ध-आयतन तथा कर्मेन्द्रियों की संशुद्धि के लिये हैं तथा चतुर्थाभिषेक परमाक्षर लक्षणस्वरूप महामुद्रा की सिद्धि तथा काय-वाक् आदि के अशेष संशोधन के लिये प्रदान किया जाता है[2]। उदक एवं मुकुटाभिषेक द्वारा कायशुद्धि होती है। पट्ट एवं वज्रघण्टाभिषेक द्वारा वाग्-विशुद्धि होती है। महाव्रताभिषेक तथा नामाभिषेक द्वारा चित्तविशुद्धि और अनुज्ञाभिषेक द्वारा ज्ञानविशुद्धि होती है[3]। क्रियासमुच्चय में तीन लोकोत्तर अभिषेकों का क्रम दिया गया है। तदनुसार आचार्याभिषेक द्वारा कायशुद्धि, गुह्याभिषेक द्वारा वाक्शुद्धि तथा प्रज्ञाज्ञानाभिषेक द्वारा चित्तविशुद्धि निर्दिष्ट है[4]।

**मण्डल**-तन्त्रसाधना के लिये जिस प्रकार अभिषेक आवश्यक है, उसी प्रकार मण्डल भी एक आवश्यक अंग है। अभिषेक की विधि बिना मण्डल के सम्पन्न नहीं होती। अभिषेक के समय साधक को बाह्य मण्डल अपेक्षित होता है। इसी के आधार पर साधक अपने आपको देवस्वरूप परिकल्पित कर स्वदेह में मण्डल की कल्पना करता है। इसके लिये प्रथमतः अनित्यता एवं निःस्वभावता का साक्षात्कार कर साधक सम्पूर्ण जगत् को स्व-देहमण्डल में सृजित करता है। साधना के इस क्रम में मण्डल के देवताओं की आकार-निष्पत्ति को ही उत्पत्तिक्रम कहा गया है। इस क्रम में साधक सहज निर्विकल्प होकर सभी आकारों और वर्ण, संस्थान आदि कल्पनाओं से मुक्त होता है। इसे निष्पन्नक्रम या उत्पन्नक्रम कहा गया है। मूलतः इस साधना में देवताओं का स्वदेह-मण्डल में आवाहन तथा देवस्वरूप की निष्पत्ति कराकर विसर्जन की प्रक्रिया पूरी की जाती है।

अभिषेक के लिये प्रायः तीन प्रकार के मण्डलों का ही प्रयोग किया जाता है। ये हैं— रजोमण्डल, पट्टमण्डल तथा विमानमण्डल। देहमण्डल तथा ध्यानमण्डल केवल तीक्ष्ण बुद्धि के शिष्य तथा साधनासम्पन्न आचार्य के लिये ही निर्दिष्ट हैं। तत् तत् तन्त्रानुसार मण्डल के देव एवं स्वरूप में भिन्नता होती है। प्रत्येक तन्त्र का मुख्य देव ही उसका इष्टदेव होता है।

---

१. आदौ त्रिशरणं दद्यात् ततः शिक्षा च पोषधम्।
अतः पञ्चाभिषेकेण गुह्यं प्रज्ञां च शेषतः ।।
ततो भव्यो भवेच्छिष्यस्तन्त्रं तस्यैव देशयेत्।
दूरतो वर्जयेदन्यमन्यथा रौरवं व्रजेत्।। (चण्ड. तन्त्र. तृतीय पटल)

२. वि. प्र., भाग-१, पृ. २१

३. से. टी., पृ. १९-२०

४. क्रियासमुच्चय, शतपिटक सीरीज-२३७, पृ. ३४३-३५५

मण्डल शब्द दो शब्दों के योग से बना है— 'मण्ड' एवं 'ल'। 'मण्ड' का अर्थ सार तथा 'ल' का अर्थ लाने, ग्रहण करने अथवा स्वीकार करने के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है [1]। हेवज्रतन्त्रटीका योगरत्नमाला में कृष्णपाद ने सार का अर्थ महासुखरूपी ज्ञान बताया है, अर्थात् जो इसे ग्रहण करता है, वह मण्डल है[2]।

**कुल** - जब वज्राचार्य शिष्य को मण्डल में प्रवेश कराकर अभिषेक प्रदान करता है, तब अभिषेक से पूर्व उस सत्त्व या शिष्य का कुल निश्चय करता है। कुल निश्चित होने पर उसी तथागत कुल में उसे अभिषिक्त करता है। बौद्ध तन्त्रों में समस्त सत्त्वों को छः कुलों में विभक्त किया गया है। ये कुल हैं—पांच तथागत कुल तथा छठा वज्रधर कुल। यहां कुल शब्द के अनेक अर्थ किये गये हैं। पंचभूतात्मक जो जगत् है, वह पंचस्कन्ध स्वरूप है और यही पांच तथागत कुल हैं[3] । मूलतः सत्त्वों की भिन्नता के कारण कुलों की संख्या भी हजारों से अधिक मानी जाती है। उनका समाहरण सौ कुलों में और सौ कुलों का समाहरण पांच या छः कुलों में होता है। पांच कुलों का भी तीन में तथा तीन कुलों का भी एक वज्रसत्त्व कुल में समाहरण होता है[4] ।

बौद्ध तन्त्रों में सत्त्व का कुल निश्चित करने की अनेक विधियां हैं। इसमें मण्डल में पुष्पपात द्वारा भी सत्त्व का कुल निश्चित किया जाता है। मण्डलों में पांच तथागतों के स्थान एवं वर्ण निश्चित होते हैं। गुरु की आज्ञा से शिष्य अभिमन्त्रित पुष्प को मण्डल में प्रक्षिप्त करता है। जिस तथागत के स्थान या वर्ण पर पुष्प गिरे, शिष्य को उस कुल का जानकर अभिषिक्त किया जाता है[5]। इसकी दूसरी विधि व्यक्ति के शरीर में उपस्थित लक्षणों के आधार पर निश्चित की जाती है। जैसे किसी स्त्री या पुरुष की अनामिका के मूल में नवशूक (वज्र) हो, तो वह व्यक्ति अक्षोभ्य कुल का होता है। जिसके चक्र हो, वह वैरोचन कुल का; जिसके पद्म हो, वह अमिताभ कुल का; जिसके रत्न हो, वह रत्नसम्भव कुल

---

१. मण्डलं सारमित्युक्तं बोधिचित्तं महत्सुखम्।
आदानं तत् करोतीति मण्डलं मलनं मतम्।। (हे. त. २.३.२७)
"मण्डः सारः, तं लाति गृह्णातीति मण्डलम्" (गु. स. प्र., पृ. ४१)।

२. "मण्डलं सारमित्युक्तम्। महासुखज्ञानं लाति गृह्णातीति मण्डलम्" (हे. त. टी., प. २०८)।

३. कुलानां पञ्चभूतानां पञ्चस्कन्धस्वरूपिणाम्।
कुल्यते गण्यतेऽनेन कुलमित्यभिधीयते।। (हे. त.१.५.१०)

४. त्रिकुलं पञ्चकुलं चैव स्वभावैकशतं कुलम्। (वि. प्र., पृ. ५०)
पञ्चकं त्रिकुलं चैवं स्वभावैकशतं कुलम्।
तत्त्वं पञ्चकुलं प्रोक्तं त्रिकुलं गुह्यमुच्यते।
अधिदेवो रहस्यं च परमं शतधा कुलम्।। (गु. स. १८.३५-३६)

५. श्रीमन्त्रेणाभिमन्त्र्य करकमलपुटे पुष्पमेकं प्रदेय-
मादौ भ्राम्य त्रिवारान् करकमलपुटान्मण्डले पुष्पमोक्षः।
यस्मिन् स्थाने सुपुष्पं पतति नरपते तत् कुलं तस्य नूनं
पश्चात् सप्ताभिषेकस्त्रिविध इह यथानुत्तरः सम्प्रदेयः।। (का. त. ३.६५)

का तथा जिसके खड्ग हो, वह अमोघसिद्धि कुल का होता है[1]। शिष्य या साधक के कुल का निर्णय उसके वर्ण के आधार पर भी होता है। यथा शिष्य कृष्ण वर्ण का हो तो अक्षोभ्य कुल का, श्याम वर्ण का हो तो अमोघसिद्धि कुल का, पिंगल वर्ण का हो तो रत्नसम्भव कुल का, रक्त-गौर वर्ण का हो तो अभिताभ कुल का और श्वेत गौर वर्ण का हो तो वह वज्रसत्त्व कुल का होता है[2]।

बौद्ध तन्त्रों की यह कुल की मान्यता बौद्धेतर शैव-शाक्त आदि तन्त्रों में वर्णित कुल सिद्धान्त से कुछ अर्थों में समान तथा कई अर्थों में भिन्न है। इनमें अद्वयता एवं सामरस्य, पञ्चभूतात्मक स्वरूप, मोक्ष एवं निर्वाणदायी पुरुषार्थों की सिद्धि इत्यादि कुछ बिन्दु ऐसे हैं, जिनमें समानता दृष्टिगोचर होती है[3]।

**पीठ**-मण्डल एवं अभिषेक के प्रसंग में यह बताया जा चुका है कि साधक सम्पूर्ण सृष्टि का अपने देहमण्डल में निर्माण करता है। बाह्य जगत् में जितने भी पीठ-स्थान हैं, तथा उन स्थानों में जो वीर, डाक, डाकिनियाँ आदि स्थित हैं, वे भी देहस्थ मण्डल में विद्यमान हैं। बाह्य जगत् में जो पीठ स्थित हैं, वे अनेक दृष्टियों से महत्त्वपूर्ण हैं। देहमण्डल की भावना करते समय उक्त सभी पीठ-स्थानों की स्व-देह में भावना करनी पड़ती है। बौद्ध तन्त्रों में मुख्यतः चार पीठ-स्थानों एवं चतुर्विंशति पीठ-स्थानों का उल्लेख मिलता है। चतुष्पीठों में आत्मपीठ, परपीठ, योगपीठ तथा तत्त्वपीठ हैं। चतुष्पीठ का सम्बन्ध मुख्यतः बौद्ध तान्त्रिक दर्शन एवं आन्तर साधना से है। संक्षेप में इसका विषय है—प्रज्ञा, उपाय, प्रज्ञा और उपाय की युगनद्धता तथा इस अभिन्नता से उत्पन्न सहज ज्ञान। चतुष्पीठ की इसी दार्शनिक स्थिति को स्पष्ट करते हुए रविश्री ने नामसंगीति की टिप्पणी में निम्नलिखित वचन उद्धृत किया है—

**परपीठेति प्रज्ञोक्ता आत्मपीठमुपायकम्।**
**अनयोरद्वयीभावो योगपीठमिति स्मृतम्।।**
**तत्त्वपीठं तदुत्पन्नं तद्रहितं च यद्भवेत्।**
**सहजेति समाख्यातं वाक्पथातीतगोचरम्।।**

---

१. अनामिकामूले यस्य स्त्रियो वा पुरुषस्य वा।
नवशूकं भवेद् वज्रमक्षोभ्यकुलमुत्तमम्।।
वैरोचनस्य भवेच्चक्रममिताभस्य पङ्कजम्।
रत्नसम्भवो महारत्नं खड्गं कर्मकुलस्य च।। (हे. त. २.१०.३-४)

२. यो हि योगी भवेत् कृष्णवर्णो अक्षोभ्यस्तस्य देवता।
यो हि योगी महाश्यामो अमोघस्तस्य देवता।।
यो हि योगी महापिङ्गलो रत्नेशः कुलदेवता।
रक्तगौरो हि यो योगी अमिताभः कुलदेवता।।
श्वेतगौरो हि यो योगी वज्रसत्त्वस्तस्य देवता।। (हे. त. २.११. ६-८)

३. देखें—"बौद्ध तन्त्रों में कुल विवेचन", धीः, अंक ६, पृ. १०४-११४

इसी प्रकार चौबीस पीठ-स्थानों का भी प्रमुखता से विवरण मिलता है। यद्यपि हेवज्रतन्त्र, डाकार्णवमहायोगिनीतन्त्र तथा कालचक्रतन्त्रटीका विमलप्रभा में इसके अतिरिक्त भी अनेक पीठस्थानों का उल्लेख है, परन्तु ये चौबीस पीठ-स्थान हेरुक से सम्बद्ध हैं। ये पीठ भी पीठ, उपपीठ, क्षेत्र, उपक्षेत्र, मेलापक, उपमेलापक, छन्दोह, उपच्छन्दोह, श्मशान, उपश्मशान में विभक्त हैं। यथा पूर्णगिरि, जालन्धर, ओडियान तथा अर्बुद पीठ हैं, गोदावरी, रामेश्वर, देवीकोट तथा मालव उपपीठ हैं, कामरूप तथा ओड्र क्षेत्र हैं, त्रिशकुनि तथा कोशल उपक्षेत्र हैं, कलिंग तथा लम्पाक छन्दोह हैं, काञ्ची तथा हिमालय उपच्छन्दोह हैं, प्रेताधिवासिनी तथा गृहदेवता मेलापक हैं, सौराष्ट्र तथा सुवर्णद्वीप उपमेलापक हैं, नगर तथा सिन्धु श्मशान हैं तथा मरु और कुलूता उपश्मशान हैं। प्रायः आधारभूत यही पीठक्रम बौद्ध तन्त्रों में पाया जाता है।

बौद्ध साधना में इन पीठों को स्वदेहस्थ मानकर इनकी भावना के द्वारा देह-मण्डल का निर्माण किया जाता है। देहमण्डल में ये काय, वाक् तथा चित्त-चक्रों में विभक्त होते हैं[१]। संवरमण्डल में इन पीठ-स्थानों में स्थित वीर-वीरेश्वरियों का भी वर्णन है। वहां इनके स्वरूप का तथा वाहन, आयुध इत्यादि का भी विवरण मिलता है[२]।

## उपसंहार

प्रस्तुत निबन्ध में बौद्ध तन्त्र-साहित्य और उसकी ऐतिहासिकता पर किंचित् प्रकाश डालने की चेष्टा की गई है। बौद्ध तन्त्र-साहित्य अत्यन्त विशाल है। इन तन्त्रों के बुद्ध द्वारा ही भाषित स्वीकार करने में यद्यपि अनेक प्रकार की बाधाएं हैं, तथापि हम इन्हें परवर्ती भी स्वीकार नहीं कर सकते। इसमें पर्याप्त अवकाश है कि महायानी सूत्रों की शैली का अनुकरण कर कुछ साहित्य परवर्ती काल में इसमें जुड़ गया हो। अतः तन्त्र-शास्त्र का इस दृष्टि से भी अध्ययन आवश्यक है। बौद्ध तन्त्रों का ऐतिहासिक दृष्टि से अभी अल्प ही अध्ययन हुआ है। जो अध्ययन हुआ है, उसमें कुछ विद्वानों ने इसके मूल-बीज पालि-सूत्रों में खोजने का प्रयास किया है। इस क्रम में ऋद्धि-सिद्धि के विभिन्न कथानक तथा परीत्त सुत्तों को प्रस्तुत किया जाता है। इनके आधार पर बुद्ध के मूल पालि-वचनों में तन्त्रों की बीजरूप में उपस्थिति स्वीकार की जाती है, परन्तु यह मत युक्तिसंगत प्रतीत नहीं होता। इस प्रकार के कथानकों के आधार पर यह नहीं कहा जा सकता कि इनमें तन्त्र के तत्त्व हैं। हमें ध्यान रखना होगा कि उपर्युक्त सन्दर्भ में ही नहीं, बुद्ध से पूर्व के समाज में भी,

---

१. एताः स्वदेहजाः सर्वा भिद्यन्ते स्थानभेदतः।।
सबाह्याभ्यन्तरस्थास्तु बुद्धानां दशभूमयः।
कायवाक्चित्तचक्रेषु चतुर्विंशतिभेदतः।। (व. ति. ५.१३-१४)

२. पीठों से सम्बद्ध विवरण के लिये देखें— "बौद्ध तन्त्रों में पीठोपपीठादि का विवेचन" १, २, ३, ४, 'धीः' अंक १, पृ. १३७-१४८; अंक ३, पृ. ६५-६६; अंक १०, पृ. १४०-१५२; तथा अंक ११, पृ. ५७-६२

उस समय की सामाजिक व्यवस्था में भी इस प्रकार के तत्त्व प्रचलित थे। इन्हें निश्चित रूप से तन्त्रों का मूल रूप प्रतिपादित नहीं किया जा सकता।

बौद्ध तन्त्रों का प्रवर्तन महायान सूत्रों के साथ ही हुआ, क्योंकि मन्त्रनय एवं पारमितानय को महायान का ही भेद स्वीकार किया जाता है। मन्त्रनय और पारमितानय के प्राप्य पद में कोई अन्तर नहीं है। इनके देशक शास्ता में भी कोई अन्तर नहीं है। केवल मन्त्रनय की कुछ विशेषताएं हैं, जो इसे पारमितानय से पृथक् करती हैं। अतः हम बौद्ध तन्त्रों के प्रारम्भिक उद्गम को खोजने के लिये महायान सूत्रों का अध्ययन कर सकते हैं और इनमें बौद्ध तन्त्रों की पृष्ठभूमि का अवलोकन कर सकते हैं। सामान्यतः बौद्ध तन्त्रों के सम्बन्ध में यह मान्यता मिलती है कि प्रारम्भ में यह परम्परा गुह्य रूप में प्रचलित थी। बाद में सातवीं शताब्दी के बाद सिद्धाचार्यों ने क्रमशः इन्हें जम्बुद्वीप में प्रकाशित किया। इन तन्त्र-ग्रन्थों में अधिकतर योगतन्त्र एवं अनुत्तर-योगतन्त्र से सम्बद्ध शास्त्र हैं। परन्तु तीसरी-चौथी शताब्दी तक अनेक धारणी-ग्रन्थों का प्रचलन हो चुका था, जिनका चीनी भाषा में अनुवाद भी हुआ। सुवर्णप्रभास आदि अनेक क्रियातन्त्र के ग्रन्थ तथा धारणी-ग्रन्थ महायान सूत्रों के समकाल में अस्तित्व में आ चुके थे। महायानी प्रज्ञापारमिता सूत्रों में भी संक्षेपीकरण की प्रकृति दिखलाई पड़ती है, जो बाद में धारणी-ग्रन्थों के समान प्रचलित हुए। ये धारणी-ग्रन्थ ही महायान एवं तन्त्रयान के मध्य सेतु के समान हैं। अतः यह स्वीकार किया जा सकता है कि तन्त्रों की देशना बुद्ध ने की तथा इनका प्रचलन महायानी सूत्रों के साथ-साथ हुआ। प्रारम्भ में इनका साधना-पक्ष अत्यन्त गुह्य रूप से प्रचलित था, परन्तु विशेषकर योगतन्त्र एवं अनुत्तरतन्त्र के ग्रन्थों का प्रकाश सातवीं शताब्दी के बाद हुआ। दसवीं-ग्यारहवीं शताब्दी में इनका व्यापक प्रचार हो चुका था। इस कालावधि में अनेक सिद्धाचार्य एवं बौद्ध तान्त्रिक हुए हैं, जिन्होंने इन तन्त्रों के विविध आयामों पर, जैसे साधनविधि, होम, मण्डल, अभिषेक आदि विषयों पर ग्रन्थ लिखकर इस परम्परा को पुष्ट किया। इस परम्परा के अन्तिम आचार्यों में रत्नाकरशान्ति, अभयाकरगुप्त आदि हैं। उसके बाद इन शास्त्रों की अध्ययन-परम्परा भोट देश में संक्रमित हुई, जहां अद्यावधि यह जीवन्त रूप में है। आर्य देश में बौद्ध धर्म के साथ-साथ यह परम्परा विलुप्त हो गई। बौद्ध तन्त्रशास्त्र के आज अत्यल्प ग्रन्थ ही प्राप्त हैं। यह उस बृहद् वाङ्मय का अंश मात्र ही है। इन तन्त्रों के साधना पक्ष से, अभिषेक, मण्डल, होमविधि आदि से आज हम बहुत कुछ अपरिचित हैं।।

●

# जैनतन्त्र और साहित्य-सम्पदा

## मानक-परम्परा

भारतीय धर्मों में वैदिक, जैन तथा बौद्ध धर्मों की तीन धाराएं सुप्रसिद्ध हैं और इन तीनों धर्मों के अनुयायी आचार्यों ने अपने-अपने धर्म के सिद्धान्तों का प्रतिपादन करते हुए उसको सर्वांगपूर्ण बनाये रखने के लिये अनेकविध साहित्य का निर्माण किया है। जैन विद्वानों ने अपने धर्म के सिद्धान्त की सुदृढ़ता के लिये निर्धारित तथ्यों के परिप्रेक्ष्य में तान्त्रिक वाङ्मय का भी सर्जन किया है। "जो साहित्य गतिशील होता है, उसमें प्राणवत्ता स्पन्दन करती हैं" इस उक्ति के अनुसार ही जैन धर्म ने 'आदान-प्रदान' के द्वार खुले रख कर एकता में अनेकता का विकास किया है।

धर्मप्राण देश में अनेकविध धार्मिक एवं उपासनामूलक शास्त्रों की शृंखला में जैन तन्त्र-साहित्य की भी एक 'मानक-परम्परा' प्रचलित है। सम्प्रदाय-गत शाखा-प्रशाखाएँ भी प्रायः बनती-बिगड़ती रही हैं। १. श्वेताम्बर २. दिगम्बर और ३. स्थानकवासी जैन सम्प्रदाय की तीन प्रमुख शाखाएँ हैं और कतिपय अवान्तर शाखाएँ भी आज उभरी हुई हैं। सभी की दृष्टि में मूलतः साम्य है, किन्तु विधिगत मान्यताओं के कारण ये पृथक् अस्तित्व रख रही हैं।

## जैनतन्त्र का उद्गम-स्रोत एवं प्रवाह

जैन-सम्प्रदाय में भगवद्भाषित एवं गणधरों द्वारा ग्रथित द्वादशांगी में बारहवाँ अंग 'दृष्टिवाद' के रूप में प्रसिद्ध है। इसमें ५ विभाग हैं— १. परिकर्म २. सूत्र, ३. पूर्वानुयोग, ४. पूर्वगत तथा ५. चूर्णिका। इनमें चौथे पूर्वगत विभाग में चौदह पूर्व वर्णित हैं, जिनमें दसवां पूर्व 'विद्यानुप्रवाद' है। यह 'विद्यानुप्रवाद' अतिविशाल है और इसी में साधना-विधि, सिद्धि एवं साधनों का विस्तार से वर्णन किया गया है। जैन-परम्परा की मान्यता है कि इन पूर्वों का ज्ञान प्रायः लुप्त हो गया है।

इसके अतिरिक्त 'द्वादशांगी' के दसवें अंग 'पद्मव्याकरण' में मन्त्र-तन्त्रात्मक विषयों का वर्णन था, किन्तु वह भी आज उस रूप में उपलब्ध नहीं है। वर्तमान में जो 'पद्मव्याकरण' ग्रन्थ मिलता हैं, उसमें 'आस्रव' और 'संवर' का वर्णन है, 'नन्दिसूत्र' में वर्णित 'पद्मव्याकरण' के विषयों में 'विद्यातिशय' का जो निर्देश है, वह आज अनुपलब्ध है।

प्राचीन ग्रन्थ संघदास गणी द्वारा रचित 'वसुदेवहिण्डी' (५वीं शती) के चौथे लम्बक में भगवान् ऋषभदेव के चरित के अन्तर्गत एक कथा वर्णित है, जिसमें तन्त्रविद्या का प्रवर्तन ऋषभदेव के समय में ही होने का संकेत है। ऋषभदेव आद्य तीर्थंकर हैं।

एक अन्य मान्यता के अनुसार श्रीपार्श्वनाथ तीर्थंकर ने जैनतन्त्र और उसकी विभिन्न साधनाओं को जन्म दिया है। ये तेईसवें तीर्थंकर थे और योग एवं अन्य विविध सिद्धियों के धनी थे। इस समय जैन-तन्त्रों में जो साहित्य मन्त्र-यन्त्रादि का प्राप्त होता है, उसमें सर्वाधिक श्रीपार्श्वनाथ से सम्बद्ध है। धरणेन्द्र यक्ष और पद्मावती देवी की उपासना में भी श्रीपार्श्वनाथ का ही महत्त्व है।

इस प्रकार मूल तीर्थंकर एवं उनके द्वारा भाषित आगमों से जैनतन्त्र का उद्‌गम हुआ और उसका प्रवाह क्रमशः बढ़ते-बढ़ते आज अत्यधिक विस्तार को प्राप्त हो गया है। दिगम्बर सम्प्रदाय का दक्षिण में पूर्ण प्रसार रहा, जिसके फलस्वरूप वहाँ जैन-ब्राह्मणों की परम्परा भी विकसित हुई। उन्होंने अपने संस्कारों के अनुरूप जैन तन्त्र-साहित्य में वैदिक-विधानों के क्रम को भी अवतारित किया, बहुत से प्रचलित मन्त्रों का जैनीकरण किया तथा अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों की रचनाऐं भी की। प्रभाचन्द्र का 'प्रभावकचरित्र' ग्रन्थ इसी कोटि का है, जिसमें अनेक महाप्रभावी तान्त्रिक जैनाचार्यों की मन्त्र-निष्णातता एवं प्रभावापन्न उत्कृष्ट कर्मों का वर्णन है। जैन आख्यानों में ऐसे अनेक आख्यान प्राप्त होते हैं, जिनमें आचार्यों/सूरियों ने नगर में आये ईति, भीति, मारी, चोर आदि तथा प्रेतयोनि-प्राप्त भूत, वेताल, डाकिनी, शाकिनी एवं व्यन्तरों के द्वारा किये गये उपद्रवों का तात्कालिक शमन मन्त्रसाधना के बल पर ही किया था।

जैन मान्त्रिक स्तुतियों की फलसूचक पुष्पिकाओं से भी यह विषय स्पष्ट हो जाता है। यद्यपि जैन-आचार में ऐसी मन्त्र-तन्त्रात्मक साधना और प्रयोगों को कर्मबन्धन का कारण ही माना है, तथापि अन्य धर्मावलम्बियों की समानता में स्थिर रहने तथा हमारे धर्म में भी यह सब है, अतः अन्यत्र जाने की आवश्यकता नहीं, इस मन्तव्य की सिद्धि के लिये इस क्षेत्र का भी विस्तार हुआ।

निवृत्ति-प्रधान, अध्यात्मवादी तथा कर्म-सिद्धान्त पर अटल विश्वास रखने वाले जैनधर्म के लिये तन्त्र-मार्ग का आश्रय मूलतः श्रद्धा बनाये रखने की भावना से ही प्रवृत्त हुआ, ऐसी धार्मिक मान्यता है, तथापि आगमों में इस विषय के संकेत, विधि और महत्त्व के निर्देश मिलने से तन्त्रशास्त्रीय प्रवृत्ति को अपनी जैन धर्मानुमत सीमाओं में स्वीकरण से निषेध नहीं किया जा सकता।

साथ ही जो व्यक्ति यह कहते हैं कि "धर्म का उद्देश्य मनुष्य को मुक्ति-मार्ग की ओर ले जाने का है, उसके साथ तन्त्र का कोई सम्बन्ध नहीं" तो यह कथन भी उचित नहीं है, क्योंकि मन्त्र-तन्त्र मोक्षमार्ग के साधनभूत सम्यग्‌दर्शन, सम्यग्‌ज्ञान और सम्यक्‌चरित्र इन तीनों की पुष्टि करने वाले हैं। "नमस्कार" यह मन्त्र है, 'सिद्धचक्र' यह यन्त्र है और 'स्नात्रपूजा' यह तन्त्र है। मन्त्र के अर्थ, भाव, रहस्य पर विचार करते हैं, तो सम्यग्‌ज्ञान की वृद्धि होती है। यन्त्र की आराध्य वस्तु पर गहरा मनन करते हैं, तो सम्यग्‌ज्ञान की वृद्धि होती है और पूजादि तन्त्रविधानों में तल्लीन होते हैं, तो भी सम्यग्‌ज्ञान की वृद्धि होती है।

मन्त्र, यन्त्र, तन्त्र की साधना-आराधना से शुभ भावों की अभिवृद्धि होती है, अतः वह चारित्र की पुष्टि करने वाली है। इस प्रकार तन्त्रोदित-साधना मोक्षमार्ग में उपकारक होने से भी यह विद्या अतिप्राचीन काल से जैनधर्म में समादृत स्थान को प्राप्त है।

## जैन-तन्त्र के देवी-देवता

प्राचीन काल में जैन मन्त्र साधक 'श्री, ह्री, धृति, कीर्ति, बुद्धि और लक्ष्मी इन छह देवियों की साधना करते थे, यह "भगवती-सूत्र" आदि आगमों में आने वाले उल्लेखों से ज्ञात होता है। एक समय में तीर्थंकरों की माताओं की भी पूजा-उपासना होती होगी, यह 'चिन्तामणि-कल्प' आदि में आये विधानों से जाना जा सकता है। परन्तु विशेष रूप से जैनतन्त्रसाधक सोलह विद्यादेवियों तथा तीर्थंकरों की, यक्ष-यक्षिणियों, अर्थात् शासनदेवों तथा शासनदेवियों की साधना करते हैं। सोलह विद्याओं के नाम इस प्रकार हैं—

१. रोहिणी, २. प्रज्ञप्ति, ३. वज्रशृंखला, ४. वज्राङ्कुशी, ५. अप्रतिचक्रा, ६. पुरुषदत्ता, ७. काली, ८. महाकाली, १०. गान्धारी, ११. सर्वास्त्रा-महाज्वाला, १२. मानवी, १३. वैरोट्या, १४. अच्छुप्ता, १५. मानसी और १६. महामानसी।

इन देवियों के वाहन, वर्ण तथा भुजा आदि का विस्तृत वर्णन 'निर्वाण-कलिका' में दिया गया है।

## २४ तीर्थंकरों के यक्ष और यक्षिणियाँ

| क्रम | तीर्थंकर | यक्ष | यक्षिणी |
|---|---|---|---|
| १. | श्रीऋषभदेव | गोमुख | अप्रतिचक्रा (चक्रेश्वरी) |
| २. | श्रीअजितनाथ | महायक्ष | अजिता |
| ३. | श्रीसम्भवनाथ | त्रिमुख | दुरिता |
| ४. | श्रीअभिनन्दन | ईश्वर | कालिका |
| ५. | श्रीसुमतिनाथ | तुम्बुरु | महाकाली |
| ६. | श्रीपद्मप्रभ | कुसुम | अच्युता |
| ७. | श्रीसुपार्श्वनाथ | मातंग | शान्तादेवी |
| ८. | श्रीचन्द्रप्रभ | विजय | ज्वालामालिनी |
| ९. | श्रीसुविधिनाथ | अजित | सुतारा |
| १०. | श्रीशीतलानाथ | ब्रह्म | अशोका |
| ११. | श्रीश्रेयांसनाथ | ईश्वर | मानवी (श्रीवत्सा) |
| १२. | श्रीवासुपूज्य | कुमार | प्रचण्डा (चण्डा) |
| १३. | श्रीविमलनाथ | षण्मुख | विदिता (विजया) |
| १४. | श्रीअनन्तनाथ | पाताल | अङ्कुशा |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १५. | श्रीधर्मनाथ | किन्नर | कन्दर्पा (प्रज्ञप्ति) |
| १६. | श्रीशान्तिनाथ | गरुड | निर्वाणी |
| १७. | श्रीकुन्थुनाथ | गान्धर्व | बला (अच्युत बला) |
| १८. | श्रीअरनाथ | यक्षेन्द्र | धारिणी |
| १९. | श्रीमल्लिनाथ | कुबेर | वैरोट्या |
| २०. | श्रीमुनिसुव्रत | वरुण | विरदना (अच्छुता) |
| २१. | श्रीनेमिनाथ | भृकुटि | गान्धारी |
| २२. | श्रीअरिष्टनेमि | गोमेध | कूष्माण्डी (अम्बिका) |
| २३. | श्रीपार्श्वनाथ | पार्श्व | पद्मावती |
| २४. | श्रीमहावीरस्वामी | मातंग | सिद्धायिका |

इनमें से प्रत्येक के मन्त्र-यन्त्र हैं और इनकी प्रमुख उपासना-विधियाँ भी हैं। आज इन यक्ष-यक्षिणियों में से चक्रेश्वरी, ज्वालामालिनी, कूष्माण्डी (अम्बिका) और पद्मावती देवी की उपासनाएँ विशेष रूप से होती है। इनके विशिष्ट कल्प, स्तोत्र, आम्नाय भी प्राप्त हैं।

इनके अतिरिक्त 'श्रुतदेवता' और 'सरस्वती,' '६४ योगिनियां' तथा 'श्रीमणिभद्र' तथा 'घण्टाकर्ण' की पूजा-उपासना भी गतानुगतिक प्रवाह से आज भी चल रही है। अन्य यक्षिणी आदि के मन्त्रों की कर्मपरता से भी देव-देवियों के स्वरूप-विस्तार में विविधता आयी है। इन देव-देवियों की स्थिति एवं गति के सम्बन्ध में भी बताया गया है कि ये आकाश और पाताल में निवास करते हैं। संसार में सुख-दुःख देने वाले, अच्छा-बुरा करने वाले जो देव अथवा देवियाँ हैं, वे सब पातालवासी ही होते हैं। जैन मान्यतानुसार देव-देवियां भी सांसारिक जीव ही हैं, किन्तु मनुष्यों की अपेक्षा शरीर-सम्पत्ति, बुद्धि, ऋद्धि-सिद्धि आदि के सम्बन्ध में वे अधिक 'सम्पन्न' हैं तथा इसी श्रेष्ठता के कारण उन्हें 'देव' कहा जाता है।

जैसे देव के रूप में ज्ञात ईश्वरीय व्यक्तियों की ही भक्ति-उपासना इष्ट कार्य और मनोरथों को पूर्ण करती है, उसी प्रकार इन सांसारिक देवों की उपासना भी विशिष्ट शक्तिमत्ता के कारण यथाशक्ति उपासक जीवों की बाह्य और आभ्यन्तर दोनों प्रकार की भावनाओं को, कामनाओं को सफल करती है।

इन देवों की शारीरिक सम्पदा सामान्य मनुष्य से भिन्न है। ये हम जैसे होते हुए भी भिन्न पुद्गल-परमाणुओं से बने होते हैं। चैतन्य एवं अचैतन्य इस समग्र सृष्टि में पाँच प्रकार के शरीर— १. औदरिक, २. वैक्रिय, ३. आहारक, ४. तैजस एवं ५. कार्मण हैं। देव और देवियों के शरीर वैक्रिय होते हैं। इन वैक्रिय शरीरों में रक्त, मांस मज्जा आदि सात धातुओं में से एक भी धातु नहीं होती, तथापि वैक्रिय वर्यणा के पुद्गल शरीर के उन स्थानों में इस प्रकार संयुक्त हो जाते हैं कि वे देखने में मानव जैसे होने पर भी मानव शरीर

से अधिक सुदृढ़, तेजस्वी, प्रकाशमान और अतिसुन्दर होते हैं। इन देवों के दर्शन अशक्य है, तथापि इनके दर्शन का एक मार्ग है और वह है—मन्त्रसाधना।

मन्त्रसाधना से असम्भव भी सम्भव हो सकता है। वैक्रिय शरीरधारी देवलोक में जन्म लेने के साथ ही त्रिकाल ज्ञानकारी मर्यादित अवधि ज्ञान को प्राप्त होते हैं। उसी के द्वारा वे भगवान् की समर्पणभाव से भक्ति-उपासना करने वालों की इष्ट सफलता में सहायक होते हैं। इसी प्रकार स्वयं उनकी पूजा-उपासना करने वालों पर प्रसन्न होकर उनकी इष्टपूर्ति करते हैं। वे मानव की अपेक्षा शक्तिसम्पन्न होने के साथ ही सदा नीरोगी, सुगन्धित श्वासवाले, चिरयुवा, दीर्घायु होते हैं। अतः ये केवल भौतिक सुख देने में ही सहायक नहीं होते, अपितु धर्मप्राप्ति, कर्मक्षय तथा मोक्षप्राप्ति में भी सहायक बनते हैं।

## जैन धर्म और मन्त्र

सभी धर्मों में जिस प्रकार साधना का सर्वोत्तम साधन 'मन्त्र' को बताया गया है, उसी प्रकार जैनधर्म भी स्वात्मबोध, स्वरूपज्ञान तथा सांसारिक अपेक्षाओं का परिपूरक 'मन्त्र' को ही बताता है। जैनधर्म की एक परिभाषा प्रसिद्ध है — "आत्मा के लिये, आत्मा के द्वारा प्राप्य और आत्मा में प्रतिष्ठित होने वाला धर्म जैन धर्म है"। इसी मन्तव्य की पुष्टि के लिये पूर्ववर्ती महापुरुषों ने अनेक उपाय बताये हैं, जिनमें मन्त्र-तन्त्रात्मक साधना-पद्धति का महत्त्वपूर्ण स्थान है।

हजारों वर्षों से प्रयुक्त, परीक्षित एवं अनुभव-सिद्ध इस पद्धति के प्रयोगों से हजारों साधकों ने अभीष्ट सिद्धि के द्वार उद्‌घाटित किये हैं, असम्भव को सम्भव बनाया है तथा यथायोग्य आवश्यकतानुसार परिष्कार भी किये है। जैन आगमों से आविर्भूत मन्त्र और मन्त्र-साधना के विधानों के दीर्घकालिक अनुष्ठानों से प्रसन्न होकर स्वयं आराध्य देवों ने भी इस सम्बन्ध में आवश्यक निर्देश दिये हैं, यह भी विभिन्न प्राचीन आचार्यों के चरित से प्रमाणित होता है।

साधना की शास्त्रोपदिष्ट पात्रता प्राप्त करके निर्मल भाव से गुरूपदिष्ट विधि से साधना करने पर यह सर्वार्थ-सिद्धि देती है, यह सुनिश्चित शास्त्रवचन है।

## जिन नमस्कार-मन्त्रात्मक साहित्य

जैन धर्म का आराधना मन्त्र "पञ्चनमस्कार-मन्त्र" के नाम से विख्यात है। यह मन्त्र पाँच आराध्य— १. अर्हत्, २. सिद्ध, ३. आचार्य, ४. उपाध्याय, एवं ५. साधुओं को प्रणति करने से, 'नमः' पद से आरम्भ होने से तथा पाँच पदों से युक्त होने के कारण "पञ्च नमस्कार" कहा जाता है। मन्त्र के पाँच सूत्र रूप, नमस्कार-रूप पदों के अतिरिक्त इस मन्त्र में एक पद्य फलश्रुतिरूप भी है, उसके चार पदों के योग से इसे (५+ ४ = ९ पद) नवकार भी कहते हैं। नव का अर्थ नमन भी मान्य है। मूलतः इस मन्त्र की भाषा अर्धमागधी है, अतः इसके नाम 'णमोकार, णमुक्कार' आदि भी प्रचलित हैं।

यह मन्त्र महामन्त्र के रूप में सर्वसम्प्रदाय द्वारा मान्य, जाप्य, स्मरणीय, मननीय और तन्त्रात्मक पद्धति से उपास्य है। विभिन्न धर्मों के मान्य मन्त्रों की उपासना-पद्धतियों के अनुसार जैनधर्मानुयायी आचार्यों ने भी इसकी महिमा को व्यक्त करने के लिये शास्त्रीय-प्रक्रियाओं द्वारा व्याख्यान किये हैं, भाष्य लिखे हैं, तर्कों द्वारा तथ्यों को निर्धारित किया है तथा सर्वविध सिद्धियों का परिपूरक बताकर जिनागमों का सार बतलाया है।

"इसी मन्त्र के द्वारा जैन साधक विभिन्न अनुष्ठानों के आचरण द्वारा निश्चित लक्ष्य तक पहुँचे हैं, अतः यह नितान्त महत्त्वपूर्ण है" इस मन्तव्य को स्पष्ट करने वाले आख्यान भी जैन वाङ्मय में चतुर्विध संघ— १. साधु, २. साध्वी, ३. श्रावक और ४. श्राविकाओं के लोकोत्तर चरितों के परिचायक प्राप्त हैं और इनमें यह दिखाया गया है कि किस प्रकार वे संकटों से पार हुए तथा लौकिक विडम्बनाओं से मुक्त होकर मोक्षलक्ष्मी का वरण करने में सफल हुए।

जैन-साधना की विधियाँ भी अपने ढंग से कतिपय विशिष्टताओं को लिये हुए हैं, जिनमें तप की प्रधानता है। यह तप बहुत प्रकारों से मण्डित है, यौगिक क्रियाएँ भी इसमें समन्वित हैं। विशिष्ट जैन-सम्प्रदायों में मान्य पर्वों पर नमस्कार-मन्त्र की आराधना सामूहिक रूप से भी होती है, विशाल मण्डल-यन्त्र की रचना करके उसकी महापूजा की जाती है।

इस मन्त्र के साथ इष्ट बीज-मन्त्रों का संयोजन करके जप-स्मरण किया जाता है और सर्वमन्त्र-शिरोमणि प्रणव, ॐकार का ही यह विस्तृत रूप-मन्त्र है, ऐसा सिद्ध करते हुए जैनाचार्यों ने 'अ-सि-आ-उ-सा नमः' मन्त्र के पदाक्षरों में सि-सिद्ध और सा-साधु के पर्याय रूप अशरीरी-सिद्ध तथा मुनि-साधु को मानकर 'अ अ आ उ म्' इन पाँच स्वर-व्यंजनों की समष्टि सिद्ध की है। इस प्रकार ॐकार-रूप को नमस्कार-मन्त्रात्मक बतलाकर ॐकार की आकृति में पाँचों आराध्यदेवों को विराजमान भी दिखलाया है, जिनके स्वरूप एवं वर्ण भी अंकित होते हैं।

जैनतन्त्र की प्रवृत्ति में 'नमस्कार-मन्त्र-साधनात्मक' साहित्य का पूर्ण विस्तार है। अनेक ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं, हो भी रहे हैं तथा हस्तलिखित प्रतियों के रूप में भी यह साहित्य विभिन्न ग्रन्थागारों में उपलब्ध है।

नमस्कार-मन्त्र को जैन-मतानुसार अनादि काल से चला आया माना जाता है। एतदर्थ यह वचन है—

**अणाइ कालो अणाइ जीवो अणाइ जिणधम्मो।**
**तइया वि ते पढंता इसुच्चिअ जिणणमुक्कारो।।**

'महानिशीथ सूत्र' में इसे 'पञ्चमङ्गल-महाश्रुत-स्कन्ध' कह कर सकल जैन आगमों में व्याप्त बताया है। जैन धर्म की समस्त साधनाओं का मूल होने के कारण 'नमस्कारमन्त्र' की तन्त्रात्मक विचारणा एवं व्याख्याएं भाष्य एवं स्तोत्रों में पर्याप्त उपलब्ध हैं। नमस्कारमन्त्र

को सर्वव्यापी मन्त्र के रूप में जैन आगम और शास्त्रों में बहुत ही वैदुष्यपूर्ण पद्धति से परिभाषित किया है। कोई ऐसी तन्त्रमूलक, योगमूलक, उपासनामूलक और अन्य धर्मों में प्रचलित विधि नहीं रही है, जिसमें नमस्कारमन्त्र का समावेश नहीं हुआ हो। अर्धमागधी में संकलित जैन आगमों में प्रधानतः इस मन्त्र के जो जो संकेत आये हैं, उनकी व्याख्या बड़े-बड़े सिद्ध-सारस्वत आचार्यों ने अत्यन्त विशद रूप से की है और उन भाष्यों-व्याख्याओं में वे सभी तथ्य प्रकट किये हैं, जिनकी अपेक्षा रहती है। इनका यत्किञ्चित् परिचय इस प्रकार है—

१. **सप्तस्मरणेषु प्रथमं नमस्कारस्मरणम्**—इस पर श्रीसिद्धिचन्द्रगणिकृत व्याख्या और श्रीहर्षकीर्ति सूरि की व्याख्या है।

२. **नमस्कारान्तर्गत-पदविशेषानेकार्थाः**—पण्डित गुणरत्न मुनि ने यह व्याख्या बहुत विशद रूप से की है तथा नमस्कार के प्रत्येक पद के व्याकरण और अन्य शास्त्रों के आधार पर अर्थ किये हैं। इसके स्मरण से प्राप्य लाभों का सूचन भी यहाँ हुआ है।

३. **भगवतीसूत्रस्य मङ्गलाचरणम्**—इस पर श्रीअभयदेव सूरि ने 'वृत्ति' की रचना की है। यह सूत्र 'व्याख्याप्रज्ञप्ति' के नाम से प्रसिद्ध है। इस व्याख्या का सम्पादन मुनिराज श्रीपुण्यविजय ने किया है। व्याख्या के अन्त में शंका-समाधान को भी स्थान दिया है।

४. **श्रीमहानिशीथसूत्रसन्दर्भ (नमस्कारमन्त्र)**—इसमें नमस्कार मन्त्र के उपधान-विधान पर विशेष विचार किया गया है। यहाँ नमस्कार मन्त्र के पदों का उपदेश 'दीक्षापूर्वक' किस प्रकार लिया जाय, इसका बहुत ही महत्त्वपूर्ण विवेचन है। पदच्छेद, घोषबद्धता, आनुपूर्वी, पूर्वानुपूर्वी, अनानुपूर्वी आदि विचारणीय विषय मन्त्रशास्त्र के लिये अत्युपयोगी हैं।

५. **चैत्यवन्दनमहाभाष्ये नमस्कारसूत्रम्**—अष्टषष्टि ६८ अक्षरों वाले 'नमस्कारमन्त्र' के विवेचन में वर्ण, छन्द, चूलिकाएँ, वृच्छसम्प्रदाय आदि का स्पष्टीकरण देते हुए श्रीधर्मकीर्तिसूरि ने वि.सं. १२७० में यह शास्त्र लिखा है।

६. **उपहाण-विधि-थुत्त**—श्रीमानदेव सूरि (वि.सं. १२६१) का उपधान-विधिस्तोत्र प्राकृत में रचित ५४ गाथाओं का स्तोत्र है। श्रीजिनप्रभसूरि ने 'विधिमार्गप्रथा' में इसे बहुत आदर से उद्धृत किया है। यह स्तोत्र उपधान व्रत की प्रामाणिक विधि को प्रस्तुत करता है। इसमें नमस्कार स्तोत्र, ईरियावही-तस्स, उत्तरीसूत्र, नमो त्थु णं सूत्र, अरिहंत चेईमाणं सूत्र, अन्नत्थसूत्र, लोगस्स सूत्र, पुक्खरवर-दीवड्ढे सूत्र, सिद्धाणं बुद्धाणं सूत्र और वेयावच्चगराणं सूत्र की वाचनाओं के तप की, उपधान दिनों की विधि के सम्बन्ध में जानकारी देता है। एक प्रकार से यह व्रत उक्त सूत्रों के

दीक्षोपदेश का विधान स्पष्ट करता है। इसमें अनेकविध उपवासों के नियम भी प्रदर्शित हैं।

७. **आवश्यकनिर्युक्तिगत नमस्कारनिर्युक्ति (वि.सं. छठीं शती)**—इसकी रचना श्रीभद्रबाहु स्वामी ने १३८ गाथाओं में की है। श्रीभद्रसूरिकृत 'शिष्यहिता' टीका और विशेषावश्यकभाष्य के अनुरूप नमस्कारमन्त्र का ज्ञान प्राप्त करने के लिये यहाँ सूक्ष्म विचार प्रस्तुत हुआ है। यह ज्ञान प्राप्त करने के लिये— १. उत्पत्ति, २. निक्षेप, ३. पद, ४. पदार्थ, ५. प्ररूपणा, ६. वस्तु, ७. आक्षेप, ८. प्रसिद्धि, ९. क्रम, १०. प्रयोजन और ११. फल इन ग्यारह द्वारों से, प्रश्नों से विचार किया गया है।

८. **षट्खण्डागम सन्दर्भ (नमस्कार-मन्त्र व्याख्यादि)**—श्रीपुष्पदन्त भूतबलिप्रणीत तथा श्रीवीरसेनाचार्यरचित 'धवला' टीका से युक्त नमस्कार-मन्त्र व्याख्या में शंका-समाधान पद्धति से महत्ता, मंगलरूपता एवं पद-पदार्थानुसारी व्याख्यान है। यह ग्रन्थ दिगम्बर जैन-सम्प्रदाय का बहुमान्य ग्रन्थ है।

९-१०. **अर्हन्नमस्कारावलिका तथा सिद्धनमस्कारावलिका**—ये अर्हत् और सिद्धों के १०८-१०८ गुणों को व्यक्त करने वाली नमस्कारादि पदों से युक्त कृतियाँ अज्ञातकर्तृक हैं।

११. **अरिहाणाइ थुत्त अथवा पंचपरमेट्ठि थुत्त**—अज्ञातकर्तृक यह कृति जैनपरम्परा की मन्त्र और ध्यानविषयक प्राचीन प्रणाली को प्रस्तुत करती है। यहाँ धर्मचक्र का मन्त्रस्वरूप तथा नमस्कार-मन्त्र का ध्यान विशिष्ट प्रकार से दिया है। मुख्यतः इस स्तोत्र में पाँच विषयों का निरूपण है— १. नमस्कार-सूत्र का रहस्य, २. चार शरणों का रहस्य, ३. पंचनमस्कारचक्र, ४. ध्यान-प्रक्रिया तथा ५. धनुर्विद्या। इस स्तोत्र में ३६ गाथाएँ हैं।

१२. **पञ्चनमस्कारचक्रोद्धारवृत्ति**—श्रीभद्रगुप्त स्वामी महासैद्धान्तिककृत। इसका वर्णन 'यन्त्रात्मक साहित्य' में वर्तमान चक्रोद्धारविधि में किया है।

१३. **नवकार-सारूपथवणं**—श्रीमानतुङ्गसूरिकृत—यह स्तवन ३५ गाथाओं में रचित है। इस स्तोत्र पर 'नमस्कार-व्याख्या-टीका' स्वोपज्ञ प्राप्त है, जिसके आधार पर मन्त्रशास्त्रीय विभिन्न विधियों का रहस्य समझाते हुए मन्त्रपद और प्रयोगविधि स्पष्ट की गई है। संस्कृत में यह व्याख्या बहुत उपयोगी है। अनेक विद्याओं का उद्धार, यन्त्रिकाएँ, रंजिकाएँ, षट्कर्म, ध्यानविधि आदि विषयों का तथ्यपूर्ण विवेचन इस व्याख्या की अपूर्वता को सिद्ध करता है। सिद्धचक्रमहिमपद्धति-स्तवन, सिद्धचक्रध्यातव्य-विधि, लघुसिद्धचक्र-स्तोत्र, चूडामणिप्रस्ताव, चिकित्सा, रसायनविद्या, ज्योतिष आदि अनेक विषयों का संग्रह हुआ है। यह व्याख्या दो विभागों में विभक्त है। प्रथम विभाग में स्तोत्र, स्तोत्र से सम्बद्ध साधना-विधि, फल, पञ्चपदाम्नाय,

प्रमुख मन्त्रस्तोत्रादि हैं। द्वितीय विभाग में स्तवन की भिन्न-भिन्न क्रम से गाथाएँ देकर उसमें पूर्वोक्त स्तोत्रादि के साथ 'आयशास्त्र, पञ्चस्वरोदय, शरीर-स्वरोदय, नाडीशास्त्र, अर्थकाण्ड, वैद्यकशास्त्र, जैनतत्त्वज्ञान आदि भी वर्णित हैं।

१४. **कुवलयमाला सन्दर्भ (नमस्कारमन्त्र) श्री उद्योत सूरि (वि.सं. ८३५)**—यह प्राकृत भाषा में रचित चम्पूकाव्य है। इसका १३ हजार श्लोकप्रमाण है। श्री रत्नप्रभसूरि ने इसका संक्षिप्त रूपान्तर ४ हजार श्लोकप्रमाण में गद्य-पद्य रूप में किया है। इसमें पाँच पात्रों की कथा के माध्यम से पंचपरमेष्ठी की आराधना का विषय वर्णित है।

१५. **पञ्चपरमेष्ठितत्त्वसार**—यह संग्रहग्रन्थ है। इसमें परमेष्ठ्यादि पदगर्भित मन्त्रों के आम्नाय सहित पाठ संगृहीत हैं। ८१ मन्त्रों का सविधि उल्लेख इसकी विशिष्टता को व्यक्त करता है। ग्रन्थनाम का सूचन 'नमस्कारव्याख्यानटीका' में हुआ है।

१६. **पञ्चनमस्कारफलस्तोत्र श्रीजिनचन्द्रसूरि**—यह स्तोत्र ११८ गाथाओं में रचित है। कर्ता श्री अभयदेव सूरि के सतीर्थ्य थे। इस स्तोत्र के अपरनाम 'नमुक्कार फलपगरणं' और 'वुड्ढनमुक्कार-फलथुत्तं' भी है। नमस्कार-मन्त्र के फल का इसमें विशद वर्णन है।

१७. **नमुक्कार-रहस्य-थवणं श्रीजिनदत्तसूरि**—इस स्तवन में १२ गाथाएँ हैं। कर्ता प्रतिभाशाली तत्त्वज्ञ और मान्त्रिक थे। एक श्रावक को व्यन्तर की पीड़ा से मुक्त कराने के लिये 'गणधरसप्ततिका' की रचना की थी। यह स्तवन भी मन्त्र-विदर्भित होने से बड़ा प्रभावक माना जाता है।

१८. **सिरिगणिविस्ताथुत्तं अज्ञातकर्तृक**—यह स्तोत्र नमस्कारमन्त्र के ध्यान, उपदेश और अभ्यास के सम्बन्ध में पर्याप्त प्रकाश डालता है। गणिविद्या का महत्त्व वर्णन करके यह निर्देश किया है कि प्रत्येक विद्या का नमस्कारमन्त्रपूर्वक स्मरण करने पर वह अधिक फलदायक होती है।

१९. **जिनपञ्जरस्तोत्र श्रीकमलप्रभसूरि**—यह २५ पद्यों का स्तोत्र 'कवच' की पद्धति पर निर्मित है। न्यास की प्रक्रिया पर विशेष सूचना करते हुए इसमें पंचपरमेष्ठी तथा २४ तीर्थंकरों के शरीर में किस-किस स्थल पर न्यास करना चाहिये, यह बताया है। न्यास के फलों का भी कथन किया है।

२०. **परमात्मपञ्चविंशतिका उपा. श्रीयशोविजयगणि**—इसमें परमेष्ठी जिनेश्वरों के शुद्धस्वरूप का वर्णन तथा उनकी विशेषताओं का सुन्दर वर्णन किया गया है।

२१. **पञ्चनमस्कृतिदीपक भट्टारक सिंहनन्दी**—इसमें १. साधन, २. ध्यान, ३. कर्म, ४. स्तव और ५. फल नामक पाँच अधिकार हैं। ४३ पद्यों में नमस्कार-मन्त्र की विशेषताओं का व्यापक रूप से वर्णन किया गया है। अनेक विद्याएँ तथा मन्त्र इसके सन्दर्भ में सविधि दिये गये हैं।

२२. **आत्मरक्षानमस्कारस्तोत्र**—अज्ञातकर्तृक पद्यों का यह स्तोत्र 'कवच' पद्धति पर निर्मित है। इसमें न्यासविधान दिया गया है।

इसी प्रकार सहस्रनाम-स्तोत्रों की भी रचनाएँ हुई हैं तथा 'लक्षनवकार-गुणनविधि' पर भी लिखा गया है। नमस्कारमन्त्र के जप की अनेक विधियाँ आचार्यों ने विकसित की हैं। मालाओं के प्रयोग तथा करमालाओं के ३० वर्त, ह्रींवर्त, श्रींवर्त शंखावर्त, नन्द्यावर्त आदि प्रकार अन्य धर्मों की अपेक्षा स्वतन्त्र महत्त्व रखते हैं।

यह भी स्मरणीय है कि तान्त्रिक प्रक्रियाएँ अपने-अपने धर्म के साम्प्रदायिक सिद्धान्तों के घेरे में फिरती रहती है और उनमें तत्कालीन लोक-प्रवृत्तियों की प्रतिच्छाया भी प्रविष्ट होती रहती है।

## अन्य जैन मन्त्रात्मक साधना-साहित्य

मन्त्ररचना में मूलतः मातृका-वर्णों का ही संयोजन रहता है। अतः मन्त्र-ज्ञान से पूर्व मातृका के अक्षरों पर चिन्तन भी जैन आचार्यों ने स्वीकार किया है। 'नमस्कार-मन्त्र' से ही वर्णमातृका की उत्पत्ति प्रदर्शित की गई है, जिसे मन्त्र-ग्रन्थों में 'स्वतन्त्र' और 'मिश्ररूप' से व्यक्त किया है। कतिपय प्रमुख ग्रन्थ इस प्रकार हैं—

१. **विद्यानुशासन, मल्लिषेण सूरि वि.सं. ११1० अनु.**—यह विविध मन्त्रशास्त्रों का संग्रह-ग्रन्थ है। इसमें ७००० पद्य तथा २४ प्रकरण हैं। अनेक प्राचीन ग्रन्थों के अवतरण इस संकलन में हैं, जिनके आधार पर पूर्ववर्ती मन्त्रात्मक ग्रन्थ और ग्रन्थकारों के परिचय भी मिलते हैं। यह भी मान्यता है कि इस ग्रन्थ में उत्तरकाल में कुछ अंश प्रक्षिप्त भी है। यहाँ अकारादि-हकार पर्यन्त वर्णों की मन्त्ररूपता को प्रतिपादित करते हुए 'मन्त्रव्याकरण' भी द्वितीय प्रकरण में दिया है। वर्णों के स्थान, चतुर्वर्ग, रंग, सिद्धि-तिथियाँ, वार, अक्षरों की गति, मैत्री-शत्रुता, पार्थिवादि मण्डल, लिंगपरिचय, शक्ति एवं स्मरणफल भी इसमें दिये गये हैं।

एतदतिरिक्त अनेक जैन देवी-देवताओं के मन्त्र-विधान, बाल-चिकित्सा, यन्त्र आदि विशेष महत्त्वपूर्ण हैं। इसी नाम से अन्याचार्य निर्मित अन्य ग्रन्थ भी एक-दो प्राप्त होते हैं।

२. **मातृकाप्रकरण-सन्दर्भ, श्रीरत्नचन्द्र गणि**—इसमें भाषा, सन्धिनियम, छन्द, वर्णप्रस्तार, उच्चारण-विधि के साथ 'याक्षीय अल्पाक्षरी संकेतविधि' का संकेत विशिष्ट है। ॐ की निष्पत्ति पांच वर्णों 'अ-अ-आ-उ-म्' से होने का प्रकार भी यहाँ स्पष्ट किया है। अन्य बीज-मन्त्रों की निष्पत्ति पर भी प्रकाश डाला गया है और जप-प्रक्रिया भी प्रदर्शित है।

३. **मन्त्रराजरहस्य, सिंहतिलकसूरि, वि.सं. १३३२**—यह ग्रन्थ ८०० श्लोकों में निर्मित है। इसमें सूरिमन्त्र पर विशेष विचार है, जिसके प्रथम पीठ में ५० लब्धिपद हैं और

इनमें से प्रत्येक में २०-२० विद्याएं हैं। अतः मन्त्रराज पीठ में १००० विद्याएँ तथा १००० मन्त्रों का उल्लेख है। लेखक ने इस पर स्वोपज्ञ 'लीलावती' नामक वृत्ति भी लिखी है।

४. **ज्ञानार्णव, शुभचन्द्राचार्य, वि.सं. ११३०**—यह कृति योग, ध्यान एवं मन्त्रशास्त्रीय विषयों का एक विशिष्ट संग्रह है। इसमें २०७७ श्लोक हैं। ४२ सर्गों में यह विभक्त है। प्राणायाम को इन्होंने निरुपयोगी बताया है। कालज्ञान के लिये 'पवनजय' को प्रमुखता देकर इन्द्रियजय का उपाय चित्त की शुद्धि को बताया है। पाँच महाव्रतों से सम्बद्ध भावनाओं का निरूपण तथा मन्त्र-बीज, मन्त्र-मातृका आदि विषयों पर भी प्रकाश डाला है। 'अर्हं' बीज-मन्त्र और नमस्कार-मन्त्र के पदों से वर्णमातृका की उत्पत्ति भी ज्ञानार्णवकार ने बताई है।

इस ग्रन्थ पर ३ टीकाएँ उपलब्ध हैं— १. तत्त्वत्रयप्रकाशिनी, श्रुतसागररचित, २. टीका नामविलास एवं ३. टीका अज्ञातकर्तृक है।

५. **ज्ञानार्णवसारोद्धार, अज्ञातकर्तृक**—यह ग्रन्थ ज्ञानार्णव का संक्षिप्त रूप है।

६. **योगशास्त्र, हेमचन्द्राचार्य, वि.सं. १२००**—श्रीहेमचन्द्राचार्य का योगशास्त्र 'अध्यात्मोपनिषद्' और 'अध्यात्मविद्योपनिषद्' के नाम से भी प्रसिद्ध है। यह बारह प्रकाशों में विभक्त है। इसमें १००६ पद्य हैं। इसमें जैन धर्म के मार्गानुसारी के ३५ गुण, सम्यक्त्व और मिथ्यात्व श्रावकाचार के प्रारंभिक पांच अणुव्रत, शेष ७ व्रत के अतिचारों का निरूपण, रत्नत्रय-ऐक्यभावना, ध्यान, आसन, प्राणायाम-प्रकार, कालज्ञान, परकायप्रवेश-विवरण, रूपातीत ध्यान, सिद्धि आदि का वर्णन है। प्रासंगिक रूप से इस ग्रन्थ में योग के साथ प्रयोज्य मन्त्रशास्त्रीय विषय भी चर्चित हैं। श्वेताम्बर जैन-सम्प्रदाय का यह परम मान्य ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ पर 'स्वोपज्ञ-वृत्ति' भी रचित है। विषयविशेष के स्पष्टीकरण में प्रायः ७ विवरण लिखे गये हैं। इसका गुजराती भाषा में अनुवाद भी हुआ है, हिन्दी और जर्मनी अनुवाद भी प्रकाशित हैं।

७. **ब्रह्मविद्याविधि अथवा मन्त्रसारसमुच्चय**—यह विजयवर्णी रचित, एक लघु कृति है। इसमें ही बीज 'ॐ' तथा अर्हं' बीज के तान्त्रिक स्वरूपों का विवेचन है।

८. **भद्रबाहुसंहिता, श्रीभद्रबाहु।**

९. **जैनतन्त्रसार।**

१०. **केवलज्ञान-प्रश्नचूड़ामणि।**

११. **बृहद् विद्यानुवाद।**

१२. **जैनेन्द्रसूरि-सिद्धान्तकोश गणेशवर्णी जी।**

१३. **धर्मोपदेशमाला, धर्मदास गणि (वि.सं. ६१५)।**

इसमें 'अर्हं' अक्षरतत्त्व स्तव का कथन हुआ है, जिसमें अ-र-ह्-बिन्दु इन चार तत्त्वों की महत्ता प्रतिपादित की गई है। इस ग्रन्थ पर अनेक जैनाचार्यों ने व्याख्या और विवरण लिखे हैं। श्री जयसिंह सूरि ने 'धर्मापदेशमाला-विवरण' लिखा है। विवरण के अन्त में श्री जयसिंह सूरि ने ३१ प्राकृत गाथाओं में प्रशस्ति भी दी है। इसमें 'अर्हं' को कुण्डलिनीयोग, नादानुसन्धानयोग, लययोग आदि का जनक भी कहा है।

१४. **श्री हेमचन्द्राचार्य** ने अपने सिद्ध हेमशब्दानुशासन, उसकी स्वोपज्ञ तत्त्वप्रकाशिका-टीका, संस्कृत द्वयाश्रय महाकाव्य, अभयतिलक गणिकृत टीका सहित, तथा त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित और उसकी सोमेदेव गणिकृत अवचूर्णि एवं श्रीप्रभानन्द सूरिकृत विवरण में नमस्कार-मन्त्र के सम्बन्ध में अनेकविध वैशिष्ट्य का निदर्शन कराया है।

१५. **तत्त्वार्थसार-दीपक, भट्टारक सकलकीर्ति**—यह एक महान् ग्रन्थ है। इसमें जैन धर्म के तत्त्वों को विस्तार से समझाया गया है। पाण्डुलिपि की पत्रसंख्या ५५ से ६५ तक है। इसमें नमस्कार-मन्त्र के सम्बन्ध में १५४ पद्य लिखे हैं। ग्रन्थकार ने पदस्थ-ध्यान के विषय को स्पष्ट करने के लिये 'ज्ञानार्णव' के पद्यों का सामान्य परिवर्तन के साथ उपयोग किया है। पदस्थ-ध्यान अत्यन्त स्वाधीन है, अतः सत्पुरुषों को मुक्ति के लिये सुसाध्य है, यह कह कर वर्णमाला का ध्यान, मन्त्राधिराज ह्रूँ, अर्हं, हंकार, ॐकार आदि के ध्यान, मन्त्रमयता, जप-विधि, प्रयोगसापेक्ष मन्त्र-विधान आदि यहाँ वर्णित हैं।

१६. **तत्त्वानुशासन, श्रीनागसेनाचार्य**—ध्यान-विषय का यह अद्भुत ग्रन्थ है। व्यवहार-ध्यान तथा निश्चय आत्मालम्बन ध्यानपूर्वक पञ्चपरमेष्ठी के स्वरूप आदि का विशेष वर्णन है।

**अभयकुमारचरित, सुकृतसागर**—(अपर नाम पेयडचरित)। वर्धमानसूरि का आचारदिनकर, रत्नमन्दिरगणि की उपदेशतरंगिणी आदि अनेक ग्रन्थों में मन्त्रशास्त्रीय एवं योगशास्त्रीय विधियों का स्वरूप बताया गया है।

मन्त्र-साधना के अंगरूप —मुद्रा, पीठ, न्यास, पूजा-विधान उत्तर कर्मरूप जप-विधान तथा इनके ही सहयोगी कर्म व्यवस्थित रूप से सम्पन्न हों, अतः उनके विधि-पुरस्कार सम्पादन से साध्य की पूर्ति तक पहुंचने के मार्ग को पूर्ण रूप से परिष्कृत किया है।

तान्त्रिक-वाङ्मय की विविधता का मूल लोक-परम्परा से भी जुड़ा हुआ है। विशाल आस्तिक जन-समुदाय "भिन्नरुचिर्हि लोकः" के अनुसार रुचि, सुविधा और समय के साथ उत्तरोत्तर विकास की यात्रा में जो व्यापकता आई है, वह इसकी विशिष्टता का आधार है और यह अनेक नामों से भी व्यवहृत होती रही है।

'मन्त्र' और 'विद्या' शब्द अन्य तन्त्रों में क्रमशः पुरुष-देवतात्मक 'मन्त्र' और स्त्री-देवतात्मक 'विद्या' के रूप में गृहीत हैं। जैन तन्त्रों में प्रारम्भ में यह मान्यता नहीं रही और बाद में भी इस लक्षण का एकान्ततः स्वीकरण नहीं हुआ। कहा जाता है कि 'विद्याप्रवाद' में अंगुष्ठ-प्रश्न आदि सात सौ मन्त्रों, रोहिणी आदि पाँच सौ महाविद्याओं तथा उनकी साधन-विधियों का वर्णन था। 'राजवार्त्तिक' के अनुसार उसमें आठ महानिमित्तों का भी वर्णन था, जिनमें निम्नलिखित आठ विद्याएँ संगृहीत थीं—

१. भौमविद्या, २. उत्पातविद्या,
३. स्वप्नविद्या, ४. अन्तरिक्षविद्या,
५. अङ्गविद्या, ६. स्वरविद्या
७. लक्षणविद्या, ८. व्यञ्जनविद्या।

यह 'विद्या-प्रवाद' ग्रन्थ आज उपलब्ध नहीं है। केवल उसके प्रकीर्ण अंश यत्र-तत्र उपलब्ध हैं। अंगविज्जा, भैरवपद्मावती-कल्प, लघुविद्यानुवाद, अष्टांगनिमित्त आदि ग्रन्थों में विद्या-प्रवाद के अंशों का संचय हुआ है, ऐसी भी गवेषक विद्वानों की मान्यता है।

जैन तन्त्रों की यह एक विशेषता रही है कि उसके द्वारा प्रदर्शित साधना-मार्ग में अधिकार की दृष्टि से कोई बन्धन नहीं रखा गया है। यह सभी साधना के इच्छुक की अर्हता को स्वीकार करता है। हाँ, यह अवश्य कहा गया है कि शुद्धता, स्वच्छता, आन्तरिक एवं बाह्य एकाग्रता, निष्ठा तथा श्रद्धा-विश्वास आदि आवश्यक पात्रता की अवहेलना न की जाय। कर्तव्य-कर्म एवं फलापेक्षा में किसी की हिंसा, हानि अथवा विद्वेष-प्रतीकार आदि की भावना न हो। सात्त्विक भाव तथा सात्त्विक साधनों का सदुपयोग किया जाय, यह प्रतिबद्धता ही यहाँ सफलता की कुंजी है।

## जैन विद्या-पदान्त मन्त्रग्रन्थ

मन्त्रात्मक-साहित्य को विद्याओं के रूप में व्यक्त करने वाले लघु-ग्रन्थ भी जैन धर्म में बहुत उपलब्ध है। यथा— १. मयूरवाहिनीविद्या २. चन्द्रप्रभविद्या, ३. पार्श्वस्तम्भनीविद्या, ४. शत्रुभयनाशिनीपार्श्वविद्या, ५. परविद्यानिवारिणीपार्श्वविद्या, ६. गान्धार-विद्या, ७. चतुर्विंशतितीर्थङ्करविद्या, ८. श्रीऋषभविद्या, ९. श्रीशान्तिनाथविद्या, १०. अपराजिता-महाविद्या, ११. रोगापहारिणी-विद्या, १२. वासुपूज्यविद्याम्नाय, १३. सारस्वत-महाविद्या, १४. श्रुतदेवन विद्या, १५. अपराजिता-विद्या, १६. ब्रह्मविद्या (कल्प), १७. उग्रविद्या (कल्प), १८. पञ्चपरमेष्ठिविद्या तथा १९. वर्धमानविद्या।

इसी प्रकार आम्नायपदान्त मन्त्र-ग्रन्थ भी जैनाचार्यों ने बनाये हैं। यथा— १. संतिकरस्तवनाम्नाय, २. तिजयपहुत्तस्तोत्राम्नाय, ३. चिन्तामणिमन्त्राम्नाय, ४. श्रीपार्श्वनाथ-कल्पद्रुम-आम्नाय, ५. गीर्वाणचक्रस्तोत्राम्नाय, ६. भक्तामरस्तोत्राम्नाय, ७. कल्याणमन्दिर-स्तोत्राम्नाय आदि।

मन्त्रविषयक साहित्य को ही मन्त्रसाधनान्त पद से भी अभिहित करते हुए कुछ ग्रन्थ लिखे गये प्राप्त होते हैं। यथा—

१. चन्द्रपन्नत्ति मन्त्रसाधन, २. कुरुकुल्ला मन्त्रसाधन, ३. उच्छिष्टचाण्डालिनी मन्त्रसाधन, ४. कर्णपिशाचिनी मन्त्रसाधन, ५. चक्रेश्वरी स्वप्नमन्त्रसाधन, ६. अम्बिका स्वप्नमन्त्रसाधन, ७. शान्तिदेवता मन्त्रसाधन ८. योगिनी मन्त्रसाधन, ९. यक्षिणी मन्त्रसाधन, १०. क्षेत्रदेवता मन्त्रसाधन, ११. कृष्णगौर क्षेत्रपालमन्त्र, १२. बोडिया क्षेत्रपालमन्त्र. १३. भैरवमन्त्र, १४. बटुक भैरवमन्त्र, १५. स्वर्णाकर्षण भैरव-मन्त्र-साधन, १६. चतुःषष्टियोगिनीमन्त्रसाधन, १७. श्रीगौतमस्वामी मन्त्र, १८. श्रीवज्रस्वामी मन्त्र, १९. श्रीजिनदनसूरि मन्त्र., २०. श्रीजिनकुशलसूरि मन्त्र., २१. श्रीजिनचन्द्रसूरि मन्त्र., २२. पंचपीरमन्त्रसाधन आदि।

यहाँ यह भी स्मरणीय है कि मन्त्रसाधना के रूप में जैन साधकों ने प्रसिद्ध मन्त्रवादी साधकों के मन्त्रों का भी दर्शन करके उनकी साधनाविधियों को प्रकट किया है। इनके चरण-युगलों की स्थापना के स्थानों को 'दादाबाड़ी' के नाम से सम्बोधित करके वहाँ उपासना की जाती है। 'वृद्धसम्प्रदाय' के सूचन से प्रमुख स्तोत्रों की व्याख्याओं के साथ उल्लिखित विशेष मन्त्र-साधना के सूचक हैं। एक ही देव अथवा देवी के भिन्न-भिन्न स्वरूपों की आराधना को ध्यान में रखकर भी बहुत सी पुस्तकों का निर्माण हुआ है। पद्मावती देवी से सम्बद्ध पुस्तकें इस प्रकार हैं— १. धरणेन्द्र पद्मावती-पूजनविधि, २. रक्तपद्मावती कल्प, ३. रक्तपद्मावती वृद्धसाधन, ४. शैवागमोक्त पद्मावतीसाधन, ५. हंसपद्मावती-पूजन, ६. सरस्वतीपद्मावतीसाधन, ७. शबरीपद्मावती-पूजन, ८. कामेश्वरीपद्मावती मन्त्रसाधना, ९. भैरवी पद्मावती मन्त्रसाधना, १०. त्रिपुरा पद्मावती मन्त्रसाधना, ११. नित्यापद्मावती मन्त्रसाधना, १२. महामोहिनी पद्मावती विद्या, १३. पुत्रकर-पद्मावती मन्त्रसाधना, १४. पद्मावतीमन्त्रसाधना आदि।

एक अन्य साधना-प्रकार जैन धर्मानुयायी आचार्यों ने लोककल्याण की दृष्टि से और यहाँ विकसित किया है, वह है अवतार-विद्या, अर्थात् किसी वस्तु-विशेष में इष्टदेव अथवा देवी को बुलाना। इसके लिये— १. पद्मावतीदीपावतार, २. पद्मावतीकज्जलावतार, ३. अम्बिकाघटावतार, ४. अम्बिकाजलावतार, ५. अम्बिकादर्पणावतार, ६. भुततदेवताघटावतार, ७. अम्बिकाखड्गावतार, ८. पद्मावतीमालावतार तथा ९. नरदर्पणावतार आदि। इन विद्याओं का उपयोग प्रश्नों के उत्तर, भविष्य अथवा आकस्मिक दुर्घटनादि के ज्ञानहेतु एवं कष्टनिवारणोपाय हेतु किया जाता रहा। यह 'हाजरात' का शास्त्रीय स्वरूप है। आज भी कुछ साधक इनका सफल प्रयोग करते देखे गये हैं। प्रयोगकर्ता पहले मन्त्र-सिद्ध करता है और समय आने पर प्रयोग करके पृच्छक को उत्तर देता है।

## जैन यन्त्रात्मक साधना-साहित्य

साधना-विधानों में यन्त्रों का महत्त्व सर्वमान्य रहा है। जैन साधकों की रुचि इस ओर भी पूर्ण विश्वासात्मक होने के कारण अनेकविध यन्त्रों की रचनाएँ जैन-परम्परा में प्रवर्तित हैं। यन्त्रों को यहाँ 'मण्डल' भी कहा गया है। १. रेखात्मक यन्त्र, वृत्त-रूप, कमलाकृति और कलशाकृति के यन्त्र विशेष महत्त्व रखते हैं। अंकयन्त्र, बीजाक्षर-गर्भ, मन्त्राक्षर-गर्भ, अंक एवं मन्त्रबीजगर्भयन्त्र भी जैनाचार्यों ने शास्त्रीय पद्धति से प्रतिपादित किये हैं। इस सम्बन्ध में स्वतन्त्र्य ग्रन्थों की अपेक्षा टीकाओं में विशेष उल्लेख किया हुआ प्राप्त होता है। यन्त्र के लिये 'चक्र' का प्रयोग भी जैनाचार में बहुप्रचलित है।

शरीरस्थ षट्चक्र एवं सहस्रार-चक्र की भावना को तथा उनमें विराजमान मातृकाक्षर और मन्त्राक्षरों के ध्यान की क्रिया को स्थिर रूप देने के लिये यन्त्र अथवा चक्र-रचना को विशेष प्रोत्साहन मिला हो, ऐसी धारणा मन्त्रों की पूर्वभूमिका के लिये मन्तव्य है। वैसे बिन्दु से और ॐकार से अथवा वर्णमाला के आकारों से यन्त्रनिर्माण में प्रेरणा मिली होगी। अनुष्ठानविधानों में 'मण्डल' और 'पट' बनाने/रखने का विधान भी बहुप्रचलित है। इससे भी यन्त्र-निर्माण का प्रचलन संभव है। जो भी हो, इस देवतागात्ररूप यन्त्र-विधान को सभी अन्य धर्मावलम्बियों के समान जैनाचार्यों ने भी ससंमान स्वीकृति दी है तथा रचना, अर्चना, धारण आदि क्रियाओं पर ग्रन्थों का निर्माण भी हुआ है। कुछ ग्रन्थ इस प्रकार हैं—

१. **निर्वाणकलिका-पादलिप्तसूरि वि.सं. १५०**—यह ग्रन्थ नित्यकर्म, दीक्षा और प्रतिष्ठा नामक तीन विषयों को लेकर तीन विभागों में विभक्त है। इसमें नित्यपूजा के प्रसंग से 'सिद्धचक्रयन्त्र' का स्मरण किया गया है और तत्सम्बन्धी निरूपण भी दिया है। द्वितीय प्रकरण में 'सर्वतोभद्रमण्डल' का विधान है। यहीं वास्तु-मण्डल का भी सूचन है, जो 'यन्त्र' का पूर्वाभास कराता है।

२. **वर्धमान चक्रोद्धारविधि-भद्रगुप्तस्वामी (१)**—यह अरिहाणाइ-थुत्त (अर्हदादि-स्तोत्र) में प्रोक्त 'पञ्चनमस्कारचक्र' के उद्धारविधि का सूचक ग्रन्थ है। ग्रन्थकार ने स्वरचित 'बृहद् वृत्ति' में इस उद्धार को लिखा है तथा 'श्रीपञ्चपरमेष्ठि महामन्त्रयन्त्रचक्रवृत्ति' कह कर इसे संगृहीत किया है। इसके अपरनाम पञ्चपरमेष्ठिचक्र, पञ्चनमस्कारचक्र और वर्धमानचक्र भी प्रसिद्ध हैं। १. ध्यानविधि, २. आत्मरक्षा, ३. षट्कर्मकरणविधि, ४. पल्लव-काल-वर्ण-मण्डल-दिग्विचार, ५. जपविधि, ६. ध्यानविधि (देवतानामादि संकेतसहित) और ७. मानसी पूजा—इन सात विधानों का मन्त्रादि-निर्देश भी इसमें यथाक्रम दिया गया है। यन्त्रलेखनविधि में— "अष्टारमष्टाववं पञ्चनमस्कारचक्रं भवति। चक्रतुम्बे साधकनामगर्भं 'अर्हं' इत्येतदक्षरं लिखेत्" इत्यादि कहकर पूरे चक्र में जिन स्थानों पर जो-जो मन्त्र लिखे जाते हैं, उनका पाठ स्पष्ट दिया है। जहाँ सम्प्रदाय-विशेष के आधार पर विशेष संकेत थे, वे भी यहाँ सूचित हैं। यन्त्र की महिमा बताते हुए यहाँ कहा गया है—

कार्यकारणे तूत्पन्नं मण्डलमध्यसंस्थितम्।
पूजयेद् यः सदा यन्त्रं स देवैरपि पूज्यते।।

३. **सिद्धचक्र-बृहद्यन्त्राराधनाविधि**—पूजन यन्त्रों में जैनसाधकों के लिये श्रीनवपदजी का यन्त्र प्रथम स्थान को प्राप्त है। इसी को 'सिद्धचक्र' कहा जाता है। इसकी आराधना के लिये अनेक पाण्डुलिपियाँ भण्डारों में उपलब्ध हैं। यन्त्ररचना अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है, इसमें सिद्धों का निवास माना गया है और वे पूजित होकर सभी मुमुक्षुओं की वांछापूर्ति करते हैं। मध्य में वर्तुल, उस पर अष्टकमलदल और उस पर तीन वर्तुलाकार अंकित होने से यह यन्त्र बनता है। मध्य में अरिहंत भगवान् की सिंहासनस्थ मूर्ति, दिग्दलों में सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु तथा विदिग्दलों में दर्शन, ज्ञान, चरित्र एवं तप रूप मन्त्रों की स्थापना होती है। तदनन्तर तत्त्वाक्षर 'ह्रीं' आदिबीजाक्षर, वर्णमातृका के १६ स्वर, ककारादि सात वर्ग, २८ लब्धियाँ, ८ गुरुपादुका, १० दिक्पाल, २४ यक्ष-यक्षिणी, १८ अधिष्ठायक देव, १६ विद्यादेवियों, लोकपाल, विमलेश्वर देवता, चक्रेश्वरी देवी, नवग्रह, नवनिधान आदि देवता विराजमान होते हैं। सिद्धचक्र को कल्पवृक्ष मान कर प्रार्थना में मनोवांछापूर्ति की कामना की जाती है।

इस सिद्धचक्र-यन्त्र की विशेष पूजा-विधि है। इसकी यन्त्र-रचना के पट सैकड़ों वर्षों से आलिखित होते रहे हैं, जिनमें लेखनजन्य त्रुटियाँ भी आ गई हैं, जिनके परिहार के लिये आचार्य श्री धर्मधुरन्धर सूरिजी ने तथा आचार्य श्री यशोदेव सूरिजी ने "सिद्धचक्रयन्त्र-पूजन : एक सर्वेक्षण अने समीक्षा" पुस्तक लिखकर शास्त्रीय प्रमाणों के साथ वास्तविक स्वरूप पर प्रकाश डाला है। 'सिरीवाल-कहा' के अनुसार मैनासुन्दरी ने इस यन्त्र की आराधना की थी। दिगम्बर सम्प्रदाय में यह यन्त्र केवल अष्टदलकमल के रूप में ही मान्य है।

४. **श्रीऋषिमण्डलस्तव-यन्त्रालेखनम्**—श्री सिंहतिलकसूरि द्वारा ३६ पद्यों में यह स्तव रचित है। इसमें मुख्यतः यन्त्ररचना पर विशेष निर्देश है। इससे पूर्व 'ऋषिमण्डलस्तोत्र' नामक ९८ पद्यरूप अतिविस्तार से इस यन्त्र-विधान का प्रकाशक ग्रन्थ था, उसी के आधार पर कुछ परिष्कार-संक्षेप-पूर्वक सिंहतिलक सूरि ने इस आलेखन-सूचक स्तव की रचना की। इसी स्तोत्र के आधार पर दिगम्बर जैनाचार्य श्री विद्याभूषण सूरि ने अन्य 'ऋषिमण्डल-स्तोत्र' की ८५ उपजाति वृत्तों में रचना की है।

इस मन्त्र में 'ह्रीं' अधिनायक है। मध्य में इस बीज की स्थापना है। बीज में सर्वोपरि बिन्दु है, जिसमें मुनिसुव्रत और नेमिनाथ का नमस्कारात्मक मन्त्र लिखा जाता है। चन्द्रलेखा में चन्दप्रभ और पुष्पदन्त वन्दित हैं। ह्रींकार के शिरोभाग में पद्मप्रभ एवं वासुपूज्य, दीर्घ-ई में मल्लिपार्श्वनाथद्वय, शेष अक्षराकार में ऋषभ आदि १६ तीर्थंकरों के नाम मन्त्र पूज्य

हैं। वर्तुल मण्डल पर अन्य पाँच मण्डल होते हैं, जिनमें प्रथम मण्डल के ८ भाग हैं, जिनमें १६ स्वर तथा सप्तवर्गाक्षर हसलवरयूं आदि कूटबीजों के साथ लिखे जाते हैं। द्वितीय मण्डल के आठ भागों में अर्हदादि ५ तथा ३ दर्शनों के नाम मन्त्र, तृतीय मण्डल के आठ भागों में भुवनेन्द्रादि १६ पद, चतुर्थ मण्डल के २४ भागों में २४ ह्री आदि देवियों के मन्त्र, पाँचवें मण्डल के चारों ओर ४ बीज, तथा बीच में ह्रीं बीज-मन्त्र लिखकर यन्त्र पूर्ण किया जाता है। ऋषिमण्डल-यन्त्र का मूल मन्त्र ६ बीजाक्षर तथा १८ शुद्ध वर्णों का है। यथा—ॐ ह्रीं ह्रीं ह्रुं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः असि आउसा सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रेभ्यो नमः।

इस यन्त्र की आराधना भी बहुप्रचलित एवं प्राचीन होने से लेखन और पूजन के प्रकारों में कई अन्तर आ गये हैं। इनका विचार भिन्न-भिन्न आचार्यों ने किया है। वर्तमान में आचार्य श्री धुरन्धर विजयजी महाराज तथा आचार्य श्री यशोदेवसूरि जी ने पर्याप्त ऊहापोहपूर्वक संशोधन किये हैं। श्री यशोदेवसूरि जी ने 'ऋषिमण्डलयन्त्रपूजनम्' नामक सचित्र ग्रन्थ भी पालिताणा से प्रकाशित किया है।

५. **श्रीपञ्चपरमेष्ठि-विद्यायन्त्र**—श्री सिंहतिलकसूरि ने इस यन्त्र की रचना में तीन प्राकार, क्रमशः ४, ८, और १६ पत्रों वाले कमल तथा कमलकर्णिका के आलेखन बतलाये हैं। मध्य में 'अर्हं' बीज, ऊर्ध्वादि चार कमलपत्रों में 'सि आ उ सा', तथा चारों दिशाओं में—'ऋषभ, वर्धमान, चन्द्रानन, वारिषेण' लिखे जाते हैं। फिर आठ दलों में जिनेश्वर-युगादिनाथ, गोमुखयक्ष, चक्रेश्वरी के नाम लिखने का सूचन है। १६ दलों में सुविधिनाथादि शेष जिनेश्वरों, यक्ष-यक्षिणियों के नाम लिखने का निर्देश है। सभी नाम चतुर्थ्यन्त, नमोऽन्त एवं प्रणव सहित लिखे जाते हैं। यहीं एक अन्य यन्त्र बनाने का विधान भी दिया है, जो 'सूरिमन्त्र' तथा 'वर्धमान-विद्या' के यन्त्रों के समान है। इस यन्त्र में एक ओर पुस्तक तथा कमल से सुशोभित श्रुतदेवी की आलेखना करने का और कमलाकृति के बाहर भूमण्डल पर रजत, स्वर्ण और रत्नमय तीन प्राकारों की रचना का उल्लेख है। प्राकारत्रय में जाज्वल्यमान रत्नों वाले ध्वज एवं तोरण से शोभित चार द्वार बनाने का संकेत दिया है। भूमण्डल की चारों दिशाओं में और विदिशाओं में 'ल' अक्षर की आकृति बनाकर कलश से अलंकृत ऐसे मण्डल को 'वं' अक्षरों के साथ लिखना चाहिये। अन्त में यन्त्रपूजाविधि और फल का सूचन है। यह ७८ पद्यों का संदर्भ है।

६. **लघुनमस्कारचक्रस्तोत्र**—श्री सिंहतिलक सूरि ही इस स्तोत्र के भी लेखक हैं। स्तोत्रद्वारा चक्रनिर्माण की विधि का सूचन इस स्तोत्र से हुआ है। इसमें आठ अरों तथा आठ वलयों की प्रमुखता है मध्य तुम्ब में 'अर्हं' बीज लिखा जाता है। अरों के बीच में 'ॐ नमो अरिहंताणं' आदि चार पद दो बार आवर्त करके लिखने की सूचना है। शेष रिक्त अरों में "पाश, अंकुश, अभय और वरद" ये आयुध और

मुद्रा लिखी जाती हैं। प्रथम वलय में 'ॐ नमो लाए सव्व-साहूणं' पद भी लिखना चाहिये। द्वितीय वलय में 'चत्तारि मंगलं' इत्यादि द्वादशपदी, तृतीय वलय में ॐ तथा माया ह्रीं पूर्वक ७० वर्ण और जिन बीज अर्हं के आश्रयभूत ५ बीजाक्षर 'ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं' लिखने चाहिये।

इस विधि से लेखन करके की जाने वाली आराधना का फल भी इसी स्तोत्र में प्रदर्शित है। स्तोत्र में ११५ पद्य हैं। इससे कुछ अधिक विस्तार वाले 'बृहन्नमस्कारचक्र' की विधि भी प्राप्त होती है। ७-८ ॐकार तथा ह्रींकार यन्त्र।

जैनाचार्यों ने ॐ तथा 'ह्रीं, अर्हं' आदि बीजों की स्वतन्त्र उपासना के लिये चक्र अथवा यन्त्र बनाने के निर्देश भी स्तोत्रों के माध्यम से प्रदर्शित किये हैं, जिन्हें 'ॐकारविद्यास्तवनम्' तथा श्री जिनप्रभसूरिविरचित 'मायाबीजह्रींकारकल्प' से ज्ञात कर सकते हैं।

९. **श्रीपद्मावतीसाधनयन्त्र**—श्रीपार्श्वनाथ भगवान् तथा धरणेन्द्र पद्मावती की अधिष्ठायकता वाले अनेक यन्त्र बनते हैं। उनमें से एक सिद्धि-सिद्धि-दायक यन्त्र इस प्रकार है—

यन्त्र के मध्य में वर्तुल होता है, उसमें षट्त्रिकोणाकार पंखुड़ियाँ और मध्य में षट्कोण बनता है। षट्कोण में माता पद्मावती की चतुर्भुज मूर्ति पाश, फल, वरद और गजांकुश सहित बनाई जाती है। ॐकार में श्रीपार्श्वनाथ की मूर्ति चित्रित की जाती है, जिसमें उनके मस्तक पर छत्र रहता है।

षट्कोण की पंखुड़ियों में 'ॐ ह्रीं ह्रैं ह्स्क्लीं पद्मे पद्मकटिनि नमः' मन्त्रपद लिखे जाते हैं। इनके ऊपरी भाग में अ से अः तक के स्वर तथा क से ह तक के व्यंजन लिखते हैं। ऊपर के मण्डल में पद्मवर्णा आदि पद्मावती के आठ नाम-मन्त्र लिखकर त्रिवलयरूप भूपुर और उसमें मध्य वर्तुलाकार चार द्वार बनाये जाते हैं। इनमें भी मन्त्रपद बीजसहित लिखे जाते हैं। इनका लेखन-क्रम वामावर्त और दक्षिणावर्त है। मन्त्रपदों में दिक्पाल, उत्कृष्ट देवियाँ आदि मान्य हैं।

१०. **चिन्तामणियन्त्र**—यह भी धरणेन्द्र-पद्मावती सहित श्रीपार्श्वनाथ प्रभु की स्थापना से मण्डित यन्त्र सर्वमान्य है। इसमें भी पूर्ववत् देव-देवियों तथा वर्णमातृका-बीजमन्त्रादि का लेखन होता है। विशेष में यन्त्र के चारों ओर ऊपर 'क्षं ह्रीं अर्हं' आदि ४८१०२ वर्णों की स्थापना रहती है। इस यन्त्र में मूल मन्त्र 'नमिऊणं' चतुष्कोण के चारों ओर लिखने का विधान है।

इस प्रकार यन्त्र-संरचना के सम्बन्ध में जैन धर्म की मान्यता, पूजा-पद्धतियों और प्रयोग-प्रकारों का बाहुल्य पूर्णतः व्याप्त है।

## यन्त्रोद्धावक स्तोत्र

इन यन्त्रों की व्यापकता और भी दृष्टियों से बढ़ी है, जिसे हम स्तोत्रों के पद्यों के आधार पर बने सम्प्रदायों में पाते हैं। उदाहरणार्थ कतिपय स्तोत्रों का परिचय प्रस्तुत है—

१. **उवसग्गहरस्तोत्र**—भद्रबाहु स्वामी द्वारा यह स्तोत्र श्रीसंघ में महामारी का उपद्रव शान्त करने के लिये बनाया गया था। इनका समय वि.सं. की छठी शती माना जाता है। ये वराहमिहिर के ज्येष्ठ भ्राता थे। यह स्तोत्र ५ गाथाओं का है, किन्तु इसमें कालक्रमानुसार गाथाओं की संख्या बढ़ती गई और ७, ९, १३, १७, २१ और २७ तक यह बढ़ गया। इसमें धरणेन्द्र-पद्मावती सहित भगवान् पार्श्वनाथ की स्तुति है। 'उवसग्गहरं पासं' पद से इसका आरम्भ होने के कारण इसका नाम भी उसी के आधार पर प्रचलित हो गया। इसकी दूसरी गाथा में 'विषधरस्फुलिंगमन्त्र' का संकेत हुआ है तथा इसी मन्त्र में अन्य बीजाक्षर तथा पल्लव आदि जोड़कर भिन्न-भिन्न मन्त्र भी बनाये गये हैं, जिनका अनुष्ठान विभिन्न कार्यों के लिये होता है।

इस स्तोत्र पर श्री जिनप्रभसूरि ने 'अर्थकल्पलता', श्री पार्श्वदेवगणि ने 'लघुवृत्ति' तथा श्री पूर्णचन्द्राचार्य ने 'बृहद्वृत्ति' नामक व्याख्या लिखी है। इनमें प्रत्येक गाथा के मन्त्र और यन्त्रों का उल्लेख किया गया है। इसकी प्रथम गाथा के आधार पर आठ मन्त्र बनाने के और उनकी साधना के विधान हैं— यथा १. जगद्वल्लभकरयन्त्र, २. सौभाग्यकरयन्त्र, ३. लक्ष्मीवृद्धिकरयन्त्र, ४. भूतादिनिग्रहकर., ५. ज्वरनिग्रहकर., ६. शाकिनीनिग्रहकर., ७. विषमविषनिग्रहकर. तथा ८. क्षुद्रोपद्रवनाशकरयन्त्र। दूसरी गाथा से २ बृहद्यन्त्र विविध वलययुक्त, तीसरी गाथा में— १. वन्ध्याशब्दापहयन्त्र, २. मृतवत्सादोषनिवारणयन्त्र, ३. काकवन्ध्यादोषनिवारणयन्त्र, ४. बालग्रहपीड़ानिवारणयन्त्र, ५. सौभाग्यकरयन्त्र का विधान है। चौथी गाथा में— १. लघुदेवकुलयन्त्र, २. शान्तिक-पौष्टिक यन्त्र निर्दिष्ट हैं। पहली गाथा से आगे नौ गाथाओं तक एक विशिष्ट यन्त्र बनता है, उसे स्तोत्र के अक्षर तथा अंकों को लिखकर बनाया जाता है। इसके ऊपर और नीचे भी 'सत्तरिसय' का यन्त्र, १५ और २० अंकों के यन्त्र हैं। एक यन्त्र १००८ अंकों का है और पट के नीचे सूचन है कि यह उपसर्गहर-यन्त्र न्यायविशारद उपाध्याय श्री यशोविजयजी द्वारा अनुभूत है। दक्षिण में दिगम्बर सम्प्रदाय में जो 'कलिकुण्डपार्श्वनाथयन्त्र' की आराधना होती है, वह भी इसी स्तोत्र से प्रेरित है।

२. **कल्याणमन्दिरस्तोत्र, सिद्धसेनदिवाकर**—विक्रम की प्रथम अथवा छठी शती में उत्पन्न वृद्धवादी आचार्य के शिष्य श्रीसिद्धसेन दिवाकर ने ४४ पद्यों में इस स्तोत्र की रचना की है। इसमें पार्श्वनाथ की स्तुति है। इस पर १६ आचार्यों ने टीकाएँ लिखी हैं तथा वृद्ध सम्प्रदाय के अनुसार पद्यों के मन्त्र-यन्त्र-विधान भी रचित हैं।

३. **अनुभवसिद्धयन्त्रद्वात्रिंशिका, श्री भद्रगुप्तसूरि**—यह विक्रम की सातवीं शती में श्री भद्रगुप्तसूरि द्वारा रचित है। इसमें सूरिमन्त्र-यन्त्र तथा अन्य अनेक यन्त्रों का विधान सूचित है।

४. **भक्तामरस्तोत्र**—श्री मानतुंग सूरिकृत यह स्तोत्र अति प्रसिद्ध है। इसके प्रत्येक पद्य से मन्त्र बनते हैं और वृद्ध सम्प्रदायानुसार उनके विधान बने हैं। सौन्दर्यलहरी की

समानता में इसकी मान्यता है।

५. **भत्तिब्भर-थोत्त**—प्राकृत में रचित यह स्तोत्र भी श्री मानतुंग सूरि द्वारा रचित है। इसमें मन्त्र और यन्त्रों के विषय में अनेक निर्देश हैं तथा गाथाओं के आधार पर भी यन्त्र बनते हैं।

६. **महाप्राभाविक पद्मावतीस्तोत्र**—यह ३७ पद्यों का प्राचीनाचार्य रचित स्तोत्र है। इसके प्रत्येक पद्य से वृद्ध सम्प्रदाय के अनुसार यन्त्र बनते हैं।

## जैन अंकात्मक यन्त्र

जैन यन्त्रों के आकार और प्रकार में इतनी विविधता है कि उनका एकत्र संक्षेप में विवेचन करना कठिन है। केवल कोष्ठकों में बीजाक्षर, मन्त्राक्षर, पिण्डाक्षर आदि लिखकर बृहद् और लघु-यन्त्र तो बनते ही थे, तदनन्तर अंक यन्त्रों का भी विकास हुआ। गणित के आधार पर अंकयोजना से सभी ओर अंकयोग करने से एक ही निश्चित संख्या का आ जाना अपने आपमें एक वैशिष्ट्य है। उस पर भी वे अंक देवनाम-संख्या से, देव मन्त्रों से समन्वित हों, तो वे और भी महत्त्वपूर्ण बन जाते हैं।

पञ्चदशांक और विंशांक यन्त्रों के विधान वैदिक धर्मानुसार भी मान्य है। उनके शास्त्रीय विधानों की विविधता भी स्वतन्त्र तन्त्र ग्रन्थों में मिलती है। उसी प्रकार जैनधर्म के अनुसार भी अंक यन्त्रों के विधान प्रवर्तित हैं। इनके लिये ग्रन्थ और स्तोत्र भी प्राप्त होते हैं। यथा—

१. **कोट्ठगचिंतामणि**—यह प्राचीन आचार्य श्री देवेन्द्रगणि की कृति है। इसमें अंक यन्त्रों का वैज्ञानिक पद्धति से विवेचन किया गया है। यन्त्रों के ४ नाम दिये हैं— १. महासर्वतोभद्र, २. अतिसर्वतोभद्र, ३. सर्वतोभद्र तथा ४. सामान्यभद्र। इनमें अंकस्थापना के परिशोधन के प्रकार भी दिखाये गये हैं। पैंसठिया यन्त्र की चर्चा करते हुए ग्रन्थकार ने लिखा है— "पञ्चसप्ततिप्रकारेण महासर्वतोभद्रयन्त्रोऽयं शोध्यः", अर्थात् इस यन्त्र का ७५ प्रकारों से शोधन करना चाहिये, तभी यह 'महासर्वतोभद्र' होगा। इसी प्रकार १५, २०, के यन्त्र भी शोधित होते हैं। अंकों के स्थान-परिवर्तन से अन्य प्रकार बन जाते हैं। 'अर्जुनपताका' में ये निर्दिष्ट हैं। २४, ३०, ३२, ३६, ४०, ६५, ७०, १००, १०८ और इनसे आगे की संख्याओं के भी यन्त्र इसमें निर्दिष्ट हैं। विजय यन्त्र और विजयपताका यन्त्र के कोष्ठकों की संख्या तो ६५६१ तक पहुंची है। यह ग्रन्थ अभी अप्रकाशित है।

२. **विंशतियन्त्रविधि**—यह महोपाध्याय मेघविजयगणि की कृति है। इसके प्रथम पद्य में अर्जुनपताका और विजययन्त्र के बारे में कथन करके पन्द्रह अंकों को विविध रूप से बताया है। इसी में अन्य अंकयन्त्रों के बनाने की विधि दी है। अंकों की आवृत्ति तथा एकाधिक अंकों की स्थिति को महत्त्वपूर्ण नहीं माना है। सिद्धविंशति-अंकयन्त्र

के अनेक प्रकार दिये गये हैं तथा नौ कोष्ठकों में नौ अंक (अकेले) लिखकर उनकी २० गणना लाने के लिये बीस गतियों, प्रकारों का निर्देश किया गया है, जिनमें किसी एक अंक का गुणा और अन्य का योग होता है। 'कमलाकृति बीसायन्त्र' में त्रिस्थानि दिग्गति और विदिग्गति, परिधिसव्य और परिधिसव्येतर गतियों का उल्लेख किया है। इसे पद्य और गद्य दोनों में स्पष्ट किया गया है।

३. **सप्ततिशतजिनपतिसंस्तवन**—विक्रम की १५वीं शती के हरिभद्रमुनि की यह रचना है। इसमें १५ पद्य हैं तथा उनसे १७० जिनेश्वरों की स्तुति की गई है। इसके नौवें तथा दसवें पद्य में यन्त्र की विधि वर्णित है, जबकि ११वें पद्य में राजवशीकरण का मन्त्र "हर हुं हः सर सुं सः ॐ ह्रीं ह्रीं हुं फट् स्वाहा" भी सूचित है।

४. **पञ्चषष्टियन्त्रगर्भित-चतुर्विंशतिजिनस्तोत्र (प्रथम)**—जयतिलकसूरि के 'शिवनिधान' नामक शिष्य ने यह स्तोत्र बनाया है। आठ अनुष्टुप् पद्यों में पैंसठिया यन्त्र से गर्भित ऋषभादि चौबीस तीर्थंकरों की यहाँ स्तुति की गयी है।

५. **पञ्चषष्टियन्त्रगर्भित-चतुर्विंशतिजिनस्तोत्र (द्वितीय)**—अज्ञातकर्तृक यह स्तोत्र विक्रम की १५ शती की रचना है। यह भी महासर्वतोभद्र पैंसठिया यन्त्र का बोधक है। 'कोट्ठगचिन्तामणि' की संस्कृत टीका में शीलसिंह ने इसका उल्लेख किया है।

६. **पञ्चषष्टियन्त्रगर्भित-चतुर्विंशतिजिनस्तोत्र (तृतीय)**—इस स्तोत्र को विक्रम की १६वीं शती में शीलसिंह ने बनाया है। पूर्ववत् इसमें भी जिनेश्वरस्तुति और यन्त्रसूचन हैं।

७. **पञ्चषष्टियन्त्रगर्भित-चतुर्विंशतिजिनस्तोत्र (चतुर्थ)**—यह मुनि जैलसिंह की रचना है। इसमें भी पूर्ववत् ६५ अंकों के यन्त्र का विधान अंकित है।

८. **चतुर्यन्त्रगर्भित-पञ्चषष्टिस्तोत्र**—विजयलक्ष्मीसूरि ने ११ शार्दूलविक्रीडित छन्दों में यह स्तोत्र बनाया है। इसमें ४ पैंसठिये यन्त्र बनाने का विधान है। अन्य पूर्ववत्।

जैन आचार्यों ने यन्त्रविद्या को पल्लवित एवं पुष्पित रखने के लिये अनेकविध प्रयोग किये हैं। अतः जैन तन्त्र के विकास में उनका अपूर्व योगदान माना जाता है।

बहुत से आचार्यों ने तो समय आने पर आवश्यकता के अनुरूप साधनाएँ करके देवताओं से मन्त्र-यन्त्रात्मक विद्याएँ भी प्राप्त की थीं। यथा—श्री हरिभद्र सूरि के सम्बन्ध में उल्लेख मिलता है कि इनको देवताओं के पास से कुछ 'रहस्य-ग्रन्थ' प्राप्त हुए थे। उन्होंने इन ग्रन्थों का उपयोग दिगम्बर आचार्यों पर विजय प्राप्त करने के लिये किया था। विजयप्राप्ति के पश्चात् उन्होंने 'चौरासी' नामक प्रासाद के स्तम्भ में आदरपूर्वक इनको रखवा दिया। यह स्तम्भ विशेष औषधियों द्वारा निर्मित था। 'चतुर्विंशतिप्रबंध' में यह उल्लेख मिलता है।

अतः ऐसे बहुत से ग्रन्थ अब अनुपलब्ध होते जा रहे हैं। अन्य अनेक आचार्य प्राचीन काल में मन्त्रधारी थे और उन्होंने मन्त्र-यन्त्र-साधना द्वारा लोक-कल्याण किया था। तन्त्र

की प्रक्रिया में मन्त्र के प्रयोगों का विधान भी अनेक प्रकार का है। "जैसा काम वैसा प्रयोग" इस दृष्टि से प्रत्येक प्रयोगकर्ता नये-नये आकर्षक प्रयोग करके जनसाधारण को उत्प्रेरित करता है। बहुधा यह भी कहना अनुचित नहीं है कि ऐसे प्रयोगों में वैज्ञानिकता का भी पूरा समावेश रहता है।

## जैन कल्प-साहित्य

वेद के छह अंगों में द्वितीय अंग को 'कल्प' कहा गया है। इसमें यज्ञों और संस्कारों की विधियाँ वर्णित हैं। इसी के आधार पर धार्मिक कर्तव्यों के विधिविधानों का संग्राहक ग्रन्थ 'कल्प' माना जाने लगा। जैन धर्म में इसका अर्थ और भी विस्तृत हुआ तथा वैदिक कल्पसूत्रों की समानता में वैदिक यज्ञादि तथा गृहस्थों के गृह्य-विधानों के संग्रहरूप ग्रन्थों के अनुसार ही प्रारम्भ में 'कल्प-ग्रन्थ' जैन-परम्परा के अनुरूप 'विश्व की स्थिति' के परिचायक बने। नेमिचन्द्र सूरि के 'पवयणसारुद्धार' पर सिद्धसेन सूरि ने (वि.सं. १२४८ में) एक वृत्ति की रचना की थी, उसमें उन्होंने ऐसा उल्लेख किया है। वहीं (गाथा क्र. १२१६-१२२७ में) १. नैसर्प, २. पाण्डुक, ३. पिंगलक, ४. सर्वरत्न, ५. महापद्म, ६. काल, ७. महाकाल, ८. मानवक तथा ९. शंख नामक नौ निधियों के माध्यम से अनेकविध वस्तुओं के लक्षण, उपयोग-विधि एवं फलाफल का विवेचन किया है। इन्हीं को वहाँ 'शाश्वत कल्प' की संज्ञा दी गई है।

स्पष्ट है कि कल्प-ग्रन्थों की पूर्वभूमिका के प्रस्थापक ये ग्रन्थ उत्तरवर्ती कल्प-ग्रन्थों की रचना में अवश्य ही प्रेरणादायी रहे। कल्प शब्द व्याकरण में "ईषदसमाप्तौ कल्पप्देश्यदेशीयरः" सूत्र के द्वारा प्रत्यय के रूप में 'अल्प और असमाप्ति' के अर्थ का बोधक होता है। यही कारण था कि 'संक्षेपार्थ' अथवा 'एकांग' के अर्थ को भी इस शब्द ने आत्मसात् किया। फलतः 'कल्प' शब्द देव, देवी, यक्षी और औषधि आदि के तान्त्रिक अनुष्ठानों की तथा उनके द्वारा प्रयोगों की पद्धति के संग्रह का बोधक ग्रन्थ-नाम बन गया, जिसमें संक्षेप में तत्त्व रूप से सभी उपयोगी सामग्री संकलित होती थी।

जैनाचार्यों ने ऐसे अनेक कल्पों की रचना और संकलन प्रस्तुत किये हैं, उनका यथोपलब्ध परिचय इस प्रकार है—

| क्रमांक | ग्रन्थनाम | कर्ता | रचनाकाल | विशेष |
|---|---|---|---|---|
| **१.** | **ज्वालिनीकल्प** | **इन्द्रनन्दी** | **वि.सं. ९** | **मन्त्रवादात्मक** |

द्राविड संघ के हर्षनन्दी के शिष्य श्री इन्द्रनन्दी ने इस ग्रन्थ को ऐलाचार्य की कृति के आधार पर प्रायः ५०० श्लोकप्रमाण में कृष्णराज तृतीय के राज्य में 'मालखेट' में बनाया है। इस ग्रन्थ के चार नाम प्राप्त हैं—१. ज्वालिनीकल्प, २. ज्वालामालिनीकल्प, ३. ज्वालिनीमत और ४. ज्वालिनीमन्त्रवाद। यह दस अधिकारों में विभक्त है, जिनमें क्रमशः मन्त्री, ग्रह, मुद्रा, मण्डल, कटुतैल, यन्त्र, वश्यतन्त्र, वसुधारास्नपनविधि, नीराजनविधि एवं स्नपनविधि का वर्णन है। ज्वालामालिनी देवी चन्द्रप्रभस्वामी की अधिष्ठात्री है और महाप्रभावी

है। इस रचना में कर्ता ने अपनी गुरुपरम्परा का भी उल्लेख किया है, जिनसे यह विद्या उन्हें प्राप्त हुई है।

**२. ज्वालिनीकल्प दि. मल्लिषेणसूरि वि.सं. ११९०**

इसमें ज्वालिनी देवी से सम्बद्ध मन्त्रादि का विषय प्रतिपादित है। कर्ता की अन्य रचना (जैन) महापुराण प्रसिद्ध है। विशेष परिचय उपलब्ध नहीं है।

**३-५. ज्वालामालिनीमन्त्राम्नाय, ज्वालामालिनीविद्या और ज्वालिनीविधान**

नामक अज्ञातकर्तृक तीन अन्य कृतियाँ भी पाण्डुलिपियों के रूप में प्राप्त हैं, जिनका उल्लेख सूचियों में मिलना है।

**६. भैरवपद्मावतीकल्प दि. मल्लिषेण वि.सं. ११९०**

दिगम्बर जिनसेन के शिष्य मल्लिषेण का यह ग्रन्थ जैन सम्प्रदाय में मन्त्रवाद की नींव को सुदृढ़ करने वाला तथा विस्तार देने वाला कहा जाता है। यह पद्यात्मक ग्रन्थ दस परिच्छेदों में विभक्त है तथा इसमें ३०८ पद्य हैं। प्रत्येक परिच्छेद में क्रमशः साधक की योग्यता, न्यास, सकलीकरण, पूजा-पद्धति, यन्त्र, विविध मन्त्र, विद्या, स्तम्भन आकर्षणादि विधानों का वर्णन हुआ है। मुख्यतः भैरवी-पद्मावती से सम्बद्ध मन्त्रादि संकलित हैं। इस ग्रन्थ की एक 'टीका' बन्धुषेण ने की है। वहीं 'कल्प' का अर्थ 'मन्त्रवाद-समूह' किया है, जो यथार्थ है। तन्त्र ग्रन्थों के समान इसके अन्तिम परिच्छेदों में भविष्य कथनोपयोगी दर्पण, दीप और खड्गावतार के प्रयोग, औषधि, चूर्ण और गारुड़ी-विद्या का संकलन भी दर्शनीय है। टीकाकार ने प्राकृत मन्त्रों का उल्लेख तथा दुर्गम स्थलों का स्पष्टीकरण करते हुए अनेक महत्त्वपूर्ण बातें मूल ग्रन्थ के अतिरिक्त भी जोड़ी हैं।

**७. भारतीयकल्प अथवा सरस्वतीकल्प दि. मल्लिषेणसूरि वि.सं. ११९०**

इसके रचयिता भी पूर्वोक्त महापुराणकार ही हैं। इस कल्प में ७८ पद्य एवं बीच-बीच में गद्यात्मक लेखन है। सरस्वती के मन्त्र एवं ह्रींकार मन्त्र से सम्बद्ध साधना-विवरण इसका प्रमुख विषय है।

**८. कामचाण्डालिनीकल्प अथवा सिद्धायिकाकल्प दि. मल्लिषेण वि.सं. ११९०**

पूर्वसूचित मल्लिषेण सूरि की यह रचना है। इसमें ५ अधिकार हैं। सिद्धायिका देवी से सम्बद्ध मन्त्र-यन्त्रादि इसमें दर्शित है।

**९. हेमकल्प पादलिप्तसूरि वि.सं. प्रथम-द्वितीय शती**

यह पादलिप्तसूरि-रचित 'महावीर-स्तव' के 'गाहाजुऊलेण' से आरम्भ होने वाले चार पद्यों का स्वोपज्ञ आम्नाय है। इसमें सुवर्ण-निर्माण की विधि का वर्णन हुआ है। यह 'महावीर-स्तव' सुवर्णसिद्धिगर्भित सात पद्यों का है। इसकी टीका वाचक पुण्यसागर ने संस्कृत में वि.सं. १७३६ में लिखी है।

१०. उग्रवीरकल्प अज्ञातकर्तृक

यह नृसिंहमन्त्र से सम्बद्ध कल्प है तथा अन्त में उच्चारण आदि के मन्त्र भी दिये गये हैं।

११. मन्त्राधिराजकल्प सागरचन्द्र वि.सं. १२५०

इस ग्रन्थ में पाँच पटल हैं, जिनमें ४२४ पद्य हैं। प्रथम पटल में मंगलाचरण के पश्चात् 'मन्त्रप्रदानविधि' वर्णित है। अन्य पटलों में जितेन्द्रमन्त्रवर्णन, पार्श्वनाथस्तुति, यक्षवर्णन, यक्षिणीवर्णन, चक्रेश्वरीवर्णन और जिनेश्वरवर्णन के अनन्तर सकलीकरण आदि क्रिया और मन्त्रोद्धार, ध्यान षड्योग दीपनादि, षडासन, शान्तिकादि कर्मसाधना के आठ यन्त्र भी दिये गये हैं। इसमें प्रत्यंगिरा का भी उल्लेख है। ग्रन्थकार ने 'काव्यप्रकाश' पर 'संकेत' टीका भी लिखी है।

१२. वर्धमानविद्याकल्प सिंहतिलकसूरि वि.सं. १३४०

मन्त्रराजरहस्यादि ग्रन्थों के रचयिता सिंहतिलकसूरि ने इस कल्प-ग्रन्थ को अनेक प्रकरणों में विभक्त किया है। इसके तृतीय प्रकरण में वज्रस्वामी द्वारा रचित 'वर्धमान-विद्या-कल्प' को स्थान मिला है। अन्य प्रकरणों में 'पञ्च-परमेष्ठी-मन्त्र-कल्प' दिया गया है।

१३. वर्धमानविद्या-कल्प यशोदेव सूरि

१४. वर्धमानविद्या-कल्प अज्ञातकर्तृक

१५. अद्भुतपद्मावती-कल्प चन्द्रसूरि वि.सं. १४वीं शती

यह छह प्रकरणों में रचित है, किन्तु प्रारम्भ के दो प्रकरण अनुपलब्ध हैं। तीसरे प्रकरण में रक्षणविधि और भूतशुद्धि वर्णित है। पद्मावती देवी के २४ सहचारी देवों तथा २० दण्डेशों का वर्णन महत्त्वपूर्ण है। छठे प्रकरण में 'कलिकुण्डपार्श्वनाथयन्त्र' तथा अन्य यन्त्रों का वर्णन हुआ है।

१६. चिन्तामणिकल्प धर्मघोषसूरि वि.सं. १६वीं शती

रचनाकार मानतुंग सूरि के शिष्य थे। इस रचना में ४७ पद्य हैं। यहाँ साधक के लक्षण, यन्त्रोद्धार के नौ वलयों का परिचय, जपविधि आदि देकर चिन्तामणिमन्त्र का कल्प संक्षेप में दिया है।

१७. चिन्तामणिकल्पसार अज्ञातकर्तृक

यह २४ पद्य की लघुकृति है। इसमें ध्यानविधि, ध्यानफल तथा चिन्तामणिचक्र की पूजा वर्णित है।

१८. घण्टाकर्णकल्प अथवा घण्टाकर्णमहावीरकल्प अज्ञातकर्तृक

यह कृति अनेक पाण्डुलिपियों में प्राप्त है। इसमें ७० पद्य हैं, जिनमें मूलमन्त्र एवं अन्य तत्सम्बन्धी पूजा-जप-विधान दर्शित है।

**१६. सूरिमन्त्रकल्प** **मेरुतुङ्गसूरि वि.सं. १४६६**

अंचलगच्छ के आचार्य मेरुतुंग की इस कृति के अन्य नाम सूरिमन्त्रकल्पसारोद्धार, सूरिमन्त्रविशेषाम्नाय अथवा सूरिमुख्यमन्त्रकल्प भी है। इसमें ५५८ पद्य हैं। सूरिमन्त्र की साधना का अधिकार साधु और उपाध्याय को नहीं है। केवल सूरि ही इसकी साधना करते हैं। इससे सम्बद्ध विविध नामावलियाँ मिलती हैं।

**२०. ह्रीकारकल्प** **अज्ञातकर्तृक**

मायाबीज ह्रींकार की उपासना का विशद वर्णन इसमें किया गया है।

**२१. बृहद्ह्रीकारकल्पाम्नाय** **जिनप्रभसूरि**

इसमें उक्त विषय का विस्तार से वर्णन हुआ है। संस्कृत के अतिरिक्त गुजराती भाषा में भी लेखन है।

**२२. श्रीघण्टाकर्ण-मणिभद्रमन्त्रतन्त्र-कल्पादिसंग्रह ई. सन् १९६०**

गुजराती अनुवाद के साथ यह ग्रन्थ भी साराभाई मणिलाल नबाब के द्वारा मुद्रित हुआ है। इसमें 'मणिभद्रकल्प' का मुद्रण है। मणिभद्र के ८ मन्त्र हैं। इसकी रचना उदयकुशल ने की है।

**२३. रक्तपद्मावतीकल्प** **अज्ञातकर्तृक** **वि.सं. १७वीं शती**

इसमें मन्त्र, यन्त्र, स्तुति और पद्मावती-पूजन की विशिष्ट विधि वर्णित है।

कल्प-सम्बन्धी लघु-ग्रन्थों के संग्रह विभिन्न जैन ग्रन्थ-भण्डारों में बहुत प्राप्त होते हैं। इन संग्रहों की अभिवृद्धि का कारण जैन साधुओं की शास्त्र-रुचि तो है ही, साथ ही शासन की समुन्नति एवं धर्मरक्षा के लिये विघ्नकारी धर्मविरुद्धाचारियों के उत्पातों के शमन-हेतु निजी संग्रह के रूप में पुनः पुनः लेखन है। 'पुत्थम-लिह्ण' जैन धर्म में अंग रूप में निर्दिष्ट है। इन कल्पों में मूल-विद्या प्रयोगों के साथ ही 'वृद्धसम्प्रदाय' के नाम से प्रयोगविधियों के विशिष्ट सूचन मिलते हैं, जो सम्भवतः उनकी गुरु-परम्परा अथवा साधकानुभव-परम्परा के सूचक हैं। ऐसे कल्प-ग्रन्थों के कर्ताओं के नाम अज्ञात हैं और इनका प्रकाशन भी नहीं हुआ है, तथापि विद्वानों के ज्ञानार्थ यहाँ नामतः निर्देश किया जा रहा है—

१. ओङ्कार कल्प २. ह्रींङ्कार कल्प, ३. नमस्कार कल्प, ४. उपसगाहर कल्प, ५. नमिऊण कल्प, ६. लोगस्स कल्प, ७. भक्तामर कल्प, ८. कल्याणमन्दिर कल्प, ९. शक्रस्तव कल्प, १०. नमोत्थुणं कल्प, ११. अट्टेमट्टे-मन्त्रकल्प, १२. धरणेन्द्र कल्प, १३. कलिकुण्ड मन्त्र-यन्त्र कल्प, १४. जीराउली पार्श्वनाथ कल्प, १५. मेरुतुङ्गरचित पद्मावतीकल्प, १६. गान्धारविद्या कल्प, १७. चक्रेश्वरी कल्प, १८. कूष्माण्डी कल्प, १९. पञ्चांगुली कल्प, २०. श्रीदेवी कल्प, २१. सिद्धचक्र कल्प, २२. ह्रींमण्डल कल्प, २३. ब्रह्मविद्या कल्प, २४. उग्रविद्या कल्प, २५. बीसा कल्प, २६. पञ्चदशी कल्प, २७. पञ्चषष्टियन्त्र कल्प, २८. द्वासप्ततियन्त्र कल्प, २९. विजययन्त्र कल्प, ३०. विजयपताकायन्त्र कल्प, ३१. जैनपताकायन्त्र कल्प, ३२. अर्जुनपताकायन्त्र कल्प,

३३. हनुमानपताकायन्त्र कल्प, ३४. रावणपताका कल्प, ३५. वज्रपञ्जरमहायन्त्र कल्प, ३६. चन्द्र कल्प, ३७. प्रतिष्ठा कल्प, ३८. ह्रींकारमयपञ्चदशीयन्त्र कल्प, ३६. सर्वसिद्धि कल्प, ४०. स्वर्णसिद्धि कल्प आदि।

इनके अतिरिक्त प्राकृत, हिन्दी, गुजराती आदि लोकभाषाओं में लिखित एवं संगृहीत 'औषध-कल्प' भी जैनाचार्यों द्वारा प्रस्तुत हुए हैं। यथा—

१. नक्षत्र कल्प (विविध कर्मों की सिद्धि के लिये वनस्पतियोग) २. रुद्राक्ष कल्प, ३. रक्तगंजा कल्प, ४. मयूरशिखा कल्प, ५. सहदेवी कल्प, ६. बहेड़ा कल्प, ७. निर्गुण्डी कल्प, ८. हाथाजोड़ी कल्प, ६. श्वेतार्क कल्प, १०. चन्द्रनक्षत्र कल्प, ११. श्वेतलक्ष्मण कल्प, १२. एकाक्षिनारिकेल कल्प, १३. दक्षिणावर्तशंख कल्प, १४. गोरखमुण्डी कल्प तथा १५. विजयाकल्प।

इनके अतिरिक्त चिकित्सा के लिये निर्दिष्ट औषधियों की दिव्यता का आधान करने तथा प्रयोग करने की दृष्टि से भी कुछ कल्प-ग्रन्थ बने प्राप्त होते हैं, इनमें जैन मन्त्रों के प्रति कोई विशेष आग्रह नहीं रखा गया है। इनका जैनत्व इसी में है कि ये जैनाचार्यों द्वारा रचित, संगृहीत, लिखित अथवा लिखाकर अपने भण्डारों में रखे हुए प्राप्त होते हैं।

वनस्पति कल्पों की साधना में पौधों अथवा वृक्षों की जड़, पत्ते आदि पञ्चांग का अभिमन्त्रण कर धूप-दीपादि से पूजन करके धारण, स्थापन और सामयिक पर्वाराधन की प्रमुखता रहती है।

## जैनयोग तथा तन्त्रविद्या

जैनाचार्य योग शब्द की परिभाषा— "मोक्षेण सह योजनाद् योगः" (अर्थात् मोक्ष के साथ जोड़ने से यह 'योग' कहलाता है) करते हैं। यह योग ज्ञान-श्रद्धान-चरणात्मक है, यह भी योग की व्याख्या है। 'मोक्षोपायो योगः' कह कर योग को मोक्ष का उपाय भी कहा है। श्री यशोविजय जी उपाध्याय ने 'अध्यात्मसार' के १५वें अधिकार में योग का स्वरूप-निरूपण करते हुए कहा है—

**असद्ग्रहव्ययाद् वान्त-मिथ्यात्वविष-विप्रुषः।**
**सम्यक्त्वशालिनोऽध्यात्मशुद्धयागः प्रसिद्ध्यति।। १।।**

अर्थात् पहले असद्ग्रह के त्याग से, तदनन्तर मिथ्यात्व नामक विष-बिन्दुओं के वमन से जब सम्यग्दर्शन होता है, तब शुद्धात्मभाव से प्रयुक्त योग, अर्थात् मोक्षमार्ग प्रसिद्ध होता है। यहीं योग के १. कर्मयोग और २. ज्ञानयोग ऐसे दो भेद भी बताये गये हैं। इनमें कर्मयोग से परम पद की प्राप्ति न होकर स्वर्गादि के सुख मिलते हैं, जबकि ज्ञानयोग से सच्चिदानन्दमय आत्मरमणतारूप शुद्ध तप द्वारा मोक्षसुख मिलता है। जिनेश्वरों ने पहले कर्मयोग और तत्पश्चाद् ज्ञानयोग का क्रम बतलाया है, क्योंकि कर्मयोग से दोषोच्छेद हो जाने पर ज्ञानयोग सफल होता है।

षड्दर्शनों में योगदर्शन की स्वतन्त्र सत्ता स्वीकृत है। भारतीय तीनों धर्म-धाराओं में 'योग' की विशिष्टता को अंकित करते हुए बहुत सूक्ष्म और गम्भीर चिन्तन प्रस्तुत हुआ है। जैन योगदृष्टि भी अपने क्षेत्र में विविधता और अन्य धर्मों के विचारों में साम्य तथा वैषम्य को व्यक्त करते हुए उत्तरोत्तर अग्रसर हुई है। वैदिक और बौद्ध धर्मों में योग की अनेक शाखा-प्रशाखाओं का विवेचन है। उसमें ऊहापोह-पूर्वक तारतम्य दिखला कर जैनों ने स्वतन्त्र वैशिष्ट्य स्थापना में भी सफलता प्राप्त की है।

योग-शास्त्रीय ग्रन्थों की परम्परा जैन धर्म में अतिप्राचीन है। यथा—

१. **योगनिर्णय-अज्ञातकर्तृक (वि.सं. ७वीं शती)**-श्री हरिभद्रसूरि ने 'योगदृष्टिसमुच्चय' स्वोपज्ञ वृत्ति में इसका उल्लेख किया है। इसी प्रकार उन्होंने कालातीत, गोपेन्द्र बन्धु भगवद्दत्त एवं भदन्त भास्कर नामक योगियों के नामों का उल्लेख किया है, जो उनसे पूर्व योग-ग्रन्थों के निर्माता थे। अब योगनिर्णय ग्रन्थ भी प्राप्त नहीं है।

२. **योगदृष्टिसमुच्चय-श्रीहरिभद्रसूरि (वि.सं. ८वीं शती)**-यह ग्रन्थ आध्यात्मिक विकास से सम्बद्ध विषयों को क्रमशः व्यक्त करता है। मित्रादि आठ दृष्टियों के अधिकार के श्री हरिभद्रसूरि आद्य प्ररूपक माने जाते हैं। योगदृष्टियों के आठ विभाग योगांगों के आधार पर किये गये हैं। इसमें २२६ पद्य हैं। इस रचना पर श्री सोमसुन्दरसूरि के शिष्य साधुराजगणि ने ४५० श्लोकप्रमाण-टीका की रचना की है। योगदृष्टिसमुच्चयपीठिका नामक एक कृति इसके आधार पर श्री भानुविजयगणि ने लिखी है।

३. **योगबिन्दु-श्रीहरिभद्रसूरि (वि.सं. ८वीं शती)**-अनादि काल से इस अनन्त संसार में भ्रमण करने वाले मनुष्य को आध्यात्मिक साधना द्वारा आत्मविकास करने की भावना कब स्फुरित होती है? इस प्रश्न का उत्तर इस ५२७ पद्यों की कृति में दिया गया है। आरम्भ से मोक्षप्राप्ति तक की सिद्धि के लिये योगमार्ग की पाँच भूमिकाएँ— १. अध्यात्म, २. भावना, ३. ध्यान, ४. समता और ५. वृत्तिसंक्षय बतलाई गई हैं तथा पातंजल-योग एवं बौद्ध-योग के साथ तादात्म्य साधा गया है। इस ग्रन्थ पर भी एक अज्ञातकर्तृक वृत्ति प्राप्त है।

४. **षोडशक-श्री हरिभद्रसूरि (पूर्ववत्)**-इसमें १६ अधिकार हैं तथा धर्मपरीक्षा, धर्मलक्ष्य आदि विविध विषय हैं। १५ अधिकारों में योग के भेदों का निरूपण किया गया है। ध्येय के स्वरूप पर भी विचार हुआ है। इस ग्रन्थ पर यशोभद्रसूरि ने 'विवरण' लिखा है।

५. **योगदीपिका टीका-श्री यशोविजयगणि (पूर्ववत्)**-यह 'षोडशक' पर निर्मित न्यायविशारद श्री यशोविजयगणि की 'वृत्ति' है। योगशास्त्र पर श्री हरिभद्रसूरि-रचित 'योगशतक, ब्रह्मसिद्धान्तसमुच्चय तथा 'जोग-वीसिया' ऐसी तीन कृतियों का भी उल्लेख मिलता

है। इस प्रकार इनकी ६ कृतियाँ योगविषयक मानी जाती हैं।

६. **योगशास्त्र-श्री हेमचन्द्राचार्य (वि.सं. १२००)**-यह सुप्रसिद्ध योगशास्त्रीय ग्रन्थ है। इसमें ज्ञान, दर्शन और चारित्र रूप योग चर्चित है। १२ प्रकाशों में विभक्त यह ग्रन्थ योग, ध्यान, मन्त्र, उपासना आदि सभी विषयों को प्रस्फुट करता है। इसके आद्य पद्य के ५०० अर्थ श्री लाभविजयगणि ने तथा ७०० अर्थ विजयसेन सूरि ने किये हैं। द्वितीय प्रकाश के १०वें पद्य के १०६ अर्थ मानसागर ने किये हैं। इसी प्रकाश के ८५वें पद्य के १०० अर्थ श्री जयसुन्दरसूरि ने भी किये हैं। स्वयं ग्रन्थकार ने इस पर १२००० श्लोकप्रमाण स्वोपज्ञ वृत्ति लिखी है। अन्य आचार्यों ने इस पर ७ टीकाग्रन्थ बालावबोध आदि भी लिखें हैं। इसका परिचय मन्त्रशास्त्र के प्रसंग में भी दिया जा चुका है।

७. **योगसार-अज्ञातकर्तृक (वि.सं. १२००)**-यह ग्रन्थ ५ प्रस्तावों में विभक्त है। इसमें २०६ पद्य हैं। देवस्वरूप, धर्मोपदेश, साम्योपदेश, सत्त्वोपदेश तथा भावशुद्धिजनकोपदेश इसका विषय है।

८. **योगकल्पद्रुम-अज्ञातकर्तृक**-इस ४३५ श्लोक-प्रमाण कृति में योग के प्रमुख विषयों की चर्चा है।

९. **योगदीपिका-श्री आशाधर**

१०. **योगभक्ति-अज्ञातकर्तृक।**

११. **योगप्रदीप-(ज्ञानार्णव)-शुभचन्द्राचार्य**

१२. **योगप्रदीप-श्री देवानन्द**-यह १२७० श्लोक-प्रमाण वाली कृति है।

१२. **योगप्रदीप-अज्ञातकर्तृक**-१४० पद्यों की यह कृति सांसारिक आत्मा को परम उत्कर्ष कैसे प्राप्त हो? वह परम पद किस प्रकार प्राप्त करें? ऐसे विषयों के उत्तर से पूर्ण है। प्रासंगिक रूप से उन्मनीभाव, सामायिक, रूपातीत, शुक्ल और निराकार ऐसे ध्यान के ३ प्रकार तथा अनाहत नाद का विचार यहाँ किया गया है। इस पर हैम 'योगशास्त्र' तथा 'ज्ञानार्णव' का प्रभाव स्पष्ट है।

१३. **योगतरंगिणी टीका-श्री जिनदत्तसूरि**

१४. **योगभेदद्वात्रिंशिका**-श्री परमानन्द **योगलक्षणद्वात्रिंशिका**

१५. **योगमार्ग-श्री सोमदेव**

१६. **योगमाहात्म्य**

१७. **योगमाहात्म्यद्वात्रिंशिका-अज्ञातकर्तृक**-यह ३२ पद्यों की लघु कृति है।

१८. **योगरत्नसमुच्चय-अज्ञातकर्तृक** -यह ४५० श्लोक-प्रमाण कृति है।

१९. **योगरत्नावली-अज्ञातकर्तृक**

२०. **योगविवरण**-श्री यादव सूरि (परिचय अज्ञात है)

२१. योगविवेकद्वात्रिंशिका-अज्ञातकर्तृक
२२. योगसंकथा-अज्ञातकर्तृक
२३. योगसंग्रह-अज्ञातकर्तृक
२४. योगसंग्रहसार-श्रीजिनचन्द्र
२५. योगामृत-श्रीवीरसेन-इसी प्रकार योगपायच्छित्तविहि, योगविधि, योगानुष्ठानविधि, योगोद्वहनविधि आदि क्रिया-काण्ड की पुस्तकें भी प्राप्त होती है, जो अनुशीलन योग्य हैं।

## जैन ध्यान-साधना साहित्य

योग से सम्बद्ध ही ध्यान-साधना का विषय है, किन्तु जैन साधकों ने ध्यान को अधिक महत्त्व दिया है। भगवान् महावीर को जो ज्ञान का प्रकाश मिला, वह उनकी ध्यान-साधना का ही परिणाम माना गया है। प्राकृत साहित्य के प्राचीनतम ग्रन्थ—आचारांग, उत्तराध्ययन, ऋषिभाषित आदि में ध्यान का महत्त्व स्पष्टतः प्रतिपादित है। ऋषिभाषित (इसिभासियाइ) में तो स्पष्ट रूप से कहा गया है कि शरीर में जो स्थान मस्तिष्क का है, वही स्थान साधना में 'ध्यान' का है। उत्तराध्ययन में श्रमण-जीवन की दिनचर्या में साधक को दिन और रात्रि के दूसरे प्रहर में नियमित रूप से ध्यान करने के लिये कहा गया है। प्रतिक्रमण में भी ध्यान को अनिवार्यतः महत्त्व मिला है। जैन तीर्थंकरों की प्रतिमाएँ प्रायः ध्यानमुद्रा में ही अंकित होती हैं।

आध्यात्मिक साधनाओं का मूल लक्ष्य चैतसिक पीडा से मुक्ति पाना है। चित्त को आकुल-व्याकुलता, उद्विग्नता से छुटकारा दिलाकर समाधिभाव में स्थित करने के लिये समाधियुक्त चित्त का होना आवश्यक है। अत एव सभी धर्मों की साधना-विधियों में ध्यान को स्थान मिला है।

**तत्त्वार्थसूत्र** में ध्यान को चित्तनिरोध कहा गया है। उत्तराध्ययन में मनरूपी अश्व का निग्रह करने के लिये श्रुतरूपी रस्सियों का प्रयोग अत्यावश्यक माना गया है। ध्यान चेतना के संगठन की कला है, अतः इससे आत्मिक लब्धियाँ और सिद्धियाँ भी प्राप्त होती हैं। आध्यात्मिक शान्ति और निर्विकल्प चित्त की उपलब्धि में ध्यान को अन्यतम साधन भी कहा है। 'ध्यानशतक' में ध्यान से होने वाले पारम्परिक एवं व्यावहारिक लाभों की भी विस्तृत चर्चा है। वहाँ कहा गया है कि ध्यान से शुभ आस्रव, संवर, निर्जरा और देवलोक के सुख प्राप्त होते हैं। इससे आत्मा कर्मरूपी मल और आवरण से मुक्त होकर निर्विकार ज्ञातावस्था को प्राप्त हो जाता है।

**आवश्यकनिर्युक्ति** में कायोत्सर्ग ध्यान के पाँच लाभ बताये गये हैं, जिनमें— १. देहजाशुद्धि, २. मतिजाशुद्धि, ३. सुखदुःखतितिक्षा, ४. समताभाव तथा ५. ध्यानाभ्यास की गणना की गई है। ध्यान को आत्मसाक्षात्कार की कला भी कहा गया है। ध्यान जीव

में 'जिन' का, आत्मा में परमात्मा का दर्शन कराता है। जैन दार्शनिकों ने आध्यात्मिक विकास के जिन १४ गुण-स्थानों का उल्लेख किया है, उनमें अन्तिम गुणस्थान को 'अयोगी केवली-गुणस्थान' कहा है। यह वह अवस्था है, जिसमें वीतराग आत्मा अपने कामयोग, वचनयोग और मनोयोग से शरीर, वाणी और मन की गतिविधियों का निरोध कर लेता है और उनके निरुद्ध हो जाने पर वह मुक्ति अथवा निर्वाण को प्राप्त कर लेता है।

ध्यान एक 'आन्तरिक तप' है। ध्यान में स्थित होने से पूर्व जैनसाधक "ठाणेणं अप्पाणं वोसिरामि" अर्थात् मैं शरीर से स्थिर होकर, वाणी से मौन होकर, मन को ध्यान में नियोजित करके शरीर के प्रति ममत्व का त्याग करता हूँ, यह उच्चारण करता है।

उत्तराध्ययन (२८.३५) में कहा गया है कि आत्मा तप से परिशुद्ध होती है, सम्यग्ज्ञान से वस्तु के स्वरूप का यथार्थ बोध होता है, सम्यग्दर्शन से तत्त्व-श्रद्धा उत्पन्न होती है, सम्यक्चारित्र से आस्रव का निरोध होता है, किन्तु इन सबसे मुक्ति सम्भव नहीं होती। मुक्ति का अन्तिम कारण तो 'निर्जरा' है। यह ध्यान से ही सम्भव है।

योगदर्शन में ध्यान को समाधि का पूर्व चरण माना गया है। ध्यान से ही समाधि की सिद्धि होती है। अतः ध्यान की इस निर्विकल्प दशा को न केवल जैनदर्शन में, अपितु सभी धर्मों में मुक्ति का अन्तिम उपाय माना गया है।

उपर्युक्त ध्यान की महत्ता से ही जैनाचार्यों ने इस पर पर्याप्त साहित्य की रचना की है, जिसका परिचय आगे दिया जा रहा है।

१. **ध्यानविचार-अज्ञातकर्तृक**-यह लघु, किन्तु महत्त्वपूर्ण गद्यात्मक कृति है। इसका आरम्भ ध्यान-मार्ग के २४ प्रकारों के उल्लेख से हुआ है। परम ध्यान और परम शून्य इत्यादि कह कर इनके दो विभाग भी किये हैं। भावकला का निरूपण करते हुए यहाँ आचार्य पुष्पभूति और पुष्पमित्र के नामों का स्मरण किया गया है। नन्दीसुत्त, कप्पनिज्जुत्ति और आवस्सयनिज्जुत्ति के उद्धरण भी इसमें प्राप्त हैं। उपर्युक्त २४ प्रकारों के उपप्रकारों की संख्या ९६ है, जिनमें प्रत्येक के १. प्रणिधान, २. समाधान, ३. समाधि और ४. काष्ठा के साथ गुणन का निर्देश है। ध्यान के ९६ करणों का करणयोग, भवनयोग आदि के साथ गुणित करके छद्मस्थ ध्यान के ४४२३६८ भेद दिखाये हैं। योग के २९० आलम्बनों का और मनोयोग का भी विश्लेषण यहाँ किया गया है।

२. **ध्यानदीपिका-सकलचन्द्र (वि.सं. १७वीं शती)**-'ध्यानासुगदीपिका' तथा ध्यानसुपीदिका ऐसे अपर नाम वाली यह कृति २४५ पद्यों में निर्मित है। नौ प्रकरणों में विभक्त इस ग्रन्थ में ज्ञानादि चार भावना, अनित्यादि बारह भावना, आर्त आदि चार ध्यान, अष्टांग योग, पिण्डस्थादि चार ध्यान तथा हितशिक्षा आदि विविध विषय वर्णित हैं। ग्रन्थकार ने ज्ञानार्णव और योगशास्त्र से भी उद्धरण लिये हैं। ग्रन्थकार की अन्य

रचनाएँ हैं— अप्पसिक्खापयरण और सुतस्साय, अर्थात् आत्मशिक्षाप्रकरण तथा श्रुतास्वाद। जिनरत्नकोश में ध्यान-विषयक अन्य जैन कृतियाँ इस प्रकार वर्णित हैं—

३-४. **ध्यानसार**-यशःकीर्ति कृत तथा अन्य अज्ञातकर्तृक।

५. **ध्यानमाला**-नेमिदास

६. **ध्यानस्तव**-भास्करनन्दि

७. **ध्यानस्वरूप**-भावविजय (वि.सं. १६६६)

८. **ध्यानामृत**-अभयचन्द्र

९. **ध्यानविचार**-अज्ञातकर्तृक

१०. **ध्यानदण्डकस्तुति**-रत्नशेखर सूरि

इनके अतिरिक्त समता, समाधि, वैराग्य और अध्यात्म विषय पर भी जैनाचार्यों ने बहुत लिखा है। यथा—

१. **समभावशतक**-धर्मघोषसूरि

२. **साम्यशतक**-विजयसिंहसूरि (१०६ श्लोक)

३. **समाधितन्त्र**-कुन्दकुन्द आचार्य

४. **समाधिशतक**-पूज्यपाद (१०५ श्लोक) वि.सं. छठी शती। आत्मा से अतिरिक्त पदार्थों में आत्मत्व बुद्धि रखने से सांसारिक जीव दुःखी होता है। आत्मा की गति के बारे में भी यहाँ अच्छा प्रकाश डाला गया है। 'मोक्ख-पाहुड' से वैचारिक साम्य प्रतिपादित है। इस कृति पर श्रीप्रभाचार्य, यशचन्द्र पर्वत-धर्म और मेघचन्द्र ने संस्कृत भाषा में टीकाएं लिखी हैं। हिन्दी, मराठी और अंग्रेजी में अनुवाद भी हुए हैं।

५. **समाधिशतक**, अर्थात् दोधिकाशतक, न्यायविशारद श्री यशोविजयजी गणिकृत।

६. **समाधितन्त्रविचार**-पूज्यपाद

७. **समाधिद्वात्रिंशिका**-अज्ञातकर्तृक

८. **समाधिभक्ति**-अज्ञातकर्तृक

९. **वैराग्यकल्पलता**-न्यायविशारद यशोविजयगणि। वि.सं. १७३६ में निर्मित १०५० श्लोकात्मक यह कृति नौ स्तबकों में विभक्त है।

१० **वैराग्यरति**-न्यायविशारद यशोविजयगणि

११. **वैराग्यदीपक**-अज्ञातकर्तृक

१२. **वैराग्यमणिमाला**-विशालकीर्ति

१३. **वैराग्यमणिमाला**-श्रीचन्द्र

१४. **वैराग्यरसमञ्जरी**-श्रीलब्धिसूरि

१५. **आत्मानुशासन**-आचार्य गुणसेन (वि.सं. ६४०)। २७० पद्यों में निर्मित यह कृति चार आराधना के विषयों को व्यक्त करती है।

१६. **आत्मानुशासन**-पार्श्वनाग (वि.सं. ६६३)

१७. **गुणस्थानक्रमारोह अथवा गुणस्थानरत्नराशि**-रत्नशेखर सूरि की यह वि.सं. १४४७ की रचना है। इसमें आध्यात्मिक विकास किस प्रकार होता है? यह विषय चर्चित है। यह विषय 'उत्क्रान्तिवाद' की कोटि में आता है। इसमें आत्मा की उत्क्रान्ति साधने के लिये मन की एकाग्रता की प्राप्ति के लिये लिखा है, जो योग का ही विषय है। २३७ पद्यात्मक यह कृति स्वोपज्ञ अवचूर्णि से भी अलंकृत है। इसी नाम की अन्य कृतियों में 'गोम्मटसार' को भी 'गुणस्थानक्रमारोह' कहा जाता है।

१८-१६. **उपशमश्रेणिस्वरूप और क्षपकश्रेणिस्वरूप**-ये दोनों कृतियाँ मुक्ति-मन्दिर पर पहुँचने के लिये सोपानों के वर्णन से युक्त हैं। कर्ताओं के नाम अज्ञात हैं।

२०. **लब्धिसार**-नेमिचन्द्र

२१. **खवणासार**-नेमिचन्द्र। इन दोनों कृतियों पर माधवचन्द्र की संस्कृत टीकाएं हैं। इस प्रकार ध्यान-योग से प्रारम्भ होकर उत्क्रान्ति-योग तक को आत्मसात् करके लिखे ग्रन्थों में आत्मकल्याण की साधना के मार्गों को प्रशस्त किया गया है। आज भी जैन आचार्य साधु-सन्त, साध्वीजी आदि इस दिशा में सतत प्रवृत्तिशील हैं, शिक्षण के लिये शिबिरों का आयोजन करते हैं। शोधकार्य हो रहे हैं।

ध्यान मुनि-जीवन का आवश्यक अंग है। श्री भद्रबाहु ने नेपाल में जाकर महाप्राण ध्यान की साधना की थी। दुर्बलिका पुष्पमित्र की ध्यान-साधना के उल्लेख भी मिलते हैं। अनेक आगमों में यह विषय वर्णित है। परवर्ती काल में इस पर तन्त्र और हठयोग का प्रभाव भी पड़ा है। ध्यानविधि, धारणाएं, बीजाक्षर और मन्त्रों के ध्यान, षट्चक्रभेदन आदि भी इसमें समाविष्ट हुए। बौद्धों की विपश्यना-साधना भी जैनदृष्टि में जुड़ी है। प्रेक्षाध्यान और समीक्षण ध्यान-विधि को भी प्रवर्तित रखने के लिये प्रायः ४८ लघुपुस्तिकाएं प्रकाशित हुई हैं। इनमें सत्यनारायण गोयनका, युवाचार्य महाप्रज्ञ मुनि, श्री नथमल जी और आचार्य श्री नानालाल जी आदि के नाम स्मरणीय हैं।

## ध्यानयोग सम्बन्धी शोधकार्य

जैन ध्यानयोग पर गवेषणात्मक और समीक्षात्मक कार्यों पर भी विद्वानों ने पर्याप्त ध्यान दिया है। हरिभद्र के ग्रन्थों पर पं. सुखलाल गांधी का, समदर्शी हरिभद्र, अर्हतदास बंडबोध दिघे का, पार्श्वनाथ विद्यालय शोधसंस्थान से प्रकाशित जैनयोग का आलोचनात्मक अध्ययन, मंगला सांड का भारतीय योग आदि और अंग्रेजी में विलियम जेक्श का जैन-योग, डॉ. नथमल टांटिया का स्टडीज इन जैन फिलासफी, पद्मनाभ जैनी का जैन पाथ आफ प्यूरिफिकेशन, मुनि श्री नथमल जी युवाचार्य के हिन्दी ग्रन्थ चेतना का ऊर्ध्वारोहण, किसने कहा मन चंचल है? और आभामण्डल तथा आचार्य तुलसी का ग्रन्थ प्रेक्षा-अनुप्रेक्षा आदि महत्त्वपूर्ण हैं। साध्वी श्री प्रियदर्शना जी का "जैनसाधना-पद्धति में ध्यानयोग" नामक शोध-प्रबंध भी इस दिशा का उत्तम प्रयास है।

तान्त्रिक दृष्टि से साधना करने वालों के लिये बाह्ययजन और अन्तर्यजन दोनों ही परमावश्यक बतलाये गये हैं। केवल एक प्रकार का अवलम्बन लेने से उसकी पूर्णता नहीं होती। न्यास अन्तर्यजन का प्रारम्भिक रूप है। शरीर के तत्तत् अवयवों में देवोद्देश से मन्त्रपूर्वक किया जाने वाला न्यास-विधान आन्तरिक-चिन्तन से ही सरल होता है। भावपूजा में भी अन्तर्भावों का तत्सम विभावन होने से उसमें यथार्थता आती है, साक्षात्कार की स्थिति बनती है और बाह्य आलम्बन को चैतन्य बनाने के लिये भी श्वास-प्रक्रियात्मक कल्पना की आवश्यकता होती है। यह सब ध्यान से सहज सम्भव है।

## जैन स्तुति-साहित्य और तन्त्रशास्त्र

साहित्य-रचना का मूल आधार स्तुतिकाव्य को माना गया है। परमात्मा के गुणगणों के यथेच्छ कथन की स्तुतियों में स्वतन्त्रता रहती है। इन्हीं स्तुतियों में आचार्य स्तोत्रकार अपने वैदुष्य का विवेक गूढ रूप में भी व्यक्त करते रहे हैं। मन्त्र, यन्त्र और तन्त्रगर्भित स्तोत्र भी उनमें से एक विधा रही है। आगमिक दृष्टि से मन्त्रवर्णगर्भ, यन्त्ररचनाविधानगर्भ, तन्त्रप्रक्रियागर्भ, पारद-सुवर्ण-गुटिकादि-विधानगर्भ और भैषज्यगर्भ स्तोत्र इनमें प्रमुख हैं। जैनाचार्यों ने इस दिशा में पर्याप्त रचनाएं की हैं। उनमें से कुछ का परिचय इस प्रकार है—

१. **सिद्धान्तागमस्तव**-श्रीजिनप्रभसूरि ने वि.सं. १३६५ में इस स्तोत्र की रचना की है। इसमें ४६ पद्य हैं। यहाँ स्तुति के माध्यम से आवश्यकादि ११ ऋषिभाषित अंग, १२ उपांग, १३ प्रकीर्णक, ६ छेदसूत्र, दृष्टिवाद आदि अनेक ग्रन्थों का और पञ्चनमस्कार आचार्यमन्त्र आदि का भी वर्णन किया गया है। विशालराजसूरि ने इस पर अवचूरि लिखी है।

२. **दशदिक्पालस्तुतिगर्भित-ऋषभजिनस्तवन**-यह भी जिनप्रभसूरि द्वारा रचित है। इसके ११ पद्यों में इन्द्र, अग्नि, यम आदि दिक्पालों की श्लिष्ट रूप से योजना करके ऋषभदेव की स्तुति की गई है। मन्त्रों का सूचन भी किया है।

३. **मन्त्रस्तवन**-यह ५ पद्यों का स्तवन है। जिनप्रभसूरि ने इसमें जिनमन्त्रों का स्मरण दिया है।

४. **ऋषिमण्डलस्तोत्र**-८६ पद्यों के इस स्तोत्र की जिनप्रभसूरि ने विभिन्न मन्त्रादि से गर्भित करके रचना की हैं। इस स्तोत्र की वाचनाएं भी बहुत प्राप्त होती हैं, जिनमें पद्यसंख्या न्यूनाधिक मान्य है। क्षमाश्रमणगणि ने १०२ पद्यों का एक संस्करण तैयार किया था। 'ऋषिमण्डलस्तोत्र' के नाम से ही और भी कतिपय पाण्डुलिपियाँ भण्डारों में प्राप्त होती हैं। चित्रपटों पर यन्त्रों के आलेखन भी प्राचीन वि.सं. १५०० से प्राप्त होते हैं। ऋषिमण्डल-यन्त्रालेखन और लेखनविधि पर भी बहुत लिखा गया है।

५. **सूरिमन्त्रस्तोत्र**-वि.सं. १४८५ में मुनि सुन्दरसूरि ने इसकी रचना की है। इसमें सूरिमन्त्र की रचना श्री महावीर की सूचना पर गौतम गणधर ने की है, यह उल्लेख करते हुए सूरिमन्त्र पर लिखा गया है।

६. **सिद्धान्तागमस्तव**-यह सूरिमन्त्र के सम्बन्ध में विवेचन प्रस्तुत करता है। लघुशान्ति-स्तव के रचयिता मानदेव सूरि ने इसकी रचना प्राकृत भाषा में की है।

७. **नवग्रहस्तवगर्भपार्श्वस्तव**-श्री रत्नशेखर सूरि ने इसकी रचना वि.सं. १४९० में की है। इसमें १० पद्य हैं तथा इसमें नवग्रह और पार्श्वनाथ की समन्वित स्तुति है।

इनके अतिरिक्त— १. मन्त्राक्षरगर्भित श्रीपार्श्वजिनस्तोत्र, २. मन्त्राक्षरगर्भ पार्श्वनाथस्तव, ३. 'अट्टेमट्टे'मन्त्रगर्भ पार्श्वनाथस्तव, ४. महामन्त्रगर्भित श्री कलिकुण्डपार्श्वजिनस्तवन, ५. श्रीपार्श्वनाथमन्त्रस्तव, ६. मन्त्रयन्त्रादिगर्भित श्री स्तम्भनपार्श्वजिनस्तवन, ७. स्वर्णसिद्धिगर्भित महावीरस्तवन, ८. मन्त्रभेषजादिगर्भित महावीरस्तोत्र, ९. ईर्यापथिकीगर्भितस्तव, १०. नवग्रहस्वरूपगर्भपार्श्वस्तव आदि बहुत से स्तोत्र प्राप्त होते हैं, जिनमें मन्त्र-यन्त्र विधि-विधान तथा उनके माहात्म्य आदि प्रदर्शित हैं। इन स्तोत्रों की रचना से जैनाचार्यों ने संस्कृत काव्यरचना-कौशल को भी प्रौढ़ता दी है।

## जैन ग्रन्थ-सम्पदा और सुरक्षा

जैसा कि पहले देख चुके हैं, जैन-तन्त्र का विस्तार भी अन्यान्य तन्त्रों की समानता में पर्याप्त व्यापकता को लिये हुए हैं। उसका वर्गीकरण करने पर ज्ञात होता है कि इसकी परिधि में अनेक विषयों का समावेश होता है। यथा—

१. योग-ध्यानादि, २. मन्त्र, ३. यन्त्र, ४. तन्त्र, ५. कल्प, ६. स्तोत्र, ७. धार्मिक अनुष्ठानात्मक विधि, ८. उपासकाचार, ९. दर्शन एवं १०. प्रकीर्णमन्त्रादि विद्या।

इन दस विषयों के ग्रन्थों की रचना-परम्परा तथा प्रक्रिया के विविध पक्षों का विमर्श करने पर तीन प्रकार उपलब्ध होते हैं—१. मूलविषय प्रतिपादन, २. प्रासंगिक प्रतिपादन और ३. अंगोपांग रूप में निरूपण।

इन प्रकारों से निरूपित ग्रन्थ विशालकाय भी हैं और लघुकाय भी। गद्यात्मक, पद्यात्मक और उभयात्मक—ऐसी तीनों लेखन की विधायें इनमें स्वीकृत हैं। भाषा की दृष्टि से अर्धमागधी (प्राकृत) और संस्कृत दोनों ही प्रयुक्त हैं। इनके अतिरिक्त लोकोपयोगिता को ध्यान में रखकर हिन्दी, गुजराती, मराठी, कन्नड़ आदि लोकभाषाओं में दूहा (दोहे), चौपाई आदि छन्दों का आश्रय लेकर अनुवाद अथवा स्वोपज्ञ वृत्ति आदि का उपयोग हुआ है।

जैन श्वेताम्बर, दिगम्बर एवं स्थानकवासी आदि सभी सम्प्रदायों ने तन्त्र-विद्या के प्रति आस्था न्यूनाधिक रूप में व्यक्त की है तथा प्रक्रियागत वैषम्य रखते हुए भी मूल उपासना को सर्वोपरि स्थान दिया है। जिस प्रकार मन्त्रादि क्रियाओं को गोपनीय माना गया है, उसी प्रकार मन्त्रादि प्रक्रियाओं पर लिखित साहित्य भी गुप्त रखने का ही शास्त्रों में निर्देश है।

"कुलपुस्तकानि गोपायेत्" ऐसा जो तन्त्रों का वचन एवं सिद्धान्त है, उसमें भी गोपन से रक्षण एवं छिपाने के संकेत मिलते हैं। नागार्जुन और अक्षोभ्य जैसे महान् तान्त्रिक भी अपनी सिद्ध विद्याओं को सदा अपनी कुक्षि में रखते थे, इसीलिये उन्हें 'कक्षपुटी' नाम से सम्बोधित किया जाता है। पूज्य साधुसमुदाय भी अपने साथ ऐसी महत्त्वपूर्ण संग्रह-पुस्तकों को अपने पास रखता था और बाद में किसी ग्रन्थ-भण्डार में रखवा देता था। जैन ग्रन्थ-भण्डारों की ऐसी स्थापनाएँ भारत के प्रसिद्ध नगरों में आज भी स्थापित हैं, जिनमें हस्तलिखित एवं मुद्रित जैन धर्म के ग्रन्थों का संग्रह सुरक्षित रूप से स्थित है। ऐसे कतिपय संग्रहालयों की नामावली इस प्रकार है—

१. श्री वर्धमान जैन आगममन्दिर, पालीताणा (गुजरात)।
२. श्री विजयमोहन सूरीश्वर हस्तलिखित शास्त्रसंग्रह, पालीताणा।
३. शेठ श्री आणंद जी कल्याण जी नी पेढ़ी, श्री जैनश्वेताम्बर ज्ञानभण्डार, पालीताणा (गुज.)।
४. ,, ,, ,, लींबडी, गुजरात
५. श्री हीरजी जैनशाला ज्ञानभण्डार, जामनगर, गुजरात।
६. श्री अंचलगच्छ ज्ञानभण्डार, जामनगर, गुजरात।
७. श्री डे. ला. जैन उपाश्रय ज्ञानभण्डार, अहमदाबाद, गुजरात।
८. श्री संवेगीनो उपाश्रय जैनज्ञानभण्डार, ,, ,,
९. श्री विजयदानसूरि ज्ञानमन्दिर, ,, ,,
१०. श्री मुक्तिकमल जैन मोहन ज्ञानमन्दिर, बड़ौदा (गुजरात)
११. श्री आत्मारामजी जैन ज्ञानमन्दिर, ,, ,,
१२. श्री जैनानन्द पुस्तकालय, सूरत ,,
१३. श्री हेमचन्द्राचार्य ज्ञानमन्दिर, पाटण ,,
१४. श्री अमरविजयजी जैन ज्ञानमन्दिर, डभोई ,,
१५. श्री मुक्ताबाई ज्ञानमन्दिर, डभोई ,,
१६. श्री लावण्यविजय जैन ज्ञानभण्डार, राधनपुर ,,
१७. श्री वीरसूरीश्वरजी जैन ज्ञानभण्डार, ,, ,,
१८. श्री आत्मकमल लब्धि जैन ज्ञानभण्डार, दादर, (बम्बई)
१९. श्री शान्तिनाथ जैन देरासर शान्तिगच्छ प्रवचन पूजासभा, बम्बई
२०. महावीर जैन विद्यालय, बम्बई (महाराष्ट्र)
२१. श्री अभयजैन ग्रन्थालय, बीकानेर (राज.)
२२. श्री जैन साहित्यमन्दिर पालीताणा (गुज.)

गुजरात, राजस्थान तथा अन्यान्य प्रदेशों में ऐसे अनेक भण्डार हैं। स्थान-विशेष पर ज्ञान-भण्डार की स्थापना करके वहाँ ग्रन्थों को रख दिया जाता था। ये 'ज्ञान-भण्डार'

स्थानीय ज्ञान-रसिकों के काम तो आते ही थे, साथ ही विहार में आकर विश्वास करने वाले साधु-साध्वियों के अध्ययन, अनुसन्धान एवं उद्‌भूत प्रश्नों के समाधान के लिये भी बहुत उपयोगी होते थे।

ज्ञान-भण्डार की सुरक्षा, अभिवृद्धि एवं ग्रन्थों के आदान-प्रदान की व्यवस्था भी स्थानीय संघ, ट्रस्ट अथवा विशिष्ट व्यक्तियों के अधीन रहती थी। इस परम्परा का निर्वाह अब शिथिल हो रहा है। शहरों में विश्वविद्यालय तथा शासकीय संरक्षणों में अनुसंधान संस्थानों की स्थापना तथा मुद्रित ग्रन्थों की अधिकता से जैन समाज ने इस दायित्व के भार से अपने को मुक्त रखने में हित माना है। जहाँ, जिन साधु-मुनिराजों के पास ऐसे दुर्लभ और महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों के संग्रह थे, उन्हें भी उन विशाल संग्रहालयों में दे दिया गया है।

प्रसिद्ध जैन ज्ञान-भण्डारों में आज भी ऐसे दुर्लभ पाण्डुलिपि-ग्रन्थ हैं, जिनका उपयोग विद्वज्जन समय-समय पर वहाँ पहुँच कर करते हैं। जैसलमेर, बीकानेर, जयपुर, जोधपुर, पाटण, पालीताणा, छाणी, अहमदाबाद, बड़ौदा, सूरत, बम्बई, कलकत्ता, पूना, सोलापुर, वाराणसी, मूडबिद्री आदि ऐसे स्थान जैन ज्ञानभण्डारों के लिये सुप्रसिद्ध हैं।

स्वाध्याय और ज्ञानयज्ञ के अध्यवसायी मुनिगण तथा विद्योपासक विद्वान् निरन्तर ऐसे ग्रन्थों के अन्वेषण, सम्पादन और प्रकाशन में अहर्निश सन्नद्ध हैं, यह प्रसन्नता का विषय है।

## जैन-परम्परा में अनुष्ठानों की विविधता

जैन-परम्परा में नित्य कर्म के रूप में सामायिक प्रतिक्रमण षडावश्यक के पश्चात् जिनपूजा को प्रथम स्थान प्राप्त है। स्थानकवासी श्वेताम्बर, तेरापंथ तथा दिगम्बर तारणपन्थ को छोड़कर शेष परम्पराएं जिन-प्रतिमा की पूजा को श्रावक का आवश्यक कर्तव्य मानती हैं। इस दृष्टि से श्वेताम्बर सम्प्रदाय के प्रचलित अनुष्ठान इस प्रकार स्मरणीय है— स्नात्रपूजा, बृहच्छान्तिस्नात्रपूजा, नमिऊणपूजा, अर्हत्पूजा, सिद्धचक्रपूजा, नवपदपूजा, सत्तरहभेदीपूजा, अष्टकर्मपूजा, अन्तरायपूजा, भक्ताभरणपूजा, चक्रपूजा, ऋषिमण्डलपूजा आदि-आदि।

दिगम्बर-परम्परा इसके साथ ही ज्ञानपूजा से विशेष रूप से सम्बद्ध है। वहाँ अभिषेकपूजा, देवशास्त्रपूजा, जिनचैत्यपूजा आदि तो प्रचलित हैं ही, साथ ही व्रत और अनुष्ठान भी बहुत मान्य हैं। दशलक्षण व्रत, अष्टाह्निका व्रत, द्वारालोकन, जिन-मुखावलोकन, जिनपूजा, गुरुभक्ति, शास्त्रभक्ति, तपोऽञ्जलि, मुक्ताञ्जलि., कनकावलि., राकावलि., छिकावलि, रत्नावलि. मुकुटसप्तमी, सिंहनिष्क्रीडित, निदोषसम्पत्ति, अनन्त. षोडश कारण., ज्ञानपच्चीसी., चन्दनषष्ठी., रोहिणी., अक्षयनिधि., पञ्चपरमेष्ठी., सर्वार्थसिद्धि, धर्मचक्र, नवनिधि., कर्मचूर. की इनमें गणना की जाती है।

सुखसम्पत्ति., इष्टसिद्धि., निःशल्य-अष्टमीव्रत आदि के अतिरिक्त पञ्चकल्याण, बिम्बप्रतिष्ठा, वेदीप्रतिष्ठा, सिद्धचक्रविधान, इन्द्रध्वजविधान, समवसरण विधान, ढाई द्वीप-विधान, त्रिलोकविधान, बृहच्चारित्रशुद्धिविधान, महामस्तकाभिषेक आदि अनुष्ठान भी तान्त्रिक विधियों से ही प्रपुष्ट हैं।

इन अनुष्ठानों में कृत्यात्मक कला (परफॉर्मिंग आर्ट) का भी विकास हुआ है, जिसे पूजाहेतु बनाये जाने वाले भव्य मण्डलों में देखा जा सकता है। नृत्य, गीत, वाद्य आदि भी स्तुतियों में प्रयुक्त होते हैं। यह प्राचीन परम्परा है। नाट्यविधि भी इसमें आ जाती है।

## जैन अनुष्ठानात्मक साहित्य

आचार्य उमास्वाति ने 'तत्त्वार्थसूत्र' ग्रन्थ के आरम्भ में कहा है कि "ज्ञानक्रियाभ्यां मोक्षः" अर्थात् ज्ञान और क्रिया दोनों के द्वारा मोक्ष प्राप्त किया जा सकता है, किन्तु इसके साथ ही आत्मशुद्धि को भी इसके लिये आवश्यक बताया गया है। आत्मशुद्धि आत्मतत्त्व के ज्ञान से उपलभ्य है। अनुष्ठान का अर्थ है —अनुकूल आचरण, अर्थात् आत्मतत्त्व के लिये हितकारी कोई भी प्रवृत्ति। जैसे कि ज्ञान प्राप्त करना, धर्मोपदेश सुनना, ध्यान करना, जिनपूजन, सामायिक, तप-त्याग आदि धर्मानुष्ठान शास्त्रविहित पद्धति से शक्ति के अनुसार न्यूनाधिक मात्रा में भी किये जाय, तो वे आत्मशुद्धि के साधक बनते हैं। वस्तुतः तीर्थंकर देवों ने जो तीर्थंकरत्व प्राप्त किया हैं अथवा करते हैं, वह भी अनुष्ठानों और शुद्ध क्रियाओं के द्वारा ही सम्भव होता है।

जैन धर्म में आत्मा की शुद्धि के लिये अनेक मार्ग बताये गये हैं। कहा गया है— "मोक्षेण योजनाद् योगः"। आत्मा की किसी प्रवृत्ति के पश्चात् जो भी कुछ साक्षात् धर्मानुष्ठान रूप हो, वह योग रूप बन जाता है। यद्यपि 'उत्तराध्ययन' जैसे प्राचीन ग्रन्थों में स्नान, हवन, यज्ञादि कर्मकाण्ड का निषेध ही परिलक्षित होता है, किन्तु वहीं धर्म के नाम पर किये जाने वाले इन कर्मकाण्डों, अनुष्ठानों को आध्यात्मिक रूप प्रदान करके उसका मण्डन भी कर दिया गया है।

जीवन के प्रति अनासक्ति, ममत्वहीनता और इन्द्रियजय की प्रवृत्ति वाले अनुष्ठानों को दार्शनिक रूप से परिभाषित करके उधर प्रवृत्त होने का निर्देश सर्वत्र जैन ग्रन्थों में उपलब्ध है। आचारांग, दशवैकालिक, आवश्यकसूत्र, मूलाचार, सूत्रकृतांग, कल्पसूत्र, भगवतीसूत्र, राजप्रश्नीय, षट्खण्डागम आदि ग्रन्थों में अनुष्ठानविधियों के बारे में बहुत कहा गया है। दैनिक आवश्यकताओं की प्रक्रिया भी अनुष्ठानमूलक ही है। जैन अनुष्ठान महत्त्वपूर्ण एवं अपेक्षाकृत प्राचीन अंग गुरुवन्दन और चैत्यवन्दन है। भक्तिमार्गी परम्परा में पूजाविधि और श्रमण-परम्परा में तपस्या और ध्यान का विकास हुआ है। जिन-मन्दिर और जिन-प्रतिमाओं के विस्तार से पूजापद्धतियाँ भी विविधता को प्राप्त हो गयीं।

महावीर के धर्मसंघ में 'प्रतिक्रमण' एक दैनिक अनुष्ठान बना। इसी से षडावश्यकी, सामायिक, चतुर्विंशतिस्तव, गुरुवन्दन, प्रतिक्रमण, कायोत्सर्गध्यान तथा प्रत्याख्यान का विकास हुआ। तदनन्तर भावपूजा और द्रव्यपूजा के रूप में पूजा-विधियों का विस्तार होता गया। श्वेताम्बर और दिगम्बर दोनों ही परम्पराओं में जैनसामग्री के प्रयोग पर भी अष्ट-द्रव्य, पुष्प-पूजा, आदि के निर्णय हुए, पंचोपचार, छह द्रव्य, षोडशोपचार आदि प्रचलित हुए। राजप्रश्नीय सूत्र में सूर्याभदेव द्वारा विहित जिनपूजा के अनुसार अनुष्ठान के प्रमुख अंगरूप पूजाएं भी प्रचलित हो गयीं।

अनुष्ठानपरक जैन साहित्य को भी तन्त्र के अंग के रूप में मानना उचित है, क्योंकि तन्त्र की इस सामान्य परिभाषा—

**यत्र चोपासनामार्गो देवतानां प्रकाशितः।**
**तं ग्रन्थं तन्त्रमित्याहुः पुरातनमहर्षयः।।**

इसके अनुसार यह साहित्य भी उपासना-मार्ग का ही पोषक है। इस दिशा में निर्मित साहित्य का कुछ परिचय इस प्रकार है—

| | | |
|---|---|---|
| १. | आवश्यक-निर्युक्ति | |
| २. | पूजाविधि-प्रकरण | उमास्वाति |
| ३. | महापुराण | जिनसेन |
| ४. | तिलोयपण्णत्ति | यतिवृषभ |
| ५. | पञ्चाशकप्रकरण | हरिभद्र सूरि (१६ पंचाशकों का संग्रह) |

प्रत्येक पंचाशक ५०-५० श्लोकों में स्वस्वविषय का विवरण देता है। इस पर नावांगीवृत्तिकार अभयदेवसूरि की वृत्तियां भी हैं।

| | | |
|---|---|---|
| ६. | अनुष्ठान-विधि | चन्द्रसूरि (महाराष्ट्र) |
| ७. | समाचारी-शतक | सोमसुन्दरसूरि |
| ८. | समाचारी | तिलकाचार्य |
| ९. | विधिमार्गप्रमाण | जिनप्रभसूरि (वि.सं.१३६५) |
| १०. | आचारदिनकर | वर्धमानसूरि (वि.सं.१४६८) |
| ११. | श्राद्धविधिनिश्चय | हर्षभूषणमणि (वि.सं. १४८०) |
| १२. | समाचारीशतक | समयसुन्दरसूरि |
| १३. | प्रतिष्ठाकल्प | (अनेक लेखकों की ६ कृतियाँ) |
| १४. | प्रतिष्ठासारसंग्रह | वसुनन्दी (वि.सं.११५०) |
| १५. | जिनयज्ञकल्प | आशाधर (वि.सं.१२८२) |
| १६. | महाभिषेक | आशाधर (वि.सं.१२८२) |

| | | |
|---|---|---|
| १७. | दशलाक्षणिक व्रतोद्यापन | सुमतिसागर |
| १८. | व्रत-तिथिनिर्णय | सिंहनन्दी |
| १९. | जम्बूद्वीपपूजन | ब्रह्मजिनदास (वि.सं. १५वीं शती) |
| २०. | षड्विंशतिक्षेत्रपालपूजन | विश्वसेन ( ,, १६वीं शती) |
| २१. | बृहत्कलिकुण्डपूजन | विद्याभूषण ( ,, १७वीं शती) |
| २२. | धर्मचक्रपूजन एवं बृहद्धर्मचक्रपूजन | (वि.सं. ,, १६वीं शती) बुधवीरु |
| २३. | पञ्चपरमेष्ठीपूजन | सकलकीर्ति ( ,, ) |
| २४. | षोडशकारणपूजन | ,, |
| २५. | गणपरवलमपूजन | ,, |
| २६. | प्रतिष्ठाकल्प | नागनन्दी |
| २७. | षोडशसागरव्रतोद्यापन | श्रीभूषण |
| २८. | श्राद्धप्रतिक्रमणसूत्र | श्री चन्द्रसूरि (वि.सं. १२२२) |
| २९. | नन्दीटीका दुर्गपदव्याख्या | हरिभद्र सूरि तथा श्री चन्द्रसूरि |

श्री चन्द्रसूरि ने वि.सं. १२२६ में इस पर ३३०० श्लोकप्रमाण व्याख्या लिखी है। जैसलमेर के भण्डार में इसकी पाण्डुलिपि है।

| | | |
|---|---|---|
| ३०. | सर्वसिद्धान्तविषमपदव्याख्या | श्री चन्द्रसूरि (२२६४ श्लोक-प्रमाण) |
| ३१. | प्रतिष्ठादीक्षा-कुण्डलिका | श्री नरचन्द्र |
| ३२. | अर्हदभिषेकविधि | पं. कल्याणविजयगणि (वि.सं.११वीं शती) |

ऐसी अनेक कृतियाँ अनुष्ठान-विधानों को सम्पन्न कराने के लिये पूर्वाचार्यों ने निर्मित की है। इनका दार्शनिक पक्ष भी है, जो तपःप्रधान अनुष्ठानों के माध्यम से कर्ममलों का निवारण, आध्यात्मिक गुणों का विकास और पाशविक आवेगों का नियन्त्रण करता है। इनका उद्देश्य भी समन्तभद्र ने इस प्रकार व्यक्त किया है—

**न पूजयाऽर्थस्त्वयि वीतरागे न निन्दया नाथ विगीतवैरे।**
**तथापि ते पुण्यगुणस्मृतिर्नः पुनाति चित्तं दुरिताञ्जनेभ्यः।।**

## जैन अध्यात्मदर्शन-साहित्य

जैनदर्शन का मुख्य प्रतिपाद्य अध्यात्म विषय है। इसी प्रकार साधना के क्षेत्र में प्रवेश पाने के इच्छुक व्यक्ति को भी तदनुसार पात्रता प्राप्त करने के लिये अध्यात्मरुचि और आध्यात्मिक चिन्तन का अनुरागी बनना आवश्यक है। अध्यात्म का तात्पर्य है—आत्मचिन्तन की ओर प्रवेश। यद्यपि अध्यात्म-साधना से लौकिक फल का कोई सीधा

सम्बन्ध नहीं है, तथापि जीवनशुद्धि का प्रथम और अत्यावश्यक सोपान तो है ही। जैन धर्म के आचार्यों ने अध्यात्म विषय पर भी पर्याप्त ग्रन्थ-रचनाएं की है, जिनका कुछ परिचय इस प्रकार है—

१. **अध्यात्मरहस्य**-श्री आशाधर (वि.सं.१२८०)। इसकी रचना पं. आशाधर ने अपने पू. पिता की इच्छा पर की थी। इसमें योग के विषय को विशद रूप से समझाते हुए उसके आध्यात्मिक तथ्य को समझाया गया है।

२. **अध्यात्म-कल्पद्रुम**-सहस्रावधानी मुनिसुन्दरसूरि (वि.सं.१४७०)। सोलह अधिकारों में विभक्त यह ग्रन्थ शान्तरस की भावना से ओतप्रोत है। इस पर तीन संस्कृत टीकाएं रचित हैं— १. धनविजय गणि की अधिरोहिणी, २. रत्नचन्द्रगणि की अध्यात्मकल्पलता और ३. उपाध्याय विद्यासागर कृत।

३. **अध्यात्मकमलमार्तण्ड**-राजमल्ल कवि। यह चार विभागों में विभक्त २०० पद्यों में रचित है।

४. **अध्यात्म-तरंगिणी** श्री सोमदेव।

५-६ **अध्यात्मसारप्रकरण**-न्यायविशारद यशोविजयगणि (वि.सं. १७४३)। श्री यशोविजय जी उपाध्याय ने अध्यात्म विषय पर पाँच रचनाएं लिखी हैं— १. अध्यात्मबिन्दु, २. अध्यात्मतत्त्वपरीक्षा, ३. अध्यात्मसार, ४. अध्यात्मतत्त्वोपेदेश ५. अध्यात्मोपनिषद्। इनमें अध्यात्मसार ग्रन्थ अतिविस्तृत है और इस पर श्री भद्रकविजय जी महाराज ने भुवनतिलक नामक संस्कृत टीका भी लिखी है। यहाँ दम्भकषायादि के त्याग, योग-ध्यान तथा अनुभव पर विशेष चर्चा है।

१०. **ज्ञानसागर अथवा अष्टकप्रकरण**-अष्टकद्वात्रिंशार। यह भी श्री यशोविजय जी गणि की रचना है। इसमें आठ-आठ पद्यों में ३२ अष्टक रचित है, जिनमें पूर्ण मनन, स्थिरता, मोह, ज्ञान, शम आदि ३२ विषयों पर लिखा गया है।

११. **मातृकाप्रसाद**-श्री मेघविजयमणि (वि.सं. १७४७)। "ॐ नमः सिद्धम्" वर्णाम्नाय पर यहाँ विवरण दिया गया है।

१२. **अध्यात्मतत्त्वालोणु**-श्री न्यायविजय। ४८३ पद्यों में निर्मित यह ग्रन्थ प्रकीर्णक उपदेश से आरम्भ होता है। तदनन्तर पूर्वसेवा, ध्यान-योग की श्रेणियां आदि विषयों को स्पष्ट करता है।

इनके अतिरिक्त विभिन्न हस्तलिखित भण्डारों में निम्नलिखित पाण्डुलिपियाँ भी प्राप्त होती हैं—

१. **अध्यात्मकभेद**-इसकी एक प्रति भाण्डारकर ओरि. इन्स्टी. पूना में है।

२. **अध्यात्मकलिका**-इसकी एक प्रति जैसलमेर में है।

३. **अध्यात्मपरीक्षा**-यह अज्ञातकर्तृक कृति है।

४. **अध्यात्मप्रदीप**-इसकी प्रति आगरा में है।
५. **अध्यात्मप्रबोध**-इसकी प्रति भी आगरा में है।
६. **अध्यात्मलिंग**-इसकी एक पाण्डुलिपि मिलती है।
७. **अध्यात्मसारोद्धार**-इसकी पाण्डुलिपि सूरत में है।
८. **प्रशमरति**-इसमें अनित्य, अशरण, संसार, एकत्व, अन्यत्व, अशुचित्व, आस्रव, संवर, निर्जरा, लोक, बोधिदुर्लभ और धर्मव्याख्याततत्त्व नामक बारह अनुप्रेक्षाओं की भावनाओं का उल्लेख है।
९. **बारस्पणुवेक्खा कार्तिकेय**-यह अनुप्रेक्षा से सम्बद्ध स्वतन्त्र प्राचीन कृति है।
१०. **द्वादशभावना-अज्ञातकृति** (दिगम्बर कृति)।
११. **द्वादशानुप्रेक्षा-सोमदेव**
१२. **शान्तसुधारस-विनयविजयगणि** (वि.स.१७२३)। यह गेय काव्य २३४ पद्यों में निर्मित है। मैत्री, प्रमोद, करुणा और माध्यस्थ्य ऐसी चार-चार भावनाओं के यथावत् चित्रण के आठ-आठ पद्यों के गेयाष्टक इसमें समाविष्ट हैं। इस पर गम्भीरविजयगणि ने एक टीका लिखी है।

इसी प्रकार अन्य सम्प्रदाय के अनुगामियों ने भी अध्यात्म की पुष्टि के लिये साहित्य की सृष्टि की है। वर्तमान काल में संस्कृत भाषा का विशेष प्रसार न होने से हिन्दी और अन्य प्रादेशिक भाषाओं में आध्यात्मिक साहित्य का गद्य और पद्य में निर्माण हो रहा है। 'अध्यात्मरास' नामक रंगविलास की कृति इस दिशा में पहला प्रयास है। गुजराती भाषानुवाद अन्य अनेक आध्यात्मिक ग्रन्थों के हो रहे हैं। भाष्यात्मक अनुवादों में अनुवादक के अपने अनुभव और स्वाध्याय के द्वारा प्राप्त ज्ञान का भी पुट दिया जा रहा है और लोकमंगल के लिये स्वस्थ परम्परा का विकास किया जा रहा है।

जैन धर्म के मर्मज्ञ मनीषयों ने संस्कृत भाषा का अपने आध्यात्मिक एवं साधना-साहित्य के सर्जन में नितान्त प्रयोग किया है। संस्कृत-निष्ठा के इस अप्रतिम उदाहरण से संस्कृतानुरागी समाज अवश्य ही गौरव का अनुभव करता है। यह ज्ञान-मन्दाकिनी अनवरत बहती रहे, यही ईश्वर से प्रार्थना है।।

●

# पुराणगत योग एवं तन्त्र

## प्रस्तावना

संस्कृत वाङ्मय के बृहद् इतिहास के तन्त्रागम खण्ड के लिये लिखे गये इस निबन्ध में "पुराणगत योग एवं तन्त्र" विषय पर यथामति प्रकाश डालने का प्रयत्न किया जा रहा है। इस विषय पर कुछ लिखने से पहले हम आगम और तन्त्रशास्त्र की परिभाषा और विषय-सीमा को निर्धारित कर देना चाहते हैं। साथ ही भारतीय वाङ्मय में इनका क्या स्थान है, इसको भी पुराणों के उद्धरणों की सहायता से ही निर्धारित करना चाहते हैं।

## पुराण वेदार्थ और आगमार्थ के उपबृंहक

पुराण वेदार्थ के उपबृंहक है, इस बात पर पर्याप्त विचार किया गया है, किन्तु पुराणों में आगम और तन्त्रशास्त्र की सामग्री को भी अनेक रूपों में संजोया गया है, इनका विस्तार किया गया है, इसका पहला प्रयास हमें "पुराणानां नूनमागमानुवर्तित्वम्"[1] शीर्षक निबन्ध में देखने को मिला। हमने "कूर्मपुराण : धर्म और दर्शन" शीर्षक अपने महानिबन्ध (थीसिस) में इसी दृष्टिकोण का अनुसरण किया है। ऐसा करते समय हमने देखा कि पुराणों में आई आगमतन्त्र-विषयक सामग्री को पुराण-विषयक अनेक ग्रन्थों में सही रूप से उपस्थित नहीं किया गया है। षडध्व जैसे तन्त्रशास्त्र में अतिप्रसिद्ध अनेक पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या पुराणों के परिष्कृत संस्करणों की टिप्पणियों में भी प्रामाणिक रूप से प्रस्तुत नहीं की गयी हैं। विज्ञानाकल, प्रलयाकल जैसे आगमतन्त्र-दर्शन के शब्दों का सही स्वरूप पुराणों के संस्करणों में नहीं आ पाया है। इस निबन्ध में इन सब विषयों पर सही प्रकाश डालने का हमारा संकल्प है। इस प्रसंग में सबसे पहले शास्त्र-प्रामाण्य पर विचार कर तदनन्तर आगम और तन्त्रशास्त्र की परिभाषा देते हुए पुराणों पर उनके प्रभाव की समीक्षा करना चाहते हैं।

इस निबन्ध में पद्मपुराण और स्कन्दपुराण का समावेश नहीं किया गया है। अन्य सभी महापुराणों के साथ मतभेद से महापुराणों में सम्मिलित किये गये देवीभागवत और शिवपुराण दोनों से हमने सामग्री ली है। प्रायः अधिकांश पुराणों के कलकत्ता से प्रकाशित मोर संस्करण का ही उपयोग किया गयां है। अन्य संस्करणों का भी यथास्थान निर्देश कर दिया गया है।

## शास्त्र प्रामाण्य

कूर्मपुराण (१।११।२७२-२७३) में तथा देवीभागवत ११।१।३०-३१, ११।८।२-३, १२।६।७१-७२, ७५, ९५-९६, १२।११।६२ में भी श्रुति-स्मृति विरुद्ध वेदबाह्य शास्त्रों की

१. पुराणम्, वर्ष २६, अंक १, जनवरी, सन् १९८४ में प्रकाशित उक्त निबन्ध देखिये।

चर्चा की गयी है और उनको मोहनशास्त्र माना है। धर्मशास्त्र के निबन्ध-ग्रन्थों में इन वचनों को लेकर शैव और वैष्णव आचार्यों ने पर्याप्त विचार किया है। प्रस्तुत प्रसंग में कूर्मपुराण में कापाल, पांचरात्र, यामल, वाम और आर्हत मत को कुशास्त्र, व्यामोहक और वेदबाह्य माना है। आगे (१।१५।१११-११३) पुनः कापाल, नाकुल, वाम, भैरव, पूर्व, पश्चिम, पांचरात्र, पाशुपत और इसी तरह के अन्य शास्त्रों की मोहनशास्त्र में गणना की गई है और वेदबाह्य आचार वाले व्यक्तियों के लिये इनकी उपयोगिता बताई गई है। यहाँ (१।२३।३२-३३) सात्वत महाशास्त्र का उल्लेख कर कहा गया है कि कुण्ड-गोल आदि संकर वर्ण के लोगों के लिये इसका उपदेश किया गया है। आगे (१।२८।१६) काषायवस्त्रधारी, निर्ग्रन्थ और कापालिकों की एवं (१।२८।२५) वामाचारी, पाशुपत और पांचरात्रिकों की पुनः चर्चा की गई है। ऐसे यतियों की भी यहाँ चर्चा की गई है, जो लौकिक भाषा के गीतों से देवताओं की स्तुति करते हैं (१।१५।१०५ तथा १।२८।२३-२४)। इसी तरह से २।१६।१५ पर पाषण्डी, वामाचारी, पांचरात्रों और पाशुपतों का, २।२१।३४ में वृद्धश्रावक, निर्ग्रन्थ, पंचरात्रविद्, कापालिक, पाशुपत, सोम, लाकुल एवं भैरव मतों का उल्लेख है।

देवीभागवत में भी इन शास्त्रों को वेदमार्ग-बहिष्कृत (११।१।३१) वेदश्रद्धाविवर्जित (११।८।३) और श्रुति-स्मृति विरुद्ध (७।३६।२८) कहा गया है। इन स्थलों पर और अन्यत्र (११।६।७१) भी तप्तमुद्रांकितों के साथ वैखानसों का भी उल्लेख है। इनके साथ कौलिकों, बौद्धों और जैनों का भी यहाँ (११।६।६५-६६) उल्लेख है। लिंगधारियों तथा गाणपत्यों का भी यहाँ (११।१।३०) इन्हीं में समावेश है। चार्वाकों के साथ वैष्णवों और दिगम्बरों को भी यहाँ (११।८।२-३) वेदश्रद्धाविवर्जित कहा गया है।

उक्त सभी स्थलों पर प्रायः पांचरात्रों और पाशुपतों की चर्चा आई है। यह आश्चर्य की ही बात है कि इन्हीं पांचरात्रों और पाशुपतों के झगड़े में डॉ. हाजरा कूर्मपुराण को डालना चाहते हैं। कूर्मपुराण का समय निर्धारित करने के लिये वे कहते हैं कि यहाँ शाक्त वाम शाखा का तो उल्लेख है, किन्तु दक्षिण शाखा का उल्लेख नहीं है। उनके मत से दक्षिण शाखा का विकास ११वीं शताब्दी में हुआ (पुराणिक., पृ. ६६-७०)। उनका यह कथन उचित नहीं है। शैवागमों के अनुसार शिव के पांच मुखों से पांच शास्त्रों का आविर्भाव हुआ था। इन पांच शास्त्रों में से चार शास्त्रों का उल्लेख कूर्मपुराण के उक्त वचनों में वाम, भैरव, पूर्व और पश्चिम के रूप में एक साथ मिलता है। शिव के दक्षिण मुख से भैरवागमों का प्रादुर्भाव हुआ, अतः भैरवागम ही दक्ष या दक्षिण के नाम से प्रसिद्ध है। चौसठ भैरवागमों का उल्लेख देवीभागवत (१२।११।६२) में हुआ भी है। वामाचार के विपरीत दक्षिणाचार के लिये इस शब्द का प्रयोग मानकर इसी अर्थ में दक्षिण आगमों की चर्चा करना और उनका आविर्भाव ११वीं शताब्दी में मानना (पुराणिक., पृ. ६६-७०) भी ठीक नहीं है, क्योंकि दक्षिणाचार शब्द के द्वारा सिद्धान्त शैवों की पूजाविधि सरीखी पूजापद्धति का आजकल ग्रहण किया जाता है। आगम की इस शाखा का भी आविर्भाव उक्त चार शाखाओं के साथ

ही हो चुका था और यह शिव के ऊर्ध्व[1] मुख से प्रकट हुई मानी जाती है। शिव के वाम मुख से वाम तन्त्र, दक्षिण मुख से भैरव तन्त्र, पूर्व मुख से गारुड़ तन्त्र और पश्चिम मुख से भूत तन्त्रों का आविर्भाव हुआ है। ऊर्ध्व मुख से आविर्भूत तन्त्र की शाखा आजकल सिद्धान्त शैव के नाम से प्रसिद्ध है।

इस मत को कूर्मपुराण में वेद-बाह्य नहीं माना गया, प्रत्युत अभिनव-गुप्त के शिष्य क्षेमराज[2] का तो कहना है कि सामान्य जन सिद्धान्त-शास्त्र की तरफ अधिक आकृष्ट होते हैं। यह माना जा सकता है कि वैदिक और तान्त्रिक धर्म को मिलाकर स्मार्त धर्म की प्रतिष्ठा में और पुराणों को असाम्प्रदायिक रूप देने में सिद्धान्त शैवों का बहुत बड़ा हाथ है। वैरोचन शिवाचार्य के अतिरिक्त तन्त्रालोक के टीकाकार जयरथ (१।८) ने भी शिव के ऊर्ध्व मुख से निकले १० शिवागमों और १८ रुद्रागमों का विवरण दिया है। अघोरशिवाचार्य का कहना है कि[3] सिद्धान्त शब्द इन २८ शिवागमों के लिये रूढ हो गया है। अतः कूर्मपुराण के समय में शैव और दक्षिण शब्द प्रयोग में नहीं आये थे (पुराणिक., पृ. ६८), डॉ. हाजरा का कथन सही नहीं माना जा सकता। यह भी स्पष्ट रूप से समझ लेना चाहिये कि वाम मत की प्राचीन आगमों में शैव तन्त्रों के अन्तर्गत ही गणना की जाती है, शाक्त तन्त्रों के अन्तर्गत नहीं।

आगम और तन्त्रशास्त्र की पांचरात्र, पाशुपत, वाम, भैरव, पूर्व और पश्चिम शाखाओं के अतिरिक्त कूर्मपुराण के साथ देवीभावगत में उक्त स्थलों पर कापाल, यामल, आर्हत, नाकुल, सात्वत, वृद्धश्रावक, निर्ग्रन्थ, कापालिक, सोम और लाकुल मतों का भी उल्लेख है। पांचरात्र एक प्राचीन वैष्णव मत है। रामानुज, माध्व आदि मतों का आधारभूत शास्त्र यही है। अभिगमन, उपादान, इज्या, स्वाध्याय और योग नामक पांच विषयों का निरूपण करने से इस मत का नाम पांचरात्र पड़ा है। यहाँ भगवान् के पर, व्यूह, विभव, अन्तर्यामी और अर्चावतार नामक पांच स्वरूपों का भी वर्णन किया गया है। पाशुपत मत सभी शैव सम्प्रदायों का जनक है। पंचमन्त्रमूर्ति शिव पशुपति हैं। अविद्या आदि पाशों से ग्रस्त जीव पशु है। इस प्रकार पाशुपत दर्शन में पति, पशु, पाश नामक तीन तत्त्वों का विवेचन किया जाता है।

कापालिकों का उल्लेख दूसरी शताब्दी के राजा सातवाहन की गाथासप्तशती (गा. ४०८) में मिलता है। कापालिकों को महाव्रती भी कहा जाता है। वामनपुराण (६।६१) ने धनद (कुबेर) के लिये महाव्रती विशेषण दिया है। वहाँ उनको कापालिक मत का प्रथम प्रवर्तक माना गया है। यह तो स्पष्ट ही है कि कुबेर यक्षों और गन्धर्वों के देवता माने जाते हैं। डॉ. डी.एन. लोरेंजन[4] ने कापालिक सम्प्रदाय का विस्तार से वर्णन किया है। सोम

१. द्रष्टव्य—वैरोचन शिवाचार्यकृत प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय (२।१०८-१३२), काठमाण्डू, नेपाल।
२. "प्रायश्च सिद्धान्तप्रियो लोकः सिद्धान्तक्रममाश्रितः" (२।२५) स्वच्छन्दोद्योत देखिये।
३. "सिद्धान्तशब्दश्च पङ्कजादिपदवद् योगरूढ्या शिवप्रणीतेषु कामिकादिषु दशाष्टादशसु तन्त्रेषु प्रसिद्धः" (रत्नत्रयोल्लेखिनी, श्लो. १०)।
४. "कापालिक्स एण्ड कालामुख्स" (पृ. १-१२) देखिये।

के क्रियापाद में प्रतिमा, प्रासाद आदि के निर्माण की विधि वर्णित है। इस प्रकार भूकर्षण से लेकर देवप्रतिमा की प्रतिष्ठा पर्यन्त सारी विधियाँ आगमों के क्रियापाद में बताई जाती है और वास्तुशास्त्र के ग्रन्थों में भी इन्हीं का वर्णन मिलता है। इस प्रकार ये दोनों शास्त्र एक दूसरे के पूरक हैं। इन पर वैदिक वाङ्मय की अपेक्षा आगमशास्त्र का अधिक गहरा प्रभाव है।

दीक्षा या अभिषेक की पूर्व रात्रि में अधिवासन की विधि का आगम और तन्त्रशास्त्र में सविशेष वर्णन मिलता है। देवता की प्रतिष्ठा के प्रसंग में यहाँ (२६२ अ.) संहिताओं में उपदिष्ट मन्त्रों का उल्लेख करते हुए त्रिरात्र, एकरात्र, पंचरात्र और सप्तरात्र अधिवास विधियों का उल्लेख मिलता है। आगमशास्त्र विहित ४८ संस्कारों की ऊपर दो पुराणों में चर्चा आ चुकी है। यहाँ भी ५२वें अध्याय में क्रियायोग के प्रसंग में ८ आत्मगुणों की और ४० अन्य संस्कारों की नामावली दी गई है। इस प्रकार हम देखते हैं कि वैदिक १६ संस्कारों के समान आगमविहित ४८ संस्कार भी पुराणों को मान्य हैं।

मत्स्य पुराण में आगमों के समान तन्त्रों का प्रभाव भी लक्षित होता है। यहाँ प्रारम्भ में ही १३वें अध्याय में देवी के १०८ नामों के साथ उनके १०८ स्थानों की भी नामावली मिलती है। एक अन्य नामावली देवीभागवत में उपलब्ध है। इन सबको हम आगे तालिका बनाकर प्रस्तुत करेंगे। यहाँ तीर्थ नाम से निर्दिष्ट ये स्थान आगम और तन्त्रशास्त्र में पीठ के नाम से भी वर्णित है। ६४ योगिनियों अथवा मातृकाओं की नामावली १७९वें अध्याय में मिलती है। इसी अध्याय में आगे ३२ मातृकाओं की भी नामावली दी गयी है। इस प्रकार हम देखते हैं कि इस प्राचीन पुराणों में भी आगम और तन्त्रशास्त्र के अनेक तत्त्व समाविष्ट हैं।

**मार्कण्डेय पुराण**

इस पुराण के ८१ से ९३ अध्यायों में दुर्गासप्तशती समाविष्ट है। शाक्त तन्त्र के उपासना-ग्रन्थों में इसका विशिष्ट स्थान है। अनेक विद्वानों ने इस पर टीकायें लिखी हैं और आज भी पूरे भारत में नवरात्र पर्व पर भगवती दुर्गा की उपासना इसी के आधार पर होती है। इसको वर्तमान में उपलब्ध शाक्त उपासना का प्रधान ग्रन्थ मान सकते हैं। मार्ताण्ड, अर्थात् सूर्य के विविध रूपों की उपासना भी यहाँ १०२ अध्याय से ११० अध्याय तक वर्णित है। चतुर्व्यूह अवतारों की चार मूर्तियों का वर्णन यहाँ १४वें अध्याय में विस्तार से मिलेगा। यह पूरा वर्णन पांचरात्र आगम का अनुवर्तन करता है। शैव और बौद्ध तन्त्रों में उन्मत्तव्रत की चर्चा आती है। मार्कण्डेय पुराण (१७।१६) में ऋषि दुर्वासा को उन्मत्तव्रत का पालन करने वाला बताया गया है। शैव मृगेन्द्रागम की क्रियापाद की वृत्ति (८।१६०) में भट्ट नारायण कण्ठ पारमेश्वर तन्त्र को उद्धृत कर सात चर्या-व्रतों के शोधन की बात कहते हैं। इन सात व्रतों में एक उन्मत्तव्रत भी है। इस प्रकार यहाँ ऋषि दुर्वासा के प्रसंग में एक ऐसे व्रत का उल्लेख है, जो कि कापालिक अथवा कौल सम्प्रदाय की चर्चा का अनुसरण

करता है। स्पष्ट है कि इस पुराण पर न केवल वैष्णव, शैव और शाक्त, अपितु कापालिक और कौल तन्त्रों का भी कुछ न कुछ प्रभाव परिलक्षित होता है।

**लिंग पुराण**

यह एक शैव पुराण है। पाशुपत सम्प्रदाय का यहाँ स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है। २८ योगाचार्यों और उनमें से प्रत्येक के चार-चार शिष्यों की नामावली यहाँ पूर्वार्ध के आठवें अध्याय में मिलती है। लिंग पुराण के अतिरिक्त कूर्म पुराण आदि में वर्णित इन योगाचार्यों का विवरण हम पहले दे चुके हैं। लिंग पुराण इनको पाशुपत सिद्ध बतलाता है। वह पशु और पशुपति के साथ पाशुपत योग का भी विवरण देता है। पाशुपत योग का विवरण पहले दिया जा चुका है। पशुपति शिव के सद्योजात, वामदेव, तत्पुरुष, अघोर और ईशान नामक पाँच मुखों का और पंचब्रह्म के नाम से प्रसिद्ध इन्हीं नामों के पाँच मन्त्रों का उल्लेख नीलरुद्र, अस्यवामीय, पवमान आदि मन्त्रों के साथ (६४।७७) में भी आया है। १८वें अध्याय में वर्णित विष्णुस्तव में एक प्रकार से शिव की ही स्तुति की गई है। इस नामावली में श्रीकण्ठनाथ और लिकुचपाणि नाम भी उपलब्ध हैं। श्रीकण्ठनाथ को महाभारत के नारायणीय-उपाख्यान में पाशुपत मत का प्रवर्तक माना गया है। लिकुचपाणि पाशुपत योगाचार्य लकुलीश का ही दूसरा नाम है। ये लकुलीश पाशुपत मत के प्रवर्तक माने जाते हैं। श्रीकण्ठ और लकुलीश नाम की चर्चा यहाँ अन्यत्र भी मिलती है। भगवान् शिव के सकल और निष्कल स्वरूप का वर्णन भी पाशुपत दृष्टि से ही यहाँ किया गया है। चतुर्व्यूह शब्द का पांचरात्र सम्मत अर्थ यहाँ केवल एक ही स्थान पर (१।३६।११-१२) है। अन्यत्र अनेक जगहों पर इस शब्द से संसार-हेतु, संसार, मोक्ष-हेतु और निवृत्ति को चतुर्व्यूह बताया गया है। २१वें अध्याय में शिव की स्तुति के प्रसंग में शिव को अक्षोभ्य, अक्षोभण और बुद्ध भी कहा गया है। २४वें अध्याय में पाशुपत व्रत का माहात्म्य बतलाते हुए सहस्रनामस्तोत्र आया है। यहाँ शिव को सिद्धान्तकारी बताया गया है। स्पष्ट ही यहाँ द्वैतवादी सिद्धान्त शैवशास्त्र का उल्लेख है, जो कि इनके ईशान मुख से उपदिष्ट माना जाता है। पाशुपत व्रत और पशुपाश-विमोक्षण व्रत का यहाँ विस्तार से वर्णन किया गया है। ८५वें अध्याय में पंचाक्षर मन्त्र के माहात्म्य का वर्णन करते हुए यहाँ वेद के साथ शिवागम का भी उल्लेख मिलता है। पाशुपत योग का हम पहले संक्षेप में वर्णन कर चुके हैं। यहाँ ८६ से ८८ अध्यायों में इसका विस्तार से वर्णन किया गया है। इस पुराण में शिवसहस्रनाम स्तोत्र दो जगहों पर आया है। ६५वें अध्याय में वर्णित शिवसहस्रनामस्तोत्र तण्डिकृत और ९८वें अध्याय में आया यह स्तोत्र विष्णुकृत है। १०३वें अध्याय में शक्ति का माहात्म्य वर्णित है।

इस पुराण के उत्तरार्ध के १५-१६ अध्यायों में योगशास्त्र के साथ आगमशास्त्र की भी चर्चा आयी है। सांख्य-सम्मत २५ तत्त्वों के अतिरिक्त शैवागम-संमत शिव, सदाशिव, ईश्वर, माया, अविद्या आदि तत्त्वों की भी चर्चा है। शैवी दीक्षा के प्रसंग में षडध्वशुद्धि की

प्रक्रिया २०वें अध्याय में वर्णित है। शान्त्यतीता आदि पांच कलाओं का भी वर्णन शैवशास्त्रों की पद्धति से ही किया गया है। सौर मन्त्रों से तत्त्वशुद्धि की प्रक्रिया २२वें अध्याय में वर्णित है। सूर्य की उपासना के साथ शिव की और उनके अघोर आदि स्वरूपों की अर्चनविधि यहाँ और अगले चार अध्यायों में भी वर्णित है। इसी प्रकार यहाँ अभिषेक, आवरण-पूजा, तुला-दीक्षा आदि का वर्णन भी तान्त्रिक पद्धति से मिलता है। शैवागम की पद्धति से जीवित व्यक्ति के लिये किये जाने वाली श्राद्ध की विधि भी यहाँ ४५वें अध्याय में वर्णित है। अगले कुछ अध्यायों में विविध देवों की प्रतिष्ठा का, वज्रेश्वरी देवी का और वश्याकर्षण आदि प्रयोगों का भी वर्णन मिलता है। मन्त्रयोग, स्पर्शयोग, भावयोग, अभावयोग और महायोग नामक पाँच योगों का वर्णन संक्षेप में अन्तिम ५५वें अध्याय में देखा जा सकता है। इन सबसे स्पष्ट हो जाता है कि इस पुराण पर पाशुपत मत का पूर्ण प्रभाव है। षडध्वशुद्धि जैसे विषय शैव, शाक्त और वैष्णव सभी तन्त्रों में मान्य हैं।

### वराह पुराण

कर्म की मोक्ष-प्रतिपादकता का वर्णन ऊपर कई जगह आ चुका है। वराह पुराण के पाँचवें अध्याय में इस विषय को विस्तार से प्रतिपादित किया गया है। गणपति, आदित्य (सूर्य), अष्टमातृका, दुर्गा, विष्णु, रुद्र आदि की उत्पत्ति-कथा, स्तुति-पूजा, मन्त्र आदि का यहाँ अनेक अध्यायों में वर्णन मिलता है। वैष्णवों के प्रसिद्ध मन्त्र "ॐ नमो नारायणाय" का भी विवेचन यहाँ ३७वें अध्याय में मिलता है। ६६वें अध्याय में नारदीय पांचरात्र शास्त्र का और ७०वें अध्याय में पाशुपत शास्त्र का वर्णन मिलता है। इस पुराण की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि यहाँ शिवनिर्दिष्ट निःश्वाससंहिता का ७१वें अध्याय में विशेष रूप से उल्लेख मिलता है। यह निःश्वाससंहिता शिवोपदिष्ट सिद्धान्त शास्त्र के, अर्थात् द्वैतवादी शैवागमों के २८ आगमों में परिगणित है। इस पुराण के अन्तिम कुछ अध्यायों में गोकर्णेश्वर तीर्थ का माहात्म्य वर्णित है। यहाँ वागमती-मणिवती नदियों के संगम का और गोरक्ष तीर्थ का भी वर्णन मिलता है। दक्षिण गोकर्णेश्वर की उत्पत्ति भी यहाँ वर्णित है। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि प्रथमतः इस पुराण की दृष्टि में गोकर्णेश्वर की स्थापना वागमती नदी के तट पर हुई और दक्षिण में गोकर्ण तीर्थ की स्थापना बाद में हुई। कालिदास के रघुवंश में दक्षिणोदधि के तट पर स्थित गोकर्ण की स्थिति वर्णित है। यह प्रसिद्ध है कि दक्षिण गोकर्ण के पूजक (अर्चक) ही वर्तमान में नेपाल स्थित भगवान् पशुपतिनाथ का अर्चना-पूजन करते हैं। तदनुसार प्रथम स्थिति दक्षिण गोकर्ण की ही मानी जाती है। इस प्रश्न पर अभी गम्भीरता से विचार करने की आवश्यकता है।

### वामन पुराण

वराह पुराण में जैसे निःश्वाससंहिता का उल्लेख है, वैसे ही वामन पुराण के ६ठे अध्याय के ८६-६२ श्लोकों में शैव, पाशुपत, कालवदन और कापालिक नामक चार शैव सम्प्रदायों का वर्णन चातुर्वर्ण्य के क्रम से मिलता है। इसका अभिप्राय यह है कि ब्राह्मण

शैव सिद्धान्तशास्त्र की पद्धति से, क्षत्रिय पाशुपत मत के अनुसार, वैश्य कालवदन सम्प्रदाय के अनुसार और शूद्र कापालिक पद्धति से शिव की उपासना करें। यहाँ प्रत्येक सम्प्रदाय के दो-दो आचार्यों का भी उल्लेख किया गया है। शैव सम्प्रदाय के प्रथम आचार्य वशिष्ठ के पुत्र शक्ति हैं और उनके शिष्य का नाम गोपायन है। पाशुपत मत के प्रथम आचार्य भारद्वाज हैं और उनके शिष्य का नाम ऋषभ सोमकेश्वर है। कालास्य सम्प्रदाय के प्रथम आचार्य आपस्तम्ब और उनके शिष्य का नाम क्राथेश्वर है। कापालिक अथवा महाव्रत सम्प्रदाय के प्रथम आचार्य धनद (कुबेर) और उनके शिष्य का नाम ऊर्णोदर है। शिव की कालस्वरूपता का यहाँ पाँचवें अध्याय में विस्तार से वर्णन किया गया है। वामन, सरस्वती और शिव की यहाँ विशेष रूप से स्तुति की गई है। विनायक और कार्तिकेय की उत्पत्ति का भी वर्णन है। चण्ड-मुण्ड, शुम्भ-निशुम्भ आदि के वध की कथा और शिव की कालस्वरूपता के समान शिवलिंग के माहात्म्य का भी यहाँ सविशेष वर्णन मिलता है। देवीमाहात्म्य के प्रसंग में महिषासुर आदि के वध की कथा भी यहाँ १७ से २१ तक के अध्यायों में वर्णित है।

### वायु पुराण

इस पुराण की भी गणना प्राचीन पुराणों में होती है। निगमागम, आगम, संहिता, तन्त्र आदि शब्दों का प्रयोग यहाँ बहुतायत से मिलता है। सातवीं शताब्दी के प्रारम्भ के महाकवि बाण के हर्षचरित में पवनप्रोक्त पुराण के रूप में इसका विवरण मिलता है। वैखानस शब्द का यद्यपि यहाँ अनेक बार प्रयोग हुआ कि, किन्तु वह वैष्णवागम की एक शाखा के रूप में प्रयुक्त न होकर वानप्रस्थ आश्रम का पालन करने वाले मुनियों के रूप में हुआ है। ऐसा होने पर भी वैखानस आगम में वर्णित पंचवीरों का वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध और साम्ब के रूप में वर्णन मिलता है। (९७।१-२) पांचरात्र-सम्मत चतुर्व्यूह का वर्णन भी यहा देखा जा सकता है। पाशुपत व्रत, पाशुपत योग, माहेश्वर योग आदि के रूप में यहाँ पाशुपत मत का भी विस्तार से वर्णन देखने को मिलता है। महेश्वर के सकल और निष्कल स्वरूप का तो वर्णन देखने को मिलता ही है, बौद्ध शास्त्रों में उपलब्ध सकृदागामी शब्द भी यहाँ उपलब्ध है। षड्दर्शन के रूप में यहाँ ब्राह्म, शैव, वैष्णव, सौर, शाक्त तथा आर्हत (बौद्ध) मतों का १०४वें अध्याय में दो स्थलों पर (श्लोक १६, ८-८२) उल्लेख हुआ है। अनेक पीठों की नामावली भी यहाँ इसी अध्याय के ७४-८१ श्लोकों में देखी जा सकती है। पाशुपत आगम, वैष्णवागम और द्वैतवादी सिद्धान्त आगम दर्शनों में प्रयुक्त पशु, पाश, प्रपत्र आदि शब्दों का भी प्रयोग यहाँ यत्र-तत्र देखने को मिलता है। यह आश्चर्य की ही बात है कि प्राचीन पुराणों में गणना होने पर भी यहाँ आगम और तन्त्रशास्त्र की शाखाओं के लिये प्रयुक्त होने वाले संहिता, आगम और तन्त्र इन तीनों शब्दों का प्रयोग हुआ है। बौद्ध ग्रन्थ तत्त्वसंग्रह में—

तापाच्छेदाच्च निकषात् सुवर्णमिव पण्डितैः।
परीक्ष्य भिक्षवो ग्राह्यं मद्वचो न तु गौरवात् (३५७७)

भगवान् बुद्ध का यह प्रसिद्ध श्लोक उपलब्ध है। प्रस्तुत वायुपुराण भी—

आगमादनुमानाच्च प्रत्यक्षादुपपत्तितः ।
परीक्ष्य निपुणं भक्त्या श्रद्धातव्यं विपश्चिता ।। (५३।१२२)

यहाँ इसी विषय की उद्घोषणा करता है। यही श्लोक आश्चर्यजनक रूप से लिंग पुराण (१।६१।६२-६२) में भी उपलब्ध है। वहाँ 'भक्त्या' के स्थान पर 'बुद्धचया' पाठ है, जो कि हमारी दृष्टि में ऊपर उद्धृत बुद्धवचन के परिप्रेक्ष्य में अधिक युक्तिसंगत है।

### विष्णु पुराण

प्राचीन पुराणों में विष्णु पुराण का अपना विशिष्ट स्थान है। यहाँ आगम या तन्त्र से सम्बद्ध सामग्री का स्पष्ट उल्लेख नहीं है, तो भी चतुर्व्यूह वाद का, वासुदेव नाम का और षाड्गुण्य का उल्लेख अवश्य मिलता है। भगवान् शब्द की व्युत्पत्ति बताने वाला यह श्लोक यहाँ मिलता है—

ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः।
ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरणा।। (६।५।७४)

पांचरात्र संहिताओं में व्यूह देवताओं को षाड्गुण्य-विग्रह बताया गया है। वहाँ ऐश्वर्य आदि की ही गणना ६ गुणों में होती है। वासुदेव में ये सभी गुण विद्यमान रहते हैं, बाकी तीन संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध में क्रमशः दो-दो गुणों की स्थिति मानी गयी है। बौद्ध तन्त्रों में भी भगवान् शब्द की व्युत्पत्ति प्रायः इसी प्रकार की गयी है। महाभागवतों का यहाँ अनेक स्थलों पर उल्लेख मिलता है। वैष्णवी महामाया, योगनिद्रा और विष्णुशक्ति का यहाँ सविशेष वर्णन मिलता है। दुर्गासप्तशती में भी वैष्णवी महामाया का योगनिद्रा के रूप में ही वर्णन मिलता है। "काल्यै पशुमकल्पयत्" (२।१३।४८) यहाँ तो काली का स्पष्ट ही उल्लेख है। उपपुराणों का यहाँ उल्लेख मात्र है। किसी का नाम नहीं दिया गया है। आगमशास्त्र में प्रचलित प्रपत्र शब्द भी यहाँ उल्लिखित है।

विष्णुशक्ति के समान सूर्य की और परब्रह्म की शक्ति का भी यहाँ वर्णन मिलता है और बताया गया है कि परब्रह्म की शक्ति से ही सारे जगत् की सृष्टि होती है। वैष्णवागमों में नारायण की ह्लादिनी, संधिनी और संवित् नामक शक्तियों का विस्तार से वर्णन मिलता है। विष्णुपुराण में भी इनकी संक्षिप्त चर्चा मिलती है (१।१२।६९)। पांचरात्र आगमों में एकान्ती शब्द बहुचर्चित है। इन ब्रह्मध्यायी एकान्ती योगियों की चर्चा भी यहाँ (१।६।३९) है। वैष्णवागमों में प्रसिद्ध द्वादशाक्षर मन्त्र की भी चर्चा अनेक स्थलों पर आयी है। एक

स्थान (१।१५।३७) परब्रह्म को "ऊर्मिषट्कातिग" कहा है। इन ऊर्मियों का वर्णन प्रपंचसार में इस तरह से मिलता है—

बुभुक्षा च पिपासा च शोकमोहौ जरामृती।
षडूर्मयः प्राणबुद्धिदेहधर्मेषु संस्थिताः ।। (२।१८)

यह प्रसंग भी यहाँ विचारणीय है कि कुछ विद्वान् प्रपंचसार को वैष्णव ग्रन्थ मानते हैं।

कर्म और ज्ञान के समान भक्ति मार्ग से भी मुक्ति का लाभ होता है, यह सिद्धान्त आगमों में विशेष रूप से प्रतिपादित है। इस सिद्धान्त की झलक यहाँ (१।२०।२७) भी मिलती है। यह ऊपर लिखा जा चुका है कि पांचरात्र आगम प्रवृत्ति मार्ग का और पाशुपत आगम निवृत्ति मार्ग का उपदेश करते हैं। प्रवृत्ति मार्ग का उच्छेद करने वालों की यहाँ (१।६।३१) निन्दा की गयी है। इन सब प्रमाणों से यह प्रतीत होता है कि विष्णुपुराण पर पांचरात्र आगम का, विशेषकर शक्ति तत्त्व को स्वीकार करने के रूप में अवश्य प्रभाव पड़ा है।

स्वाध्यायसंयमाभ्यां स दृश्यते पुरुषोत्तमः।
तत्प्राप्तिकारणं ब्रह्म तदेतदिति पठ्यते।। (६।६।२)

विष्णुपुराण का यह प्रसिद्ध श्लोक अन्यत्र भी अनेक स्थलों पर उद्धृत है।

**शिवपुराण**

ऊपर ब्रह्मवैवर्त पुराण में वर्णित कुछ पांचरात्र संहिताओं के नाम बताये गये हैं। शिवपुराण में भी, विशेषकर इसकी छठी कैलास संहिता और सातवीं वायवीय संहिता में शिवसूत्र, शिवसूत्रवार्त्तिक और विरूपाक्षपंचाशिका का नामपूर्वक उल्लेख हुआ है और उनके वचन भी उद्धृत हैं। बिना नाम लिये यहाँ महिम्नस्तोत्र, परापंचाशिका जैसे शैव-शाक्त ग्रन्थों के भी उद्धरण मिलते हैं। कामिक आदि सिद्धान्त-शैवागमों का, श्रीकण्ठप्रोक्त शैवागम का, पंचार्थ लकुलीश शैवागमों का और शिवधर्म नामक आगम का भी यहाँ यत्र-तत्र उल्लेख हुआ है। वामन पुराण वर्णित सिद्धान्त शैव, पाशुपत, महाव्रतधर और कापालिक नामक चार प्रकार के शैवों का भी विवरण यहाँ मिलता है। पाशुपत योग, षडध्वशुद्धि, शक्तिपात जैसे तन्त्रशास्त्र के विषयों का यहाँ विस्तार से वर्णन हुआ है। तान्त्रिक षडंग योग भी शैव योग के साथ यहाँ वर्णित है। प्रतिष्ठा-तन्त्रों में वर्णित शिव-प्रतिष्ठा की विधि भी यहाँ देखी जा सकती है। चतुर्विध शिवागमों के अतिरिक्त श्रौत और स्वतन्त्र नाम के द्विविध शिवागमों का भी यहाँ वर्णन मिलता है। श्रौत विभाग के अन्तर्गत पाशुपत शाखा को और स्वतन्त्र विभाग में कामिकादि २८ सिद्धान्त शैवागमों को रखा गया है।

क्षेत्रों और पीठों का यहाँ प्रसंगवश उल्लेख मिलता है। भगवान् शिव के सकल, निष्कल, सकलनिष्कल नामक त्रिविध रूपों का और सृष्टि, स्थिति, संहार, तिरोभाव एवं निग्रह नामक पाँच कृत्यों का, साथ ही सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य, सायुज्य और सार्ष्टि नामक पंचविध मुक्ति का भी यहाँ अनेक स्थलों पर विवरण मिलता है। पंचविध मुक्ति को यहाँ कर्मयोग द्वारा प्राप्य बतलाया गया है। इस कर्मयोग का सविशेष स्वरूप पांचवीं उमा संहिता के अन्तिम ५१वें अध्याय में विस्तार से देखा जा सकता है। तन्त्रशास्त्र के मन्त्र, यन्त्र और तन्त्र नामक त्रिविध भेद भी यहाँ वर्णित हैं। शिव के पंचाक्षर मन्त्र और षडक्षर मन्त्रों का यहाँ अनेक स्थानों पर उल्लेख और विवरण मिलता है। भक्ति के प्रभाव का भी यहाँ विशेष रूप से वर्णन हुआ है।

अपभ्रंश भाषा में निबद्ध कर्मवादपरक जैन शास्त्र का, बौद्धागमों का, बौद्ध तन्त्रों में वर्णित धारिणी सदृश मन्त्रों का विवरण भी यहाँ देखने को मिलता है। शैवागमों में वर्णित पति, पशु और पाश नामक शैवागम के त्रिविध तत्त्वों का विवरण यहाँ अनेक स्थानों पर दिया गया है। भैरवावतार का वर्णन यहाँ कूर्म पुराण की पद्धति से हुआ है। द्वादश ज्योतिर्लिंगों के अवतार की कथा यहाँ शतरुद्र संहिता के अनेक अध्यायों में देखी जा सकती है। कोटिरुद्र संहिता के ३५वें अध्याय में शिवसहस्रनामस्तोत्र देखा जा सकता है।

छायापुरुष, कालज्ञान एवं कालवंचन जैसे विषय आगम-तन्त्रशास्त्र के योगपाद में उपलब्ध होते हैं। अनेक दार्शनिक विषयों के साथ इनके स्वरूप पर भी यहाँ प्रकाश डाला गया है। दुर्गासप्तशती के समान यहाँ उमासंहिता के (४५-५०) अध्यायों में महाकाली, महालक्ष्मी, महासरस्वती इन तीनों देवियों के अतिरिक्त अन्य अनेक शताक्षी आदि देवियों के अवतार की कथा वर्णित है। काली, तारा आदि दस महाविद्याओं की नामावली भी यहाँ देखी जा सकती है। रुद्र संहिता के सती खण्ड के ११ वें अध्याय में भगवती दुर्गा की स्तुति का विशेष रूप से उल्लेख मिलता है।

इन सब विषयों को देखने से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि इस पुराण में विशेष रूप से इसकी छठी और सातवीं संहिताओं में श्रौत और स्वतन्त्र नामक शिवागमों का तथा शैव, पाशुपत आदि चतुर्विध शैव मतों का और उनमें प्रतिपादित षडध्वशुद्धि, शक्तिपात जैसे विषयों का आगम और तन्त्रशास्त्र के समान ही विस्तार से वर्णन मिलता है।

## पुराणों में शाक्त पीठ

आगम और तन्त्रशास्त्र में मन्त्र, मातृका, यन्त्र, न्यास, मुद्रा आदि की तरह पीठों का भी बहुत महत्त्व है। शैव, शाक्त और बौद्ध तन्त्रों में पीठों की विशेष महिमा वर्णित है। कामरूप आदि चार पीठ तन्त्रशास्त्र की सभी शाखाओं को मान्य हैं। भिन्न-भिन्न तन्त्रों में चार, आठ, चौबीस, बत्तीस, इक्यावन और चौसठ पीठों की नामावलियाँ मिलती हैं। देवीभागवत में इस तरह की दो सूचियाँ उपलब्ध है। उनमें से एक मत्स्यपुराण का अनुसरण

करती है और दूसरी नामावली उससे पूरी तरह से भिन्न है। यह दूसरी नामावली शैवागमों में वर्णित भुवनों की नामावली से अनेक स्थलों पर मिलती-जुलती है। आगे हम इन दोनों नामावलियों को तालिका के रूप में यहाँ दे रहे हैं।

## पुराणगत १०८ शक्तिपीठ

| मत्स्यपुराण (१३।२६-५४) | | | देवीभागवत (७।५५-८४) | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | देवी | स्थान | | देवी | स्थान |
| १. | विशालाक्षी | वाराणसी | १. | विशालाक्षी | वाराणसी |
| २. | लिङ्गधारिणी | नैमिष | २. | लिङ्गधारिणी | नैमिषारण्य |
| ३. | ललिता | प्रयाग | ३. | ललिता | प्रयाग |
| ४. | कामाक्षी | गन्धमादन | ४. | कामुकी | गन्धमादन |
| ५. | कुमुदा | मानस | ५. | कुमुदा | दक्षिण मानस |
| ६. | विश्वकाया | अम्बर | ६. | विश्वकामा | उत्तर मानस |
| ७. | गोमती | गोमन्त | ७. | गोमती | गोमन्त |
| ८. | कामचारिणी | मन्दर | ८. | कामचारिणी | मन्दर |
| ९. | मदोत्कटा | चैत्ररथ | ९. | मदोत्कटा | चैत्ररथ |
| १०. | जयन्ती | हस्तिनापुर | १०. | जयन्ती | हस्तिनापुर |
| ११. | गौरी | कान्यकुब्ज | ११. | गौरी | कान्यकुब्ज |
| १२. | रम्भा | मलयपर्वत | १२. | रम्भा | मलयाचल |
| १३. | कीर्तिमती | एकान्तक | १३. | कीर्तिमती | एकाम्र पीठ |
| १४. | विश्वा | विश्वेश्वर | १४. | विश्वा | विश्वेश्वर |
| १५. | पुरुहूता | पुष्कर | १५. | पुरुहूता | पुष्कर |
| १६. | मार्गदायिनी | केदार | १६. | सन्मार्गदायिनी | केदार पीठ |
| १७. | नन्दा | हिमवत्पृष्ठ | १७. | मन्दा | हिमवत्पृष्ठ |
| १८. | भद्रकार्णिका | गोकर्ण | १८. | भद्रकर्णिका | गोकर्ण |
| १९. | भावनी | स्थानेश्वर | १९. | भवानी | स्थानेश्वर |
| २०. | विल्वपत्रिका | विल्वक | २०. | विल्वपत्रिका | विल्वक |
| २१. | माधवी | श्रीशैल | २१. | माधवी | श्रीशैल |
| २२. | भद्रा | भद्रेश्वर | २२. | भद्रा | भद्रेश्वर |
| २३. | जया | वराहशैल | २३. | जया | वराहशैल |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| २४. | कमला | कमलालय | २४. | कमला | कमलालय |
| २५. | रुद्राणी | रुद्रकोटि | २५. | रुद्राणी | रुद्रकोटि |
| २६. | काली | कालञ्जर | २६. | काली | कालञ्जर |
| २७. | कपिला | महालिङ्ग | २७. | कपिला | महालिङ्ग |
| २८. | मुकुटेश्वरी | मर्कोट | २८. | मुकुटेश्वरी | माकोट |
| २९. | महादेवी | शालिग्राम | २९. | महादेवी | शालिग्राम |
| ३०. | जलप्रिया | शिवलिङ्ग | ३०. | जलप्रिया | शिवलिङ्ग |
| ३१. | कुमारी | मायापुरी | ३१. | कुमारी | मायापुरी |
| ३२. | ललिता | सन्तान | ३२. | ललिताम्बिका | सन्तान |
| ३३. | उत्पलाक्षी | सहस्राक्ष | ३३. | उत्पलाक्षी | सहस्राक्ष |
| ३४. | महोत्पला | कमलाक्ष | ३४. | महोत्पला | हिरण्याक्ष |
| ३५. | मङ्गला | गंगा | ३५. | मङ्गला | गया |
| ३६. | विमला | पुरुषोत्तम | ३६. | विमला | पुरुषोत्तम |
| ३७. | अमोघाक्षी | विपाशा | ३७. | अमोघाक्षी | विपाशा |
| ३८. | पाटला | पुण्ड्रवर्धन | ३८. | पाडला | पुण्ड्रवर्धन |
| ३९. | नारायणी | सुपार्श्व | ३९. | नारायणी | सुपार्श्व |
| ४०. | भद्रसुन्दरी | विकूट | ४०. | रुद्रसुन्दरी | त्रिकूट |
| ४१. | विपुला | विपुल | ४१. | विपुला | विपुल |
| ४२. | कल्याणी | मलयाचल | ४२. | कल्याणी | मलयाचल |
| ४३. | कोटवी | कोटितीर्थ | ४३. | कोटवी | कोटितीर्थ |
| ४४. | सुगन्धा | माधववन | ४४. | सुगन्धा | माधववन |
| ४५. | त्रिसन्ध्या | कुब्जाम्रक | ४५. | त्रिसन्ध्या | गोदावरी |
| ४६. | रतिप्रिया | गंगाद्वार | ४६. | रतिप्रया | गंगाद्वार |
| ४७. | सुनन्दा | शिवकुण्ड | ४७. | शुभानन्दा | शिवकुण्ड |
| ४८. | नन्दिनी | देविकोत्तर | ४८. | नन्दिनी | देविकोत्तर |
| ४९. | रुक्मिणी | द्वारवती | ४९. | रुक्मिणी | द्वारवती |
| ५०. | राधा | वृन्दावन | ५०. | राधा | वृन्दावन |
| ५१. | देवकी | मथुरा | ५१. | देवकी | मथुरा |
| ५२. | परमेश्वरी | पाताल | ५२. | परमेश्वरी | पाताल |
| ५३. | सीता | चित्रकूट | ५३. | सीता | चित्रकूट |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५४. विन्ध्यवासिनी | विन्ध्य | ५४. विन्ध्यवासिनी | विन्ध्य |
| ५५. एकवीरा | सह्याद्रि | ५५. एकवीरा | सह्यादि |
| ५६. चन्द्रिका | हर्मचन्द्र | ५६. चन्द्रिका | हरिश्चन्द्र |
| ५७. रमणा | रामतीर्थ | ५७. रमणा | रामतीर्थ |
| ५८. मृगावती | यमुना | ५८. मृगावती | यमुना |
| ५९. महालक्ष्मी | करवीर | ५९. महालक्ष्मी | करवीर |
| ६०. उमादेवी | विनायक | ६०. उमादेवी | विनायक |
| ६१. अरोगा | वैद्यनाथ | ६१. अरोगा | वैद्यनाथ |
| ६२. महेश्वरी | महाकाल | ६२. महेश्वरी | महाकाल |
| ६३. अभया | उष्णतीर्थ | ६३. अभया | उष्णतीर्थ |
| ६४. अमृता | विन्ध्यकन्दर | ६४. नितम्बा | विन्ध्यपर्वत |
| ६५. माण्डवी | माण्डव्य | ६५. माण्डवी | माण्डव्य |
| ६६. स्वाहा | माहेश्वरपुर | ६६. स्वाहा | माहेश्वरीपुर |
| ६७. प्रचण्डा | छागलण्ड | ६७. प्रचण्डा | छगलाण्ड |
| ६८. चण्डिका | मकरन्दक | ६८. चण्डिका | अमरकण्टक |
| ६९. वरारोहा | सोमेश्वर | ६९. वरारोहा | सोमेश्वर |
| ७०. पुष्करावली | प्रभास | ७०. पुष्करावली | प्रभास |
| ७१. देवमाला | सरस्वती | ७१. देवमाला | सरस्वती |
| ७२. पारा | पारातट | ७२. पारावारा | पारातट |
| ७३. महाभागा | महालय | ७३. महाभागा | महालय |
| ७४. पिङ्गलेश्वरी | पयोष्णी | ७४. पिङ्गलेश्वरी | पयोष्णी |
| ७५. सिंहिका | कृतशौच | ७५. सिंहिका | कृतशौच |
| ७६. यशस्करी | कार्तिकेय | ७६. अतिशाङ्करी | कार्तिकेय |
| ७७. लोला | उत्पलावर्तक | ७७. लोला | उत्पलावर्तक |
| ७८. सुभद्रा | शोणसंगम | ७८. सुभद्रा | शोणसङ्गम |
| ७९. माता | सिद्धपुर | ७९. माता | सिद्धवन |
| ८०. लक्ष्मीङ्गना | भरताश्रम | ८०. लक्ष्मीरनङ्गा | भारताश्रम |
| ८१. विश्वमुखी | जालन्धर | ८१. विश्वमुखी | जालन्धर |
| ८२. तारा | किष्किन्धापर्वत | ८२. तारा | किष्किन्धापर्वत |
| ८३. पुष्टि | देवदारुवन | ८३. पुष्टि | देवदारुवन |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८४. मेधा | काश्मीरमण्डल | ८४. मेधा | काश्मीरमण्डल |
| ८५. भीमा | हिमाद्रि | ८५. भीमा | हिमाद्रि |
| ८६. पुष्टि | विश्वेश्वर | ८६. तुष्टि | विश्वेश्वर |
| ८७. शुद्धि | कपालमोचन | ८७. शुद्धि | कपालमोचन |
| ८८. माता | कायारोहण | ८८. माता | कायारोपण |
| ८९. धरा | शङ्खोद्धार | ८९. धरा | शङ्खोद्धार |
| ९०. धृति | पिण्डारक | ९०. धृति | पिण्डारक |
| ९१. काला | चन्द्रभागा | ९१. कला | चन्द्रभागा |
| ९२. शिवकारिणी | अच्छोद(सर) | ९२. शिवधारिणी | अच्छोद(सर) |
| ९३. अमृता | वेणा | ९३. अमृता | वेणा |
| ९४. उर्वशी | बदरी | ९४. उर्वशी | बदरी |
| ९५. औषधि | उत्तरकुरु | ९५. औषधी | उत्तरकुरु |
| ९६. कुशोदका | कुशद्वीप | ९६. कुशोदका | कुशद्वीप |
| ९७. मन्मथा | हेमकूट | ९७. मन्मथा | हेमकूट |
| ९८. सत्यवादिनी | मुकुट | ९८. सत्यवादिनी | मुकुट |
| ९९. वन्दनीया | अश्वत्थ | ९९. वन्दनीया | अश्वत्थ |
| १००. निधि | वैश्रवणालय | १००. निधि | वैश्रवणालय |
| १०१. गायत्री | वेदवदन | १०१. गायत्री | वेदवदन |
| १०२. पार्वती | शिवसन्निधि | १०२. पार्वती | शिवसन्निधि |
| १०३. इन्द्राणी | देवलोक | १०३. इन्द्राणी | देवलोक |
| १०४. सरस्वती | ब्रह्मास्य | १०४. सरस्वती | ब्रह्मास्य |
| १०५. प्रभा | सूर्यबिम्ब | १०५. प्रभा | सूर्यबिम्ब |
| १०६. वैष्णवी | मातृणाम् | १०६. वैष्णवी | मातृणाम् |
| १०७. अरुन्धती | सतीनाम् | १०७. अरुन्धती | सतीनाम् |
| १०८. तिलोत्तमा | रामासु | १०८. तिलोत्तमा | रामासु |
| १०९. ब्रह्मकला | चित्ते | १०९. ब्रह्मकला | चित्ते |

## देवीभागवत (७।३८।५-३०)

| क्र.सं. | पीठ | स्थान |
|---|---|---|
| १. | (महालक्ष्मी) | कोलापुर |
| २. | रेणुका | मातृपुर |
| ३. | तुलजा | तुलजापुर |
| ४. | हिङ्गुला | सप्तशृङ्ग |
| ५. | ज्वालामुखी | |
| ६. | शाकम्भरी | |
| ७. | भ्रामरी | |
| ८. | दुर्गा | |
| ९. | रक्तदन्तिका | |
| १०. | विन्ध्याचलनिवासिनी | |
| ११. | अन्नपूर्णा | कांचीपुर |
| १२. | भीमा | |
| १३. | विमला | |
| १४. | श्रीचन्द्रला | |
| १५. | कौशिकी | |
| १६. | नीलाम्बी | नीलपर्वत |
| १७. | जाम्बूनदेश्वरी | श्रीनगर |
| १८. | गुह्यकाली | नेपाल |
| १९. | मीनाक्षी | चिदम्बर |
| २०. | सुन्दरा | वेदारण्य |
| २१. | परशक्ति | एकाम्बर(म्र) |
| २२. | महालसा | |
| २३. | योगेश्वरी | |
| २४. | नीलसरस्वती | चीन |
| २५. | बगला | वैद्यनाथ |
| २६. | भुवनेश्वरी | मणिद्वीप |
| २७. | त्रिपुराभैरवी | कामाख्या |
| २८. | गायत्री | पुष्कर |

| | | |
|---|---|---|
| २६. | चण्डिका | अमरेश |
| ३०. | पुष्करेक्षणी | प्रभास |
| ३१. | लिङ्गधारिणी | नैमिष |
| ३२. | पुरुहूता | पुष्कराक्ष |
| ३३. | रति | आषाढि |
| ३४. | दण्डिनी | चण्डमुण्डी |
| ३५. | भूति | भारभूति |
| ३६. | नकुलेश्वरी | नाकुल |
| ३७. | चन्द्रिका | हरिश्चन्द्र |
| ३८. | शाङ्करी | श्रीगिरि |
| ३९. | त्रिशूला | जप्येश्वरी |
| ४०. | सूक्ष्मा | आम्रातकेश्वर |
| ४१. | शाङ्करी | महाकाल |
| ४२. | शर्वाणी | मध्यमा |
| ४३. | मार्गदायिनी | केदार |
| ४४. | भैरवी | भैरव |
| ४५. | मङ्गला | गया |
| ४६. | स्थाणुप्रिया | कुरुक्षेत्र |
| ४७. | स्वायंभुवा | नाकुल |
| ४८. | उग्रा | कनखल |
| ४९. | विश्वेशा | विमलेश्वर |
| ५०. | महानन्दा | अट्टहास |
| ५१. | महान्तका | महेन्द्र |
| ५२. | भीमेश्वरी | भीम |
| ५३. | भवानी | वस्त्रापथ |
| ५४. | रुद्राणी | अर्धकोटिक |
| ५५. | विशालाक्षी | अविमुक्त |
| ५६. | महाभागा | महालय |
| ५७. | भद्रकर्णी | गोकर्ण |
| ५८. | भद्रा | भद्रकर्ण |
| ५९. | उत्पलाक्षी | सुवर्णाक्ष |

| | | |
|---|---|---|
| ६०. | स्थाण्वीशा | स्थाणु |
| ६१. | कमला | कमलालय |
| ६२. | प्रचण्डा | छगलण्डक |
| ६३. | त्रिसन्ध्या | कुरण्डल |
| ६४. | मुकुटेश्वरी | माकोट |
| ६५. | शाण्डकी | मण्डलेश |
| ६६. | काली | कालंजर |
| ६७. | ध्वनि | शङ्कुकर्ण |
| ६८. | स्थूला | स्थूलकेश्वर |
| ६९. | हल्लेखा | ज्ञानिहृदयाम्भोज |

इनके अतिरिक्त भी अग्निपुराण में अक्षोभ्यादि ६४ योगिनियों के नाम दिये गये हैं। यह नामावली शैवागम के प्राचीन ग्रन्थ प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्य में दी गई नामावली से पूरी तरह से मिलती है। मत्स्य पुराण में (१७८।९-३२) मातृगणों की एक लम्बी सूची मिलती है। वहीं (१७८।६५-७३) ३२ मातृगणों की भी एक अन्य सूची उपलब्ध है। वायु पुराण (१०४।७४-८२) में आन्तर पीठों का भी वर्णन मिलता है। ठीक इसी प्रकार के आन्तर पीठों का वर्णन बौद्ध मत के वसन्ततिलका आदि तन्त्र-ग्रन्थों में तथा तन्त्रालोक जैसे शैव तन्त्रों में भी मिलता है। अधिक विस्तार के भय से मात्र इनकी सूचना यहाँ दी जा रही है।

इस प्रकार हमने पुराण न केवल वेदार्थ के, अपितु आगमार्थ के भी उपबृंहक हैं, इस बात को सिद्ध करने के लिये यहाँ पुराणगत योग और तन्त्रशास्त्र का संक्षिप्त इतिहास प्रस्तुत किया है। पुराण वेद के साथ ही सांख्य, योग, पांचरात्र और पाशुपत मत के नाम से प्रसिद्ध कृतान्तपंचक के प्रामाण्य के प्रति मुखर हैं, इस बात का संक्षेप अथवा विस्तार से यहाँ निरूपण हुआ है। यह बात इस निबन्ध के योगखण्ड और तन्त्रखण्ड को देखने से स्पष्ट हो जाती है। हमें मालूम है कि पातंजल योग के अतिरिक्त आगम और तन्त्रशास्त्र के प्रायः प्रत्येक ग्रन्थ में योगपाद के अन्तर्गत योग का भी अपनी-अपनी पद्धति से वर्णन किया गया है। इनके विद्यापाद में दर्शन का और क्रिया एवं चर्या पाद में दीक्षा, प्रासाद-प्रतिमा निर्माण आदि का और साधक की दैनिक चर्या का सविशेष विस्तार मिलता है। हमें विश्वास है कि आगम और तन्त्रशास्त्र के इन प्राचीन ग्रन्थों के प्रकाशित होने पर अग्निपुराण, गरुड़पुराण, नारदपुराण आदि के समान ही मत्स्यपुराण आदि में प्रासाद-निर्माण आदि से सम्बद्ध सामग्री भी आनुपूर्वी से उन आगम ग्रन्थों में मिल सकेगी। बस अभी इतना ही कहकर मैं इस निबन्ध को पूरा करती हूँ।।

●

# सन्दर्भ ग्रन्थ-सूची

## वैखानस सम्प्रदाय : सामान्य परिचय

वैखानस-आगम साहित्य के पूर्ण तथा अपूर्ण उपलब्ध एवं मात्र नाम से निर्दिष्ट प्राचीन ग्रन्थ तथा आधुनिक काल में विरचित अर्वाचीन ग्रन्थों की चर्चा लेख में की गई है। उन उपलब्ध तथा अनुपलब्ध ग्रन्थों की सूची अधोलिखित है। यहाँ पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित वैखानस-आगम सम्बद्ध अनुसंधानात्मक निबन्धों का भी निर्देश किया गया है—

१. विमानार्चनकल्प — 'मरीचि' की रचना, सं. व.र.च. भट्टाचार्य तथा से.मा. आचार्य, चन्ने पुरी, मद्रास-१९२६ (देवनागरी)
२. आनन्दसंहिता — 'मरीचि' की रचना, ईगापलेम (आन्ध्रप्रदेश) - १९२४
३. संज्ञानसंहिता — 'मरीचि' की रचना, अनुपलब्ध
४. वीरसंहिता — 'मरीचि' की रचना, अनुपलब्ध
५. विजयसंहिता — 'मरीचि' की रचना, अनुपलब्ध
६. विजितसंहिता — 'मरीचि' की रचना, अनुपलब्ध
७. विमलसंहिता — 'मरीचि' की रचना, अनुपलब्ध
८. ज्ञानसंहिता — 'मरीचि' की रचना, अनुपलब्ध
९. कल्पसंहिता — 'मरीचि' की रचना, अनुपलब्ध
१०. अनन्तसंहिता — 'मरीचि' की रचना, अनुपलब्ध
११. परमसंहिता — 'मरीचि' की रचना, अनुपलब्ध
१२. खिलसंहिता — 'मरीचि' की रचना, अनुपलब्ध
१३. आदिसंहिता — 'मरीचि' की रचना, तिरुपति क्षेत्र में स्व. आर. पार्थ सारथी भट्टाचार्य के पास मातृका रूप में साठ की दशक में दृष्ट।
१४. सत्यकाण्ड — 'काश्यप' की रचना, अनुपलब्ध
१५. तर्ककाण्ड — 'काश्यप' की रचना, अनुपलब्ध
१६. ज्ञानकाण्ड — 'काश्यप' की रचना, प्रकाशक—तिरुमल तिरुपति देवस्थान, तिरुपति; सं. स्व. आर. पार्थ सारथी भट्टाचार्य, १९६० ई
१७. कर्मकाण्ड — 'काश्यप' की रचना, अनुपलब्ध
१८. काश्यपकाण्ड — 'काश्यप' की रचना, अनुपलब्ध
१९. सन्तानकाण्ड — 'काश्यप' की रचना, अनुपलब्ध
२०. पूर्वतन्त्र — 'अत्रि' की रचना, अनुपलब्ध

२१. आत्रेयतन्त्र — 'अत्रि' की रचना, अनुपलब्ध
२२. विष्णुतन्त्र — 'अत्रि' की रचना, अनुपलब्ध
२३. समूर्तार्चनाधिकरणम् (उत्तरतन्त्रम्) — 'अत्रि' की रचना, प्रकाशक-तिरुमल तिरुपति देवस्थानम्, तिरुपति, १६४२ ई.
२४. महातन्त्र — 'अत्रि' की रचना, अनुपलब्ध
२५. पाद्मतन्त्र — 'अत्रि' की रचना, अनुपलब्ध
२६. खिलतन्त्र — 'भृगु' की रचना, अनुपलब्ध
२७. पुरातन्त्र — 'भृगु' की रचना, मातृका रूप में अंशतः उपलब्ध
२८. वासाधिकार — 'भृगु' की रचना, मातृका रूप में स्व. आर. पार्थ सारथी भट्टाचार्य के पास दृष्ट
२६. चित्राधिकार — 'भृगु' की रचना, मातृका रूप में अंशतः उपलब्ध
३०. मानाधिकार — 'भृगु' की रचना, मातृका रूप में अंशतः उपलब्ध
३१. क्रियाधिकार — 'भृगु' की रचना, प्रकाशक-तिरुमल-तिरुपति देवस्थान, तिरुपति- १६५३ ई.
३२. अर्चाधिकार — 'भृगु' की रचना, मातृका रूप में स्व. आर. पार्थ सारथी भट्टाचार्य के पास दृष्ट
३३. यज्ञाधिकार — 'भृगु' की रचना, सं.-डा. डी. रंगाचारी, हिन्दुरत्नाकर प्रेस, मद्रास-१६३० (तेलगु लिपि)
३४. वर्णाधिकार — 'भृगु' की रचना, मातृका रूप में अंशतः उपलब्ध
३५. प्रकीर्णाधिकार — 'भृगु' की रचना, प्रकाशक- शैलेन्द्रनाथ एण्ड सन्स, मद्रास-१६२६ ई. (तेलगु लिपि)
३६. प्रतिगृह्याधिकार — 'भृगु' की रचना, अनुपलब्ध
३७. निरुक्ताधिकार — 'भृगु' की रचना, मातृका रूप में स्व. पार्थ सारथी भट्टाचार्य के पास दृष्ट
३८. खिलाधिकार — 'भृगु' की रचना, प्रकाशक-तिरुमल तिरुपति देवस्थानम्, तिरुपति, १६६१ ई.
३६. उत्तरतन्त्र — 'भृगु' की रचना, अनुपलब्ध
४०. वैखानससूत्रानुक्रमणिका — विखनसविरचित
४१. वैखानसधर्मसूत्रव्याख्या— तात्पर्यचिन्तामणि, श्रीनिवासमखी विरचित
४२. लक्ष्मीविशिष्टाद्वैत भाष्य — ब्रह्मसूत्र पर श्रीनिवासमखी विरचित
४३. श्रीवैखानसमीमांसा-मञ्जरी— वैखानससूत्रव्याख्या, श्रीनिवासमखी विरचित
४४. दशविधहेतुनिरूपण — श्रीनिवासमखी विरचित

४५. आनन्दसंहिताटीका
४६. वादरायणसूत्रवृत्ति — केशवाचार्यविरचित
४७. प्रतिष्ठाविधिदर्पण — प्रथम भाग, श्रीनृसिंह वाजपेय याजी विरचित
४८. भगवदर्चाप्रकरण — श्रीनृसिंह वाजपेय याजी विरचित
४९. ब्रह्मोत्सवानुक्रमणिका — श्रीनृसिंह वाजपेय याजी विरचित
५०. प्रतिष्ठाविधिदर्पण- — श्रीनृसिंह वाजपेय याजी विरचित
५१. अर्चनानवनीत — श्रीकेशवाचार्य विरचित
५२. प्रयोगवृत्ति — वैखानससूत्र पर वृत्यात्मक ग्रन्थ-श्री सुन्दरराज विरचित
५३. काश्यपाज बुक आफ विजडम् — डा.टी. गौड्रीयन विरचित
५४. वैखानस आगमकोश — के.सं. विद्यापीठ, तिरुपति (अप्रकाशित)
५५. वैखानस आगमकोश — निदर्शन ग्रन्थ (FACESICUL) प्रकाशक-के.सं. विद्यापीठ, तिरुपति-१९७३
५६. आगमकोश (अंग्रेजी) — तृतीय खण्ड; प्रो. एस.के. रामचन्द्र राव; कल्पतरु रिसर्च एकेडमी, बैंगलोर, १९९० ई.

## लेख तथा निबन्ध (डॉ. राघवप्रसाद चौधरी द्वारा लिखित)

१. वैखानसागम-परिचय - 'विश्वसंस्कृतम्' १९७३ में प्रकाशित
२. वैखानससम्प्रदायस्य प्राचीनत्वम् - 'विश्वसंस्कृतम्' १९६७ में प्रकाशित
३. वैखानस आगम-साहित्य तथा उसका व्यावहारिक रूप- 'बदरीनाथ झा अभिनन्दन ग्रन्थ, दरभंगा, १९६७ ई.
४. वैखानसागमस्य सूचिक्रमः- के.सं. विद्यापीठ, तिरुपति की पत्रिका 'विमर्श' में प्रकाशित
५. वैखानसागमीय ब्रह्मतत्त्व - गंगानाथ झा के.सं. विद्यापीठ, जरनल, प्रयाग, १९९२

## २. पांचरात्र-परम्परा और साहित्य

### संस्कृत-ग्रन्थ


अथर्ववेद — तृतीय भाग, भाष्यकार-श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, १९८५ ई.

अहिर्बुध्न्यसंहिता — सं-एम.डी. रामानुजाचार्य, संशोधक- पं.वी.कृष्ण-माचार्य, द्वितीय संस्करण, अड्यार लाइब्रेरी, अड्यार, मद्रास, १९६६ (दो खण्ड)

आगमप्रामाण्य — यामुनाचार्य, सं-एम.नरसिंहाचार्य, ओरियन्टल इंस्टीट्यूट बड़ौदा, १९७६ ई.

ईश्वरसंहिता — सं-प्रतिवादिभयंकर अनन्ताचार्य, सुदर्शन प्रेस, कांचीपुरम्, १९२३ ई.

ऋग्वेद — चतुर्थ भाग, भाष्यकार-श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, १९८५ ई.

ऐतरेयब्राह्मण छान्दोग्योपनिषद् — चतुर्थ संस्करण, गीताप्रेस, गोरखपुर, २०१६ संवत्

काशिका — वामन-जयादित्य, सं.-बालशास्त्री, द्वितीय संस्करण, मेडिकल हाल प्रेस, बनारस, १८९८ ई.

जयाख्यसंहिता — सं.-एम्बार कृष्णमाचार्य, ओरियन्टल इंस्टीट्यूट बड़ौदा, १९६७ ई.

तैत्तिरीयारण्यक — प्रथम भाग, आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पूना, १९२६ ई.

तैत्तिरीयारण्यक — द्वितीय भाग, आनन्दाश्रम मुद्रणालय, १९२७ ई.

परमसंहिता — सं.-एस.कृष्णस्वामी अय्यंगार, ओरियन्टल इंस्टीट्यूट, बड़ौदा, १९४० ई.

पांचरात्ररक्षा — वेदान्तदेशिक, श्रीमद्वेदान्तदेशिक ग्रन्थमाला, तृतीय सम्पुट, ३९ सन्निधि वीथी, कंजीवरम्-१९४१ ई.

पाद्मसंहिता-१ — सं.-श्रीमती सीतापद्मनाभन् तथा रं.न. सम्पत्, पांचरात्र परिशोधन परिषद्, मद्रास-१९७४ ई.

पाद्मसंहिता-२ — सं.-श्रीमती सीता पद्मनाभन तथा डा.वी. वरदाचारी, पांचरात्र परिशोधन परिषद्, मद्रास-१९८२ ई.

पारमेश्वरसंहिता — सं.-गोविन्दाचार्य, १२२ नार्थ चित्रा स्ट्रीट, श्रीरङ्गम्, १९५३ ई.

बुद्धचरित — अश्वघोष, तृतीय संस्करण, संस्कृत भवन, कठोतिया.

| | |
|---|---|
| | पूर्णिया (बिहार), १९५५ ई. |
| भारद्वाजसंहिता | (नारदपंचरात्र) टीका-सरयू प्रसाद मिश्र, वेंकटेश्वर (स्टीम) प्रेस, बम्बई, १९६२ संवत् |
| भार्गवतन्त्र | सं.-राघव प्रसाद चौधरी, गंगानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, इलाहाबाद, १९८१ ई. |
| महाभारत (भीष्मपर्व) | सं.-श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल पारडी, १९७२ ई. |
| महाभारत (पंचम खण्ड) | गीताप्रेस, गोरखपुर, अदिनांकित |
| महाभाष्य (हिन्दी व्याख्या सहित) | प्रथम भाग, व्याख्याकार-युधिष्ठिर मीमांसक, श्री प्यारेलाल द्राक्षादेवी न्यास, सी-४, सी.सी. कालोनी, दिल्ली, १९७६ ई. |
| यजुर्वेद | भाष्यकार-श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, १९८५ ई. |
| यतिराजसप्तति | वेदान्तदेशिक, वेदान्तदेशिक ग्रन्थमाला-स्तोत्रावली विभाग, ग्रन्थमाला आफिस, ३६ सन्निधि वीधी कंजीवरम्, १९४० ई. |
| यतीन्द्रमतदीपिका | श्रीनिवासदास, आदिदेवानन्दकृत अंग्रेजी अनुवाद और टिप्पणी सहित, श्री रामकृष्ण मठ मद्रास, १९४९ ई. |
| रामायण | प्रथम भाग (हिन्दी भाषान्तर सहित), द्वितीय संस्करण, गीताप्रेस, गोरखपुर, २०२४ संवत् |
| लक्ष्मीतन्त्र | सं.-पं. वी. कृष्णमाचार्य, प्रथम संस्करण, अड्यार लाइब्रेरी, अड्यार, १९५९ ई. |
| विश्वामित्रसंहिता | सं.-उण्डेमने शंकर भट्ट, केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, तिरुपति, १९७० ई. |
| विष्णुपुराण | विष्णुचित्तीय व्याख्या सहित, ग्रन्थमाला कार्यालय, कांचीपुरम्, १९७२ ई. |
| विष्णुसंहिता | सं.-टी. गणपति शास्त्री, त्रिवेन्द्रम् संस्कृत सीरीज, त्रिवेन्द्रम्, १९२५ ई. |
| विष्णुसहस्रनाम भाष्य | पराशर भट्ट ग्रन्थमाला आफिस, कांचीपुरम्, १९४९ ई. |
| विष्वक्सेनसंहिता | सं.-लक्ष्मी नरसिंह भट्ट, केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, तिरुपति, १९७२ ई. |

| | |
|---|---|
| शतपथब्राह्मण | भाग १ और २, सं.-म.म. गोपीनाथ कविराज |
| शाण्डिल्यसंहिता | गवर्नमेन्ट संस्कृत लाइब्रेरी, काशी, १६३६ ई. |
| श्रीप्रश्नसंहिता | सं.-श्रीमती सीता पद्मनाभन्, केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, तिरुपति, १६६६ ई. |
| श्रीभाष्य | श्रीभगवद्रामानुजग्रन्थमाला, सं.-प्रतिवादिभयंकर अण्णंगराचार्य, ग्रन्थमाला आफिस, कांचीपुरम्, १६५६ ई. |
| सात्वतसंहिता | अलशिङ्ग भट्ट विरचित भाष्य सहित, सं.- व्रजवल्लभ द्विवेदी, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, १६८२ ई. |
| सिद्धान्तकौमुदी | द्वितीय भाग, मोतीलाल बनारसीदास, १६६१ ई. |
| स्पन्दप्रदीपिका | उत्पलाचार्य, सं. -वामन शास्त्री इस्लामपुरकर, किशोर विद्या निकेतन, वाराणसी, १६६० ई. |
| हयशीर्षसंहिता (पञ्चरात्रम्) | वारेन्द्र रिसर्च सोसाइटी, राजशाही, आदिकाण्ड, दो भाग, सन् १६५२, १६५६ ई. |

## हिन्दी ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| १. पाणिनि कालीन भारतवर्ष | डा. वासुदेव शरण अग्रवाल, मोतीलाल बनारसीदास, बनारस, २०१२ संवत् |
| २. पाँचरात्रागम | डा. राघवप्रसाद चौधरी, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, १६८७ ई. |
| ३. पुरुषसूक्त | श्रीमद्विष्वसेनाचार्यस्वामि प्रणीत 'मर्मबोधिनी' भाषा व्याख्या सहित, बरूअर यज्ञसमिति, छपरा, २००६ संवत् |
| ४. भागवत सम्प्रदाय | बलदेव उपाध्याय, नागरी प्रचारिणी सभा, काशी, २०१० वि. संवत् |
| ५. भारतीय ज्योतिष | मूल मराठी लेखक-श्री शंकर बालकृष्ण दीक्षित, अनु.-शिवनाथ झारखण्डी, प्रकाशन ब्यूरो, सूचना विभाग, उत्तर प्रदेश, १६५७ ई. |
| ६. लक्ष्मीतन्त्र धर्म और दर्शन | डा. अशोक कुमार कालिया, अखिल भारतीय संस्कृत परिषद्, लखनऊ, १६७७ ई. |
| ७. वैदिक ऋषि एक परिशीलन | डा. कपिलदेव शास्त्री, संस्कृत विभाग, कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र, १६७८ ई. |
| ८. वैदिक वाङ्मय का इतिहास | भगवद्दत्त, द्वितीय संस्करण, श्रीरामलाल कपूर |

(प्रथम भाग) ट्रस्ट, अमृतसर, २०१३ संवत्

९. वैष्णव धर्म — आचार्य परशुराम चतुर्वेदी, तृतीय संस्करण, चौखम्बा ओरियन्टालिया, वाराणसी, १९७७ ई.

१०. हिन्दू राजतन्त्र (भाग-१) — डा. काशी प्रसाद जायसवाल, चतुर्थ संस्करण, नागरी प्रचारिणी सभा, वाराणसी, २०३४ ई.

## ENGLISH BOOKS

1. The Arctic Home in the Vedas — Lokmanya Bal Gangadhar Tilak Bros, Gaikwar-wada, Ponne city, 1956

2. Bibliography of Visistadvaita Works — Part II, The Academi of Sanskrit Research, Melkote, 1988

3. A Companion to Sanskrit Literature — Suresh Chandra Banerji, Motilal Banarasidas, Delhi, 1971

4. A Descriptive Bibliography of the printed Texts of the Pancharatragama Institute, — Vol.I,H Daniel Senith Oriental Boroda, 1975

5. A descriptive Bibliography of the printed Texts of the Pancharatragama — Vol II, H. Daniel Sanith Oriental Institute, Baroda, 1980

6. Development of Hindu Iconography — Jitendra Nath Banerjee, University of Calcutta.

7. A History of Indian Literature (Vol.II—Brahmanas) — C.V. Vaidya, Parimal Publication Delhi-1986

8. A History of Indian Literature (Vol-I) — Manrice Winternitz, Motilal Banarasidas, Delhi-1981

9. A History of Indian Literature Vol II-Fase I (Medieval Religious Literature in Sanskrit) — Jan Gonda, Otto Harrassowitz Wiesbaden-1977

10. A History of Indian Philosophy Vol. III — S.N. Dasgupte, Cambridga University Press, 1952

| | |
|---|---|
| 11. Introduction to Pancharatra and Ahirbudhnyasamhita | F. otto Schrader, Adyar Library Madras, 1916 |
| 12. Megasthenes and Indian Literature | Allam Dahlquist Reprint, Motilal Banarsidas, Delhi, 1977 |
| 13. Select Incriptions | Dinesh Chandra, Sircar University of Calcutta, Calcutta, 1965 |
| 14. The 'Three Gems' of the Pancharatragam Ganon An Appaisal | H. Daniel Smith, 'Vimarsah' A Half Yearly Journal of the Rastriya Sanskrit Sansthana, Kendriya Sanskrit Vidyapeetha, Tirupati (A.P.) 1.1.1972 |
| 15. Vaisnavism, saivism and minor Religious Systems | R.G. Bhandarkar, Bhandarkar Oriental Research Institute Poona, 1982 |

# ३. पाशुपत, कालामुख व कापालिक मत

अथर्ववेद (मूलमात्र) — सातवलेकर संस्करण, स्वाध्याय मण्डल, पारडी (जि. बलसाड़)

अथर्वशिरस् उपनिषद् — उपनिषत्संग्रह द्रष्टव्य।

अभिनवगुप्त : हिस्टोरिकल एण्ड फिलासफिकल स्टडीज डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेय द्वितीय संस्करण, चौखम्बा संस्कृत सीरीज, वाराणसी, सन् १९६३

अष्टप्रकरणम् — (तत्त्वप्रकाश-तत्त्वसंग्रह-तत्त्वत्रयनिर्णय-रत्नत्रयभोग कारिका-नादकारिका-मोक्षकारिका-परमोक्षनिरासकारिका) -सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १९८८

आगम और तन्त्रशास्त्र — व्रजवल्लभ द्विवेदी, परिमल पब्लिकेशन्स, दिल्ली सन् १९८४

आगमप्रामाण्यम् — यामुनाचार्यकृतम्, गायकवाड़ ओरियन्टल सीरीज, बड़ोदा, सन् १९७६

आगममीमांसा — व्रजवल्लभ द्विवेदीकृता, लाल बहादुर शास्त्री केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, नई दिल्ली, सन् १९८२

ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी (दो भाग) — काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १९१८-१९२१

ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृति विमर्शिनीस्तीन (तीन भाग) — काश्मीर संस्कृत-ग्रन्थावली, श्रीनगर, सन् १९३८-१९४१

उत्तरषट्कम् (कुलदीपि-काव्याख्यासहितम्) — सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १९९४

उपनिषत्संग्रहः — मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी, सन् १९७०

ऋग्वेदः (मूलमात्रम्) — सातवलेकर संस्करण, स्वाध्याय मण्डल, पारडी (जि. बलसाड़)।

एकलिङ्गमाहात्म्यम् — सम्पादक-डॉ. प्रेमलता शर्मा, मोतीलाल बनारसी दास, वाराणसी, सन् १९७६

कश्मीर शैविज्म — श्री जगदीश चन्द्र चटर्जी, द्वितीय संस्करण, श्रीनगर, सन् १९६२

कापालिक्स एण्ड कालामुख्स — डॉ. डी.एन. लोरेंजन, थामसन प्रेस (इंडिया लिमिटेड) नई दिल्ली, सन् १९७२

| | | |
|---|---|---|
| कायावरोहण महातीर्थ | — | |
| कारवणमाहात्म्यम् | — | गणकारिका परिशिष्ट (पृ. ३७-५७), गायकवाड़ ओरियन्टल सीरीज, बड़ौदा, द्वितीय संस्करण, सन् १९६६ |
| कूर्मपुराणम् | — | मनसुखराय मोर, कलकत्ता, सन् १९६२ |
| कूर्मपुराण :धर्म और दर्शन | — | डॉ. करुणा एस. त्रिवेदी, मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी, सन् १९८४ |
| कृष्णयमारितन्त्रम् (सव्याख्यम्) | — | केन्द्रीय उच्च तिब्बत शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, सन् १९९२ |
| कौलज्ञाननिर्णयः | — | सम्पादक-डॉ. पी.सी. बागची, कलकत्ता संस्कृत सीरीज, कलकत्ता, सन् १९३२ |
| गणकारिका (विविध परिशिष्ट सहिता) | — | गायकवाड़ ओरियन्टल सिरीज, बड़ौदा, सन् १९६६ |
| गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रहः | — | केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी सन् १९८७ |
| तत्त्वप्रकाश | — | अष्टप्रकरण द्रष्टव्य। |
| तन्त्रयात्रा | — | व्रज वल्लभार्य द्विवेदिता, रत्ना पब्लिकेशन्स, कमच्छा, वाराणसी सन् १९८३ |
| तन्त्रसारः | — | अभिनवगुप्त विरचितः, काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १९१८ |
| तन्त्रालोकः (सव्याख्यः) | — | काश्मीर संस्कृत-ग्रन्थावलि, १२ भाग, श्रीनगर, सन् १९१८-१९३८ |
| तान्त्रिक वाङ्मय में शाक्त दृष्टि | — | म.म. गोपीनाथ कविराज, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना सन् १९६३ |
| तैत्तिरीयसंहिता | — | आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पूना |
| तैत्तिरीयारण्यकम् | — | आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पूना |
| त्रिपुरसुन्दरीदण्डकम् | — | (नित्याषोडशिकार्णवपरिशिष्ट), सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १९८४ |
| नारदीयमहापुराणम् | — | नाग पब्लिकेशन्स, दिल्ली, सन् १९८४ |
| निगमागम संस्कृति (हिन्दी) | — | वीरशैव अनुसन्धान संस्थान, जंगमबाड़ी मठ, वाराणसी, सन् १९९२ |
| निगमागमीयं संस्कृतिदर्शनम् | — | शैवभारती शोध प्रतिष्ठान, जंगमबाड़ी मठ, वाराणसी, सन् १९९५ |

नित्याषोडशिकार्णवः — सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, द्वितीय
व्याख्याद्वयविविध- संस्करण, सन् १९८४
परिशिष्टविभूषितः

नेत्रतन्त्रम् (उद्योतसहितम्) — परिमल पब्लिकेशन्स, दिल्ली, सन् १९८५

न्यायभूषणम् — भासर्वज्ञकृतम्, सम्पादक-स्वामी योगीन्द्रानन्द, षड्दर्शन प्रकाशन, वाराणसी, सन् १९६८

न्यूकैटलागूस कैटलागरम् (१३ भाग) — मद्रास विश्वविद्यालय, मद्रास, सन् १९६८-१९९१

परमोक्षनिरासकारिका — अष्टप्रकरण द्रष्टव्य।

पाशुपतसूत्रम् पञ्चार्थभाष्यसहितम् — त्रिवेन्द्रम् संस्कृत ग्रन्थमाला, त्रिवेन्द्रम्, सन् १९४०

पुराणम् (षाण्मासिक पत्रिका) — काशीराज ट्रस्ट, रामनगर, वाराणसी।

पुराणवर्णिताः पाशुपता योगाचार्याः — व्रजवल्लभ द्विवेदी, पुराणम् व.२४, अ. २, सन् १९८२

पुरातन निबन्धावली — महापण्डित राहुल सांस्कृत्यायन, किताब महल, इलाहाबाद

प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धि — गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह द्रष्टव्य।

प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय (दो भाग) — वैरोचन शिवाचार्यकृत, नेपाल राजकीय प्रकाशन, काठमाण्डू, संवत् २०२३, २०२५

प्रपञ्चसारः(भागद्वयात्मकः)— आगमानुसन्धान समिति, कलकत्ता सन् १९३५

बोधिचर्यावतार

ब्रह्मसूत्रभाष्यम् — भास्कराचार्यविरचितम्, चौखम्बा संस्कृत सीरीज, वाराणसी, सन् १९१५

ब्रह्मसूत्रभाष्यम् — शङ्कराचार्यविरचितम्, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, सन् १९४८

भारतीय दर्शन का इतिहास — (पांच भाग, हिन्दी अनुवाद) राजस्थान हिन्दी ग्रन्थ अकादमी, जयपुर, सन् १९७५

मतङ्गपारमेश्वरम् — (भागद्वये पादचतुष्टयात्मकम्), फ्रेंच शोध संस्थान, पांडिचेरी, सन् १९७७, १९८२

मनुस्मृतिः (भाषानुवादसहिता) — निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, सन् १९२६

महाभारतम् (भाषानुवादसहितम्) — गीताप्रेस, गोरखपुर

महिम्नस्तोत्रम् — मधुसूदनीव्याख्यासहितम्, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, सन् १६३०

मिडीवल रिलीजियस लिट्रेचर इन संस्कृत — प्रो.जे. गोण्डा, ओटो हारालोविट्ज, वीजवाडन, जर्मनी, सन् १६७७

मुण्डकोपनिषत् — उपनिषत्संग्रह द्रष्टव्य

मृगेन्द्रवृत्तिदीपिका — शिवागम सिद्धान्त परिपालन संघ, देलसालपुरी, सन् १६२८

मृगेन्द्रागमः (क्रियाचर्यापादौ) — फ्रेंच इंस्टीट्यूट, पांडिचेरी, सन् १६६२

मृगेन्द्रागमः (विद्यायोगपादौ) — कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १६३०

मोक्षकारिका — अष्टप्रकरण द्रष्टव्य

यशस्तिलकचम्पू एण्ड इण्डियन कल्चर — डॉ. कृष्णकान्त हाण्डीकी, जीवराज जैन ग्रन्थमाला, शोलापुर, सन् १६४६

योगवासिष्ठम् सव्याख्यम्, (भागद्वयात्मकम्) — मोतीलाल बनारसीदास, रिप्रिन्ट, सन् १६८४

रत्नत्रयम् — अष्टप्रकरण द्रष्टव्य

लिङ्गपुराणम् — गुरुमण्डल ग्रन्थमाला, मनसुखराय मोर, कलकत्ता, सन् १६६०

लुप्तागमसंग्रहः (द्वितीयो भागः) — सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १६८३

वामनपुराणम् — नाग पब्लिकेशन्स, दिल्ली, सन् १६८३

वायवीयसंहिता (शिवपुराणीया) — पण्डित पुस्तकालय, काशी, संवत् २०२०

वायुपुराणम् — मनसुख राय मोर, कलकत्ता, सन् १६५६

वैष्णव, शैव और अन्य धार्मिक मत — डॉ. आर.जी. भण्डारकर (हिन्दी अनुवाद), भारतीय विद्या प्रकाशन, वाराणसी सन् १६६७

शतरत्नसंग्रहः — उमापति शिवाचार्यकृतः, आगमानुसन्धान समिति कलकत्ता, सन् १६४४

शक्तिसंगमतन्त्रम् (भागचतुष्टयात्मकम्) — गायकवाड़ ओरियन्टल सीरीज, बड़ोदरा, सन् १६३२, ४१, ४७, ७८

शतपथब्राह्मणम् (भागद्वयात्मकम्) — अच्युत ग्रन्थमाला, वाराणसी, सन् १६८७

शरणागतिगद्यम् — रामानुजाचार्यकृतम्, रामानुज ग्रन्थमाला, पृ. १७३-१७६

शारदातिलकम् (भागद्वयात्मकम्) — आगमानुसन्धान समिति, कलकत्ता, सन् १६३३

शिवदृष्टिः — सोमानन्दकृता, उत्पलभट्टकृतवृत्तिसहिता, कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १६३४

शिवपुराणम् — पण्डित पुस्तकालय, काशी, संवत् २०२०

शुक्लयजुर्वेदमाध्यन्दिन-संहिता — उवटमहीधरभाष्यसहिता, मोतीलाल बनारसीदास, पुनर्मुद्रण, सन् १६८७

शैवदर्शनबिन्दुः — डॉ. कान्ति चन्द्रपाण्डेयरचितः, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १६६७

शैवपरिभाषा — शिवाग्रयोगीन्द्रविरचिता, मैसूर विश्वविद्यालय ग्रन्थमाला, मैसूर, सन् १६५०

शैवभूषणम् —

शैवमत — डॉ. यदुवंशी, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, सन् १६५५

श्वेताश्वतरोपनिषत् — उपनिषत्संग्रह द्रष्टव्य।

षड्दर्शनसमुच्चयः — राजशेखरसूरिकृतः, गणकारिका परिशिष्ट, गायकवाड़ सीरीज, बडोदा द्वितीय संस्करण, सन् १६६८

षड्दर्शनसमुच्चयः — हरिभद्रसूरिविरचितः, गुणरत्नकृतव्याख्यासहितः, भारतीय ज्ञानपीठ, वाराणसी, सन् १६७०

सर्वदर्शनसंग्रहः — सायणमाधवकृतः, आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पूना, सन् १६२८

साधनमाला (द्वौ भागौ) — गायकवाड़ ओरियन्टल सीरीज, बड़ोदा, द्वितीय संस्करण, सन् १६६८

सारस्वती सुषमा — (त्रैमासिक अनुसन्धान पत्रिका), सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी।

सार्धत्रिशतिकालोत्तरम् — भट्टरामकण्ठकृत वृत्तिसहितम्, फ्रेंच इंस्टीट्यूट, पांडिचेरी, सन् १६७६

सिद्धान्तप्रकाशिका — सर्वात्मशम्भुविरचिता, शैव भारती शोध प्रतिष्ठान, जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी, सन् १६६६

सिद्धान्तशिखामणिः — व्याख्यापरिशिष्टादि संवलित, शैवभारती भवन,

जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी, सन् १६८६, १६६३
सुभाषितसंग्रहः — सम्पादक-डॉ. सी. बैंडेल, पेरिस
सुभाषितावलिः — वल्लभदेवकृतिः बम्बई संस्कृत एण्ड प्राकृत सीरीज, पूना, सन् १६६१
सूतसंहिता — स्कन्दपुराणान्तर्गता, सव्याख्या, ३ भाग, आनन्दाश्रम संस्कृत ग्रन्थावलि, पूना, १६२४-२५
सौन्दर्यलहरी (टीकात्रयसहिता) — गणेश एण्ड कम्पनी, सन् १६५७
स्तवचिन्तामणिः — भट्ट नारायणकण्ठकृता, सव्याख्या, कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १६१८
स्वच्छन्दतन्त्रम् — सव्याख्यम्, परिमल पब्लिकेशन्स, दिल्ली, सन् १६८५
हठयोगप्रदीपिका — सव्याख्या, भाषानुवादसहिता, मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी, सन् १६७३
हिस्ट्री आफ शैव कल्ट्स इन नार्दर्न इण्डिया — डॉ. वी.एस. पाठक, अविनाश प्रकाशन, इलाहाबाद, सन् १६८०
हेवज्रतन्त्रम् — सव्याख्यम् (बौद्धतन्त्र), आक्सफोर्ड युनिवर्सिटी, पुनर्मुद्रित, सन् १६८०

## ४. द्वैतवादी सिद्धान्त-शैवागम


अथर्ववेद — रॉथ और ह्विटनी, बर्लिन, सन् १६२४

अभिनवगुप्त — ए हिस्टोरिकल एण्ड फिलासोफिकल स्टडीज- डां. कान्ति चन्द्र पाण्डेय, द्वितीय संस्करण, चौखम्बा संस्कृत सीरीज, वाराणसी, सन् १६६३

अष्टप्रकरणम् (तत्त्वप्रकाश-तत्त्वसंग्रह-तत्त्वत्रयनिर्णय-रत्न-भोगकारिक-नादकारिका-मोक्षकारिका-परमोक्षनिरासकारिका) — सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १६८८

आगममीमांसा — प्रो. वज्रवल्लभ द्विवेदी, श्री लालबहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ, नई दिल्ली, सन् १६८२

ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी (दो भाग) — कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १६१८-१६२१

ईशान शिवगुरुदेव-पद्धति (चार भाग) — ईशान शिवकृत, भारतीय विद्या प्रकाशन, सन् १६८८

ऋग्वेद — सं-मैक्समूलर, लन्दन, सन् १८४६

काव्यमीमांसा — राजशेखरकृत,

कृष्णयजुर्वेद (तैत्तिरीय संहिता) — आनन्दाश्रम संस्कृत सीरीज

क्रियाक्रमद्योतिका — अघोर शिवाचार्यकृत,

डिस्क्रिप्टिव कैटलाग — ३ भाग, फ्रेंच इन्स्टिट्यूट आफ इन्डोलाजी, पूना

तत्त्वप्रकाश (तात्पर्यदीपिका-टीका सहित) — द्रष्टव्य 'अष्टप्रकरणम्'

तन्त्रसारः — अभिनवगुप्तकृतः, काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १६१८

तन्त्रालोकः (सव्याख्यः) — १२ भाग, काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १६१८-१६३८

तान्त्रिक वाङ्मय में शाक्तदृष्टि — म.म. गोपीनाथ कविराज, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, सन् १६६३

तान्त्रिक साहित्य — म.म. गोपीनाथ कविराज, हिन्दी समिति, सूचना विभाग, उत्तर प्रदेश, लखनऊ, सन् १६७२

नरेश्वरपरीक्षा — काश्मीर सीरीज आफ टेक्स्ट एण्ड सीरीज
(रामकण्ठकृतटीका सहिता)
नादकारिका — द्रष्टव्य 'अष्टप्रकरणम्'
नैमित्तिकक्रियानुसन्धान — ब्रह्मशम्भुकृत
न्यू कैटलागस कैटलागोरम् — १३ भाग, मद्रास विश्वविद्यालय, मद्रास, सन् १९६८-१९६१
पातञ्जलयोगसूत्रम् — सभाष्य वाचस्पति मिश्रकृत व्याख्या सहित, आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पूना, सन् १६३२
पृथ्वीराजविजय (जोनराजकृत टीका सहित)-
प्रतिष्ठालक्षणसमुच्चयः — दो भाग, वैरोचन शिवाचार्यकृतः, नेपाल राजकीय प्रकाशन, काठमाण्डू, संवत् २०२३, २०२५
प्राच्यविद्या निबन्धावली — डॉ. वासुदेव विष्णु मिराशी, मध्यप्रदेश ग्रन्थ माला, भोपाल, चतुर्थखण्ड, सन् १६७४
प्रायश्चित्तसमुच्चय — हृदयशिवकृत
ब्रह्मयामलम् — पाण्डुलिपि, दरबार पुस्तकालय, नेपाल
ब्रह्माण्डपुराण — मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी, सन् १६७३
भारतीय संस्कृति और साधना (भाग १-२) — म.म. गोपीनाथ कविराज, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, सन् १६६३, १६७६
मतंगपारमेश्वरम् — २ भाग, पादचतुष्टयात्मक, फ्रेंच शोध संस्थान, पाण्डिचेरी, सन् १६७७, १६८२
मनुस्मृतिः — भाषानुवाद सहित, निर्णयसागर प्रेस, गोरखपुर
मृगेन्द्रागमः (क्रिया-चर्यापादौ) — फ्रेंच इस्टीट्यूट, पाण्डिचेरी, सन् १६६२
मृगेन्द्रागमः (विद्या-योगपादौ)— काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १६३०
मोक्षकारिका — द्रष्टव्य 'अष्टप्रकरणम्'
रघुवंशम् — कालिदासकृतम्, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई
रत्नत्रयपरीक्षा — द्रष्टव्य 'अष्टप्रकरणम्'
रामचरितमानस — गीताप्रेस, गोरखपुर
रौरवागमः — दो भाग सं. एन.आर.भट्ट, फ्रेंच इन्स्टिट्यूट आफ इन्डोलाजी, पाण्डिचेरी, सन् १६६१, १६७२
लिंगपुराणम् — गुरुमण्डल ग्रन्थमाला, मनसुखराय मोर, कलकत्ता, सन् १६६०

वरिवस्यारहस्यम् — सं. प.एस.सुब्रहमण्य शास्त्री, दि अड्यार लाइब्रेरी एण्ड रिसर्च सेन्टर, अड्यार, मद्रास, सन् १६७३

विमलावतीतन्त्रम् — विमल शिवकृतम्, पाण्डुलिपि, दरबार पुस्तकालय, नेपाल

शिवदृष्टिः — सोमानन्दकृता, काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १६३४

शिवपुराणम् — पण्डित पुस्तकालय, काशी, संवत् २०२०

शैवदर्शनबिन्दुः — डॉ. कान्तिचन्द्र पाण्डेयरचितः, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १६३७

शैवभूषण — परमानन्दकृत

शैवमत — डॉ. यदुवंशी, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, सन् १६५५

सर्वदर्शनसंग्रहः — सायणमाधवकृतः, आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पूना, सन् १६२८

सिद्धान्तसारावलिः — त्रिलोचन शिवाचार्यकृता

स्कन्दपुराणम् — पाँच खण्ड, गुरुमण्डलमाला, कलकत्ता, सन् १६५६-६२

स्वच्छन्दतन्त्रम् — सं. प्रो. व्रजवल्लभ द्विवेदी, परिमल पब्लिकेशन्स, दिल्ली, सन् १६८५

हलायुधस्तोत्र — इपिग्राफिका इन्डिका (भाग २५)

हिस्ट्री आफ शैव कल्ट इन नार्दर्न इण्डिया — डॉ. वी. एस. पाठक, अविनाश प्रकाशन, इलाहबाद, सन् १६८०

